अन्वय —हसकुलावतस , नैषधस्य हृदि क्रुधा कदुष्णे त्वया मदर्थ गिर न विज्ञापनीया रसने पित्तेन दूने सिता अपि तिक्तायते ।

हिन्दी—हे हंसवंशप्रसूत, निषधराज का हृदय क्रोध से कुछ तप्त होने पर तुम मेरे निमित्त वचन न कहना, जीभ के पित्त बिगड़ने से दूषित होने पर मिसरी भी तीती लगती है।

टिप्पणी—तीसरे अनवसर की चर्चा। क्रोध मे व्यक्ति को उचितानुचित का भान नही रहता, सो जब निषधराज कुछ क्रुद्ध हो, तब भी दमयन्ती-विषयक चर्चा का कुफल हो सकता है। यद्यपि दमयती रूपगुणसपन्ना अनुपम रमणीरत्न है, फिर भी उचित अवसर का अभाव उसे अवमानना योग्य बना सकता है। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टात अलकार, विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास माना है और 'तिक्तायते' को उपमा कहा है ॥ ९४ ॥

धरातुरासाहि मदर्थयाच्चा कार्या न कार्यान्तरचुम्बिचित्ते ।
तदार्थितस्यानवबोधनिद्रा- विभर्त्यवज्ञाचरणस्य मुद्राम् ॥ ९५ ॥

जीवातु—धरेति । तुर त्वरित सहयत्यभिभवत्यरीनिति तुरापाडिन्द्र. सहतेश्चौरादिकत्वात् क्विप्, 'नहिवृती'त्यादिना पूर्वपदस्य दीर्घ, प्रकृतिग्रहणे ण्यन्तस्यापि ग्रहणात्, मुग्धभोजस्तु तुराशब्द टाबन्तमाह। तस्मिन् धरा-तुरासाहि भूदेवेन्द्रे नले अजादिषु असाड् पत्वाद् 'सहे साड स' इति पत्व नास्ति। कार्यान्तरचुम्बिचित्ते व्यासक्तचित्ते मदर्थयाच्या मत्प्रयोजनप्रार्थना न कार्या। तथाहि—तदा व्यासङ्गकाले अर्थितस्य अनवबोध अबोध स एव निद्रा सा अवज्ञाऽऽचरणस्य अनादरकरणस्य मुद्रामभिज्ञान बिभर्ति, अनादर-प्रतीति करोतीत्यर्थ । तच्चातिकष्टमिति भाव. ॥ ९५ ॥

अन्वय.—धरातुरासाहि कार्यान्तरचुम्बिचित्ते मदर्थयाच्या न कार्या, तदा अर्थितस्य अनवबोधनिद्रा अवज्ञाचरणस्य मुद्रा बिभर्ति ।

हिन्दी—धरती के इन्द्र ( नल ) का चित्त जब अन्य कार्य मे तल्लीन हो, तब भी मेरे निमित्त याचना न करना, उस समय याचित ( नल ) की प्रबोध रूप—अश्रवणरूप निद्रा अवहेलना का रूप धारण कर सकती है।

टिप्पणी—एक चौथा अनवसर। अन्य कार्यासक्त नल भी दमयन्ती-

विषयक प्रार्थना के लिए उपयुक्त न होगा। दूसरे काम में चित्त के आसक्त होने पर वह इस प्रार्थना पर ध्यान न दे सकता है और प्रस्ताव की अवज्ञा हो सकती है। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार काव्यलिंग। इस प्रकार चार श्लोकों में दमयन्ती ने प्रस्ताव के निमित्त चार अनुपयुक्त अवसरों का निर्देश किया है ॥ ९५ ॥

विज्ञेन विज्ञाप्यमिदं नरेन्द्रे तस्मात्त्वयाऽस्मिन् समय समीक्ष्य ।
आत्यन्तिकासिद्धिविलम्बसिद्ध्योः कार्यस्य कार्य्यस्य शुभा विभाति ॥९६॥

जीवातु—विज्ञेनेति। तस्मात् कारणाद् विज्ञेन विवेकिना त्वया समय समीक्ष्य इदं कार्यमस्मिन् नले विषये विज्ञाप्यम्। विलम्बं स्यादित्याशङ्क्याह—आत्यन्तिकेति। हे हंस ! कार्यस्य आत्यन्तिकासिद्धिविलम्बसिद्धयोर्मध्ये आवयोः विदुषस्ते का कतरा शुभा समीचीना विभाति? अनवसरविज्ञापने कार्यविघाताद्वर विलम्बेनापि कार्यसाधनमिति भाव ॥ ९६ ॥

अन्वय—तस्मात् विज्ञेन त्वया समय समीक्ष्य इदम् अस्मिन् नरेन्द्रे विज्ञाप्यम्। कार्यस्य आत्यन्तिकासिद्धिविलम्बसिद्धयो कार्यस्य का शुभा विभाति?

हिन्दी—अतएव विशेषज्ञ आप उचित समय की समीक्षा कर यह (प्रस्ताव) इस नरराज (नल) के समुख उपस्थित करें। कार्य पूर्णतया सिद्ध ही न हो अथवा विलब से सिद्ध हो—इन दोनों स्थितियों के मध्य कौन सी स्थिति आपको शुभ (भली) प्रतीत होती है?

टिप्पणी—कार्य की दो स्थितियाँ सभव हैं—(१) वह सपन्न न हो, (२) वह विलब से सपन्न हो। कोई समझदार मानेगा कि पहिली की अपेक्षा दूसरी ही स्थिति भली है। तो हस को अपना प्रस्ताव उचित अवसर पर ही रखना चाहिए, भले ही कुछ विलब हो जाये। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ ९६ ॥

इत्युक्तवत्या यदलोपि लज्जा साऽनौचिती चेतसि नश्चकास्तु।
स्मरस्तु साक्षी तददोषतायामुन्माद्य यस्तत्तदवीवदत्ताम् ॥ ९७ ॥

जीवातु—इतीति । इत्थमुक्तवत्या तया लज्जा अलोपियक्तेति यत् । सा, विधेयप्राधान्यात् स्त्रीलिङ्गता, अनौचिती अनौचित्यङ्गतमेतद् नोऽस्माक श्रृण्वता चेतसि चकास्तु । किन्तु लज्जात्यागस्य अदोषतायां स्मर साक्षी प्रमाण, य स्मर तां भैमीमुन्माद्य उन्मादावस्था प्राप्यैतत्तदनुचित वचनमवी-वन्त् वादयतिस्म । वदतेर्णौ चडि 'गतिवुद्धी' त्यादिना वदेरणि कर्तु कर्म-त्वम् । प्रकृतिस्थस्याय दोषो न कामोपहतचेतसि इति भाव ॥९७॥

अन्वय—इति उक्तवत्या यत् लज्जा अलापि सा न चेतसि अनौचिती चकास्तु, तु तददोषतायां स्मर साक्षी, य ताम् उन्माद्य तत् अवीवदत् ।

हिन्दी—यह सब ( उपर्युक्त ) कहती दमयती ने जो लज्जा का लोप कर दिया, वह भले ही हम लोगो के चित्त मे अनुचित प्रतिभासित हो, किन्तु उस ( दमयती ) की निर्दोषता मे काम ही प्रमाण है, जिसने उसे उन्माद से भरकर यह कहलाया ।

टिप्पणी—लज्जा त्याग कर वाला दमयन्ती जो यह सब बोल गयी, वह श्रोता, पाठक अथवा कवि को अनुचित लग सकता है, पर दोष उसका नही उस काम का है जिसके कारण उत्पन्न उन्माद ने उससे यह कहला डाला । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥९७॥

उन्मत्तमासाद्य हरः स्मरश्च द्वावप्यमोमा मुदमुद्वहेते ।
पूर्वस्स्मरस्पर्धितया प्रसून नून द्वितीयो विरहाधिदूनम् ॥ ९८ ॥

जीवातु—कामो वा किमथमेव कारयतीत्याशङ्कय तस्याय निसर्गो यदु-न्मत्तेन क्रीडतीति सदृष्टान्तमाह—उन्मत्तमिति । हर स्मरश्च द्वावपि उन्मत्त-मासाद्य अमीमा दुरंता मुदमुद्वहेत दधतु । वहे स्वरितेत्त्वादात्मनेपदम् किन्तु तत्र निर्देशक्रमाद् पूर्वो हर स्मरस्पर्द्धितया स्मरद्वेषितया प्रसून धुत्तूरकुसुम तस्यायुधत्वेति भाव । अन्यस्तु द्वितीय स्मरस्तु विरहाधिदून विरहव्यथा-दुःस्थमुन्मादावस्थापन्नमित्यर्थ । अन्यत्र विनोदलाभादित्यर्थ । 'उन्मत्त उन्मादवति धुत्तूरमुचुकुन्दयोरि'ति विश्व । उभयोरभेदाध्यवसाय् समान-धर्मत्वविशेषणमत्राश्लेषात्प्रकृताप्रकृतगोचरत्वाच्च उभयश्लेष तेन हरवत् स्मरोऽप्युन्मत्तप्रिय इति उपमा गम्यते ॥ ९८ ॥

अन्वय —परस्परस्पर्द्धितया नून हरः स्मरः च द्वौ अपि उन्मतम् आसाद्य असीमा मुदम् उद्वहेते, पूर्वः प्रसून द्वितीय विरहाविद्रुतम् ।

हिन्दी—अन्योन्य के प्रतिस्पर्धी होने के कारण महादेव शिव और काम ये दोनो ही ऐसा लगता है कि उन्मादी को प्राप्त कर असीम प्रसन्नता-धारण करते हैं। इनमें पहिले शिव उन्मत्त अर्थात् धतूरे के फूल को, और दूसरा काम उन्मत्त अर्थात् विरहोन्मादी जन को अथवा शिव के गण पिशाच को ( प्राप्त कर )।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक मे दमयन्ती के उन्मादजनित निर्लज्ज व्यवहार का कारण स्मर बताया गया था। यहाँ कवि और-एक सम्भावना करता है। उन्मत्त का अर्थ उन्मादग्रस्त तो है ही, धत्तूर और पिशाच भी है। इस आधार पर कवि संकेत करता है कि शिव और काम दोनो 'उन्मत्त' को प्राप्त कर प्रसन्न होते हैं। उन्मत्त-धतूरा शिव को प्रिय है और उन्मत्त पिशाच तो उनका गण ही ठहरा। सो दोनो की प्राप्ति पर उन्हें विशेष प्रसन्नता होती है। प्रतिस्पर्द्धा की बात यहा यह है कि शिव-काम में शत्रुभाव है, सो उन्मत्त' को प्राप्त कर दोनो मे प्रसन्न होने की भी प्रतिस्पर्धा हो जाती है कि कौन अधिक प्रसन्न हो? उन्मत्त 'धत्तूर' काम का एक बाण ही है, सो उसकी प्राप्ति उसकी प्रसन्नता का कारण होगी ही, 'उन्मत्त' व्यक्ति इसलिए उसकी प्रसन्नता का कारण बनता है कि वह अपने प्रभाव की सिद्धि देखता है।

अथवा शिव काम के आयुध-प्रतिस्पर्द्धी के अस्त्र 'धत्तूर' को पाकर प्रसन्न होते हैं कि चलो, शत्रु को वस्तु पर अधिकार हुआ। ऐसे ही काम भी 'उन्मत्त' अर्थात् पिशाच को पाकर प्रसन्नता से भर जाता है कि चलो, शत्रु का एक सेवक पकड मे आया।

अथवा दोनों ही परस्पर स्पर्द्धा मे उन्मत्त को पा एक-दूसरे से अधिक प्रसन्नता व्यक्त करते हैं।

'विश्व' कोष के अनुसार 'उन्मत्त के अर्थ हैं उन्मादी और धत्तूर और मुचुकुद। इस प्रकार दोनों मे अभेद होने से समानधर्मत्व विशेषणभाव है, इस प्रकार प्रकृताप्रकृत गोचर होने से यहाँ शब्द और अर्थ श्लेष हुआ, जिससे

हर के तुल्य स्मर भी उन्मत्तप्रिय है, यह उपमा व्यग्य होती है। यह जीवातुकार मल्लिनाथ का कथन है। विद्याधर के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा व्यतिरेक अलकार है ॥९८॥

तथाऽभिधात्रीमथ राजपुत्रीं निर्णाय तां नैषधबद्धरागाम्।
अमोचि चञ्चूपुटमौनमुद्रा विहायसा तेन विहस्य भूयः ॥ ९९ ॥

जीवातु—तथेति। तथाऽभिधात्रीं तां राजपुत्रीं भैमीं नैषधे नले बद्धरागां निर्णीय तेन विहायसा विहगेन विहस्य भूयः चञ्चूपुटस्य मौनमुद्रा निर्वचनत्वममोचि आवादीदित्यर्थः ॥ ९९ ॥

अन्वय—अथ तथा अभिधात्रीं तां राजपुत्रीं नैषधबद्धरागां निर्णीय तेन विहायसा विहस्य भूयः चञ्चुपुटमौनमुद्रा अमोचि।

हिन्दी—इसके अनतर उस प्रकार कहनेवाली उस राजकुमारी को निषधराज के अनुराग मे आबद्ध मानकर उस पक्षी ने हँसकर पुन अपनी चोच की मौनस्थिति का परित्याग किया, अर्थात् कहने के लिए चोच खोली।

टिप्पणी—हस को दमयन्ती के नल पर अनुरक्त होने का विश्वास हो गया और वह कहने लगा। विद्याधर के अनुसार यहाँ ओज गुण है और छेकानुप्रास अलकार ॥९९॥

इदं यदि क्ष्मापतिपुत्रि! तत्त्वं पश्यामि तन्न स्वविधेयमस्मिन्।
त्वामुच्चकैस्तापयता नलं च पञ्चेषुणैवाजनि योजनेयम् ॥ १०० ॥

जीवातु—इदमिति। हे क्ष्मापतिपुत्रि! इदं त्वदुक्तं तत्त्वं यदि सत्यं यदि तर्हि अस्मिन् विषये स्वविधेयं मत्कृत्यं न पश्यामि, किन्तु त्वां नृपं च उच्चकैरत्यन्तं तापयता पञ्चेषुणैव इयं योजना युवयोः सङ्घटना अजनि जाता। जनेः कर्मणि 'चिणो लुक्' ॥ १०० ॥

अन्वय—क्ष्मापतिपुत्रि, यदि इदं तत्त्वं तत् अस्मिन् स्वविधेयं न पश्यामि, त्वं नृपं च उच्चकैः तापयता पञ्चेषुणा एव इयं योजना अजनि।

हिन्दी—हे धरणी के स्वामी की बेटी, यदि यह (तवोक्त) सत्य है, तो इस सबध मे मुझे कुछ करणीय नही दीखता, तुम्ह और राजा नल को अत्यधिक विरह सतप्त करते पञ्चबाण (काम) ने ही इस योजना की सृष्टि की है।

टिप्पणी—दमयन्ती और नल के मन में एक-दूसरे को पाने की अदम्य कामना है, अतः हंस का कार्य अब कुछ रह ही नहीं जाता। योजना तो बनी-बनायी है। विद्याधर के अनुसार यहाँ कार्यकारण पौर्वापर्यरूपा अतिशयोक्ति है॥ १००॥

त्वद्बद्धबुद्धेर्बहिरिन्द्रियाणां तस्योपवासव्रतिनां तपोभिः।
त्वामद्य लब्ध्वाऽमृततृप्तिभाजां स्वं देवभूयं चरितार्थमस्तु॥ १०१॥

जीवातु—त्वदिति। किन्तु त्वद्बद्धबुद्धेः त्वदायत्तचित्तस्य त्वामेव ध्यायत इत्यर्थः। अत एव तस्योपवासव्रतिनां त्वदासङ्गाद्विषयान्तरव्यावृत्तानां तपोभिरुक्तोपवासव्रतरूपैरद्य त्वां लब्ध्वा मन्मुखेन लब्धप्राया निश्चित्य साक्षाल्लप्स्येति च गम्यते, अत एव अमृतेन या तृप्तिस्तद्भाजां बहिरिन्द्रियाणां स्वं स्वकीयं देवभूयं देवत्वमिन्द्रियत्वं सुरत्वञ्च, 'देवं सुरे घने देवमाल्याव-मिन्द्रियमि'ति विश्वः। चरितार्थं सफलमस्तु। अमृतपानैकफलत्वाद्देवत्वस्यादिति भावः। अर्थान्तरप्रतीतेर्ध्वनिरेवेत्यनुसन्धेयम्॥ १०१॥

अन्वयः—त्वद्बद्धबुद्धेः तस्य उपवासव्रतिनां तपोभिः अद्य त्वां लब्ध्वा अमृततृप्तिभाजां बहिरिन्द्रियाणां स्वं देवभूयं चारितार्थम् अस्तु।

हिन्दी—तुम्हारे प्रति अपनी बुद्धि को प्रतिबद्ध किये उस (नल) की उपवास-व्रत में लगीं, तपश्चरण द्वारा आज तुमको प्राप्त कर अमृतपान की परितृप्ति की भाजन बाह्य इन्द्रियों का अपना 'देवत्व' (इन्द्रियत्व और देवता होना) सफल हो।

टिप्पणी—दमयन्ती के अनुराग के विषय में जानकर नल चरितार्थ हो जायेगा, उसकी नेत्रादि बाह्येन्द्रियाँ तृप्त हो जायेंगी, जैसे दमयन्ती के रूप में उन्हें अमृत की मन्दाकिनी मिल गयी हो। इस प्रकार उनका देवत्व अर्थात् इन्द्रिय-होना ही चरितार्थ न होगा, प्रत्युत देवत्व अर्थात् देव होना भी सफल हो जायेगा, क्योंकि यह माना जाता है कि इन्द्रियों में देवता का वास होने से वे 'देव' कही जाती हैं। उदाहरणार्थ—सूर्य 'चक्षु' होकर आँखों में प्रविष्ट है—'आदित्यश्चक्षुर्भूत्वाऽक्षिणी प्राविशत्' (ऐतरेय० २।४)। दमयन्ती के अभाव में नल की इन्द्रियाँ न तो कृतकाम ही थीं और न उक्त 'देव' नाम ही

सार्थक था, अब वे कृतकाम होंगी। 'विश्व' कोष के अनुसार 'देव' शब्द सुर, राजा और इन्द्रिय अर्थों का वाचक है। व्यक्ति उपवासादि व्रत-परिपालन में लगकर तपस्यारत हो और तल्लीन भाव से ब्रह्म में बुद्धि लगाकर ही पुण्य भाजन हो ब्रह्म को प्राप्त करता है और मोक्षानंद रूप देवत्व प्राप्त करता है, ऐसी ही नल की बाह्येन्द्रियों की स्थिति है। मल्लिनाथ ने यहाँ अर्थान्तर प्रतीति से ध्वनि का संकेत किया है, विद्याधर समासोक्ति मानते हैं॥ १०१॥

तुल्यावयोर्मूर्तिरभून्मदीया दग्धा परं साऽस्य न ताप्यतेऽपि।
इत्यभ्यसूयन्निव देहतापं तस्याऽतनुस्त्वद्विरहाद्विधत्ते॥ १०२॥

जीवातु—यदुक्तं नृपं पञ्चेषुस्तापयतीति तदाह—तुल्येति। आवयो नलस्य मम चेत्यर्थः। 'त्यदादीनि सर्वैर्नित्यमि'ति सत्रग्रहणादत्यदादिना नलेन सह त्यदाद्येकशेषः। मूर्तिस्तनुस्तुल्या तुल्यरूपाऽभूत्। तत्र मदीया सा मूर्तिः परं निःशेषं दग्धा भस्मीकृता, अस्य मूर्तिस्तनुर्न ताप्यते तापमपि न प्राप्यते इति हेतोरभ्यसूयन्-ईर्ष्यन्निवेत्युत्प्रेक्षा। अतनुरनङ्गस्त्वद्विरहात्त्वद्विरहमेव रन्ध्रमन्विष्येत्यर्थः। तस्य नलस्य देहतापं विधत्ते। तस्मात्सिद्धिपदमुपतिष्ठते ते मनोरथ इति भावः॥ १०२॥

अन्वय—आवयोः मूर्तिः तुल्या अभूत्, मदीया दग्धा परम् अस्य सा ताप्यते अपि न—इति अभ्यसूयन् इव अतनुः त्वद्विरहात् तस्य देहतापं विधत्ते।

हिन्दी—हम दोनों (काम-नल) का रूप समान था, मेरा (काम का) देह तो जल गया, किन्तु इस (नल) का देह तपाया भी नहीं जाता—इस प्रकार मानो ईर्ष्या करता अदेह कामदेव तेरे वियोग से उसके देह को तप्त कर रहा है।

टिप्पणी—विरही नल की स्मरजन्य ताप दशा का व्याज से वर्णन। विद्याधर ने यहाँ चिन्ता नामक स्मर दशा और उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है, ग्रन्थकार यहाँ कामजनित विरहज्वर मानते हैं॥ १०२॥

लिपिं दृशा भित्तिविभूषणं त्वां नृपः पिबन्नादरनिर्निमेषम्।
चक्षुर्न्नरैरर्पितमात्मचक्षूरागं स धत्ते रचितं त्वया नु॥ १०३॥

जीवातु—अथास्य दशावस्था वर्णयन् चक्षुःप्रीतिं तावत् श्लोकद्वयेनाह—

लिपिमित्यादि। हे नैमि ! न नृपो नितिविभूषण कुड्यालङ्कारभूता लिपि चित्रमयी त्वा दृष्ट्वा आदरेणास्यया निर्निमेष पिबन् चक्षुर्नरैरश्रुमिरर्पित त्वया नु त्वया वा रचितमात्मचक्षुषो रागमाद्यमनुरागञ्च धत्ते। अत्रोनयकारणसम्भवादुनयस्मिन्नपि रागे जाते श्लेषमहिम्नैकत्रामिधानात्कारणविशेष सन्देहः॥

अन्वयः—स नृप नितिविभूषण लिपि त्वा दृष्ट्वा आदरनिर्निमेष पिबन् चक्षुर्नरैः अपित नु त्वया रचितम् आत्मचक्षुराग धत्ते।

हिन्दी—वह राजा दीवार की अलंकार चित्ररूप मे बनी ( दीवार पर बने चित्र रूपमें ) तुमको दृष्टि से आदर पूर्वक बिना पलक झपाये पीता हुआ ( एकटक आदर-अनुराग से देखता ) आंखो से बहती आसू की झड़ी से जनित मानों तुम्हारे द्वारा उत्पन्न किये—अपने नत्रों मे लाली को धारण कर अपनी आँखो के अनुराग प्रकट कर रहा है।

टिप्पणी—इस श्लोक मे नल के 'चक्षु-प्रेम' का वर्णन है। वह दीवार पर बने दमयन्ती के चित्र को अनुराग और आदर से एकटक निहारता रहता है, जिससे उसकी आँखों से आँसू बह जाते हैं और वे लाल हो जाती हैं, इसी पर कवि की कल्पना है कि नेत्रों का यह एकटक निहारना, आसू बहाना और लाली उसके 'चक्षु-प्रेम' का प्रमाण है। कवि-समय के अनुसार अनुराग का रग लाल माना जाता है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ सदेह अलकार है, क्योंकि चक्षुराग का कारण एकटक निहारना अथवा अनुराग—दोनों हो सकते हैं। विद्याधर नयन-प्रीति और विषय निवृत्ति स्मर-दशा मानते हुए उत्प्रेक्षा अलंकार मानते हैं। प्रकाशकार ने उत्प्रेक्षा का कारण माना है कि वाष्पजनितलौहित्यमा मानो दमयन्ती विषयक, तद्रचित नयनानुराग है। प्रथम काम दशा। 'रतिरहस्य' के अनुसार दस काम-दशाएँ हैं—'नयनप्रीतिः प्रथम चित्तासङ्गस्ततोऽथ सङ्कल्प। निद्राच्छेदस्तनुता विषयनिवृत्तिस्त्रपानाश। उन्मादो मूर्छा मृतिरित्येता स्मरदशा दशैव स्यु'॥ १०३॥

पाण्डुर्दशाऽऽश्लेष्यमयीं नृपस्य त्वामादरादस्तनिमीलयार्ऽस्त।
ममेदमित्युश्रुगि नेत्रवृत्ते प्रीतेर्निमेषच्छिदया विवाद॥ १०४॥

जीवातु—इममेवार्थं भङ्ग्यन्तरेणाह—पातुरिति । अस्तनिमीलया निर्निमेषया दृशा आलेख्यमयी चित्रगतां त्वामादरात्पातुर्द्रष्टुरित्यर्थं पिबतेस्तृन् प्रत्यय । अत एव 'न लोके'त्यादिना षष्ठीप्रतिषेधात्त्वमिति द्वितीया । नृपस्य नेत्रवृत्ते प्रीतेश्चक्षुप्रीतेर्निमेषस्य च्छिदया च्छेदेन सह नेत्रवृत्त्येति दोष । भिदादित्वादङ् प्रत्यय । अश्रुणि विषये इदमश्रु ममेति मत्कृतमेवेति विवाद कलह अस्ति भवतीत्यर्थ ॥ १०४ ॥

अन्वय—अस्तनिमीलया दृशा आलेख्यमयी त्वाम् आदरात् पातुः नृपस्य नेत्रवृत्ते प्रीते निमेषच्छिदया विवादः अस्ति ।

हिन्दी—अपलक दृष्टि से चित्रगता ( चित्र मे बनी ) तुमको आदर से पीते ( निहारते ) राजा के नेत्रो में वतमान अनुराग का निमिषच्छिदा ( अपलक देखना ) से विवाद चल रहा है ।

टिप्पणी—नेत्रानुराग का अन्य भगिमा से वर्णन । नेत्रप्रीति और निमिषच्छिदि—दोनो का दावा है कि नयनाश्रु का कारण वह है । नेत्र प्रीति कहती है—ये आँसू मैंने उत्पन्न किये हैं, निमिषच्छिदि कहती है मैंने । यहाँ भी 'नयनप्रीति' काम दशा का ही वणन है ॥ १०४ ॥

त्व हृद्गता भैमि ! बहिर्गताऽपि प्राणायिता नासिकयाऽस्य गत्या ।
न चित्तमाक्रामति तत्र चित्रमेतन्मनो यद्भवदेकवृत्ति ॥ १०५ ॥

जीवातु—अथ मन सङ्गमाह—त्वमिति । हे भैमि ! त्व बहिर्गतापि हृद्गता अन्तर्गता, अति विरोधे तेन चाभासाद्विरोधाभासोऽलङ्कार । कया गत्या केन प्रकारेण अस्य नलस्य प्राणायिता प्राणवदाचरिता प्राणसमा 'उपमानादाचारे' कर्तु क्यङ् प्रत्यय । नासि अस्येवेत्यर्थ । यत प्राणोऽपि नासिकया नासाद्वारेण आस्यगत्या मुखद्वारेण उच्छ्वासनिश्वासरूपेण बहिर्गतोऽप्यन्तर्गतो भवतीति शब्दश्लेष । अत एव प्राणायितेति श्लिष्टविशेषणयमुपमा पूर्वोक्तविरोधेन सङ्कीर्णा, किन्तु तत्र प्राणायितत्वे चित्रमाश्चयरस चित्तमाक्रामति न किञ्चिच्चित्रमित्यर्थ । कुत यद्यस्मादेत मनो नलचित्त भवती त्वमेवैका वृत्तिर्जीविका यस्य तद्भवदेकवृत्ति", भवच्छब्दस्य सर्वनामत्वाद् वृत्तिमात्रे पुवद्भाव । जीवितभूतस्य प्राणायितत्व किं चित्र, जीवितस्य प्राणधारणात्मकत्वादिति भाव ॥

अन्वयः—हे भैमि, ( १ ) बहिर्गता अपि हृद्गता त्वं कथा गत्या अस्य प्राणापिता न असि ? ( २ ) बहिर्गता त्वं नासिकया आस्यगत्या अपि प्राणापिता। ( १ ) यत् भवदेकवृत्ति एतत् मनः चित्रम्, न आक्रामति तत् चित्रम्। ( २ ) चित्रं तत्र चित्तं न आक्रामति यत् एतत् मनः भवदेकवृत्ति।

हिन्दी—हे भीमकुमारी, ( १ ) बाहर रहती भी हृदय में बसती तुम किस प्रकार इस ( नल ) की प्राणतुल्या नहीं हो ? हो ही। ( २ ) बाहर निवास करती तुम नासिका और मुख की गति ( सौन्दर्य ) से नल के प्राणों में स्थित हो अर्थात् प्राणसमा हो, जैसे नासिका द्वारा बारह अंगुल बाहर गया वायु मुख द्वारा प्रविष्ट हो प्राणवायु की संज्ञा पाता है। ( २ ) जो कि आपके प्रति एकनिष्ठ यह मन चित्रसमान अचपल, आपके चित्र पर झपट क्यों नहीं कर देता—यह आश्चर्य है ( विरह चपल हो आक्रमण कर देना चाहिए )। ( २ ) तुम्हारा चित्र चित्त को नहीं छोड़ता, क्योंकि यह मन आपमें तल्लीन है।

टिप्पणी—तृतीय चरण में 'चित्तम्' भी है और पाठान्तर 'चित्रम्' भी। वस्तुतः इसमें दूसरी स्मरदशा चित्तासंग का वर्णन है, जिसमें मन की दमयन्ती के प्रति तन्मयता और एकनिष्ठता का विवेचन है। विद्याधर ने यहाँ विषय-निवृत्ति और संकल्प नामक कामदशाओं का प्रतिपादन माना है तथा विरोधाभास श्लेष-उपमा की संसृष्टि॥ १०५॥

अजस्रमारोहसि दूरदीर्घां सङ्कल्पसोपानततिं तदीयाम्।
श्वासान् स वर्षत्यधिकं पुनर्यद्ध्यानात्तव त्वन्मयतान्तदाप्य॥ १०६॥

जीवातु—अथ द्वाभ्यां सङ्कल्पावस्थामाह—अजस्रमिति। दूरदीर्घाम-त्यन्तायतां तदीयां सङ्कल्पा मनोरथा एव सोपानानि तेषाम् ततिं पङ्क्तिमजस्र-मनारोहसि, श्वासान् पुनः स नलः अधिकं वर्षति मुञ्चतीति यत् तच्छ्वासवर्षं तव ध्यानात् त्वन्मयतां त्वदात्मकत्वमाप्य प्राप्य, प्राप्नोतेराङ्, समासे क्त्वो ल्यबादेशः, अन्यथा कथमन्यायासादन्यस्य श्वासमोक्ष इति भावः। अत्र श्वास-सोपानारोहणयोः कार्यकारणयोर्वैयधिकरण्योक्तेरसङ्गत्यलङ्कारः 'कार्यकारणयो-

भिन्नदेशत्वे स्यादसङ्गतिरि'तिलक्षणात् तन्मूला चेय तादात्म्योत्प्रेक्षेति सङ्कर ॥ १०६ ॥

अन्वय —दूरदीर्घां तदीया सङ्कल्पसोपानततिम् अजस्रम् आरोहसि यद् पुन स तव ध्यानात् तदा त्वन्मयताम् अवाप्य अधिक श्वासान् वपति ।

हिन्दी—तुम उस ( नल ) के मनोरथो की बहुत बडी सीढ़िया पर निरन्तर चढी रहती हो ( नल प्रतिक्षण तुम्हारे विषय मे ही विचारता रहता है ) कि वह नल तुम्हारे ध्यान मे उस समय त्वत्स्वरूप हो लम्बे लम्बे साँस छोडता है ।

टिप्पणी—यहाँ तृतीय स्मरदशा सङ्कल्प का वर्णन है । नल दमयन्ती को प्राप्त करने के उपाय सदा सोचता रहता है और लम्बे नि श्वास छोड़ता रहता है । वह दमयन्ती का ध्यान करते-करते तत्स्वरूप ही हो जाता है भृगीकीट के समान । सीढियो पर बारम्बार चढ़ता-उतरता व्यक्ति श्रम के कारण लम्बे उच्छ्वास लेगा हो, सो सकल्पसोपानतति पर निरन्तर आरोहण करती दमयन्ती के ध्यान मे तद्रूपता के कारण मानो थका नल सयत्न उच्छ्वासें छोडता रहता है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ श्वास-सोपानारोहण रूप कार्य-कारणो की वैयधिकरण से उक्ति के आधार पर असगति अलकार है, कारण कि कार्य कारण की भिन्न-देशता असगति होती है—कार्य कहीं, कारण कहीं । नल के दमयन्ती-तादात्म्य की उत्प्रेक्षा असगतिमूलक है, अत सकर है । विद्याधर के अनुसार यहाँ असगति अलकार का आभास है ॥ १०६ ॥

हृत्तस्य या मन्त्रयते रहस्त्वा ता व्यक्तमामन्त्रयते मुख यत् ।
तद्वैरिपुष्पायुधमित्रचन्द्रसख्यौचिती सा खलु तन्मुखस्य ॥ १०७ ॥

जीवातु—हृदिति । तस्य नलस्य हृद् हृदय कर्तृ या त्वां रह उपांशु 'रहश्चोपांशु चालिङ्गे' इत्यमर । मन्त्रयते सम्भाषत ता त्वां तन्मुख कर्तृ व्यक्त प्रकाशमामन्त्रयते । हे प्रिय ! क्व यासि ? मामनुयान्त पश्य इत्येवं मुहुर्मुहुरुच्चरतीति यद् सा तद्रहस्यप्रकाशन, विधेयप्राधान्यात् स्त्रीलिङ्गता । तन्मुखस्य तद्वैरिणा नलद्वेषिणा पुष्पायुधस्य मित्र सखा यश्चन्द्र । तेन यत् सख्य मैत्री सादृश्यञ्च, तस्य औचिती औचित्य खलु । अरिमित्रस्याप्यरित्वा-

दुचितमेतद्रहस्यनेदनमित्यर्थं । अत्र मुखकर्तृकरहस्योद्भेदनस्य उक्तवैरनिमित्तत्वनुत्प्रेक्षा ॥ १०३ ॥

अन्वय—अस्य हृद् या त्वा रहः मन्त्रयते वा मुखं व्यक्तम् आमन्त्रयते, सा तन्मुखस्य तद्वैरिपुष्पायुधमित्रचन्द्रस्यौचिती नतु।

हिन्दी—इस ( नल ) का हृदय जो तुमसे एकांत में गुप्त मन्त्रणा करता है, मुख उसे स्पष्ट व्यक्त कर देता है, उस ( नल ) के मुख की ( स्पष्ट व्यक्ति ) उस ( नल ) के शत्रु कुसुमायुध ( काम ) के मित्र चन्द्र का मित्रजनोचित व्यवहार ही है।

टिप्पणी—यह भी सकल्प रहा है। भाव यह है कि नल तो मन-ही-मन गुप्त रूप से दमयन्ती-विषयक विचार करता है, परन्तु उसके मुख पर झलकते वियोगजनित पीलापन, म्लानभाव आदि उसके भाव को प्रकट कर देते हैं। सौन्दर्यादि-रूप श्री के कारण काम नल का प्रतिस्पर्द्धी और शत्रु है, चन्द्र काम का मित्र है। मित्र का शत्रु शत्रु होता है—इस दृष्टि से नल चन्द्र का भी शत्रु हुआ। मुख की प्रतिस्पर्द्धा ( मुख-चन्द्र ) के कारण भी चन्द्र नल और नल मुख का शत्रु है। अथवा मुख रूप में चन्द्र ही है, जो अपने मित्र ( काम ) के शत्रु ( नल ) का रहस्य प्रकाशित कर रहा है और इस प्रकार नल की कामावस्था की स्पष्ट घोषणा कर रहा है। मुखरूप चन्द्र का इस प्रकार मित्र की सहायता करना मित्रजनोचित व्यवहार है। उत्प्रेक्षा अलंकार॥ १०३ ॥

स्थितस्य रात्रावधिशय्य शय्यां मोहे मनस्त्वय्य निमज्जयन्ति।
आलिङ्ग्य या चुम्बति लोचने सा निद्राधुना न त्वदृतेऽङ्गना वा ॥

जीवातु—अथ एकेन आदरनरतिमाह–स्थितस्येति। रात्रौ शय्यामधिशय्य शय्यायां शयित्वा 'अधिशीङ्स्थासां कर्म' इति अधिकरणस्य कर्मत्वम्। स्थितस्य तस्य मनो मोहे मुखदावस्थे निमज्जयन्ती सती या आलिङ्ग्य लोचने चुम्बति, सा निद्रा त्वदृते त्वत्तो विना 'अन्यारादितरर्ते' इत्यादिना पञ्चमी। त्वद्विरहाद्वैवोक्त्वदन्या चेति द्रष्टव्यम् अङ्गना वा अधुना नास्ति, निद्रानिषेधाज्जागरः अङ्गनान्तरनिषेधाद्विपक्षद्वेषलक्षणा अरतिश्चोक्ता अत्र निद्राङ्गनयोः प्रस्तुतयोरेवालिङ्गनाचिचुम्बनादिधर्मसाम्यादौपम्यप्रतीतेः केवल प्रकृतगोचरा-

( ३ ) वर्णनप्रधान तो महाकाव्य को होना ही चाहिए, पर वर्णन रोचक और सजीव हों। इससे पृष्ठभूमि, घटनाएँ, चरित्र, उनके कार्य—सभी का उद्घाटन होता है।

( ४ ) कुछ आचार्यों की मान्यता है कि 'एपिक' में 'हीरोइक मीटर' ( वीररसात्मक छंद ) का प्रयोग उचित है, परन्तु वीररस के अतिरिक्त अन्य-रसप्रधान काव्यों के लिए यह उपयुक्त नहीं होता, अतः अन्य मनीषी मानते हैं कि भावानुरूप छन्दोयोजना उचित है। शैली भी भावानुरूपिणी ही होनी उचित है।

( ५ ) महाकाव्य के विभिन्न विद्वानों ने विभिन्न उद्देश्य बताये हैं। प्राचीनतम आचार्यों ने नैतिकता और धार्मिकता पर बल दिया है, जबकि अरस्तू ने आनन्द और सत्य का उद्घाटन महाकाव्य का उद्देश्य माना है। जो भी हो, महाकाव्य का उद्देश्य होना महान् ही चाहिए, उसकी व्यापकता और प्रभावशीलता स्वतः लोकरंजन में समर्थ होगी।

भारतीय और पाश्चात्य—दोनों प्रकार की मान्यताओं पर ध्यान देने से एक बात अवश्य स्पष्ट हो जाती है कि कथावस्तु, चरित्र, शैली और उद्देश्य—इन चारों अंगों की दृष्टि से महाकाव्य को 'महान्' होना चाहिए। उसका महान् कलेवर ही उसे 'महाकाव्य' नहीं बनाता, प्रत्युत उसकी महत्ता के आधारभूत कथावस्तु आदि अंग ही हैं जिनकी उदात्तता उसे महाकाव्य बनाती है।

दोनों प्रकार की मान्यताओं पर ध्यान रखते हुए 'नैषधीयचरित' की समीक्षा करने पर स्पष्ट हो जाता है कि उसमें प्रायः ये सभी विशेषताएँ हैं।

( १ ) इतिवृत्त अथवा कथावस्तु—'नैषध' की कथा 'पुराणेतिहासादि-प्रसिद्ध वृत्तांत' अर्थात् ख्यात है। जैसा कि पहिले लिखा जा चुका है कि 'महाभारत' के वनपर्व का 'नलोपाख्यान' (५८–७८ अध्याय) इसका प्रमुख आधार है। जैसा कि 'प्रकाश'-कार ने लिखा है, 'नैषध' का आरम्भ पुण्यश्लोक नलरूप विशिष्ट के निर्देश से हुआ है—'अत्र पुण्यश्लोकनलरूपविशिष्टवस्तु-निर्देशेन निर्विघ्नप्रत्ययसमाप्तिः।' 'इतिवृत्त'—संघटन 'पञ्च-सन्धि समन्वित' है। मुखसन्धि है—प्रथम, द्वितीय, तृतीय सर्ग में। इन सर्गों में 'नानार्थ रस-सम्भवा बीजसमुत्पत्ति' हो जाती है—दमयन्ती-नल का अनुरागरूप बीज समुत्पन्न हो जाता है। चतुर्थ सर्ग में प्रतिमुखसन्धि है, जिसमें आरम्भ बीज का

उद्घाटन होकर उत्तरोत्तर विकास का तारतम्य दृष्टिगोचर हो जाता है। दमय ही के पिता भीम दमयन्ती-स्वयंवर का निश्चय करते हैं। पञ्चम से नवम सर्ग का कथानक 'गर्भसंधि' है। भरतमुनि के अनुसार जहाँ मुख तथा प्रतिमुख संधि की उत्पत्ति और उद्घाटन दशाओं से आविष्ट बीज का उद्भेद अथवा प्राप्ति या अप्राप्ति और पुनरन्वेषण होता है, वह गर्भसंधि है। ( नाट्य शास्त्र १९।४१ )। अभिनवगुप्त के अनुसार उद्भेद का अर्थ है 'फलजनाभिमुखता'। प्राप्ति नायकविषया होती है और अप्राप्ति प्रतिनायकविषया। प्राप्ति, अप्राप्ति और अन्वेषण—इन्हीं बार बार होती रहती अवस्थाओं से युक्त गर्भसंधि होती है। इन सर्गों में नल देवदूत हो दमयन्ती से मिलते हैं। और स्वयंवर में सम्मिलित होने का वचन देते हैं। इसमें प्राप्ति है नल विषया, अप्राप्ति है देवादिप्रतिनायक विषया और अन्वेषण है वह नल का स्वयंवर में सम्मिलित होने का वचन, जिससे फल प्राप्ति की आशा बधनी है। विमर्शसंधि का प्रसंग आता है चतुर्दश सर्ग के समाप्त होते होते, जब देवगण प्रकट हो नल—दमयन्ती को आशीर्वाद और वर देते हैं। इसमें नल-दमयन्ती अनुरागरूप बीज पुनः प्रकट होता है। इस संधि में विघ्नों द्वारा बीजार्थ बाधित होता है, विघ्न—हेतुओं का निदर्शन होता है, फल प्राप्ति में संदेह भी होता है, किन्तु नियतफलाप्ति अवस्था व्याप्त रहती है। देवगण विघ्न हैं, पर उनका उपशमन हो, नल दमयन्ती परिणय की आशा नियत हो जाती है। पञ्चदश-षोडश सर्गों में 'निर्वहण' संधि है। वरमाला पड़ती है, विवाह हो जाता है और आगे के सर्गों में सजात नल-दमयन्ती मिलन की पूर्ण भूमिका बन जाती है। पूर्वकथित चारों संधियों के प्रारम्भादि अर्थों का समानयन हो जाता है, जैसा कि अभिनवगुप्त ने बताया है कि क्रम से उत्पत्ति, उद्घाटन, उद्भेद और गर्भनिर्भेद रूप बीज विकारों से युक्त, नानाविध सुख दुःखात्मक हास, शोक, क्रोधादि भावों से चमत्कारातिशय उत्कृष्टता प्राप्त मुखादि चारों संधियों के प्रारम्भादि अर्थों का एक अर्थराशि में समानयन—अर्थात् फलनिष्पत्ति में योजन निर्वहण है, जो फलयोगावस्था से व्याप्त रहता है। ( ना० शा० १९।४२ पर अभिनव भारती )। नायक नल का 'काम' है दमयन्ती प्राप्ति, वह यहाँ सम्पन्न हो जाता है।

यह कथानक आठ से अधिक अर्थात् बाइस सर्गों में व्याप्त है। कोई सर्ग ऐसा छोटा तो नहीं है, परन्तु एक दो सर्ग दीर्घ अवश्य हैं, भले ही नातिदीर्घ हों, जैसे दो सौ बाईस श्लोकों का सप्तदश सर्ग। सर्गांत में भाविकथा का आभास प्राय मिल जाया करता है।

( २ ) पात्र—'नैषधीयचरित्र' के प्रधानपात्र नल और दमयन्ती हैं। प्रतिनायक रूप में हैं इन्द्र, यम, अग्नि, वरुण, जो आगे चलकर नल के सहायक हो जाते हैं। वस्तुत 'नलोपाख्यान' का प्रतिनायक तो कलि है, जिसका उपयोग ही नैषधीयचरित में अवाञ्छित रहा है। केवल सत्रहवें सर्ग में उसका रोष दिखाया जासका, जिसमें चार्वाकदर्शन का दर्शन तो हो जाता है शेष के लिए अवसर ही नहीं आया। शेष सामान्य पात्र हैं विदर्भनरेश भीम, स्वयवर में एकत्र नरेश और देवी सरस्वती तथा दमयन्ती की सखियाँ। इन सबकी प्रसगत चर्चा आ गयी है। भीम एक हितचिन्तक पिता हैं, देवी सरस्वती वाग्देवी हैं, जिन्होंने स्वयवर में दमयन्ती का दिशा-निर्देश किया। कला आदि सखियाँ राजनन्दिनी की उपयुक्त परिचारिकाएँ हैं, राजमर्यादा को समझने वाली। एक विशिष्ट पात्र है पक्षी हस, जो एक कुशल दूत का काम करता है और जिसकी कथा के माध्यम से करुणप्रसग की मार्मिक अभिव्यक्ति हो गयी है। इस प्रकार 'नैषध' में मानव मानवी, देव-देवी और मानवेतर प्राणी प्रकार के पात्र हैं, जो यद्यपि सख्या में थोड़े हैं, तथापि गुणों मे प्रभूत हैं।

( क ) नल—परम्परा के अनुसार नल सद्वशोत्पन्न कुलीन क्षत्रिय है, जिसे पुराणादि मे पुण्यश्लोक कहा गया है, जो प्रात स्मरणीयों में प्रथम है—'पुण्यश्लोको नलो राजा पुण्यश्लोको युधिष्ठिर। पुण्यश्लोका च वैदेही पुण्यश्लोको जनार्दन ॥' 'नैषधीयचरित्र' के आरम्भ के तीस श्लोकों में नल का वर्णन किया गया है, जिनमें उसके रूप, गुण, समृद्धि, बल, वैभव प्रभाव, श्री, शोभा, कांति, उदारता, वीरता, दानशीलता आदि का विस्तार से उद्घाटन किया गया है। वे चतुर्दश विद्याओं के ज्ञाता हैं, कलामर्मज्ञ हैं, 'महोज्ज्वल' हैं और 'महसां राशि' हैं। शास्त्रीय परिभाषा के अनुसार वे 'धीरोदात्त' नायक हैं—आत्मप्रशसा की श्लाघा न करने वाले, क्षमावान्, अति गम्भीर, निन्दा प्रशसा, हर्ष शोकादि से अप्रभावित, स्थिरमति, स्वाभि-

मानी और वचनपालक। विश्वनाथ महापात्र के शब्दों में—'अविकत्थन। क्षमावानतिगम्भीरो महासत्त्व ।स्थेयान्निगूढमानो धीरोदात्तो दृढव्रत कथित ॥' ( सा० द० ३।३२ )।

उनके अनुराग की गम्भीरता, करुणार्द्रता, कला-विलास प्रियता, दान-शीलता, दृढ़प्रतिज्ञता आदि के दर्शन इस काव्य में अनेक स्थलों पर हुए हैं। दमयन्ती के प्रति उनका अनुराग गूढ़ ही रहा, उन्होंने उसे प्रकट न होने देने के लिए एकांत उद्यान-सेवन उचित समझा। उन्होंने दमयन्ती की उसके पिता से याचना भी नहीं की। वचननिर्वाह के लिए, देवों को दान करने के लिए उन्होंने ऐसा दूतकार्य किया, जो स्वयम् उनके लिए, स्वार्थ-विघातक था। उनकी करुणाशीलता हंस प्रसंग में व्यक्त हुई है। उनकी करुणाशीलता और उदार व्यवहार के कारण ही हंस ने उनका दूतत्व स्वीकारा। 'नैषधीयचरित' में क्रमशः उनके चरित का विकास दिखाया गया है, जो काव्य के नाम और 'चरितकाव्यत्व' को प्रमाणित करता है। नल संस्कृत परंपरा के आदर्श नायक हैं, जिनकी उदात्तता और महत्ता का चरित-पाठकों पर व्यापक सत्प्रभाव पड़ता है।

( ख ) दमयन्ती—'नाट्यशास्त्र' के रचयिता भरतमुनि के अनुसार सुख की मूल स्त्रियाँ 'नानाशीला' होती हैं, उनके भिन्न-भिन्न स्वभाव होते हैं। इनके प्रकृत्यनुसारी तीन भेद होते है-कुलीना ( आभ्यंतरा ), बाह्या (वेश्या) और कृतशौचा ( बाह्याभ्यन्तरा )। आभ्यंतर स्त्री पात्रों में महादेवी देवियाँ और उनका समस्त परिचारिका मंडल आता है। दमयन्ती की सखियाँ भी इसी मंडल की आभ्यंतर पात्रियाँ हैं। 'नैषधीयचरित' की प्रधान पात्री दमयन्ती भी कुलीना नायिका है, अपने कौमार्यकाल में वह अन्या ( अनूढ़ा परकीया ) है, विवाहोपरांत वह 'स्वा' ( विवाहिता, स्वीया ) हो जाती है। नायक सबंध से वह आरम्भ में विरहोत्कंठिता है, विवाहोपरांत वह प्रिय की प्रिया है। 'नैषध' में दमयन्ती को रूप-गुण की दृष्टि से विश्व में सर्वोत्कृष्ट चित्रित किया गया है। उसका नाम ही 'दमयन्ती' इसलिए पड़ा है कि वह अपनी तनुश्री से त्रिलोकी की सुन्दरियों के सौंदर्याभिमान का दमन करनेवाली है —

भुवनत्रयसुभ्रुवामसौ दमयन्ती कमनीयतामदम्।
उदियाय यतस्तनुश्रिया दमयन्तीति ततोऽभिधां दधौ ॥ ( नै २।१८ )।

'नैषधीयचरित' ( २।१८-४३ ) में उसके रूप-गुणों का विस्तार से वर्णन किया गया है और इस विवरण के पश्चात् हंस-वाणी में यह बताया गया है कि दमयन्ती नल के बिना शोभा न पासकेगी और नल का यह रूप उसके बिना निष्फल है। ( २।४४-४५ )। इस प्रकार नल-दमयन्ती की परस्परानुकूलता बनायी गयी। नल नरश्रेष्ठ है और दमयन्ती त्रैलोक्यसुन्दरी है-

'प्रिय' प्रिया च त्रिजगज्जयिश्रियौ लिखाधिलीलागृहभित्तिकावपि।
इति स्म सा कारुतरेण लेखितं नलस्य च स्वस्य च सख्यमीक्षते॥
( नै० १।३८ )

वह नल के सदृश है—'सदृशी तव शूर सा' (२।३९)। हंस दूत ने इसी सब का ध्यान रखते हुए कहा था—

धन्यासि वैदर्भि गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि।
इतः स्तुतिः का खलु चन्द्रिकाया यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति॥ (३।११६)।

वह विदर्भकुमारी धन्य है, जिसने धैर्यधन निषधराज को भी आकृष्ट कर लिया। जैसे चाँदनी गंभीर सागर को भी उत्तरल कर देती है, वैसे ही दमयन्ती ने नल को उत्तरल कर दिया। इससे अधिक उसके विषय में और कहा ही क्या जा सकता है?

अनेक स्थलों पर 'नैषध' में उसके विविध स्वरूपों का तनुश्री का तथा, अङ्गसुषमा का विशद चित्रण हुआ है, जिससे वह सर्वथा श्रेष्ठ आदर्श नायिका प्रमाणित होती है। आरम्भ में नलमुग्धा अनुरागिणी नायिका है। उसका नल के प्रति अनुराग इतना दृढ़ है कि विश्व में नल के आगे वह किसी को मान्यता नहीं देती, न किसी राजा-सम्राट् को, न इन्द्रादि देवताओं को। उसका चित्त तो केवल नल की कामना करता है— चेतो नलं कामयते मदीयम्।' स्वर्णपुरी लंका की भी उसे कामना नहीं है—'चेतो न लङ्कामयते मदीयम्।' यदि नल नहीं तो फिर 'अनल' (अग्नि) में जल मरना ही है—' चेतोऽनलं कामयते मदीयम्।' विवाह होने के बाद उसका अनुराग, पूर्णता को प्राप्त हो जाता है और वह नरराज नल को 'तृतीय पुरुषार्थवारिधि' में तरानेवाली 'तरी' ( नौका ) बन जाती है। और फिर 'दिवानिश' आनन्द-उल्लास-विलास का सागर उमड़ पड़ता है। हेममयी भूमि से दमकते 'नैकवर्णमणिकोटिकुट्टिमसौध भूधर' में

मदनाराधना चलने लगती है। 'नैषध' का अठ्ठारहवाँ सर्ग इसीके शृङ्गार से आप्लावित है।

ऋजुता, मधुरता, विनयशीलता आदि दमयन्ती के स्वाभाविक गुणों का विकास 'नैषध' में निरन्तर दीखता है। दमयन्ती विश्व काव्य की अविस्मरणी नायिका है, जिसके बाह्याभ्यन्तर शृङ्गार से 'नैषधीय-चरित' मंडित है।

( ३ ) रस—अंगीरस—'नैषधीयचरित' के रचयिता श्रीहर्ष के अनुसार उनका काव्य शृंगारामृतवर्षी शीतकर चन्द्र है—'शृङ्गारामृतशीतगौ' ( १।१३० )। रति-काम के परिणयोत्सव पर सहस्रधारों में बरसते देव से वृष्टि की कामना करते हुए इस काव्य की कवि ने आशीर्वादात्मक समाप्ति की है। ये रति-काम दमयन्ती नल का और 'सहस्रधारकलशश्री' देव श्रीहर्ष के 'मधुवर्षि' नैषध काव्य का भी यदि संकेत बनजाते हैं तो असंभव नहीं है। इसमें थोड़ी भी सन्देह करने का अवकाश नहीं है कि श्रीहर्ष का 'नैषधीय-चरित' शृंगाररसप्रधान उत्कृष्ट महाकाव्य है। इस प्रकार उस शास्त्रीय परम्परा को भी आदर मिल जाता है, जिसके अनुसार महाकाव्य में शृंगार, वीर, शान्त में कोई एक प्रधान रस होना चाहिए—'शृङ्गारवीरशान्तानामेकोऽङ्गी रस इष्यते।' आदि से अन्त तक इस महाकाव्य में शृङ्गाररस अंगी रूप में परिलक्षित होता है।

**शृंगार**—शृंगार के विप्रलम्भ और संयोग—दोनों पक्षों का 'नैषध' में सुन्दर चित्रण है। आरम्भ में नल-दमयन्ती विवाह तक विप्रलम्भ है और तदनन्तर संयोग। जहाँ तक विप्रलम्भ शृंगार का पक्ष है वह शास्त्रीय अधिक है। इसी परम्परा का पालन करके कवि ने यद्यपि वर्णन पहिले नल का किया है, पर रति भाव का जागरण पहिले दमयन्ती में दिखाया गया है। मदन प्रवेश पहिले विदर्भजा के मन में हुआ—'विदर्भजाया मदनस्तथा मनोनलावरुद्धं वयसैव वेशितः।' ( नै० १।३२ )। नौ श्लोकों ( नै० १।३४-४२ ) में कवि ने दमयन्ती के पूर्वानुराग का वर्णन किया है। यह अनुराग नल के गुणों के श्रवण से उत्पन्न हुआ है, बहाने से उसने नल का चित्र दर्शन पाया और नल के सपने देखने लगी। आगे चलकर यही अनुराग इतना दृढ़ हुआ कि सब

को ठुकरा कर दमयन्ती ने नल का वरण किया। स्वयंवर-सभा में बैठे पाँच पाँच नलों को देख उसके मन में उपजे क्षणिक सदेह का उसके हृदानुरागी मन ने ही क्षण मे स्पष्ट कर दिया। क्या कारण है कि चार नलों को छोड़कर पाँचवें नल मे ही उसकी रुचि विशेष है ? लगता है, जैसे यह पाँचवाँ नल दमयन्ती के मन को सुधास्नान करा रहा है—'इतरनलतुलामाबिभ्रतीषु, सुधानि स्नपति मम चेतो नैषध: कस्य हेतो ?' (नै० १३।५३)। और यथासमय दमयन्ती ने नल के गले मे दूब के अंकुरों से सजी मधूकमाल डाल दी—'दूर्वाङ्कुरपटया नल कण्ठनाले वधू मधूकस्रजमुत्ससर्ज ।' (नै० १४।४५)। इस माल्यदान-प्रसंग मे कवि ने दमयन्ती के लजाने का बड़ा स्वाभाविक किन्तु पाण्डित्यपूर्ण वर्णन किया है। चतुर्थ सर्ग मे नल विरह में व्याकुल दमयन्ती की व्यथा का वर्णन है। इस वर्णन मे ताप, चिंता, चिंताका अनुभाव निःश्वास, अन्तर्ज्वर, अश्रुपात, शंका, विरह-पाण्डुरता, विवशता, विरह की दुःसहता आदि का शास्त्रीय परम्परा के अनुरूप चित्रण हुआ है। मूर्च्छा प्राप्त दमयन्ती का चन्दनादि से जब उपचार हुआ, तब सखियों के कल-कल से आकृष्ट, कन्या के अस्वास्थ्य से चिन्तित भीमराज ने आकर देखा और घोषणा की— 'दयितम भिमत स्वयंवरे त्वं गुणवत्तमाप्नुहि वाससैः कियद्भिः ।' (नै० १४।११९)।

नल का दमयन्ती के प्रति आकर्षण बाद मे बताया गया है, क्योंकि शास्त्रीय परम्परा है—'आदौ वाच्य स्त्रिय: पुमान् पश्चात्तदिङ्गितैः ।' 'नैषध' (१।४२–५४) मे नल का यह अनुराग और तज्जनित व्यथा का वर्णन हुआ है। निश्चय ही इसमें पाण्डित्य-प्रदर्शन और शास्त्र-मर्यादा का परिपालन विशिष्ट है। धैर्य-भंग, ताप, निःश्वास लज्जा आदि का वर्णन इसमें है। नल अन्त में अनंग-चिह्नों को छिपाने की इच्छा से निर्जन देश में चले गये। नल का आत्माभिमान और बड़प्पन इसमें कवि ने प्रकट किया है। उन्होंने स्मरतप्त होते हुए भी विदर्भराज से उनकी तनया की याचना नहीं की, मांगने से वे मरना भला समझते थे—'स्मरोपतप्तोऽपि भृशं न स प्रभुर्विदर्भराजं तनयामयाचत । त्यजन्त्यसून्शर्म च मानिनो वरं त्यजन्ति न त्वेकमयाचितव्रतम् ॥' (१।५०)। उनका सिद्धान्त था—'माँगन से मरनो भलो मत कोइ माँगन जाय।' ऐसा प्रतीत होता है कि श्रीहर्ष को नल दमयन्ती के मानसिक गौरव का अधिक ध्यान था, अत: बड़ी शालीनता के साथ उन्होंने नायक-नायिका के विप्रलम्भ शृंगार का

चित्रण किया है। फिर भी वियोगदशाओं का वर्णन अनेक स्थलों पर स्वाभाविक और सुन्दर है।

संयोग शृंगार का वर्णन तो विवाह के पश्चात् सात-आठ सर्गों में पूर्ण मनोयोग पूर्वक विस्तार से किया ही गया है, वास्तव में आनन्द और उल्लास से ही हर्ष उपजता है, प्रसन्नता आती है। पाठकों के मन में आनन्द-सुधासागर का उद्वेलन शृंगार के संयोग पक्ष से ही अधिक संभव है? संयोग शृङ्गार की महिमा से नैषधीय चरित' 'चारु' बन सका है।

नैषध' का अट्ठारहवाँ सर्ग नल दमयन्ती के उल्लास विलास से परिपूर्ण है। कवि ने निःसंकोच भाव से इस 'विलास-कला' का चित्रण किया है। 'दिवानिशमनोऽ' करते दम्पती की विविध चेष्टाओं और क्रिया-कलापों का श्रीहर्ष ने हर्षोन्माद के साथ वर्णन—विस्तृत वर्णन किया है। कवि की दृष्टि यह तृतीय पुरुषार्थवारिधि' का स्मरण मात्र नहीं है, आवश्यकता है केवल निर्मल अन्तःकरण की, 'ज्ञानपीनमनस' की। (१८।२)। सुमेरु को लजानेवाले सौधभूधर में वह आमोदोल्लास रचता था। अगर और चन्दन से वह सुवासित हो रहा था, चन्दन की खिड़कियाँ थी, जिनमें अगर धूमनमौरण सुरभित हो जाता था। सौरभ महकाते तेल के सुगंधि दीपों की मन्द आभा सौन्दर्य का श्रीपुष्प बना रही थी। 'मणिकुट्टिम' का फर्श था और प्रसून-शय्या थी। बड़े विस्तार के साथ कवि ने सौध के अलंकरण का विवरण दिया है। वहाँ समीपस्थ नल दमयन्ती के जोड़े को देख कर रति-रतीश भी मोह गये। 'प्रकाशकार (१८२८ की टीका) लिखते हैं—'सौमीनलौ दृष्ट्वा रतिकामौ सभाहमुरतेच्छौ जातौ।' उस सौध-भूधर में उन दोनों की जो कामकेलि लीला हुई—वह महाकवियों की भी बुद्धिगोचर न हुई होगी, स्वर्गिणी नारियों की लिप्सा भी वैसी न हुई होगी। नै० १८।२९)। कामशास्त्र के अनुरोध से नारी का प्रथम समागम साध्वस, लज्जानुभावपूर्ण समागम-क्रम रति रुचि और सकोच, 'कुसुमशस्त्र-शास्त्रविद्' नल द्वारा दमयन्ती को सन्निधि में लाना, कपोल चुम्बन से पूर्व ललाट-चुम्बन, स्तनस्पर्श, रशनाकल्पमोचनार्थ बढ़े प्रिय के हाथ का प्रतिरोध, धीरे धीरे लज्जात्याग और प्रथम समागम का अनुभव कवि ने बड़ी रहस्य दृष्टि से किया है। आनन्द-उल्लास के विविध अनुयोगों के साथ रात बिताने दोनों दम्पती कर परस्पर उरु जोड़े, अधर मिलाये, रतिकेलि

के स्वप्न देखते आलिङ्गन-संपुट में परस्पर पीडित होते निद्रासुख का अनुभव करने लगे, उनके बाह्य वक्षस्थल और आभ्यन्तर जगत् में कोई भेद न रह गया। ( नै० १८।१५२-१८३ )। अगले चार सर्गों में शृंगार की उज्ज्वलता का वर्णन है, जिसमें प्रभात है, सन्ध्या है, चन्द्रोदय है, तारों-भरी रात है। उपासना पूजा भी है, प्रातर्विधान भी है। सभी उज्ज्वल पक्ष हैं। शृंगार की उज्ज्वलता के पूर्ण दर्शन इन उत्तर सर्गों में है। 

अन्य रस—शृंगारातिरिक्त जो रस अङ्ग रूप में आये हैं, उनमें करुण, वीर, हास्य, अद्भुत, रौद्र, बीभत्स और भयानक हैं। केवल शान्त नहीं है।

करुण—करुण रस 'नैषध' में हंस प्रसंग में आया है। नल के द्वारा पकड़े गये हंस की उक्तियों में हृदयस्पर्शी करुणता व्यंजित हुई है। हंस-विलाप-प्रसंग यद्यपि छोटा है, किन्तु वह इतना प्रभावी और मनोवैज्ञानिक है कि उसे विश्वसाहित्य में सरलता से स्थान दिया जा सकता है। विलाप करते हंस ने जो कहा, उसने नल का हृदय करुणाविगलित कर दिया और निषधपति की दीनदयालुता उभर आयी और हंस मुक्त हो गया।

हंस ने पकड़े जाने पर पहिले तो राजा के इस कार्य का अनौचित्य सिद्ध किया और उसमें करुणा जगायी। यह करुणाभाव 'नैषध' ( १।१३५-१४२ ) के आठ श्लोकों में व्यक्त हुआ है। हंस ने अपनी वृद्धा माँ, नवप्रसूता पत्नी की निराश्रयता की दुहाई दी। किस प्रकार माँ यह दारुण कष्ट सह सकेगी? कैसे पत्नी से वह क्षण व्यतीत किया जायेगा, जब वह यह सुनेगी? निश्चय ही वह प्राण त्याग देगी और माँ बाप के न रहने पर अनाथ छोटे बच्चे मर ही जायेंगे। हंस का यह विलाप आज भी सरस पाठकों की आँखों में आँसू ला देता है। हिन्दी के सुप्रसिद्ध विद्वान् स्व० आचार्य महावीरप्रसाद द्विवेदी ने इस प्रसंग को करुणरस की अविस्मरणीय रचना माना है। वे जब भी इसे पढ़ते थे, उनका अश्रुपात होने लगता था।

वीर—करुण की भाँति वीर रस के प्रसंग कई स्थलों पर होते हुए भी थोड़े ही हैं, किन्तु उतने प्रभावी नहीं है। उनमें श्रीहर्ष का पाण्डित्य तो लक्षित होता है, शास्त्रीयता है, पर करुण-प्रसंग जैसी सहृदयता नहीं है।

यद्यपि विश्वनाथ ने करुण, वीर, रौद्र, बीभत्स और भयानक की गणना शृंगार रस के विरोधी रसों में की है—'आद्य करुणबीभत्सरौद्रवीरभयानकैः' (सा० द० ३।२५४), तथापि आनन्दवर्द्धनाचार्य ने बाध्यबाधकभाव से केवल शृंगार बीभत्स में विरोध माना है (ध्वन्यालोक, कारिका २४ का पूर्वपक्ष)। उस पर भी वे ऐसा नहीं मानते कि 'नवरसरुचिर' महाकाव्य में प्रसंगत विरोधी रस का वर्णन ही न किया जाय, वे केवल विरोधी रस के प्रत्यधिक परिपोष के विरुद्ध हैं। उनके अनुसार परिपोष अङ्गी रस का ही होना चाहिए, विरोधी या अविरोधी अंग रसों का नहीं—'अविरोधी विरोधी वा रसोऽङ्गिनि रसान्तरे। परिपोषं न नेतव्यस्तथा स्यादविरोधिता।' (तदेव)। वास्तव में रसभंग अनौचित्य से होता है, औचित्य निबंधन तो रस की परमोपनिषद् है—'अनौचित्यादृते नान्यद् रसभङ्गस्य कारणम्। प्रसिद्धौचित्यबन्धस्तु रसस्योपनिषत्परा॥' इस दृष्टि से 'नैषध' में किसी अन्य अंग रस का परिपोष नहीं हुआ है, जो रस आये हैं, प्रसङ्गत, औचित्य के साथ। और फिर विवक्षित अतएव अंगी रस जब लब्धप्रतिष्ठ हो जाता है, लब्धपरिपोष हो जाता है तो विरोधी अंगरसों के कथन में दोष नहीं होता—'विवक्षिते रसे लब्धप्रतिष्ठे तु विरोधिनाम्। बाध्यानामङ्गभावं वा प्राप्तानामुक्तिरच्छला॥' (ध्वन्यालोक ३।२०)।

वीर रस का वर्णन नल की युद्धवीरता चित्रण प्रसंग में है, वे शताधिक-शत्रुजयी हैं, जलते हुए शत्रुपुरों की अग्नि के समान उनके प्रताप से भूमंडल प्रकाशित था, उनकी तलवार उनके चाँदनी जैसे यश का विस्तार करती थी। उनके ओज और यश के समक्ष सूर्य-चन्द्र भी अगणनीय थे। आदि-आदि (नै० १।९-१४)।

इसके अतिरिक्त स्वयंवर-प्रसंग में (सर्ग ११-१३) राजाओं के परिचय में उनकी वीरता का बखान किया गया है। वस्तुतः इसमें शास्त्रीयता का परिपालन और कल्पना की उड़ान ही अधिक है, स्वाभाविक वीर भाव कम।

दयावीरता के भी कुछ प्रसंग हैं, उदाहरणार्थ नल की विलाप करते हंस पर दीनदयालुता। (१।१४३)।

दानवीरता के उदाहरण भी हैं। नल ने इतना दिया कि दरिद्रता भी

दरिद्र हो गयी। ( १।१५ )। नल को यही असन्तोष था कि वे सुमेरु के टुकड़े करके याचकों को क्यों न दे पाये, दान-जल के व्यय से सागर को भी मरु क्यों न बना डाला? ( १।१६ )। राजा नल से अभीष्ट-याचना सभी करते थे ( ३।१५ )। नल से देवों ने भी याचना की। (५।७७)। और उन्हें 'अर्थी' पाकर नल का रोम-रोम हर्षित हो उठा ( ५।७९ )। वे माँगे जाने पर प्राण तक दे सकते थे। ( ५।८१ )। उनका सिद्धान्त था कि 'अर्थिने न तृणवद्धनमात्र किन्तु जीवनमपि प्रतिपादयम्'। ( ५।८६ )। जो अन्य याचकों के मनोरथ पूर्ण करने के लिए नहीं हुआ, धरती का बोझा वही है, न ये वृक्ष हैं, न पर्वत, न समुद्र। ( ५।८८ )।

हास्य—हास्य के भी यत्किंचित् प्रसंग 'नैषध' में है। षोडश सर्ग के भोज-प्रसंग में स्वाभाविक और अवसरोचित हास्य-प्रसंग हैं। बारातियों और परोसनेवालियों में अच्छा [illegible] परिहास चला है। दमयन्ती के भाई पद्म ने भोजन के बाद मुखशुद्धि के लिए [illegible] ( पान का बीड़ा ) दी, उसका रूप विकृत सा बना दिया गया था, इससे मारे बरातियों ने उसे फेंक दिया और उसके हास्य के पात्र बने। ( १६।१०९ )। दही ऐसा था कि सृष्टिकर्ता ब्रह्मा ने भी बनाते समय इधर-उधर से चुराकर खा लिया, इसीलिए उसमें छिद्र हो गये। ( १६।९३ )।

स्वयंवर में मगधराज की कीर्ति-प्रशंसा का दमयन्ती की सखी द्वारा ऐसा श्लिष्ट वर्णन किया गया है कि सभी सभासदजन हँस पड़े। ( १२।१०६ )। सप्तदश सर्ग में कलि की उक्ति में व्यंग्य हास्य का कारण बन आया है। बोधिसत्त्व, अग्निहोत्र, इन्द्र, पाप-पुण्य, ध्यान, गौतम आदि का व्यंग्यमय उपहास किया गया है जो श्रद्धालुओं के रोष का कारण भी बन जाता है—स्वयम् इन्द्र भी इन दुर्वचनों को सुनकर क्रुद्ध हो उठे—'इत्यमाकर्ण्य दुर्वर्णं वाक्सः सक्रोधना दधे।' ( १७।८३ )।

इसमें सन्देह नहीं कि 'नैषध' की हास्य-व्यंग्य-योजना संस्कृत-साहित्य में अनूठी है।

*अद्भुत—अद्भुत-प्रसंग केवल स्वर्ण-हंस के कारण उत्पन्न हुआ है।*

इसी स्वर्णहंस को देखकर विरही नल के भी हृदय में कुतूहल उत्पन्न हुआ। सुवर्ण-पक्षी हंस कहाँ दीखता है ? ( १।११९, १२९ )।

**रौद्र**—सप्तदश सर्ग में क्रुद्ध कलि के क्रोधपूर्ण वचन रौद्रभाव की व्यंजना करते ही हैं, उसके वे वचन इन्द्र में भी रौद्रभाव उत्पन्न कर देते हैं। (यद्यपि 'सक्रोधता दधे' में 'स्वशब्दवाच्यत्व' दोष आ गया है)। वज्रधर का हाथ फड़क उठा, वे चीख उठे—कौन है यह जो उनके रहते धर्म मर्मों का कृंतन कर रहा है—'अवोचदुच्चैः कस्कोऽयं धर्ममर्माणि कृन्तति। लोकत्रयी त्रयीनेत्रा वज्रवीर्य स्फुरत्करे। क इत्थं भाषते पाकशासने मयि शासति?' ( १७।८३–८४ )।

**बीभत्स**–बीभत्स तो वाध्यता के साथ शृंगार का विरोधी रस है, अतः बीभत्स का नाममात्र का वर्णन 'नैषध' में है। विरही नल के मन में रमणीय वस्तुओं के प्रति भी जुगुप्सा उत्पन्न हो गयी। खिला लाल पलाश उसे 'पलाश' ( मांसभक्षी ) लगा, झूमती लता उसे डरावनी प्रतीत हुई, चम्पे की कलियाँ पतंगों को जलाती पापिनी सी लगी। ( १।८४-८६ )। वस्तुतः यह सब परम्परागत विरह-वर्णन है।

**भयानक**—इसी प्रकार 'भय' के प्रसंग भी नहीं से हैं। झूमती लता—से भय तो है ही, स्वयंवर में नागराज वासुकि को देख दमयन्ती भी भय से भर जाती है। 'आशीविष', स्फुरत्फण' नागराज को देख कर कौन कामिनी भीति से न भर जाती ? ( १०।२१ )।

'प्रकाश'-टीकाकार के द्वारा स्वीकृत 'नैषध' में काव्य को 'स्वादूत्पादभूति' ( टीकाकार के अनुसार सहृदयहृदयाह्लादकारक होने से अत्यन्त मधुर-नवार्थसहित ) कहा गया है और सर्गविशेष को 'रसाम्भोनिधि' ( १३। ५६ )। श्रीहर्ष की यह उक्ति असंदिग्ध है, 'नैषध' विभिन्न रसधाराओं का सागर ही है।

**( ४ ) छन्द**—शास्त्रीय मर्यादा के अनुसार महाकाव्य के नातिदीर्घ सर्गों में एक ही 'वृत्त' ( छन्द ) के पद्य होना अच्छा माना जाता है, हाँ सर्ग के अवसान में अन्य छन्द का प्रयोग हो। इस दृष्टि से 'नैषधीयचरित' में मर्यादा का पर्याप्त ध्यान रखा गया है। प्रथम सर्ग में परिचयात्मक अंतिमश्लोक को छोड़कर एकसौ चवालीस श्लोक हैं। परिचयात्मक श्लोक सभी सर्गों के अन्त

में शार्दूलविक्रीडित छन्द में है।) इसमें सभी श्लोक वंशस्थ छन्द में हैं, अन्तिम श्लोक 'अन्यवृत्तक' अर्थात् वसन्ततिलका छन्द में है। इसी प्रकार द्वितीय सर्ग में आरम्भ के १०१ श्लोक 'वैतालीय' अथवा 'वियोगिनी' छन्द में हैं, श्लोक-संख्या १०२ और १०४ शार्दूलविक्रीडित हैं, १०३ पुष्पिताग्रा है, १०५ स्रग्धरा है, १०६, ७, ८, और १०९ मालिनी छन्द में हैं। तृतीय सर्ग म आरम्भिक १२४ श्लोक उपजाति हैं, १२५, १२९, १३१ वसन्ततिलका हैं। शेष श्लोकों में १२६, २७, २८, ३० शार्दूलविक्रीडित हैं। १३२ वाँ स्रग्धरा है, १३३, १३४, १३५, वें श्लोक मालिनी छन्द में हैं। चतुर्थ सर्ग में प्रारम्भ के ११५ श्लोक द्रुतविलम्बित हैं, ११६ वाँ और १२२ वाँ (अन्तिम) शार्दूलविक्रीडित हैं, ११७ वाँ वसन्ततिलका है और श्लोक संख्या ११८, १९, २०, १२१ औपच्छन्दसिक अथवा मालभारिणी वृत्त में हैं। पञ्चम सर्ग में आरम्भिक १३३ श्लोक स्वागता वृत्त में हैं, १३४ वाँ द्रुतविलम्बित है, शेष अन्तिम तीन शार्दूलविक्रीडित हैं। छठे सर्ग में उपजाति छन्द का प्रयोग है, अन्तिम ११२ वाँ श्लोक मालिनी छन्द है। सप्तम सर्ग के कुछ श्लोक उपेन्द्रवज्रा हैं, कुछ इन्द्रवज्रा अर्थात् उपजाति अन्तिम श्लोक में हरिणी छन्द का प्रयोग किया गया है। आठवें सर्ग की भी यही स्थिति है प्रारम्भिक १०४ श्लोक उपजाति हैं, १०५, १०६ स्रग्धरा हैं, १०७ वाँ पुष्पिताग्रा है और अन्तिम १०८ वाँ वसन्ततिलका। नवम सर्ग के प्रारम्भिक १५५ श्लोक वंशस्थ हैं, १५६ वाँ मन्दाक्रान्ता है, १५७ वाँ तोटक, १५८ वाँ शार्दूलविक्रीडित और अन्तिम १५९ वाँ मालिनी। दशम सर्ग में पुनः उपजातिछन्द का प्रयोग है, केवल अन्तिम 'दयामियनिरघ्यम्'—इत्यादि श्लोक मालिनी छन्द में है। एकादश सर्ग वसन्ततिलका वृत्त में है, केवल अन्तिम १२९ वाँ श्लोक स्रग्धरा में है। द्वादश सर्ग में प्रथम ९० श्लोक वंशस्थ हैं, ९१ ९२, ९३, ९६, ९७, ९८, ९९ शार्दूलविक्रीडित हैं, और ९४, ९५, १००, १०१, १०२ स्रग्धरा हैं, १०३, १०४, १०६, १११ पुनः शार्दूलविक्रीडित हैं, १०५, १०७, १०८, १०९ पुनः वंशस्थ है, ११० वसन्ततिलका है और अन्तिम ११२ वाँ पुनः स्रग्धरा है। त्रयोदश सर्ग के आरम्भ से 'य स्यादमीषु' इत्यादि श्लोक पर्यन्त वसन्ततिलका का प्रयोग है, अन्तिम दो श्लोकों में मालिनी है। चतुर्दश सर्ग के

प्रारम्भिक ( ८४ अथवा ८७ ) 'अर्थो विनैवार्थनयोपसीदत्'-इत्यादि तक श्लोक उपजाति हैं, शेष श्लोको मे चार शिखरिणी हैं, दो शार्दूलविक्रीडित हैं, दो स्रग्धरा हैं, तीन वसन्ततिलका हैं, एक रथोद्धता है और एक मालिनी है। पचदश मे आरम्भिक एक्यासी श्लोक वशस्थ हैं, बयासीवाँ श्लोक स्रग्धरा है तथा तिरासीवाँ शिखरिणी। शेष नौ शार्दूलविक्रीडित हैं। षोडश मे भी आरम्भिक श्लोक 'पुरीनिरीक्षायमना'-इत्यादि तक वशस्थ हैं, पुन दो पुष्पिताग्रा हैं, शेष पाँच मालिनी हैं। सप्तदश सर्ग अनुष्टुप् छन्द-प्रधान है, केवल अन्तिम दो श्लोको में पहिला शिखरिणी और दूसरा शार्दूलविक्रीडित है। इसी प्रकार अष्टादश सर्ग रथोद्धता प्रधान है, केवल अन्तिम श्लोक स्रग्धरा है। उन्नीसवें सर्ग के आरम्भिक पचपन श्लोक हरिणी छन्द मे हैं, चार मन्दाक्रान्ता हैं, पाँच शार्दूलविक्रीडित हैं, एक श्लोक 'जलजभिदुरीभावम्' इत्यादि भी हरिणी छन्द मे है, इसे प्रक्षिप्त भी माना जाता है। एक पृथ्वी छन्द है, एक मालिनी है और एक स्रग्धरा है। विश सर्ग भी अनुष्टुप्-प्रधान है, अन्तिम श्लोक शार्दूलविक्रीडित है, उससे पूर्व के तीन पुष्पिताग्रा हैं। इक्कीसवाँ सर्ग रथोद्धता-प्रधान है। 'विप्रपाणिषु' इत्यादि तक के श्लोक रथोद्धता छन्द मे हैं। इसके अनन्तर इक्कीस श्लोक वसन्ततिलका हैं, शेष मे सात पुष्पिताग्रा हैं, तीन स्रग्धरा हैं, ग्यारह शार्दूलविक्रीडित हैं, एक मालिनी है। द्वाविंश ( अन्तिम ) सर्ग उपजाति-प्रधान है। 'अन्त स लक्ष्मी क्रियते' इत्यादि तक श्लोक उपजाति हैं, पुन एक रथोद्धता है, तदनन्तर तीन वसन्ततिलका हैं। शेष मे आठ शार्दूलविक्रीडित हैं, एक स्रग्धरा है और एक शिखरिणी और एक पुष्पिताग्रा है। प्रत्येक चरण मे सर्वलघु सोलह-सोलह वर्णों का भी एक छन्द है, टीकाकारो ने इसे 'सर्वलघु' सज्ञा ही दी है। इसे 'अचलधृति' नाम भी दिया जाता है। अन्त के कवि प्रशस्ति सबधी चार श्लोको में एक शिखरिणी है, दो शार्दूलविक्रीडित और एक हरिणी।

इस प्रकार श्रीहर्ष ने प्रत्येक सर्ग मे एक छन्द को प्रधानता दी है, अन्तिम छन्द भिन्नवृत्तक अवश्य है। किन्तु यह अन्यवृत्तमता केवल अन्तिम श्लोक तक ही सीमित नहीं रह गयी है। कवि ने अन्त के अनेक श्लोको मे

निम्न वृत्तों का प्रयोग कर लिया है। अन्तिम श्लोक ही जिनमें वृत्तक हैं, वे सर्ग हैं—प्रथम, षष्ठ, सप्तम, नवम, एकादश और अष्टादश।

जहाँ तक श्रीहर्ष के छन्दोज्ञान अथवा छन्दप्रियता का प्रश्न है, कवि छन्दशास्त्र का पूर्ण ज्ञाता है, उसने विभिन्न छन्दों का प्रयोग किया है। सब मिलकर अट्ठारह,—उन्नीस प्रकार के छन्द 'नैषध' में हैं। उपजाति का प्रयोग कवि ने सबसे अधिक किया है सात सर्गों में। चार सर्गों में प्रधान छन्द वंशस्थ है। दो-दो सर्ग वसन्ततिलका, स्वागता रथोद्धता और 'अनुष्टुप्-प्रधान हैं और एक-एक में द्रुतविलम्बित, वैतालीय और हरिणी का प्रयोग है। इसी दृष्टि से कवि की छन्द प्रियता का तारतम्य प्रतीत हो जाता है। मन्दाक्रान्ता छन्द में पाँच ही श्लोक हैं, शताधिक शार्दूलविक्रीडित हैं। स्थान-स्थान पर स्रग्धरा, शिखरिणी, पुष्पिताग्रा, मालिनी, वियोगिनी का भी प्रयोग है, अचलधृति, पृथ्वी, तोटक भी हैं। गणनाकारों ने इनकी गणना भी की है। श्री नलिनीनाथदास गुप्त ने श्रीहर्ष के छन्दोनैपुण्य की प्रशंसा की है। उनकी मान्यता है कि 'नैषधीयचरित' में लगभग बीस प्रकार के छन्दों का प्रयोग हुआ है, जिनमें अधिकांश गीतात्मक लघुवृत्त हैं, बड़े छन्द मन्दाक्रान्ता, शिखरिणी, स्रग्धरा आदि का प्रयोग अपेक्षाकृत विरल है। परन्तु वाक्यावली और शब्दावली में श्रीहर्ष की रुचि कठिनता और क्लिष्टता की ओर है, जिसमें कहीं-कहीं लयात्मकता और गति में बाधा पहुँची है।

( ५ ) वर्णन—श्रीहर्ष कल्पना के धनी कवि हैं। किसी विषय में कितना विचार किया जा सकता है, 'नैषधीयचरित' में इसकी इयत्ता नहीं प्रतीत होती। चाहे जो विषय हो, श्रीहर्ष उसका विस्तृत विवरण देने में समर्थ हैं। 'नैषध' में मनुष्य पशु, पक्षी, नगर, उपवन, प्रभात, रात्रि, स्वयंवर आदि के विस्तृत और कवित्व-पूर्ण वर्णन हैं।

मानव वर्णन में नल और दमयन्ती के विस्तृत वर्णन हैं। प्रथमसर्ग के इक्तीस श्लोकों में नल का और द्वितीय सर्ग के छब्बीस श्लोकों में दमयन्ती का वर्णन है। इनकी वियोग-कथा के भी विस्तृत काव्यमय वर्णन हैं, तृतीय सर्ग ( १००–१२८ ) में नल की वियोगदशा का और चतुर्थ ( २–१०१ ) में दमयन्ती की। अगले आठ श्लोकों ( १०२–१०९ ) में प्रश्नोत्तर रूप से दमयन्ती और सखियों के माध्यम से यह विवरण प्रस्तुत हुआ है।

-पशु वर्णन मे अश्व-वर्णन है प्रथमसर्ग ( ५८-६४ ) मे और हस तथा उसकी उडान का तो क्रमश प्रथमसर्ग ( ११८, १२१, १२२ ) और द्वितीय सर्ग ( ६५-७२ ) मे अत्यन्त स्वाभाविक विवरण उपस्थित किया गया है।

काव्यशास्त्रीय परम्परा के अनुसार उपवन ( ११७६-१०६ ) का और उसी मे स्थित सरोवर ( १०७-११७ ) का वर्णन है। उन्नीसवें सग ( १-६४) मे प्रभात और सूर्योदय के विस्तृत विवरण हैं, इक्कीसवें (१२५-१३४) में सध्या का। बाईसवें सर्ग मे क्रमश सध्या, रात्रि और चद्रोदय के विशद वर्णन श्रीहर्ष की काव्य प्रतिमा के परिचायक हैं। कल्पना और उत्प्रेक्षा की ऊँची उडान इन वर्णनों मे प्राप्त होती है।

नगर और नगर जीवन की समृद्धि तथा क्रिया कलाप तो कवि ने बडी स्वाभाविक दृष्टि से चित्रित किये हैं। द्वितीय सर्ग ( ७३-१०६ ) के कुडिन-पुरी तथा सप्तदश ( १६१-२०१ ) मे नल की राजधानी तथा राजोद्यान ( २०६-२०८ ) का वर्णन किया गया है। राज्यसभा और स्वयवर का इतना विशद और विस्तृत वर्णन कदाचित् ही कही प्राप्त हो, पूरे पाँच सर्ग पाँच सौ के लगभग श्लोक ( १०-१४ सर्ग ) इस विवरण से पूर्ण हैं। भोज, भोज्य पदार्थ, वरयात्रा आदि के वर्णन तो बडे रमणीय और मनोरजक हैं। इन सभी वर्णनो की एक बडी विशेषता यह है कि वे शास्त्रीय परम्परा का निर्वाह करते हुए भी कथानक के भाग ही प्रतीत होते हैं। ये वर्णन ऊपर से जोडे गये, अलग अलग से नही लगते।

युद्ध, समुद्र आदि के वर्णन प्राय नही हैं किन्तु कथा मे इनका अवसर भी तो नही है। शृङ्गार वर्णन कवि को विशेष प्रिय है। अष्टादश सर्ग तथा अन्य नल दमयन्ती विलास के प्रसग शृङ्गार-चेष्टाओं के प्रचुर विवरणो से परिपूर्ण हैं, कही कही तो इस सीमा तक पहुँच गये हैं कि आधुनिक सामान्य सामाजिक दृष्टि से वे ग्राह्य भी कठिनता से हैं। परन्तु नवदम्पती के जो रति चित्र इसमें हैं, वे कवि के कामशास्त्र की अभिज्ञता के सटीक उदाहरण हैं।

वस्तुत कल्पना का अपार विस्तार और उसके अनुरूप नवीन उद्भाव-नाएँ इन वर्णनों मे प्रचुरता से उपलब्ध हैं। पर उनमे सरसता भी है और

हृदय को छूने की क्षमता भी। 'श्रीहर्ष' और 'नैषधीयचरित' के समान्य अध्येता और व्याख्याता डॉ० चण्डिकाप्रसाद शुक्ल का यह निष्कर्ष इस विषय में उचित ही है—'नैषध में जिन वस्तुओं का वर्णन उन्होंने ( श्रीहर्ष ने ) किया है, उनमें उनकी वृत्ति स्वयं रमी हुई है। * प्रबल कल्पनाशक्ति और बहुज्ञता के साथ साथ उन उक्तियों में हृदय को स्पर्श करने की क्षमता है। वे एक जन्मत सरस हृदय से निकली समझ पड़ती हैं।'

( ६ ) शैली—'नैषधीयचरित' में यद्यपि कहा गया है कि 'धन्यासि वैदर्भिगुणैरुदारैः' ( ३।११६ ) और इस दृष्टि से अनेक विद्वानों ने इस काव्य को वैदर्भि रीति प्रधान माना भी है और सामान्यतः यह सत्य भी है, तथापि अल्पसमासयुता पाञ्चाली और ओज प्रधाना गौडी पदरचना से 'नैषध' रहित नहीं है। ( द्रष्टव्य ११२ ) इसमें 'सनत्सपञ्चषट्पदबन्ध' भी हैं और आडम्बर पूर्ण समासबहुल भी ( द्रष्टव्य १९।१५३ में दो चरणों का समस्तपद ) किंतु प्रचुरता माधुर्यव्यञ्जक वर्णों की ही है और रचना लालित्य भी, ओज, प्रसाद, माधुर्य—तीनों ही गुण 'नैषध' के शृंगार हैं। यथोचित, यथावसर तीनों रीतियां और तीनों गुणों से युक्त पदरचना है। पदलालित्य तो 'नैषध' का उल्लेख्य ही है—'नैषधे पदलालित्यम्।' समासबहुल पद हों, या अल्पसमास—लालित्य उनमें सर्वत्र है। अनुप्रास की छटा, श्लेषमय पदयोजना। पदों की ऐसी समायोजना कि एक-एक वाक्य अनेक अर्थ देने लगें। स्वयंवर का 'पञ्चनलीय' प्रसंग तो इस श्लिष्टपदयोजना के लिए विख्यात ही है, अन्य भी अनेक प्रसंग ऐसे हैं, जिनसे कवि का पद-योजना-प्रौढत्व प्रकट होता है। दमयन्ती ने कहा—'चेतो नलङ्कामयते मदीयम्'। ( ३।६७ )। इस एक वाक्य से तीन भाव प्रकट हुए—( १ ) मेरा चित्त नल की कामना नहीं करता—'चेतो न लङ्कामयते।' ( २ ) चित्त नल की कामना करता है—'चेतो नल कामयते'। (३) और यदि यह न हो सके तो आग में जलने को जी चाहता है—'चेतोऽनलङ्कामयते'। लज्जाशीलाकुमारी की लाज भी रह गयी और हृदयगत भाव भी ( समझने वाले के लिए ) स्पष्ट हो गये। 'साहित्य-विद्याधरी' के अनुसार यहाँ श्लेष भले ही हो, पर यह सामान्य श्लेष योजना ही नहीं है, कवि के 'एक शब्द सम्यग्ज्ञात सुष्ठु प्रयुक्त' का उदाहरण है।

'नैषधीयचरित' के आलोचको ने श्रीहर्ष की शैली की आठ विशेषताएँ गिनायी हैं। यहाँ उनका उल्लेख करना अनुचित न होगा—( १ ) अनुप्रास की पर्याप्त योजना। ( २ ) श्लिष्ट पदरचना ( ३ ) वक्रोक्तिपूर्ण वाक्य। ( ४ ) कल्पनामयी उत्प्रेक्षाएँ (५) विभिन्न प्रकारकी उपमाएँ। (६) व्यंग्यपूर्ण समापण। ( ७ ) नाटकीय संवाद-योजना और ( ८ ) कर्मणि लुङ् और भावे प्रयोग। अनुप्रास तो प्रथम श्लोक से प्रकट हो जाता है—'क्षिति रक्षिण' 'बुधा सुधाम्' 'महसा महोज्ज्वल' आदि। श्लिष्ट-पदयोजना की पराकाष्ठा तो 'पचनलीय' प्रसग है ही। वक्रोक्ति के श्रेष्ठ उदाहरण हैं, चतुर्थ सर्ग ( १०२-१०९ ) मे, जहाँ उत्तरप्रत्युत्तर रूप मे सखी दमयन्ती सवाद है। उत्प्रेक्षाओ की तो इतनी प्रचुरता है कि पद पद पर उनका चमत्कार दीख जाता है। ( द्रष्टव्य १।१२३, २।३१, २।३४, २।३५ आदि )। उपमाएँ अनेक प्रकार की हैं—मालोपमा, गूढोपमा, श्लिष्टोपमा। ( श्रेष्ठ उपमाओ के लिए द्रष्टव्य १।४१, १।१४, १।१२७ आदि )। व्यंग्यपूर्ण समापण के श्रेष्ठ उदाहरण बीसवें सर्ग मे हैं। ( २०।६५, ६७, ९० )। इनमे लोक-व्यवहार ज्ञान और सभाषण कुशलता का द्योतन हुआ है। नाटकीय-सवाद-योजना चतुर्थ सर्ग ( १०२-१०९ ) के प्रश्नोत्तर हैं। नाटकीयता भी यत्र-तत्र है, भोज प्रसग मे, केलि मन्दिर प्रसग मे। कर्मणि लुङ् और भावे प्रयोग के लिए उदाहरणीय हैं ३।१३२, ४।१७-४३ तथा ५।५०, ५७ आदि।

अलकार-अलकार योजना की दृष्टि से श्रीहर्ष की अलकार प्रियता प्रसिद्ध ही है। श्लेष, उत्प्रेक्षा, व्यतिरेक, प्रतीप, वक्रोक्ति आदि का प्रचुर प्रयोग 'नैषध' मे मिलता है। इसी अलकार प्रचुरता के कारण प्राय सकर या ससृष्टि की सभावना आ जाती है। यहाँ ध्यान देने योग्य है कि अलकार-योजना कवि का स्वभाव है, वह श्रमसाध्य नही है। चित्रालकार कवि को प्रिय नही है। कल्पना के धनी कवि के सब से प्रिय अलकार उत्प्रेक्षा और अतिशयोक्ति हैं। अनुप्रास, यमक आदि शब्दालकार तो अनायास—मानो कवि के अनजाने ही—आ जाते हैं। हाँ, श्लिष्ट प्रयोगो मे कवि के पाण्डित्य, श्रम, शब्दकोष ज्ञान, व्युत्पत्ति का विशिष्ट परिचय मिलता है। इसके अतिरिक्त उनकी उपमान-योजना उपमालकार के अतिरिक्त रूपक, प्रतीप,

व्यतिरेक आदि के माध्यम से भी हुई है। इसके अतिरिक्त विशेषाभास, विशेषोक्ति, जाति आदि का भी प्रयोग किया गया है। रूपक-उत्प्रेक्षा का तो अनेक स्थानों पर योग हुआ है। ( द्रष्टव्य १।५८, १।८४ आदि )। अनेक अलङ्कारों के मेल के तो अनेक उदाहरण हैं। द्रष्टव्य १।१७ ( उपमा-श्लेष सहोक्ति ), १।२० ( छेकानुप्रास-परिकर ), १।२१ ( अपह्नुति उत्प्रेक्षा ), २।१०८ (उपमा रूपक-जाति) आदि-आदि। अर्थान्तरन्यास के भी अत्यंत भाव-मय प्रयोग 'नैषध' में सर्वाधिक हैं। उदाहरणार्थ—१।५०, ५४, १०२, १३१, २।४८ आदि। स्वभावोक्ति (जाति) के अच्छे मनोरम उदाहरण इस प्रसंग में हैं। (द्रष्टव्य २।२, २।_० आदि)। समासोक्ति के उदाहरण के लिए तो 'नैषध' का 'नवा लता गन्धवहेन चुम्बिता'—इत्यादि ( १।८५ ) काव्यशास्त्रियों में प्रसिद्ध है।

'नैषध' अलङ्कारों का आगार है। उक्त अलङ्कारों के अतिरिक्त उनकी वक्रोक्तियाँ और व्यङ्ग्योक्तियाँ बड़ी प्रभाव शालिनी हैं। पादात यमक का तो अत्यन्त स्मरणीय और दर्शनीय उदाहरण है—यथा—अभूद् कानने तत्र विनिद्र-कलिका लता। तथा नलच्छलाच्छक्तिविनिद्रकलिका लता॥ ( १७।२१८ ),

श्रीहर्ष की शैली विद्वत्तापूर्ण है। कहा जाता है—'नैषधं विद्वदौषधम्।' 'नैषध' में यह विद्वत्ता प्रचुर मात्रा में प्रमाणित है। 'साहित्यविद्याधरी'—कर्ता ने श्रीहर्ष को विविध शास्त्रों का वेत्ता सुधी कोविद कहा है—

> अष्टौ व्याकरणानि तर्कनिवहः साहित्यसारो नयो
> वेदार्थावगतिः पुराणपठितिर्यस्यान्यशास्त्राण्यपि।
> नित्यं स्युः स्फुरितार्थदीपविहताज्ञानान्धकाराण्यसौ
> व्याख्यातुं प्रभवत्यमुं सुविषमं सर्गं सुधी कोविदः॥

'नैषधपरिशीलन' के विद्वान् रचयिता डॉ० चण्डिकाप्रसाद शुक्ल ने अपनी इसी प्रकार की मान्यता पुष्टि में डॉ० सुशीलकुमार दे के 'संस्कृत साहित्य का इतिहास' से जो उद्धरण दिया है, वह भी 'नैषध'कार की विद्वत्ता और पाण्डित्य का समर्थन करता है—'नैषधचरित केवल एक वैदुष्यपूर्ण काव्य ही नहीं है, अपितु अनेक प्रकार से परंपरागत ज्ञान का भाण्डार है।'

इसी कारण 'नैषध' में दुरूहता भी आ गयी है। 'नैषध' का ठीक ठीक आनन्द वही ले सकता है, जिसे अलंकारशास्त्र के साथ-साथ व्याकरण, न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, वेदांत मीमांसा ( षड्दर्शन ) और चार्वाक, बौद्ध, जैन आदि दार्शनिक सिद्धान्तों से अच्छा परिचय हो। इसी कारण अनेक भारतीय और पाश्चात्य विद्वानों को 'नैषधीयचरित' मे कलापक्ष की अपेक्षा भावपक्ष दुर्बल प्रतीत होता है, यद्यपि नैषधकार का आत्मकथन है कि ये गाँठें उसमें इसलिए डाल दी हैं कि विद्वम्मन्य खलजन इस काव्य से खिलवाड न करें, यह सज्जन विद्वानों को ही आनन्द दे सके --

ग्रन्थग्रन्थिरिह क्वचित्क्वचिदपि न्यासि प्रयत्नान्मया
प्राज्ञम्मन्यमना हठेन पठिती मास्मिन् खल खेलतु।
श्रद्धाराद्धगुरुश्लथीकृतदृढग्रन्थिः समासादय-
त्वेतत्काव्यरसोर्मिमज्जनसुखव्यासज्जनं सज्जनः ॥

व्याकरण--व्याकरणानुसार शब्द प्रयोग जानना तो सामान्य स्थिति है, श्रीहर्ष ने व्याकरण के सूत्रों को आधार बना व्यंग्य की सृष्टि की है। पाणिनि के सूत्र 'अपवर्गे तृतीया' ( अष्टा० २।३।६ ) को लेकर कलि कहता है कि मोक्ष का तो स्त्री पुरुष के लिए औचित्य ही नहीं है, वह अपवर्ग इनसे भिन्न ( नपुंसक ) के निमित्त होता है। ( १७।७० ) मुनि का मन तो औपसंश्लेषण प्रकृति का धर्म तो काम-सज्जा है। इसी प्रकार 'नैषध' मे पाणिनि-सूत्रों को आधार बनाकर श्लेष का चमत्कार भी दिखाया गया है। 'स्थानिवदादेशो-ऽनल्विधौ' ( अष्टा० १।१।५६ ) का आधार बनाकर इन्द्र को दोषी सिद्ध किया गया है ( १०।१३५ या १३६ ), 'अस्तेर्भूः' ( अष्टा० २।४।५२ ) के आधार पर काशी का महत्व प्रतिपादन किया गया है ( ११।११७ ), 'तुह्योस्तातङ्ङाशिष्यन्यतरस्याम्' ( अष्टा० ७।१।३५ ) का उपयोग प्रभात-वर्णन में किया गया है ( १९।६० या ६१ ), और 'अत इनिठनौ' ( अष्टा० ५।२।११५) द्वारा व्याकरण नियमों की अपेक्षा लोक-व्यवहार की मान्यता प्रमाणित की गयी है ( २२।८४ )। कवि का कथन है कि जैसे 'दण्डोऽस्यास्ति इति दण्डी' उक्त सूत्र के नियम से 'मतुबर्थ' में निष्पन्न होता है, वैसे ही 'मृगोऽस्यास्तीति मृगी' नहीं निष्पन्न होता, अत 'लक्ष्यमुद्दिश्य लक्षणप्रवृत्ति

मनु रजमपुदिव लक्ष्मप्रवृत्ति' इसलिए व्याकरण प्रयोगमूल होता है, प्रयोग में 'व्याकरणाल्लोक एव बलीयान् ।'

ऐसे ही 'मु, श्री, जन्' के आधार पर श्लेष-चमत्कार दिखाकर नल-प्रशंसा की गयी है। ( द्रष्टव्य ३।२३ )। नलवर्णन में 'अधीतिबोधाचरण-प्रचारणै' ( १।४ ) के प्रयोग का आधार है पातञ्जल 'महाभाष्य'—'चतुर्भिश्च प्रकारैर्विद्योपयुक्ता भवति आगमकालेन, स्वाध्यायकालेन, प्रवचन-कालेन, व्यवहारकालेन (भाष्य १।१।१)। अनेक स्थलों पर श्रीहर्ष ने नवीन शब्द रचना भी की है, जैसे मृननामक, प्रतीतचर और अभिरामुका। ( १८। १२४ या १२९ )।

षड्दर्शन - न्यायशास्त्री गौतम को ( १७।७४ या ७५ में ) वैशेषिक-कर्ता कणाद को ( २२।३५ या ३६ में ) उपहास का पात्र बनाया है। वेदान्तदर्शन पर व्यंग है 'स्व च ब्रह्म च'—इत्यादिमें ( १७।७३ या ७४ )। सांख्य के सत्कार्यवाद सिद्धान्त ( कार्यकारणयोन्नतिभेदो नास्ति ५।९४ ) योगदर्शन की सम्प्रज्ञात समाधि ( २१।११८ ), वैशेषिक के परमाणुवाद ( ३।३७ ) और मन की अणुरूपता ( १।५९ ) पूर्वमीमांसा की देवों की अशरीरता ( १।१७ ) का उल्लेख भी श्रीहर्ष ने किया है। नैषध' में मीमांसकों का उपहास भी किया गया है ( १७।६०–६२ )। पारिभाषिक शब्द भी मिलते हैं, उदाहरणार्थ—पूर्वपक्ष उत्तरपक्ष ( १०।८० )। उत्तरमीमांसा ( वेदान्त ) के 'उपरतेषु हीन्द्रियेषु स्वप्नान् पश्यति' ( शंकराचार्य ) सिद्धान्त के उपयोग के लिए द्रष्टव्य है 'नैषध' १।४०। ब्रह्म-प्राप्ति-पद्धति के लिए द्रष्टव्य है २।३, ४; ५।८ और ९।१२१। ब्रह्मविचार ( ७।८ ) भी है और मोक्षदशा का वर्णन भी ( ९।१२१ )।

बौद्धदर्शन—बौद्धदर्शन के शून्यवाद, विज्ञानवाद और साकारतावाद का ( १०।८८ ), पारमिता का ( ५।११ ), 'चतुष्कोटि' और 'षडभिज्ञा' ( २१।८८ ) का उल्लेख भी श्रीहर्ष ने किया है और चार श्लोकों में ( २१।८८-९१ ) बुद्धभगवान् के प्रति श्रद्धा भी प्रकट की है।

जैन-दर्शन—जैनदर्शन के 'त्रिरत्न' ( सम्यक् ज्ञान, सम्यक् दर्शन, सम्यक् चरित्र ) मुख्य तत्त्व हैं। इनका उल्लेख 'नैषध' ( ९।७१ ) में है।

**चार्वाकदर्शन**—सत्रहवें सर्ग ( १७-८३ ) में कलि के वक्तव्य का आधार चार्वाकदर्शन ही है। प्राय सभी दर्शन-सिद्धांतों का इसमें उपहास है। 'भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमन कुत' का तो उद्धरण ही है ( १७।६९ )।

**सामुद्रिकशास्त्र**—सामुद्रिक ज्ञान का परिचय भी 'नैषध' में अनेक स्थलों पर मिलता है। 'सामुद्रिकसारमुद्रणा' ( २।५१ ) है, पद्म ( १।६५ ), मत्स्य ( १।१०५ ) और वज्र ( २०।७१ ) रेखाएँ भी हैं, ऊर्ध्वरेखाङ्कित चरण भी हैं ( १।१८, १३।६ )।

**तन्त्र**—श्रीहर्ष तांत्रिक थे, मन्त्र तन्त्र के साधक। उनकी चिन्तामणि मन्त्र की साधना विख्यात ही है। अनेक तन्त्र-परक उल्लेख 'नैषध' में हैं। तन्त्रसिद्धि की उपयुक्त अष्टमी निशा ( ७।२३ ), शाक्ति सिद्धि की चौदस की रात ( ७।९७ ), चिन्तामणि मन्त्र की साधना विधि और फल ( १४।८७ ) के उल्लेख इसके प्रमाण हैं।

**प्राणिविज्ञान**—जल-स्थल और आकाश तीनों के प्राणियों से संबद्ध ज्ञान का उल्लेख 'नैषध' में है। प्रथम सर्ग में अश्वसंबंधी वर्णन श्रीहर्ष को शालिहोत्र का ज्ञाता सिद्ध करता है। इसमें अश्व लक्षण, स्वभाव, गति आदि का श्रेष्ठ चित्रण है। हंस प्रसंग पक्षिविज्ञान का परिचायक है। मयूर, कोकिल, उलूक आदि के भी उल्लेख हैं। जलचर मीन से संबद्ध उल्लेख नेत्रों की उपमा के लिए तो हैं ही, मीन-प्रकृति का भी निरीक्षण मिलता है ( ४।३५ )।

अन्य शिल्प ज्ञान—रत्नपरीक्षा ( १०।९४ ), चित्रकला ( २०।१३६ ), शकुनज्ञान ( ५।११४, १०।९१ ) तथा षोडश सर्ग में पाककला का ज्ञान भी संकेतित हो जाता है। वस्तुत लोक जीवन में श्रीहर्ष की गहरी पैठ थी। लोक-जीवन के व्यवहार और रीतियों के उल्लेख 'नैषध' में प्राप्त हैं। द्रष्टव्य—दीठ लगना और उसका उपाय ( २।२६ ), काजल बनाने की रीति ( २२।३१ )।

वेद-वेदांग पुराणेतिहासादि का ज्ञान—जहाँ तक इनका प्रश्न है, श्रीहर्ष इस ज्ञान के अधिकारी विद्वान् थे। वैदिक हिरण्मयपुरुष-रूप हंस ( १।११७ ), ब्रह्मानन्द ( २।१ ), वेदपाठ ( ३।७५, १०।६६, ११।५२ ) आदि विवरण श्रीहर्ष के वेद-संबद्ध ज्ञान के परिचायक हैं। श्रवण, मनन, विधि निदिध्यासन ( ३।८२ ), आनन्दरूप ब्रह्म ( ५।८ ), देवानन अग्नि

( १०।२१ ), शतक्रतु इन्द्र ( १७।१०४ ) आदि के उल्लेख उनके औपनिषदिक ज्ञान का आभास कराते हैं। वैदिककर्मकाड और वैदिक विधियो के अनेक उल्लेख भी 'नैषधीयचरित' में हैं। पुत्रेष्टि, श्येन तथा कारीरीयाग के लिए द्रष्टव्य १७।१४, वैदिक विविज्ञान के लिए १७।१७७, दर्श, अग्निष्टोम, पौर्णमास, सोमयाग ( १७।१९६ ), सौत्रामणि ( १७।१८२ ), सर्वमेघ ( १७।१८६ ), महाव्रत ( १७ २०३ ) आदि के अनेक उल्लेख श्रीहर्ष ने किये हैं।

वेदागों में शिक्षा ( २।८९ ), निरुक्तीय व्युत्पत्ति ( दमयन्ती २।१८, न्यग्रोध ( ११।३०, पञ्चशर २२।१८ ) और ज्योतिष ( कवि, बुध १।१७ ) के उल्लेख 'नैषध' में सहजप्राप्य हैं। उनका छन्दःशास्त्र का ज्ञान पृथक् दिखाया हो जा चुका है।

पुराणेतिहास-ज्ञान के परिचायक तो अनेक उल्लेख हैं। प्रथम सर्ग में बाणपुत्री उषा और श्रीकृष्ण-पौत्र अनिरुद्ध की कथा (१।३२), शिवपूजा में त्यक्त केतकपुष्प ( १।७८ ), मदन-दहन ( १।८७ ), समुद्रान्तर्गत मैनाक (१।११३), और वामनावतार ( १।१२४ तथा ५।१३० ) के सकेत हैं। प्रलय वेला में विष्णूदरगत मार्कण्डेय का कई स्थानों पर उल्लेख है ( ३।९१, १०।३०, १२।९५ २१।९४ ) राहु द्वारा चन्द्र ग्रास भी कई स्थानों पर सकेतित है ( १९६, ४।६४, ६५, ७१, ७२, १२।९४, २२।६६, १३६, १४८ )। अगस्त्य द्वारा समुद्रपान (४।११, २२।६७), प्रणाम करते विन्ध्याचल का अगस्त्य की प्रतीक्षा में झुका रहना ( ५।१३० ), दधीचिक्रिया ( ५।१११ ), पृथुचरित ( ११।१० १२।२० ), पारिजात-हरण ( १०।२४ ) ऐरावत को दुर्वासा का शाप ( १६।३१ ), सजीवनी विद्या द्वारा कच का पुनर्जीवन ( १९।१५ ), शर्करागिरि और अमृत-मन्थन ( २१।१३९ ), इत्यादि पौराणिक सदर्भ यत्र तत्र 'नैषध' में हैं। विष्णुपूजा प्रसग ( २१ सर्ग ) में रामायण, महाभारत, श्रीमद्भागवत आदि के अनेक प्रसग हैं।

यत्र-तत्र अन्य शास्त्रों के सदर्भ भी पर्याप्त हैं। अर्थशास्त्र ( ४।८१ 'पुष्पैरपि न योद्धव्य किं पुनर्निशितै शरैः' ), धर्मशास्त्र ( १।९७, ९।८१, ८२, १५१, ११।९२, १४।६८, १५।६४, २१।१२, २१।२० ) के अनेक नियमो

का संकेत हैं। आयुर्वेद ज्ञान के सूचक हैं—सान्निपातिक रोग का चिकित्सकों में प्रविष्ट हो जाना ( ३।११ ), सर्पदंशचिकित्सा ( ४।३३ ), ताप शान्ति के निमित्त नलद ( खस ) का सुश्रुत और चरक द्वारा अनुमोदित प्रयोग ( ४।११६ )। धनुर्वेद से श्रीहर्ष का अच्छा परिचय प्रतीत होता है, द्रष्टव्य ३।१२६, १२७, १०।११७, ११९, २१।१५८। राजनीति शास्त्र ( १०।१३, २०।१३३ ), और संगीतविद्या ( १।५२, ११।६, १३।१६, १५।१६ १७ १८।१३, २१।१२४, १२५, १२७ में नृत्य, गान, वाद्य के सङ्केत ) का सदर्भ है ही। कामशास्त्र के तो श्रीहर्ष विज्ञाता ही थे, अष्टादश सर्ग तो इसका पूर्ण परिचायक है ही, कामदशा (६।१०१, ११४) कामज्वर (४।२) आदि के वर्णन भी हैं। ऐसी कामक्रीडाओं का वर्णन उन्होंने किया है, जिनका ज्ञान न तो महाकवियों को है और न पांसुलाओं—स्वैरविहारिणियों को—महाकविभिरप्यवीक्षिता पांसुलाभिरपि ये न शिक्षिता। ( १८।२९ )।

दोष—इतने ज्ञानी, अगाध पाण्डित्य के अभिमानी महाकवि के महाकाव्य में यदि अनेक विद्वानों को दोष भी लगे तो आश्चर्य ही क्या? आलोचकों की इस दोषदृष्टि को विद्वानों ने इस प्रकार परिगणित किया है।—

( १ ) भावपक्ष की अपेक्षा कलापक्ष की प्रबलता।

( २ ) शास्त्रीय सदर्भों का अतिशय प्रयोग।

( ३ ) क्लिष्ट कल्पनाओं की पुनरुक्तियुक्त कथावरोधिका अतिशयता।

( ४ ) शृङ्गार की अत्यन्तता और तज्जनित अमर्यादा।

( ५ ) औचित्य का अनिर्वाह। उदाहरणार्थ सभी वर्णियों द्वारा ( स्वप्न में ही सही ) नल को पति रूप से भजना ( १।३० ), भृगु, नारद, व्यास आदि का भी दमयन्ती पर मोह ( ७।९५ ), स्वयंवर हो जाने पर भी चन्द्रबिन्दु के माध्यम से उसके प्रति इन्द्र का मोह (१५।६४), हरिहरादिदाराओं का सर्देव मदन कारा में वन्दिनी रहना ( १७।७६ ) आदि।

( ६ ) चार्वाकदर्शन के कलि द्वारा प्रतिपादन से देव ब्राह्मणादि पर लम्बे आक्षेप।

( ७ ) लम्बे अनावश्यक वर्णन।

( ८ ) अप्रचलित तथा नवगठित शब्दों के प्रयोग से उत्पन्न दुरूहता और

दुर्बोधता, उदाहरणार्थ आदवार, स्वैनपाता, अङ्कुपार ( अप्रसिद्ध, अप्रचलित ), अप्रतीतचर, हृत्सुच, सुननायक आदि ( नवगठित ) शब्द ।

( ९ ) महाकाव्योचित विस्तृत जीवन-दर्शन का अभाव और एकांगिता ।

( १० ) रचना-दोष, जिससे अनपेक्षित अर्थ भी सम्भव है तथा अनेक शास्त्रवर्णित दोषों की स्थिति, उदाहरणार्थ १।५० में 'मृग' का दुष्क्रम प्रयोग, चम्पक पुष्प पर बैठने से भ्रमर की मृत्यु की ख्याति विरुद्धता ( १।८६ ), भ्रमर-पंक्ति का चम्पा की कली पर बैठना—प्रसिद्धिहतता ( १।९१ ), अनेक स्थलों पर क्लिष्टत्व, नपुंसकलिंग में प्रयुक्त होने वाले पद्म का द्वितीया बहुवचन में पुंल्लिंग-प्रयोग 'पद्मान्' ( १०।१२० )—व्याकरणविरुद्धता आदि ।

( ११ ) शृङ्गार और हास्य इनमें अश्लीलता ।

'हिस्ट्री आफ संस्कृत लिटरेचर' वाल्यूम १, पृ० ३२८ में डॉ० सुशील कुमार दे ने लिखा है कि आधुनिक दृष्टि के पाश्चात्य सन्दर्भ समीक्षक को श्रीहर्ष की कृति अरुचिपूर्ण और शैली की दृष्टि से पूर्णत असुन्दर लगे तो आश्चर्य नहीं—'इट इज नो वंडर, दैट अर्जिंग आफ माडर्न स्टैंडर्ड, एन इंर्गेंट वेस्टर्न क्रिटिक शुड स्टिग्मैटाइज दि वर्क एज ए परफेक्ट मास्टर पीस आफ बैड टैस्ट ऐंड बैड स्टाइल ।

वस्तुत यह दोष-दर्शन 'गुणसन्निपाते' चन्द्रकिरणों में कलङ्क के समान है और कुछ अतिपरम्परावाद तथा आधुनिक समीक्षा दृष्टि के परिणाम भी हैं । 'नैषधीयचरित' के अनुशीलन के समय सन्दर्भों से काम नहीं चलता, उसके लिए सुस्थिरता और सुस्थिर मति अपेक्षित है । श्रीहर्ष की कविता कामिनी की रमणीयता से सुधीजन ही प्रभावित होते हैं, 'कुमारों' (बालकों) के लिए वह नहीं है—

'परमरमणीयाऽपि रमणी कुमाराणामन्तःकरणहरणं नैव कुरुते' ।

श्रीहर्ष की उक्ति सुधीजनों को आनन्दित कर सके, इसी में उसकी सार्थकता है, रसहीन जनों के अनादर से उसका कुछ बिगड़ता नहीं—

> 'मदुक्तिश्चेदन्तर्मदयति सुधीभूय सुधियः ।
> किमस्या नाम स्यादरसपुरुषानादरभरैः ॥'

जहाँ तक शब्द-प्रयोगों में नवगठितता का प्रश्न है, वह तो श्रीहर्ष का स्तुत्य नवीन प्रयास है । राजा के लिए भूजानि ( १।२ ), काम के लिए सुननायक, आननेहारी के लिए अधिगामुका, पूर्वाज्ञात के लिए अप्रतीतचर

चरितम्', अर्थात् निषधराज ( नल ) का चरित। इससे उसका उद्देश्य भी स्पष्ट हो जाता है, वह अपने इस 'राजचरित' के माध्यम से निषधराज के महनीय चरित्र का उज्ज्वल पक्ष दिखाना चाहता है। उसे द्यूत में पराजित श्रीहीन नल का चरित अभीष्ट नहीं, वह नल का वैभव, उसकी कलाविज्ञता, त्रिलोकधन्य पौरुष, उदारता, वदान्यता, दानशीलता, गम्भीरता, दृढ़प्रतिज्ञता, आस्तिकता, विलासकौतुक, गम्भीर अनुराग आदि उत्तम मानवीय गुण पाठकों के सम्मुख रखना चाहता है। नल-सम्बन्ध से रमणीरत्न दमयन्ती का गौरव भी स्पष्ट हो जाता है। अनेक शास्त्रों के सदर्भ न केवल कवि की बहुज्ञता के परिचायक हैं, कविशिक्षा भी उसका उद्देश्य है। यदि 'नैषध' का साङ्गोपाङ्ग गम्भीरता से अध्ययन मनन किया जाय तो संक्षेप में भारतीय वाङ्मय और संस्कृति का अच्छा परिचय प्राप्त हो सकता है।

पाश्चात्य दृष्टि के अनुसार इसके 'दर्शन' मे व्यापकता और अपेक्षित उदात्तता भले ही न हो और इस प्रकार उनके समीक्षण मे यह एक आदर्श 'एपिक' सिद्ध न हो सके, यह विचारणीय नहीं है, देखना यह है कि 'नैषधीयचरित' उन्हें कितना रिझा पाता है, जिनको ध्यान में रखकर इसका प्रणयन हुआ है, यह 'नैषधीयचरित' अपने सुधी पाठकों को 'सुधीभूय' ( अमृत बनकर ) मतवाला बना सकता है अथवा नहीं ? यदि कवि के इस कथन अथवा प्रश्न का उत्तर 'हाँ' में मिलता है, तो यह कहना पूर्णतः उचित है कि अपने उद्देश्य में कृतार्थ है—'किमस्या नाम स्यादरसपुरुषानादरभरैः' ?

संक्षेप में कहा जा सकता है कि 'नैषधीयचरित' के रूप में श्रीहर्ष की 'उक्ति'—'वैदर्भमञ्जीभणिति' क्षीरसागर के समान अमृतदायिनी है, यह पर्वत-पाषाणों से उद्भूत आडम्बरकोलाहल करती नदी नहीं —

दिशि दिशि गिरिग्रावाणः स्वां वमन्तु सरस्वतीं
तुलयतु मिथस्तामापातस्फुरद्ध्वनिडम्बराम्।
स परमपरः क्षीरोदन्वान्यदीयमुदीयते
मथितुरमृतं खेदच्छेदि प्रमोदनमोदनम्॥

गुरुपूर्णिमा
वि० सं० २०४१

—देवर्षि सनाढ्य

॥ श्री ॥

# नैषधमहाकाव्यम्

मल्लिनाथकृत 'जीवातु'व्याख्या-सहितम्

सान्वय-सटिप्पण 'चन्द्रिका' हिन्दीव्याख्योपेतम्

## प्रथमः सर्गः

निपीय यस्य क्षितिरक्षिणः कथास्तथाद्रियन्ते न बुधाः सुधामपि ।
नलः सितच्छत्रितकीर्तिमण्डलः स राशिरासीन्महसां महोज्ज्वलः ॥ १ ॥

जीवातु—अथ तत्रभवान् श्रीहर्षकविः 'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये । सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥'' इत्यालङ्कारिकवचनप्रामाण्यात् काव्यस्यानेकश्रेयःसाधनत्वाच्च 'काव्यालापांश्च वर्जयेदि'ति निषेधस्यासत्काव्यविषयतां पश्यन् नैषधाख्यं महाकाव्यं चिकीर्षुश्चिकीर्षितार्थाविघ्नपरिसमाप्तिहेतोः 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखमि'त्याशीराद्यन्यतमस्य प्रबन्धमुखलक्षणत्वात् कथानायकस्य राज्ञो नलस्य इतिवृत्तरूपं मङ्गलं वस्तु निर्दिशति—निपीयेति । यस्य क्षितिरक्षिणः क्ष्मापालकस्य नलस्य कथाम् उपाख्यानम् । निपीय नितरामास्वाद्य 'पीङ् स्वादे' क्त्वो ल्यबादेशः न तु 'पिबतेः' 'न ल्यपी'ति प्रतिषेधादीत्वासम्भवात् । बुधास्तज्ज्ञाः सुराश्च 'ज्ञातृचान्द्रिसुरा बुधाः' इति क्षीरस्वामी । सुधामपि तथा यथेयं कथा तद्वदित्यर्थः, नाद्रियन्ते, सुधामपेक्ष्य बहु मन्यन्ते इति यावत् । सितच्छत्रितं सितच्छत्रमिव सितातपत्रीकृतमित्यर्थः, तत् करोतीति ण्यन्तात् कर्मणि क्तः । कीर्तिमण्डलं येन सः । महसां तेजसां राशिः रविरिवेति भावः । महे उत्सवे उज्ज्वलः दीप्यमानो नित्यमहोत्सवशालीत्यर्थः । 'मह उद्धव उत्सवः' इत्यमरः । स नलः आसीत् । अत्र नले महसां

-ाधिरिति कीर्तिमण्डले च सितच्छत्रत्वरूपस्यारोपात् रूपक कथायाश्च सुधापेक्षया उत्कर्षात् व्यतिरेकश्चेत्यनयो संसृष्टि । तदुक्त दर्पणे 'रूपक रूपितारोपाद् विषये निरपह्नवे' इति । "आधिक्यमुपमेयस्योपमानान्न्यूनताऽथवा । व्यतिरेक" इति मिथाऽनेक्षयतेषा स्थिति संसृष्टिरुच्यते इति च। अस्मिन् सर्गे वशस्थ वृत्त, 'जतौ तु वशस्थमुदीरित जराविति' ति तल्लक्षणात् ॥ १ ॥

अन्वय —यस्य क्षितिरक्षिण कथा निपीय बुधा सुधाम् अपि तथा न आद्रियन्ते सितच्छत्रितकीर्तिमण्डल महसा राशि महोज्ज्वल स नल आसीत्।

हिन्दी—*जिस पृथ्वीपालक की कथा का पान करके विद्वज्जन अमृत का भी* वैसा आदर नहीं करते, ऐसा (अपने) श्वेत छत्र (आतपत्र) के समान यशोमण्डल से युक्त, उत्सवों से देदीप्यमान, तेजोराशि राजा नल था।

टिप्पणी—'नैषधीयचरित' महाकाव्य के रचयिता महाकवि श्रीहर्ष ने विघ्न-विनाश के निमित्त काव्य के नायक राजा नल की कथा-रूप मंगलकारिणी वस्तु का इस श्लोक द्वारा निर्देश किया है,—"आशी कथन" और 'नमोवाद' के अनुरूप ही कथावस्तु का निर्देश भी मंगलविधायक होता है। राजा नल की कथा अमृत से भी अधिक सरस है, कवि का यह भाव है। 'बुध' शब्द का अर्थ 'देवता' भी है, अत यह भी भाव है कि सदा सुधापान करने वाले देवता भी राजा नल की कथा का आस्वादन कर अमृत को पहिले जैसा आदर नहीं देते। 'क्षितिर-क्षिण' का प्रथमा बहुवचन मानकर यह अर्थ भी हो जाता है कि अन्य धरती के पालक राजा यज्ञादि द्वारा प्राप्त अमृत को भी नल-कथा का आस्वादन कर भूल जाते हैं। 'क्षितिरक्षिण' का एक अर्थ फण पर धरती को धारने वाले शेष-वासुकि आदि नाग भी है और 'सुधा' का अर्थ 'भुजग भाजन' भी। इससे भाव यह हुआ कि पातालवासी नागादि भी नल कथा में उतनी ही रुचि रखते हैं, जितनी कि पृथ्वीवासी बुधजन और स्वर्ग में बसने वाले देवता। भावार्थ यह कि नल का यश त्रिलोकी में व्याप्त है। 'सुधाम् + अपि' का खण्ड करके 'नैष-धीयप्रकाश' व्याख्याकार नारायण पण्डित 'अपि' का अर्थ 'चन्द्रमा में' करके यह अर्थ भी करते हैं कि देवगण 'सुधाजलधारा' चन्द्र को भी राजा नल के समान नहीं समझते।

'क्षितिरक्षिता' का अर्थ कलि के भय से मुक्ति दिलाने वाला राजा नल भी हो सकता है—क्षयार्थक 'क्षि' धातु से 'स्त्रियां क्तिन्' हो 'क्षिति' निष्पन्न हुआ, 'क्षिति' अर्थात् नाश। 'क्षिति – अक्षिणः' ( अक्ष वासो यस्य स अक्षो अर्थात् पाँसे में वास करने वाला कलि ) अर्थात् अक्षी-कलि की क्षिति-भय में आदर नहीं रह जाता। कहा जाता है—'कर्कोटकस्य नागस्य दमयन्त्या नलस्य च। ऋतुपर्णस्य राजर्षेः कीर्तनं कलिनाशनम्।'

'अक्षा यस्य सन्ति स अक्षी तस्य अक्षिणः' अर्थात् द्यूतव्यसनी राजा नल, उसकी भी 'क्षिति' अर्थात् धरती या राज्य है, यह आश्चर्यजनक भी है। सो द्यूतव्यसनी नरेश की कथा निश्चयतः मनोरंजक होगी, सुधा से भी सरस। कितना विचित्र है कि वह राजा अनत कीर्तिशाली भी है।

राजा नल 'महसां राशिः' अर्थात् सूर्य के तुल्य तेजस्वी है, 'सः' अर्थात् वही नल। अर्थात् लुप्तोपमा अथवा लुप्तोत्प्रेक्षा अलङ्कार मानकर अर्थ हुआ कि सूर्यतुल्य तेजस्वी प्रतापी नल के अतिरिक्त कोई नहीं हुआ। नल की यही सूर्य से समता चन्द्रादि के प्रति अवज्ञा का कारण भी है। सूर्य ही वर्षा करके अन्नोत्पादक है। 'आदित्याज्जायते वृष्टिः।'

'महोज्ज्वल' का विग्रह 'महैः उज्ज्वल' करके उत्सवों से देदीप्यमान अर्थ हुआ। 'महान् उज्ज्वलः शृङ्गारो यत्र दमयन्त्याः' विग्रह में यह अर्थ भी संकेतित होता है कि दमयन्ती का उज्ज्वल अर्थात् शृंगार ( रति ) नल में ही था। 'शृङ्गारः शुचिरुज्ज्वलः इत्यमरः'।

इस सर्ग में प्रथम श्लोक से १४२वें श्लोक (भुजाः कथाहूय) तक वंशस्थ छंद है। श्लोक में शब्दालंकार अनुप्रास है। अर्थालंकार उपमान 'सुधा' से उपमेय कथा का आधिक्य—निर्देश होने के कारण व्यतिरेक है और सूर्य और नल का अभेद होने से रूपक अथवा प्रासंगिक नल और अप्रासंगिक सूर्य के श्लिष्ट पद में अनुबन्धन होने से श्लेष। इस प्रकार व्यतिरेक और रूपक की संसृष्टि तथा रूपक और श्लेष का संकर हुआ। 'सितच्छत्रितकीर्तिमण्डलः' सूर्य का भी विशेषण है—'श्वेतातपत्रीकृतं कीर्तियुक्तं मण्डलं यस्य सः'—श्वेत छत्र के समान विस्तृत मंडल वाला सूर्य।

रसैः कथा यस्य सुधावधीरिणी नलस्य भूजानिरभूद् गुणाद्भुतः।
सुवर्णदण्डैकसितातपत्रितज्वलत्प्रतापावलिकीर्तिमण्डलः ॥ २ ॥

जीवातु—इममवार्यमन्यथा आह-रसैरिति। यस्य नलस्य कथा रसैः स्वादैः, 'रसो गन्धो रसः स्वादः' इति विश्वः। सुधाम् अवधीरयति तिरस्करोति तयोक्ता अमृतादतिरिच्यमानस्वादेति यावत्, ताच्छील्ये णिनि। भूर्जाया यस्य स भूजानि भूपतिरित्यर्थः। 'जायाया निङ्'िति बहुव्रीहौ जायाशब्दस्य निङादेशः। स नलः गुणः शौर्यदाक्षिण्यादिभिः। अद्भुत लोकातिशयमहिमेत्यर्थः। अभूत्। कथम्भूतः सुवर्णदण्डश्च एक सितातपत्रञ्च ते इवे द्वन्द्वात् तदुताचिति ण्यन्तात् कर्म्मणि क्तः। ज्वलत्प्रतापावलि कीर्तिमण्डलञ्च यस्य तथाभूतः। इह कीर्तेः सितातपत्र-स्वरूपेण पूर्वोक्तमपि सुवर्णदण्डवैशिष्ट्यात् राज्ञश्च गुणाद्भुतत्वेन वैशिष्ट्यात् न पुनरुक्तिदोषः। अत्रापि पूर्ववद् व्यतिरेकरूपकयोः संसृष्टिः॥ २॥

अन्वय —यस्य नलस्य कथा रसैः सुधावधीरिणी गुणाद्भुतः (सः) भूजानिः सुवर्णदण्डैकसितातपत्रितज्वलत्प्रतापावलिकीर्तिमण्डलः अभूत्।

हिन्दी—जिस नल की कथा (शृङ्गारादि नव अथवा मधुरादि षट्) रसों के कारण अमृत को तिरस्कारनेवाली है, गुणों के कारण अद्भुत वह भूमिपति ऐसा हुआ, जिसके सुवर्णदण्ड और श्वेत छत्र ही तेजोमयी प्रतापावलि और यशोमण्डल के सदृश थे।

टिप्पणी—इस श्लोक में कवि का यह भाव है कि अनेक गुणों से युक्त होने के कारण राजा नल एक अद्भुत और अनुपम पृथ्वीपति था, धरती ने उसके गुणों पर अनुरक्त हो नलराज को ही अपना स्वामी स्वीकारा था। कथा के अमृत तिरस्कारिणी होने में उसका नवरसमयी होना है। जिससे वह मधुरादिषड् रसमयी सुधा से श्रेष्ठ है। राजा नल में गुण भी अनेक हैं। वह 'सुधावधी' (शोभनं धावतीति सुधा पुण्यसंचारिणी धी यस्य सः) अर्थात् पुण्यचरित है (महाभारतान्तर्गत 'नलोपाख्यान' (८।१) में तथा अन्यत्र नल 'पुण्यश्लोक' कहा गया है, तदेव (१।१-४ में) नल के अनेक गुणों का उल्लेख है), 'रणी' (रण अस्यास्तीति) अर्थात् रणशूर है 'भूजानिः' अर्थात् पृथ्वीपति है। इस प्रकार वह मन्त्र, उत्साह और प्रभु शक्ति से सम्पन्न है। 'सुवर्णदण्डैक'—इत्यादि विशेषण में नल का प्रतापी और यशस्वी होना द्योतित है। 'शोभमानः न्याय द्विजातिवर्णानां दण्डः शासनं वा यत्र तथा एक

सितातपत्र यस्मिन् तादृश मण्डल राष्ट्र यस्य सः' विग्रह द्वारा नल न्यायी, सुशासक वर्णाश्रमव्यवस्थापक संकेतित होता है। 'भूजानि' नल ही था, इससे 'भू' के समान दमयन्ती का पति वही हुआ, यह भी व्यङ्ग्य है।

यहाँ व्यतिरेक और रूपक की संसृष्टि है। 'साहित्यविद्याधरी' के अनुसार यहाँ कथा के सुधावधीरिणी होने से व्यतिरेक है और 'सुवर्णदण्ड–सितच्छत्र' से क्रमशः 'प्रतापावलि कीर्त्तिमण्डल' विशेषित होने से यथासंख्य है, इस प्रकार व्यतिरेक–यथासंख्य का संकर है।

पवित्रमत्रातनुते जगद्युगे स्मृता रसक्षालनयेव तत्कथा।
कथं न सा मद्गिरमाविलामपि स्वसेविनीमेव पवित्रयिष्यति ॥ ३ ॥

जीवातु—सम्प्रति कविः स्वविनयमाविष्करोति पवित्रमिति। अत्र युगे कलौ इति यावत्। यस्य नलस्य कथा स्मृता स्मृतिपथं नीतैव्यर्थः। ततो जगल्लोकं रसक्षालनयेव जलक्षालनयेवेत्युत्प्रेक्षा, 'देहधात्वम्बुपारदाः' इति रसपर्य्याये विश्वः। पवित्रं विशुद्धम् आतनुते करोति, सा कथा आविलां कलुषामपि सदोषामपीति यावत्, स्वसेविनीमेव केवलं स्वकीर्तनपरामेवेति भावः। मद्गिरं मम वाचं कथं न पवित्रयिष्यति? अपि तु पवित्रां करिष्यत्येवेत्यर्थः। तथा चोक्तं 'कर्कोटकस्य नागस्य दमयन्त्या नलस्य च। ऋतुपर्णस्य राजर्षेः कीर्तनं कलिनाशनम् ॥' इति। या स्मृतिमात्रेण शोधनी सा कीर्तनात् किमुतेति कैमुत्यन्यायेनार्थान्तरापत्त्या अर्थापत्तिरलङ्कारः। तदुक्तम्—'एकस्य वस्तुनो भावाद् यत्र वस्त्वन्यथा भवेत्। कैमुत्यन्यायतः सा स्यादर्थापत्तिरलङ्क्रिया ॥' इति ॥ ३ ॥

अन्वय—तत्कथा स्मृता अत्र युगे जगत् पवित्रम् आतनुते, सा आविलाम् अपि स्वसेविनीम् एव मद्गिरं रसक्षालनया इव कथं न पवित्रयिष्यति?

हिन्दी—वह कथा स्मरण करने पर इस युग में भी संसार को पवित्र कर देती है, वह दोषमयी किन्तु 'स्वकथैकतत्परा'—नल की ही कथा कहने में लग्न—मेरी वाणी को मानो शृङ्गारादि उज्ज्वल रसों से परिक्षालित करके भला क्यों न पवित्र करेगी?

टिप्पणी—इस श्लोक में कवि-विनय प्रतिपादित है, जिसकी नल चरित्र के वर्णन में ही आसक्ति है, इसी सम्भावना के कारण 'साहित्यविद्याधरी' में

यहाँ उत्प्रेक्षा मानी गयी है। रस का अर्थ नवरस भी है और जल भी, सो श्लेष है। जो कथा स्मरणमात्र से पवित्र करती है, वर्णन से तो और भी करेगी इस अर्थान्तर की आपत्ति हो जाने के कारण 'अर्थापत्ति' अलङ्कार है। 'कथं न पवित्रयिष्यति अपितु पवित्रयिष्यत्येव'—काकुवक्रोक्ति।

अधीतिबोधाचरणप्रचारणैर्दशाश्चतस्रः प्रणयन्नुपाधिभिः।
चतुर्दशत्वं कृतवान् कुतः स्वयं न वेद्मि विद्यासु चतुर्दशस्वयम्॥ ४॥

जीवातु—अस्य सर्वविद्यापारदर्शित्वमाह—अधीतीति। अयं नलः चतुर्दशसु विद्यासु 'अङ्गानि वेदाश्चत्वारो मीमांसा न्यायविस्तरः। धर्मशास्त्रं पुराणं च विद्या ह्येताश्चतुर्दश' इत्युक्तासु अधीतिरध्ययनं गुरुमुखात् श्रवणमित्यर्थः। बोधः, अर्थावगतिः, आचरणं तदर्थानुष्ठानं, प्रचारणम् अध्यापनं शिष्येभ्यः प्रतिपादनमित्यर्थः, तैश्चतुर्भिः उपाधिभिः विशेषणैः आचरणविशेषैरित्यर्थः। 'उपाधिर्धर्मचिन्तायां कैतवे च विशेषणे' इति विश्वः। चतस्रो दशाः अवस्थाः प्रणयन् कुर्वन्नित्यर्थः, स्वयं चतस्रो दशा यासां तासां भावः चतुर्दशत्वं 'त्वतलोर्गुणवचनस्येति पुंवद्भावो वक्तव्यः' इति स्त्रिया पुंवद्भावः। 'संज्ञाजातिव्यतिरिक्ताश्च गुणवचनाः' इति सम्प्रदायः। चतुर्दशसंख्याकत्वं कुतः यस्मात् कृतवान् न वेद्मि न जाने इति स्वतः सिद्धस्य स्वयङ्करणं कथं पिष्टपेषणवदिति चतुर्दशानां पुनरावृत्तौ षट्पञ्चाशत्त्वात् कथं चतुर्दशत्वमिति च विरोधाभासद्वयम्। चतुरवस्थत्वमिति तत्परिहारश्च। तदुक्तम् 'आभासत्वे विरोधस्य विरोधाभास उच्यते' इति॥ ४॥

अन्वय—अयं चतुर्दशसु विद्यासु अधीतिबोधाचरणप्रचारणैः उपाधिभिः चतस्रः दशाः प्रणयन् चतुर्दशत्वं कुतः कृतवान् (इति) स्वयं न वेद्मि।

हिन्दी—इस राजा नल ने अध्ययन, अवधान, आचरण और प्रचार—इन चार प्रकारों से क्यों चौदह विद्याओं को 'चतुर्दशत्व' ही बनाया—चौदह को चौदह ही रहने दिया—यह मैं स्वयं नहीं समझ पाता।

टिप्पणी—राजा नल चारों वेद, षड् वेदाङ्ग, मीमांसा, न्याय, धर्मशास्त्र और पुराण—इन मनु प्रतिपादित चौदह विद्याओं (याज्ञवल्क्य के अनुसार चौदह विद्याएँ हैं—पुराणन्यायमीमांसाधर्मशास्त्राङ्गमिश्रिताः। वेदाः स्थानानि

हिन्दी—अष्ट दिक्-पालों ( इन्द्र, अग्नि, यम, वायु, सूर्य, वरुण, चन्द्र, कुबेर ) के अंशों से उत्पन्न ( स्मृति के अनुसार राजा अष्ट लोकपालों की मात्रा से युक्त होता है ) अष्ट दिशाओं का स्वामी वह ( राजा नल ) काम के प्रसार की अवरोधक, अपने को त्रिनेत्र शिव के अवतार होने का बोध कराने वाली द्वय से अधिक अर्थात् तीसरी शास्त्र रूप दृष्टि को धारण करता था।

टिप्पणी—राजा सब देवों से बड़ा 'महादेव' था, यह दो तर्कों से प्रमाणित किया गया है—( १ ) इन्द्रादि लोकपाल एक एक दिशा के स्वामी हैं, नल आठों का। ( २ ) वह सामान्य नेत्र युगल के अतिरिक्त त्र्यम्बक शिव के समान काम अर्थात् स्वेच्छाचार की निरोधिका शास्त्र दृष्टि से समन्वित था। राजा नल शास्त्रानुसार आचरण करता था। और अष्टलोकपालांश था, इस प्रकार वह त्रिनेत्र शिव के अवतार सदृश था। मनुस्मृति ( ५।९६ ) के अनुसार—'सोमाग्न्यर्कानिलेन्द्राणां वित्ताप्पत्योर्यमस्य च। अष्टाभिश्च सुरेन्द्राणां मात्राभिर्निर्मितो नृपः॥'

साहित्य विद्याधरी के अनुसार यहाँ उपमा है। 'दृशम् शास्त्राजि' में रूपक और नल के विभूति भेद होने पर भी अभेद कथन से अतिशयोक्ति है, इस प्रकार रूपक और अतिशयोक्ति का 'संकर' है।

पदैश्चतुर्भिस्सुकृते स्थिरीकृते कृतेऽमुना के न तपः प्रपेदिरे?।
भुवं यदेकाङ्घ्रिकनिष्ठया स्पृशन् दधावधर्मोऽपि कृशस्तपस्विताम् ॥७॥

जीवातु—अथास्य प्रभावं दर्शयति—पदैरिति। अमुना नलेन कृते सत्ययुगे सुकृते धर्म वृषरूपत्वात् चतुर्भिः पदैः चरणैः—'तपः परं कृतयुगे त्रेतायां ज्ञानमुच्यते। द्वापरे यज्ञमेवाहुर्दानमेकं कलौ युगे॥' इत्युक्तचतुर्विधैरिति भावः, स्थिरीकृते निश्चलीकृते इति यावत्, के जनाः तपः चान्द्रायणादिरूपं कठिनं व्रतं वा कथा ज्ञानादीनामिति भावः, न प्रपेदिरे? अपि तु सर्व एव तपश्चेरुरित्यर्थः। यद् यत अधर्मोऽपि का कथा अन्येषामित्यपि शब्दार्थः, कृशः, दुर्बलः सन् एकया अङ्घ्रेश्चरणस्य कनिष्ठया कनिष्ठयाऽङ्गुल्येत्यर्थः, भुवं स्पृशन् कृतेऽपि अधर्मस्य लेशतः सम्भवादेकेनेति भावः तपस्विता तापसत्वं दीनत्वञ्च 'मुनिदीनौ तपस्विनौ' इति विश्वः। दधौ धारयामास। अस्य शासनादधर्मोऽपि धर्मेषु आसक्तोऽभूद्।

किमुत अन्य इति कैमुत्यन्यायादर्थान्तरापत्त्या ऽर्थापत्तिरलङ्कारः अधर्मोऽपि धार्मिक इति विरोधश्चेत्यनयो समृष्टि ॥ ७ ॥

अन्वय —अमुना चतुर्भि पदै सुकृते स्थिरीकृते कृते के न तप प्रपेदिरे यत् कृश अधम अपि एकाङ्घ्रिनिष्ठया भुव स्पृशन् तपस्विताम् दधौ ॥

हिन्दी—इस ( नल ) के द्वारा चारों पैरों से सुकृत—धर्मके निश्चल किये जाने पर कृतयुग मे कौन तपस्यारत न हो गय ( अपितु सब हो गये ), क्योंकि दुर्बल अधर्म भी एक पैर पर खडा धरती को छूता तपस्या करने लगा।

टिप्पणी—राजा नल को त्रेता मे उत्पन्न माना जाता है, उसने अपने पुण्य से त्रेता मे भी धर्म की पूर्ण स्थापना करके सतयुग ला दिया था, जिसमे धर्म चारो पैरो से विचरण करता है और अधर्म एक पैर से, सो जब अधर्म भी धरती पर एक पैर से खडा हो तपस्वी हो गया तो और कौन तपस्वी न हो जाता। इस प्रकार राजा नल का पूर्णधर्मात्मत्व सिद्ध किया गया है। धर्म के चार चरण हैं—सत्य, अस्तेय, शम और दम अथवा तप, दान, यज्ञ और ज्ञान। नल के राज्य मे सर्वत्र यही आचार धर्म था।

नल के शासन मे अधर्म भी धर्माचारी हो गया तो अन्य कौन न हो जाता यह 'अर्थापत्ति' है और अधर्म भी धर्म हो गया यह विरोध, दोन अर्थापत्ति—विरोध की समृष्टि है। साहित्य विद्याधरी के अनुसार अधर्म का धर्मी हो जाना विरोध है, जिसके परिहार से 'विरोधाभास है' और सब के तपोनिष्ठ हो जाने का 'अनुमान' है। वृत्त्यालकार अनुप्रास है।

यदस्य यात्रासु बलोद्धत रज स्फुरत्प्रतापानलधूममञ्जिम।
तदेव गत्वा पतित सुधाम्बुधौ दधाति पङ्कीभवदङ्कता विधौ ॥ ८ ॥

जीवातु—अथास्य सप्तभि प्रताप वर्णयति–यदित्यादिभि । अस्य नलस्य यात्रासु जैत्रयानेषु बलोद्धत सैन्योत्क्षिप्त स्फुरत ज्वलत प्रतापानलस्य यो धूम तस्येव मञ्जिमा मनोहारित्व यस्य तथोक्त 'सप्तम्युपमाने' त्यादिना बहुव्रीहि । मञ्जुशब्दादिमनिच्प्रत्यय । यत् रज' धूलि , तदेव गत्वा उत्क्षेपवेगादिति भाव । सुधाम्बुधौ क्षीरनिधौ पतितम्, अतएव पङ्कीभवत् सन् विधौ चन्द्रे तद्वासिनीति

-भाव । अङ्कता कलङ्कत्व दधाति । अत्रापि व्यञ्जकाप्रयोगात् गम्योत्प्रेक्षा तथा च कलङ्कत्व दधातीवेत्यर्थं ॥ ८॥

अन्वय —अस्य यात्रासु बलोद्धत स्फुरत्प्रतापानलधूममञ्जिम यत् रजः तत् एव गत्वा सुधाम्बुधौ पतित पङ्कीभवत् विधौ अङ्कता दधाति ।

हिन्दी—इस ( नल ) की ( विजयार्थ ) यात्राओ मे सेना के द्वारा उडायी गयी स्फुरित होने प्रताप रूप अग्नि के धूमसम मनोहारिणी जो धूल थी, वही जाकर क्षीरसागर मे गिरी और कीचड बनकर चन्द्रमा मे कृष्णचिह्न हो गयी ।

टिप्पणी—प्रथम सात श्लोक में नल के महिमान का वर्णन करके श्रीहर्ष अब सात ही श्लोकों मे उसके प्रताप का वर्णन कर रहे हैं। दिग्विजयैषिणी नल की सेना जब चलती थी तो उससे प्रचुर धूल उडती थी, जो स्वाभाविक है। क्षीर सागर के जल से मिलकर उसके कीचड होकर चन्द्रकलक बन जाने की सम्भावना से सेना-बाहुल्य और समुद्र पर्यन्त उसकी गति द्योतित है । 'प्रकाश'-कार ने यहाँ लुप्तोत्प्रेक्षा मानी है और 'जीवातु'-कार ने व्यजक का प्रयोग न होने के कारण गम्योत्प्रेक्षा । 'साहित्य विद्याधरी'कार अतिशयोक्ति मानते हैं। 'प्रतापानलधूम' से औपम्य मे रूपक है ।

'तिलक'—व्याख्या मे बताया गया है, यह प्रश्न उठाकर कि कीचड बनी धूलि का चन्द्र-कलङ्क होना क्या वस्तुगति द्वारा सूचित होता है अथवा उसकी उत्प्रेक्षा होती है ? दोनों ही सम्भव नहीं है । पहला इस कारण सम्भव नहीं क्योंकि पुराणादि मे ऐसी कोई कवि प्रसिद्धि नहीं है । उत्प्रेक्षा इसलिए नहीं हो सकती क्योंकि 'इव' आदि द्योतक पद का अभाव है । वस्तुत 'तदेव' मे जो 'एव' है, वह प्रसिद्ध प्रमान्तर के अस्वीकारार्थ या निषेधार्थ है, जिससे यह द्योतित होता है कि चन्द्र कलङ्क प्रसिद्ध मृग, शशक आदि नहीं है, नल सैन्य द्वारा उद्धत धूलि ही है ।

स्फुरद्धनुर्निस्वनतद्घनाशुगप्रगल्भवृष्टिव्ययितस्य सङ्गरे ।
निजस्य तेजश्शिखिनः परश्शता वितेनुरङ्गारमिवायशः परे ॥ ९ ॥

जीवातु —स्फुरदिति । सङ्गरे युद्धे शतात् परे परश्शताः शताधिका इत्यर्थः, अहरहः इति यावत्, पञ्चमीति योगविभागात् समास, राजदन्तादिग्वाद्गुरवदंतस्य

परनिपात पारस्करादित्वात् सुडागमश्च । परे शत्रव स्फुरन्तौ प्रसरन्तौ धनुर्निस्वनौ चापघोषौ इन्द्रचापगर्जिते—यस्य यत्र वा तयोक्त स नल एव घन मेघ तस्य आशुगाना शराणाम् अन्यत्र आशुगा वेगगामिनी यद्वा आशुगेन वेगगामिना वायुना या प्रगल्भा महती वृष्टि. 'आशुगौ वायुविशिखावि' इत्यमर । तया व्ययितस्य निर्वापितस्य विपूर्वादयतेः कर्मणि क्त । निजस्य तेज शिखिन प्रतापाग्ने अङ्गारमिव अयश. अपकीर्ति वितेनु विस्तारितवन्त । पराजिता इति भाव । अत्र रूपकोत्प्रेक्षयोरङ्गाङ्गिभाव सङ्करः ॥ ९ ॥

अन्वयः—परश्शता परे समरे निजस्य स्फुरद्धनुर्निस्वनतद्घनाशुगप्रगल्भवृष्टिव्ययितस्य तेज शिखिन अङ्गारम् इव अयश वितेनु ।

हिन्दी—शताधिक अर्थात् असख्य शत्रु सग्राम में स्फुरित होते, टकारते धनुष से उस (नल) द्वारा छोडे गये असख्य बाणों की असह्य वर्षा के कारण बुझे स्वकीय तेज रूप अग्नि के अगारो के सदृश अयश का विस्तार करते थे।

टिप्पणी—इस श्लोक मे नल के शत्रुओ के निश्चित पराजय और नल के अद्भुत धनुर्धारी होने का भाव है। मल्लिनाथ ने इसमें रूपक और उत्प्रेक्षा का अगागिभाव सकर अलकार माना है। साहित्य विद्याधरी मे उपमा और रूपक अलकार बताये गये हैं।

'प्रकाश' व्याख्या मे 'स्फुरद्'-इत्यादि का विग्रह इस प्रकार किया गया है—स्फुरन् धनुर्निस्वन, यस्य एव विधश्च स तस्य घना ये आशुगास्तेषा प्रगल्भा या वृष्टिस्तया व्ययितस्य।' 'प्रकाश'—कार ने यह भी कहा है कि 'स्फुरद्धनुर्निस्वनो यस्याम्' ऐसा विग्रह करके यह वृष्टि का विशेषण भी हो सकता है। उन्होंने दो प्रकार से और भी विग्रह किया है—'धनुर्निस्वन तनोति तयते वा धनुर्निस्वनतत् स्फुरन्प्रकाशमानश्चासौ धनुर्निस्वन तच्च तस्य। अथवा स्फुरन्तौ धनुर्निस्वनौ धनुसिंहनादौ यस्य चासौ स एव घनो मेघस्तस्या शुगा शिघ्रगामिनी प्रौढा च या वृष्टिस्तया व्ययितस्य। शिखिपक्ष मे—स्फुरन्ती इन्द्रधनुर्गर्जिते येषु ते च घना स्तेषामाशुगा शीघ्रगामिनी प्रौढा, आशुगेन वायुना वा प्रौढा या वृष्टिस्तया व्ययितस्य। एक और भी सम्भावना की है—'निस्वन तनोतीति निस्वन तत स्फुरद्धनुर्युक्ता निस्वन ततश्च मे घना मेघा इति।'

अनल्पदग्धारिपुरानलोज्ज्वलैर्निजप्रतापैर्वलयं ज्वलद् भुवः ।
प्रदक्षिणीकृत्य जयाय सृष्टया रराज नीराजनया स राजघः ॥ १० ॥

जीवातु—अनल्पेति । राज्ञः प्रतिपक्षानिति भावः, हन्तीति राजघः शत्रुघाती। त्यर्थः 'राजघ उपसङ्ख्यानमि'ति निपातः । नलः अनल्पं दग्धानि अरिपुराणि शत्रुराष्ट्राणि यैः तथोक्ता अनलवत् उज्ज्वला तैः निजप्रतापैः कोपदण्डसमुत्थ तेजोभिः 'स प्रतापः प्रभावश्च यत्तेजः कोपदण्डजमि'त्यमरः । ज्वलत् दीप्यमानं भुवः वलयं भूमण्डलं प्रदक्षिणीकृत्य प्रदक्षिणं परिभ्रम्य क्रमेण सर्वदिग्विजेतृत्वा-दिति भावः । जयाय सृष्टया सर्वभूजयनिमित्तं कृतयेत्यर्थः, पुरोहितैरितिशेषः । नीराजनया आरातिकया रराज शुशुभे दिशो विजित्य प्रत्यावृत्तं विजिगीषु स्वपुरोहिताः मङ्गलसंविधानाय नीराजयन्तीति प्रसिद्धिः । केचित् निजप्रतापैरिव जयाय सृष्टया जयायेवेत्यर्थः । नीराजनया आरातिकया ज्वलन् दीप्यमानं भुवो वलयं भूचक्रं प्रदक्षिणीकृत्य प्रदक्षिणं परिभ्राम्य रराज । तत्र ज्वलत्प्रतापानलो आनादिग्जैत्रयात्राया प्राच्यादिप्रादक्षिण्येन भूमण्डलं परिभ्रमन् निजप्रतापनीरा-जनया भूदेवता नीराजयन्निव रराजेत्युत्प्रेक्षा व्यञ्जकाप्रयोगाद्गम्या । इति व्याचक्षते । तन्न समीचीनम् निजप्रतापैरित्यस्य नीराजनयेत्यनेन सामानाधिक-रण्यासङ्गतेरिति ॥ १० ॥

अन्वयः—स राजघः अनल्पदग्धारिपुरानलोज्ज्वलैः निजप्रतापैः ज्वलद् भुवः वलयं प्रदक्षिणीकृत्य जयाय सृष्टया नीराजनया रराज ।

हिन्दी—शत्रु राजाओं का हन्ता वह ( नल ) शत्रुओं की प्रभूत पुरियों को जलाडालने वाले अग्नि से उज्ज्वल स्वकीय प्रतापपुञ्ज द्वारा जलते-दमकते भू-वलय ( भूखण्ड ) की प्रदक्षिणा करके विजयार्थ प्रस्तुत आरातिक—आरती से सुशोभित हुआ ।

टिप्पणी—राजा नल जब भी सामान्य शत्रुओं को नहीं, राजाशत्रुओं को जीतकर और उनके नगरों को क्षार-क्षार कर विजयी हो लौटता था, तब पुरोहितादि विजयी नरेश की आरती उतारा करते थे । 'भूवलय की प्रदक्षिणा' से नल का समस्त पृथ्वी मंडल का जेता होना घोषित है ।

'नीराजना' का अर्थ आरती तो है ही, राजाओं का अभाव करना भी

है—'राजामनावो नीराज नीगजकरणं नोराजना तया।' अर्थात् शत्रुनृपों का विनाश करके नल सुशोभित होते थे। इसका अन्य अर्थ जल-क्षेपण भी है—'नीरम्य शान्त्युदकस्याजनया क्षेपणया' अर्थात् स्वपुरदसियों द्वारा फेंके गये शान्तिजल से राजा शोभित होता था। तृतीय चरण का अन्य प्रकार से पदच्छेद करके यह अर्थ भी लिया जाता है कि विष्णु-रूप राजा नल की अजया—लक्ष्मी नीराजना उतारती थी—'प्रकृष्टा दक्षिणा येषां ते प्रदक्षिणा वदान्या ते सन्ति यस्य स 'प्रदक्षिणी (प्रकृष्ट दान करने वाले अनुगत हैं जिसके, ऐसा राजा नल), अथवा प्रकृष्टदक्षिणा ज्योतिष्टोमादयो यस्य सन्तीति प्रदक्षिणी ( अनेक ज्योतिष्टोमादि यज्ञों का कर्ता ), अतएव कृती ( कर्मकुशलः, पुण्यशीलो वा ) अजया लक्ष्म्या आय विष्णवे सूक्ष्मा नीराजनता रेजे।

'साहित्य-विद्याधरी—कर्ता इसमें अनुप्रास और लुप्तोपमा का निर्देश करते हैं। एक यह अर्थ भी किया जाता है कि ज्वलत्प्रतापनल से उज्ज्वल नल नाना दिशाओं के विजयनिमित्त भूमण्डल में परिभ्रमण करता मानों भू देवता की नीराजना उतारता था, इस प्रकार व्यजनादि का अभाव होने के कारण यहाँ गम्योत्प्रेक्षा है। मल्लिनाथ इसे समीचीन नहीं मानते, क्योंकि उनके अनुसार 'विजनार्थ' और 'नीराजनता' में सामानाधिकरण्य की संगति नहीं बैठती। यह कल्पना करें कि प्रतापानल द्वारा नीराजना हो रही है और अरिपुर उसकी वर्तिका हैं, यह उत्प्रेक्षा है कि उसी से राजा भू-वलय की आरती उतारता है। इस प्रकार रूपक और उत्प्रेक्षा के अंगांगिभाव के कारण यहाँ संकर है।

निवारितास्तेन महीतलेऽखिले निरीतिभावं गमितेऽतिवृष्टयः।
न तत्यजुर्नूनमनन्यमश्रया प्रतीपभूपालमृगीदृशां दृशः ॥ ११ ॥

जीवातु—निवारिता इति। तेन नलेन अखिले समग्रे महीतले न सन्ति ईतयः अतिवृष्ट्यादयः यत्र तत् निरीति, तस्य भावं तम् ईतिराहित्यमित्यर्थः। ईतयश्चोक्ता यथा—'अतिवृष्टिरनावृष्टिः शलभा मूषिकाः खगाः। प्रत्यासन्नाश्च राजानः षडेता ईतयः स्मृताः'॥ इति। गमिते प्रापिते सति निवारिता स्वराष्ट्राद् निराकृता इत्यर्थः। अतिवृष्टयः नाम्ब्वि अथ अश्रय आश्रयः यासां तथाभूता।

सत्या । प्रतीपभूपालाना प्रतिपक्षनृपतीना या मृगीदृश मृगनयना कान्ताः तासा दृशः नयनानि न तत्यजुः । नूनं मन्ये इत्यर्थ । उत्प्रेक्षावाचकमिद, तदुक्त दर्पणे 'मन्ये शङ्के ध्रुव प्रायो नूनमित्येवमादय । उत्प्रेक्षाव्यञ्जकाः शब्दा इवशब्दोऽपि तादृश' इति । नलनिहतभर्तृका राजपत्न्य सतत रुरुदुरिति भाव ॥ ११ ॥

अन्वय—तेन अखिले महीतले निरीतिभाव गमिते निवारिता अतिवृष्टय अनन्यसश्रया नून प्रतीपभूपालमृगीदृशा दृश न तत्यजु ॥

हिन्दी—उस ( राजा नल ) के द्वारा समस्त पृथ्वीतल के निरीतिभाव ( जहाँ अतिवृष्टि, अनावृष्टि, टिड्डीदल, चूहे, तोते और आक्रांत शत्रुनृप—ये छ ईतियाँ न रहे ) को प्राप्त करा दिए जाने पर प्रतिरोध ( रोक ) प्राप्त अतिवृष्टियों ने अन्यत्र आश्रय न पाकर निश्चय ही शत्रु-राजाओं की मृग-नयनाओं के नेत्रों को नहीं तजा ( रिपुनारियों की आँखों मे सदा का बसेरा कर लिया ) ।

टिप्पणी—भाव यह है कि राजा नल पुण्यात्मा सदाचरण और महान् पराक्रमी था । न तो उसके कारण इस धरती पर अतिवृष्टि आदि आपदाएँ रह गयी थी और न अन्य राजागण उस पर आक्रमण का ही साहस कर पाते थे, सभी शत्रुओं को उसने पराजित कर दिया था, अतएव अतिवृष्टि आँसुओं के रूप मे सदा रिपुनारियों के नेत्रों म जा बसी थी ।

'नूनम्'—इस उत्प्रेक्षाबोधक शब्द से स्पष्ट है कि यहाँ उत्प्रेक्षा अलकार है । 'प्रकाश'-कारने प्रतीपभूपालमृगीदृशाओं के नेत्रों से निरतर अश्रु प्रवाह के आधार पर यह भाव लेकर कि नल ने सभी दुष्ट भूपालों का विनाश कर दिया, यहाँ 'पर्यायोक्त' अलकार माना है, क्योंकि गम्य का अन्य प्रकार से कथन पर्यायोक्त है—'गम्यस्यापि भङ्ग्यन्तरेणाभिधान पर्यायोक्तम् ।' साहित्य विद्याधरी के अनुसार 'अतिवृष्टय॰ न तत्यजु'—इस कथन के आधार पर यहाँ अतिशयोक्ति है ।

> सितांशुवर्णैर्वयति स्म तद्गुणैर्महासिवेम्नस्सहकृत्वरी बहुम् ।
> दिगङ्गनाङ्गाभरण रणाङ्गणे यशःपट तद्भटचातुरी तुरी ॥ १२ ॥

जीवातु—सितांश्विति । महान् असिरेव वेमा वायदण्ड 'पुसि वेमा

वापदण्ड' इत्यमरः। तस्य सहकृत्वरी सहकारिणी 'सहे च' इति करोतेः क्वनिप्-प्रत्ययः। 'वनो र च' इति ङीप् रश्च। तस्य नलस्य भटाना सैनिकाना योद्धा च नल एव भट: वीरः तस्य चातुरी चतुरता नैपुण्यमिति यावत् एव तुरी वयन-साधन वस्तुविशेष इत्यर्थः। 'नाकु' इति प्रसिद्धा, रण एव अङ्गनं चत्वरं तस्मिन् सितांशुवर्णैः शुभ्रैरित्यर्थः, तस्य नलस्य गुणै शौर्यादिभिः तन्तुभिश्च दिश एव अङ्गना. तासाम् अङ्गाभरणम् अङ्गभूषणम्। 'अङ्गावरण'मिति पाठे अङ्गाच्छादन बहु यश एव पट वसन त वयति स्म ततान। सावयवरूपकमलङ्कारः। संग्रामे तथा नैपुण्यगुणेन प्रकटित यशः तेन सर्वा दिशो यशसा प्रपूरिता इति भाव ॥ १२ ॥

अन्वय —महासिवेम्न. सहकृत्वरी तद्भटचातुरीतुरी सितांशुवर्णै, तद्गुणै, रणाङ्गणे बहुम् दिगङ्गनाङ्गाभरणम् यश पट वयति स्म।

हिन्दी—महान् कृपाण रूप वयन काष्ठ ( बुनने का लकडी का बना यन्त्र-विशेष ) की सहकारिणी उस नल योद्धा ( अथवा उस नल के सैनिकों ) की चतुरता रूपी तुरी ( बुनने का दूसरा यन्त्र, जिसमें बाने का सूत भरा जाता है अथवा बुनकरों की कूची ) चन्द्रमा के समान शुभ्रवर्ण के उस ( नल ) के गुण ( शौर्य, औदार्य आदि ) रूप तन्तुओं ( सूत के धागों ) से रणभूमि में दिक्-सुन्दरियों को ओढ़ने वाला प्रचुर यश रूप वस्त्र बुना करती थी।

टिप्पणी—भावार्थ यह है कि महान् शूर और पराक्रमी राजा नल विशिष्ट कृपाण प्रयोग करता था, तलवार चलाने की कला द्वारा उसने अनी अनी शत्रुओं को चतुर्दिक् परास्त कर दिया था और सब ओर उसकी कीर्ति का विस्तार हो गया था।

बुनकर के वयनयंत्र तुरी से नल की 'चातुरीतुरी' विशिष्ट है, क्योंकि यह अनेक वस्त्र एक साथ बुनती है, अत नारायण पण्डित के अनुसार यहाँ व्यतिरेक अलकार है। 'गुण' शब्द यहाँ श्लिष्ट है और 'महासि' में 'वेम' 'चातुरी' में 'तुरी' और 'यश' में 'पट' का आरोप है, अत' साहित्यविद्याधरी के अनुसार यहाँ श्लेष और रूपक है ॥ १२ ॥

प्रतीपभूपैरिव किं ततो भिया विरुद्धधर्मैरपि भेत्तृतोज्झिता।
अमित्रजिन्मित्रजिदोजसा स यद्विचारदृक्चारदृगप्यवर्तत ॥ १३ ॥

जीवातु—प्रतीपेति। प्रतीपा प्रतिकूला भूपा राजानः तैः विरुद्धधर्मैः असमानाधिकरणधर्मैः विपरीतवृत्तिभिरित्यर्थः, अपि ततः नलात् भिया भयेनैव हेतुना भेत्तृता स्वाश्रयभेदकत्वं परोपजापः इत्यर्थः। उज्झिता त्यक्ता किम्? यद् यस्मात् स नलः ओजसा तेजसा अमित्रात् शत्रून् जयतीति तथोक्तः मित्रं सूर्यं जयतीति तथाभूतः। अत्र यः खलु अमित्रजित् स कथं मित्रजिदिति विरोधाभासः, परिहारस्तु पूर्वमुक्तः। तथा विचारेण पश्यतीति विचारदृक् चारैः गूढपुरुषैः पश्यतीति चारदृक्। 'राजानश्चारचक्षुषः' इति, 'चारैः पश्यन्ति राजानः' इति च नीतिशास्त्रम्। अत्रापि यो विचारदृक् स कथं चारदृग् भवतीति विरोधाभासः, परिहारस्तु पूर्वमुक्तः। अवर्तत आसीत्। अपि विरोधे। सूर्यतेजसं चारदृशञ्च नलं ज्ञात्वा शत्रवो भयात् परस्परोपजातादिवैरभावं तत्यजुरिति भावः। अत्र विरोधोत्प्रेक्षयोरङ्गाङ्गिभावः ॥ १३ ॥

अन्वयः—किं भिया प्रतीपभूपैः इव विरुद्धधर्मैः अपि ततः भेत्तृता उज्झिता? यत् सः ओजसा अमित्रजिद् (अपि) मित्रजित्, विचारदृक् अपि अविचारदृक् अवर्तत।

हिन्दी—क्या डर से शत्रुनृपों के सदृश परस्पर विरोधी धर्मों ने भी उस (नल) से भेद भाव छोड़ दिया था? क्योंकि वह अपने तेज के कारण अमित्र जेता (शत्रुजयी और सूर्य को न जीतने वाला) होकर भी मित्रजेता (मित्रजयी और सूर्यजयी) था और विचारदृक् (विवेक अथवा गुप्तचरों के द्वारा सूचना पाने वाला 'चारचक्षु') होकर भी अविचारदृक् (अविवेकी और अचारचक्षु) था।

टिप्पणी—इस श्लोक में 'विरोध' अलङ्कार है। अमित्रजित् (सूर्य का अजेता) होकर भी कोई मित्रजित् (सूर्यजयी) कैसे हो सकता है? विरोध के परिहारार्थ अर्थ हुआ शत्रुओं को जीतने वाला होकर भी तेज से सूर्य का जेता था, अर्थात् सूर्य से भी अधिक तेजस्वी था। इसी प्रकार विचारदृक् (विवेकी) होकर भी राजा अविचारदृक् (अविवेकी) कैसे हो सकता है? परिहारार्थ है, राजा विवेकी था और गुप्तचरों द्वारा प्राप्त समाचारों के आधार पर सारा संसार हस्तामलकवत् प्रत्यक्ष करता था। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ

विरोध—उत्प्रेक्षा का संकर है। कुछ टीकाकार 'इव'—प्रयोग से उपमा—उत्प्रेक्षा—विरोध का संकर मानते हैं ॥ १३ ॥

नदोजसस्तद्यशसः स्थिताविमौ वृथेति चित्ते कुरुते यदा यदा।
तनोति भानोः परिवेषकैतवात्तदा विधिः कुण्डलनां विधोरपि ॥१४॥

जीवातु—तदिति। तस्य नलस्य ओजः तेजः प्रताप इत्यर्थः, तस्य तथा तस्य नलस्य यशस्तस्य स्थितौ सत्तायाम् इमौ भानुविधू वृथा निरर्थकौ इति चित्ते यदा यदा कुरुते विवेचयतीत्यर्थः, विधिः तदा तदा परिवेषः परिधिः 'परिवेषस्तु परिधिरुपसूर्यकमण्डले' इत्यमरः। एव कैतवं छलं तस्मात् भानोः सूर्यस्य विधोरपि चन्द्रस्य च कुण्डलनाम् अतिरिक्ततासूचकवेष्टनमित्यर्थः, करोति अधिकाक्षरवर्जनार्थं लेखकादिवदिति भावः। विजितचन्द्रार्कौ अस्य कीर्तिप्रतापौ इति तात्पर्यम्। अत्र प्रकृतस्य परिवेषस्य प्रतिषेधेन अप्रकृतस्य कुण्डलनस्य स्थापनात् अपह्नुतिरलङ्कारः, तदुक्तं दर्पणे 'प्रकृतं प्रतिषिद्ध्यान्यस्थापनं स्यादपह्नुतिः'-रिति। प्राचीनास्तु परिवेषमिदेन सूर्याचन्द्रमसोः कुण्डलनोत्प्रेक्षणात् सापह्नवोत्प्रेक्षा। सा च गम्या व्यञ्जकाप्रयोगादित्याहुः ॥ १४ ॥

अन्वयः—तदोजसः तद्यशसः इमौ वृथा स्थितौ इति विधिः यदा चित्ते कुरुते, तदा परिवेषकैतवात् भानोः विधोः अपि कुण्डलनां तनोति।

हिन्दी—राजा नल के तेज और यश के रहते ये दोनों (सूर्य, चन्द्र) व्यर्थ हैं—विधाता जब-जब यह मन में करता (विचारता) है, तब-तब परिवेष (गोलघेरा, जो कभी सूर्य-चन्द्र के चारों ओर दीख पड़ता है) के व्याज से सूर्य और चन्द्र पर कुण्डलना (व्यर्थतासूचक रेखामण्डल) बना देता है।

टिप्पणी—नल के तेज के रहते सूर्य निष्प्रयोजन है और यश के रहते चन्द्रमा। अर्थात् नल सूर्य से अधिक तेजस्वी है और चन्द्रिका से अधिक आह्लादिका उसकी कीर्ति है। विधि द्वारा सूर्य-चन्द्र पर कभी-कभी दीखनेवाली कुण्डलना खींच देना—प्रतिपादित करके कवि ने यही उत्प्रेक्षा की है। प्रकृत परिवेष के अप्रकृत कुण्डलना-कथन के आधार पर यहाँ अपह्नुति अलंकार है, साहित्यविद्याधरी का मत यही स्थापना है। प्राचीन व्याख्याकारों ने यहाँ सापह्नवा गम्या उत्प्रेक्षा मानी है ॥ १४ ॥

अय दरिद्रो भवितेति वैधसी लिपि ललाटेऽर्थिजनस्य जाग्रतीम् ।
मृषा न चक्रेऽल्पितकल्पपादप. प्रणीय दारिद्र्यदरिद्रतां नृप. ॥१५॥

जीवातु-अस्य वदान्यतां द्वाभ्यां वर्णयति-अयमिति विभज्येति च। अल्पित अल्पीकृत निर्जित इति यावत्, दानशौण्डत्वादिति भाव, कल्पपादप अल्पतरु वाञ्छितफलप्रदवृक्ष इति यावत्, येन तथाभूत. स नृप दारिद्र्यस्य अभावस्य निर्धनत्वस्य इति यावत्, दरिद्रताम् अभावमिति यावत्, प्रणीय कृत्वा दरिद्रेभ्य प्रभूतधनदानेन तेषा दारिद्र्यम् अपनीयेति भाव । अय दरिद्र अभाववानिति यावत्, भविता इति अर्थिजनस्य याचकजनस्य ललाटे जाग्रती दीप्यमानामिति यावत्, वेधस इय वैधसी ता लिपि मृषा मिथ्या न चक्रे न कृतवान् । विधातुर्लिपौ सामान्यत दरिद्रशब्दस्य स्थितौ दरिद्रशब्दस्य यथायथ धनदरिद्र, पापदरिद्र, ज्ञानदरिद्र इत्यादिप्रयोगदर्शनात् अभावमात्रबोधकत्वम् ङ्गीकृत्य राजा दरिद्राणा धनाभावरूप दारिद्र्यमपाचकार इति निष्कर्षः ॥ १५ ॥

अन्वय.—अल्पितकल्पपादप नृप दारिद्र्यदरिद्रता प्रणीय 'अय दरिद्र भविता'—इति अर्थिजनस्य ललाटे जाग्रतीं वैधसीं लिपि मृषा न चक्रे ।

हिन्दी—कल्पवृक्ष को भी ( स्वदानशीलताधिक्य से ) छोटा बना देनेवाले उस राजा ने दारिद्र्य का भी दरिद्र बनाकर 'यह दरिद्र होगा'—इस याचकों के ललाट पर जागती दीपती विधाता की लिपि को झूठी नहीं किया ।

टिप्पणी—कल्पवृक्ष याचक को देता है, किन्तु नल अयाचकों को भी देता था, इस प्रकार उसके सम्मुख कल्पवृक्ष भी छोटा पड़ गया और इस प्रकार दरिद्रों के भाल पर विधाता की लिखी लिपि झूठी नहीं पड़ी, भाल पर लिखी दरिद्रता ही दरिद्र बन गयी मिटकर । अथवा 'काकु' मानकर यह अर्थ भी हो सकता है कि विधि लेख को प्रभूतदान के द्वारा झूठा कर दिया। भाव यह है राजा नल इतना दानी था कि भूमण्डल पर दरिद्रता का नाम भी नहीं रह गया था। इस तथा अगले पद्य मे भी राजा की दानशीलता का वर्णन किया गया है ।।१५।।

विभज्य मेरुर्न यदर्थिसात्कृतो न सिन्धुरुत्सर्गजलव्ययैर्मरु ।
अमानि तत्तेन निजायशोयुगं द्विफालबद्धाश्चिकुराः शिरस्स्थितम्॥१६॥

जीवातु-विभज्येति। मेरु हेमाद्रि विभज्य विभक्तीकृत्य अर्थिसात् अर्थिभ्या देय न कृत अर्थिने देयमिति 'देय त्रा चे'ति सातिप्रत्यय' । सिन्धु समुद्रः

अन्वय—नृपः स्मरार्तः अपि सः प्रभुः विदर्भराजं तनयां न अयाचत, मानिनः असून् शर्म च त्यजन्ति, एवम् अयाचितव्रतं न त्यजन्ति।

हिन्दी—अनन्त काम से तप्त होने पर भी उस सर्वसमर्थ राजा नल ने विदर्भनरेश से उनकी पुत्री ( दमयन्ती ) की याचना नहीं की। आत्माभिमानी पुरुष प्राणों को और सुख को तज सकते हैं किन्तु एक अयाचना ( किसी से कुछ न मांगना ) रूपी व्रत को नहीं छोड़ सकते।

टिप्पणी—सम्मानी कष्ट सह लेते हैं, पर किसी से कुछ मांगते नहीं, नल भी ऐसे ही मानी थे—प्रभु। सामान्य से विशेष का समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास अलंकार ॥५०॥

मृषाविषादाभिनयादयं क्वचिज्जुगोप निःश्वासततिं वियोगजाम्।
विलेपनस्याधिकचन्द्रभागताविभावनाच्चापललाप पाण्डुताम् ॥५१॥

जीवातु—मृषेति। अयं नलो वियोगजां दमयन्तीवियोगजन्यां निःश्वासततिं निःश्वासपरम्परां क्वचित् कुत्रचिदन्यस्मिन् विषये मृषाविषादस्य मिथ्यादुःखस्याभिनयात् छलेन, जुगोप संववार। तथा पाण्डुतां विशदतां शरीरपाण्डिमानं च विलेपनस्य चन्दनादधिकः चन्द्रभागः कर्पूरांशो यस्मिन् विलेपने 'घनसारश्चन्द्रसंज्ञः सिताभ्रो हिमवालुका' इत्यमरः। तस्य भावस्तत्ता तस्या विभावनात् कर्पूरभागाधिक्योत्प्रेक्षणादपललाप निह्नुते स्म। अत्राङ्गताभ्यां मृषाविषादचन्द्रभागाधिक्याभ्यां तद्विरहश्वासपाण्डिम्नोर्निगूहनान्मीलनालङ्कारः। 'मीलनं वस्तुना यत्र वस्त्वन्तरनिगूहनम्।' इति लक्षणात् ॥ ५१ ॥

अन्वय—अयं क्वचित् मृषाविषादाभिनयात् वियोगजां निःश्वासततिं जुगोप, विलेपनस्य अधिकचन्द्रभागताविभावनात् च पाण्डुताम् अपललाप।

हिन्दी—उस राजा नल ने कभी झूठे खेद-प्रकाशन का अभिनय करके ( किसी और विषय पर खेद प्रकट करने के बहाने ) वियोग के कारण सजात लम्बी साँसों को छिपाया और लेप ( अंगराग ) में कपूर की अधिकता को कारण बता कर वियोगजनित पाण्डुता को छिपाया।

टिप्पणी—राजा की लज्जाशीलता और विरहदशा का वर्णन, पाण्डुता को लेप से छिपाना आदि होने से मल्लिनाथ ने यहाँ 'मीलन' अलङ्कार का

निर्देश किया है और छद्म से भिन्न वस्तु के रूप निगूहन के आधार पर विद्या-धर ने व्याजोक्ति ॥५१॥

शशाक निह्नोतुमनेन तत्प्रियामयं बभाषे यदलीकवीक्षिताम् ।
समाज एवालपितासु वैणिकैर्मुमूर्च्छ यत्पञ्चममूर्च्छनासु च ॥५२॥

जीवातु—शशाकेति । अयन्नलोऽलीकवीक्षिता मिथ्यादृष्टा प्रिया दमयन्ती समाजे सभायामेव यद् बभाषे बभाण, वीणा शिल्पमेषां तैर्वैणिकैः वीणावादैः 'शिल्पमि'ति ठञ् । आलपितासु सूच्चरितासु व्यक्ति गतास्वित्यर्थः । 'राग-व्यञ्जक आलाप' इति लक्षणात् । पञ्चमस्य पञ्चमाख्यस्य स्वरस्य मूर्च्छनासु 'आरोहावरोहणेषु क्रमात् स्वराणां सप्तानामारोहादवरोहणम् । मूर्च्छनेत्युच्यते' इति लक्षणात् । पञ्चमग्रहणन्तस्य कोकिलालापकोमलत्वेन उद्दीपकत्वातिशय-विवक्षयेत्यनुसन्धेयम् । मुमूर्च्छेत्यपि यत्तदुभयम् अनेन प्रकारेण निह्नोतुमाच्छा-दयितुं शशाक । 'अये' इति पाठे विषादे इत्यर्थः । 'अये क्रोधे विषादे चे'ति विश्वः । एतेन ह्रीत्यागोन्मादमूर्च्छावस्थाः सूचिताः ॥ ५२ ॥

अन्वय—यत् अयम् अलीकवीक्षितां प्रियां बभाषे, यत् च वैणिकैः पञ्चम-मूर्च्छनासु आलपितासु समाजे एव मुमूर्च्छ तत् अनेन निह्नोतुं शशाक ।

हिन्दी—जो कि नल ने भ्रान्ति से मिथ्या परिलक्षित प्रिया दमयन्ती के प्रति कुछ कहा और वेणुवादकों द्वारा पञ्चम स्वर की मूर्च्छनाओं में आलाप लिए जाने पर जो समाज सभा में वे मूर्च्छित हुए, वे इसे ( इसी कारण उस प्रलपित और मूर्च्छित हो जाने की वास्तविकता को ) छिपाने में समर्थ हुए ।

टिप्पणी—प्रथम चरण में 'शशाकनिह्नोतुमयन' पाठ भी है, 'अयन निह्नो-तु शशाक'—ऐसा पदच्छेद करने पर अर्थ हुआ कि नल का असम्बद्ध सभा-मध्य मूर्छनालाप सुनने से 'अयन'—भाग्य से बच गया । यह समझा गया कि वे रागालाप से मूर्छित हो गये हैं, अथवा सभ्यगण ही रागालाप के समो-हन में आ गये और वे नल का प्रलापित न सुन सके । यह सब दैववश ही हो पाया । षड्जादि सप्तस्वरों के क्रम में आरोह अवरोह मूर्छना कहे जाते हैं ( शार्ङ्गदेव, संगीतरत्नाकर, स्वराध्याय ) । मल्लिनाथ ( पण्डितमण्डली ) के अनुसार 'मूर्च्छ' धातु से ल्युट् प्रत्यय होकर करणार्थ में मूर्छना शब्द की निष्पत्ति

होती है—जिसका अर्थ है मोह और उच्छ्राय अर्थात् उभरना। भरत ( नाट्यशास्त्र २८।३२ ) के अनुसार 'क्रमयुक्त सप्तस्वर' मूर्च्छना हैं। तुम्बुरु 'श्रुति ( नाद के श्रुतिगोचर होना ) के मार्दव' को मूर्च्छना मानते हैं। श्रुति का मार्दव—उतरी हुई अवस्था कोहल ( भरतकोष ) के अनुसार अमृतसरोवर में गायक और श्रोताओं के मन का मज्जन मूर्च्छना है। ( यही अर्थ यहाँ अभिप्रेत है। ) नान्यदेव ( भरतकोष ) का कथन है कि जिस स्वर से उच्छ्राय आरोह होता है, उसी स्वर से जब समाप्ति भी होती है, तब मूर्च्छना होती है। जैसे षड्ज ग्राम प्रथम मूर्च्छना—'सा रे ग म प ध नि सा।' सामान्यतया किन्हीं सात स्वरों का उतार-चढ़ाव मूर्च्छना है। 'प्रकाश'-कार ने मूर्च्छनाओं की संख्या इक्कीस बतायी है। 'नाट्यशास्त्र' ( २८।३१ ) में स्वर-क्रमयुक्त सम्पूर्ण षाडवे, औडुवीकृता और स्वर-साधारणीकृता मूर्च्छनाएँ चौदह बतायी गयी हैं। 'शलापित' कहते हैं राग के प्रकटीकरण को।

'जयेन' का खण्ड ( जये – न ) करके 'प्रकाश'कार ने यह भी अर्थ किया है कि नल समाजनों से तो वास्तविकता छिपा सके 'इ'—काम ( इ काम तस्मै जये ) से नहीं। इस पद्य में नल का लज्जात्याग, उन्माद और मूर्च्छा सूचित हैं। छेकानुप्रास अलंकार ॥५२॥

अवाप सापत्रपतां स भूपतिर्जितेन्द्रियाणां धुरि कीर्तितस्थितिः।
असंवरे शम्बरवैरिविक्रमे क्रमेण तत्र स्फुटतामुपेयुषि ॥५३॥

जीवातु—अवापेति। जितेन्द्रियाणां धुर्यत्वे कीर्तितस्थितिः स्तुतमर्याद स भूपतिः नलः तत्र समाजे असंवरे संवरितुमशक्ये संवरणं संवरः शमस्वेत्यपि, न विद्यते संवरो यस्य तस्मिन् शम्बरवैरिविक्रमे मनसिजविकारे क्रमेण स्फुटतामुपेयुषि सति सापत्रपतां सलज्जताम् अवाप। धैर्यशालिना तद्भङ्गस्त्रपाकर इति भावः ॥ ५३ ॥

अन्वय—जितेन्द्रियाणां धुरि कीर्तितस्थितिः स भूपतिः तत्र असंवरे शम्बरवैरिविक्रमे क्रमेण स्फुटतामुपेयुषि सापत्रपताम् अवाप।

हिन्दी—जितेन्द्रियों में अग्रगण्य ( जिसका कथन सर्वप्रथम हो ) वह भूमिपति सभा के बीच असंवरणीय ( रोका जा सकने वाला ) शंबरासुर के शत्रु-

काम का विभ्रम ( विकार ) क्रमश प्रकट हो जाने से लज्जायुक्त हो गया। प्रथम चरण मे 'पकार' की आवृत्ति होने से वृत्त्यनुप्रास है, पूर्वार्द्ध मे अन्त्य और उत्तरार्द्ध में 'व, र' और 'क्रम' की आवृत्ति होने से छेकानुप्रास है। इन तीनो अनुप्रासों की निरपेक्षता से स्थिति होने के कारण संसृष्टि ॥५३॥

अल नल रोद्धुममी किलाभवन् गुणा विवेकप्रभवा न चापलम्।
स्मर स रत्यामनिरुद्धमेव यत्सृजत्यय सर्गनिसर्ग ईदृश ॥५४॥

जीवातु—ननु विवेकिन कुत इद चापल्यम् ? इत्यत आह—अलमिति। युक्तायुक्तविचारो विवेक तत्प्रभवा अमी गुणा धैर्यादय नलमिद लीलामल्प चापल निरोद्धुम् 'दुहियाचो'त्यादिना रुन्धेर्द्विकर्मकत्वम्। अल समर्था नाभवन् किल खलु। तथाहि–स्मर काम। जनमिति शेष। जन रत्या रागे अनिरुद्ध-सृजति अनीश्वरमवश करोति रत्या रतिदेव्यामनिरुद्धाख्य कुमार सृजतीति ध्वनि। इति यत् अय सर्गनिसर्ग सृष्टिस्वभाव ईदृश। 'रति स्मरप्रियाया च रागेऽपि सुरतेऽपि च'। 'अनिरुद्ध कामपुत्रेऽरुद्धे चानीश्वरेऽपि चे'ति विश्व। अत्र स्मररागदुर्वारताया सवसृष्टिसाधारण्येन चापलदुर्वारतासमर्थनात् सामान्येन विशेपसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास। ॥ ५४ ॥

अन्वय—अमी विवेकप्रभवा गुणा नल चापल रोद्धुम् अल न अभवन् किल, अयम् ईदृश सर्गनिसर्ग यत् स्मर रत्याम् अनिरुद्धम् एव सृजति।

हिन्दी—ये विवेक से समुद्भूत ( 'विवेकप्रमुखा' पाठान्तर मे विवेकादि ) गुण नल की चपलता का अवरोध–निवारण करने मे समर्थ न हो पाये, यह ऐसी ससार की प्रकृति—स्वभाव है कि काम ( अवस्थाविशेष होने पर मनुष्य को ) प्रणय मे स्वच्छन्द बना ही देता है।

टिप्पणी—भावार्थ यह है कि प्रणय में काम सभी को चचल बनाकर प्रणय मे स्वच्छन्द बना देता है। स्मर, रति, अनिरुद्ध–शब्दों के प्रयोग से कवि पौराणिक कथा का भी सकेत देता है–कामावतार कृष्णतनय प्रद्युम्न अपनी रति-अवतारिणी प्रिया मे अनिरुद्ध नामक पुत्र को ही उत्पन्न करता है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ सामान्य से विशेष का समर्थन होने से अर्थान्तरन्यास है, विद्याधर न इसमे उत्प्रेक्षा और हेतु अलङ्कार माने हैं ॥५४॥

अनङ्गचिह्नं स विना शशाक नो यदासितुं संसदि यत्नवानपि ।
क्षणं तदारामविहारकैतवान्निषेवितुं देशमियेष निर्जनम् ॥५५॥

जीवातु—अथास्य मनोरथसिद्ध्युपायचिन्ताव्यग्रस्य मनसः ग्लानिदानभूतं वन-विहारं प्रस्तौति—अनङ्गेति । स नैषधो नलो यत्नवानप्यनङ्गचिह्नेन मूर्च्छा-प्रलापादिस्मरविकारं विना संसदि क्षणमप्यासितुं यदा नो शशाक, तदा आरामविहारकैतवादुपवनविहारव्याजान्निर्जनं देशं निषेवितुम् इयेष देशान्तरं गन्तुमैच्छदित्यर्थः । एतेन चापलाख्ये सञ्चारिणि श्रमपरिश्रान्तोऽनुभाव उक्तः ॥

अन्वय—यत्नवान् अपि सः यदा अनङ्गचिह्नं विना संसदि क्षणम् आसितुं नो शशाक तदा आरामविहारकैतवात् निर्जनं देशं निषेवितुम् इयेष ।

हिन्दी—प्रयत्नशील होकर भी वह (नल) जब कामचिह्नों के बिना प्रकट रहते सभा में क्षण भर भी बैठने में असमर्थ रहा, तब उद्यान विहार के बहाने निर्जन स्थान का सेवन करना चाहने लगा ।

टिप्पणी—सञ्चारिभाव चपलता और श्रम अनुभाव का वर्णन । विद्याधर के अनुसार अपह्नुति अलङ्कार । शब्दालङ्कार वृत्त्यनुप्रास ॥५५॥

अथ श्रिया भर्त्सितमत्स्यकेतनस्समं वयस्यैस्स्वरहस्यवेदिभिः ।
पुरोपकण्ठोपवनं किलेक्षिता दिदेश यानाय निदेशकारिणः ॥५६॥

जीवातु—अथेति । अथानन्तरं श्रिया सौन्दर्येण भर्त्सितमत्स्यकेतनस्ति-रस्कृतस्मरः स नलः स्वरहस्यवेदिभिः निजमर्मवेदिभिः रागमर्मज्ञैर्वयस्यैः तुल्यवयस्यैः स्निग्धैः 'स्निग्धो वयस्यः सवयाः' इत्यमरः । तैः सह समं पुरोपकण्ठोपवनं पुर-समीपाराममीक्षिता द्रष्टा, तृन्नन्तमेवैतत् अतएव 'न लोके' त्यादिना षष्ठी-प्रतिषेधः । किलेत्यलीके । निदेशकारिणः आज्ञाकरान् यानाय यानमानेतु-मित्यर्थः । 'क्रियार्थो' त्यादिना चतुर्थी । दिदेश आज्ञापयामास ॥ ५६ ॥

अन्वय—अथ श्रिया भर्त्सितमत्स्यकेतनः स्वरहस्यवेदिभिः वयस्यैः समं पुरोपकण्ठं वनम् ईक्षिता यानाय निदेशकारिणः आदिदेश ।

हिन्दी—वदनन्तर अपनी शोभा से मीनध्वज काम को तिरस्कृत करनेवाले नल ने अपने रहस्य के वेत्ता तुल्यवयस्क मित्रों के साथ नगर के निकटवर्ती उपवन को देखने की इच्छा जताते हुए वाहन लाने के लिए आज्ञापालक सेवक को आदेश दिया ।

टिप्पणी—'भस्तिनमस्यवेतन' से यह भी ध्वनित है कि काम नल की शोभा बढ़ाने का काम करनेवाला कर्मचारी हुआ, इस प्रकार नल के कामचिह्न-युक्त अंग भी उनके कामजयी होने का प्रमाण देने लगे। विद्याधर के अनुसार इसमें उपमा और सहोक्ति है ॥५६॥

अमी ततस्तस्य विभूषितं सितं जवेऽपि मानेऽपि च पौरुषाधिकम् ।
उपाहरन्नश्वमजस्रचञ्चलैः खुराञ्चलैः क्षोदितमन्दुरोदरम् ॥५७॥

जीवातु—अमी इति । तत आज्ञापनानन्तरं अमी निदेशकारिणः तस्य विभूषितमलङ्कृतमुज्ज्वलं जवेऽपि वेगेऽपि माने प्रमाणेऽपि च पौरुषात् पुरुषगतिवेगात् पुरुषप्रमाणात् चाधिकं 'ऊर्ध्वविस्तृतदोःपाणिनृमाने पौरुषं त्रिषु' इत्यमरः। 'पुरुषहस्तिभ्यामण् च' त्यणप्रत्ययः। अजस्रचञ्चलैश्चटुलैः स्वभावैः खुराञ्चलैः शफाग्रैः क्षोदितं मन्दुरोदरं चूर्णीकृताश्वशालाभ्यन्तरं 'वाजिशाला तु मन्दुरे'त्यमरः। एतेनोत्तमाश्वलक्षणयुक्तं सितं श्वेतमश्वमुपाहरन्नानिन्युरित्यर्थः ॥५७॥

अन्वयः—ततः अमी तस्य विभूषितं सितं जवे अपि माने अपि च पौरुषाधिकम् अजस्रचञ्चलैः खुराञ्चलैः क्षोदितमन्दुरोदरम् अश्वम् उपाहरन् ।

हिन्दी—तत्पश्चात् वे निदेशकारी उन (नल) के सुसज्जित, श्वेतरंग के वेग में भी और परिमाण (ऊँचाई) में भी पुरुष प्रमाण अथवा बल से अधिक निरन्तर चचल खुरों की अँगली कोरों से मंदुरा (घुड़साल) के मध्य को विदीर्ण करनेवाले अश्व को ले आये।

टिप्पणी—इस श्लोक से अगले सात श्लोकों तक अश्व का वर्णन है, जिस पर नल सवार हुए—'कुलक' अर्थात् एक ही भाव से सबद्ध पञ्चाधिक पद्य। वृत्त्यनुप्रास और छेकानुप्रास की संसृष्टि ॥५७॥

अथान्तरेणावटुगामिनाऽध्वना निशीथिनीनाथमहःसहोदरैः ।
निगालगाद्देवमणेरिवोत्थितैर्विराजितं केसरकेशरश्मिभिः ॥ ५८ ॥

जीवातु—अथ समनि कुलकमाह—अथेत्यादि । अथानयनान्तरं स नलो हयमारुरोहेत्युत्तरेणान्वयः। कथम्भूतमान्तरेणाभ्यन्तरेण अवटुगामिना कृकाटिकाभ्यन्तरवर्तिना 'अवटुर्घाटा कृकाटिके'त्यमरः, अध्वना मार्गेण निगालगाद्गलोद्देशाद् 'निगालस्तु गलोद्देशः' इत्यमरः। देवमणिः आवर्तविशेषः,

'निगाल्यो देवमणिरि'ति लक्षणात् । दिव्यमाणिक्यं च गम्यते, तस्मादुत्थितै-रिव स्थितैरित्युत्प्रेक्षा । निशीथिनीनाथमहःसहोदरैश्चन्द्रांशुसदृशैरित्युपमा । केसरकेशा एव रश्मय इति रूपकं तैर्विराजितम् ॥ ५८ ॥

अन्वय —अथ निशीथिनीनाथमहःसहोदरैः निगालगात् देवमणेः आन्तरेण अवटुगामिना अध्वना उत्थितैः इव केसरकेशरश्मिभिः विराजितम् ( तं हयम् आरोहत्—इति ( ६४ ) वक्ष्यमाणेन श्लोकेन अन्वयः ) ।

हिन्दी—तत्पश्चात् निशानाथ ( चन्द्र ) की किरणों की सहजात ( चन्द्र-किरणों-सी शुभ्र, उज्ज्वल ), गल प्रदेश में स्थित देवमणि ( घोडे के कंठ की भाँति दाहिनी ओर घूमी—दक्षिणावर्त,—शुभ, घोडा की गरदन पर होने वाली बालों की भँवरी ) से अवटु अर्थात् गर्दन के पीछले भाग तक के अंतर अर्थात् मध्य से जानेवाले मार्ग से उद्भूत जैसी, कन्धे पर फैले बालों की किरणों से सुशोभित घोडे पर नल आरूढ हो गये ।

टिप्पणी—चौसठवें श्लोक तक अश्व का वर्णन है, जिसमें 'घोडे पर आरूढ हो गये—इस वाक्य तक अन्वय होता है । शुभ्रता के कारण केसर-रश्मियों की तुलना चन्द्रकिरणों से की गयी है । 'देवमणि' चन्द्र को भी कहा जाता है, इस प्रकार 'देवमणे उत्थितम्' का सादृश्य भी बैठ जाता है । 'प्रकाश-कारने 'विराजित' का अर्थ किया है 'पक्षिराज गरुड के तुल्य वेगवान्'—'वीनां पक्षिणां राजा विराजो गरुड तद्वदाचरितम् ।' विद्याधर के अनुसार इस पद्य में अनुप्रास-उत्प्रेक्षा-रूपक का सङ्कर है । 'चन्द्रकला' कर्त्ता ने उपमा-उत्प्रेक्षा-रूपक की संसृष्टि का निर्देश किया है । मल्लिनाथ ने भी उत्प्रेक्षा-उपमा रूपक अलङ्कार माने हैं ।।५८।।

अजस्रभूमीतटकुट्टनोद्गतैरुपास्यमानं चरणेषु रेणुभिः ।
रयप्रकर्षाध्ययनार्थमागतैर्जनस्य चेतोभिरिवाणिमाङ्कितैः ॥ ५९ ॥

जीवातु—अजस्रेति । अजस्रं भूमीतटकुट्टनेन उद्गतैः रेणुभिः रयप्रकर्षस्य वेगातिशयस्याध्ययनार्थमभ्यासार्थमागतैरणिमाङ्कितैरणुत्वपरिमाणविशिष्टै-र्जनस्य लोकस्य चेतोभिरिवेत्युत्प्रेक्षा । चरणेषु पादेषु उपास्यमानं सेव्यमानम् । 'अणुपरिमाणं मनः' इति तार्किकाः ॥ ५९ ॥

अन्वय'—रयप्रकर्षाध्ययनाय म् आगतं अणिमाङ्कितं जनस्य चेतोभि इव अजस्रभूमीतटकुट्टनोद्गतं रेणुभि' चरणेषु उपास्यमानम् इव ।

हिन्दी—वेग की प्रकृष्टता—आधिक्य को सीखने आये, परिमाण में अणु के समान लोगों के चित्तो के तुल्य निरन्तर भूमितल के कूटने से उडी धूलि से उपासित ( युक्त और पूजित ) घोडे पर ।

टिप्पणी—अश्व के वेग और स्वभाव का वर्णन। रेणु की तुलना अध्ययन करने आये मन से करना द्योतित करना है कि अश्व 'मनोजव' ही नही था, मन से कही अधिक वेगवान् था, उसी कारण धूलि-कणरूप में जन-मन अश्व के चरणो पर सलग्न हो रहे थे, शिष्यो के सदृश चरणोपासना कर रहे थे। मल्लिनाथ ने इस श्लोक में उत्प्रेक्षा का ही उल्लेख किया है, विद्याधर ने उत्प्रेक्षा और जाति अलकार माने हैं। चद्रकलाकार ने समासोक्ति-उत्प्रेक्षा का 'एका-श्रयानुप्रवेशसकर' माना है ॥५९॥

चलाचलप्रोथतया महीभृने स्ववेगदर्पानिव वक्तुमुत्सुकम्।
अल गिरा वेद किलायमाशय स्वय हयस्येति च मौनमास्थितम् ॥६०॥

'जीवातु—चलाचलेति। पुन चलाचलप्रोथतया स्वभावत स्फुरमाण-घोणतया 'चरिचलिपदीनामुपसख्याना'च्चलेर्द्विर्वचन दीर्घश्च। 'घोणा तु प्रोथ-मस्त्रियामि'त्यमर। महीभृते नृपाय स्ववेगदर्पान् वेगातिरेकान् वक्तुमुत्सुक-मुद्युक्तमिवेत्युत्प्रेक्षा। अवचने हेतुमुत्प्रेक्षते—अलमिति। गिरा उक्त्या अल, कुत, अय नल स्वय हयस्याश्वस्य आशयमभिप्राय वेद वेत्ति किल। 'विदो लटो वे'ति णलादेश। इति हेतोरित्यनुषङ्ग। मौन तूष्णी-म्भावञ्चास्थित प्राप्तम्। अश्वहृदयवेदी नल इति प्रसिद्धि ॥ ६० ॥

अन्वय—चलाचलप्रोथतया स्ववेगदर्पान् महीभृते वक्तुम् उत्सुकम् इव, अय स्वय हयस्य आशय वेद किल—इति गिरा अलम् आस्थितम् ।

हिन्दी—अत्यत चचल नासापुट ओष्ठाग्रभाग से युक्त होने के कारण अपने वेगाभिमान के विषय में मानो राजा से निवेदन करने को उत्सुक परतु यह ( राजा ) स्वय घोटक के आशय को समझता है—सो वाणी को विश्राम दिये—मौन धारे पर ।

टिप्पणी—'चलाचलप्रोथता' अश्व का स्वभाव है, इसी आधार पर यह उत्प्रेक्षा है। राजा हयासय को समझता है—यह उक्ति नल के अश्वविद्या-विशारद होने को संकेतित करती है। विद्याधर ने इस श्लोक में सापह्नवा-उत्प्रेक्षा बतायी है। चन्द्रकलाकार ने पूर्वार्द्ध में वाच्या और उत्तरार्द्ध में प्रतीयमाना उत्प्रेक्षा का निर्देश कर दोनों की निरपेक्षस्थिति के आधार पर संसृष्टि अलङ्कार माना है ॥६०॥

महारथस्याध्वनि चक्रवर्तिनः परानपेक्षोद्वहनाद्यशस्सितम्।
रदावदातांशुमिषादनीदृशा हसन्तमन्तर्बलमर्वतो रवेः ॥ ६१ ॥

जीवातु—महारथस्येति। महान् रथो यस्य तस्य महारथस्य। 'आत्मानं सारथिञ्चाश्वं रक्षन् युध्येत यो नरः। स महारथसंज्ञः स्यादित्याहुर्नीतिकोविदाः।' इत्युक्तलक्षणस्य रथिकविशेषस्येत्यर्थः। अन्यत्र महारथो नल तस्य महारथस्य चक्रं राष्ट्रं वर्तयतीति चक्रवर्ती सार्वभौम तस्य नलस्य, 'हरिश्चन्द्रो नलो राजा पुरु कुत्स पुरूरवाः। सगरः कार्त्तवीर्य्यश्च षडेते चक्रवर्तिनः ॥' इत्याम्नानात् अन्यत्र चक्रेणैकेन वर्तनशीलस्येत्यर्थः। अध्वनि मार्गे नापेक्षत इत्यनपेक्ष पचाद्यच्, परेषामनपेक्ष तस्मादुद्वहनादसहायोद्वहनाद्धेतोर्यशः सितं कीर्तिविशदम् अत एवानीदृशामीदृग्यशोरहितानाम्। 'सप्त युञ्जन्ति रथमेकचक्रमि'ति सप्तानां सम्भूयोद्वहनश्रवणादिति भावः। रवेरर्वतामश्वानामन्तर्बलमन्तःसारं रदानां दन्तानां ये अवदाता सिता अंशव तेषां मिषाद्धसन्तं हसन्तमिव स्थितमित्यर्थः। अत्र मिषशब्देनांशूनामसत्यत्वमापाद्य हासत्वोत्प्रेक्षणात्सापह्नवोत्प्रेक्षेयं गम्या च व्यञ्जकाप्रयोगात्। 'रदना दशना दन्ता रदाः' इत्यमरः ॥६१॥

अन्वय—महारथस्य चक्रवर्तिनः अध्वनि परानपेक्षोद्वहनात् यशःसितं रदावदातांशुमिषात् अनीदृशः रवेः अर्वतः बलम् अन्तः हसन्तम्"'।

हिन्दी—महान् योद्धा, चक्रवर्ती राजा नल को मार्ग में अन्य अश्वों के अपेक्षा न करके उद्वहन (चढ़ाने) के कारण प्राप्त यश से मानो शुभ्र, श्वेत दाँतों की किरणों के ब्याज से अन्य की अपेक्षा बिना—अकेले ढोने में असमर्थ सूर्य के घोड़े के बल पर मन-ही-मन हँसते"'।

टिप्पणी—सूर्य के सात घोड़े मिलकर सूर्य का उद्वहन करते हैं और राजा नल का घोड़ा अकेला सूर्य से भी अधिक प्रतापी नल को चढ़ा ले जाता

है। इस प्रकार यह उन सातों से श्रेष्ठ है और उन पर हँसने का अधिकारी है। घोड़ा सफेद रंग का है, जो मानो उसे प्राप्त यश की शुभ्रता है, सूर्याश्वों का रंग नीला कहा जाता है, यह मानो उनकी अकीर्ति का द्योतन करता है। महारथ का अर्थ महान् रथ वाला भी है। यों महारथ उसे कहते हैं, जो दस सहस्र धनुर्धारियों से अकेला लड सके और शस्त्र शास्त्र प्रवीण हो। जो पुरुष अपने सारथि और रथ की रक्षा करता हुआ युद्ध कर सके, वह भी महारथ कहा जाता है। विद्याधर के अनुसार इस पद्य में अपह्नुति व्यतिरेक-श्लेष का संकर है, मल्लिनाथ सापह्नवा उत्प्रेक्षा मानते हैं। भविष्योत्तरपुराण-आदित्य-स्तोत्र के अनुसार सूर्य के सात घोडे हैं—( १ ) जय, ( २ ) अजय, ( ३ ) विजय, ( ४ ) जितप्राण, ( ५ ) जितश्रम, ( ६ ) मनोजव और ( ७ ) जित-क्रोध—'जयोऽजयश्च विजयो जितप्राणो जितश्रमः। मनोजवो जितक्रोधो वाजिनः सप्तकीर्तिताः ॥६१॥

सितत्विषश्चञ्चलतामुपेयुषो मिषेण पुच्छस्य च केसरस्य च।
स्फुटाञ्चलच्चामरयुग्मचिह्नकैरनिह्नुवानं निजवाजिराजताम् ॥६२॥

जीवातु—सितेति। पुनः कथम्भूतम् ? सितत्विषः विशदप्रभस्य चञ्चलतामुपेयुषा चञ्चलस्येत्यर्थः। पुच्छस्य लाङ्गूलस्य केसरस्य ग्रीवास्थवालस्य च मिषेण च्छलेन चलतश्चामरयुग्मस्य चिह्नकैः लक्षणैः स्फुटां प्रसिद्धां निजां वाजिराजतां अश्वेश्वरत्वमनिह्नुवानं प्रकाशयन्तमिव। अश्वामिनः कथञ्चा-मरयुग्ममिति भावः। पूर्ववदलङ्कारः ॥ ६२ ॥

अन्वयः—सितत्विषः चञ्चलताम् उपेयुषः पुच्छस्य केसरस्य च मिषेण चलच्चामरयुग्मचिह्नकैः निजवाजिराजतां स्फुटम् अनिह्नुवानम् ।

हिन्दी—श्वेत दीप्तियुत, चञ्चलता को प्राप्त ( चपल ) पूँछ और केसर ( अयाल, गरदन के बाल ) के व्याज से डोलते चामर युगल-( राजोपयुक्त )-चिह्नों द्वारा जैसे अपना अश्वराज होना स्पष्टतया प्रकट करते हुए।

टिप्पणी—पुच्छ और केसर दो राजाओं के चिह्न हैं—छत्र और चामर राजा धारण करते हैं—इन दो चिह्नों के लिए 'चिह्नैः' बहुवचन 'सत्स्त्रिया पेक्षया' है—यह 'प्रकाशकार की मान्यता है। विद्याधर और मल्लिनाथ इस

श्लोक में सापह्नवा उत्प्रेक्षा मानते हैं, चन्द्रकलाकार ने इसे अपह्नुति-उत्प्रेक्षा की संसृष्टि कहा है ॥६२॥

अपि द्विजिह्वाभ्यवहारपौरुषे मुखानुषक्तायतवल्गुवल्गया ।
उपेयिवांसं प्रतिमल्लतां रयस्मये जितस्य प्रसभं गरुत्मतः ॥६३॥

जीवातु—अपीति । पुनः कथम्भूतं स्थिनम्? रयस्मये वेगप्रयुक्तादहङ्कारे प्रसभं प्रसह्य जितस्य प्रागेव विजितस्य गरुत्मतः मुखानुषक्ता वक्त्रासक्ता आयता दीर्घा वल्गूः रम्या च या वल्गा मुखरज्जुः तया तन्मिषेणेत्यर्थः । द्विजिह्वानामहीनामभ्यवहारे आहारे यत् पौरुषे सर्पभक्षणपुरुषकारेऽपि प्रतिमल्लतां प्रतिद्वन्द्वितामुपेयिवांसं प्राप्तम् । तथा च गम्योत्प्रेक्षेयम् । 'उपेयिवाननाश्वान-नूचानश्चे'ति क्वसुप्रत्ययान्तो निपातः ॥ ६३ ॥

अन्वयः—रयस्मये प्रसभं जितस्य गरुत्मतः द्विजिह्वाभ्यवहारपौरुषे अपि मुखानुषक्तायतवल्गुवल्गया प्रतिमल्लताम् उपेयिवांसम् ।

हिन्दी—वेग के दर्प में बलात् विजित पक्षिराज गरुड के द्विजिह्वसर्पों के भक्षणरूप पुरुषार्थ में भी मुँह में लम्बी और शोभामयी लगाम लगी होने से ( गरुड की ) प्रतिभटता को प्राप्त होते ।

टिप्पणी—नल की सवारी का घोड़ा गरुड क्या, मन से भी अधिक वेगवान् था, गति में तो उसने पक्षिराज को जीता ही था, इस पद्य में 'सर्पभक्षण-पौरुष' में उसे जीता द्योतित किया गया। मुखलग्ना वल्गा ही भक्षण किये जाते सर्प की प्रतिमान है। विद्याधर ने यहाँ पूर्ववत् सापह्नवा-उत्प्रेक्षा ही मानी है, मल्लिनाथ ने गम्या उत्प्रेक्षा और चन्द्रकलाकार ने अतिशयोक्ति-उपमा की संसृष्टि ॥६३॥

स सिन्धुजं शीतमहःसहोदरं हरन्तमुच्चैःश्रवसः श्रियं हयम् ।
जिताखिलक्ष्माभृदनल्पलोचनस्तमारुरोह क्षितिपाकशासनः ॥६४॥

जीवातु—स इति । जिता अखिलाः क्ष्माभृतो नृपा भूधराश्च येन सः अनल्पलोचनो विशालाक्षः अन्यत्र बहुनेत्रः सहस्राक्ष इति यावत् । क्षितिपाक-शासनः क्षितीन्द्रो नलः देवेन्द्रश्च सिन्धुजं सिन्धुदेशोद्भवञ्च समुद्रोद्भवञ्च 'देशे नदविशेषेऽब्धौ सिन्धुर्ना सरिति स्त्रियामि'त्यमरः । शीतमहः सहोदरं चन्द्र-

मवणमित्यर्थ , अन्यत्र चन्द्रभ्रातरमेवयोनित्वादिति भाव । उच्चै श्रवस इन्द्राश्वस्य श्रिय हरन्त तत्स्वरूपमित्यर्थ , त हयमारुरोह । अत्रोच्चै श्रवस श्रिय हरन्तमिवेत्युपमा । सा च श्लिष्टविशेषणात् सङ्कीर्णेय क्षितिपाकशासन इत्यतिशयोक्ति ॥ ६४ ॥

अन्वय —जिताखिलक्ष्माभृत् अनल्पलोचन क्षितिपाकशासन स सिन्धुज शीतमह सहोदरम् उच्चै श्रवस श्रिय हरन्त त हयम् आरुरोह ।

हिन्दी—समस्त क्षमा ( पृथ्वी ) को धारण करनेवाले पर्वतों के जयी-सहस्रनेत्रधारी ( इन्द्र के समान ) समस्त राजाओं का विजेता, विशालनेत्रधारी पृथ्वीमण्डल पर पाकशास्त्र का प्रणेता होने से क्षितिपाकशासन अर्थात् धरती का इन्द्र वह राजा नल सिन्धु अर्थात् समुद्र से उत्पन्न और ( अतएव ) चन्द्र के सहोदर उच्चै श्रवा ( इन्द्राश्व ) की तुलना करते ( अथवा उससे भी श्रेष्ठ ) सिन्धु देश के चन्द्रमा के समान शुभ्र अश्व पर आरूढ हुआ ।

टिप्पणी—समान धर्मता के आधार पर नल को क्षितिपाकशासन अर्थात् महीमहेन्द्र और उसकी सवारी के अश्व को उच्चै श्रवा की समता मे रखा गया । 'सिन्धुजम्' शब्द अश्व के उत्तम कुल, बल और महाकायत्व का द्योतक है । सत्तावनवें श्लोक से आरब्ध 'कुलक' समाप्त । विद्याधर के अनुसार यहाँ उपमा, परिकर और श्लेष अलङ्कार हैं, मल्लिनाथ ने श्लिष्टविशेषण होने के कारण सकीर्णा उपमा और अतिशयोक्ति का निर्देश किया है, चन्द्रकलाकार यहाँ श्लेष-उपमा-निदर्शना की ससृष्टि मानते हैं ॥६४॥

निजा मयूखा इव तिग्मदीधिति स्फुटारविन्दाङ्कितपाणिपङ्कजम् ।
तमश्ववारा जवनाश्वयायिन प्रकाशरूपा मनुजेशमन्वयु ॥६५॥

जीवातु—निजा इति । निजा आत्मीया प्रकाशरूपा उज्ज्वलाकार भास्वरश्चाश्च अश्वा वारयन्तीत्यश्ववारा अश्वारोहा स्फुटारविन्दाङ्कितपाणिपङ्कज पद्मरेखाङ्कितहस्तम्, अन्यत्र पद्महस्त जवनो जवशील 'जुचङ्क्रम्ये'त्यादिना युच् । तेनाश्वेन अन्यत्र तैरश्वैर्यातीति तयोक्त मनुजा मनोर्जाता मनुजा नराश्तेषामीश राजानञ्च त नल तिग्मदीधितिं सूर्यं मयूखा इव अन्वयु अन्वगच्छन् । यातेर्लङि झेर्जुसादेश ॥ ६५ ॥

अन्वय—प्रकाशरूपा निजा मयूखाः इव उत्तरवाजिनः स्फुटारविन्दाङ्कित-पाणिपङ्कज जवनाश्वयायिन तीक्ष्णांशुमिव त मनुजेशम् अन्वयुः ।

हिन्दी—प्रकाश-स्वरूप ही जिनका रूप आकार है, ऐसी स्वकीय किरणों के तुल्य सुन्दर शरीरधारी स्वकीय राजा के निजी अश्ववार-घोड़ों के रखवारे करकमल में खिला कमल धारते, वेगवान् अश्वों से यात्रा करते तीव्र किरणमाली सूर्य के समान जिसके करकमल में खिले कमल का चिह्न है और वेगवान् अश्वपर सवार है, उन नरनाथ नल के पीछे-पीछे चले।

टिप्पणी—इस पद्य में नल की सूर्य से और उनके पीछे चलते अश्ववारों की सूर्यानुयायिनी किरणों से तुलना की गयी है। समुचित शब्दों के प्रयोग द्वारा इस साम्य की सूचना की गयी है, इसी आधार पर विद्याधर ने इस पद्य में उपमा, रूपक और श्लेष अलङ्कार माने हैं, चन्द्रकलाकार ने इसे पूर्णोपमा कहा है ॥६५॥

चलन्नलङ्कृत्य महारयं हयं स वाहवाहोचितवेषपेशलः ।
प्रमोदनिष्पन्दतराक्षिपक्ष्मभिर्व्यलोकि लोकैर्नगरालयैर्नलः ॥६६॥

जीवातु—चलन्निति। वाहवाहोचितवेषपेशलः अश्ववाहोचितनेपथ्यचारुः 'चारौ दक्षे च पेशलः' इत्यमरः। स नलो महारयमतिजवं हयमलङ्कृत्य चलन् स्वयं हयस्य भूषणीभूय गच्छन्नित्यर्थः। प्रमोदेन निष्पन्दतराणि अत्यन्तनिश्चलानि अक्षिपक्ष्माणि येषां तैरनिमेषदृष्टिभिरित्यर्थः। नगरालयैर्नगरनिवासिभिरित्यर्थः। लोकैर्जनैर्व्यलोकि विस्मयहर्षाभ्यां विलोकित इत्यर्थः। वृत्त्यनुप्रासोऽलङ्कारः ॥ ६६ ॥

अन्वय—प्रमोदनिष्पन्दतराक्षिपक्ष्मभिः नगरालयैः लोकैः महारयं हयम् अलङ्कृत्य चलन् वाहवाहोचितवेषपेशलः स नलः व्यलोकि।

हिन्दी—प्रहर्ष के कारण अपलकलोचन ( पलक झपाये बिना ) नगरवासी प्रजाजनों ने महावेगवान् अश्व को सुशोभित कर जाते हुए अश्वारोहियों के योग्य वेष में सुन्दर लगते उस नल को देखा।

टिप्पणी—नल के अश्वारूढ़ होकर जाते समय उसकी तेजस्विता पर मुग्ध नगरवासियों का सानन्द अपलक देखना वर्णित कर कवि ने राजा के प्रति पुरवासी प्रजाजनों का आदर व्यक्त किया है। विद्याधर के अनुसार यहाँ छेकानुप्रास है और मल्लिनाथ के अनुसार वृत्त्यनुप्रास ॥६६॥

क्षणादथैष क्षणदापतिप्रभः प्रभञ्जनाध्येयजवेन वाजिना ।
सहैव ताभिर्जनदृष्टिवृष्टिभिर्बहिः पुरोऽभूत् पुरुहूतपौरुषः ॥६७॥

जीवातु--क्षणादिति । अथानन्तरं क्षणदापतिप्रभश्चन्द्रतुल्यस्तथा पुरुहूत-पौरुष इन्द्रस्येव पौरुषं कर्म तेजो वा यस्य तादृश एष नलः । प्रभञ्जनेन वायुना अध्येयः शिक्षणीयः जवो वेगो यस्य तथाविधेन वाजिना अश्वेन क्षणा-दिति-क्षणात्ताभिः पूर्वोक्ताभिः जनानां दृष्टिवृष्टिभिः दृक्पातैः सह जनैर्दृश्य-मान एवेत्यर्थः । बहिः पुरः पुरादवहिः स्थितोऽभूदिति बहिर्योगे पञ्चमी । पूर्वं पुरे दृष्टः क्षणादेव पुराद्बहिर्दृष्ट इति वेगातिशयोक्तिः ॥ ६७ ॥

अन्वय--अथ क्षणदापतिप्रभः पुरुहूतपौरुषः एषः प्रभञ्जनाध्येयजवेन वाजिना क्षणात् ताभिः जनदृष्टिवृष्टिभिः सह एव पुरः बहिः अभूत् ॥

हिन्दी--तदनन्तर निशानाथ चन्द्रमा की कान्तिवाला, इन्द्रसम सामर्थ्य-वान् वह नल आँधी भी जिससे तीव्रगामिता का अध्ययन करती थी, ऐसे तीव्र-गामी अश्व पर आरूढ उन ( अपलक निहारती ) पुरजनों के दृष्टिपातों के साथ ही नगर से बाहर हो गया ।

टिप्पणी--राजा के शीतल सौन्दर्य और सामर्थ्य और प्रजाजन का उसके प्रति अनुराग यहाँ द्योतित है, दृष्टिपातों का राजा के साथ ही बाहर चला जाना, जिसे व्यक्त करता है । विद्याधर ने यहाँ छेकानुप्रास उपमा-सहोक्ति के संकर का निर्देश किया है, मल्लिनाथ ने वेगातिशयोक्ति का, चन्द्रकलाकार उपमा अतिशयोक्ति की संसृष्टि मानते हैं ॥६७॥

ततः प्रतीच्छ प्रहरेति भाषिणी परस्परोल्लासितशल्यपल्लवे ।
मृषा मृधं सादिबले कुतूहलान्नलस्य नासीरगते वितेनतुः ॥६८॥

जीवातु--तत इति । ततः पुराद्बहिर्गमनानन्तरं प्रतीच्छ गृहाण प्रहर जहीति भाषिणी भाषमाणे द्वयम् । परस्परमन्योपरि उल्लासितानि प्रसारि-तानि शल्यपल्लवानि तोमराग्राणि याभ्यां ते तथोक्ते 'शल्यं तोमरमि'त्यमरः । नलस्य नासीरगते सेनाग्रवर्तिनी 'सेनामुखं तु नासीरमि'त्यमरः । सादिबले तुरङ्गसैन्ये कुतूहलात् मृषा मृधं मिथ्यायुद्धं युद्धनाटकमित्यर्थः । वितेनतुश्चक्रतुः 'मृधमायोधनं संयमि'त्यमरः ॥ ६८ ॥

अन्वय —ततः 'प्रतीच्छ, प्रहर'—इति भाषिणी परस्परोल्लासितशल्यपल्लवे नलस्य नासीरबले सादिबले कुतूहलात् मृषा मृध वितेनतु ।

हिन्दी—पुर से बाहर निकलने के पश्चात् 'मेरा शस्त्र सँभालो, प्रहार करो,' ऐसा कहती अन्योन्य पर पल्लव तुल्य शस्त्रों को उठाती ( किन्तु आघात न करती ), नल की अग्रभाग में चलती दो अश्व सेनाओं ने केवल कुतूहल के लिए झूठे युद्ध का प्रदर्शन किया ॥६८॥

टिप्पणी—सैनिकों के उत्साह का वर्णन । अनुप्रास और उपमा ।

प्रयातुमस्माकमियं कियत्पदं धरा तदम्भोधिरपि स्थलायताम् ।
इतीव वाहैर्निजवेगदर्पितैः पयोधिरोधक्षममुत्थितं रजः ॥६९॥

जीवातु—प्रयातुमिति । इयं धरा नु समुद्रातिरिक्तेति भाव । अस्माकं प्रयातुं प्रस्थातुं कियत् पदं गन्तव्य स्थानं किञ्चित्पर्याप्तमित्यर्थं । तस्मादम्भोधिरपि स्थलायता स्थलवदाचरतु, भूरेव भवत्वित्यर्थं । 'कर्त्तु क्यङ् सलोपश्चे'ति क्यङ्प्रत्यय । इतीवेति । इतीव इति मत्वेत्यर्थं । इति नैव गम्यमानार्थत्वादप्रयोग, अन्यथा पौनरुक्त्यात् । क्रियानिमित्तोत्प्रेक्षा । निजवेगेन दर्पितैः सञ्जातदर्पैं वाहैर्नलाश्वै पयोधिरोधक्षमं समुद्रच्छादनपर्याप्तं रज उत्थितमुत्थापितं तथा सान्द्रमिति भाव ॥ ६९ ॥

अन्वय —इयं धरा अस्माकं प्रयातुं कियत् पदम्, तत् पयोधि अपि स्थलायताम्—इति इव निजवेगदर्पितैः वाहैः पयोधिरोधक्षमं रज उत्थितम् ।

हिन्दी—'यह धरती हमारे सचरण के लिए कितने पग है ? ( छोटी है ), अतः उस पयोधि समुद्र को भी स्थल बना दिया जाय'—मानो यही सोच कर अपनी गति के दर्प में चूर्ण घोड़ों ने समुद्र को भी पाटने में पर्याप्त ( प्रभूत ) धूल उड़ा दी ।

टिप्पणी—बहुत से घोड़ों के एक साथ सरपट दौड़ने से उठी धूल और घोड़ों के उत्साह का चित्रण । क्रिया निमित्ता उत्प्रेक्षा, अनुप्रास ॥६९॥

हरेर्यदक्रामि पदैककेन खं पदैश्चतुर्भिः क्रमणेऽपि यस्य नः ।
त्रपा हरीणामिति नम्रिताननैर्न्यवर्ति तैरर्धनभःकृतक्रमैः ॥७०॥

जीवातु—हरेरिति । यत् खमाकाशं हरेर्विष्णोरेककेन एकाकिना 'एकादाकिनिच्चासहाये' इति चकाराद् कन्प्रत्यय पदा पादेन 'पादः पदङ्घ्रिश्चर-

णोऽस्त्रियामि'त्यमर । 'पद्गन्नि'त्यादिना पदादेश । अक्रामि अलङ्घि, तस्य खस्य चतुर्भि पदै. क्रमणे लङ्घने कृते सत्यपीति शेष । हरीणा वाजिना विष्णुना चेति गम्यते, 'यमानिलेन्द्रचन्द्रार्कविष्णुसिंहाशुवाजिषु । शुकाहिकपिभेकेषु हरिर्ना कपिले त्रिष्वि'त्यमर । उभयत्रापि नोऽस्माक त्रपेति वेत्यर्थ । गम्यार्थ-त्वादिवशब्दस्याप्रयोग। । अत एव गम्यात्प्रेक्षा । नम्रितानि निम्नीकृतानि आननानि यैस्तै हरिभि अर्द्धे नभसि कृतक्रमै कृतलङ्घनै सद्भिर्न्यवर्ति निवर्तितम्, भावे लुङ्। यदन्येन पुसा लघूपायेन साधित तस्य गुरूपायेन करण समानस्य लाघवाय भवेदिति भाव । एतेन प्लुतगतित्वता, तत्र गगनलघनस्य सम्भवादिति भाव ॥ ७० ॥

अन्वय —यत् खं हरे' एककेन पदा अक्रामि तस्य चतुर्भि पदै अपि क्रमणे न हरिणा त्रपा—इति नम्रिताननै अर्द्धनभ कृतक्रमै तै। न्यवर्ति ।

हिन्दी—जिस आकाश का हरि ( वामनावतार विष्णु ) ने एक चरण से ही क्रमण—लघन कर लिया था, उसका लघन चार पैरो से भी करने में हम बहुत से हरियो ( घोडो ) के लिये लज्जा की बात है—इसी से नीचे को मुंह करके आधे गगन के प्रति पदक्षेप करने वे घोडे मानों लौट आये ।

टिप्पणी—'हरि' शब्द के चमत्कारी प्रयोग के आधार पर सुंदर कल्पना । मल्लिनाथ के अनुसार गम्योत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार प्रतीयमानोत्प्रेक्षा और श्लेष ॥७०॥

> चमूचरास्तस्य नृपस्य सादिनो जिनोक्तिषु श्राद्धतयेव सैन्धवा ।
> विहारदेशं तमवाप्य मण्डलीमकारयन् भूरितुरङ्गमानपि ॥ ७१ ॥

जीवातु—चमूचरा इति । तस्य नृपस्य चमूचरा सेनाचरा घोटच्, सिन्धुदेशभवा सैन्धवा अश्वा, 'हयसैन्धवसप्तय' इत्यमर । 'तत्र भव' इत्यण्प्रत्यय, तत्सम्बन्धिनोऽपि सैन्धवा 'तस्येदमि'त्यणा ते सादिन अश्वसादिन इत्यथ, जिनोक्तिषु श्राद्धतयैव जैनदर्शनश्रद्धालुतयेवेत्युत्प्रेक्षा, 'श्रद्धार्चावृत्तिभ्योऽणि'ति मत्वर्थो योऽण्प्रत्यय, त विहारदेश सञ्चारभूमि सुगतालयञ्च 'विहारो भ्रमणे स्कन्धे लीलाया सुगतालये' इति विश्व । अवाप्य तुरङ्गमान् भूरि बहुल मण्डलीमपि मण्डलाकार च अकारयन् अपिशब्दोऽवासिसमुच्चयार्थ । अन्यत्र मण्डली

मण्डलमतनिन्दर्य । 'बौद्धा स्वकर्मानुष्ठाने प्रायेण मण्डलानि कुर्वन्ति' इति प्रसिद्धि ॥ ७१ ॥

अन्वय—तस्य नृपस्य चमूचराः सैंधवा सादिनः जिनोक्तिपु श्राद्धतया इव त विहारदेशम् अवाप्य भूरि तुरङ्गमान् अपि मण्डलीम् अकारयन् ।

हिन्दी—उस राजा की सेना में चलनेवाले घुड़सवारों ने मानों 'जिन' ( जैन धर्म के उपास्य ) के वचनों में श्रद्धा रखने के कारण ही उस विहार-स्थल को प्राप्त कर अनेक अश्वों को भी जिस प्रकार जैन साधक मडली बनाकर उपस्थित होते हैं, उसी प्रकार मण्डल बनाकर चलाया ( मडलाकार घुमाया )।

टिप्पणी—अश्व सचारण के कौशल का वर्णन। जैन सम्प्रदायी स्वकर्म-अनुष्ठान में मडल बनाया करते हैं, ऐसी मान्यता है। उत्प्रेक्षा ॥ ७१ ॥

द्विषद्भिरेवास्य विलङ्घिता दिशो यशोभिरेवाब्धिरकारि गोष्पदम् ।
इतीव धारामवधार्य मण्डलीक्रियाश्रियाऽमण्डि तुरङ्गमैः स्थली ॥७२॥

जीवातु—द्विषद्भिरिति। अस्य नलस्य द्विषद्भिरेव पलायमानैरिति भाव दिशो विलङ्घिता । अस्य यशोभिरेवाब्धि गो पद गोष्पदमकारि गोष्पदमात्र कृत , 'गोष्पद सेवितासेवितप्रमाणार्थे' इति सुडागमषत्वयोर्निपात । इतीव इति मत्वेवेत्युत्प्रेक्षा, अन्यसाधारण कर्म नोन्कर्षाय भवेदिति भाव । तुरङ्गमैरारा-न्नुति जातावेकवचन पञ्चापि धारा इत्यर्थ । 'आस्कन्दित धौरितक रेचित वल्गित प्लुतम्। गतयोऽमू पञ्च धारा' इत्यमर । अवधीर्य अनादृत्य मण्डली क्रियाश्रिया मण्डलीकरणलक्ष्म्या मण्डलाकारैरेवेत्यर्थ । स्थली अकृत्रिमा भू जानपदे'त्यादिना अकृत्रिमार्थे ङीप्, अमण्डि अभूषि । मडि भूषायामिति धातोर्ण्यन्तात् कर्मणि लुङ्, इदित्वान्नुमागम ॥ ७२ ॥

अन्वय—अस्य द्विषद्भि एव दिशः विलङ्घिताः अस्य यशोभि एव अब्धि गोष्पदम् अकारि—इति इव तुरङ्गमैः धाराम् अवधार्य मण्डलीक्रियाश्रया स्थली अमण्डि ।

हिन्दी—इस ( नल ) के शत्रुओं ने ही ( प्राणरक्षार्थ, भय से दिशाओं का लङ्घन कर दिया है, इसके यशः समूह ने ही समुद्र को गोखुर-प्रमाण का गर्त

बना दिया है—मानो यह विचार कर ही अश्वो ने 'धारा' ( एक प्रकार घोडो के वेग से दौडने का प्रकार )—गति को छोडकर मडल करके दौडने की क्रिया ( चक्कर काटना ) की शोभा से धरती को सुशोभित किया।

टिप्पणी—नल के शत्रुओं का भय से पलायन और समुद्रपर्यंत प्रसरित उसकी कीर्ति का सकेत है। आस्कदित (सरपट) चाल, धौरितक (दुलकी), रेचित ( सीधे दौडना ), वल्गित ( नाचते हुए-जैसे चलना ) और प्लुत ( उछलकर दौड़ना )—ये पाँच प्रकार की घोडो की चाल 'धारा' कही जाती हैं। जिन विहारस्थली मे घोडों को इन प्रकारों से न चलाकर मडलाकार चलाया। उत्प्रेक्षा-अतिशयोक्ति का सकर अलकार ॥ ७१ ॥

अचीकरच्चारु हयेन या भ्रमीर्निजातपत्रस्य तलस्थले नल ।
मरुत् किमद्यापि न तासु शिक्षते वितत्य वात्यामयचक्रचक्रमान् ॥७३॥

जीवातु—अचीकरदिति। नलश्चारु यथा भवति तथा हयेन प्रयोज्येन कर्त्रा निजातपत्रस्य तलस्थले अघ प्रदेशे 'अध स्वरूपयोरस्त्री तलमि'त्यमर। या भ्रमीर्मण्डलगतीरचीकरत् कारितवान्, करोतेर्णौ चङ्। तासु भ्रमीषु विषये मरुत् अद्यापि वाताना समूहो वात्या, 'वातादिभ्यो य'। अत्र तद्भ्रमयो लक्ष्यन्ते, तन्मयान् तद्रूपान् चक्रचक्रमान् मण्डलगतीर्वितत्य विस्तीर्य न शिक्षते किं नाभ्यस्यते किमित्युत्प्रेक्षा। शिक्षितश्चेत् तथा सोऽपि गतिं कुर्यादित्यर्थ। वायोरप्यसम्भविता गतीरचीकरदिति भाव ॥ ७३ ॥

अन्वय —नल निजातपत्रस्य तलस्थले हयेन या चारु भ्रमीः अचीकरत् तासु अद्य अपि मरुत् वात्यामयचक्रचङ्क्रमान् वितत्य किं न शिक्षते (अपितु शिक्षत्येव)।

हिन्दी—नल ने अपने छत्र के नीचे घोडे द्वारा जो मनोहर भ्रमण ( चक्कर ) कराये, आज भी क्या वायु वात्याचक्र ( ववडर ) रूप मे चक्कर खाते हुए उनके विषय में शिक्षा प्राप्त नही करता? ( अपितु शिक्षा प्राप्त करता ही है, पर अभी तक सीख नही पाया )।

टिप्पणी—नल का विशिष्ट अश्वचालन-कौशल और अश्व को वायु से भी अधिक शीघ्रगामिता और सत्त्व द्योतित। उत्प्रेक्षा। ७३ ॥

विवेश गत्वा स विलासकाननं ततः क्षणात् क्षोणिपतिर्धृतीच्छया ।
प्रवालरागच्छुरितं सुषुप्सया हरिर्घनच्छायमिवाम्भसां निधिम् ॥७५॥

जीवातु—विवेशेति । ततः स क्षोणीपतिः क्षणाद्गत्वा धृतीच्छया सन्तोषकाङ्क्षया प्रवालाः पल्लवाः अन्यत्र प्रवालाः विद्रुमाः 'प्रवालो वल्लकीदण्डे विद्रुमे नवपल्लवे' इत्यमरः । तेषां रागेणारुण्येन छुरितं रूषितं घनच्छायं सान्द्रानातपमन्यत्र मेघकान्ति 'छाया त्वनातपे कान्तावि'ति विश्वः । विलासकाननं क्रीडावनम् अन्यत्र बवयोरभेदात् बिलासकानां बिलेशयानां सर्पाणाम् आननं प्राणनं सुषुप्सया स्वप्तुमिच्छया हरिर्विष्णुरम्भसां निधिमिवार्णवमिव विवेश ॥ ७५ ॥

अन्वय—ततः सः क्षोणीपतिः गत्वा हरिः इव सुषुप्सया प्रवालरागच्छुरितं घनच्छायम् विलासकाननम् अम्भसां निधिं इव (विलासकाननं) धृतीच्छया क्षणात् विवेश ।

हिन्दी—तत्पश्चात् वह पृथ्वीपति जाकर मूंगों की लाली से खचित मेघ की छाया के समान छायावाले ( मेघकांति ) बिलों के निवासी सर्पों के आवास समुद्र में जैसे हरि ( विष्णु ) शयन की इच्छा से प्रविष्ट हो जाते हैं, अथवा जैसे मूँगे-जैसे लाल किसलयों से सुंदर घनीछायावाले, बलस्थान से युक्त सुंदर वन में नृप से सोने की इच्छा से सिंह घुस जाता है, उसी प्रकार नवपल्लवों की लालिमा से विच्छुरित, घनीछायावाले क्रीडावन में मन बहलाने के लिए क्षण में प्रविष्ट हो गया ।

टिप्पणी—राजा नल को सिंह पराक्रमी और विष्णु के समान समर्थ प्रजापालक संकेतित किया गया है । उपमा और श्लेष ॥७५॥

वनान्तपर्यन्तमुपेत्य सस्पृहं क्रमेण तस्मिन्नवनीन्द्रमन्वये ।
न्यवर्तत दृष्टिप्रसरैः पुरौकसामनुव्रजद्बन्धुसमाजबन्धुभिः ॥ ७६ ॥

जीवातु—वनान्तेति । अनुव्रजद्बन्धुसमाजबन्धुभिः स्नेहादनुगच्छद्बन्धुसङ्घसदृशैरित्यर्थः । अत एवोपमालङ्कारः । पुरौकसां दृष्टिप्रसरैः दृष्टिसमूहैः कर्तृभिः वनान्तपर्यन्तं काननोपान्तसीमानम् उदकप्रान्तपर्यन्तं चेति गम्यते, 'वने सलिलकानने' इत्यमरः । सस्पृहं साभिलाषं यथा तथा उपेत्य गत्वा

अथ अनन्तर क्रमेण तस्मिन् नले अवतीर्णदृक्पथे अतिक्रान्तदृष्टिविषये सति न्यवर्ति निवृत्त, भावे लुङ्। यथा बन्धुभि 'उदकान्त प्रिय पान्थमनुव्रजेदि' त्यागमात्प्रवम तमनुव्रज्य निवर्त्यत तद्वदित्यर्थ ॥ ७५ ॥

अन्वय --क्रमेण अवतीर्णदृक्पथे तस्मिन् अनुव्रजदबन्धुसमाजबन्धुभि पुरौकसा दृष्टिप्रकर वनान्तपर्यन्त सस्पृहम् उपेत्य न्यवर्ति।

हिन्दी--धीरे धीरे राजा के नेत्रों से अगोचर हो जाने पर अनुगमन करते बन्धुजनों का बन्धु-सदृश नगरवासियों का दृष्टि-समूह अभिलाष के साथ वन-भूमि तक जाकर लौट पड़ा।

टिप्पणी--जब तक राजा दिखायी पड़ता रहा, तब तक नगरवासी चाव से देखते रहे, जब आँख ओझल हो गया, तभी लौटे,--यह कथन पुर-वासियों की राजा के प्रति प्रीति का द्योतक है। अनुप्रास और सहोक्ति अलंकार। चतुर्थ चरण में उपमा ॥७५॥

तत प्रसूने च फले च मञ्जुले स सम्मुखीनाङ्गुलिना जनाधिप ।
निवेद्यमान वनपालपाणिना व्यलोकयत् काननरामणीयकम् ॥७६ ॥

जीवातु--तत इति। तत वनप्रवेशानन्तर स जनाधिपो नल मञ्जुले मनोज्ञे प्रसूने कुसुमे फले च विषये सम्मुखीना सन्दर्शिनी सम्मुखावस्थितवस्तु-प्रकाशिनीति यावत् 'यथामुखसम्मुखस्य दर्शन ख' इति खप्रत्ययान्तो निपात। तादृशी अङ्गुलिर्यस्य तेन वनपालपाणिना निवेद्यमानम् इदमिदमित्यङ्गुल्या पुष्पफलादिनिर्देशेन प्रदर्श्यमानमित्यर्थ। काननरामणीयक वनरामणीयक 'योपधाद् गुरूपोत्तमाद् वुञ्' इति वुञ्प्रत्यय। व्यलोकयत् अपश्यदिति स्वभावोक्ति ॥ ७६ ॥

अन्वय - तत स जनाधिप मञ्जुले प्रसूने फले च सम्मुखीनाङ्गुलिना वनपालपाणिना निवेद्यमान काननरामणीयक च व्यलोकयत्।

हिन्दी--तदनन्तर वह नरनाथ मनोहर फूल और फल तथा अंगुलि उठा कर वन-पालक के हाथ से सादर विज्ञापित वन की रमणीयता का अवलोकन करने लगा।

टिप्पणी—राजा का प्रकृति-प्रेम संकेतित। विद्याधर के अनुसार जाति और अनुप्रास अलंकार और मल्लिनाथ के अनुसार स्वभावोक्ति, प्रसून, फल और दल में एक गुण मंजुलता अथवा रमणीयता होने से चन्द्रकलाकार के अनुसार तुल्ययोगिता ॥७६॥

फलानि पुष्पाणि च पल्लवे करे वयोऽतिपातोद्गतवातवेपिते।
स्थितैः समाधाय महर्षिवार्द्धकाद्वने तदातिथ्यमशिक्षि शाखिभिः ॥ ७७ ॥

जीवातु—फलानीति। वयोऽतिपातेन पक्षिपातेन वाल्याद्यपगमेन चोद्गतेनो-त्थितेन वातेन वायुना वातदोषेण च वेपिते कम्पिते 'खगबाल्यादिनोर्वय' इत्यमरः। पल्लव एव करं इति व्यस्तरूपकं फलानि पुष्पाणि च समाधाय निधाय स्थितैः स्थिरैः वने शाखिभिर्वृक्षैः वेदशाखाध्यायिभिश्च, 'शाखाभेदे द्रुमे शाखा वेदेऽपी'ति वैजयन्ती। तदानीं तस्य नलस्यातिथ्यम् अतिथ्यर्थं कर्म, 'अतिथेर्ञ्य' इति ञ्यप्रत्ययः। महर्षीणां वार्द्धकात् वृद्धसमूहात् तत्रत्यवृद्धमहर्षि-सङ्घादित्यर्थः। शिक्षागतवत्कर्मसमासः। 'वृद्धसंघे तु वार्द्धकमि'त्यमरः। 'वृद्धाच्चेति वक्तव्यमि'ति समूहार्थे वुञ्प्रत्ययः। अशिक्षि शिक्षितमभ्यस्तम्, अन्यथा कथमिदमाचरितमिति भावः। कर्मणि लुङ्। उत्प्रेक्षेयं सा च व्यञ्जका-प्रयोगाद्गम्या पूर्वोक्तरूपकश्लेषाभ्यामुत्थापिता चेति सङ्करः ॥ ७७ ॥

अन्वय—वयोऽतिपातोद्गतवातवेपिते पल्लवे करे फलानि पुष्पाणि च समाधाय स्थितैः शाखिभिः वने महर्षिवार्द्धकात् तदातिथ्यम् अशिक्षि।

हिन्दी—वय अर्थात् पक्षियों के आकर बैठने से उत्पन्न वायु से हिलते पल्लव (किसलय)—रूप हाथ में फल-फूलों को लेकर खड़े वृक्षों ने वन में वय अर्थात् तारुण्य के बीत जाने से (बुढ़ापा आ जाने पर) उत्पन्न वात दोष से काँपते पल्लव सदृश हाथ में फल-फूल लेकर खड़े विशिष्ट वेद शाखाओं के अध्ययन से सम्बद्ध बूढ़े महर्षिगण से उस (नल) के आतिथ्य की शिक्षा ली।

टिप्पणी—साधु अतिथि का स्वागत हुआ ही करता है, किसी आश्रम में पहुँचने पर जिस प्रकार वृद्ध महर्षि राजा का आतिथ्य करते, वैसे ही वन में फल फूलों से सम्पन्न पल्लव-करों द्वारा पुराने वृक्ष कर रहे हैं। कालिदास ने वन में गोचारण करते राजा दिलीप का बालवताओं द्वारा पुष्प-वर्षा से आतिथ्य

होना चित्रित किया है ( रघुवंश २।१० )। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ गम्या उत्प्रेक्षा-श्लेष-रूपक का संकर है। विद्याधर के अनुसार प्रतीयमाना उत्प्रेक्षा और श्लेष। चन्द्रकलाकार के अनुसार व्यस्तरूपक श्लेषप्रतीयमानोत्प्रेक्षा का संकर।

विनिद्रपत्त्रालिगतालिकैतवान्मृगाङ्कचूडामणिवर्जनार्जितम्।
दधानमाशासु चरिष्णु दुर्यशः स कौतुकी तत्र ददर्श केतकम्॥ ७८॥

जीवातु—विनिद्रेति। विनिद्रपत्त्रालिगतालिकैतवात् विकचदलावलिस्थित भृङ्गमिषात् मृगाङ्कचूडामणेरीश्वरस्य कर्तुर्वर्जनेन परिहारेणार्जितं सम्पादितं 'न केतक्या सदाशिवमि'ति निषेधादिति भावः। आशासु चरिष्णु सञ्चरणशील 'अलङ्कृञि'त्यादिना चरेरिष्णुच्प्रत्ययः। दुर्यशोऽपकीर्तिः दधानं कैतवं केतकी-कुसुमं तत्र वने स नलः कौतुकी सन् ददर्श। अदृश्य महापुरुषस्य बहिष्कारो दुष्कीर्तिकर इति भावः। अत्रालिकैतवादित्यलित्वापह्नवेन तेषु दुर्यशस्त्वारोपादपह्नुत्यलङ्कारः। 'निषेध्यविषये साम्यादन्यारोपेऽपह्नुतिः' इति लक्षणात्॥

अन्वय—कौतुकी सः तत्र विनिद्रपत्त्रालिगतालिकैतवात् मृगाङ्कचूडामणिवर्जनार्जितम् आशासु चरिष्णु दुर्यशः दधानं केतकं ददर्श।

हिन्दी—( अपूर्व पुष्पादि के दर्शन को ) उत्सुक उस ( नल ) ने वहाँ ( वन में ) विकसित दलों की पंक्तियों पर बैठे भौरों के छल से चन्द्रचूड शिव से तिरस्कृत होने से प्राप्त दिगन्त में व्याप्त होते ( भौरें भी उड़कर दिगन्तों में चले जाते हैं ) अपयश को धारण किये केतकी ( केवड़ा ) के फूल को देखा।

टिप्पणी—काले भौरों से आच्छादित केतक की कविसमयसिद्ध कृष्णवर्ण दुर्यश-धारण-कर्त्ता के रूप में चित्रण किया गया है, इस कारण अपह्नुति है। चन्द्रकलाकार ने कैतवापह्नुति-प्रतीयमानोत्प्रेक्षा का संकर माना है।

केतक के शिव द्वारा परित्यक्त होने के सम्बन्ध में दो पौराणिक प्रसिद्धियाँ हैं—( १ ) एक बार ब्रह्मा और विष्णु में परस्पर श्रेष्ठता को लेकर विवाद हो गया। आकाशवाणी हुई कि जो शिवलिंग के ऊर्ध्वाधोभागों को देख सके, वही दोनों में बड़ा है। शिवलिंग की ऊँचाई नीचाई का पार तो दोनों में कोई पा न सका, पर जहाँ विष्णु ने तथ्य को स्वीकारा वहाँ ब्रह्मा ने असत्य भाषण

किया कि वे पितरों के उर्ध्वलोकगमनों को देख सके हैं। साक्षी बना केतक। इस पर मिथ्यासाक्षी केतक का शिव ने त्याग किया। ( २ ) राम-सीता-लक्ष्मण पितरों के श्राद्धार्थ गया पहुँचे। रामचन्द्र ने फल्गु नदी-तट पर पितरों का आवाहन किया और लक्ष्मण नगर में श्राद्ध सामग्री लेने गये। उन्हें जब विलम्ब हुआ तो श्रीराम भी उनकी खोज में सीता को वहीं छोड़ चले गये। वे दोनों भाई लौट भी न पाये थे कि आहूत पितरों के हाथ श्राद्धपिंड-ग्रहणार्थ प्रकट हुए। यह देख सामग्री के अभाव में सीताजी घबराने लगीं। तभी आकाशवाणी हुई कि डरो मत, बालू के श्राद्धपिंड बनाकर समर्पित कर दो। सीता ने उसी प्रकार श्राद्ध-विधान कर दिया, साक्षी हुए वहाँ उपस्थित गौ, अग्नि, फल्गु नदी और केतकी का फूल। राम-लक्ष्मण के लौटने पर वह वृत्तांत बता कर सीता ने उन्हें पुन श्राद्ध न करने की सम्मति दी, परन्तु साक्षियों ने इस विषय में अपना अज्ञान प्रकट किया। साक्षियों के इस असत्य भाषण पर सीता ने इन्हें शाप दिये—गौ को मुखभाग से अपवित्र हो जाने का, अग्नि को सर्वभक्षी होने का, फल्गु को निर्जल होने का और केतकी पुष्प को शिव से त्यक्त होने का। तभी से केतक पुष्प सदाशिव को नहीं चढ़ाया जाता ॥७८॥

विनोगभाजा हृदि कण्टकैः कटुर्निनीयसे कर्णिकार स्मरेण यत्।
ततो दुराकर्षतया तदन्तकृद्विगीयसे मन्मथदेहदाहिना ॥ ७९ ॥

जीवातु—वियोगेत्यादि। केतक ! यस्मात्त्व स्मरेण वियोगभाजा हृदि कण्टकैः निजतीक्ष्णावयवैः कटुस्तीक्ष्ण केतकविशेषणस्यापि कर्णिकारत्वम्। विशेषणविवक्षया पुल्लिङ्गनिर्देश, किन्तूद्देश्यविशेषणस्य विधेयविशेषणत्व क्लिष्टम्। कर्णवत् कर्ण प्रतिलोमशल्य तद्वान् शर कर्णिकार सन्निधीयसे कल्पक्रतो केतकस्य कर्णिकारत्वरूपणाद्रूपकालङ्कार। तत कर्णिकारत्वादिवद् दुराकर्षतया दुरुद्धारतया तदन्तकृत्तया वियोगिजन मारक मन्मथदेहदाहिना स्मरहरेण विगीयते विगर्ह्यते। द्वेष्यवत् द्वेष्योपकरणमप्यनह्यमेव, तदपि हिस्र चेद् किमु वक्तव्यमिति भाव। अनीश्वरकर्तृकस्य केतकीविगर्हणस्य *तद्गतवियोगिहिंसत्वहेतुत्त्वोत्प्रेक्षणाद्धेतूत्प्रेक्षा व्यञ्जकाप्रयोगाद्गम्या, सा* चोक्तरूपकोत्थापितेति सङ्कर ॥ ७९ ॥

अन्वय:—यत् स्मरेण वियोगभाजां हृदि कण्टकैः कटु कणिशर निधीयसे तत् दुराशयतया तदन्तकृत् मन्मथदेहदाहिना विमोयसे ( इति क्रुधा तेन केतकम् अक्रुश्यत–इति एकाशीतितमेन ( ८१ ) श्लोकेनान्वयः )।

हिन्दी—जो कि कामदेव द्वारा वियोगियों के हृदय में कांटों से क्रूर नुकीला बाण बनाकर घुसाये जाते हो, इससे बड़ी कठिनता से निकाल पाये जाने के कारण वियोगी के प्राण लेवा तुम कामदेव के देह को भस्म कर डालने वाले शंकर द्वारा विगर्हित–तिरस्कृत हो–ऐसा क्रोध में राजा ने केतक को कोसा।

टिप्पणी—केतकी का फूल देखकर वियोगियों का धीरज छूट जाता है, ऐसा मान्यता है। उसके पत्ते कांटेदार, नोकीले होते हैं। केतक पर कणिशरत्व का आरोप होने से रूपक और वियोगि हिंसक होने के कारण महादेव से उसके त्यक्त होने की सम्भावना से गम्या हेतूत्प्रेक्षा, फलतः दोनों का संकर अलंकार।

त्वदग्रसूचीसचिवः स कामिनोर्मनोभवः सीव्यति दुर्यश:पटौ।
स्फुटञ्च पत्रैः करपत्रमूर्तिभिर्वियोगिहृद्दारुणि दारुणायते॥८०॥

जीवातु—त्वदिति। तवाग्राण्येव सूच्य सचिवाः सहकारिणो यस्य स तथोक्तः स प्रसिद्धो मनोभवः कामिनी च कामी च कामिनौ तयोः, 'पुमान् स्त्रिया'त्येकशेषः। दुर्यशासि अपकीर्त्तयस्ता पटाविति रूपकं तानि सीव्यति कण्टकस्यूत करोतीत्यर्थः। किञ्चेति वाथ करपत्रमूर्तिभिः क्रकचाकारैः, 'क्रकचोऽस्त्री करपत्रमि'त्यमरः। पत्रैस्तैर्वियोगिनां हृदयेव दारुणि दारयतीति दारुणो विदारको भेत्ता स इवाचरतीति दारुणायते, 'कर्त्तुः क्यङ् सलोपश्चे'ति क्यङन्तात् लट्। दारुणायत इत्युपमा, सा च हृद्दारुणातिरूपकानुप्राणितेति सङ्करः॥ ८०॥

अन्वय—त्वदग्रसूचीसचिवः स मनोभवः कामिनः दुर्यशः पटौ सीव्यति करपत्रमूर्तिभिः पत्रैः च वियोगिहृद्दारुणि दारुणायते—इति स्फुटम्।

हिन्दी—( अरे केवड़े के फूल ), तेरी नोक रूप सुई की सहायता से वह मनसिज कामिजनों के अपयशरूप वस्त्रों को सिलता है और करपत्र ( आरी ) के तुल्य रूप वाले तेरे पत्तों से वियोगियों के हृदयरूपी काष्ठ को चीर डालता है यह स्पष्ट है।

टिप्पणी—केवड़े की कलिका को अत्यन्त उद्दीपन माना जाता है, मानवता है कामार्थ नरनारी उसे देखकर उचितानुचित का भान भूल जाते हैं, केवड़े की कली देखकर इनका धैर्य भग होता है और पत्र-दलन से हृदय विदीर्ण। इनका रूपक का सङ्कर ॥८०॥

धनुर्मधुस्विन्नकरोऽपि भीमजापरं परागैस्तव धूलिहस्तयन्।
प्रसूनधन्वा शरसात्करोति मामिति क्रुधाऽऽक्रुश्यत तेन केतकम् ॥८१॥

जीवातु—धनुरिति। केतक! प्रसून धन्वा धनुर्यस्येति प्रसूनधन्वा पुष्पचाप। 'वा सज्ञायामि' त्यनङादेश। अत एव धनुषो मधुना मकरन्देन स्विन्नकर आर्द्रपाणि सन् अत एव परागै रजोभि धूलिहस्तयन् पुन पुन धूलिधूसरितहस्तमात्मानं कुर्वन् अन्यथा धनुःस्खलनादिति भाव, तत्करोतेर्ण्यन्ताल्लट शत्रादेश। अतिभीमजापरमतिमात्र दमयन्त्यासक्त मा शरसात् शराधीनङ्करोति, 'तदधीने च' इति सातिप्रत्यय, अन्यथा स्खलन-चाप न मा किं कुर्यादिति भाव। इतीत्थ श्लोकत्रयोक्तिरिति तेन राजा क्रुधा केतकमाक्रुश्यत अपराधोद्घाटने अधोऽप्यन्तेत्यर्थ ॥ ८१ ॥

अन्वय—धनुर्मधुस्विन्नकरः अपि प्रसूनधन्वा तव परागैः धूलिहस्तयन्, भीमजापरं मा शरसात्करोति—इति तेन क्रुधा केतकम् आक्रुश्यत।

हिन्दी—उस ( नल ) ने क्रोधपूर्वक इसलिए केवड़े को कोसा कि फूलों के धनुष से टपकते मधु से गीला हाथ होने पर भी पुष्पधन्वा काम तेरे पराग की धूलि हाथ मे ( चिक्नापन मिटाने के लिए, जिससे बाण फिसल न जाय ) लगा कर ही भीमपुत्री-परायण मुझे अपने बाण का लक्ष्य बना पाता है।

टिप्पणी—इस प्रकार तीन श्लोकों में कामोद्दीपक केतक पुष्प का वर्णन किया गया। अतिशयोक्ति अलकार ॥८१॥

विदर्भसुभ्रूस्तनतुङ्गताप्तये घटानिवापश्यदलं तपस्यत।
फलानि धूमस्य धयानधोमुखान् स दाडिमे दोहदधूपिनि द्रुमे ॥८२॥

जीवातु—विदर्भेति। 'तरुगुल्मलतादीनामकाले कुशलै कृतम्। पुष्पाद्युत्पादित द्रव्य दोहद स्यात्तु तत्क्रिया॥' इति शब्दार्णवे। दोहदधूमो धूपश्च

तदुक्त 'मेषामिषाम्बुसेकस्तत्केशामिषधूपनम् । श्रेयानय प्रयोग स्याद् दाडिमीफलवृद्धये ॥ मत्स्याज्यत्रिफलाम्पैमाँसैराजाविरोद्भवैः । लेपिता धूपिता सूते फलतालीव दाडिमी ॥ अविक्वाथेन ससिक्ता धूपिता तमरोमभि । फलानि दाडिमी सूते सुबहूनि पृथूनि च ॥' इति । तद्वति दाडिमीद्रुमे फलानि विदर्भसुभ्रुवो दमयन्त्या स्तनयोर्या तुङ्गता तदाप्तये तादृगौन्नत्य लाभायेत्यर्थः । अलमत्यर्थं तपस्यतस्तपश्चरत, 'कमणो रोमन्थतपोभ्या वर्त्तिचरोरि'ति क्यङ्प्रत्यये तपस परस्मैपदश्च वक्तव्य, धूमस्य दोहदधूमस्य धयन्तीति धयान् पातॄन्, धेट्-पाने अत्र 'आतश्चोपसर्गे' इति उपसर्गग्रहणान्नानुवर्त्ति-पक्षत्वात् 'पाघ्रे'त्यादिनाऽनुपसृष्टादपि धेट शप्रत्यय इति गति । अत एव काशिकाया केचिदुपसर्गे इति नानुवर्त्तयन्तीति । अधोमुखान् घटानिव अपश्यदित्युत्प्रेक्षा । महाफलार्थिन इत्थमुग्र तपस्यन्तीति भाव ॥

अन्वय —स• दोहदधूपिनि दाडिमे द्रुमे विदर्भसुभ्रूस्तनतुङ्गताप्तये अल तपस्यत• धूमस्य धयान् अधोमुखान् घटान् इव फलानि अपश्यत् ।

हिन्दी—उस ( नल ) ने दोहद अर्थात् अतिशय फल समृद्धि के लिए विहित सामग्री से धूपायित अनार के वृक्ष पर सु दर भ्रु कुटीवाली वैदर्भी ( दमयन्ती ) के स्तनो की उत्तुगता प्राप्त करने के निमित्त मानो कठोर तपस्या करत ( दोहद का ) धूम पीते नीचे को मुँहवाले घडो के तुल्य फलो को देखा ।

टिप्पणी—पहिले फूल ( केतक ) का, फिर फल ( दाडिम ) का दर्शन । उत्प्रेक्षा अलकार । समय से पूर्व ही फल पाने के निमित्त भाँति भाँति के द्रव्यो के प्रयोग को दोहद कहते हैं । कहा जाता है कि भेड के मास के पानी से सींचना और उसके केश जलाकर धूप देना दाडिम फल की समृद्धि के लिए लाभदायक होता है ॥८२॥

वियोगिनीमैक्षत दाडिमीमसौ प्रियस्मृतेः स्पष्टमुदीतकण्टकाम् ।
फलस्तनस्थानविदीर्णरागिहृद्विशच्छुकास्यस्मरकिंशुकाशुगाम् ॥ ८३ ॥

जीवातु—वियोगिनीमिति । असौ नल प्रियास्मृतेर्दमयन्तीस्मरणादिव स्पष्ट व्यक्तमुदीतेति ई गताविति धातो कर्त्तरि क्त । उदीता उद्गता कण्टका स्वावयवसूचय एव कण्टका रोमाञ्चा यस्यास्तामिति दिङ्ष्टपक्षम् ।

विर्णो द्रुमाङ्गे रोमाञ्चे क्षुद्रशत्रौ च कण्टकः' इति वैजयन्ती । फलान्येव स्तनौ तावेव स्थानं तत्र विदीर्णो रागी यस्यास्तीति तथा रक्तवर्णमनुरक्तञ्च यस्मिन् हृदि विशत् बीजमस्त्रमिव प्रविशच्छुकास्यरूपं शुकतुण्डमेव स्मरस्य किंशुकं पलाशकुड्मलमेव मार्गणो बाणो यस्यास्तां दाडिमीमिव वियोगिनीं विरहिणीमिव अपश्यत् । रूपकालङ्कारः । वि पक्षी तद्योगिनीमिति च गम्यते ॥ ८३ ॥

अन्वय—असौ वियोगिनीं प्रियस्मृतेः स्फुटम् उदीतकण्टका फलस्तनस्थान-विदीर्णरागिहृद्विशच्छुकास्यस्मरकिंशुकाशुगां दाडिमीम् ऐक्षत ।

हिन्दी—इस नल ने प्रिय की स्मृति से स्पष्टतः रोमाञ्चित होती जिसके अनार के फलों के तुल्य स्तनस्थली के मध्य ( विरह से ) विदीर्ण अनुरागी हृदय में तोते की चोंच के समान काम के बाण प्रविष्ट हो रहे थे, ऐसी विरहिणी के, अथवा परमात्म-साक्षात्कार रूप फल की बोधक तुरीयावस्था से विदीर्ण अर्थात् च्युत ( तुरीयावस्था को अप्राप्त ) अतएव विषयवासना में अनुराग जिसके हृदय से शुकदेव मुनि ( व्यासपुत्र ) के उपदेश प्रविष्ट हो रहे होने के कारण कामबाण निकालकर फेंके जा रहे थे, ऐसी विषयपराङ्मुख, परम-प्रेमास्पद सच्चिदानन्दघन परमेश्वर की स्मृति अर्थात् निरन्तरध्यान करने से शीघ्र परमात्मप्राप्ति की सम्भावना से जात हर्ष के कारण स्पष्टतः जो रोमा-ञ्चित हो रही थी उस वियोगिनी अर्थात् अष्टाङ्ग योग की साधिका या विशिष्ट योगिनी के समान 'वि' अर्थात् पक्षियों से युक्त, प्रियस्मृति अर्थात् दोहद प्राप्ति के कारण, जिसमें स्पष्टतः नोक दीखने लगी थी और जिसके फल रूप स्तनों के स्थल-स्थान पर फट जाने से पकों की लालिमा स्पष्ट हो रही थी, जिसमें तोतों की चोंच रूप काम के पलाश-बाण प्रविष्ट हो रहे थे, ऐसी दाडिमी ( अनार के पेड ) को देखा ।

टिप्पणी—वन में पक जाने के कारण जिसके फट गये फलों के बीच तोते चोंच मार रहे थे, ऐसी दाडिमी की तुलना एक विरहिणी अथवा योगिनी से की गयी है। मल्लिनाथ ने इसमें रूपक अलङ्कार माना है विद्याधर ने अनुप्रास-रूपक-उत्प्रेक्षा का सङ्कर। चन्द्रकलाकार के अनुसार यहाँ श्लिष्टैकदेशविवर्ति रूपकालङ्कार है ॥८३॥

स्मरार्द्धचन्द्रेषुनिभे क्रशीयसा स्फुटे पलाशेऽध्वजुषाम्पलाशनात् ।
स वृन्तमालोकत खण्डमन्वितं वियोगिहृत्खण्डिनि कालखण्डजम् ॥८४॥

जीवातु--स्मरार्द्धेति । नलः स्मरस्य योऽर्द्धचन्द्रः अर्द्धचन्द्राकार इषुस्तन्निभे तत्सदृशे नित्यसमासत्वादस्वपदविग्रहः, अत आहामरः--'स्युरुत्तरपदे त्वमी । निभसङ्काशनीकाशप्रतीकाशोपमादयः' इति । वियोगिनां हृत्खण्डिनि हृदयवेधिनि क्रशीयसा कृशतराणामध्वजुषामध्वगामिनाम् पलाशनात् मासभक्षणात् पलाशे पलमश्नातीति व्युत्पत्त्या पलाशमशाभाजि किंशुककलिकायामित्यर्थः । अन्वितं सम्बद्धं वृन्तं प्रसवबन्धनं तदेव कालखण्डजं खण्डं यकृत्खण्डमिति व्यस्तरूपकम् । आलोकत आलोकितवान् । 'कालखण्डयकृत्समे' इत्यमरः । तच्च दक्षिणपार्श्वस्थः कृष्णवर्णो मांसपिण्डविशेषः ॥८४॥

अन्वय--स स्मरार्द्धचन्द्रेषुनिभे वियोगिहृत्खण्डिनि क्रशीयसाम् अध्वजुषां पलाशनात् स्फुटं पलाशे अन्वितं वृन्तं कालखण्डजं खण्डम् (इव) आलोकत ।

हिन्दी--उसने काम के अर्द्धचन्द्रबाण के तुल्य विरहिजनों के हृदय-विदारक अत्यन्त कृश (दुर्बल) राहगीरों (पथिकों) के पल (मांस) को खाने से स्पष्टतः 'पलाश' नाम को सार्थक करते (पलं मांसम् अश्नातीति पलाशः) पलाश में लगे कृष्णवर्ण प्रसवबंधन (कली के निम्नभाग में लगा काला खोल) को (पथिकों के) कालखण्ड से जात खंड (कलेजे के टुकड़े) के समान देखा ।

टिप्पणी--कवि ने पलाश की लाल कली में वियोगी पथिकों के 'पलाश' (मांसाशी) द्वारा खाये गये कलेजे के टुकड़े की कल्पना की है । कली के नीचे के भाग में जो ऊपरी खोल का काला पत्ता जमा लगा रह गया है, वह उस खाये गये मांस के सूख जाने के कारण है । नारायण पंडित ने यहाँ लुप्तोत्प्रेक्षा का निर्देश किया है, चन्द्रकलाकार ने उपमा-प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के संकर का और विद्याधर ने रूपक और उत्प्रेक्षा का ॥८४॥

नवा लता गन्धवहेन चुम्बिता करम्बिताङ्गी मकरन्दशीकरैः ।
दृशा नृपेण स्मितशोभिकुड्मला दरादराभ्यां दरकम्पिनी पपे ॥ ८५ ॥

जीवातु--नवेति । गन्धवहेन वायुना चुम्बिता स्पृष्टा अन्यत्रानुलिप्तेन युवा वीथिना मकरन्दशीकरैः पुष्परसकणैः करम्बिताङ्गीशयामिश्रितरूपा

अन्यत्र स्विन्नाङ्गीति च गम्यते। स्मितशोभिनि विकासरम्या कुड्मला मुकुला रदनाश्च यस्यास्ता मन्दहासमधुरदन्तमुकुला च गम्यते। दरकम्पिनी वायुस्पर्शादीषत्कम्पिनी सात्त्विकवेपथुमती च नवा लता वल्ली तत्सदृशी कान्ता च गम्यते। नृपेण भर्त्रा दृशा करणेन दरादराभ्यां भयतृष्णाभ्यामुपेक्षितेन सता पपे अवेक्षिता गाढं दृष्टा इत्यर्थः। उद्दीपकत्वात् दरः प्रियासादृश्यादादरश्च। 'दरोऽस्त्री शङ्खनीगर्त्तेऽल्पार्थे त्वव्ययम्' इति वैजयन्ती। अत्र प्रस्तुतविशेषणसाम्यादप्रस्तुतनायिकाप्रतीतेः समासोक्तिरलङ्कारः। 'विशेषणस्य तौल्येन यत्र प्रस्तुतवर्णनात्। अप्रस्तुतस्य गम्यत्वे सा समासोक्तिरिष्यते' इति लक्षणात्॥ ८५॥

अन्वय—गन्धवहेन चुम्बिता मकरन्दशीकरैः करम्बिताङ्गी स्मितशोभिकुड्मला दरकम्पिनि नवा लता नृपेण दरादराभ्यां दृशा पपे।

हिन्दी - सुगन्धिद्रव्य लगाये नायक के तुल्य गंधवह ( सुगन्धि समीर ) द्वारा चूमी जाती, हृदयस्पर्श से उत्पन्न स्वेद के समान पुष्प-रस-कणों से युक्त अंगों वाली ( सस्वेदा ), मुसकान के कारण स्पष्ट होती सुन्दर दतावली के तुल्य खिली मनोहर कलिकाओं से सम्पन्न, सात्विक कंप के सदृश वायु से धीरे-धीरे हिलती नवीना सुन्दरी के समान नयी लता को राजा ने दर ( डर ) और आदर के साथ देखा।

टिप्पणी—यहाँ वल्लरी को उस तन्वी के तुल्य माना गया है, जो 'नवा लता'—नयी लता के समान तो है ही, उसमें 'न विद्यते बालता ( जिसमें बचपन शेष नहीं रहा ) यस्याः'—तरुणी भी है। लता को चूमनेवाला गंधवह समीरण 'नवाऽऽगतगंधवह' भी ( बालतागन्धस्य वह: लेश: अपि यस्मिन् न विद्यते )—जिसमें नाम को भी बचपन नहीं रह गया है—तरुण है, वह चन्दन, कस्तूरी आदि की सुगन्ध लगाये शौकीन छैला भी है। राजा ने उस समीरलता के मिलन को कुतूहलजन्य आदर के साथ देखा, स्वयम् विरही—वियुक्त होने के कारण वह मिलन उसे असह्य लगा। यह दर ( डर ) का कारण हुआ। श्लिष्ट विशेषण, लिंग और कार्य की समानता के आधार पर लता में अप्रस्तुत नायिका प्रतीति के कारण समासोक्ति॥८५॥

सदात्तमात्मानमवेत्य सम्भ्रमात् पुनः पुनः प्रायसदुत्प्लवाय सः ।
गतो विरुत्योड्डयने निराशतां करौ निरोद्धुर्दशति स्म केवलम् ॥ १२५ ॥

जीवातु—तदिति । स हंस आत्मानं तदा तु तेन नलेनात्तं गृहीतमवेत्य ज्ञात्वा सम्भ्रमादुत्प्लवायोत्पतनाय पुनः पुनः प्रायसदायस्तवान् । यसु प्रयत्न इति धातोर्लुङि पुष्यादित्वात् च्लेरङादेशः । उड्डयने उत्पतने निराशतां गतो विरुत्य विक्रुश्य निरोद्धुः ग्रहीतुः करौ केवलं करावेव दशति स्म दष्टवान् । अत्रापि स्वभावोक्तिरेव ॥ १२५ ॥

अन्वय—स आत्मानं तदात्तम् अवेत्य सम्भ्रमात् उत्प्लवाय पुनः पुनः प्रायसत् ( किन्तु ) उड्डयने निराशतां गतः विरुत्य केवलं निरोद्धुः करौ दशति स्म ।

हिन्दी—वह ( हंस ) अपने को नल के अधीन जान कर आतंकित हो बारबार उडने का प्रयत्न करने लगा, किन्तु उडने में निराशा को प्राप्त हो केवल दीन शब्द करता हुआ पकडनेवाले नल के हाथों को काटने लगा ।

टिप्पणी—यह पक्षी का स्वभाव है कि इस दशा मे फडफडाता और चिल्लाता काटता है । स्वभावोक्ति ॥१२५॥

ससम्भ्रमोत्पातिपतत्कुलाकुलं सरः प्रपद्योत्कतयाऽनुकम्पिताम् ।
तदूर्मिलोलैः पतगग्रहान्नृपं न्यवारयद्वारिरुहैः करैरिव ॥ १२६ ॥

जीवातु—स इति । ससम्भ्रमं सत्वरमुत्पातिना उड्डीयमानेन पतत्कुलेन पक्षिसङ्घेनाकुलं सटकुलं सरः कर्तृ उत्कतया उन्मनस्तया 'उत्क उन्मना' इति निपातनादिविधानाच्च साधु । अनुकम्पिता प्रपद्य कृपालुतां प्राप्य तं नृपमूर्मिलोलैश्चलैर्वारिरुहैः करैरिति व्यस्तरूपकम्, पतगग्रहात्पक्षिग्रहात् न्यवारयदित्युत्प्रेक्षा । वास्तवनिवारणासम्भवादुत्प्रेक्षा, निवारणस्य करसाध्यत्वात् तत्र रूपकाश्रयणम्, अत एवशब्दस्य उपमावाधेनायानुसाराद्व्यवहितान्वयेनाप्युत्प्रेक्षाव्यञ्जकत्वमिति, रूपकोत्प्रेक्षयोरङ्गाङ्गिभावेन सङ्करः ॥ १२६ ॥

अन्वय—ससम्भ्रमोत्पातिपतत्कुलाकुलं सरः उत्कतया अनुकम्पिताम् ( अनुकम्प्रताम् ) प्रपद्य तं नृपम् ऊर्मिलोलैः वारिरुहैः करैः इव पतगग्रहात् न्यवारयत् ।

हिन्दी—सहसा आतङ्क के कारण उड़ पड़ने वाले पक्षिगण से परिव्याप्त सरोवर उछलते जल के रूप में उत्सुकता प्रकट करता दयाभाव को प्राप्त हो उस राजा को मानो तरंगों से चंचल जलज रूप हाथों से हंस के ग्रहण से रोकने लगा ( निषेध करने लगा )।

टिप्पणी—हंस के पकड़े जाने पर स्वाभाविक रूप आतङ्कित पक्षी जब सहसा उड़ पड़े और इस कारण जल हिल गया और उसमें बनती लहरों द्वारा कमल भी चंचल हो उठे, जिनको राजा को हंस पकड़ने का निषेध करते सरोवर के हाथों के रूप में सम्भावना की गयी है। मल्लिनाथ ने इस श्लोक में रूपक-उत्प्रेक्षा का तथा चन्द्रकलाकार ने उपमा-उत्प्रेक्षा के अङ्गाङ्गिभाव के संकर का निर्देश किया है। विद्याधर के अनुसार यहाँ अनुप्रास-उत्प्रेक्षा-रूपक-स्वभावोक्ति का संकर है ॥१२६॥

पतत्त्रिणा तद्रुचिरेण वञ्चितं श्रियः प्रयान्त्याः प्रविहाय पल्वलम् ।
चलत्पदाम्भोरुहनूपुरोपमा चुकूज कूले कलहंसमण्डली ॥ १२७ ॥

जीवातु—पतत्त्रिणेति। रुचिरेण पतत्त्रिणा हंसेन वञ्चितं विरहितं तत्पल्वलं सरः विहाय प्रयान्त्या गच्छन्त्याः श्रियो लक्ष्म्याश्चलतोः पदाम्भोरुहयोर्नूपुराभ्याम् उपमा साम्यं यस्याः सा कलहंसमण्डली कूले चुकूज। नूपुरत्वं च कूजनेषा स्वभावस्तत्र हंसेनैव सह गच्छन्त्या सरःशोभाया श्रीदेव्या सहाभेदाध्यवसायेन कूजत्कलहंसमण्डल्या तन्नूपुरत्वमुत्प्रेक्ष्यते। उपमाशब्दोऽपि मुख्यार्थानुपपत्तेः सम्भावनालक्षक इत्यवधेयम् ॥ १२७ ॥

अन्वय—रुचिरेण पतत्त्रिणा वञ्चितं तत् पल्वलं विहाय प्रयान्त्याः श्रियः चलत्पदाम्भोरुहनूपुरोपमा कलहंसमण्डली कूले चुकूज।

हिन्दी—( उस ) मनोहर पक्षी ( स्वर्णहंस ) से रहित उस सर को छोड़ कर जाती लक्ष्मी के गमन करते चरण-कमल में पहिने नूपुरों से समानता करती कलहंसों की मंडली तीर पर शब्द करने लगी।

टिप्पणी—मनोरम हंस के न रहने से तालाब की मानो श्री-शोभा ही समाप्त हो गयी। आतङ्कित तीरवर्ती साथी कलहंस कूजने लगे। इस पर सरःश्री के पैर के बजते मजीरों की सुन्दर कल्पना की गयी है। कवि ने श्र—या

+शतृ+ङीप्+षष्ठी='प्रयान्त्या' के वर्तमानकालिक प्रयोगद्वारा श्री के प्रत्यागमन का संकेत किया है। मल्लिनाथ ने यहाँ समावनालक्षक उपमा और उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है। और चन्द्रकलाकार ने अतिशयोक्ति उपमा के अंगांगि-भाव संकर का। विद्याधरने यहाँ अनुप्रास उपमा स्वभावोक्ति का संकर माना है।

न वासयोग्या वसुधेयमीदृशस्त्वमङ्ग ! यस्याः पतिरुज्झितस्थितिः ।
इति प्रहाय क्षितिमाश्रिता नभः खगास्तमाचुक्रुशुरारवैः खलु ॥१२८॥

जीवातु—नेति। इयं वसुधा वासयोग्या निवासार्हा न, कुतः अङ्ग भो ! यस्या वसुधायाः उज्झितस्थितिः त्यक्तमर्यादः ईदृशः अनपराधपक्षिघातकः त्वं पतिः पालकः, इत्थं खगाः क्षितिं प्रहाय नभः आश्रितास्तं नलमारवैः-रुन्चध्वनिभिराचुक्रुशुः खलु। उक्तरीत्या सनिन्दोपालम्भनं चक्रुरिवेत्युत्प्रेक्षा गम्या ॥ १२८ ॥

अन्वयः—'अङ्ग यस्याः ईदृशः उज्झितस्थितिः त्वं पतिः (सा) वसुधा वासयोग्या न'—इति क्षितिं प्रहाय नभः आश्रिता खगाः तम् आरवैः आचुक्रुशुः खलु।

हिन्दी—'ए राजा जिस धरती का ऐसा मर्यादा छोडदेनेवाला तू स्वामी है, वह धरती रहने योग्य नहीं है'—इस प्रकार धरती को छोड़कर आकाश में उड़ गये पक्षी शब्द करते हुए मानो राजा की निंदा करने लगे।

टिप्पणी—जिस धरती का स्वामी मर्यादारहित आचरण करने लगे, धन-धान्य से परिपूर्ण होने पर भी उस सोपद्रवा धरती पर सज्जन नहीं रहते, उस भरी-पूरी धरती से सूना आकाश ही भला। स्वभावतः उड़कर मँडराते चिल्लाते हंसों के माध्यम से यह संभावना की गयी है। उत्प्रेक्षा अलंकार ॥१२८॥

न जातरूपच्छदजातरूपता द्विजस्य दृष्टेयमिति स्तुवन् मुहुः ।
अवादि तेनाथ स मानसौकसा जनाधिनाथः करपञ्जरस्पृशा ॥१२९॥

जीवातु—नेति। इयमीदृग्जातरूपच्छदैः सुवर्णपर्णैः जातरूपता उत्पन्न-सौन्दर्यत्वं द्विजस्य पक्षिणो न दृष्टा हिरण्मयः पक्षी न कुत्रापि दृष्ट इत्यर्थः। इति मुहुः स्तुवन् स जनाधिनाथः अथास्मिन्नन्तरे करपञ्जरस्पृशा तद्धस्तेन

मानस सरः ओकः स्थान यस्येति स तेन मानसौकसा हंसेन 'हंसास्तु श्वेतगरुतश्चक्राङ्गा मानसौकस' इत्यमरः। जगादि उक्त। वदे कर्मणि लुङ्॥ १२९॥

अन्वय —'अय इय जातरूपच्छदजातरूपता द्विजस्य न दृष्टा'—इति मुहुः स्तुवन् स जनाधिनाथ करपञ्जरस्पृशा तेन मानसौकसा जगादि।

हिन्दी—तत्पश्चात्, 'सोने के पंख होने से उत्पन्न ऐसी सुन्दरता मैंने पक्षी की नहीं देखी'—इस प्रकार हंस को (विचित्र सौंदर्य को) बारबार प्रशंसा करते उस नरनाथ से हाथ के पिंजरे में पकड़ा वह मानसरवासी हंस बोला।

टिप्पणी—हंस की सुन्दरता पर मुग्ध राजा का वर्णन। विद्याधर के अनुसार यहाँ अनुप्रास-रूपक अलंकार है, चन्द्रकलाकार ने यमक का उल्लेख किया है॥१२९॥

धिगस्तु तृष्णातरलं भवन्मन समीक्ष्य पक्षान्मम हेमजन्मन।
तवार्णवस्येव तुषारशीकरैर्भवेदमीभि कमलोदय कियान्॥१३०॥

जीवातु—अथैव चतुर्भिराह-धिगित्यादि। हेम्नो जन्म येषां तान् हेमजन्मनो हैमान् मम पक्षान् पतत्राणि समीक्ष्य तृष्णातरलम् आशावशग भवन्मनो धिगस्त्विति निन्दा 'धिङ्निर्भर्त्सननिन्दयोरि' त्यमर। 'धिगुपर्यादिषु त्रिष्वि'ति धिग्योगात् मन इति द्वितीया। तुषारशीकरैः हिमकणैः अर्णवस्येव तव एभि पक्षैः कियान् कमलाया लक्ष्म्या कमलस्य जलस्य चोदयो वृद्धिर्भवेत्, न कियानित्यर्थ॥ १३०॥

अन्वय'—हेमजन्मन मम पक्षान् समीक्ष्य तृष्णातरलं भवन्मन' धिक् अस्तु, तुषारशीकरैः अर्णवस्य इव तव अमीभि कियान् कमलोदय भवेत्।

हिन्दी—हे नल, मेरे सोने के पंखों को देखकर तृष्णा से चचल हुए तेरे मन को धिक्कार है, ओस-कणों के समान इन से सागरतुल्य तुझ में कितने जलरूप धन (कमल = जल, कमला = लक्ष्मी, धन) की वृद्धि हो सकेगी?

टिप्पणी—नल ने हंस की 'जातरूपच्छदजातरूपता' (स्वर्णपंखों के सौन्दर्य) की प्रशंसा की, इस पर हंस ने राजा के धन-लोभ की निंदा की। लक्ष्मीरति

राजा के लिए थोडा-सा स्वर्ण वैसे नगण्य है, जैसे जलनिधि समुद्र को ओस की बूँदें। विद्याधर के अनुसार उपमा, चन्द्रकलाव्याख्याकार के अनुसार उपमा श्लेष की संसृष्टि ॥१३०॥

न केवल प्राणिवधो वधो मम त्वदीक्षणाद्विश्वसितान्तरात्मन ।
विगर्हित धर्मधनैर्निबर्हणं विशिष्य विश्वासजुषा द्विषामपि ॥१३१॥

जीवातु—नेति। हे नृप! त्वदीक्षणात् त्वन्मूर्तिदर्शनादेव विश्वसितान्तरात्मनो विस्रब्धचित्तस्य विश्वस्तस्येत्यर्थः मम वधः केवलं प्राणिमात्रवधो न किन्तु विश्वासघातपातकमित्यर्थः। ततः किमत आह—विश्वासजुषा विस्रम्भभाजां द्विषामपि निबर्हणं हिंसनं धर्मधनैर्धर्मपरैः मन्वादिभिः विशिष्यातिरिच्य विगर्हितमत्यन्तनिन्दितमित्यर्थः ॥ १३१ ॥

अन्वय.—त्वदीक्षणात् विश्वसितान्तरात्मन मम वधः केवल प्राणिवध न, विश्वासजुषा द्विषाम् अपि निबर्हणं धर्मधनैः विशिष्य विगर्हितम्।

हिन्दी—तुम्हे देखकर जिसके मन म विश्वास जाग गया था, उस विश्वस्तमना मेरी हत्या केवल जीवहिंसा नहीं है, विश्वास को प्राप्त शत्रुओं को भी मारने की धर्मात्माओं ने विशेष निंदा की है।

टिप्पणी—विश्वासघात तो अपराधी शत्रु से भी उचित नहीं ठहराया जाता, मैं तो निरीह, निरपराध पक्षी हूँ, मेरी हत्या तो अत्यत निन्दनीय है। विदग्धानुप्रास और काव्यलिंग वा विद्याधर द्वारा उल्लेख, चन्द्रकलाकार के अनुसार अर्थान्तरन्यास-अर्थापत्ति का सकर ॥१३१॥

पदे पदे सन्ति भटा रणोद्भटा न तेषु हिंसारस एष पूर्यते ?।
धिगीदृशन्ते नृपते कुविक्रमं कृपाश्रये यः कृपणे पतत्रिणि ॥ १३२ ॥

जीवातु—पदे पद इति। रणोद्भटा रणेषु प्रचण्डा भटा योधा पदे-पदे सन्ति सर्वत्र सन्तीत्यर्थः, वीप्सायां द्विर्भावः एष हिंसारसो हिंसारागस्तेषु भटेषु न पूर्यते अत्र काकुः न पूर्यत किमित्यर्थः। नृपतेर्महाराजस्य ते तव ईदृशमवध्यवधरूपं कुविक्रमं धिक् यः कुविक्रमः कृपाश्रये कृपाविषये अनुकम्पनीये कृपणे दीने पतत्रिणि क्रियत इति विशेषः ॥ १३२ ॥

अन्वय —पदे पदे रणोद्भटा भटाः सन्ति, तेषु एव, हिंसारस न ते नृपते ईदृश कुविक्रम धिक्, य कृपाश्रये कृपणे मयत्ति पूर्यते ।

हिन्दी—पग-पग पर रणबांकुरे योद्धा हैं, उनमें तेरा यह हिंसारस पूर्ण नहीं होता ? तुम राजा के ऐसे कुत्सित पराक्रम को धिक्कार, जो दयापात्र बेचारे (निरीह) पक्षी पर पूर्णता को पा रहा है ।

टिप्पणी—निर्बल निरीह पर दिखाया गया पराक्रम निन्दनीय ही होता है, पराक्रम-प्रदर्शन तो समानदल योद्धा पर किया जाना उचित है, सो निरीह पक्षी का वध निन्दनीय ही होगा । विद्याधर के अनुसार विदग्धानुप्रास ॥१३२॥

फलेन मूलेन च वारिभूरुहा मुनेरिवेत्य मम यस्य वृत्तय ।
त्वयाऽद्य तस्मिन्नपि दण्डधारिणा कथ न पत्या धरणी हृणीयते ॥१३३॥

जीवातु—फलेनेति । यस्य मम मुनेरिव वारिभूरुहा जलरुहा पद्मादीनाम् अन्यत्र वारिरुहा भूरुहाञ्च फलेन मूलेन चेत्यमनेन दृश्यमानप्रकारेण वृत्तयो जीविका तस्मिन् अपि अनपराधेऽपीति भाव । दण्डधारिणा दण्डकारिणा अदण्ड्यदण्डकेनेत्यर्थ । पत्या त्वया हेतुना अद्य धरणी कथ न हृणीयते जुगुप्सत एवेत्यर्थ, हृणीयते कण्ड्वादियगन्ताल्लट् तत्र हृणीङिति ङित्करणा-दात्मनेपदम् । अकार्यकारिण भर्तारमपि हन्ते स्त्रिय इति भाव ॥ १३३ ॥

अन्वयः—मने इव यस्य मम वारिभूरुहा फलेन मूलेन च इत्य वृत्तय तस्मिन् अपि त्वया दण्डधारिणा पत्या धरणी अद्य कथ न हृणीयते ।

हिन्दी—मुनि के समान जिस मेरा जीवन-व्यापार कमलों के फलमूल-द्वारा चलता है, उस मुझ पर तुम दण्डधारी पति के कारण धरती आज क्यों लज्जित नहीं होती ?

टिप्पणी—कदमूलफलाशी मुनि पर दड उठाने वाले व्यक्ति के कारण उसकी पत्नी का लज्जित होना ही स्वाभाविक है, ऐसी ही स्थिति उस समय पृथ्वीपति की थी । विद्याधर ने यथासख्य और उपमा अलकार का निर्देश किया है ।

इतीदृशैस्त विरचय्य वाङ्मयै सचित्रवैलक्ष्यकृप नृप खग ।
दयासमुद्रे स तदाशयेऽतिथीचकार कारुण्यरसापगा गिर. ॥ १३४ ॥

जीवातु— इतीति । इतीत्थं खगो हंसस्तं नृपम् ईदृशैर्वाग्भिरित्यर्थः, वाङ्मयैर्वाग्विकारैः 'एकाचो नित्यं मयटमिच्छन्ती'ति विकारार्थे मयट्प्रत्ययः । पक्षिकथनाद् चित्रं, परं स्वाकार्यदिघाटनाद्यपत्रपा वैलक्ष्यं, परार्तिदर्शनेन तन्निवर्तनेच्छा वा कृपा, ताभिः सह वर्तत इति सचित्रवैलक्ष्यकृतं विरचय्य विधाय 'ल्यपि लघुपूर्वादि'त्ययादेशः । दयासमुद्रे तदाशये तच्चित्ते कारुण्यरसापगा करुणारसनदी गिरः अतिथीचकार प्रवेशयामासेत्यर्थः समुद्रे नदीप्रवेशो युक्त इति भावः ॥ १३४ ॥

अन्वय —स खगः इति ईदृशैः वाङ्मयैः तं नृपं सचित्रवैलक्ष्यकृपं विरचय्य दयासमुद्रे तदाशये कारुण्यरसापगाः गिरः अतिथीचकार ।

हिंदी— उस पक्षी ( हंस ) ने इस प्रकार के उपर्युक्त वचनों द्वारा उस राजा को विस्मय, दुःख और कृपा से पूर्ण बनाकर दया के सागर रूप उसके हृदय में करुणारस की नदी रूप वाक्समूह का प्रवेश कराया।

टिप्पणी—नल के द्वारा पकड़े हंस ने पूर्व ( १२८–१३३ ) छः श्लोकों में जो तर्कसंगत और न्यायसिद्ध वचन कहे, वे प्रत्येक सज्जन को विचार करने में विवश करने के निमित्त पर्याप्त थे, फलस्वरूप राजा को इस प्रकार की मानवोचित वाणी और विचार पर आश्चर्य, स्वाभाविक करुणा और खेद हुआ और हंस ने इस प्रकार की स्थिति देख उपयुक्त समझा कि राजा की करुणा को तीव्र बनाया जाय। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और रूपक, चन्द्रकलाकार के अनुसार श्लिष्टपरम्परित रूपक ॥ १३४॥

मदेकपुत्रा जननी जरातुरा नवप्रसूतिर्वरटा तपस्विनी ।
गतिस्तयोरेष जनस्तमर्दयन्नहो विधे ! त्वां करुणा रुणद्धि नो ॥१३५॥

जीवातु—तावद्गिरः प्रपञ्चयति–मदित्यादिना । तत्र तावद् दैवमुपालभते हे विधे ! जननी अहमेवैक पुत्रो यस्याः सा मदेकपुत्रा मम नाशे तस्या गत्यन्तरं नास्तीत्यर्थः । जरातुरा स्वयमप्यसमर्थेत्यर्थः, वरटा स्वभार्या हंसस्य 'योषिद्वरटे'त्यमरः । नवप्रसूतिरचिरप्रसवा तपस्विनी शोच्या एव जनः स्वयमित्यर्थस्तयोर्जायाजनन्योर्गतिः शरणं तं जनं मामित्यर्थः, अर्दयन् पीडयन्

हे विधे ! विधातः ! त्वा करुणा नो रुणद्धि मत्पीडनान्न निवारयतीति काकु, न रुणद्धि किमित्यर्थः ॥ १३५ ॥

अन्वय—मदेकपुत्रा जननी जरातुरा, वरटा नवप्रसूति तपस्विनी, एषः जनः तयोः गतिः, अहो विधे, तम् अर्दयत् त्वा करुणा न रुणद्धि।

हिन्दी—मैं ही जिसका एक पुत्र हूँ, ऐसी मेरी माता बुढ़ापे से पीड़ित है, मेरी पत्नी को अभी निकट अतीत में ही प्रसव हुआ है, वह दीना है, यह जन (मैं हंस) ही उन दोनों का जीवन साधक हूँ, अरे विधाता, उस (मुझे) को पीड़ा देते—मारते तुझे करुणा नहीं रोकती?

टिप्पणी—राजा के हृदय में आश्चर्य, दुःख और करुणा जगाकर करुणा को और भी तीव्रतर बनाने के लिए विधाता को अथवा उसी मिष राजा को सम्बोधित करते हुए हंस ने इस प्रकार कहना प्रारम्भ किया। अपनी माता और पत्नी का जीवनाश्रय एक मात्र वही था, इसे प्रमाणित करने के लिए अपनी माँ को विवश, बूढ़ी, पीड़िता बताया, जो उस अकेले बेटे के अभाव में निश्चय ही मर जायेगी। उसकी पत्नी बूढ़ी तो नहीं है, परन्तु 'नवप्रसूति' होने से वह भी अच्छी स्थिति में नहीं है पतिव्रता होने से वह मेरे बाद दूसरा पति भी नहीं ढूँढ लेगी, सो उसकी भी दुर्गति होगी। ऐसे माँ और पत्नी के एक मात्र आश्रय को मारने में मारक के हृदय में करुणा न उत्पन्न होना ही आश्चर्य है। यद्यपि आगे उनका सन्दर्भ नहीं बैठता, तथापि 'प्रकाश'-कार ने अन्य प्रकार से पदच्छेद करके इस श्लोक में एक अन्य अर्थ की सम्भावना भी दिखायी है। उनके अनुसार हंस ही अपने एक मात्र नवजात पुत्र और नवप्रसूता भार्या का आसरा है—मदेकपुत्रा (मत्तः एकः पुत्रो यस्याः सा, मुझसे ही जिसे एकमात्र पुत्र जन्मा है), अजननी (आगे वह 'जननी' न बन सकेगी)। यह ठीक है कि अभी वह बूढ़ी नहीं है—'जरातुरा न' परन्तु वह 'तपस्विनी वरटा' (वह बेचारी दीन घरनी) मेरे न रहने में यदि कहीं शरण पासकेगी तो वप्र अर्थात् पर्वतशिखर पर ही—वप्र एव सुतराम् क्षतिः रक्षणं यस्याः सा। विद्याधर के अनुसार परिकर अलंकार क्योंकि यहाँ साभिप्राय विशेषणों का प्रयोग है—उक्तैर्विशेषणैः साभिप्रायैः परिकरः ॥१३५॥

मुहूर्तमात्रं भवनिन्दया दयासखाः सखायः स्रवदश्रवो मम ।
निवृत्तिमेष्यन्ति परं दुरुत्तरस्त्वयैव मातः ! सुतशोकसागरः ॥ १३६ ॥

जीवातु—अथ मातरं शोचयति-मुहूर्त्तेति । हे मातः ! सखायः सुहृदो दयासखाः सदयाः भवनिन्दया संसारगर्हणेन मुहूर्त्तमात्रं क्षणमात्रं स्रवदश्रवो गलिताश्रव एव सन्तो निवृत्तिं शोकोपरतिमेष्यन्ति, किन्तु त्वयैव सुतशोक एव सागरः परमत्यन्तं दुःखेनोत्तीर्य्यत इति दुरुत्तरो दुस्तरः तरते कृच्छ्रार्थे खलप्रत्ययः ॥ १३६ ॥

अन्वय—मम दयासखाः सखायः भवनिन्दया मुहूर्तमात्रं स्रवदश्रवः निवृत्तिम् एष्यन्ति, परं मातः त्वया सुतशोकसागरः दुस्तरः एव ।

हिन्दी—दयालु मेरे मित्र संसार की निन्दा करते मुहूर्त भर आँसू गिरा शोक-निवृत्त हो लेंगे, पर हे माँ, तुम से पुत्र शोक का समुद्र दुस्तर ही होगा, अर्थात् न तरा जा सकेगा ।

टिप्पणी—माँ के दुःख की संभावना दिखाकर करुणोद्बोधन करानेवाले वचन । अनुप्रास रूपक अलंकार ॥१३६॥

मदर्थसन्देशमृणालमन्थरः प्रियः कियद्दूर इति त्वयोदिते ।
विलोकयन्त्या रुदतोऽथ पक्षिणः प्रिये ! स कीदृग्भविता तव क्षणः ? ॥

जीवातु—अथ भार्य्यामुद्दिश्य विलपति-मदर्थेत्यादिना । हे प्रिये ! मदर्थमिमे मदर्थे 'अर्थेन सह नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्' तयोः सन्देशमृणालयोः वाचिकबिसयोः मन्थरस्तत्प्रेषणे विलम्बितप्रवृत्तिः प्रियः कियद्दूरे देशे वर्तत इति त्वया उदिते उक्ते पृष्टे सतीत्यर्थः । अथ प्रश्नानन्तरं रुदतः अनिष्टोच्चारणाभावया अश्रूणि विमुञ्चतः पक्षिणः इतो गच्छतो गतो विलोकयन्त्यास्तव स क्षणः स कालः कीदृग्भविता भविष्यति ? वज्रपातप्राय इति भावः । कर्त्तरि लुट् ॥ १३७ ॥

अन्वय—प्रिये, मदर्थसन्देशमृणालमन्थरः प्रियः कियद्दूरे—इति त्वया उदिते अथ रुदतः पक्षिणः विलोकयन्त्याः तव सः क्षणः कीदृक् भविता ?

हिन्दी—हे प्रिय, मेरे निमित्त समाचार और कमलनाल भेजने-लाने

विलम्ब लगाने वाला मेरा प्रिय कितनी दूर है,--इस प्रकार तेरे पूछने पर (उत्तर में) रोते पक्षियों को विलोकती तेरा वह क्षण कितना कष्टकारक होगा ?

टिप्पणी—पत्नी के सम्भावित दुख का मर्मस्पर्शी चित्रण । वह क्षण पत्नी के लिए वज्रपात तुल्य ही होगा । भावोदय अलङ्कार ॥१३७॥

कथं विधातर्मयि पाणिपङ्कजात्तव प्रियाशैत्यमृदुत्वशिल्पिनः ।
वियोक्ष्यसे वल्लभयेति निर्गता लिपिर्ललाटन्तपनिष्ठुराक्षरा ॥ १३८ ॥

जीवातु—कथमिति । हे विधातः ! प्रियाया वरटायाः शैत्यमृदुत्वशिल्पिनस्तादृक् तदङ्गशैत्यमार्दवनिर्माणनिपुणात्तव पाणिपङ्कजात्पङ्कजमृदुशिशिराद्व पाणेरित्यर्थः । मयि विषये वल्लभया सह वियोक्ष्यसे इत्येवंरूपा अतएव ललाटं तपन्ति दहन्तीति ललाटन्तपानि 'असूर्यललाटयोर्दृशितपोः' इति खश्प्रत्ययः, 'अरुर्द्विषदि'त्यादिना मुमागमः तानि निष्ठुराणि अतिकठोराणि चाक्षराणि यस्याः सा लिपिरक्षरविन्यासः कथं निर्गता निःसृता ? अत्र कारणात् विरुद्धकार्योत्पत्तिकथनाद्विषमालङ्कारभेदः 'विरुद्धकार्यस्योत्पत्तिर्यत्रानर्थस्य वा भवेत् । विरूपघटना वा स्याद्विषमालङ्कृतिर्मते'ति ॥ १३८ ॥

अन्वय—विधातः, प्रियाशैत्यमृदुत्वशिल्पिनः तव पाणिपङ्कजात् मयि वल्लभया वियोक्ष्यसे—इति ललाटन्तपनिष्ठुराक्षरा लिपिः कथं निर्गता ?

हिन्दी—हे विधाता, प्रिया की शीतलता और मृदुता के शिल्पी तेरे कर-कमल से मेरे विषय में ललाट को तपाने वाले निष्ठुर अक्षरों-वाला ऐसा लेख कि तू प्रिया से वियुक्त होगा, कैसे निकला ?

टिप्पणी—जो हाथ शीतलता और कोमलता का शिल्पी है, कमल के समान शीत और मृदु है, आश्चर्य है कि विधाता ने उसी हाथ से प्रिया-वियोग जैसा तापदायक और कठोर लेख हंस के भाग्य में लिखा, कारण के गुण कार्य में क्यों नहीं आये ? कैसी विसंगति है ? विषम और रूपक अलङ्कार।
विषम—कार्यस्य कारणेन न यत्र विरोधः परस्पर गुणानां । तद्वत्क्रिययोरथवा सञ्जायेतेति तद्विषमम् ।—रुद्रट ॥१३८॥

अपि स्वयूथ्यैरशनिक्षतोपमं ममाद्य वृत्तान्तमिमं वतोदिता ।
मुखानि लोलाक्षि ! दिशामसंशयं दशापि शून्यानि विलोकयिष्यसि ॥

जीवातु—अपीति । अपि चेत्यपेरर्थः । अद्यास्मिन् दिने 'सद्य पर्षदि'त्यादिना निपातः स्वयूथ्यैः स्वसङ्घवर्तिहंसैः वर्तृभिरशनिक्षतोपमं वज्रप्रहारप्रायं ममेमं वृत्तान्तम् अनर्थवार्त्ता उदिता उक्ता सती वदेर्ब्रूञर्थस्य दुहादित्वाद्-प्रधाने कर्मणि क्त 'वचिस्वपी'त्यादिना सम्प्रसारणं, हे लोलाक्षि ! दशदिशा मुखानि शून्यान्यलक्ष्याकाराणि विलोकयिष्यसि असंशयं सन्देहो नास्तीत्यर्थः । अर्थाभावेऽव्ययीभाव , वतेति खेदे ॥ १३९ ॥

अन्वय—अपि अद्य स्वयूथ्यै अशनिक्षतोपमं मम वृत्तान्तम् उदिता लोलाक्षि, असंशय दश अपि दिशा मुखानि शून्यानि विलोकयिष्यसि बत !

हिन्दी—और आज अपने दल के साथी हंसों द्वारा वज्राघात के समान मेरा वृत्तांत कहे जाने पर खेद है, कि हे चचल नयनों वाली, नि संदेह दसों ही दिशाओं के मुख तुझे सूने दिखायी पड़ेंगे ।

टिप्पणी—वज्र का हृदय भी द्रवीभूत करने वाले और पत्थर को भी मोम कर देने वाले स्वाभाविक करुणा जागरित करनेवाले वचन । अनुप्रास और उपमा ॥१३९॥

ममैव शोकेन विदीर्णवक्षसा त्वयाऽपि चित्राङ्गि ! विपद्यते यदि ।
तदस्मि दैवेन हतोऽपि हा हत स्फुटं यतस्ते शिशव परासवः ॥१४०॥

जीवातु—ममैवेति । हे चित्राङ्गि ! लोहितचञ्चुचरणत्वाद्विचित्रगात्रे ! मम शोकेनैव मद्विपत्तिदु खेनैव विदीर्णवक्षसा विदलितहृदा त्वया विपद्यते म्रियते यदि तर्हि दैवेन हतः स्फुटं व्यक्तं पुनर्हतोऽस्मि हेति विषादे, 'हा विस्मयविषादयोरि'ति विश्व । कुत ? यतः ते शिशव परासवो मातुरभावे पोषकाभावान्मृता , अत शिशुमरणभावनया द्विगुणितं मे मरणदु ख प्राप्तमित्यर्थः ॥ १४० ॥

अन्वय—चित्राङ्गि, यदि मम शोकेन विदीर्णवक्षसा त्वया अपि विपद्यते, हा, तद्, दैवेन हत स्फुटं हत अस्मि, यत ते शिशव परासव ।

हिन्दी—हे सुन्दर शरीर वाली, यदि मेरे शोक मे वक्ष फट जाने से तू भी मर जायेगी, हाय, तो दैव द्वारा मारा मैं और मारा जाऊँगा, क्योंकि तेरे बिना तेरे छोटे बच्चे भी मर जायेंगे ।

टिप्पणी—करुणा को तीव्रतर करनेवाला तर्क। करुण रस, काव्यलिंग अलंकार ॥१४०॥

तवापि हाहा विरहात् क्षुधाकुलाः कुलायकूलेषु विलुठ्य तेषु ते।
चिरेण लब्धा बहुभिर्मनोरथैर्गताः क्षणेनास्फुटितेक्षणा मम ॥ १४१ ॥

जीवातु—ननु मन्मृतौ कथं तेषां मृतिरत आह—तवापीति। हे प्रिये! बहुभिर्मनोरथैश्चिरेण लब्धाः कृच्छ्रलब्धा इत्यर्थः, अस्फुटितेक्षणा अद्याप्यनुन्मीलितेक्षणा मम ते पूर्वोक्ताः शिशवः तवापि न केवलं ममैवेति भावः। विरहाद्विपत्तेः क्षुधाकुलाः क्षुत्पीडिताः तेषु स्वसम्बन्धिष्वित्यर्थः, कुलायकूलेषु नीडान्तिकेषु, 'कुलायो नीडमस्त्रियामि'त्यमरः। विलुठ्य परिवृत्य क्षणेन गताः मृतप्रायाः, हा हेति खेदे ॥ १४१ ॥

अन्वय—हा हा, बहुभिः मनोरथैः चिरेण लब्धाः अस्फुटितेक्षणाः मम तव अपि विरहात् क्षुधा आकुलाः तेषु कुलायकूलेषु विलुठ्य क्षणेन गताः।

हिन्दी—हाय, बहुत से मनोरथ करके चिरकाल में प्राप्त जिनकी अभी आँखें भी नहीं खुल पायी हैं, ऐसे मेरे और तेरे न रह जाने से भूख से व्याकुल ( वे छोटे-छोटे बच्चे ) नीड के भीतर लोटते क्षण में मृतप्राय हो जायेंगे।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक के सदर्भ में यह श्लोक भी है। नवजात पक्षि-शावकों की दृष्टि ठीक से देखने योग्य नहीं होती—'अस्फुटितेक्षणा' बच्चों के बहुत छोटे होने का द्योतक है। 'गता' का अर्थ 'गये' होता है, पर जो 'अस्फुटितेक्षणा' हैं, वे 'गता' कैसे हो सकते हैं? विरोध-परिहार में 'गता' का अर्थ हुआ 'मृतप्राय'। कदाचित् इसी के आधार पर विद्याधर ने यहाँ विरोधाभास अलंकार का उल्लेख किया है। करुण रस ॥१४१॥

सुताः कमाहूय चिराय चूङ्कृतैर्विधाय कम्प्राणि मुखानि कं प्रति?।
कथासु शिष्यध्वमिति प्रमील्य स स्रुतस्य सेकाद् बुबुधे नृपाश्रुणः ॥१४२॥

जीवातु—सुता इति। हे सुताः! चूङ्कृतैश्चूङ्कारैश्चिराय कं प्रति कमपि प्रति मुखानि कम्प्राणि चञ्चलानि विधाय कथासु शिष्यध्वं कथामात्रशेषा भवत। कुत्रापि पित्रोरदर्शनाद् म्रियध्वं, प्रार्थनाकाले लोट्, मरणकाले प्राप्त

इत्यर्थः । इतीति इत्युक्तवेत्यर्थः । गम्यमानार्थत्वादप्रयोगः । प्रमीलय मूर्च्छां प्राप्य स हंस सुतस्य दयार्द्रभावात्प्रवहतो नृपस्याश्रुणः सेकाद् बुबुधे संज्ञां लेभे । प्रायेणात्र स्वभावोक्तिरूह्या । १४२ ॥

अन्वय —सुता, चुङ्कृतं चिराय कम् आहूय कं प्रति मुखानि कम्प्राणि विधाय कथासु शिष्यध्वम्,—इति प्रमीलय स सुतस्य नृपाश्रुणः सेकाद् बुबुधे ।

हिन्दी—पुत्रो, चें चें करके चिरकाल तक किसे बुलाकर और किसकी ओर चपल मुख करके कथामात्रावशेष हो जाओगे ?—ऐसा कह मूर्च्छित हुआ वह हंस राजा के टपकते आँसुओं के सिंचन से बोध को प्राप्त हुआ ।

टिप्पणी—अपने बच्चों की सम्भावित दुर्दशा पर विचार करते-करते हंस मूर्च्छित हो गया, जिससे दयाशील नल के आँसू टपकने लगे, जो हंस पर गिरे और उनके कारण उसकी मूर्च्छा छूटी । पक्षिशावक चें-चें बोलते त्वरापूर्वक अपने जननी जनक से चोंच बढाते-खोलते भोज्य ग्रहण किया करते हैं । उन दोनों के दिवंगत हो जाने पर चिल्लाते चिल्लाते थक कर बच्चों का कथावशेष-मृत हो जाना ही स्वाभाविक है । करुणरसपोषिका उक्ति । जाति अथवा स्वभावोक्ति अलंकार ॥१४२॥

इत्यममुं विलपन्तममुञ्चद्दीनदयालुतयाऽवनिपालः ।
रूपमदर्शि धृतोऽसि यदर्थं गच्छ यथेच्छमथेत्यभिधाय ॥ १४३ ॥

जीवातु—अत्र सर्वत्र 'भिन्नसर्गान्तैरि'ति काव्यलक्षणाद् वृत्तान्तरेण श्लोकद्वयमाह—इत्यमित्यादिना । इत्थं विलपन्तं परिदेवमानममुं हंसमवनिपालो नलो दीनेष्वार्त्तेषु दयालुतया कारुणिकतया रूपमाकृतिरदर्शि अपूर्वत्वादव-लोकित, यस्मै यदर्थं रूपदर्शनायमेव धृतो गृहीतोऽसि, अथ यथेच्छं गच्छेत्यभि-धाय अमुञ्चत् मुक्तवान् । 'दोधकवृत्तमिदम्भभभा गावि'ति लक्षणात् ॥१४३॥

अन्वय —इत्थं विलपन्तम् अमुं दीनदयालुतया अवनिपालः—रूपम् अदर्शि यदर्थं धृतः असि,—इति अभिधाय अमुञ्चत् ।

हिन्दी—इस प्रकार विलपते हुए (हंस) को दीनों पर दयालु होने के कारण पृथ्वीपाल ने यह कहकर कि तुम्हारा रूप दिख गया, जिसके निमित्त तुम्हें पकड़ लिया था—हंस को छोड़ दिया ।

टिप्पणी—करुणा-गलित हो जो धरती मात्र का पालनहार था, बेचारे हंस को कैसे बन्धन में रख सकता था ? अनुप्रास की छटा। दोधक वृत्त, जिसके प्रत्येक चरण में ग्यारह अक्षर होते हैं, तीन भगण ( ऽ।। ) और अन्त में दो गुरु— 'भभभा' गौ' ॥१४३॥

आनन्दजाश्रुभिरनुस्त्रियमाणमार्गान् प्राक्शोकनिर्गलितनेत्रपय प्रवाहान् ।
चक्रे स चक्रनिभचङ्क्रमणच्छलेन नीराजना जनयता निजबान्धवानाम् ॥

जीवातु—आनन्देति । हंस चक्रनिभचङ्क्रमणस्य मण्डलाकारभ्रमणस्य छलेन नीराजनाञ्जनयता कुर्वता निजबान्धवानां 'बन्धमुक्तं बान्धवा नीराजयन्ती'ति समाचारः । प्राङ्मोचनात्पूर्वं शोकेन निर्गलिता निःसृता नेत्रपयःप्रवाहा बाष्पपूरास्तानानन्दजाश्रुभिरानन्दबाष्पैरनुस्त्रियमाणमार्गान् अनुगम्यमानमार्गाञ्चक्रे कृतवान् । अत्र पक्षिणा स्वभावसिद्धं बन्धमुक्तं स्वयूथ्यभ्रमणच्छलशब्देनापह्नुत्य तत्र नीराजनात्वारोपादपह्नवभेदः । अत्र चमत्कारित्वान्मङ्गलाचारस्यत्वाच्च सर्वत्र सङ्गीतश्लोकेष्वानन्दशब्दप्रयोगः, यथाह भगवान् भाष्यकारः—'मङ्गलादीनि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि विहितानि शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषाण्यायुष्मत्पुरुषाणि च भवन्ति अध्येतारश्च प्रवक्तारो भवन्ती'ति । वसन्ततिलकावृत्तम् 'उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः' इति लक्षणात् । सर्गान्तित्वाद् वृत्तभेदः, यथाह दण्डी-'सर्गैरनतिविस्तीर्णैः श्राव्यवृत्तैः सुसन्धिभिः । सर्वत्र भिन्नसर्गान्तैरुपेतं लोकरञ्जनम् ॥' इति ॥ १४४ ॥

अन्वयः—स चक्रनिभचङ्क्रमणच्छलेन नीराजना जनयता निजबान्धवानां प्राक्शोकनिर्गलितनेत्रपयःप्रवाहान् आनन्दाश्रुभिः अनुस्त्रियमाणमार्गान् चक्रे ।

हिन्दी—उस ( मुक्त हंस ) ने चक्राकार मँडराने के व्याज से मानो आरती उतारते अपने बान्धवों (साथी हंसों) के पहिले शोक के कारण टपकती अश्रुधार को हर्षोत्पन्न नयनजलधार से अनुगमित होती बनाया ।

टिप्पणी—साथी के द्वारा-मुक्त होने पर बन्धुजन प्रायः आरती उतारा करते हैं । हंस के बन्धन में पड़जाने से आवाद में ( १२९वें श्लोक के अनुसार ) मंडलाकार मँडराती जो हंसमण्डली शोक के आँसू गिरा रही थी, वह अब प्रसन्न हो आनन्दाश्रु बहाने लगी, अर्थात् बन्धन पर कष्ट पा रही थी,

साथी के मुक्त होने पर प्रमोद से भर उठी। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक में अनुप्रास अपह्नुति जाति की संसृष्टि है। 'नैषधीयचरित' के प्रत्येक कथा के समाप्ति श्लोक में 'आनन्द' शब्द आता है, जैसे इस श्लोक का आरम्भ ही 'आनन्द' शब्द से है, ऐसे ही प्रत्येक सर्गान्त श्लोक में कहीं न कहीं आयेगा, इसलिए इस महाकाव्य को 'आनन्दाङ्क' कहा जाता है। वसन्ततिलका वृत्त, जिसका का लक्षण है--तगण ( ऽऽ। ), भगण ( ऽ।। ), दो जगण ( ।ऽ। ) और अंत के दो ( ऽऽ ) गुरु अक्षर,--१४ अक्षरों का एक चरण ॥१४४॥

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम्।
तच्चिन्तामणिमन्त्रचिन्तनफले शृङ्गारभङ्ग्या महा
काव्ये चारुणि नैषधीयचरिते सर्गोऽयमादिर्गतः॥ १४५ ॥

जीवातु--अथ कविः काव्यवर्णनमाख्यातपूर्वकं सर्गसमाप्तिं श्लोकं बध्नाह-श्रीहर्षमिति। कविराजराजिमुकुटानां विद्वच्छ्रेष्ठश्रेणीमुकुटानाम् अलङ्कारभूतो हीरो वज्रमणिः हीरो नाम विद्वान् श्रीहर्षनामानं यं सुतं सुषुवे जनयामास, मामल्लदेवी नाम स्वमाता सा च यं सुतं सुषुवे, तस्य श्रीहर्षस्य यश्चिन्तामणिमन्त्रः तस्य चिन्तनमुपासना तस्य फले फलभूते शृङ्गारभङ्ग्या शृङ्गाररसेन चारुणि निषधानां राजा नैषधो नलः तदीयचरिते नलचरितनामके महाकाव्ये अयमादिः प्रथमः सर्गो गतः समाप्त इत्यर्थः। एवमुत्तरत्रापि द्रष्टव्यम् ॥१४५॥

इति 'मल्लिनाथसूरि'विरचितायां 'जीवातु'समाख्यायां नैषधटीकायां
प्रथमः सर्गः समाप्तः ॥ १ ॥

अन्वयः--कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः श्रीहीरः मामल्लदेवी च जितेन्द्रियचयं यं श्रीहर्षं सुतं सुषुवे, तच्चिन्तामणिमन्त्रचिन्तनफले शृङ्गारभङ्ग्या चारुणि नैषधीयचरिते महाकाव्ये अयम् आदिः सर्गः गतः।

हिन्दी--कविराज समूह के मुकुट के अलंकार 'हीरक' के तुल्य श्रीहीर ( पिता ) और मामल्लदेवी ( माता ) ने जिस इन्द्रियविजयी श्रीहर्ष पुत्र को जन्म दिया, उस श्रीहर्ष की चिन्तामणिमन्त्र के अनुध्यान जपादि के फलरूप शृङ्गार की मणिमामय उक्तियों से चारु बने नैषधीय चरित्र महाकाव्य का यह आदि सर्ग पूर्ण हुआ।

टिप्पणी—यह परिचय श्लोक है, जो प्रत्येक सर्ग के अन्त में है। चिन्तामणिमन्त्र के अनुध्यान से श्रीहर्ष को कवित्व शक्ति प्राप्त हुई थी, जिसका उल्लेख 'नैषधीयचरित' के 'अवामावामार्धे' ( १४।८८ ) श्लोक में है। 'वैदग्ध्यभङ्गीभणिति' ही 'वक्रोक्तिजीवित' कार के अनुसार काव्य है। विद्याधर के अनुसार यहाँ अनुप्रास-रूपक-अलङ्कार हैं। शार्दूलविक्रीडित छन्द है, जिसके प्रत्येक चरण में उन्नीस अक्षर होते हैं, जिनका क्रम इस प्रकार है—मगण ( ऽऽऽ ), सगण ( ।।ऽ ), जगण ( ।ऽ। ), सगण ( ।।ऽ ), दो तगण ( ऽऽ। ), अन्तिम गुरु ( ऽ ) ॥१४५॥

नैषधीयचरित के प्रथमसर्ग में 'चन्द्रिका' हिन्दी-व्याख्या समाप्त।



॥ श्री ॥

# नैषधमहाकाव्यम्

मल्लिनाथकृत 'जीवातु' टीकासहित-

सान्वय-सटिप्पण 'चन्द्रिका' हिन्दीव्याख्योपेतम्

## द्वितीयः सर्गः

अधिगत्य जगत्यधीश्वरादथ मुक्तिं पुरुषोत्तमात्ततः ।
वचसामपि गोचरो न यः स तमानन्दमविन्दत द्विजः ॥ १ ॥

जीवातु—अधिगत्येति । अथ मोचनानन्तरं स द्विजः पक्षी विप्रश्च, 'दन्त-विप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः । जगत्यधीश्वरात् क्ष्मापतेः भुवनपतेश्च 'जगती भुवने क्ष्मायामि'ति विश्वः । पुरुषोत्तमात् पुरुषश्रेष्ठात् विष्णोश्च ततः तस्मात् प्रकृतान्नलात् अन्यत्र प्रसिद्धाच्च मुक्तिं मोचनं निर्वाणञ्च अधिगत्य प्राप्य आनन्दो वचसामपि न गोचरः वक्तुमशक्यः, 'यतो वाचो निवर्तन्त' इत्यादेर-वाङ्मनसगोचरश्च तमानन्दं परमानन्दञ्च अविन्दतालभत, विदेर्लाभार्थात् 'कर्त्रभिप्राये क्रियाफले' इत्यात्मनेपदं, 'शे मुचादीनामि'ति नुमागमः । अत्रा-भिधाया प्रकृतार्थमात्रनियन्त्रणादुभयश्लेषानुपपत्तेर्भेदान्तरानवकाशाल्लक्षणायाश्च मुख्यार्थबाधमन्तरेणाक्षमत्वात् ध्वनिरेवायं, ब्राह्मणस्य विष्णोर्मोक्षानन्दप्राप्ति-लक्षणार्थान्तरप्रतीतेर्न श्लेषः प्रकृताप्रकृतोभयगतः । अस्मिन् सर्गे एकशतश्लो-कपर्यन्तं वियोगिनीवृत्तम् । 'विषमे ससजा गुरुः समे सभरा लोऽथ गुरुर्वियो-गिनी'ति लक्षणादिति संक्षेपः ॥ १ ॥

अन्वयः—अथ स द्विजः ततः जगत्यधीश्वरात् पुरुषोत्तमात् मुक्तिम् अधि-गम्य यः वचसाम् अपि गोचरः न तम् आनन्दम् अविन्दत ।

हिन्दी—तदनन्तर जिस प्रकार द्विज ( विप्र ) उस संसार के स्वामी पुरुषोत्तम हरि विष्णु से संसार-मोक्ष पाकर वाणी से भी अवर्णनीय परमानन्द को प्राप्त करता है, उसी प्रकार उस द्विज ( पक्षी हंस ) ने उस संसार के

अधिपति ( राजा ) पुरुषश्रेष्ठ नल से छुटकारा पाकर जिसका वर्णन वाणी ( शब्दों ) से भी नहीं किया जा सकता, उस आनन्द को प्राप्त किया।

टिप्पणी—आनन्द की अनुभूति को अत्यन्त सुखद प्रकट करने के निमित्त उसकी अवाङ्मनोगोचर मोक्ष के आनन्द से समता की गयी है। इस सर्ग में इस श्लोक से लेकर १०१ वें श्लोक ( अमृतद्युतिलक्ष्म ) तक 'वियोगिनी' छंद है, जिसके प्रथम तृतीय चरणों में दस अक्षर इस क्रम से होते हैं—दो सगण (IIS), एक जगण (ISI), दसवाँ अक्षर गुरु ( S ) तथा द्वितीय-चतुर्थ में ग्यारह अक्षर इस क्रम से रहते हैं—एक सगण (IIS), एक भगण (SII), एक रगण (SIS), एक लघु, एक गुरु ( IS )। 'प्रकाशकार' ने इसे 'वैतालीय' छंद कहा है। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक में अनुप्रास और श्लेष अलङ्कार हैं, मल्लिनाथ इसमें श्लेष न मानकर अर्थान्तर प्रतीति के कारण 'ध्वनि' ही मानते हैं। उनका कथन है कि अभिधा से प्रकृतार्थ मात्र का नियन्त्रण होता है अतः श्लेष सम्भव नहीं और मुख्यार्थ-बाध के अभाव में लक्षणा भी नहीं हो सकती, अतः व्यंजना के आश्रय से ही इष्टार्थ-प्रतीति होगी॥ १॥

अधुनीत खगः स नैकधा तनुमुत्फुल्लतनूरुहीकृताम्।
करयन्त्रणदन्तुरान्तरे व्यलिखच्चञ्चुपुटेन पक्षती॥ २॥

जीवातु—अधुनीतेति। स खगो हंसः उत्फुल्लतनूरुहीकृता नृपकरपीडना-दुद्बुद्धय पतत्रीकृता 'पतत्रञ्च तनूरुहमि'त्यमरः। तनुं शरीरं नैकधा, नञर्थस्य सुप्सुपेति समासः। नञ्समासे नलोपप्रसङ्गः। अधुनीत धूतवान्। धूञ् कम्पने क्र्या-देर्लङिति तङ्, 'प्वादीनां ह्रस्व' इति ह्रस्वः। किञ्च करयन्त्रणेन नृपकरपीडनेन दन्तुरे निम्नोन्नतमध्यप्रदेशे पक्षती पक्षमूले 'स्त्री पक्षतिः, पक्षमूलमि'त्यमरः। चञ्चुपुटेन त्रोटिसम्पुटेन व्यलिखत् विलेखनेन ऋजूचकारेत्यर्थः। एतदादि श्लोकचतुष्टयेषु स्वभावोक्तिरलङ्कारः॥ २॥

अन्वय—सः खगः उत्फुल्लतनूरुहीकृतां तनुम् एकधा न अधुनीत। करयन्त्रणदन्तुरान्तरे पक्षती चञ्चुपुटेन व्यलिखत्।

हिन्दी—उस विहग ( हंस ) ने अपने रोमाञ्चित शरीर को अनेक प्रकार से कम्पित किया, राजा के द्वारा पकड़े जाने से ऊँचे नीचे मध्य भाग वाले पंखों को चोंच से सहलाकर बराबर किया।

टिप्पणी—पङ्क से छूटे पक्षी की क्रिया का स्वाभाविक वर्णन। स्वभावोक्ति ॥ २ ॥

अयमेकतमेन पक्षतेरधिमध्योर्ध्वगजङ्घमङ्घ्रिणा ।
स्खलनक्षण एव शिश्रिये द्रुतकण्डूयितमौलिरालयम् ॥ ३ ॥

जीवातु—अयमिति । अयं हंसः स्खलनक्षण एव मोचनानन्तरमेवेत्यर्थः । एकतमेनाङ्घ्रिणा पक्षते पक्षमूलस्याधिमध्य मध्ये ऊर्ध्वगामिनी जङ्घा यस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा कण्डूयनेन तत्तया द्रुतं कण्डूयितमौलिः सत्वरं कम्पितचूडः सन् आलयं निजावासं शिश्रिये श्रितवान् ॥ ३ ॥

अन्वय—अयं स्खलनक्षणे एव पक्षतेः अधिमध्योर्ध्वगजङ्घम् एकतमेन अङ्घ्रिणा द्रुतकण्डूयितमौलिः आलयं शिश्रिये ।

हिन्दी—वह हंस छूटते क्षण ही पखों के मध्य से जघा ऊर्ध्वगामिनी कर ( पक्ष मूल के बीच से ऊपर को जघा करके ) एक पैर से जल्दी जल्दी सिर खुजलाता हुआ अपने घोंसले में जा बैठा ।

टिप्पणी—यह भी पक्षिस्वभाव है । यहाँ भी स्वभावोक्ति अलङ्कार ॥३॥

स गरुद्वनदुर्गदुर्ग्रहान् कटु कीटान् दशतः सतः क्वचित् ।
नुनुदे तनुकण्डु पण्डितः पटुचञ्चूपुटकोटिकुट्टनैः ॥ ४ ॥

जीवातु—स इति । पण्डितः निपुणः स हंसः गरुतः पक्षा एव वनदुर्गं तत्र दुर्ग्रहान् ग्रहीतुमशक्यान् कटुनीक्ष्णान्दशतः दशैस्तुदतः क्वचित् कुत्रचिदेव सतः वर्तमानान् कीटान् क्षुद्रजन्तून् पटुचञ्चूपुटस्य समर्थत्रोटेः कोट्या अग्रेण कुट्टनैः घट्टनैस्तनुरल्पा कण्डूर्यस्मिन् तनुकण्डु यथा तथा 'गोस्त्रियोरुपसर्जनस्येति' ह्रस्वः । नुनुदे निवारितवान् 'स्वरितञितः' इत्यात्मनेपदम् ॥४॥

अन्वय—पण्डितः सः क्वचित् सतः गरुद्वनदुर्गदुर्ग्रहान् कटु दशतः कीटान् पटुचञ्चूपुटकोटिकुट्टनैः तनुकण्डु नुनुदे ।

हिन्दी—उस चतुर पक्षी ने यत्र-तत्र स्थित पक्ष-रूप वन दुर्ग ( अथवा पक्षसमूह रूप दुर्ग ) में छिपे रहने से कठिनता से हाथ आने वाले पीड़ादायक

रूप मे काटदे कीडो को कीडा आदि खोदने में अत्यन्त उपयोगी चोच की नोक से मार-मार कर हटा खुजली को कुछ दूर किया।

टिप्पणी—दुर्जय दुर्ग में जा छिपे शत्रु को पकड कर उसका वध किया जाता है, तभी उपद्रव मिट पाता है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास, स्वभावोक्ति और श्लेष अलकार, चद्रकलाकार के अनुसार रूप, स्वभावोक्ति की संसृष्टि ॥ ४ ॥

अयमेत्य तडागनीडजैर्लघु पर्य्यव्रियताथ शङ्कितै ।
उदडीयत वैकृतात् करग्रहजादस्य विकस्वरस्वरैं ॥ ५ ॥

जीवातु—अयमिति । अय हसस्तडागनीडजै सर पक्षिभिस्तत्रत्यहसैं 'नीडोद्भवा गरुत्मन्त' इत्यमर । लघु क्षिप्रमेत्यागत्य पर्य्यव्रियत परिवृत, वृणोते कर्मणि लङ् । अथ परिवेष्टनानन्तरमस्य हसस्य करग्रहजान्नलकरपीडनजन्याद्विकृतादेव वैकृताद्विलुण्ठितपक्षस्वरूपादिकारदर्शनादित्यर्थ, स्वार्थेऽण् प्रत्यय शङ्कितैश्चकितैं अतएव विकस्वरस्वरैरुच्चैर्घोषैस्तैरुदडीयतोड्डीनम् डीङो भावे लङ् ॥ ५ ॥

अन्वय—तडागनीडजैं लघु एत्य अय पर्यव्रियत, अथ अस्य करग्रहजात् वैकृतात् शङ्कितैं विकस्वरस्वरैं उदडीयत ।

हिन्दी—सरोवर के घोसलो मे उत्पन्न पक्षियो ( हस आदि ) ने तुरन्त आकर उस ( हस ) को चारो ओर से घेर लिया, तदनन्तर हाथ से पकडे जाने के कारण उत्पन्न उसकी विकृति से आशकित हो ऊँचे स्वर मे कोलाहल करते वे उड गये ।

टिप्पणी—'प्रकाश'-कार के अनुसार तीर्थों पर आये व्यक्ति को भी पडे पुजारी घेर लिया करते हैं और फिर झगडा करते, चिल्लाते हट जाया करते हैं। विद्याधर ने इसमे जातिर्वृत्तिश्लेषानुप्रास अलकार का उल्लेख किया है और 'करग्रहजात्' को श्लिष्ट माना है। चद्रकलाकार ने स्वभावोक्ति का निर्देश किया है ॥ ५ ॥

दधतो बहुशैवलक्षमना धृतरुद्राक्षमधुव्रत खग ।
स नलस्य ययौ करं पुन सरस कोकनदभ्रमादिव ॥ ६ ॥

जीवातु—दधत इति । अथ स खगो हंसः बहुशैवला भूरिशैवला क्ष्मा भूर्यस्य तद्बहुशैवलक्ष्म तस्य भावः तत्ता तां दधतो दधानात् सरसः पल्वलात् बहूनि शैवलक्ष्माणि शिवभक्तचिह्नानि यस्य स बहुशैवलक्ष्मा तस्य भावः तत्ता तां दधतो दधानस्य नलस्य रुद्राक्षाणि मधुव्रता इवेत्युपमितसमासः, ते धृता येन त कर कोकनदभ्रमाद्रक्तोत्पलभ्रान्तेरिव पुनर्ययौ, कोकनदं तु रुद्राक्षसदृशमधुव्रतं खलु । अत्र बहुशैवलेत्यादौ शब्दश्लेषस्तदनुप्राणिता रुद्राक्षमधुव्रतमित्युपमा तत्सापेक्षा चेयं कोकनदभ्रमादिवेत्युत्प्रेक्षेति सङ्कर ॥ ६ ॥

अन्वय —स खग बहुशैवलक्ष्मता दधत ( वहत ) सरस नलस्य ( बहुशैवलक्ष्मता दधत ) धृतरुद्राक्षमधुव्रत कर कोकनदभ्रमात् इव पुन ययौ ।

हिन्दी—वह ( हस ) प्रचुर सिवार घास से ढकी धरती को धारण करते सरोवर से ( अनेक शिवभक्ति-सूचक अथवा शिव अर्थात् शुभ-सूचक चिह्नों से युक्त ) रुद्राक्ष रूप भ्रमरों को नियमत धारण करते नल के हाथ में ( रुद्राक्षों के तुल्य भौंरों से युक्त ) मानो लाल कमल के भ्रम से पुन पहुँच गया ।

टिप्पणी—राजा शैव होने के कारण हाथ में रुद्राक्ष धारण किये रहता था, वर्ण-साम्य के आधार पर उनकी समता कोकनद पर बैठे भ्रमरों से की गयी है। प्रकाशकार ने 'रवा रुत् धृता रुद्धैस्ते धृतरुत सशब्दा, र अग्निस्तद्वदक्षीणि पिङ्गलानि नेत्राणि येषा ते राक्षा एवभूता भ्रमरा यत्र' यह विग्रह करके 'भन-भन करते पिंगल नेत्र भ्रमरों से युक्त' अर्थ भी किया है। नल के पक्ष में 'रुद्रस्य अक्षमान् धुनोति रुद्राक्षमधु तच्च तद्व्रत च धृत येन' यह विग्रह करके राजा के हाथ को 'शिवद्रोही को पराभव देने वाला' बताया है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ शब्दश्लेष-उपमा-उत्प्रेक्षा का सकर है। 'इव' के कारण 'भ्रम' की उत्प्रेक्षा हो गयी है, अन्यथा 'भ्रान्तिमान्' अलंकार स्पष्ट है।

पतगश्चिरकाललालनादतिविस्रम्भमवापितो नु सः ।
अतुलं विदधे कुतूहलं भुजमेतस्य भजन्महीभुजः ॥ ७ ॥

जीवातु—अथास्य स्वयमागमनादुत्प्रेक्षते—पतग इति । पतङ्गो हंसश्चि-

स्वाल्लालनादुपलालनादतिविश्रम्भमतिविश्वासं 'समौ विस्रम्भविश्वासावि' त्यमरः। अवापितः प्रापितो नु किमित्युत्प्रेक्षा, अन्यथा कथं पुनः स्वयमागच्छेदिति भावः। किंच एतस्य महीभुजो भुजम्भजन् स्वयमाप्नुवन् अतुलं कुतूहलं विदधे कौतुकञ्चकारेत्यर्थः। अत्रोत्प्रेक्षावृत्त्यनुप्रासयोः शब्दार्थालङ्कारयोस्तिलतण्डुलवत् संसृष्टिः। 'एकद्वित्र्यादिवर्णानां पुनरुक्तिर्भवेद्यदि सङ्ख्यानियममुल्लङ्घ्य वृत्त्यनुप्रास ईरितः ॥' इति ॥ ७ ॥

अन्वयः—चिरकाललालनात् नु अति विस्रम्भम् अवापितः सः पतगः एतस्य महीभुजः भुजं भजन् अतुलं कुतूहलं विदधे।

हिन्दी—निश्चयतः बहुत समय तक सान्त्वनादि पाने से अत्यन्त विश्वास को प्राप्त हुआ वह पक्षी उस पृथ्वीपति की भुजा में आकर अत्यन्त कुतूहल को उत्पन्न कर रहा था।

टिप्पणी—राजा द्वारा पकड़ लिये जाने पर उद्धारार्थ रुदन करता हंस छूट कर फिर से उसकी पकड़ में स्वयम् आ गया है, यह निश्चय ही राजा के प्रति हंस के विश्वास और अभय के कारण हुआ। यह कुतूहलजनक भी था ही। क्या कारण है स्वयं हंस के लौट कर आने का ? इस श्लोक में तिलतण्डुलवद् स्थित उत्प्रेक्षा-वृत्त्यनुप्रास की संसृष्टि है। कुतूहलोत्पत्ति में भुजहेतुता मानते हुए पदार्थहेतुक काव्यलिंग और उत्प्रेक्षा की संसृष्टि का मल्लिकाकार ने निर्देश किया है ॥ ७ ॥

नृपमानसमिष्टमानसः स निमज्जत्कुतुकामृतोर्मिषु।
अवलम्बितकर्णशष्कुलीकलसीकं रचयन्नवोचत ॥ ८ ॥

जीवातु—नृपमानसमिति। इष्टमानसः प्रियमानसः स राजहंसः कुतुकहर्षस्तदेव अमृतं सुधा तस्योर्मिषु निमज्जदन्तर्गतं नृपमानसं नलमनः कर्णौ शष्कुल्याविव कर्णशष्कुल्यौ ते कलस्यौ ते अवलम्बिते अवधीकृते घृते च येन तत्तथोक्तं 'नद्यृतश्चे'ति कप्। रचयन् कुर्वन्नवोचत उक्तवान्। जले मज्जन्नपि तरणार्थं कलसमवलम्बते, तद्वत्कर्णं शष्कुली-कलस्यावित्युपमारूपकयोः संसृष्टिः।

अन्वयः—कुतुकामृतोर्मिषु निमज्जत् नृपमानसम् अवलम्बितकर्णशष्कुलीकलसीकं रचयन् इष्टमानसः सः अवोचत।

हिन्दी—कुतूहलरूप अमृतलहरियों में डूबते राजा के मानस को कर्णविवर रूप कलशों का सहारा देता मानसरोवर-प्रिय वह ( हंस ) बोला ।

टिप्पणी—राजा का मन, मानस-मानसरोवर है, विचित्र है कि 'मानसर' ही लहरियों में डूब रहा है। डूबते व्यक्ति को बचाने के लिए कलसों—घड़ों का सहारा अपेक्षित होता ही है। भाव यह है कि राजा के कुतूहल को शांत करता हुआ बोला। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में उपमा रूपक की संसृष्टि है, विद्याधर ने अनुप्रास-रूपक का निर्देश किया है और 'अमृत' को 'श्लिष्ट' कहा है। चन्द्रकलाकार ने 'मानस' की द्विरुक्ति के आधार पर कदाचित् यमक का भी उल्लेख किया है। विरोधाभास भी है—'नृपमानस' में 'मानस' का अर्थ 'सरोवर' न करके परिहारार्थ 'मन' करने से ॥ ८ ॥

मृगया न विगीयते नृपैरपि धर्मागममर्मपारगैः ।
स्मरसुन्दर ! मां यदत्यजस्तव धर्मः स दयोदयोज्ज्वलः ॥ ९ ॥

जीवातु—मृगयेति । धर्मागममर्मपारगैर्धर्मशास्त्रतत्त्वपारदर्शिभिरपि 'अन्तात्यन्ताध्वदूरपारसर्वानन्तेषु डः' इति गमेर्डप्रत्ययः । नृपैर्मृगया आखेटो न विगीयते न गर्ह्यते । तथापि हे स्मरसुन्दर ! मामत्यज इति यत् स त्यागस्तव दयोदयेनोज्ज्वलो विमलो निरुपाधिक इति यावत् धर्मः सुकृतम् । न केवलमाकारादेव सुन्दरोऽसि किन्तु धर्मतोऽपीति भावः ॥ ९ ॥

अन्वय—धर्मागममर्मपारगैः नृपैः अपि मृगया न विगीयते, स्मरसुन्दर ! यत् माम् अत्यजः सः तव दयोदयोज्ज्वलः धर्मः ।

हिन्दी—धर्मशास्त्रों के मर्म में पारगत नृप भी आखेट की निन्दा नहीं करते, हे काम के समान सुन्दर ( अथवा 'स्मर+सुन्दर' पदच्छेद करके 'हे सुन्दर, स्मरण कर' ) जो तूने मुझे छोड दिया, वह तेरा करुणा की उत्पत्ति से उज्ज्वल धर्म है।

टिप्पणी—क्षत्रियों के लिए मृगया स्वाभाविक है वह निन्दनीय नहीं होती, करणीय ही मानी जाती है। राजा ने जो हंस का आखेट नहीं किया, यह उसके करुणापरायण होने का सूचक है। राजा तन से ही सुन्दर नहीं, मन से भी सुन्दर था। काव्यलिंग अलंकार ॥ ९ ॥

अवलस्वकुलाशिनो झषान्निजनीडद्रुमपीडिनः खगान् ।
अनवद्यतृणार्दिनो मृगान् मृगयाऽघाय न भूभृता घ्नताम् ॥ १० ॥

जीवातु—ननु प्राणिहिंसा कथं न विगीयते तत आह—अबलेति । अबलस्वकुलाशिनो झषान् 'दुर्बलस्वकुलघातिनो मत्स्याः' इति प्रसिद्धिः, निजनीडद्रुमपीडिनो विण्मोक्षफलभक्षणादिना स्वाश्रयवृक्षपीडाकरान् खगान् अनवद्यतृणार्दिनः अनपराधितृणहिंसकान् मृगान्, 'अन्तःसंज्ञा भवन्त्येते सुखदुःखसमन्विताः' इति मनुस्मृत्या तरुतृणादीनामपि प्राणित्वात्तद्धिंसा पीडैवेति भावः । सर्वत्रापि ताच्छील्ये णिनिप्रत्ययः, घ्नतां हिंसतां भूभृतां मृगया अघाय पापाय न भवति । तद्वधस्य दण्डरूपत्वात् प्रत्युताकरणे दोष इति भावः ॥ १० ॥

*अन्वय*—अबलस्वकुलाशिनः झषान्, निजनीडद्रुमपीडिनः खगान्, अनवद्यतृणार्दिनः मृगान् घ्नतां भूभृतां मृगया अघाय न ।

हिन्दी—अपने कुल के निर्बल मीनों को खा जाने वाले मत्स्यों, अपने ही घोंसले—वृक्ष को गन्दा करनेवाले पक्षियों और निरपराध तृणांकुरों को खाने वाले पशुओं को मारने वाले पृथ्वीपालकों की मृगया पापनिमित्तिका नहीं होती ।

टिप्पणी—कहावत है—'छोटी मछली को बड़ी मछली खा जाती है' । पक्षी भी जिस वृक्ष पर घोंसला बनाते हैं, उसके फल फूल खा जाते हैं, बीट आदि करके गन्दा करते हैं । बेचारे तृण, घास आदि का क्या दोष है कि *मृगादि उनका विनाश किया करते हैं । पृथ्वीपालक यदि ऐसे कुलघाती, देह*-घाती और निर्दोष हन्ताओं को दण्ड देता है, तो उचित करता है । ये सब राजाओं के मृगया विलास का औचित्य प्रमाणित करते हैं, किन्तु नल ने सबसे बड़ा धर्म अपनाया—प्राणिमात्र पर दया, करुणा, क्षमा । विद्याधर के अनुसार यहाँ अनुप्रास काव्यलिङ्ग, क्रियादीपक अलंकार हैं । चन्द्रकलाकार ने पदार्थहेतुक *काव्यलिङ्ग और अप्रस्तुतप्रशंसा का संकर माना है ॥ १० ॥*

यदवादि यमप्रियस्त्वया प्रियमाधाय नु तुष्टुरस्मि तत् ।
कृतमातपसज्वरं तरोरभिवृष्यामृतमंशुमानिव ॥ ११ ॥

जीवातु—तथापि किमर्थं पुनरागतस्त्वयेत्यत आह—यदिति । तव यदप्रियमवादिषमवोचम् । प्रियमाधाय प्रियं कृत्वा तदप्रियन्तरो कृतं स्वकृतमातपसन्तापम् अमृतमुदकममिवृष्य 'पयः कीलालममृतमि'त्यमरः । अंशुमानिव नुनुत्सुर्नोदितुं प्रमाष्टुं मिच्छुः, नुद-प्रेरणे इत्यस्माद्धातो सन्नन्तादुप्रत्ययः ।११।

अन्वय.—यत् तव अप्रियम् अवादिषम् तत् प्रियम् आधाय तरो कृतम् आतपमज्वरम् अमृतम् अभिवृष्य अंशुमान् इव नुनुत्सुः अस्मि ।

हिन्दी—जो मैंने आपको बुरा-भला कहा, उसका निराकरण मैं आपका प्रिय कार्य करके उसी प्रकार चाहता हूँ जैसे किरणमाली सूर्य वृक्षों पर धूप की ऊष्मा से उन्हें पीडित करने के पश्चात् अमृत जल बरसा कर करता है ।

टिप्पणी—भविष्य में प्रिय करने का द्योतन । विद्याधर के अनुसार दृष्टान्त-उपमा-परिवृत्ति अलंकार ॥ ११ ॥

उपनम्रमयाचितं हितं परिहर्तुं न तथापि साम्प्रतम् ।
करकल्पजनान्तराद्विधेः शुचितः प्रापि स हि प्रतिग्रहः ॥ १२ ॥

जीवातु—तर्हि भवन्मोचनं सुकृतमेव मम पर्याप्तम् किं दृष्टोपकारेणेति न वाच्यमित्याह-उपनम्रमिति । अयाचितमप्रार्थितमुपनम्रमुपनतं हितम् इह चामुत्र चोपकारकं तथापि परिहर्तुं न साम्प्रतम् युक्तम् । 'अयाचितं हितं ग्राह्यमपि दुष्कृतकर्मणः' इति स्मरणादिति भावः । तदपि मादृशात् पृथग्जनात् कथं ग्राह्यमत आह करेति । हि यस्मात्कारणात् स प्रतिग्रहः करकल्पःकरस्थानीयमित्यर्थः । ईषदसमाप्तौ कल्पप्प्रत्ययः, यज्जनान्तरं स्वयं यस्य तस्माच्छुचेः शुद्धाद्विधेः ब्रह्मणः प्राप्तः न तु मत्तः इति भावः । आप्नोतेः कर्मणि लुङ् । विधिरेव ते दाता अहं तस्योपकरणमात्रम्, अतो न याच्ञालाघवन्तवेति भावः ।

अन्वयः—अयाचितम् उपनम्रं हितं तव अपि परिहर्तुं साम्प्रतं न हि स प्रतिग्रहः करकल्पजनान्तरात् शुचितः विधेः प्रापि ।

हिन्दी—अप्रार्थित, उपस्थित प्रिय ( वस्तु ) आप जैसे समर्थ राजा को भी छोड़ना उचित नहीं है, क्योंकि वह दान हस्तस्थानीय ( हाथ जैसे ) अन्य व्यक्ति ( मुझ हंस ) के माध्यम से शुद्ध भाग्य से ही प्राप्त हुआ है ।

टिप्पणी—नल जैसे समर्थ व्यक्ति किसी से याचना नहीं करते, दान नहीं लेते, इस कारण हंस जो कुछ प्रिय देना अथवा करना चाहता है, उससे उपकृत होने में संकोच हो सकता है। इस संकोच के निराकरणार्थ हंस का यह तर्क है कि समर्थ व्यक्ति को भी भाग्यवशात् बिन माँगे मिले अभीष्ट का ग्रहण करना अनुचित नहीं है। इसके अतिरिक्त शुभाशुभ प्राप्ति में दैव ही कारण है, उसका परिहार कोई कर ही नहीं सकता, सो राजा को भी स्वीकारने में संकोच करना तर्कसंमत नहीं है। और हम तो एक प्रकार से अदृश्य दैव का हाथ है, जिसके माध्यम से नल का प्रियसाधन हो रहा है। काव्यलिंग अलंकार ॥ १२ ॥

पतगेन मया जगत्पतेरुपकृत्यै तव किं प्रभूयते ?।
इति वेद्मि, न तु त्यजन्ति मां तदपि प्रत्युपकर्त्तुमर्त्तयः ॥ १३ ॥

जीवातु—ननु सार्वभौमस्य मे तिरश्चा त्वया किमुपकरिष्यते, तत्राह—पतगेनेति। पतगेन पक्षिमात्रेण मया जगत्पते सार्वभौमस्य तवोपकृत्यै उपकाराय प्रभूयते क्षम्यते किं न भूयत एवेत्यर्थ, भावे लट्, इति वेद्मि अक्षमत्व जानामि। तदपि तथाप्यर्त्तयो यास्तु त्वया विनिवर्तिता इति भाव। मां प्रत्युपकर्त्तुं न त्यजन्ति प्रत्युपकरणाय प्रेरयन्तीत्यर्थ। अत्र पतगोऽप्यहं महोपकारिणस्ते महोपकारं करवाणीति भाव ॥१३॥

अन्वय—जगत्पते तव उपकृत्यै मया पतगेन किं प्रभूयत ? इति वेद्मि, तदपि अर्त्तय तु मां प्रत्युपकर्त्तुं न त्यजन्ति।

हिन्दी—संसार के स्वामी तेरा उपकार मैं सामान्य पक्षी क्या कर सकता हूँ ? ( नहीं कर सकता ) यह मैं समझता हूँ, तथापि तेरा प्रत्युपकार करने की तीव्रतम आकुलताएँ मुझे नहीं छोड़ती।

टिप्पणी—एक चक्रवर्ती नरेश का एक सामान्य निरीह पक्षी उपकार क्या करेगा ? यह तथ्य जानते बूझते हुए भी हम इतना विवश है राजा के उपकार का बदला देने के लिए कि प्रत्युपकार की उद्दाम इच्छा उसे पीड़ादायक प्रतीत हो रही है, इस असमर्थ-जैसे निरीह पक्षी को भी राजा के हितसाधनार्थ विवश कर रही है—प्रेरित कर रही है। हेतु और अनुप्रास ॥ १३ ॥

अचिरादुपकर्तुराचरेदथवात्मौपयिकीमुपक्रियाम् ।
पृथुरित्यमथाणुरस्तु सा न विशेषे विदुषामिह ग्रहः ॥१४॥

जीवातु—अथवा यथाशक्ति पक्षोऽस्तित्याह-अचिरादिति । अथवा उपकर्तुर-चिरादविलम्बादुपाय एवौपयिक, विनयादित्वात् स्वार्थे ठक् 'उपधाया ह्रस्वश्च'ति ह्रस्व, तत आगता औपयिकी तामात्मौपयिकी स्वोपायसाध्या-मित्यर्थ, 'तत आगत' इत्यण् प्रत्यये 'टिड्ढाणञ्' त्यादिना ङीप् । उपक्रियामाचरेत् प्रत्युपकार कुर्यात्, चरघातोर्विधिलिङ् । इत्यमेव सति सोपक्रिया पृथुरधिकाऽस्तु अथ अथवा अणुरल्पाऽस्तु विदुषा विवेकिनामिहास्मिन् विषये विशेषे ग्रह आग्रहो न । गुणग्राहिणो विवेकिन कृतज्ञतामेव अस्य पश्यन्ति, न दोषमन्विष्यन्तीत्यर्थ. ॥१४॥

अन्वय —अथवा अचिरात् उपकर्तुः औपयिकीं क्रियाम् आचरेत्, इत्थं सा पृथुः अथ अणुः अस्तु, इह विदुषां ग्रहः न ।

हिन्दी - इसके अतिरिक्त यह भी है कि अविलम्ब उपकारक का प्रिय (प्रत्युपकार) अपने द्वारा साध्य उपाय से करे इस स्थिति मे वह चाहे बडा है अथवा छोटा, इसका समझदारो मे कोई आग्रह नहीं होता ।

टिप्पणी—भाव यह है कि प्रत्युपकार तुरन्त करना उचित है, छोटे-बडे की चिन्ता किये बिना अपनी शक्ति भर उपकारी का प्रिय साधन अविलम्ब करना विद्वज्जनानुमोदित है । अप्रस्तुत-प्रशंसा और छेकानुप्रास ॥ १४ ॥

भविता न विचारचारु चेत्तदपि श्रव्यमिदं मदीरितम् ।
खगवागियमित्यतोऽपि किं न मुदं दास्यति कीरगीरिव ॥ १५ ॥

जीवातु—अथ स्ववाक्ये आदर याचते—भवितेति । हे नृप ! इदं वक्ष्यमाण मदीरितं मद्वच मद्वचन विचारे विमर्शे चारु युक्त न भविता न भविष्यति चेत्तदपि अविचारितरमणीयमपि श्रव्य श्रोतव्यम् । इय खगवागित्यतोऽपि हेतो-कीरगी शुकवागिव मुद किं न दास्यति दास्यत्येव । प्रयोजनान्तराभावेऽपि कौतुकादपि श्रोतव्यमित्यर्थ, दधाते लृट् ॥ १५ ॥

अन्वय —इद मदीरितं विचारचारु न भविता चेत् तदपि श्रव्यम्, इयं खगवाक्, इत्यत अपि कीरगी इव किं मुदं न दास्यति ?

हिन्दी—यह जो मेरा कथन सभव है विचार करने पर सुन्दर न प्रतीत हो, तथापि सुनना तो उचित ही है, 'यह पक्षी की वाणी है'—इससे भी क्या तोते की वाणी के तुल्य आनन्द न देगी ? ( देगी ही )।

टिप्पणी—भले ही हस का कथन मीमासा करने पर महत्त्वपूर्ण न प्रतीत हो, तथापि राजा को इस कारण ही सुन लेना चाहिए कि तोते के समान यह हस भी मनुष्य की वाणी बोल रहा है। मनुष्य-भाषा बोलते हस को सुनना असमहत्त्व का होने पर भी एक सुन्दर आश्चर्य की तुष्टि तो करता ही है। उपमा और अनुप्रास ॥ १५ ॥

स जयत्यरिसार्थमार्यकोकृतनामा किल भीमभूपति ।
यमवाप्य विदर्भभू प्रभु हसति द्यामपि शक्रभर्तृकाम् ॥ १६ ॥

जीवातु—अथ यद्वक्तव्य तदाह—स इति। अर्थेन अभिधेयेन सह वर्तत इति सार्थकम्, 'तेन सहेति तुल्ययोग' इति बहुव्रीहि, 'वोपसर्जनस्ये'ति सह-शब्दस्य विकल्पात् सभाव 'शेषाद्विभाषे'ति कप् समासान्त, ततश्चिवरभूत-तद्भावे। अरिसार्थेषु शत्रुसङ्घेषु सार्थकीकृत नाम भीम इत्याख्या येन स तथोक्त च प्रसिद्ध बिभ्यत्यस्मादिति भीम 'भियो म' इत्यपादानार्थे निपात-नान्मप्रत्यय औणादिक, भीम इति भूपति नृप' जयति किल सर्वोत्कर्षेण वर्तते खलु। विदर्भभूर्विदर्भदेश य भूपति प्रभु भर्त्तारमवाप्य शक्रो भर्त्ता यस्यास्ता शक्रभर्तृका 'नद्यृतश्चे'ति कपि द्यामिवमपि हसति, किमुतान्यभर्तृ-वदेशानित्यथ। स्त्रियो हि भर्तुरुत्कर्षाद्धास कुर्वन्तीति भाव। अत्र विदर्भ-भुवोऽपि द्युहासासम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्ति ॥ १६ ॥

अन्वय—अरिसार्थकीकृतनामा स भीमभूपतिः जयति किल, य प्रभुम् अवाप्य विदर्भभू शक्रभर्तृका द्याम् अपि हसति।

हिन्दी—शत्रुओ के दल मे जिसने ( भयकर युद्ध करके अपना भीम ) नाम सार्थक कर दिया है, वह भीम भूपाल सर्वथा जय प्राप्त करे, जिसको स्वामी पाकर विदर्भ की भूमि इन्द्र जिसका स्वामी है, ऐसी स्वर्गभूमि का भी उपहास करती है।

टिप्पणी—विदर्भ भूमि का स्वामी भीम पराक्रमी शासक है, वह प्रजारंजक भी है, समृद्ध भी है, जिसके सम्मुख इन्द्र और उसकी स्वर्ग भूमि भी नगण्य है। विद्याधर ने यहाँ अनुप्रास और उपमा अलंकारों का निर्देश किया है, मल्लिनाथ ने असम्बन्ध में सम्बन्ध कथन के आधार पर अतिशयोक्ति का, चन्द्रकलाकार अतिशयोक्ति और अर्थापत्ति की संसृष्टि मानते हैं ॥ १६ ॥

दमनादमनाक् प्रसेदुषस्तनयां तथ्यगिरस्तपोधनात् ।
वरमाप स दिष्टविष्टपत्रितयानन्यसदृग्गुणोदयाम् ॥ १७ ॥

जीवातु—दमनादिति। स भीमभूपतिरमनागनल्पं प्रसेदुषो निजोपासनया प्रसन्नात् 'भाषायां सदवसश्रुव' इति सदेर्लिट् क्वस्वादेशः। दमनाद्दमनाख्यात् तथ्यगिरः अमोघवचनात् तपोधनादृषेः दिष्टानां कालानां विष्टपानां लोकानाञ्च त्रितययोरनन्यसदृशी गुणोदया कालत्रये लोकत्रये चानन्यसाधारणप्रकर्षां तनयां दुहितरं वरमाप। वरत्वेन लब्धवानित्यर्थः। 'देवाद्वृते वरः श्रेष्ठे त्रिषु क्लीबे मनाक्प्रिय' इत्यमरः ॥ १७ ॥

अन्वय—सः अमनाक् प्रसेदुषः तथ्यगिरः तपोधनात् दमनात् दिष्टविष्टपत्रितयानन्यसदृग्गुणोदयां तनयां वरम् आप।

हिन्दी—उस (भीमभूपति) ने अत्यन्त प्रसन्न, सत्यवक्ता (जिनका वचन झूठा न हो) तपस्वी दमन से कालत्रय (भूत, भविष्यत्, वर्तमान) और लोकत्रय (स्वर्ग, मर्त्य, पाताल) में जो असाधारण रूप-गुणवती है, ऐसी पुत्री का वर पाया।

टिप्पणी—दमयन्ती अनुपम रूप गुणवती है,—यह कह कर नल की उसके प्रति उत्कंठा जागरित करने की चेष्टा। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और व्यतिरेक, चन्द्रकलाकार ने केवल 'दमनादमनाक्' के यमक का निर्देश किया है ॥

भुवनत्रयसुभ्रुवामसौ दमयन्ती कमनीयतामदम् ।
उदियाय यतस्तनुश्रिया दमयन्तीति ततोऽभिधां दधौ ॥ १८ ॥

जीवातु—अथास्या नामधेयं व्युत्पादयन्नेवाह—भुवनत्रयेति। असौ वरप्रसादलब्धा तनया कर्त्री तनुश्रिया निजशरीरसौन्दर्येण करणेन भुवनत्रयसुभ्रुवां त्रैलोक्यसुन्दरीणां कमनीयतामदं सौन्दर्यगर्वं दमयन्ती अस्तं गमयन्ती दमेर्ण्यं-

न्ताद् 'न पादमि'त्यादिना कर्त्रभिप्राय आत्मनेपदापवाद परस्मैपदप्रतिषेधेऽप्यकर्त्रभिप्रायविवक्षाया परस्मैपदे लट शत्रादेश । उदियाय उदिता, इणो लिट्, ततस्तस्मादेव निमित्ताद्दमयन्तीत्यभिधामाख्या दधौ, दधातेर्लिट् ॥१८॥

अन्वय —यत असौ भुवनत्रयसुभ्रुवा कमनीयतामद तनुश्रिया दमयन्ती उदियाय तत 'दमयन्ती' इति अभिधा दधौ ।

हिन्दी—क्योंकि यह ( भीमतनया ) तीनो भुवनो की सुनयनाओ के सौन्दर्य गर्व को तन की शोभा से दमन करती उत्पन्न हुई, इससे ( इसका ) 'दमयन्ती'—यह नाम रखा गया ।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक मे दमयन्ती का त्रिलोक सुन्दरियो मे अप्रतिम बताया गया था यहाँ उसी की एक प्रकार से पुष्टि की गयी है । विद्याधर ने यहाँ उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है, किन्तु त्रिलोक सुन्दरियो से दमयन्ती की श्रेष्ठता प्रतिपादित होने के कारण चद्रकलाकार यहाँ व्यतिरेक अलकार मानते हैं ।१८।

श्रियमेव पर धराधिपाद् गुणसिन्धोरुदितामवेहि ताम् ।
व्यवधावपि या विधो कला मृडचूडानिलया न वेद क ॥ १९॥

जीवातु—अथ चतुर्विंशतिश्लोकैश्चिकुरादारभ्य दमयन्ती वर्णयति—श्रियमिति । हे नृप ! ताम् दमयन्तीं गुणसिन्धो गुणसागराद्धराधिपाद्भीमनरेन्द्रादुदितामुत्पन्ना श्रिय साक्षाल्लक्ष्मीमेव पर ध्रुवमवेहि जानीहि, अवपूर्वादिणो लोटि 'सेर्ह्यपिच्चे'ति ह्यादेशे ङित्वान्न सार्वधातुकगुण , महिलायाम् 'आद्गुण ' अत्र केवलावपूर्वस्य इणो ज्ञानार्थत्वादाङ्प्रश्लेषे तदलाभात्, प्रश्लेषेऽपि 'ओमाङोश्चे'ति पररूपमिति केषाञ्चित्प्रक्रियोपन्यासो वृथा । प्रद्वान्य त्याग 'अवैहीति वृद्धिरयत्ने'ति वामनसूत्रमप्यनाङ्प्रश्लेष एव भ्रान्तिप्राप्तवृद्धिप्रतिषेधपर गुण एव युक्त इति व्याख्यानाद्यथा 'ओमाङोश्चे'ति, पररूपमेव युक्तमित्युच्येत इति । न च दृष्टाव्यवधानात्र श्रीरेवेति वाच्यमित्याह-व्यवधौ व्यवधाने सत्यपि 'उपसर्गे घो किरि'ति किप्रत्यय मृडचूडानिलया हरशिखाश्रया कला विधोरिन्दोरेव कला को वा न वेद ? सर्वोऽपि वेदैवेत्यर्थ , 'विदो लटो वे'ति वैकल्पिको णलादेश । यथा हरशिरोगतापि कला चन्द्रकलैव, तथा भीमभवनोदिताऽप्येषा श्रीरेवेति सो दर्शातिशयोक्ति । अत्र श्रीकलयो नृपमृडो वाक्यद्वये बिम्बप्रति-

बिम्बभावेन सामान्यधर्मवत्तया निर्दिष्टाविति दृष्टान्तालङ्कारः। 'यत्र वाक्यद्वये बिम्बप्रतिबिम्बतयोच्यते। सामान्यधर्मः काव्यज्ञैः स दृष्टान्तो निगद्यते॥' इति लक्षणात्॥ १९॥

अन्वय—ता पर गुणाब्धिर्यो धराधिपात् उदिता श्रियम् एव अवेहि, वा अवधौ अपि मृडचूडानिलया विधोः कला कः न वेद?

हिन्दी—हे नल, आप उसे गुणों के सागर पृथ्वीपति से समुत्पन्न निश्चय रूप से लक्ष्मी ही समझिए, अथवा अन्तराय होने पर भी महादेव के मस्तक पर जिसका आवास है, उस चन्द्र की कला का कौन नहीं जानता? (सब ही जानते हैं।)

टिप्पणी—धरती की लक्ष्मी दमयन्ती के विषय में सर्वत्र ख्याति है, प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप से सभी उसके विषय में जानते हैं, जैसे अप्रत्यक्ष महादेव की चूडालग्ना चन्द्रकला से सभी परिचित होते हैं, अतः राजा नल भी दमयन्ती के विषय में सब जानते ही होंगे। अधिक कहना व्यर्थ है। विद्याधर के अनुसार यहाँ रूपक और आक्षेप अलङ्कार हैं, मल्लिनाथ के अनुसार अतिशयोक्ति और दृष्टान्त, क्योंकि दमयन्ती को 'भीमनृपनोदिता श्री' कहकर सौन्दर्यातिशय कथन है और 'श्री-चन्द्रकला' तथा 'भीम महादेव' सामान्य धर्म होने से बिम्ब प्रतिबिम्ब भाव से निर्दिष्ट हैं। चन्द्रकलाकार ने रूपक-दृष्टान्त की संसृष्टि मानी है॥ १९॥

चिकुरप्रकरा जयन्ति ते विदुषी मूर्द्धनि सा बिभर्ति यान्।
पशुनाप्यपुरस्कृतेन तत्तुलनामिच्छतु चामरेण कः॥ २०॥

जीवातु—चिकुरप्रकरा इति। चिकुरप्रकरा केशसमूहाः जयन्ति सर्वोत्कर्षेण वर्तन्ते, यान् वेत्तीति विदुषी विचक्षणा 'विदेः शतुर्वसुः' 'उगितश्चे'ति ङीप् 'वसोः सम्प्रसारणम्'। सा दमयन्ती मूर्द्धनि बिभर्त्ति, विद्वद्धृत एव सर्वस्याप्युत्कर्षहेतुरिति भावः। अतएव पशुना तिरश्चा चमरीमृगेणाप्यपुरस्कृतेनानादृतेन चामरेण चमरीपुच्छेन सह तत्तुलनां तेषां चिकुराणां समीकरणं कः इच्छतु? न कोऽपीत्यर्थः। सम्भावनायां लोट्। अत्र तुलनानिषेधस्यापुरस्कृतपदार्थहेतुकत्वात्पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गम्, 'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतमि'ति लक्षणात्॥ २०॥

अन्वय—विदुषी सा यान् मूर्द्धनि बिभर्त्ति ते चिकुरप्रकराः जयन्ति, पशुना अपि अपुरस्कृतेन चापरेण तत्तुलना कः इच्छतु ?

हिन्दी—बुद्धिमती वह जिन्हें शिरोधार्य किये है, वे जयी हैं ( सर्वोत्कृष्ट ) हैं ) केश-समूह, पशु ( सुरा गाय ) ने भी जिन्हें पुरस्कृत नहीं किया ( पृष्ठभाग पूँछ में रखा ) उन चमरी-केशों से कौन दमयन्ती की चिकुरराशि की तुलना करना चाहेगा ? ( कोई नहीं। )

टिप्पणी—चमरी के तुलनायोग्य केशों से भी दमयन्ती के चिकुरजाल की श्रेष्ठता प्रमाणित करने का अद्भुत तर्क। मल्लिनाथ के अनुसार पदार्थहेतुक काव्यलिंग अलंकार और विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और व्यतिरेक। काकु वक्रोक्ति ॥ २० ॥

स्वदृशोर्जनयन्ति सान्त्वना खुरकण्डूयनकैतवान्मृगा ।
जितयोरुदयत्प्रमीलयोस्तदखर्वेक्षणशोभया भयात् ॥ २१ ॥

जीवातु—स्वदृशोरिति। मृगा हरिणास्तस्या दमयन्त्या अखर्वयोरायतयोरीक्षणयोरक्ष्णो. शोभया कर्त्र्या जितयोरत एव भयादुदयत्प्रमीलयो रुत्पद्यमाननिमीलनयो स्वदृशोर्निजनयनयो खुरं शफं 'शफं क्लीबे खुर पुमानि' त्यमर। कण्डूयनस्य कर्षणस्य कैतवाच्छलात्सान्त्वना जनयन्ति लालना कुर्वन्ति। यथा लोके परपराजिता निमीलिताक्षा स्वजनैर्भयनिवृत्तय करतलास्फालनादिना परिसान्त्व्यन्ते तद्वदिति भाव। अत्र कैतवशब्देन कण्डूयनमपहनुत्य सान्त्वनारोपादपह्नवभेद ॥ २१ ॥

अन्वय—मृगा तदखर्वेक्षणशोभया जितयो भयात् उदयत्प्रमीलयो स्वदृशो खुरकण्डूयनकैतवात् सान्त्वना जनयन्ति।

हिन्दी—हरिण उसके विशाल नेत्रों की शोभा से विजित हो भय से मूँद गये ( तन्द्रा से निमीलित अपने नेत्रों को खुर से खुजाने के ब्याज से सान्त्वना देते हैं।

टिप्पणी—हारे व्यक्ति को सहलाकर सान्त्वना दी जाती है, सो मृग भी दमयन्ती के विशाल नयनों से पराजित अतएव त्रस्त हो मुँदे नेत्रों को खुर से

सहला कर सान्त्वना देते हैं। तन्द्रालु मृग को खुजलाना मृग-स्वभाव है। द्रष्टव्य–'शृङ्गेण च स्पर्शनिमीलिताक्षीं मृगीमकण्डूयत कृष्णसारः'। (कालिदास, कुमारसम्भव)। मल्लिनाथ के अनुसार अपह्नुति-अलंकार और विद्याधर के अनुसार समासोक्ति तथा अपह्नुति, चन्द्रकलाकार के अनुसार कैतवापह्नुति प्रतीयमानोत्प्रेक्षा की संसृष्टि॥ २१॥

अपि लोकयुगं दृशावपि श्रुतदृष्टा रमणीगुणा अपि।
श्रुतिगामितया दमस्वसुर्व्यतिभाते सुतरां धरापते!॥ २२॥

जीवातु—अपीति। हे धरापते! दमो नाम भीमस्यैवात्मजस्तस्य स्वसुर्दमन्त्या लोकयुगं मातापितृकुलयुगं श्रुतिगामितया वेदप्रसिद्धतया सुतरां व्यतिभाते परस्परोत्कर्षेण भाति तथा दृशौ नेत्रे अपि श्रुतिगामितया कर्णान्तविश्रान्ततया व्यतिभाते परस्परोत्कर्षेण भातस्तथा श्रुता श्रुतिप्रसिद्धा. ते च ते दृष्टा लोकप्रसिद्धाश्च विशेषणयोरपि विशेषणविशेष्यभावविवक्षाया विशेषणसमास, ते रमणीगुणा स्त्रीधर्म्मा अपि श्रुतिगामितया जनैं श्रूयमाणतया 'श्रुतिः श्रोत्रे तथाम्नाये वार्त्तायां श्रोत्रकर्मणी'ति विश्व। सुतरां व्यतिभाते व्यतिहारेण भान्ति। 'आत्मनेपदेष्वनत' इति झस्यादादेश, सर्वत्र 'कर्त्तरि कर्मव्यतिहारे' इत्यात्मनेपदम्, अदादित्वाच्छपो लुक्, सर्वत्र टेरेत्वम्। अत्र लोकयुगादीनां त्रयाणामपि प्रकृतत्वात् केवलप्रकृतविषयतुल्ययोगिताभेदः। 'प्रस्तुतानामप्रस्तुतानाञ्च केवलं तुल्यधर्मतः। औपम्यं गम्यते यत्र सा मता तुल्ययोगिते'ति लक्षणात्॥ २२॥

अन्वय—धरापते, दमस्वसुः लोकयुगं, दृशौ, श्रुतदृष्टा रमणीगुणा अपि श्रुतिगामितया सुतरां व्यतिभाते।

हिन्दी—हे धरणी के स्वामी, दमस्वसा (दमयन्ती) के दोनों कुल (मातृ पितृ कुल), दोनों नेत्र और सुने देखे रमणीजनोचित सौन्दर्यादि गुण भी श्रुतिगामी (जगद्विख्यात मातृपितृकुल), कान तक फैले (विशाल नयन) तथा लोकवर्णन-विषय (रमणीगुण) होने से परस्पर अत्यन्त सुशोभित होते हैं।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती के मातृ-पितृकुल विख्यात हैं, वह विशालनयना, आकर्णविशालनेत्रा है, उसके नारीजनोचित रूप गुण की चर्चा लोक-जीवन का अंग है, अनेकार्थ 'श्रुति' शब्द का प्रयोग कर कवि ने पदार्थों की उत्कृष्टता का एक ही कारण निर्देश किया है—'श्रुतिगामिता' 'श्रुत' (पुराणादि, सामुद्रिक शास्त्रादि मे वर्णित) तथा 'दृष्ट' (किन्हीं सुन्दरियों मे देखी गयी) जो नार्युचित विशेषताएं हैं, वे सब दमयन्ती मे हैं। इस श्लोक मे 'व्यतिभाते' (वि=अति+भा) का प्रयोग चमत्कारपूर्ण है, 'प्रकाश'-कार के अनुसार यह 'वचनश्लेष' है, अर्थात् तीनों वचनो मे एक सदृश रूप—व्यति+भा+लट्+त = व्यतिभाते (एकवचन)। व्यति+भा+आताम्=व्यतिभाताम्, 'टित आत्मने पदाना टेरे' (अष्टा ३।४।७९) से एत्व=व्यतिभाते (द्विवचन)। व्यति+भा+झ=अत तथा पूर्वोक्त प्रणाली से एत्व (बहुवचन)। इस प्रकार एक 'व्यतिभाते' क्रिया तीनो कर्ताओ से सम्बन्धित हो गयी—(१) लोकयुगम्—एकवचन, (२) दृशौ—द्विवचन, (३) रमणीगुणा—बहुवचन। 'व्यतिभाते' का अर्थ है कर्म विनिमय से भासित होना। इस प्रकार पितृकुल मातृकुल से व्यतिभासित है और पितृकुल मातृकुल मे, दक्षिण नेत्र की शोभा को बायाँ नयन स्वीकारता है, वामनेत्र की दक्षिण नेत्र, जो शास्त्रो मे वर्णित (श्रुत) गुण हैं, वे दमयन्ती मे दृष्ट—देखे गये हैं, जो दमयन्ती मे देखे जाते हैं—'दृष्ट' हैं, वे ही शास्त्रो मे 'श्रुत' हैं। अथवा इन सब युग्मो की परस्पर-एक दूसरे से शोभा है-मातृकुल पितृकुल से सुशोभित है, पितृकुल मातृकुल से, इसी प्रकार दोनों नेत्र अन्योन्यत। शास्त्रादि में 'श्रुत'—वर्णित रमणीगुणों की सार्थकता दमयन्ती में 'दृष्ट' होने से है और जो उसमें दृष्ट हैं, वे ही शास्त्रविख्यात हैं। मल्लिनाथ ने इस श्लोक मे तुल्ययोगिता अलंकार का उल्लेख किया है, विद्याधर के अनुसार यहाँ वचन श्लेषक्रियाकारक और दीपक की संसृष्टि है। चन्द्रकलाकार के अनुसार वचनश्लेषतुल्ययोगिता का एकाश्रयानुप्रवेश संकर है॥ २२॥

नलिनं मलिनं विवृण्वती पृषतीमस्पृशती तदीक्षणे।
अपि खञ्जनमञ्जनाञ्चिते विदधाते रुचिगर्वदुर्विधम्॥ २३॥

जीवातु—नलिनमिति । नलिन पद्म मलिनमचार विवृण्वती कुर्वाणे पृषती मृगीमस्पृशती असमानत्वात् दूरादेव परिहार इत्यर्थ, तदीक्षणे तल्लोचने अञ्जनाञ्चिते कज्जलपरिष्कृते सती खञ्जन खञ्जरीटाख्य खञ्जनामक पक्षिविशेष 'खञ्जरीटस्तु खञ्जन' इत्यमर । तमपि रुचिगर्वदुर्विध चारुत्वगर्वनिस्व विदधाते कुर्वाते, सर्वाप्यनुमेये इत्यर्थ । 'निःस्वस्तु दुर्विधो दीनो दरिद्रो दुर्गतोऽपि स' इत्यमर । ईक्षणयोर्नलिनादिमलिनीकरणाद्यसम्बन्धे सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्ति, तथा चोपमा व्यज्यत इत्यलङ्कारेणालङ्कारध्वनि ।।

अन्वय—नलिन मलिन विवृण्वती, पृषतीम् अस्पृशती अञ्जनाञ्चिते तदीक्षणे खञ्जनम् अपि रुचिगर्वदुर्विध विदधाते ।

हिन्दी—कमल को मलिन बनाने वाले, हरिणी की अगणना करनेवाले काजल लगे उसके नेत्र खजन को भी सौन्दर्याभिमान से रहित बना देते हैं ।

टिप्पणी—नेत्रों के प्राय. तीन उपमान हैं, कमल, हरिणनयन, खजन । दमयन्ती के नयनों के सम्मुख तीनों हीन हैं । अन्वय भेद से इसके अन्य अर्थ भी होते हैं । 'पृषती' का अर्थ हरिणी भी है और काजल लगाने की शलाका (सलाई) भी । इस प्रकार एक यह अर्थ हुआ कि काजल की शलाका का स्पर्श किये बिना इसके विशाल कज्जल-रहित नयन कमलों को फीका कर देते हैं, अञ्जनखचित होकर तो खजन का भी सौन्दर्य-गर्व खर्व कर देते हैं । और भी अर्थ हो जाते हैं–'मलिन विवृण्वती' अर्थात् स्वगत श्याम गुण का दृष्टिवश प्रसार करती 'नलिन' पर भी श्यामता बिखेर कर उसे मलिन बना देती है अथवा 'मलिन नलिन रुचिगर्वदुर्विध विदधाते', नीलोत्पल का सौन्दर्य गर्व खर्व कर देती है । 'अस्पृशती तदीक्षणे' विस्तार को अप्राप्त उसके नेत्र हरिणी का सौन्दर्य गर्व खर्व कर देते हैं, कमल को मलिन कर देते हैं, जब विस्तार पाते हैं, तो खुञ्ज तृष्ण, अतिसरल, अतिचञ्चल खदन का भी सौन्दर्याभिमान भग हो जाता है । भाव यह है कि दमयन्ती के नेत्रों के सम्मुख कोई उपमान ठहरता नहीं । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ असम्बन्ध में सम्बन्ध-कथन रूपा अतिशयोक्ति से उपमा व्यजित होती है, अत अलकारध्वनि है, विद्याधर के अनुसार छेका-

नुप्रास और अतिशयोक्ति अलकार हैं, चद्रकलाकार ने अतिशयोक्ति-व्यतिरेक के अगागिभाव से सकर का उल्लेख किया है ॥ २३ ॥

अधर खलु ,बिम्बनामक ,फलमस्मादिति भव्यमन्वयम् ।
लभतेऽधरबिम्बमित्यद. पदमस्या रदनच्छद वदत् ॥ २४ ॥

जीवातु—अधरमिति । अधरबिम्बमित्यद पदम् अधर बिम्बमिवेत्युपमितसमासाश्रयणेन स्त्रीणामधरेपुँयत्पद प्रयुज्यते तदित्यथ । अस्या दमयन्त्या रदनच्छदम् ओष्ठमविदधत् तदभिधानाय प्रयुक्त सदित्यथ । बिम्बनामक फल बिम्बमस्माद्दमयन्तीरदनच्छदादधर किलापकृष्ट खल्विति अधरशब्दस्यापकृष्टार्थत्वे अधर बिम्ब यस्मात्तदिति बहुव्रीहिसमासे च सति भव्यमबाधितमन्वय वृत्तिपदार्थसमर्गलक्षण लभते, अन्यथा समर्थसमासाश्रयणे 'समर्थ पदविधिरि'ति समर्थपरिभाषा भज्येत, तर्हि नोपमा स्यादिति भाव । अत्र दमयन्तीदन्तच्छदस्य बिम्बाधरीकरणासम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्ति पूर्ववद् ध्वनिश्च ॥ २४ ॥

अन्वय —अधरबिम्बम् इति अद पदम् अस्या रदनच्छद वदत् बिम्बनामक फलम् अस्मात् अधर खलु—इति भव्यम् अन्वयम् लभते ।

हिन्दी—'अधर बिम्ब' ( अधर बिम्ब के सदृश है ) यह पद ( शब्द ) इस ( दमयन्ती ) के ओष्ठाधर के अभिधान के निमित्त प्रयुक्त होता हुआ 'बिम्ब नाम का फल इस ओष्ठ से निश्चयत अधर ( निम्न ) है'—समीचीन अन्वय को प्राप्त करता है ।

टिप्पणी—दमयन्ती के रदन च्छद के सम्मुख रक्तवर्ण बिम्बफल भी हीन है, यह कह कर कवि उपमान ( बिम्ब ) से उपमेय ( ओष्ठ ) की उत्कृष्टता सिद्ध करना चाहता है । इस भाव के लिए उसने एक अनूठी कल्पना की है । सामान्यत 'अधर-बिम्ब' का अर्थ 'अधर बिम्ब के समान है'—करने के लिए यह कर्मधारय समास से निष्पन्न शब्द माना जाता है—'अधरो बिम्ब इव', किंतु दमयन्ती के सदर्भ में कवि के अनुसार यह समास उपयुक्त नहीं होगा क्योंकि उसका ओष्ठ बिम्ब से श्रेष्ठ है, वहाँ बहुव्रीहि समास करने पर ही शब्दत और

अर्थत संगतता आ सकेगी–'अधर ( निम्नतरम् ) बिम्ब यस्मात् तद्'–निकृष्ट है बिम्बफल जिससे । इस प्रकार ही अर्थ में उपयुक्तता आ सकेगी । विद्याधर के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा है, किन्तु मल्लिनाथ पूर्वश्लोक के तुल्य ही इसमें भी अतिशयोक्ति और अलंकार-ध्वनि मानते हैं, चन्द्रकलाकार व्यतिरेक ॥ २४ ॥

हृतसारमिवेन्दुमण्डलं दमयन्तीवदनाय वेधसा ।
कृतमध्यबिलं विलोक्यते धृतगम्भीरखनीखनीलिम ॥ २५ ॥

जीवातु–हृतसारमिति । इन्दुमण्डलं दमयन्तीवदनाय तन्निर्माणायेत्यर्थः । 'क्रियार्थोपपदस्ये'ति चतुर्थी, वेधसा हृतसारमुद्धृतमध्याङ्कमिव, कुत ? कृतमध्यबिलं विहितमध्यरन्ध्रमत एव धृतो गम्भीरखनीखस्य निम्नमध्यरन्ध्राकाशस्य नीलिमा नैल्यन्तया विलोक्यते, 'खनि' स्त्रियामाकर स्यादि'-त्यमर । 'कृदिकारादक्तिन' इति ङीप् । अत्र कलङ्कापह्नवेन खनीलिमारोपादपह्नवभेद', स च कृतमध्यबिलमित्येतत्पदार्थहेतुकत्वाल्लिङ्गानुप्राणित', तदपेक्षा चेयं हृतसारमित्युत्प्रेक्षेति सङ्कर । तया चापमा व्यज्यत इति पूर्ववत् ध्वनि ॥ २५ ॥

अन्वय —इन्दुमण्डलं दमयन्तीवदनाय वेधसा हृतसारम् इव कृतमध्यबिलं धृतगम्भीरखनीखनीलिम विलोक्यते ।

हिन्दी—ऐसा प्रतीत होता है–विधाता द्वारा दमयन्ती के मुख की सरचना के निमित्त चन्द्रबिम्ब का श्रेष्ठ अश ले लिया गया, अत उसके मध्य में छिद्र हो गया, जिससे ( कलक चिह्न रूप में ) उस गहरे गड्डे में आकाश की नीलिमा दिखायी पड रही है ।

टिप्पणी—चद्रमा का कलङ्क वस्तुत कलक-चिह्न नहीं है, यह तो दमयन्ती-मुख-रचना के लिए ले लिये गये उसके श्रेष्ठाश के अभाव में पडे गर्त्त के पीछे से दीखती नभोमण्डल की नीलिमा है–इस उक्ति से कवि प्रतिपादित करना चाहता है कि दमयन्ती-वदन निष्कलक चद्र के श्रेष्ठाश के सदृश सम्भव है, यह चद्र उसके सम्मुख हीन है । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और अनुप्रास, मल्लिनाथ के अनुसार कलक का अपह्नव करके आकाश-नीलिमा का आरोप

होने से अपह्नुति है, जो 'कृतमध्यबिलम्'–इस पदार्थहेतुक काव्यलिंग से अनुप्राणित है। 'हृत्सारम्'–इत्यादि उत्प्रेक्षा है। इस प्रकार यहाँ अपह्नुति-काव्यलिंग-उत्प्रेक्षा का संकर है। उत्प्रेक्षा से उपमा व्यंजित है, सो अलंकारध्वनि भी है॥ २५॥

घृतलाञ्छनगोमयाञ्चनं विधुमालेपनपाण्डरं विधिः।
भ्रमयत्युचितं विदर्भजाननीराजनवर्द्धमानकम्॥ २६॥

जीवातु—घृतेति। विधिर्ब्रह्मा घृतं लाञ्छनमङ्कं एव गोमयाञ्चनं मध्यस्थितगोमयसंश्लेषणम् एनम् आलेपनपाण्डरं निजकान्तिसुधाधवलितमित्यर्थः, विधुं चन्द्रमेव विदर्भजाननस्य वैदर्भीमुखस्य नीराजनवर्द्धमानकं नीराजनशरावम् 'शरावो वर्द्धमानकः' इत्यमरः। किरणदीपकलिकायुक्तमिति भावः। भ्रमयत्युचितम् लोकोत्तरत्वात् इति भावः, एवं नीराजयतीति देशाचारः। अत्र विधुतल्लाञ्छनादेर्नीराजनशरावगोमयादित्वेन निरूपणात्सावयवरूपकम्॥ २६॥

अन्वयः—विधिः घृतलाञ्छनगोमयाञ्चनम् आलेपनपाण्डरं विधुं विदर्भजाननीराजनवर्द्धमानकं भ्रमयति–(इति) उचितम्।

हिन्दी—ब्रह्मा कलङ्क-चिह्न रूप गोबर के अँचना (लेप) से युक्त, पिष्टोदक (ऐपन) से भरे चन्द्र को विदर्भतनया (दमयन्ती) के मुख की आरात्तिका (आरती) के निमित्त मृत्पात्र (मिट्टी का बर्तन–शराव, सरैया) के समान जो घुमाता है, सो वह उचित ही करता है।

टिप्पणी—सूर्य चन्द्र सब ईश्वरेच्छा से घूमा ही करते हैं–यह प्रकृति का नियम है। कवि दमयन्ती के मुख के सम्मुख चन्द्र कहीं निकृष्ट है–यह प्रमाणित करने के लिए चन्द्र-भ्रमण का कारण बताता है कि दमयन्ती के मुख की आरती उतारने के लिए ब्रह्मा की चेष्टा, जिससे इस सलोने मुखड़े को नजर न लग जाय, सपूर्ण दृष्टिदोषों का निराकरण हो जाय–उर्दू-मुहावरे के अनुसार 'चश्मे-बद्दूर'। चन्द्रमा को गोबर से लिपा ऐपन से पूरा किया गया मिट्टी का पात्र बनाया गया है, जिससे यह दृष्टिदोष निराकरण हो रहा है। लोकजीवन में भी

गोबर लिये, ऐपन से चिह्नित शराब से नजर उतारी जाती है। मल्लिनाथ के अनुसार सावयव रूपक, विद्याधर के अनुसार रूपक और सम अलंकार— योग्यता के कारण योग की यदि सम्भावना हो तो सम होता है—'समं योग्यतया योगो यदि सम्भावितः क्वचित्।' चन्द्रकलाकार ने यहाँ सावयवरूपक और असंबंध में सम्बन्ध कथन रूपा अतिशयोक्ति के संकर का निर्देश किया है ॥ २६ ॥

सुषमाविषये परीक्षणे निखिलं पद्ममभाजि तन्मुखात्।
अधुनापि न भङ्गलक्षणां सलिलोन्मज्जनमुज्झति स्फुटम् ॥ २७ ॥

जीवातु—सुषमेति। सुषमा परमा शोभा सैव विषयः यस्मिन् परीक्षणे जलदिव्यशोधने कृते निखिलं पद्मं पद्मजातं तन्मुखात्तदाननात् भङ्गावनित्वाद-भाजि अभञ्जि स्वयमेव भग्नमभूदित्यर्थः, स्फुटं, कर्तरि लुङ्, 'भञ्जेश्च चिणी'ति वैकल्पिको नकारलोपः। अत एवाधुनापि भङ्गलक्षणां पराजयचिह्नं सलिलादुन्मज्जनं क्षणमपि नोज्झति न जहाति। जलदिव्योन्मज्जनस्य पराजयलिङ्गत्वस्मरणादिति भावः। उन्मज्जनक्रियानिमित्तेयं भङ्गोत्प्रेक्षा।२७।

अन्वय—सुषमाविषये परीक्षणे निखिलं पद्मं तन्मुखात् अभाजि, अधुना अपि भङ्गलक्षणां सलिलोन्मज्जनं न उज्झति स्फुटम्।

हिन्दी—सौन्दर्य-विषयक परीक्षा में समग्र कमल उसके मुख से पराजित हो गये, सो लगता है उसी पराजय-चिह्न-स्वरूप आज भी जल से ऊपर रहना नहीं छोड़ते। अथवा 'पद्म' पराजित हो 'अभाजि' अर्थात् टूट गये हैं, सो उसी 'भग' ( टूटन ) के कारण आज भी 'स्फुट' अर्थात् छितरे हुए जल के ऊपर खड़े हैं।

टिप्पणी—कवि संसार भर के कमलों से दमयन्तीमुख का सौन्दर्य श्रेष्ठ सिद्ध करना चाहता है, एतदर्थ यह कल्पना है। याज्ञवल्क्य स्मृति के व्यवहाराध्याय (२।९५-११३) में 'दिव्य' प्रकरण है, जिसके अनुसार 'जलदिव्य' में दमयन्ती-मुख और 'निखिल पद्मजात' के मध्य सौन्दर्य-श्रेष्ठता का परीक्षण हुआ। इसमें होता यह है कि एक धनुर्धर द्वारा छोड़े बाण को लेकर जब-तक दूसरा दौड़ता हुआ आता है, तब-तक जो जल में डूबा खड़ा रहता है, वही विजयी

माना जाता है। और जो बाण ले-आने के पूर्व ही जल से बाहर उभर आता है, वह पराजित माना जाता है। दमयन्ती-मुख से कमल पराजित हो गए, सो तब के उभर कर आये-आये आज भी जल के ऊपर ही रह कर मानो स्वपराजय को स्वीकारे हुए हैं। एतद्विषयक याज्ञवल्क्य का श्लोक (२।१०९) इस प्रकार है—

"समकालमिषु मुक्तमानीयान्यो जयी नरः ।
गते तस्मिन्निमग्नाङ्ग पश्येच्चेच्छुद्धिमाप्नुयात् ।"

मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और विद्याधर के अनुसार अनुमान तथा अतिशयोक्ति ॥ २७ ॥

धनुषी रतिपञ्चबाणयोरुदिते विश्वजयाय तद्भ्रुवौ ।
नलिके न तदुच्चनासिके त्वयि नालीकविमुक्तिकामयोः ॥ २८ ॥

जीवातु—धनुषी इति । तद्भ्रुवौ विश्वजयायोदिते उत्पन्ने रतिपञ्चबाणयोर्धनुषी नूनमित्यादिप्यन्जकाप्रयोगाद्गम्योत्प्रेक्षा, किञ्च तस्या दमयन्त्या उच्चनासिके उन्नतनासापुटे त्वयि नालीकाना द्रोणिचापशराणा विमुक्ति कामयेते इति तयोक्तयो तयो 'शीलिकामिभक्ष्याचारिभ्यो ण' इति णप्रत्यय, 'नालीक पद्मखण्डेऽस्त्री नालीक शरशल्ययोरि'ति विश्व । नलिके न द्रोणिचापे न किमिति काकु । पूर्ववदुत्प्रेक्षा ॥ २८ ॥

अन्वय—तद्भ्रुवौ विश्वजयाय उदिते रतिपञ्चबाणयो धनुषी, तदुच्चनासिके त्वयि नालीकविमुक्तिकामयो नलिके न ( नु ) ।

हिन्दी—उसकी भौंहें जगज्जय के निमित्त उद्यत रति और पचबाण काम के दो धनुष हैं और उसकी उन्नत नासिका के दो छिद्र मुझ पर उन छोटे-छोटे बाणों को छोड़ने के निमित्त बाणाधार दो नलिकाएँ नहीं हैं क्या ? (हैं ही)।

टिप्पणी—उसकी भौंह सब को विमोहित करने वाली हैं, यह भाव है। काम के पाँच बाण हैं-( १ ) अरविन्द, ( २ ) अशोक, ( ३ ) आम्र, ( ४ ) नवमल्लिका और ( ५ ) नीलकमल—"अरविन्दमशोक च चूत च नवमल्लिका। नीलोत्पल च पञ्चैते पञ्चबाणस्य सायका ॥" उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार रूपक-उत्प्रेक्षा, अथवा इन दोनों का सकर ॥ २८ ॥

सदृशी तव शूर ! सा परं जलदुर्गस्थमृणालजिद्‌भुजा।
अपि मित्रजुषां सरोरुहां गृहयालुः करलीलया श्रियः ॥ २९ ॥

जीवातु—सदृशीति। हे शूर ! जलदुर्गस्थानि मृणालानि जयत इति तज्जितौ भुजौ, यस्याः सा मित्रजुषामर्कसेविनां सुहृत्सन्निधानाच्च सहायकसम्पन्नानामपीत्यर्थः। 'मित्रं सुहृदि मित्रोऽर्के' इति विश्वः। सरोरुहां श्रियः शोभाः सम्पदश्च 'न लोके'त्यादिना षष्ठीप्रतिषेधः, करलीलया भुजविलासेन भुजव्यापारेण बलिग्रहेण च 'बलिहस्तांशवः कराः' 'लीलाविलासक्रिययोरि'ति चामरः, गृहयालुः ग्रहीता ग्रह-ग्रहण इति धातोश्चौरादिकात् 'स्पृहिगृही'त्यादिना आलुच् प्रत्ययः, 'अयामन्ते'त्यादिना णेरयादेशः। सा दमयन्ती तव परमत्यन्तं सदृशी अनुरूपेत्युपमालङ्कारः। शूरस्य शूरैव भार्या भवितुमर्हतीति भावः ॥ २९ ॥

अन्वय—शूर, जलदुर्गस्थमृणालजिद्‌भुजा मित्रजुषाम् अपि सरोरुहां श्रियः करलीलया गृहयालुः सा परं तव सदृशी।

हिन्दी—हे वीर, जल के दुर्ग में स्थित कमलनालों के जयी भुजयुग्मवाली, मित्र ( सूर्य ) रूप सहायक के रहते भी ( अथवा मृणाल रूप हाथों से सूर्य की सेवा करते भी ) कमलों की शोभा सम्पत्ति को जैसे हस्तविलास-द्वारा ग्रहणशील वह ( दमयन्ती ) केवल आपके योग्य है।

टिप्पणी—कमलनाल से भी श्रेष्ठ भुज युग्म का वर्णन करने के साथ कवि 'जलदुर्गस्थ' इत्यादि द्वारा दमयन्ती और नल की सदृशता प्रमाणित करता है। जैसे नल जल में बने सुरक्षित दुर्ग में जा छिपे मित्रों की सहायता पाये हुए शत्रुओं का अपने बाहुप्रताप से बाहर निकाल उनकी सम्पत्ति ले लेता है, वैसे ही दमयन्ती भी 'करलीलया' 'मित्रजुट् सरोरुहों' की शोभा सम्पत्ति को छीन लेती है। इस प्रकार दमयन्ती शूर नल के ही योग्य है। शूर की भार्या शूरा ही हो सकती है, नल रणशूर, दमयन्ती सौन्दर्यशूरा। मल्लिनाथ के अनुसार उपमा और विद्याधर के अनुसार सम-श्लेष का संकर। चन्द्रकलाकार यहाँ सम-श्लेष-अतिशयोक्ति का अङ्गाङ्गिभावसंकर मानते हैं ॥ २९ ॥

वयसी शिशुतातदुत्तरे सुदृशि स्वाभिविधि विधित्सुनी।
विधिनापि न रोमरेखया कृतसीम्नी प्रविभज्य रज्यत.॥ ३०॥

जीवातु—वयसी इति। सुदृशि दमयन्त्या स्वाभिविधि स्वव्याप्ति विधित्सुनी विधातुमिच्छती अहमहमिकया स्वयमेवाक्रमितुमिच्छती इत्यर्थ शिशुतातदुत्तरे बाल्ययौवने वयसी विधिना सीमाभिज्ञेन रोमरेखया सीमाचिह्नेन प्रविभज्य रोमराजे प्रागेव अत्र शैशवेन स्यातव्यम्तत पर यौवनेनेति काल्तो विभाग कृत्वा, कृतसीम्नी कृतमर्यादे अपि 'विभाषा ङिदयो' रित्यल्लोप, न रज्यत न सन्तुष्यत । रम्यवस्तु दुरत्यजमिति भाव । एतेन वय सधिरुक्त । अत्र प्रस्तुतवयोविशेषसाम्यादप्रस्तुतविवादप्रतीते समासोक्तिरलङ्कार ॥ ३०॥

अन्वय —सुदृशि स्वाभिविधि विधित्सुनी शिशुता तदुत्तरे वयसी विधिना रोमरेखया विभज्य कृतसीम्नी अपि न रज्यत ।

हिन्दी—उस सुलोचना पर अपनी अभिव्याप्ति ( अधिकार ) रखने के इच्छुक बाल्य और यौवन आयु विधाता द्वारा रोमों की रेखा से विभाजन करके सीमाबद्ध किये जाने पर भी सतुष्ट नही है।

टिप्पणी—वय सधि का वर्णन है। शिशुता अभी पूर्णत गयी नही, यौवन का आगमन हो रहा है, जिसके चिह्न रूप रोमराजि प्रकट हो गयी है। यही रोम-राजि जैसे शैशव-यौवन की विधि-निर्मित सीमा-रेखा ( मेद ) है, पर जब तक शैशव यौवन 'दमयन्ती पर जितना सम्भव हो, अधिकार बना रखा जाय,' इस बात पर ( लोकजीवन की भाँति ) झगडा करते रहते हैं। मल्लिनाथ ने प्रस्तुत शैशव-यौवन के साम्य से अप्रस्तुत विवाद की प्रतीति होने के कारण यहाँ समासोक्ति मानी है, किन्तु विद्याधर के अनुसार यहाँ विशेषोक्ति है। काकु वक्रोक्ति मान कर 'कृतसीम्नो अपि न रज्यत' का यह अर्थ भी सम्भव है कि दोनो आयु सीमा निर्धारण हो जाने पर भी दमयन्ती पर अनुरक्त हैं और सीमा सम्बन्धी झगडा करते दो व्यक्तियों की भाँति स्थित हैं ॥३०॥

अपि तद्वपुषि प्रसपतोर्गमिते कान्तिझरैरगाधताम्।
स्मरयौवनयो खलु द्वयो प्लवकुम्भौ भवत कुचावुभौ॥ ३१॥

जीवातु—सम्प्रति यौवनमेवाश्रित्याह – अपीति । कान्तिझरैर्लावण्यप्रवाहैरगाधता दुरवगाहता गमिते तद्वपुषि दमयन्तीशरीरे प्रसर्पतोस्तरतो स्मरयौवनयोर्द्वयोरपि उभौ कुचौ प्लवस्योन्मज्जनस्य कुम्भौ प्लवनार्थं कुम्भावित्यर्थः, प्रकृतिविकारभावाभावादश्वघासादिवत्तादर्थ्ये षष्ठीसमासः । लोके तरद्भिः अनिमज्जनाय कुम्भादिकमवलम्ब्यत इति प्रसिद्धं, भवतः खलु । अत्र कुचयोः स्मरयौवनप्लवनकुम्भत्वोत्प्रेक्षया तयोरौत्तत्य कुचयोश्चातिवृद्धिर्व्यज्यत इत्यलङ्कारेण वस्तुध्वनिः ॥ ३१ ॥

अन्वय—कान्तिझरैः अगाधता गमिते तद्वपुषि प्रसर्पतो स्मरयौवनयोः द्वयो अपि उभौ कुचौ प्लवकुम्भौ भवतः ।

हिन्दी—लावण्य की झड़ी ( धारा-प्रवाह ) से अतग्म्भीरता दुःखगाहृता को प्राप्त उसके शरीर पर प्रसर्पण ( सतरण ) करते काम और यौवन—दोनों के ही जैसे दोनों कुच सतरण-सहायक घड़े हो गये हैं ।

टिप्पणी—दमयन्ती पूर्ण लावण्यवती है, धीरे धीरे काम और यौवन का प्रसार उसके भरपूर सुन्दर शरीर में हो रहा है । यह भाव प्रकट करने के लिए सौंदर्य धारा से उमड़ती गहरी देह नदी में कुच रूप सतरण-कुम्भ का सहारा ले तैरते दो व्यक्तियों के रूप में काम-यौवन की कल्पना की गयी है । इस श्लोक में दमयन्ती-कुचों की सतरण-कुम्भों के रूप में उत्प्रेक्षा के कारण कुचों का उभार और विस्तार व्यञ्जित होने से मल्लिनाथ के अनुसार अलङ्कार द्वारा वस्तुध्वनि है । विद्याधर रूपक का निषेध कर 'खलु' शब्द के आधार पर उत्प्रेक्षा मानते हैं अथवा अतिशयोक्ति ॥ ३१ ॥

कलसे निजहेतुदण्डजः किमु चक्रभ्रमकारितागुणः ?।
स तदुच्चकुचौ भवन् प्रभाझरचक्रभ्रममातनोति यत् ॥ ३२ ॥

जीवातु—कलस इति । निजहेतुदण्डजः स्वनिमित्तकारणजन्यः चक्रभ्रमकारिता कुलालभाण्डभ्रमणजनकत्वं सैव गुणो धर्मो रूपादिश्च, 'गुणः प्रधाने रूपादावि'त्यमरः । सः । कलसे किमु ? दण्डकार्य्ये कलसे सक्रान्तः किमु ? इत्यर्थः, कुतः यद्यस्मात् स कलसः तस्या दमयन्त्या उच्चकुचौ भवन् तत्कुचा-

त्मना परिणत सन् प्रभाझरे लावण्यप्रवाहे चक्रभ्रम चक्रवाकभ्रान्ति कुलाल-दण्डभ्रमण चातनोति, 'चक्रो गणे चक्रवाके चक्र सैन्यरथाङ्गयो । ग्रामजाले कुलालस्य भाण्डे राष्ट्रास्त्रयोरपि' इत्युमयत्रापि विश्व । अत्र 'समवायि-कारणगुणा रूपादय कार्य्ये मतामन्ति न निमित्तगुणा' इति तार्किकाणा समये स्थिते गुण इति चक्रभ्रम इति चोभयत्रापि वाच्यप्रतीयमानयोरभेदा-ध्यवसाय एव 'स तदुच्चकुचो भवन्नि'ति कुचकलसयोरभेदातिशयोक्त्युत्था-पितझरचक्रभ्रमात्मकक्रियानिमित्ता कुचात्मनि कल्से कार्ये चक्रभ्रमकारिता लक्षणनिमित्तकारणगुणसङ्क्रमणलक्षणेनोत्प्रेक्षेति सङ्क्षेप । तार्किकसमये विरोधाद् विरोधाभासोऽलङ्कार इति कैश्चिदुक्तम् तदेतदत्यन्ताश्रुतचरमलङ्कारपार-रश्मान शृण्वन्तु ॥ ३२ ॥

अन्वय —निजहेतुदण्डज चक्रभ्रमकारिलागुण कल्से किमु, यत् स तदु-च्चकुचो भवन् प्रभाकरचक्रभ्रमम् आतनोति ।

हिन्दी—कलश मे जो चक्रभ्रमकारी ( चाक का भ्रम उपजाने वाला ) भाव-रूप गुण दीखता है, वह क्या निमित्त कारण दड से सजात है, जिससे वह कलश उस ( दमयन्ती ) के उन्नत दोनो कुच होता हुआ दीप्ति की झडी से ( कुम्भकार के ) चक्र का भ्रम ( दर्शकों की दृष्टि मे ) उत्पन्न कर रहा है ? अथवा लोक समूह में मदजनित मोह उत्पन्न कर रहा है अथवा वह कलश कुचयुग्म होकर प्रभा प्रवाह मे भ्रमते चक्वे का भ्रम उत्पन्न कर रहा है ।

टिप्पणी—दमयन्ती का चक्रवाक और कलश के समान कुचयुगल अत्युन्नत है, जो देखता है, सौन्दर्य की चकाचौंध मे दृष्टि भ्रात हो जाता है, वैसे ही जैसे तीव्र सूर्यप्रकाश को देखकर सब विमुग्ध हो जाते हैं, जैसे उन पर मद चढ़ गया हो । भ्रम का अर्थ घूमना—चक्कर खाना भी है । इसको लेकर कवि ने 'न्यायप्रद्रर्शित तक' मे अपना ज्ञान प्रदर्शन किया है । न्यायशास्त्र मे तीन प्रकार के कारण माने जाते हैं—(१) समवायि, (२) असमवायि और (३) निमित्त । जिससे समवेत काय उत्पन्न होता है, वह समवायि कारण है, जैसे मृत्पिंड घट का । यह द्रव्य ही होता है । इससे भिन्न असमवायि कारण है । यह गुण या कर्म होता है, जैसे मृत्कपाल द्वय-सयोग घट का । निमित्त कारण

साधनभूत होता है, जैसे घट का कुम्हार, उसका दण्ड आदि। कारण के गुण कार्य में जाते हैं, पर केवल समवायि कारण के, असमवायि और निमित्त के नहीं। परन्तु दमयन्ती के कुम्भ चक्रभ्रमकारी कुचकलश में यह चक्रभ्रम गुण (द्रव्य नहीं) निमित्त कारण दण्ड से आता है। यह कितना विचित्र है कि न्यायशास्त्र के नियम भी बदल गये। पूर्वश्लोक में कुचयुग्म घटसम कहे गये थे, यहाँ विशिष्टता दिखाकर जैसे कवि न भूल सुधारी।

तार्किक मान्यता का विरोध होने से कुछ विद्वान् इस पद्य में विरोधाभास अलङ्कार मानते हैं, मल्लिनाथ इसे उचित नहीं मानते। उनके अनुसार यहाँ कुचा में कलश-भ्रम अभेदातिशयोक्ति है, कुचात्मा कलश कार्य में शरचक्र-भ्रमात्मक क्रिया निमित्ता उत्प्रेक्षा इस अतिशयोक्ति से उत्थापित है, चक्रभ्रम-कारिता रूप निमित्त कारण के गुण के सङ्क्रमण के कारण। विद्याधर के अनुसार अनुमान रूपक और भ्रान्तिमान् अलङ्कार हैं। चन्द्रकलाकार ने रूपक-उत्प्रेक्षा-श्लेषमूला अतिशयोक्ति का सङ्कर माना है ॥ ३२ ॥

भजते खलु षण्मुखं शिखी चिकुरैर्निर्मितबर्हगर्हणः।
अपि जम्भरिपुं दमस्वसुर्जितकुम्भः कुचशोभयेभराट् ॥ ३३ ॥

जीवातु—भजत इति। दमस्वसुर्दमयन्त्याश्चिकुरैर्निर्मितबर्हगर्हणः कृतपिच्छनिन्दः जितबर्हः इत्यर्थः। शिखी मयूरः षण्मुखं कार्तिकेयं भजते खलु, तथा कुचशोभया जितकुम्भः इभराडैरावतोऽपि जम्भरिपुमिन्द्रं भजते। परपरिभूता प्रायेणायाणं प्रबलमाश्रयन्त इति प्रसिद्धम्। अत्र शिख्यैरावतयोः षण्मुखजम्भारिभजनस्य जितबर्हत्वजितकुम्भत्वपदार्थहेतुकत्वात् तद्धेतुके काव्यलिङ्गे तदनन्वयेऽपि सम्बन्धाभिधानादतिशयोक्तिश्च ॥ ३३ ॥

अन्वयः—दमस्वसुः चिकुरैः निर्मितबर्हगर्हणः शिखी षण्मुखं, कुचशोभया जितकुम्भः इभराट् अपि जम्भरिपुं भजते खलु।

हिन्दी—दमयन्ती की केशराशि के द्वारा अपने पिच्छों के तिरस्कृत होने के कारण मयूर मानों छः मुखवाले स्वामिकार्तिकेय की सेवा में चला गया है और कुचों की शोभा से पराजित कुम्भस्थल वाला गजराज ऐरावत भी जैसे जम्भासुर के शत्रु इन्द्र की सेवा में।

टिप्पणी—दमयन्ती की केशराशि मयूरपिच्छ से अधिक घनी, लहरदार और शोभाशालिनी है और कुचयुग्म के सम्मुख गजराज ऐरावत की कुम्भ स्थली भी निम्न है। ऐसा प्रतीत होता है कि मयूर ने इसी से षडानन ( अत-एव अधिक केशराशि वाले ) की शरण ली है और ऐरावत देवराज की सेवा करके प्रसन्न करना चाहता है कि मयूर ऐरावत दमयन्ती की केशराशि और कुचयुग्म की समानता करने योग्य केश कुम्भस्थल पा सके। मल्लिनाथ की दृष्टि में काव्यलिंग और अतिशयोक्ति, जिनका चन्द्रकलाकार संकर मानते हैं। विद्याधर के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा और दीपक अलंकार हैं ॥ ३३ ॥

उदरं नतमध्यपृष्ठतास्फुरदङ्गुष्ठपदेन मुष्टिना।
चतुरङ्गुलिमध्यनिर्गतत्रिवलिभ्राजि कृतं दमस्वसुः ॥ ३४ ॥

जीवातु—उदरमिति। दमस्वसुरुदरं नतमध्यं निम्नमध्यप्रदेशं पृष्ठं यस्योदरस्य तस्य भावस्तत्ता तया स्फुरत् ङ्फलके पृष्ठफलके स्फुटीभवदङ्गुष्ठ-पदमङ्गुष्ठन्यासस्थानं यस्य तेन मुष्टिना करणेन चतसृणामङ्गुलीनां समाहारश्चतुरङ्गुलि 'तद्धिते'त्यादिना समाहारे द्विगुरेकवचनं नपुंसकत्वं। तस्य मध्येभ्योऽन्तरालेभ्यो निर्गतं तत्त्रिवलि पूर्ववत् समासादि कार्यं, यत्तूक्तं वामनेन 'त्रिवलिशब्दः संज्ञा चेदि'ति सूत्रेण सप्तर्षय इत्यादिवत् 'दिक्संख्ये संज्ञायामि'ति संज्ञाया द्विगुरिति। तदपि चेत्करणसामर्थ्यात् त्रिवलय इति बहुवचनप्रयोगदर्शने स्थितं गतिमात्रं न सार्वत्रिकमितिप्रतीमः। तेन भ्राजत इति तद्भ्राजि वलित्रयशोभि कृतमित्युत्प्रेक्षा, कौतुकिनेति शेषः। मुष्टि-ग्राह्यमध्येयमित्यर्थः। मुष्टिग्रहणादङ्गुष्ठनोदनात्पृष्ठमध्ये नम्रता उदरे च चतुर-ङ्गुलिनोदनाद्वलित्रयाविर्भावश्चेत्युत्प्रेक्षते ॥ ३४ ॥

*अन्वय—दमस्वसुः उदरं नतमध्यपृष्ठतास्फुरदङ्गुष्ठपदेन मुष्टिना चतु-रङ्गुलमध्यनिर्गतत्रिवलिभ्राजि कृतम्।*

हिन्दी—दमयन्ती का उदर पीठ का मध्यभाग नत होने के कारण जिसका अंगुष्ठ स्थान प्रकट हो रहा है, उस मुट्ठी से चार अंगुलियों के बीच से निकली त्रिवली ( तीन रेखाओं ) से सुशोभित बनाया गया है।

टिप्पणी—दमयन्ती के उदर-सौन्दर्य का वर्णन। अंगुष्ठ-निवेश का कारण पृष्ठमध्य में निम्नत्व है और चार अंगुलियों द्वारा धारण करने के कारण तीन रेखाएँ (त्रिवली) बन गयी हैं। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग और रूपक अलंकार॥ ३४॥

उदरं परिमाति मुष्टिना कुतुकी कोऽपि दमस्वसुः किमु ?।
धृततच्चतुरङ्गुलीव यद्वलिभिर्भाति सहेमकाञ्चिभिः॥ ३५॥

जीवातु—उदरमिति। कोऽपि कुतुकी दमस्वसुरुदरं मुष्टिना परिमाति किमु ? परिच्छिनत्ति किमित्युत्प्रेक्षा, कुतः ? यद् यस्मात् सहेमकाञ्चिभिः वलिभिर्हेमकाञ्च्या सह चतसृभिस्त्रिवलिभिरित्यर्थः। एतस्या कनकमावर्ण्यं सूचितम् धृत तस्य मातुश्चतुरङ्गुली अङ्गुलीचतुष्टयं येन तदिव भातीत्युत्प्रेक्षा। अत्रोत्प्रेक्षयोर्हेतुहेतुमद्भूतयोरङ्गाङ्गिभावेन सजातीय सङ्करः। पूर्वश्लोके वलीनां तिसृणां चतुरङ्गुलिमध्यनिर्गतत्वमुत्प्रेक्षितम्। इह तु तासामेव काञ्चीसहितानां चतुरङ्गुलित्वमुत्प्रेक्षत इति भेदः प्रेक्षितुरिति नावः॥ ३५॥

अन्वय—कः अपि कुतुकी मुष्टिना दमस्वसुः उदरं परिमाति किमु यद् सहेमकाञ्चिभिः वलिभिः धृततच्चतुरङ्गुलि इव भाति ?

हिन्दी—क्या कोई कौतुकी मुट्ठी से दमयन्ती का उदर नापना चाहता है कि स्वर्ण मेखला सहित त्रिवलियों के कारण वह नापनेवाले की चार अंगुलियों से युक्त जैसा सुशोभित हो रहा है ?

*टिप्पणी—दमयन्ती ने स्वर्णमेखला पहिन रखी है, एक वह और तीन* त्रिवली—सब मिलकर ऐसा लग रहा है कि किसी ने नापने के लिए चार अंगुलियों में दमयन्ती का उदर पकड़ रखा है। मल्लिनाथ के अनुसार दो उत्प्रेक्षाओं का सजातीय संकर, विद्याधर के मत में उत्प्रेक्षा और उपमा॥ ३५॥

पृथुवर्तुलतन्नितम्बकृन्मिहिरस्यन्दनशिल्पशिक्षया।
विधिरेकचक्रचारिणं किमु निर्मित्सति मान्मथं रथम्॥ ३६॥

जीवातु—पृथ्विति। पृथु वर्तुलं च तस्या नितम्बं करोतीति नितम्ब-कृन्नितम्बं कृतवान् विधिः ब्रह्मा मिहिरस्यन्दनशिल्पशिक्षया रविरथनिर्माणा-भ्यासपाटवेन एकचक्रमेकाकि 'एकादाकिनिच्चासहाये' इति चकारात् कप्रत्ययः। तेन चक्रेण चरतीति तच्चारिणं मान्मथं रथं निर्मित्सति किमु ? सूर्यस्येव मन्मथस्यापि एकचक्रं रथं निर्मातुमिच्छति किमु ? इत्युत्प्रेक्षा। अन्यथा किमर्थमिदं नितम्बनिर्माणमिति भावः। माते सन्नन्ताल्लट्। 'सनि मीमे' त्यादिना ईमादेशः, 'सस्यार्द्धधातुके' इति सकारस्य तकारः, 'अत्र लोपोऽ-भ्यासस्ये'त्यभ्यासलोपः ॥ ३६ ॥

अन्वयः—पृथुवर्त्तुलतान्नितम्बकृत् विधिः किमु मिहिरस्यन्दनशिल्पशिक्षया एककचक्रचारिणं मान्मथं रथं निर्मित्सति ?

हिन्दी—( दमयन्ती के ) विशाल और गोलाकार नितंब का निर्माता विधाता क्या सूर्य रथ के शिल्प के अभ्यास से एक ही चक्र के पर चलनेवाला कामदेव का रथ बनाना चाहता है ?

टिप्पणी—दमयन्ती के वर्तुलाकार, विशाल नितंबस्थल को देखकर मदन प्रादुर्भाव हो जाता है इस कारण कवि ने उसे 'मान्मथरथ' बताया। विधाता को सूर्यरथ के निर्माण का अभ्यास होने के कारण उसने शायद 'मान्मथरथ' भी 'एकचक्रधारी' बनाना चाहा है। उत्प्रेक्षा ॥ ३६ ॥

तरुमूरुयुगेन सुन्दरी किमु रम्भां परिणाहिना परम्।
तरुणीमपि जिष्णुरेव तां धनदापत्यतपःफलस्तनीम् ॥ ३७ ॥

जीवातु—तरुमिति। सुन्दरी दमस्वसा परिणाहिना विपुलेन ऊरुयुगेन रम्भां रम्भा नाम तरुं परं तरुमेव 'न लोके' त्यादिना षष्ठीप्रतिषेधः। जिष्णुः किमु ? किन्तु धनदापत्यस्य नलकूबरस्य तपसः फलस्तनीं फलभूतकुचां तां रम्भान्नाम तरुणीमपि जिष्णुरेव। 'रम्भा कदल्यप्सरसोरि'ति विश्वः। रम्भे इव रम्भाया इव चोरू यस्याः सा इत्युभयथा रम्भोरुरित्यर्थः ॥ ३७ ॥

अन्वयः—सुन्दरी परिणाहिना ऊरुयुगेन परं रम्भां तरुं किमु धनदापत्यतपःफलस्तनीं तां तरुणीम् अपि जिष्णुः एव।

हिन्दी—वह सुन्दरी विशाल ऊरुयुगल से केवल रम्भा ( कदली ) वृक्ष को क्या, लगता है कि कुबेर के पुत्र ( नलकूबर ) की तपस्या के फलस्वरूप कुच-कुम्भशालिनी ( अथवा नलकूबर ने तप करके जिस रम्भा को फलरूप में पाया उसे ) तरुणी ( अप्सरा रम्भा ) को भी जीतना चाहती है।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती का ऊरुयुग्म चिक्कणता और सुडौल होने से कदली वृक्ष से श्रेष्ठ तो है ही, उसकी सुषमा स्वर्गसुन्दरी, कुबेर की पुत्रवधू अप्सरा रम्भा के ऊरुयुगल से भी कमनीय है। 'रम्भा' शब्द का श्लिष्ट प्रयोग-वैचित्र्य। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा, चक्रवर्ती ने श्लोक के पूर्वार्द्ध में अर्थापत्ति तथा उत्तरार्द्ध में उत्प्रेक्षा—सम्बन्धे असम्बन्धरूपा अतिशयोक्ति मानकर दोनों के अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर का निर्देश किया है ॥ ३७ ॥

जलजे रविसेवयेव ये पदमेतत्पदतामवापतुः ।
ध्रुवमेत्य रुतः सहंसकौ कुरुतस्ते विधिपत्रदम्पती ॥ ३८ ॥

जीवातु—जलजे इति । ये जलजे कमले रविसेवया सूर्योपासनयेव एतस्याः पदता चरणत्वमेव पदम्प्रतिष्ठां अवापतुः ते जलजे विधिपत्रदम्पती हंसवाहिनौ ब्रह्मवाहनहंसौ एत्यागत्य रुतैः रवैः कूजनादित्यर्थः । रौतेः सम्पदादित्वात् क्विपि तुगागमः । सहंसकौ सपादकटकौ सहंसकौ च कुरुतः 'अभूततद्भावे च्विः'। 'हंसकः पादकटकः' इत्यमरः । हंसपक्षे वैनायिकः कप्रत्ययः ध्रुवमित्युत्प्रेक्षायाम्। पद्महंसयोरविनाभावात् क्वचित्-त्पद्मपदयोस्तत्पदत्वमुत्प्रेक्ष्य दिव्यहंसयोरेव हंसकत्वञ्चोत्प्रेक्षते ॥ ३८ ॥

अन्वय—ये जलजे रविसेवया इव एतत्पदता पदम् अवापतुः ते विधिपत्र-दम्पती एत्य रुतः ध्रुवं सहंसकौ कुरुतः ।

हिन्दी—जिन दो कमलों ने जैसे सूर्य की सेवा द्वारा इस ( दमयन्ती ) के चरण होने का पद ( स्थान ) पाया है, ब्रह्मा के वाहन हंसदम्पती आकर अपने कलरव से निश्चय ही उन (कमल चरणों) को सहंसक ( पादकटक-नूपुरसहित ) कर रहे हैं।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती के कमल-सम चरण नूपुर ( ध्वनि )

युक्त है। उनकी सुषमा कमल और हंस दोनों से अधिक कमनीय है। कमलों को चरण होने का गौरव तब मिला, जब उन्होंने सूर्योपासना की और हंस-दम्पती को उन चरणों के नूपुर होने का तब, जब उन्होंने संसार के निर्माता विधाता की वाहन रूप में सेवा की। लगता है कि विधाता ने दमयन्ती के कमल-चरण बनाकर और कुछ उपयुक्त न पाते हुए अपने वाहन हंसदम्पती को ही उनके नूपुर बना दिया। उत्प्रेक्षा। चन्द्रकलाकार ने इस श्लोक के पूर्वार्द्ध में गुणोत्प्रेक्षा और उत्तरार्द्ध में इवेवाद्यभावा अतिशयोक्ति मान कर इनकी संसृष्टि का उल्लेख किया है॥ ३८॥

श्रितपुण्यसरःसरित्कथं न समाधिक्षपिताखिलक्षपम्।
जलजं गतिमेतु मञ्जुलां दमयन्तीपदनाम्नि जन्मनि॥ ३९॥

जीवातु—श्रितेति। श्रिता सेविता पुण्याः सरःसरितो मानसादीनि सरांसि गङ्गाद्याः सरितश्च येन तत्समाधिना ध्यानेन निमीलनेन क्षपिताखिलक्षपं यापितसर्वरात्रं जलजं दमयन्तीपदमिति नाम यस्मिन् जन्मनि मञ्जुलाङ्गतिं रम्यगतिमुत्तमदशाञ्च, 'गतिर्मार्गे दशायां चे'ति विश्वः। कथं नैतु एत्वेवेत्यर्थः। पदस्य गतिसाधनत्वात्तत्रापि दमयन्तीसम्बन्धाच्चोभयगतिलाभः। तथापि जन्मान्तरेऽपि तपसा तप फलितमिति भावः। सम्भावनायां लोट्॥ ३९॥

अन्वयः—श्रितपुण्यसरःसरित् समाधिक्षपिताखिलक्षपं जलजं दमयन्तीपदनाम्नि जन्मनि मञ्जुलां गतिं कथं न एतु?

हिन्दी—पुण्यकर सरोवर और नदियों का आश्रय लेनेवाला (तीर्थसेवी) और रात भर मुँदा रहकर समाधि लगा समग्र रात्रियाँ बिताने वाला कमल दमयन्ती चरण नाम पाकर जिसमें जन्मा, उस जन्मान्तर में ऐसी रमणीय गति क्यों न प्राप्त करे? (प्राप्त करना हो उचित है)।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक में कमलों के दमयन्ती चरण रूप पाने के जिस सौभाग्य की उत्प्रेक्षा की थी, यहाँ उसी के कारण की सम्भावना की गयी है। दिन रात पुण्यतीर्थों में निवास करने और रात-रात भर समाधि में लीन रह

कर यह सौभाग्य मिला है। ऐसे ही उत्तमा गति प्राप्त होती है। 'साहित्य-विद्याधरी' के अनुसार यहाँ समासोक्ति है और 'चन्द्रकलाख्या' के अनुसार समासोक्ति और अर्थापत्ति का अगागिभाव सङ्कर ॥ ३९ ॥

सरसी: परिशीलितुं मया गमिकर्मीकृतनैकनीवृता।
अतिथित्वमनायि सा दृशोः सदसत्संशयगोचरोदरी ॥ ४० ॥

जीवातु—यत्र क्व त्वमेना दृष्टवानित्यत आह—सरसीरिति। सरसीः सरांसि परिशीलितुं परिचेतुं तत्र विहर्तुमित्यर्थः। चुरादिणिजन्तत्वादाम्प्रत्ययप्रयोग। गमिगमन शब्दस्तद्वाच्येनार्थो गम्यते तस्य कर्मीकृता कर्मकारकीकृता नैके अनेके न अर्थस्य नञर्थस्य नज्ञाब्दस्य सुप्सुपेति समास। नितरां वर्तन्ते जना येष्विति नीवृत जनपदा येन तेन क्रान्तानेकदेशेनेत्यर्थः। 'नहिवृती'त्यादिना दीर्घ। मया सदसदिति संशयगोचरं सन्देहास्पदमुदरं यस्या सा कृशोदरी-त्यर्थ। 'नासिकोदरे' त्यादिना ङीप्। सा दमयन्ती दृशोरतिथित्वमनायि स्वविषयता नीता दृष्टेत्यर्थ। नयते कर्मणि लुङ् ॥ ४० ॥

अन्वय—सरसी परिशीलितु गमिकर्मीकृतनैकनीवृता मया सदसत्संशय-गोचरोदरी सा दृशो अतिथित्वम् अनायि।

हिन्दी—अनेक सरोवरों में अवगाहन करने की इच्छा से अनेक देशों को गमन कर्म का विषय बनाते (अनेक दिशा-दिशान्तरों में घूमते) मैंने जिसका उदर 'अस्ति-नास्ति' का सशय उत्पन्न कर देता है—दृष्टिपथ में आता ही नहीं—उस कृशोदरी) को नयनों का अतिथि बनाया (देखा)।

टिप्पणी—विचित्र है कि जिसका अग सरलतया दृष्टिगोचर ही नहीं हो पाता, उसे हम ने अपने नयनों से देखा। यह दिग्दिगन्त में परिभ्रमण से ही हो सका, अर्थात् अनेक देशों में वही ऐसी अकेली सुन्दरी है। अद्वितीया, अनु-पमा, उस-सी और कोई नहीं। साहित्यविद्याधरी के अनुसार 'वक्रोक्ति जीवित' के आधार पर यहाँ 'अर्थ की प्रौढि' अर्थात् ओज गुण और पर्याय-वक्रता-प्रकार है। अतिशयोक्ति ॥ ४० ॥

अवधृत्य दिवोऽपि यौवतैर्न सहाधीतवतीमिमामहम्।
कतमस्तु विधातुराशये पतिरस्या वसतीत्यचिन्तयम् ॥ ४१ ॥

जीवातु—अवधृत्येति । अहमिमान्दमयन्तीं दिवं स्वर्गस्य सम्बन्धिभिर्यौवतैर्युवतिसमूहैरपि 'गर्भिण यौवन गण' इत्यमर । भिक्षादित्वात्समूहार्थे अण्प्रत्यय , तत्राप्यस्य युवतीति स्त्रीप्रत्ययान्तस्यैव प्रकृतित्वेन तद्ग्रहणात् तत्सामर्थ्यादेव 'भस्याढे तद्धिते' इति पुवद्भाव इति वृत्तिकार । न सहाधीतवतीमसदृशीं ततोऽप्यधिकसुन्दरीमित्यर्थ । 'नञर्थस्य न शब्दस्य सुप्सुपेति समास' इति वामन । अवधृत्य निश्चित्य विधातु ब्रह्मण आशये हृदि अस्या पति कतमो नु कतमो वा वसतीत्यचिन्तयम्, तदैवेति शेष ॥ ४१ ॥

अन्वय —इमा दिव यौवतैं अपि सह तु न अधीतवतीम् अवधृत्य विधातु आशये अस्या पति कतमः वसति–इति अहम् अचिन्तयम् ।

हिन्दी—यह निश्चय करके कि यह ( दमयन्ती ) स्वर्ग सुन्दरियों के साथ भी तो पाठ नहीं पढी है ( रूप गुण मे स्वर्ग सुन्दरियाँ इसके समान नही हैं ) मैं यह सोचने लगा कि विधाता के मन मे कौन इसका पति है ?

टिप्पणी—भाव यह है कि असदृश सुन्दरी दमयन्ती के अनुरूप कहाँ त्रिलोकी मे वर प्राप्त होगा ? प्रतीप अथवा व्यतिरेक अलकार ॥ ४१ ॥

अनुरूपमिमं निरूपयन्नथ सर्वेष्वपि पूर्वपक्षताम् ।
युवसु व्यपनेतुमक्षमस्त्वयि सिद्धान्तधियं न्यवेशयम् ॥ ४२ ॥

जीवातु—अनुरूपमिति । यथेदानीमनुरूपं योग्य त्वा निरूपयन् तस्या पतित्वेनालोचयन् सर्वेष्वपि युवसु पूर्वपक्षतां दूष्यकोटित्व व्यपनेतुमक्षम सन् त्वयि सिद्धान्तधियं न्यवेशयम् । त्वमेवास्या पतिरिति निरचैषमित्यर्थ । अयमेव विधातुरप्याशय इति भाव ॥ ४२ ॥

अन्वय —इमम् अनुरूप निरूपयन् अथ सर्वेषु अपि युवसु पूर्वपक्षता व्यपनेतुम् अक्षम त्वयि सिद्धान्तधियं न्यवेशयम् ।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के अनुरूप ( योग्य पति ) का विचार करते हुए सभी अन्य युवकों मे पूर्वपक्षता ( अयोग्यरूपता ) का निराकरण करने मे असमर्थ मैंने आप ( राजा नल ) मे सिद्धान्त बुद्धि ( भंम्यनुरूपता ) का निश्चय किया ।

टिप्पणी—'पूर्वपक्ष' होता है किसी 'विचार' का आरम्भिक, असिद्ध और सदेहास्पद पक्ष, जो उत्तरपक्ष अर्थात् सिद्धांत पक्ष की अपेक्षा दुर्बल होगा ही। पूर्वपक्षमें जो समस्या उठायी जाती है, सिद्धांत पक्ष में उस का समाधान होता है। पूर्वश्लोक के अनुसार हंस को दृष्टि में त्रिलोकी का कोई तरुण-तरुणी दमयन्ती के सदृश नहीं आया। इस स्थिति में उसके मन में स्वाभाविक विचार आया कि कौन तरुण इसका अनुरूप पति होगा ? अनेक ख्यात युवकों पर विचार किया, पर वे 'पूर्वपक्ष' ही रहे, 'समाधान' न बन पाये, 'समाधान' मिला नल के रूप में। सिद्धान्त यह निर्णीत हुआ कि त्रिलोक में दमयन्ती के अनुरूप नल ही है। इस प्रकार अन्य तरुण हैं 'पूर्वपक्ष' और नल है 'सिद्धान्तपक्ष'। सम अलङ्कार ॥ ४२ ॥

अनया तव रूपसीमया कृतसंस्कारविबोधनस्य मे।
चिरमप्यवलोकिताद्य सा स्मृतिमारूढवती शुचिस्मिता ॥ ४३ ॥

जीवातु—अथ त्वद्रूपदर्शनमेव सम्प्रति तत्स्मारकमित्याह—अनयेति। चिरमवलोकितापि सा शुचिस्मिता सुन्दरी अद्याधुना हस्तेन निर्दिशन्नाह—अनया तव रूपसीमया सौन्दर्यकाष्ठया कृतसंस्कारविबोधनस्य उद्बुद्धसंस्कारस्य मे स्मृतिमारूढवती स्मृतिपथङ्गता, सदृशदर्शनं स्मारकमिति भावः ॥ ४३ ॥

अन्वय—अद्य अनया तव रूपसीमया चिरम् अवलोकिता अपि सा शुचिस्मिता कृतसंस्कारविबोधनस्य मे स्मृतिम् आरूढवती।

हिन्दी—आज इस आपकी रूप-सीमा ( लावण्य की पराकाष्ठा ) द्वारा बहुत काल पूर्व देखी गयी भी वह शुभ्रमदहासशालिनी ( दमयन्ती ) पूर्व संस्कार के समुद्बोध के कारण मेरी ( हंस की ) स्मृति में आ गयी।

टिप्पणी—सदृश वस्तु के दर्शन से प्राक्तन संस्कार उद्बुद्ध हो जाते हैं और पूर्व दृष्ट का स्मरण हो आता है। दमयन्ती के अनुरूप नल को देख कर हंस की पुरानी स्मृति नवीन हो गयी और दमयन्ती ध्यान में आ गयी। स्मरण अलङ्कार ॥ ४३ ॥

त्वयि वीर ! विराजते परं दमयन्तीकिलकिंचितं किल।
तरुणीस्तन एव दीप्यते मणिहारावलिरामणीयकम् ॥ ४४ ॥

जीवातु—तत किमत आह—त्वयीत्यादि। हे वीर! दमयन्त्या किलकिञ्चितम्, 'क्रोधाश्रुहर्षभीत्यादे सङ्कर किलकिञ्चितमि'त्युक्तलक्षणलक्षितशृङ्गारचेष्टित त्वयि परन्त्वय्येव विराजते किल शोभते खलु। तथाहि—मणिहारावलेर्मुक्ताहारपङ्क्ते रामणीयक रमणीयत्व 'योपाधाद् गुरूपोत्तमाद् वुञ्'। तरुणीस्तन एव दीप्यते, नान्यत्रेत्यर्थ। स्तनादीना द्वित्वविशिष्टा जाति प्रायेणेति प्रायग्रहणादेकवचनप्रयोगा। अत्र हारकिलकिञ्चितयोरुपमानोपमेययोर्वाक्यद्वये बिम्बप्रतिबिम्बतया स्तननृपयो समानधर्मत्वोक्तेर्दृष्टान्तालङ्कार, लक्षणन्तूक्तम्॥ ४४॥

अन्वय—वीर, दमयन्ती किल किञ्चित पर त्वयि विराजते किल, मणिहारावलिरामणीयक तरुणीस्तने एव दीप्यते।

हिन्दी—हे वीर, दमयन्ती का किलकिञ्चित (शृंगार चेष्टा) केवल तुम पर विशेषत. शोभा पायेगा, मणिमाल की रमणीयता तरुणी के कुचों पर ही दीपती है।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल और दमयन्ती की रूप शोभा परस्पर प्रयुक्त ही सुशोभित और सार्थक होगी। प्रिय मग होने पर मद हास्य, अश्रुरहित रुदन, हँसी, भय, क्रोध, श्रम आदि के समिश्रण से जो तरुणियों की शृङ्गारचेष्टाएँ होती हैं, वे 'किलकिंचित' है—'स्मितशुष्करुदितहसितत्रासक्रोधश्रमादीनाम् साङ्कर्यं किलकिञ्चितमभीष्टतमसङ्गमादिजाद्धर्षात्' (साहित्यदर्पण ३।११०)। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टात और विद्याधर के अनुसार प्रतिवस्तूपमा॥ ४४॥

तव रूपमिद तया विना विफल पुष्पमिवावकेशिन।
इयमृद्धधना वृथाऽवनी, स्ववनी सम्प्रवदत्पिकापि का?॥ ४५॥

जीवातु—तवेति। हे वीर! तवेद रूप सौन्दर्य तया दमयन्त्या विना अवकेशिनो वन्ध्यवृक्षस्य 'वन्ध्योऽफलोऽवकेशी चे'त्यमर। पुष्पमिव विफल निरर्थकम्, ऋद्धधना सम्पूर्णवित्ता इयमवनी वृथा निरर्थिका। सम्प्रवदत्पिका कूजत्कोकिला स्ववनी निजोद्यानमपि 'ङीप्' का तुच्छा निरर्थिकेत्यर्थः। तद्योगे तु सर्व सफलमिति भाव। 'किं वितर्के परिप्रश्ने क्षेपे निन्दापराधयोरि'ति विश्व। अत्र नलरूपावनीवनीना दमयन्त्या विना रम्यतानिषेधाद्विनोक्तिरल-

ङ्कार। 'विना सम्बन्धि यत्किञ्चिदशोभनं परा भवेत्। रम्यताऽरम्यता वा स्यात् सा विनोक्तिरुदाहृते'ति लक्षणात्। तस्याश्च पुष्पमिवेत्युपमया सङ्कृष्टिः।

अन्वय —अवकेशिनि पुष्पम् इव तव इदं रूपं तया विना विफलम्, इदम् ऋद्धम् अवनी वृथा, सम्प्रदवन्दिका अपि स्ववनी का?

हिन्दी—जैसे अवकेशी (बाँझ वृक्ष) का फूल (अथवा 'अवकेशी' अर्थात् केशरहित व्यक्ति द्वारा सिर में लगाया फूल) विफल अर्थात् फलरहित होता है, वैसे ही यह आपका रूप उसके बिना निष्फल है, यह धनधान्य से समृद्ध धरा व्यर्थ है और कोकिल-कूजन से कूजित आपकी विलास-वाटिका भी क्या है? (व्यर्थ है।)

टिप्पणी—आशय यह है कि नल का यह रूप सौन्दर्य, यह समृद्धराज्य, यह हरी-भरी विलास वाटी तभी सार्थक हो, जब 'वह' साथ हो। मल्लिनाथ के अनुसार विनोक्ति-उपमा की संसृष्टि, विद्याधर ने छेकानुप्रास, विनोक्ति, दीपक और उपमा अलङ्कारों का निर्देश किया है ॥ ४५ ॥

अनयाऽमरकाम्यमानया सह योगः सुलभस्तु न त्वया।
घनसंवृतयाऽम्बुदागमे कुमुदेनेव निशाकरत्विषा ॥ ४६ ॥

जीवातु—अथान्यापेक्षा दर्शयितुं तस्या दौर्लभ्यमाह—अनयेति। अमरैरिन्द्रादिभिः काम्यमानयाऽभिलष्यमाणया दमयन्त्या सह योगः अम्बुदागमे घनसंवृतया मेघावृतया निशाकरत्विषा सह योगः कुमुदेनेव त्वया न सुलभो दुर्लभ इत्यर्थः। अत्र तत्संयोगदौर्लभ्यस्य अमरकामनापदार्थहेतुकत्वात् काव्यलिङ्गभेदः, तत्सापेक्षा चेयमुपमेति सङ्करः ॥ ४६ ॥

अन्वय —अमरकाम्यमानया अनया सह योगः अम्बुदागमे घनसंवृतया निशाकरत्विषा कुमुदेन इव त्वया न सुलभः।

हिन्दी—जिसकी कामना देवगण करते हैं, ऐसी इस (दमयन्ती) के साथ आपका मिलन उसी प्रकार सुलभ नहीं है, जिस प्रकार वर्षाऋतु में मेघाच्छन्न चन्द्र की चन्द्रिका के साथ कुमुद का योग नहीं होता।

टिप्पणी—सर्वथा अनुरूपता होने पर भी नल का दमयन्ती से विवाह सरल

नही है, सुसाध्य नही, दुःसाध्य अथवा प्रयत्नसाध्य है, क्योंकि इन्द्रादि देव भी उसकी कामना करते है। वर्षा काल मे बादलो से ढकी चाँदनी कुमुद को तभी लब्ध हो पाती है, जब दैव सहायता से वायु द्वारा मेघ उड जाते हैं, अन्यथा नहीं। इसी प्रकार दैवी सहायता और प्रयत्न से ही नल दमयन्ती-योग साध्य होगा, वैसे ही नहीं। मल्लिनाथ के अनुसार पदार्थहेतुक काव्यलिंग और उपमा का सकर, विद्याधर की दृष्टि मे 'बिम्बप्रतिबिम्बभावेन' उपमा अलकार।

तदहं विदधे तथा तथा दमयन्त्या सविधे तव स्तवम्।
हृदये निहितस्तया भवानपि नेन्द्रेण यथाऽपनीयते॥ ४७॥

जीवातु—अत्र का गतिरित्याह-तदिति। तत्तस्मात्कार्यस्य सप्रतिबन्धत्वादहं दमयन्त्या सविधे समीपे तथा तथा तव स्तवं स्तोत्रं विदधे विधास्य इत्यर्थः, सामीप्ये वर्त्तमाने प्रत्ययः। यथा तया हृदये विहितो भवानिन्द्रेणापि नापनीयते नेतुमशक्य इत्यर्थः। यथेन्द्रादिप्रार्थिताऽपि त्वय्येव गाढानुरागा स्यात्तथा करिष्यामीत्यर्थः॥ ४७॥

अन्वय—तत् अहं दमयन्त्या सविधे तथा तथा तव स्तवं विदधे यथा तया हृदये निहितः भवान् इन्द्रेण अपि न अपनीयते।

हिन्दी—सो मैं (हंस) दमयन्ती के निकट आपकी ऐसी-ऐसी प्रशंसा करूँगा, जिससे उसके हृदय मे स्थापित आप इन्द्र द्वारा भी नहीं हटाये जा सकेंगे।

टिप्पणी—प्रयत्न शीलता का संकेत। इस द्वारा राजा का ऐसा प्रशंसात्मक विवरण उपस्थित किया जायेगा कि अन्यदेव क्या इन्द्र को भी दमयन्ती नल के सम्मुख न गिनेगी। साहित्य विद्याधरी के अनुसार अतिशयोक्ति चन्द्रकलाख्या के अनुसार अर्थापत्ति॥ ४७॥

तव सम्मतिमेव केवलामधिगन्तुं गदितं निवेदितम्।
ब्रुवते हि फलेन साधवो न तु कण्ठेन निजोपयोगिताम्॥ ४८॥

जीवातु—तर्हि तथैव क्रियता किं निवेदनेनेत्यत आह तवेति। अस्मिन् कार्ये केवलामेकां तव सम्मतिमङ्गीकारमधिगन्तुमिदं निवेदितं निवेदनं गिरः।

तथा हि साधवो निजोपयोगिता स्वोपकारित्वं फलेन कार्येण ब्रुवते बोधयन्ति, किन्तु कण्ठेन वाग्वृत्त्या न ब्रुवते। सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः ॥

अन्वय—अत्र केवलम् तव सम्मतिम् अधिगन्तुम् इदं निवेदितम् धिक्, हि साधव निजोपयोगिता फलेन ब्रुवते न तु कण्ठेन।

हिन्दी—इस समय केवल आपकी स्वीकृति प्राप्त करने के निमित्त जो यह निवेदन किया, उसे धिक्कार, क्योंकि सज्जन व्यक्ति अपनी उपयोगिता फल (कार्य) से ही बखानते हैं, कण्ठ से (मौखिक) नहीं।

टिप्पणी—सज्जन अपनी सार्थकता क्रिया द्वारा प्रमाणित करते हैं, केवल बातों से नहीं। हंस ने जो इतना कहा, वह इसी कारण कि कार्य सम्पन्न करने से पूर्व वह महाराज नल की 'मंजूरी' चाहता था। अर्थान्तरन्यास ॥ ४८ ॥

तदिदं विशदं वचोऽमृतं परिपीयाभ्युदितं द्विजाधिपात्।
अतिनृप्ततया विनिर्ममे स तदुद्गारमिव स्मितं सितम् ॥ ४९ ॥

जीवातु—तदिति। स नलो द्विजाधिपात् हंसाच्चन्द्राच्चाभ्युदितमाविर्भूतं विशदं प्रसन्नमवदातञ्च तत् पूर्वोक्तमिदमनुभूयमानं वच एवामृतमिति रूपकं तत्परिपीय अत एव अतितृप्ततया अतिसौहित्येन तस्य वचोऽमृतस्य उद्गारमिव सितं स्मितं विनिर्ममे निर्मितवान्। माङः कर्त्तरि लिट्। अतितृप्तस्य किञ्चिन्निःसार उद्गारः। सितत्वसाम्यात् स्मितस्य वामृतोद्गारोत्प्रेक्षा।

अन्वय—द्विजाधिपात् अभ्युदितं विशदं तत् इदं वचोऽमृतं परिपीय सः अतितृप्ततया तदुद्गारम् इव सितं स्मितं विनिर्ममे।

हिन्दी—द्विजराज चन्द्र के समान शुभ्र द्विजराज (पक्षिराज हंस) से उत्पन्न (निःसृत, कहे गये) विशद (उज्ज्वल, विस्तृत) वचनामृत का पान कर अत्यन्त तृप्ति के कारण उस (राजा नल) ने उस (हंस-वचन) के उद्गार के सदृश मंद हास्य किया।

टिप्पणी—राजा को हंस का प्रस्ताव सुनकर अत्यन्त सन्तोष और सुख मिला। हंस का वचन अमृत के समान शुभ्र है, क्योंकि श्वेत से श्वेत ही का उद्भव होता है। कविसमयसिद्ध मंद हास्य का वर्ण भी श्वेत। मल्लिनाथ

ने स्मित के सितत्व-साम्य के आधार पर वागमृतोद्गार की उत्प्रेक्षा मानी है। कदाचित् कुछ टीकाकारों ने इस श्लोक में समासोक्ति मानी है, विद्याधर ने उसका खंडन करते हुए रूपकोत्प्रेक्षालंकार का निर्देश किया है। उनका कथन है कि 'वचोमृतम्' में रूपक है, वह उत्प्रेक्षा का निमित्त है। अर्थान्तर की प्रतीति का कारण रूपक ही है। इसमें यहाँ समासोक्ति नहीं है। चन्द्रकलाकार ने श्लिष्टपरम्परितरूपक-उत्प्रेक्षा का अंगांगिभाव संकर माना है॥ ४९॥

परिमृज्य भुजाग्रजन्मना पतगं कोकनदेन नैषधः।
मृदु तस्य मुदेऽगिरद् गिरः प्रियवादामृतकूपकण्ठजाः॥ ५०॥

जीवातु—परिमृज्येति। निषधानां राजा नैषधः नलः 'जनपदशब्दात् क्षत्रियादञ्'। भुजाग्रजन्मना कोकनदेन पाणिशोणपङ्कजेनेत्यर्थः। पतगं हंसं परिमृज्य तस्य हंसस्य तथा मुदे हर्षाय प्रियवादानामेवामृतानां कूपं निधिः कण्ठो वागिन्द्रियं तज्जन्याः गिरः मृदु यथा तथा अगिरत् प्रियवाक्यामृतैरभिषिक्तवानित्यर्थः। अत्र भुजाग्रजन्मना कोकनदेनेति विषयस्य पाणेर्निगरणेन विषयिणः कोकनदस्यैवोपनिबन्धात् अतिशयोक्तिः, 'विषयस्यानुपादानाद्विषय्युपनिबध्यते। यत्र सातिशयोक्तिः स्यात्कविप्रौढोक्तिसम्मता॥' इति लक्षणात्। सा च पाणिकोकनदयोरभेदाक्ति अभेदरूपा तस्याः प्रियवादामृतकूपकण्ठेति रूपकं संसृष्टिः॥ ५०॥

अन्वयः—नैषधः भुजाग्रजन्मना कोकनदेन पतगं परिमृज्य तस्य मुदे प्रियवादामृतकूपकण्ठजाः गिरः मृदु अगिरत्।

हिन्दी—नल ने भुजा के अग्रभाग में जन्मे रक्तकमल (करकमल) से विहग का मार्जन करके उसकी मोद वृद्धि के निमित्त प्रिय वचन रूप अमृत के कूप स्वरूप कण्ठ से उत्पन्न वचन धीरे धीरे कोमलता पूर्वक बोले।

टिप्पणी—हंस को कमल प्रिय होता है, राजा ने अपने करकमल से हंस का स्पर्श कर उसके प्रति प्रीति प्रकट की, कमल-भोजन देकर तदनन्तर प्रिय वचनरूप सुधा का पान कराया। अतिशयोक्ति अलंकार। अतिशयोक्ति रूपक की संसृष्टि॥ ५०॥

न तुलाविषये तवाकृतिर्न वचोवर्त्मनि ते सुशीलता ।
त्वदुदाहरणाकृतौ गुणा इति सामुद्रिकसारमुद्रणा ॥ ५१ ॥

जीवातु—न तुलेति । हे हंस ! तव आकृतिः आकारः तुलाविषये सादृश्यभूमौ न वर्तते असदृशीत्यर्थः । ते तव सुशीलता सौशील्यं वचोवर्त्मनि न वर्तते वक्तुमशक्यवैभवेत्यर्थः । अत एवाकृतौ गुणा 'यत्राकृतिस्तत्र गुणा' इति सामुद्रिकस्य सारमुद्रणा सिद्धान्तप्रतिपादनं सा त्वमेवोदाहरणं यस्याः सा तथोक्ता आकृतिसौशील्ययोस्त्वय्येव सामानाधिकरण्यदर्शनादित्यर्थः । अत्रोत्तरवाक्यार्थस्य पूर्ववाक्यार्थहेतुकत्वात् काव्यलिङ्गमलङ्कारः 'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतमि'ति लक्षणात् ॥ ५१ ॥

अन्वय—तव आकृतिः तुलाविषये न, ते सुशीलता वचोवर्त्मनि न, आकृतौ गुणाः—इति सामुद्रिकसारमुद्रणा त्वदुदाहरणा ।

हिन्दी—तुम्हारा आकार तौला नहीं जा सकता और तुम्हारी सुशीलता वचन के पथ में नहीं आती ( तुम्हारे रूप की तुलना नहीं की जा सकती—अनुपम है तुम्हारा आकार और तुम्हारी सुशीलता का वर्णन संभव नहीं है ), अतः सामुद्रिकशास्त्र के इस रहस्य का उदाहरण कि आकृति में गुण रहा करते हैं, तुम्हीं हो ।

टिप्पणी—इस में अनुपमेय आकार और सुस्वभाव की प्रशंसा । जैसा सुन्दर रूप, वैसा ही स्वभाव । हंस के माध्यम से 'यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति' प्रमाणित हो रहा है । मल्लिनाथ के अनुसार उत्तरवाक्यार्थ के पूर्ववाक्यार्थ हेतुक होने से काव्यलिङ्ग अलङ्कार, विद्याधर की दृष्टि में अतिशयोक्ति और काव्यलिङ्ग । चन्द्रकलाकार ने इन दोनों अलङ्कारों की निरपेक्षतया स्थिति के आधार पर संसृष्टि का निर्देश किया है ॥ ५१ ॥

न सुवर्णमयी तनुः परं ननु किं वागपि तावकी तथा ।
न परं पथि पक्षपातिताऽनवलम्बे किमु मादृशेऽपि सा ॥ ५२ ॥

जीवातु—न सुवर्णेति । ननु हे हंस ! तवेयं तावकी 'युष्मदस्मदोरन्यतरस्यां खञ् चे'ति चकारादण् प्रत्यये ङीप् 'तवकममकावेकवचने' इति तवका-

देश । तनु पर मूर्तिरेव सुवर्णमयी हिरण्मयी न किन्तु वागपि तथा सुवर्णमयी शोभनाक्षरमयीत्यर्थ । अनवलम्बे निरवलम्बे पथि परमाकाश एव पक्षपातिता पक्षपातित्व किमु किं वेत्यर्थ । निपातानामनेकार्थत्वात् । अनवलम्बे निराधारे मादृशेऽपि सा पक्षपातिता स्नेहवत्त्वेत्यर्थः। अत्र तनुवाचो प्रकृताप्रकृतयो सुवर्णमयीति शब्दश्लेष एव पथि मादृशेऽपि पक्षपातितेति सजातीयसंसृष्टि, तथा चोपमा व्यज्यते ॥ ५२ ॥

अन्वय —ननु तावकी इय तनु पर सुवर्णमयी न किं वाक् अपि तथा अनवलम्बे पथि पर पक्षपातिता न, मादृशे अपि सा किमु ?

हिन्दी—निश्चय ही, तेरी यह देह ही सुवर्णमयी नहीं है किंतु वाणी भी वैसी ही 'सुवर्णमयी' (शोभन वर्णों–अक्षरों, शब्दों, वाक्यों से–युक्त) है, निराधार पथ (आकाश) में ही तुम्हारी 'पक्षपातिता' (पंखों द्वारा यात्रा) नहीं है, वह पक्षपात (अनुकूल भाव) मुझ जैसे निराश्रित व्यक्ति पर भी है। क्यों, है न ?

टिप्पणी—पूर्वोक्त श्लोक में कथित रूप और वाणी के सौंदर्य की पुष्टि। भाव यह कि दमयन्ती प्राप्ति के विषय मे आधारहीन, असहाय नल का सहारा अथवा आधार हंस ही है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ 'सुवर्णमयी' और 'पक्ष-पातिता'—इन दो श्लेषों की सजातीय संसृष्टि है, जिससे उपमा व्यजित होती है, विद्याधर ने श्लेष और उत्प्रेक्षा माने हैं ॥ ५२ ॥

भृशतापभृता मया भवान्मरुदासादि तुषारसारवान्।
धनिनामितर सता पुनर्गुणवत्सन्निधिरेव सन्निधि ॥ ५३ ॥

जीवातु—भृशेति। भृशतापभृता अतिमात्रतापभाजा मया भवास्तुषारै सारैर्मारवानुत्कृष्टो मरुत् मारुत सन् आसादि सन्तापहरत्वादिति भाव। तथा हि–धनिना धनिकाना कुबेरादीनामितर पद्महादि सद्मानो निधि-रस्त्वेति मन्निधि, सता विदुषा पुन गुणवतां सन्निधि सान्निध्यमेव सन्निधि महानिधि। सन्तापहारित्वात् त्वमेव शिशिरमारुत, अन्यतस्तु दहन एवेति भावः। दृष्टान्तालङ्कार लक्षण तूक्तम् ॥ ५३ ॥

अन्वय—भृशतापभृता मया तुषारसुरभिः मरुत् भवान् आसादि, धनिना सन्निधिः इतर: पुन: सतां गुणदारसन्निधिः एव।

हिन्दी—( वियोगज्वर से ) अत्यंत त्रस्त मैंने हिम के श्रेष्ठ भाग से युक्त ( अत्यंत शीतल ) वायु आपको प्राप्त कर लिया, धनवानों की अन्य धनद्रव्य आदि अच्छी निधि ( कोष ) हो सकते हैं, सज्जनों की सन्निधि ( श्रेष्ठ कोष ) तो फिर गुणियों से समागम ही है।

टिप्पणी—आशय यह कि विरहज्वर से पीड़ित नल को हंस की प्राप्ति शीतलतम समीर के समान सुखदायिनी प्रतीत हुई, उन्हें हंस क्या मिला, बहुत बड़ी निधि मिल गयी। निधियाँ नौ मानी जाती हैं—( १ ) महापद्म, ( २ ) पद्म, ( ३ ) शंख, ( ४ ) मकर, ( ५ ) कच्छप, ( ६ ) मुकुन्द, ( ७ ) कुन्द, ( ८ ) नील और ( ९ ) खर्व—'महापद्मश्च पद्मश्च शङ्खो मकरकच्छपौ। मुकुन्दकुन्दनीलाश्च खर्वश्च निधयो नव॥' मल्लिनाथ ने यहाँ दृष्टांत अलंकार का निर्देश किया है, चन्द्रकलाकार ने रूपकद्वय की संसृष्टि। किन्हीं टीकाकारों ने यहाँ समासोक्ति मानी है, विद्याधर उसे अमान्य ठहराते हैं, क्योंकि यहाँ रूपक और अर्थान्तरन्यास अलंकार हैं और अर्थान्तर की प्रतीति रूपक से ही होती है।।

सततं श्रुतिमागतैव सा त्रिजगन्मोहमहौषधिर्मम।
अधुना तव शंसितेन तु स्वदृशोर्वाधिगतामवैमि ताम्॥ ५४॥

जीवातु—सततमिति। त्रिजगतः त्रैलोक्यस्य मोहे सम्मोहने महौषधिः महौषधमिति रूपकम्। सा दमयन्ती सततं मम श्रुतिं श्रोत्रमागतैव अधुना तव शंसितेन कथनेन तु स्वदृशा मम दृशोर्वाधिगता दृष्टामवैमि साक्षाद् दृष्टां मन्ये। आप्तोक्तिप्रामाण्यादिति भाव॥ ५४॥

अन्वय—त्रिजगन्मोहमहौषधिः सा सततं मम श्रुतिम् आगता एव, अधुना तव शंसितेन तु तां स्वदृशा एव अधिगताम् अवैमि।

हिन्दी—त्रिलोकी का सम्मोहन करने की उत्तम ओषधि (श्रेष्ठ जड़ी बूटी-सम्मोहिनी विद्या ) वह ( दमयंती ) सैकड़ों बार मेरे कानों में आयी ही है, इस समय तुम्हारे इस वर्णन द्वारा तो वह मुझे अपने नेत्रों से दीख रही ही प्रतीत हो रही है।

टिप्पणी—जैसा कि पहिले प्रथम सर्ग मे (श्लोक स ४४) कहा जा चुका है कि नल ने अनेक बार दमयन्ती की चर्चा सुनी थी, हस ने तो उसका ऐसा सजीव शब्दचित्र उपस्थित किया कि नल को लगा कि वह दमयन्ती को प्रत्यक्ष देख रहा है। रूपक और भाविक अलकार अथवा दोनों की ससृष्टि। 'काव्यप्रकाश' के अनुसार–'प्रत्यक्षा इव यद्भावा' क्रियन्ते भूतभाविन', तद् भाविकम्' ॥ ५४ ॥

अखिल विदुपाममाविल सुहृदा च स्वहृदा च पश्यताम्।
सविधेऽपि न सूक्ष्मसाक्षिणी वदनालङ्कृतिमात्रमक्षिणी ॥ ५५ ॥

जीवातु—अथ स्वदृष्टेरप्याप्तदृष्टिरेव गरीयसीत्याह–अखिलमिति। सुहृदा आप्तमुखेन स्वहृदा स्वान्त करणेन च सुहृद् ग्रहण तद्वत्सुहृद श्रद्धेयत्व-ज्ञापनार्थमखिल कृत्स्नमर्थमनाविलमसदिग्धम् अविपर्यस्त यथा तथा पश्यता-मवधारयता विदुषा विवेकिना सविधे पुरोऽपि न सूक्ष्मसाक्षिणी असूक्ष्मार्थ-दर्शिनी 'सुप्सुपे'ति समास । अक्षिणी वदनालङ्कृतिमात्र न तु दूरसूक्ष्मार्थद-र्शनोपयोगिनीत्यर्थ ॥ ५५ ॥

अन्वय.—सुहृदा स्वहृदा च अखिलम् अनाविलम् पश्यता विदुषा सविधे अपि न सूक्ष्मसाक्षिणी अक्षिणी वदनालङ्कृतिमात्रम् ।

हिन्दी—आप्त, मित्र और अपने मन के माध्यम से समस्त वस्तुजात को असदिग्ध रूप से देखनेवाले विद्वज्जनों की निकटस्थ भी सूक्ष्म वस्तु को न देख सकने वाली आँखे मुख की अलङ्कृति मात्र हैं।

टिप्पणी—आँखों के निकटतम होता है काजल, पर वे उसे भी नही देख पातीं, तो दूर की वस्तु क्या देखगी ? दूर की वस्तु तो आप्त, मित्रों अथवा स्वम-नोभावना के माध्यम से ही गोचर होती है, अत विद्वज्जनों के नेत्र तो बस मुख की शोभामात्र हैं। सूक्ष्म—भार ग्राहिणी वे आँख नहीं होती। हस आप्त है, मित्र है, उसका 'भसित' विश्वसनीय होना ही चाहिए। भाव यह है कि अप्रत्यक्ष दमयन्ती को—दूरदर्शायिता को ये आँखे मित्र के माध्यम से देख सकती हैं। अतिशयोक्ति ॥ ५५ ॥

अमित मधु तत्कथा मम श्रवणप्राघुणकीकृता जनै।
मदनानलबोधनेऽभवत् खग धाय्या धिगधैर्यधारिण ॥ ५६ ॥

स्त्रीलिङ्गपाठस्यैव दर्शनात् । तथा च दशमे सर्गे प्रयोक्ष्यते 'मृदुत्वमप्रौढमृणाल्नाल्या' इति, 'नाला स्याद्बिसवन्द' इतिविश्व , तेषामग्राणि भुञ्जत इति तद्भुजः वयमिति शेष । वयानुरूपामाहारसंपत्तिमनो शरीरस्य रूपस्पर्द्धि वर्णसमृद्धिम् 'स्पर्धक' इति प्रकृतिभाव । भजाम प्राप्ता स्म इत्यर्थ । तथा हि कार्यं जन्य द्रव्य निदानादुपादानात्, 'आत्मादौपयोग' इत्युपादानता गुणान् रूपादिविशेषणगुणान् अधीते प्राप्नोतीत्यर्थ । प्राणिविशेषवाचिनस्तत्सामान्यलक्षणात् प्रायेण आहारपरिणतिविशेषपूर्विका प्राणिना कायकान्तय इति भाव: । सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास ॥ १७ ॥

अन्वय'—स्वर्णापगाहेममृणालिनीना नालामृणालाग्रभुज. (वयम्) अन्नानुरूपा तनुरूपर्द्धि भजाम , हि कार्यं निदानात् गुणान् अधीते ।

हिन्दी—स्वर्गङ्गा में उत्पन्न स्वर्ण कमलिनियों के नाल—मृणालों का अग्रभाग खाने वाले हम अपने खाद्य के अनुरूप ही शरीर शोभा रूप समृद्धि के भाजन हैं, क्योंकि कार्य कारण से ही गुण प्राप्त करता है ।

टिप्पणी—नैयायिकों के अनुसार—'कारणगुणा , कार्ये गुणानारभन्ते'—कारण के गुण ही कार्य में आते हैं, जैसे निदानादिकारण मृत्पिण्डादि से कार्य घट आदि में गुण आते हैं । इसी प्रकार स्वर्णकमल भोजन से हंस का स्वर्णशरीर है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ सामान्य से विशेष का समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास है, विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास के साथ अनुप्रास भी उल्लेखनीय माना है ॥ १७ ॥

धातुर्नियोगादिह नैषधीय लीलासरस्सेवितुमागतेषु ।
हैमेषु हंसेष्वहमेक एव भ्रमामि भूलोकविलोकनोत्कः ॥ १८ ॥

जीवातु—स्वयात्मन क्ष्मान्तरसञ्चरणे कारणमाह—धातुरिति । धातुर्ब्रह्मणो नियोगादादेशादिह भूलोके नैषधीय नलीय लीलासर सेवितु क्रीडासरसि विहर्तुमित्यर्थ । आगतेषु हैमेषु हेमविकारेषु । विकारार्थेऽण् प्रत्यय । 'नस्तद्धित' इति टिलोप । हंसेषु मध्ये अहमेक एव भूलोकविलोकने उत्क उत्सुक सन् 'दुर्मना विमना अन्तर्मना स्यादुत्क उन्मना' इत्यमर । उत्कशब्दात्स्वार्थान् प्रत्ययान्तो निपात भ्रमामि पर्यटामि ॥ १८ ॥

अन्वय —धातुः नियोगात् इह नैषधीय लीलासर सेवितुम् आगतेषु हैमेषु हसेषु एकः अहम् एव भूलोकविलोकनोत्कः भ्रमामि ।

हिन्दी—विधाता के आदेश से यहाँ ( पृथ्वी मडल मे ) निषधराज के क्रीडासरोवर मे विहारार्थ आये सुवर्ण हसो मे मे एक मैं ही भूलोक के दर्शनार्थ उत्सुक हो भ्रमण कर रहा हूँ ।

टिप्पणी—इस पद्य मे स्वर्ण हस ने ब्रह्मलोक छोड अपने भूमडल पर होने का कारण स्पष्ट किया है ॥ १८ ॥

विधे कदाचिद् भ्रमणीविलासे श्रमातुरेभ्यस्स्वमहत्तरेभ्य ।
स्कन्धस्य विश्रान्तिमदा तदादि श्राम्यामि नाविश्रमविश्वगोऽपि ॥ १९ ॥

जीवातु—अनवरतभ्रमणेऽपि श्रमजये कारणमाह—विधेरिति । कदाचिद्विधे ब्रह्मणो भ्रमणीविलासे भुवनभ्रमणविनोदे श्रमातुरेभ्य अवसन्नेभ्य स्वमहत्तरेभ्य स्वकुलवृद्धेभ्य स्कन्धस्यासस्य, 'स्कन्धो भुजशिरोऽसोऽस्त्री'त्यमर । विश्रान्तिमदा प्रादाम् । स्वयमेव एवाहमित्यर्थ । ददातेर्लुङि 'गातिस्थे'त्यादिना सिचो लुक् । तदादि तत्प्रभृति अविश्रममनवरत 'नोदात्तोपदेश'त्यादिना श्रमेर्घञि वृद्धिप्रतिषेध , विश्वगो विश्व गच्छन्नपि 'अन्यत्रापि दृश्यत' इति गमेडप्रत्यय । न श्राम्यामि न खिद्ये ॥ १९ ॥

अन्वय—कदाचित् विधे भ्रमणीविलासे श्रमातुरेभ्य स्वमहत्तरेभ्य स्कन्धस्य विश्रान्तिम् अदाम् तदादि अविश्रमविश्वगः अपि न श्राम्यामि ।

हिन्दी—किसी समय ( एकबार ) विधाता के भ्रमण विनोद मे ( वाहनी भूत ) श्रम से थके अपने गुरुजनो के कधे को मैंने विश्राम दिया था, तब से बिना विश्राम किये विश्वगमन करने पर भी मैं नही थकता ।

टिप्पणी—बिना थके विश्वयात्रा करने का कारण यहाँ हस ने स्पष्ट किया । अपने गुरुजनो की सहायता कर उसने उन्हें सन्तुष्ट किया था, तभी से उसे यात्रा मे थकान न आने की क्षमता प्राप्त हुई । काव्यलिंग अलकार ॥१९॥

बन्धाय दिव्ये न तिरश्चि कश्चित्पाशादिरासादितपौरुषस्स्यात् ।
एकं विना मादृशि तन्नरस्य स्वर्भोगभाग्य विरलोदयस्य ॥ २० ॥

जीवातु—अथ व्यापादिबन्धनमपि न मेऽस्तीत्याह—बन्धायेति । मादृशि दिव्ये तिरश्चि विषये विरलोदयस्य दुर्लभजन्मनो नरस्य मर्त्यस्य प्रायेणैवविधो

नास्तीत्यर्थ । अन्यत्र विरो विगतरेफ स चासौ लोदयो लोदयवाश्च मत्वर्थीयोऽकार। तस्य रेफस्यानाधिष्ठितलकारस्य नलस्येत्यर्थ । शब्दधर्मोऽर्थ उपचर्यते, मुख्यत इति भोग सुख स्वर्गभोगस्य स्वर्गसुखस्य भाग्य तत्प्रापकादृष्टमित्यर्थ । स्वप्राप्तिस्तत्प्रापकत्वादिति भाव । तदेक विना कश्चिद् पाशादि पाशाद्युपाय । बन्धाय बन्धनार्थमालादिलपौरुष प्राप्तव्यापारो न स्यात् । स्वर्भोगमार्थकमुल्मा वय, नोपायान्तरसाध्या इत्यर्थ । अस्माद्दृमत्तादिस्य को नाम स्वर्गपदार्थ इति भाव ॥ २० ॥

अन्वयः—मादृशि दिव्ये तिरश्चि विरलोदयस्य नरस्य एक स्वर्भोगभाग्य विना कश्चिद् पाशादि बन्धाय जालादिलपौरुष न स्यात् ।

हिन्दी—मेरे समान अलौकिक पक्षी के सम्बन्ध मे किसी विरलजन्मा नर के एक स्वर्ग भोगने के भाग्य के अतिरिक्त कोई पाश ( जाल ) आदि बाँधने में सामर्थ्यशील न होगा ।

टिप्पणी—सामान्य पक्षी को जाल में पकडा जा सकता है, पर हस सामान्य नहीं, दिव्य पक्षी है । उसे वही पकड सकता है, जिस विरल मनुष्य का स्वर्गभोग भाग्य हो । अन्य किसी मे यह सामर्थ्य नहीं । 'विरलोदस्य नरस्य' का अर्थ 'नल' भी किया जा सकता है । प्रथम सर्ग में वर्णन है कि नल ने हस को पकड लिया था, तो नल ऐसा मर्त्य प्राणी है, जिसमें दिव्य हस को पकडने की क्षमता है । विग्रह है—विगत रेफ यस्य स विर, तस्य विगतरेफस्य स्थाने लस्य उदय यस्मिंस्तस्य नलस्य अर्थात् जिस 'नर' मे से 'र' हटा कर 'ल' का उदय हो गया है, वह 'नर' अर्थात् नल ॥ २० ॥

इष्टेन पूर्तेन नलस्य वश्यास्स्वर्भोगमत्रापि सृजन्त्यमर्त्याः ।
महीरुहा दोहदसेकशक्तेराकालिक कोरकमुद्गिरन्ति ॥ २१ ॥

जीवातु—तच्च भाग्य नलस्यैवास्तीत्याह—इष्टेनेति । इष्टेन यागेन पूर्तेन खातादिकर्मणा च । 'त्रिष्वय क्रतुकर्मेष्ट पूर्त खातादिकर्मणि'त्यमर । वश्या वशङ्गता इति प्राग्दीव्यतीयो यत्प्रत्यय । अमर्त्या देवा नलस्यात्रापि भूलोके स्वर्भोग सृजन्ति स्वर्गसुख सम्पादयन्तीत्यर्थ । ननु देवाश्च कथ लोकान्तरकालान्तरभोग्य स्वर्गमिदानीं सृजन्तीत्याशङ्क्य दृष्टान्तेन परिहरति ।

महीरुहो वृक्षा दोहदस्य अकालप्रसवोत्पादनद्रव्यस्य सेकस्य जलसेकस्य शक्ते सामर्थ्यात् समानकालावाद्यन्तौ उत्पत्तिविनाशावस्येत्याकालिक उत्पत्त्यनन्तर विनाशीत्यथ । 'आकालिकडाद्यन्तवचन' इति समानकालशब्दस्याकालादेशे ठञ्प्रत्ययान्तो निपात । प्रकृते स्वकालमव कोरकमुदिगरन्तीत्यर्थ । 'तरुगुल्म-लतादीनामकाले कुशलै कृतम् । पुष्पाद्युत्पादक द्रव्य दोहद स्यात्तु तत्क्रिया' इति शब्दार्णवे । दोहदवशाद् वृक्षा इव देवता अपि उत्कटपुण्यवशाददेशकालेऽपि फल प्रयच्छन्तीत्यर्थ दृष्टान्तालङ्कार ॥ २१ ॥

अन्वय —इष्टेन पूर्त्तेन वश्या अमर्त्या अत्र अपि नलस्य स्वर्भोग सृजन्ति, महीरुह दोहदसेकशक्ते आकालिक कोरकम् उदिगरन्ति ।

हिन्दी—यज्ञक्रिया और कूपादि निर्माण इत्यादि से वश मे किये जा सकने योग्य अमर्त्य ( देव ) यहाँ ( भूलोको ) भी नल के लिए स्वर्गभोगो की सर्जना कर देते हैं, ( अमर्त्य अर्थात् मनुष्येतर ) भू मे उत्पन्न होने वाले वृक्ष खाद और सींचने की शक्ति से असमय ( भी ) कली उत्पन्न कर देते हैं ।

टिप्पणी—'स्वर्भोगभाग्य' पुण्य कृत्यों से बनता है । यज्ञ, कूप, तडाग आदि के निर्माण से प्रसन्न हो देवता मनुष्य को भूलोक मे ही स्वर्ग सुख-सौभाग्य उपलब्ध कर देते हैं । वृक्ष मे असमय कोरक दर्शन के उदाहरण से कथन को पुष्ट किया गया । दृष्टात अलकार–'अर्थविशेष पूर्व यादृर यस्तो विवक्षित-तरमो । तादृशमन्य न्यस्येद्यत्र पुन सोऽत्र दृष्टान्त ॥'—रुद्रट ॥ २१ ॥

सुवर्णशैलादवतीर्य तूर्णं स्ववाहिनीवारिकणावकीर्णै ।
त वीजयाम स्मरकेलिकाले पक्षैर्नृप चामरबद्धसख्यै ॥ २२ ॥

जीवातु—स्वर्भोगमेवाह—सुवर्णेति । सुवर्णशैला मेरोस्तूर्णमवतीर्य्य अव-रुह्य स्ववाहिनीवारिकणावकीर्णै मन्दाकिनीजलविन्दुसम्पृक्तै चामरेषु बद्ध-सख्यैस्तत्सदृशै पक्षै पतत्रै स्मरकेलिकाले त नृप वीजयाम तादृक्पक्षवीजनै सुरतश्रान्तिमपनुदाम इत्यथ ॥ २२ ॥

अन्वय —सुवर्णशैलात् तूर्णम् अवतीर्य स्ववाहिनीवारिकणावकीर्णै चामरबद्धसख्यै पक्षै स्मरकेलिकाले त नृप वीजयाम ।

हिन्दी—स्वर्णशैल सुमेरु स झट उतर कर स्वर्गंगा के जल-कणो से

ब्याज चँवर के समान ( अथवा अमरों ( देवों ) से सख्य अर्थात् मैत्री रखने वाले ) पक्षों से सुरतकेलि के समय हम उस राजा पर पखा झलते हैं।

टिप्पणी—हंस अपने पक्षों से नल पर पखा झलते हैं और देव स्वर्गोंगों की मर्जना। इस प्रकार ममर्ग होने के कारण अमरों और हंस-पक्षों में सख्य ( मैत्री, सादृश्य ) हुआ। साहित्यविद्याधरी के अनुसार उपमा ॥ २२ ॥

क्रियेत चेत्साधुविभक्तिचिन्ता व्यक्तिस्तदा सा प्रथमाभिधेया।
या स्वौजसा साधयितुं विलासैस्तावत्क्षमा नामपदं बहु स्यात् ॥ २३ ॥

जीवातु—क्रियेतेति। साधुविभक्तिचिन्ता सज्जनविभागविचारः क्रियेत चेत्तदा नलाभिधाना व्यक्ति मूर्ति प्रथमाभिधेया प्रथम परिगणनीया। कुत या व्यक्तिः स्वौजसा विलासैर्व्याप्तिभिः तावद्बहु तथा प्रभूतं नास्ति नामो नतिर्यस्येति—अनात्मनम्र पद पदराष्ट्र साधयितु स्वायत्तीकर्तुं क्षमा समर्था स्यात्। अन्यत्र साधुविभक्तिचिन्ता सतविभक्तिविचार क्रियेत चेत् तदा सा प्रथमा व्यक्तिः अभिधेया विचार्या, या स्वौजसा 'सु औ जस्' इत्येषा प्रत्ययाना विलासैः विस्तारैस्तावद्बहु अनेकं नामपद सुबन्तपद 'वृक्ष' इत्यादिकं पद साधयितु निष्पादयितु क्षमा। अत्राभिधाया प्रकृतार्थमात्रनियन्त्रितत्वाल्लक्षणाया-स्त्वानुपपत्त्यभावेनानावादप्रकृतार्थप्रतीतिर्ध्वनिरेव ॥ २३ ॥

अन्वय —साधुविभक्तिचिन्ता क्रियेत चेत् तदा सा व्यक्तिः प्रथमाभिधेया या स्वौजसा विलासैः तावत् बहु अनामपद ( पक्षान्तरे नामपदम् ) साधयितु क्षमा स्यात्।

हिन्दी—( १ ) नलपक्ष यदि सज्जनों के विभाग की विचारणा की जाय तो वह व्यक्ति ( नल ) प्रथम कहा जायेगा, जो कि अपने बल-पराक्रम के प्रभाव से अनेक शत्रुओं को अपने अधीन करने में समर्थ है। ( २ ) प्रथमादि विभक्ति पक्ष—यदि विवेकपूर्वक 'सुप्' आदि विभक्तियों का विचार किया जाय तो वह 'प्रथमा' विभक्ति ही प्रथम वाच्य होगी, जो कि सु-औ-जस् ( सभी वचनों के प्रत्ययों ) के विस्तार ( विसर्ग-लोप-आदेश आदि ) से अनेक नामपदों-( प्रातिपदिकों ) को निष्पन्न करने में समर्थ होगी।

टिप्पणी—भाव यह है कि जिस प्रकार व्याकरण शास्त्र में प्रथमा विभक्ति

सबसे महत्त्वपूर्ण है, क्योंकि सब विभक्तियों में वही पहिली होती है और उसी के एकवचन, द्विवचन, बहुवचन के सु-औ जस् प्रत्ययों में विसर्गलोप, वृद्धि, दीर्घ करके 'वृक्ष' आदि प्रातिपदिकों को सिद्ध किया जाता है, उसी प्रकार सबको अपने शौर्य औदार्य आदि से स्ववश करने में, समर्थ राजा नल ही पृथ्वी मंडल के सज्जनों में अग्रगण्य है। प्रथमा विभक्ति इस कारण भी सर्वप्रधान है कि अन्य किसी विभक्ति की अप्राप्ति में प्रथमा ही होती है—'प्रातिपदिकार्थलिङ्गपरिमाणवचनमात्रे प्रथमा' (अष्टाध्यायी २।३।४६)। कहा भी जाता है—'एकवचनमुत्सर्गतः करिष्यते'। प्रथमा विभक्ति कर्ता कारक की विभक्ति है, कर्ता ही सब कारकों में प्रधान होता है, क्योंकि सभी व्यापार कर्ताश्रित ही होते हैं—'व्यापाराश्रयः कर्ता।' ऐसे ही राजा नल भी सर्वसामर्थ्यवान् होने के कारण सज्जनों में 'प्रथमाभिधेय' है।

इस पद्य में अभिधावृत्ति के प्रकृतार्थमात्रनियन्त्रित होने के कारण और अनुपपत्ति के अभाव के कारण लक्षणा को अवकाश न होने से अप्रकृत (अप्रस्तुत) प्रथमा विभक्त्यर्थ की प्रतीति ध्वनि से होती है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ ध्वनि है, विद्याधर ने यहाँ समासोक्ति मानी है, क्योंकि सामान्यतः प्रथमा सर्वत्र विहित होती है—'सामान्येन प्रथमायाः सर्वत्र विहितत्वात्समासोक्तिरलङ्कारः'॥ २३॥

राजा स यज्वा विबुधव्रजत्रा कृत्वाऽध्वराज्योपमयैव राज्यम्।
भुङ्क्ते श्रितश्रोत्रियसात्कृतश्रीः पूर्वं त्वहो शेषमशेषमन्त्यम्॥ २४॥

जीवातु—राजेति। 'यज्वा तु विधिनेष्टवान्', 'सुयजोर्ङ्वनिप्', श्रिता आश्रिता ये श्रोत्रियाः छान्दसा अधीतवेदा इत्यर्थः। 'श्रोत्रियच्छान्दसौ समाविति' त्यमरः। 'श्रोत्रियंश्छन्दोऽधीते' इति निपातः। तत्सात्कृता दानेन तदधीना कृता श्रीः सम्पद्येन सः राजा नलः अध्वरेषु यद्राज्यं तदुपमया तत्सादृश्येनैव तद्वदेवेत्यर्थः। राज्यं विबुधा देवा विद्वांसश्च तद्व्रजत्रा दानेन तत्सद्धाधीनं कृत्वा 'देये त्रा चे'ति चकारादितरत्र सातिप्रत्ययश्च, 'तद्धितश्चासर्वविभक्तिरि'त्यव्ययत्वम्, पूर्वं पूर्वनिर्दिष्टमध्वराज्यं शेषं हुतशेषं भुङ्क्ते अन्त्यं पश्चान्निर्दिष्टं राज्यं त्वशेषं कृत्स्नमखण्डं भुङ्क्ते, अहो उपभुक्तादन्य शेष

पूर्वस्याशेषस्य तथात्वम्, अन्यस्य अशेषत्व क्व विरोधादित्याश्चर्यम्, अत एव विरोधाभासोऽलङ्कार, अखण्डमिति परिहार ॥ २४ ॥

अन्वय —श्रितश्रोत्रियसात्कृतश्रीः यज्वा स राजा अध्वराज्यमयाः एव राज्य विबुधव्रजत्रा कृत्वा अहो, पूर्वं शेषम् अन्त्यम् अशेष भुङ्क्ते।

हिन्दी—अपने आश्रयस्थ वेदाध्यायिजनों ( श्रोत्रियों ) को सम्पत्तिदान करनेवाला, यज्वा वह राजा अध्वर ( यज्ञ ) के घृत के सदृश ही राज्य को विबुधों ( विद्वानों-देवों ) के समूह के अधीन करके पहिले शेष का भोग करता है, पश्चात् अशेष ( सम्पूर्ण ) का भोग करता है, यह आश्चर्य है।

टिप्पणी—भाव यह है कि राजा नल विधिपूर्वक यज्ञादि सम्पन्न करता है, विद्वानों, देवों को समान-पूजा करता है और समस्त राज्यैश्वर्य का भोग करता है, अर्थात् धर्मनिष्ठ, दानी और ऐश्वर्यवान् है। 'शेष' और 'अशेष' में विरोध है। जो राज्य पहिले 'शेष' ( अवशिष्ट ) रह गया है, वह पश्चात् 'अशेष' ( सम्पूर्ण ) कैसे होगा ? यह विरोध है। परिहार है कि 'शेष' अर्थात् यज्ञ में देवव्रजार्पित 'घृत' और 'अशेष' अर्थात् सम्पूर्ण राज्य, अर्थात् जैसे राजा नल यज्ञ में अर्पित करके यज्ञावशिष्ट घृत का उपभोग करता है, वैसे ही देव और विद्वानों को अर्पित करके सम्पूर्ण राज्य का उपभोग करता है।

नारायण पण्डित ने 'अध्वराज्यं' का एक और विग्रह किया है—'अध्वनि मार्गे एव यद्राज्यम्' अर्थात् जो राज्य मार्ग में ही है, वह 'सर्वजनोपभोग्य' है, राजा नल जो उस समस्त का उपभोग कर लेते हैं, यह विरोध है अत आश्चर्य-कारण है, परिहार यह है कि सर्व-साधारण को दानयज्ञादि से सन्तुष्ट कर सम्पूर्ण राज्य-भोग करते हैं। भाव यह है कि नल अनेक यज्ञों के कर्त्ता और आसमुद्रक्षरणी के अधिराज्य का भोग करते हैं।

'शेष—अशेष' के विरोध-परिहार के आधार पर मल्लिनाथ ने यहाँ विरोधाभास अलङ्कार माना है, विद्याधर के अनुसार यहाँ छेकानुप्रास और उपमा-उत्प्रेक्षा व्यतिरेक अलङ्कारों का सङ्कर है ॥ २४ ॥

दारिद्र्यदारिद्रविणौघवर्षैरमोघमेघव्रतमर्थिसार्थे ।
सन्तुष्टमिष्टानि तमिष्टदेव नाथन्ति के नाम न लोकनाथम् ॥ २५ ॥

जीवातु—दारिद्र्येति । दारिद्र्य दारयति निवर्तयतीति तस्य दारिद्र्यदारिणो द्रविणौघस्य धनराशेर्वर्षैरर्थिसार्थे विषये अमोघमेघव्रत वर्षुकत्वलक्षण यस्य त सन्तुष्ट दानहृष्टमिष्टदेव यज्ञाराधितसुरलोकनाथ त नल के नाम इष्टानि न नाथन्ति ? न याचन्ते सर्वेऽपि नाथन्त्येवेत्यर्थ । नाथतेर्याच्ञार्थस्य दुहादित्वाद् द्विकर्मकत्वम् ॥ २५ ॥

अन्वय —दारिद्र्यदारिद्रविणौघवर्षै अर्थिसार्थे अमोघमेघव्रत सन्तुष्टम् इष्टदेव लोकनाथ त के नाम इष्टानि न नाथन्ति ?

हिन्दी—दरिद्रता को दूर भगानेवाले धन समूह की वर्षा के द्वारा याचक-समूह के मध्य जिसका मेघव्रत स तुष्ट हो गया है ( जो राजा नल उस मेघ के समान सन्तुष्ट है, जो जलधार बरसा कर लोग को सुख देकर स तुष्ट हो जाता है ), इष्टदेव ( हित कर राजा अथवा जो देव यज्ञ कर्ता है अथवा जिसे देवता प्रिय हैं ), लोको के स्वामी से कौन इष्ट, धन आदि की याचना नही करते हैं ? सभी करते हैं ।

टिप्पणी—राजा नल धारासार जल बरसाने वाले बादल-जैसा दानी है, जिसस दान प्राप्त कर सबकी इच्छा पूरी हो जाती है । उससे सारा जगत् उसी प्रकार याचना करता है, जिस प्रकार प्रसन्न ब्रह्मादि देवों से याचना की जाती है । काकु वक्रोक्ति, अनुप्रास और उपमालकार ॥ २५ ॥

अस्मत्किल श्रोत्रसुधा विधाय रम्भा चिर भामतुला नलस्य ।
तत्रानुरक्ता तमनाप्य भेजे तन्नामगन्धान्नलकूबर सा ॥ २६ ॥

जीवातु—अस्मदिति । सा प्रसिद्धा रम्भा नलस्यातुलामनुपमा भा सोन्दयमस्मत् मत्त श्रोत्रसुधा विधाय कर्णे अमृत कृत्वा रसादाकर्ण्येत्यर्थं । तत्र तस्मिन्नले अनुरक्ता सती त नलमनाप्य अप्राप्य, आङ्पूर्वादाप्नोते क्त्वो ल्यबादेशः नञ्समास । अन्यथा त्वसमासे ल्यबादेशा न स्यात् तन्नामगन्धात्तस्य नलस्य नामाक्षरसस्पर्शाद्धेतोर्नलकूबर कुबेरात्मज भेजे किल । तादृक्तस्य सौन्दर्यमित भाव ॥ २६ ॥

अन्वय—सा रम्भा नलस्य अतुला नाम् अस्मत् चिर श्रोत्रसुधा विधाय तत्र अनुरक्ता तम् अनाप्य तन्नामगन्धात् नलकूबर भेजे।

हिन्दी—वह रम्भा ( अप्सरा ) नल की अतुलनीय रूप-कांति को हमसे चिरकाल तक कर्णामृत बनाकर उनमें अनुरक्त हो गयी, किन्तु उसको प्राप्त न कर उसके नाम से थोडी सी समानता होने के कारण कुबेर पुत्र नलकूबर को भजने लगी।

टिप्पणी—पौराणिक कथा का आश्रय बना कर नल की प्रशंसा। स्वर्ग सुन्दरी रम्भा ने प्रेम के कारण नलकूबर को नहीं स्वीकारा, वह तो इसलिए उसको स्वीकार बैठी कि उसके नाम में भी 'नल' है। नल ही नहीं उसका नाम भी स्वर्गसुन्दरियों की स्पृहा की वस्तु है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और उत्प्रेक्षा ॥ २६ ॥

स्वर्लोकमस्माभिरितः प्रयाते केलीषु तद्गानगुणान्निपीय।
हा हेति गायन् यदशोचि तेन नाम्नैव हाहा हरिगायनोऽभूत् ॥ २७ ॥

जीवातु—स्वर्लोकमिति। केलीषु विनोदगोष्ठीषु तस्य नलस्य कर्तृगाने गुणान्निपीय इतः अस्माल्लोकात् स्वर्लोकं प्रयातैरस्माभिर्हरिगायन इन्द्रगायको गन्धर्व 'ण्युट् चे'ति गायते शिल्पिनि ण्युट्प्रत्ययः। गायन् यद्यस्माद् हाहेत्यशोचि, तस्मात्तेनैव कारणेन नाम्ना हाहा अभूत्, आलापाक्षरानुकारादिति भावः। हाहाहूहूश्चैवमाद्या गन्धर्वास्त्रिदिवौकसामि'त्यमरः। 'आलापाक्षरानुकारनिमित्तोऽयमाकारान्तः पुंसि चे'ति केचित्। 'हा हा खेदे हू हू हर्षे गन्धर्वेऽप्यनव्ययम्' इति विश्वः। अव्ययमेवेति भोजः अत्र शोकनिमित्तासम्बन्धेऽपि सम्बन्धादतिशयोक्तिः। तथा च गन्धर्वातिशायि गानमस्येति वस्तु व्यज्यते ॥ २७ ॥

अन्वय—केलीषु तद्गानगुणान् निपीय इतः स्वर्लोकं प्रयातैः अस्माभिः हरिगायनः गायन् यत् हा हा इति अशोचि, तेन नाम्ना एव हाहा अभूत्।

हिन्दी—विनोदगोष्ठियों में उस ( नल ) का जो गान होता था, उसके गुणों को सादर सुनकर यहाँ ( भूलोक ) से स्वर्ग लोक मे पहुँचे हम ( हंसों ) ने इन्द्र के गायक के प्रति 'हा—हा' इस प्रकार वह जो खेद प्रकट किया, उसी निन्दा से उसका 'हाहा' नाम पड गया।

टिप्पणी—'हा हा' खेद सूचक अव्यय भी है, और 'हाहा', 'हूहू' नाम के दो गन्धर्व भी कहे जाते हैं। इसी शब्दसाम्य के आधार पर यहाँ असबध मे सबध-कथन है, अतः अतिशयोक्ति अलकार है। भाव यह है कि नल का गान गन्धर्वों से भी अधिक मोहक है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ यह व्यजित होता है कि नल का गान 'गन्धर्वातिशायि' है ॥ २७ ॥

शृण्वन् सदारस्तदुदारभाव हृष्यन्मुहुर्लोम पुलोमजायाः।
पुण्येन नालोकत नाकपाल प्रमोदवाष्पावृतनेत्रमाल ॥ २८॥

जीवातु—शृण्वन्निति। नाकपाल इन्द्र सदार सवधूक तस्य नलस्य उदारभावमौदार्यं शृण्वन्नत एव प्रमोदवाष्पैरानन्दाश्रुभिरावृतनेत्रमालस्तिरोहितदृष्टिव्रज सन् पुलोमजाया शच्या मुहुर्हृष्यन्नलानुरागादुल्लसल्लोमरोमाञ्च पुण्येन शच्या भाग्येन नालोकत नापश्यत् अन्यथा मानसव्यभिचारापराधाद् दण्डयेवेत्यर्थ ॥ २८॥

अन्वय—सदार नाकपाल तदुदारभाव शृण्वन् प्रमोदवाष्पावृतनेत्रमालः पुलोमजाया मुहु हृष्यत् लोम पुण्येन न आलोकत।

हिन्दी—अपनी पत्नी ( इन्द्राणी शची ) के सहित स्वर्ग का पालक इन्द्र उस ( नल ) के औदार्य को सुनता आनन्द अश्रुओं से नेत्र पूर्ण हो जाने के कारण पुलोमसुता शची के बारबार होते रोमाच को उसके पुण्य के कारण ही न देख पाया।

टिप्पणी—नल के वदान्यभाव को सुनकर इन्द्र तो प्रसन्न होता ही था, जिससे आनन्दाश्रु उसके नेत्रो मे भर जाते थे और वह कुछ भी देखने मे असमर्थ रहता था, शची इन्द्राणी के मन मे भी नल के प्रति अनुराग उत्पन्न हो रहा था, जिससे वह रोमाचित हो जाती थी। आनन्दाश्रुओं से नेत्र भरे होने से उस रोमांच को इन्द्र न देख पाया। यह इन्द्राणी का कोई पुण्य ही था, अन्यथा पर पुरुष मे अनुरागवती पत्नी को पा इन्द्र उसे मानसिक व्यभिचार की अपराधिनी मानने लगता और क्रोध तथा ईर्ष्या से दग्ध हो उसे दड देता। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और भावोदय अलकार ॥ २८॥

साऽऽत्मीश्वरे शृण्वति तद्गुणौघान् प्रसह्य चेतो हरतोऽर्धशम्भुः ।
अभूदपर्णाङ्गुलिरुद्धकर्णा कदा न कण्डूयनकैतवेन ? ॥ २९ ॥

जीवातु—सेति । ईश्वरे हरे प्रसह्य चेतो हरतो बलान्मनोहारिणस्तस्य नलस्य गुणौघान् शृण्वति सति सा प्रसिद्धा अर्धं शम्भोरर्धशम्भुः शम्भोरर्धाङ्गभूतेत्यर्थः । तया चापहरणमशक्यमिति भावः । अपर्णा पार्वत्यपि कदा कण्डूयनकैतवेन कण्डूनोदनव्याजेन अङ्गुल्या रुद्धः पिहितः कर्णो यया सा नाभूत् अभूदेवेत्यर्थः । अन्यथा चित्तचलनादिति भावः ॥ २९ ॥

अन्वय—ईश्वरे प्रसह्य चेतः हरतः तद्गुणौघान् शृण्वति सा अर्धशम्भुः अपर्णा अपि कण्डूयनकैतवेन कदा अङ्गुलिरुद्धकर्णा न अभूत् ?

हिन्दी—महादेव के बलात् मनोहरण करनेवाले उस ( नल ) के गुणों का श्रवण करते समय उस शिव के अर्धांग अपर्णा पार्वती ने खुजलाने के व्याज से कब अँगुली से अपने कानों को नहीं मूँद लिया ? सदा ही मूँद लिया ।

टिप्पणी—इस श्लोकव्याज से नल के गुणों की आकर्षणशीलता का कथन है । पार्वती उमा शिव की अर्धाङ्गिनी हैं, शिव को अर्धनारीश्वर कहा जाता है । शिव-प्राप्ति के लिए उन्होंने तप करते पत्ते खाना भी छोड़ दिया था, इसी से उन्हें 'अपर्णा' कहा गया—'पुनि परिहरे सुखानेउ परना, उमहि नाम तब भयउ अपरना ॥' ( रामचरितमानस, बालकाण्ड, ७४।७ ) । कालिदास ने बताया है—'स्वयं विशीर्णद्रुमपर्णवृत्तिता परा हि काष्ठा तपसस्तया पुनः । तदप्यपाकीर्णमतः प्रियंवदां वदन्त्यपर्णेति च तां पुराविदः ॥' ( कुमारसम्भव ५।२८ ) । वे पतिव्रताओं में अग्रगण्य हैं, किन्तु उनके पति, उनके अर्द्धांग शिव जब झटिति मनोहरण करनेवाले राजा नल के गुणों का श्रवण करते हैं, उस समय विवशतः पार्वती को भी नल-गुण-श्रवण करना होता है, जिससे पातिव्रत-भंग की आशंका हो जाती है, अतः जब-जब ऐसे अवसर आते हैं, वे कान खुजलाने के बहाने अँगुली से कान बंद कर लेती हैं अन्यथा उनका चित्त चंचल हो सकता है । विद्याधर ने उत्पन्न अभिलाष के निगूहन के कारण इस पद्य में व्याजोक्ति अलंकार माना है ॥ २९ ॥

अलं सजन् धर्मविधौ विधाता रुणद्धि मौनस्य मिषेण वाणीम् ।
तत्कण्ठमालिङ्ग्य रसस्य तृप्ता न वेद तां वेदजडः स वक्राम् ॥ ३० ॥

जीवातु—अजमिति। विधाता ब्रह्मा अलमत्यन्त धर्मविधौ सुकृताचरणे सजन् धर्मासक्त सन्नित्यर्थ। वाणी स्वभार्यां वाग्देवी वर्णात्मिकाञ्च मौनस्य वाग्यमनव्रतस्य मिषेण रुणद्धि नलकथाप्रसङ्गान्निरुन्धे, तस्या उभय्या अपि तदासङ्गभयादिति भाव। किन्तु वेदजड छान्दस विधाता तामुभयीमपि वाणी तस्य नलस्य कठ ग्रीवामालिङ्गय मुखमाश्रित्य च रसस्य तृप्ता तद्रागस तुष्टामन्यत्र शृङ्गारादिरसपुष्टाञ्च। सम्बन्धसामान्ये षष्ठी, 'पूरणगुणे' त्यादिना षष्ठीनिषेधादेव ज्ञापकादिति केचित्। वक्रा प्रतिकूलकारिणी वक्रोक्त्यलङ्कारयुक्ताञ्च न वेद न वेत्ति, 'विदो लटो वे'ति णलादेश अशक्यरक्षा स्त्रिय इति भाव। अत्र प्रस्तुतवाग्देवीकथनादप्रस्तुतवर्णात्मकवाणीवृत्तान्त प्रतीते प्रागुक्तरीत्या ध्वनिरेवेत्यनुसन्धेयम्॥ ३०॥

अन्वय—धर्मविधौ सजन् विधाता मौनस्य मिषेण अल वाणी रुणद्धि (अथवा वाणी रुणद्धि अलम्), वेदजड स तत्कण्ठम् आलिङ्गय रसस्य तृप्ता तां वक्रा न वेद।

हिन्दी—धर्माचरण (सध्यावदनादि) में आसक्त ब्रह्मा मौन के मिस अत्यतता के साथ (स्वपत्नी) वाणी (वर्णात्मिका वाक् और सरस्वती) का निवारण करते रहते हैं (अथवा वाणी का निवारण व्यर्थ ही करते हैं), वेदाभ्यास से जड वे उस (नल) के कठ का आलिगन कर रस से तृप्त हुई उस वक्रा (प्रतिकूला, वक्रोक्तिरूपा) को नही जान पाते।

टिप्पणी—आशय यह है कि नल रसध्वनियुक्त वक्रोक्ति का पूर्ण ज्ञाता है। इसी आधार पर यह कल्पना की गयी है कि यद्यपि विधाता सध्यादि के बहाने बराबर मौन रहते हैं कि कहीं उनकी वाणी रूपा पत्नी वाक् इस प्रकार बाहर जाकर पर पुरुष को न भजने लगे, पर वाक्, वाणी सरस्वती तो परम चतुरा है, वेदाभ्यासजड, बूढ़े ब्रह्मा जान ही नही पाते कि उनकी पत्नी सरस्वती उन्हें छोड शृगाररसतृप्ता परपुरुष नल का कठालिंगन कर आती हैं। शृगारादि रसमयी जो वक्रोक्तियाँ नल के कठ से उद्भूत होती हैं, वे ही जैसे सरस्वती द्वारा उसके कठ का आलिगन है। प्रस्तुत वाग्देवी के कथन से अप्रस्तुत वाणी-व्यापार की प्रतीति हो जाने से

यहाँ मल्लिनाथ के अनुसार ध्वनि है, विद्याधर ने यहाँ छेकानुप्रास, व्याजस्तुति और समासोक्ति का निर्देश किया है ॥ ३० ॥

श्रियस्तदालिङ्गनभूर्न भूता व्रतक्षतिः कापि पतिव्रतायाः ।
समस्तभूतात्मतया न भूतं तद्भर्तुरीर्ष्याकलुषाणुनापि ॥ ३१ ॥

जीवातु—श्रिय इति । पतिव्रतायाः श्रियः श्रीदेव्याः तद्भर्तुर्विष्णोः समस्तभूतात्मतया, सर्वभूतात्मत्वेन नलस्यापि विष्णुरूपत्वेनेत्यर्थः । तदालिङ्गनभूर्नलाश्लेषजनिता कापि व्रतक्षतिः पातिव्रतभङ्गो न भूता नाभूत् । अत एव तद्भर्तुर्विष्णोरपि ईर्ष्यया नलालिङ्गनभुवा अक्षमया यत्कलुषं कालुष्यं मनःक्षोभः तदणुनापि लेशेनापि न भूतम् ... इवं क्षीरस्वामी 'अस्त चाथ त्रिषु द्रव्ये पापं पुण्यं सुखादि च' इत्यत्र आदिशब्दाच्छ्रेयःकलुषशिवभद्रादय इति उभयवचनेषु उदाजहार । तस्याणुना लेशेनापि न भूतं नाभावि । नपुंसके भावे क्तः । अत्र शच्यादिविरहितचास्त्यौक्तेर्नलसौन्दर्ये तात्पर्यात्तानौचित्यदोषः ॥३१॥

अन्वय—पतिव्रतायाः श्रियः तद्भर्तुः समस्तभूतात्मतया तदालिङ्गनभूः कापि व्रतक्षतिः न भूता, तद्भर्तुः ईर्ष्याकलुषाणुना अपि न भूतम् ।

हिन्दी—पतिव्रता श्री ( लक्ष्मी ) के पति विष्णु के सर्वभूतात्मा होने के कारण उनके उस ( नल ) के आलिंगन से उत्पन्न किसी प्रकार के पातिव्रत आदि का क्षय नहीं हुआ और ( इसी कारण ) उनके स्वामी विष्णु के हृदय में ईर्ष्याजनित कालुष्य का अणु भी नहीं उत्पन्न हुआ ।

टिप्पणी—शोभासम्पत्ता, राज्यलक्ष्मी इत्यादि के कारण नल श्रीसम्पन्न है, अर्थात् श्री द्वारा आलिंगित है, परन्तु फिर भी उनका पातिव्रत-भग नहीं होता, क्योंकि उनके पति विष्णु ही सर्वभूतात्मा होने से सब में व्याप्त हैं, अर्थात् सब विष्णुरूप ही हैं । नल भी विष्णुरूप है, इस प्रकार लक्ष्मी का पातिव्रत भग नहीं हुआ । विष्णु के मन में ईर्ष्याजन्य मलिनता भी नहीं उत्पन्न हुई, क्योंकि वे अपनी सर्वभूतात्मता से परिचित हैं । वे जानते हैं कि श्री उनका आलिंगन करके एक प्रकार से समस्त विश्व का ही आलिंगन करती हैं । आशय यह है कि राजा नल विष्णु के समान श्री-शोभा-सामर्थ्य सम्पन्न है । मल्लिनाथ ने बताया है कि इन श्लोकों में कवि का आशय नल के

सौन्दर्यातिशय का निरूपण करना है, अतएव शची, उमा, सरस्वती और लक्ष्मी के पातिव्रतभंग का अनौचित्य नहीं मानना चाहिए। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलंकार है ॥ ३१ ॥

धिक् तं विधेः पाणिमजातलज्जं निर्माति यः पर्वणि पूर्णमिन्दुम्।
मन्ये स विज्ञः स्मृततन्मुखश्रीः कृतार्धमौज्झद्भवमूर्ध्नि यस्तम् ॥ ३२॥

जीवातु—धिगिति। तमजातलज्जं निस्त्रपं विधेः पाणिं धिक् यः पाणिः स्मृततन्मुखश्रीरपि पर्वणि जातावेकवचनं पर्वस्वित्यर्थः। पूर्णमिन्दुं निर्माति अद्यापीति भावः। स विज्ञः अभिज्ञ इति मन्ये यः पाणिः स्मृततन्मुखश्रीः सन् तमिन्दुं कृतं अर्द्धं एकदेशो यस्य तं कृतार्द्धमर्द्धनिर्मितमेव भवमूर्ध्नि हरशिरसि औज्झत्। अतिसौन्दर्ययुक्तमस्यास्यमिति भावः ॥ ३२ ॥

अन्वय—स्मृततन्मुखश्रीः यः पर्वणि पूर्णम् इन्दुं निर्माति अजातलज्जं तं विधेः पाणिं धिक्, मन्ये यः भवमूर्ध्नि तं कृतार्द्धम् औज्झत् सः विज्ञः।

हिन्दी—उस (नल) की मुख शोभा का स्मरण होते हुए भी जो पूर्णिमा को पूर्ण चन्द्र का निर्माण करता है, उस निर्लज्ज विधाता के हाथ को धिक्कार है, मैं मानता हूँ कि जिस (विधिहस्त) ने शिव के मस्तक पर उस (चन्द्र) को आधा रचकर छोड़ दिया, वह विशेषज्ञ है (समझदार है)।

टिप्पणी—एक रमणीय रचना करके उसके पश्चात् उससे उत्कृष्ट ही निर्माण करना उचित है, अथवा एक उत्तम आदर्श देखकर उससे निकृष्ट रचना तो नितांत अनुचित है। विधाता के हाथ ने ऐसा किया। नल का रमणीय मुख देखकर, उसे ध्यान में रखते हुए भी जो वह प्रति पूर्णिमा को पूर्ण चन्द्र का निर्माण करता है, वह अकुशलता ही विज्ञापित करता है, क्योंकि नल के मुख की शोभा के सम्मुख, पूर्ण चन्द्र नगण्य है। हाँ, शिव के मस्तक पर जो उसने चन्द्र को आधा बना के छोड़ दिया, यह चतुरता दिखायी। आशय है कि नल का मुख चन्द्र से कहीं अधिक रमणीय है। उपमेय मुख से उपमान चन्द्र को हीन दिखाने के कारण यहाँ प्रतीप अलंकार है। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक में प्रतीप और प्रतीप अलंकार है ॥ ३२ ॥

निलीयते ह्रीविधुरः स्वजैत्रं श्रुत्वा विधुस्तस्य मुखं मुखान्नः ।
सूरे समुद्रस्य कदापि पूरे कदाचिदभ्रभ्रमदभ्रगर्भे ॥ ३३ ॥

जीवातु—निलीयत इति । विधुश्चन्द्रः स्वस्य जैत्रं, तृजन्तात्प्रज्ञादित्वात् स्वार्थेऽण् प्रत्ययः । तस्य नलस्य मुखं नोऽस्माकं मुखाच्छ्रुत्वा ह्रीविधुरः लज्जाविधुरः सन् कदापि सूरे सूर्ये दर्शेऽग्निरित्यर्थः, कदापि समुद्रस्य पूरे प्रवाहे तदुत्पन्नत्वात् कदाचिदभ्रभ्रमदभ्रगर्भे आकाशे सञ्चरमाणमेघोदरे निलीयते अन्तर्वर्तते, न कदाचिदप्रतःस्थानुमुत्सहत इति भावः । अत्र विधोः स्वाभाविकसूर्यादिप्रवेशे परजयप्रयुक्तह्रीनिलीनत्वोत्प्रेक्षा व्यञ्जकाप्रयोगाद् गम्या ॥ ३३ ॥

अन्वय—विधुः नः मुखात् तस्य मुखं स्वजैत्रं श्रुत्वा ह्रीविधुरः कदापि सूरे कदापि समुद्रस्य पूरे अभ्रभ्रमदभ्रगर्भे निलीयते ।

हिन्दी—चन्द्रमा हमारे ( हंसों के ) मुख से उस ( नल ) के मुख को स्वजयी ( अपने को—चन्द्र को—जीतनेवाला ) सुनकर लज्जा से विकल हो कभी ( अमावस्या को ) सूर्य में, कभी ( अस्त-काल में ) समुद्र के प्रवाह में और कभी ( वर्षाकाल में ) आकाश में भ्रमण करने वाले बादलों के मध्य छिप जाता है ।

टिप्पणी—इस श्लोक में भी अन्य भंगिमा से चन्द्र की अपेक्षा नलमुख को रमणीय बताया गया है । स्वविजयी के भय से सभी जहाँ स्थान मिलता है, वहीं छिप जाते हैं । ऐसा ही चन्द्र भी करता है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ गम्या उत्प्रेक्षा है, विद्याधर ने समासोक्ति और पर्याय अलङ्कारों का निर्देश किया है ॥ ३३ ॥

सम्प्राप्य न स्वध्वजभृत्यवर्गान् दैत्यारिरस्मज्जगदन्यलुब्धे ।
तत्सङ्कुचन्नाभिसरोजपीनाद्धातुर्विलज्ज रमते रसायाम् ॥ ३४ ॥

जीवातु—सम्प्राप्येति । दैत्यारिः विष्णुः स्वध्वजस्य गरुडस्य पक्षिराजस्य भृत्यवर्गानोऽस्मान् अतिक्रान्तमस्मज्जगदस्मज्जनविजयीत्यर्थः । 'अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयये'ति समासः । तस्य नलास्यस्य नुत्यै स्तोत्राय, 'स्तवः स्तोत्रं स्तुतिर्नुति'रित्यमरः । सम्प्राप्य तत्सङ्कुचता तथा नुत्या निमीलितानाभिसरोजेन पीता-

त्तिरोहिताद्धातुर्ब्रह्मणो विलज्ज यथा तथा रमाया रमते। अत्र विष्णोरुक्त-व्यापारासम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्ति ॥ ३४ ॥

अन्वय –दैत्यारि स्वध्वजभूत्यवर्गान् नः अत्यब्जनलास्यनुत्यै सज्ञाप्य धातु सत्मङ्कुचन्नाभिसरोजपीतात् रमाया विलज्ज रमते।

हिन्दी—दैत्यरिपु ( विष्णु ) अपने ध्वज ( गरुड ) के सेवकगण हम ( हंसो ) को कमल को अतिक्रात करने वाले ( जयी ) नल-मुख की स्तुति के निमित्त आज्ञा देकर विधाता के ( लज्जा से ) मुद गये उस नाभि कमल मे छिप जाने के कारण लक्ष्मी के साथ लज्जा छोडकर रमण करते है।

टिप्पणी—बूढे ब्रह्मा लज्जा से मुंदे विष्णु के कमल मे छिप गये, एकात हो गया, परिणामत विष्णु की लज्जा का कारण न रहा। आशय यह कि विष्णु नाभि, सरोज से भी नल मुख अधिक शोभाशाली है। मल्लिनाथ के अनुसार असबध में सबध कथन के कारण अतिशयोक्ति, विद्याधर के अनुसार प्रतीप अलकार ॥ ३४ ॥

रेखाभिरास्ये गणनादिवास्य द्वात्रिंशता दन्तमयीभिरन्त ।
चतुर्दशाष्टादश चात्र विद्या द्वेधाऽपि सन्तीति शशस वेधा ॥ ३५ ॥

जीवातु—रेखाभिरिति। अस्य नलस्य आस्ये दन्तमयीभिर्दन्तरूपाभिर्द्वा-त्रिंशतारेखाभिर्गणनात्सख्यानाच्चतुर्दश चाष्टादश च विद्या द्वेधा अपि अत्र आस्ये सन्ति सम्भवन्त्यायेनेति वेधा शशसेवेत्युत्प्रेक्षा। 'अङ्गानि वेदाश्चत्वारो मीमासा न्यायविस्तर। पुराण धर्मशास्त्रञ्च विद्या ह्येताश्चतुर्दश ॥ आयु-र्वेदो धनुर्वेदो गान्धर्वश्चेत्यनुक्रमात्। अर्थशास्त्र पर तस्माद्विद्या ह्यष्टादश स्मृता ॥' इति ॥ ३५ ॥

अन्वय —वेधा अस्य आस्ये द्वात्रिंशता दन्तमयीभि रेखाभि गणनात् चतुर्दश अष्टादश च विद्या द्वेधा अपि अत्र सन्ति—इति शशस इव।

हिन्दी—विधाता ने इस ( नल ) के मुख में बत्तीस दाँतो की रेखाओं से गणना करके चौदह और अठारह विद्याएँ दोनों ही प्रकार से यहाँ है—मानो यह कहा।

टिप्पणी—प्रथम सर्ग में नल को सर्वविद्याओं का ज्ञाता बताया गया है (देखेंनीय १।४-५), यहाँ अन्य भगिमा से उसी का पुन प्रतिपादन। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार सापह्नवोत्प्रेक्षा ॥ ३५ ॥

श्रियौ नरेन्द्रस्य निरीक्ष्य तस्य स्मरामरेन्द्रावपि न स्मरामः ।
वासेन सम्यक् क्षमयोश्च तस्मिन् बुद्धौ न दध्मः खलु शेषबुद्धौ ॥ ३६ ॥

जीवातु—श्रियाविति । तस्य नरेन्द्रस्य श्रियौ सौन्दर्यसम्पत्तौ निरीक्ष्य, 'शोभासम्पत्तिपद्मासु लक्ष्मी श्रीरि'ति शाश्वत । स्मरानरेन्द्रावपि न स्मरामः किं च तस्मिन्नरेन्द्रे क्षमयो क्षितिक्षान्त्यो 'क्षितिक्षान्त्यो क्षमे'त्यमर । सम्यग्वासेन निर्वासस्थित्या शेषबुद्धौ फणिपतिबुद्धदेवौ चित्ते न दध्म न धारयाम खलु । अत्र द्वयोरपि श्रियो द्वयोरपि क्षमयो प्रकृतत्वात् केवलप्रकृतश्लेष । एतेन सौन्दर्यादिगुणै स्मरादिभ्योऽप्यधिक इति व्यतिरेको व्यज्यते । श्लेषव्यतिरेकयो सङ्कर ॥ ३६ ॥

अन्वय—तस्य नरेन्द्रस्य श्रियौ निरीक्ष्य स्मरामरेन्द्रौ अपि न स्मराम तस्मिन् क्षमयो च सम्यक् वासेन बुद्धौ शेषबुद्धौ न दध्म खलु ।

हिन्दी—उस राजा (नल) की दोनों शोभाओं (देह-सौन्दर्य और धनसम्पत्ति) को देखकर हम कामदेव और देवराज का भी स्मरण नहीं करते और उसमें दोनों क्षमाओं (पृथ्वी तथा क्षान्ति) की भलीभाँति स्थिति देखकर बुद्धि में शेषनाग और तथागत बुद्ध को भी नहीं धरते ।

टिप्पणी—आशय यह है कि राजा नल काम से भी अधिक सुन्दर, देवराज इन्द्र से भी अधिक समृद्ध, शेषनाग से भी अधिक क्षमता से धरा का धारण करने वाले और तथागत गौतम बुद्ध से भी अधिक क्षमाशील हैं। विद्याधर ने यहाँ यथासंख्य का निर्देश किया है, मल्लिनाथ व्यतिरेक का व्यञ्जित होना और श्लेष-यथासंख्य का सकर मानते हैं ॥ ३६ ॥

विना पतत्रं विनतातनूजैस्समीरणैरीक्षणलक्षणीयैः ।
मनोभिरासीदनणुप्रमाणैर्न निर्जिता दिक्कतमा तदश्वैः ॥ ३७ ॥

जीवातु—विनेति । पतत्र विना स्थितैरिति शेष । विनतातनूजै वैनतेयै, अपक्षतार्क्ष्यैरित्यर्थ । ईक्षणलक्षणीयै समीरणैस्त्वगिन्द्रियग्राह्यैर्वायुभि: अनणु-

प्रमाणं 'अणुपरिमाण मन'इति तार्किका, तद्विपरीतैर्महापरिमाणैर्मनोभिर्वैनतेयादिसमानवेगैरित्यर्थ । एवंविधैं तदश्वैं कतमा दिक् न लङ्घिताऽभीद् ? सर्वापि लङ्घितैवासीदित्यर्थ । अश्वाश्वाना विशिष्टवैनतेयादित्वेन निरूपणाद्रूपकालङ्कार ॥ ३७ ॥

अन्वय'—पत्त्रं विना विनतातनूजैं ईक्षणलक्षणीयैं समीरणैं अनणुप्रमाणैं मनोभि तदश्वैं कतमा दिक् न लङ्घिता आसीत् ?

हिन्दी—पक्षरहित गरुडो, आँखो मे देखे जानेवाले पवन और अनणुप्रमाण ( विशाल ) मन के सदृश उसके घोडो ने कौन सी दिशा को नहीं लाँघ डाला ? सभी को लाँघ डाला ।

टिप्पणी—राजा नल के अश्व वैनतेय गरुड, वायु और मन के समान वेगशाली हैं, इस प्रकार वे बिना पख के गरुड, लोचनगोचर पवन और अरणुपरिमाण मन-जैसे हैं । स्पष्ट ही है कि गरुड पखवाला, समीरण अदृग्गोचर मन अणुपरिमाण माना जाता है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ रूपक और विद्याधर के अनुसार विभावना है ॥ ३७ ॥

सग्रामभूमीषु भवन्त्यरीणामस्त्रैर्नदीमातृकता गतासु ।
तद्बाणधारापवनाशनाना राजव्रजीयैरसुभिस्सुभिक्षम् ॥ ३८ ॥

जीवातु—सग्रामेति । अरीणामस्त्रैरसृग्भिर्नद्यैव माता यासा तास्तासा भावस्तत्ता नदीमातृकता नद्यम्बुसम्पन्नसस्याढ्यता, 'देशो नद्यम्बुवृष्ट्यम्बुसम्पन्नव्रीहिपालित । स्यान्नदीमातृको देवमातृकश्च यथाक्रममि'त्यमर । 'नद्यृतश्चे'ति कप्, 'स्वतलोर्गुणवचनस्ये'ति पुवद्भाव । ता गतासु सग्रामभूमीषु तस्य नलस्य बाणधारा बाणपरम्परास्ता एव पवनाशनास्तेषा राजव्रजीयै राजसधसम्बन्धिभि, 'वृद्धाच्छ' । असुभि प्राणवायुभि सुभिक्षम् । भिक्षाणा समृद्धिर्भवति समृद्धावव्ययीभाव । नदीमातृकदेशेषु सुभिक्ष भवतीति भाव । रूपकालङ्कार ॥ ३८ ॥

अन्वय'—अरीणाम् अस्रैं नदीमातृकता गतासु सङ्ग्रामभूमीषु राजव्रजीयैं असुभि तद्बाणधारापवनाशनानां सुभिक्ष भवति ।

हिन्दी—शत्रुओं के रुधिर से 'नदीमातृक' ( नहरों, नदियों आदि से परिषिक्त ) बनी रणभूमियों में राज-समूह के प्राणों से उस ( नल ) की बाण-धारा रूप वायुभक्षी सर्पों के लिए सुभिक्ष बन जाता है।

टिप्पणी—जिस प्रकार नदी-नहर आदि से सींची गयी भूमि में प्रचुर अन्न उत्पन्न होता है और उस 'नदीमातृक' भूमि के वासियों के लिए वहाँ सुकाल हो जाता है, ऐसे ही प्रभूत शत्रु नरेशों के हत होने से बहे रुधिर से रणभूमियाँ सिंच जाती हैं और राजा नल के शत्रु-प्राणहर बाणरूप सर्पों के लिए शत्रुओं के निर्गत प्राणवायु रूप खाद्य की प्रचुरता से उपज हो जाती है। भाव यह है कि नल संग्राम क्षेत्र में सभी शत्रुओं को मारकर भूमि को रुधिर से परिप्लावित कर देते हैं। रूपक अलंकार ॥ ३८ ॥

यशो यदस्याजनि संयुगेषु कण्डूलभावं भजता भुजेन।
हेतोर्गुणादेव दिगापगालीकूलंकषत्वं व्यसनं तदीयम् ॥ ३९ ॥

जीवातु—यश इति। संयुगेषु समरेषु कण्डूलभावं कण्डूलत्वं, 'सिध्मादिभ्यश्चे'ति मत्वर्थीयो लच्। भजता अस्य भुजेन यद्यशः अजनि जनितं, जनेर्ण्यन्तात्कर्मणि लुङ्। तदीयं तस्य यशः सम्बन्धि दिशः एव आपगा नद्यः तासामाली राजिः तस्याः कूलङ्कषतीति कूलङ्कषं, खिदभागवतवत्समासः 'सर्वकूले'त्यादिना खचि मुमागमः। तस्य भावस्तत्त्वं तत्र व्यसनमासक्तिः हेतोः कारणस्य भुजस्य गुणादेव कण्डूलत्वादागतमिति शेषः। यशसो दिक्कूलकषणानुमितायाः कण्डूलतायाः तत्कारणकण्डूलभुजगुणपूर्वत्वमुत्प्रेक्ष्यते ॥ ३९ ॥

अन्वय—कण्डूलभावं भजता अस्य भुजेन संयुगेषु यत् यशः अजनि तदीयं दिगापगालीकूलंकषत्वं व्यसनं हेतोः गुणात् एव।

हिन्दी—खुजली मिटाते इस ( नल ) के बाहु ने संग्रामों में जो यश अर्जित किया, उस यश में दिशारूप नदियों की पंक्तियों के किनारों को रगड़कर तोड़ डालना रूप व्यसन कारण के गुण से ही आया है।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल की भुजाएँ समर में शत्रुओं को मारकर अपनी खुजली मिटाती रहती हैं, इस प्रकार खुजलाना भुजा का व्यसन बन गया है। तो इस खुजलाहट के फलस्वरूप शत्रु-विजय कर जिस यश की उत्पत्ति

होती है, कारण गुण कार्य में भी आते हैं'—इस नियम से कार्य स्वरूप उस यश का भी खुजलाना व्यसन बन गया है। सो नल का यश भी दिशा रूप नदियों के किनारे खुजलाहटें मिटाने को रगड रगड कर तोड डालता है। अर्थात् नल का यश विस्तार में असीम है, भूगोल की कोई सीमा उसे बाँध नहीं पाती। सब दिशाओं में व्याप्त है उसका यश। मल्लिनाथ ने यहाँ उत्प्रेक्षा का संकेत दिया है, विद्याधर के अनुसार यहाँ रूपक है ॥ ३९ ॥

यदि त्रिलोकी गणनापरा स्यात्तस्याः समाप्तिर्यदि नायुषः स्यात्।
पारेपरार्द्धं गणितं यदि स्याद् गणेयनिःशेषगुणोऽपि स स्यात् ॥ ४० ॥

जीवातु—यदीति। किं बहुना, त्रयाणां लोकानां समाहारस्त्रिलोकी 'तद्धितार्थे'त्यादिना समाहारे द्विगुः, अकारान्तोत्तरपदो द्विगुः स्त्रियां भाष्यते, 'द्विगो'रिति ङीप्। गणना परा नलगुणसंख्यानतत्परा स्याद्यदि तस्याः त्रिलोक्या आयुषः समाप्तिर्न स्याद्यदि अमरत्वं यदि स्यादित्यर्थः। परार्द्धस्य चरमसंख्यायाः पारे पारेपरार्द्धं, 'पारे मध्ये षष्ठ्या वे'ति अव्ययीभावः गणितं स्यात्परार्द्धात्परतोऽपि यदि संख्या स्यादित्यर्थः। तदा स नलोऽपि गणेया गणितुं शक्या निःशेषा निखिला गुणा यस्य स स्यात्, गणेय इति औणादिक एयप्रत्ययः। अत्र गुणानां गणेयत्वासम्बन्धेऽपि सम्बन्धाभिधानादतिशयोक्तिः ॥ ४० ॥

अन्वय—यदि त्रिलोकी गणनापरा स्यात् यदि तस्याः आयुषः समाप्तिः न स्यात् यदि गणितं पारेपरार्द्धं स्यात् स अपि गणेयनिःशेषगुणः स्यात्।

हिन्दी—यदि तीनों लोक गणना में तत्पर हो जायें, और उन (गणनापर त्रिलोक) की आयु की समाप्ति न हो, और यदि गणित विज्ञान चरम संख्या को पार कर ले, तब भी उस (नल) के समग्र गुणों की गणना संभव नहीं है।

टिप्पणी—आशय यह है कि तीनों लोकों के प्राणी सदा जीवित रहकर भी नल के गुणों की गिनती करने बैठें और गणना करने के लिए जो गणित विज्ञान में चरम संख्या निर्धारित की गयी है, वह भी पार कर ली जाय, तब भी नल के गुण नहीं गिने जा सकते। अगणनीय हैं सर्वथा वे। मल्लि-

नाम के अनुसार सम्बन्ध में भी असम्बन्धवर्णन के कारण अतिशयोक्ति है। चन्द्रालोककार जयदेव द्वारा निर्दिष्ट 'सम्भावना' अलङ्कार की भी यहाँ सम्भावना है ॥ ४० ॥

अवारितद्वारतया तिरश्चामन्तःपुरे तस्य निविश्य राज्ञः ।
गतेषु रम्येष्वधिकं विशेषमध्यापयामः परमाणुमध्याः ॥ ४१ ॥

जीवातु—एवं नलगुणाननुवर्ण्य भूतानिवन्दिनाऽऽत्मनस्तदन्तःपुरेऽपि परिचयं दर्शयति—अवारितेत्यादि। तिरश्चां पक्षिणामवारितद्वारतया अप्रतिषिद्धप्रवेशतयेत्यर्थः । तस्य राज्ञो नलस्यान्तःपुरे निविश्य प्रविश्य परमाणुमध्यास्तदङ्गनाः रम्येषु गतेषु अधिकमपूर्वं विशेषं भेदमध्यापयामः अभ्यासयामः । दुहादित्वाद् द्विकर्मकत्वम् ॥ ४१ ॥

अन्वय—तिरश्चाम् अवारितद्वारतया तस्य राज्ञः अन्तःपुरे निविश्य परमाणुमध्याः रम्येषु गतेषु अधिकं विशेषम् अध्यापयामः ।

हिन्दी—पक्षियों के निमित्त द्वार बन्द न होने से उस राजा के अन्तःपुर में प्रविष्ट हो हम परमाणु के समान कृश कटिवाली ललनाओं को रमणीय गतियों के विषय में और भी लोकोत्तर विशेषता लाने का पाठ पढ़ाया करते हैं।

टिप्पणी—भाव यह कि राजा नल के रनिवास में अत्यन्त कृश कटिवाली और रमणीय गति वाली ललनाएँ हैं। विद्याधर के अनुसार लुप्तोपमा अलङ्कार ॥ ४१ ॥

पीयूषधारानधराभिरन्तस्तासां रसोदन्वति मज्जयामः ।
रम्भादिसौभाग्यरहःकथाभिः काव्येन काव्यं सृजताऽऽदृताभिः ॥ ४२ ॥

जीवातु—पीयूषेति । किं च पीयूषधाराया अनधराभिरनूनाभिरमृतसमानाभि काव्यं सृजता स्वयं प्रबन्धकर्त्रा, कवेरपत्यं पुमान् काव्यस्तेन, 'शुक्रो दैत्यगुरुः काव्यः' इत्यमरः । 'कुर्वादिभ्यो ण्यः' इति ण्यप्रत्ययः । आदृताभिरभ्यर्थितानि विस्मयकारीणिरित्यर्थः । रम्भादीनां दिव्यस्त्रीणां सौभाग्यं पतिवाल्लभ्यं तत्प्रयुक्तानि रहःकथाभी रहस्यवृत्तान्तवर्णनैस्तासां नलान्तःपुरस्त्रीणामन्तरन्तःकरणं रसोदन्वति शृङ्गाररससागरे मज्जयामः अवगाहयामः ॥४२॥

अन्वय—पीयूषधारानधराभिः काव्यं सृजता काव्येन आदृताभिः रम्भादिसौभाग्यरहःकथाभिः तासाम् अन्तः रसोदन्वति मज्जयामः ।

हिन्दी—अमृतधाराओ से अन्यून काव्य के कर्ता काव्य ( शुक्राचार्य ) से आहत ( शुक्राचार्य के काव्य मे वर्णित ) रम्भादि अप्सराओ के सौभाग्य की रहस्यमयी कथाओं के द्वारा हम उन ( ललनाओ ) के अन्त करण को इस-सागर मे मज्जित कराते रहते है।

टिप्पणी—नलाव्पुर-ललनाएँ न केवल सुदेहा और हसगामिनी हैं, प्रत्युत हम से अप्सरियो की रहस्यकथाएँ सुन-सुन अप्सराओ के समान मोहक और पुरुषवशीकरण मे समर्थ तथा रसमयी हो गयी हैं। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और उपमा अलकार ॥ ४२ ॥

काभिर्न तत्राभिनवस्मराज्ञाविश्वासनिक्षेपवणिक् क्रियेऽहम् ?।
जिह्रेति यन्नैव कुतोऽपि तिर्यक्कश्चित्तिरश्चस्त्रपते न तेन ॥ ४३ ॥

जीवातु—काभिरिति। किञ्च यद्यस्मात् तिर्यक् पक्षी कुतोऽपि जनान्न जिह्रेति न लज्जत एव ही-लज्जायामिति धातोर्लट्, 'श्लावि'ति द्विर्भाव। तिरश्चोऽपि कश्चिज्जनो न त्रपते न लज्जते, तेन कारणेन तत्रान्त पुरे काभिस्त्रीभिरहमभिनवा अपूर्वा स्मराज्ञा रतिरहस्यवृत्तान्तः सैव विश्वास-निक्षेपो विश्वासेन गोप्यार्थं। तस्य वणिक् गोप्ता न क्रिये न कृतोऽस्मि ?। सर्वासामप्यहमेव विस्रम्भकथापात्रमस्मीत्यर्थ ॥ ४३ ॥

अन्वय—यत् तिर्यक् कुत अपि नैव जिह्रेति, तिरश्चः कश्चित् अपि न त्रपते तेन तत्र काभि अहम् अभिनवस्मराज्ञाविश्वासनिक्षेपवणिक् न क्रिये ?

हिन्दी—क्योकि पक्षी कही भी लज्जा नही करता और पक्षियो से कोई भी लज्जा नही करता इससे वहाँ किन ललनाओ ने मुझे अतिनवीन ( गोपनीय ) कामाज्ञा को रखलेने का विश्वासी व्यापारी नही बनाया ? सभी ने बनाया।

टिप्पणी—पक्षी लज्जा के कारण नही होते, अत नलांतःपुर की ललनाओ के नितनूतन गोपनीय कामव्यापार हस के समुख चलते रहते हैं। भाव यह कि हस नल-राज्य विषयक निगूढ व्यापारो का भी वेत्ता है, इसके साथ ही विश्व-सनीय भी है अर्थात् दमयन्ती भी उस पर विश्वास करके अपने गूढ व्यापार उसे बता सकती है, यह प्रकट न होगा। विद्याधर के अनुसार रूपक और काव्यलिंग अलकार ॥ ४३ ॥

वार्ता च साऽसत्यपि नान्यमेति योगादरन्ध्रे हृदि या निरुन्धे ।
विरञ्चिनानाननवादधौतसमाधिशास्त्रश्रुतिपूर्णकर्णः ॥ ४४ ॥

जीवातु—अथ स्वस्य एवंविधविश्वासहेतुत्वमाह—वार्तेति । विरञ्चे-र्ब्रह्मणो नानाननैर्बहुमुखैर्वादेन व्याख्यानेन धौतस्य शोधितस्य समाधिशास्त्रस्य संयमविद्याया श्रुत्या श्रवणेन पूर्णकर्ण: सम्पूर्णशास्त्रस्तदाङ्नियमविद इत्यर्थः । अहमिति शेषः । योगात् अरन्ध्रे निरवकाशे पूर्णे हृदि हृदये या वार्ता निरुन्धे, सा वार्ता लोकवार्ता किमुतरहस्यवार्तेति भावः । असत्यपि विनोदार्थं कल्पितापि, किमुत सतीति भावः । असत्यपि अन्यपुरुषान्तरं नैति न गच्छति । यथा ह्यसती दुश्चरी नीरन्ध्रस्थाने निरुद्धा नान्यमेति तद्वदिति भावः । अतोऽस्मास्तु विश्वास्य इति पूर्वेणान्वयः । अत्र वार्त्तानिरोधस्य विरञ्चीत्यादि-पदार्थहेतुत्वात् काव्यलिङ्गभेदः ॥ ४४ ॥

अन्वय—विरञ्चिनानाननवादधौतसमाधिशास्त्रश्रुतिकर्णपूर्णः योगात् अरन्ध्रे हृदि यां निरुन्धे सा वार्ता असती अपि अन्यं न एति ।

हिन्दी—ब्रह्मा के अनेक ( चार ) मुखों के कथन द्वारा पवित्र किये गये योगशास्त्र के श्रवण से जिसके कान पूर्ण हैं, ऐसा मैं प्रयत्नपूर्वक नीरन्ध्र ( अभेद्य, निर्दोष ) हृदय में जिसे छिपा रखता हूँ, वह बात झूठी परिहास कथा होने पर भी अन्य व्यक्ति के पास नहीं जाती ।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक में संकेतित अपनी विश्वसनीयता को और भी दृढ बनाने का प्रयत्न । ब्रह्मा के सवध से योगवार्ता का ज्ञानी हंस निर्दोष और स्ववशीकृत मन का स्वामी है । उसका हृदय छिद्ररहित है, इस कारण कोई बात उससे बाहर जा ही नहीं सकती । जिस प्रकार 'असती' अर्थात् कुलटा नारी भी रोक लिये जाने पर बाहर जाकर परपुरुष से नहीं मिल सकती, उसी प्रकार बात 'असती' अर्थात् असत्य या परिहासपूर्ण होने पर भी हंस के छिद्ररहित हृदय में निरुद्ध हो किसी अन्य व्यक्ति के कान नहीं पड सकती । काव्यलिंग अलंकार ॥ ४४ ॥

नलाश्रयेण त्रिदिवोपभोगं तवानवाप्य लभते बतान्या ।
कुमुद्वतीवेन्दुपरिग्रहेण ज्योत्स्नोत्सवं दुर्लभमम्बुजिन्या ॥ ४५ ॥

जीवातु—अथ श्लोकद्वयेन अस्या नलानुरागमुद्दीपयति—नलेत्यादि । तवानवाप्यं नलपरिग्रहाभावात्त्वया दुराप, 'कृत्यानां कर्त्तरि वे'ति षष्ठी तृतीयार्थे । त्रिदिव स्वर्ग पृषोदरादित्वात् साधु । तस्य उपभोग तादृग् भोगमित्यर्थ । तस्येन्द्रसदृशैश्वर्यत्वादिति भाव । अम्बुजिन्या दुर्लभमिन्दुपरिग्रहाभावात्तया दुराप ज्योत्स्नोत्सव चन्द्रिकाभोगम् इन्दो कर्त्तु परिग्रहेण कुमुदा यस्या सन्तीति कुमुदिनीव, 'कुमुदनडवेतसेभ्यो ड्मतुप्' 'मादुपधायाश्चे'-त्यादिना मकारस्य वकार । नलस्य कत्तु राश्रयेण नलस्वीकरणेन अन्या लभते, बतेति खेदे । ईदृग्भोगापेक्षिणी त्व बुद्धिमा द्यात् न शोचसि इति भाव' ॥ ४५ ॥

अन्वय —अम्बुजिन्या दुर्लभ ज्योत्स्नोत्सवम् इन्दुपरिग्रहेण कुमुद्वती इव तव अनवाप्य त्रिदिवोपभोग नलाश्रयेण अ या लभते बत !

हिन्दी—जैसे कमलिनी को दुर्लभ चाँदनी का भोग च द्र के अगीकरण से कुमुदिनी प्राप्त कर लेती है, वैसे ही तुझे अप्राप्य स्वर्गोपभोग नल का आश्रय लेकर कोई दूसरी प्राप्त कर रही है, यह खेद की बात है ।

टिप्पणी—नल की प्रशसा करने के पश्चात् दमयन्ती के मन मे उसके प्रति राग उत्प न करने की प्रयास । दमय ती निश्चयत स्वर्गान द के उपभोग योग्य है, पर वह सभव नल-परिग्रह से ही है। विद्याधर के अनुसार उपमा अलकार ॥ ४५ ॥

तन्नैषधानूढतया दुराप शर्म त्वयाऽस्मत्कृतचाटुजन्म ।
रसालवल्ल्या मधुपानुविद्ध सौभाग्यमप्राप्तवसन्तयेव ॥ ४६ ॥

जीवातु—तदिति । किञ्च तत्प्रसिद्धमस्मामि कृतेभ्य प्रयुक्तेभ्यश्चाटुभ्यः प्रियवाक्येभ्यो ज म तस्य तत्तज्जन्यमित्यर्थ । चाटुग्रहण पूर्वोक्तनिजवक्षनीज-नाद्युपलक्षण, शर्म सुख त्वया अप्राप्तो वसन्तो यया तया वसन्तानधिष्ठितयेत्यर्थ । रसालवल्ल्या सहकारश्रेण्या मधुपानुविद्ध सौभाग्य रामणीयकमिव नैषधेन नलेन अनूढतया अपरिणीतत्वेन हेतुना दुराप तस्मात्ते नल्परिग्रहाय यत्न काम्य इति भाव ॥ ४६ ॥

अन्वय —तत् अस्मत्कृतचाटुजन्म शर्म त्वया अप्राप्तवसन्तया रसाल-वल्ल्या मधुपानुविद्ध सौभाग्यम् इव नैषधानूढतया दुरापम् ।

हिन्दी—वह हमारे प्रिय वचनों से जनित आनन्द जैसे वसन्त जिसे प्राप्त नहीं हुआ है, उस आम्रवल्लरी को भ्रमरकृत सौभाग्य ( मकरन्द का आस्वादन, गुंजार आदि ) नहीं प्राप्त होता है, वैसे ही निषधराज से अविवाहित तुझे दुष्प्राप है।

टिप्पणी—आज जो हंस द्वारा निर्दिष्ट सुख-भोग दमयन्ती को प्राप्त नहीं है, वे नल से विवाह कर लेने पर प्राप्त हो सकेंगे। पूर्वश्लोक में अम्बुजिनी के उपमान से यही सूचित किया गया था, यहाँ आम्रवल्ली के उपमान से सूचित है। उपमा अलंकार ॥ ४६ ॥

तस्यैव वा यास्यसि किं न हस्तं दृष्टं विधेः केन मनः प्रविश्य ? ।
अजातपाणिग्रहणाऽसि तावद्रूपस्वरूपातिशयाश्रयश्च ॥ ४७ ॥

जीवातु—अथ पुनरस्या नलप्राप्त्याशां जनयन्नाह तस्येत्यादि। यद्वा तस्य नलस्यैव हस्तं किं यास्यसि ? यास्यस्येवेत्यर्थः। केन विधेर्मनः प्रविश्य दृष्टं, विध्यानुकूल्यमपि सम्भावितमिति भावः। कुतस्तावदद्यापि अजातपाणिग्रहणा अकृतविवाहा असि तवाथ विवाहविलम्बोऽपि नलपरिग्रहणार्थमेव किं न स्यादिति भावः। रूपं सौन्दर्यं स्वरूपं स्वभावः शीलमिति यावत्। तयोरतिशयः प्रकर्षस्तस्याश्रयश्चासि। योग्यगुणाश्रयत्वाच्च तद्धस्तमेव गमिष्यसीति भावः ॥ ४७ ॥

अन्वय—तस्य एव हस्तं वा किं न यास्यसि ? विधेः मनः केन प्रविश्य दृष्टम् ? अजातपाणिग्रहणा रूपस्वरूपातिशयाश्रयः च तावत् असि।

हिन्दी—तुम उस ( नल ) के ही हाथ में क्यों न जाओगी ? विधाता के मन किसने घुस कर देखा है ? अविवाहिता और रूप ( सुन्दरता ) तथा स्वरूप ( स्वभाव शील ) के आश्रय की स्थली हो। अथवा रूप-स्वरूप अर्थात् सहज सौन्दर्य की तुम आश्रय हो।

टिप्पणी—नल से दमयन्ती का विवाह असम्भावित नहीं है। सम्भव है कदाचित् अदृष्ट विधाता की यही इच्छा हो, कौन जान सकता है ? स्थिति तो अनुकूल ही है। दमयन्ती अविवाहिता है और अटूट सहज सौन्दर्यशालिनी और शीलगुणवती भी ॥ ४७ ॥

निशाशशाङ्कं शिवया गिरीशं श्रिया हरिं योजयतः प्रतीतः ।
विधेरपि स्वारसिकः प्रयासः परस्परं योग्यसमागमाय ॥ ४८ ॥

जीवातु—सत्यं विधिसङ्कल्पस्तु दुर्ज्ञेय इत्यत आह—निशेति । निशा निशया 'पद्न्नि'त्यादिना निशादेशः । शशाङ्कम्, शिवया गौर्या गिरीशं शिवं, श्रिया लक्ष्म्या हरिं च योजयतो विधेः प्रयासो यत्नोऽपि परस्परं योग्यसमागमाय योग्यसङ्घटनायैव स्वारसिकः स्वरसप्रवृत्तः प्रतीतः प्रसिद्धः ज्ञातः। निशाशशाङ्कादिदृष्टान्ताद्विधिसङ्कल्पोऽपि सुज्ञेय इति भावः ॥ ४८ ॥

अन्वयः—निशाशशाङ्कं शिवया गिरीशं श्रिया हरिं योजयतः विधेः अपि स्वारसिकः प्रयासः परस्परं योग्यसमागमाय प्रतीतः ।

हिन्दी—रात्रि से चन्द्र को, शिवा ( उमा ) से कैलासपति शिव को और लक्ष्मी से विष्णु को संयोग देते विधाता का भी स्वरसमय ( परमोपयुक्त ) प्रयत्न परस्पर योग्य-समिलन के लिए ही प्रख्यात हुआ है ।

टिप्पणी—हंस यहाँ दो तथ्य प्रकट करना चाहता है—एक तो यह कि भाग्यविधाता ब्रह्मा सदा समान रूप गुण-शील वालों का संयोग कराने के लिए विख्यात है, स्वेच्छाचारी होने पर भी अरसिक नहीं है, इसके प्रमाण हैं तीन युगल—निशा शशांक शिवा गिरीश और श्री हरि । दमयन्ती नल का जोड़ा भी ऐसा ही रहेगा । दूसरा तथ्य यह है कि दमयन्ती भी नल के योग्य ही है, सो योग्य से योग्य संयोग होगा । विधाता ऐसा ही करता आया है । सम अलंकार—'समं स्यादानुरूप्येण श्लाघा या योग्यवस्तुनो'—साहित्य-दर्पण ॥ ४८ ॥

वेलातिगस्त्रैणगुणाब्धिवेणी न योगयोग्यासि नलेतरेण ।
सन्दर्भ्यते दर्भगुणेन मल्लीमाला न मृद्वी भृशकर्कशेन ॥ ४९ ॥

जीवातु—नलान्यसम्बन्धस्त्वयोग्य इत्याह—वेलातिगेति । वेलामतिगच्छतीति वेलातिगा निःसीमा स्त्रीणामिमे स्त्रैणा गुणाः 'स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञा'विति वचनात् नञ्प्रत्ययः । त एवाब्धिस्तस्य वेणी प्रवाहभूत, त्वमिति शेषः । वेलाऽब्धिजलव धने । 'काले सीम्नि च वेणी तु वेशबन्धे जलप्लुतौ' इति वैजयन्ती । नलादितरेण योगयोग्या योगार्हा नासि । तथाहि

मृद्वी मल्लीमाला मृदुकर्कशेन दर्भगुणेन न सन्दर्भ्यते न सगुम्फ्यते। दृभ-ग्रन्थ इति धातो कर्मणि लट्। व्यतिरेकेण दृष्टान्तालङ्कारः ॥ ४९॥

अन्वयः—वेलातिगस्त्रैणगुणाब्धिवेणी नलेतरेण योगयोग्या न असि, मृद्वी मल्लीमाला मृदुकर्कशेन दर्भगुणेन न सन्दर्भ्यते।

हिन्दी—नीर का अतिक्रमण कर जाने वाले स्त्रीगुण-सागर की प्रवाह रूपा ( निःसीम नारीगुणों से सम्पन्न ) तुम नलातिरिक्त पुरुष से संयुक्त करने योग्य नहीं हो, कोमल मल्लिकापुष्पमाला का ग्रथन अत्यन्त कर्कश कुश-तन्तु से नहीं होता।

टिप्पणी—भाव यह कि समस्त नारी जनोचित गुण दमयन्ती में हैं, उसका योग सर्वगुणसम्पन्न नल से ही होगा, क्योंकि 'योग्यं योग्येन योजयेत्'। मल्लिका दर्भ की कठोर डोरी से नहीं गूँथी जाती। मल्लिनाथ के अनुसार व्यतिरेक द्वारा दृष्टान्त अलङ्कार, विद्याधर ने रूपक-सम-दृष्टान्त का निर्देश किया है॥ ४९॥

विधिं वधूसृष्टिमपृच्छमेव तद्यानयुग्यो नलकेलियोग्याम्।
त्वन्नामवर्णा इव कर्णपीता मयास्य सक्रीडति चक्रचक्रे ॥ ५०॥

जीवातु—विधिमिति। कि च, विधिं ब्रह्माणं नलस्य केलेः क्रीडाया योग्यामर्हां वधूसृष्टिं स्त्रीनिर्माणं तस्य विधेर्यानस्य रथस्य युग्यो रथवोढा तत्र परिचित इत्यर्थः। 'वहतीति रथयुगप्रासङ्गमि'ति यत्प्रत्ययः। अहमपृच्छमेव दुहादित्वाद् द्विकर्मकत्वम्। मया अस्य यानस्य चक्रचक्रे रथाङ्गव्रजे सक्रीडति कूजति सति 'समोऽकूजने' इति वक्तव्येऽपि कूजनेर्नात्मनेपदम्, त्वन्नामवर्णा मया कर्णेन पीताः गृहीता। न केवलं लिङ्गात् किन्त्वागमादपि ज्ञातोऽयमर्थ इत्यर्थः ।५०।

अन्वय—तद्यानयुग्यः नलकेलियोग्या वधूसृष्टिं विधिम् अपृच्छम् अस्य चक्रचक्रे सक्रीडति मया त्वन्नामवर्णा इव कर्णपीता।

हिन्दी—उस ( ब्रह्मा ) के यान को ढोते समय नल की क्रीडायोग्य वधू की सर्जना के विषय में विधाता से मैंने पूछा था, उसके यान के पहियों की ध्वनि में मैंने तेरे नाम के अक्षर जैसे सुने थे।

टिप्पणी—हंस एक द्विविधा-सी रचना चाहता है, इसीसे उसने कहा कि

कानों में 'दमयन्ती'—जैसे कुछ वर्ण पड़े, अर्थात् पहियों की खड़ खड़ में भलीभाँति तो नहीं सुना जा सकता, पर लगा ऐसा ही कि जैसे 'दमयन्ती' कहा गया। विद्याधर ने यहाँ छेकानुप्रास और उपमा का निर्देश किया है।५०।

अन्येन पत्या त्वयि योजितायां विज्ञत्वकीर्त्या गतजन्मनो वा।
जनापवादार्णवमुत्तरीतुं विधा विधातुः कतमा तरी स्यात्? ॥ ५१ ॥

जीवातु—अन्येनेति। किं च, अन्येन नलेतरेण पत्या त्वयि योजितायां घटितायां सत्यां विज्ञत्वकीर्त्या गतजन्मनः अभिज्ञत्वख्यात्यैव नीतायुषो विधातुर्वा जनापवादार्णवमुत्तरीतुं निस्तरीतुं 'वृतो वे'ति दीर्घः। कतमा विधा कः प्रकारः तरी तरणिः स्यात्? न काप्यीत्यर्थः। 'स्त्रियां नौस्तरणिस्तरिः' इत्यमरः। अतो दैवगत्याऽपि स एव ते भर्तेति भावः ॥ ५१ ॥

अन्वय—वा त्वयि अन्येन पत्या योजितायां विज्ञत्वकीर्त्या गतजन्मनः विधातुः जनापवादार्णवम् उत्तरीतुं, कतमा विधा तरी स्यात्?

हिन्दी—अथवा तुझे नलातिरिक्त पति से संयुक्त करके, विज्ञ होने के यश में जिसका जन्म बीता है, उस विधाता को लोकनिन्दा के समुद्र से निस्तार पाने से कौन सी नौका मिलेगी?।

टिप्पणी—विधाता सदा से सर्वज्ञ कहा जाता है। वह यदि नल से भिन्न किसी पुरुष से तेरा विवाह करा देगा, तो उसकी ऐसी लोकनिन्दा होगी कि निस्तार न हो सकेगा। अतः नल-दमयन्ती संयोग ही विधि विधान है। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास रूपक ॥ ५१ ॥

आस्तां तदप्रस्तुतचिन्तयाऽलं मयाऽसि तन्वि! श्रमिताऽतिवेलम्।
सोऽहं तदागः परिमार्ष्टुकामस्तवेप्सितं किं विदधेऽभिधेहि ॥५२॥

जीवातु—इत्यमाशामुत्पाद्य अस्याश्चित्तवृत्तिपरिज्ञानाय प्रसङ्गान्तरेण निगमयति—आस्तामिति। तत्पूर्वोक्तमास्तां तिष्ठतु, अप्रस्तुतचिन्तया अलं, तया साध्यं नास्तीत्यर्थः। गम्यमानसाधनक्रियापेक्षया करणत्वात्तृतीया, अत एवाह 'न केवलं श्रूयमाणक्रियापेक्षया कारकोत्पत्तिः, किन्तु गम्यमानक्रियापेक्षयाऽपि' इति न्यासकारः। किन्तु हे तन्वि, कृशाङ्गि! मया अतिवेलम् अत्यर्थं श्रमिता खेदिताऽसि, श्रमेर्ण्यन्तात् कर्मणि क्तः। तत् श्रमणरूपमागोऽपराध

परिमार्ष्टुंकामः परिष्कर्तुकामः । 'तुं काममनसोरपि'ति मकारलोपः । सोऽहं किं त्वदीप्सितं तव मनोरथं विदधे कुर्वे, अभिधेहि ब्रूहि ॥ ५२ ॥

अन्वय—तद् आस्ताम्, अप्रस्तुतचिन्तया अलम्, त्वं मया अतिवेल श्रमिता असि, तद् आगः परिमार्ष्टुंकामः सः अहम् अभिधेहि किं तव ईप्सितं विदधे ?

हिन्दी—( अतएव ) अब यह सब ( कथन-वर्णन ) रहे, जो विषय प्रस्तुत नहीं है, उसकी चिन्ता व्यर्थ है । हे कोमलाङ्गी, तुम्हें बहुत समय तक श्रान्त किया, उस अपराध का परिमार्जन करने का इच्छुक मैं कहो, क्या तुम्हारा अभिलषित करूँ ? विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलंकार अनुप्रास ।५२।

इतीरयित्वा विरराम पत्री स राजपुत्रीहृदयं बुभुत्सुः ।
हृदे गभीरे हृदि चावगाढे शंसन्ति कार्यावतरं हि सन्तः ॥ ५३ ॥

जीवातु—इतीति । स पत्री हंसः इति ईरयित्वा राजपुत्र्या भैम्या हृदयं बुभुत्सुर्ज्ञातुमिच्छुर्विरराम तूष्णीं बभूव, 'व्याङ्परिभ्यो रमः' इति परस्मैपदम् । तथाहि—सन्तः कार्यज्ञाः गभीरे अगाधे हृदि हृदे च अवगाढे प्रविश्य दृष्टे सति कार्यस्य स्नानादेः रहस्योक्तेश्च अवतरं तीर्थं प्रस्तावं च शंसन्ति कथयन्ति, अन्यथा अनर्थः स्यादिति भावः । अवतरो व्याख्यातः । अर्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः ॥ ५३ ॥

अन्वयः—इति ईरयित्वा राजपुत्रीहृदयं बुभुत्सुः स पत्री विरराम, हि सन्तः गभीरे हृदे हृदि च अवगाढे कार्यावतरं शंसन्ति ।

हिन्दी—ऐसा कह कर राजकुमारी दमयन्ती के हृदय का जिज्ञासु वह पक्षी चुप हो गया, क्योंकि सज्जन गहरे सरोवर के आलोडित होने और गूढ़ हृदय का ज्ञान होने पर 'कार्यावतर' ( पार जाने का मार्ग और कार्य के निमित्त प्रस्ताव ) करते हैं ।

टिप्पणी—इतना विवरण देकर हंस इस कारण चुप हो गया कि अब कुछ स्पष्ट बात कहे, जब दमयन्ती के मन का भाव ज्ञात हो जाय । समझदार व्यक्ति तभी कोई निश्चित प्रस्ताव करते हैं, जब सबद्ध व्यक्ति का मनोभाव प्रकट हो जाय, जैसे कि गहरे जलाशय की थाह पता चलने पर ही निश्चय

किया जाता है कि और किस मार्ग से जाया जायेगा। अर्थान्तरन्यास अलंकार ॥ ५३ ॥

किञ्चित्तिरश्चीनविलोलमौलिर्विचिन्त्य वाच मनसा मुहूर्तम्।
पतत्रिणं सा पृथिवीन्द्रपुत्री जगाद वक्त्रेण तृणीकृतेन्दुः ॥ ५४ ॥

जीवातु—किञ्चिदिति। किञ्चित्तिरश्चीना स्वभावादीषत्साचीभूता विलोला आयासाद्विलुलिता मौलिः केशबन्धो यस्याः सा। 'मौलयः संयताः कचाः' इत्यमरः। वक्त्रेण तृणीकृतेन्दुः कृतचन्द्रा सा पृथिवीन्द्रपुत्री भैमी मुहूर्तमल्पकालं मनसा वाच्यं वचनीयं विचिन्त्य पर्यालोच्य पतत्रिणं जगाद ॥५४॥

अन्वय—किञ्चित्तिरश्चीनविलोलमौलिः वक्त्रेण तृणीकृतेन्दुः सा पृथिवीन्द्रपुत्री मुहूर्तं मनसा वाचं विचिन्त्य पतत्रिणं जगाद।

हिन्दी—कुछ तिरछा चचल मस्तक किये, मुख के संमुख चन्द्र को तृणसमान करती वह पृथिवीपति की पुत्री क्षणभर मन मे कथनीय को विचार कर पक्षी से बोली।

टिप्पणी—सहजसौन्दर्य, नारी के स्वाभाविक देह अलंकार और लावण्य-भंगिमा की चित्रमयी प्रस्तुति। साहित्यविद्याधरी के अनुसार उल्लेख्य अलंकार उपमा ॥ ५४ ॥

धिक्चापले वत्सिमवत्सलत्वं यत्प्रेरणादुत्तरलीभवन्त्या।
समीरसङ्गादिव नीरभङ्ग्या मया तटस्थस्त्वमुपद्रुतोऽसि ॥ ५५ ॥

जीवातु—धिगिति। चापले चपलकर्मणि, युवादित्वादण्, 'वत्सस्य भावः' वत्सिमा शिशुत्वम् पृथ्वादित्वादिमनिच्। तेन निमित्तेन वत्सलत्वं वात्सल्यं बाल्यत्वप्रयुक्तचापलमित्यर्थः। तद्धिक्। कुतः ? यस्य चापलवात्सल्यस्य प्रेरणादुत्तरलीभवन्त्या चपलायमानया समीरसङ्गाद्वाताहतेरुत्तरलीभवन्त्या नीरभङ्ग्या जलवीच्येव तटस्थ उदासीनः कूलं गतश्च त्वमुपद्रुतः पीडितोऽसि। अधर्महेतुत्वाद् बालचापलं सोढव्यमिति भावः ॥ ५५ ॥

अन्वय—चापले वत्सिमवत्सलत्वं धिक् यत्प्रेरणात् समीरसङ्गात् नीरभङ्ग्या इव उत्तरलीभवन्त्या मया तटस्थः त्वम् उपद्रुतः असि।

हिन्दी—चचलता के विषय मे बालभाव से जो ( मेरा ) मोह था,

उसे धिक्कार है, जिसकी प्रेरणा से समीरण के संग से लहरी के समान सतरल ( अति चंचल ) होती मैंने तीर-स्थित व्यक्ति समान तटस्थ (अविह) तुम्हें पीडित किया।

टिप्पणी—पन्द्रहवें श्लोक में हंस ने दमयन्ती के बालभाव पर कटाक्ष किया था—'अहो शिशुत्व तव खण्डितं न'। दमयन्ती ने अपने हंस के प्रति प्रथम वचन में ही उस बालभाव पर क्षोभ प्रकट किया। कवि की प्रबन्ध-कुशलता का एक श्रेष्ठ उदाहरण। विद्याधर के अनुसार उल्लेख उपमालंकार ॥

आदर्शता स्वच्छतया प्रयासि सतां स तावत्खलु दर्शनीयः।
आगः पुरस्कुर्वति सागसं मां यस्यात्मनीदं प्रतिबिम्बितं ते ॥ ५६ ॥

जीवातु—आदर्शतामिति। स्वच्छतया नैर्मल्यगुणेन आदृश्यते पुरोगत-वस्तुरूपमस्मिन्निति आदर्शो दर्पणस्तत्ता प्रयासि, कुतः यस्य स्वच्छस्य ते तव सम्बन्धिनि सागसं सापराधां मां पुरस्कुर्वति पूजयति अग्रे कुर्वाणे च आत्मनि बुद्धौ स्वरूपे च, 'पुरस्कृतः पूजितेऽरात्यभियुक्तेऽग्रतः कृते'। 'आत्मा यत्नो धृतिर्बुद्धिः स्वभावो ब्रह्मवर्ष्मणी'ति चामरः। इदं मदीयमागोऽपराधः प्रति-बिम्बितं प्रतिफलितम्। पुरोवर्त्ति धर्म्माणामात्मनि सङ्क्रमणादादर्शोऽसीत्यर्थः, ततः किमत आह—सः आदर्शः सतां साधूनां तावत्प्रथमं दर्शनीयः अथवा पूज्यश्चेति तावच्छब्दार्थः खलु 'रोचनं चन्दनं हेम मृदङ्गं दर्पणं मणिम्। गुरुमग्निं तथा सूर्यं प्रातः पश्येत् सदा बुधः ॥' इति शास्त्रादिति भावः ॥ ५६ ॥

अन्वय—स्वच्छतया आदर्शता प्रयासि यस्य ते सागसं मां पुरस्कुर्वति आत्मनि इदम् आगः प्रतिबिम्बितम्, सः सतां तावत् दर्शनीयः खलु।

हिन्दी—निर्मलता के कारण तुम आदर्शभाव ( दर्पणता ) को प्राप्त कर रहे हो, जिन तुम्हारे मुझ अपराधिनी को आदर देते स्वरूप में यही ( मेरा तुम्हें कष्ट देने का ) अपराध प्रतिबिम्बित हो गया है, वह आदर्श सज्जनों के अवलोकनीय है।

टिप्पणी—जिस प्रकार स्वच्छ दर्पण में सब कुछ प्रतिबिम्बित हो दीखने लगता है, उसी प्रकार हंस के स्वाभाविक स्नेह-व्यवहार में दमयन्ती को अपनी बाल्यचपलता के कारण हुए अपराध का स्पष्ट बोध हो गया। हंस के

व्यवहार पर तुष्ट होती दमयन्ती उसे सज्जनो के आदर्श—दृष्टान्त रूप मे स्वीकारती हुई हंस की प्रशसा करती है कि उसने सापराधा पर भी ऐसी वत्सलता का प्रदर्शन किया विद्याधर के अनुसार अर्थान्तर और श्लेष ॥ ५६ ॥

अनार्यमप्याचरितं कुमार्या भवान्मम क्षाम्यतु सौम्य ! तावत् ।
हंसोऽपि देवांशतयाऽभिवन्द्य श्रीवत्सलक्ष्मेव हि मत्स्यमूर्ति ॥ ५७ ॥

जीवातु—अनार्यमिति । हे सौम्य ! भवान् कुमार्या शिशोर्मम सम्बन्धि अनार्यमप्याचरित त्वदुपद्रवरूप दुश्चेष्टित क्षाम्यतु सहता, हंसोऽपि तिर्यगपीत्यर्थ । त्वमिति शेष । भवानित्यनुषङ्गे असीति मध्यमपुरुषायोगात् देवांशतया मत्स्यमूर्ति श्रीवत्सलक्ष्मा विष्णुरिव वन्द्योऽसि ॥ ५७ ॥

अन्वय—सौम्य भवान् कुमार्या मम अनार्यम् अपि आचरित तावत् क्षाम्यतु, हंस अपि देवांशतया मत्स्यमूर्ति श्रीवत्सलक्ष्मा इव वन्द्य असि ।

हिन्दी—हे सौम्य (तन-मन से सुन्दर), तुम मुझ बालिका द्वारा हुए अनुचित भी आचरण को पहिले क्षमा करो, हंस (पक्षी) होते हुए भी जिस प्रकार मत्स्यरूप-धारी, श्रीवत्समणि से अलकृत (विष्णु) देव का अंश होने से मत्स्य भी पूजित है, उसी प्रकार देवांश (ब्रह्मवाहन) होने से तुम भी वन्दनीय हो ।

टिप्पणी—'सत्सङ्गति कथय किं न करोति पुसाम्'—सो हंस देवांश होने से पक्षी होते हुए भी मानवी सुन्दरी द्वारा पूज्य ठहराया गया । उदाहरण स्वरूप मत्स्य को लिया गया, मत्स्यरूप मे विष्णु ने अवतार लिया था । इस अवतार मे वे पृथ्वीरूपिणी नौका के आश्रय होकर समस्त जीवो का आधार बने थे—'मत्स्यो युगान्तसमये मनुनोपलब्ध क्षोणीमयो निखिलजीवनिकायकेत । विस्रसितानुरुभये सलिले मखास्मा आदाय तत्र विजहार ह वेदमार्गान् ॥ (श्रीमद्भागवत २।७।१२, दर्शनीय मत्स्यपुराण) जैसे मत्स्यमूर्त्ति भगवान् का अंश होने से जलचर मत्स्य भी वन्दनीय बन गया, ऐसे ही हंस (पक्ष) भी ब्रह्मवाहन होने से वन्द्य हो गया । नारायण ने 'सौम्य' की निष्पत्ति पर एक आपत्ति उठायी है कि देवताधिकार में सोम से 'टयण्' का विधान है, तो 'सौम्य' की निष्पत्ति चिन्तनीय है । समाधान में उन्होंने बताया है कि इस प्रकार व्युत्पत्ति होने से प्रयोग उचित हो जायेगा—'सोमस्य चन्द्रस्येयं

सौमी सुधा तामहृति सौम्यः देवतुल्य ।' दण्डादित्व से 'य' प्रत्यय होगा और देवतुल्य अर्थ में सौमी + य = सौम्य निष्पन्न हो जायेगा। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग और उपमा अलंकार ॥ ५७ ॥

मत्प्रीतिमाधित्ससि का त्वदीक्षामुद मदक्ष्णोरपि यातिशेताम् ।
निजामृतैर्लोचनसेचनाद्वा पृथक्किमिन्दुस्सृजति प्रजानाम् ? ॥ ५८ ॥

जीवातु—अथ यदुक्तं त्वयेप्सितं किं विदधे ? अभिधेहीति, तत्रोत्तरमाह—मत्प्रीतिमिति। का मत्प्रीतिं किंवा मदीप्सितमित्यर्थः। आधित्ससि आधातुं कर्तुमिच्छसि ? दधाते सन्नन्ताल्लट्। या प्रीतिर्मदक्ष्णो त्वदीक्षामुद त्वदीक्षणप्रीतिमतिशेताम्त्वद्दर्शनोत्सवादन्यत्किं ममेप्सितमित्यर्थः। तथाहि इन्दुः प्रजाना जनाना निजामृतैर्लोचनसेचनात् पृथक् अन्यत् 'पृथग्विने'त्यादिना पञ्चमी। किंवा सृजति करोति न किञ्चिद् करोतीत्यर्थः। दृष्टान्तालङ्कार ॥ ५८ ॥

अन्वय—का मत्प्रीतिम् आधित्ससि, या मदक्षणेः त्वदीक्षामुदम् अपि अतिशेताम् ? इन्दुः निजामृतैः प्रजानां लोचनसेचनात् पृथक् किं वा सृजति ?

हिन्दी—और कौन-सा मेरा प्रिय संपादन करोगे, जो मेरे नेत्रों को तुम्हारे दर्शन से प्राप्त आनन्द को भी अतिक्रान्त कर जाय ? अथवा चन्द्र अपनी अमृत-किरणों से लोक जनों के लोचन परिषिक्त करने के अतिरिक्त और किस कार्य का संपादन करता है ?

टिप्पणी—अनिजात वचनों की पराकोटि। आशय यह है कि तुमने दर्शन देकर मुझे अत्यन्त प्रसन्न किया। यह पर्याप्त है। चन्द्र अमृत वर्षा करके लोचनानन्द ही तो दे सकता है ! हंस ने बावनवें श्लोक में कहा था—'त्वयेप्सितं किं विदधेऽभिधेहि'। सो दमयन्ती उसके उत्तर में संकेत करती है कि यदि अन्य कुछ कर सकते हो तो तुम नल-प्राप्ति के निमित्त यत्न करो। यह संकेत अगले श्लोक में और स्पष्ट है। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त अलंकार, विद्याधर के अनुसार आक्षेप ॥ ५८ ॥

मनस्तु यं नोज्झति जातु यातु मनोरथः कण्ठपथं कथं सः ।
का नाम बाला द्विजराजपाणिग्रहाभिलाषं कथयेदलज्जा ॥ ५९ ॥

जीवातु—अत्र सर्वथा मनोरथं कथनीयं इत्यभिप्रेत्य तत्र शक्यमित्याह—

मनस्त्विति। मनो मच्चित्त कर्तृ य मनोरथ जातु कदापि नोज्झति न जहाति, स मनोरथ कण्ठपथ वाग्विषयम् उपकण्ठदेश च कथ यातु, सम्भावनाया लोट्। सम्भावनापि नास्तीत्यर्थः। केनापि प्रतिबद्धस्य मनोरथस्य कथमन्तिकेऽपि सञ्चार इति भाव। कुत ? अभिज्ञा विवेकिनी का नाम बाला का वा स्त्री द्विजराजस्य इन्दो पाणिना,ग्रहे ग्रहणे अभिलाप कथयेत्। तथा द्विज ! पक्षिन् ! राजपाणिग्रहाभिलाप नलपाणिग्रहणेच्छामिति च गम्यते तथा च दुर्लभजनप्रार्थना द्विजराजपाणिग्रहणकल्पा परिहासास्पदीभूता कथ लज्जावत्या वक्तु शक्या इत्यर्थ। पूर्व एवालङ्कार ॥ ५९ ॥

अन्वय —म मनोरथ कण्ठपथ यातु, मन य जातु न उज्झति ? का नाम अभिज्ञा बाला द्विजराजपाणिग्रहाभिलाप (अथवा 'द्विज, राजपाणिग्रहाभिलापम्') कथयेत् ?

हिन्दी—वह अभिलाप (मनेच्छा) कंठमार्ग से बाहर (वचनगोचर) जैसे हो, मन जिसे कभी त्यागता ही नहीं ? कौन समझदार बाला चद्रमा को हाथ मे पकडने का अभिलाप कह सकती है (जबकि इच्छा कर भी नहीं सकती) अथवा हे द्विज (पक्षी), कौन अभिज्ञा बाला राजा नल से विवाह होने की अभिलाषा कह सकती है ? नल तो दुर्लभ है, उसकी इच्छा करना भी 'बालता' है।

टिप्पणी—दमयन्ती नल की प्राप्ति दुर्लभ अथवा इतनी असभव मानती है कि उसकी इच्छा करना ही मूर्खता है, अभिलाष कथन और भी बडी मूर्खता है। नल तो उस चन्द्र के समान है, जिसे हाथों पकडा ही नहीं जा सकता। 'अभिज्ञा' का पाठातर 'अलज्जा' भी है। उस स्थिति मे यह अर्थ भी होगा कि पाणिग्रहण के विषय मे तो प्रौढा भी नहीं कह सकती, क्योंकि निर्लज्जा कौन बनेगी ? 'बाला' तो कभी कह ही नहीं सकती। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त, विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और श्लेष ॥ ५९ ॥

याच तदीया परिपीय मृद्वी मृद्वीकया तुल्यरसा स हस।
तत्याज तोषं परपुष्टघुष्टे घृणाञ्च वीणाक्वणिते वितेने ॥ ६० ॥

जीवातु—वाचमिति। स हस मृद्वीकया द्राक्षया, 'मृद्वीका गोस्तनी

दाक्षे'त्यमर । तुल्यरसा समानस्वादा मधुरार्थामित्यर्थः । मृद्वी मधुराक्षरा तदीया वाच परिपीय अत्यादरादाकर्ण्य परपुष्टघुष्टे कोकिलकूजिते तोष प्रीति तत्याज, वीणावदनिते च घृणा जुगुप्सा 'घृणा जुगुप्साकृपयोरि ति विश्व' । वितेने ॥ ६० ॥

अन्वय—स हंस मृद्वीकया तुल्यरसा तदीया मृद्वी वाच परिपीय परपुष्टघुष्टे तोष तत्याज वीणाक्वणिते च घृणा वितेने ।

हिन्दी—उस हस ने द्राक्षा रस के समान मधुररसमयी उस ( दमयन्ती ) की कोमल वाणी का परिपान करके ( भलीभाँति सुनकर ) कोकिल कूजन पर तुष्टि को त्याग दिया और वीणा के झनकार के प्रति घृणा प्रकट की ।

टिप्पणी—आशय यह कि दमयन्ती की वाणी कोकिल-स्वर और वीणा की झङ्कृति से अधिक सरस और कोमल है । अनुप्रास और प्रतीप अलकार ।६०।

मन्दाक्षमन्दाक्षरमुद्रमुक्त्वा तस्या समाकुञ्चितवाचि हंसः ।
तच्छंसिते किञ्चन सशयालुर्गिरा मुखाम्भोजमयं युयोज ॥ ६१ ॥

जीवातु—मन्दाक्षेति । तस्या भैम्या मन्दाक्षेण ह्रिया मन्दा सन्दिग्धार्था अक्षरमुद्रा 'द्विजराजपाणिग्रहे'त्याद्यक्षरविन्यासो यस्मिन् तत्तयोक्तमुक्त्वा समाकुञ्चितवाचि नियमितवचनायां सत्यामय हंसस्तच्छंसिते भैमीभाषिते किञ्चन किञ्चित्सशयालु सन्दिहान सन्, 'स्पृहिगृही'त्यादिना आलुच् प्रत्यय । मुखाम्भोज गिरा युयोज मुखेन गिरमुवाचेत्यर्थः ॥ ६१ ॥

अन्वय—अय हंस मन्दाक्षमन्दाक्षरमुद्रम् उक्त्वा तस्या समाकुञ्चितवाचि तच्छंसिते किञ्चन सशयालु मुखाम्भोज गिरा युयोज ।

हिन्दी—उस हंस ने लज्जा से थोडे शब्दों मे कहकर उस ( दमयन्ती ) के चुप हो जाने पर उसके कथन पर कुछ सदेह करते हुए मुखकमल मे वाणी की योजना की ( कहने के लिए मुख कमल खोला ) ।

टिप्पणी—दमयन्ती के लज्जा के कारण स्पष्ट न कहने पर हस को थोडा-सा संदेह बना रहा । विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और समासोपमा अलकार ॥ ६१ ॥

करेण वाञ्छेव विधुं विधर्तुं यमित्थमात्थादरिणी तमर्थम् ।
पातुं श्रुतिभ्यामपि नाधिकुर्वे वर्णं श्रुतेर्वर्णं इवान्तिमः किम् ॥ ६२ ॥

जीवातु—करेणेति। हे भैमि! करेण विधु चन्द्र विघर्तु ग्रहीतु वाञ्छेव यमर्थमित्थ 'द्विजराजपाणिग्रहे'त्याद्युक्तप्रकारेण आदरिणी आदरवती सती-आत्थ ब्रवीषि, 'ब्रूव पञ्चानामि'ति ब्रुवो लटि सिपि थलादेश ब्रुवश्चा-ह्यादेश.' 'आहस्थ' इति हकारस्य थकार। तमर्थमन्ते भवोऽन्तिमो वर्ण शूद्र, 'अन्ताच्चेति वक्तव्यमि'ति डमच्। श्रुतेर्वर्णं वेदाक्षरमिव श्रुतिभ्या पातु श्रोतुमपीत्यर्थ। नाधिकुर्वे नाधिकार्यस्मि किम्? *अस्म्येवेत्यर्थः। अत सोऽर्थो* वक्तव्य इति तात्पर्यम्॥ ६२॥

अन्वय—करेण विधु विधत्तुं वाञ्छा इव यम् इत्थम् आदरिणी आत्थ तम् 'अयम् अन्तिम वर्ण श्रुते वर्णम् इव श्रुतिभ्या पातुम् अपि न अधिकुर्वे किम्?

हिन्दी—'हाथ से चद्रमा पकड़ने' की आकाक्षा के समान जिस (प्रयोजन) को तुमने इतने गोपनीय और आदर के साथ कहा, उस अर्थ को—जैसे चतुर्वर्णों में अन्तिमवर्ण (शूद्र) वेद के अक्षर को कान मे डालने का अधिकारी नही होता, वैसे ही मैं क्या सुनने का भी अधिकारी नही हूँ?

टिप्पणी—दमयती ने कहा था—'का नाम वाला द्विराजपाणिग्रहा-भिलाष कथयेत्'। इसमे 'द्विजराज' का अर्थ चद्र है और 'द्विज+राज'—इस प्रकार पदच्छेद करके 'राज' (नल) भी हो जाता है। इसी अस्पष्टता पर हस का आक्षेप है। वह कहता है कि मैंने रहस्य-गोपन का विश्वास दिलाया, नल से सबध जतलाया, पर फिर भी सलज्जता के नाम पर मुझसे दुराव छिपाव? काकु से अर्थ होता है कि हस इस रहस्य का जानने का अधिकारी है। वह बताना चाहता है कि वह केवल दयनीय ही नही है, नल-प्राप्ति में पूर्ण सहायक भी है। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और उपमा॥ ६२॥

अर्थाप्यते या किमियद्भवत्या चित्तैकपद्यामपि वर्त्तते य ।
यन्नान्धकार खलु चेतसोऽपि जिह्मेतरैर्ब्रह्म तदप्यवाप्यम्॥ ६३॥

जीवातु—ननु तमर्थमत्यन्तदुर्लभत्वाद्वक्तु जिह्मेमीत्याशङ्क्याह–अर्थाप्यत इति। हे भैमि! भवत्या किवा इयदेतावच्चया तथा अर्थाप्यते किमथमयमर्थो

द्विजराजानिग्रहवदति दुर्लभत्वेनाग्यायत इत्यर्थ । अर्थशब्दात्तदाचष्टे इत्यर्थे णिच 'अर्थवेदसत्यानामापुग्वक्तव्य' इत्यापुगागम । कुतस्तयानाल्पेव इत्यत आह–योऽर्थ एक पादो दस्यामिति एकपदी एकपादमचारयोग्यमार्ग । 'वर्तन्येक-पदीति चे'त्यमर । 'कुम्भीपदीषु चे'ति निपातनात् साधु । चित्तैकपद्या मनोमार्गेऽपि वर्तते चतुरादविपदत्वेऽपी यपिशब्दार्थ । स कथ दुर्लभ इति भाव । तथाहि–यत्र यस्मिन् ब्रह्मणि विषये चेतसोऽप्यन्धकार प्रतिबन्ध तद् ब्रह्म जिह्मेतरैरकुटिलैं कुशलधीभिरिति यावत् । अवाप्य सुप्रापम् अमनोगम्य ब्रह्मापि कैश्चिद् गम्यते, किमुत मनोगतोऽप्यमर्थ । अत एवार्थापत्तिरलङ्कार । 'कैमुत्येनार्थान्तरापतनमर्थापत्तिरि'ति वचनात् ॥ ६३ ॥

अन्वयः—भवत्या किं वा इयत् अर्थाप्यते य चित्तैकपद्याम् अपि वर्तते ? यत्र चेतसः अपि अन्धकार, तद् ब्रह्म अपि जिह्मेतरैः अवाप्य खलु ।

हिन्दी—( उसे ) आप इतना दुष्प्राप्य क्यों मान रही हैं जो मन की पगडंडी में विद्यमान है ( मन में छिपी जिसकी इच्छा है ) ? जिसके विषय में चित्त का भी अंधेरा है ( मन में स्पष्टता नहीं है ), वह ब्रह्म भी अलस व्यक्तियों से भिन्न ( आलस्यहीन ) व्यक्ति द्वारा निश्चय पूर्वक प्राप्य है ।

टिप्पणी—भाव यह है कि आपके मन का भाव न तो पूर्णतः छिपा ही है और न नल अप्राप्य ही है और ससार मे उद्योगी व्यक्ति तो ब्रह्म को भी पा लेते है, जो अवाङ्मनोगोचर है । अप्राप्य है, अमनोगम्य ब्रह्म भी जब प्राप्त हो जाता है, तब नलप्राप्ति तो मनोगत अर्थ है । अतएव मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ अर्थापत्ति अलकार है, विद्याधर विरोषाभास मानते हैं ॥ ६३ ॥

ईशाणिमैश्वर्यविवर्तमध्ये लोकेशलोकेशयलोकमध्ये ।
तिर्यञ्चमप्यञ्च मृषानभिज्ञरसज्ञतोपज्ञसमज्ञमज्ञम् ॥ ६४ ॥

जीवातु—अथ मयि मृषावादित्वाशङ्कया वक्तु सङ्कोचस्तञ्च म शङ्कित-व्यमित्याह–ईशेत्यादिना त्रयेण । ईशस्य यदणिमैश्वर्यं तस्य विवर्तो रूपान्तर मध्यो यस्या सा तयोक्ता हे कृशोदरीत्यर्थ । लोकेशलोके शेरत इति लोके-शलोकेशया ब्रह्मलोकवासिन 'अधिकरणे शेतेरि'त्यच्प्रत्यय । शयवासवासि-ष्वकालादि'त्यलुक् तेषा लोकाना जनाना मध्ये अज्ञ मूढ तिर्यञ्च पक्षिणमपि

मामिति शेष । मृषा अनृत तस्य अनभिज्ञा रसज्ञा रसना यस्य तस्य भावस्तत्ता सत्यवादितेत्यर्थ । उपज्ञायत इति उपज्ञा आदावुपज्ञाता, 'उपज्ञा ज्ञानमाद्य स्यादि'त्यमर । 'आतश्चोपसर्गे' इत्यङ्प्रत्यय बहुलग्रहणात् कर्मार्थत्व तथात्वेन ज्ञात तदुपज्ञम् 'उपज्ञोपक्रम तदाद्याचिख्यासायामि'ति नपुसकत्वम् । सम साधारण सर्वैर्ज्ञायत इति समज्ञा कीर्ति' पूर्ववदङ्प्रत्यय तदुपज्ञ तथात्वेनादौ ज्ञाता समज्ञा कीर्तिर्येन त तथोक्त मामञ्च, सत्यवादिन विद्धीत्यर्थ । अञ्चतेर्गत्यर्थत्वात् ज्ञानार्थत्वम् ॥ ६४ ॥

अन्वय —ईशाणिमैश्वर्यविवर्तमध्ये　लोकेशलोकेशयलोकमध्ये　अज्ञ तिर्यञ्चम् अपि मृषानभिज्ञरसज्ञतोपज्ञसमज्ञम् अञ्च ।

हिन्दी—हे परमेश के ( अष्टविध ) ऐश्वर्य के मध्य जो अणिमा नामक ऐश्वर्य है, उसके विवर्त्त ( रूपातर )—रूप मध्यभाग वाली ( सूक्ष्मकटि ), लोकेश्वर ( ब्रह्मा ) के लोकवर्ती जनो के मध्य ( ब्रह्मलोकवासी प्राणियो के बीच ) मुझ अज्ञानी पक्षी को भी तुम असत्य से अपरिचित ( सत्यवादी ) और रसज्ञ ( सहृदय ) जनों के भावों का आद्यज्ञाता और समज्ञाता समझकर पूजो ( अथवा 'ज्ञम्' को केवल 'अञ्च' से पूर्व अन्वित करलेने पर सत्यवादिता और सहृदयता के रसज्ञाता मुझ सर्वज्ञ को तुम अज्ञानी समझो ) ।

टिप्पणी—शारीरिक सौन्दर्य के द्योतक सबोधन 'कृशोदरि' से दमयती को सबोधित कर हस उसे यह बताना चाहता है कि ब्रह्मलोक के प्राणियों के मध्य अजाना पक्षी होते हुए भी मैं सत्यवादी और रसज्ञ सहृदय हूँ, ऐसा समज्ञ पूजनीय हूँ, पर ऐसे मुझे तुम यदि मूर्ख समझोगी तो इसमे तुम्हारी ही हानि है । ब्रह्मलोक के सत्यवादी और रसज्ञ प्राणियो के बीच रह मैं मूख और अरसिक कैसे हो सकता हूँ ? श्रीहर्ष ने ऐसी शब्द योजना की है कि दोनों भाव सङ्गत हो जाते हैं । विद्याधर के अनुसार यहाँ ओज गुण और अनुप्रास अलकार है । अष्टसिद्धियाँ ( ऐश्वर्य ) हैं—अणिमा, महिमा, गरिमा, लघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य ( अभिलषित पा लेने की क्षमता ), ईशित्व ( सामर्थ्यातिशय ) और वशित्व । 'अणिमा महिमा चैव गरिमा लघिमा तथा । प्राप्ति प्राकाम्यमीशित्व वशित्व चाष्टसिद्धय ' ॥ ६४ ॥

मध्ये श्रुतीना प्रतिवेशिनीना सरस्वती वासवती मुखे नः ।
ह्रियेव ताभ्यश्चलतीयमद्धापथान्न ससर्गगुणेन बद्धा ॥ ६५ ॥

जीवातु—मध्य इति । किं च, प्रतिवेशिनीना प्रतिवेश्मना श्रुतीना वेदाना ब्रह्ममुखस्थाना श्रुतीना मध्ये वासवती निवसन्ती इय नोऽस्माक मुखे सरस्वती वाक् ससर्ग एव गुण श्लाघ्यधर्मस्तन्तुश्च तेन बद्धा सती, ताभ्य श्रुतिभ्यो ह्रियेवेत्युत्प्रेक्षा । अद्धापथादसत्यमार्गान्न चलति ससर्गजा दोषगुणा भवन्तीति भाव । 'सत्ये त्वद्धाञ्जसा द्वयमि'त्यमर ॥ ६५ ॥

अन्वय—न मुखे इय सरस्वती प्रतिवेशिनीना श्रुतीना मध्ये वासवती ससर्गगुणेन बद्धा ताभ्यः ह्रिया इव अद्धापथात् न चलति ।

हिन्दी—हमारे मुख में विद्यमान यह सरस्वती (वाणी) पड़ोसिनी श्रुतियों ( वेदों ) के मध्य में स्थित रहने से सग गुण से सबद्ध होने के कारण उनकी लज्जा से ही जैसे सत्पथ से विचलित नही होती । ( अथवा 'अद्धा अपथात्' पदच्छेद करनेपर 'निश्चयपूर्वक 'अपथ' अर्थात् कुमार्ग पर नही चलती' ) ।

टिप्पणी—श्रुतिसमत व्यवहार करने वाला कुपथ पर चल ही नहीं सकता, वह सत्पथ से विचलित नही होता । हस की वाणी तो वेदो की प्रतिवेशनी है, वह कैसे झूठी हो सकती है ? मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर ने समासोक्ति और उपमा का निर्देश किया है ॥ ६५ ॥

पर्यङ्कतापन्नसरस्वदङ्का लङ्कापुरीमप्यभिलाषि चित्तम् ।
कुत्रापि चेद्वस्तुनि ते प्रयाति तदप्यवेहि स्वशये शयालु ॥ ६६ ॥

जीवातु—तत किमित्यत आह—पर्यङ्केति । कुत्रापि वस्तुनि द्वीपान्तरस्थेऽपीति भाव । अभिलाषि साभिलाष ते तव चित्त कर्तृ पर्यङ्कता वासनयितात्वमापन्न सरस्वान् सागरोऽङ्कश्चिह्न यस्यास्तामतिदुर्गमामित्यर्थ । ता लङ्कापुरीमपि प्रयाति चेत्तदपि तद्दुर्गस्थमपि स्वशये स्वहस्ते शयालु स्थितमवेहि । पर्यन्तमपि पर्यङ्कस्थमिव जानीहि ॥ ६६ ॥

अन्वय—ते चित्त पर्यङ्कतापन्नसरस्वदङ्का लङ्कापुरीम् अभिलाषि, कुत्र अपि वस्तुनि प्रयाति चेत् ( अथवा 'कुत्र अपि अभिलाषि ते चित्त

पर्यङ्कतापन्नसरस्वदङ्का लङ्कापुरीम् प्रयाति चेत्' ) तत् अपि स्वहस्ते दयालु अवेहि ।

हिन्दी—यदि तेरा चित्त जिसके परित ( चारो ओर ) समुद्र का वृत्त घिरा हुआ है ( अथवा समुद्र जिसका पलग ( शय्या ) बना हुआ है ), उस लका का अभिलाषी है, अथवा वह अन्य किसी दुष्प्राप्य वस्तु की ओर जा रहा है ( अथवा 'किसी भी वस्तु की अभिलाष करने वाला तेरा मन समुद्र के मध्य बसी लका की ओर जा रहा है ), तो उसे भी तू अपने हाथ मे विद्यमान समझ ।

टिप्पणी—दुगम समुद्र के मध्य में स्थित दुष्प्राप्य लका या ऐसी ही किसी अन्य वस्तु को भी दमयती प्राप्त कर सकती है, अन्य किसी अभिलाष की पूर्ति तो सरल ही है । विद्याधर के अनुसार समासोक्ति ॥ ६६ ॥

इतीरिता पत्ररथेन तेन ह्रीणा च हृष्टा च बभाण भैमी ।
चेतो नल कामयते मदीय नान्यत्र कुत्रापि च साभिलाषम् ॥ ६७ ॥

जीवातु—इतीति । तेन पत्ररथेन पक्षिणा हसेन इतीत्यमीरिता उक्ता भैमी ह्रीणा स्वयमेव स्वाकूतकथनसङ्कोचात् लज्जिता, 'नुदविदे'त्यादिना विकल्पान्निष्ठानत्वम् । हृष्टा उपायलाभान्मुदिता च सती बभाण । किमिति ? मदीय चेतो लङ्का नायते, किन्तु नल राजान कामयत इति श्लेषभङ्ग्या बभाणेत्यर्थ । अन्यत्र कुत्रापि वस्तुनि साभिलाष न ॥ ६७ ॥

अन्वय—तेन पत्ररथेन इति ईरिता ह्रीणा हृष्टा च भैमी बभाण—मदीय चेत लङ्काम् न अयते, कुत्र अपि अन्यत्र साभिलाषम् न ( अथवा मदीय चेत नल कामयते कुत्र साभिलाष न, अथवा कुत्र अपि अन्यत्र न साभिलाष मदीय चेत अनल कामयते ) ।

हिन्दी—उस हस द्वारा इस प्रकार सबोधित लज्जा और प्रसन्नता से पूर्ण भीमसुता ने कहा—'मेरा चित्त लका की ओर नही जाता, कही और भी अभिलाषा नही है' । अथवा मेरा चित्त नल की कामना करता है, कही और साभिलाष नही है, अथवा कही और अनाकृष्ट मेरा मन अनल ( आग ) की कामना करता है ) ।

टिप्पणी—शब्द पर कवि का कितना अधिकार हो सकता है, किस प्रकार वह उनके कौशलपूर्ण प्रयोग से अर्थ-चमत्कार प्रकट कर सकता है, यह इस श्लोक में स्पष्ट है। एक-सी शब्दावली के विभिन्न पदच्छेद करके तीन अर्थ निकल आते हैं, वे अर्थ जो दमयन्ती की इच्छा का क्रमिक रूप हैं—(१) दमयन्ती को लक्ष्मी की चाह नहीं है, (२) वह नल की कामना करती है, (३) यदि यह न हो तो आग में जल मरने की इच्छा है। एक लज्जावती कुमारी के सब अभिप्राय संकेतित हो गये। श्रीहर्ष का ही सामर्थ्य है। मल्लिनाथ की टिप्पणी है—कि श्लेष-महिमा से सब कुछ कह दिया गया। विद्याधर कहते हैं—'यहाँ श्लेष है।' दमयन्ती का हर्ष इसलिए है कि हंस कहता है कि सब कुछ प्राप्त कर सकती है जो भी कामना करे। लज्जा है कि कैसे सीधे शब्दों में अपने मनोभिलाष को प्रकट कर दे? ॥ ६७ ॥

विचिन्त्य बालाजनशीलशैलं लज्जानदीमज्जदनङ्गनागम्।
आचष्ट विस्पष्टमभाषमाणामेनां स चक्राङ्गपतङ्गशक्रः ॥ ६८ ॥

जीवातु—विचिन्त्येति। विस्पष्टमभाषमाणां श्लेषोक्तिवशान्निगूढमेव भाषमाणामित्यर्थः। एनां दमयन्तीं स चक्राङ्गपतङ्गशक्रः हंसपक्षिश्रेष्ठः बालाजनस्य मुग्धाङ्गनाजनस्य शीलं स्वभावमेव शैलं लज्जाख्यामेव नद्यां मज्जदनङ्गनागं यस्य तं विचिन्त्य विचार्य आचष्ट, तस्या लज्जाविजितमन्मथत्वं ज्ञात्वा लज्जाविसर्जनार्थं वाक्यमुवाचेत्यर्थः ॥ ६८ ॥

अन्वय—स चक्राङ्गपतङ्गशक्रः विस्पष्टम् अभाषमाणाम् एनां बालाजन-शीलशैलं लज्जानदीमज्जदनङ्गनागं विचिन्त्य जगाद।

हिन्दी—वह हंस विहगों का स्वामी पूर्ण स्पष्ट न कह सकने वाली उस (दमयन्ती) से बालाओं के शील (स्वभाव) रूप-पर्वत और लज्जा रूपिणी नदी में डूबते कामरूप हाथी का विचार करते हुए बोला।

टिप्पणी—स्पष्ट भाषण के दो कारण हम ने समझ लिए—(१) एक तो कुमारी बालिकाओं का शील, जो स्पष्ट भाषण को दुर्लंघ्य पर्वत-जैसा रोके खड़ा है, (२) लज्जा की अतिशयता, जिसमें कामनाएँ डूब कर रह जाती हैं। अब यह कि हंस समझ गया कि कुमारी जनोचितशील और

लज्जा से अभिभूत दमयन्ती ने जो कह दिया, वही पर्याप्त है। इससे अधिक वह क्या कहती ? विद्याधर के अनुप्राम छेकानुप्रास और रूपक अलकार ॥६८॥

नृपेण पाणिग्रहणे स्पृहेति नल मन कामयते ममेति।
आश्लेषि न श्लेषकवेर्भवत्या श्लोकद्वयार्थस्सुधिया मया किम् ? ॥ ६९ ॥

जीवातु—नृपेणेति। श्लेषकवे श्लेषभङ्ग्या कवयित्र्या. श्लिष्टशब्द प्रयोक्त्र्या इत्यथ, कवृवर्णन इति धातोरौणादिक इकारप्रत्यय । भवत्यास्तव सम्बं घ नृपेण कर्त्रा पाणिग्रहण पाणिपीडनम्, 'उभयप्राप्तौ कर्मणी'ति विहिताया षष्ठ्या 'कर्मणि चे'ति समासनिषेधेऽपि शेषे षष्ठीसमास । तत्र स्पृहेति मन मनो नल कामयते द्विजराजपाणिग्रहेति चेतो नल कामयत इति श्लोकद्वयाथ सुधिया मया विदुषा नाश्लेषि नाग्राहि किं ? गृहीत एवेत्यथ ॥ ६९ ॥

अन्वय—श्लेषकवे। भवत्या नृपेण पाणिग्रहणे स्पृहा इति मम मनो नल कामयते इति श्लोकद्वयार्थ सुधिया मया न आश्लेषि किम् ?

हिन्दी—श्लेषकविता की विदूषी आपके—'राजा (नल) के साथ पाणिग्रहण की अभिलाषा है', 'मेरा मन नल की कामना करता है', इन दोनों श्लोकों का अथ क्या भली बुद्धि वाला मैं न समझ पाया ? (अपितु समझ गया)

टिप्पणी—दमयन्ती का भाव समझ कर हस ने कहा कि मैं आपकी श्लेष चातुरी भली भाँति समझ गया हूँ। आपने जो दो श्लोकों—'का नाम बाला' इत्यादि ( ३।५९ ) और 'चेतो नल कामयते' ( ३।६७ ) मे श्लेष काव्य का प्रयोग करते हुए जो कहा, वह मैंने भलीभाँति समझ लिया। अब मुझसे कुछ भी छिपाना व्यर्थ है॥ ६९ ॥

त्वच्चेतस स्थैर्यविपर्यय तु सम्भाव्यभाव्यस्मि तदज्ञ एव।
लक्ष्ये हि बालाहृदि लोलशीले दरापराद्धेषुरपि स्मर स्यात् ॥ ७० ॥

जीवातु—तर्हि किमयं करेण वाञ्छेत्यादिक्मनवद्युक्तवदुक्तमित्यत आह—त्वच्चेतस इति। किन्तु त्वच्चेतस स्थैर्यविपर्ययमस्थिरत्व सभाव्य आशङ्क्य तदज्ञ तस्य श्लोकद्वयार्थस्य अज्ञ अनभिज्ञ भावी भविष्यन् 'भविष्यति गम्यादय' इति साधु अस्मि। त्वच्चित्तनिश्चयपर्यन्तमित्यथ । धातुसम्बन्धे प्रत्यया इति भविष्यत्ताया गुणात्त्वावतमानतानुरोध । नन्वेवमनु

स्तावा मयि पुन इव शङ्केत्याशङ्क्य खींा चित्तचाञ्चल्यसम्भवादित्याह—स्मे इति । लोलशीले चचलस्वभावे बालाहृदि चित्त एव स्मरोऽपि दरापराद्धेषुरीपच्च्युतसायक स्यात् कुशलोऽपि धन्वी चञ्चल्यात्तदा चिदपराध्यत इति भाव । 'अपराद्धपृषत्कोऽसौ लक्ष्याद् यश्च्युतसायक' इत्यमर । अर्थान्तरन्यासोऽलङ्कार ॥ ७० ॥

अन्वय —तु त्वच्चेतस स्थैर्यविपर्यय संभाव्य वदन् एव भावी अस्मि हि लोलशीले बालाहृदि लक्ष्ये स्मर अपि दरापराद्धेषु स्यात् ।

हिन्दी—किन्तु तुम्हारे चित्त की अस्थिरता की सम्भावना करके उक्त श्लोकार्थ से अनभिज्ञ ही बना रहूँगा, क्योंकि चचल स्वभावा बाला के हृदय-रूप पर कामदेव के बाण भी कुछ चूक जाते हैं ।

टिप्पणी—हस का कथन है कि मैं नल जानकर भी अजाना ही बना रहना चाहता हूँ, क्योंकि लडकियाँ होती हैं चचल स्वभाव की । न तो उनका मन बदलते देर लगती है और न उन्हें काम ही तरुणियों के समान व्यथा देता है । अर्थान्तरन्यास ॥ ७० ॥

महीमहेन्द्र खलु नैषधेन्दुस्तद्बोधनीय कथमित्थमेव ? ।
प्रयोजन सांशयिकम्प्रनोदृक्पृथग्जनेनेव म मद्विधेन ॥ ७१ ॥

जीवातु—महीति नैषध इन्दुरिव नैषधेन्दुर्नलचन्द्र महीमहेन्द्रो भूदेवेन्द्र खलु तस्मात् स नल । पृथग्जनेन प्राकृतजनेनेव मद्विधेन मादृशा विदुषा ईदृक् सांशयिक सन्देहदुस्थम् अस्थिर प्रयोजन प्रति इत्थमेव मुग्धाकारेणैव कथ बोधनीय ? अनर्हमित्यर्थ । 'गतिबुद्धी'त्यादिना अणि कर्त्तुर्नलस्य कर्मत्व, 'ण्यन्ते कर्तुश्च कर्मण' इति अभिधानाच्च ॥ ७१ ॥

अन्वय —तत् महीमहेन्द्र स नैषधेन्दु मद्विधेनेव पृथग्जनेन ईदृक् सांशयिक प्रयोजन प्रति इत्थम् एव कथ बोधनीय ।

हिन्दी—इस पृथ्वी के महेन्द्र उस नैषधचन्द्र के प्रति मेरे जैसे प्राकृत जन पक्षी द्वारा ( अथवा पृथग्जनेन इव मद्विधेन' अन्वय करके प्राकृतजन के समान मुझ जैसे विद्वान् द्वारा ) ऐसे सशयपूर्ण अस्थिर प्रयोजन का निवेदन किस प्रकार किया जाय ?

टिप्पणी—आशय यह है कि दमयती का भाव तो स्पष्ट कहा नहीं गया, सो बात सदेह की है। उसे हस जैसा समझदार प्राणी एक मूर्ख की भाति इतने बडे राजा से कह नहीं सकता अथवा कहीं यह न समझ लिया जाय कि हस तो पक्षी है, उसने न जाने क्या समझा और प्रलाप कर दिया। सो बात साफ होनी चाहिए। एक महीमहेन्द्र से वह अप्रामाणिक, सदेहास्पद सदेश नहीं कह सकता। विद्याधर के अनुसार उपमा और काव्यलिंग ॥ ७१ ॥

पितुर्नियोगेन निजेच्छया वा युवानमन्यं यदि या वृणीषे।
त्वदर्थमर्थित्वकृतिप्रतीतिः कीदृङ्मयि स्यान्निषधेश्वरस्य ॥ ७२ ॥

जीवातु—अथेत्थमेव बोधने को दोषस्तत्राह–पितुरिति। पितुर्नियोगेन आज्ञया निजेच्छया स्वेच्छया वा अन्य नलादन्य युवान यदि वृणीषे वृणोषि यदि, तदा निषधेश्वरस्य नलस्य मयि विषये त्वदर्थं तुभ्य, 'चतुर्थी तदर्थ'-त्यादिना चतुर्थी समास, 'अर्थेन सह नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्'। तदर्थत्वा अर्थित्वकृति अर्थित्वभजन तत्र प्रतीतिर्विश्वास कीदृक् स्यान्न स्यादित्यर्थ। तस्मादसदिग्ध वाच्यमिति भाव ॥ ७२ ॥

अन्वय—पितु नियोगेन निजेच्छया वा यदि अन्य युवान वृणीषे त्वदर्थम् अर्थित्वकृति मयि निषधेश्वरस्य कीदृक् प्रतीतिः स्यात्।

हिन्दी—पिता की आज्ञा अथवा अपनी इच्छासे यदि तुम नलातिरिक्त युवा का वरण करती हो, तो तुम्हारे निमित्त याञ्चा करते मेरे प्रति निषधराज का विश्वास कैसा होगा?

टिप्पणी—हस का तात्पर्य है कि दमयती जब तक निश्चयपूर्वक अपना निर्णय स्पष्ट न कहेगी हस की नल से उसके साथ विवाह करने की प्रार्थना ठीक नहीं होगी। यदि दमयती के पिता ने अन्यत्र कहीं अपनी बेटी ब्याहने का निर्णय ले लिया और दमयती ने उससे बाध्य हो अन्य किसी पुरुष को वर लिया अथवा उसकी ही इच्छा बदल गयी, तो नल हस को एक लबाडिया या झूठा ही तो समझेंगे। सो स्पष्ट कहे बिना कार्य आगे नहीं बढेगा ॥ ७२ ॥

त्वयाऽपि किं शङ्कितविक्रियेऽस्मिन्नधिक्रिये वा विषये विधातुम्।
इत पृथक् प्रार्थयसे तु यद्यत्कुर्वे तदुर्वीपतिपुत्रि! सर्वम् ॥ ७३ ॥

जीवातु—अन्यथा त्वया वक्तुं न शक्यते तर्हि ततोऽन्यदीप्सितं कथ्यतामिति प्रतिज्ञामङ्गीकारयन्नाह—त्वयेति । हे धर्त्रीन्द्रसुते ! भैमि ! त्वयापि वा किं विधातुं किं कर्तुं शङ्कितविक्रिये सम्भावितविपर्यये अस्मिन् विषये राजनाथि-महेन्द्रमदनकार्ये अहम्, अनिङ्क्रिये विनियुज्ये, अनियोज्य इत्यर्थः । करोतेर्धर्मेणि लट्, किन्तु इतः पृथगस्मादन्यत् यदभ्यर्थयसे तत्सर्वं कुर्वे करोमीत्यर्थः ॥

अन्वय—त्वया अपि शङ्कितविक्रिये अस्मिन् विषये विधातुं किं वा अधिक्रिये ? धर्त्रीन्द्रसुते, इतः पृथक् यत् यत् प्रार्थयसे तत् सर्वं कुर्वे ।

हिन्दी—और तुम भी जिसमें परिवर्तन की आशंका है, उस इस विवाह-विषय में प्रयोजन करने का अधिकार मुझे क्यों दे रही हो ? हे पृथ्वी के स्वामी की पुत्री ( राजकुमारी ), इससे भिन्न जो जो मुझ से चाहोगी, मैं वह सब करूँगा ।

टिप्पणी—हंस एक और उत्तेजना देता है—अच्छा हो कि तुम इस सन्देहास्पद कार्य-साधन में मुझे नियुक्त ही न करो । इस विवाह विषयक कार्य के अतिरिक्त, जो भी कहो, मैं कर दूँगा अर्थात् या तो स्पष्ट कहो, या फिर इस विषय को ही छोड़ो । विद्याधर ने इस श्लोक में अनुप्रास अथवा 'नियत-स्थानपदयमक' का निर्देश किया है ॥ ७३ ॥

श्रवःप्रविष्टा इव तद्गिरस्ता विधूय वैमत्यधुतेन मूर्ध्ना ।
ऊचे ह्रिया विश्लथितानुरोधा पुनर्धरित्रीपुरुहूतपुत्री ॥ ७४ ॥

जीवातु—श्रव इति । धरित्रीपुरुहूतपुत्री भूमीन्द्रसुता भैमी श्रवःप्रविष्टा इव न तु सम्यक् प्रविष्टा तद्गिरो हंसवाचः । वैमत्येन असम्मत्या धुतेन कम्पितेन मूर्ध्ना विधूय प्रतिक्षिप्य ह्रिया कर्त्र्या विश्लथितानुरोधा शिथिलित-वृत्तिर्व्यक्तलज्जा सती पुनरप्यूचे उवाच ॥ ७४ ॥

अन्वय—धरित्रीपुरुहूतपुत्री श्रवःप्रविष्टाः तद्गिरः वैमत्यधुतेन मूर्ध्ना विधूय इव ह्रिया विश्लथितानुरोधा पुनः ऊचे ।

हिन्दी - धरणी के इन्द्र की पुत्री ( पृथ्वीन्द्रसुता दमयन्ती ) कानों में घुसी उस ( हंस ) की वचनावली को असम्मति में हिलते सिर से मानो निरस्त करती हुई लज्जा के अनुरोध को शिथिल कर ( लज्जा छोड़ ) पुनः बोली ।

टिप्पणी—दमयती ने हंस के वचनों के प्रति असमति प्रकट करने के लिए सिर हिलाया, जैसे कान मे प्रवेश करते किसी दुष्ट कीट को सिर के झटके से निवारित करना चाहती हो। इस आवेश मे उसने लज्जा छोड कर निम्नांकित स्पष्ट वचन कहे। उत्प्रेक्षा॥ ७४॥

मदन्यदानं प्रति कल्पना वा वेदस्त्वदीये हृदि तावदेषा।
निशोऽपि सोमेतरकान्तशङ्कामोङ्कारमग्रेसरमस्य कुर्याः॥ ७५॥

जीवातु—मदिति। मम अन्यदानमन्यस्य दानं प्रति दानमुद्दिश्य या कल्पना पितुर्नियोगेनेत्यादि श्लोकस्तर्कः। एषा कल्पना त्वदीये हृदि वेदस्तावत्सत्य एवेत्यर्थः। निशो निशाया अपि 'पद्दन्'त्यादिना निशाया निशादेश सोमाच्चन्द्रादितरकान्तशङ्का पुरुषान्तरकल्पनामेव ओङ्कारं प्रणवम् अस्य वेदस्याग्रेसरमाद्यं कुर्याः कुरु सर्वस्यापि वेदस्य प्रणवपूर्वकत्वादिति भावः। यथा निशायां निशाकरेतरप्रतिग्रहो न शङ्कनीयः, तथा ममापि नलेतरप्रतिग्रहो न शङ्कनीय इत्यर्थः। रूपकालङ्कारः॥ ७५॥

अन्वय—मदन्यदानं प्रति त्वदीये हृदि या एषा कल्पना तावत् वेदः निशः अपि सोमेतरकान्तशङ्काम् अस्य ओङ्कारं कुर्याः।

हिन्दी—मेरे नलातिरिक्त पुरुष को दिये जाने के विषय में तुम्हारे हृदय मे जो यह कल्पना वेद' (वेदसम प्रामाणिक) है, तो रात्रि की भी चन्द्रेतर प्रियविषयकशंका को इस (मेरे अन्य दान विषयक तथ्यांगीकार) का 'ओंकार' कर लो।

टिप्पणी—दमयती का कथन यह है कि उसके अन्य किसी पुरुष से विवाह होने के विषय मे जो हंस कल्पना कर रहा है, वह निर्मूल है। यदि वह इस शंका को वेद के समान सत्य और प्रामाणिक माने बैठा है, तो उसे इसे सत्य मानने के पूर्व यह भी मानना होगा कि रात्रि का चन्द्रमा के अतिरिक्त भी प्रिय होता है। यदि दमयती विषयक हंस की आशंका वेद है, तो रात्रि विषयक तथ्य को वेदमन्त्रों से पूर्व उच्चारित होनेवाला ओंकार (ॐ) मानना होगा अर्थात् जैसे चन्द्रमा ही रात्रि का प्रिय है, वैसे ही नल ही दमयती का। मल्लिनाथ के अनुसार रूपक, विद्याधर के अनुसार रूपक और अतिशयोक्ति॥ ७५॥

सरोजिनीमानसरागवृत्तेरनर्कसम्पर्कमनर्कयित्वा ।
मदन्यपाणिग्रहशङ्कितेयमहो महीयस्तव साहसिक्यम् ॥ ७६॥

जीवातु—सरोजिनीति । सरोजिन्या मानसरागवृत्तेर्मनोऽनुरागस्थितेर-न्यतरास्यप्रवृत्तेश्च अनर्कसम्पर्कमर्केतरकान्तसक्रान्तिमतर्कयित्वा अनूहित्वा तवैव मम अन्यस्य नलेतरस्य पाणिग्रहं शङ्कत इति तच्छङ्कितस्य भावस्तत्ता महीयो महत्तरं साहसिक्यं साहसिकत्वम् अहो असम्भावितसम्भावनादाश्चर्यम् ।

अन्वयः—सरोजिनीमानसरागवृत्तेः अनर्कसम्पर्कम् अतर्कयित्वा तव इयं मदन्यपाणिग्रहशङ्किता अहो, महीयः साहसिक्यम् ।

हिन्दी—कमलिनी के मनोऽनुराग के होने का सूर्यातिरिक्त के साथ सबध की तर्कणा न करके तुम्हारी यह मेरे नलातिरिक्त के साथ विवाह की शका आश्चर्य और बड़े साहस की बात है ।

टिप्पणी—आशय यह है कि जिस प्रकार कमलिनी का अनुराग सूर्य से ही होता है, अन्य से नहीं उसी प्रकार दम ती का विवाह नल से ही सभव है, नलातिरिक्त से नहीं । जब कमलिनी-सूर्य के सबध मे तुम को शका नहीं है, तो दमयती-नल के विषय में तुम्हारी शका बडा दु साहस है । विद्याधर के अनुसार समासोक्ति और अतिशयोक्ति ॥ ७६ ॥

साधु त्वयाऽर्कि तदेतदेव स्वेनानलं यत्किल सश्रयिष्ये ।
विनाऽमुना स्वात्मनि तु प्रहर्तुं मृषागिरं त्वां नृपतौ न कर्तुम् ॥ ७७॥

जीवातु—साध्विति । किंतु स्वेन स्वेच्छया अनलं नलादन्यम् अग्निं च सश्रयिष्ये प्राप्स्यामीति यत् त्वया अतर्कि ऊहितं तदेतदेव साधु अतर्कि, किन्तु अमुना नलेन विना तदलाभ इत्यर्थः । स्वात्मनि प्रहर्तुं स्वात्मानं हिंसितु कर्मणोऽधिकरणत्वविवक्षायां सप्तमी । 'अनेकशक्तियुक्तस्य विश्वस्यानेककर्मणः । सर्वदा सर्वतोभावात् क्वचित् किञ्चिद्विवक्ष्यते ॥' इति वचनादनलं सश्रयिष्ये इत्यनुषङ्गः नृपतौ नले विषये त्वां मृषागिरमसत्यवाचं कर्तुमन एव शरणम् अन्यथा मरणमेव शरणमिति भावः ॥७७॥

अन्वयः—एतत् एव त्वया साधु अर्कि किल यत् स्वेन अनलम् सश्रयिष्ये, अमुना विना तु स्वात्मनि प्रहर्तुम्, नृपतौ त्वां मृषागिरं कर्तुं न ।

हिन्दी—यही तुमने ठीक विचार किया कि मैं स्वयम् ही अनल ( नला-तिरिक्त, अग्नि ) का आश्रय ले लूँगी, किन्तु ( नल ) के बिना अपने को समाप्त करने के लिए ( अग्नि अनल का आश्रय लूँगी ), न कि तुम्हें नरराज ( नल ) के समुख झूठा सिद्ध करने के लिए ( अनल अर्थात् नल-व्यतिरिक्त का आश्रय )।

टिप्पणी—हंस ने 'पितुर्नियोगेन' इत्यादि ( ७२ ) में आशंका प्रकट की थी कि तुम स्वेच्छया अनल ( नल व्यतिरिक्त ) को वर लो तो उसे नल झूठा समझेंगे, इसी का एक प्रकार से उपहास करती दमयन्ती ने कहा कि वह निश्चय ही स्वेच्छया नल से विवाह न होने पर अनल ( अग्नि ) का आश्रय लेगी—आत्मदाह कर लेगी, किन्तु 'अनल' ( नल व्यतिरिक्त ) से विवाह करके हंस को नल के सम्मुख झूठा नहीं सिद्ध करेगी। विद्याधर द्वारा उल्लेख्य अलकार श्लेष ॥ ७७ ॥

मद्विप्रलभ्य पुनराह यस्त्वां तर्कस्स किं तत्फलवाचि मूकः ?।
अशक्यशङ्कव्यभिचारहेतुर्वाणी न वेदा यदि सन्तु के तु ? ॥ ७८ ॥

जीवातु—मदिति। किञ्च, यस्तर्क ऊह मद्विप्रलभ्य मया विप्रलम्भनीय 'पोरदुपधादि'ति यत्प्रत्ययः। आह बोधयतीत्यर्थः स तर्कः तस्य विप्रलम्भस्य फलवाचि प्रयोजनाभिधाने मूक अशक्त किम् ? अतो मय्यसत्यवादित्वशङ्का न कार्येत्यर्थ। कथमेतावता सत्यवाक्यत्वनिश्चय अत आह—अशक्या शङ्का यस्य स अशक्यशङ्क शङ्कितुमशक्य व्यभिचारहेतुर्विप्रलिप्सालक्षणो यस्या सा वाणी न वेदा यदि न प्रमाण चेत्तर्हि के तु वेदा सन्तु ? न केऽपीत्यर्थः सम्भावनाया लोट्। वेदवाचामसत्यत्वे मद्वाचोऽप्यसत्यत्वम्, नान्यथेति भाव ॥ ७८ ॥

अन्वय—पुनः य तर्क मद्विप्रलभ्य त्वाम् आह स तत्फलवाचि मूक किम ? अशक्यशङ्कव्यभिचारहेतु यदि वेदा न, के तु सन्तु ?

हिन्दी—और फिर जिस तर्क ने तुम्हें यह बताया कि मैं तुम्हारी प्रतारणा करूँगी, उसने परिणाम को बताने में क्या वह गूँगा है? जिस ( वचना ) में व्यभिचार के ( अज्ञानादि ) कारणों की शंका की ही नहीं जा सकती, यदि वे वेद ( प्रामाणिक ) नहीं हैं तो वेद क्या हैं ?

टिप्पणी—७२ वें श्लोक में हंस ने आशंका की थी कि वह झूठा बनेगा, दमयन्ती द्वारा प्रतारित होगा। दमयन्ती इसके उत्तर में कहती है कि यह आशंका भी निर्मूल है। हंस ने जिस तर्क से यह सोच लिया कि दमयन्ती उसे प्रतारित करेगी, उस तर्क ने उसे यह नहीं बताया कि हंस को प्रतारित करने में दमयन्ती को लाभ क्या होगा ? हंस तो जानते हैं, उसे अपनी प्रामाणिकता पर विश्वास होना चाहिए, अन्यथा फिर उसकी प्रामाणिकता ही क्या रह जायेगी ? अथवा दमयन्ती यह कहना चाहती है कि वह जो कह रही है, वह पूर्ण सत्य और प्रामाणिक है, वेद के समान, जिसमें अज्ञानादि व्यभिचार-कारणों की आशंका ही नहीं की जा सकती। जो वाणी अव्यभिचारिणी है—अपरिवर्तनीय। यदि वेद झूठे हैं तो दमयन्ती की वाणी भी। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग ॥ ७८ ॥

अनैषधायैव जुहोति किं मा तातः कृशानौ न शरीरशेषाम् ?।
ईष्टे तनूजन्मतनोस्तथापि मत्प्राणनाथस्तु नलस्स एव ॥७९॥

जीवातु—एवं निर्बन्धेच्छया नलान्यशङ्कां निरस्य पित्राज्ञयापि तां निरस्यन्ति—अनैषधायेति। ततो मम जनकः। 'तातस्तु जनकः पिता' इत्यमरः। मामनैषधाय नैषधान्नलादन्यस्मै एव जुहोति ददातीति काकु, तदा शरीरशेषां मृतां तत्रापि कृशानौ न किं न तु जीवन्तीं नान्यस्मै जुहोतीत्यर्थः तदङ्गीकर्तव्यमेवेति भावः। कुतः ? स जनकः तनूजन्मतनोः आत्मजशरीरस्य ईष्टे स्वामी, भवतीत्यर्थः। 'अधीगर्थदयेशां कर्मणि' इति शेषे षष्ठी। तथापि शरीरस्य पितृस्वामिकत्वेऽपीत्यर्थः। मत्प्राणनाथस्तु नल एव प्राणानामनन्यगामित्वादिति भावः। अतो मद्विश्वासं मा कुर्वित्यर्थः ॥७९॥

अन्वय—तातः शरीरशेषां माम् अनैषधाय जुहोति, कृशानौ एव किं न ? स तनूजन्मतनोः ईष्टे तथापि मत्प्राणनाथः तु स नल एव।

हिन्दी—पिता शरीरमात्रावशेष ( मृत ) मुझे निषधराजातिरिक्त को देते हैं या अग्नि को ही क्यों नहीं देते ? वे ( पिता ) स्वदेह से जन्म पाने वाले देह के स्वामी हैं, तथापि मेरे प्राणों का स्वामी तो वह नल ही है।

टिप्पणी—दमयन्ती का भाव यह है कि पिता जीवित दशा में नलातिरिक्त से उसका विवाह नहीं कर पायेंगे, यदि वे ऐसा करेंगे तो दमयन्ती प्राण दे

देगी और फिर उस शरीरमात्रावशेषा को पिता द्वारा अग्नि मे ही समर्पित किया जो सकेगा। पिता का अधिकार शरीर मात्र पर है, क्योकि उसे उन्होंने जन्म दिया है, उसे वे ले सकते हैं, किन्तु प्राणो के स्वामी तो नल ही हैं। अत हस को दमयती का विश्वास करना ही उचित है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग ॥ ७९ ॥

तदेकदासीत्वपदादुदग्रे मदीप्सिते साधु विधित्सुता ते।
अहेलिना किं नलिनी विधत्ते सुधाकरेणापि सुधाकरेण ॥ ८० ॥

जीवातु—फलितमाह—तदेकेति। तस्य नलस्यैकस्यैव दासीत्व तदेव पदम-धिकारस्तस्मादुदग्रे अधिके मदीप्सिते मत्तीत्वरूपे विषये तव विधित्सुता चिकीर्षुतैव साधु साध्वी, अविचारेण मनोरथपूरणमेव ते युक्तमिति भाव। साध्विति सामान्योपक्रमान्नपु सकत्वम्, 'शक्य श्वमासेनापि क्षुन्निवर्तयितुमि'ति भाष्यकारप्रयोगात्। ननु किमत्राभिनिवेशेन गुणवत्तर चेद्युवान्तरस्वीकारे को दोषस्तत्राह—अहेलिनेति। नलिनी सुधाकरेण अमृतदीधितिनापि अहेलिना असूर्येण सुधाकरेण चन्द्रेण किं विधत्ते? किं तेन तस्या इत्यर्थ। तद्वन्ममापि किं युवान्तरेणेति भाव। दृष्टान्तालङ्कार ॥ ८० ॥

अन्वय—तदेकदासीत्वपदात् उदग्रे मदीप्सिते तव विधित्सुता साधु, नलिनी सुधाकरेण अपि अहेलिना सुधाकरेण किं विधत्ते?

हिन्दी—उस ( नल ) की एक दासी होने के पद से जो उत्कृष्ट मेरे मनोरथ को पूर्ण करने की तुम्हारी भली ही इच्छा है, किन्तु कमलिनी अमृत के आकार भी अहेलि ( असूर्य ) चद्र का क्या करेगी?

टिप्पणी—हस ने ७३ वें श्लोक में कहा था कि वह इस सदेहास्पद कार्य-योजना मे नही पडना चाहता, किंतु अन्य किसी दमयती के मनोरथ को वह पूर्ण करेगा। इसी का उत्तर इस श्लोक मे है। दमयती हस को साधुवाद देती बताती है कि वह और कुछ चाहती ही नही, केवल नल की दासी होना उसका अभीष्ट है। भले ही उससे उत्कृष्ट कुछ हो, होता रहे, उससे दमयंती को क्या काम? चद्र अमृतनिधि है, पर वह सूर्य तो नही है। कमलिनी का क्या इससे सबध? दृष्टात अलकार ॥ ८० ॥

तदेकलुब्धे हृदि मेऽस्ति लब्धु चिन्ता न चिन्तामणिमप्यनर्घम्।
चित्ते ममैकस्म नलस्त्रिलोकीसारो निधि पद्ममुखस्स एव ॥ ८१ ॥

जीवातु—तदिति । तस्मिन्नेवैकस्मिन् लुब्धे लोलुपे मे हृदि अनर्घं चिन्तामणिमपि लब्धुं चिन्ता विचारो नास्ति, तथा वित्ते धनविषयेऽपि मम स नलस्त्रिलोकीसारस्त्रैलोक्यश्रेष्ठः पद्ममुखः पद्माननः एक स नल एव त्रैलोक्यसारः; धननिधिश्च । नलादन्यत्र कुत्रापि मे स्पृहा नास्ति । किमुत पुरुषान्तर इति भावः ॥ ८१ ॥

अन्वयः—तदेकलुब्धे मे हृदि अनर्घं चिन्तामणिम् अपि लब्धुं चिन्ता नास्ति । वित्ते (चित्ते वा) अपि मम स नलः त्रिलोकीसारः पद्ममुखः एक एव ।

हिन्दी—उसी एक में लुब्ध मेरे मन में अमूल्य चिन्तामणि को भी पाने की चिन्ता नहीं है । धन के विषय में भी ( अथवा मेरे चित्त में भी ) मेरा वह नल त्रिलोकी का सारभूत ( सर्वोत्कृष्ट ) कमलवदन अकेला ही है ।

टिप्पणी—भाव यह कि नल के अतिरिक्त किसी दुर्लभतम वस्तु को भी पाने की इच्छा दमयन्ती की नहीं है । विद्याधर के अनुसार रूपक और श्लेष ॥

श्रुतश्च दृष्टश्च हरित्सु मोहाद् ध्यातश्च नीरन्ध्रितबुद्धिधारम् ।
ममाद्य तत्प्राप्तिरसुव्ययो वा हस्ते तवास्ते द्वयमेव शेषः ॥ ८२ ॥

जीवातु—श्रुतश्चेति । किं बहुना स नलः श्रुतः दूतद्विजचारादिमुखादाकर्णितश्च, मोहात् भ्रान्तिवशात् हरित्सु दृष्टः साक्षात्कृतश्च, तथापि नीरन्ध्रितबुद्धिधारं निरन्तरीकृततदेकविषयबुद्धिप्रवाहं यथा तथा ध्यातश्च । अथाद्य मम तत्प्राप्तिर्नलप्राप्तिरसुव्ययः प्राणत्यागो वा द्वयमेव द्वयोरन्यतर एवेत्यर्थः । शेषः कार्यशेषः स च तव हस्ते आस्ते त्वदायत्तः तिष्ठतीत्यर्थः । अत्र लक्षणार्थश्रवणमनननिदिध्यासनसम्पन्नस्य ब्रह्मप्राप्तिर्मुमुक्षोरिव लक्ष्मामोक्षौ गुर्वायत्त एवेत्यर्थान्तरप्रतीतिर्ध्वनिरेव अभिनाया प्रकृतार्थनियन्त्रणादि लक्षेन ॥ ८२ ॥

अन्वय—श्रुत मोहात् हरित्सु च दृष्ट नीरन्ध्रितबुद्धिधारं ध्यातश्च, अद्य मम तत्प्राप्ति असुव्यय वा द्वयम् एव शेष तव हस्ते आस्ते ।

हिन्दी—( उसे दूतमुख से मैंने ) सुना है मोह से सारी सब दिशाओं में देखा है और निरन्तर बुद्धिविचारणा में उसी का ध्यान किया है । आज मुझे उसकी प्राप्ति अथवा मेरे प्राण का नाश—दो ही तुम्हारे हाथ में मेरे लिए रह गये हैं ।

टिप्पणी—भाव यह कि हस यदि कुछ करना चाहता है तो दमयती को नल की प्राप्ति करा दे या फिर उसके प्राण निकल जाने दे। नल के अभाव मे मृत्यु ही वरेण्य है। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक मे अभिधा द्वारा प्रकृतार्थ का नियत्रण हो जाने के कारण ब्रह्म के श्रवण, मनन, निदिध्यासन से सपन्न व्यक्ति ब्रह्मप्राप्ति दु खोच्छेद रूप मोक्ष गुरु के अधीन है—यह ध्वनि है। प्रकाशकार ने भी ऐसा ही कहा है—'तत्त्वमसि' इति श्रुतौ तच्छब्दवाच्यस्य ब्रह्मण प्राप्ति कस्यचिदेव सुकृतिनो भवति, तथा मम नलप्राप्तिस्त्वत्प्रसादादेव।' विद्याधर के अनुसार समुच्चय अलकार ॥ ८२ ॥

सञ्चीयतामाश्रुतपालनोत्थ मत्प्राणविश्राणनज च पुण्यम्।
निवार्यतामार्य ! वृथा विशङ्का भद्रेऽपि मुद्रेयमये ! भृश का ?॥ ८३ ॥

जीवातु—सञ्चीयतामिति। हे हस ! आश्रुतपालनोत्थ प्रतीज्ञातार्थनिर्वाहणोत्पन्नम् 'अङ्गीकृतमाश्रुत प्रतिज्ञातमि'त्यमर। मत्प्राणाना विश्राणन दान तज्जञ्च पुण्य सुकृत सञ्चीयता सगृह्यता, हे आर्य ! वृथा विशङ्का सन्देहो निवार्यताम्। अये ! अङ्ग ! भद्रे पूर्वोक्तपुण्यरूपे श्रेयसि विषये भृशङ्केय मुद्रा औदासीन्य, श्रेयसि नोदासितव्यमिति भाव। ॥ ८३ ॥

अन्वय—आश्रुतपालनोत्थ मत्प्राणविश्राणनज च पुण्य सञ्चीयताम्, आय, वृथा विशङ्का निवार्यताम्, अय भद्रे अपि भृश का इय मुद्रा ?

हिन्दी—प्रतिज्ञा पालन से समुत्पन्न, मुझे प्राण दान करने का पुण्यसचय करो, हे आर्य, व्यर्थ की आशका छोडो, अरे तुमने सदेह रहित (मगल) विषय मे भी यह कैसी उदास मुद्रा बना रखी है ?

टिप्पणी—पूर्वोक्त प्रकार से अपने निश्चय और अनुराग का विश्वास दिलाती दमयती इस पद्य मे यह स्पष्ट करती है कि नल से उसका सबध कराने मे हस को दो पुण्य मिलेंगे—एक उसने स्वय जो वचन दिया है, उसका पालन होगा और दो—दमयती के प्राण बचाने का श्रेय भी हस को प्राप्त होगा। इस दृष्टि से सब प्रकार की आशका और सदेह का परित्याग कर हस को इस मगलकार्य-सिद्धि के लिए उदासीनता छोड प्रयत्न शील हो जाना चाहिए। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य छेकानुप्रास अल्कार ॥ ८३ ॥

अलं विलङ्घ्य प्रिय ! विज्ञ ! याच्ञा कृत्वापि वाक्यं विविधं विधेये ।
यशःपथादाश्रवतापदोत्थात् खलु स्खलित्वाऽस्तखलोक्तिखेलात् ॥ ८४ ॥

जीवातु—अलमिति । हे प्रिय ! प्रियङ्कर विज्ञ ! विशेषज्ञ ! उभयत्र 'इगुपध'त्यादिना कप्रत्ययः । याच्ञा प्रार्थना विलङ्घ्य अलं याच्ञाभङ्गो न कार्य इत्यर्थः । विधेये विनीतजने विविधं वाक्यं वक्ता कृत्वापि अलं, तच्च न कार्यमित्यर्थः । आश्रवो यथोक्तकारी, 'वचने स्थित आश्रवः' इत्यमरः । तस्य भावास्तत्ता सैव पदं पदप्रैव: तदुत्थात् अस्ता निरस्ता खलोक्तिखेला मिथ्या वादविनोदो येन तस्माद्यशःपथात् स्खलित्वा चलित्वा खलु न स्खलितव्यमित्यर्थः अन्यथा हानिः स्यात् । 'निषेधवाक्यालङ्कारजिज्ञासानुनये' इत्यमरः । 'अलं खल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वे'ति उभयत्रापि क्त्वाप्रत्ययः इह 'न पादादौ खल्वादयः' इति निषेधस्योद्वेजकत्वाभिप्रायत्वात्प्रजयस्य खलशब्दस्यानुद्वेज कत्वात्प्रत्ययदेव पादादौ प्रयोगो न दुष्यत इति अनुसन्धेयम् ॥ ८४ ॥

अन्वय—प्रियविज्ञ, ( अथवा प्रिय, विज्ञ, ) आश्रवतापदोत्थात् अस्त-खलोक्तिखेलात् यशःपथात् स्खलित्वा खलु याच्ञा विलङ्घ्य, विधेये विविध वाक्य कृत्वा अपि अलम् ।

हिन्दी—हे प्रिय को भलीभाति जाननेवाले, ( अथवा प्रिय और विज्ञ अथवा 'प्रियेषु विपु ज्ञ'—प्रिय पक्षियो मे ज्ञानी, ) वचन-पालन-कर्त्ताओं मे पद अर्थात् श्रेष्ठ स्थान से उत्पन्न ( अथवा चरण-जात ), खलवचनो के खेल से रहित यश के मार्ग से स्खलित हो ( हटकर ) मेरी याचना का लघन मत करो और करणीय कृत्य के विषय मे भी नानाविध उलटा-सीधा विचार भी छोड दो ।

टिप्पणी—नल को विशेषज्ञ के विशेषण से सबोधित करती दमयती उसे चेतावनी देती है कि सज्जन वचन का पालन करते हैं, वे दुष्टो के समान वचन देने को खेल नहीं समझते । प्रतिज्ञा-पालन ही यश का मार्ग है । यदि हस वचन पालन मे उलटी-सीधी बातें सोचेगा और दमयती की प्रार्थना पर ध्यान नहीं देगा तो वह अयश का भागी होगा । नीर क्षीर-विवेकी हस तो ज्ञानी और सज्जन माने जाते हैं । विद्याधर ने उल्लेख्य अलकार अनुप्रास माना है ॥ ८४ ॥

स्वजीवमप्यार्त्तमुदे ददद्भ्यस्तव त्रपा नेदृशबद्धमुष्टेः।
मह्यं मदीयान्यदसूनदित्सोर्धर्मं कराद् भ्रश्यति कीर्तिधौत ॥ ८५ ॥

जीवातु—स्वेति। ईदृशबद्धमुष्टेरीदृक्कष्टलुब्धस्य तव आर्त्तानां मुदे प्रीत्यै स्वजीवं ददद्भ्यः स्वप्राणव्ययेन परत्राणं कुर्वद्भ्यो जीमूतवाहनादिभ्य इत्यर्थः। 'जीवञ्जीमूतवाहन' इति प्रसिद्धम्। त्रपा नेति काकुः, त्रपाया मन प्रत्यावृत्तिरूपत्वात्तदपेक्षया तेषामपादानत्वात् पञ्चमी। यद्यस्मान्मदीयानेवासून् प्राणान् मह्यमदित्सो तव कीर्त्या धौतं शुद्धो धर्मं कराद्धस्तात् भ्रश्यति, न चैतत्सवार्हमिति भावः ॥ ८५ ॥

अन्वयः—ईदृशबद्धमुष्टे तव आर्त्तमुदे स्वजीवम् अपि ददद्भ्य त्रपा न, यत् मदीयान् असून् मह्यम् अदित्सो तव कीर्तिधौत धर्मकरात् भ्रश्यति ?

हिन्दी—एसे मुट्ठी बाँधे बैठे ( कृपण तथा अकर्मण्य ) तुम्हे दुःखी जनों ( पीड़ितों ) की प्रसन्नता के लिए अपना जीवन भी दे देने वाले ( कर्मण्य दानियो ) व्यक्तियों के सम्मुख लाज भी नहीं लगती क्योंकि मेरे प्राणों को मुझे ही न देने की इच्छायुक्त तुम्हारे यश से धुला ( स्वच्छ ) धर्म हाथ से गिर पड़ेगा ?

टिप्पणी—दमयती कहती है कि उसके प्राण उसे ही न देने वाले हंस के यश और धर्म—दोनों नष्ट हो जायेंगे। इस श्लोक में 'बद्धमुष्टि' शब्द के प्रयोग से चमत्कार आया है। 'मुट्ठी बाँधना' कृपणता का लक्षण भी है और अकर्मण्यता का भी। दो में दोनों स्थितियाँ हंस के लिए लज्जाजनक हैं। उसे शिवि, रतिदेव तथा हरिश्चन्द्र आदि जैसे वचनपालक और याचकों के कल्याणहित स्वप्राण भी अर्पित कर देने वाले महाजनों का स्मरण करके अपनी अदानशीलता और अकर्मण्यता को त्यागना ही उचित है। कदाचित् वह 'मुट्ठी बाँधे' इसलिए बैठा है कि यश और धर्म उसके खुले हाथ से गिर न जायें, पर उसे स्मरण रखना चाहिए कि वचन से हटना और याचक को निराश करने वाले 'बद्धमुष्टि' कृपण—अकर्मण्य के यश धर्म नष्ट हो जाते हैं। 'बद्धमुष्टि के कर से गिर जाना' के आधार पर ग्रन्थकार ने यहाँ 'विरोधाभास' का निर्देश किया है। वे 'काकु' का भी निर्देश करके इस अर्थ का भी संकेत

करते हैं कि हंस सब कुछ समझ रहा है कि यश-धर्म इस स्थिति में नष्ट हो जायेंगे। विद्याधर ने यहाँ अतिशयोक्ति का निर्देश किया है॥ ८५ ॥

दत्त्वाऽऽत्मजीवं त्वयि जीवदेऽपि शुध्यामि जीवाधिकदे तु केन।
विधेहि तन्मा त्वदृणेष्वशोधुमुमुद्रदारिद्र्यसमुद्रमग्नाम् ॥ ८६ ॥

जीवातु—दत्त्वेति। किं च जीवदे प्राणदे त्वयि विषये आत्मजीवं मत्प्राणं दत्त्वापि शुध्यामि आनृण्यं गमिष्यामीत्यर्थः। किन्तु जीवादधिकं प्रियं तद्दे त्वयि केन शुध्यामि? न केनापि, तत्तुल्यदेयवस्त्वभावादित्यर्थः। तत्प्रति प्राप्तं मम तु न किञ्चिदस्तीति भावः। तत्तस्मादनावादेव मां त्वदृणेषु अशोधुमुमुद्रप्रस्तां भवितुमेव अमुद्रे अपरिमिते दारिद्र्ये त्वद्देयवस्त्वभावरूप तस्मिन्नेव समुद्रे। मग्नां विधेहि नलसङ्घट्टनेन मामृणग्रस्तां कुर्वित्यर्थः। अशोद्धुं, मग्नामिति मग्नत्वानुवादेन अशुद्धिविधीयते दरिद्रायामृणामुक्तिर्नास्तीति भावः ॥८६॥

अन्वयः—जीवदे त्वयि आत्मजीवं दत्त्वा अपि शुध्यामि, जीवाधिकदे तु केन (शुध्यामि)? तत् मां त्वदृणेषु अशोद्धुम् अमुद्रदारिद्र्यसमुद्रमग्नां विधेहि।

हिन्दी—जीवन देने के तेरे ऋण का शोध तो मैं अपना जीवन देकर भी कर लूँगी, परन्तु जीवन से भी अधिक (नल) के दान के ऋण का क्या देकर शोध कर सकती हूँ? सो तुम ऋण-परिशोधन में असमर्थ रहने के कारण मर्यादाहीन (अपरिमित) दरिद्रता के समुद्र में मुझे मग्न बना दो।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल का महत्त्व जीवन से भी अधिक है। जीवनदान का बदला तो जीवन देकर चुकाया जा सकता है, नल-दान मिलने का ऋण तो चुकाया ही नहीं जा सकता। सो हंस ऐसा उपकार करे कि दमयन्ती उसकी सदा ऋणी बनी रहे। विद्याधर ने इस श्लोक में विरोधाभास का निर्देश किया है, चन्द्रकलाकार ने श्लेष का॥ ८६ ॥

क्रीणीष्व मज्जीवितमेव पण्यमन्यं न चेद्वस्तु तदस्तु पुण्यम्।
जीवेशदातर्यदि ते न दातुं यशोऽपि तावत्प्रभवामि गातुम्॥ ८७ ॥

जीवातु—क्रीणीष्वेति। हे जीवेशदातः प्राणेश्वरद! मज्जीवितमेव पण्यं क्रेयं वस्तु क्रीणीष्व, जीवेशाख्यमूल्यदानेन स्वीकुरुष्वेत्यर्थः। अन्यदेतन्मूल्यानुरूपं वस्त्वन्तरं नास्ति चेत्तर्हि पुण्यं सुकृतमस्तु, किञ्चिद्यदि ते तुभ्यं

दातु न प्रभवामि न शक्नामि तावत्तर्हि यशोऽपि कीर्ति गातु प्रभवामि, ख्यातिसुकृतार्थमेवोपकुरुष्वेत्यर्थं ॥ ८७ ॥

अन्वय —पण्य मज्जीवितम् एव क्रीणीष्व, अन्यत, वस्तु न चेत् तत्पुण्यम् अस्तु जीवितेशदाह यदि ते दातु न प्रभवामि, तावत् यश गातुम् अपि ( प्रभवामि ) ।

हिन्दी— तुम विक्रयार्थं उपस्थित मेरे जीवन का ही क्रय करलो, और विक्रेय वस्तु न हो तो पुण्य तो है ही, हे जीवन के स्वामी के दाता, मैं यदि तुम्हे देने में समथ नही हूँ तो यशोगान मे तो समथ हूँ ।

टिप्पणी—आशय है कि हस यदि दमयती को नल दान मे ला देगा तो वह उसे प्राणों का अधिकारी मान लेगी, जब चाहे वह दमयन्ती के प्राण माग सकता है । इससे हस को पुण्य होगा और सदा ऋणमग्न रहती दमयन्ती उसका यशोगान करती रहेगी । दमयन्ती नल का सयोजन करके हस को महान् यश प्राप्त होगा । साहित्यविद्याधरो के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार ॥ ८७ ॥

वराटिकोपक्रिययाऽपि लभ्यान्नेभ्या॰ कृतज्ञानथवाद्रियन्ते ।
प्राणै॰ पणै स्व निपुण भणन्त क्रीणन्ति तानेव तु हन्त सन्तः ॥ ८८ ॥

जीवातु—अथवा साधुस्वभावेनापि परोपकार कुर्वित्याह—वराटिकेति । वराटिकोपक्रियया कपर्दिकादानेनापि लभ्यान् कृतज्ञान् तावदेव बहुमन्यमानान् उपकारज्ञान् इभ्या धनिका, 'इभ्य आढचो धनी स्वामी'त्यमर । नाद्रियन्ते धनलोभान्नोपकुर्वन्तीत्यर्थ । सन्तो विवेकिनस्तु स्वात्मान निपुण भणन्त, सन्त एते वय त्वदधीना इति साधु वदन्त इत्यर्थ तानेव कृतज्ञान् प्राणैरेव पणै क्रीणन्ति आत्मसात्कुर्वन्ति, किमुत जनैरित्यर्थ । अतस्त्वयाऽपि सता कृतज्ञाऽहमुपकर्तव्येति भाव । हन्त हर्षे ॥ ८८ ॥

अन्वय —वराटिकोपक्रियया अपि लभ्यान् कृतज्ञान् इभ्या न आद्रियते, हन्त, सन्त तु स्व निपुण भणन्त तान् एव प्राणै॰ पणै क्रीणन्ति ।

हिन्दी—एक कौडी बराबर उपकार करने से भी प्राप्य कृतज्ञ जनो का आदर धन के लोभी आदर नहीं करते, किन्तु आश्चर्य है कि सज्जन अपने को उनके अधीन कहते, उन ( कृतज्ञो ) का ही प्राणो के मूल्य से ही खरीद लेते है ।

टिप्पणी—तात्पर्य यह है कि धन के लोभी अमीर कृतज्ञ का मूल्य नहीं समझ पाते, उनके लिए तो आदर का कारण धन ही होता है। इसके विपरीत सज्जन कृतज्ञ जनों का अत्यन्त आदर करते हैं और यह समझते हैं कि इनका मूल्य तो प्रामाणिक है, थोड़ा सा उपकार करके उनका क्रय बड़ा सस्ता है। इसने दमयन्ती अपने को कृतज्ञ बताती हुई स्वीकार के लिए हंस से आग्रह करती है। विद्याधर के अनुसार यहाँ उपमा प्रतीमा-रूपक अलङ्कार ॥ ८८ ॥

स भूभृदष्टावपि लोकपालास्तैर्मे तदेकाग्रधियं प्रसेदे।
न हीतरस्माद्घटते यदेत्य स्वयं तदाप्तिप्रतिभूर्ममाभूः ॥ ८९ ॥

जीवातु—स इति। किञ्च स भूभृन्नलः अष्टावपि लोकपालाः, तदात्मक इत्यर्थः। 'अष्टाभिर्लोकपालानां मात्राभिर्निर्मितो नृपः' इति स्मरणात्। अत एव तदेकाग्रधियो नले एकतानबुद्धेः मे मम तैर्लोकपालैः प्रसेदे प्रसन्नं भावे लिट्। देवता ध्यायत प्रसीदन्तीति भावः। कुतः? इतरस्मात् प्रसादादन्यथेत्यर्थः। स्वयं स्वयमेवागत्य मम तदाप्तिप्रतिभूः तत्प्राप्तिलग्नकोऽभूरिति यत् तन्न घटते हि। तत्प्रसादाभावे कुतो ममेदं श्रेयः ? इत्यर्थः ॥ ८९ ॥

अन्वय—सः भूभृत् अपि अष्टौ अपि लोकपालाः, तदेकाग्रधियं मे तैः प्रसेदे, हि यत् स्वयम् एत्य मम तदाप्तिप्रतिभूः अभूः (तत्) इतरस्मात् न घटते।

हिन्दी—वह धरणीधर ( राजा नल ) भी इन्द्रादि अष्ट लोकपाल रूप है, उस ( नल ) में ही एकतान बुद्धिवाली ( एकाग्रतया अनुरक्त ) मेरे प्रति वे ( अष्ट लोकपाल ) प्रसन्न हो गये हैं, कारण कि जो तुम अपने आप आकर उस ( नल ) की प्राप्ति में सहायक हो गये, वह और ( लोकपालातिरिक्त ) किसी प्रकार से नहीं घटता।

टिप्पणी—दमयन्ती को जो नल से संयोजना का साधक हंस स्वयं मिल गया, वह सामान्य बात नहीं है। वह दमयन्ती के नल के प्रति एकाग्र अनुराग का प्रमाण है। राजा अष्ट लोकपालों की मात्राओं से निर्मित होता है, सो नल के माध्यम से अष्ट लोकपाल ही दमयन्ती पर कृपालु हो गये हैं। इसी से यह सब घटित हो रहा है। विद्याधर ने यहाँ रूपक और अनुमान का निर्देश किया है ॥ ८९ ॥

अकाण्डमेवात्मभुवार्जितस्य भूत्वापि मूलं मयि वीरणस्य।
भवान्न मे किं नलदत्वमेत्य कर्ता हृदश्चन्दनलेपकृत्यम् ॥ ९० ॥

जीवातु—अकाण्डेति। हे हंस ! वि पक्षी 'विविष्किरपतत्त्रिण' इत्यमरः। 'रोरी'ति रेफलोपे 'ढ्रलोपे पूर्वस्ये'ति दीर्घः। भवान् अकाण्डमनवसर एव 'अत्यन्तसंयोगे द्वितीया' आत्मभुवा कामेन मयि विषये अर्जितस्य कृतस्य रणस्य गाढप्रहारलक्षणस्य मूलं हेतुः नामुद्दीपकत्वेन निदानं भूत्वाऽपि अन्यत्र काण्डो दण्डः तद्वर्जितमकाण्डं यथा तथा आत्मभुवा ब्रह्मणा अर्जितस्य सृष्टस्य वीरणस्य तृणविशेषस्य मूलं मूलावयवो भूत्वा अत एव नलदत्वं नैषधदातृत्वम्। अन्यत्र उशीरत्वं चेत्यर्थः। हृदः चन्दनलेपकृत्यं शैत्योत्पादनं न कर्ता करिष्यत्येव परोपकारशीलत्वादिति भावः। 'काण्डोऽस्त्री दण्डबाणार्ववर्गावसरवारिषु।' 'स्याद्वीरणं वीरतरं मूलस्योशीरमस्त्रियाम्।' 'अभयं नलदं सेव्यमि'ति चामरः वीरणस्येति शब्दश्लेषः। अन्यत्रार्थश्लेषः। तथा च नलदत्वमेत्य चेति प्रकृताप्रकृतयोरभेदाध्यवसायेन हंसे आरोप्यमाणस्योशीरस्य प्रकृत्या तादात्म्येन चन्दनकृत्यलक्षणप्रकृतकार्योपयोगात् परिणामालङ्कारः। 'आरोप्यमाणस्य प्रकृतोपयोगित्वे परिणामः' इति लक्षणात्, स चोक्तश्लेषप्रतिबिम्बोत्थापित इति सङ्करः ॥ ९० ॥

अन्वयः—अकाण्डम् एवमपि आत्मभुवा अर्जितस्य रणस्य मूलं भूत्वा अपि वि भवान् नलदत्वम् एत्य हृदः चन्दनलेपकृत्यं न कर्ता ? अथ च—'अकाण्डमेव अर्जितस्य वीरणस्य मूलं भूत्वा अपि भवान् न कर्ता ?'

हिन्दी—अनवसर ( कौमारावस्था में ) ही मेरे प्रति 'आत्मभू' ( काम ) द्वारा आरोपित युद्ध के मूलकारण होकर भी हंसविहंगम आप नल को देने वाले होकर मेरे हृदय पर क्या चंदनलेप का कार्य नहीं करेंगे ? अथवा—विधाता द्वारा मेरे निमित्त सृष्ट पर्वरहित वीरणघास ( खस खस ) के मूल ( जड़ ) आप नलदत्व ( उशीरता – खस-खस होना ) को प्राप्त होकर मेरे ( संतप्त ) हृदय पर चंदन का ( ठंडा ) लेप न करेंगे ? करना ही उचित है।

टिप्पणी—दमयन्ती पर अनवसर ही कौमारावस्था में ही काम ने युद्ध आरोपित कर दिया है, जिसका कारण है नल का संवाद देने वाले हंस।

तो उचित यही है कि वह हंस ब्रह्मा द्वारा दमयन्ती के निमित्त ही विशेषत' उत्पादित पर्वरहित खस खस घास के भाव को प्राप्त कर—शीतलता-दायक खस-खस ( उशीर ) बनकर, विरहसंतप्त दमयन्ती के हृदय पर चन्दन-लेप के समान राजा नल की उपलब्धि कराये। जिसने पीड़ा दी, वही उपचार करे। यही उचित है। हंस ही इस कार्य को सम्पन्न कर सकता है, अन्य कोई नहीं। यहां 'वीरण' में शब्द-श्लेष है, अन्यत्र अर्थ-श्लेष। परिणाम अलकार भी है, क्योंकि 'नलत्वम् एत्य'—इसमें प्रकृत और अप्रकृत के अभेदाध्यवसाय द्वारा हंस में आरोप्यमाण उशीर की प्रकृति के साथ तादात्म्य से 'वदनकृत्य'—रूप प्रकृत कार्य में उपयोग है और परिणाम होना ही है आरोप्यमाण की प्रकृतोपयोगिता में। इस प्रकार यहां श्लेषोत्थापित-परिणाम होने से संकर है॥ ९०॥

अल विलम्ब्य त्वरितु हि वेला कार्ये किल स्थैर्यसहे विचारः।
गुरूपदेश प्रतिमेव तीक्ष्णा प्रतीक्षते जातु न कालमार्तिः॥ ९१॥

जीवातु—अलमिति। हे हंस! विलम्ब्याल न विलम्बितव्यमित्यर्थः। 'अलङ्खल्वोरि'त्यादिना क्त्वाप्रत्यये ल्यबादेश। त्वरितु वेला हि त्वराकाल सम्वयमित्यर्थः। 'कालसमयवेलासु तुमुन्' कृत ? स्थैर्यसहे विलम्बसहे कार्ये विचारो विमर्शः किलेति प्रसिद्धौ, अन्यथा विपत्स्यत इति भाव, तथाहि तीक्ष्णा शीघ्रग्राहिणी प्रतिमा प्रज्ञा गुरूपदेशमिव आर्तिरावि जातु कदापि काल न प्रतीक्षते, कालक्षेप न सहत इत्यर्थ। उपमार्थान्तरन्यासयो ससृष्टि॥९१॥

अन्वय'—विलम्ब्य अलम्, हि त्वरितु वेला, किल स्थैर्यसहे विचार, तीक्ष्णा प्रतिमा गुरूपदेशम् इव आर्ति जातु काल न प्रतीक्षते।

हिन्दी—विलम्ब मत करो, शीघ्रता करने का समय है, जिसमें विलम्ब सह लिया जाय, उस कार्य में सोच विचार किया जाता है। शिष्य की कुशाग्र तुल्य तीव्र नव-नवोन्मेषशालिनी प्रज्ञा जैसे गुरु के उपदेश की प्रतीक्षा नहीं करती, वैसे ही पीड़ा विलम्ब ( समय ) की प्रतीक्षा नहीं करती।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती अब विरह पीड़ा सहने में असमर्थ है, अत हंस को अब अधिक सोच-विचार में ऊहापोह में समय बिताना ठीक नहीं। तीक्ष्णबुद्धि कार्य करने में यह प्रतीक्षा नहीं करता कि जब गुरु जी

*कार्य निर्देश करें, तब वह कुछ करें, वह तो अविलम्ब कार्य में लग जाता है,* विलब उसे सह्य नहीं, ऐसे ही विरह-पीडा भी समय की प्रतीक्षा नहीं करती। मल्लिनाथ यहाँ उपमा अर्थान्तरन्यास की ससृष्टि मानते है, विद्याधर काव्यलिंग उपमा ॥ ९१ ॥

अभ्यर्थनीयस्स गतेन राजा त्वया न शुद्धान्तगतो मदर्थम्।
प्रियास्यदाक्षिण्यबलात्कृता हि तदोदयेदन्यवधूनिषेध ॥ ९२ ॥

जीवातु—अथानन्तरकृत्य सविशेषमुपदिशति-अभ्यर्थनीय इत्यादिश्लोकपञ्चकेन। गतेन इतो यातेन त्वया स राजा नल शुद्धान्तगत अन्तपुरस्थो मदर्थं मत्प्रयोजन नाभ्यर्थनीयो न याच्य, दुहादित्वाद् द्विकर्मत्वम् 'अप्रधाने दुहादीनामि'ति राज्ञोऽभिहितकर्मत्वम् कुत ? हि यस्मात्तदा तस्मिन् काले प्रियाणामास्यदाक्षिण्य मुखावलोकनोत्थापितच्छन्दानुवृत्तिबुद्धिरित्यर्थ। तेन बलात् कृतो बलात्प्रतिवर्तितो अन्यवधूनिषेध उदयेद् उत्पद्यत ॥ ९२ ॥

अन्वय—यातेन त्वया शुद्धान्तगत स राजा मदर्थम् न अभ्यर्थनीय, हि तदा प्रियास्यदाक्षिण्यबलात्कृत अन्यवधूनिषेध उदयेत्।

*हिन्दी*—*यहाँ से जाकर तुम शुद्धान्तनिवास में स्थित उस राजा से* मेरे निमित्त प्रार्थना न करना क्योंकि उस समय प्रिय रानियों के मुख समुख होने से उत्पन्न दक्षिणभाव के अनुरोध से और एक पत्नी के विषय में नकारात्मकता उठ सकती है।

टिप्पणी—दमयन्ती ने हस को सलाह दी कि जब राजा नल अन्त पुर में अन्य रानियों के साथ बैठे हों तो वहाँ वह दमयन्ती-विषयक प्रस्ताव उपस्थित न करे, क्योंकि यह उचित न होगा। कारण कि नल हैं दक्षिण नायक—सब स्त्रियों में एक-सा अनुराग रखनेवाले, उनको अपनी प्रियाओं का मुख देखते अपने दक्षिणभाव के कारण एक और पत्नी लाने का प्रस्ताव अनुकूल न लगेगा। राजा के मन में दो भाव उत्पन्न होंगे—एक तो और एक पत्नी लाने के सबध स लज्जा, दो—समक्ष उपस्थित प्रियाओं से अधिक सुन्दरी की कल्पना के कारण उनकी अवज्ञा समझी जाने से उनके प्रति प्रीति का अभाव प्रकट होगा। उस स्थिति में हस का दमयन्ती विषयक प्रस्ताव उचित न होगा। काव्यलिंग अलकार ॥ ९२ ॥

शुद्धान्तसम्भोगनितान्ततुष्टे न नैषधे कार्यमिदं निगाद्यम् ।
अपां हि तृप्ताय न वारिधारा स्वादुः सुगन्धिः स्वदते तुषारा ॥९३॥

जीवातु—शुद्धान्तेति । किञ्च शुद्धान्तसम्भोगेन अन्तःपुरस्त्रीसम्भोगेन नितान्ततृप्ते अत्यन्तसन्तुष्टे नैषधे नलविषये इदं कार्यं न निगाद्यं न निगदितव्यम्, 'ऋहलोर्ण्यत्' 'गदमदे'त्यादिना सोपसर्गादिनो निषेधात् । यथाहि अपां तृप्ताय तद्भिस्तृप्ताये जनाय । 'पूरणगुणे'त्यादिना षष्ठीसमासप्रतिषेधादेव ज्ञापकात् षष्ठी 'रुच्यर्थानां प्रीयमाण' इति सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी । स्वादुर्मधुरा सुगन्धिः कर्पूरादिवासना शोभनगन्धा । अत्र कवीनां निरङ्कुशत्वादुपमेयेन्दे तदेकान्तत्वनिरभिमानादरः । तुषारा शीतला वारिधारा न स्वदते न रोचते हि । दृष्टान्तालङ्कारः ॥ ९३ ॥

अन्वय—शुद्धान्तसम्भोगनितान्ततुष्टे नैषधे इदं कार्यं न निगाद्यम्, हि अपां तृप्ताय स्वादुः सुगन्धिः तुषारा वारिधारा न स्वदते ।

हिन्दी—जब निषधराज शुद्धान्तपुर में सम्भोग करके परितुष्ट हों, तब भी यह कार्य ( विवाह-प्रस्ताव ) न करना, क्योंकि जो जन जल पीकर पूर्ण तृप्त हो चुका है, उसे स्वादिष्ट, सुगन्धि और अति शीतल जल की धारा में भी स्वाद नहीं आता ।

टिप्पणी—एक दूसरे अनवसर की ओर संकेत । जो नारी भोग से तृप्त हो, उसे स्त्री-चर्चा वैसे ही अरुचिकर लगती है, जैसे जिसकी प्यास बुझ गयी है, उसे स्वादिष्ट, कर्पूर-केवड़ा आदि की सुगन्ध से युक्त अति शीतल जल भी नहीं रुचता । मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त, विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास माना है ॥

विज्ञापनीया न गिरो मदर्थाः क्रुधा कदुष्णे हृदि नैषधस्य ।
पित्तेन दूने रसने सिताऽपि तिक्तायते हंसकुलावतंस ! ॥ ९४ ॥

जीवातु—विज्ञापनीया इति । हे हंसकुलावतंस ! नैषधस्य हृदि हृदये क्रुधा क्रोधेन कदुष्णे ईषदुष्णे 'कवं चोष्णे' इति चकारात्को: कदादेशः । मदर्थाः मदर्थेन सह नित्यसमासः सर्वलिङ्गता च वक्तव्या, गिरो वाचो न विज्ञापनीया न विधेयाः न विज्ञाप्या इत्यर्थः । तथाहि पित्तेन पित्तदोषेण दूने दूषिते रसने रसनेन्द्रिये सिता शर्करापि तिक्तायते तिक्तोभवति लोहितादित्वात् क्यष्, 'वा क्यष' इति आत्मनेपदम् । अत्रापि दृष्टान्तालङ्कारः ॥ ९४ ॥

अन्वय —हंसकुलावतंस, नैषधस्य हृदि क्रुधा कदुष्णे त्वया मदर्था गिरः न विज्ञापनीया रसने पित्तेन दूने सिता अपि तिक्तायते।

हिन्दी—हे हंसवंशप्रसूत, निषधराज का हृदय क्रोध से कुछ तप्त होने पर तुम मेरे निमित्त वचन न कहना, जीभ के पित्त बिगड़ने से दूषित होने पर मिसरी भी तीती लगती है।

टिप्पणी—तीसरे अनवसर की चर्चा। क्रोध मे व्यक्ति को उचितानुचित का मान नही रहता, सो जब निषधराज कुछ क्रुद्ध हो, तब भी दमयन्ती-विषयक चर्चा का कुफल हो सकता है। यद्यपि दमयंती रूपगुणसंपन्ना अनुपम रमणीरत्न है, फिर भी उचित अवसर का अभाव उसे अवमानना योग्य बना सकता है। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टांत अलंकार, विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास माना है और 'तिक्तायते' को उपमा कहा है॥ ९४॥

धरातुरासाहि मदर्थयाच्ञा कार्या न कार्यान्तरचुम्बिचित्ते।
तदार्थितस्यानवबोधनिद्रा- बिभर्त्यवज्ञाचरणस्य मुद्राम्॥ ९५॥

जीवातु—धरेति। तुर त्वरितं सहयत्यभिभवत्यरीनिति तुरापाडिन्द्रः सहतेश्चौरादिकत्वात् क्विप्, 'नहिवृती'त्यादिना पूर्वपदस्य दीर्घं, प्रकृतिग्रहणे ण्यन्तस्यापि ग्रहणात्, मुग्धमोजस्तु तुराशब्द टाबन्तमाह। तस्मिन् धरा-तुरासाहि भूदेवेन्द्रे नले अजादिषु असाड्रूपत्वात् 'सहेः साडः सः' इति षत्वं नास्ति। कार्यान्तरचुम्बिचित्ते व्यासक्तचित्ते मदर्थयाच्ञा मत्प्रयोजनप्रार्थना न कार्या। तथाहि—तदा व्यासङ्गकाले अर्थितस्य अनवबोध अबोधः स एव निद्रा सा अवज्ञाऽऽचरणस्य अनादरकरणस्य मुद्रामभिज्ञानं बिभर्ति, अनादर-प्रतीतिं करोतीत्यर्थः। तच्चातिकष्टमिति भावः॥ ९५॥

अन्वय—धरातुरासाहि कार्यान्तरचुम्बिचित्ते मदर्थयाच्ञा न कार्या, तदा अर्थितस्य अनवबोधनिद्रा अवज्ञाचरणस्य मुद्रां बिभर्ति।

हिन्दी—धरती के इन्द्र (नल) का चित्त जब अन्य कार्य मे तल्लीन हो, तब भी मेरे निमित्त याचना न करना, उस समय याचित (नल) की अबोध रूप—अन्यमनस्क निद्रा अवहेलना का रूप धारण कर सकती है।

टिप्पणी—एक चौथा अनवसर। अन्य कार्यासक्त नल भी दमयन्ती-

विषयक प्रार्थना के लिए उपयुक्त न होगा। दूसरे काम में चित्त के आसक्त होने पर वह इस प्रार्थना पर ध्यान न दे सकता है और प्रस्ताव की अवज्ञा हो सकती है। विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलंकार काव्यलिङ्ग। इस प्रकार चार श्लोकों में दमयन्ती ने प्रस्ताव के निमित्त चार अननुकूल अवसरों का निर्देश किया है ॥ ९५ ॥

विज्ञेन विज्ञाप्यमिदं नरेन्द्रे तस्मात्त्वयास्मिन् समयं समीक्ष्य।
आत्यन्तिकासिद्धिविलम्बसिद्ध्योः कार्यस्य काऽर्यस्य शुभा विभाति ॥९६॥

जीवातु—विज्ञेनेति। तस्मात् कारणाद् विज्ञेन विवेकिना त्वया समयं समीक्ष्य इदं कार्यमस्मिन् नले विषये विज्ञाप्यम्। विज्ञप्य स्वामिन्यावेद्यमाहु—आत्यन्तिकेति। हे हंस! कार्यस्य आत्यन्तिकासिद्धिविलम्बसिद्ध्योर्मध्ये आर्यस्य विदुषस्ते का कतरा शुभा समीचीना विभाति? अनवसरविज्ञापने कार्यविघातादवर विलम्बेनापि कार्यसाधनमिति भावः ॥ ९६ ॥

अन्वय—तस्मात् विज्ञेन त्वया समयं समीक्ष्य इदम् अस्मिन् नरेन्द्रे विज्ञाप्यम्। कार्यस्य आत्यन्तिकासिद्धिविलम्बसिद्ध्योः आर्यस्य का शुभा विभाति?

हिन्दी—अतएव विवेकी आप उचित समय की प्रतीक्षा कर यह (प्रस्ताव) इस नरराज (नल) के सम्मुख उपस्थित करें। कार्य पूर्णतया सिद्ध ही न हो अथवा विलम्ब से सिद्ध हो—इन दोनों स्थितियों के मध्य कौन-सी स्थिति आपको शुभ (अच्छी) प्रतीत होती है?

टिप्पणी—कार्य की दो स्थितियाँ सम्भव हैं—(१) वह सम्पन्न न हो, (२) वह विलम्ब से सम्पन्न हो। कोई समझदार मानेगा कि पहिली की अपेक्षा दूसरी ही स्थिति भली है। तो हंस को अपना प्रस्ताव उचित अवसर पर ही रखना चाहिए, भले ही कुछ विलम्ब हो जावे। विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलंकार छेकानुप्रास ॥ ९६ ॥

इत्युक्तवत्या यदलोपि लज्जा सानौचिती चेतसि नश्चकास्तु।
स्मरस्तु साक्षी तददोषतायामुन्माद्य यस्तत्तदवीवदत्ताम् ॥ ९७ ॥

जीवातु—इतीति । इत्यमुक्तवत्या तथा लज्जा अलोपित्यक्तेति यत् । सा, विधेयप्राधान्यात् स्त्रीलिङ्गता, अनौचिती अनौचित्यङ्गतमेतत् नोऽस्माकं शृण्वतां चेतसि चकास्तु । किन्तु लज्जात्यागस्य अदोषतायां स्मरः साक्षी प्रमाणं, यः स्मरः तां भैमीमुन्माद्य उन्मादावस्थां प्राप्यैतत्तदनुचितं वचनमवीवदत् वादयतिस्म । वदतेर्णौ चङि 'गतिबुद्धी' त्यादिना वदेरणि कर्तुं कर्मत्वम् । प्रकृतिस्थस्यायं दोषो न कामोपहतचेतसि इति भावः ॥९७॥

अन्वयः—इति उक्तवत्या यत् लज्जा अलोपि सा न चेतसि अनौचिती चकास्तु, तु तददोषतायां स्मरः साक्षी, यः ताम् उन्माद्य तत् अवीवदत् ।

हिन्दी—यह सब ( उपर्युक्त ) कहती दमयंती ने जो लज्जा का लोप कर दिया, वह भले ही हम लोगों के चित्त में अनुचित प्रतिभासित हो, किन्तु उस ( दमयंती ) की निर्दोषता में काम ही प्रमाण है, जिसने उसे उन्माद में भरकर यह कहलाया ।

टिप्पणी—लज्जा त्याग कर बाला दमयन्ती जो यह सब बोल गयी, वह श्रोता, पाठक अथवा कवि को अनुचित लग सकता है, पर दोष उसका नहीं उस काम का है जिसके कारण उत्पन्न उन्माद ने उससे यह कहला डाला । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥९७॥

उन्मत्तमासाद्य हरः स्मरश्च द्वावप्यसीमां मुदमुद्वहेते ।
पूर्वस्स्मरस्पर्धितया प्रसूनं नूनं द्वितीयो विरहाधिदूनम् ॥ ९८ ॥

जीवातु—कामो वा किमर्थमेवं कारयतीत्याशङ्क्य तस्यायं निसर्गो यदुन्मत्तेन क्रीडतीति सदृष्टान्तमाह—उन्मत्तमिति । हरः स्मरश्च द्वावपि उन्मत्तमासाद्य असीमां दुरन्तां मुदमुद्वहेते दधतुः । वहेः स्वरितेत्त्वादात्मनेपदम् किन्तु तत्र निर्देशक्रमात् पूर्वो हरः स्मरस्पर्द्धितया स्मरद्वेषितया प्रसूनं धुत्तूरकुसुमं तस्यायुधत्वयेति भावः । अन्यस्तु द्वितीयः स्मरस्तु विरहाधिदूनं विरहव्यथया दुःस्थमुन्मादावस्थापन्नमित्यर्थः । अन्यत्र विनोदलाभादित्यर्थः । 'उन्मत्त उन्मादवति धुत्तूरमुचुकुन्दयोरि'ति विश्वः । उभयोरभेदाध्यवसायात् समानधर्मत्वविशेषणमश्लेषात्प्रकृताप्रकृतगोचरत्वाच्च उभयश्लेषः तेन हरवत् स्मरोऽप्युन्मत्तप्रिय इति उपमा गम्यते ॥ ९८ ॥

अन्वय —परस्परस्पर्धितया नून हर. स्मर. च द्वौ अपि उन्मत्तम् आसाद्य असीमा मुदम् उद्वहेते, पूर्व प्रसून द्वितीय विरहाविद्रुतम् ।

हिन्दी—अन्योन्य के प्रतिस्पर्धी होने के कारण महादेव शिव और काम ये दोनों ही ऐसा लगता है कि उन्मादी को प्राप्त कर असीम प्रसन्नता-धारण करते हैं। इनमें पहिले शिव उन्मत्त अर्थात् धतूरे के फूल को, और दूसरा काम उन्मत्त अर्थात् विरहोन्मादी जन को अथवा शिव के गण पिशाच को ( प्राप्त कर ) ।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक मे दमयन्ती के उन्मादजनित निर्लज्ज व्यवहार का कारण स्मर बताया गया था। यहाँ कवि और-एक सभावना करता है। उन्मत्त का अर्थ उन्मादग्रस्त तो है ही, धत्तूर और पिशाच भी है। इस आधार पर कवि संकेत करता है कि शिव और काम दोनों 'उन्मत्त' को प्राप्त कर प्रसन्न होते हैं। उन्मत्त-धतूरा शिव को प्रिय है और उन्मत्त पिशाच तो उनका गण ही ठहरा। सो दोनों की प्राप्ति पर उन्हें विशेष प्रसन्नता होती है। प्रतिस्पर्द्धा की बात यहाँ यह है कि शिव-काम में शत्रुभाव है, सो उन्मत्त' को प्राप्त कर दोनों में प्रसन्न होने की भी प्रतिस्पर्धा हो जाती है कि कौन अधिक प्रसन्न हो ? उन्मत्त 'धत्तूर' काम का एक बाण ही है, सो उसकी प्राप्ति उसकी प्रसन्नता का कारण होगी ही, 'उन्मत्त' व्यक्ति इसलिए उसकी प्रसन्नता का कारण बनता है कि वह अपने प्रभाव की सिद्धि देखता है।

अथवा शिव काम के आयुध-प्रतिस्पर्द्धी के उस्त्र 'धत्तूर' को पाकर प्रसन्न होते हैं कि चलो, शत्रु की वस्तु पर अधिकार हुआ। ऐसे ही काम भी 'उन्मत्त' अर्थात् पिशाच को पाकर प्रसन्नता से भर जाता है कि चलो, शत्रु का एक सेवक पकड में आया।

अथवा दोनों ही परस्पर स्पर्द्धा में उन्मत्त को पा एक-दूसरे से अधिक प्रसन्नता व्यक्त करते हैं।

'विश्व' कोष के अनुसार 'उन्मत्त' के अर्थ हैं उन्मादी और धत्तूर और मुचुकुन्द। इस प्रकार दोनों में अभेद होने से समानधर्मत्व विशेषणभाव है, इस प्रकार प्रकृताप्रकृत गोचर होने से यहाँ शब्द और अर्थ श्लेष हुआ, जिससे

हर के तुल्य स्मर भी उन्मत्तप्रिय है, यह उपमा व्यग्य होती है। यह जीवातुकार मल्लिनाथ का कथन है। विद्याधर के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा व्यतिरेक अलकार है ॥९८॥

तथाऽभिधात्रीमथ राजपुत्री निर्णीय तां नैषधबद्धरागाम्।
अमोचि चञ्चूपुटमौनमुद्रा विहायसा तेन विहस्य भूय ॥ ९९ ॥

जीवातु—तथेति। तथाऽभिधानी तां राजपुत्रीं भैमी नैषधे नले बद्धरागां निर्णीय तेन विहायसा विहगेन विहस्य भूय चञ्चूपुटस्य मौनमुद्रा निर्वचनत्वममोचि आवादीदित्यर्थ ॥ ९९ ॥

अन्वय—अथ तथा अभिधात्रीं तां राजपुत्रीं नैषधबद्धरागां निर्णीय तेन विहायसा विहस्य भूय चञ्चुपुटमौनमुद्रा अमोचि।

हिन्दी—इसके अनतर उस प्रकार कहनेवाली उस राजकुमारी को निषधराज के अनुराग मे आबद्ध मानकर उस पक्षी ने हँसकर पुन अपनी चोंच की मौनस्थिति का परित्याग किया, अर्थात् कहने के लिए चोंच खोली।

टिप्पणी—हस को दमयन्ती के नल पर अनुरक्त होने का विश्वास हो गया और वह कहने लगा। विद्याधर के अनुसार यहाँ ओज गुण है और छेकानुप्रास अलकार ॥९९॥

इद यदि क्ष्मापतिपुत्रि! तत्त्व पश्यामि तन्न स्वविधेयमस्मिन्।
त्वामुच्चकैस्तापयता नलं च पञ्चेषुणैवाजनि योजनेयम् ॥ १०० ॥

जीवातु—इदमिति। हे क्ष्मापतिपुत्रि! इद त्वदुक्त तत्त्व यदि सत्य यदि तर्हि अस्मिन् विषये स्वविधेय मत्कृत्य न पश्यामि, किन्तु त्वा नृप च उच्चकैरत्यन्त तापयता पञ्चेषुणैव इय योजना युवयो सङ्घटना अजनि जाता! जने कर्मणि 'चिणो लुक्' ॥ १०० ॥

अन्वय—क्ष्मापतिपुत्रि, यदि इद तत्त्व तत् अस्मिन् स्वविधेय न पश्यामि, त्व नृप च उच्चकै तापयता पञ्चेषुणा एव इय योजना अजनि।

हिन्दी—हे धरणी के स्वामी की बेटी, यदि यह (तवोक्त) सत्य है, तो इस सबध मे मुझे कुछ करणीय नहीं दीखता, तुम्हे और राजा नल को अत्यधिक विरह सतप्त करते पञ्चबाण (काम) ने ही इस योजना की सृष्टि की है।

टिप्पणी—दमयन्ती और नल के मन में एक-दूसरे को पाने की अदम्य कामना है, अतः हंस का कार्य अब कुछ रह ही नहीं जाता। योजना तो बनी-बनायी है। विद्याधर के अनुसार यहाँ कार्यकारण पौर्वापर्यरूपा अतिशयोक्ति है ॥ १०० ॥

त्वद्बद्धबुद्धेर्बहिरिन्द्रियाणां तस्योपवासव्रतिनां तपोभिः ।
त्वामद्य लब्ध्वाऽमृततृप्तिभाजां स्वं देवभूयं चरितार्थमस्तु ॥ १०१ ॥

जीवातु—त्वदिति। किन्तु त्वद्बद्धबुद्धेः त्वदायत्तचित्तस्य त्वामेव ध्यायत इत्यर्थः। अत एव तस्योपवासव्रतिनां त्वदासङ्गाद्विषयान्तरव्यावृत्तानां तपोनिरुक्तोपवासव्रतरूपेरद्य त्वां लब्ध्वा मन्मुखेन लब्धप्रायां निश्चित्य साक्षात्कृत्येति च गम्यते, अत एव अमृतेन या तृप्तिस्तद्भाजां बहिरिन्द्रियाणां स्वं स्वकीयं देवभूयं देवत्वमिन्द्रियत्वं सुरत्वञ्च, 'देव सुरे राज्ञि देवमाख्यातमिन्द्रियमि'ति विश्वः। चरितार्थं सफलमस्तु। अमृतपानैकफलत्वाद्देवत्वस्यादिति भावः। अर्थान्तरप्रतीतेर्ध्वनिरेवेत्यनुसन्धेयम् ॥ १०१ ॥

अन्वय.—त्वद्बद्धबुद्धेः तस्य उपवासव्रतिनां तपोभिः अद्य त्वां लब्ध्वा अमृततृप्तिभाजां बहिरिन्द्रियाणां स्वं देवभूयं चारितार्थम् अस्तु।

हिन्दी—तुम्हारे प्रति अपनी बुद्धि को प्रतिबद्ध किये उस ( नल ) की उपवास-व्रत में लगीं, तपश्चरण द्वारा आज तुमको प्राप्त कर अमृतपान की परितृप्ति की भाजन बाह्य इन्द्रियों का अपना 'देवत्व' ( इन्द्रियत्व और देवता होना ) सफल हो।

टिप्पणी—दमयन्ती के अनुराग के विषय में जानकर नल चरितार्थ हो जायेगा, उसकी नेत्रादि बाह्येन्द्रियाँ तृप्त हो जायेंगी, जैसे दमयन्ती के रूप में उन्हें अमृत की मन्दाकिनी मिल गयी हो। इस प्रकार उनका देवत्व अर्थात् इन्द्रिय-होना ही चरितार्थ न होगा, प्रत्युत देवत्व अर्थात् देव होना भी सफल हो जायेगा, क्योंकि यह माना जाता है कि इन्द्रियों में देवता का वास होने से वे 'देव' कही जाती हैं। उदाहरणार्थ—सूर्य 'चक्षु' होकर आँखों में प्रविष्ट है—'आदित्यश्चक्षुर्भूत्वाऽक्षिणी प्राविशत्' ( ऐतरेय० २।४ )। दमयन्ती के अभाव में नल की इन्द्रियाँ न तो कृतकाम ही थीं और न उनका 'देव' नाम ही

सार्थक था, जब वे कृतकाम होगी। 'विश्व' कोष के अनुसार 'देव' शब्द सुर, राजा और इन्द्रिय अर्थों का वाचक है। व्यक्ति उपवासादि व्रत-परिपालन में लगकर तपस्यारत हो और तल्लीन भाव से ब्रह्म में बुद्धि लगाकर ही पुण्य भाजन हो ब्रह्म को प्राप्त करता है और मोक्षानंद रूप देवत्व प्राप्त करता है, ऐसी ही नल की बाह्येन्द्रियों की स्थिति है। मल्लिनाथ ने यहाँ अर्थान्तर प्रतीति से ध्वनि का संकेत किया है, विद्याधर समासोक्ति मानते हैं॥ १०१॥

तुल्यावयोर्मूर्तिरभून्मदीया दग्धा परं साऽस्य न ताप्यतेऽपि।
इत्यभ्यसूयन्निव देहतापं तस्याऽनुस्त्वद्विरहाद्विधत्ते॥ १०२॥

जीवातु—मदुक्तं नृपं पञ्चेषुस्तापयतीति तदाह—तुल्येति। आवयोर्नलस्य मम चेत्यर्थः। 'त्यदादीनि सर्वैर्नित्यमि'ति सर्वग्रहणात्त्यदादिना नलेन सह त्यदाद्येकशेषः। मूर्तिस्तनुस्तुल्या तुल्यरूपाऽभूत्। तत्र मदीया सा मूर्तिः परं निःशेषं दग्धा भस्मीकृता, अस्य मूर्तिस्तनुर्न ताप्यते तापमपि न प्राप्यते इति हेतोरभ्यसूयन् ईर्ष्यन्निवेत्युत्प्रेक्षा। अतनुरनङ्गस्त्वद्विरहात्त्वद्विरहमेव रन्ध्रमन्विष्येत्यर्थः। तस्य नलस्य देहतापं विधत्ते। तस्मात्तच्छिद्रमुपविष्टेन ते मनोरथ इति भावः॥ १०२॥

अन्वय—आवयोः मूर्तिः तुल्या अभूत्, मदीया दग्धा परम् अस्य ना ताप्यते अपि न—इति अभ्यसूयन् इव अतनुः त्वद्विरहात् तस्य देहतापं विधत्ते।

हिन्दी—हम दोनों (काम-नल) का रूप समान था, मेरा (काम का) देह तो जल गया, किन्तु इस (नल) का देह तपाया भी नहीं जाता—इस प्रकार मानो ईर्ष्या करता अदेह कामदेव तेरे वियोग से उसके देह को तप्त कर रहा है।

टिप्पणी—विरही नल की स्मरजन्य ताप दशा का व्याज से वर्णन। विद्याधर ने यहाँ चिन्ता नामक स्मर दशा और उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है, प्रकाशकार यहाँ कामजनित विरहज्वर मानते हैं॥ १०२॥

लिपिं दृशा भित्तिविभूषणं त्वां नृपः पिबन्नादरनिर्निमेषम्।
चक्षुर्नरैरर्चितमात्मचक्षूरागं स धत्ते रचितं त्वया नु॥ १०३॥

जीवातु—अथास्य दशावस्था वर्णयन् चक्षुःप्रीतिं तावत् श्लोकद्वयेनाह—

लिपिमित्यादि। हे भैमि ! स नृपो भित्तिविभूषण कुड्यालङ्कारभूता लिपिं चित्रमयीं त्वा दृशा आदरेणास्यया निर्निमेष पिबन् चक्षुर्नीरैरश्रुभिरर्पित त्वया नु त्वया वा रचितमात्मचक्षुषो रागमात्म्यमनुरागञ्च धत्ते। अत्रोभयकारण-सम्भवादुभयस्मिन्नपि रागे जाते श्लेषमहिम्नैकत्वाभिमानात्कारणविशेष सन्देह:॥

अन्वयः—स नृप भित्तिविभूषण लिपि त्वा दृशा आदरनिर्निमेष पिबन् चक्षुर्नीरै: अर्पित नु त्वया रचितम् आत्मचक्षुराग धत्ते।

हिन्दी—वह राजा दीवार की अलङ्कार चित्ररूप में बनी ( दीवार पर बने चित्र रूपमें ) तुमको दृष्टि से आदर पूर्वक बिना पलक झपाये पीता हुआ ( एकटक आदर-अनुराग से देखता ) आँखों से बहती आँसू की झड़ी से जनित मानों तुम्हारे द्वारा उत्पन्न किये—अपने नेत्रों में लाली को धारण कर अपनी आँखों के अनुराग प्रकट कर रहा है।

टिप्पणी—इस श्लोक में नल के 'चक्षु-प्रेम' का वर्णन है। वह दीवार पर बने दमयन्ती के चित्र को अनुराग और आदर से एकटक निहारता रहता है, जिससे उसकी आँखों से आँसू बह जाते हैं और वे लाल हो जाती हैं, इसी पर कवि की कल्पना है कि नेत्रों का यह एकटक निहारना, आँसू बहाना और लाली उनके 'चक्षु-प्रेम' का प्रमाण है। कवि-समय के अनुसार अनुराग का रग लाल माना जाता है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ संदेह अलकार है, क्योंकि चक्षुराग का कारण एकटक निहारना अथवा अनुराग—दोनों हो सकते हैं। विद्याधर नयन प्रीति और विषय निवृत्ति स्मर-दशा मानते हुए उत्प्रेक्षा अलकार मानते हैं। प्रकाशकार ने उत्प्रेक्षा का कारण माना है कि वाष्पजनित-लोहितिमा मानो दमयन्ती विषयक, तद्रचित नयनानुराग है। प्रथम काम दशा। 'रतिरहस्य' के अनुसार दस काम-दशाएँ हैं—'नयनप्रीति: प्रथम चित्तासङ्गस्ततोऽथ सङ्कल्प। निद्राच्छेदस्तनुता विषयनिवृत्तिस्त्रपानाश:। उन्मादो मूर्च्छा मृतिरित्येता स्मरदशा दशैव स्यु:'॥ १०३॥

पाण्डुर्शाऽश्लेषमयीं नृपस्य त्वामादरादस्तनिमीलयाजन्ति।
मर्मेदमित्युश्रुनि नेत्रवृत्ते प्रीतेर्निमेषच्छिदया विवाद:॥ १०४॥

६ नै० तृ०

जीवातु—इममेवार्थं भङ्गयन्तरेणाह—पातुरिति । अस्तनिमीलया निर्निमेषया दृशा आलेख्यमयी चित्रगतां त्वामादरात्पातुर्द्रष्टुरित्यर्थः पिबतेस्तृन् प्रत्ययः । अत एव 'न लोके'त्यादिना षष्ठीप्रतिषेधात्त्वमिति द्वितीया । नृपस्य नेत्रवृत्ते प्रीतेश्चक्षुःप्रीतेर्निमेषस्य च्छिदया च्छेदेन सह नेत्रवृत्त्येति शेषः । भिदादित्वादङ् प्रत्ययः । अश्रुणि विषये इदमश्रु ममेति मत्कृतमेवेति विवादः कलहः अस्ति भवतीत्यर्थः ॥ १०४ ॥

अन्वय —अस्तनिमीलया दृशा आलेख्यमयीं त्वाम् आदरात् पातुः नृपस्य नेत्रवृत्ते प्रीते निमिषच्छिदया विवादः अस्ति ।

हिन्दी—अपलक दृष्टि से चित्रगता ( चित्र मे बनी ) तुमको आदर से पीते ( निहारते ) राजा के नेत्रो में वर्तमान अनुराग का निमिषच्छिदा ( अपलक देखना ) से विवाद चल रहा है ।

टिप्पणी—नेत्रानुराग का अन्य भगिमा से वर्णन । नेत्रप्रीति और निमिषच्छिदि—दोनों का दावा है कि नयनाश्रु का कारण वह है । नेत्र प्रीति कहती है—ये आँसू मैंने उत्पन्न किये हैं, निमिषच्छिदि कहती है मैंने । यहाँ भी 'नयनप्रीति' काम दशा का ही वर्णन है ॥ १०४ ॥

त्वं हृद्गता भैमि ! बहिर्गताऽपि प्राणायिता नासिकयाऽस्य गत्या ।
न चित्तमाक्रामति तत्र चित्रमेतन्मनो यद्भवदेकवृत्ति ॥ १०५ ॥

जीवातु—अथ मनः सङ्गमाह—त्वमिति । हे भैमि ! त्वं बहिर्गताऽपि हृद्गता अन्तर्गता, अतिविरोधे तेन चाभासाद्विरोधाभासोऽलङ्कारः । कया गत्या केन प्रकारेण अस्य नलस्य प्राणायिता प्राणवदाचरिता प्राणसमा 'उपमानादाचारे' कर्तुं क्यङ् प्रत्ययः । नासि अस्येवेत्यर्थः । यतः प्राणोऽपि नासिकया नासाद्वारेण आस्यगत्या मुखद्वारेण उच्छ्वासनिश्वासरूपेण बहिर्गतोऽप्यन्तर्गतो भवतीति शब्दश्लेषः । अत एव प्राणायितेति श्लिष्टविशेषणेयमुपमा पूर्वोक्तविरोधेन सङ्कीर्णा, किन्तु तत्र प्राणायितत्वे चित्रमाश्चर्यरसः चित्तमाक्रामति न किञ्चिच्चित्रमित्यर्थः । कुतः यद्यस्मादेतन्मनो नलचित्तं भवती त्वमेवैका वृत्तिर्जीविका यस्य तद्भवदेकवृत्ति, भवच्छब्दस्य सर्वनामत्वाद् वृत्तिमात्रे पुंवद्भावः । जीवितभूतस्य प्राणायितत्वे किं चित्रं, जीवितस्य प्राणधारणात्मकत्वादिति भावः ॥

अन्वयः—हे भैमि, (१) बहिर्गता अपि हृद्गता त्वं कथं गत्या अन्य प्राणापिता न असि ? (२) बहिर्गता त्वं नासिकया आस्यगतया अपि प्राणार्पिता। (१) यत् भवदेकवृत्ति एतत् मनः चित्रम्, न आक्रामति तत् चित्रम्। (२) चित्रं तत्र चित्तं न आक्रामति यत् एतत् मनः भवदेकवृत्ति।

हिन्दी—हे भीमकुमारी, (१) बाहर रहती भी हृदय में बसती तुम किस प्रकार इस (नल) की प्राणतुल्या नहीं हो ? हो ही। (२) बाहर निवास करती तुम नासिका और मुख की गति (सौन्दर्य) से नल के प्राणों में स्थित हो अर्थात् प्राणसमा हो, जैसे नासिका द्वारा बारह अंगुल बाहर गया वायु मुख द्वारा प्रविष्ट हो प्राणवायु की संज्ञा पाता है। (२) जो कि आपके प्रति एकनिष्ठ यह मन चित्तमान अचंचल, आपके चित्र पर झपट क्यों नहीं कर देता—यह आश्चर्य है (चित्रह चंचल हो आक्रमण कर देना चाहिए)। (२) तुम्हारा चित्र चित्त को नहीं छोड़ता, क्योंकि यह मन आपमें तल्लीन है।

टिप्पणी—तृतीय चरण में 'चित्तम्' भी है और पाठान्तर 'चित्रम्' भी। वस्तुतः इसमें दूसरी स्मरदशा चित्तासंग का वर्णन है, जिसमें मन की दमयन्ती के प्रति तन्मयता और एकनिष्ठता का विवेचन है। विद्याधर ने यहाँ विषय-निवृत्ति और सङ्कल्प नामक कामदशाओं का प्रतिपादन माना है तथा विरोधाभास-श्लेष-उपमा की संसृष्टि॥ १०५॥

अजस्रमारोहसि दूरदीर्घां सङ्कल्पसोपानततिं तदीयाम्।
श्वासान् स वर्षत्यधिकं पुनर्यद्ध्यानात्तव त्वन्मयतामवाप्य॥ १०६॥

जीवातु—अथ द्वाभ्यां सङ्कल्पावस्थामाह—अजस्रमिति। दूरदीर्घाम् अत्यायतां तदीयां सङ्कल्पा मनोरथा एव सोपानानि तेषाम् ततिं पङ्क्तिमजस्रं त्वमारोहसि, श्वासान् पुनः स नलः अधिकं वर्षति मुञ्चतीति यत् तच्छ्वासवर्षं तव ध्यानात् त्वन्मयतां त्वदात्मकत्वमवाप्य प्राप्य, प्राप्नोतेराङ्, समासे क्त्वो ल्यबादेशः, अन्यथा कथमन्यायासादन्यस्य श्वासमोक्ष इति भावः। अत्र श्वास सोपानारोहणयोः कार्यकारणयोर्भिन्नदेशत्वोक्तेरसङ्गत्यलङ्कारः 'कार्यकारणयो-

भिन्नदेशत्वे स्यादसङ्गतिरि'तिलक्षणात् तन्मूला चेयं तादात्म्योत्प्रेक्षेति सङ्कर ॥ १०६ ॥

अन्वय —दूरदीर्घां त्वदीया सङ्कल्पसोपानततिम् अजस्रम् आरोहसि यत् पुनः स तव ध्यानात् तदा त्वन्मयताम् अवाप्य अधिक श्वासान् वर्षति ।

हिन्दी—तुम उस ( नल ) के मनोरथों की बहुत बड़ी सीढ़िया पर निरन्तर चढी रहती हो ( नल प्रतिक्षण तुम्हारे विषय मे ही विचारता रहता है ) कि वह नल तुम्हारे ध्यान मे उस समय त्वत्स्वरूप हो लम्बे लम्बे साँस छोड़ता है ।

टिप्पणी—यहाँ तृतीय स्मरदशा सङ्कल्प का वर्णन है । नल दमयन्ती का प्राप्त करने के उपाय सदा सोचता रहता है और लम्बे नि श्वास छोड़ता रहता है । वह दमयन्ती का ध्यान करते-करते तत्स्वरूप ही हो जाता है भृ गीकीट के समान । सीढ़िया पर बारम्बार चढ़ता-उतरता व्यक्ति श्रम के कारण लम्बे उच्छ्वास लेता हो, सो सकल्पसोपानतति पर निरन्तर आरोहण करती दमयन्ती के ध्यान मे तद्रूपता के कारण मानो थका नल सतत उच्छ्वासें छोड़ता रहता है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ श्वास-सोपानारोहण रूप कार्य-कारणो की वैय-धिकरण से उक्ति के आधार पर असगति अलकार है, कारण कि कार्य-कारण की भिन्न-देशता असगति होती है—कार्य कहीं, कारण कहीं । नल के दमयन्ती-तादात्म्य की उत्प्रेक्षा असगतिमूलक है, अत सकर है । विद्याधर के अनुसार यहाँ असगति अलकार का आभास है ॥ १०६ ॥

हृत्तस्य या मन्त्रयते रहस्त्वा ता व्यक्तमामन्त्रयते मुखं यत् ।
तद्वारिपुष्पायुधमित्रचन्द्रसख्योचितो सा खलु तन्मुखस्य ॥ १०७ ॥

जीवातु—हृदिति । तस्य नलस्य हृत् हृदय कर्तृ या त्वां रह उपांशु 'रहश्चोपांशु चालिङ्गे' इत्यमर । मन्त्रयते सम्भाषते तां त्वां तन्मुखं कर्तृ व्यक्त प्रकाशमामन्त्रयते । हे प्रिये ! क्व यासि ? मामनुयान्ति पश्य इत्येव-मुच्चैरुच्चरतीति यत् सा तद्रहस्यप्रकाशन, विधेयप्राधान्यात् स्त्रीलिङ्गता । तन्मुखस्य तद्वैरिणो नलद्वेषिण पुष्पायुधस्य मित्र सखा यश्चन्द्रः । तेन यत् सख्य मैत्री सादृश्यञ्च, तस्य औचिती औचित्य खलु । अरिमित्रस्याप्यरित्वा-

दुश्चित्तमैत्ररहस्यभेदनमित्यर्थः । अत्र मुखचन्द्रयोरभेदेनस्य उक्तवैरनिमित्त-त्वमुत्प्रेक्षते ॥ १०३ ॥

अन्वय—तस्य हृद् या त्वां रहः मन्त्रयते ता मुखं व्यक्तम् आमन्त्रयते, तत् मुखस्य तद्वैरिपुष्पायुधमित्रचन्द्रसख्यौचिती भवेत् ।

हिन्दी—उस ( नल ) का हृदय जो तुमसे एकान्त में गुप्त मन्त्रणा करता है, मुख उसे स्पष्ट व्यक्त कर देता है, उस ( नल ) के मुख की ( स्पष्ट व्यक्ति ) उस ( नल ) के शत्रु कुसुमायुध ( काम ) के मित्र चन्द्र का मित्रजनोचित व्यवहार ही है।

टिप्पणी—यह भी सन्देह दशा है। भाव यह है कि नल तो मन-ही-मन गुप्त रूप से दमयन्ती-विषयक विचार करता है, परन्तु उसके मुख पर झलकते वियोगजनित पीलापन, म्लानभाव आदि उसके भाव को प्रकट कर देते हैं। सौन्दर्यादिरूप श्री के कारण काम नल का प्रतिस्पर्द्धी और शत्रु है, चन्द्र काम का मित्र है। मित्र का शत्रु शत्रु होता है—इस दृष्टि से नल चन्द्र का भी शत्रु हुआ। मुख की प्रतिस्पर्द्धा ( मुख-चन्द्र ) के कारण भी चन्द्र नल और नल मुख का शत्रु है। अथवा मुख रूप में चन्द्र ही है, जो अपने मित्र ( काम ) के शत्रु ( नल ) का रहस्य प्रकाशित कर रहा है और इस प्रकार नल की कामार्तता की स्पष्ट घोषणा कर रहा है। मुखरूप चन्द्र का इस प्रकार मित्र की सहायता करना मित्रजनोचित व्यवहार है। उत्प्रेक्षा अलंकार ॥ १०३ ॥

स्विन्नस्य रात्रावधिगम्य शय्यां मोहे मनस्तस्य निमज्जयन्ती ।
आलिङ्ग्य या चुम्बति लोचने सा निद्राऽधुना न त्वदृतेऽङ्गना वा ॥

जीवातु—अथ एकेन जागरमरतिञ्चाह—स्विन्नस्येति । रात्रौ शय्यामधि-शय्य शय्यायां शयित्वा 'अधिशीङ्स्थासाम्' इति अधिकरणस्य कर्मत्वम् । स्विन्नस्य तस्य मनो मोहे सुखकारणे निमज्जयन्ती सती या आलिङ्ग्य लोचने चुम्बति, सा निद्रा त्वदृते त्वत्तो विना 'अन्यारादितरर्ते' इत्यादिना पञ्चमी । त्वद्विरहहेतोस्त्वदन्या चेति द्रष्टव्यम् अङ्गना वा अधुना नास्ति, निद्रानिषेधा-ज्जागरः अङ्गनान्तरनिषेधाद्विषयद्वेषलक्षणा अरतिश्चोक्ता अत्र निद्राङ्गनयोः प्रस्तुतयोरेवालिङ्गनादिचुम्बनादिधर्मसाम्यादौपम्यप्रतीतेः केवलप्रकृतगोचरा-

तुल्ययोगितालङ्कार । 'प्रस्तुताप्रस्तुतानाञ्च केवल तुल्यधर्मत । औपम्य गम्यते यत्र सा मता तुल्ययोगिता ॥' इति लक्षणात् ॥ १०८ ॥

अन्वय —रात्रौ शय्याम् अधिशय्य स्थितस्य तस्य मन मोहे निमज्जयन्ती या आलिङ्ग्य लोचने चुम्बति सा निद्रा त्वद्दते अङ्गना वा अधुना नास्ति ।

हिन्दी—रात में शय्या पर लेटे उसके मन को मोह मे मग्न करती जो आलिंगन करके नेत्रो का चुम्बन करती है, तेरे बिना वह नींद अथवा अन्य रमणी इस समय नही है । अथवा 'वह नींद रूपी अगना' तेरे बिना इस समय नही आती ।

टिप्पणी—यहां 'निद्राच्छेद' नामक चतुर्थी स्मर दशा का वर्णन है । नल को आजकल दमयन्ती के वियोग मे न तो नींद ही आती है और न अन्य स्त्री ही भाती है । रात भर पलंग पर पड़ा नल दमयन्ती के विचार ही मे डूबा जागा रह जाता है । आलिंगन-चुम्बनादि धर्मों के साधर्म्य से निद्रा और अगना मे औपम्य की प्रतीति होती है, जो दोनो प्रस्तुत हैं और प्रकृत गोचर हैं, अत मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ तुल्ययोगिता अलकार है । विद्याधर ने विकल्प अलकार का निर्देश किया है ॥ १०८ ॥

स्मरेण निस्तक्ष्य वृथैव बाणर्लावण्यशेषा कृशतामनायि ।
अनङ्गतामप्ययमाप्यमान स्पर्धा न सार्धं विजहाति तेन ॥ १०९ ॥

जीवातु—अथ कार्श्यावस्थामाह—स्मरेणेति । अय नल स्मरेण बाणै-र्निस्तक्ष्य निशात्य वृथैव लावण्य कान्तिविशेष, 'मुक्ताफलेषु च्छायायास्तर-लत्वमिवान्तरा । प्रतिभाति यदङ्गेषु तल्लावण्यमिहोच्यते ॥' इति भूपाल । तदेव शेषो यस्यास्ता तनुता कार्श्यमनायि नीत । नयतेर्द्विकर्मकत्वात्प्रधाने कर्मणि लुड् 'प्रधानकर्मण्याख्येये लादीनाहुर्द्विकर्मणामि'ति वचनात् । वृथात्व व्यनक्ति—अनङ्गता कृशाङ्गताम् 'अनुदरे'तिवदीषदर्थे नञ् समास, आप्यमानो आनीयमानोऽपि अत्र पूर्ववत्प्रधाने शानच् तेन स्मरेण सार्द्धं स्पर्धां न विज-हाति, तथापि त जिगीषत्येवेत्यर्थ । अङ्गकार्श्येऽपि स्पर्द्धाबीजलावण्यस्या-कार्श्यादङ्गकर्शनं वृथैवेति भाव । अत एव विशेषोक्तिरलङ्कार, 'तत्सामग्र-यामनुत्पत्तिर्विशेषोक्तिरलङ्कृति ।' इति लक्षणात् ॥ १०९ ॥

अन्वय—स्मरेण बाणैः निस्तक्ष्य वृथा एव अयं लावण्यशेषां कृशताम् अनायि, अनङ्गताम् आप्यमानः अपि तेन सार्धं स्पर्धां न विजहाति।

हिन्दी—काम ने बाणों से भेद भेद कर व्यर्थ ही इस ( नल ) को, सौन्दर्य ही जिसमें अवशिष्ट रह गया है ( सौन्दर्यविशिष्ट ), उस कृशता को पहुँचाया, शरीरभाव को प्राप्त होकर भी नल ने उस ( काम ) के साथ स्पर्धा को नहीं छोड़ा।

टिप्पणी—तनुता नामक पंचमी स्मरदशा। काम ने पीड़ित कर नल को इतना दुर्बल-कृश कर दिया है कि अब उसमें शरीर नाम का कुछ रह ही नहीं गया है, सौन्दर्य ही शेष है। इसमें काम का कोई लाभ तो नहीं हुआ, हाँ 'अनङ्गता' में भी नल इसकी प्रतिस्पर्धा करने लगा। यह हानि ही हुई। अनंग होकर भी नल सौन्दर्य क्षमता में काम को पराजित कर रहा है। भाव यह है कि यद्यपि नल अत्यन्त दुर्बल हो गया है, पर उसके सौन्दर्य में रत्ती भर भी न्यूनता नहीं आयी। लावण्य शोभा-विशेष को कहते हैं—'जैसे मोती में छाया की भी एक विशिष्ट तरलता दिखायी देती है, वैसे जो अंगों में प्रतिभासित हो, उसे लावण्य कहते हैं।' मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ विशेषोक्ति है, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ १०९ ॥

त्वत्प्रापकात्त्रस्यति नैनसोऽपि त्वय्येव दास्येऽपि न लज्जते यत्।
स्मरेण बाणैरतितक्ष्य तीक्ष्णैर्लूनः स्वभावोऽपि कियान् किमस्य ॥ ११० ॥

जीवातु—अथ द्वाभ्यां लज्जात्यागमाह—त्वदित्यादि। स्मरेण तीक्ष्णैर्बाणैरतितक्ष्य शरीरमिति शेषः। अस्य नलस्य स्वभावोऽपि पापभीरुत्वमीरुत्वगहत्वशाच्छौन्यमपि कियानल्पोऽपि लून इति किमित्युत्प्रेक्षा, यद्यस्मात्त्वत्प्रापकात् त्वत्प्राप्तिसाधनादेनसः पापादपि न त्रस्यति, भीत्रार्थानां भयहेतुरिति अपादानत्वात् पञ्चमी त्वय्येव दास्येऽपि त्वदधिगतदास्यविषये न लज्जते ॥ ११० ॥

अन्वय—स्मरेण तीक्ष्णैः बाणैः अतितक्ष्य अस्य स्वभावः अपि किं कियान् लूनः, यत् त्वत्प्रापकात् एनसः अपि न त्रस्यति, त्वयि दास्ये अपि न लज्जते?

हिन्दी—काम ने तीक्ष्ण बाणों से अत्यधिक भेद भेद कर इस ( नल ) का स्वभाव ( प्रकृति-आदत ) भी क्या कुछ छिन्न-भिन्न कर डाला है, जो तुम्हे प्राप्त

करा सकने वाले पाप ( बलपूर्वक राक्षस विवाहादि ) से भी वह नही डर रहा है और तेरी दासता करने मे भी नही लजा रहा है ?

टिप्पणी—'त्रपानाश' नामक सातवी स्मरदशा । इस समय नल की दशा ऐसी है कि वह दमयन्ती को पाने के लिए राक्षस-विवाह मे प्रयुक्त बल प्रयोगादि जैसे पाप भी कर सकता है, इसमे न उसे डर है । और जहाँ तक लज्जा नाश का, निर्लज्जता का प्रश्न है, नल को दमयन्ती का दास होना भी स्वीकार्य है । स्वभावत नल पापभीरु है, लज्जाशील है, पर ऐसा लगता है कि काम ने उसका स्वभाव भी बदल डाला है । केवल शरीर ही छिन्न भिन्न नहीं किया, प्रत्युत गहरे आघात कर स्वभाव तक छिन्न भिन्न कर डाला । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ ११० ॥

स्मार ज्वर घोरमपत्रपिष्णोस्सिद्धागदङ्कारचये चिकित्सौ ।
निदानमौनादविशद्विशाला साङ्क्रामिकी तस्य रुजेव लज्जा ॥ १११ ॥

जीवातु—स्मारमिति । घोर दारुण स्मार ज्वर चिकित्सौ प्रतिकर्त्तरि कितनिवास इति धातो 'गुप्तिज्किद्भ्य सनिति निन्दाक्षमाव्याधि-प्रतीकारेषु इष्यत' इति रोगप्रतीकारे सन् प्रत्यय , 'सनाशसभिक्ष उ ','नलोके' त्यादिना षष्ठीप्रतिषेध । सिद्धागदङ्कारचये सिद्धवैद्यसघे कर्मण्यणि 'कारे सत्यागदस्ये'ति मुमागम । निदानमौनाद्रोगनिदानानभिधानाद्धेतोरपत्रपिष्णो-र्लज्जाशीलस्य 'अलङ्कृञि'त्यादिना इष्णुच् । तस्य नलस्य विशाला महती लज्जा सक्रमादागता साक्रामिकी रुजेव, 'अक्षिरोगो ह्यपस्मार क्षय कुष्ठो मसूरिका । दर्शनात् स्पर्शनाद्दानात् सक्रमति नरान्नरम् ॥ इति उक्ताक्ष्यादि-रोगा इवेत्यर्थ , भिदादित्वादङ् प्रत्यय , अविशत् ॥ १११ ॥

अन्वय—घोर स्मार ज्वर चिकित्सौ सिद्धागदङ्कारचये निदानमौनात् अपत्रपिष्णो तस्य विशाला लज्जा साङ्क्रामिकी रुजा इव अविशत् ।

हिन्दी—दारुण काम ज्वर की चिकित्सा के निमित्त एकत्र सिद्धवैद्य समूह में निदान समय मौन रह जाने से ( निदान न कर सकने से ) लज्जाशील उस ( नल ) की विशाल लज्जाशीलता बड़े सांक्रामिक रोग ( छूत की बीमारी ) की भाँति प्रविष्ट हो गयी ।

टिप्पणी—यह भी मनस्ताप के सन्दर्भ में ही कहा गया है। राजा की कृशता आदि रोग की चिकित्सा के लिए बड़े-बड़े सिद्ध वैद्य आये, पर कोई ठीक ठीक निदान न कर सका, अत वे बेचारे बड़े लज्जित हुए। इसी पर कल्पना की गयी है कि लज्जाशील नल की लज्जा एक छूत के रोग की भाँति वैद्यों को लग गयी। नल तो अपना रोग लज्जाशीलता से कहते नहीं, तो वैद्य कैसे बतायें ? फलत वे लज्जित हुए। प्रकाशकार ने एक और-प्रकार से भाव स्पष्ट किया है—निदान करते समय वैद्यों ने नल से ही रोग-विषय में कुछ पूछा, उस पर नल ने लज्जा छोड़ कह दिया कि यह ज्वर दमयन्ती के कारण है। इस भेद को जान कर अथवा बिना कहे रोग को समझ न सके, इस कारण वैद्य लज्जित हो गये। इस प्रकार लज्जा-रोग का सङ्क्रमण हुआ। कहा गया है कि अक्षि रोग, मिरगी, क्षय, कोढ़ और मसूरिका ( चेचक ) दर्शन, स्पर्श, दान से एक व्यक्ति से दूसरे को हो जाते हैं। ऐसा भी कहा गया है कि अक्षि रोग, ज्वर, कोढ और मिरगी सहभोज आदि के कारण सङ्क्रमित हो जाते हैं— 'अक्षिरोगो ज्वर कुष्ठ तथाऽपस्मार एव च। सह भुक्त्यादिसम्बन्धात्सङ्क्रमन्ति नरान्तरम्' ॥ विद्याधर के अनुसार अपह्नुति–उपमा है, क्योंकि वैद्यों में लज्जान्तर का आरोप हुआ है ॥ १११ ॥

बिभेति रुष्टाऽसि किलेत्यकस्मात्स त्वां किलोपेत्य हसत्यकाण्डे।
यान्तीमिव त्वामनुयात्यहेतोरुक्तस्त्वयेव प्रतिवक्ति मोघम् ॥११२॥

जीवातु—अथ उन्मादावस्थामाह—बिभेतीति। स नल अकस्मादकाण्डे रुष्टा कुपितासीति बिभेति, अकाण्डे अनवसरे उपेत्य किल प्राप्येव हसति, अहेतोरकस्माद्यान्तीं गच्छन्तीं किञ्च त्वामनुयाति, त्वया उक्त इव मोघ निर्विषय प्रतिवक्ति। सर्वोऽप्ययमुन्मादानुभाव। उन्मादश्चित्तविभ्रम ॥ ११२ ॥

अन्वय—स अकस्मात् रुष्टा असि इति बिभेति अकाण्डे उपेत्य हसति किल अहेतो यान्तीम् त्वाम् अनुयाति इव, त्वया उक्त इव मोघं प्रतिवक्ति।

हिन्दी—वह ( नल ) यह सहसा तुम रुष्ट हो गयी हो, इससे डर जाता है, मानों तुम्हारे निकट पहुँच कर अनवसर पर हँस पड़ता है, अकारण जाती

हुई तेरे पीछे जैसे चल देता है और जैसे तुमने कुछ कहा हो, इस प्रकार व्यर्थ प्रत्युत्तर देने लगता है।

टिप्पणी—आठवीं स्मरदशा उन्माद का वर्णन। वियोगोन्मत्त नल उलटे-सीधे कार्य करने लगता है। उन्माद में चित्त विभ्रम हो जाता है—'उन्मादश्चित्तविभ्रमः।' विद्याधर ने उल्लेख्य अलकार उत्प्रेक्षा माना है॥ ११२॥

भवद्वियोगाच्छिदुरातिधारायमस्वसुर्मज्जति निश्शरण्यः।
मूर्च्छामयद्वीपमहान्ध्यपङ्के हा हा महीभृद्भटकुञ्जरोऽयम्॥ ११३॥

जीवातु—अथ मूर्च्छावस्थामाह—भवदिति। भवत्या वियोगो भवद्वियोग, 'सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुवद्भाव'। तस्मिन्नच्छिदुरा अविच्छिन्ना 'विदिभिदिच्छिदे कुरच्'। आर्तिधारा दुःखपरम्परा तस्या एव यमस्वसुर्यमुनाया मूर्च्छामय मूर्च्छावस्थारूप यद्द्वीप तत्र यन्महान्ध्य महामोहस्तस्मिन्नेव पङ्के महीभृद्भटो राजवीर स एव कुञ्जर नि शरण्यो निरालम्ब सन् मज्जति हा हेति खेदे। रूपकालङ्कार। आर्तिधारायास्तमोविकारत्वेन रूपसाम्याद्यमुना रूपणम्॥ ११३॥

अन्वय—हा, हा, भवद्वियोगाच्छिदुरातिधारायमस्वसु मूर्च्छामयद्वीपमहान्ध्यपङ्के नि शरण्य अय महीभृद्भटकुञ्जर मज्जति।

हिन्दी—हाय हाय आपके वियोग की अविच्छिन्न दुःख परम्परा रूप यम की भगिनी यमुना के मूर्च्छावस्थारूप महामोहरूप कीचड में निराश्रित यह वीर धरणीधर रूपी हाथी धँसा जा रहा है।

टिप्पणी—नवी मूर्च्छा दशा का विवरण। जैसे यम की बहिन-विनाश स्वरूपा यमुना के दलदल में कोई बडा हाथी फँस कर डूबता है, वैसे ही महामूर्च्छा में फँसे नल की खेदजनक दशा है। रूपक अलकार॥ ११३॥

सव्यापसव्यव्यसनाद् द्विरुक्तै पञ्चेषुबाणै पृथगर्जितासु।
दशासु शेषा खलु तद्दशा या तया नभ पुष्प्यतु कोरकेण॥ ११४॥

जीवातु—दशमावस्था तु तस्य कदापि माभूदित्यत आह—सव्येति। सव्यापसव्याभ्यां वामदक्षिणाभ्यां व्यसनान्मोचनात् द्विरुक्तैर्द्विगुणीकृतैर्दशभि-

रित्यर्थः । पञ्चेषुबाणैः पृथगर्जितासु प्रत्येकमुन्मादितासु दशसु 'चक्षुर्मनःसङ्ग-सङ्कल्पा जागरः कृशताऽरतिः । ह्रीत्यागोन्मादमूर्च्छान्ता इत्यनङ्गदशा दश ।' इत्युक्तासु चक्षुःप्रीत्यादिदशावस्थासु शेषा अवशिष्टा या तद्दशा दशमावस्थे-त्यर्थः । तदेव कोरकेण कलिकयेति रूपकम् । नभः, पुष्प्यतु पुष्पितमस्तु । अस्य सा दशा खपुष्पकल्पाऽस्तु, कदापि मा भूदित्यर्थः । तच्च त्वत्प्रीतिलाभादिति भावः । पुष्प–विकसन इति धातोर्लोट् ॥ ११४ ॥

अन्वयः—सव्यापसव्यव्यसनात् द्विरुक्तैः पञ्चेषुबाणैः पृथक् अर्जितासु दशासु शेषा या तद्दशा तया कोरकेण नभः खलु पुष्प्यतु ।

हिन्दी—सव्य ( वाम ), अपसव्य ( दक्षिण ) हाथों से छोड़े जाने के कारण दो गुने ( ५×२=१० ) हुए पञ्चबाण ( काम ) के बाणों द्वारा पृथक्-पृथक् उत्पादित दशाओं के मध्य ( उपर्युक्त दशाओं के बीच ) अवशिष्ट जो दशा ( दसवीं मरण दशा ) है उसकी कोर रूप कली से आकाश निश्चित रूप से फूले ।

टिप्पणी—दशमी अवस्था मरण दशा का चित्रण । काम के पाँच बाण हैं, वह क्रमशः बायें दायें-दोनों हाथों से एक-एक बाण का युगल छोड़ता है, जिससे दो दशाएँ उत्पन्न होती हैं । दसवीं दशा है मरण, जो अवर्ण्य है । इसका वर्णन कवि इस प्रकार करता है कि कथन भी हो जाय और उसकी अमङ्गल-मयी, अशुभ सम्भावना न आ सके । वह कहता है कि काम बाणों के अन्तिम युग्म की नोक आकाश में जाकर लगे, जिससे वहाँ फूल खिलें । अर्थात् जैसे आकाश पुष्प नहीं होता, उसी प्रकार निश्चयतः वह दसवीं मरण-दशा न हो । अशुभ होने से कवि ने मरणदशा का नाम भी नहीं लिया, केवल 'तद्दशा' ( वह दशा ) कहा । विद्याधर के अनुसार अर्थान्तर, यथासंख्य अलंकार ।११४।

त्वयि स्मराधेः सततास्मितेन प्रस्थापितो भूमिभृताऽस्मि तेन ।
आगत्य भूतः सफलो भवत्याः भावप्रतीत्या गुणलोभवत्याः ॥ ११५ ॥

जीवातु—त्वयीति । त्वयि विषये स्मराधेः स्मरपीडाहेतोः सतत-मस्मितेन स्मितरहितेन खिन्नेन तेन भूमिभृता प्रस्थापितोऽस्मि । अथ आगत्य

गुणलोभवत्या भवत्यास्तव भावप्रतीत्या अभिप्रायज्ञानेन सफलो भूत सिद्धार्थोऽस्मीत्यर्थ ॥ ११५ ॥

अन्वयः—स्मरार्ते सततास्मिनेन तेन भूमिभृता त्वयि प्रस्थापित आगत्य गुणलोभवत्या भवत्या भावप्रतीत्या सफल भूत अस्मि।

हिन्दी—काम रोग से निरन्तर खिन्न होते उस पृथ्वीपति ( नल ) के द्वारा तुम्हारे पास भेजा गया मैं ( यहाँ ) आकर गुणों के प्रति लोभ शीला आपके भाव ( प्रेम ) के विश्वास से सफल हो गया हूँ।

टिप्पणी—हस कहता है कि उसने नल को दमयन्ती के वियोग मे अतीव खिन्न पाया, उसका दौत्य स्वीकार कर वह हस दमयन्ती के पास पहुँचा कि उसे नलानुरक्त कर सके। परन्तु वहाँ पहुँच कर उसने पाया कि दमयन्ती गुणो का आदर करने वाली है, वह नल पर उसके गुणो के कारण स्वयम् अनुरक्त है। इस प्रकार दमयन्ती का भाव जान कर हस ने अपने को कृतकाम माना। विद्याधर के अनुसार अनियत-देशावयव यमक अलकार ॥ ११५ ॥

धन्यासि वैदर्भि ! गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि।
इत स्तुति। का खलु चन्द्रिका या यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति ॥ ११६ ॥

जीवातु—धन्येति। हे वैदर्भि ! भैमि ! वैदर्भीरीतिरपि गम्यते। धन लब्धा धन्या असि कृतार्थासीत्यर्थ। 'धनगण लब्धे' ति यत्प्रत्यय। कुत ? यया त्वया उदारैरुत्कृष्टैर्गुणैर्लावण्यादिभिरन्यत्र श्लेषे प्रसादादिभि पाशैश्चेति गम्यते, नैषधो नलोऽपि तादृक् धीरोऽपीति भाव। समाकृष्यत सम्यगाकृष्टो, वशीकृत इति भाव। एतेन वैदर्भीत्यादिविशेषणाद् गुणैर्मावुकमिवेत्युपमालङ्कारो युज्यते। तथाहि चन्द्रिका या अब्धिमपि गभीरमपीति भाव। उत्तरलीकरोति क्षोभयतीति यत् इतोऽपि अभ्यधिका स्तुतिवर्णना का खलु ? न कापीत्यर्थ दृष्टान्तालङ्कार। एतेन नलस्य समुद्रगाम्भीर्यं दमयन्त्या-श्चन्द्रिकाया इव सौन्दर्यं च व्यज्यते ॥ ११६ ॥

अन्वयः—वैदर्भि, धन्या असि, यया उदारैः गुणैः नैषध अपि समाकृष्यत, चन्द्रिकाया इव स्तुति का स्यात् यत् अब्धिम् अपि उत्तरलीकरोति।

हिन्दी—हे विदर्भ-कुमारी, तुम धन्य हो, जिसने उत्कृष्ट गुणों से निषध-राज को भी आकृष्ट कर लिया। चाँदनी की इससे बड़ी प्रशंसा क्या हो सकती है कि वह चन्द्र को भी चंचल ( क्षुब्ध ) कर डालती है?

टिप्पणी—नल-जैसे सागर-सम गम्भीर धरणीधर को भी जो अपने उत्कृष्ट गुणों से आकृष्ट कर ले, वह नारी प्रशंसायोग्य होगी ही। इससे अधिक दमयन्ती की प्रशंसा हो ही क्या सकती है कि उसने निषधराज को आकृष्ट कर लिया? धन्य है वह चाँदनी, जो महासागर को भी चंचल कर अपनी ओर खींचती है। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त, विद्याधर के अनुसार प्रतीप। चन्द्रकलाकार ने प्रतिवस्तूपमा मानी है। इस श्लोक में 'धन्यासि वैदर्भि' कथन से कवि का वैदर्भीरीतिप्रेमी होने का संकेत भी माना गया है॥ ११६॥

नलेन भायाः शशिना निशेव त्वया स भायान्निशया शशीव।
पुनः पुनस्तद्युगयुग्विधाता स्वभ्यासमास्ते नु युवां युयुक्षुः॥ ११७॥

जीवातु—अथ दिनमाह—नलेनेति। शशिना निशेव त्वं नलेन भायाः। भातेराशिषि लिङ्। सोऽपि निशया शशीव त्वया भायात्, भाते पूर्ववदाशिषि लिङ्। किं च अत्र दैवानुकूल्यमपि सुनाम्यमित्याह् पुनः पुनस्तयोर्निशाशशि-नोर्युगं युगलं योजयतीति तद्युगयुक् विधाता युवां नल त्वाञ्च 'त्यदादीनि सर्वैर्नित्य'मिति एकशेषः। योक्तुमिच्छतीति युयुक्षुर्युजेः सन्नन्तादुप्रत्ययः स्व-भ्यासमभ्यासस्य समृद्धौ निरन्तराभ्यास इत्यर्थः। समृद्ध्यर्थेऽव्ययीभावः। तत्-परस्या सन्ततं वैदग्ध्यनिकत्वादयं भावः। आस्ते नु? तथाऽस्तीत्यर्थः किमि-त्यर्थः। अत्र तादर्थ्ये चतुर्थी कस्मात् इति व्याख्यानं कस्यातार्थमन्यस्यतीत्यर्थ-स्यात् तदारमाश्रितत्वादिदमसपीदम्। अत्र दमयन्तीनलयोरन्योन्यशोभाजन-नोक्तेरन्योन्यालङ्कारः। 'परस्परक्रियाजननमन्योन्य'मिति लक्षणात्। उप-माद्यनुप्राणित इति सङ्करः। तन्मूला चैव विधातुः पुनर्निशाशशियोजनाया दमयन्तीनलयोजनाभ्यासत्वोत्प्रेक्षेति॥ ११७॥

अन्वय—शशिना निशा इव नलेन भायाः, स निशया शशी इव त्वया भायात्, नु पुनः पुनः तद्युगयुक् विधाता युवां युयुक्षुः स्वभ्यासम् आस्ते।

हिन्दी—जैसे चन्द्र से रात शोभित होती है, वैसे ही तुम नल से शोभित

होओ और वह ( नल ) रात्रि से चन्द्र के समान तुम से शोभित हो। मैं समझता हूँ कि बार-बार ( प्रतिमास ) निशा-चन्द्र के जोड़े को संयुक्त करने वाला विधाता तुम दोनों का संयोग कराने की इच्छा से अपना अभ्यास बढ़ाता रहता है।

टिप्पणी—दमयन्ती-नल के मिलन की शुभकामना करता हुआ कल्पना करता है कि बारबार निशा-चंद्र का संघटक विधाता उन दोनों के संयोग के लिए ही एक अभ्यासरत शिल्पी के समान अपना अभ्यास किया करता है कि वह ऐसे रमणीयतम युगल की संरचना कर सके जो अनुपम हो। भाव यह कि दमयन्ती-नल का जोड़ा निशा-चंद्र के जोड़े से भी उत्कृष्ट होगा। क्योंकि यहाँ नल-दमयन्ती के परस्पर शोभित होने की उक्ति है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ अन्योन्य अलंकार है। साथ ही वह दो उपमाओं से अनुप्राणित है, विधाता की अभ्यास-विषयक उत्प्रेक्षा उन्मूलक ही है, अतः अन्योन्य-उपमायुगल-उत्प्रेक्षा का संकर है। विद्याधर यहाँ उपमा-उत्प्रेक्षा के साथ साथ आशी. अलंकार भी मानते हैं॥ ११७॥

स्तनद्वये तन्वि ? परं तवैव पृथौ यदि प्राप्स्यति नैषधस्य।
अनल्पवैदग्ध्यविवर्धनीना पत्रावलीनां रचना समाप्तिम्॥ ११८॥

जीवातु—स्तनद्वय इति। हे तन्वि ! किञ्च नैषधस्य नलस्य अनल्पेन महता वैदग्ध्येन नैपुण्येन विवर्धनीनामुज्जृम्भणीनां पत्रावलीनां रचना समाप्ति सम्पूर्णतां प्राप्स्यति यदि, तर्हि पृथौ पृथुनि मापितपु स्कत्वाद्विकल्पेन पुंवद्भाव। तवैव स्तनद्वये परं प्राप्स्यति, नान्यस्या इत्यर्थः। अन्यस्या अयोग्यत्वादितिभाव॥

अन्वय—तन्वि, नैषधस्य अनल्पवैदग्ध्यविवर्धनीनां पत्रावलीनां रचना यदि समाप्तिं प्राप्स्यति, परं तव पृथौ स्तनद्वये एव।

हिन्दी—हे कृशाङ्गि, निषधराज की प्रभूत कौशल की सूचिका पत्रश्रेणी समूह की रचना यदि समाप्ति को प्राप्त करेगी तो केवल तेरे विशाल कुच-युगल पर ही।

टिप्पणी—हंस दमयन्ती के कुचयुगल की विशालता की प्रशंसा करता कहता है कि विलास-क्रीडा में पत्रावली बनाने का नल का संपूर्ण कौशल

उन पर समाप्त हो जायेगा, अर्थात् नल समस्त कौशल और साधनों का प्रयोग करने पर भी दमयन्ती के विशाल कुचयुगल पर समग्रतया पत्रावली-रचना न कर सकेगा। विद्याधर ने यहाँ सम अलंकार माना है—'सम योग्यतया योगो यदि सम्भावितः क्वचित्' ॥ ११८ ॥

एकस्सुधांशुर्न कथञ्चन स्यात्तृप्तिक्षमस्त्वन्नयनद्वयस्य।
त्वल्लोचनासेचनकस्तदस्तु नलास्यशीतद्युतिसद्वितीयः ॥ ११९ ॥

जीवातु—एक इति। एकः सुधांशुस्त्वन्नयनद्वयस्य कथञ्चन कथञ्चिदपि तृप्तौ प्रीणने क्षमो न स्यात्तत्तस्मान्नलास्यशीतद्युतिना नलमुखचन्द्रेण सद्वितीयः सन् त्वल्लोचनयोरासेचनकस्तृप्तिकरोऽस्तु। 'तदासेचनकं तृप्तेर्नास्त्यन्तो यस्य दर्शनादि'त्यमरः। आसिच्यते अनेनेत्यासेचनकं, करणे ल्युट्, स्वार्थे कः ॥११९॥

अन्वयः—एकः सुधांशुः त्वन्नयनद्वयस्य कथञ्चन तृप्तिक्षमः न स्यात् तद् नलास्यशीतद्युतिसद्वितीयः त्वल्लोचनासेचनकः अस्तु।

हिन्दी—एक अमृतकर चन्द्र तेरे दो नयनों को किसी प्रकार तृप्त करने में समर्थ न हुआ होगा, सो वह ( चन्द्र ) नल के मुखरूप शीत किरण ( चन्द्र ) के साथ दो बनकर तेरे नयनयुगल को अत्यन्त तृप्त करने वाला बने।

टिप्पणी—दो नयनों की तृप्ति एक चन्द्र से संभव नहीं है, सो नलमुख-के साथ चन्द्रमा मिलकर दमयन्ती के दो नयनों को तृप्त कर सकेगा। दो नयन, दो चन्द्र। एक आकाश का चन्द्र, दूसरा नलमुख-चन्द्र। नल दमयन्ती को प्राप्त हो, अथवा इस आवश्यकतावश नल-प्राप्ति के लिए प्रयत्न होना चाहिए, यह आशय है। रूपक ॥ ११९ ॥

( युग्मम् )

अहो तपःकल्पतरुर्नलीयस्त्वत्पाणिजाग्रस्फुरदङ्कुरश्रीः।
त्वद्भ्रूयुगं यस्य खलु द्विपत्री तवाधरो रज्यति यत्प्रवालः ॥ १२० ॥
यस्ते नवः पल्लवितः कराभ्यां स्मितेन यः कोरकितस्तवास्ते।
अङ्गम्रदिम्ना तव पुष्पितो यः स्तनश्रिया यः फलितस्त्वयैव ॥ १२१ ॥

जीवातु—अथ द्वाभ्यां नलतपःसाफल्यमाह—अहो इत्यादिना। नलस्यायं नलीयः, 'वा नामधेयस्ये'ति वृद्धसंज्ञायां वृद्धाच्छः। अत एव कल्पतरुः अभिनव

प्रसिद्धकल्पतरुविलक्षण इत्यर्थ । अत एव अहो इत्याश्चर्यं वैलक्षण्यमेवाह—त्वदित्यादि । अत्रापि यच्छब्दो द्रष्टव्य य कल्पतरु तव पाणिजाग्रै करुहाग्रै-र्नित्य स्फुरन्ती अङ्कुरश्रीर्यस्य स अङ्कुरवानित्यर्थ, यस्य त्वद्भ्रूयुगमेव द्वयो पत्रयो समाहारो द्विपत्री प्रथमोत्पन्नपत्रद्वय खलु, तवाधरो यत्कलम्बो यस्य नालिका किसलयकाण्ड इत्यर्थ, 'अस्य तु नालिका' कलम्बश्च कडम्बश्चे'-त्यमर ? रज्यति स्वयमेव रक्तो भवति, 'कुपिरजो प्राचा श्यन् परस्मै-पदञ्चे'ति कर्मकर्तरि रूपम् । य इति । यस्ते तव कराभ्या पल्लवित सञ्जात-पल्लव, यस्तव स्मितेन कोरकित सञ्जातकोरक सन् आस्ते, यस्तवाङ्गाना म्रदिम्ना मार्दवेन पुष्पित सञ्जातपुष्प, यस्तवैव स्तनश्रिया स्तनसौन्दर्येण फलित सञ्जातफल । सर्वत्र तारकादित्वादितच् प्रत्यय । अत्र श्लोकद्वयेन तपसि दमयन्तीनखादिषु च कल्पतरुतावयवत्वरूपात्सावयवरूपक तथा अवयविनि कल्पतरोरवयवाना नखाङ्कुरादीनाञ्च मिथ कार्यकारणभूताना भिन्नदेशत्वादसङ्गत्याश्रितमिति सङ्कर, 'कार्यकारणयोर्भिन्नदेशत्वे स्यादसङ्ग-तिरि'ति लक्षणात् ॥ १२०-१२१ ॥

अन्वय—अहो, त्वत्पाणिजाग्रस्फुरदङ्कुरश्री नलीय तप कल्पतरु, यस्य द्विपत्री तद्भ्रूयुग यत्कलम्ब तव अधर रज्यति, य ते कराभ्या नव पल्लवित, य तव स्मितेन कोरकित आस्ते, य तव अङ्गम्रदिम्ना पुष्पित, य तव एव स्तनश्रिया फलित । ( युग्मम् ) ।

हिन्दी—तेरे नखाग्रभागरूप चमकते अकुरों से शोभाशाली नल का तपारूप कल्पवृक्ष आश्चर्यमय है, जिसकी दो पत्तियाँ तेरी दोनो भौंवें हैं, जिसका नाल ( डठल ) बना तेरा अधर शोभित है, तेरे कर-युगल जिसे पल्लवित बनाते हैं ( अर्थात् हाथ ही पत्ते हैं ), जो तेरी मद मुसकान से कलिकावान् बनता है, जो अगों की मृदुता रूप पुष्पों से युक्त है और जिसके फल तेरे ही शोभा-युक्त कुचयुगल हैं ।

टिप्पणी—दो पद्यों मे सपूर्ण भाव स्पष्ट होने के कारण यह 'युग्म' है । इसमें दमयन्ती-देह को उस विचित्र कल्पवृक्ष के रूप म चित्रित किया गया है, जिसकी प्राप्ति में नल का तप ही कारण है । इस विचित्र कल्पतरु को

सचरना अनोखी है। दमयन्ती की दो भौंहें उसकी ऊपरी दो पत्तियाँ हैं, होठ लाल अधर है, करयुगल पत्ते हैं, मन्द स्मित कली है, अन्य कोमल अंग फूल हैं और कुचयुगल फल हैं। इसमें वैचित्र्य यह भी है कि अन्य वृक्ष में पत्तियाँ, कलियाँ, फूल, फल एक क्रम से अनेक बार में आ पाते हैं इस कल्पतरु में सब एक साथ ही आ गये हैं। नल को यही दमयन्ती से यह कल्पतरु प्राप्त हो रहा है। मल्लिनाथ के अनुसार इस पद्य में सावयवरूपक और उत्प्रेक्षा का संकर है। दमयन्ती के अंग कल्पतरु के कोरक, पुष्प, फल आदि हैं जो अलंकारानुत उसमें लिप्त दिखता है ॥ १२०-१२१ ॥

कक्षीकृतासीत्खलु मण्डलेन्दो संसक्तरश्मिप्रकरा स्मरेण।
तुला च नाराचलता निजैव मिथोऽनुरागस्य समीकृतौ वाम् ॥ १२२ ॥

जीवातु—किञ्च समानुरागत्वाच्च युवयोः समागम इत्याह-कक्षीति। स्मरेण कर्त्रा वां युवयोर्मिथोऽनुरागस्य अन्योन्यरागस्य, अन्यत्र तस्मिन्, मय्यन्यस्त्वयि, तयोरनुरागयोरित्यर्थः। समीकृतौ समीकरणे निमित्ते तदर्थमित्यर्थः। संसक्ता मयाजिता रश्मीनामंशूनां मयूखानाञ्च प्रकरः समूहो यस्याः सा 'किरणप्रग्रहौ रश्मी' इत्यमरः। इन्दोर्मण्डलमेव कक्षीकृता आसीत्। 'कक्षास्त्रो लोहनालमि'ति शाब्दिकमण्डनः। मन्त्रे निजा नाराचलता बाणवल्ली सैव तुला तुलादण्डीकृतेति शेषः। तत्तुलनायां कक्षादिरूपतादेव-स्मरस्य कार्यकारत्वसिद्धेरेकदेशविवर्तिरूपकम् ॥ १२२ ॥

अन्वय—स्मरेण वां मिथोऽनुरागस्य समीकृतौ संसक्तरश्मिप्रकरा इन्दोर्मण्डलो कक्षीकृता आसीत् तुला च निजा नाराचलता एव।

हिन्दी—काम ने तुम दोनों (नल-दमयन्ती) के परस्पर अनुराग की मात्रा जानने के निमित्त तौलने के कार्य में किरणसमूहरूप रज्जु से बाँधकर चन्द्र के मण्डल को कांति का तराजू का पल्डा बनाया और तुलादण्ड बनाया अपनी ही बाणलता को।

टिप्पणी—नल और दमयन्ती के मध्य किसके अनुराग की मात्रा कितनी है, इसकी तौल कामदेव ने चन्द्रमण्डल के पल्डे बनाकर उसमें किरणरज्जु बाँधकर और बाणलता का तुलादण्ड बनाकर की, तब ज्ञात हुआ कि दोनों के

अनुराग की मात्रा कितनी है? एकदेशविवर्ति रूपक अलकार, क्योंकि इक्षुमण्डलादि मे कसादिरूपण से ही स्मर के कार्य कारण रूप की सिद्धि होती है ॥ १२२ ॥

सत्त्वसृतस्वेदमधूत्थसान्द्रे तत्पाणिपद्मे मदनोत्सवेषु ।
लग्नोत्थितास्त्वत्कुचपत्त्ररेखास्तन्निर्गतास्तत् प्रविशन्तु भूयः ॥ १२३ ॥

जीवातु—सत्त्वेति । किं च मदनोत्सवेषु रतिकेलिषु सत्त्वेन मनोविकारेण सृतो य स्वेद सात्त्विकविकारविशेष, तेनैव मधूत्थेन मधूच्छिष्टेन सान्द्रे निरन्तरे अत एव तस्य नलस्य पाणिपद्मे लग्ना सक्रान्ता । अतएव उत्थिता त्वत्कुचतटाद्विश्लिष्टा । मधूच्छिष्ट निकषस्थकनकरेखावदिति भाव । स्नातानुलिप्तवत्पूर्वकालसमास । तन्निर्गता । तत्पाणिपद्मोत्पन्ना त्वत्कुचपत्त्ररेखा भूय तत् पाणिपद्म 'वा पुंसि पद्म नलिनम्'इत्यमर । प्रविशन्तु । कार्यस्य कारणे लयनियमादिति भाव । युवयो समागमोऽस्तु इति तात्पर्यम् ॥ १२३ ॥

अन्वय —मदनोत्सवेषु सत्त्वसृतस्वेदमधूत्थसान्द्रे तत्पाणिपद्मे लग्नोत्थिता त्वत्कुचपत्त्ररेखा भूय तत् प्रविशन्तु ।

हिन्दी—कामोत्सवों मे सात्त्विक भाव से टपकते पसीनारूप गाढ़े मोम से संयुक्त उस (नल) के करकमल मे लगकर उभरीं तेरे कुचो की पत्त्ररेखाएँ पुन उसी में प्रविष्ट हो जायें ।

टिप्पणी—यह मिलन संबंधी आशीर्वचन है, जिसमे संयोग शृङ्गार का वर्णन है । विलास-क्रीडा मे नल दमयन्ती के कुचो पर अपने करकमलों से पत्रावली रचना करेगा । रतिकाल मे सजात स्वेदरूप मधूत्थ ( मोम ) उसके हाथों पर लग जायेगा । रतिसमय में कुचस्पर्श के कारण कुचो पर बनी पत्रावलियाँ पसीने से नल के हाथों पर उभर आयेंगी । हंस ऐसे मदनोत्सव के घटित होने का आशीर्वचन कहता है । भाव यह है कि नल दमयंती का समागम हो । जैसे कार्य का कारण मे ही लय होता है, ऐसे ही पत्रावली रूप कार्य नलकरकमल रूप कारण मे लीन हो जाये । विद्याधर के अनुसार रूपक और आशी अलंकार ॥ १२३ ॥

वत्साद्यनानारतमल्लयुद्धप्रमोदितैः केलिवने मरुद्भिः ।
प्रसूनवृष्टिं पुनरुक्तमुक्तां प्रतीच्छतं भैमि ! युवां युवानौ ॥ १२४ ॥

जीवातु—वत्सेति । किं च हे भैमि ! वत्सेत्यानादिकरणैः कान्तन-प्रनिर्ह्रादवत् मनत नानारतमुत्तानकादिविविधसुरत तदेव मल्लयुद्ध तेन प्रमोदितैः सन्तोषितैः केलिवने मरुद्भिः वायुभिर्देवैश्च 'मरुतौ पवनामरौ' इत्यमरः । पुनरुक्त यथा तथा मुक्तां प्रसूनवृष्टिं युवतिश्च युवा च युवानौ, 'पुमान् स्त्रिया' इत्येकशेषः । युवां प्रतीच्छत स्वीकुरुतम् । युद्धविजेता हि देवैः पुष्पवृष्ट्या सम्भाव्यत इति भावः ॥ १२४ ॥

अन्वयः—भैमि, वत्साद्यनानारतमल्लयुद्धप्रमोदितैः केलिवने मरुद्भिः पुनरुक्तमुक्तां प्रसूनवृष्टिं युवानौ युवाम् प्रतीच्छतम् ।

हिन्दी—हे भीमसुते, कनकासनादि से मनुष्य नानाविधसुरत रूप मल्लयुद्ध से प्रमोदित ( प्रकृष्ट परिमल से संयुक्त ) क्रीडावन में बहते समीरणों द्वारा बार-बार विसर्जित पुष्प-वर्षा का तुम दोनों तरुण-तरुणी ग्रहण करो ।

टिप्पणी—दो मल्लों की नानाविध दाँव पेंच से लड़ी कुश्ती को देखने वाले जिस प्रकार प्रसन्न हो उन पर फूल बरसाते हैं, वैसे ही दमयन्ती के तुम्हें क्रीडोपवन में बहते समीरण रतिमल्लयुद्ध में विविध आसनों का प्रयोग करते तुम दोनों पर आनन्दित हो पुष्पवर्षा करेंगे । यह भी सुखद भविष्य की कामना से पूर्ण आशीर्वचन है । 'मरुत्' से सामान्य सुरभि समीरण से भी तात्पर्य है और देवविशेष के सम्बन्ध द्वारा देवों से भी अर्थात् नल-दमयन्ती-मिलन से देवगण भी सन्तुष्ट हो पुष्पवर्षा करेगा । विद्याधर के अनुसार यहाँ रूपक-प्रर्यवसानोत्प्रेक्षा श्लेष की सम्पृक्ति है ॥ १२४ ॥

अन्योन्यसङ्गमवशादधुना विभातां तस्यापि तेऽपि मनसी विकसद्विलासे ।
स्रष्टुं पुनर्मनसिजस्य तनुं प्रवृत्तमादाविव द्व्यणुककृत्परमाणुयुग्मम् ॥१२५॥

जीवातु—अन्योन्येति । किं च, अधुना अन्योन्यसङ्गमवशाद्विकसद्विलासे वर्धमानोल्लासे तस्यापि तेऽपि नलस्य तव च मनसी मनसिजस्य कामस्य तनुं शरीरं पुनः स्रष्टुमारब्धुं प्रवृत्तमत एवादौ द्व्यणुकारम्भकं द्व्यणुककृत्परमाणुयुग्मं इवेत्युत्प्रेक्षेति

'समूर्च्छत्' के 'मूर्च्छित हो गया' अर्थ में इस प्रकार विचारना होगा, नल का स्थान दमयन्ती का हृदय था, उन दिनों वियोगिनी दमयन्ती के हृदय में काम भी विराजमान था। उस 'हृदय' पर प्रहार करके काम ने फलाफल पर विचार नहीं किया, सो प्रहार उस पर भी हो गया। वह गहरी मूर्च्छा को प्राप्त हो गया और इस प्रकार अनीति फल गयी ( फलत् + अनीति )। अथवा शत्रु तो नल था और प्रहार दमयन्ती के हृदय पर किया, वहाँ उन दिनों काम स्वयं स्थित था, इस प्रकार अपनी अनीति का फल काम को स्वयं भोगना पड़ा। अथवा नल दमयन्ती के हृदय-दुर्ग में छिपा था, काम का उचित था कि वह उस दुर्ग-स्थित शत्रु पर प्रहार करते समय यह विचार लेता कि स्वयम् उसकी रक्षा का उचित प्रबन्ध है अथवा नहीं? बिना विचारे किये प्रहार का वह स्वयं लक्ष्य बना और अनीति का—अविचार का फल पा गया।

केन्द्रीय भाव यही है कि दमयन्ती की कामपीडा बढ़ गयी। मूर्च्छा से वृद्धि को प्राप्त काम दमयन्ती को बड़ी पीड़ा दे रहा था।

मल्लिनाथ ने इस श्लोक में श्लेषमूला अतिशयोक्ति द्वारा उपानित गम्या उत्प्रेक्षा का निर्देश करके संकर अलङ्कार माना है। तिलक और साहित्य-विद्याधरी में उत्प्रेक्षा-श्लेष का निर्देश किया गया है॥ १९॥

विधुरभानि तया यदि भानुमान् कथमहो स तु तद्धृदय तथा।
अपि वियोगभरास्फुटनस्फुटीकृतदृषत्त्वमजिज्वलदंशुभिः॥ २०॥

जीवातु—विधुरिति। तया दमयन्त्या, विधुश्चन्द्रः, भानुमान् सूर्यः, अमानि मेने यदि विरहिणां तन्न चित्रम्। किन्तु, स सूर्यत्वाभिमतो विधुः, वियोग एव भरो भारस्तेनापि अस्फुटनमविदरणं, तेन स्फुटीकृत व्यक्त सूर्योपलत्व यस्य तत्। अन्यथा विदारणं स्यादिति विद्विशेषयेति भावः। तद्-धृदयमपि सैमीहृदयस्य सूर्यकान्तमपीत्यथ। कथ तथा सूर्यवद् अंशुभिः स्व-तेजोभिः, अजिज्वलत् ज्वलयति स्म। ज्वलतेर्णौ चङ्। अहो विधुर्विरहिणा-मुष्णीभवत्वात् सूर्यवत्तापयतु नाम। तद्वदर्कोपलज्वलयितृत्व तु चित्रमित्यर्थः॥२०॥

अन्वय—तया यदि विधुः भानुमान् अमानि, स तु वियोगभरास्फुटनस्फुटी-कृतदृषत्त्व तद्धृदयम् अपि कथ तथा अंशुभिः अजिज्वलत्, अहो!

हिन्दी—उस ( दमयन्ती ) ने यदि चन्द्र को सूर्य मान लिया, ( परन्तु ) वह ( सूर्य मान लिया गया चन्द्र ) तो वियोग के भार से भी विदीर्ण न होकर जिसने अपना पाषाण ( सूर्यकान्तमणि ) होना प्रकट कर दिया है, ऐसे उसके हृदय को भी कैसे उस प्रकार जला रहा था ? यह आश्चर्यजनक है !

टिप्पणी—आशय यह है कि विरहिणी दमयन्ती का चन्द्रमा ऐसा ताप दे रहा था कि वह उसे सूर्य मान रही थी। इसमें आश्चर्य-विषय यह है कि चन्द्र हृदय को सन्तप्त कैसे कर रहा था ? दमयन्ती के हृदय ने तो अपने को एक पत्थर ( सूर्यकान्तमणि ) प्रमाणित कर दिया था, क्योंकि यदि वह पत्थर न होता तो वियोग के भार से फट जाता, तो चन्द्रा पत्थर को तपा कैसे रहा था ? इसके अतिरिक्त पत्थर—सूर्यकान्तमणि रूप में प्रमाणित हृदय को तो सूर्य ही ज्वलित कर सकता है, चन्द्र नहीं। तो चन्द्र उसे कैसे जला रहा था ? इससे ऐसा लगता है कि या तो यह सूर्य रूप प्रमाणित चन्द्र अतीव आश्चर्य का विषय है या फिर यह चन्द्र है ही नहीं, सूर्य ही है। चन्द्र में आरोपित सूर्य की भावना नहीं है, वास्तविक सूर्य है। तिलक और साहित्य विद्याधरी के अनुसार यहाँ विरोधालङ्कार है। 'शङ्का' व्यभिचारी भाव का वर्णन ॥ २० ॥

हृदयदत्तसरोरुहया तया क्व सदृगस्तु वियोगनिमग्नया।
प्रियधनु परिरभ्य हृदा रतिः किमनुमर्तुमनेत चिताचिपि ॥ २१ ॥

जीवातु—हृदयेति। वियोगनिमग्नया विरहाग्निमग्नया, अत एव हृदयदत्तसरोरुहया सन्तापशान्तये वक्षोनिक्षिप्तपद्मया, तया समाना दृश्यत इति सदृक् सदृशी स्त्री 'समानान्ययोश्च' इत्युपसङ्ख्यानात्समानोपपदाद्दृशो क्विन्प्रत्ययः। 'दृग्दृशवतुषु' इति समानशब्दस्य सभावः। क्वास्तु न क्वापीत्यर्थः। रतिः कामपत्नी, हृदा वक्षसा प्रियस्य स्वभर्तुः, धनुः पौष्पमित्यर्थः परिरभ्य, अनुमर्तुम् अनुगमनं कर्तुं, चिताचिपि, अशेत शयिता किम्। प्रियमनुमर्तुं चिताचिपि शयाना साक्षाद्रतिरेवेयमित्युत्प्रेक्षा। तज्ज्वराग्निस्तया प्रज्वलतीति भावः ॥ २१ ॥

अन्वय—वियोगनिमग्नया हृदयदत्तसरोरुहया तया सदृक् क्व अस्तु ? हृदा प्रियधनुः परिरभ्य अनुमर्तुं चिताचिपि रतिः अशेत किम् ?

हिन्दी—विरह में निमग्न ( अतएव ) हृदय पर कमल आरोपित किये उस ( दमयन्ती ) के सदृश कहाँ होगी ? हृदय से प्रिय ( कामदेव ) का पुष्प-धनुष् लगाये अनुमरण ( मृत पति के साथ मरण ) के लिए चिता की लपटों में रति सोयी थी क्या ?

टिप्पणी—इस तथा अगले ( बाइसवें ) श्लोक में कामदशा मरण का सूचन है। कवि यह कहना चाहता है कि विरह से प्रचुर पीड़िता, कृशता होने पर दमयन्ती अनुपम सुन्दरी थी, विश्व में वैसी कोई दीखनी ही नहीं थी। बहिक से अधिक कमल-पुष्प रूप धनुष् को वक्ष से लगाये मृतपति काम के साथ जल मरने को उद्यत रति से उसकी समता के विषय में विचार किया जा सकता है, किन्तु विचारमात्र, वास्तविकता ऐसी नहीं है। कारण कि रति तो पति के भस्मावशेष हो जाने पर जल जाने को चिता पर लेटी थी, दमयन्ती तो प्रिय-वियोग में ही कमल रूप धनुष को हृदय में लगाये, प्रिय-प्रतीक को हृदय पर धर कर क्षत्राणी की मर्यादा के अनुकूल आचरण करती ( वियोगाग्नि में ) आग में जली जा रही है। सो इस गया-बीती स्थिति में भी विश्व की अद्वितीय सुन्दरी रति में भी दमयन्ती की समानता सम्भव नहीं। जीवातु-तिलक-साहित्यविद्याधरी के अनुसार उत्प्रेक्षा अलंकार ॥ २१ ॥

अनलभावमियं स्वनिवासिनो न विरहस्य रहस्यमबुद्ध्यत।
प्रशमनाय विधाय तृणान्यमून् ज्वलति तत्र यदुज्झितुमैहत ॥ २२ ॥

जीवातु—अनलेति। इयं दमयन्ती, स्वनिवासिनः स्वनिष्ठस्य, विरहस्य नलवियोगस्य, रहस्यं गमीवहिवन्निगूटम्, अनलभावमग्नित्वं, नल-रहितत्वञ्च गम्यते। नाबुद्धत नाजानादित्यर्थः। कुतः, यद्यस्मात्, तत्र तस्मिन्विरहे, ज्वलति सति, प्रशमनाय प्रज्वलनप्रतीकारार्थम्, अमून्, तृणानि विधाय तृणप्रायान् कृत्वा तृणामकानिति। उज्झितुं त्यक्तुं प्रक्षेप्तुञ्च। ऐहत ऐच्छत्। अग्नित्वज्ञाने कथं तच्छान्तये तत्र तृणप्रक्षेप इत्यर्थः। विरहदु मान्मतुमैच्छदिति तात्पर्यार्थं ॥ २२ ॥

अन्वय—इयं स्वनिवासिनः विरहस्य रहस्यम् अनलभावं न अबुध्यत, यत् तत्र ज्वलति प्रशमनाय अमून् तृणानि विधाय उज्झितुम् ऐहत।

हिन्दी—यह ( दमयन्ती ) अपने मे वास करते विरह का रहस्य अनलभाव ( अग्नि की सत्ता, पक्षान्तर में अ+नल भाव अर्थात् नल का अभाव ) न समझी, जो कि उस वियोगाग्नि के जलते रहने पर उसके बुझाने के लिए प्राणो को तृण बना कर छोडना ( डालना ) चाह रही थी।

टिप्पणी—दमयन्ती यदि विरह को अग्नि रूप मे समझती तो क्या उस अग्नि के प्रशमन ( बुझाने ) के लिए प्राण रूप तृण उसमे डालती ? तृण पडने से आग बुझती नही, जलती ही है। सो दमयन्ती ने विरहाग्नि भाव को ठीक ठीक नही समझा। 'प्रशमन' का अर्थ यम भी है, 'अनलभाव' का अन्य अर्थ नल की अप्राप्ति भी हुआ—अ+नल+भाव, नलभाव का निषेध। इस स्थिति मे 'काकु' के आधार पर अर्थ हुआ कि दमयन्ती ने यह समझ लिया कि नल की प्राप्ति असभव है, अत तृणसमान प्राणो मे 'प्रशमन' ( यम ) को दे देना ही उचित है। 'अनलभाव न अबुध्यत ? अपि तु अबुध्यत एव। भाव यह कि नल की प्राप्ति असम्भव मान कर दमयन्ती प्राण देना चाह रही थी। विरह अग्नि के समान दु सह हो रहा था। तिलक टीका के अनुसार यहाँ अनुमान–अतिशयोक्ति–विरोध का सकर है, साहित्यविद्याधरी के अनुसार अनुमान और अतिशयोक्ति ॥ २२ ॥

प्रकृतिरेतु गुणस्स न योषिता कथमिमा हृदय मृदु नाम यत्।
तदिषुभि कुसुमैरपि धुन्वता सुविवृत विबुधेन मनोभुवा ॥ २३ ॥

जीवातु—प्रकृतिरिति। योषिता हृदय मृदु नामेति यत्। नामेति प्रसिद्धौ। स इति विधेयप्राधान्यात् पुल्लिङ्गता। प्रकृति प्रकृतिसिद्ध, गुणो मार्दवगुण, इमां दमयन्ती कथ नैतु प्राप्नोत्वेवेत्यर्थ। कुत ? तन्मृदुत्व कुसुमैरपि इषुभि, धुन्वता विबुधेन देवेन विदुषा च मनोभुवा, सुविवृत सम्यग्व्याख्यातम्, विद्वदधिकारत्वात्सन्दिग्धार्थनिर्णयस्येत्यर्थ। कुसुमादपि सुकुमारमस्या हृदयमित्यर्थ ॥ २३ ॥

अन्वय — योषितां हृदय मृदु नाम, यत् स प्रकृति गुण इमां कथ न एतु ? तत् कुसुमै अपि धुन्वता विबुधेन मनोभुवा सुविवृतम्।

हिन्दी—नारियों का हृदय कोमल प्रसिद्ध है, सो वह स्वाभाविक गुण इस ( दमयन्ती ) मे क्यों न आता ? उसे पुष्प बाणों मे भी कंपित ( पीडित ) करते विद्वान् मनोभव ( काम ) ने भली भाँति स्पष्ट कर दिया।

टिप्पणी—नारी-हृदय कुसुम कोमल होता है, यह मान्य है ही। कामदेव ने दमयन्ती को फूलों के ही बाणो से प्रहार करके पीडित कर डाला, इससे यह सिद्ध हो गया कि नारीजनोचित प्राकृतिक गुण कोमलता दमयती में भी है। यदि वह कोमल न होती तो क्या फूलों से पीडित होती ? मदनबाणो से दमयन्ती पीडित थी, यह आशय है। तिलक टीका के अनुसार अनुमानालंकार, साहित्यविद्याधरी के अनुसार अनुमान-श्लेष। 'नारी-प्रकृति' 'गुण' अर्थात् 'डोरी' है, जिसको आधार बना काम पुष्प-बाण छोड रहा है ॥२३॥

रिपुतरा भवनादविनिर्यती विधुरुचिर्गृहजालबिलैर्नुनाम्।
इतरथात्मनिवारणशङ्कया ज्वलयितु बिसवेषधराविशत् ॥ २४ ॥

जीवातु—रिपुतरेति। रिपुतराऽतिद्वेषिणी, विधुरुचिश्चन्द्रप्रभा, भवनादविनिर्यतीमनिर्गच्छन्ती, इणश्शतरि ङीप्। ता भैमी ज्वलयितु, सन्तापयितु, इतरथा निजरूपेण प्रवेशे आत्मनिवारणशङ्कया। स्वप्रवेशप्रतिषेधभिया, बिस वेषस्य धरा सती, गृहस्य जालबिलैर्गवाक्षरन्ध्रैः अविशत् प्रविष्टा किम्। शिशिरोपचारबिसाङ्कुरा निरन्तरान्त स्यितभैमीबाधनाय प्रच्छन्नप्रविष्टेन्दुकरा इव प्रविभान्ति त्येरयुत्प्रेक्षा ॥ २४ ॥

अन्वय—रिपुतरा विधुरुचिः भवनाद् अविनिर्यती ता ज्वलयितुम् इतरथा आत्मनिवारणशङ्कया बिसवेषधरा गृहजालबिलैः अविशत् नु।

हिन्दी—महावैरिन चाँदनी भवन से बाहर निकलती उस ( दमयन्ती ) को सताप देने के लिए चाँदनी के रूप में प्रवेश करने पर अपने रोक दिये जाने की आशका से कमलनाल का वेष धारण करके भवन के झरोखों के छिद्रों से जैसे प्रविष्ट हो गयी।

टिप्पणी—दमयन्ती को कामसताप के उपचारार्थ प्रयोग मे लाये जाने वाले मृणाल भी सताप देते थे। इसी पर कवि ने सभावना की है कि लगता है वे 'बिस' नहीं थे, अपितु बिसवेषधारिणी महावैरिन चाँदनी थी, जो रूप

बदल कर चुपचाप असामान्य गवाक्ष मार्ग से भीमात्मजा की हत्या के लिए घुस आयी थी। वेष इसलिए बदला कि स्वरूप में वैरिन चाँदनी को द्वार पर ही रोक दिया जाता—कौन घुसने देता महावैरिणी को? गवाक्षमार्ग इसलिए अपनाया कि रूप बदलने पर भी कदाचित् मुख्य द्वार पर पहिचान ली जाय, अमुख्य मार्ग हो चुपचाप प्रवेश के लिए अधिक उपयुक्त होता है। हत्यारे हत्या के लिए यही रीति अपनाया करते हैं। 'भवन से बाहर न निकलना' निर्वेद सचारी का अनुभाव है। डर से निरन्तर भीतर रहती दमयती की हत्या के निमित्त चन्द्रप्रभा जैसे लगते थ—इस सभावना के आधार पर इस श्लोक मे मल्लिनाथ ने उत्प्रेक्षालकार का निर्देश किया है, विद्याधर के अनुसार यहाँ सद्भावोत्प्रेक्षा और समासोक्ति है ॥ २४ ॥

हृदि विदर्भभुवोऽश्रुभृति स्फुट विनमदास्यतया प्रतिबिम्बितम्।
मुखदृगोष्ठमराधि मनोभुवा तदुपमाकुसुमान्यखिला शरा ॥२५॥

जीवातु—हृदीति। विदर्भभुवो वैदर्भ्याः, विनमदास्यस्तया नम्राननत्वेन (हेतुना) अश्रूणि बिभर्तीत्यश्रुभृत्, क्विप्। तस्मिन्नश्रुसिक्त इत्यर्थ। हृदि वक्षसि, वैमल्यात् स्फुट यथा तथा प्रतिबिम्बित, मुख च दृशौ च ओष्ठश्च मुखदृगोष्ठम्। प्राण्यङ्गत्वादेकवद्भाव। मनोभुवा कामेन, तस्य मुखादे उपमाकुसुमानि पद्मम् उत्पले बन्धूके च पञ्चधा स्थितान्युपमानपुष्पाणि तान्येव अखिला पञ्चापि शरा सदरोपि रोपितम्। तस्यास्तथाविधे वक्षसि प्रतिफलित मुखाद्यवयवपञ्चक पञ्चशरनिखातम्, तदुपमानकुसुमशरपचकमिवालक्ष्यतेत्युत्प्रेक्षाय ॥ २५ ॥

अन्वय—विदर्भभुव विनमदास्यतया अश्रुभृति हृदि स्फुट प्रतिबिम्बित मुखदृगोष्ठ मनोभुवा तदुपमाकुसुमानि अखिला शरा अरोपि।

हिन्दी—विदर्भतनया (दमयन्ती) के मुख नीचे झुके होने का कारण आँसुओं से भरे हृदय मे स्पष्ट प्रतिबिम्बित होते (झलकते) मुख, दोनों नेत्र और दोनों अधरोष्ठ के रूप मे जैसे मनोभव (कामदेव) ने उनके उपमानभूत अपने समस्त (पाँचो) बाण आरोपित कर दिये।

टिप्पणी—विरहिणी, व्यथिता दमयन्ती मुँह नीचा किये आँसू गिराती रहती थी। ऐसा लगता था कि जैसे काम न एक साथ पाँचों बाण उसके हृदय में फेंका दिए हैं। पाँच बाण दमयन्ती का मुख नयनकमल और दोनों ओठ हैं, जो आँसू बूंदों उसके छाती पर स्पष्ट प्रतिबिम्बित हो रहे हैं। मुख पद्म है दो नेत्र, दो नील कमल हैं और दोनों अधरोष्ठ दो बन्धूक-पुष्प ( दोपहरिया के फूल ) हैं। कमलादि मुखादि के उपमान माने गये हैं, उन्हीं के रूप में काम ने अपने पाँचों बाण दमयन्ती के हृदय में आरोपित कर दिये। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा है विद्याधर ने समासोक्ति मानी है। प्रकाशकार ने 'मुखदृशोष्ठम्' में व्यस्तरूपक का निर्देश किया है॥ २५॥

विरहपाण्डुकपोलतले विधुर्व्यथित भीममुव प्रतिबिम्बित।
अनुरलस्मितशुभ्रतया मुख निजसख सुलमङ्कमृगार्पणात्॥ २६॥

जीवातु—विरहेति। विधु भीमभुव भैम्या, विरहेण पाण्डुनि कपोलतले गण्डस्थले, प्रतिबिम्बित सन्, अनुरलस्मितशुभ्रतया नादर्यात् दुर्लक्ष्यमुस्मितरूपतया, सुखमनायासेन अङ्कमृगार्पणादलिकत्कलङ्कापसमर्पणात्, मुख भैमीमुख निजसख स्वसदृश, व्यथित विहितवान्। दोषिणो हि स्वदोष निर्दोषेष्वपि स्वसमर्पणेन सदृक्षान्य नमीकुर्वन्तीति भाव। केचित्त्विचहुरानेनानित्र नित्र कुर्वन्तीति भाव वर्णयन्ति। अत्र चन्द्रस्य कपोलसादृश्येन तदेकवक्यनाद् सामान्यालङ्कार। 'सामान्य गुणसाम्येन यत्र वस्त्वन्तरैकता' इति लक्षणात्॥ २६॥

अन्वय—भीमभुवः विरहपाण्डुकपोलतले प्रतिबिम्बित विधु अनुरलस्मितशुभ्रतया सुखम् अङ्कमृगार्पणात् मुख निजसख व्यथित।

हिन्दी—भीमतनया के वियोग से पाण्डु कपोल-स्थल में प्रतिबिम्बित होते चन्द्र ने न लक्षित हो पाती शुभ्र किरणों ( अथवा अलक्षित श्वेताप ) के कारण सरलतापूर्वक गोद में स्थित मृग ( काले मृग चिह्न ) को समर्पित करके ( दमयन्ती के ) मुख को अपना सखा ( स्वसदृश ) बना लिया।

टिप्पणी—भाव यह है कि सामान्यावस्था में दमयन्ती का कपोलतल चन्द्र

से कहीं अधिक शोभाशाली था, अत चन्द्र उसकी सदृशता में नगण्य था। अब पीडावस्था में दमयन्ती का कपोलतल कृश और पाडुर हो गया है सो अब चन्द्र का जो श्वेतांश है, वह दमयन्ती के कपोलतल मे प्रतिबिम्बित नहीं होता, क्योंकि उसके और कपोलतल के वर्ण में कोई अन्तर नहीं रह गया है, जो दमयन्ती की स्वस्थ अवस्थायें थीं और जिसमे वर्ण असाम्य के कारण चद्र प्रतिबिम्बित हो जाता था। अब चन्द्र झलकता नहीं, केवल इसका कलक झलकता है, जो अब दमयन्ती का कपोलतलाश ही लगता है—ढिठौना। कवि ने कल्पना की है, इस स्थिति मे अपना मृगाक उपहार स्वरूप देकर चन्द्र ने दमयन्ती के मुख को अपना मित्र ( स्वसदृश ) बना लिया है। मैत्री समान व्यक्तियों में ही होती है और मैत्री करते समय उपहार दिया ही जाता है। इस प्रकार व्यथाप्राप्ता दमयन्ती अल्प शोभनीय पाडुर कपोलतल को स्वसम पा चन्द्र ने अक-मृग भेंट दे मैत्री स्थापित कर ली। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक मे कपोल सावर्ण्य के कारण चन्द्र और कपोलतल में अभेद वर्णित होने से सामान्यालकार है, विद्याधर के अनुसार उपमा। तिलक व्याख्या के अनुसार यहाँ तद्गुणालकार है, रुद्रट के अनुसार जिसका लक्षण है—'यस्मिन्नेक-गुणानामर्थानां योगलक्ष्यरूपाणाम् ससर्गे नानात्व न लक्ष्यते तद्गुण स।' २६।

विरहतापिनि चन्दनपांसुभिर्वपुषि सार्पितपाण्डिममण्डना।
विषधराभविसाभरणा दधे रतिपतिं प्रति शम्भुविभीषिकाम् ॥ २७॥

जीवातु—विरहेति। सा दमयन्ती, विरहतापिनि वपुषि, चन्दनपांसुभि, भस्मधवलैरिति भाव, अर्पित सम्पादित, पाण्डिमैव मण्डन यस्या सा, विषधराभ शेषाहिकल्प, विसमेवाभरण यस्या सा सती, रतिपति स्मर, प्रति शम्भुरेवेयमिति विभीषिका विशेषेण भयोत्पादन, भीषयतेर्हेत्वर्थनिर्देशे ण्वुल्। 'सुप्सुपा' इति समास। न तु शम्भोर्विभीषिकेति कर्तरि षष्ठीसमास 'तृजकाभ्या कर्तरि' इति निषेधात्। दधे दधार, नूनमिति शेष। गम्योत्प्रेक्षा॥

अन्वय—विरहतापिनि वपुषि चन्दनपांसुभि अर्पितपाण्डिममण्डना विषधराभविसाभरणा सा रतिपतिं प्रति शम्भुविभीषिकां दधे।

हिन्दी—विरह से सतप्त शरीर पर चन्दन-चूर्ण लगा होने से पाडुरिमा-

रूप प्रसाधन से सयुक्त, सर्पों के तुल्य बिसों ( कमलनालों ) के आभरण धारती वह ( दमयन्ती ) रति के पति ( काम ) के प्रति शिव जैसी भयानकता को धारण कर रही थी।

टिप्पणी—विरह-ज्वर से संतप्त दमयन्ती के देह पर लगा चन्दन लेप ताप के कारण सूख कर चन्दन-धूल बन गया था और उसका समग्र शरीर पाण्डु भस्म से आच्छादित प्रतीत हो रहा था। लम्बे मृणाल सर्प तुल्य दीख रहे थे। इस प्रकार दमयन्ती शिव जैसी प्रतीत हो रही थी और कामदेव के भय का कारण बन रही थी। ऐसा प्रतीत हो रहा था कि दमयन्ती ने चन्दन-चूर्ण और कमलनाल इसीलिए धारण किये थे कि उसमें शम्भु-भ्रान्ति से आक्रान्त काम डर जाय। वियोगतापाधिक्य का वर्णन। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और विद्याधर के अनुसार उपमा ॥ २७ ॥

विनिहितं परितापिनि चन्दनं हृदि तया ननु बुद्बुदभावनौ।
उपनमन् सुहृदं हृदयेशयं विधुरिवाङ्कगतोडुपरिग्रहः ॥ २८ ॥

जीवातु—विनिहितमिति। तया भैम्या, परितापिनि हृदये वक्षसि, विनिहितं ननु बुद्बुदम् अतिक्वाथसञ्जातबुद्बुदम्, चन्दनं सुहृदं उपजगाम, हृदये शेत इति ( त ) हृदयेशयं मन्मथम् 'अधिकरणे शेतेः' इत्यच्प्रत्ययः। 'शयवासवासिष्वकालात्' इत्यलुक्। उपनमन्नुपसर्पन्, अङ्कगतोडुपरिग्रहः अन्तिकस्थतारकापरिकरः, विधुरिवाभवदित्युत्प्रेक्षा ॥ २८ ॥

अन्वयः—परितापिनि हृदये तया विनिहितं भृतबुद्बुदं चन्दनं हृदयेशयं सुहृदं उपनमन् अङ्कगतोडुपरिग्रहः विधुः इव आबभौ।

हिन्दी—संतप्त-हृदय पर उसके द्वारा लगाया गया ( खौलजाने के कारण ) बुलबुलों से युक्त चंदन हृदय में स्थित मित्र कामदेव के निकट जाते, समीपस्थ तारिका समूह रूप परिग्रह से युक्त चन्द्र के समान सुशोभित हुआ।

टिप्पणी—दमयन्ती के विरहतप्त वक्ष स्थल पर लगा शीतल चदनलेप ताप से खौलने लगा, जिससे बुद्बुद उठने लगे। ऐसा प्रतीत हुआ कि बुलबुलों से पूर्ण चन्दन रूप में अपने तारिकादार परिवार के साथ चन्द्र हृदयस्थित मित्र कामदेव के पास जा रहा है। शुभ्र चन्दन चन्द्र है, उसमें उठता बुद्बुदसमूह

सारिकावर्ग है, चन्द्र का प्रिय-परिवार। मल्लिनाथ और विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ २८ ॥

स्मरहुताशनदीपितया तया बहु मुहुः सरसं सरसीरुहम्।
श्रयितुमर्धपथे कृतमन्तरा श्वसितनिर्मितमर्मरमुज्झितम् ॥ २९ ॥

जीवातु—स्मरेति। स्मरहुताशनदीपितया कामाग्नितप्तया तया बहु भूरि, सरसं सार्द्रं सरसीरुहं सरोजं, मुहुः श्रयितुं शैत्याय सेवितुम्, अर्धे पथि अर्धपथे कृतं, तत्पर्यन्तमानीतं सत्, अन्तरा मध्ये, श्वसितेन भैमीनिःश्वासेन, निर्मितं स्मरं सद्य शोषात् कृतमर्मरशब्दं सत्, उज्झितं वैरस्यात्त्यक्तम्। तथोष्णस्तन्निःश्वास इति भावः। 'अथ मर्मरः। स्वनिते वस्त्रपर्णानाम्' इत्यमरः। ईदृगसम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिभेदोऽलङ्कारः ॥ २९ ॥

अन्वयः—स्मरहुताशनदीपितया तया बहु सरसं सरसीरुहं श्रयितुं मुहुः अर्धपथे कृतम् अन्तरा श्वसितनिर्मितमर्मरम् उज्झितम्।

हिन्दी—कामाग्नि से तप्त उस (दमयन्ती) के द्वारा शीतोपचार के लिए लाया जाता पर्याप्त गीला कमल बारबार आधे मार्ग में—बीच में ही निःश्वास वायु द्वारा सूखे पत्ते में होनेवाली मर्मर ध्वनि से युक्त करके छोड़ दिया गया।

टिप्पणी—इस श्लोक में सन्तापाधिक्य का वर्णन है। दमयन्ती के शीतोपचार के निमित्त बारबार कमल भली भाँति भिगोकर लाया जाता, पर आधे रास्ते में ही वह गीला, पानी टपकाता सरसीरुह दमयन्ती के गरम गरम निःश्वासों से सूखकर सूखे पत्ते की भाँति खड़खड़ाने लगता, अतः व्यर्थ ही जाने में फेंक दिया जाता। मल्लिनाथ के अनुसार असंबंध में संबंधकथन के कारण अतिशयोक्ति ॥ २९ ॥

प्रियकरग्रहमेवमवाप्स्यति स्तनयुगं तव ताम्यति किं न्विति।
जगदतुर्निहिते हृदि नीरजे दवथुकुड्मलनेन पृथुस्तनीम् ॥ ३० ॥

जीवातु—प्रियेति। हृदि वक्षसि, निहिते न्यस्ते, नीरजे पद्मे, दवथुः परितापः, 'टुडु' 'ट्वितोऽथुच्' इत्यथुच्। तेन यत्कुड्मलनं मुकुलनं निपीड्य ग्रहणमिति यावत्। तेन पृथुस्तनीं दमयन्तीं, तव स्तनयुगं (कर्तृ) एवमनेन प्रका-

रेण, प्रियकरेण ग्रह निपीड्य ग्रहणम् अवाप्स्यति ? किं नु किंनर्थं, ताम्यतीति ग्लायतु क्वतु । नूनमिति शेषः ॥ ३० ॥

अन्वय—हृदि निहिते नीरजे दवथुकुड्मलनम् पृथुस्तनीम इति जगदतु — किं नु तव स्तनयुगम् एव प्रियकरग्रहम् अवाप्स्यति ?

हिन्दी—( दमयन्ती के ) हृदय पर रखे गये कमलपुष्प परिताप से सङ्कुचित हो ( उसी सङ्कोच को संकेतित कर ) विशाल कुचों वाली ( दमयन्ती ) से जैसे यह कहते थे—क्या तेरा स्तनयुग्म इसी प्रकार प्रिय के हाथों का स्पर्श प्राप्त करेगा और सङ्कुचित होगा ?

टिप्पणी—तापाधिक्य के कारण कमल-सङ्कोच । प्रियकथन की आसक्ता थी, 'प्रियकरग्रहम्' का अर्थ 'प्रिय-पाणिग्रहण' भी हुआ । 'प्रियकरग्रहम् एवम् अवाप्स्यति किं नु ताम्यति ?' स्तनयुग्म प्रिय पाणिग्रहण को ऐसे ही प्राप्त करेगा, क्या म्लान होती हो ? विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥३०॥

त्वदितरो न हृदापि मया धृत पतिरितीव नलं हृदयेशयम् ।
स्मरहविर्भुजि बोधयति स्म सा विरहपाण्डुतया निजशुद्धताम् ॥३१॥

जीवातु—त्वदिति । सा भैमी, हृदयेशयं हृदि स्थितं नलं त्वदितरस्त्वत्तोऽन्यः, नमानो वाऽन्यो वा पतिः, मया हृदापि न धृतः मनसापि न चिन्तितः, इति निजशुद्धताम् आत्मनिर्दोषता, पाण्डुत्वव्याजेन । विरहपाण्डुतया तद्व्याजेनेत्यर्थः स्मरहविर्भुजि बोधयति स्मेव मदनाग्निना सा अग्निदिव्येन स्वशुद्धिं सीता राममिव नलं बोधयामासेवेत्युत्प्रेक्षा । 'गतिबुद्धि' इत्यादिना अणिकर्तुर्नलस्य णौ कर्मत्वम् ॥ ३१ ॥

अन्वयः—त्वदितरः पतिः मया हृदा अपि न धृतः —इति इव सा हृदयेशयं नलं निजशुद्धता विरहपाण्डुतया स्मरहविर्भुजि बोधयति स्म ।

हिन्दी—तेरे अतिरिक्त पति मैंने हृदय से भी नहीं वरा,—मानो ऐसा वह ( दमयन्ती ) हृदयस्थित नल को अपनी शुद्धता का विरह-पाण्डुरिमा के व्याज से कामाग्नि में दग्ध होती हुई बोध करा रही थी ।

टिप्पणी—लङ्का से लौटी सीता ने राम से अपनी शुद्धि के प्रमाण में

कहा था—'कर्मणा मनसा वाचा यथा नातिचराम्यहम्। राघव सर्वधर्मज्ञ तथा मा पातु पावक ।' ( वाल्मीकिरामायण, युद्धकाड--११६।२७ )। दमयती भी मानो कामाग्नि में दग्ध हो ऐसे ही सीता की भाँति प्रिय को अपनी शुद्धता का प्रमाण दे रही थी। मल्लिनाथ-विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षालकार। चन्द्रप्रभाकर ने उत्प्रेक्षा रूपक की ससृष्टि मानी है ॥३१॥

विरहतप्ततदङ्गनिवेशिता कमलिनी निमिषद्दलमुष्टिभिः।
किमपनेतुमचेष्टत किं पराभवितुमैहत तद्दवथुं पृथुम् ॥ ३२ ॥

जीवातु—विरहेति। विरहतप्ते तदङ्गे भैमीशरीरे, निवेशिता निहिता, कमलिनी पद्मलता, निमिषद्भिरानमद्भिर्दलैं पत्रैरेव मुष्टिभि मुष्टिबन्धैं ( करणै ) पृथु तद्दवथु तस्यास्तापम्, *अपनेतुमपच्छेत्तुमचेष्टत व्याप्रियत* किम्। पराभवितु तिरस्कर्तुमहृत किम्। अचेष्टत किमित्युत्प्रेक्षा। वस्तुतस्तु, न किञ्चित्कर्तुं शशाक। प्रत्युत स्वयमेव दग्धेत्यर्थं। सोऽय भीषकस्य भय प्रवेश इति भाव। अत एवानर्थोत्पत्तिलक्षणो विषमालङ्कार। तदुत्थापिता चेयमुत्प्रेक्षेति सङ्कर ॥ ३२ ॥

अन्वय —विरहतप्ततदङ्गनिवेशिता कमलिनी निमिषद्दलमुष्टिभि पृथु तद्दवथुम् अपनेतुम् अचेष्टत किम्, पराभवितुम् ऐहत किम् ?

हिन्दी—विरह मे तपते उस ( दमयती ) के अगो पर रखी कमलिनी सकुचित होते दल रूपी मुट्ठियों से क्या उसके ताप को दूर हटाने की चेष्टा कर रही थी, क्या उसे पराभव देना चाह रही थी ?

टिप्पणी—ताप से सकुचित होती कमलिनी के माध्यम से कवि ने उसके शत्रु को पराभव देने की इच्छा करने वाली के रूप में चित्रित किया है, जो मुँदते पत्ते रूप मुट्ठी से ताप को धमका रही है। परन्तु कुछ कर न पायी, स्वय ही दग्ध हो गयी। मल्लिनाथ के अनुसार विषम और उत्प्रेक्षा का सकर, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ ३२ ॥

इयमनङ्गशरावलिपन्नगक्षतविसारिवियोगविषावशा।
शशिकलेव खरांशुकरार्दिता करुणनीरनिधौ निदधौ न कम् ॥ ३३ ॥

जीवातु—इयमिति । इयं भैमी, अनङ्गशराबलिरिव मदना तं स्म ति, ननु तके भावे क्त । तेन विलासिना ध्यानिना, वियोगेनैव विषेण जवरा सती, खरांशोर्भिन्नाशो करैरर्दिता पीडिता, शशिकलेव क जन करुणानीरनिधौ जोदर सान्थी । 'करुणाम्बु रसे दृष्टे कृपाया करणा मता' इति विश्व । न निदधौ निदधावेव, निमज्जयामासैवेत्यर्थः । अत्र स्वकोपमयोरङ्गाङ्गिभावेन सङ्करः ॥ ३३ ॥

अन्वय—अनङ्गशराबलिरिव अतविलासिविरोधिविषादरा इयम् खरांशुकरार्दिता शशिकला इव कं करुणानीरविधौ न निदधौ ?

हिन्दी—कामबाणावलि रूप सर्पों के डसने से फैले वियोगरूप विष से केवल यह ( दमयन्ती ) प्रखरकिरण ( सूर्य ) की किरणों से पीडित ( मन्द, ज्योतिहीन ) चन्द्रकला की भाँति किसको करुणा के सागर में नहीं डाल रही थी ? सभी दमयन्ती की व्यथा को देखकर करुणाविगलित हो जाते थे ।

टिप्पणी—इस श्लोक में दमयन्ती की विवशता सूचित की गयी है । चन्द्रकला के उपमान द्वारा दमयन्ती की कृशता संकेतित है । साँप से काटे व्यक्ति का जल प्रवाह किया जाता है, यहाँ आश्चर्य यह है कि कामबाणसंदष्टा दमयन्ती अन्य व्यक्तियों को करुणा जलाशय में निमग्न कर रही है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ रूपक-उपमा का अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर है, विद्याधर भी रूपक-उपमा का निर्देश करते हैं ॥ ३३ ॥

ज्वलति मन्मथवेदनया निजे हृदि तयार्द्रमृणाललतार्पिता ।
स्वजयिनीन्वनया सविधस्थयोर्मलिनतामभजद् भुजयोर्भृशम् ॥ ३४ ॥

जीवातु—ज्वलतीति । तया भैम्या, मन्मथवेदनया मदनज्वरदुःखेन, ज्वलति प्रज्वलिते निजे हृदि वक्षसि, अर्पिता आर्द्रा सरसा, मृणाललता बिसवल्ली, स्वजयिनो स्वजैत्रो, 'विरसि' इत्यादिना इतिभावः । भुजयोः सदीपयोरेव, सविधस्थयोः समीपस्थयोः तयोः, भयया नवर्णवैरित्यर्थः । गम्योत्प्रेक्षा । भृश मलिनता वैवर्ण्यमभजत् । जितो वैशुरये उज्ज्वला वैवर्ण्यं भजतीति भाव ॥ ३४ ॥

अन्वयः—तया मन्मथवेदनया ज्वलति निजे हृदि अर्पिता आर्द्रमृणालल्लता

स्वजयिनी सविधस्थयो भुजयो त्रपया भृश मलिनताम् अभजत् ।

हिन्दी—उस ( दमयती ) के द्वारा काम-वेदना से जलते अपने हृदय पर रखी गयी गीली कमलनाल की बेल अपने को जीतने वाले ( हृदय के ) समीपस्थ बाहुओं से लज्जित हो अत्यन्त मलिनता को प्राप्त हुई ।

टिप्पणी—अपने से अधिक रूप-गुणशाली के समुख प्राय सभी लज्जित हो जाते हैं । दमयती की भुजाएं कमल-नाल की अपेक्षा अधिक कमनीय थीं, अत उनको निकट पा कमल-नाल वल्ली मलिन हो गयी । विजयी के समीप सभी को लज्जित होना पडता है । विद्याधर और प्रकाशकार नारायण के अनुसार प्रतीयमानोत्प्रेक्षा ॥ ३४ ॥

पिकरुतश्रुतिकम्पिनि शैवल हृदि तया निहित विचलद्बभौ ।
सततद्गतहृच्छयकेतुना हृतमिव स्वतनूघनघर्षिणा ॥ ३५ ॥

जीवातु—पिकेति । तया भैम्या, पिकरुतश्रुत्या कोकिलकूजितश्रवणेन कम्पिनि वेपमाने, हृदि वक्षसि, निहित शैत्यार्थं न्यस्त विचलत् आधारचलनादिति भाव । शैवल, स्वतन्वा शैवलशरीरेण सह, घनघर्षिणा, भृशसङ्घर्षिणा, द्वयोरपि जलचरत्वादिति भाव । सतत तद्गतस्य भैमीहृद्गतस्य हृच्छयस्य कामस्य, केतुना चिह्नेन, मत्स्येन हृत ताडितमिव, बभावित्युत्प्रेक्षा ॥ ३५ ॥

अन्वय—तया पिकरुतिश्रुतिकम्पिनि हृदि निहित विचलत् शैवल स्वतनूघनघर्षिणा सततवद्गतहृच्छयकेतुना हतम् इव बभौ ।

हिन्दी—उस ( दमयती ) के द्वारा कोकिल-शब्द के श्रवण मे कपित हृदय पर रखी गयी ( हृत्कपन के कारण ) विचलती शैवाल अपने देह को प्रचुर रूप से *घर्षित करने वाले निरन्तर उस ( दमयन्ती ) के हृदयस्थित* ( काम ) के ध्वजचिह्न ( मत्स्य ) से ताडित होती जैसी सुशोभित हुई ।

टिप्पणी—सन्ताप शमन के लिए दमयन्ती के हृदय-स्थल पर सिवार घास रखी गयी थी, वह हृदय कोकिल-रव सुनकर कपित होने लगा और अपने आधार वक्षस्थल के हिलन-कापने के कारण सिवार भी विचलित हो गयी । कवि ने कल्पना की है, कि मानो सिवार के कपन का कारण दमयन्ती के हृदय म निरन्तर वास करते काम के ध्वज चिह्न मत्स्य के द्वारा

आघात है, जिससे शरीर का निविड घर्षण सिदार के साथ हो रहा है। शैवाल रखी होने पर भी कोकिल रुति दमयती के हृदय में कपन कर देती थी। घर्षण का घनत्व कपन के आधिक्य की सूचना के लिए है। उत्प्रेक्षा अलङ्कार ॥ ३५ ॥

न खलु मोहवशेन तदानन नलमनः शशिकान्तमबोधि तत्।
इतरथाऽभ्युदये शशिनस्ततः कथममुस्त्रवदश्रुमय पय ॥ ३६ ॥

जीवातु—नेति। नलमन (कर्तृ), मोहवशेन विरहप्रयुक्ता ज्ञानवश्येन, तदानन भैमीमुख (कर्म), शशिकान्तमिन्दुसुन्दरम् इन्दूपमञ्च, नाबोधि खलु नाबुद्ध किमिति काकु। अबुध्यत एवेत्यर्थ। तच्च सत्यमिति भाव। 'दीपजन' इत्यादिना कर्तरि चिण्। इतरथा, तदसत्यत्वे शशिनोऽभ्युदये ततो भैमीमुखाद-श्रुमयमश्रुरूप, पय कथ असुस्रवद् स्रुत चन्द्रोदये पयस्रावाच्चन्द्रकान्तत्व सत्य-मित्यर्थ। चन्द्रोदये दाहोद्रेकादुरोदेति भाव। द्रवतेर्लुङ्णिश्रीन्यादिना स्रेश्चङि धातोस्त्वङादेश ॥ ३६ ॥

अन्वय—नलमन मोहवशेन तदानन शशिकान्त न अबोधि खलु, (अपितु तत्त्वत एव अबोधि) इतरथा शशिन अभ्युदये तत अश्रुमय पय कथम् असुस्रवत् ?

हिन्दी—नल के मन ने मोहवश उस (दमयती) के मुख को चन्द्रकात (चन्द्रकात मणि अथवा चन्द्रवद् कात) नहीं समझा, (अपितु तत्त्वत समझा), अन्यथा चन्द्रोदय होने पर उस (मुख) से आँसू-रूप जल कैसे स्रवित हुआ ?

टिप्पणी—आशय यह है कि दमयती का मुख सत्य ही 'शशिकान्त' (चन्द्रकात मणि समान अथवा चन्द्र के समान मनोहर) था। नल का मन यद्यपि दमयती-मुख पर मुग्ध था, पर उस मुख को चन्द्रकात समझना मोह के कारण नहीं था, वह वस्तुत चन्द्रकात था ही, यदि वह चन्द्रकात मणि नहीं होता तो चन्द्रोदय होने पर उससे आँसू-जल कैसे टपकता ? यह अश्रु-स्रवण मुख के चन्द्रकातमणि होने का प्रमाण है, क्योंकि चन्द्रोदय पर ही चन्द्रकात मणि द्रवित होती है। चन्द्रवद् कात पक्ष में यह तर्क है कि

मुख चन्द्र समान कांत होने से चन्द्र का प्रतिपक्षी अमित्र है, अत शत्रु चद्र का उदय देख कर जलन से दुख के आँसू टपका रहा है, अथवा चद्र के समान कांत होने के कारण 'समानसख्य' के न्याय से मुख चद्र का मित्र है, अत मित्र का उदय—उन्नति देखकर वह आनन्द के अश्रु बहा रहा है। इस श्लोक में चद्रोदय देख विरहिणी दमयती के बाष्पातिरेक का वर्णन किया गया है। विद्याधर के अनुसार अनुमान अलंकार ॥ ३६ ॥

रतिपतेर्विजयास्त्रमिषुर्यथा जयति भीमसुतापि तथैव सा।
स्वविशिखानिव पञ्चतया ततो नियतमैहत योजयितु स ताम् ॥३७॥

जीवातु—रतिपतेरिति। रतिपते कामस्य यथेषु विजयस्यास्त्र निजयास्त्र विजयसाधनमायुध जयति। तथैव सा भीमसुतापि विजयास्त्र सती जयति। ततस्तस्मात् (हेतोः) स काम, स्वस्य विशिखानिषूनिव, तां भैमी, पञ्चतया पञ्चसङ्ख्याकत्वेन, मरणेन च। 'पञ्चता पञ्चभावे स्यात् पञ्चता मरणेऽपि च' इति विश्व। योजयितुमैहत। स्वेषुवर्मविजयास्त्रत्वेनैव पञ्चत्वेनापि योजयितुमैच्छत्। नियत सत्यमित्युत्प्रेक्षार्थे। अन्यथा, किमर्थमेनामित्य पीडयेदिति भाव। उपमानोत्प्रेक्षयो सङ्कर ॥ ३७ ॥

अन्वय—रतिपते इषु यथा विजयास्त्र जयति तथा एव सा भीमसुता अपि तत स्वविशिखान् इव तां पञ्चतया नियत योजयितुम् ऐहत।

हिन्दी—रति के स्वामी (काम) का बाण जिस प्रकार विजयास्त्र होता हुआ सर्वोत्कृष्टता को प्राप्त है, उसी प्रकार वह भीमतनया भी (काम का विजयास्त्र हो सर्वोत्कृष्टता को प्राप्त) है, उस कारण ही उस (काम) ने उस (भैमी) को 'पञ्चतया'—पाँच बाणों के समान निश्चयत प्रयोग में लाने की इच्छा की अन्यथा क्या काम उसकी 'पञ्चतया योजना की इच्छा' अर्थात् पञ्चत्व (मृत्यु) योजना की इच्छा करता?

टिप्पणी—मरणदशा का वर्णन। वस्तुत काम की इच्छा तो यह थी कि वह विश्वसुन्दरी दमयन्ती का प्रयोग अपने पाँचों बाणों के तुल्य विश्व विजयार्थ करता, इसी से उसने उसे पञ्चता अर्थात् 'पाँच बाणों का भाव' दिया, जो दमयन्ती की पचता (पचत्व-मृत्यु) योजना समझी गयी। आशय

यह है कि वियोगजन्य कामव्यथा के कारण दमयन्ती मरणासन्न हो रही थी। मल्लिनाथ ने यहाँ उपमा-उत्प्रेक्षा का सङ्कर माना है, विद्याधर के अनुसार यहाँ अतिशयोक्ति है ॥ ३७ ॥

शशिमयं दहनास्त्रमुदित्वरं मनसिजस्य विमृश्य वियोगिनी।
झटिति वारुणमश्रुमिषादसौ तदुचितं प्रतिशस्त्रमुपाददे ॥ ३८ ॥

जीवातु—शशिमयमिति। वियोगिन्यसौ भैमी, उदेतीत्युदित्वरमुद्यत्, 'इण्नशजिसर्तिभ्यः क्वरप्' शशिमयं शशिरूपं, मनसिजस्य दहनास्त्रम् आग्नेयास्त्रं विमृश्यालोच्य, झटिति द्राक्। अश्रुमिषाद्वारुणं वरुणदेवताकं, 'सास्य देवता' इत्यण्प्रत्ययः। तस्याग्नेयस्योचितं प्रतीकारक्षमं, प्रतिशस्त्रमुपाददे प्रयुक्तवतीत्यर्थः। चन्द्रतापसहिष्णुरश्रुणा केवलमरोदीत्यर्थः। सापह्नवोत्प्रेक्षा।

अन्वय—वियोगिनी असौ मनसिजस्य शशिमयं दहनास्त्रम् उदित्वरं विमृश्य झटिति अश्रुमिषात् तदुचितं वारुणं प्रतिशस्त्रम् उपाददे।

हिन्दी—विरहिणी उस (दमयन्ती) ने काम के चन्द्ररूप आग्नेयास्त्र को उद्गमनशील विचार कर झट से आँसुओं के बहाने उसके उपयुक्त वारुण प्रतिशस्त्र (प्रतिरोधी शस्त्र) ग्रहण कर लिया।

टिप्पणी—इस श्लोक में चन्द्रोदय को देख उत्पन्न हुए दमयन्ती के अश्रु-प्रवाह का वर्णन है, चन्द्र को देख कष्ट से वियोगिनी रोती ही है। कवि ने चन्द्र की काम के आग्नेयास्त्र रूप में कल्पना की है। और उस दहनास्त्र के शमनार्थ दमयन्ती के आँसुओं की वरुणास्त्र के रूप में, जिससे काम के दहनास्त्र का प्रतिरोध हो सके। भाव यही है कि चन्द्रोदय असह्य होने के कारण विरहिणी रो पडी। मल्लिनाथ के अनुसार सापह्नवोत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-अपह्नुति ॥ ३८ ॥

अतनुना नवमम्बुदमाम्बुदं सुतनुरस्त्रमुदस्तमवेक्ष्य सा।
उचितमायतनिःश्वसनच्छलाच्छ्वसनमस्त्रममुञ्चदमुं प्रति ॥ ३९ ॥

जीवातु—अतनुनेति। सा सुतनुर्भैमी, नवं नूतनम्, अम्बुदं मेघमेव, अतनुना अनङ्गेन, उदस्तम् उत्क्षिप्तं, आम्बुदमम्बुदस्येदं पार्जन्यास्त्रम् अवेक्ष्य आयतनिःश्वसितच्छलाद्दीर्घनिःश्वासमिषादमुमम्बुदं प्रति, उचितं प्रतीकारक्षमं

श्वसन श्वसनात्मकमस्त्र वायव्यास्त्रममुञ्चत् प्रायुङ्क्त । मेघदर्शनात् दीप्तमदन-ज्वरा दीर्घमुष्ण च निशश्वाहेत्यर्थ । अत्रापि सापह्नवोत्प्रेक्षा ॥ ३९ ॥

अन्वय —सा सुतनु अम्बुदम् अतनुना उदस्तम् आम्बुदम् अस्त्रम् अवेत्य आयतनिःश्वसच्छलात् अमु प्रति उचित श्वसनम् अस्त्रम् अमुञ्चत् ।

हिन्दी—उस सुन्दरी ( दमयन्ती ) ने बादल को अतनु ( काम ) के द्वारा चलाया गया पर्जन्यास्त्र मान कर लवे नि श्वास के व्याज से उस ( मेघास्त्र ) के प्रतिरोधार्थ उपयुक्त श्वसनास्त्र ( वायव्यास्त्र ) छोडा ।

टिप्पणी—दमयन्ती की विरहव्यथा का वर्णन करते कवि ने ३७ वें श्लोक से ४२ वें श्लोक तक युद्ध के आघात-प्रत्याघात का चित्र उपस्थित किया है। पूर्व श्लोक में बताया गया कि काम ने चन्द्र रूप में दमयन्ती पर आग्नेयास्त्र का प्रहार किया, प्रत्युत्तर मे दमयन्तीने अश्रुरूप मे उसके प्रति-रोधास्त्र वारुणास्त्र का प्रयोग किया । इस श्लोक मे पुन काम के पूर्वप्रहार का वर्णन है और दमयन्ती द्वारा उसके निवारण का । वारुणास्त्र के उत्तर मे काम ने उसका शमन करने वाला पर्जन्यास्त्र चलाया आकाश मे छाये मघ के रूप मे, दमयन्ती ने उसे देखा और उसके निवारणार्थ दीर्घ नि श्वास रूप मे वायव्यास्त्र छोड दिया । आकाश मे छाये वर्षा के बादलों को देख वियोगिनी दमयन्ती लवे-लवे दु खभरी साँसे लेने लगी—यह आशय है । 'अतनु' ( काम के अर्थ में ) और 'सुतनु' ( दमयन्ती के विशेषण रूप में ) का चामत्कारिक का प्रयोग दर्शनीय है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ भी सापह्नवोत्प्रेक्षा है और विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-अपह्नुति ॥३९॥

रतिपतिप्रहितानिलहेतितां प्रतियती सुदती मलयानिले ।
तदुरुतापभयात्तमृणालिकामयमिय भुजगास्त्रमिवादित ॥ ४० ॥

जीवातु—रतिपतीति । सुदतीय भैमी मलयानिले विषये रतिपतिप्रहिता-निलहेतितां कामप्रयुक्तवायव्यास्त्रताम् । 'हेति शस्त्र प्रहरण ह्यायुधश्चास्त्रमेव च' इति हलायुध । प्रतियती जानती । इण शतरि ङीप् । तेनास्त्रेण य उरुस्ताप ततो भयाद्, आत्ता अङ्गीकृता या मृणालिका तन्मय बिसरूप,

भुजगास्त्रम् अदितेव जातवती विनिलुत्प्रेक्षा। भुजगाना वाताहारत्वादिति भावः। 'स्याघ्वोरिच्च' इतीकारः। 'ह्रस्वादङ्गात्' इति सलोपः॥ ४०॥

अन्वयः—सुदती इव मलयानिले रतिपतिप्रहितानिलहेतिता प्रतियती तदुरुतापभयात्तमृणालिकामयं भुजगास्त्रम् इव आददे।

हिन्दी—सुन्दर दाँतों वाली वह (दमयन्ती) मलयपवन की रति के स्वामी (काम) द्वारा प्रयुक्त वायव्यास्त्र मनन कर वैसे उसके प्रति कष्ट की आशंका करते हुए मृणाल रूप भुजगास्त्र से सज्जित हो गयी।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक में वर्णित दमयन्ती द्वारा प्रयुक्त वायव्यास्त्र के उत्तर में कामदेव ने भी मलयपवन के व्याज से वायव्यास्त्र छोड़ा, दमयन्ती ने उसके प्रतिरोध के लिए भयानक कष्ट की आशंका से मृणालरूप भुजगास्त्र धारण कर लिया। सर्प वायु को पी जाता है। वासन्ती मलयपवन चलने पर दमयन्ती ने पीड़ा-निवृत्त्यर्थ मृणाल-धारण किये। आकारसाम्य। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक में सापह्नवोत्प्रेक्षा॥ ४०॥

> न्यधित तद्धृदि शल्यमिव द्वयं विरहिता च तयापि च जीवितम्।
> किमथ तत्र निहत्य निखातवान् रतिपतिः स्तनबिल्वयुगेन तत्॥४१॥

जीवातु—न्यधितेति। रतिपतिस्तद्धृदि भैमीहृदये, विरहिता विरहित्वं च तयापि विरहित्वेऽपि, जीवितं चेति द्वयं, शल्यं शङ्कुमिव, न्यधित निखातवानित्यर्थः। जीवतो विरहः विरहिणो जीवनं च द्वे अपि शल्यप्राये इत्यर्थः। दधातेर्लुङि तङ्। 'स्याघ्वोरिच्च' इतीकारः। 'ह्रस्वादङ्गात्' इति सलोपः। अथ निखननान्तरं, तच्छल्यद्वयं स्तनावेव बिल्वे परिणतबिल्वफले, तयोर्युगेन तत्र हृदि निहत्य आहत्य, निखातवान् किम्। यथा लोके निखातं शङ्कुं दार्ढ्याय पाषाणेन घ्नन्ति तद्वदिति भावः। पूर्वार्धे शल्यनिखननोत्प्रेक्षा। उत्तरार्धे निहत्य नितननोत्प्रेक्षा। निखातवानित्यनुवादः॥ ४१॥

अन्वय—रतिपतिः तद्धृदि विरहिता तया अपि जीवितं च द्वयं शल्यम् इव न्यधित अथ तत् स्तनबिल्वयुगेन तत्र निहत्य निखातवान् किम्?

हिन्दी—रतिस्वामी (काम) ने उस (दमयन्ती) के हृदय में वियोग-भाव और जीवित रहना—जैसे ये दो शल्य गाड़ दिये थे और तदनन्तर क्या उस पर स्तन रूप दो बिल्वफल उसी प्रकार ठोंक कर गाड़ दिये थे?

टिप्पणी—एक विरह और दूसरे उसके साथ जीवित रहना—ये दो कष्ट दमयन्ती को भोगने पड रहे थे। विरही जीवन अतिपीडादायक था। कवि ने कल्पना की है कि कामदेव ने ये दो काँटे विरह और जीवित रहना—दमयन्ती के हृदय मे गाड दिये, और वे ढीले रहकर कहीं निकल न जायें, इस आशका से दो पत्थर जैसे बेल ( स्तन युगल ) ठोक दिये। पूर्ण यौवन में दमयन्ती को वियोग कष्ट सहकर जीना पड रहा था, सो यह द्विगुणित दु ख था। मल्लिनाथ के अनुसार पूर्वार्द्ध मे शल्यनिखनन उत्प्रेक्षित और उत्तरार्द्ध में निहनन। इस प्रकार दो उत्प्रेक्षाएँ हैं। विद्याधर उत्प्रेक्षा और रूपक अलकार मानते हैं ॥ ४१ ॥

अतिशरव्ययता मदनेन ता निखिलपुष्पमयस्वशरव्ययात्।
स्फुटमकारि फलान्यपि मुञ्चता तदुरसि स्तनतालयुगार्पणा ॥ ४२ ॥

जीवातु—अतीति। ता दमयन्तीम् अतितरा, शरव्ययता शरव्य लक्ष्य कुर्वता, शरव्यशब्दात् 'तत्करोति' इति *ण्यन्ताल्लट शतृप्रत्यय । अत एव* निखिला ये पुष्पमया स्वशरास्तेषा क्षयात् व्ययात् फलान्यपि मुञ्चता क्षिपता मदनेन तदुरसि भैमीवक्षसि, स्तनावेव ताले तालफले, तयोर्युगस्यार्पणाक्षेप, अकारि। स्फुटमित्युत्प्रेक्षा। शरक्षये पाषाणादिनापि प्रहरन्तीति भाव ॥४२॥

अन्वय—ताम् अतिशरव्ययता निखिलपुष्पमयस्वशरव्ययात् फलानि अपि मुञ्चता मदनेन तदुरसि स्तनतालयुगार्पणा अकारि स्फुटम्।

हिन्दी—उस ( दमयन्ती ) को बारबार बाणो का लक्ष्य बनाते हुए अपने सपूर्ण पुष्प बाणो का व्यय कर देने के कारण फल भी छोडते काम ने उस ( दमयन्ती ) के उर स्थल मे मानो दो स्तन रूप दो तालफलों से भी प्रहार कर दिया था।

टिप्पणी—प्रहरणशील काम दमयन्ती को व्यथित करने के लिए एक के बाद एक प्रहार कर रहा था। उसने इसी क्रम में अपने पाँचों पुष्प बाण दमयन्ती को लक्ष्य बनाकर उस पर छोड दिये। जब पुष्प समाप्त हो गये, तब फलों से प्रहार किया और स्तन रूप दो ताल फलो से भी प्रहार कर दिया। ये कठोर स्तन रूप ताल-फल क्या थे, जैसे कठोर पाषाण थे। जब प्रहारकर्ता काम के फूल, फल भी समाप्त हो गये, तो पत्थर न फेंकता?

मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार रूपक और उत्प्रेक्षा, जिनको चन्द्रकलाकार ने ससृष्टि मानी है ॥ ४२ ॥

अथ मुहुर्बहुनिन्दितचन्द्रया स्तुतविधुन्तुदया च तया बहु ।
पतितया स्मरतापमये गदे निजगदेऽश्रुविमिश्रमुखी सखी ॥ ४३ ॥

जीवातु—अथेति । अथानन्तरं स्मरतापमये कामज्वरूपे, गदे रोगे 'रोगव्याधिगदामयाः' इत्यमरः । पतितया मग्नया । अत एव, मुहुः बहु बहुधा निन्दितचन्द्रया, तस्योद्दीपकत्वादिति भावः । मुहुः स्तुतो विधुं तुदतीति विधुन्तुदो राहुर्यया तया, विधुन्तुदत्वादेवेति भावः । 'तमस्तु राहुः स्वर्भानुः सैंहिकेयो विधुन्तुदः' इत्यमरः । 'विध्वरुषोस्तुदः' इति खच्प्रत्ययः 'अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम्' इति मुमागमः । तया दमयन्त्या, अश्रुविमिश्रं मुखं यस्याः सा अनिष्टाशङ्कया रुदती सखी, निजगदे निगदिता । विप्रकृतो ह्युपकर्तारं निन्दति तदपकर्तारञ्च स्तौतीति भावः ॥ ४३ ॥

अन्वय —अथ स्मरतापमये गदे पतितया मुहुः बहुनिन्दितचन्द्रया बहु च स्तुतविधुन्तुदया तया अश्रुविमिश्रमुखी सखी निजगदे ।

हिन्दी—तदनन्तर कामतापरूप रोग में ग्रस्त, बारबार अनेकधा चन्द्र की निन्दा करती और अनेक बार चन्द्रपीडक राहु की स्तुति करती वह ( दमयन्ती ), आँसुओं से जिसका मुख आच्छन्न था, ऐसी सखी से कहने लगी ।

टिप्पणी—अन्त में काम से पराजित, कामतापरोगग्रस्ता दमयन्ती चन्द्र को कोसती हुई तथा चन्द्रशत्रु राहु की स्तुति करती हुई अपनी सहानुभूति से पूर्ण सखी से कहने लगी जो कथन इस सर्ग के ९९ वें श्लोक तक है। ७३ वें तक चन्द्रोपालम्भ है, मानो कामोपालम्भ । उसकी स्वामिनी के दुःख का अनुभव करती अनिष्ट की आशंका से उसकी सखी भी रो रही थी। विद्याधर के अनुसार उल्लेखनीय अलंकार छेकानुप्रास ॥ ४३ ॥

नरसुराब्जभुवामिव यावता भवति यस्य युगं यदनेहसा ।
विरहिणामपि तद्वदवस्थामित न कथं गणितागमे ॥ ४४ ॥

जीवातु—नरेति । नरसुराब्जभुवां मनुष्यदेवब्रह्मणामिव, यावता अनेहसा

कालेन, यस्य जन्तोर्यद्युग भवति, गणितागमे ज्योतिश्शास्त्रे तत्सर्वं वक्तव्यमेवेति शेष । यथा ब्रह्मणो दिन देवादीना युगादिकमित्युक्तम्, तद्वदन्यस्यापि गणितशास्त्रे वक्तव्यमिति भाव ।

तत किमित्याशङ्क्य आह । विरहिणा तद्युग कथ किमिति रतवतामवियुक्ताना यूना क्षणेन मित गणित न । अवियुक्ताना क्षणो वियुक्ताना युगमिति किमिति नोक्तमित्यर्थ । तथा तस्या एकैकक्षण एकैकयुगकल्पोभूदित्यर्थ ।

अन्वय —नरसुराब्जभुवाम् इव यावता अनेहसा यस्य यत् युग भवति गणितागमे विरहिणा तत् कथ रतवद्युवक्षणमित न ?

हिन्दी—मनुष्य, देव और ब्रह्मा के तुल्य जितने काल परिमाण से जिसका जो युग होता है ज्योति शास्त्र मे ( वह तो गिन लिया गया, परन्तु ) वियोगियों का वह ( युग ) सवियोगी तरुणो के क्षण के परिमाण का क्यो नहीं गिना गया ?

, टिप्पणी–४४, ४५, ४६ श्लोकों मे विरह की दु सहता का वर्णन किया गया है । गणितागम—ज्योति शास्त्र मे नरो, देवों और ब्रह्मा के युगो मे किसका कितना काल परिमाण होता है, इसकी गणना की गयी है, जैसे ३६० दिन में मानव का एक वर्ष होता है, वह देवो का एक दिन रात होता है । देवो के बारह सहस्र वर्षो का चतुर्युग होता है । ऐसे ही एक सहस्र चतुर्युग का ब्रह्मा का एक दिन होता है और उतने मे ही एक रात । ऐसे पाँच सौ वर्षों का एक परार्द्ध होता है और दो परार्द्धों की परमायु होती है । कवि की उद्भावना है कि इस रीति से मनुष्यादि के युगादि की गणना तो ज्योति शास्त्र मे की गयी, परन्तु वियोगी और सयोगी तरुणों का कितने परिमाण का कितना युग होता है, इसकी गणना नहीं की गयी । यह उचित नहीं है । यदि गणना करते तो ज्ञात होता कि सयोगी ( रतवत ) तरुणों का जो क्षण होता है, वह वियोगिजनों का एक युग होता है । गणितागम मे इसका उल्लेख होना चाहिए । यह दमयन्ती का कथन है, जो यह कहना चाहती है कि उन वियोग का एक-एक क्षण एक-एक युग के समान प्रतीत हो रहा है, जो काटे नहीं कटता । रतवत

तरुणों के क्षण का चतुर्थांश भी वियोगियों के लिए एक युग है। विद्याधर के अनुसार उपमा और अतिशयोक्ति ॥ ४४ ॥

जनुरधत्त सती स्मरतापिता हिमवतो न तु तन्महिमादृता।
ज्वलति भालतले लिखिता सतीविरह एव हरस्य न लोचनम् ॥ ४५ ॥

जीवातु—जनुरिति। सती मत्पूर्वपत्नी दक्षकन्या, स्मरतापिता विरहाग्नितप्ता सती, हिमवतो जनुर्जन्माधत्त। तस्य हिमवतो महिमा आदृतो यया सा तन्महिमादृता, आदृततन्महिमा सती तु न। आहिताग्न्यादित्वान्निष्ठाया परनिपातः। विरहतापशान्त्यर्थं हिमाद्रेर्जाता। न तु तत्परसामर्थ्यानुरोधादित्युत्प्रेक्षा। हरस्य भालतले लिखितो ब्रह्मणा लिखितः सतीविरह एव ज्वलति, लोचन नेत्यारोप्यापह्नवालङ्कारः ॥ ४५ ॥

अन्वय—स्मरतापिता सती हिमवतः जनु अधत्त तन्महिमादृता तु न, हरस्य भालतले लिखितः सतीविरहः एव ज्वलति, लोचनं न।

हिन्दी—काम से संतापित हो सती ( दक्षपुत्री ) ने हिमालय से जन्म धारण किया था, उस ( हिमालय ) के प्रति आदर भाव के कारण तो नहीं, शिव के मस्तक पर स्थित सती का वियोग ही दीप्त है, ( शिव का ) नेत्र नहीं।

टिप्पणी—सचमुच विरह असह्य होता है। वियोग संतप्त सती जल मरी और उन्होंने उसी जलन को मिटाने के लिए हिमालय ( हिम के आलय ) से जन्म लिया। शिव जी के मस्तक पर तीसरा नेत्र नहीं है, वस्तुतः सती की वियोगाग्नि दीप्त है। तो जगत् के माता-पिता सती-शिव भी जब विरह से इतने व्यथित हैं तो सामान्य मानुषी दमयन्ती की तो गणना ही क्या? वह तो और भी व्यथित होगी। मल्लिनाथ के अनुसार पूर्वार्द्ध में उत्प्रेक्षा और उत्तरार्द्ध में अपह्नुति अलंकार, विद्याधर ने केवल अपह्नुति को उल्लेख्य माना है।४५।

दहनजा न पृथुर्दवथुव्यथा विरहजैव पृथुर्यदि नेदृशम्।
दहनमाशु विशन्ति कथं स्त्रियः प्रियमपासुमुपासितुमुद्धुराः ॥ ४६ ॥

जीवातु—दहनेति। दहनजा अग्निदाहजन्या, दवथुव्यथा तापदुःख, पृथु अधिका न। किन्तु विरहजैव पृथुः। ईदृशं न यदि इदमित्थं न चेत्।

स्त्रिय , अपासुमपगतप्राण मृत, प्रियम्, उपासितु प्राप्तम्, उत्कृष्टा धूर्भारो यासा ता उद्धुरा अनर्गला सत्य इत्यर्थ । 'ऋक्पू' इत्यादिना समासान्तो-ऽकार । कथमाशु दहन विशन्ति । अग्निदाहाद्विरहदाह एवाधिक इत्यर्थ । तस्य नत्परिहारार्थेन स्त्रीणामग्निप्रवेशकार्येण समर्थनात् कार्येण कारण-समर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास ॥ ४६ ॥

अन्वय —दहनजा दवथुव्यथा पृथु न विरहजा एव पृथु, यदि ईदृश न अपासुम् प्रियम् उपासितुम् उद्धुरा स्त्रिय आशु दहन कथ विशन्ति ?

हिन्दी—अग्नि से उत्पन्न ताप की पीडा बडी नही होती, वियोगजन्य ( पीडा ) ही बडी होती है यदि ऐसा नहीं है तो गतप्राण ( मृत ) प्रिय की सेवा को उत्सुक नारियाँ झटपट आग मे क्यो प्रविष्ट हो जाती हैं ?

टिप्पणी—मृतप्रिय के सहमरण को नारियाँ इसीलिए उद्यत हो जाती हैं कि वियोगाग्नि का ताप चिताताप की अपेक्षा कहीं दु सह है । उनका चिता-प्रवेश इसके पक्ष में अकाट्य तर्क है । मल्लिनाथ के अनुसार कार्य से कारण-समर्थनरूप, अर्थान्तरन्यास अलकार, विद्याधर के अनुसार अनुमान ॥ ४६ ॥

हृदि लुठन्ति कला नितराममूर्विरहिणीवधपङ्ककलङ्किता ।
कुमुदसख्यकृतस्तु बहिष्कृता सखि! विलोकय दुर्विनय विधो ॥ ४७ ॥

जीवातु—हृदीति । विरहिणीवधाख्य पङ्क पाप्मा । 'अस्त्री पङ्क पुमान् पाप्मा' इत्यमर । तेन कलङ्किता सञ्जातकलङ्का, अमू कला, हृदि अभ्यन्तरे नितरा लुठन्ति वर्तन्ते । कुमुदै सख्य कुर्वन्तीति तत्कृत , विशुद्धा इत्यर्थ । तास्तु कला बहिष्कृता । हे सखि, विधोर्दुर्विनय, दौजन्य, विलो-कय । दुजना पापिष्ठानन्त कुर्वन्ति विशुद्धान् बहिष्कुर्वन्तीति भाव ॥ ४७ ॥

अन्वय—सखि, विधो दुर्विनय विलोकय—अमू विरहिणीवधपङ्क-कलङ्किता कला: हृदि नितरां लुठन्ति कुमुदसख्यकृतस्तु बहिष्कृता ।

हिन्दी—हे सखि, चद्र की अविनीति तो देख—ये वियोगिनियों के वध रूप कीचड से कलङ्कित कलाएँ तो हृदय पर सुतरा लोट रही हैं, कुमुदों से ( उन्हें विकसित कर ) मित्रता करने वाली ( कलाएँ ) बहिष्कृत हैं ।

टिप्पणी—चद्रकला से असह्य व्यथित हो दमयन्ती कह रही है कि चद्र

बड़ा दुष्ट है, वह पापियों—कलंकितों का तो हृदय में बसाता है—आदर देता है, और उपकारियों को दूर भगाता है। उदाहरणार्थ—चंद्र के पास दो प्रकार की कलाएँ हैं। एक तो वे हैं, जिनकी असह्यता के कारण वियोगिनियाँ मर जाती हैं, उन हत्यारी-हत्या-कलंक से युक्त कलाओं को चंद्र अपने भीतर रख लेता है कृष्ण पक्ष में, और जो कुमुद-विकासकारिणी, अतएव परोपकारिणी कलाएँ हैं, शुक्लपक्ष में उन्हें दूर भगा देता है। यह दुर्जनों का स्वभाव है सज्जन तो उपकारी को आदर देते हैं, अपकारी को दूर रखते हैं। चंद्र इसके विपरीत आचरण कर रहा है, अतः दुर्विनयी है। अथवा—चंद्र दुष्ट और अविनीत है, उसने हत्यारी कलाओं को तो दमयन्ती के हृदय पर लोटने—मानो उसकी हत्या करने—भेज दिया है, उन उपकारिणी कलाओं को दूर भेज दिया है, जो कुमुदविकास का कारण हैं। दमयन्ती को ताप हो रहा है, अतः उसको प्रतीति है कि चंद्र की कलाएँ दो प्रकार की हैं, जो संताप कारिणी हैं, वे मूर्त हैं, विद्यमान हैं, जो उपकारिणी हैं, वे अमूर्त हैं। यही चंद्र का दुर्विनय है जो उसने आनन्ददायिनी कलाओं को दमयन्ती-सम्पर्क में नहीं आने दिया, उन वियोगिनी-वध-कलंकिताओं को भेज दिया कि जाकर दमयन्ती का भी वध करो। उस दुष्ट पर अब ये कलंकिनी कलाएँ रह गयी हैं, उपकारिणी कलाएँ तो बहिष्कृत हैं। विद्याधर के अनुसार समासोक्ति अलंकार॥ ४७॥

अयि विधुं परिपृच्छ गुरोः कुतः स्फुटमशिक्ष्यत दाहवदान्यता।
ग्लपितशम्भुगलाद्गरलात्त्वया किमुदधौ जड ! वा वडवानलात् ॥४८॥

जीवातु—अयीति। अयि सखि ! विधुं परिपृच्छ। हे जड मूढ ! त्वया दाहवदान्यता दाहदातृत्वं दाहकत्वमित्यर्थः। किं ग्लपितशम्भुगलाच्छोषितशम्भुकण्ठात् गरलात् कालकूटात्, उदधौ वडवानलाद्वा कुतः कस्माद् गुरोः स्फुटमशिक्ष्यत शिक्षिता, अभ्यस्तेत्यर्थः ॥ ४८॥

अन्वय—अयि, विधुं स्फुटं परिपृच्छ—जड, त्वया दाहवदान्यता कुतः गुरोः अशिक्ष्यत, किं ग्लपितशम्भुगलात् गरलात् वा उदधौ वडवानलात् ?

हिन्दी—हे सखि, चंद्र से स्पष्टतया पूछ—हे दुर्मते, तू ने जगा डालना

किस गुरु से सीखा, क्या शिवजी के गले को जलाने वाले विष कालकूट ( बधु ) से अथवा समुद्र-स्थित वडवानल से ?

टिप्पणी—वियोगिनी दमयन्ती को चद्रमा कालकूट विष और वडवाग्नि के समान अथवा उनसे अधिक दाह दे रहा है, अत दमयन्ती जानना चाहती है कि दाहनकला की शिक्षा उसे किससे मिली है ? चद्र, कालकूट और वडवानल सभी का समुद्र से सबध है, सो ऐसा लगता है कि यह शिक्षा चद्र को कालकूट से मिली है, जिसने शकर–शिव का भी गला जला डाला या फिर वडवाग्नि से, जिसने जलनिधि को भी दहन दुःख दिया ? विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ ४८ ॥

अयमयोगिवधूवधपातकैर्भ्रमिमवाप्य दिवः खलु पात्यते ।
शितिनिशादृपदि स्फुटदुत्पतत्कणगणाधिकतारकिताम्बरः ॥ ४९ ॥

जीवातु—अयमिति । अय विधु, अयोगिवधूवधपातकै वियोगिस्त्रीहिंसापापै, करण, भ्रमि भ्रमणम्, अवाप्य प्रापय्य आप्नोतेर्ण्यन्तात् क्त्वो ल्यबादेश । 'विभाषाऽऽप' इति विकल्पादयादेशाभाव । शितिनिशा कृष्णपक्षरात्रिस्तस्यामेव दृपदि शिलायां स्फुटन्त पातवेगाद्विदलन्त तत उत्पतन्तश्च ये कणा खण्डा, तेषा गणैरधिक तारकिताम्बर भूम्ना तारकत्वकृताकाश सन । अत एव कृष्णपक्षे तारकबाहुल्यमिति भाव । तारकवच्छब्दात् 'तत्करोति' इति ण्यन्तात् कर्मणि क्त । 'विन्मतोर्लुक्' मतुपो लुक् दिवोऽन्तरिक्षान्निपात्यते खलु । उत्कटपापकारिण पुरे परिभ्राम्य शिलाया निपात्य हन्यन्त इति भाव ॥ ४९ ॥

अन्वय—अयम् अयोगिवधूवधपातकै भ्रमिम् अवाप्य शितिनिशादृपदि स्फुटदुत्पतत्कणगणाधिकतारकिताम्बर दिव पात्यते खलु ।

हिन्दी—यह ( चद्रा ) वियोगिनी नारियो के वध रूप पापा के कारण भ्रमि ( चक्कर ) को प्राप्त हो ( घुमाया जाकर ) काली रात रूपी पत्थर पर ( पटके जाते समय ) टूटकर उछलते कणों से बहुत से तारकों से आकाश को आच्छादित करता आकाश अथवा स्वर्ग से नीचे पटक दिया जाता है ।

टिप्पणी—पापियोंको स्वर्ग से गिराया ही जाता है और घुमा कर पत्थर

पर जोर से पटक कर दंड भी दिया जाता है, जिससे वे चूर-चूर हो बिखर जाते हैं। कृष्णपक्ष में चंद्र तो प्रायः मंद रहता है, तारे अधिक प्रकाशित दीखते हैं। इसी पर यह कल्पना है—शुक्लपक्ष में उदित हो चंद्र ने वियोगिनियों को जलाकर मार डाला, उनकी हत्या का पाप किया। इसका दंड उसे मिला कृष्णपक्ष में। उठाकर काली रात रूप काले पत्थर पर घुमाकर उसे पटक दिया गया और वह खंड-खंड हो तारों के रूप में बिखर गया। विद्याधर के अनुसार यहाँ रूपक और अनुमान हैं ॥ ४९ ॥

त्वमभिधेहि विधुं सखि ! मद्गिरा किमिदमीदृगधिक्रियते त्वया ।
न गणितं यदि जन्म पयोनिधौ हरशिरःस्थितिभूरपि विस्मृता ॥ ५० ॥

जीवातु—त्वमिति। हे सखि ! त्वं मद्गिरा विधुमभिधेहि उपालभस्व। तत्प्रकारमेवाह—त्वया महात्मनेति भावः। किं किमर्थमिदमीदृक् स्त्रीवधात्मकं (कर्म), अधिक्रियते आचर्यते ? पयोनिधौ जन्म न गणितं यदि मास्तु। हरशिर एव स्थितिभूर्निवासभूमिः सापि विस्मृता। महाकुलप्रसूतस्य शम्भुशिरोभूतस्य तवेदमनुचितमित्यर्थः ॥ ५० ॥

अन्वय—सखि, त्वं मद्गिरा विधुम् अभिधेहि—त्वया ईदृक् इदं किम् अधिक्रियते, यदि पयोनिधौ जन्म न गणितम् हरशिर स्थितिभूः अपि विस्मृता ?

हिन्दी—हे सखि, मेरी बात चंद्र से कह कि तू ऐसा यह (दुष्कृत्य) क्यों कर रहा है ? यदि तू ने (अपने) समुद्र में जन्म को नहीं गिना तो क्या शिव शिर पर स्थित रहना भी भुला दिया ?

टिप्पणी—किसी दुष्कृत्यकर्ता को उसके गौरव का स्मरण कराया जाता है कि वह अच्छे कुल में जन्मा है, सज्जनसंगति मिली है, उच्च पद मिला है, उसे बुरा कार्य नहीं करना चाहिए, अन्यथा गौरव समाप्त हो जायेगा। यहाँ चंद्र को भी उसके मातृवंश में जन्म, उच्च संगति और उच्च पद का स्मरण करा कर दुष्कृत्य न करने की शिक्षा दी जा रही है। दुष्कृत्य का अनौचित्य बताया जा रहा है। सीधे से सीधे बात नहीं की जाती, सो दमयन्ती भी सखी के माध्यम से चंद्र को उपालंभ दे रही ॥ ५० ॥

निपततापि न मन्दरभूभृता त्वमुदधौ शशलाञ्छन ! चूर्णितः ।
अपि मुनेर्जठरार्चिषि जीर्णतां बत गतोऽसि न पीतपयोनिधेः ॥ ५१ ॥

जीवातु--निपततेति । हे शशलाञ्छन सकलङ्केत्यर्थ । त्वमुदधौ निपतता मथनसमय इति शेष । मन्दरभूभृता मन्दराद्रिणापि न चूर्णित, पीतपयोनिधे आचमितसमुद्रस्य मुर्दे अगस्त्यस्य, जठरार्चिषि जठरानलेऽपि जीर्णता न गतोऽसि । वातापिवदिति भाव । वतेति खेदे । मद्भाग्यविपर्यय एवायमिति भाव ॥ ५१ ॥

अन्वय --शशलाञ्छन बत त्वम् उदधौ निपतता मन्दरभूभृता अपि न चूर्णित पीतपयोनिधे मुने जठरार्चिषि अपि जीर्णता न गत असि ।

हिन्दी--हे शश के कलंक से युक्त ( कलकी ), खेद है कि तू समुद्र में ( मथन के निमित्त ) गिरते मदराचल से भी ( पिसकर ) चूर्ण चूर्ण नही हुआ, समुद्र पी जाने वाले मुनि ( अगस्त्य ) के जठर ( उदर ) की आग मे ( पच कर ) भी नष्ट नही हुआ ।

टिप्पणी--दमयन्ती का चद्र पर आक्रोश--ऐसे पापी को दो-दो बार भी मौत न आयी, मथन के समय न तो मदराचल के नीचे पिसा और न अगस्त्य मुनि के पेट मे समुद्रपान के समय भीतर पहुँच कर वातापी राक्षस के समान पचा गया । कलकियों को मौत भी तो नहीं आती ! कैसा दुर्भाग्य है बेचारी दमयन्ती का ? विद्याधर के अनुसार विभावना अलकार ॥ ५१ ॥

किमसुभिर्गलितैर्जड । मन्यसे मयि निमज्जतु भीमसुतामन ।
मम किल श्रुतिमाह तदर्थिका नलमुखेन्दुपरा विबुधस्मरः ॥ ५२ ॥

जीवातु--किमिति । हे जड मूढ ! गलितैर्निष्क्रमितै , असुभि , प्राणै स्वमारणेनेत्यर्थ । भीमसुतामनो मयि चन्द्रे निमज्जतु निमज्जेत् । सम्भावनाया लोट् । इति मन्यसे किम् ? 'यत्रास्य पुरुषस्याग्नि वागप्येति वात प्राणश्चक्षुरादित्य मनश्चन्द्र दिश श्रोत्र पृथिवी शरीरमाकाशमात्मौषधीर्लोमानि वनस्पतीन् केशा अप्सु रोहित च रेतश्च निधीयत' इति श्रुतिप्रामाण्यादिति भाव । मोऽपि वृथाभिमान इत्याह--स मृतमनश्चन्द्रमेतीत्येव रूपोऽर्थोऽभिधेयो यस्यास्ता तदर्थिका, 'शेषाद्विभाषा' इति कप्समासान्त । 'प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वं स्यात् इदाप्यसुप' इतीकार, श्रुति पूर्वोक्तवेदवाक्यम् । विबुधो देवो विद्वांश्च, स्मर नलस्य मुखेन्दु, मुखचन्द्र, परो मुख्यार्थो यस्यास्तां तत्पराम् । 'पर दूरान्यमुख्येषु' इति वैजयन्ती । मम आह किल ब्रूते

स्तु । विद्वदुक्त एवार्थो ग्राह्य इत्यर्थः । परलोकेऽपि मे मनो नल एव नान्य इति भावः ॥ ५२ ॥

अन्वय—अङ्ग, गलितैः असुभिः मे मनः त्वयि निमज्जतु—इति मन्यसे किम् ? विबुधस्मरः तदर्थिकां श्रुतिं नखमुखेन्दुपरां मम आह किल ।

हिन्दी—अरे मूर्ख ( चन्द्र ), प्राण चले जाने पर भीमराज की बेटी का मन तुझ में निमग्न हो जायेगा—क्या तू यह माने बैठा है ? निश्चयपूर्वक विद्वान् देव काम ने मुझे उससे सम्बद्ध वेदवाक्य का प्रमुख अर्थ नख-मुख चन्द्र बताया है ।

टिप्पणी—श्रुति-प्रमाण है कि मृत व्यक्ति की वाणी अग्नि में मिल जाती है, प्राण वायु में, नेत्र आदित्य में, मन चन्द्र में, कान दिशाओं में, शरीर पृथ्वी में, आत्मा आकाश में, लोम ओषधियों में, केश वनस्पतियों में और रक्त-वीर्य जल में । दमयन्ती 'मनश्चन्द्रम्' के आधार पर चन्द्र को उपालम्भ देती है कि तू इसलिए कदाचित् मेरी मृत्यु चाहता है कि मर कर मेरा मन तुझ में निमग्न हो जायेगा, जो मेरे जीते जी तो तेरी ओर आकृष्ट भी नहीं होता । पर तू मूर्ख है, श्रुतिवाक्य का अर्थ तूने समझा ही नहीं, इसे ठीक-ठीक समझा विद्वान् देव स्मरणशील ( स्मरतीति स्मरः ) काम ने । उसने मुझे बताया है कि 'मनश्चन्द्रम्' श्रुतिवाक्य में 'चन्द्र' का प्रमुख विशिष्ट अर्थ 'नखमुख' है, सामान्यार्थ 'चन्द्र' नहीं, प्रत्युत 'मुखचन्द्र' । तू मूर्ख देव है, यदि विद्वान् देव होता तो विशिष्ट अर्थ समझ पाता । मूर्ख सामान्य अर्थ ही समझ पाते हैं । भाव यह है कि मैं मरने पर भी नलानुरागिणी ही रहूँगी, अन्य किसी के प्रति मेरा अनुराग सम्भव नहीं । विद्याधर के अनुसार श्लेष और अतिशयोक्ति ॥ ५२ ॥

मुखरयस्व यशोनवडिण्डिमं जलनिधेः कुलमुज्ज्वलयाधुना ।
अपि गृहाण वधूवधपौरुषं हरिणलाञ्छन ! मुञ्च कदर्थनाम् ॥ ५३ ॥

जीवातु—मुखरयस्वेति । हे हरिणलाञ्छन शशाङ्क ! यशसः नवडिण्डिमं कीर्तिप्रकाशकं नूतनवाद्यविशेषं मुखरयस्व मुखरं, रवाकुलं कुरु, अधुना जलनिधेः स्वजनकस्य कुलमुज्ज्वलय प्रकाशय, वधूवधपौरुषमपि स्त्रीवधशौर्यञ्च, गृहाण स्वीकुरु । किन्तु, मुञ्चितोऽयं कदर्थं पीडाकरं 'को कत्पुरुषेऽपि' इति कुशब्दस्य कदादेशः । कदर्थीकरणं कदर्थना कदर्थनशब्दात् । 'तत्करोति'

इति ण्यन्ताच्च । ता मुञ्च शीघ्र मारय । न तु पीडयेत्यर्थ । अत्र वधू-वधस्यानिष्टत्वेनाविधेयस्य विधानात् । 'विष भुङ्क्ष्व' इतिवन्निषेधपरो विध्याभास अनिष्टनिषेधाभासपराक्षेपालङ्कारभेद । तथा चालङ्कारसूत्रम्-'अनिष्ट विध्याभासश्चे'ति ॥ ५३ ॥

अन्वय —हरिणलाञ्छन, यशोनवडिण्डिम मुखरयस्व, अधुना जलधिं कुलम् उज्ज्वलय, वधूवधपौरुषम् अपि गृहाण, कदर्थना मुञ्च ।

हिन्दी—अरे मृग-कलक धारने वाले ( कलकी ), कीर्ति का नवीन डिंडिम घोष कर ( ढिढोरा डुगी पिटवादे ), अब तो समुद्र का कुल उज्ज्वल कर ले, स्त्री-वध की वीरता भी अर्जित कर, ( पर ) यह पीडा देना छोड दे।

टिप्पणी—यह स्तुति रूप मे निन्दा है। स्त्री वध मे कोई पौरुष तो है ही नही, न इसमे कीर्ति मिलती है और न कुल का सुनाम ही होता है। इसके विपरीत नारी-हत्या, कायरता और निन्दा के कारण कुल मर्यादा-विघातक ही होती है। दमयन्ती को पीडा दे देकर मारने से यही सब 'कलङ्क' चन्द्र को मिलेगा, और वह कलकी तो है ही। दमयन्ती का कथन है कि भले ही 'सदाकलकी' चन्द्र को कलक भय न हो, पर इतना तो उसे मान ही लेना चाहिए कि निरपराधिनी दमयन्ती को इतनी पीडा न दे। अच्छा हो कि झटपट प्राण ले ले, यह पीडा असह्य है। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक मे अनिष्ट, अत एव अविधेय, 'वधू-वध' के विधान के कारण निषेधपरक विधि का आभास है—'विष भुङ्क्ष्व' के समान। इस प्रकार अनिष्टनिषेधा-भासपरक आक्षेपालकार है। [ 'विष भुङ्क्ष्व मा चास्य गृहे भुङ्क्था '—विष खा, इसके घर मत खा—इसमे विधिवाचक—'विष खा'—कथन से निषेधार्थ ही मान्य होता है। यहाँ विष खाने की अनुज्ञा नही है, इसका पूरा तात्पर्य दूसरे वाक्य से सबद्ध है—किसी विशिष्ट घर में भोजन करने से अच्छा है, विष खाना, अर्थात् इस घर मे भोजन करना विष भोजन से भी अधिक भयावह है। व्यजना के प्रसग मे विवेचक आचार्यों ने इस वाक्य पर विचार किया है। ( दर्शनीय 'काव्य प्रकाश' पचम उल्लास, 'दशरूप' चतुर्थ प्रकाश। ) 'वधूवधपौरुष गृहाण' में भी ऐसी ही निषधपरक विधि का निर्देश है। ] विद्याधर के अनुसार यहाँ स्तुतिनिंदा है। 'मुखरय + सु + यशः' विच्छेद

करके 'ज्यात्र की ड्रापीट' तथा 'उज्ज्वलद' का अन्वय 'अग्निज्वल' भी किया गया है ॥ ५३ ॥

निशि शशिन् ! भज कैतवभानुतामसति भास्वति तापय पाप माम् ।
अहमहन्यवलोकयितास्मि ते पुनरहर्पतिनिर्दुतदर्पताम् ॥ ५४ ॥

जीवातु—निशीति । हे शशिन् ! पाप ! क्रूर ! 'नृशंसो घातुकः क्रूरः पापः' इत्यमरः । निशि भास्वत्यसति । कैतवभानुना कपटसूर्यत्वं भज । मां तापय, किं त्वहन्याहनि, अहर्पतिना सूर्येण, 'अहरादीनां पत्यादिषु' इति रेफादेशः । ते तव, निर्दुतदर्पतां निरहङ्कारताम् अवलोकयितास्मि द्रक्ष्यामीत्यर्थः । लुटि मिपि तासिप्रत्ययः । पापिष्ठा स्वमायामास्मिन्ननन्त परान् हिनस्तीति भावः ॥ ५४ ॥

अन्वयः—शशिन्, निशि भास्वति असति कैतवभानुतां भज, पाप, मां तापय, अहम् पुनः अहनि ते अहर्पतिनिर्दुतदर्पताम् अवलोकयितास्मि ।

हिन्दी—अरे चन्द्र, रात में भास्वत् ( सूर्य ) के न रहने पर कपट सूर्य बन ले, पापी क्रूर, सन्तप्त कर ले मुझे, मैं भी दिन में दिनेश ( सूर्य ) के द्वारा तेरे दर्प को दलित होता देखूँगी ।

टिप्पणी—रात मे दमन्ती पीडाकर चन्द्र को दिन में अपने इस पापकर्म का दड सूर्य के समुख भुगतना पड़ेगा, रात मे वह पापी दमयन्ती को चाहे जितना सताले । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलङ्कार ॥ ५४ ॥

शशकलङ्क ! भयङ्कर ! मादृशा ज्वलसि यन्निशि भूतपतिं श्रितः ।
तदमृतस्य तवेदृशभूतनाद्भुतकरी परमूर्धविधूननी ॥ ५५ ॥

जीवातु—शशकलङ्केति । हे शशकलङ्क शशाङ्क ! मादृशा वियोगिनामित्यर्थः । भयं करोतीति भयङ्कर उद्वेजक ! 'मेघर्तिभयेषु कृञः' इति खच्प्रत्ययः । 'अरुर्द्विषत्' इत्यादिना मुमागमः । यद्यस्मात्, भूतपतिं शिवं पिशाचपतिश्च, श्रितः सन् निशि ज्वलसि प्रदीप्यसे । तत्तस्मादमृतस्यामृतमयस्य मृतेतरस्य च, तव परेषां द्रष्टृणां स्वाविष्टानां च, मूर्धविधूननी एकत्र विस्मयादन्यत्रावेशाच्च शिरःकम्पकरी, ईदृग्भूतता इत्यभूतत्वम् ईश्वरपिशाचत्वञ्च, अद्भुतकरी विस्मयकरी । हरशिरोमणेरमृतस्य इव इत्य प्रज्वलना-

त्मकत्वमद्भुतमिति वाच्यार्थः । जीवत ईदृगलातपिशाचत्वमद्भुतमिति व्यङ्ग्यार्थः ॥ ५५ ॥

अन्वय —शशकलङ्क, मादृशां भयङ्कर, यत् भूतपति श्रितः निशि ज्वलसि यत् अमृतमयस्य तव परमूर्धविधूननी ईदृशभूतता अद्भुतकरी ।

हिन्दी—अरे शश का कलंक धारनहारे, मुझ जैसी ( विरहिणी ) नारियों के लिए भयकारक ( चन्द्र ), जो सब प्राणियों के स्वामी ( शिव ) का आश्रित होकर भी तू जलाता है, वह अमृत से पूर्ण तेरा अन्य के सिर को कंपित कर देने वाला स्वभाव आश्चर्यजनक है ।

टिप्पणी – चन्द्रमा 'सुधांशु' ( अमृत किरण ) कहा जाता है, इसके अतिरिक्त वह *सब भूतों प्राणियों अथवा गणों के स्वामी शिव अथवा 'भूतानां पतिम्'*—आकाश में स्थित है । ऐसी स्थिति में अन्य को पीड़ा देने का—पीड़ा से सिर हिला हिला डालने का स्वभाव चन्द्र को कहाँ से मिला ? यह आश्चर्य ही है । अमृतमय भी जला रहा है, प्राणियों के स्वामी का आश्रित होकर भी कष्ट दे रहा है । घोर आश्चर्य । यह ठीक नहीं है । अथवा महादेव का आश्रय पाकर भी और अमृत निकट रहते हुए जो रात में ऐसा आग का गोला बनकर जीवित रहते पिशाच का कार्य कर रहे हो, यह आश्चर्य है, क्योंकि भूत-पिशाच तो मर कर हुआ जाता है, मरा ही भूत बन कर सिर *पर आया करता है और लोगों के सिर कँपाया करता है । चन्द्र तो जीता* पिशाच बन गया है । अथवा अमृतमय अर्थात् जलपूर्ण होकर भी चन्द्र का जलाना आश्चर्य कारण है । जलाती तो आग है, जल नहीं । भाव यह है कि कलंकी चन्द्र जीवितपिशाच 'जिंदाभूत' है । विद्याधर के अनुसार श्लेषालङ्कार ॥ ५५ ॥

श्रवणपूरतमालदलाङ्कुरं शशिकुरङ्गमुखे सखि ! निक्षिप ।
किमपि तुन्दिलितं स्थगयत्वमुं सपदि तेन तदुच्छ्वसिमि क्षणम् ॥५६॥

जीवातु—श्रवणेति । हे सखि ! श्रवणपूरं कर्णावतंसं, यत्तमालदलाङ्कुरस्तमालपल्लवस्तं, शशिकुरङ्गस्य मुखे वक्त्रे, निक्षिप । तेन दलाङ्कुरेण, सपदि, किमपि कियदपि, तुन्दिलितस्तुन्दिलीकृतं, स्थूलीकृतस्तन्, अमुं शशिनं, स्थगयतु छादयतु । ततस्माद्धेतोः, क्षणमुच्छ्वसिमि प्राणिमि, 'श्वस-

दिम्य सार्वधातुक' इतीडागम ॥ ५६ ॥

अन्वय —सखि, श्रवणपूरतमालदलाङ्कुर शशिकुरङ्गमुखे मयदि निक्षिप, तेन किमपि तुन्दिलित अमु स्यात्तु तद् क्षणम् उच्छ्वसिमि ।

हिन्दी—अरी सखी, कान में रखे तमाल पत्र के अङ्कुर को चन्द्र के ( वाहन ) हिरन के मुख में ( खाने को ) झटपट डाल, उससे कुछ पेट भर कर ( तोंद बढ़ाकर ) वह इसे (चन्द्र को) ढक ले कि मैं क्षण भर साँस ले सकूं।

टिप्पणी—वाहन कुरंग का खाकर पेट बढ़ जायेगा, जिससे चन्दा ढक जायेगा और दमयन्ती के उसके मध्य अन्तराल हो जायेगा। ज्वाला घटेगी और दमयन्ती को कुछ विश्राम मिलेगा। अभी तो चन्दा साँस भी नहीं लेने देता। विद्याधर के अनुसार 'हेतु' अलङ्कार ॥ ५६ ॥

असमये मतिरुन्मिपति ध्रुव करगतैव गता यदि या कुहू ।
पुनरुपैति निरुध्य निवास्यते सखि! मुख न विधो पुनरीक्ष्यते ॥५७॥

जीवातु—असमय इति। हे सखि ! असमये मति कार्यधी, उन्मिषति उदेति, ध्रुवम् । न तु योग्यकाल इत्यर्थ । कुत, यद्यस्मादिय कुहू नष्टचन्द्रामावास्या करगता स्वायत्तैव, हस्तनक्षत्रगता च गता । तदास्ता, पुनरुपैति पुनरागच्छति चेदित्यर्थ । निरुध्य निवास्यते स्थाप्यते । तस्य फलमाह—विधोर्मुख पुनर्नेक्ष्यते । तस्यास्तन्नाशकत्वादिति भाव । पापिष्ठस्य तस्यादर्शनमेव फलमित्यर्थ ॥ ५७ ॥

अन्वय —सखि ध्रुवम् असमये मति उन्मिषति, यत् इय करगता एव कुहू गता, पुनः उपैति चेद् निरुध्य निवास्येत, विधो मुख पुन न ईक्ष्यते ।

हिन्दी—हे सखी, निश्चय ही बुरा समय आने पर बुद्धि स्फुरित होती है। जो यह 'करगता'—हाथ में आयी ( अथवा कर अर्थात् हस्त' नक्षत्रगता आश्विनमास की ) भी अमावस्या निकल गयी, यदि फिर आयेगी तो रोक कर रख ली जायेगी, चन्द्रमा का मुख फिर न दीखेगा।

टिप्पणी—चन्द्र-दर्शन के कारण जो दुर्भाग्य—बुरा समय आया है, उसमें ही दमयन्ती को यह बुद्धि आयी कि अब जब अमावस आये तो उसे रोक लिया जाय, जिससे फिर इस पापी चन्दा का मुख न देखना पड़े। कोई सद्-

व्यक्ति पापी का मुख देखना नही चाहता। विद्याधर ने यहाँ अर्थान्तरन्यास अलंकार माना है ॥ ५७ ॥

अयि ! ममैष चकोरशिशुर्मुनेर्व्रजति सिन्धुपिबस्य न शिष्यताम् ।
अशितुमब्धिमधीतवतोऽस्य वा शशिकरा पिबत कति शीकरा ॥५८॥

जीवातु—अयीति । अयि सखि ! एष मम चकोरशिशुर्विषपरीक्षार्थं गृहसंवर्धितो बालचकोर । यथाह कामन्दक —'चकोरस्य विरज्येते नयने विषदर्शनात्' इति । पिबतीति पिब, 'पाघ्राध्मा' इत्यादिना शतृप्रत्यये पिबादेश । सिन्धो पिबस्य समुद्रपायिनो मुनेरगस्त्यस्य शिष्यता, न व्रजतीति काकु । व्रजतीत्यर्थ । तथा च अयं चकोरश्चन्द्र निश्शेष पास्यतीत्याशय, न चैतदशक्यमित्याह—अब्धिमशितु पातुमधीतवत अभ्यस्तवत अत एव, पिबत अब्धिपानप्रवृत्तस्यास्य चकोरस्य, शशिकरा कति वा शीकरा कतिचित्कणा इत्यर्थं । अत्र समुद्रपायिनो दण्डापूपिकया शशिकरपानसिद्धेरर्थापत्तिरलङ्कार ॥ ५८ ॥

अन्वय—अयि एष मम चकोरशिशु सिन्धुपिबस्य मुने शिष्यता न व्रजति ? अब्धिम् अशितुम् अधीतवत पिबत अस्य शशिकरा कति वा शीकरा ?

हिन्दी—अरी, यह मेरा चकोर का बच्चा क्या सागरपायी मुनि (अगस्त्य) के शिष्यत्व को न्हीं चला जायेगा ? समुद्र-पीना सीखे इसको पान करते हुए चन्द्र की किरणें कितनी बूदें होंगी ?

टिप्पणी—चन्द्र न दीखे—इसका दूसरा उपाय । यदि दमयती का पाला चकोर विहगबाल मुनि अगस्त्य का शिष्य बन उनसे सागर-पान की शिक्षा प्राप्त कर ले तो फिर इस छोटे से चन्दा को तो वह कुछ बूदों के समान पी जायेगा । 'दण्डापूपिकान्याय' ( जो दण्डा खायेगा, वह अपूप भी खा लेगा ) से समुद्रपायी का चन्द्रकिरणपान सिद्ध है, अत मल्लिनाथ के अनुसार अर्थापत्ति अलकार, विद्याधर के अनुसार विरोध ॥ ५८ ॥

कुरु करे गुरुमेकमयोधन बहिरितो मुकुरञ्च कुरुष्व मे ।
विशति यत्र यदैव विधुस्तदा सखि ! सुखादहितं जहि तं द्रुतम् ॥५९॥

जीवातु—कुर्विति । हे सखि ! एकं गुरु महान्तम् अयोधन तन्नाम पिण्डपट्टनमयोमुद्गर करे कुरु विगृहाणेत्यर्थं । इतोऽस्मत्साधनाद्बहि, मे मम मुकुर

दर्पण च कुरुष्व विधेहि । तत्र मुकुरे यदा विधु विशति प्रतिफलति, तदैव, सुखाद-नायासात्, अहित शत्रु, त विधु, द्रुत जहि मारय । हन्तेर्लोटि मिपि हिरादेश । 'हन्तेर्जः' इति जादेशस्य 'असिद्धवदत्राभात्' इत्यसिद्धत्वाच्च हेर्लुक् । अत्र च चन्द्रप्रहारादिप्रलापा मेघसन्देशादिवन्मदनोन्मादविकारा इत्यनुसन्धेयम् ॥५९॥

अन्वय'—सखि, करे एक गुरुम् अयोघन कुरु मे मुकुर च इत वहि कुरुष्व तत्र यदा विधु विशति अहित त सुखात् द्रुत जहि ।

हिन्दी– हे सखी, हाथ में एक भारी लोहे का घन ले और मेरे दर्पण को इधर से बाहर की ओर कर दे, उनमें जैसे ही चन्द्र प्रवेश करे, उस वैरी को अनायास झट से ( घन से ) मार दे ।

टिप्पणी—भाव यह कि शीशे में जब चन्दा की परछाही पडे तभी झट से उस पर लोहे का घन पटक दिया जाय, जिससे शीशे में बन्दी चन्द्रमा भी चूर-चूर हो जाये । मल्लिनाथ ने इसमें प्रलाप मानते हुए उन्माद-विकार का संकेत किया है । मेघ सदेश की भाँति चन्द्रप्रहारादि भी प्रलाप ही है—कामार्त का चेतनाचेतनाविवेक । विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार अनुप्रास ।५९।

उदर एव धृत- किमुदन्वता न विषयो वडवानलवद्विधु ।
विषवदुज्झितमप्यमुना न म स्मरहर' किमम् बुभुजे विभु ॥६०॥

जीवातु—उदर इति । विषम क्रूरकर्मा, विधु, उदन्वता उदधिना, 'उदन्वानुदधौ च' इति निपात । वडवानलवद्वडवाग्निना तुल्य, 'तेन तुल्य क्रिया चेद्वति' उदरे कुक्षावेव किं न धृत । अथवा, अमुना उदन्वता उज्झितमप्यमु विधु विभु समर्थ स्मरहर', विषवद्विषेण कालकूटेन तुल्य, पूर्ववद्वति । किं न बुभुजे न ग्रसतेस्म । उभयथापि स्वय जीवेम इति भाव ॥ ६० ॥

अन्वय'—विषम विधुः उदन्वता वडवानलवत् उदरे एव किं न धृत ? अमुना उज्झितम् अपि अमु स' विभु स्मरहर विषवत् किं न बुभुजे ?

हिन्दी—दु सह चन्द्र को समुद्र ने वडवाग्नि के समान पेट में ही क्या नहीं रखा ? ( और फिर ) इस ( समुद्र ) के द्वारा छोडे हुए भी इस ( चन्द्र ) को उस समर्थ काम-विनाशक ( शिव ) ने विष के समान क्यों न खा डाला ?

टिप्पणी—'न बाँस रहता, न बाँसुरी बजती' । यदि समुद्र ने चन्द्र को पेट में ही रहने दिया होता और ( इसके अतिरिक्त ) शिव ने ही यदि इसे

खा डाला होता, कितना अच्छा होता! न चन्द्र रहता, न उगता, न वियोगिनी पीडित होतीं। समुद्र और शिव के लिए यह कोई नया कृत्य नहीं है। समुद्र वडवाग्नि को तो उदर मे रखता ही है, शिव विष पान कर ही चुके हैं। एक दुःसह चन्द्र और सही। ऐसा प्रतीत होता है कि चन्द्रमा वडवाग्नि और कालकूट भी अधिक असह्य है, इसी से समुद्र और शिव यथेच्छ न कर सके। विद्याधर के अनुसार सदेह अलकार ॥ ६० ॥

असितमेकसुराशितमप्यभून्न पुनरेप पुनर्विशद विषम्।
अपि निपीय सुरर्जनितक्षय स्वयमुदेति पुनर्नवमार्णवम् ॥ ६१ ॥

जीवातु—असितमिति। आर्णवमणवे जात, 'तत्र जात' इत्यणप्रत्यय। अशित मेचक विष कालकूटाख्यमेकेनैव सुरेण महादेवेन, अशित गिलितमपि, पुनर्नाभूत्राजनि। एष चन्द्रो नामार्णव विशद विष पुन सितविष तु सुरैर्बहुभिर्देवै 'प्रथमा पिबते वह्नि' रित्याद्युक्तक्रमेण, निपीय जनितक्षय कृतनाशमपि, स्वय नव तद्रूपेणैव, पुनरुदेत्यागच्छतीति व्यतिरेक ॥ ६१ ॥

अन्वय—असितम् आर्णव विषम् एकसुराशितम् अपि पुन न बभूव, एष विशद सुरै। निपीय जनितक्षयम् अपि स्वय पुन नवम् उदेति।

हिन्दी—काला समुद्रजात विष ( कालकूट ) एक देव ( महादेव ) द्वारा खा लिया जाने पर ही फिर न उत्पन्न हुआ, यह शुभ्र ( विष चन्द्र ) अनेक देवो द्वारा पिया जाकर नाश को प्राप्त होने पर भी अपने आप फिर नया उत्पन्न हो जाता है।

टिप्पणी—समुद्र से एक नही दो प्रकार के विष जन्मे, एक काला कालकूट, दूसरा शुभ्र चन्द्रमा। कालकूट को अकेले शिव ने ही पिया था, फिर भी वह नष्ट हो गया। यह सफेद विष काले विष से अधिक प्रचड निकला। अनेक अग्नि आदि देवता प्रतिमास ( कृष्णपक्ष मे ) मिल कर इसका पान करते है और इसे पूर्णतया नष्ट कर देते हैं, परन्तु समूचा नष्ट होने पर भी—आश्चय है—यह फिर से नवीन होकर उत्पन्न हो जाता है। भाव यह कि चन्द्र रूप शुभ्र सामुद्र विष काले विष कालकूट से अधिक प्रबल, दृढ और विषम है। मल्लिनाथ के अनुसार व्यतिरेक, विद्याधर ने व्यतिरेक और विरोधालङ्कार का निर्देश किया है॥ ६१ ॥

विरहिवर्गवधव्यसनाकुलं कलय पापमशीतकलं विधुम् ।
सुरनिपीतसुधाकमपापकं ग्रहविदो विपरीतकथाः कथम् ॥ ६२ ॥

जीवातु—विरहीति । हे सखि ! विरहिवर्गवधे व्यसनेनासक्त्या, आकुलं सङ्कुलं, सदानन्दम् अशीतकलं पूर्णकलं, विधुं पापं कल्य क्रूरं विद्धि सुरनिपीता सुधा यस्य तं क्षीणमितरदं । दीपितं कम्मासान्न । अपोऽन्यतरस्याम्' इति विकल्पाद् ह्रस्वभाव । अतएव एवापापकमत सौम्यं कलम् । तथा कार्यदर्शनादिति भाव । किन्तु ग्रहविदो दैवज्ञास्तु कथं विपरीतकथा 'क्षीणेन्द्वर्कमहीपुत्रा पापान्तस्युतो बुध । पूर्णचन्द्रबुधाचार्यशुक्रास्ते स्युः शुभग्रहा ॥' इत्येव विरुद्धवाचः । अनुभवविरोधादग्राह्यं तद्वाक्यमिति भाव ॥ ६२ ॥

अन्वय—विरहिवर्गवधव्यसनाकुलम् अशीतकलं विधुं पापं कलय, सुरनिपीतसुधाकरम् अपापकं, ग्रहविदः कथं विपरीतकथा ?

हिन्दी—( सखी, ) वियोगि-वृन्द के वध की आसक्ति मे व्याकुल ( अथवा वियोगि-वध व्यसन के कारण अकुल अर्थात् नीच कुलोत्पन्न ) सपूर्ण कलावाले ( पूर्णिमाचन्द्र ) को पापी समझ और देवों द्वारा जिसका अमृत पी लिया गया है, उस ( अमावस्या-चन्द्र ) को निष्पाप। ग्रहज्ञाता ( न जाने ) क्यों इससे विपरीत कहा करते हैं ।

टिप्पणी—ज्योतिःशास्त्रियों के कथनानुसार पूर्ण चन्द्र शुभ ग्रह होता है और क्षीण चन्द्र अशुभ । उन्होंने बताया है—'क्षीण चन्द्र, सूर्य, शनि, मगल और उनसे सयुक्त बुध पापग्रह होते हैं और पूर्ण चन्द्र, बुध, बृहस्पति और शुक्र शुभ ग्रह ।' किन्तु पूर्णचन्द्र वियोगिजनों को व्यथा देता है, अत दमयन्ती के मतानुसार वही पापग्रह है, अमाचन्द्र नही। वह ज्योतिःशास्त्र के वचन को इसी कारण झूठा मानती है, क्योंकि अनुभव से ग्रहवेत्ताओं का कथन सच्चा सिद्ध नही होता । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलङ्कार ॥ ६२ ॥

विरहिभिर्बहुमानमवापि यः स बहुलः खलु पक्ष इहाजनि ।
तदमिति: सकलैरपि यत्र तैर्व्यरचि सा च तिथिः किममा कृता ॥ ६३ ॥

जीवातु—विरहिभिरिति । यः पक्षो विरहिभिः बहुमानं सत्कारमवापि प्रापित', क्षीयमाणचन्द्रत्वादिति भाव । अवपूर्वादाप्नोतेर्ण्यन्तात् कर्मणि लुङ् । 'गतिबुद्धि'—इत्यादिना अणि कर्तुः कर्मत्वम् । 'ण्यन्ते कर्तुश्च कर्मण' इत्य-

भिधानात् । स विरहिभिर्बहुकृत पक्ष इहास्मिन् लोके बहुप्रकार लाति आदत्त इति व्युत्पत्त्या बहुल 'आतोऽनुपसर्गे क' न तु 'बहोरुलच्' इति भाव । अजनि जात । खल्विवत्युत्प्रेक्षा । किञ्च तथापि, यत्र यस्या तिथौ सकलैरपि तैर्विरहिभि तदमितिस्तस्य बहुमानस्यामितिरपरिमितिर्व्यरचि अकारि । नष्टचन्द्रत्वादिति भाव । सा च तिथि अमा अमितिर्बहुमानस्यास्यामिति व्युत्पत्या अमा, अमानामिका कृता किम् ? माते र्भावार्थे सम्पदादिक्विपि नञ्समासे मत्वर्थीये चाकारप्रत्यये 'यस्येति चे'ति लोपे 'अजाद्यतष्टाप्' । न त्वमा सहवसतोऽस्या सूर्याचन्द्रमसोरिति व्युत्पत्येत्युत्प्रेक्षा । *अमेति सहार्थे अव्यय, ततो* भावप्रधानान्मत्वर्थीयाकाराट्टाप् ॥ ६३ ॥

अन्वय —विरहिभि॰ य॰ पक्ष बहुमानम् अवापि स खलु इह बहुल अजनि, तै सकलै अपि यत्र तदमिति व्यरचि किम् च सा तिथि अमा कृता ?

हिन्दी—वियोगियों ने जिस पक्ष ( पखवारा ) को अत्यन्त सम्मान दिया, वह यहाँ ( जगत मे ) 'बहुल' ( बहुमान प्राप्त करने वाला ) काला पाख हो गया, उन सब ( वियोगियो ) ने ही जिस तिथि मे उस ( सम्मान ) की अपरिमितता कही, क्या उसी तिथि को 'अमा' नाम दे दिया ?

टिप्पणी—'अमा' की सामान्यस्वीकृत व्युत्पत्ति है—'अमा सह वसतोऽस्या सूर्यचन्द्रमसो॰' अर्थात् जिस तिथि मे सूर्य-चन्द्र की 'अमा' अर्थात् 'सहवसति' ( एक साथ वास ) हो, वह अमा है । वियोगिनी दमयन्ती को चन्द्र व्यथाकारक है, अत वह 'अमा' की दूसरी व्युत्पत्ति करती है । उसका कथन है कि चन्द्र क्षयशील कृष्ण पक्ष को 'बहुल' इसलिए कहा जाता है कि वह *वियोगि जन मान प्राप्त है—बहुमान लभते इति बहुल, बहु लातीति बहुल* । अमावस्या को सम्मान अमित—अपरिमेय हो जाता है, अत उस तिथि को—'अमिति बहुमानस्य यस्या सा अमा' यह विग्रह करके 'अमा' कहा जाता है । 'अमा' अर्थात् अतिमानवती तिथि । 'मानि' धातु से भावार्थ मे सपदादि क्विप् करके नञ् समास और मत्वर्थीय अकार प्रत्यय की, 'यस्य च' ( अष्टा॰ ६ । ४ । १४८ ) से लोप किया और 'अजाद्यतष्टाप्' ( अष्टा॰ ४ । १ । ४ ) से 'टाप्' करके 'अमा' निष्पन्न हो गया । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा अलङ्कार ॥ ६३ ॥

स्वरिपुतीक्ष्णसुदर्शनविभ्रमात् किमु विधुं ग्रसते न विधुन्तुदः।
निपतितं वदने कथमन्यथा बलिकरम्भनिभं निजमुज्झति ॥ ६४ ॥

जीवातु—स्वेति। विधुन्तुदो राहु, विधुं चन्द्र, स्वरिपोर्विष्णोस्तीक्ष्ण निशित यत् सुदर्शन तदिति विभ्रमात् सादृश्यमूलभ्रमात् ग्रसते किमु ? तालुच्छेदभयादिति भाव। अन्यथा भयाभावे, वदने निपतितं वक्त्रान्तर्गतम्। अत एव, निजं स्वायत्त, बलिकरम्भनिभम् उपहृतदध्युपसिक्तसक्तुसदृश, स्वाधिष्ठितमित्यर्थ। 'करम्भा दधिसक्तव' इत्यमर। एनमिति शेष। कथमुज्झति उद्गिरतीत्युत्प्रेक्षा ॥ ६४ ॥

अन्वय—विधुन्तुद विधु स्वरिपुतीक्ष्णसुदर्शनविभ्रमात् न ग्रसते किमु, अन्यथा वदने निपतितं बलिकरम्भनिभं कथम् उज्झति ?

हिन्दी—राहु चन्द्र को अपने वैरी ( विष्णु ) के तीक्ष्ण सुदर्शन चक्र के भ्रम से तो कहीं नहीं ग्रस पाता है, अन्यथा मुख मे पड़े बलि-पूजा के निमित्त रूप करम ( दही-भात ) के समान ( चन्द्र ) को छोड़ क्यों देता ?

टिप्पणी—राहु के द्वारा बारम्बार ग्रस्त होने पर भी चन्द्र बच क्यों गया ? कल्पना है कि राहु उसे अपना शिरच्छेद करनेवाले विष्णु का सुदर्शन चक्र समझ कर खाते-खाते डर कर छोड़ देता है। यदि उसे ऐसा भ्रम नहीं होता तो आकार-वर्ण साम्य से पूजार्थ उपहार मे लाये करम ( दही-भात या दही-सत्तू ) के सदृश चन्द्र को वह खा नहीं जाता, मुंह में रख कर भी छोड़ क्यों देता ? मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अनुमान ॥ ६४ ॥

वदनगर्भगतं न निजेच्छया शशिनमुज्झति राहुरसंशयम्।
अशितं एव गलत्ययमत्ययं सखि ! विना गलनालबिलाध्वना ॥ ६५ ॥

जीवातु—वदनेति। हे सखि ! यद्वा राहु वदनगर्भगतमास्यान्तःप्रविष्टं शशिनं निजेच्छया स्वेच्छया, नोज्झति। असंशयं संशयो नास्ति। अर्थाभावेऽव्ययीभाव। किं स्वयं शशी अशितो गिलित एव अत्ययं विना अकृच्छ्रेणेत्यर्थ। 'अत्ययोऽतिक्रमे कृच्छ्रे' इति वैजयन्ती। गलनालबिलाध्वना कण्ठनालान्तःकुहरमार्गेण, गलति निस्सरति। राहो शिरोमात्रत्वेन कण्ठनालनिस्सृतस्याशितस्य जठराग्निसंयोगविरहादस्य पापिष्ठस्येन्दो पुनरुदय इत्युत्प्रेक्षार्थ ॥ ६५ ॥

अन्वय—सखि, राहुः वदनगर्भगत शशिनम् अवशय निजेच्छया न उज्झति, अशित एव अयम् प्रत्यय विना गलनालबिलाध्वना गलति ।

हिन्दी—हे सखि, राहु मुँह के बीच पडे चन्द्र को नि सन्देह स्वेच्छा से नही त्यागता, खाया ( निगला ) हो गया यह बिना नष्ट हुए कठनाली के छिद के मार्ग से निकल आता है ।

टिप्पणी—राहुभुक्त किंतु अवशिष्ट चन्द्र विषयक दूसरी सम्भावना। राहु का उदर ही नही है, राहु चन्द्र को खाता है, किन्तु विना गला पचा वह कण्ठनली के छिद्र से बाहर आ जाता है। राहु के उदर न होने से चन्द्र नष्ट होने से बच जाता है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर ने विरोधाभास माना है ॥ ६५ ॥

ऋजुदृश कथयन्ति पुराविदो मधुभिद किल राहुशिरश्छिदम् ।
विरहिमूर्धभिद निगदन्ति न क्व नु शशी यदि तज्जठरानल ॥६६॥

जीवातु—ऋजुदृश इति । ऋजुदृश तादात्विककायमात्रदर्शिन , न त्वागामिकार्यदर्शिन इत्यर्थ । पुराविद पुराणज्ञा पूर्वपुरुषा , मधुभिद विष्णु, राहुशिरश्छिद कथयन्ति किल । किलेति वार्तायाम् । विरहिमूर्धभिद वियोगिशिरश्छिद न निगदन्तीति काकु । तथैव कथनीयमित्यर्थ । कुतस्तस्य राहोर्जठरानलो यदि अस्तीति शेष । शशी क्व नु ? न क्वापि स्यादित्यर्थ । राहुशिरश्छेदेन तदीयजठराग्निविच्छेदत्वाद्विरहिमारक शशिनमुज्जीवयतस्य विष्णुविरहिशिरश्छेदीत्येव व्यपदेश्य न राहुशिरश्छेदीत्यर्थ ॥ ६६ ॥

अन्वय—ऋजुदृश पुराविद मधुभिद राहुशिरच्छिद कथयन्ति किल, विरहिमूर्धभिद न निगदन्ति, यदि तज्जठरानल शशी क्व नु ?

हिन्दी—सरलदृष्टि अथवा यथादृष्ट ग्राही पुराणेतिहास के वेत्ता मधु के नाशक ( विष्णु ) को 'राहु का शिरच्छेत्ता' कहते हैं, वियोगिजनो के सिरो का काटनेवाला नही कहते, यदि राहु के जठराग्नि ( पेट मे आग ) होती, तो चन्द्रमा कहाँ रह पाता ।

टिप्पणी—मधुरिपु विष्णु को राहु के सिर को काटनेवाला कहा जाता है, क्योंकि यह यथार्थ है कि उन्होंने अमृत-वितरण-काल मे ऐसा किया था । किंतु वियोगिनी दमयन्ती की सम्मति मे विष्णु को 'वियोगियों के सिर को-

काटनेवाला' कहना अधिक उपयुक्त है, क्योंकि न वे राहु का शिरश्छेद करते और न शिर उदर का 'शिरोदरवियोग' राहु रूप और न चन्द्र बच पाता और न वियोगी इस प्रकार व्यथित होकर प्राण देते। यदि विष्णु राहु-शिरश्छेद न करते तो सम्पूर्ण शरीरवाला राहु चन्द्र को खाता और वह पच कर उदराग्नि में भस्म हो जाता। वियोगियों को उसके कारण मरण-व्यथा न भोगनी पड़ती। सम्पूर्ण दोष विष्णु का है, इसका उत्तरदायित्व उनको ही मिलना चाहिए। विद्याधर के अनुसार हेतु अलङ्कार ॥ ६६ ॥

स्मरनसौ रुचिभिः स्मरवैरिणा मखमृगस्य यथा दलितं शिरः।
सपदि संदधतुर्भिषजौ दिवः सखि! तथा तमसोऽपि करोतु कः ॥६७॥

जीवातु—स्मरेत्यादि। रुचिभिः स्मरतुल्यौ कायकान्तिभिः स्मरतुल्यौ तनिनौ च, दिवो भिषजौ स्वर्वैद्यौ, स्मरवैरिणा हरेण, दलितं छिन्नं, मख एव मृगः तस्य मृगरूपधारिणो मखस्येत्यर्थः। शिरो यथा सपदि संदधतुः, संयोजयामासतुः। यो यस्य मित्रं स तस्य वैरं निर्यातयतीति युक्तम्। किन्तु, हे सखि! तमसो राहोरपि तथा शिरस्सन्धानं करोतु। न कोऽपीत्यर्थः। हरस्य मखमृगशिरश्छेदे पुराणं प्रमाणम्, अश्विनोः पुनस्सन्धाने 'ततो वै तौ यज्ञस्य शिरः प्रत्यधत्ताम्' इति श्रुतिः ॥ ६७ ॥

अन्वय—सखि, रुचिभिः स्मरतुल्यौ दिवो भिषजौ स्मरवैरिणा दलितं मखमृगस्य शिरः यथा सपदि सन्दधतुः तथा तमसः अपि कः करोतु ?

हिन्दी—हे सखि, देह-कान्ति से काम-समान स्वर्ग के वैद्यों (अश्विनी कुमारों) ने कामारि (शिव) के द्वारा काटे यज्ञ-हरिण के सिर को जैसे तत्क्षण जोड़ दिया था, वैसे राहु का सिर भी कौन जोड़े ? (कोई नहीं जोड़ता)।

टिप्पणी—सिर-धड़ जुड़ जाते तो राहु पूर्ण देह बन जाता। स्वर्वैद्य ऐसा कर सकते हैं क्योंकि उन्होंने ऐसा किया था। श्रुति-प्रमाण है—'उन दोनों ने यज्ञ-मृग का सिर जोड़ दिया।' शिव ने यज्ञ-मृग का सिर काटा था अश्विनीकुमारों ने जोड़ दिया, क्योंकि वे काम-तुल्य हैं। काम-शत्रु के किये को उलट देना उनके लिए स्वाभाविक है, इस प्रकार मित्र के शत्रु की अवमानना उन्होंने कर दी। राहु का सिर वे क्यों जोड़ेंगे, क्योंकि उसे तो

शिव ने नहीं, विष्णु ने काटा है, जो काम के शत्रु नहीं हैं, प्रत्युत कृष्णावतार में 'कामतात' हैं। इस प्रकार राहु उदरविहीन ही रहेगा और उससे खाया चन्द्र सदा बचता रहेगा और विरही व्यथा पाते रहेंगे। खेद है। विद्याधर के अनुसार उपमा ॥ ६७ ॥

नलविमस्तकितस्य रणे रिपोर्मिलति किं न कबन्धगलेन वा।
मृतिभिया भृशमुत्पततस्तमोग्रहशिरस्तदसृग्दृढबन्धनम् ॥ ६८ ॥

जीवातु—नलेति। अथवा, रणे नलेन विमस्तकितस्य तथापि मृतिभिया मरणभयेन भृशमुत्पततः उद्गच्छतो रिपोः, कबन्धगलेन अपमूर्धकलेवरकण्ठेन सह तमोग्रहस्य शिरः, तस्य गलस्यासृजा रक्तेन दृढबन्धनं निविडसंयोगं सत् किं न मिलति न सङ्गच्छते? तथा च तज्जठराग्निना चन्द्रो जीर्येदिति भावः ॥ ६८ ॥

अन्वय—वा रणे मृतिभिया भृशम् उत्पततः नलविमस्तकितस्य रिपोः कबन्धगलेन तमोग्रहशिरः तदसृग्दृढबन्धनं किं न मिलति ?

हिन्दी—अथवा युद्ध में मरणभय से अत्यर्थ आकाश की ओर उछलते, नल द्वारा मस्तक रहित किये शत्रु के धड़ की गरदन के साथ अन्धकार ग्रह (राहु) का शिर उस (धड़) के रक्त से दृढ़ता के साथ जुड़ क्यों नहीं मिल जाता ?

टिप्पणी—राहु को उदरयुक्त करने का दूसरा प्रकार संकेतित है पूर्व श्लोक में बताया गया कि 'मखमृग' को तो देववैद्यों ने जोड़ दिया, पर राहु को जोड़ने वाला कोई नहीं है। यहाँ जोड़ने की संभावना इस प्रकार की गयी है कि चन्द्र है वियोगिजनों का शत्रु और राहु उसका शत्रु है। इस प्रकार राहु वियोगियों का मित्र हुआ। कोई वियोगी उसकी सहायता कर सकता है। नल वीर है, युद्ध में शत्रु वध करता है, वियोगी भी है। संग्राम में मरण-भय से आकाश की ओर उछलते शत्रु का मस्तक नल द्वारा जब कटेगा तब यह संभव है कि उसके धड़ के साथ बहते रक्त से राहु का शिर जोड़ दिया जाय, जिससे वह पूर्णांग होकर चन्द्र का खा ले और वियोगियों को चैन मिले। ऐसा कोई वियोगी कर क्यों नहीं देता? कर देना उचित है। विद्याधर द्वारा निर्दिष्ट अलंकार उत्प्रेक्षा ॥ ६८ ॥

सखि ! जरां परिपृच्छ तमश्शिरस्सममसौ दधतापि कबन्धताम् ।
मगधराजवपुर्दलयुग्मवत् किमिति न प्रतिसीव्यति केतुना ? ॥ ६९ ॥

जीवातु—सखीति । अथवा, हे सखि ! जरां जराख्यां निशाचरीं परिपृच्छ । असौ जरा कबन्धताम् अशिरस्कतां दधतापि केतुना सह केतुग्रहेण सह तमसो राहोः शिरः मागधराजस्य जरासन्धस्य वपुर्दलयोः शरीरार्धभागयोः युग्मवद् युगलमिव, किमिति न प्रतिसीव्यति न सन्धत्ते ? । शिरोमात्रं राहुः शरीरमात्रं केतुः तयोः सन्धाने दुर्दैवतज्जठराग्निना चन्द्रो जीर्येदिति भावः । जराकृताङ्गसन्धानो जरासन्ध इति भारती कथानुसन्धेया ॥ ६९ ॥

अन्वयः—सखि, जरां परिपृच्छ—असौ कबन्धतां दधता केतुना सह तमः शिरः अपि मागधराजवपुर्दलयुग्मवत् किमिति न प्रतिसीव्यति ?

हिन्दी—हे सखी, जरा राक्षसी से पूछ—यह कबन्ध ( धड़ ) रूप धारी केतु के साथ राहु का सिर भी मगध के राजा ( जरासंध ) के शरीर के दोनों भागों के समान क्यों नहीं सिल देती ?

टिप्पणी—राहु को दुर्बल करने का एक और उपाय । जरा नाम की राक्षसी ने एक शरीर के दो भागों को सिल दिया था, जिससे जरासंध बना और मगध का राजा हुआ, जिसका श्रीकृष्ण ने भीमद्वारा वध कराया था । जरा राक्षसी है, राहु भी राक्षस है । यदि जरा को सन्देश भेजा जाय तो वह राहु-केतु को जोड़कर एक कर सकती है । विद्याधर के अनुसार उपमा ॥६९॥

वद विधुन्तुदमालि ! मदीरितैस्त्यजसि किं द्विजराजधिया रिपुम् ।
किमु दिवं पुनरेति यदीदृशः पतित एष निषेव्य हि वारुणीम् ॥ ७० ॥

जीवातु—वदेति । हे आलि सखि ! मदीरितैः मद्वाक्यैः विधुन्तुदं राहुं वद, रिपुं द्विजराजश्चन्द्रो ब्राह्मणश्रेष्ठश्च, तद्धिया त्यजसि किम् ? तथान्योऽप्याह-यस्मादेव चन्द्रो वारुणीं प्रतीचीं सुरां च । 'वारुणी गन्धदूर्वायां प्रतीचीसुर-योरपि' इति विश्वः । निषेव्य गत्वा पीत्वा च । पतितः च्युतः पातकी च । ईदृशः पतितोऽपि पुनर्दिवमन्तरिक्षं स्वर्गञ्च एति यदि किमु । द्वयोरपि पतितयोरधोगतिरेव नोर्ध्वगतिरित्यर्थः । अतः पतितस्य कृते धैर्यं कुतस्तरां तद्वधे दोषस्त्वेति भावः ॥ ७० ॥

अन्वय—आलि, मदीरितं विधुन्तुद वद—रिपु द्विजराजधिया त्यजसि किम् यत् एष ईदृश पतित हि वारुणी निषेव्य दिव पुन किम् एति ?

हिन्दी—अरी सखी, मेरे वचन विधुपीडक ( राहु ) से कह—क्या वह शत्रु को ब्राह्मण समझ कर छोड रहा है ? जब कि यह ऐसा पतित ( गिरा हुआ, नीच ) है तो फिर वारुणी ( मदिरा तथा वरुण की दिशा पश्चिम ) का सेवन कर 'द्यौ' ( आकाश स्वर्ग ) मे पुन आता कसे है ?

टिप्पणी—दमयन्ती कहती है कि राहु को बता दो वह चन्द्र को ब्राह्मण समझ कर क्षमा न कर, यह तो मद्यसेवन करनेवाला ब्राह्मण है पतित–नीच जाने कैसे स्वर्ग म पहुँच गया है ? यहाँ द्विजराज ( तारो का राजा, ब्राह्मण ), वारुणी ( मदिरा, पश्चिम दिशा ) द्यौ ( आकाश, स्वग ) और पतित ( नीचे गिरा, पातकी ) शब्द अनेकार्थक हैं । द्विजराज ( तारकपति ) इतना गिरा हुआ और निर्लज्ज है कि पश्चिम दिशा में डूब कर भी फिर फिर आकाश मे उभरता है । भला आदमी अपराध करके बार-बार फिर वैसा ही करने को मुँह नहीं दिखाता । यह चन्द्र ही ऐसा नीच है । चन्द्र को ब्राह्मण मान राहु खा जाने से न चूके, यह तो मदिरापायी ब्राह्मण है, इस पियक्कड को न जाने क्यो स्वर्ग मे घुसने दिया जाता है ? चन्द्र तो बस नाम का ही ब्राह्मण है, वैसे पतित है, वारुणी सेवी । विद्याधर के अनुसार समासोक्ति अलकार । हिन्दी के संस्कृत पडित, आचार्य, कवि केशवदास का ऐसा ही एक दोहा द्रष्टव्य है—'जहाँ वारुणी की करी रचक रुचि द्विजराज । तहीं किया भगवन्त बिन सपति शोभा साज ।।'—रामचन्द्रिका–५।१४ ।। ७० ।।

दहति कण्ठमयं खलु तेन किं गरुडवद् द्विजवासनतोज्झितः ? ।
प्रकृतिरस्य विधुन्तुद ! दाहिका मयि निरागसि का वद विप्रता ? ।।७१।।

जीवातु—दहतीति । विधुन्तुद ! अय विधु द्विजवासनया द्विजत्वसामान्येनेत्यर्थ । पातित्येऽपि जातेरनपायादिति भाव । गरुडवद् गरुडस्येव 'तत्र तस्येव' इति वतिप्रत्यय । ते तव कण्ठ दहति खलु । विधु तेन दाहेनाज्झित किम् ? अस्य विप्रता का वद, न कापीत्यर्थ । तथा हि, अस्य विधो प्रकृति निरागसि निरपराधायां मयि दाहिका दाहिनी । अनपराधस्त्रीघातुकस्य कुतो ब्राह्मणत्वमित्यर्थ । 'आगोऽपराधो मन्तुश्च' इत्यमर । पुरा किल क्षुधितेन गरुत्मता

निषादवेषेण म्लेच्छान् भक्षयता तेनिमिलित ब्राह्मणद्विजः कश्चित् तद्गलदलेन सहसो-
द्गीर्ण इति पौराणिकी कथा । तथा माघश्चाह—'विप्र पुरा पतगराडिव निर्ज-
गार' इति ॥ ७१ ॥

अन्वय—विधुन्तुद, अयं किं कण्ठं दहति गरुडवत् द्विजदासतया उज्झितः ?
अन्यः प्रकृतिः दाहिका, निरागसि मयि का विप्रता ? इदं ।

हिन्दी—हे चन्द्रपीडक ( राहो ) यह ( चन्द्र ) क्या ( खाते समय तेरा )
कण्ठ जलाता है, जिसने गरुड़ के समान ( तूने इसे ) ब्राह्मण-बुद्धि से छोड़
दिया, जलाना इसका स्वभाव है, अन्यथा निरपराधिनी मुझ पर यह कौन-सी
ब्राह्मणता दिखा रहा है ? यह ।

टिप्पणी—पुराण-कथा है कि माता विनता की दासता से मुक्ति दिलाने
के लिए अमृत लाते गरुड़ ने निषादाकृति ब्राह्मण को खा जाना चाहा था ।
उन्हें कश्यप का वरदान था कि ब्राह्मणातिरिक्त सब को मार्ग में गरुड़ खा
सकते हैं । ब्राह्मण की पहिचान यह है कि उसे खाते ही गला जलने लगेगा ।
सो निषादाकृति ब्राह्मण को मुख में रखते ही गरुड़ के गले में जलन होने लगी
और उन्होंने उसे ब्राह्मण समझ कर छोड़ दिया । इस श्लोक में इसी पुराण-
कथा का आश्रय लिया गया है कि राहु ने—गले में दाह कर रहा है, इस
लिए चन्द्र ब्राह्मण है सो—उसे गरुड़ के समान ही छोड़ दिया । दमयन्ती
चन्द्र के वारुणी-सेवन की ओर संकेत करके कह रही है कि चन्द्र नाम का ही
'द्विजराज' है, कर्म से तो यह पतित शराबी है । निरपराध का सताने वाला
भी कहीं ब्राह्मण होता है ? इसकी प्रकृति ही है—पर पीडन । विद्याधर के
अनुसार अतिशयोक्ति और उपमालङ्कार ॥ ७१ ॥

नूनमस्या कलया किल दंष्ट्रया समवधाय यमाय विनिर्मितः ।
विरहिणीगणचर्वणसाधनं विधुरतो द्विजराज इति श्रुतः ॥ ७२ ॥

जीवातु—नूनमस्येति । विधुः अमुष्या कलया भक्त्यामि, कलानिरेव
दंष्ट्रया दंष्ट्राभि, दन्तविशेषैः प्रकृतिप्रत्ययेन । उत्प्रेक्षा वा देवेशवचनम् । यमाय
अन्तकार्थं समवधाय सम्यगवहितीभूय, विरहिणीगणस्य चर्वणसाधनं किञ्चिद्भ-
क्षणसाधनं विनिर्मितः, किल ब्रह्मणेति शेषः । अतोऽस्माद्दंष्ट्राविशेषत्वाद् 'द्विज-
राज' इति श्रुतः न तु विप्रविशेषत्वादित्यर्थः । 'दन्तविप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः ।

अतो नायमुपेक्ष्य इति भाव ॥ ७२ ॥

अन्वय --विधु सकलया कलया दष्ट्र्या समवधाय किं यमाय विरहिणीगण चर्वणसाधन विनिर्मित अत द्विजराज इति श्रुत. ?

हिन्दी—चन्द्र सपूर्ण कला रूप दष्ट्राओ से भली भाँति सयोजन करके क्या यम के लिए विरहिणियों को चबाने का साधन बनाया गया है, इसीसे 'द्विजराज' ( दाँतो का राजा ) प्रसिद्ध है ?

टिप्पणी—चन्द्र का जो 'द्विजराज' विरुद है, वह इसलिए नही कि वह ब्राह्मणश्रेष्ठ है यह तो इसलिए 'द्विजराज' है कि दष्ट्राओं से इसका निर्माण हुआ है, जिससे यमराज वियोगिनियों को चबा डालता है ? हत्या करने का यत्र है यह—दाँतों का राजा । विद्याधर मे इस श्लोक मे अपह्नवोत्प्रेक्षा का निर्देश किया है ॥ ७२ ॥

स्मरमुख हरनेत्रहुताशनाज्ज्वलदिद विधिना चकृपे विधु ।
बहुविधेन वियोगिवधैनसा शशमिषादथ कालिकयाङ्कित ॥ ७३ ॥

जीवातु–स्मरमुखमिति । अथ विधुश्चन्द्रो नामेद स्मरमुख ज्वलद् प्रज्वलदेव विधिना दैवेन हरनेत्रहुताशनाच्चकृपे मध्ये आकृष्ट । अथवा बहुविधेन वियोगिवधेन यदेन पाप, तेनैव कालिकया श्यामिकया, शशमिषादङ्कित । दाहकालिमा वा, पापकालिमा वा शशमिषाद् दृश्यत इति सापह्नवोत्प्रेक्षाद्वयम् ॥ ७३ ॥

अन्वय—अथ विधु इद ज्वलद् स्मरमुख विधिना हरनेत्रहुताशनात् चकृपे, बहुविधेन वियोगिवधैनसा कालिकया शशमिषात् अङ्कित ।

हिन्दी—अथवा चन्द्ररूप इस दहकते काममुख को विधाता ने शिव के तृतीय नेत्र की आग से बनाया है, अनेक प्रकार से वियोगि जनो के वध के पाप की द्योतक कलौंच खरहे के ब्याज से इस पर लगा दी गयी है ।

टिप्पणी—चन्द्र की दाहकता और पातक का द्योतन । मल्लिनाथ के अनुसार दो सापह्नवा उत्प्रेक्षाएँ, जिनका चन्द्रप्रभाकार ने दो प्रतीयमान उत्प्रेक्षाओं और अपह्नुति के अगागिभाव सकर रूप में निर्देश किया है । विद्याधर इस श्लोक मे रूपक और अपह्नुति मानते हैं ॥ ७३ ॥

[ द्विजपतिग्रसनाहितपातकप्रभवकुष्ठसितीकृतविग्रहः ।
विरहिणीवदनेन्दुजिघित्सया स्फुरति राहुरयं न निशाकरः ॥ १ ॥ ]

[ अन्वय —विरहिणीवदनेन्दुजिघित्सया द्विजपतिग्रसनाहितपातकप्रभवकुष्ठसितीकृतविग्रहः अयं राहुः स्फुरति, निशाकरः न ।

चरित्रवर्धनकृततिलकव्याख्या—द्विजपतीति ॥ भो सखि, विरहिणीनां वियोगिनीनां वदनेन्दुजिघित्सया मुखचन्द्रभक्षणेच्छया राहुरेव स्फुरति न निशाकरः । कीदृशः —द्विजपतिश्चन्द्रो विप्रश्रेष्ठश्च तद्ग्रसनात्तद्ग्रहणादाहितं यत्पातकं तस्मात्प्रभवमुत्पन्नं यत्कुष्ठं तेन सितीकृतो धवलीकृतो विग्रहः शरीरं यस्य स तथा ॥ क्षेपकोऽयम् ॥

हिन्दी—वियोगिनियों के मुखचन्द्रों को खाने की इच्छा से द्विजराज ( चन्द्र और ब्राह्मणश्रेष्ठ ) को ग्रसने के पातक से उत्पन्न कोढ के कारण शुभ्र शरीर वाला यह राहु ही चमक रहा है, निशाकर ( चन्द्र ) नहीं ।

टिप्पणी—भाव यह है कि यह जो आकाश में चमक रहा है, वह वस्तुतः शुभग्रह चन्द्र है ही नहीं, यह तो पापग्रह राहु है । इसने जो चन्द्र को ग्रस कर ब्रह्म हत्या की है, उसी के पाप से इसे कोढ हो गया है, जिससे शुभ्र होकर यह चन्द्रमा का भ्रम उत्पन्न कर रहा है । इसी कारण तो यह इतना क्लेश कारक है । जिनराज की सुखावबोध व्याख्या में इस पर टिप्पणी है—'अनेन ब्रह्महत्याविमूर्त फलमनुभवतोऽपि पुनः स्त्रीहत्याकरणोद्यतस्यास्य नास्ति त्रपेत्य भिप्राय ।' इसने एक बार ब्रह्महत्या-पातक का फल तो पालिया, पुन स्त्रीहत्या करने को तैयार है, लाज भी नहीं आती अपह्नुति अलंकार । ]

इति विबोधिविधोक्तिविगर्हणं व्यवहितस्य वृथेति विमृश्य सा ।
अतितरां दधती विरहज्वरं हृदयभाजमुपालभत स्मरम् ॥ ७४ ॥

जीवातु—इतीति । अतितरामतिमात्रम्, अव्ययात्तम्प्रत्ययः । विरहज्वरं दधती सा दमयन्ती इतीत्थं, व्यवहितस्य विप्रकृष्टस्य, विधोर्विविधोक्तिभिः विगर्हणं निन्दां वृथेति विमृश्य, अरण्यरुदितप्रायमिति विचार्य, हृदयभाजं सन्निहितं स्मरमुपालभत निनिन्द । पार्श्विकफलसम्भावनयेति भावः ॥ ७४ ॥

अन्वय—अतितरां विरहज्वरं दधती सा व्यवहितस्य विधोः इति

विविधोक्तिविगर्हणं वृथा इति विमृश्य हृदयमाज स्मरम् उपालमत ।

हिन्दी—अत्यन्त वियोग-ताप से पीडिता वह ( दमयन्ती ) दूरस्थित चन्द्र को इस प्रकार अनेक कथनों से निन्दा व्यर्थ है—यह विचार कर हृदयस्थित काम को उलाहना देने लगी ।

टिप्पणी—दूर आकाश मे रहते चाँद को गरियाने से क्या लाभ ? भीतर बैठे काम से कहना उचित है ॥ ७४ ॥

हृदयमाश्रयसे बत मामकं ज्वलयसीत्थमनङ्ग ! तदेव किम् ? ।
स्वयमपि क्षणदग्धनिजेन्धन क्व भवितासि ? हुताश ! हुताशवत् ।७५।

जीवातु—हृदयमिति । हे अनङ्ग ! ममेदं मामकम् । 'तवकममावेकवचने' इत्यणि मम' कादेश । हृदयमाश्रयसे । तदेवेत्थं किं ज्वलयसि दहसि ? बत । हृताश दुर्बुद्धे ! स्वयं त्वमपि, हुतमश्नातीति हुताशोऽग्नि , कर्मण्यण् । तद्वत् क्षणदग्धनिजेन्धनो दग्धाश्रय सन्नित्यर्थ । क्व भवितासि क्व भविष्यसि ? न क्वापीत्यर्थ । अनद्यतने लुट् । परहिंसाव्यसनेनात्मनाश न पश्यसीत्याशयेन हृताशेत्यामन्त्रणम् ॥ ७५ ॥

अन्वय —अनङ्ग, बत मामकं हृदयम् आश्रयसे, तत् एव इत्थ किं ज्वलयसि ? हृताश, स्वयं हुताशवत् क्षणदग्धनिजेन्धन क्व भवितासि ?

हिन्दी—अरे अतनु काम, खेद है कि तू मेरे हृदय का आश्रय लिये है, उसे ही इस प्रकार क्यों जला रहा है ? अरे दुष्ट आकांक्षा करने वाले, स्वयम् हूत को खाने वाले अग्नि के तुल्य क्षण मे अपने ईंधन को जला डालकर ( तू ) कहाँ होगा ?

टिप्पणी—काम को उपालम्भ देती हुई दमयन्ती ने कहा कि मूर्ख काम, तू तो वह मूर्खतामरा कार्य कर रहा है कि जिस डाल पर बैठा है, उसे ही काट रहा है। मेरे हृदय मे घर बनाये है, उसे ही जला रहा है। जब तेरा बसेरा ही जल जायेगा, तब तू रहेगा—बसेगा कहाँ ? यह तो तू आग के समान कर रहा है कि जिस ईंधन पर वह आश्रित होती है, उसे ही जलाकर राख कर देती है और स्वयं भी नष्ट हो जाती है। ऐसे ही तेरी भी दशा होगी। विद्याधर के अनुसार यहाँ उल्लेख अलंकार है अनुप्रास और उपमा ॥ ७५ ॥

पुरभिदा गमितस्त्वमदृश्यता त्रिनयनत्वपरिप्लुतिशङ्कया।
स्मर! निरैक्ष्यत कस्यचनापि न त्वयि किमक्षिगते नयनैस्त्रिभिः॥ ७६॥

जीवातु—पुरभिदेति। हे स्मर? त्वम् अक्षिगत इति शेष। अनक्षि-सन्निकृष्टस्याक्ष्णा दग्धुमशक्यत्वाददृश्यस्य च दाहायोगादिति भाव। पुरभिदा हरेण, त्रिनयनत्व व्यक्षत्व, क्षुम्नादित्वाण्णत्वाभाव। तस्य परिप्लुतिशङ्कया तृतीयाक्षिवैयर्थ्यभयेनेत्यर्थ। अदृश्यता गमितो नाश प्रापित, 'गतिबुद्धि'—इत्यादिना अणिकर्तु कर्मत्वे तत्रैव क्त। 'ण्यन्ते कर्तुश्च कर्मण' इति वचनात्। किन्तु, कस्यचनापि यस्य कस्यचिदपि जनस्याक्षिगते दृग्गोचरे द्वेष्ये च। 'द्वेष्ये त्वक्षिगतो वध्य' इत्यमर। त्वयि त्रिभिर्नयनै किं न निरैक्ष्यत, किमिति न निरीक्षितम्। *अतोऽस्य त्रिनयनत्व व्यर्थमेवेत्यर्थ।* *त्वाक्षिगत इव* सादृशाक्षिगतेऽपि त्वयि तृतीयाक्षिनिरीक्षणाभावादपरोपकारिणस्तस्य वैयर्थ्यं, निरीक्षणञ्च देवस्य जितकामत्वादन्येषा तु कामजितत्वादुत्प्रेक्ष्यत इति। त्वयि निरैक्ष्यतेत्यत्र कर्मणोऽपि स्मरस्य अनेकशक्तियुक्तस्येति न्यायेन मातरि प्रवृत्तमित्यादिवदाधारत्वविवक्षायामविवक्षितकर्मकादीक्षतेर्भावे लकार। 'प्रसिद्धेरविवक्षात कर्मणोऽकर्मिका क्रिया' इति वचनात्॥ ७६॥

अन्वय—स्मर, त्वम् पुरभिदा त्रिनयनत्वपरिप्लुतिशङ्कया अदृश्यता गमित, कस्यचन अपि अक्षिगते त्वयि त्रिभि नयनैः किं न निरैक्ष्यत?

हिन्दी—हे काम, तुझे पुरारि (महादेव) ने (अपने) तीननेत्र होने की अतिव्याप्ति अथवा व्यर्थता की शका से विनष्ट कर दिया था, परन्तु तुम्हारे किसी जन के भी अक्षिगत (प्रत्यक्ष और शत्रु) होने पर क्या (उसने) तीन नेत्रों से (क्रोध युक्त हो) नहीं देखा? अपितु देखा ही। अथवा 'किम्' का अर्थ 'किन्तु' मानने पर तुम्हारे अक्षिगत (प्रत्यक्ष अर्थात् साक्षात) होने पर किसी ने भी तीन नेत्रों (क्रोध) से नहीं देखा।

टिप्पणी—'अक्षिगत' (प्रत्यक्ष और द्वेष योग्य—'आँख में खटकने वाला') और 'त्रिनयनत्व' (तीन नेत्र होना और क्रोध) अनेकार्थ शब्द हैं। शिव को त्रिनेत्र माना गया है, तीसरा नेत्र ज्ञान नेत्र भी कहाता है। यहाँ कल्पना यह की गयी है कि शिव के समक्ष जब काम शत्रुरूप में प्रत्यक्ष हुआ तो उन्होंने

उसे अनंग कर दिया। यह इस लिए कि यदि वे ऐसा न करते तो उनका 'त्रिनयनत्व' अतिव्याप्त अतएव व्यर्थ हो जाता। काम जब अन्य व्यक्तियों को 'अक्षिगत' होता तो वे भी 'त्रिनेत्र' अर्थात् क्रोधयुक्त हो जाते हैं। जब शिव ने उसे क्षार कर अप्रत्यक्ष कर दिया तो अब कोई 'त्रिनेत्र' न होगा और शिव के त्रिनेत्रत्व की अतिव्याप्ति न होगी। केवल शिव 'त्रिनेत्र' रहेंगे, अन्य कोई नहीं। इसके अतिरिक्त कामदहन से पूर्व शिव का तीसरा नेत्र व्यर्थ पड़ा था, उसका उपयोग हो गया, व्यर्थता बच गयी। त्रिनेत्रधारी शिव परमज्ञानी हैं, यदि तृतीयनेत्र—ज्ञाननेत्र रहने पर भी वे कामदहन न करते तो उनका ज्ञान-नेत्र सार्थक ही नहीं होता, व्यर्थ हो जाता।

परन्तु शिव का यह कार्य चरितार्थ नहीं हुआ, जब-जब नर-नारी को काम 'अक्षिगत' ( द्वेषी शत्रु ) हो व्यथित करने लगता वे त्रिनेत्र ( क्रोधयुक्त ) होते ही थे। अथवा शिव का यह कार्य इस लिए भी सार्थक नहीं हुआ कि काम के 'अक्षिगत' ( प्रत्यक्ष अर्थात् आविर्भूत ) होने पर कोई 'त्रिनेत्र' होता ही नहीं, सभी कामानन्दलीन हो जाते हैं। शिव की 'त्रिनेत्रता' अतिव्याप्त—परिप्लुत होती ही नहीं है। काम के 'अक्षिगत' होने पर किसी का 'त्रिनेत्रत्व' मिलता ही नहीं, क्रोध आता ही नहीं। कहाँ सब 'त्रिनेत्र' ( ज्ञानी ) हो सकते हैं? अतः शिव की यह आशंका व्यर्थ ही थी। भाव यह है कि 'त्रिनेत्रत्व-परिप्लुतिशंका' दोनों स्थितियों में व्यर्थ हो गयी। यदि यह माना जाय कि कामाक्रान्त होने पर सब 'त्रिनेत्र' ( क्रोधपूर्ण ) हो जाते हैं, तब भी शिव का काम को 'अदृश्य' करदना सार्थक न हुआ, 'परिप्लुति' हो ही गयी। यदि यह माना जाय कि कामाविष्ट हो कोई 'त्रिनेत्र' ( क्रोधमय अथवा ज्ञानी ) नहीं होता तब आशंका ही व्यर्थ थी। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षालंकार ॥ ७६ ॥

सहचरोऽसि रतेरिति विश्रुतिस्त्वयि वसत्यपि मे न रतिः कुतः ?।
अथ न सम्प्रति सङ्गनिरास्त वामनुमृता न भवन्तमियं किल ॥७७॥

जीवातु—सहचर इति। हे स्मर! रतेः रतिदेव्याः, सन्तुष्टेश्च सहचरोऽसीति विश्रुतिः प्रसिद्धिः त्वयि वसति हृदयस्थे सत्यपि मे कुतो रतिः ?

अथवा, सम्प्रति वां युवयोः सङ्गतिर्नास्ति । कुतः, इयं रतिर्मृतैव नानुमृता किल । किमिति वार्तामात्रम् । अनुमरणाभावादसङ्गतिर्युक्तेत्यर्थः । अत्र प्रीति-लक्षणाया रतेर्देव्या सहाभेदाध्यवसानादनुपपत्तिः । अत एवातिशयोक्तिर-लङ्कारः ॥७७॥

अन्वयः—रतेः सहचरः असि इति विश्रुतिः, त्वयि वसति अपि मे कुतः रतिः न ? अथ सम्प्रति वां सङ्गतिः न अस्ति, इयं मृता न अनुमृता किल ।

हिन्दी—काम तुम रति ( स्वपत्नी ) के सहचारी हो, ऐसा विख्यात है, किन्तु तुम्हारे ( मेरे हृदय में ) बसने पर भी ( वहाँ ) रति ( प्रीति, सन्तोष, प्रियसङ्गम ) क्यों नहीं है ? अथवा ( ऐसा लगता है ) आजकल तुम दोनों ( रति-काम ) का साथ नहीं है, वह ( रति ) तुम्हारे दग्ध होनेपर मरी भी तो नहीं है।

टिप्पणी—यह श्रुति प्रसिद्धि वेदवाक्य दो प्रकार से ठीक नहीं है कि रति-काम सहचर हैं। एक तो दमयन्ती के हृदय में काम है, किन्तु रति ( प्रियसङ्ग ) नहीं, दूसरे काम के साथ रति ने मरण भी नहीं स्वीकारा। दोनों प्रकार से 'श्रुति' प्रमाणित नहीं होती। कामाविष्ट दमयन्ती को 'रति' भी प्राप्त होती और काम के साथ रति भी जल मरती तो 'श्रुति' सत्य सिद्ध होती। और जब काम दग्ध हो गया, रति नहीं हुई तो वे साथ रहे ही नहीं, दमयन्ती के हृदय में काम के साथ रति कैसे आती ? मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ प्रीति-लक्षणा रति का कामपत्नी रति के साथ अभेदाध्यवसाय होने के कारण अति-शयोक्ति अलङ्कार है, विद्याधर के अनुसार विभावना और हेतु ॥७७॥

रतिवियुक्तमनात्मपरज्ञ ! किं स्वमपि मामिव तापितवानसि ? ।
कथमतापभृतस्तव सङ्गमादितरथा हृदयं मम दह्यते ? ॥७८॥

जीवातु—रतीति । आत्मानं परञ्च न जानातीत्यनात्मपरज्ञ सर्वघातुक मार ! मामिव रतिवियुक्तं स्वमात्मानमपि तापितवानसीत्युत्प्रेक्षा । कुतः, इतरथा स्वात्मसन्तापने, अतापभृतस्तापरहितस्य तव सङ्गमात् सम्पर्कात् मम हृदयं कथं दह्यते ? तप्तस्पर्शात्तापो नातप्तस्पर्शादित्यर्थः । सन्तापनादपि, स्वयमतप्तेन त्वया परस्तापं क्रियते यथा तप्तैर्लोहमुखैः शिलीमुखैरिति भावः ॥७८॥

अन्वय —अनात्मपरज्ञ, त्व रतिवियुक्त स्त्रम् अपि माम् इव किं तापितवान् असि, इतरथा अतापमृत तव सङ्गमात् मम हृदय क्थ दह्यते ?

हिन्दी—अरे अपना और पराया ( लाभ हानि ) न समझने वाले (काम) तू ने रति ( स्वप्रिया ) से विरहित अपने को भी ( रति अर्थात् प्रियसगविहीना ) मेरे समान क्या सतप्त कर रहा है, अन्यथा असतप्त तेरे सग से मेरा हृदय क्यो जला जाता है ?

टिप्पणी—भर्तृहरि के अनुसार कुछ व्यक्ति स्वार्थ-नाश के मूल्य पर दूसरे का कार्य सिद्ध करते हैं, वे सत्पुरुष होते ह, उत्तम जन। कुछ स्वार्थ नाश न होने देकर परोपकार करते हैं, वे मध्यम जन कहाते हैं। नीच वे होते हैं, जो परहानि करके स्वार्थ सिद्ध कर लेते हैं। एक चौथे प्रकार के व्यक्ति होते हैं—राजर्षि ने कहा है कि हम नही जानते वे किस कोटि मे आते हैं—'ते के न जानीम हे'—ऐसे व्यक्ति स्वय को पीडित करके भी परपीडन अपना धर्म समझते हैं। खुद तो डूबेंगे, मगर यार को ले डूबेंगे।' इनके लिए मुख्य है—परपीडा, भले ही स्वय भी पीडा सहनी पडे। दमयन्ती के अनुसार काम भी इसी कोटि का है, जो स्वय ताप सह रहा है और दमयन्ती को ताप दे रहा है। न अपनी सुध, न परायी सुध। विद्याधर के अनुसार इस पद्य मे अनुमान और उपमालकार हैं ॥ ७८ ॥

अनुममार न मार ! कथ नु सा रतिरिति प्रथितापि पतिव्रता ।
इयदनाथवधूवधपातकी दयितयापि तयासि किमुज्झित ? ॥ ७९ ॥

जीवातु—अनुममारेति। हे मार मारक ! पतिव्रतेति प्रथितापि सा रति कथ नानुममार कथ नानुमृता ? 'मृते म्रियेत या नारी सा स्त्री ज्ञेया पतिव्रता' इत्यनुस्मरणादिति भाव। अथवा, इयद्भिरेतावद्भिरसंख्यैरित्यर्थ। अनाथवधूना वियोगिस्त्रीणा, वधै पातकी त्व तया दयितयापि विरहमसहमानयापीति भाव। उज्झित त्यक्तोऽसि किमित्युत्प्रेक्षा। 'आशुद्धे सप्रतीक्ष्यो हि महापातकदूषित' इति स्मरणादिति भाव ॥ ७९ ॥

अन्वय —मार, पतिव्रता इति प्रथिता अपि सा रति कथ न अनुममार, इयदनाथवधूवधपातकी दयितया अपि तया किम् उज्झित असि ?

हिन्दी—अरे मारक ( काम ), 'पतिव्रता'—विख्यात भी उस रति ने क्यों अनुमरण नहीं स्वीकारा? अरे, इसने अनाथा ( नाथरहिता प्रियवियुक्ता ) वसुधा के वध का पाप तूने किया है कि 'उस दयिता' ( दयायुक्ता, प्रिय पत्नी ) ने भी क्या तुझे छोड दिया?

टिप्पणी—पतिव्रता रूप में प्रसिद्ध रति काम के साथ सती कदाचित् इस कारण नहीं हुई कि वह महापातकी है, अनेक वियोगिनियों की हत्या का पातक उसके सिर पर है। दयावती रति भी उस पर दया न दिखा सकी, ऐसा पापी है काम। याज्ञवल्क्यस्मृति ( आचाराध्याय ) के अनुसार महापातकी के शुद्ध होने की प्रतीक्षा करना ही उचित है, सहमरण नहीं। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक में अतिशयोक्ति और उत्प्रेक्षालकार हैं ॥ ७९ ॥

सुगत एव विजित्य जितेन्द्रियस्त्वदुरुकीर्तितनुं यदनाशयत्।
तव तनूमवशिष्टवती तत समिति भूतमयीमहरद्धरः ॥ ८० ॥

जीवातु—सुगत इति। जितेन्द्रियो वशी सुगतो बुद्ध एव विजित्य, तव उरु महती कीर्ति एव तनु शरीर, यद्यस्मादनाशयत् नाशितवान्। तत कारणादवशिष्टवतीमवशिष्टा भूतमयी पाञ्चभौतिकी तव तनु समिति युद्धे हर शम्भुरहरत् सम्भीचकारेत्यर्थं। तथापि निर्लज्ज कथमित्थमस्मोदस्यानकरा व्यथयसीति विस्मिता स्म इति भाव ॥ ८० ॥

अन्वय—यत् जितेन्द्रिय सुगत एव विजित्य त्वदुरुकीर्तितनु अनाशयत्, तत अवशिष्टवर्ती भूतमयी तव तनु समिति हर अहरत्।

हिन्दी—क्योंकि इन्द्रियजयी सुगत बुद्ध ने ही जीतकर तेरे ( काम के ) महायशरूप शरीर को नष्ट कर दिया था, उस कारण से अवशेषमात्र पाँचभौतिक तेरे शरीर को युद्ध में हर ( महादेव ) ने हरा।

टिप्पणी—भाव यह है कि काम इतना दुष्ट है कि उसे सब वध्य मानते हैं। बुद्ध ने मारा, शिव ने मारा। बुद्ध ने पहिले उसका यश हरा, कीर्तिहीन काम-शरीर शिव ने नष्ट कर दिया। वस्तुत यश शरीर ही तो महत्त्वपूर्ण होता है, उसके न रहने पर तो जो रह जाता है, वह 'भूतमय' है, पिशाच-शरीर काम को पिशाचता से शिव को मुक्ति देनी ही थी। परन्तु आश्चर्य यह है

कि पूर्णत नष्ट होने पर भी काम व्यथित करता है। विद्याधर के अनुसार रूपक अलंकार ॥ ८० ॥

फलमलभ्यत यत्कुसुमैस्त्वया विषमनेत्रमनङ्ग ! निगृह्णता ।
अहह नीतिरवाप्तभया तनो न कुसुमैरपि विग्रहमिच्छति ॥ ८१ ॥

जीवातु—फलमिति । हे अनङ्ग ! विषमनेत्र त्र्यक्ष, कुसुमैर्निगृह्णता निरुन्धता प्रहरतेत्यर्थ । त्वया यत्फल मरणरूपमलभ्यत । ततस्तस्मात् फलाद्वाप्तभया· प्राप्तभया नीति, सर्वथा साधनान्तरेणापि वैरनिर्यातन कार्यमित्येवरूप (कर्त्री), कुसुमैरपि विग्रह नेच्छति । अहहेत्यद्भुते । किमुत साधनान्तरै 'पुष्पैरपि न योद्धव्य कि पुनर्निशितै शरै'रिति नीत्या कुसुमान्यपि मोक्तु बिभेतीति भाव ॥ ८१ ॥

अन्वय —अनङ्ग, विषमनेत्र कुसुमैं निगृह्णता त्वया यद् फलम् अलभ्यत अहह तत अवाप्तभया नीति कुसुमै अपि विग्रह न इच्छति ।

हिन्दी—अरे अङ्गहीन ( काम ), असम ( तीन ) नेत्र वाले ( शिव ) पर फूलों से प्रहार करते तूने फल पाया, ( अथवा ज्ञानाश्रय शरीर के न होने से अज्ञानी, तूने पुष्पबाणो से विषमनेत्र ( मृत्युजय अथवा तीक्ष्ण-स्वभाव नायक—विषम नेत्र नायक·— ) पर प्रहार कर जो मूर्खता का फल पाया ), उससे भयप्राप्त नीति फूलो से भी युद्ध करना उचित नहीं समझती ।

टिप्पणी—युद्ध के विरोध मे कहा जाता है कि युद्ध तो फूलो से भी नहीं करना चाहिए तीक्ष्ण शस्त्रास्त्रो की तो बात दूर है—लगता है, यह भय की नीति मूर्ख काम ने जो शिव पर फूलों से प्रहार कर मूर्खता की, जिसके फल स्वरूप भस्म होना पडा, उसी के कारण बन गयी है। कहाँ मृत्युजय, विषम योद्धा, पाशुपतधारी, त्रिनेत्र शिव, कहाँ कोमल, फूलो से युद्ध करनेवाला, अनग काम ? मूर्खता तो काम करता आया ही है, वह सदा का मूर्ख और दुष्ट है। विद्याधर के अनुसार प्रतीयमानोत्प्रेक्षालकार ॥ ८१ ॥

अपि धयन्निरामरवत्सुधा त्रिनयनात्कथमापिथ ता दशाम् ? ।
भण स्तैरधरस्य रसादरादमृतमात्तघृण खलु नापिब ? ॥ ८२ ॥

जीवातु—अपीति । हे स्मर ! इनरामरवद् देवान्तरवत्, सुधा धयन्

पिबन्नपि, धेट्‌- धातु प्रमवद । त्रिनयनादीश्वरात्, क्य ना दशा मरणा-वस्थाम्, आपिय प्राप्तोऽसि ? आप्नोतेर्लिटि थलि कादिनियमादिडागम । नण वद । अथवा, रतेर्देव्या, अधररसोऽस्य, "नि स्वादे, आदरादास्वादनात् आत्तघृण प्राप्तजुगुप्स सन्। 'घृणा जुगुप्साकृपयो' इति वैजयन्ती । अमृतं नापिव खलु । अमृतपाने केयमन्येष्वमरेषु त्वमेको मृत इति भाव ॥ ८२ ॥

अन्वय—इतरामरवत् सुधां धयन् अपि त्रिनयनात् कम् वा दशाम् आपिय ? न, रतेः अधरस्य रसादरात् आत्तघृण अमृत न अपिब खलु ?

हिन्दी—अन्य देवों की भाँति अमृत पीने पर भी त्र्यम्बक ( शिव ) से कैसे तू दशा ( मरण ) को प्राप्त हो गया ? बोल, रति ( प्रिया ) के अधररस के प्रति आदर के कारण घृणायुक्त हो क्या अमृत पिया नहीं था ?

टिप्पणी—अमृत तो सब देवों ने पिया था और अमर हो गये थे। काम ने भी अमृत पिया होगा, फिर भी वह शिव के द्वारा क्यों दुर्दशा को प्राप्त हुआ ? लगता है कि रति का अधरामृत अमृत की अपेक्षा इसे अधिक आनन्ददायक, आदरणीय लगता होगा, अतः काम ने अमृत न पिया होगा और दग्ध हो गया। स्पष्ट है काम, जो इसने अधररस के आगे अमृत नगण्य माना । महामूर्ख और अविचारी है वह । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥८२॥

भुवनमोहनजेन किमेनसा तव परेत ! बभूव पिशाचता ? ।
यदधुना विरहाधिमलीमसामभिभवन् भ्रमसि स्मर ! मद्विधान् ॥ ८३ ॥

जीवातु—भुवनेति । परेत प्रेत ! तव भुवनानां मोहनमचेतनीकरणं तज्जेनैनसा पापेन पिशाचता बभूव किम् ? कुत स्मर ! यदस्मादधुना विरहा-धिना वियोगव्यथया मलीमसा मलिना, मद्विधा मादृशीमबलामभिभवन् पीडयन् भ्रमसि । पापिष्ठा हि पिशाचता, यतो दुर्बलस्त्रीबालादीन् पीडयन्ति, त्वञ्च तादृक्कोऽपि पिशाच इत्युत्प्रेक्षा ॥ ८३ ॥

अन्वय—परेत, स्मर, किं तव भुवनमोहनजेन एनसा पिशाचता बभूव, यत् अधुना विरहाधिमलीमसाः मद्विधाम् अभिभवन् भ्रमसि ?

हिन्दी—अरे मृत काम, ( अथवा हे मृत, स्मरण कर ) क्या संसार को चेतना-विहीन करने से जात अपने पाप के कारण तू पिशाच हो गया है कि

अब विरहगग से मलीन मुझ जैसी को पीडित करता डोल रहा है ?

टिप्पणी—निश्चय ही काम मर कर पिशाच हो गया है, कच्चा मांस खानेवाला 'पिशम् अत्तीति पिशाच' तभी तो वह दुर्बल दमयन्ती को सता रहा है। पिशाच ही स्त्री बालको आदि को सताया करते हैं। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ ८३ ॥

बत ददासि न मृत्युमपि स्मर ! स्खलति ते कृपया न धनु करात् ।
अथ मृतोऽसि ! मृतेन च मुच्यते न किल मुष्टिरुरीकृतबन्धन ॥८४॥

जीवातु—बतेति । हे स्मर ! मृत्युमपि न ददासि । तेन दु खान्तो भवेदिति भाव । अथवा कृपया ते कराद्धनुरपि न स्खलति न भ्रश्यति । पूर्व वद्भाव । अथ मृतोऽसि । तथापि न स्खलतीत्याह—मृतेन च मृतेनापि, उरीकृतबन्धन अङ्गीकृतबन्धनः दृढबद्ध इत्यर्थ । 'उयङ्गय् युररीम्यश्च करोति कुरुते पर' इति भट्टमल्ल । मुष्टिर्न मुच्यते खलु । बतेति खेदे । तत कृता ता दपि क्रूरोऽसीति भाव ॥ ८४ ॥

अन्वय—स्मर, बत मृत्युम् अपि न ददासि, कृपया ते करात्, धनु अपि न स्खलति, अथ मृत असि, मृतेन च उरीकृतबन्धन मुष्टि न मुच्यते किल ।

हिन्दी—रे काम, खेद है कि तू मौत भी नही देता अथवा दया ( या ते + अकृपया—दयाहीनता ) से तेरे हाथ से धनुष् भी नही गिर जाता, अथवा तू मर गया है, मरा हुआ ही बाँधकर मुट्ठी नही खोल पाता ।

टिप्पणी—काम दमयन्ती को जो मार नही डाल रहा है, उसका कारण है उसका स्वय मर जाना, तभी तो वह निश्चेष्ट पडा है, न धनुष् उसके हाथ से गिर रहा है, न बँधी मुट्ठी ही खुल पा रही है। य मृतक के लक्षण हैं। अथवा महाकृपण है काम, वह किसी को क्या देगा ? देने के लिए। उसकी मुट्ठी खुलती ही नही, धनुष् तक तो उसके हाथ से फिसलता नही कि कही कोई ले न ले। वह मौत भी माँगने पर नही देगा। काम यम से भी अधिक क्रूर है, वह मौत ही दे देता है। उत्प्रेक्षा ॥ ८४ ॥

दृगपहस्त्यपमृत्युविरूपता शमयने परनिर्जरसेविता ।
अतिशयान्व्यवपु क्षतिपाण्डुना स्मर! भवन्ति भवन्तमुपासिन ॥८५॥

जीवातु—इमिति। हे स्मर ! परनिर्जरसेविता त्वत्तोऽन्यदेवनासेवको जन तृच्। इह्यो रूप दृति. आ ध्यम्, अपमृत्युरकालमरण, विरूपता अङ्गवैवर्ण्यञ्च, शमयते निवनयति। 'णिचश्च' इत्यात्मनेपदम्। मित्त्वाद्ध्रस्वत्वम्। भवन्तमुपासितु त्वत्सेविनो जनस्य तु। ताच्छील्ये तृन्। 'न लोक'—इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेध। अतिशयेनान्ध्य दृष्ट्युपघात, वपु क्षति शरीरविपत्ति पाण्डुता वैवर्ण्यञ्च, ता भवन्तीति देवतान्तरभक्तस्य उक्तदोषशान्ति फल, त्वद्भक्तस्य तदुद्रेक इत्यहो भक्तवात्सल्य कामदेवस्येत्युपहास। अत्रानर्थोत्पत्तिलक्षणो विषमालङ्कारभेद ॥ ८५ ॥

अन्वय—स्मर, परनिर्जरसेविता दृगुपहत्यपमृत्युविरूपता शमयते, भवन्तम् उपासितु अतिशयान्ध्यवपु क्षतिपाण्डुता भवन्ति।

हिन्दी—अरे काम, अन्यदेवों की सेवा करने वाला दृष्टि-नाश ( अधत्व ), अकालमृत्यु और विरूपता ( कुष्ठ, अपगता आदि ) का शमन करता है, परतु आपकी उपासना करने वाले को अतिशय रूप से अधता, देहक्षय, पीलिया ( पाडुरोग ) होते हैं।

टिप्पणी—काम देवता तो है पर ऐसा है कि उसके उपासकों को अनेक रोग हो जाते हैं जब कि अन्य सूर्यादिक देवों के उपासकों के रोगों का उपशम होता है। धन्य है काम की भक्तवत्सलता ! भाव यह कि देव होने पर काम प्रशसनीय नहीं उपहास योग्य है। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक मे अनर्थोत्पत्तिरूप विषमालकार भेद है विद्याधर ने व्यतिरेकालकार का निर्देश किया है ॥ ८५ ॥

स्मर ! नृशमनमस्त्वमतो विधि सुमनसः कृतवान् भवदायुधम्।
यदि धनु दृढमाशुगमायस तव सृजेत् प्रलय त्रिजगद् व्रजेत् ॥ ८६ ॥

जीवातु—स्मरेति। स्मर ! नॄन् शमति हिनस्तीति नृशमो घातुक, 'शमु हिसायाम्' इति धातो पचाद्यच्। त्वमतिनृशमतम अतो ( हेतो ) विधि स्रष्टा, सुमनस पुष्पाणि भवत आयुध कृतवान्। तव दृढ धनुरायतमयोमयम् आशुग शरञ्च सृजेद्यदि। त्रयाणा जगता समाहारस्त्रिजगत् ( कर्तृ ), प्रलय विनाश व्रजेत्। तव पापिष्ठता दृष्ट्वा विदुषा परमेष्ठिना सम्यगनुष्ठितमिति भाव ॥ ८६ ॥

अन्वय—स्मर, त्वं नृशंसतमः अतः विधिः सुमनसः भवदायुधं कृतवान्, यदि तव धनुः दृढम् आशुगं च आयसं सृजेत् त्रिजगत् प्रलयं व्रजेत्।

हिन्दी—रे काम, तू अत्यन्त क्रूर है, इसलिए विधाता ने फूलों के तेरे अस्त्र बनाये, यदि तेरा धनुष् कठिन और बाण लोहे का बनाता ( अथवा "धनुः आशुगं दृढम् आयसं च सृजेत्'—धनुर्बाण कठिन और लोहे का बनाता ) तो त्रिलोकी में प्रलय हो जाता।

टिप्पणी—भाव यह है कि काम इतना क्रूर और दुर्मद है कि यदि विधाता *फूलों के कोमल धनुर्बाण के स्थान में उसके आयुध दृढ लोहे के बना देता तो* वह विश्वभर में प्रलय कर डालता, इतनी मारकता तो पुष्पायुध होने पर ही है। विद्याधर के अनुसार हेतु अलंकार॥ ८६॥

स्मररिपोरिव रोपशिखी पुरा दहतु ते जगतामपि मा त्रयम्।
इति विधिस्त्वदिषून् कुसुमानि किं मधुभिरन्तरसिञ्चदनिर्वृतः॥ ८७॥

जीवातु—स्मरेति। स्मररिपोस्त्वदरेर्हरस्य रोपशिखी बाणाग्निः 'पत्री रोप इषुर्द्वयोः' इत्यमरः। पुरां त्रयामिव ते तव रोपशिखी जगतां त्रयं मा दहत्विति मत्वेति शेषः। गम्यमानार्थत्वादप्रयोगः। विधिः स्रष्टा, अनिर्वृतस्त्वा कुसुमेषुं कृत्वाप्यपरितुष्टः सन्, त्वदिषून् कुसुमानि मधुभिर्मकरन्दैः, अन्तरसिञ्चत् अग्निशान्त्यर्थमौक्षत् किमित्युत्प्रेक्षा। अन्यथा पापिष्ठस्य ते को वारयितेति भावः॥ ८७॥

अन्वय—स्मररिपोः रोपशिखी पुराम् इव ते जगतां त्रयम् अपि मा दहतु—इति अनिर्वृतः विधिः त्वदिषून् कुसुमानि मधुभिः किम् अन्तः असिञ्चत्?

हिन्दी—कामशत्रु ( शिव त्रिपुरारि ) के बाणाग्नि ने जैसे त्रिपुरदाह किया था, वैसे ही तेरे बाणों की आग त्रिलोकी को न जला डाले—यह विचार कर चिंतित विधाता ने तेरे बाणों को फूलों के मधु से अन्तः सिक्त नहीं किया था?

टिप्पणी—शिव त्रिपुरारि हैं, उन्होंने त्रिपुरदाह किया। लगता है कि काम भी सुर नहीं असुर है। असुररिपु शिव का शत्रु होने से वह त्रिपुरासुर का मित्र हुआ। शिव त्रिलोकीनाथ कहाते हैं। कदाचित् मित्रवध का बदला लेने के लिए काम त्रिलोकी को जला डालता, यह विचार कर विधाता ने

फूलों के मधु से कामबाणों को सींच दिया कि जिससे आर्द्र होने के कारण उनमें दारुणता न आवे । मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार उपमा-उत्प्रेक्षा । चन्द्रप्रभाकार के अनुसार परस्परानपेक्षी उपमा रूपक की संसृष्टि ॥ ८७ ॥

विधिरनङ्गममेद्यमवेक्ष्य ते जनमनः खलु लक्ष्यमकल्पयत् ।
अपि स वज्रमदास्यत चेत्तदा त्वदिषुनिर्व्यदलिष्यदसावपि ॥ ८८ ॥

जीवातु—विधिरिति । विधिर्ब्रह्मा अनङ्गमनवयवम् । 'अङ्गं प्रतीकोऽवयवः' इत्यमरः । अत एवाभेद्यमवेक्ष्य, निरवयवद्रव्यस्यावयवविनाशाभावान्निश्चित्य, जनमनः, ते तव, लक्ष्यमकल्पयदित्युत्प्रेक्षा । सावयवत्वस्य दारणपक्षे स विधिर्वज्रमदास्यत् चेद्ददाति यदि, तदा त्वदिषुनिरसौ वज्रोऽपि व्यदलिष्यद्विदीर्णो भवेत् । अतो दुष्कारी स्ष्टेति भावः ॥ ८८ ॥

अन्वयः—विधिः अनङ्गम् अमेद्यम् अवेक्ष्य जनमनः ते लक्ष्यम् अकल्पयत् खलु, सः वज्रम् अदास्यत चेत् तदा त्वदिषुभिः असौ अपि व्यदलिष्यत् ।

हिन्दी—विधाता ने ( अपरिमाण होने के कारण ) जाहीन—निरवयव, ( अत ) अच्छेद्य ( तोड़े न जाने योग्य ) देखकर जन-मन को तुम्हारा लक्ष्य ( निशाना ) बनाया, यदि वज्र को ( भी लक्ष्य ) बनाता तो तेरे बाणों से वह भी चूर्ण हो जाता ।

टिप्पणी—काम इतना कठोर और हिंस्र है कि वज्र को भी लक्ष्य पाने पर भेद डालता, विधाता ने जान-बूझ कर, विचार कर उसे ऐसा लक्ष्य दिया, जो अङ्गहीन है—अपरिमाण जन-मन, वह टूट ही नहीं सकता । काम से बढ़ा हिंस्रदि कोई नहीं । विद्याधर के अनुसार विरोधालङ्कार ॥ ८८ ॥

अपि विधिः कुसुमानि तवाशुगान् स्मर ! विधाय न निर्वृतिमाप्तवान् ।
अदित पञ्च हि ते स नियम्य ताम् तदपि तैर्वत जर्जरितं जगत् ॥ ८९ ॥

जीवातु—अपीति । हे स्मर ! विधिः कुसुमान्येव तवाशुगान्विधायापि, निर्वृतिं कृतकृत्योऽस्मीति परितोषं नाप्तवानित्युत्प्रेक्षा । कुतः, हि यस्मात् सोऽनिर्वृतो विधिस्तान् कुसुमान्याशुगानपि, नियम्य इयन्त एवेति नियमं कृत्वा । ते तव, पञ्चैवादित दत्तवान् तदपि तथापि तैः पञ्चभिरेव जगत्

जर्जरित जर्जरीकृतम् । बतेति खेदे । विश्वनियन्ताप्येव विफलयत्न, कोऽन्योऽस्ति नियन्तेति भाव ॥ ८९ ॥

अन्वय—स्मर, विधि कुसुमानि तव आशुगान् विधाय अपि निर्वृतिं न आसवान्, हि स तान् नियम्य पञ्च एव ते अदित, वत, तदपि तैं जगत् जर्जरितम् ।

हिन्दी—काम, विधाता फूलों को ही तेरे बाण बनाकर नहीं रह गया, उसने उन ( बाणों ) का नियमन करके तुझे पाँच ही दिय । पर हाय, तब भी उन ( पाँच बाणों ) से ( ही ) संसार को जर्जर कर डाला ।

*टिप्पणी—काम की हिंस्रवृत्ति का एक और प्रमाण कि पाँच बाणों से ही जग को व्याकुल कर दिया ।* विधाता जैसे नियन्त्रक को भी इच्छित सफलता न मिली । विद्याधर के अनुसार विरोध ॥ ८९ ॥

उपहरन्ति न कस्य सुपर्वण सुमनस कति पञ्च सुरद्रुमा ? ।
तव तु हीनतया पृथगेकिका विगियतापि न तेऽङ्गविदारणम् ॥९०॥

जीवातु—उपहरन्तीति । स्मर ! पञ्च सुरद्रुमा मन्दारादय कस्य सुपर्वण कति सुमनस कियन्ति कुसुमानि, नोपहरन्ति नोपायनीकुर्वन्ति ? सर्वस्याप्यमितमुपहरन्तीत्यर्थ । 'उपायनमुपग्राह्यमुपहारस्तथोपदा' इत्यमर । तव तु हीनतया नीचतया पृथक् प्रत्येकमेकिकामेकाकिनीमेकैका सुमनोव्यक्तिमुपहरन्तीत्यर्थ । अत एव पञ्चबाणत्व तवेति भाव । 'एकादाकिनिच्चासहाये' इति तकरात् कन्प्रत्यये पूर्वस्येकार । इयता एतावदवमाननापि ते तवाङ्गविदारण शरीरविपत्तिर्नास्ति । धिक् । अवमतस्य जीवनान्मरणमेव वरमिति भाव ॥ ९० ॥

अन्वय—पञ्च सुरद्रुमा कस्य सुपर्वण कति सुमनस न उपहरन्ति तव तु हीनतया पृथक् एकिकाम्, इयता अपि ते अङ्गविदारणम् न ! धिक् !

हिन्दी—पाँच देववृक्ष किस देव को कितने फूल उपहार में नहीं देते ? ( अगणित फूल प्रत्येक देव को देते हैं ) किन्तु तेरे हीन होने के कारण तुझे एक एक ही फूल देते हैं, इतने पर भी तेरे अंग विदीर्ण नहीं होते ? धिक्कार है ।

टिप्पणी—काम के पाँच पुष्प बाण हैं, जो एक एक देवतरु से एक एक के क्रम से उसे प्राप्त हुए हैं। इसी आधार पर काम की नीचता प्रमाणित की गयी है। पञ्च देवतरु हैं—मन्दार, पारिजात, सन्तान, कल्पवृक्ष और हरिचन्दन —'पञ्चैते देवतरवो मन्दारः पारिजातक । सन्तान कल्पवृक्षश्च पुंसि वा हरिचन्दन ॥ अमरकोष। विद्याधर के अनुसार हेतु अलङ्कार॥ ९० ॥

कुसुममप्यतिदुर्नयकारि ते किमु वितीर्य धनुर्विधिरग्रहीत्।
किमकृतैष यदेकतदास्पदे द्वयमभूदधुनापि नलभ्रुवौ ॥ ९१ ॥

जीवातु—कुसुममिति। विधिः कुसुममपि दुर्नम्रमपीन्दर्य। अतिदुर्नयकारि अनर्थकारक धनुस्ते तव वितीर्य दत्वा, अग्रहीत् किमु पुनर्जहार किमित्युत्प्रेक्षा। पापीयसे दत्त हस्तव्यमेवेति भाव। किरेव विधिः, किमकृतम् अकार्यमेव कृतवानित्यर्थः। कुत, यदस्मादेकस्य तस्य धनुष आस्पदे स्थाने, अधुना नलभ्रुवोर्द्वयमभूद्धि। तेनैव धनुषा नलभ्रुवौ द्वे निर्मितवता तेन काष्ठमुद्धृत्य शल्यमारोपित यदेकासहिष्णोर्द्वयमसह्य सम्पादितमिति भाव ॥ ९१ ॥

अन्वयः—विधि कुसुमम् अपि अतिदुर्नयकारि धनु ते वितीर्य अग्रहीत् किमु, किन्तु एष किम् अकृत, यत् एकतदास्पदे अधुना नलभ्रुवौ द्वयम् अभूत्।

हिन्दी—विधाता ने फूल होते हुए भी अत्यन्त दुर्नीति कारक धनुष् तुझे देकर क्या वापस ले लिया, किन्तु उसने यह क्या किया कि एक उसके स्थान में अब नल की भौंहों के रूप में दो हो गये ?

टिप्पणी—काम को विधाता ने फूल का धनुष् दिया किन्तु उससे भी जब काम अत्यन्त दुष्टता करने लगा तो उससे वापस ले लिया। पर यह अब दो गुनी भूल कर दी कि उस एक धनुष् से नल की दो भौंहें बना दी। इससे अब काम को दो धनुष् मिल गये, अन्याय दो गुना हो गया। जगत् का उपकार तो न हुआ, दो गुना अपकार हो गया। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और अतिशयोक्ति अलङ्कार॥ ९१ ॥

यदुनव* कृपया स्वकमेकक कुसुमकमनन्दितनन्दना।
ददति षड् भवत कुरुत मवान् धनुरिवैकमिपूनिव पञ्च तैः ॥ ९२ ॥

जीवातु—षडिति । अक्रमेण यौगपद्येन, नन्दितनन्दना प्रकाशितसुरोद्याना, युगपन्निजकुसुमदानसमर्था इत्यर्थ.। षड्तवा वसन्तादय, कृपया, न तु प्रीत्येति भाव । स्वक स्वसम्बन्धिनम् (न्धि) एककमेकैकमेव असहाय कन्प्रत्यय । कुसुम ददाना इति शेष । तथा चोक्तरीत्या, प्रत्येकमेकैकदानान्मिलित्वा, षड्, भवते तुभ्य ददति । तै षड्भि कुसुमैरेक धनुरिव, एकेनेति शेष । पञ्चेषूनिव, पञ्चभिरिति शेष । भवान् कुरुते । अहो ! अवमानेऽपि निर्लज्जस्य ते परहिंसाव्यसनमिति भाव ॥ ९२ ॥

अन्वय—अक्रमनन्दितनन्दना षट् ऋतव कृपया स्वकम् एकक कुसुम भवते ददति, तै एक धनु इव पञ्च इषून् इव भवान् कुरुते ।

हिन्दी—क्रम का उल्लघन करके इन्द्र के नन्दन उपवन को नन्दित (विकसित) करनेवाली छ ऋतुएँ कृपा करके अपना एक-एक फूल तुम्हे देती हैं, उनमे एक को तुम धनुष् के तुल्य और पाँच को बाणो के तुल्य कर लेते हो !

टिप्पणी—ससार में वसन्त आदि ऋतुएँ क्रम से आती हैं, पर नन्दन कानन मे उनका कोई क्रम नही, वे एक साथ उसे विकसित कर देती है । उन छ ऋतुओ ने भी कृपा करके—प्रीति से नही—केवल एक-एक फूल काम को दिया, जिससे बेचारे ने एक धनुष् और पाँच बाण बना लिय । और करता भी क्या वह महादरिद्र ? काम का कोइ स्नेह देता ही नही, दरिद्र जानकर थोडी-सी भीख दे दी जाती है । फिर भी वह स्वभावत इतना हिंसाप्रिय है कि उन फूलो का उपयोग यह किया कि आयुध बना लिये । विद्याधर क अनुसार उपमा ॥ ९२ ॥

यदतनुस्त्वमिद जगते हित क स मुनिस्तव य सहते क्षती ।
विशिखमाश्रवण परिपूर्य चेदविचलद्भुजमुज्झितुमीशिषे ॥ ९३ ॥

जीवातु—यदिति । हे मार ! त्वमतनुरशरीरीति यत्तदिदमतनुत्व जगते हित 'हितयोगे च' इति चतुर्थी वक्तव्या । तथा हि, विशिख बाणमविचलद्भुजमकम्पहस्त यथा तथा आश्रवण परिपूर्याकर्णमाकृष्य उज्झितु मोक्तुमीशिषे शक्नोषि चेत्तव क्षती प्रहारान् सहते, स मुनि क, न क्वापीत्यर्थ ।

अनङ्गत्वेऽप्येव जगद्द्रोहिणस्तव धानुष्कान्तरवद् कायव्यापार जगति जितेन्द्रिय-दुर्यवास्तमियादित्यनङ्गत्वमेव जगद्धितमित्यय ॥ ९३ ॥

अन्वयः—यद् त्वम् अतनु इद जाते हितम्, विशिखम् अविचन्द्र ध्रुवम् आश्रवण परिपूर्य उज्झितुम् ईहिषे चेद् य तव क्षतो सहते स मुनि क्व ?

हिन्दी—काम, जो तुम अशरीरी है, यह जगत् के कल्याण मे है, (शरीरी होने पर) बाण को अकपित बाहु कान तक खीचकर जो तुम छोडने की इच्छा करते तो जो तुम्हारे आघात सहता, वह मुनि कहाँ मिलता ?

टिप्पणी—अच्छा हुआ कि काम को महादेव ने भस्म कर अतनु बना दिया, शरीरधारी होने पर उसके प्रहार सह सकनेवाला कोई मुनि भी नहीं मिलता । विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलकार ॥ ९३ ॥

सह तया स्मर ! भस्म झटित्यभू पशुपतिं प्रति यामिषुमग्रहीः ।
ध्रुवमभूदधुना वितनोः शरस्तव पिकस्वर एव स पञ्चम ॥९४॥

जीवातु—ग्रहेति । हे स्मर ! पशुपतिं प्रति यामिषुमग्रहीस्तया सह झटिति सहसा भस्माभू । अधुना वितनोरनङ्गस्य तव पिकस्वर कोकिलालाप एव, स दग्ध पञ्चम, पञ्चसङ्ख्यापूरण शरोऽभूत् । ध्रुवम् । अत एव, 'पिक कूजति पञ्चम'मित्यादौ पिकस्वरे पञ्चमसज्ञाप्रवृत्तिरेवेति भाव । 'पञ्चमो रागभेदे स्यात् पञ्चानामपि पूरण' इति विश्व । शरकार्यकारित्वात् पिक-स्वरस्य शरत्वोत्प्रेक्षा ॥ ९४ ॥

अन्वय —स्मर, पशुपति प्रति याम् इषुम् अग्रही तया सह झटिति भस्म अभू, अधुना वितनो तव ध्रुव पिकस्वर एव स पञ्चम अभूत् ।

हिन्दी—कामदेव, पशुपति शिव को लक्ष्य बना जो बाण तुमने ग्रहण किया, उसके साथ तुरत भस्म हो गये, अब अगहीन तेरा निश्चयत कोकिल स्वर ही पच बाण बन गया ।

टिप्पणी—काम तो भस्म हो अतनु हो गया, पर साथ भस्म हुए बाण अतनु न रहे, कोकिल-स्वर एक साथ पच बाण का काम करने लगा । भरत के 'बृहद्देशी' और 'नारदीय शिक्षा' में बताया गया है—'कोकिल पञ्चमो वदेत् ।' कोकिल पचम स्वर में बोलता है । यह स्मरस्वर विषयक मान्यता है,

इसी को आधार बनाकर शब्दच्छल से इस श्लोक मे कोकिल स्वर के पच-बाणत्व की कल्पना की गयी है। विरहीजनो का उद्दीपन होने से इस पर बाणत्वारोप किया गया है। उत्प्रेक्षा ॥ ९४ ॥

स्मर! सम दुरितैरफलीकृतो भगवतोऽपि भवद्दहनश्रम ।
सुरहिताय हुतात्मतनु पुनर्ननु जनुर्दिवि तत्क्षणमापिथ ॥ ९५ ॥

जीवातु—स्मरेति। हे स्मर! भगवतो हरस्यापि, दुरितै सम भवत्पापै सह भगवद्दृष्टिपातस्य पापहरत्वादिति भाव। भवद्दहनश्रमोऽफलीकृतो निष्फली कृत, सुरहिताय हुतात्मतनुर्हरकोपानले स्यक्तस्वदेह सन्, तत्क्षण तस्मिन्नेव क्षणे अत्यन्तसयोगे द्वितीया। दिवि द्युलोके, पुनर्जनु पुनरुत्पत्तिमापिथ ननु प्राप्नोषि खलु। सुरप्रार्थितात्तस्मादेवेति शेष। तच्चास्मत्पापफलमिति भाव ॥ ९५ ॥

अन्वय—स्मर, भगवत अपि भवद्दहनश्रम दुरितै समम् अफलीकृत ननु सुरहिताय हुतात्मतनु तत्क्षण दिवि पुन जनु आपिथ।

हिन्दी—हे काम, भगवान् शकर का भी तुम्हे जला देने का श्रम पापो के साथ साथ निष्फल हो गया, क्योकि देवताओ के हित के लिए अपने देह को आहुत कर देने वाले तुमने तत्क्षण स्वर्ग मे पुन जन्म पा लिया।

टिप्पणी—काम पर उसे भस्म कर देने वाली शकर की दृष्टि जब पड़ी तो उसके शरीर के साथ साथ शिव दृष्टि पडने से उसके पाप भी अफल निष्फल और नष्ट हो गये। वह भस्म तो हुआ परन्तु पुन स्वर्ग मे जन्म पाकर उसने अपना भस्म होना भी निष्फल कर दिया। देवताओ के हितार्थ तारकासुर को मारने के लिए शिव सुत की आवश्यकता थी, किन्तु सती के आत्मदाह के पश्चात् शिव उदासीन हो गये थे। वे पुन उमा से विवाह करें, शिव पुत्र का जन्म हो, तारकासुर मारा जाए और देवताओं को शान्ति मिले। इस कार्य-सिद्धि के लिए शिव समाधिभग मे यत्नशील काम शिवकोपजन्मा वह्नि में जल कर भस्मावशेष हो गया—'क्रोध प्रभो सहर सहरेति यावद् गिरा खे मरुत-श्चरन्ति। तावत्स वह्निर्भवनेत्रजन्मा भस्मावशेष मदन चकार।'—कालिदास (कुमारसम्भव)। इस देवकार्य मे काम भस्म हुआ। सभवत इसी पुण्य से

वह स्वर्ग में पुनः जन्म पा पुनः वियोगिजनों को पीडित करने लगा। 'प्रकाश' टीका में 'स्मर स म दुरितैरफलीकृतो' के स्थान में 'स्मर स मद्दुरितैरफलीकृतो' पाठ है। इस स्थिति में अर्थ होगा—'मद्दुरितैः नल पातकैः' अर्थात् दमयन्ती के पापों के कारण ही शिवद्वारा भस्मीभूत काम पुनर्जन्म पा गया उसने देवकार्य का पुण्य जो किया था। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक में अतिशयोक्ति अलङ्कार है ॥ ९५ ॥

विरहिणो विमुखस्य विधूदये शमनदिक्पवनः स न दक्षिणः ।
सुमनसो नमयन्नटनीं धनुस्तव तु बाहुरसौ यदि दक्षिणः ॥ ९६ ॥

जीवातु—विरहिण इति। हे स्मर! तवासौ बाहुर्यदि विधूदये चन्द्रोदये सहायलाभे सतीत्यर्थः सुमनसः पुष्पं नाम धनुः, अटनी कोटी। 'कोटिरस्याटनिर्गोधा' इत्यमरः। नमयन् दक्षिणो विरहिजनप्रहारदक्षः स्यात्, प्रहर्तुं प्रवृत्तश्चेदित्यर्थः। 'सव्येतरश्च' इति ध्वनिः। तदा विमुखस्य विधूदयन्मुखस्य चन्द्रोदयपराङ्मुखस्य विरहिणो वियोगिजनस्य स दक्षिणत्वेन प्रसिद्धः शमनदिक्पवनो याम्यदिग्भागस्थः, दक्षिणो दाक्षिण्यवान् सव्येतरश्च न। किन्तु सोऽपि त्वत्सहकारित्वान्निर्दयप्रहर्तैवेत्यर्थः। अत सर्वानर्थमूलत्वात् त्वमेव पापिष्ठ इत्यर्थः। प्रत्यङ्मुखस्य दक्षिणोऽपि वाम इति ध्वनिः। शमनदिक्पवनोऽपि न दक्षिण इति स्फुरन् विरोधाभासाऽलङ्कारः ॥ ९६ ॥

अन्वय—विधूदये सुमनसः धनुः, अटनीं नमयन् तव असौ बाहुः, यदि दक्षिणः, विमुखस्य विरहिणः स शमनदिक्पवनः दक्षिणः न।

हिन्दी—चन्द्रोदय होने पर फूलों को अटनी झुकाने में तुम्हारा (काम का) यह बाहु यदि 'दक्षिण (दक्ष) है तो 'विमुख' अर्थात् चन्द्रोदय की दिशा पूर्व से पराङ्मुख अर्थात् पश्चिमदिशाभिमुख वियोगियों के लिए वह यमराज की दिशा (दक्षिणदिशा) का पवन (मलयानिल) 'दक्षिण' (दाहिना) नहीं होगा, अथवा 'दक्षिण' (अनुकूल) न होगा।

टिप्पणी—वियोगियों के लिए चन्द्रोदय, काम और मलयानिल—तीनों (अनुकूल नहीं होते,) अदक्षिण (प्रतिकूल) होते हैं। इन तीनों का दुःसहत्व प्रतिपादन करना कवि का उद्देश्य है। चन्द्रोदय होने पर, काम अपनी भुजा से

प्रहारार्थ धनुष्कोटि आगे को, झुका लेता है, मलयपवन आंदोलित होने लगता है, तीनों ही प्रतिकूल बन कष्ट देने लगते हैं। पूर्व में चन्द्रोदय होने पर विरही पश्चिम की ओर मुँह करके खड़े हो जाते हैं कि चन्द्र दर्शन न हो। उस स्थिति में मलयपवन की उद्भव दिशा उनके 'दक्षिण' ( दाहिने ) नहीं रह जाती, बायें पड़ जाती है, अत 'धर्मनदिक्पवन दक्षिण न'। इस प्रकार काम-प्रहारार्थ भले ही अपनी भुजा को 'दक्षिण' ( दक्ष ) रखे रहे, चन्द्रोदय भी 'वाम' ( विमुख प्रतिकूल ) है, 'दक्षिण' दिशा भी 'वाम ( बायें ) पड जाती है—मलयानिल भी 'वाम' ( बायीं ओर से यह आनेवाला—अत प्रतिकूल ) है। काम की 'दक्षिणता'–दाक्षिण्य तो 'वाम' है ही। मल्लिनाथ के अनुसार विरोधाभास अलकार—मलयपवन 'दक्षिण' ( दक्षिणदिगोद्भव ) नहीं, वाम ( बांये हाथ की ओर से बहनेवाला–प्रतिकूल ) है प्रकाशकार ने काकु की सहायता से एक अन्य अर्थ निकाला है—जैसे फूलों की धनुष्कोटि को झुकाता काम का बाँहु दक्षिण है, वैसे ही अपने सम्मुख आ पडते फूलो की कोटि को झुकाता मारक यम की दिशा का पवन क्या दक्षिण नहीं है ? है। भाव यही है कि दोनो ही दु सह हैं—चन्द्रोदय के समय काम अपनी धनुष्कोटि को झुकाता और मलयानिल फूलो की डालों को झुकाता झकझोरता। विद्याधर ने यहाँ भी अतिशयोक्ति ही मानी है ॥ ९६ ॥

किमु भवन्तमुमापतिरेकक मदमुदान्धमयोगिजनान्तकम्।
यदजयत्तन एव न गीयते स भगवान् मदनान्धकमृत्युजित् ॥ ९७ ॥

जीवातु—किम्विति। हे मदन ! उमापति मदश्च मुच्च द्वद्वैक्यवद्भाव। तेन मदमुदाभ्या मदानन्दाभ्याम् अन्धयति व्यामोहयति कामिजनमित्यन्धम् अन्धकम्। 'अन्धदृष्टिप्रतीघाते' इति धातोश्चौरादिकात् पचाद्यच्। अयोगिजनान्तक वियोगिजनमृत्युम्, एककमेकाकिन, भवन्तमेव अजयदिति। तत एव स भगवान् उमापति। मदनान्धकमृत्युजित् मदनजिदन्धकजिन्मृत्युजिदिति गीयते किमु गीयत एवेत्यर्थ। मदनवदन्धकमृत्यू अपि त्वत्तोऽन्यौ न स्त इति भाव। अत्र मदनादीनां मिथो भेदेप्यभेदोक्तेरतिशयोक्ति ॥ ९७ ॥

अन्वय—उमापति मदमुदान्धम् अयोगिजनान्तकम् एकक भवन्तम् एव यत् अजयत्, किमु तत एव स भगवान् मदनान्धकमृत्युजित् न गीयते ?

हिन्दी—उमा (पार्वती) के स्वामी (शिव) गर्व और प्रसन्नता से अंधे हुए, वियोगिजनों के अतक (यमराज) अकेले तुम्ह ही जो जीता क्या उसी से वे भगवान् (शिव) मदन, अंधक और मृत्यु के जयी नहीं प्रसिद्ध हैं ? अपितु हैं ही।

टिप्पणी—काम 'मद' उत्पन्न करता है, अत वह 'मदन' है—मदयतीति मदन। काम में व्यक्ति अंधा हो जाता है—विवेकहीन, अत काम अंधक भी है—अन्धीकरोति इति अंधक। काम वियोगियों को मृत्युसम कष्ट देता है, अत वह अंतक भी है— अन्त करोति इति अन्तक। प्रतीत होता है कि शिव ने न तो अंधकासुर को मारा और न मृत्यु को ही जीता, एक काम को भस्म कर जयी हुए। एक ही काम के ये तीन नाम हैं – मदन, अंधक, अतक (मृत्यु)। इस प्रकार एक कामजित् उमापति के तीन विरुद पड़ गये—मदनजित्, अंधकजित् और मृत्युंजय। भाव यह है कि काम ही तीन-तीन नाम धारकर कष्ट देता है। अथवा काम अंधक और अन्तक दोनों से अधिक कष्ट देता है। कष्ट देने की क्षमता में उसने अंधक और अतक को भी जीत लिया है, इस प्रकार अंधक-अंतक-जित् काम के जयी शिव मदनजित् होने से ही अन्धकजित् और अन्तकजित् भी प्रसिद्ध हो गये। मल्लिनाथ के अनुसार भेद होने पर भी अभेद कथन होने से इस श्लोक में अतिशयोक्ति है, विद्याधर के अनुसार सापह्नवोत्प्रेक्षालंकार है ॥ ९७ ॥

त्वमिव कोऽपि परापकृतौ कृती न ददृशे न च मन्मथ ! शुश्रुवे।
स्वमदहद्दहनाज्ज्वलतात्मना ज्वलयितुं परिरभ्य जगन्ति यः ॥९८॥

जीवातु—त्वमिति। हे मन्मथ ! त्वमिव परापकृतौ परापकारे कृती कुशल कोऽपि न दृष्टो न दृष्ट, न शुश्रुवे न च श्रुत, य अपकर्ता दहनादग्नि-संयोगात्, ज्वलता प्रज्वलता आत्मना स्वाङ्गेन जगति परिरभ्याश्लिष्य ज्वलयितुं दग्धुं, स्वमात्मानमदहत् परिरभ्य परगात्रदूषणाय स्वगात्रे पङ्कलेपवत्, परदाहव्यसनादेवात्मदाहाङ्गीकारस्तवेत्यहो दुर्व्यसनमिति भाव ॥ ९८ ॥

अन्वय—मन्मथ, त्वम् इव परापकृतौ कृती क अपि न ददृशे न च शुश्रुवे य दहनात् ज्वलता आत्मना जगन्ति परिरभ्य ज्वलयितु स्वम् अदहत्।

हिन्दी--हे मन्मथ ( मनोमथनकारी काम ), तेरे जैसा परअपकार में प्रवीण न कोई देखा और न सुना, जिसने कि अग्नि से जलते स्वदेह से लोकों का आलिंगन करके जला डालने के लिए स्वयम् को जला डाला।

टिप्पणी—भर्तृहरि के अनुसार 'ते के न जानीमहे'—कोटिवाला व्यक्ति जो स्वयं कष्ट उठाकर दूसरों को कष्ट देता है। ऐसा है यह परपीडक मन्मथ। ऐसा देखने में तो नहीं ही आता, सुनायी भी कम ही पड़ता है। विद्याधर के अनुसार उपमा और अतिशयोक्ति अलंकार ॥ ९८ ॥

त्वमुचितं नयनार्चिषि शम्भुना भुवनशान्तिकहोमहविः कृतः ।
तव वयस्यमपास्य मधुं मधुं हतवता हरिणा बत किं कृतम् ? ॥ ९९ ॥

जीवातु—त्वमिति । हे वीर ! शम्भुना नयनार्चिषि नेत्राग्निशिखायां त्वं भुवनानां शान्तिके शान्तिप्रयोजके । 'प्रयोजनम्' इति ठक् । होमहविराहुतिः उचितं वध्यस्य वधादिति भावः । तव वयस्यं सखायं, मधुं वसन्तम् अपास्योपेक्ष्य मधुं मध्वाख्यं, दैत्यं हतवता हरिणा किं कृतम् ? बतेति खेदे । वध्यवधाद्धरः साधुकारी । हरिस्तदुपेक्षणादसाधुकारीत्यर्थः । समित्रः स्मरो वध्य इति भावः ॥ ९९ ॥

अन्वय —त्वम् शम्भुना नयनार्चिषि उचितं भुवनशान्तिकहोमहविः कृतः, बत तव वयस्यं मधुम् अपास्य मधुं हतवता हरिणा किं कृतम् ?

हिन्दी—तुझे शम्' ( कल्याण ) जिससे हो, ऐसे 'शम्भु' ( शिव ) ने नयनज्वाला में ठीक ही त्रिभुवनशांति के निमित्त आयोजित होम की हवि ( आहुति ) कर दिया खेद है कि तेरे मित्र मधु ( वसंत ) को छोड़कर मधु राक्षस का वध करके हरि ( विष्णु ) ने क्या किया ? उचित नहीं किया।

टिप्पणी—शम्भु--शम् भवति अनेन - ने काम को नेत्राग्नि में भस्म कर दिया, ठीक किया। त्रिभुवन में शान्ति होती, पर विष्णु यह क्या कर बैठे कि मधु नामक राक्षस को तो मारा, किन्तु तेरे उत्पाती मित्र, राक्षस मधु से भी अधिक पीडक मधु ( वसंत ) को छोड़ दिया। जो प्रलयकर है, उसने तो अपना 'शम्भु' ( शान्तिकर्ता ) रूप दिखाया और जो जगत् का पालक है—स्थितिकर्ता

उस विष्णु ने अपना अनथकारक रूप 'हरि' (अविवेकी वानर) दिखा दिया। कितना खेद जनक है यह समस्त व्यापार! विद्याधर के अनुसार रूपातिशयोक्ति अलकार ॥ ९९ ॥

इति कियद्वचसैव भृशं प्रियाधरपिपासु तदाननमाशु तत्।
अजनि पांसुलमप्रियवाग्ज्वलन्मदनशोषणबाणहतेरिव ॥ १०० ॥

जीवातु—इतीति। प्रियस्य नलस्याधरमोष्ठं पिपासु पातुमिच्छु मधु पिपासुप्रभृतीनां गम्यादिपाठात् समासः' इति वामनः। तद् प्रसिद्धम्, तस्या भैम्या आननम् इतीत्थं, कियद्वचसैव, अप्रियवाग्भिनिष्ठुरोक्तिभि, ज्वलन् कुप्यतो मदनस्य यः शोषणबाण तस्य हतेः प्रहारादिवेति हेतूत्प्रेक्षा। आशु भृशं, पांसुलं पांसुमद् अजनि जातम् ॥ १०० ॥

अन्वय—प्रियाधरपिपासु तत् तदाननम् इति कियद्वचसा एव अप्रियवाग्-ज्वलन्मदनशोषणबाणहतेः इव आशु पांसुलम् अजनि।

हिन्दी—प्रिय (नल) के अधर का प्यासा वह उस (दमयन्ती) का मुख इस प्रकार (उपर्युक्त) कुछ वचन कहने से ही निंदायुक्त कथन से (क्रोध के कारण) जल उठे काम के 'शोषण' (नामक) बाण से जैसे आहत हो शीघ्र ही सूख गया।

टिप्पणी—विरहव्यथिता दमयन्ती का मुख बोलते-बोलते थक गया, इस पर दो कल्पनाएँ की गयीं—मानो मुख प्यास से सूख गया, प्यास तब बुझे जब प्रियाधरामृत-पान हो। मानो निन्दा सुनकर क्रुद्ध हुए काम ने शोषण नामक बाण से घायल कर दिया, जिससे मुख सूख गया। मल्लिनाथ के अनुसार हेतूत्प्रेक्षा और श्लेषोक्ति ॥ १०० ॥

प्रियसखीनिवहेन सहाथ सा व्यरचयद्गिरमर्धसमस्यया।
हृदयमर्मणि मन्मथसायकैः क्षततमा बहु भाषितुमक्षमा ॥ १०१ ॥

जीवातु—प्रियसखीति। अथ सा दमयन्ती, मन्मथसायकैः हृदयमर्मणि क्षततमा गाढ प्रहृता। अत एव बहु भाषितुं प्रपञ्च्य वक्तुमक्षमा सती, प्रिय-सखीनिवहेन सह आप्तसखीसङ्घेन साधम्, अर्द्धरूपया समस्यया सग्रहकारिकया। 'समस्या तु समासार्था' इत्यमरः। 'सञ्ज्ञायां समजनिषदे'त्यत्र सपूर्वादस्यतेर्धा

हुलक वयट् इति क्षीरस्वामी। गिर व्यरचयत्। पूर्वार्धं सखीजनसमस्या, तदुत्तरत्वेनोत्तरार्धं स्वयमरचयदित्यर्थ ॥ १०१ ॥

अन्वय —अथ मन्मथमार्गणैः हृदयमर्मणि क्षततमा बहु भाषितुम् अक्षमा सा प्रियसखीनिवहेन सह अर्धसमस्यया गिर व्यरचयत्।

हिन्दी —तदनन्तर मन्मथ के बाणो द्वारा हृदय के मर्म मे अत्यधिक विद्ध, अधिक बोलने मे असमर्थ वह ( दमयन्ती ) प्यारी सखियो के साथ आधी समस्या से युक्त ( जिसके अर्धभाग को पूर्ति प्रत्युत्तर से हो ) बात करने लगी।

टिप्पणी—व्यथिता, बलाता होने से दमयन्ती को अधिक बोलना कष्ट कर होने लगा, अत वह इस प्रकार अपनी रहस्यविद् सखियों से बातचीत करने लगी कि आधी बात सखियाँ कहती, आधी दमयन्ती कहती, समस्यापूर्ति के सदृश। समस्या अर्थात् सक्षेपोक्ति, जिसमें अपूर्ण होने कारण विक्षिप्त--विस्तृत का समास--सक्षेप हो, वह समस्या। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास, हेतु और सहोक्ति। आगे के आठ श्लोको का पूर्वार्द्ध सखी-कथन है, उत्तरार्द्ध दमयन्ती का प्रतिवचन ॥ १०१ ॥

अकरुणादव सूनशरादसून् सहजयाऽऽपदि धीरतयाऽऽत्मन।
असव एव ममाद्य विरोधिनः कथमरीन् सखि! रक्षितुमात्थ माम् ॥१०२॥

जीवातु—अकरुणादिति। हे भैमि! आपदि सहजया धीरतया धैर्येण। 'विपदि धैर्यमि'ति नीतेरिति भाव। अकरुणान्निर्दयाद् सूनशरात् कुसुमेषो, आत्मन स्वस्यासून् प्राणान् अव रक्ष। अद्येदानीमसव एव मम विरोधिन शत्रव। तन्मूलत्वात् दुःख सवेदनस्येति भाव। हे सखि! मा कथमरीन् रक्षितुमात्थ ब्रवीषि? 'ब्रुव पञ्चानाम्' इति साधु। सम्प्रति मे प्राणरक्षण-माशीविषपोषण पयोभिरिति भाव ॥ १०२ ॥

अन्वय —अकरुणात् सूनशरात् सहजया धीरतया आपदि आत्मन असून् अव। सखि, अद्य असव एव मम विरोधिन, माम् अरीन् रक्षितु कथम् आत्थ।

हिन्दी—सखियो ने कहा—निर्दय पुष्पबाण ( काम ) से स्वाभाविक धैर्यपूर्वक आपत्ति मे अपने प्राणों की रक्षा करो। दमयन्ती ने प्रत्युत्तर दिया—आज प्राण ही तो मेरे विरोधी हो गये हैं, मुझसे वैरियो की रक्षा करने को क्यों कहती हो?

टिप्पणी—पूर्वार्द्ध सखीवचन, उत्तरार्द्ध दमयन्ती का उत्तर। इतनी मर्मान्तक व्यथा है दमयन्ती को प्राण ही उसे भारी और कष्ट दायी लग रहे हैं। विद्याधर के अनुसार यहाँ से लेकर आठ वाक्यों (१०२–१०९) में श्लेष-वक्रोक्ति है। रुद्रट के अनुसार श्लेषवक्रोक्ति का लक्षण है—"वक्त्रा यदन्यथोक्तं व्याचष्टे चान्यथा तदुत्तरदः। वचनं यत्पदभङ्गैर्ज्ञेया सा श्लेषवक्रोक्तिः" ॥१०२॥

हितगिरं न शृणोषि किमाश्रवे! प्रसभमप्यव जीवितमात्मनः।
सखि! हिता यदि मे भवसीदृशी मदरिमिच्छसि या मम जीवितम् ॥१०३॥

जीवातु—हितगिरमिति। आशृणोति वाक्यमिति आश्रवा। पचाद्यच्। हे आश्रवे! वाक्यकारिणि! 'वचने स्थित आश्रवः' इत्यमरः। प्रसभं बलादप्यात्मनो जीवितं प्राणमव रक्ष। 'एति जीवन्तमानन्दो नरं वर्षशतादपि' इति न्यायादिति भावः। हितगिरमाप्तवाक्यं किं न शृणोषि? हे सखि! या त्वं मदरि मम जीवितमिच्छस्यपेक्षसे। इत्यनीत्य शत्रुबुद्धिमीहमानापि मे हिता भवसि यदि। न तु भवसि। अतो न शृणोमीत्यर्थः ॥ १०३ ॥

अन्वय—आश्रवे, हितगिरं किं न शृणोषि? प्रसभम् अपि आत्मनः जीवितम् अव। सखि, यदि या मदरि मम जीवितम् इच्छसि, ईदृशी मे हिता भवसि?

हिन्दी—सखी बोली—हे आश्रवे (कहे को सुनने वाली), हितेच्छु के वचन क्यों नहीं सुनती? प्रयत्न करके भी अपने जीवन की रक्षा करो। दमयन्ती ने कहा—सखि, यदि जो तू मेरे शत्रु जीवन की इच्छा करती है, ऐसी मेरी हितैषिणी है? (नहीं है)।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक में दमयन्ती ने प्राणों को अपना शत्रु कहा था उसी को रखने का आग्रह करने वाली सखी को उसने हितेच्छुक मानना उचित नहीं माना। काकु ॥ १०३ ॥

अमृतदीधितिरेष विदर्भजे! भजसि तापममुष्य किमंशुभिः?।
यदि भवन्ति मृताः सखि! चन्द्रिका शशभृतः क्व तदा परितप्यते ॥१०४॥

जीवातु—अमृतदीधितिरिति। हे विदर्भजे दमयन्ति! एष इति पुरोवर्तिनो हस्तेन निर्देशः। अमृतदीधितिः सुधांशुः। अमुष्य सुधांशोरंशुभिः किमिति ताप

भजसि ? अत्रामृतशब्दस्यार्थान्तराश्रयेणोत्तरमाह–यदीति। हे सखि ! शशभृतश्चन्द्रिका मृता भवन्ति यदि, तदा क्व परितप्यते ? न क्वापीत्यर्थः। अस्या मृतदीधितित्वादेवेद दुःख, मृतदीधितिश्चेद् सर्वारिष्टशान्तिः स्यादिति भावः। अत्र अमृतेति सुधाविवक्षया प्रयुक्तस्य मृतेतरार्थत्वेन योजनाद्वक्रोक्तिरलङ्कारः। 'अन्ययोक्तस्य वाक्यस्य काक्वा श्लेषेण वा भवेत्। अन्यथा योजनं यत्र सा वक्रोक्तिर्निगद्यते ॥' इति ॥ १०४ ॥

अन्वयः—विदर्भजे, एष अमृतदीधितिः, किम् अमुष्य अंशुभिः ताप भजसि ? सखि, यदि शशभृतः चन्द्रिकाः मृताः भवन्ति तदा क्व परितप्यते ?

हिन्दी—सखी ने कहा—हे विदर्भसुते, यह ( चन्द्र ) अमृत किरण है, क्या इसकी किरणों से संताप होता है ? दमयन्ती ने उत्तर दिया—सखी, यदि शश ( कलंक ) धारी ( चन्द्र ) की किरणें 'मृत' ( नष्ट ) हो जाती तो किसमें संताप मिलता ?

टिप्पणी – दमयन्ती ने कहा कि ताप का कारण तो चन्द्र किरणें ही हैं,-ये न हों तो ताप ही न हो। 'अमृत' का प्रचलित अर्थ सुधा या पीयूष है, दमयन्ती ने इसका अर्थ लिया अ + मृत = न मरा, जीवित। उसने कहा कि चन्दा अ + मृत किरणों ( अक्षयकिरण ) वाला न होकर 'मृत -( नष्ट )-किरण होता तो संताप का कारण ही न रह जाता। प्रचलित अर्थ से भिन्नार्थ योजना के आधार पर मल्लिनाथ ने इस श्लोक में वक्रोक्ति अलंकार माना है ॥ १०४ ॥

व्रज धृतिं त्यज भीतिमहेतुकामयमचण्डमरीचिरुदञ्चति।
ज्वलयति स्फुटमातपमुर्मुरैरनुभव वचसा सखि ! लुम्पसि ॥ १०५ ॥

जीवातु—व्रजेति। ( हे मुग्धे ! ), धृतिं व्रज धैर्यं भज। अहेतुकां भीतिं त्यज। अयमचण्डमरीचिः शीतांशुरुदञ्चत्युदेति, न चण्डांशुरित्यर्थः। आतपैरेव मुर्मुरैस्तुषानलैः। 'मुर्मुरस्तु तुषानल' इति वैजयन्ती। स्फुटं प्रत्यक्षं यथा तथा, ज्वलयति दहति। हे सखि ! अनुभवं प्रत्यक्षं वचसा आगमेन लुम्पसि बाधसे। तदयुक्तं प्रावप्लवनवाक्यवत् प्रत्यक्षेणैवास्य बाधादित्यर्थः। अत्राचण्डकरं चण्डकरभ्रान्त्या भ्रान्तिमदलङ्कारः ॥ १०५ ॥

अन्वय—धृति व्रज, अहतुका भीति त्यज, असम् अचण्डमरीचि उच्चति। सखि, आतपमुर्मुरं स्फुट ज्वलयति, अनुभव वचसा लुम्पसि ?

हिन्दी—सखी—धैर्य धारण करो, अकारण भय को त्यागो, यह अप्रचड-किरण ( शीतकिरण चन्द्र ) उदित हो रहा है। दमयन्ती—सखी, उष्ण अगारो से यह प्रत्यक्षत जला रहा है तू (मेरे) अनुभव को वचनों से मिटाना चाहती है ?

टिप्पणी—उदयप्राप्त करता चन्दा भले ही शीतांशु हो, पर दमयन्ती को तुषानल के तुल्य दग्ध कर रहा है। वह स्वानुभव को झूठा कैसे मान ले ? चन्द्र को शीतांशु तो केवल कहा जाता है, अनुभव मे तो वह प्रचडांशु है। वचन की अपेक्षा अनुभव बडा, अतएव स्वीकार्य होता है। यहाँ 'अचडकर' ( चन्द्र ) में 'चडकर' ( सूर्य ) के भ्रम को आधार मान कर मल्लिनाथ ने भ्रान्तिमान् अलकार का निर्देश किया है ॥ १०५ ॥

अयि ! शपे हृदयाय तवैव यद्यदि विधान रुचेरसि गोचरः।
रुचिफल सखि ! दृश्यत एव यज्ज्वलयति त्वचमुल्ललयत्यसून् ॥१०६॥

जीवातु—यदुक्तमचण्डमरीचिरिति तद्विश्वासयति—अयीति। अयि (मुग्धे) मैमि ! विश्वसिहीति शेष। विधोश्चन्द्रस्य रुचेस्तेजसो गोचरो विषयो नासि यदि, त्वदङ्गमङ्गीद तेजश्चान्द्र न चेदित्यर्थ। तर्हि तवैव हृदयाय शपे। त्वज्जीविताय द्रुह्यामीत्यर्थ। 'श्लाघह्नु ङ्' इत्यादिना सम्प्रदानत्वाच्च-तुर्थी। तर्हि, सखि ! रुचिफलमेव तेजोमात्रकार्यमेव दृश्यते। न तु चन्द्रकार्यम्। मद्भाग्यविपर्ययेणाभिभवनिवृत्तेरिति भाव। कुत, यद्यस्मात्त्वच ज्वलयति दहति। असून् प्राणान् उल्ललयति उन्मूलयति। सर्वं तेज उष्णत्वाद्दाहकमेव, अभिभवात्तु विपर्यय इति पदार्थतत्त्ववादिन ॥ १०६ ॥

अन्वय—अयि, यदि विधोः रुचे गोचर न असि तर्हि तव एव हृदयाय शपे। सखि, रुचिफल दृश्यते एव यत् त्वच ज्वलयति असून उल्ललयति।

हिन्दी—सखी—अरी, यदि तुम चन्द्र की दमक की गोचर न होओ ( चाँदनी में न बैठी होओ ) तो मैं तुम्हारे हृदय ही की शपथ लेती हूँ। दमयन्ती—सखी, रुचि ( चाँदनी मे होने ) का परिणाम तो दीख ही रहा है कि त्वचा को जला रही है और प्राणों का उन्मूलन कर रही है।

टिप्पणी—सखी सौगंध खाकर चन्द्र की विद्यमानता प्रमाणित करना चाहती है, परन्तु दमयन्ती का शरीर चाँदनी में जला जा रहा है, प्राण निकले जा रहे हैं। वह कैसे माने कि यह चन्दा है और वह चाँदनी में है? उसे तो लग रहा है कि सूर्य की प्रचड किरणें उसे अत्यन्त व्यथित कर रही हैं ॥१०६॥

विधुविरोधितिथेरभिधायिनीमयि ! न किं पुनरिच्छसि कोकिलाम् ।
सखि ! किमर्थगवेषणया ? गिरं किरति सेयमनर्थमयी मयि ॥१०७॥

जीवातु—विध्विति । अयि मैमि ! विधुविरोधितिथे कुह्वाख्याया नष्टेन्दुतिथेरभिधायिनी, तदभिधायककुहूशब्दोच्चारिणी 'कुहू कुह्वि'ति नामग्रह तदाह्वायिनीमित्यर्थं । कोकिला पुन कि नेच्छसि । मा भूच्चन्द्र तद्विरोधिनीमेना कि नेच्छसीत्यर्थ ? । हे सखि ! अर्थगवेषणया कुहूशब्दस्य नष्टचन्द्रा तिथिरर्थ इति विचारेण किम् ? तत्साध्य किमपि नास्तीत्यर्थ । गम्यमानसाधनक्रियापेक्षयाकरणत्वात्तृतीया । कुतः, सेय कोकिला मयि विषये गवादिशब्दवदभिधेयवती न भवतीत्यर्थमयी, रथघोषादिवदर्थशून्यत्वात् । किञ्च, अनर्थमयी अशनिघोषवदापद्रूपा च, ताम् । अनर्थशब्दान्मयट्प्रत्यय । गिर किरति विक्षिपति ॥ १०७ ॥

अन्वय —अयि, विधुविरोधतिथे अभिधायिनीं कोकिला पुन कि न इच्छसि ? सखि, अर्थगवेषणया किम् ? सा इय मयि अनर्थमयी गिर किरति ।

हिंदी—सखी—अयि, ( फिर ) चन्द्र की शत्रुतिथि ( अमावस्या—'कुहू' ) का उद्घोष करने वाली कोकिला को तुम क्यों नहीं चाहती ? दमयन्ती—सखी, अर्थ ढूँढने में क्या लाभ ? वह यह तो मेरे पक्ष में अनर्थभरी वाणी कूक रही है।

टिप्पणी—कोकिला 'कुहू-कुहू' बोलती है। 'कुहू' का अर्थ अमावस्या भी है, जिसमें चन्द्र दर्शन नहीं होता। इस प्रकार 'कुहू' अर्थात् अमा चन्द्र की शत्रु हुई। शत्रु का नाम रटने वाली कोकिला को दमयन्ती मित्र रूप में आदर न देकर उसे भी व्यथा देनेवाली मानती है। सखी को इस पर आक्षेप है। दमयन्ती को उचित है कि वह 'कुहू कुहू' बोलती कोयलिया को चाहे। इस पर दमयन्ती का उत्तर है कि भले ही 'कुहू' का अर्थ अमावस हो, उसे तो वे 'कुहू' वे बोल

अनर्थकारक—पीड़ादायक लग रहे हैं, वह कैसे अनर्थवादिनी कोकिला की इच्छा करे ? कोकिलस्वर की विरहिजनों को पीड़ित करनेवाले के रूप में प्रसिद्धि है। भाव यह है कि कोकिला बोलती ही है, 'कुहू' को बुलाती नहीं, वंचिका है वह ॥ १०७ ॥

हृदय एव तवास्मि स वल्लभस्तदपि किं दमयन्ति ! विषीदसि ?।
हृदि परं न बहिः खलु वर्तते सखि ! यतस्तत एव विषद्यते ॥ १०८॥

जीवातु—हृदय इति। हे दमयन्ति ! स ते वल्लभः नलः तव हृदय एवास्ति वर्तते। तदपि तथापि किं विषीदसि खिद्यसे ? हे सखि ! यतो हृदि परं हृदयेव वर्तते बहिर्न वर्तते खलु। तत एव विषद्यते खिद्यते। सदेर्भावे लट्। यतः स्मर्यत एव, न तु दृश्यते, अतो मे विषाद इत्यर्थः ॥ १०८ ॥

अन्वय—दमयन्ति स वल्लभः तव हृदये एव अस्ति तदपि किं विषीदसि ? सखि, हृदि परं वर्तते न खलु बहिः तत एव विषद्यते।

हिन्दी—सखी–हे दमयन्ति, वह प्रिय ( नल ) तेरे हृदय में ही है, तो भी क्यों विषाद कर रही हो ? दमयन्ती—हे सखि हृदय में ही विराजमान है, बाहर नहीं आता, इसीलिए तो खिन्न हूँ।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल मनोगोचर ही है, नयनगोचर, बहिरिन्द्रियगोचर नहीं होता, अतः प्रत्यक्षसुख न मिलने के कारण दमयन्ती विषण्ण है ॥ १०८ ॥

स्फुटति हारमणौ मदनोष्मणा हृदयमप्यनलङ्कृतमद्य ते।
सखि ! हतास्मि तदा यदि हृद्यपि प्रियतमः स मम व्यवधापितः ॥१०९॥

जीवातु-स्फुटतीति। हे भैमि ! मदनोष्मणा कामज्वरेण, हारमणौ हृदयालङ्काररत्ने स्फुटति विदलति सति, अद्य ते तव हृदय वक्षोऽपि अलङ्कृतं न भवतीत्यनलङ्कृतम् अपरिष्कृतं जातम्। अथ हृदयमन्तरङ्गमप्यनलं नलरहितं कृतमित्यर्थान्तरं मत्वोत्तरमाह—हे सखि ! स प्रियतमः मम हृद्यपि व्यवधापितो यदि दूरीकृतश्चेत्। दधातेर्ण्यन्तात्कर्मणि क्तः। 'अर्तिह्री' इत्यादिना पुगागमः। तदा हतास्मि। वक्रोक्तिरलङ्कारः। लक्षणमुक्तम् ॥ १०९ ॥

अन्वय—मदनोष्मणा हारमणौ स्फुटति अद्य ते हृदयम् अपि अनलङ्-

कृतम्। सखि, यदि स मम प्रियतम हृदि अपि व्यवधापित तदा हृता अस्मि।

हिन्दी—सखी—कामजनित वियोगाग्नि से हार की मणि टूट जाने के कारण हे दमयन्ति, आज तेरा हृदय भी 'अनलङ्कृत' (अलकाररहीन) है। दमयन्ती—हे सखी, यदि मेरा वह प्रियतम हृदय मे से दूर हो गया है, तो मैं मरी।

टिप्पणी—हार की मणि के टूट जाने से दमयन्ती का हार उतार कर रख दिया गया फलस्वरूप उसका हृदय—वक्ष स्थल 'अनलङ्कृत' अर्थात् भूषण-रहित हो गया। सखी ने जब इसके विषय मे कहा तो दमयन्ती ने 'अनलङ्कृत' का अर्थ लिया नल से रहित ( अ + नल + कृत ) और वह घबरा कर मरण-पीडा का अनुभव करती मूर्च्छित हो गयी। मल्लिनाथ ने यहाँ वक्रोक्ति का निर्देश किया है। जैसा कि पहिले लिखा जा चुका है—विद्याधर ने इन आठो श्लोकों मे श्लेषवक्रोक्ति मानी है॥ १०९॥

इदमुदीय तदैव मुमूर्च्छ सा मनसि मूर्च्छितमन्मथपावका।
क्व महतामवलम्बलवच्छिदामनुपपत्तिमतीमपि दुःखिता॥ ११०॥

जीवातु—इदमिति। स भैमी, इद पूर्वोक्त 'सखि! हृतास्मी'ति वाक्यम् उदीर्य उच्चार्य, तदैव मनसि मूर्च्छितमन्मथपावका प्रवृद्धकामानला सती, मुमूर्च्छ मुमोह 'मूर्च्छा मोहसमुच्छ्राययोरि'त्यर्थद्वयेऽपि धातो स्मरणात्। तथाहि दु खिता सञ्जातदु खा, दु खिनी सा। अनुपपत्तिमतीमनङ्कृतमिति श्लेषशब्द-श्रवणजन्यभ्रान्तिविषयत्वादनुपपन्नामपीत्यर्थ। अवलम्बलवस्य हृदयसङ्गमात्र-लक्षणस्य प्राणाधारलेशस्यापि छिदामुच्छेदक क्व सहता, क्व सहेतेत्यर्थ। दु खोद्विग्नस्य भ्रान्तमभ्रान्त वानिष्टमवेदनमतिदु सहमतो युक्तमस्या मूर्च्छन-मिति भाव। अर्थान्तरन्यासोऽलङ्कार॥ ११०॥

अन्वय—मनसि मूर्च्छितमन्मथपावका सा इदम् उदीर्य तदा एव मुमूर्च्छ, दु खिता अनुपपत्तिमतीम् अपि अवलम्बलवच्छिदा क्व सहताम्?

हिन्दी—जिसके मन मे कामानल धधक रहा था, ऐसी वह ( दमयन्ती ) इतना ( पूर्वोक्त ) कहकर उसी समय मूर्च्छित हो गयी। दुःखिनी अघटित ( काल्पनिक, अतएव ) भी आधार का लेशमात्र टूट जाने को कैसे सह पाती?

टिप्पणी—यद्यपि विरहिणी, पीडिता दमयन्ती का प्रिय उसके निकट

नहीं था, निराधार थी वह, तथापि उसके हृदय में तो वह था। ठीक नहीं, अवलम्ब आधार तो था, फिर नहीं, उसका अमूर्त भाव तो था। 'अनलहृत' सुनकर दमयन्ती घबरा कर समझी कि नल हृदय से भी गया छोटा सा आधार भी छिन गया। यह दुःख वह दुखिया न सह सकी और तत्क्षण मूर्छित हो गयी। मल्लिनाथ के अनुसार अर्थान्तरन्यास और विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलङ्कार॥ ११० ॥

अषिच कापि मुखे सलिलं सखी प्यधित कापि सरोजदले स्तनौ।
व्यधित कापि हृदि व्यजनानिलं न्यधित कापि हिमं तनुतोऽस्तनम्॥ १११ ॥

जीवातु—अषिचेति। कापि सखी सुतनोर्भैम्या मुखे सलिलम् अषिच आर्द्रितवतीत्यर्थः। कापि स्तनौ सरोजदले प्यधित पिहितवती, 'वष्टि भागु-रिरल्लोपमवाप्योरुपसर्गयो' इत्यपेकारलोपः। कापि हृदि व्यजनानिलं व्यधित विहितवती। तालवृन्तेन वीजयामासेत्यर्थः। कापि तनौ शरीरे हिमं चन्दनम्। 'चन्दनेऽपि हिमं विदुः' इति विश्वः। न्यधित निहितवती॥ १११ ॥

अन्वय—का अपि सखी सुतनो मुखे सलिलम् अषिच, का अपि सरोजदले स्तनौ प्यधित, का अपि हृदि व्यजनानिलं व्यधित का अपि तनौ हिमम् न्यधित।

हिन्दी—( दमयन्ती को मूर्छित देख ) किसी सखी ने सुन्दरी (दमयन्ती) के मुख में जल डाला, किसी ने कमलदलों से स्तन ढक दिये, किसी ने हृदय पर पंखा झल कर हवा की और किसी ने शरीर पर शीतल चन्दन का लेप किया।

टिप्पणी—कामज्वर का उपचार। क्रियाओं का सुन्दर प्रमोद॥ १११ ॥

उपचचार चिरं मृदुशीतलैर्जलजजालमृणालजलादिभिः।
प्रियमसौ विरहः स तथा क्रमादियमवाप यथा लघु चेतनाम्॥ ११२ ॥

जीवातु—उपचचारेति। स प्रियमसौ विरहः मृदुशीतलैर्जलजजालमृणा-लजलादिभिः जलजजालं पद्मसमूहै, मृणालं जलं। आदिशब्दाद्व्यजनादि-साधनविशेषैः क्रमात् र तयोपचचार, यथेयं भैमी लघु क्षिप्रं चेतना सम-वाप॥ ११२ ॥

अन्वय·—स प्रियसखीनिवह मृदुशीतलैः जलजजालमृणालजलादिभिः क्रमात् चिरम् तथा उपचचार यथा इय लघुचेतनाम् अवाप।

हिन्दी—प्यारी सहेलियों के समूह ने कोमल-शीतल कमलदलो, मृणालो और जल आदि से क्रमपूर्वक ( यथारीति ) देर तक ऐसा उपचार किया, जिससे उस ( दमयन्ती ) को शीघ्र चेतना प्राप्त हो गयी।

टिप्पणी—विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और जाति अलकार ॥ ११२ ॥

अथ 'कले ! कलय श्वसिति स्फुट चलति पक्ष्म चले ! परिभावय।
अधरकम्पनमुन्नय मेनके ! किमपि जल्पति कल्पलते ! शृणु ॥ ११३ ॥
रचय चारुमते ! स्तनयोर्वृतिं गणय केशिनि ! केश्यमसयतम्।
अवगृहाण तरङ्गिणि ! नेत्रयोर्जलझराविति शुश्रुविरे गिर· ॥ ११४ ॥

जीवातु—अथ भैम्या कलादय सप्त सख्यस्तासा तद्दशापरीक्षाव्यग्राणा मिथ कलकल श्लोकद्वयेनाह —अथेति। अयानन्तरम्, इति गिर शुश्रुविरे इति सम्बन्ध। ता एवाह—हे कले ! स्फुट व्यक्त, श्वसिति प्राणिति, कलय आकलय। हे चले ! पक्ष्मनेत्रलोम, चलति चक्षुरुन्मिषतीत्यर्थ। परिभावय परामृश। हे मेनके ! अधरकम्पनमोष्ठचलनमुन्नय तर्क्य। हे कल्पलते ! किमपि जल्पति, शृणु रचयेति। हे चारुमते। स्तनयोर्वृतिमावरण रचय। हे केशिनि ! असयत विस्रस्त केश्य केशसमूह, 'केशाश्वाभ्या यञ्छावन्यतरस्याम्' इति यञ्प्रत्यय। गणय चिन्तय। बधानेत्यर्थ। हे तरङ्गिणि ! नेत्रयोजलझरावश्रुप्रवाहौ, अवगृहाण बधान। इति गिर शुश्रुविरे श्रुता ॥ ११३-११४ ॥

अन्वय —अथ कले, स्फुट श्वसिति, कलय, चले, पक्ष्म चलति, परिभावय, मेनके, अधरकम्पनम् उन्नय, कल्पलते, किम् अपि जल्पति, शृणु। चारुमते, स्तनयो वृतिं रचय केशिनि, असयत कैश्य गणय, तरङ्गिणि, नेत्रयो जलझरौ अवगृहाण—इति गिर शुश्रुविरे।

हिन्दी—तदनन्तर हे कले, ( दमयन्ती ) ठीक से साँस ले रही है ? ध्यान से देख, अरी चले, पलक हिल रहे है ? विचार कर, ए मेनके, ओठों का कपन देख, कल्पलते, क्या कुछ बोली ? सुन ! अयि चारुमते, स्तनो को ढक दे, केशिनि, बिखरे बाल सँवार दे और तरगिणि, बहते आँसू पोछ—इस प्रकार की बाते सुन पडने लगी।

टिप्पणी—इन श्लोकों में विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और जाति अलंकार हैं। सखी-निवह के सार्थक नामों का प्रयोग और नाटकीय वाक्य दर्शनीय हैं। भर्तृदारिका के विपद्ग्रस्त हो जाने पर सखी-समूह के चिन्ता, कर्मठता आदि भावों का सुन्दर चित्रण है॥ ११३-११४॥

कलकलः स तदालिजनाननादुदलसद्विपुलस्त्वरितेरितः।
यमधिगम्य सुतालयमेतवान् द्रुततरः स विदर्भपुरन्दरः॥ ११५॥

जीवातु—कलकल इति। तदा तस्मिन् सखीजनव्याकुलकाले, आलिजनाननात् सखीमुखात्त्वरितेरितैः सम्भ्रमोक्तिभिः, विपुलो महान्, स कलकल उदलसदुदियत। यं कलकलमधिगम्याकर्ण्य, स विदर्भपुरन्दर भीमभूपति द्रुततरोऽतित्वरित, सुतालयमेतवान् कन्यान्तःपुरं प्राप्तवान्॥ ११५॥

अन्वयः—तदा आलिजनात् त्वरितेरितैः स विपुल कलकल उदलसत् यम् अधिगम्य स विदर्भपुरन्दर द्रुततर सुतालयम् एतवान्।

हिन्दी—तब सखियों के समूह के शीघ्रता से उच्चरित सभ्रमवचनों के कारण एक महान् कोलाहल उठ पड़ा जिसे सुनकर वह विदर्भेन्द्र (राजा भीम) अत्यन्त शीघ्रतापूर्वक पुत्री के आवास में पहुँच गया।

टिप्पणी—विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और जाति अलंकार॥ ११५॥

कन्यान्तःपुरबोधनाय यदधीकारान्न दोषा नृप
द्वौ मन्त्रिप्रवरश्च तुल्यमगदङ्कारश्च तामूचतुः।
देवाकर्णय सुश्रुतेन चरकस्योक्तेन जानेऽखिल
स्यादस्या नलदं विना न दलने तापस्य कोऽपि क्षमः॥११६॥

जीवातु—कन्येति। कन्यान्तःपुरस्य बोधनाय योगक्षेमानुसन्धानाय, यदधीकारात् ययोर्मन्त्रिवैद्ययोरधीकारान्नियोगात्। 'उपसर्गस्य घञ्यमनुष्ये बहुलम्' इति दीर्घः। दोषा परपुरुषप्रवेशादयो वातादयश्च, न सन्तीति शेषः। अस्तिर्भवतिपरोऽप्रयुज्यमानोऽप्यस्तीति वचनात्। तौ मन्त्रिप्रवरश्च अगदमपरोगं करोतीत्यगदङ्कारो वैद्यश्च। 'रोगहार्यगदङ्कारो भिषग्वैद्यचिकित्सकः' इत्यमरः। 'कर्मण्यण्' 'कारे सत्यागदस्य' इति मुमागमः। द्वौ नृपं तुल्यमेकवाक्यमूचतुः। देव राजन्! आकर्णय सुश्रुतेन सम्यक्छ्रुतेन, चर एव चरको गूढचारः, तस्यो-

क्तेन वाक्येन । अन्यत्र सुश्रुतेन चरकस्योक्तेन चरकाचार्यप्रणीतग्रन्थेन, अखिल तापनिदान जाने । अस्यास्तापस्य दलने निवर्तने, नल राजान ददातीति नलद, तत्सघटक विना । 'आतोऽनुपसर्गे क' अन्यत्र, नलदमुशीर विना । 'मूलेऽस्योशीरमस्त्रियाम् । अभय नलद सेव्यम' इत्यमर । कोऽपि न क्षमो न स्यात् । 'शकि लिङ्' इति शक्यार्थे लिङ् अत्र द्वयोरपि नलदयो प्रकृतत्वात् केवलप्रकृतश्लेषोऽलङ्कार ॥ ११६ ॥

अन्वय --कन्यान्त पुरबोधनाय यदधीकारात् दोषा न मन्त्रिप्रवर अगदङ्कारश्च द्वौ नृप तुल्यम् ऊचतु --देव, आकर्णय, सुश्रुतस्य चरकस्य उक्तेन अखिल जाने, अस्या तापस्य दलने नलद विना क अपि क्षम न स्यात् ।

हिन्दी--कन्या के अन्त पुर मे योग क्षेम को जानने के लिए जिस अधिकरण से दोष ( सामाजिक मर्यादा दोष और वातपित्तकफ दोष ) नही है, मन्त्रिश्रेष्ठ और चिकित्सक दोनो राजा से एक समान बोले--देव, सुनिए । ( १ ) मत्री ने कहा--सुश्रुत ( भलीभाँति सुन ) और चरक ( चरो ) द्वारा कहे ( कथन ) से मैं सब जान गया हूँ कि इस ( दमयन्ती ) के सताप का शमन करने मे नलद ( नल राजा ) के अतिरिक्त कोई समर्थ न होगा । ( २ ) चिकित्सक ने कहा--सुश्रुत और चरक नामक मान्य आयुर्वेद ग्रन्थो मे कहे गये ( लक्षणो ) से मैं भली-भाँति जान गया हूँ कि इसका ताप मिटाने मे नलद ( उशीर ) के अतिरिक्त और कोई समर्थ नही है ।

टिप्पणी---कन्या के अन्त पुर मे परपुरुष-प्रवेश मर्यादा के विरुद्ध है, परतु ऐसे व्यक्ति जिनसे व्यवस्था बनी रहे, पुरुष होने पर भी प्रविष्ट हो सकते हैं । मन्त्री और वैद्य ऐसे ही पुरुष होते हैं । मन्त्री व्यवस्था के प्रति उत्तरदायी और अधिकारी है । किसी प्रकार का अमर्यादित और निन्दनीय, वर्जित कार्य अन्त पुर मे न हो, इसकी व्यवस्था मत्री पर है । शरीर को रोगी बना देने वाले वात, पित्त, कफ--त्रिदोष की व्यवस्था चिकित्सक पर है । अत ये दोनो दमयन्ती के अन्त पुर मे गये । 'सुश्रुत' (भलीभाँति सुना, वैद्यकग्रन्थ), 'चरक' ( चर और आयुर्वेदग्रन्थ ) और 'नलद' (राजा नल, उशीर) अनेकार्थ शब्द हैं, जिनके प्रयोग से मन्त्रिप्रवर और अगदङ्कार के तुल्यकथन की

योजना की गयी है। मल्लिनाथ ने श्लेष अलङ्कार निर्देश किया है और विद्याधर ने तुल्ययोगिता और श्लेष का। शार्दूलविक्रीडित वृत्त ॥ ११६ ॥

ताभ्यामभूद्युगपदप्यभिधीयमानं भेदव्यपाकृति मिथःप्रतिघातमेव।
श्रोत्रे तु तस्य पपतुर्नृपतेर्न किंचित्पुत्र्यामनिष्टशतशङ्कितयाकुलस्य ॥११७॥

जीवातु—ताभ्यामिति। ताभ्यां मन्त्रिभिषग्भ्यां, भेदव्ययो नामाभेद स एवाकृतिर्यस्य तद् भेदव्ययाकृति, अभिन्नाकारमेकरूपं यथा तथा, युगपदेकदा, अभिधीयमानं नलदादिवाक्यमिति शेषः। मिथोऽन्योन्यं प्रतिघातो विरोधो यस्य तन्मिथःप्रतिघातं मिथोभिन्नमेवाभूत्। अभिधानयौगपद्यादेकशब्दाच्च भिन्नार्थैकवाक्यवत् प्रतीयमानमपि तद् भिन्नार्थं वाक्यद्वयमेवासीदित्यर्थः। राज्ञस्तु न तत्र दृष्टिरित्याह—नैम्या विषये अनिष्टशतशङ्कितया अनिष्टानेकशङ्कावत्त्वेन आकुलस्य विह्वलचित्तस्य, 'प्रेम पश्यति भयान्यपदेऽपि' इति न्यायादिति भावः। तस्य नृपतेः भीमस्य श्रोत्रे तु किंचिन्न पपतुः न किंचिदर्थं जगृहतुः। व्याकुलान्तःकरणतया तद्वाक्ये नालीव कर्णे दत्तवानित्यर्थः ॥११७॥

अन्वय—ताभ्यां भेदव्ययाकृति अपि युगपद् अभिधीयमानं मिथःप्रतिघातम् एव अभूत्, भैम्याम् अनिष्टशङ्कितया आकुलस्य तस्य नृपतेः श्रोत्रे तु किंचित् न पपतुः।

हिन्दी—उन (मन्त्री, और वैद्य) दोनों के द्वारा स्वरूपतः अभिन्न भी एक साथ कहा गया परस्पर विघातक ही हुआ, (क्योंकि) भीमसुता (दमयन्ती) के अनिष्ट की शंका से व्याकुल उस राजा के कानों में तो कुछ भी न पड़ा।

टिप्पणी—बेटी के अनिष्ट की शंका से व्याकुल राजा मन्त्री और वैद्य-दोनों के वचनों पर ध्यान न दे सका। व्याकुल होने से उसने कुछ सुना ही नहीं जैसे। भाव यह कि बेटी को रुग्ण पा राजा अत्यन्त व्याकुल हो गया। विद्याधर के अनुसार जाति अलङ्कार। वसन्ततिलका वृत्त ॥ ११७ ॥

द्रुतविगमितविप्रयोगचिह्नामपि तनयां नृपतिः पदप्रणम्राम्।
अकलयदनमागुणाविमग्ना झटिति पराशयवेदिनो हि विज्ञाः ॥११८॥

जीवातु—द्रुतेति। नृपतिः द्रुतविगमितविप्रयोगचिह्नां द्रागपसारितविधि-

रोपचारचिह्नामपि, पदे प्रणम्रां पादपतिताम् 'उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य' इति णत्वम्। तनयामसमाशुगाधिमग्ना मदनव्यथामग्नाम् अकलयन्निश्चिकाय। तथाहि विज्ञा प्रवीणा 'प्रवीणे निपुणाभिज्ञविज्ञनिष्णातशिक्षिता' इत्यमरः। झटित्यविलम्बेन पराशयवेदिनो हि, प्रकाशकलिङ्गमन्तरेण आकारमात्रेण परेङ्गित निश्चिन्वतीत्यर्थः। कामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः ॥११८॥

अन्वयः—नृपतिः द्रुतविगमितविप्रयोगचिह्नाम् अपि पदप्रणम्रां तनयाम् असमाशुगाधिमग्नाम् अकलयत्, हि विज्ञाः झटिति पराशयवेदिनः।

हिन्दी—राजा ने शीघ्रतापूर्वक विरह के चिह्नों के दूर कर दिये जाने पर भी चरणों में प्रणत पुत्री ( दमयंती ) को विषमबाण ( काम ) के रोग में मग्न समझ लिया, क्योंकि चतुर-समझदार व्यक्ति झट से दूसरे के आशय को जान लेते हैं।

टिप्पणी—राजा के आने का समाचार जानते ही सखियों ने विरहताप शमनार्थ एकत्र उशीरादि शीतोपचारों ( श्लोक १११-१२ ) को झटपट हटा दिया, किन्तु प्रवीण राजा तुरन्त समझ गया कि बेटी कामरोग-व्यथित है। चतुर जनों से भेद छिपा नहीं रहता। अर्थान्तर न्यास अलकार। मल्लिनाथ ने चार श्लोकों ( संख्या ११८-१२१ ) में पुष्पिताग्रा छन्द माना है, जिसका लक्षण है—'अयुजि न युगरेफतो यकारो युजि च नजौ जरगाश्च पुष्पिताग्रा।' पुष्पिताग्रा के प्रथम तृतीय चरणों में इस क्रम से बारह वर्ण होते हैं—२ नगण ( ।।।, ।।। ), १ रगण ( ऽ।ऽ ), १ यगण ( ।ऽऽ ) और द्वितीय-चतुर्थ चरण में तेरह—१ नगण ( ।।। ), २ जगण ( ।ऽ।, ।ऽ। ), १ रगण ( ऽ।ऽ ), और १ अंतिम वर्ण गुरु ( ऽ )। इस दृष्टि से सबद्ध श्लोक पुष्पिताग्रा है। विद्याधर ने इन्हीं श्लोकों में औपच्छन्दसिक वृत्त माना है, जिसका लक्षण उन्होंने दिया है—'पर्यन्ते यौ तथैव शेषमौपच्छन्दसिकं सुधीभिरुक्तम्।' इसके अनुसार चारों चरणों के अंत में यगण ( ।ऽऽ ) होना चाहिए ( कदाचित्-'यौ'—अर्थात् दो यगण )। इन श्लोकों के चरणांत में यगण तो है, एक यगण। सामान्यतया छन्दःशास्त्र में औपच्छन्दसिक का नाम मालभारिणी भी माना गया है, जिसके प्रथम तृतीय चरणों में ग्यारह वर्ण ( ।।ऽ, ।।ऽ, ।ऽ।, ऽऽ ) और द्वितीय-

चतुर्थ में बारह वर्ण ( ।ऽ, ऽ।।, ऽ।ऽ, ।ऽऽ ) होते हैं। ऐसा सब्द श्लोकों मे नहीं है ॥ ११८ ॥

व्यतरदथ पिताशिष मुतायै नतशिरसे मुहुरुन्नमय्य मौलिम् ।
'दयितमभिमत स्वयवरे त्व गुणमयमाप्नुहि वासरैः कियद्भिः' ॥११९॥

जीवातु—व्यतरदिति । अथ पिता भीम, नतशिरसे लज्जानतमुखायै सुतायै दमयन्त्यै, मौलि मुखमुन्नमय्य हे वत्से ! कियद्भि कतिपयैरेव वासरै स्वयवरे त्व गुणमय गुणाढ्यमभिमत दयितमाप्नुहीत्याशिष मुहुर्व्यतरत् ॥११९॥

अन्वयः—अथ पिता नतशिरसे सुतायै मुहु मौलिम् उन्नमय्य आशिष व्यतरत—स्वयवरे, त्व कियद्भि एव वासरै गुणमयम् अभिमत दयितम् आप्नुहि। ( अथवा त्व कियद्भि एव वासरै स्वयवरे गुणमयम् अभिमत दयितम् आप्नुहि )।

हिन्दी—तदनतर पिता ( राजा भीम ) ने सिर नीचा किये उपस्थित पुत्री ( दमयन्ती ) को—( उसका ) मस्तक क्षण भर को उठाकर आशीष दिया—हे स्वयवरण करनेवाली, तू कुछ ही दिनों में गुणवान् और मनचाहा प्रिय पति प्राप्त करे। ( अथवा तू कुछ ही दिनों में स्वयवर में गुणवान्... प्राप्त करे )।

टिप्पणी—प्रिय पुत्री को राजा ने आशीष् देते हुए आश्वासन दिया कि वह व्यथित न हो, शीघ्र ही स्वयवर में उसे अभिलषित पति प्राप्त करने का अवसर मिलेगा। राजा ने व्याधि जान ली और कहा—'स्वयवरमह कर्तास्मि।' विद्याधर के अनुसार आशीरलकार॥ ११९ ॥

तदनु स तनुजासखीरवादीत्तुहिनऋतौ गत एव हीदृशीनाम् ।
कुसुममपि शरायते शरीरे तदुचितमाचरतोपचारमस्याम् ॥१२०॥

जीवातु—तदन्विति । तदनु आशीर्वादानन्तरम् 'अनुर्लक्षणे' इति कर्मप्रवचनीयसज्ञा । स नृपस्तनुजासखी सुतावयस्या अवादीदूचे । कि तत्तदाह—यस्माद्, तुहिनऋतौ शिशिरकाले, 'ऋत्यक' इति प्रकृतिभाव । गते निर्गत एव, वसन्ते पुष्पपरिणामातापस्य दु सहत्वाच्चेति भाव । ईदृशीना कोमलाङ्गीना यौवनप्रविष्टाना शरीरे कुसुममपि शरायते शरवदाचरति, तद्द् दु सह

भवति। एकत्र गात्रमार्दवाद् यत्र मदनबाणत्वाच्चेति भाव। तत्तस्मादस्या कोमलाङ्ग्या युवत्या च, उचित योग्यमुपचार प्रतीकारमाचरत ॥ १२० ॥

अन्वय --तदनु स तनुजासखी अवादीत्--हि तुहिनऋतौ गते एव ईदृशीना शरीरे कुसुमम् अपि शरायते तत् अस्याम् उचितम् उपचारम् आचरत।

हिन्दी—तत्पश्चात् राजा ने बेटी की सखियों को आज्ञा दी—क्योंकि शिशिर ऋतु व्यतीत होने पर ऐसी कोमलांगियो ( तारुण्य प्राप्ताओं ) के शरीर में लगा फूल भी बाण का कार्य करता है, अत इसका ऋतु के अनुकूल उपचार करो।

टिप्पणी--दमयन्ती की उचित देखभाल करने का आदेश देकर राजा ने पिता के अनुकूल व्यवहार किया। 'कुसुममपि शरायते' मे 'कुसुमशर' ( काम बाण ) का सकेत। वसत मे 'पुष्पबाण' व्यथा देता है, तदुचित उशीरादि उपचार आवश्यक हैं। विद्याधर के अनुसार उपमालकार ॥ १२० ॥

कतिपयदिवसैर्वयस्यया व स्वयमभिलष्य वरिष्यते वरीयान्।
श्रमिशमनयानया तदाप्तु रुचिरुचिताथ भवद्विधाभिधाभि ॥१२१॥

जीवातु--कतीति। किंच, कतिपयदिवसैं अल्पदिनैरेव, बो युष्माक, वयस्यया सख्या भैम्या, वरीयान् श्रेष्ठ पुमान्, स्वयमभिलष्य कामयित्वा वरिष्यते। य कामयते त वरिष्यतीत्यर्थ। तत्तस्माद् अथेदानीम्, अनया दमयन्त्या ( कर्त्र्या ), भवतीना विधेव विधा यासा तासा भवद्विधाना सखीना, सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुवद्भाव। अभिधाभिरुक्तिभिर्या श्रमिशमना कार्श्यनिवर्तना, तथा उपायभूतया रुचि कान्ति प्रीतिश्च, आप्तुमुचिता आसव्या, स्वयवरपर्यन्त भवदुपलालनावचनै खेद विहाय प्रसन्नया सन्तुष्टया च स्थातव्यमित्यर्थ। द्रुतेत्यादिश्लोकचतुष्टय पुष्पिताग्रावृत्तम् ॥ १२१ ॥

अन्वय --कतिपयदिवसै व वयस्यया स्वयम् अभिलष्य वरीयान् वरिष्यते तत् अथ अनया भवद्विधाभिधाभि श्रमिशमनया रुचि आप्तुम् उचिता।

हिन्दी—( राजा ने और भी आज्ञा दी )—कुछ दिनों मे तुम्हारी सखी ( दमयन्ती ) द्वारा अपनी इच्छानुसार वरवर ( अच्छा वर ) वरा जायेगा, अत सम्प्रति इसे ( दमयन्ती को ) आप जैसी सखियों के समझाने से कृशता दूर करके कान्ति प्राप्त करना उचित होगा।

टिप्पणी—राजा ने दमयन्ती की सखियों को आदेश दिया कि शीघ्र ही स्वयंवर का आयोजन होगा, जिसमें दमयन्ती का अभीष्ट वर प्राप्त करने का पूर्ण अवसर मिलेगा। सखियों को चाहिए कि दमयन्ती को सान्त्वना देकर-समझा-बुझा कर व्यथाभाव दूर करें, जिससे वह प्रसन्न और शोभाशालिनी प्रतीत होने लगे। इस प्रकार अप्रत्यक्ष पिता ने पुत्री को अपना अभिलाष पूर्ण करने का मुक्ति दिया, जिससे वह सतुष्ट हो। विद्याधर के अनुसार उल्लेखनीय अलङ्कार छेकानुप्रास ॥ १२१ ॥

एव यद्वदता नृपेण तनया नापृच्छि लज्जास्पदं
यन्मोहः स्मरभूरकल्पि वपुषः पाण्डुत्वतापादिभिः ।
यच्चाशीःकपटादवादि सदृशी स्यात्तत्र या सान्त्वना
तन्मत्वालिजनो मनोऽभिमनन्नोदानन्दमन्दाक्षयोः ॥ १२२ ॥

जीवातु—एवमिति। एवं वदता नृपेण, तनया दमयन्ती, लज्जास्पद लज्जाहेतु नापृच्छि न पृष्टेति यत्। ज्ञाता प्रश्नायोगादिति भाव। पृच्छेर्दुहादित्वादप्रधाने कर्मणि लुङ्। मोहो मूर्च्छा च वपुषः पाण्डुत्वतापादि-भिर्लिङ्गैः स्मरभूः कामजोऽकल्पि निश्चित इति यत्। तत्र तस्या पुत्र्या सख्यो अनुरूपा या सान्त्वना लालनोक्तिः स्यात्, सा चाशीः कपटाद्व्याजेनाभिहिता शीर्वादव्याजादवादीति च यत्, तत्सर्वं मत्वा बोध्य, आलिजनो मन स्वचित्तम् आनन्दमन्दाक्षयो अभिमननोद। लज्जानन्दसागरीचकारेत्यर्थः। स्वेष्टसिद्धेरा-नन्द स्वरहस्यप्रकाशनाल्लज्जा ॥ १२२ ॥

अन्वय —एव वदता नृपेण तनया लज्जास्पद यत् न अपृच्छि, यत् वपुष पाण्डुत्वतापादिभि स्मरभूः मोहः अकल्पि, यत् च तत्र सदृशी या सान्त्वना स्यात् आशी कपटात् अवादि, तत् मत्वा आलिजनः मनः आनन्दमन्दाक्षयोः अभिमनन्नोद।

हिन्दी—ऐसा कहते राजा ने बेटी से लज्जा का कारण जो न पूछा, जो शरीर के पीलेपन और संताप आदि से कामजन्य मूर्च्छा समझ ली और जो उसके उपयुक्त सान्त्वना हो सकती थी, वह आशीष् के व्याज से दे दी, उसे समझकर सखियों ने मन को आनन्द और मन्दनेत्रता (लज्जा) के समुद्र में निमग्न कर दिया।

टिप्पणी—राजा ने जो अवसरोचित ( श्लोक सं० ११९-१२१ ) वचन कहे, उससे दमयन्ती सहित सखियों को महाप्रसन्नता हुई साथ भी लज्जा भी लगी, क्योंकि उसका लज्जा का कारण प्रकट हो गया। इष्ट सिद्धि पर प्रसन्नता और रहस्य भेद के कारण लाज। विद्याधर के अनुसार रूपक समुच्चयभाव-शबलतालंकार का संकर, शार्दूलविक्रीडित छन्द ॥ १२२ ॥

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम्।
तुर्यः स्थैर्यविचारणप्रकरणभ्रातर्ययं तन्महा-
काव्येऽत्र व्यगलन्नलस्य चरिते सर्गो निसर्गोज्ज्वलः ॥ १२३ ॥

जीवातु—श्रीहर्षमिति। श्रीहर्षमित्यादि सुगमम्। तुर्यश्चतुर्थः। 'चतुरश्छयतावाद्यक्षरलोपश्च' इति साधु। स्थैर्यविचारण नाम स्वप्रणीतप्रकरण तद्भ्रातरि तत्समानकर्तृक इत्यर्थः ॥ १२३ ॥

इति मल्लिनाथविरचिते 'जीवातु'समाख्याने चतुर्थः सर्गः समाप्तः ॥ ४ ॥

अन्वय.—तृतीयसर्गवत्—कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुषुवे। स्थैर्यविचारणप्रकरण भ्रातरि नलस्य चरिते अत्र तन्महाकाव्ये अयं निसर्गोज्ज्वलः तुर्यः सर्गः व्यगलत्।

हिन्दी—तृतीय सर्ग के समान—कवियों के मुकुट के हीरमणि · उत्पन्न किया। 'स्थैर्यविचारण' नामक प्रकरण के सहोदर नल के चरित इस 'नैषधीयचरित' महाकाव्य में यह प्रकृत्या उज्ज्वल चतुर्थ सर्ग पूर्ण हुआ।

टिप्पणी—इस श्लोक में बताया गया कि 'स्थैर्यविचारण' नामक प्रकरण और 'नैषधीयचरितम्' सहोदर संबंध है, अर्थात् दोनों के जन्म का कारण एक ही है। इस प्रकार महाकवि श्रीहर्ष ने यह बता दिया कि उन्होंने 'स्थैर्य विचारण' नामक प्रकरण भी रचा था ॥ १२३ ॥

नैषधीयचरिते चतुर्थः सर्गः समाप्तः

— ० —

# नैषधीयचरितम्

## कथासार

### ( चतुर्थ सर्ग )

क्ष्माभाजा विरहाधिना विदधती निद्रा सुधांशोर्ज्वर—
ज्वालाभिर्द्रुतमुर्मुरीकृतसुमाक्लाय शामूमुहत् ।
भीमस्तत्परिचारिकाकलकलाहूतस्तथा वीक्ष्य तां
ज्ञातो व्याधिरपि स्वयम्वरमह कर्तास्म्यवादीदिति ।।

—श्रीकृष्णरामकवि

उधर नलानुरागिणी दमयती के पार्श्व से उडकर हंस नल के निकट पहुँचा, इधर विदर्भदेश में दमयती नल के वियोग से संतप्त रहने लगी। वैसे उसे वियोग-ताप ज्वर रहने लगा, धैर्य जाता रहा, हँसी उड गयी, चेहरा पीला पड गया। कामसंतप्ता वियोगिनी विदर्भतनया भाँति भाँति की कल्पनाएँ करती, न जाने क्या-क्या कहती, उसके आँसू आजाते। बार-बार वह चन्द्रमा को लक्ष्य कर अनेक विध आक्रोश प्रकट करती। चन्द्र और काम पर अपना विषाद और आक्रोश प्रकट करते-करते दमयन्ती मूर्च्छित हो गयी। घबरायी सखियाँ भाँति-भाँति के उपचार में लगीं। उनका कोलाहल भीमराज तक जा पहुँचा। चिकित्सकों और सचिवों के साथ राजा ने पहुँच कर बेटी को देखा। चतुर राजा ने व्याधि समझी और घोषणा की कि शीघ्र ही दमयती-स्वयंवर होगा। समझदार राजा ल्जाती बेटी से क्या पूछता?

---

# पद्यानुक्रमणिका

## ( चतुर्थ सर्ग )


| श्लोका | श्लोकाङ्काः | श्लोका | श्लोकाङ्काः |
|---|---|---|---|
| अकरणादव | १०२ | उदयति स्म | १८ |
| अतनुना | ३१ | उदर एव | ६० |
| अनितरां समपादि | ४ | उपचचार | ११२ |
| अतिशरव्यता | ४२ | उपहरन्ति न कस्य | ८० |
| अथ कले कल्य | ११३ | ऋजुदृशः कथयन्ति | ६६ |
| अथ नलस्य | १ | एवं यद्वदता | १२२ |
| अथ मुहुर्बहु० | ४३ | कतिपय० | १२१ |
| अधित कापि | १११ | कन्यान्तःपुर० | ११६ |
| अद्रुतयद्विरहोष्मणि | ८ | करपदाननलोचन० | १७ |
| अनलभाजमिषम् | २२ | कलकल | ११५ |
| अनुममार | ७१ | किमसुभिर्ग्लपितैर्जड | ५२ |
| अपि धयन्नितरामरवले | ८२ | किमु तदन्तरमौ | ५ |
| अपि विधिः | ८६ | किमु भवन्तमुमा० | ६७ |
| अमृतदीधितिरेष० | १०५ | कुरु करे | ५६ |
| अयि ममैष० | ५८ | कुसुमचापजताप० | ६ |
| अयि विधुं परिपृच्छ | ४८ | कुसुममप्यति० | ४१ |
| अयि शपे हृदया० | १०६ | क्रमरधुरा सती | ४५ |
| असमये | ५७ | ज्वलति | ६४ |
| असितमेक० | ६१ | तदनु | १२० |
| इति कियद्वचसैव | १०८ | तरुणता० | ७ |
| इति विधोर्विविधोक्ति० | ७४ | ताम्यामभूद् | ११७ |
| इदमुदीर्य तदैव | ११० | त्वदितरोऽपि | ३१ |
| इयमनङ्गशरावलि० | ३६ | त्वमभिधेहि | ५० |

| श्लोका. | श्लोकाङ्का | श्लोका | श्लोकाङ्का |
|---|---|---|---|
| सह तया स्मर | ६४ | स्मर स मद्दुरितै॰ | ४५ |
| सुगत एव विजित्य | ४० | स्मरहुताशन॰ | २६ |
| सुहृदमग्निमुदश्रयितुम् | १४ | स्वरिपुतीक्ष्ण॰ | ६४ |
| स्फुटति हारमणौ | १०६ | हितगिर न | १०३ |
| स्मरकृतां हृदयस्य | १६ | हृदय एव तवास्ति | १०८ |
| स्मर नृशंस॰ | ८६ | हृदयमाश्रयसे | ७५ |
| स्मरमुख हरनेत्र॰ | ७३ | हृदि दमस्वसुरश्रु॰ | ३५ |
| स्मररिपोरिव | ८७ | हृदि लुठन्ति | ४७ |
| स्मरशराहति॰ | ६ | हृदि विदर्भभुव॰ | १६ |
| स्मरसखौ रुचिभि | ६७ | हृदि विदर्भभुवोऽश्रुभृति | २५ |

# नैषधीयचरितम्

## पञ्चमः सर्गः

यावदागमयतेऽथ नरेन्द्रान् स स्वयंवरमहाय महीन्द्रः ।
तावदेव ऋषिरिन्द्रदिदृक्षुर्नारदस्त्रिदशधाम जगाम ॥ १ ॥

जीवातु—अथ दमयन्तीस्वयंवराय इन्द्राद्यागमन वक्तुं तदुपयोगितया नारदस्येन्द्रलोकगमनमाह—यावदिति । अथ स महीन्द्रो भीमभूपतिः, स्वयंवर-महाय स्वयंवरोत्सवाय, नरेन्द्रान्, यावदागमयते आगमनेनानयनेन विलम्बत इत्यर्थः । 'आगमे क्षमायामात्मनेपदं वक्तव्यम्' । 'क्षमोपेक्षा कालहरणे'ति काशिका । तावदेव ऋषिर्नारदः, 'ऋत्वक' इति प्रकृतिभावः । इन्द्रं दिदृक्षु-रिन्द्रदिदृक्षुः सन्, मधुपिपासुवत् गम्यादिपाठाद् द्वितीयसमासः । त्रिदशधाम स्वर्गं प्रति जगाम । सर्गेऽत्र स्वागतावृत्तम् । 'स्वागतेति रनभाद् गुरुयुग्मम्' इति लक्षणात् ॥ १ ॥

अन्वय—अथ सः महीन्द्रः स्वयंवरमहाय यावत् नरेन्द्रान् आगमयते तावत् एव इन्द्रदिदृक्षुः ऋषिः नारदः त्रिदशधाम जगाम ।

हिन्दी—पुत्री दमयंती का समाश्वासन कर वह धरती का इन्द्र (भीमराज) स्वयंवरमहोत्सव ( में सम्मिलित होने ) के निमित्त जब राजाओं ( को निमन्त्रण दे ) की प्रतीक्षा कर रहा था, तब ही इन्द्र को देखने के इच्छुक ऋषि नारद देवलोक गये ।

टिप्पणी—लोक-परंपरा में कहा जाता है कि नारद कलहप्रिय ऋषि हैं—'नरसमूहं कलहद्वारा द्यतीति नारदः' । प्रस्तुत प्रसंग में भी नारद की स्वर्गयात्रा संघर्ष का एक कारण बनी । विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलंकार छेकानुप्रास । इस सर्ग के श्लोक संख्या १–१३३ में स्वागता छंद है, जिसके

प्रत्येक चरण मे ग्यारह वर्ण इस क्रम से होते हैं--१ रगण ( ऽ।ऽ ), १ नगण ( ।।। ), १ भगण ( ऽ।। ), दो गुरु ( ऽऽ ) ॥ १ ॥

नात्र चित्रमनु त प्रययौ यत्पर्वत· स खलु तस्य सपक्ष ।
नारदस्तु जगतो गुरुरुच्चैर्विस्मयाय गमन विललङ्घे ॥ २ ॥

जीवातु—अथ षड्भिस्तद्गमनप्रकार वर्णयति–नेत्यादि । पर्वतो नारदसखो मुनि शैलश्च । 'पर्वत शैलदेवर्षौ' इति विश्व । त नारदमनु प्रययाविति यद् अत्र चित्रमाश्चर्यं न । कुत, स पर्वतस्तस्य नारदस्य सपक्ष सखा खलु पक्षवाश्चेति गम्यते । उभयथाप्यनुयान युक्तमेवेति न चित्रमित्यर्थ । किंतु, जगतो लोकस्य उच्चैरुन्नत, गुरुराचार्य तस्मादलघुश्च, स नारदस्तु, विस्मयाय गमन विललघे लघयामास । तल्लघन विस्मयाय भवतीत्यर्थ । गुरुद्रव्यस्य पातनार्हस्य उत्पतन विरुद्धमिति श्लेषोत्थापितो विरोधाभासोऽलङ्कार ॥ २ ॥

*अन्वय*—यत् पर्वत तम् अनुययौ अत्र चित्र न, खलु स तस्य सपक्ष, जगत गुरु नारद· तु गगन विललङ्घे, उच्चै विस्मयाय ( अथवा 'जगत उच्चै गुरु नारद तु गगन विललङ्घे, विस्मयाय' । अथवा 'उच्चै गगन विललङ्घे, विस्मयाय ।' ) ।

हिन्दी—जो कि पर्वत ऋषि उन ( नारद ) के पीछे-पीछे गये, इसमें आश्चर्य नहीं है, क्योंकि वे उनके सपक्ष ( अर्थात् पक्षधर मित्र ) हैं, जगत् के गुरु नारद ने जो आकाश का लघन किया, यह बडे आश्चर्य की बात है । ( अथवा 'जगत् के बडे गुरु होकर नारद जी ने बात है ।' अथवा 'ऊँचे आकाश का लघन किया, यह बात है । ) ।

टिप्पणी—इस श्लोक मे प्रयुक्त 'पर्वत' ( पहाड और पर्वत नामक ऋषि ) 'सपक्ष' ( पक्ष और मित्र ), 'नारद' ( नार जल ददाति नारद =मेघ और देवर्षि नारद ) 'गुरु' ( भारी और पूज्य ) अनेकार्थ शब्द हैं । इस आधार पर उक्त सामान्य अर्थ के अतिरिक्त एक अन्यार्थ की कल्पना हो जाती है—पहाड ( पर्वत ) मेघ ( नारद ) के पीछे-पीछे गया, यह आश्चर्य नहीं है, क्योंकि वह पक्ष वाला है ( इन्द्र द्वारा पक्ष काट देने से पूर्व पहाडों के भी पक्ष थे, यह पौराणिक मान्यता है । ), मेघ ( नार-जलयुक्त अतएव ) भारी होकर भी

जो आकाश-लंघन कर गया, यह अचरज है। सजल बादल को बरस जाना चाहिए। श्लेषार्थक शब्दों के आधार पर यहाँ जो विरोध आभासित हो गया है, इस आधार पर मल्लिनाथ ने इस श्लोक में श्लेषोत्थापित विरोधाभासालंकार माना है, विद्याधर ने भी गुण और क्रिया में विरोध के कारण विरोध का निर्देश किया है। विरोध का परिहार इस प्रसंगगत अर्थ से हो जाता है कि गुरु का अर्थ भारी नहीं, पूज्य है। पूज्य होकर भी नारद जी अपनी प्रकृति के अनुसार आचरण करते स्वर्ग लोक पहुँचे। विविधलोक-भ्रमण तो नारद का स्वभाव है। पर्वत मुनि का भी इसी कारण स्वर्गगमन विस्मयजनक नहीं है कि वे उनके मित्र और अनुयायी थे। वस्तुत आश्चर्य का कारण कुछ भी नहीं है। प्रकाशकार ने 'जगत गुरु नारदस्तु विस्मयाय उच्चै गगन विलङ्घे' अन्वय करके 'विस्मयाय' का अर्थ किया है, पक्षियों के स्मय (आश्चर्य) के लिए—वीना पक्षिणामपि स्मयाय वेगातिशयेनाद्भुताय'—वेगातिशय से पक्षियों को भी आश्चर्य में डालते—अर्थात् पक्षियों की गति से भी तीव्र गति से जगद्गुरु नारद ऊँचे गगन को पार कर गये ॥ २ ॥

गच्छता पथि विनैव विमानं व्योम तेन मुनिना विजगाहे।
साधने हि नियमोऽन्यजनानां योगिनां तु तपसाऽखिलसिद्धिः ॥ ३ ॥

जीवातु—गच्छतेति। पथि विमानं व्योमयानं विनैव गच्छता तेन मुनिना, व्योम विजगाहे प्रविष्टम्। तथा हि, साधने उपाये नियमोऽवश्यंभाव क्रियासिद्धौ नियमेन साधनान्तरापेक्षेत्यर्थः। अन्यजनानामस्मदादीनां, योगिनां तु तपसा योगधर्मेणैवाखिलसिद्धिः सर्वकार्यसिद्धिर्हि। तस्मान्महायोगिनोऽस्य किं विमानेनेति भावः। सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः ॥ ३ ॥

अन्वय —विमानं विना एव पथि गच्छता तेन मुनिना व्योम विजगाहे, हि साधने अन्यजनानां नियमः योगिनां तु तपसा अखिलसिद्धिः।

हिन्दी—विमान अर्थात् यात्रोचित वाहन के बिना ही मार्ग में यात्रा करते उन मुनि (नारद) ने आकाश आलोडित कर डाला (आकाशयात्रा कर डाली), क्योंकि साधन ( वाहन, सवारी ) तो सामान्य जनों को आवश्यक है, योगियों को तो तप से ही सब सिद्धि हो जाती है।

टिप्पणी—'विमान' को 'व्योम' का विशेषण मानकर और 'विना एव' का अर्थ 'पक्षितुल्य' मान कर यह अर्थ भी किया जाता है कि पक्षि के समान जाते मुनि ने 'विमान' अर्थात् परिमाणातीत, अतिविस्तीर्ण आकाश पार कर लिया। वस्तुत वाहनो से सामान्य जन यात्रा करते हैं, तपस्वी योगिजनों को वाहनादि साधन अपेक्षित नही, वे तो तपोबल से समस्त कार्य कर डालते हैं। मल्लिनाथ के अनुसार सामान्य से विशेष का समर्थनपरक अर्थान्तरन्यास, विद्याधर के अनुसार विशेषोक्ति और काव्यलिंग अलकार ॥ ३ ॥

खण्डितेन्द्रभवनाद्यभिमानाँल्लङ्घते स्म मुनिरेष विमानान् ।
अर्थितोऽप्यतिथितामनुमेने नैव तत्पतिभिरङ्घ्रिविनम्रै ॥ ४॥

जीवातु—खण्डितेति। एष मुनि, खण्डितो निरस्त इन्द्रभवनादीनामभिमानोऽहङ्कारो यैस्तान्, ततोऽपि समृद्धानित्यर्थ। विमानान् देवगृहान्, लङ्घते स्म अतिचक्राम। किं बहुना, अङ्घ्रिविनम्रै पादपतितै, तत्पतिभिर्विमानाध्युषितैर्देवै अर्थित प्रार्थितोऽपि, अतिथितामातिथ्य, नैवानुमेने। एतन्मात्रविलम्ब च नासहिष्टेत्यर्थ ॥ ४ ॥

अन्वय—एष मुनि खण्डितेन्द्रभवनाद्यभिमानान् विमानान् लङ्घते स्म, अङ्घ्रिविनम्रै तत्पतिभि अर्थित अपि अतिथिता न एव अनुमेने।

हिन्दी—ये मुनि ( नारद ) इन्द्र आदि के आवासो के अभिमान को भी खण्डित करते विमान ( देवगृहो ) को लाँघते जा रहे थे, चरणों मे प्रणत उनके स्वामियो द्वारा प्रार्थना की जाने पर भी ( उनका ) आतिथ्य ( नारद ने ) नही स्वीकारा।

टिप्पणी—'विमान' का अर्थ 'सतखडा घर' ( सतमजिला मकान ) भी होता है, अर्थात् इतने ऊँचे ऊँचे थे कि बडे-बडे देवगृह भी उनके समुख नगण्य थे। ऐश्वर्य से परिपूर्ण ऊँचे-ऊँचे आवास। जाते हुए नारद जी को प्रणाम करते उन घरों के स्वामी उनसे आतिथ्य ग्रहण की प्रणत प्रार्थना करने पर नारद जी ने विलब हो जाने क कारण प्रार्थना स्वीकारी नहीं। विद्याधर के अनुसार उपमा और विभावना ॥ ४ ॥

तस्य तापनभिया तपन स्व तावदेव समकोचयदर्चि: ।
यावदेष दिवसेन शशीव द्रागनप्यत न तन्महसैव ॥ ५ ॥

जीवातु—तस्येति। तपनोऽर्कः, तस्य मुनेः (कर्मणः), तापनाद्भिया, सन्तापोऽस्य भविष्यतीति भयेन स्वमात्मीयमर्चिस्तेजस्तावदेव प्रागेव, समकोच-यत् सङ्कोचितवान्। यावदेष तपनो दिवसेन दिवा, आतपेन स्वौजसा, शशीव, तन्महसा तस्य तेजसैव, द्राक् झटिति, स्वरमेव नातप्यत, मुनितापनादात्महा नेर्वरमात्मसङ्कोच इति मत्वा मन्दप्रकाशः स्थित इत्यर्थः। यथा च सूर्योऽपि तेजिष्ठो मुनिरिति भाव ॥ ५ ॥

अन्वय —तस्य तापनभिया तपनः स्वम् अर्चिः तावत् एव समकोचयत् यावत् एषः तन्महसा दिवसेन शशी इव द्राक् न अतप्यत।

हिन्दी—उनके द्वारा प्राप्त होने वाले सताप की आशका से अथवा उनको ताप न हो, इस भय से सूर्य ने अपने तेज को पहिले ही उतना सकुचित कर लिया, जितना कि यह उन (नारद) के तेज से दिन के द्वारा चन्द्र के समान शीघ्र तप्त न हो।

टिप्पणी—सूर्य ने एक विशिष्ट मात्रा में—एक नियत परिमाण में अपने तेज अर्थात् तापनक्षमता को क्षीण कर लिया। सूर्य को दो प्रकार की आशकाएँ थी,—एक तो यह कि मुनि यदि तपन से तप्त होंगे तो क्रुद्ध हो सूर्य को शाप दे सकते हैं, दूसरे यह कि यदि तेज अधिक क्षीण हो जायेगा तो जैसे दिन में चन्द्र की अवमानना होती है, वैसे ही तेजोहीन होने से सूर्य की अवमानना होगी। अत सूर्य ने अपने तेज को उतनी ही मात्रा में क्षीण किया जितने में देवर्षि को ताप न व्यापे और स्वय सूर्य भी तेजोहीन न हो जाय। भाव यह कि नारद जी सूर्य के समान ही अथवा उससे भी अधिक तेजस्वी थे। उनके समुख सूर्य का तेज भी क्षीण हो गया। माघकवि ने 'शिशुपालवध' (प्रथम सर्गारम्भ) में नारद के तेज की सूर्य और अग्नि के तेज से समता की है—'गत तिरश्चीन-मनूरुसारथे प्रसिद्धमूर्ध्वज्वलन हविर्भुज'—इत्यादि। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और उपमा अलकार ॥ ५ ॥

पर्यभूद्दिनमणिर्द्विजराज यत्करैरहह तेन सदा तम्।
पर्यभूत् खलु करैर्द्विजराजः कर्म कः स्वकृतमत्र न भुङ्क्ते ? ॥ ६ ॥

जीवातु—पर्यभूदिति। दिनमणि सूर्य, द्विजराज चन्द्र ब्राह्मणोत्तमञ्च, करैरशुभि हस्तैश्च, पर्यभूत् परिभूतवानिति यत्। तेन परिभवेन (हेतुना)

तदा नारदागमनकाले, त दिनमणि, द्विजराजो ब्राह्मणोत्तमश्च द्रश्च, करैरसु-भिर्हस्तैश्च, पर्यभूत्। अहह अद्भुतम्। 'अहहेत्यद्भुते खेदे' इत्यमर। स्वकृतद्विजराजपरिभवदोषात् स्वयमद्य तेन परिभूत इत्यर्थ । तथा हि, अत्र जीवलोके क स्वकृते ( कर्म ) न भुङ्क्ते । मर्वेणापि स्वकर्मफलमनुभाव्यमेवे-त्यर्थान्तरन्यास ॥ ६ ॥

अन्वय —अहह यत् दिनमणि द्विजराज करै पर्यभूत् तेन खलु तदा त द्विजराज करै पर्यभूत्, अत्र क स्वकृत कर्म न भुङ्क्ते ।

हिन्दी—अहह, जो दिनमणि ( सूर्य ) ने द्विजराज (ब्राह्मणराज, चन्द्र) को अपने करो ( किरणरूप हाथों ) से परिभव दिया, उससे ही उस काल उस ( सूर्य ) को द्विजराज ( ब्राह्मणराज नारद अथवा उनके ही रूपमें चन्द्र ) ने अपने हाथों परिभव दिया । ( यहाँ ससार मे ) कौन अपने किये कर्म को नही भोगता ? ( सभी को कर्मफल भोगना पडता है ) ।

टिप्पणी—सूर्य ने एक ब्राह्मण ( चन्द्र ) को अपने हाथो अपमानित किया, दूसरे ब्राह्मण नारद अथवा उनके ही रूप मे चन्द्र के हाथो सूर्य को अपमानित हो अपने किये को भोगना पडा । कर्मफल भोगना ही पडता है । नारद के सूर्याधिक तेजस्वी होने के विषय मे प्रकारातर से उक्ति । मल्लिनाथ के अनुसार अर्थान्तरन्यास, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और अर्थान्तर-न्यास ॥ ६ ॥

विष्टर तटकुशालिभिरद्भि· पाद्यमर्घ्यमथ कच्छरुहाभि· ।
पद्मवृन्दमधुभिर्मधुपर्कं स्वर्गसिन्धुरदितातिथयेऽस्मै ॥ ७ ॥

जीवातु—विष्टरमिति । अथ स्वर्गसिन्धुर्मन्दाकिनी, अतिथये अस्मै नारदाय, तटकुशानामालिभिरावलिभिर्विष्टरमासन, 'वृक्षासनयोर्विष्टर ' इति षत्व-निपात , अद्भि पाद्य पादार्थं जल, कच्छरुहाभिजलप्रायभूम्युत्पन्नाभिर्दूर्वाभि: अर्घ्यम् अर्घार्थं पुष्पफलादि, 'पादार्घाभ्याञ्च' इति तादर्थ्ये यत्प्रत्यय । पद्म-वृन्दाना मधुभिर्मकरन्दै , मधुपर्कञ्च अदित दत्तवती । ददातेर्लुङि तङ् ॥ ७ ॥

अन्वय —अथ स्वर्गसिन्धु अतिथये अस्मै तटकुशालिभि विष्टरम् अद्भि: पाद्यम् कच्छरुहाभि अर्घ्यं पद्मवृन्दमधुभि च मधुपर्कम् अदित ।

हिन्दी—तत्पश्चात् स्वर्नदी मन्दाकिनी ने अतिथि नारदजी को तटवर्ती कुशों का आसन, जल का पाद्य ( चरण धोने के लिए ), जलजन्तुओं से ( फूल फल आदि ) अर्घ्य और कमल-मधु से मधुपर्क समर्पित किया।

टिप्पणी—अतिथि-सत्कार का कार्य देवनदी मन्दाकिनी द्वारा सपन्न। आसन, चरण प्रक्षालन, अर्घ्य और मधुपर्क के समर्पण से यह कार्य हुआ। विद्याधर के अनुसार दीपक अलङ्कार ॥ ७ ॥

स व्यतीत्य वियदन्तरगाधं नाकनायकनिकेतनमाप।
सम्प्रतीर्य भवसिन्धुमनादिं ब्रह्म शर्मभरचारु यतीव ॥ ८ ॥

जीवातु—स इति। मुनि, अगाध, वियदन्तर्नभोऽभ्यन्तरं व्यतीत्य, नाक नायकनिकेतनम् इन्द्रभवन, यती योगी, अनादि, भवसिन्धु ससारान्धिम्, सम्प्रतीर्य शर्मभरचारु परमानन्दसुन्दर ब्रह्म परमात्मानमिव आप ॥ ८ ॥

अन्वय—अनादि भवसिन्धु सप्रतीर्य शर्मभरचारु ब्रह्म यती इव स अन्त अगाध वियत् व्यतीत्य नाकनायकनिकेतनम् आप।

हिन्दी—जैसे आदिरहित ( नित्य प्रवहणशील ) ससारसागर को भली भाँति तर कर परमानद सुन्दर ब्रह्म को योगी प्राप्त करता है, वैसे ही व ( नारद जी ) मध्यवर्ती अगाध ( विस्तीर्ण ) आकाश को पार कर स्वर्ग के स्वामी ( इन्द्र ) के आवास पर पहुँचे।

हिन्दी—इन्द्र का निकेतन भी 'शर्मभरचारु' है, अतः ब्रह्म से उसकी तुलना की गयी। स्वर्गप्राप्ति भी पुण्य से ही सभव है। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार अनुप्रास और उपमा ॥ ८ ॥

अर्चनाभिरुचितोच्चतरामिश्चारु त सदकृतातिथिमिन्द्रः।
यावदर्हकरण किल साधो प्रत्यवायघुतये न गुणाय ॥ ९ ॥

जीवातु—अर्चनाभिरिति। इन्द्र, तमतिथि मुनिम्, उचिताद्धितात्, उच्चतराभिरधिकाभि, अर्चनाभि पूजाभि, चारु यथा तथा सदकृत सत्कृतवान्, आदृतवानित्यर्थ। 'आदरानादरयो सदसती' इति निपातनात् प्राक् प्रयोग। अधिकाचरणे हेतुमाह यावदर्हं यावद्यत्कम् 'यावदवधारणे' इत्यव्ययीभाव। 'यावदर्हस्य करणम्' इति षष्ठीतत्पुरुष। साधो श्रद्धालो प्रत्यवायधुतये

अकरणदोषनिवारणाय, गुणायोत्कर्षाय न किल खलु। सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास ॥ ९ ॥

*अन्वय।—इन्द्र तम् अतिथिम् उचितोच्चतराभि अर्चनाभि चारु सदकृत, साधो यावदर्हकरण प्रत्यवायघुतये किल, गुणाय न।*

हिन्दी—इन्द्र ने उन अतिथि ( नारद ) को उचित से भी उच्चतर पूजाविधान द्वारा भली-भांति सत्कारा, साधु का यथोचित सत्करण—आदर-पूजादि अकरणजन्य दोष की धुति (निवारण) के लिए ही होता है, तदतिरिक्त ( लाभ ) के लिए नही।

टिप्पणी—नारद जी के इन्द्रावास पहुँचने पर इन्द्र ने यथानियम विधि-विधान से उनका सत्कार किया। ऐसा न करने से अर्थात् पूजनीय की पूजा न करने से दोष होता है, अत इस दोष से बचने के लिए पूज्यपूजा नितांत आवश्यक है। यह तो सामान्य विधान है, कोई अतिरिक्त उपलब्धि इससे नहीं होती। कालिदास ने बताया है—'प्रतिबध्नाति हि श्रेय पूज्यपूजाव्यतिक्रम।' ( रघुवंश-प्रथमसर्ग )। अर्थांतरन्यास अलकार ॥ ९ ॥

नामधेयसमतासखमद्रेरद्रिभिन्मुनिमथाद्रियत द्राक्।
पर्वतोऽपि लभता कथमर्चां न द्विज स विबुधाधिपलम्भी ? ॥ १० ॥

जीवातु—नामधेयेति। अथ नारदसत्कारानन्तरम्, अद्रिभिदिन्द्र, अद्रे पर्वतस्य, नामधेयसमतया नामसामान्येन सखाय तत्सख मुनि पर्वताख्य, द्राक् द्रुतमाद्रियत सत्कृतवान्। पर्वत पर्वतारे कथ सत्कारमलभतेत्यत्राह—पर्वतोऽपि स द्विजो विबुधाधिप देवेन्द्र पण्डितोत्तम च, लभते प्राप्नोतीति तल्लम्भी। 'विबुध पण्डिते देवे' इति विश्व। स मुनि, कथमर्चां पूजा, न लभताम् ? लभतामेवेत्यर्थ। द्विजोऽभ्यागतो महत प्रतिपक्षादपि विवेकिन पूजा लभत इति भाव ॥ १० ॥

*अन्वय—अथ अद्रिभित् अद्रे नामधेयसमतासख मुनि द्राक् आद्रियत विबुधाधिपलम्भी स द्विज पर्वत अपि कथम् अर्चां न लभताम् ?*

हिन्दी—तत्पश्चात् पर्वतों के भेत्ता ( इन्द्र ) ने 'पर्वत' नाम के साम्य से पर्वत की समता रखने वाले मुनि ( पर्वत ) का तुरन्त आदर सम्मान किया।

विबुधों के स्वामी को प्राप्त व ह ब्राह्मण पर्वत ( होने पर ) क्यों न पूजा प्राप्त करता ?

टिप्पणी—इन्द्र ने पर्वतों के पख काट दिये थे, वे थे पर्वतारि । इस स्थिति में आश्चर्यजनक है कि उन्होंने पर्वत का स्वागत किया । पर इन्द्र ने मुनि की पूजा इसलिए की कि वे तो नाममात्र के पर्वत थे, कोई वास्तविक पहाड नहीं, जो उडकर आ गिरते फसलों को चौपट कर दिया करते थे, जिससे इन्द्र ने उनकी उडने की क्षमता समाप्त कर दी। पर्वतमुनि थे, शान्त, सौम्य, साधु, परपीडक नहीं। एक और कारण भी है—वे पर्वत नामधारी मुनि 'विबुधाधिपत्यमी' थे अर्थात् पंडितों के राजा—विद्वच्छ्रेष्ठ नारद के साथ आये थे, भले ही वे मुनि जडबुद्धि हों पहाड पत्थर के समान । अथवा पर्वत नाम होने पर भी उन्होंने श्रेष्ठ विद्वानों का सत्संग करके विद्या अर्जित कर ली थी, अत वे पूजार्ह थे । अथवा 'पर्वत' विबुधाधिप अर्थात् देवराज को प्राप्त कर क्यों न पूजा प्राप्त करते ? सज्जन तो घर आये शत्रु का भी सम्मान करते हैं । भाव यह है कि 'पर्वत' मुनि नाम से ही पर्वत थे, वास्तविक पहाड नहीं, वे पण्डितवर थे अथवा पण्डितराज नारद के साथ आये थे, वे देवराज इन्द्र जैसे महान् व्यक्ति के निकट पहुँचे थे अथवा 'पर्वत' ( पहाड ) पर्वतारि के शरण आ गया था । अथवा 'पर्वतोऽपि द्विज' पूजा कथ न लभताम् ?' पहाड-पत्थर-सा जडमूर्ख होने पर भी ब्राह्मण को पूजा मिलती ही है । विद्याधर के अनुसार 'ओज गुण और काव्यलिंग अलकार ॥ १० ॥

तद्भूजादनिविनीर्णम्पर्याद् द्योद्रुमानपि विवेद मुनीन्द्र ।
न्व महर्ष्यितिसुगिक्षितया तान् दानपारमितयैव वदान्यान् ॥ ११ ॥

जीवातु—तदिति । मुनीन्द्रो नारदस्तान्, प्रसिद्धान् द्योद्रुमान् कल्पवृक्षानपि अतिवितीर्णनिर्यादिमावरत्पूजात् तस्येन्द्रस्य, भुजादन्तादेव,गुरो स्व स्वर्गे, महस्थितया सहवासेन, सुशिक्षितया स्वभ्यस्तया, दानपारमिता नाम दानकर्तव्यतापरिमाणदकी ग्रन्थविशेष , तयैव कारणेन वदान्यान् विवेद । इन्द्रहस्तः कल्पवृक्षाणामपि दानदीक्षोपदेष्टेत्युत्प्रेक्षितदानिर्यं । कल्पवृक्षातिशायौदार्यमस्येति भाव ॥ ११ ॥

अन्वयः—मुनीन्द्र अतिविहीणसपर्यात् तद्भुजात् स्व सहस्थितिमुशिक्षितया दानपारमितया एव तान् द्योद्रुमान् अपि वदान्यान् विवेद ।

हिन्दी—मुनिराज नारद ने अतिशय पूजा सत्कार करने वाले उस ( इन्द्र के ) बाहु ( रूप गुरु ) से अपने साथ रहने के कारण भली भांति सीख ली गयी दान की पारमितता ( अतिशय दानशीलता ) द्वारा उन ( प्रसिद्ध ) स्वर्ग के वृक्षो ( कल्पतरु आदि ) को भी दानी ( उदार ) समझा ।

टिप्पणी—विश्व मे प्रसिद्ध है कि कल्पवृक्ष इच्छित वस्तु देता है—ऐसा दानी है । नारद जी ने पाया कि इन्द्र ने जो उनकी इतनी पूजा अर्चना की, उसी 'वदान्य' अर्थात् उदार इन्द्र के दानशीलता मे प्रवण हाथ की सगति में रहकर कल्पवृक्ष आदि ने 'वदान्यता'—उदारता सीख ली है । यह उदारता कल्प-वृक्षादि का सहज गुण नहीं है, ससर्गज गुण है—'ससर्गजा दोषगुणा भवन्ति ।' 'दानपारमिता' एक ग्रन्थ का नाम भी है, जिसमे दान-कतव्यता का प्रतिपादन हुआ है । यहाँ यह आशय भी लिया गया है कि इन्द्र के भुजारूप गुरु से कल्प-वृक्षादि ने उक्त ग्रन्थ का अध्ययन किया है । 'प्रकाश'-कार ने इसे क्लिष्ट, अतएव उपेक्ष्य व्याख्या माना है । भाव यह है कि इन्द्र ने इतनी अधिक उदारता से नारद का पूजा सम्मान किया कि उसकी 'वदान्यता' के आगे कल्पवृक्ष भी नगण्य बन गया । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार ।।

मुद्रितान्यजनसकथनः सन्नारद बलरिपु समवादीत् ।
आकर स्वपरभूरिकथाना प्रायशो हि सुहृदा सहवास ॥ १२ ॥

जीवातु—मुद्रितेति । बलरिपुरिन्द्र, मुद्रितान्यजनसकथनो निवारितेतर-जनालाप सन्, नारद समवादीत्, तेन सह सल्लापमकार्षीदित्यर्थ । किं सवाद्य तदाह—प्रायश सुहृदोर्मित्रयो सहवास सङ्गम, स्वे आत्मीया परे च स्वपरे तेषा य भूरय कथा प्रसङ्गास्तासाम् आकर खनिर्हि । इष्टालापाना-मियत्ताभावात् सवादसिद्धिरित्यर्थान्तरन्यासाभिप्राय । 'खनि स्त्रियामाकरः स्यात्' इत्यमर ॥ १२ ॥

अन्वय—मुद्रितान्यजनसकथन सन् बलरिपु नारद समवादीत्, हि सुहृदोः सहवास प्रायश स्वपरभूरिकथानाम् आकर ।

हिन्दी—अन्य व्यक्तियों के साथ वार्तालाप रोकते हुए बलदैत्य का शत्रु (इन्द्र) नारद से सादर वार्तालाप करने लगा, कारण कि दो मित्रों की एकत्र स्थिति प्रायः अपनी-परायी अनेक कथाओं का आकर होती है।

टिप्पणी—अन्य व्यक्तियों से वार्तालाप बन्द कर इन्द्र का नारद से सल्लाप, एक तो उन दोनों की घनिष्ठता का द्योतन करता है, दूसरे अन्य व्यक्तियों की अपेक्षा इन्द्र की दृष्टि में नारद की अधिक आदरणीयता भी प्रमाणित करता है। मल्लिनाथ के अनुसार अर्थान्तरन्यास, विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास और जाति का निर्देश किया है ॥१२॥

तं कथानुकथनप्रसृतायां दूरमालपनकौतुकितायाम् ।
भूभृतां चिरमनागमहेतुं ज्ञातुमिच्छुरवदच्छतमन्युः ॥ १३ ॥

जीवातु–तमिति । शतमन्युः शतक्रतुः । 'मन्युर्दैन्ये क्रतौ क्रुधि' इत्यमरः । आलपनकौतुकितायामालापकौतुकवत्यां, दूरं कथानुकथनप्रसृतायाम् उत्तर-प्रत्युत्तराभ्यां दूरं गतायां सत्याम्, प्रसक्तानुप्रसक्त्या सङ्कथायामित्यर्थः । चिरं चिरात्-प्रभृति भूभृतां राज्ञाम्, अनागमहेतुं ज्ञातुमिच्छुः सन् । तं नारदम्, अवदत्-पृच्छदित्यर्थः ॥ १३ ॥

अन्वय—शतमन्युः आलपनकौतुकितायां दूरं कथानुकथनप्रसृतायां चिरं भूभृताम् अनागमनहेतुं ज्ञातुम् इच्छुः तम् अवदत् ।

हिन्दी—सौ यज्ञों के कर्ता शतक्रतु (इन्द्र) ने आलापरूप कौतुक के कथन और अनुकथन में अत्यधिक हो जाने पर (पर्याप्त वार्तालाप के अनन्तर) चिरकाल से राजाओं के (स्वर्ग) में न आने का कारण जानने का इच्छुक होते हुए उन (नारद) से कहा।

टिप्पणी—सामान्य शिष्टाचार-परक वार्तालाप के पश्चात् जब अन्तरङ्ग वार्ता होने लगी तो शतमखकर्ता होने से इन्द्रपद प्राप्तकर्ता देवराज ने नारद जी से जानना चाहा कि पहिले तो युद्ध में सम्मुख लड़ वीर गति प्राप्त करने वाले अनेक नृपति स्वर्ग आया करते थे, अब चिरकाल से ऐसा नहीं हो रहा है, इसका क्या कारण है? विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलङ्कार अनुप्रास ॥१३॥

प्रागिव प्रसुवते नृपवंशा किन्तु सम्प्रति न वीरकरीरान् ? ।
ये परप्रहरणै परिणामे विक्षता क्षितितले निपतन्ति ॥ १४ ॥

जीवातु—प्रागिति । नृपवशा राजकुलानि, नृप एव वशा वेणवश्च । 'वशो वेणौ कुले वर्गे' इति विश्व पूर्वमिव, सम्प्रति, वीरत्वेन करीरानङ्कुरान् । 'वशाङ्कुरे करीरोऽस्त्री' इत्यमर । न प्रसुवते न जनयन्ति । किं तु ? किं तैरत आह—य इति ये वीरकरीरा , परिणामे परिपक्वावस्थाया, परेषामरीणाम् अन्येषा च । 'पर दूरान्यमुख्येषु परोऽरिपरमात्मनो ' इति वैजयन्ती । प्रहरणैरायुधै दात्रादिभिश्च, विक्षता: सन्त क्षितितले निपतन्ति ॥ १४ ॥

अन्वय —नृपवशा प्राक् इव सम्प्रति किं वीरकरीरान् न प्रसुवते तु, ये परिणामे परप्रहरणै विक्षत' क्षितितले निपतन्ति ?

हिन्दी—राजकुल रूपी बाँस पहिले की भाँति आजकल क्या वीर रूप अकुरो को जन्म नही देते जो कि परिणाम ( अन्त समय ) मे ( अथवा पूर्णतारुण्य में ) शत्रुओं के प्रहारो से घायल हो ( आघात ) भूतल में गिरते हैं ?

टिप्पणी—इन्द्र का प्रश्न है कि जैसे बाँसो के 'करीर' ( अकुर ) परिणत हो जाने पर ( पक जाने पर ) कुठारादि से आघात पा धरती पर आ गिरता है, वैसे ही 'वीर करीर' ( करीरान् हस्तिपातनसमर्थान् )—हाथियो को गिरानेवाले वीर अब क्या जन्म नही लेते, जो युद्ध मे सम्मुख घाव खाकर धरती पर गिरें ? अर्थात् अब ऐसे रणवीर राजा उत्पन्न नही होते, जो युद्ध मे प्राण दें, रोगादि से जर्जर हो मृत्यु न पाते हो ? विद्याधर के अनुसार उपमा रूपक श्लेष का सकर ॥ १४ ॥

पार्थिव हि निजमाजिषु वीरा दूरमूर्ध्वगमनस्य विरोधि ।
गौरवादपुरपास्य भजन्ते मत्कृतामतिथिगौरवऋद्धिम् ॥ १५ ॥

जीवातु—तत किमत आह—पार्थिवमिति । वीरा पूर्वोक्ता रणपातिन , पार्थिव पृथिवीविकारम् अत एव गौरवात् गुरुत्वगुणयोगित्वात्, उर्ध्वगमनस्योत्पतनकर्मण , पार्थिवत्वादूर्ध्वलोकप्राप्तेश्च, दूरमायन्त विरोधि निज वपु , आजिषु युद्धेषु अपास्य मत्कृतामतिथिसत्कारस्तस्य ऋद्धिम्, 'ऋद्धयक' इति प्रकृतिभाव । भज ते हि । तादृग्वीरालाभे स्वस्यातिथिलाभो न स्यादिति भाव ।

अन्वय—हि वीरा: पार्थिव गौरवात् ऊर्ध्वंगमनस्य दूर विरोधि निज वपु आजिषु अपास्य मत्कृताम् अतिथिगौरवऋद्धि भजन्ते ।

हिन्दी—क्योंकि वीरगण पृथ्वी ( मिट्टी ) से उत्पन्न अतएव गरुए ( भारी, पतनशील , ऊँचे ( अथवा स्वर्ग ) जाने के अतिशय विरोधी अपने शरीर को *संग्राम में त्याग कर मेरे द्वारा किये गये अतिथि-सम्मान के गौरव-ऐश्वर्य को* प्राप्त कर पाते हैं ।

टिप्पणी—जैसे मिट्टी धूल से बनी भारी वस्तु ऊँचे ऊपर न जाकर नीचे ही आ गिरती है, वैसे ही यह पार्थिव शरीर भी उच्च स्वर्गलोक नहीं जा सकता । वीर व्यक्ति युद्ध में इस पार्थिव शरीर को छोड कर ही स्वर्ग में इन्द्र द्वारा सत्कार पा सकते हैं । माटी का शरीर क्षितितल में पड़ा रह जाता है, सूक्ष्म शरीर स्वर्गभागी होता है । योगाभ्यासी और रण में सम्मुख वीरगति पानेवाले व्यक्ति ही स्वर्ग प्राप्त करते हैं—'द्वाविमौ पुरुषौ लोके सूर्यमण्डल-भेदिनौ । परिव्राड् योगयुक्तश्च रणे चाभिमुखो हत ' ॥ १५ ॥

साभिशापमिव नातिथयस्ते मां यदद्य भगवन्नुपयान्ति ।

तेन न श्रियमिमां बहु मन्ये स्वोदरैकभृतिकार्यकदर्याम् ॥ १६ ॥

जीवातु—ननु तल्लाभे तेषामेव सत्कारहानिस्तव तु न काचित् क्षति-रित्यत आह—साभिशापमिति । हे भगवन् मुने ! ते वीरा अतिथय:, अभि-शापेन सह वर्तत इति साभिशाप मिथ्याभिशस्तमिव । 'अथ मिथ्याभिशसनम् । अभिशाप ' इत्यमर' । मामद्य नोपयान्तीति यत् । तेन हेतुना । स्वोदरस्यै-कस्यैव, भृतिकार्येण, पोषणकृत्येन, कदर्यां कृपणाम् । 'कदर्ये कृपण क्षुद्र' इत्य-मर' । 'आत्मानं धर्मकृत्य च पुत्रदारांश्च पीडयेत् । लोभाद्य पितरौ भ्रातृन् स कदर्य इति स्मृत ॥' इति च । इमां श्रियं न बहु मन्ये । अतिथिसत्कार-शून्यस्य श्रीवैफल्यमेव क्षतिरिति भाव ॥ १६ ॥

अन्वय—भगवन्, ते अतिथय साभिशापम् इव माम् यत् अद्य न उपयान्ति तेन स्वोदरैकभृतिकार्यकदर्याम् इमां श्रियं बहु न मन्ये ।

हिन्दी—हे भगवन्, वे अतिथि अभिशप्त सदृश मेरे निकट जो आज नहीं आते हैं, उससे निज उदरमात्र भरने के कार्य से कुत्सित इस स्वलक्ष्मी को मैं अधिक आदर नहीं देता ।

टिप्पणी—वीर स्वर्ग मे आते नही, इन्द्र को यह मला प्रतीत नही होता। ऐसा प्रतीत होता है कि पुण्यात्मा राजा अब नही होते भूलोक मे ॥ १६ ॥

पूर्वपुण्यविभवव्ययलब्धा सम्पदो विपद एव विमृष्टा ।
पात्रपाणिकमलार्पणमासा तासु शान्तिकविधिर्विधिदृष्ट ॥ १७ ॥

जीवातु—पूर्वेति । पूर्वपुण्यविभवस्य व्ययेन लब्धा सम्पदो विमृष्टा विचारित विपद एव । सद्यः स्वोदयेन पुराकृतसुकृतनाशकत्वादिति भाव । तासु विपत्सु सम्पद्रूपास्वापत्सु । आसा सम्पदां, पात्राणा विद्याजातितपोवृत्तसम्पन्नाना पाणिकमलेष्वर्पण दानमेव विधिदृष्ट शास्त्रदृष्ट, शान्तिकविधि शान्तिकर्मानुष्ठानम्, नष्टसुकृतादपि अत्युत्कृष्टसुकृतोत्पादनादिति भाव । अनेन बीजाङ्कुरन्याय उक्त ॥ १७ ॥

अन्वय—पूर्वपुण्यविभवव्ययलब्धा सम्पद विमृष्टा विपद एव, तासु आसा पात्रपाणिकमलार्पण विधिदृष्ट शान्तिकविधिः ।

हिन्दी—पुराकृत पुण्यो के माहात्म्य के विनियोग से प्राप्त सपदाएँ विचार करने पर विपदाएँ ही हैं, उन ( सपद् रूप विपत्तियों ) के रहने पर उनका योग्य व्यक्तियो के करकमलों मे दान ( ही ) शास्त्र समत ( अथवा विधाता द्वारा निर्दिष्ट ) शाति कर्म विधान है ।

टिप्पणी—यद्यपि धन लक्ष्मी आदि वैभव पूर्वपुण्य से मिलता है तथापि विचार करने पर ज्ञात होता है कि उसका यदि उचित उपयोग न हो तो सपत्ति विपत्ति बन जाती है । सपत्ति का उचित उपयोग यही है कि आवश्यकतानुसार विद्या वय सपन्न उपयुक्त व्यक्तियों को दान कर जन-उपकार मे लगाया जाय । उचित उपयोग बिना सपत्ति भार ही है । पात्रता के विषय याज्ञवल्क्य ने कहा है कि पात्रता न केवल विद्या से आती है, न केवल तप से, विद्या तप—दोनो जिसमे हो, वह व्यक्ति पात्र होता है—'न विद्यया केवलया तपसा वापि पात्रता । यत्र वृत्तमिमे चोभे तद्धि पात्र प्रकीर्तितम् ॥' (याज्ञ० आचाराध्याय ) । सपत्ति मिलती है पुण्य से, पर यह है पाप, जिसके निवारण की—शाति शमन की—विधि उसका सत्पात्र को दान है । यही शास्त्र-विहित है । विद्याधर के अनुसार इस श्लोक मे अनुप्रास रूपक अतिशयोक्ति का सकर है ॥

तद्विमृज्य मम संशयशिल्पि स्फीतमत्र विषये सहसाघम् ।
भूयता भगवतः श्रुतिमारैरद्य वाग्भिरघमर्षणऋग्भि ॥ १८ ॥

जीवातु—तदिति । तत्तस्मात्, तत्र विषये अस्मिन्नर्थे, मम, संशयस्य शिल्पि तज्जनक, स्फीत, प्रभूतम्, अघमेन, तन्मूलत्वान्मिथ्याज्ञानस्येति भाव । यद्वा, संशय शिल्पी जनको यस्य तदघ दु ख, दु खहेतुत्वात्संशयस्येति भाव । 'दु खैनोंऽस्यमनेष्वघम्' इति वैजयन्ती । सहसा विमृज्य निवर्त्य, भगवतो वाग्भि-रद्य श्रुतिमारैर्वेदसारै कर्णामृतैश्च । अघमर्षणऋग्भि अघमर्षणीभि ऋग्भि 'स्त्रिया पुंवत्' इत्यादिना पुंवद्भाव । 'ऋत्यक' इति प्रकृतिभाव । भूयताम् । भावे लोट् । राज्ञामनागमनकारणमसदिग्ध ब्रूहीत्यर्थ । अत्र मुनिवाक्येष्वारोप्यमाणस्य अघमर्षणत्वस्य प्रकृताघहरणोपयोगात् परिणामा-लङ्कार । 'आरोप्यमाणस्य प्रकृतोपयोगित्वे परिणाम' इति लक्षणात् ॥१८॥

अन्वयः—तत् अत्र विषये मम संशयशिल्पि स्फीतम् अघ सहसा विमृज्य भगवत वाग्भि श्रुतिमारै अघमर्षणऋग्भि भूयताम् ।

हिन्दी—सो इस विषय में मेरे संशय के जनक, वृद्धि को प्राप्त पाप को शीघ्र दूर करके आपके वचन वेद का सार अथवा कानों को अमृतसम लगनेवाली अघमर्षण ऋचाएँ ( पापनाशक मंत्र ) बनें ।

टिप्पणी—इन्द्र के मन में भूलोक के राजाओं के विषय में जो संदेह हो गया था, वह संशय उसे पाप-सम कष्ट प्रदायक लग रहा था । नारद से उसने निवेदन किया कि वे इस विषय में कुछ सूचनाएँ देकर उसके संदेह को दूर करें । संदेह पाप है और नारद की वाणी पापनाशक ऋचाएँ । मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में परिणाम अलंकार है, क्योंकि मुनिवाक्यों में आरोप्यमाण अघमर्षणता का प्रकृत अघहरण में उपयोग है । विद्याधर के अनुसार अति शयोक्ति और श्लेष है । अघमर्षण ऋचा—'ऋतं च सत्यं चाभीद्धा' इत्यादि ( ऋक्० ८।८।४८ ) ॥ १८ ॥

इत्युदीर्य मघवा विनयार्थि वर्त्मयन्नवहितत्वभरेण ।
चक्षुषा दशशतीमनिमेषा तस्थिवान्मुनिमुखे प्रणिधाय ॥ १९ ॥

जीवातु—इतीति । मघवा इन्द्र, इत्युदीर्य, अवहित अवधान एकाग्रता-

तिशयेन, विनयर्धि विनयातिशय, वर्धयन्ननिमेषा चक्षुषा दशशती दशाना शताना समाहारः दशशती सहस्र, 'तद्धितार्थ–' इत्यादिना समाहारे द्विगाव-कारान्तोत्तरपदत्वात् स्त्रिया 'द्विगो' इति ङीप्। एतेन शतमखी व्याख्याता। मुनिमुखे प्रणिधाय तस्थिवान् तस्थौ। लिट्. क्वसुरादेश ॥ १९ ॥

अन्वय —मघवा इति उदीर्य अवहितत्वभरेण विनयर्धि वर्द्धयन् अनिमेषा चक्षुषा दशशती मुनिमुखे प्रणिधाय तस्थिवान्।

हिन्दी—इन्द्र इतना कह कर एकाग्रता की अतिशयता से विनीतभाव की समृद्धि को बढ़ाता हुआ एक सहस्र अपलक नेत्र मुनि के मुख की ओर स्थिर करके बैठ गया।

टिप्पणी—यद्यपि देवराज होने के कारण इन्द्र के पलक-झपते ही नहीं थे, तथापि यहाँ 'अनिमेष' का प्रयोग उत्सुकता और एकाग्रता की अभिव्यक्ति के लिए है। भाव यह है कि अपना वक्तव्य समाप्त करके मुनि-वचन सुनने के लिए उत्सुक इन्द्र एकाग्रचित्त हो गया। विद्याधर के अनुसार जाति अलकार ॥ १९ ॥

वीक्ष्य तस्य विनये परिपाक पाकशासनपद स्पृशतोऽपि।
नारद प्रमदगद्गदयोक्त्या विस्मित. स्मितपुरस्सरमाख्यत् ॥ २० ॥

जीवातु—वीक्ष्येति। नारद नाकशासनपद स्पृशतोऽपीन्द्रत्वे तिष्ठतोऽपि। तस्येन्द्रस्य, विनये परिपाक प्रकर्ष वीक्ष्य विस्मित सन् सविस्मय सन्, कर्तरि क्त। प्रमदगद्गदयोक्त्या हर्षविस्वरया वाचा स्मितपुरस्सर स्मितपूर्वमाख्या-दाचचक्षे। 'अस्यति वक्तिख्यातिभ्योऽङ्' इत्यङ्प्रत्यय ॥ २० ॥

अन्वय—पाकशासनपद स्पृशत अपि तस्य विनय परिपाक वीक्ष्य विस्मित नारद प्रमदगद्गदया उक्त्या स्मितपुरस्सरम् आख्यत्।

हिन्दी—इन्द्र-पद पर अधिष्ठित भी उसके विनय प्रकर्ष को देख आश्चर्यान्वित नारद हर्षगद्गदवाणी मे मुस्कुराते हुए कहने लगे।

टिप्पणी—जन-जीवन मे किसी को अविनयी देखकर कहा जाता है—'अरे तो इन्द्रपद पर बैठा है' इस प्रकार इन्द्रपद लोकमानस मे अविनय का द्योतक है। इसी कारण इन्द्र को इतना विनयी पाकर नारद को आश्चर्य और

हर्ष हुआ, जो उनकी गद्गद वाणी और स्मित से प्रकट हुआ। विद्याधर की दृष्टि में उल्लेख अलङ्कार छेकानुप्रास ॥ २० ॥

भिक्षिता शतमखी सुकृत यत्तत्परिश्रमविदः स्वविभूतौ ।
तत्फले तव परं यदि हेला क्लेशलभ्यमधिकादरदं तु ॥ २१ ॥

जीवातु—भिक्षितेति । शतानां मखानां समाहारः शतमखी (दात्री), यत् सुकृतं भिक्षिता याचिता। भिक्षेर्दुहादित्वादप्रधाने कर्मणि क्तः । तत्फले तस्य सुकृतस्य फले स्वविभूतौ निजैश्वर्ये हेला अवज्ञा अनास्था यदि, 'हेलाऽवज्ञा' इति वैजयन्ती । तत्परिश्रमविदो यागक्लेशाभिज्ञस्य तव परं केवलं तवैव । नान्यस्येत्यर्थः । 'परं स्यादुत्तमानाप्तवैरिदूरेषु केवले' इति विश्वः । याचक एव याचकदुःखं जानातीति भावः । ननु धनिनां दातृत्वं किं चित्रं तत्राह—क्लेशेति । क्लेशलभ्यं तु अधिकादरदम् अतिलोभकारि दुस्त्यजम् । त्वं तु महदपि क्लेशलभ्यमप्यैश्वर्यमवधीरयसीति कथं न चित्रमित्यर्थः । अत्र क्लेशवाक्येन हेलात्वसमर्थनाद्वाक्यार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलङ्कारः । 'हेतोर्वाक्य-पदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम्' इति लक्षणात् ॥ २१ ॥

अन्वयः—शतमखी, यत् सुकृतं भिक्षिता तत्फले स्वविभूतौ यदि हेला तत्परिश्रमविदः तव परम्, क्लेशलभ्यं तु अधिकादरदं तु ।

हिन्दी—( नारद ने कहा )—सौ यज्ञ करके जो पुण्यार्जन आपने किया है, उसके फल अपने ऐश्वर्य ( इन्द्रपद ) में यदि आपको अवज्ञा है तो उस ( शतयज्ञ करके पुण्यार्जन ) के श्रम को समझनेवाले आपको ही है, ( अन्य किसी को नहीं ), जो वस्तु कष्ट उठाकर प्राप्त होती है, उसके प्रति तो अधिक आदर होता है।

टिप्पणी—सौ यज्ञ करना बड़ा कठिन कार्य है। उसके पुण्य से ही इन्द्रपद मिलता है। सामान्य जन भी इतने कष्ट से प्राप्त दुर्लभ पद पर बड़ा मोह और ममता होती है, आदर होता है। बड़ा पद पाने से सब लोग अविनय भी आ जाता है। इन्द्र में यह सब नहीं है। उन्हें न क्लेशलब्ध इन्द्रपद पर मोह है, न अभिमान, उसमें अविनय भी नहीं है, अतिथि-सत्कार के प्रति तो वह विशेष सावधान है। नारद जी ने यही भावना व्यक्त की। इस श्लोक में

श्लेष वाक्य द्वारा हेलाभाव का समर्थन होने से वाक्यार्थ हेतुक काव्यलिंग अलकार है। मल्लिनाथ और विद्याधर-दोनो की यही मान्यता है ॥ २१ ॥

*सम्पादस्तव गिरामपि दूरा यन्न नाम विनय विनयन्ते।*

*श्रद्दधाति क इवेह न साक्षादाह चेदनुभव परमाप्त.॥ २२ ॥*

जीवातु—सम्पद इति। किं बहुना, तव सम्पदो गिरामपि दूरा अगोचरा, कुत, यद्यस्माद्विनय न विनयते नाम न लुम्पन्ति खलु। नयतेर्लट् 'स्वरित–' इत्यादिना आत्मनेपदम्, 'कर्तृस्थे चाशरीरे कर्मणि' इत्यस्मादिति केचित्। *तदसत्। सम्पदा कर्तृणाम् अचेतनत्वेन कर्मणो विनयस्येन्द्रियनिष्ठत्वेन चाकर्तृ-*स्थत्वादिति। अत: स्तोतुमशक्या इत्यर्थ। किं त्विह विनयोत्तरत्वे परमाप्त प्रमाणभूत साक्षादनुभव, प्रत्यक्षानुभवसिद्ध नहि चेत्क इव को वा, श्रद्दधाति विश्वसिति, न कश्चिदित्यर्थ। त्वत्सम्पदा विनयोत्तरत्वे साक्षादनुभवता मादृशामेव श्रद्धा जायते नान्येषा, प्रायेणान्यत्र सम्पदा विनयहारित्वात्। किं बहुना, वयमपि न श्रद्दध्म इति भाव। अत्र सम्पदा वागोचरत्वेऽपि तदगोचर त्वोक्त्या असम्बन्धरूपातिशयोक्ति ॥२२॥

अन्वय—तव सम्पद गिराम् अपि दूरा यत् विनय नाम न विनयन्ते, इह परम् आप्त साक्षात् अनुभव न आह चेत् क इव श्रद्दधाति ?

हिन्दी—तुम्हारी सपदा वाणी से भी अगोचर है, जिसने नम्रता को नामत: भी दूर नही किया है। इस विषय में परम विश्वसनीय प्रत्यक्ष अनुभव यदि वक्ता न होता तो कौन ( इस पर ) विश्वास करता ? ( कोई न करता )।

टिप्पणी—सपत्ति प्राय मनुष्य को अविनयी बना देती है, जो धन ऐश्वर्य ऐसा फल न दे, वह विशिष्ट है, अनिर्वचनीय है। स्वर्ग के अधिपति इन्द्र को इतना विनयी देखकर नारद ने व्यक्त किया कि उसकी सपदा का वर्णन वाणी का विषय नहीं है। स्वर्ग का राजा इतना शिष्ट और विनयी होगा, इसका विश्वास वही कर सकता है, जिसने प्रत्यक्ष अनुभव किया हो, जैसा नारद ने किया। अनुमानादि ज्ञान के साधनो से उस पर श्रद्धा सभव नही है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ पर सपदाओं को वागोचर होने पर भी जो अगोचर कहा गया, इस कारण असबधातिशयोक्ति है, विद्याधर का भी यही निर्देश है ॥ २२ ॥

श्रीमरानतिथिसात्करवाणि स्वोपभोगपरता न हितेति ।
पश्यतो वहिरिवान्तरपीयं दृष्टिसृष्टिरधिका तव कापि ॥ २३ ॥

जीवातु—श्रीमरानिति । श्रीमरान् सम्पदुच्चयान्, अतिथिसात् दाने-नातिथ्यधीन, 'देयेत्रा च' इति चकारात् सातिप्रत्ययः । करवाणि कुर्याम् । विध्यर्थे लोट् । 'आडुत्तमस्य पिच्च' इति मेति । स्वोपभोगपरता आत्मम्भरित्व, न हिता न श्रेयस्करीति पश्यतो जानत प्रेक्षमाणस्य च तव बहिरिव देह इव अन्तरात्मन्यपि कापीयं दृष्टिसृष्टि ज्ञानसृष्टिरक्षिसृष्टिश्च । 'दृष्टिर्ज्ञानेऽक्षिदर्शने' इत्यमर. अधिका असाधारणी, द्वयोरपि दृष्टयो श्लिष्टशब्दोपात्तयोरभेदाध्यवसायेन बहिरिवेत्युपमा ॥ २३ ॥

अन्वय—श्रीमरान् अतिथिसात्करवाणि, स्वोपभोगपरता हिता न—इति पश्यत तव बहि इव अन्त अपि कापि इयम् अधिका दृष्टिसृष्टि ।

हिन्दी—लक्ष्मी के भार ( ऐश्वर्य ) को अतिथियों को दे डालूँ, ( उनको ) अपने उपभोग में लगाना कल्याणकारक नहीं है—यह देखने वाले तुम्हारे बाहर ( शरीर ) की भाँति अन्तस में भी कोई यह विशिष्ट दृष्टि सरचना है ।

टिप्पणी—आशय यह है कि इन्द्र की विचार-पद्धति श्रेष्ठ है, ऐसी वैचारिक दृष्टि सामान्य नहीं होती कि सम्पत्ति को केवल स्वोपभोग में न लगाये, उसके द्वारा अधिक लाभ अतिथियों को हो । अतिशय सुविचारी है इन्द्र । एक सहस्र नेत्रों से देखने की क्षमता रखनेवाला इन्द्र बाहृत भी असाधारण है, साधारण जन तो दो नेत्रों से देखते हैं । इस प्रकार सहस्रनयन इन्द्र की जैसी असामान्य बाहरी दृष्टि है, वैसी ही उसकी अन्तर्दृष्टि भी असामान्य है । इन्द्र जैसे विचार सामान्य जन मे नहीं होते । जैसे सहस्र नेत्रों से इन्द्र विश्व को देखता है, वैसे ही ज्ञान-दृष्टि से सब करणीय का विवेक भी उसमें है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ श्लिष्ट शब्दों से दोनों प्रकार की दृष्टियों का कथन होने से अभेदाध्यवसाय द्वारा 'बहिरिव'—यह उपमा है,' विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-व्यतिरेक-सदेह-उपमा का सकर है ॥ २३ ॥

आः स्वभावमधुरैरनुभावैस्तावकैरतितरां तरलाः स्मः ।
द्यां प्रशाधि गलितावधिकालं साधु साधु विजयस्व विडौजः ! ॥ २४ ॥

जीवातु—आ इति । विड भेदकम् । विड भेदने । इगुपधलक्षण क',

तदोजो यस्य तस्य सम्बुद्धि हे विडौज !, स्वभावमधुरैः निसर्गरमणीयैः, तवेमे तावकाः 'तवकममकावेकवचने' इत्यणि तावकादेशः । तैरनुभवैरैश्वर्यैरतितरामत्यन्तम्, अव्ययादामुप्रत्ययः । तरलाः लोलाः आनन्दलहरीमग्ना स्म इत्यर्थः । आ इत्यानन्दास्वादानुकारः । गलितावधिकालमनन्तकालम्। अत्यन्तसंयोगे द्वितीया । द्यां स्वर्गं साधु प्रशाधि पालय । साधु, विजयस्व सर्वोत्कृष्टो भव । 'विपराभ्यां जे' इत्यात्मनेपदम् ॥ २४ ॥

अन्वयः—विडौजः, स्वभावमधुरैः तावकैः अनुभावैः अतितरां तरलाः स्म, आ, गलितावधिकालं द्यां साधु प्रशाधि, साधु विजयस्व ।

हिन्दी—हे विशिष्ट ओजोमय इन्द्र, निसर्गरमणीय तुम्हारे भावों के प्रकाशन अथवा ऐश्वर्य-तेज से हम अत्यन्त आनन्दित हैं, अरे, अन्तकाल तक तुम स्वर्ग का सम्यक् रूपेण शासन करो और भली भाँति विजय प्राप्त करते रहो।

टिप्पणी—इन्द्र के व्यवहार से विशेष प्रसन्न और आनन्दमग्न हो देवर्षि नारद ने उसे आशीस् दिया । विद्याधर के अनुसार 'आशी' अलंकार ॥ २४ ॥

सङ्गरविक्षततनुस्रवदस्रक्षालिताखिलनिजाघलघूनाम् ।
यस्त्विहानुपगमः शृणु राज्ञां तज्जगद्युवमुदं तमुदन्तम् ॥ २५ ॥

जीवातु—एवमिन्द्रमभिनन्द्य तत्प्रश्नोत्तरमाह—सङ्गरेति । सङ्गरे समरे, विक्षताभ्यः प्रहृताभ्यः तनुभ्यो गात्रेभ्यः, स्रवद्भिरस्रैः रक्तैः क्षालितानि निर्णिक्तानि अखिलानि निजान्यघानि येषां तेषामत एव लघूनां निर्भाराणां राज्ञां यद्यस्मात् कारणादिह स्वर्गेऽनुपगमो नागमः तत्कारणभूतं जगद्युवां ये युवानः तेषां मुदमानन्दकारणम् असाधारणार्थम्, अभेदेन व्यपदेशः । तं प्रसिद्धम् उदन्तं वार्ताम् । 'वार्ता प्रवृत्तिर्वृत्तान्त उदन्तः' इत्यमरः । शृणु । अत्र क्षालिताघपदार्थस्य विशेषणगत्या लघुत्वहेतुत्वात् पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलङ्कारः ॥ २५ ॥

अन्वय—सङ्गरविक्षततनुस्रवदस्रक्षालिताखिलनिजाघलघूनां राज्ञां यत् इह अनुपगमः तत् जगद्युवमुदं तम् उदन्तम् शृणु ।

हिन्दी—समर में घायल शरीर से टपकते रुधिर से अपने सब पाप प्रक्षालित हो जाने के कारण लघु ( हल्के ) बने राजाओं का जो यहाँ ( स्वर्ग

में ) आगमन नहीं हो रहा है, संसार के तरुणों को संतोष का आनन्द देने वाले उस प्रसिद्ध वृत्तान्त को सुनो।

टिप्पणी—भूलोक में युद्ध में वीरगति पाकर स्वर्ग में आनेवाले राजाओं की कोई न्यूनता नहीं है, वे रणभूमि में अपने बहे रक्त से अपने सब कल्मष धोकर आज भी स्वर्गाधिकारी हैं, किन्तु उनके न आने का कारण दूसरा ही है। उन्हें भूलोक में ही आनन्द और संतोष मिल रहा है। इस कथा को आगे नारद मुनि कहेंगे। इस श्लोक में मल्लिनाथ के अनुसार पदार्थहेतुक काव्यलिंग अलंकार है, क्योंकि क्षालितायपदार्थ की विशेषणगति द्वारा लघुत्वहेतुता का कथन हुआ है, विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और अतिशयोक्ति है॥ २५॥

सा भुवः किमपि रत्नमनर्घं भूषणं जयति तत्र कुमारी।
भीमभूपतनया दमयन्ती नाम या मदनशास्त्रममोघम्॥ २६॥

जीवातु—सेति। भुवो भूषणं किमप्यनर्घममूल्यं रत्नम्। असाधारणं स्त्रीरत्नमित्यर्थः। कुमारी कन्या, अनूढेत्यर्थः। सा दमयन्ती नाम भीमभूपतनया तत्र भुवि जयति। सर्वोत्कर्षेण जागर्ति, या अमोघं मदनशस्त्रम्॥ २६॥

अन्वयः—भुवः भूषणं किमपि अनर्घं रत्नं सा कुमारी दमयन्ती नाम भीमभूपतनया तत्र जयति, या अमोघं मदनशस्त्रम्।

हिन्दी—पृथ्वी का आभूषण, एक अनिर्वचनीय अमूल्यरत्न वह कुमारिका दमयन्ती नाम की भीमराजपुत्री ( भूलोक में ) सम्पूर्ण उत्कृष्टता के साथ विद्यमान है, जो कामदेव का अचूक शस्त्र है।

टिप्पणी—इस श्लोक में दमयन्ती के नाम, कुल, सौंदर्य, सौभाग्य का वर्णन कर दिया गया है अर्थात् विश्व की अनुपम सुन्दरी दमयन्ती उच्चवंशजा और परम सौभाग्यशालिनी है, साथ ही उसका वय भी विवाहयोग्य है। जो उसे देख लेता है, उस पर मद चढ़ जाता है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार॥ २६॥

सम्प्रति प्रतिमुहूर्तमपूर्वा कापि यौवनजवेन भवन्ती।
आशिख मकुनसारभृते सा क्वापि यूनि भजते किल भावम्॥ २७॥

जीवातु—अथेन्द्रस्य मात्सर्योत्पादनाय तस्याः पुरुषान्तरासक्तिञ्च वक्ति—

सम्प्रतीति । सम्प्रतीदानीं, सा दमयन्ती, यौवनस्य जवेनोद्भववेगेन, प्रतिमुहूर्तं काप्यपूर्वा लावण्यमयावयवपोषविशेषेणान्येव भवन्ती । आशिख शिखापर्यन्तम्, अभिविधावव्ययीभाव । सुकृतसारभृते उत्कृष्टपुण्यभृते ईदृग्भाग्यसम्पन्न इत्यर्थ । क्वापि कस्मिन्नपि यूनि भावमनुराग भजते । किलेत्यैतिह्ये ॥ २७ ॥

अन्वय—सम्प्रति सा यौवनजवेन प्रतिमुहूर्तं कापि अपूर्वा भवन्ती आशिख सुकृतसारभृते क्व अपि यूनि भाव भजते किल ।

हिन्दी– सुना जाता है कि इस काल वह यौवन के वेग से प्रतिपल अनिर्वचनीय रूप से अपूर्व सौंदर्यशालिनी होती हुई नख से शिखा तक पुण्य की उत्कृष्टता से परिपूर्ण किसी तरुण में अनुराग रखती है ।

टिप्पणी—क्षण-क्षण नूतन छवि धारण कर रमणीयता की सीमा बनती वह तरुणी भीमराजकुमारी एक समग्रसुन्दर तरुण ( नल ) की अनुरागिणी है— यह सूचित कर अहल्यादि-कथा से सुन्दरियों में आसक्ति रखने वाले के रूप में प्रसिद्ध इन्द्र के मात्सर्य को भी जगाने का कार्य देवर्षि ने कर दिया । वे कलहप्रिय जो कहे जाते हैं ! 'किल' ( श्रूयते—सुना जाता है ) से कुछ अनिश्चयता का भी सकेत दे दिया । अर्थात् यह सुना ही जाता है, पूर्ण निश्चय नहीं है, सो इन्द्र भी भाग्य आजमा सकता है । नल नाम न लेकर कहा—'क्वापि'—किसी में । यह इन्द्र की उत्कठा जगाने के लिए है । विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और अतिशयोक्ति ॥ २७ ॥

कथ्यते न कतमः स इति त्व मा विवक्षुरसि किं चलदोष्ठ ? ।
अर्धवर्त्मनि रुणत्सि न पृच्छा निर्गमेण न परिश्रमयैनाम् ॥ २८ ॥

जीवातु—कथ्यत इति । किञ्च, चलदोष्ठस्त्व स युवा कतम इति मां विवक्षुर्वक्तुमिच्छुरसि किम् । तर्हि अर्धवर्त्म-यर्थोक्ते पृच्छा प्रश्नम् । भिदादित्वादङ् । न रुणत्सीति काकु । एनां पृच्छा निर्गमेणोच्चारणेन न परिश्रमय मा खेदय । कुत न कथ्यते । यत पृष्टोऽपि न कथयामि, अतो न प्रष्टव्यमेवेत्यर्थ ॥२८॥

अन्वय – चलदोष्ठ त्व स कतम इति मां विवक्षु असि किम् ? । अर्ध-वर्त्मनि पृच्छा न रुणत्सि ? एनां निर्गमेण न परिश्रमय ।

हिन्दी—तुम्हारे ओठ हिलने लगे, वह ( भाग्यवान् तरुण ) कौन है, क्या यह तुम मुझ से कहलाना चाहते हो ? क्या आधे मार्ग ( बीच ) में ही तुम

प्रश्न को नहीं रोक रहे हो ? ( परंतु ) निर्गमन ( मुख से बाहर निकाल कर, कहकर ) से इस ( पृच्छा ) को श्रम न कराओ।

टिप्पणी—स्वाभाविक था कि इन्द्र के मनमें दमयन्ती के अनुराग के पात्र व्यक्ति का परिचय जानने की बात आती। नारद ने इन्द्र के ओठ हिलते देख यह समझा, किन्तु यह भी सूचित कर दिया कि इस पृच्छा का उत्तर वे न दे सकेंगे, अत पूछना व्यर्थ है ॥ २८ ॥

यत्पथावधिरणु परम सा योगिधीरपि न पश्यति यस्मात्।
बाल्या निजमनःपरमाणौ ह्रीदरीशयहरीकृतमेनम् ॥ २९ ॥

जीवातु—ननु कपटादकथन, नेत्याह—यत्पथेति । परमो अणुर्यस्या योगिधियः पन्था, यत्पथस्तस्यावधि सीमा, सा योगिधीरपि । बाल्या निजमन एव परमाणु । 'अणुपरिमाण मन' इति सूत्रणात्। तस्मिन् ह्रीरेव दरी गुहा तच्छयहरीकृत तद्गतसिंहीकृतम् एन युवान, यस्मान्न पश्यति तस्मान्न कथ्यत इति पूर्वेणान्वय । योगिबुद्धेरपि परमाणुस्वरूपग्राहित्वमेव नान्तःप्रवेशे शक्तिरित्यज्ञानादकथन, न कपटात्। सा तु मन्दाक्षमन्थरतया न कथयतीत्यर्थ ॥ २९ ॥

अन्वय—परम अणुः यत्पथावधि सा योगिधीः अपि बाल्या निजमनःपरमाणौ ह्रीदरीशयहरीकृतम् एनं यस्मात् न पश्यति।

हिन्दी—परमाणु जिसके पथ की सीमा है, वह योगिबुद्धि भी बाला ( दमयन्ती ) द्वारा अपने मन रूप परमाणु में स्थित लज्जारूपिणी गुफा में सिंह ( के समान बद ) किये गये इस ( नल ) को जिस कारण नहीं देखपाती है, ( इस कारण मैं भी नहीं कह सकता )।

टिप्पणी—नारद ने प्रश्न का उत्तर न दे सकने में कारण बताया कि दमयन्ती ने अपने अनुराग को और अपने अनुरागपात्र को लज्जा के कारण अपने मन में ऐसा छिपाया है कि परमाणु तक की बात जान लेने वाले योगियो की बुद्धि भी उसे नहीं जान सकती। दमयन्ती के मन में लज्जा है, जो उस गुफा के समान है, जिसमें नल का नाम सिंह के समान छिपा है। कौन जान सकता है उसे ? मन है अणुपरिमाण। योगिधी परमाणु तक की बात तो जान

लेती है, उसके आगे की नही। परमाणुरूप मन मे लज्जा है, मन तक की बात योगी जान सकते हैं, पर मन में बैठी लज्जा के भीतर क्या है, यह योगी नही जान सकते। उनके ज्ञान की सीमा तो परमाणु परिमाण मन तक ही है, आगे नही। दमयन्ती का प्रणयपात्र तो और भीतर छिपा है। अत नारद भी उसको कैसे जानें? उनकी योग-साधना से भी वह अगम्य है। नारी के हृदय को कौन समझ सका है? विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और रूपक ॥ २९ ॥

सा शरस्य कुसुमस्य शरव्य सूचिता विरहवाचिभिरङ्गै ।
तातचित्तमपि धातुरधत्त स्वस्वयवरमहाय सहायम् ॥ ३० ॥

जीवातु—तर्हि कामुकीत्वमात्र वा कथमस्या प्रतीतमत आह–सेति। सा भैमी, विरहवाचिभि विरहव्यञ्जकरङ्गै कार्श्यपाण्डिमादिपरिक्लिष्टैरिति भाव। कुसुमशरस्य कामबाणस्य शरव्य लक्ष्य, सूचिता। पुत्रचिह्नैर्नि वद्धभावेत्येतावन्मात्रमवगतेत्यर्थ । तर्हि तत्पित्रा वा वरविशेषज्ञाने विवाहोपाय क्थ चिन्तितस्तत्राह–तातचित्तमपि (कर्म), स्वस्वयवरमहाय धातु सहायमधत्त अकरोत्। सहकारीचकारेत्यर्थ । तत्पित्रापि धातृप्रेरणया स्वयवर एवोपायश्चिन्तित इति भाव ॥ ३० ॥

अन्वय—सा विरहवाचिभि अङ्गै कुसुमस्य शरस्य शरव्य सूचिता तातचित्तम् अपि स्वस्वयवरमहाय धातु सहायम् अधत्त।

हिन्दी—उस (दमयन्ती) ने (दुर्बलता, पाडुरता आदि से युक्त) वियोग-कहने वाले (प्रकट करने वाले) अगों द्वारा फूल के बाण का लक्ष्य होना ज्ञापित कर अपने पिता के चित्त को भी अपने स्वयवर महोत्सव के निमित्त विधाता का सहायक बना दिया है।

टिप्पणी—दमयन्ती के जनक भीमराज भी बेटी के दुर्बल, पीले अगों को देखकर यही जान पाये कि वह तारुण्यसुलभ व्याधि से पीडित है, कौन उसके अनुराग का पात्र है, यह नहीं। उन्होने स्वयवर की घोषणा कर दी और इस प्रकार विधि जो लीला रचना चाहते हैं, उसमे सहायक बन बैठे। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और सहोक्ति अलकार ॥ ३० ॥

मन्मथाय यदयादित राज्ञा हूतिदूत्यविषये विधिराज्ञाम् ।
तेन तत्परवशा पृथिवीशाः सङ्गर गरमिवाकलयन्ति ॥ ३१ ॥

जीवातु—अस्तु यज्ञामनागमे किं कारणमुक्त तत्राह्—मन्मथायेति । अथ विधिर्विधाता, राज्ञा हूति स्वयंवराह्वान, तदेव दूत्य दूतकर्म । 'दूतस्य भागकर्मणि' इति यत्प्रत्यय । तस्य विषये कारणाय मन्मथायाज्ञामादेशमदित दत्तवानिति यद् । तेनाज्ञादानेन तत्परवशा मन्मथपरतन्त्रा । शिवभागवतवल्लभास । पृथिवीशा सङ्गर गरमिवाकलयन्ति विषमिव मन्यन्ते । 'विष स्याद्गरल गर' इति हलायुध ॥ ३१ ॥

अन्वय —अथ विधि राज्ञा हूतिदूत्यविषये मन्मथाय यत् आज्ञाम् अदित तेन तत्परवशा पृथिवीशा सङ्गर गरम् इव आकलयन्ति ।

हिन्दी—तदनन्तर विधाता ने राजाओं को बुलाने के लिए दूतत्व करने की मन्मथ ( काम ) को जो आज्ञा दी, उससे उस ( मन्मथ ) की आज्ञा के पराधीन वे पृथिवी के स्वामी ( राजगण ) संग्राम को गरल के समान मानने लगे हैं ।

टिप्पणी—आशय यह है कि भीमसुता के रूप-गुण पर विमुग्ध राजगण अब कामाधीन हैं, वे युद्ध को विष मान कर उससे दूर रहते हैं और दमयन्ती-स्वयंवर में सम्मिलित होने जा रहे हैं। यही कारण है कि भूतल के नृपगण युद्ध में वीरगति पा आजकल स्वर्ग में नहीं आ रहे हैं। 'गर' तो गरल है ही, जो पीता है मर जाता है, परन्तु 'सगर' तो 'सम्यक् गर' है, वह सब का नाश कर देता है । विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास उपमा ॥३१॥

येषु येषु सरसा दमयन्ती भूषणेषु यदि वापि गुणेषु ।
तत्र तत्र कल्यापि विशेषो य स हि क्षितिभृता पुरुषार्थः ॥ ३२ ॥

जीवातु—येष्विति । किञ्च, दमयन्ती, भूषणेषु हारादिषु, यदि वा, गुणेषु दयादाक्षिण्यादिषु वा, येषु येषु सरसा साभिलाषा, तत्र तत्र तेषु तेषु भूषणेषु गुणेषु च कल्या मात्रयापि यो विशेष क्षितिभृता स हि स एव । 'हि हेताववधारणे' इत्यमर । पुरुषार्थ प्रयोजनम्, यथाकथञ्चिद्भैमीमनोरञ्जनमेव पुरुषार्थो न तु क्षात्रधर्म सङ्गर इत्यर्थ ॥ ३२ ॥

अन्वय —दमयन्ती येषु येषु भूषणेषु यदि वा गुणेषु अपि सरसा तत्र तत्र कलया अपि य विशेष स हि क्षितिभृता पुरुषार्थ ।

हिन्दी—दमयन्ती की जिन-जिन आभूषणो में अथवा गुणों मे भी रुचि है, उन उन ( भूषणों-गुणो ) मे जो थोडी सी भी विशेषता है, वही भूमिपतियों का पुरुषार्थ रह गया है ।

टिप्पणी—नारद ने इन्द्र को बताया कि अब उन भूमिपतियो का पौरुष युद्ध मे प्रकट नही होता, अब तो वे इसमे अपने पौरुष को चरितार्थ करते हैं कि जिन जिन हारादि आभूषणों मे दमयन्ती की रुचि है अथवा कौन से उदार तादि गुण दमयन्ती को आकृष्ट करते है, उनमें विशिष्टता लायी जाय। परस्पर होड लगी है दमयन्ती के रुचि के अनुकूल अपने को ढालने की राजाओं मे । धर्म-अर्थ-मोक्ष को छोड केवल तृतीय पुरुषार्थ —काम की सिद्धि मे ही वे व्यस्त हैं आजकल, कैसा युद्ध, कैसा क्षात्रधर्म ? विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥

शैशवव्ययदिनावधि तस्या यौवनोदयिनि राजसमाजे ।
आदरादहरह कुसुमेषोरुल्ललास मृगयाभिनिवेश ॥ ३३ ॥

जीवातु—शैशवेति। कुसुमेषो कामस्य, यौवनोदयिनि यौवनप्रादुर्भाववति, राजसमाजे राजसमूहे विषये, तस्या भैम्या , शैशवव्ययदिन बाल्यापगमदिनम्, अवधि सीमा यस्मिस्तत्तथा, तद्दिनमारभ्येत्यर्थ । अहरह प्रत्यहम् । वीप्साया द्विर्भाव । अत्यन्तसयोगे द्वितीया। आदरात् मृगयायामभिनिवेश आग्रह । उल्ललास ववृधे । सर्वेषामपि यूना भैमीयौवनोद्भेदात् प्रभृति स्मरव्यसनमेव वर्तते, न समरव्यसनमित्यर्थ ॥ ३३ ॥

अन्वय —कुसुमेषोः यौवनोदयिनि राजसमाजे तस्या शैशवव्ययदिनावधि अहरह आदरात् मृगयाभिनिवेश उल्ललास ।

हिन्दी—कुसुमबाण ( काम ) का तरुणाई से पूर्ण राजाओं के विषय मे उस ( दमयन्ती ) के शैशव की समाप्ति के दिन से आरम्भ करके प्रतिदिन आदर के साथ आखेट का आग्रह उल्लसित हो गया है ।

अथवा

अन्वय —तस्या शैशवव्ययदिनावधि यौवनोदयिनि राजसमाजे कुसुमेषो मृगयाभिनिवेश अहरह आदरात् उल्ललास ।

हिन्दी—उस ( दमयन्ती ) की शिशुतासमाप्ति के दिन से तरुणाई से परिपूर्ण राज-समूह में पुष्पबाण के आखेट में आग्रह दिन दिन अत्यन्त उछाह पाने लगा।

टिप्पणी—दमयन्ती का बचपन समाप्त होकर जिस दिन यौवन आया, उसी दिन से राजागण कामबाण के आखेट बनने लगे, उसी दिन से तरुण राजाओं में लौहशरों के स्थान में फूलों के बाणों से मृगया खेलने का उत्साह उल्लसित हो गया। अब उनका पौरुष दमयन्ती-प्राप्ति में ही हो गया। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ ३३ ॥

इत्यमी वसुमतीकमितारः सादरास्त्वदतिथिर्भवितु न।
भीमभूसुरभुवोरभिलाषे दूरमन्तरमहो नृपतीनाम् ॥ ३४ ॥

जीवातु—इतीति। इतीत्यममी नृपा वसुमत्या कमितार कामयितारः सन्त तृच्। वसुमतीं वा कमितारः। ताच्छील्ये तृन्। 'न लोक-'इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेधः। 'आयादय आर्धधातुके वा' इति विकल्पादुभयत्रापि णिजभावः। त्वदतिथिर्भवितु सादरा साकाङ्क्षा न। तथा हि, नृपतीना भीमभूः भैमी सुरभूः द्यौस्तयोरभिलाषे तद्विषयानुरागे दूरमन्तर महदन्तरम्यम्, अहो, स्वर्गेऽप्यरुचिरित्याश्चर्यम्। एतेन सुराङ्गनातिशायिसौन्दर्यं दमयन्त्या इति व्यज्यते। भीमदेशसुरदेशयो महान् विप्रकर्ष इत्यर्थान्तरप्रतीतिः। अत्रोत्तरवाक्यार्थेन स्वर्गारुच्या पूर्ववाक्यार्थाविष्यानादरस्य समर्थनाद्वाक्यार्थहेतुक काव्यलिङ्गमलङ्कार ॥ ३४ ॥

अन्वय.—इति अमी वसुमतीकमितार त्वदतिथिर्भवितु सादरा न, अहो नृपतीना भीमभूसुरभुवोः अभिलाषे दूरम् अन्तरम्।

हिन्दी—इस प्रकार ये ( दमयन्तीकामी राजगण ) वसुमती ( पृथ्वी पर रहने ) की कामना करने लगे हैं, तुम्हारे अतिथि बनने के इच्छुक नहीं हैं। अरे, भीमपुत्री और देवभूमि ( स्वर्ग ) की आकांक्षा में ( राजाओं में ) बड़ा अंतर है।

टिप्पणी—आशय यह है कि दमयंती की कामना से राजा अब धरती पर ही रहना चाहते हैं, स्वर्ग नहीं आना चाहते। उनके लिए भीमसुता स्वर्ग की

अपेक्षा अधिक काम्य है। उनमे स्वर्ग के प्रति कोई रुचि नही रह गयी है। 'भीमभूसुरभुवो' का अर्थ यह भी है कि भीमभू (कुण्डिननगरी) और सुरभू (स्वर्गनगरी अमरावती) मे बडी दूरी है, और राजा हैं धरती के वासी, वे निकट की नगरी कुडिनपुरी मे ही पहुँचना चाहते हैं, दूरस्थित अमरावती में नही। इसके अतिरिक्त भीमभू (भीमसुता दमयती) और सुरभू (देवसुता देवागना) में भी बडा अन्तर है, देवागना की अपेक्षा धरती की बेटी दमयती कही अधिक कमनीय है। सो सुरसुन्दरी से कही रमणीय निकट कुडिनपुरी मे प्राप्य दमयती को छोड किसकी इच्छा होगी कि इतनी दूर स्वर्ग जाने के लिए वीर गति प्राप्त करे ? यज्ञयागादि से प्राप्य स्वग की अपेक्षा अब राजाओ में दमयती की आकाक्षा प्रबल है। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक मे वाक्यार्थ हेतुक काव्यलिंग अलकार है, क्योंकि उत्तर वाक्याथ से स्वर्ग मे अरुचि प्रतिपादित होने के कारण पूर्ववाक्यार्थ मे कथित आतिथ्य के अनादर का समर्थन होता है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार है ॥ ३४ ॥

तेन जाग्रदधृतिर्दिवमागा सख्यसौख्यमनुकर्तुमनु त्वाम्।
यन्मृध क्षितिभृता न विलोके तन्निमग्नमनसा भुवि लोके ॥ ३५ ॥

जीवातु—एव राज्ञा स्वर्गानागमने हेतुमुक्त्वाथ स्वस्यागमने हेतुमाह—तेनेति। यद्यस्माद्भुवि लोके भूलोके तस्या दमयन्त्यां, निमग्नमनसाम् आसक्तचेतसा क्षितिभृता मृध युद्ध न विलोके न पश्यामि। तेन युद्धालाभेन जाग्रदधृति समूर्च्छदसन्तोष असन्तुष्ट सन्, सङ्ख्यसौख्य युद्धसुखम्। 'मृधमास्कन्दनं सङ्ख्यम्' इत्यमरः। अनुमर्तुमनुभवितु, त्वामनु त्वामुद्दिश्य, दिव स्वगमागाम्॥

*अन्वय*—यत् भुवि लोके तन्निमग्नमनसा क्षितिभृता मृध न विलोके तेन जाग्रदधृति त्वाम् अनु सङ्ख्यसौख्यम् अनुसर्तुं दिवम् आगाम्।

हिन्दी—क्योंकि भूलोक में उस (दमयती) मे मन निमग्न किये हुए भूपतियो का युद्ध नही देखपाता, उससे अधीर होकर तुम्हारे निकट युद्ध के सुख का अनुभव करने के निमित्त स्वर्ग आया हूँ।

टिप्पणी—नारद ने इन्द्र से अपने स्वर्गागमन का कारण बताया 'सङ्ख्यसौख्य' का 'अनुसरण', इससे उनकी कलहप्रियता प्रतीत होती है। अब इन्द्र

को उचित है कि वह कोई ऐसा कार्य करे कि युद्ध-क्रीडा हो। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलङ्कार छेकानुप्रास ॥ ३५ ॥

वेद यद्यपि न कोऽपि भवन्त हन्त हन्तृकरुण विरुणद्धि।
पृच्छयसे तदपि येन विवेकप्रोञ्छनाय विषये रससेक ॥ ३६ ॥

जीवातु—वेदेति। हन्तृष्वकरुणा समूलघात हन्तार भवन्त कोपि न विरुणद्धि न विगृह्णाति। हन्तेति हर्षे। वेद यद्यपि एतावद्वेद्म्येव। 'विदो लटो वा' इति विदो णलादेश:। यद्यपीत्यवधारणे, तदपि तथापि पृच्छयसे। अज्ञ: पृच्छति न विद्वानन आह—येन कारणेन विषये भाग्ये रससेको रागानुबन्धो बलसेकश्च विवेकस्य विशेषज्ञानस्य चित्रादिसाङ्कर्यस्य प्रोञ्छनाय प्रमार्जनाय, विषयतृष्णालुप्तविवेक: पृच्छामीत्यर्थ ॥ ३६ ॥

अन्वय—हन्त, क ऽपि हन्तृकरुण भवन्त न विरुणद्धि—यद्यपि वेद तदपि पृच्छयसे, येन विषये रससेक विवेकप्रोञ्छनाय।

हिन्दी—प्रसन्नता है कि प्रहारकर्ता के प्रति निष्करुण तुम्हारा कोई विरोध नहीं करता है—यद्यपि यह मैं जानता हूँ, तथापि तुमसे पूछता हूँ ( कि युद्ध होगा अथवा नहीं ) क्योंकि अभीष्ट वस्तु अनुराग की अधिकता ( वैसे ही ) विवेक को समाप्त करने के लिए होती है (जैसे कि) 'रस' ( जल ) का 'सेक' ( प्रक्षालन ) चित्र आदि को धो देता है।

*टिप्पणी*—ज्ञानी नारद का प्रश्न उनके अज्ञानी होने का संकेत देता है, अत वे अपनी उत्कंठा को इसका कारण बताते हैं। अधिक अनुराग से अविवेक हो ही जाता है। इन्द्र शत्रुओं के साथ कठोर व्यवहार करता है, अतः उससे सब डरते हैं। विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास अलङ्कार ॥ ३६ ॥

एवमुक्तवति देवऋषीन्द्रे द्रागभेदि मघवाननमुद्रा।
उत्तरोत्तरशुभो हि विभूना कोऽपि मञ्जुलतम: क्रमवाद: ॥ ३७ ॥

जीवातु—एवमिति। देवऋषीन्द्रे नारदे। 'ऋत्यक' इति प्रकृतिभाव। एवमुक्तवति सति, मघोन आननमुद्रा मौन मघवाननमुद्रा। 'मघवा बहुलम्' इति विकल्पान्नतुवादेशाभाव। द्राक् झटित्यभेदि स्वयमेव भिद्यते स्म। 'कर्मवत्कर्मणा तुल्यक्रिय' इति कर्तु कर्मवद्भावात् 'कर्मकर्तरि लुङ्'। तङादिकार्ये

'यगात्मनेपदचिण्चिण्वद्भावा प्रयोजनम्' इति वचनात् । 'क्रियमाण तु यत्कर्म स्वयमेव प्रसिध्यति । सुकरैः स्वगुणैर्यस्माद् कर्मकर्तेति त विदु ॥' इति ॥ तथाहि, विभूना प्रभूणा, कोऽपि मञ्जुलतमोऽतिहृद्य क्रमवाद प्रश्नोत्तरक्रमेणोक्ति । उत्तरोत्तरशुभ उपर्युपरि सुभगो हि । अर्थान्तरन्यास ॥ ३७ ॥

अन्वय —देवऋषीन्द्रे एवम् उक्तवति मघवाननमुद्रा द्राक् अभेदि, हि विभूना मञ्जुलतम क. अपि क्रमवाद उत्तरोत्तरशुभ ।

हिन्दी—देवर्षिश्रेष्ठ ( नारद ) के ऐसा कहने पर इन्द्र के मुख की मुद्रा ( मौन ) झट छिन्न हो गयी, क्योंकि सामर्थ्यशील व्यक्तियो का रम्यतम लोकोत्तर क्रमिक वचन उत्तरोत्तर (अथवा उत्तर-प्रत्युत्तर) शुभ होता है ।

टिप्पणी—इन्द्र एक सभ्य व्यक्ति के समान नारद जी का कथन चुपचाप विना बीच मे बोले सुनता रहा, जैसे ही देवर्षिराज ने अपनी बात समाप्त की उसने तुरत उत्तर दिया । यही शिष्टाचार है, जो कल्याणप्रद और उचित होता है । अर्थान्तरन्यास ॥ ३७ ॥

कानुजे मम निजे दनुजारौ जाग्रति स्वशरणे रणचर्चा ।
यद्भुजाङ्कमुपधाय जयाङ्क शर्मणा स्वपिमि वीतविशङ्कः ॥ ३८ ॥

जीवातु—कानुज इति । निजे स्वीये अनुजे दनुजारौ उपेन्द्रे स्वशरणे स्वरक्षके स्वगृहे वा 'शरण गृहरक्षित्रो ' इत्यमर । जाग्रति जागरूके सति । मम रणचर्चा रणचिन्ता का ? न कापीत्यर्थ । जयोऽङ्कश्चिह्न यस्य त तद्भुजाङ्क, यस्यानुजस्य भुजोत्सङ्गमुपधायोपधानीकृत्य वीतविशङ्को निरातङ्क सन् शर्मणा सुखेन स्वपिमि शये । यथा रक्षिजने जाग्रति राजा शय्यागारे सुखेन भुजमुपधाय स्वपिति तद्वदिति भाव । इह निरातङ्कवृत्तिस्तुमि अस्वप्नत्वा दमराणाम् ॥ ३८ ॥

अन्वय —स्वशरणे निजे अनुजे दनुजारौ जाग्रति मम रणचर्चा का, जयाङ्क यद्भुजाङ्कम् उपधाय वीतविशङ्क शर्मणा स्वपिमि ।

हिन्दी—स्व शरण मे ( अपने आवास में रहते अथवा अपने शरणदाता ) अपने अनुज दनुजरिपु (उपेंद्र विष्णु ) के जागरूक रहते हुए मेरे (लिए) युद्ध की

क्या विचारणा, जिसके विजयी ( अथवा जय-चिह्न से युक्त, अथवा जय के चिह्न ) दक्षिण भुज का उपधान ( तकिया ) बना मैं सुख-पूर्वक सोता हूँ।

टिप्पणी—देवर्षि ने पूछा था कि युद्ध संभव है या नहीं ? इन्द्र ने उत्तर दिया कि जहाँ तक उसका संबंध है, रण की कोई संभावना ही नहीं है। सदा जयी उपेन्द्र विष्णु उसके रक्षक हैं, वे दनुज-दैत्यों के शत्रु और संहारक हैं। विष्णु के रक्षण में इन्द्र निश्चिन्त हो सुख चैन से दिन-रात व्यतीत कर रहा है, वह युद्ध के विषय में विचारता ही नहीं। अतः स्वर्ग में तो नारद को 'सङ्ख्य-सौख्य' मिलेगा नहीं। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलंकार अनुप्रास ॥३८॥

विश्वरूपकलनामुपपन्नं तस्य जैमिनिमुनित्वमुदीये।
विग्रहं मखभुजामसहिष्णुर्व्यर्थतां मदशनिं स निनाय॥ ३९॥

जीवातु–विश्वेति। तस्योपेन्द्रस्य विश्वरूपकलनात् सर्वार्थसाक्षात्करणात्, यद्वा एकत्र मत्स्यकूर्माद्यनन्तरूपधारणादन्यत्र विश्वार्थरूपणात्, विश्वरूपाणि सूत्राणि तत्प्रणयनात् (हेतोः), जैमिनिमुनित्वमुदीये उत्पन्नम्। इण् गतौ कर्तरि लिट्। उपपन्नं तच्च युक्तमित्यर्थः। कुतः, स उपेन्द्रः, मखभुजां विग्रहं विरोध-मन्यत्र शरीरम्, असहिष्णुर्मदशनिं मम वज्रायुधम्, नन्वत्र 'वज्रहस्तः पुरन्दरः' इत्यादिवाक्यजातं, व्यर्थतां स्वायुधेनैव तत्कार्यकरणान्निष्प्रयोजनत्वम्, अन्यत्र विग्रहवद्देवतानिरासेन अर्थवादत्वान्निरभिधेयत्वं च निनाय। अतो जैमिनि-मुनित्वं युक्तमित्यर्थः। प्रकृताप्रकृतश्लेषः ॥३९॥

अन्वय—तस्य विश्वरूपकलनात् उपपन्नं जैमिनिमुनित्वम् उदीये, सः मखभुजां विग्रहम् असहिष्णुः मदशनिं व्यर्थतां निनाय।

हिन्दी—उस ( विष्णु ) के विश्वरूप स्वीकृत होने के कारण घटित जैमिनिमुनि-भाव उत्पन्न हो गया, उसने यज्ञ भोक्ता ( देवों ) के साथ युद्ध होना न सहकर मेरे वज्र को व्यर्थ कर दिया है।

टिप्पणी—भाव यह है कि विष्णु ने दनुज दैत्यों को इतना आतंकित कर दिया है कि उससे त्रस्त हुए वे कुछ भी उपद्रव नहीं करते और यज्ञभोगी देवगण सानन्द यज्ञभोग करते हैं, इन्द्र का वज्र युद्धाभाव करके विष्णु ने व्यर्थ बना दिया है।

वाञ्छितवन्ति कर देते हैं। सब जगह टालने की क्षमता रखने वाले अग्नि हैं, जल पर भी शासन करने वाले वरुण हैं, और इन्द्र ? वह मनुष्यों पर क्या देवों पर भी शासन करता है। इतनी महाशक्तियों का आदेश अनुल्लङ्घनीय है—मानना ही होगा नल को। न मानने पर कष्ट भोगने का सङ्केत। विद्याधर के अनुसार परिकरालंकार ॥ ७६ ॥

अर्थिनो वयममी समुपेमस्त्वां किलेति फलितार्थमवेहि।

अध्वनः क्षणमपास्य च खेदं कुर्महे भवति कार्यनिवेदम् ॥ ७७ ॥

जीवातु—अर्थिन इति। हे नल ! अमी वयमर्थिनः सन्तस्त्वा समुपेम किल प्राप्नुमः खलु। समुपपूर्वादिणो लटि मस्। इति फलितार्थमवेहि विद्धि। क्षणमध्वनः खेदमपास्य अध्वश्रमं नीत्वा भवति त्वयि कार्यनिवेदं कार्यविशेषनिवेदनम् विदेर्ण्यन्तादञ्प्रत्ययः। कुर्महे ॥ ७७ ॥

अन्वय—अमी वयम् अर्थिनः त्वां समुपेम किल—इति फलितार्थम् अवेहि, क्षणं च अध्वनः खेदम् अपास्य भवति कार्यनिवेदं कुर्महे।

हिन्दी—ये हम याचक बने तुम्हारे सम्मुख आये हैं—यह तात्पर्य समझ लो, क्षण भर मार्ग की खिन्नता को मिटाकर आपसे कार्य निवेदन करते हैं।

टिप्पणी—इन्द्र अपना कपट-जाल एक के पश्चात् एक बात कहते हुए बिछाता जा रहा है। नल मित्र-पुत्र है, वह देव कार्य-साधन के निमित्त ही मानो उन्हें मार्ग में मिल गया है। सामर्थ्यशील देव उसके समुख याचक है, अत नल को देवकार्य-निरत होना ही पड़ेगा। कोई अवसर नहीं दिया इन्द्र ने नल को कुछ कह सकने का ॥ ७७ ॥

ईदृशीं गिरमुदीर्य बिडौजा जोषमाप न विशिष्य बभाषे।

नात्र चित्रमभिधाकुशलत्वे शैशवावधि गुरुर्गुरुरस्य ॥ ७८ ॥

जीवातु—ईदृशीमिति। बिडौजा इन्द्र, ईदृशीं सामान्यनिर्दिष्टां, गिरमुदीर्य जोषं मौनमाप। 'तूष्णीं जोषं भवेन्मौनम्' इति हलायुधः। विशिष्य विविच्य, न बभाषे विशेषं नाचष्टेत्यर्थः, अत्रास्मिन्नभिधाकुशलत्वे उक्तिचातुर्ये, चित्रं विस्मयो न। कुतः, अस्येन्द्रस्य शैशवमवधिरस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा तदारभ्येत्यर्थः। गुरुराचार्यो गुरुर्बृहस्पतिः। वाचस्पतिशिष्यस्य वाग्मित्वं किं चित्रमित्यर्थः। 'गुरुर्गीष्पतिपित्रादौ' इति वैजयन्ती ॥ ७८ ॥

अन्वय —विडौजा ईदृशी गिरम् उदीर्य जोषम् आप विशिष्य न बभाषे, अत्र अभिधाकुशलत्वे चित्र न, शैशवावधि गुरु अस्य गुरु ।

हिन्दी—इन्द्र इस प्रकार के वचन उच्चारण कर चुप हो गया, विशेष करके कुछ न कहा, इस प्रकार की वचनचातुरी मे विचित्रता नहीं है, बचपन से लेकर ही बृहस्पति उसके गुरु है ।

टिप्पणी—मार्ग की खिन्नता दूर करने के ब्याज से इन्द्र ने केवल उपयुक्त वचन ही कहे, दमयन्ती विषयक चर्चा नही की कि कही नल अस्वीकार न कर दे । बातें बनाने मे इन्द्र परम चतुर ठहरा ही, बृहस्पति जैसे वाणीश्वर गुरु का शिष्य है न ! वाचस्पति का शिष्य वचनचतुर होगा ही। विद्याधर के अनुसार श्लोक म छेकानुप्रास, काव्यलिङ्ग और उत्प्रेक्षा अलङ्कार हैं ॥ ७८ ॥

अर्थिनामहृषिताखिललोमा स्व नृप स्फुटकदम्बकदम्बम् ।
अर्चनार्थमिव तच्चरणाना स प्रणामकरणादुपनिन्ये ॥ ७९ ॥

जीवातु—अर्थीति । अर्थिनाम्ना अर्थिनामश्रवणेन, हृषिताखिललोमा रोमाञ्चिततनु, 'हृषेर्लोमसु' इति वैकल्पिक इडागम । नृप, स्वमात्मान, तच्चरणानामर्चना स्फुटकदम्बकदम्ब विकसितनीपकुसुमवृन्दमिवेत्युत्प्रेक्षा । प्रणामकरणात्तद्व्याजादुपनिन्ये समर्पयामास ॥ ७९ ॥

अन्वय —अर्थिनामहृषिताखिललोमा स नृप प्रणामकरणात् तच्चरणानाम् अर्चनार्थं स्व स्फुटकदम्बकदम्बम् उपनिन्ये ।

हिन्दी—'याचक' नाम ( अथवा याचका के इन्द्रादि नाम ) से जिसके समस्त रोम हर्ष से पूर्ण हो गये थे, ऐसे उस राजा (नल) ने प्रणाम क्रिया से उनके चरणा की वन्दना के निमित्त मानो अपने को विकसित कदब-पुष्पो के सदृश समर्पित कर दिया ।

टिप्पणी—नैषधीय० (१।१५-१६) मे नल की वदान्यता बतायी गयी है कि वह 'अल्पितकल्पपादप' था और उसने दारिद्र्य को भी दरिद्र बना दिया था, वह चाहता था कि इतना दान करूँ कि सुमेरु समाप्त हो जाय और दान-जल मे व्यय होते-होते समुद्र सूख जाय । ऐसे दानशील नल ने जब याचकों को सम्मुख पाया तो उसका रोम-रोम खिल उठना स्वाभाविक

ही था। इस पर देवराज और महासामर्थ्यशील त्रिदेवों को याचक रूप में पाकर तो उसे हर्ष द्विगुणित हो जाना ही था। उसने भक्तिपूर्वक देवचरणों में प्रणाम करके अपने रोमाञ्चित शरीर का समर्पण क्या किया, मानो 'स्फुटकदम्बकदम्ब'—जैसे शरीर के रूप में कदम्ब के फूल समर्पित कर दिये। रोमाञ्चित देह की तुलना खिले कदम्बपुष्पों से की गयी है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार रूपक, उत्प्रेक्षा और अपह्नुति॥७९॥

दुर्लभं दिगधिपैः किममीभिस्तादृशं कथमहो मदधीनम्।
ईदृशं मनसिकृत्य विरोधं नैषधेन समशायि चिराय॥ ८०॥

जीवातु—दुर्लभमिति। दिगधिपैरमीभिरिन्द्रादिभिः, दुर्लभं किं तादृशं दुर्लभं वस्तु कथं मदधीनं मदायत्तम् अहो, ईदृशं विरोधं मनसिकृत्य निश्चित्य। 'अत्याधान उरसिमनसी' इति गतिसंज्ञायां 'कुगतिप्रादयः' इति समासे क्त्वो ल्यबादेशः। नैषधेन नलेन, चिराय चिरं समशायि संशयितम्। विचारितमित्यर्थः। भावे लुङ्॥ ८०॥

अन्वयः—अहो, अमीभिः दिगधिपैः दुर्लभं किम्, तादृशं मदधीनं कथम्? ईदृशं विरोधं मनसिकृत्य नैषधेन चिराय समशायि।

हिन्दी—अरे इन (सामर्थ्यशील) दिक्पालों के लिए दुर्लभ क्या है, और वैसा (दुर्लभ काम्य) मेरे अधीन किस प्रकार है? इस प्रकार का विरोध विचारते हुए निषधराज चिरकाल तक संशय में पड़ा रहा।

टिप्पणी—नल समस्त विद्या-विशारद था, नीतिज्ञ, सुविचारी। उसे संदेह तो हो ही गया कि कहीं कपट है, वञ्चना है। ये देव तो सब कुछ करने में स्वयं समर्थ हैं। ऐसा क्या है, जो ये नहीं कर सकते और मैं कर सकता हूँ? द्विविधा और संदेह में ग्रस्त नल कुछ क्षण तक चुपचाप विचारता रहा॥८०॥

जीवितावधि वनीपकमात्रैर्याच्यमानमखिलैः सुलभं यत्।
अर्थिने परिवृढाय सुराणां किं वितीर्य परितुष्यतु चेतः॥ ८१॥

जीवातु—विचारप्रकारमेवाह द्वादशश्लोक्या—जीवितेत्यादि। यदस्माद-खिलैर्वनीपकमात्रैर्यैः कैश्चिद्याचकैः। 'वनीपको याचनको मार्गणो याचकार्थिनौ' इत्यमरः। जीवितावधि प्राणपर्यन्तं, याच्यमानं वस्तु सुलभम्। सुराणां परिवृढाय प्रभवे अर्थिने किं वस्तु वितीर्य दत्त्वा, चेतः परितुष्यतु सन्तुष्येत्।

प्राणान्त वस्तु सर्वाथिसाधारण ततोऽधिकमिन्द्राय देय किमस्तीति विचारित मित्यर्थ । वितरणे चेतस स्वतृत्वविवक्षया वितरणपरितोषयो समानकर्तृत्व सिद्धि ॥ ८१ ॥

अन्वय.—यत् अखिले वनीपकमात्रे जीवितावधि याच्यमान सुलभ सुराणा परिवृढाय अर्थिने कि वितीर्य चेत परितुष्यतु ?

हिन्दी—जो कि समस्त (सामान्य) याचकमात्र को प्राणपर्यंन्त माँगे जाने पर सुलभ हैं, देवो के प्रभु के याचक होने पर क्या वितरण करके मेरा चित्त सतुष्ट होगा ?

टिप्पणी—नल ने विचार किया कि वह सामान्य पात्र-कुपात्र याचक को माँग जाने पर प्राण तक सरलता से दे सकता हैं, विशिष्ट इन्द्रादि याचकों को कौन-सी ऐसी प्राणाधिक वस्तु दें, जिससे उन्हे मनस्तोष हो। देव-याचको को प्राण से भी अधिक प्रिय पदार्थ देना उचित होगा ॥ ८१ ॥

भीमजा च हृदि मे परमास्ते जीवितादपि धनादपि गुर्वी ।
न स्वमेव मम साहृति यस्या षोडशीमपि कला किल नोर्वी ॥ ८२ ॥

जीवातु—नन्वस्ति लोकोत्तर वस्तु भैमी, सा दीयतामित्यत आह—भीमजेति । उर्वी भूयस्या भैम्या षोडशीमपि कला नाहति षोडशाशसाम्यमपि न प्राप्नोतीत्यर्थ । अत एव धनादपि । किं बहुना, जीवितादपि गुर्वी अधिका सा भीमजा दमयन्ती च । मे हृदि हृदये, पर सम्यगास्ते । किंतु मम स्वमेव न भवति । अद्याप्यस्वकरणादस्वस्यादेयत्वात् । स्वत्वेऽपि 'देय दारसुतादृते' इति दाराणा दाननिषेधाच्च विचारस्तदवस्थ एवेति भाव ॥ ८२ ॥

अन्वय—यस्या षोडशीम् अपि कलाम् उर्वी न अर्हति जीवितात् अपि धनात् अपि गुर्वी भीमजा मे हृदि परम् आस्ते, सा मम स्वयम् एव न ।

हिन्दी—जिसके सोलहवें अश के तुल्य भी पृथ्वी नहीं है, जीवन से भी और धन से भी महनीय वह भीम सुता ( दमयन्ती ) मेरे हृदय में सम्यक् विराजमान है, पर वह तो अभी मेरी सपदा (स्वत्व) नहीं है।

टिप्पणी—विचार करते नल को प्रतीति हुई कि प्राणा से, राज्य से धरती से भी अधिक प्रिय और महत्वपूर्ण एक वस्तु है—दमयन्ती । उसे दान करने से चित्त सतुष्ट हो सकता है, पर इसमें कठिनता यह है कि भले ही

दमयन्ती को नल ने भलीभाँति हृदयासन पर विराजित कर लिया हो, उस पर नल का कोई अधिकार तो नहीं है, अतः दमयन्ती का दान कैसे संभव है? तृतीय चतुर्थ चरण का 'यस्याः षोडशी कला मम स्वम् एव स्वकमेव नार्हति किं पुनः समग्रा उर्वी' ऐसा भाव भी 'प्रकाश'-कार ने लिया है—जिस दमयन्ती का सोलहवाँ भाग मुझ (नल) का स्वरूप भी नहीं है, धरती की तो बात क्या? यद्यपि नल का उस काल दमयन्ती पर अधिकार नहीं था, फिर भी माना जाता है कि पत्नी पुत्र को छोड़कर शेष सब दिया जा सकता है—'देयं दारसुतादृते'। इस प्रकार स्वत्व होने पर भी—पत्नीत्व प्राप्त होने पर भी दमयन्ती का दान नीति-युक्त नहीं है। नाट्यशास्त्रियों के अनुसार प्रस्तुत कथा के भावी वृत्तांत का अन्योक्तिपूर्वक कथन 'पताकास्थानक' कहाता है। (दशरूप १।१४) यहाँ ऐसी ही स्थिति है नाटकीय 'पताकास्थानक' की योजना। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति॥ ८२॥

मीयतां कथमभीप्सितमेषां दीयतां द्रुतमयाचितमेव।
तं धिगस्तु कलयन्नपि वाञ्छामर्थिवागवसरं सहते यः॥ ८३॥

जीवातु—पुनर्विचारमेवाह—मीयतामिति। एषामभीप्सितं वस्तु कथं मीयतां ज्ञायेत। ज्ञानस्योपयोगमाह—अयाचितं यथा तथा द्रुतं कथं दीयताम्, दातव्यमित्यर्थः। वहि, अर्थिवाचैव विज्ञाय दीयतामित्यत आह—यो दाता वाञ्छामर्थ्याकाङ्क्षां कलयन् जानन्नपि। अर्थिवागवसरं सहते याच्ञाकालं प्रतीक्षते, तं दातारं धिगस्तु। स गर्ह्य इत्यर्थः॥ ८३॥

अन्वय—एषाम् अभीप्सितं कथं मीयताम्? अयाचितम् एव द्रुतं दीयताम्, यः वाञ्छां कलयन् अपि अर्थिवागवसरं सहते तं धिक् अस्तु।

हिन्दी—इनका अभीष्ट कैसे जाना जाय? बिनमाँगा ही शीघ्र देना उचित है, जो (दाता याचक की) इच्छा को समझता हुआ भी याचकों को कहने का अवसर देता है, उसे धिक्कार है।

टिप्पणी—श्रेष्ठ दान वही होता है, जो बिनमाँगे किया जाय। याचित दान तो आधा फल देता है किन्तु याचक को बुलाकर देना सहस्रगुण फलदायक है—'गत्वा यद् दीयते दानं तदनन्तफलं स्मृतम्। सहस्रगुणमाहूय

याचिते तु तदर्धकम् ।' सो नल ने विचारा कि अजाने ही प्राणाधिक महत्व शाली कुछ देवराज को दिया जाय। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥८३॥

प्रापितेन चटुकाकुविडम्ब लम्भितेन बहुयाचनलज्जाम् ।
अर्थिना यदघमर्जति दाता तन्न लुम्पति विलम्ब्य ददान ॥ ८४ ॥

जीवातु—शीघ्रप्रदाने दोषमाह—प्रापितेनेति । चटुकाकुभ्या चटूक्ति काकुयोगम्या करणाभ्या, विडम्ब विडम्बना हास्यत्व, प्रापितेन, दात्रेति शेष । बह्वधिक, यथा तथा याचनेन देहीति वादेन, लज्जा लम्भितेन प्रापितेन अत्रापि दात्रेति शेष । अर्थिना करणभूतेन, उक्तरूपेणार्थिपीडनेनेत्यर्थं । यदघ पापमर्जति सम्पादयति, विलम्ब्य ददानो दाता, तदघ न लुम्पति न विहन्ति। तस्य पापस्य प्रायश्चित्तमपि नास्तीत्यथ ॥ ८४ ॥

अन्वय—चटुकाकुविडम्ब प्रापितेन बहुयाचनलज्जा लम्भितेन अर्थिना दाता यत् अघम् अर्जति तत् विलम्ब्य ददान न लुम्पति ।

हिन्दी—चाटुकारी ( खुशामद ) और दीनतापूर्ण वाक्यो ( के कथन ) से विडबना ( उपहास ) को प्राप्त और बहुत बार याचना करने से लज्जा को प्राप्त याचक ( को देने ) से दाता जिस पाप का अर्जन करता है, विलब करके देने वाला उस ( पाप ) का परिमार्जन नहीं कर सकता ।

टिप्पणी—वस्तुत चाटुकारी और दीन वाक्यो के उच्चारण से याचक तो विडबना और लज्जा को प्राप्त होता ही है, सज्जन दाता को भी ऐसी स्थिति लज्जाजनक प्रतीत होती है । सच्चे दाता तो अयाचित ही दान करते हैं। नल जैसे वदान्य पुरुष की दृष्टि मे तो 'चटुकाकुवाक्य' सुन कर देना और विलब से देना दोनो ही पाप है । 'चटुकाकुवाक्यों' से विडबित और लज्जित याचकों की याचना दाता को पापार्जन कराती है, जिसका मार्जन देर से देकर समव नही है । दान अयाचित और अविलब ही उचित है ॥ ८४ ॥

यत्प्रदेयमुपनीय वदान्यैर्दीयते सलिलमर्थिजनाय ।
याचनोक्तिविफलत्वविशङ्काञ्चासमूर्च्छनचिकित्सितमेतत् ॥ ८५ ॥

जीवातु—यदिति । वदान्यैर्दातृभि, प्रदेय देयद्रव्यमुपनीयार्थिजनाय सलिल दीयत इति यत् । एतत्सलिलदान याचनोक्तिविफलत्वविशङ्कया देहीति वादवैफल्यशङ्कया त्रासो भय तेन य मूर्च्छन तस्य चिकित्सितमित्युत्प्रेक्षा । अन्यथा निरर्थं तत्सलिलदानमिति भाव ॥ ८५ ॥

अन्वय—वदान्यैः प्रदेयम् उपनीय अर्थिजनाय यत् सलिलं दीयते एतत् याचनोक्तिविफलत्वविशङ्कात्रासमूर्च्छनचिकित्सितम् ।

हिन्दी—उदार दाताओं के द्वारा दातव्य वस्तु को समीप स्थापित कर याचकों को जो सङ्कल्पोदक दिया जाता है, वह याचना वचनों की निष्फलता की आशङ्का से जात भय से मूर्च्छा की चिकित्सा है ।

टिप्पणी— दान करते समय दाता दातव्य पदार्थ को निकट रख कर याचक के हाथ में सङ्कल्प-जल छोड़ता है । दान की यह प्रणाली है । नल का विचार है कि वस्तुतः यह याचना की उस मूर्च्छा या क्षणिकमृत्यु की चिकित्सा है जो याचना के निष्फल हो जाने की आशङ्का से उत्पन्न डर से सम्भव है । 'मांगना मरणसमान' होता है, कहा भी गया है—'मरणे यानि चिह्नानि तानि चिह्नानि याचके ।' तो जिस प्रकार मूर्च्छा दूर करने के लिए सलिल-प्रक्षेप किया जाता है और मूर्च्छा दूर हो जाती है, उसी प्रकार सङ्कल्पसलिल याचकों के मन में उठी याचना निष्फलता की आशङ्का से समव मूर्च्छा को दूर कर देता है । उन्हें विश्वास हो जाता है कि अब उनकी याचना व्यर्थ न होगी । उचित तो यह है कि याचकों के दीखते ही सङ्कल्प-जल छानें में भी विलम्ब न हो । मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर ने अतिशयोक्ति का निर्देश किया है ॥ ८५ ॥

अर्थिने न तृणवद्धनमात्रं किन्तु जीवनमपि प्रतिपाद्यम् ।
एवमाह कुशवज्जलदायी द्रव्यदानविधिरुक्तिविदग्धः ॥ ८६ ॥

जीवातु—अर्थिन इति । कुशवतो जलस्य दायो दानम् । ददातेर्घञ् । युगागमः । स प्रतिपाद्यतया अस्मिन्निधावस्तीति कुशवज्जलदायी सकुशजल-दानप्रतिपादक इत्यर्थः । अत एवोक्तिविदग्धः । अभिधाव्यापारमन्तरेणार्था-देवार्थान्तरप्रतिपादनचतुर इत्यर्थः । द्रव्यदानविधिर्धनदानवाक्यमेवमाह । किमिति अर्थिने धनमात्रं धनमेव । 'मात्रं कार्त्स्न्येऽवधारणे' इत्यमरः । तृणवत्तृणमिव न प्रतिपाद्यं देयम् । किंतु जीवनमपि जीवितमपि तथा देयमिति । सकुशं जलं देयमिति च गम्यते । अर्थ्यनपेक्षितकुशजलदानं विदधतो द्रव्यदानविधेरय-मेवाभिप्राय इति भावः ॥ ८६ ॥

अन्वय —अर्थिने धनमात्र तृणवत् न प्रतिपाद्य किंतु जीवनम् अपि— कुशवज्जलदायी उक्तिविदग्ध द्रव्यदानविधि। एवम् आह ।

हिन्दी—'याचक को धन ही तिनके के समान न देना चाहिए, अपितु जीवन ( प्राण और संकल्पजल ) भी तृणसमान दे देना चाहिए'—कुश के साथ संकल्प-सलिल प्रदायिनी, श्लेषोक्ति-पाडित्य से पूर्ण धनदान की शास्त्र-पद्धति ने भी ऐसा कहा है ।

टिप्पणी—शास्त्रीय विधान है कि कुशयुक्तसलिल के साथ संकल्प करके दान करना चाहिए—'कुशवत्सलिलोपेत दान संकल्पपूर्वकम् ।' दातव्य वस्तु के साथ याचक के हाथ मे संकल्पोदक प्रक्षेप भी किया जाता है—यही विधि है। 'जीवन' शब्द अनेकार्थ है—जीवन अर्थात् प्राण और जल । शास्त्र विधान के अनुसार दान करते समय तीन वस्तुएँ याचक को दी जाती हैं—( १ ) वस्तु, ( २ ) जल, ( ३ ) जल के साथ कुश–तृण । कवि के अनुसार ( नल की दृष्टि मे ) यह शास्त्रविधि का संकेत है कि तृण के समान दातव्य वस्तु ही नहीं, जीवन भी दिया जाता है । 'जीवन' के श्लेषार्थ से यह संकेत संभव है । इसी कारण 'शास्त्रविधि' का 'उक्तिविदग्ध' विशेषण दिया गया । भाव यह है कि याचक को यदि प्राण भी अपेक्षित हों तो निःसंकोच देने मे विलंब न करना चाहिए । विद्याधर के अनुसार यहाँ प्रतीयमानोत्प्रेक्षा अथवा समासोक्ति है ॥

पङ्कसङ्करविगर्हितमर्हं न श्रियः कमलमाश्रयणाय ।
अर्थिपाणिकमलं विमलं तद्वासवेश्म विदधीत सुधीस्तु ॥ ८७ ॥

जीवातु—पङ्केति । पङ्कः पापं कर्दमश्च । 'पङ्कोऽस्त्री कर्दमैनसो' इति वैजयन्ती । तत्सङ्करेण विगर्हितं, कमलं श्रियः आश्रयणाय नार्हम् । तत्तस्मात्सुधीविमलं निष्पङ्कमर्थिपाणिकमलं तद्वासवेश्म लक्ष्मीनिवासस्थानं, विदधीत । सर्वथा धनं पात्रपाणिष्वेव निक्षेप्तव्यम् । न तु भूमाविति भावः ॥ ८७ ॥

अन्वय—पङ्कसङ्करविगर्हितम् कमलं श्रियः आश्रयणाय न अर्हम्, तत् सुधी तद्वासवेश्म विमलम् अर्थिपाणिकमलं विदधीत ।

हिन्दी—कीचड ( और पाप ) के संसर्ग के कारण निंदित कमल लक्ष्मी के आवास योग्य नहीं है, अत विमलबुद्धिशाली जन को उचित है कि उस (श्री) के आवास का स्थान स्वच्छ (निष्कलंक) याचक के करकमल को बनाये ।

टिप्पणी—लक्ष्मी संपत्ति की अधिष्ठात्री है, उसका आवास कमल माना जाता है, किंतु कवि का कथन है कि वास्तविक कमल वह नहीं है, जो कीचड में सना रहता है। लक्ष्मी कीचड में नहीं रह सकती, उसके लिए तो स्वच्छ आवास ही अपेक्षित है और वह है योग्य याचक का करकमल, जो सङ्कल्प-सलिल से प्रक्षालित हो स्वच्छ हो जाता है। भाव यह है कि श्री-संपत्ति पाप-पङ्क से कलुषित जन के पास नहीं रहती, वह रहती है निष्पाप, योग्य व्यक्ति के पास। अत समझदार व्यक्ति को चाहिए कि वह संपदा का दान याचक को करे। यह भी संकेत है कि संपदा और श्रीशोभा दानी के कर-कमल में ही वास करती है, जो सङ्कल्पसलिलप्रसेक करते-करते पवित्र और स्वच्छ हो गया है—निष्पाप। पापी, कृपण तो श्री-सम्पत्तिहीन हो जाता है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-रूपक और छेकानुप्रास ॥ ८७ ॥

याचमानजनमानसवृत्ते पूरणाय बत जन्म न यस्य।
तेन भूमिरतिभारवतीयं न द्रुमैर्न गिरिभिर्न समुद्रैः ॥ ८८ ॥

जीवातु—याचमानेति। यस्य धनिनो जन्म याचमानजनमानसवृत्तेर्याचि-जनमनोरथस्य पूरणाय न भवति। बतेति खेदे। तेनैकेनैव पापीयसा। इयं भूमिरतिभारवती। न द्रुमादिभिर्द्रुमैरपीत्यर्थः। तेषां प्रजानां बहूपकार-त्वादिति भावः ॥ ८८ ॥

अन्वय—यस्य जन्म याचमानजनमानसवृत्ते पूरणाय न, बत तेन इयं भूमि अतिभारवती, न द्रुमै, न गिरिभि, न समुद्रै।

हिन्दी—जिस (व्यक्ति) का जन्म याचक जनों के मानसव्यापार (इच्छा) की पूर्ति के लिए नहीं हुआ, उस (व्यक्ति) से यह धरती अत्यंत बोझिल है, न वृक्षों से है, न पर्वतों से और न समुद्रों से।

टिप्पणी—वस्तुत याचकों की आकांक्षा जो पूर नहीं पाते, वे व्यक्ति व्यर्थ ही नहीं, इस धरती के भारी बोझ हैं। प्रत्यक्षत बोझ प्रतीत होने वाले वृक्ष, पर्वत, समुद्र भार नहीं है, क्योंकि उनसे तो पृथ्वी के प्राणियों के अनेक कार्य सधते हैं, वे तो उपकारी हैं। तो धरती की छाती पर पड़े एक भारवान् पाषाण के तुल्य व्यक्ति को भी लोकोपकारक होना चाहिए। वृक्ष फूल फलों से, पर्वत समुद्र औषधि रत्नों से लोकोपकार करते हैं। याचकों को

दकर मनुष्य को अपना अस्तित्व सफल बनाना चाहिए। विद्याधर के अनुसार असंबध मे संबध कथन रूप अतिशयोक्ति ॥ ८८ ॥

मा धनानि कृपण खलु जीवन् तृष्णयार्पयतु जातु परस्मै।
तत्र नैष कुरुते मम चित्रं यत्तु नार्पयति तानि मृतोऽपि ॥ ८९ ॥

जीवातु—मेति। कृपण कष्टलुब्धो, जीवन् प्राणन्, तृष्णया अतिगर्धेन, जातु कदापि, परस्मै याचमानाय धनानि, मा (मा) र्पयतु न प्रयच्छतु। एष कृपणस्तत्र जीवनक्षणानर्पणे, मम चित्र विस्मय न कुरुते। किंतु, मृतोऽपि तानि धनानि, नार्पयति प्रयच्छतीति यत्तत्र चित्र कुरुते विरोधात्। नार्पानि नृपसम्बन्धीनि कुरुत इति तदाभासीकरणाद्विरोधाभासोऽलङ्कारः ॥ ८९ ॥

अन्वय—कृपण जीवन् तृष्णया जातु परस्मै धनानि मा अर्पयतु, तत्र मम चित्र न कुरुते, यत् एष तु मृत अपि तानि न अर्पयति।

हिन्दी—कंजूस जीवित रहते कभी अन्य को धनार्पण न करे, इस विषय मे मुझे विचित्र नही लगता, क्योंकि यह तो मर जाने पर भी धन दान नही करता।

टिप्पणी—जो काम मनुष्य मरने पर भी, मृत्यु भय उपस्थित होने पर भी नही करता, वह जीते जी तो करेगा ही नही। इस दृष्टि से कृपण का जीवित रहते धन न देना नल को विचित्र नही लगता, क्योंकि वह मर जाने पर भी धन दान नही करता। उसका धन तो राज्याधीन हो जाता है अथवा अन्य जन खाते—उडाते हैं। इसके अतिरिक्त कृपण जीते जी दान न करे, इसमें आश्चर्य नही, क्योंकि उसका कुछ न कुछ उपयोग तो वह करता ही है, आश्चर्य तो यह है कि मरते मरते भी वह दान नही करता, जब कि वह धन का कोई उपयोग नही कर सकता। यही आश्चर्यजनक है। आश्चर्य यह भी है कि जिसने जीते-जी किसी को नही दिया, मर पर राजा को दे दिया। मल्लिनाथ के अनुसार विरोधाभास, विद्याधर यहाँ श्लेष मानते हैं ॥ ८९ ॥

मामभीर्भिरिह याचिनवद्भिर्दातृजातमवमत्य जगत्याम्।
यद्यशो मयि निवेशितमेतन्निष्क्रयोऽस्तु कतमस्तु तदीय ॥ ९० ॥

जीवातु—मामिति। जगत्या भुवि भुवने वा। 'जगती भुवने भूम्याम्' इति विश्व। दातृजातमवमत्यावधीय, मा याचिनवद्भिरभीभिरेवैर्यद्यशो मयि

निवेशितं स्थापितम्, एतन्निष्क्रयं एतस्य यशसो निष्क्रयः प्रतिनिधिमूल्यं । कतमस्तु पदार्थस्तदीयोऽस्तु इन्द्रादिसम्बन्धी स्यात् । किं वितीर्य अनृतो भविष्यामीत्यर्थः ॥ ९० ॥

अन्वयः—अन्यया दातृव्रातम् अवमन्य मां याचितवद्भिः अमीभिः यत् यशः मयि निवेशितम्, एतन्निष्क्रयः तु कतमः अस्तु ?

हिन्दी—अन्यों के दाताओं ( कल्पवृक्षादि ) की अवमानना करके मुझसे याचना करते इन देवों ने जो यश मुझ में प्रतिष्ठित किया है, उसका मोल क्या हो ?

टिप्पणी—संसार में कल्पवृक्ष आदि महादानी हैं जो अभीष्ट देते हैं। उनके रहते जो इन्द्रादि देव नल से याचना करने आये, स्वाभाविक रूप में यह नल की यश प्रतिष्ठा का कारण था, अतः नल विचारने लगा कि वह क्या है जिसे देकर इस यश प्रतिष्ठा का मूल्य दिया जाय ? बहुत बड़ा है देवों का यह ऋण। विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलङ्कार छेकानुप्रास ॥९०॥

लोक एष परलोकमुपेता हा विहाय निधने धनमेकः ।

इत्यमुं खलु तदस्य निनीषत्यर्थिबन्धुरुदयद्दयचित्तः ॥ ९१ ॥

जीवातु—लोक इति । एष लोको जनः, हा कष्टं, निधने अन्त्यकाले धनं विहाय, एकः एकाकी, परलोकमुपेता उपैष्यति । इणो लुट् । इति हेतो-रुदयद्दयमुदञ्चत्कृपं चित्तं यस्य सोऽर्थ्येव, बन्धुरस्य लोकस्य, तद्धनम् अमुं परलोकं निनीषति नेतुमिच्छति खलु । अन्ये तु बान्धवाः स्वयमेव सर्वस्वं गृह्णन्ति । नैव प्रापयन्तीत्यर्थमेवार्थिनो बन्धुः महदाह्य इति भावः ॥ ९१ ॥

अन्वयः—हा, एष लोकः निधने धनं विहाय एकः परलोकम् उपेता,—इति उदयद्दयचित्तः अर्थिबन्धुः अस्य तत् अमुं निनीषति खलु ।

हिन्दी—हा खेद, यह मनुष्य अन्त्य समय में धन छोड़कर अकेला परलोक पहुँचेगा, इस कारण सदयचित्त याचक-बन्धु इस ( दाता ) के उस ( धन ) को वहाँ ( परलोक में ) निश्चय ले जाना चाहता है।

टिप्पणी—मृत्यु होने पर सब को धन-धान्य-पुत्र-सम्पदा यहीं छोड़कर जाना पड़ता है, इसलिए उचित है कि दान-पुण्यादि में व्यय कर धन-सम्पत्ति का सदुपयोग करे। कहा जाता है कि जो इस लोक में दिया जाता है, परलोक में

निमज्जनमुपैति खलु सुधामज्जनसुखमनुभवतीत्यर्थः । जनदेहानामन्नजत्वे तद्वदेव युष्मद्देहानामपि तथात्वे कथमेतत्सुधाकार्यकारित्वं न स्यादित्यर्थः । युष्मद्दर्शनादेव तावत्कृतार्थोऽस्मीति भावः ॥ ९४ ॥

अन्वय —जन्यजनकव्यतिभेदः न अस्ति, जनदेहः अन्नजनितः, सत्यम्, अमृतादाः वः तनूः वीक्ष्य दृक् खलु सुधायां निमज्जनम् उपैति ।

हिन्दी—उत्पत्ति ( कार्य , और उत्पादक ( कारण ) में विशेष भेद नहीं है, व्यक्ति का देह अन्न से उत्पन्न है—( ये दोनों ) सत्य हैं, अमृतभक्षी आप ( देवों ) का शरीर देखकर दृष्टि निश्चयतः अमृत में निमग्न हो रही है ।

टिप्पणी—नल के शिष्टाचारपूर्ण वचन । अमृतभोजी देवों को देखकर नल के नेत्रों को अमृत सरोवर में मग्न होने का सुख मिला, क्योंकि 'कार्यकारणयोरभेद' न्याय से जैसा भक्ष्य, वैसा ही तज्जनित देह । देव अमृतभोजी हैं, अतः उनका देह भी अमृत, जैसे कि सुवर्ण निर्मित कुण्डल भी सुवर्ण ही होते हैं । विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास ॥ ९४ ॥

मत्तपः क्व नु तनु क्व फलं वा यूयमीक्षणपथं व्रजथेति ।

ईदृशान्यपि दधन्ति पुनर्नः पूर्वपूरुषतपांसि जयन्ति ॥ ९५ ॥

जीवातु—मदिति । तनु स्वल्पं मत्तपः क्व ? । यूयमीक्षणपथं व्रजथेति फलं युष्मद्दर्शनरूपं महाफलं वा क्व ? वैरूप्यादिति भावः । अत एव विरूपघटनारूपो विषमालङ्कारः । अथवा ईदृशानि ईदृङ्महाफलान्यपि दधति पुष्णन्ति । 'वा नपुंसकस्य' इति नुमागमः । पुनःशब्दो वाक्यालङ्कारे । नोऽस्माकं पूर्वपुरुषतपांसि जयन्ति तानीदानीं फलन्तीत्यर्थः ॥ ९५ ॥

अन्वय —तनु मत्तपः क्व, यूयम् ईक्षणपथं व्रजथ इति फलं वा क्व ? ईदृशानि अपि दधन्ति नः पूर्वपुरुषतपांसि पुनः जयन्ति ।

हिन्दी—थोड़ी सी मेरी तपस्या कहाँ, और आप नेत्रों के पथ पर यात्रा करें—ऐसा ( महान् ) फल कहाँ ? ऐसा भी विधान करते हमारे पूर्वपुरुषों के तप ही फल रहे ( प्रतीत होते ) हैं ।

टिप्पणी—नल ने देवों से कहा कि आप देवों के दर्शन तो बड़े तप के फल स्वरूप प्राप्त पुण्यों से होते हैं, मैं तो सामान्य नियमाचरण से जीवनयापन करने वाला व्यक्ति हूँ—थोड़ी-सी तपस्या । आपके दर्शनों के कारण

हमारे पुरखाओं के रूप ही प्रतीत होते हैं। मल्लिनाथ ने प्रथम द्वितीयचरण-वाक्य में विरूपघटनारूप विषम अलकार का निर्देश किया है, विद्याधर के अनुसार विषम और अतिशयोक्ति है ॥ ९५ ॥

प्रत्यतिष्ठिपदिला खलु देवी कर्म सर्वसहनव्रतजन्म।
यूयमप्यहह पूजनमस्या यन्निजैः सृजथ पादपयोजैः ॥ ९६ ॥

जीवातु—प्रतीति। इला देवी भूदेवता, सर्वसहन विश्वावमानसहनमेव व्रत येन सा सर्वसहेति ख्याप्यते। तस्माज्जन्म यस्य तत्तज्जन्यमित्यर्थः। कियत इति कर्म सुकृत (कर्तृ) प्रत्यतिष्ठिपत् प्रतिष्ठापयामास खलु। 'तिष्ठतेरित्' इति णौ चङ्युपधाया इकार। यद्यस्माद्यूयमपि निजैः पादैरेव पयोजैरिति रूपकम्। अस्या इलाया पूजन पूजा सृजथ कुरुध्वमित्यर्थः। अहहेत्यद्भुते ॥ ९६ ॥

अन्वय—सर्वसहनव्रतजन्म कर्म इला देवी प्रत्यतिष्ठिपत् खलु, अहह, यत् यूयम् अपि निजैः पादपयोजैः अस्या पूजन सृजथ।

हिन्दी—सब कुछ सहने के व्रत से उद्भूत कर्म (सुकृत-पुण्य) ने धरित्री देवी को निश्चयतः प्रतिष्ठापना दी है, अहा, कि आप (देव) भी अपने चरण रूपी कमलों से इस (पृथ्वी देवता) की पूजा कर रहे हैं।

टिप्पणी—निश्चय ही यह धरती पूजनीया देवी है, क्योंकि देवगण भी उसकी कमला (चरण कमलों) से पूजा कर रहे हैं। देवों की प्रसन्नता ही बड़ी कठिनता से प्राप्त होती है, परन्तु यहाँ तो देवगण पृथ्वी की पूजा कर रहे हैं। इससे प्रमाणित है कि धरती ने जो सब कुछ सहन की वृत्ति ले रखी है, उसी सुकृत का यह परिणाम है। नल ने शिष्टाचार प्रदर्शन पूर्वक देवों से उनके मृत्युलोक में पधारने का कारण पूछा। देवों का सशरीर पृथ्वी पर आना आश्चर्यजनक है ही। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा रूपक ॥ ९६ ॥

जीवितावधि किमप्यधिकं यन्मनीषितमितो नरडिम्भात्।
तेन वश्चरणमर्चतु सोऽयं ब्रूत वस्तु पुनरस्तु किमीदृक् ॥ ९७ ॥

जीवातु—जीवितेति। इतो नरडिम्भान्मानुषशिशो जीवितावधि प्राणान्ततोऽधिकं वा किमपि मनीषितमीप्सितं यद्वस्तु सोऽयं नरडिम्भ, तेन वस्तुना, वश्चरणमर्चतु पूजयतु। ईदृगन्यद्वस्तु पुनः किमस्तु किं स्याद्, ब्रूत ॥९७॥

अन्वय—अधिक्षिति शत भूपा आसते, तोयराशि असि, ते खलु ग्रहा, दिवि ते ते ग्रहा न जाग्रति, भास्वत तु तुलया कतम आस्ते ?

हिन्दी—पृथ्वीमडल पर सैकडो पृथ्वीपाल हैं, तू जलनिधि ( सागर ) है और वे निश्चयत कूप। आकाश मे वे वे ( प्रसिद्ध चद्रादि ) ग्रह क्या नहीं हैं, किंतु सूर्य की तुलना मे कौन ठहरता है ?

टिप्पणी—चाटुकारी। अन्य पृथ्वीपतियो की तुलना मे नल वैसा ही है, जैसा कि कूपों की तुलना में जलनिधि समुद्र अथवा चद्रादि ग्रहो की तुलना में सूर्य। भाव यह है कि नल से बडा न तो कोई धरती पर है, न आकाश में, न मृत्युलोक में, न स्वर्ग मे। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टात अलकार, विद्याधर के अनुसार रूपक और दृष्टात ॥ १०० ॥

विश्वदृश्वनयना वयमेते त्वद्गुणाम्बुधिमगाधमवेम ।
त्वामिहैव विनिवेश्य रहस्ये निर्वृतिं न हि लभेमहि सर्वे ? ॥ १०१ ॥

जीवातु—विश्वेति। विश्व पश्यतीति विश्वदृश्वानि, सर्वदर्शीनि। दृशेर्ण्यन्ताद् क्वनिप्। तानि नयनानि येषा ते वयमवागाध गम्भीरम्, तव गुणा दयादाक्षिण्यवशित्वसत्यमधत्वादय, तानेवाम्बुधिमवेम अवगच्छाम। इणो ल्टो मम्। हि यस्मात्, इहास्मिन्, रहस्ये रहस्यकृत्ये, त्वामेव विनिवेश्य नियोज्य, सर्वे वय निर्वृतिं सुख न लभेमहीति काकु। लभेमह्येव, प्रागुक्त गुणाढ्यत्वादिति भाव ॥ १०१ ॥

अन्वय—विश्वदृश्वनयना एते वयम् अगाध त्वद्गुणाम्बुधिम् अवेम, हि इह रहस्ये त्वाम् एव विनिवेश्य सर्वे निर्वृतिं न लभेमहि ?

हिन्दी—अखिल विश्व को देखने मे समर्थ नेत्रों वाले ये हम ( देव ) तुम्हारे अथाह गुणा के समुद्र से परिचित है, जिससे कि इस गोपनीय कार्य में तुम्हे ही नियुक्त कर हम सब क्या परमसुख नहीं पा रहे हैं ? ( पा ही रहे हैं )।

टिप्पणी—तृतीय चरण मे पाठान्तर है—'त्वामिहैवमनिवेश्य' ( त्वाम् + इह + एवम् + अनिवेश्य )—अर्थ होगा कि इस रहस्य मे तुम्हे नियुक्त न करके सुख भरासा नहीं पा रहे है। भाव यह है कि देवो का कार्य इतना गोपनीय और महत्त्वपूर्ण है कि नलातिरिक्त व्यक्ति नहीं कर सकता। सा

अकेले ही समर्थ नल देवकार्य न करेगा तो वह न हो सकेगा और नल अपराधी होने से शाप भागी बनेगा। 'सर्वे' के प्रयोग द्वारा पूर्वश्लोक में की गई सहचरवचना का गोपन। मल्लिनाथ ने 'काकु' का उल्लेख किया है, विद्याधर ने छेकानुप्रास और रूपक का ॥ १०१ ॥

शुद्धवंशजनितोऽपि गुणस्य स्थानतामनुभवन्नपि शक्रः ।
क्षिप्नुरेनमृजुमाशु सपक्षं सायकं धनुरिवाजनि वक्रः ॥ १०२ ॥

जीवातु—शुद्धेति । शुद्धे अव्रणे, वंशे कुले, वेणौ च । जनितोऽपि । 'वंशो वेणौ कुले वर्गे', इति विश्वः । गुणस्य शौर्यादेर्मौर्व्याश्च । 'सत्त्वादौ रूपादौ शौर्यादौ तन्तुषु प्रयोगज्ञाः । गुणशब्दं शिञ्जिन्याम्' इति हलायुधः । स्थानतामाश्रयत्वमनुभवन्नपि शक्रः ऋजुमकुटिलबुद्धिम्, अवक्रश्च । सपक्षं सुहृदं सपत्रं च, एनं नलं, सायकं धनुश्चाप इव । 'अथास्त्रियौ धनुश्चापौ—' इत्यमरसिंहाभिधानात्पुंल्लिङ्गप्रयोगः । अथवा धनुःशब्द उकारान्तोऽपीति उणादौ भ्रमशक्यादिसूत्रेण धनधातोः सौत्रे उप्रत्ययविधानात् । आशु । क्षिप्नुः क्षेप्ता सन्, क्षिपेः क्नुः । 'न लोक—' इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेधाद् द्वितीयैव । वक्रो जिह्मोऽजनि । श्लिष्टविशेषणेयमुपमेति केचित् । प्रकृताप्रकृतश्लेष इत्यन्ये ।१०२।

अन्वय—शुद्धवंशजनितः अपि गुणस्य स्थानताम् अनुभवन् अपि ऋजुं सपक्षम् सायकम् इव एनम् आशु क्षिप्नुः शक्रः धनुः इव वक्रः अजनि ।

हिन्दी—शुद्ध कुल ( विशिष्ट कश्यप कुल ) में उत्पन्न होकर भी और विवेकादि गुणों का आश्रय होते हुए भी सीधे, पक्षयुक्त बाण के सदृश सरल शुद्ध और मित्र इस ( नल ) का शीघ्र क्षेपण ( बाण छोडना और प्रेरण ) करने का इच्छुक इन्द्र स्वच्छ बाँस से बने भी, प्रत्यंचा चढ़े धनुष् के समान वक्र ( क्रूर-कुटिल और टेढ़ा ) हो गया ।

टिप्पणी—जैसे बाण त्यागने को प्रस्तुत धनुष् कठोर बाँस से बना होने पर टेढ़ा हो जाता है, इसी प्रकार नल को दूतकार्य में तुरत नियुक्त करने के आकांक्षी इन्द्र ने कुटिलतापूर्वक अपने सरल मित्र नल की वंचना की। मल्लिनाथ ने कहा है कि प्रस्तुत श्लोक में कुछ विद्वान् श्लिष्ट उपमा का विधान करते हैं और कुछ प्रकृताप्रकृत श्लेष का, विद्याधर के अनुसार उपमा ॥१०२॥

तेन तेन वचसैव मघोन स स्म वेद कपट पटुरुच्चै. ।
आचरत्तदुचितामथ वाणीमार्जव हि कुटिलेषु न नीति ॥ १०३ ॥

जीवातु—तेनेति। उच्चै पटुरतिकुशल, स नल, तेन तेन वचसैव मघोन इन्द्रस्य कपट वेद स्म विवेद । अथ वेदानन्तर, तदुचिता तस्य कपटस्योचिता मनुरूपा वाणीमाचरत्। स्वयमपि कपटोक्तिमेवाकरोदित्यर्थ । तथा हि—कुटिलेषु, विषये, आर्जवमकौटिल्य नीतिर्न हि । तत कुटिलेनैव भवितव्यम्। अन्यथा महान्तमनथमृच्छेदिति भाव ॥ १०३ ॥

अन्वय —उच्चै पटु स तेन तेन वचसा एव मघोन कपट वेद स्म, अथ तदुचिता वाणीम् आचरत्, हि कुटिलेषु आर्जव नीति न ।

हिन्दी—अत्यन्त कुशल उस ( नल ) ने उन उन ( ९९ १०१ श्लोक ) वचनो से ही इन्द्र का कपट जान लिया और तदनन्तर तदुपयुक्त ( कपट योग्य ) वाणी का व्यवहार किया, कारण कि कुटिल जनो के प्रति सरलता नीति नही होती।

टिप्पणी—नल तो परम कुशल था, विद्या जिसकी 'रचनाप्रनर्तकी' थी, सो उसने इन्द्र का सपूर्ण कपटाचार जान लिया और वैसे ही छल-वाक्यो में उत्तर देने को उद्यत हुआ। वस्तुत उसका यह व्यवहार उचित ही था, 'शठे शाठ्य समाचरेत्'। भारवि ( किरातार्जुनीय प्रथमसर्ग ) ने कहा भी है—'व्रजं ति ते मूढधिय पराभव भवन्ति मायाविषु ये न मायिन ।' विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास ॥ ४०३ ॥

सेयमुच्चतरता दुरितानामन्यजन्मनि मयैव कृतानाम्।
युष्मदीयमपि या महिमान जेतुमिच्छति कथापथपारम् ॥ १०४ ॥

जीवातु—सेयमिति। सेयमन्यजन्मनि जन्मान्तरे, मयैव कृतानां दुरितानामुच्चतरता महत्ता। तथा किमपराद्ध, तदाह-या पापमहत्ता कथापथस्य वाग्वृत्ते, पार दूरमवाच्यमित्यर्थ । युष्मदीयमपि महिमान प्रभावमाशास्य जेतुमुल्लङ्घितुमिच्छति। पापातिरेकाद्युष्मदाज्ञोल्लङ्घनेच्छा मे जायते इति विनयोक्ति । सर्वथा युष्मन्नियोगो न क्रियत इति परमार्थ ॥ १०४ ॥

अन्वय — सा इयम् अन्यजन्मनि मया एव कृताना दुरितानाम् उच्चतरता या कथापथपार युष्मदीयम् अपि महिमान जेतुम् इच्छति ।

हिन्दी—( नल ने कहा )—यह दूसरे ( पूर्व ) जन्म मे मेरे द्वारा ही किये गये पापो की अतिशयता है, जो कि वचन-मार्ग के पार ( अवर्णनीय, वागगोचर ) तुम्हारे भी माहात्म्य को जीतने की इच्छा कर रही है ।

टिप्पणी—देव तो अत्यन्त प्रतिष्ठित हैं, उनकी आज्ञा का पालन पुण्य कर्म है । यदि कोई व्यक्ति विरुद्ध कार्य करता है तो उसका वह दुर्भाग्य ही है । नल इन्द्रादि का अभीष्ट पालन करने मे जो असमर्थता दिखा रहा है, वह उसके जन्मान्तर के दुष्कृतो का परिणाम ही माना जा सकता है । नल ने कहा कि आपकी आज्ञा का पालन सुकृतो से ही सम्भव है, वह वैसा पुण्य-भाजन नही है । नल ने भी छलगिरा का आश्रय लेते हुए एक ओर तो विनयपूर्वक अपनी असमर्थता प्रकट की दूसरी ओर यह भी स्पष्ट कर दिया कि भीमनन्दिनी को प्राप्त करने का जो आपको अभिमान है, मैं उसका खडन करने मे समर्थ हूँ—'महो दत्सववान् य स चासौ मान अहङ्कारस्त त महिमान भैमीप्राप्त्यहङ्कार पराभवितु मा वाञ्छति स्व ममैव सामर्थ्याशियता ।' अच्छा हो कि देवगण भीमनन्दिनी की इच्छा न करें १०४ ॥

वित्त चित्तमखिलस्य न कुर्यां धुर्यकार्यपरिपन्थि तु मौनम् ।
ह्रीगिरास्तु वरमस्तु पुनर्मा स्वाकृतैव परवागपरास्ता ॥ १०५ ॥

जीवातु—ननु कुटिलोक्तिभिर्वर मौनमत आह—वित्तेति । हे देवा, अखिलस्य जनस्य, चित्त वित्त विदित्वा ब्रूतेत्यर्थ । तर्हि, कीदृक् चित्त तदाह—धुर्येति । धुर्यस्य इष्टसाधनसमर्थस्य, कार्यस्योपायप्रयोगस्य, परिपन्थि विरोधि, मौन तु कुर्याम् । किंतु गिरापरिहारोक्त्या ह्रीरस्तु । वरम्, कार्यविरोधिनो मौनाल्लज्जावहमपि परिहारवचनमेव साध्वित्यर्थं । तर्हि मौनादेव परिहारे किं प्रतिषेधरोक्त्येण तत्राह—परेति । परस्य वाक् प्रार्थनोक्तिरपरास्ता अप्रतिषिद्धा सती, स्वीकृतैव पुन । अप्रतिषिद्धमनुमतमिति न्यायादङ्गीकृतैव तु मास्तु ॥ १०५ ॥

अन्वयः—अखिलस्य चित्त वित्त, धुर्यकार्यपरिपन्थि मौन तु न कुर्याम्, गिरा ह्री अस्तु वरम्, अपरास्ता परवाक् स्वीकृता एव पुन मा अस्तु ।

हिन्दी—( तुम देवगण ) सबके चित्त को जानते हो, ( अत ) श्रेष्ठ जनों के कार्य के प्रतिकूल मौन धारण तो नही करूँगा । वचनों से लज्जित

होना अच्छा, किन्तु निषेध न किये जाने के कारण ( कहीं ऐसा न हो कि ) दूसरों ( तुम सबका ) का वचन स्वीकृत (मान्य) समझ लिया जाय।

टिप्पणी—देवेन्द्र ने देवों को 'विश्वदृश्यनयना' कहा था, अतएव नल ने चुप रहना इस कारण उचित न समझा कि देव सबके मनोभाव जानते हैं। दूसरे नल उनका प्रस्ताव मानना नहीं चाहता था, और मौन रहने पर यह माना जायेगा कि नल देव प्रस्ताव से सहमत है—'मौन स्वीकारलक्षणम्'। नल का कथन है कि यह अधिक उचित है कि मनुष्य कार्य न करने की बात स्पष्ट कह दे, भले ही ऐसा कहने में लज्जित होना पड़े, पर यह अत्यन्त अनुचित है कि चुप रहने से अस्वीकृति स्वीकृति मान ली जाय। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलंकार॥ १०५॥

यन्मतौ विमलदर्पणिकायां सम्मुखस्थमखिलं खलु तत्त्वम्।
तेऽपि किं वितरथेदृशमाज्ञां या न यस्य सदृशी वितरीतुम्॥ १०६॥

जीवातु—तत्र तावत्तानुपालभते—यदिति। येषां वो मतावेव विमलदर्पणिकायां निमलादर्शे, अखिलं तत्त्वं वस्तु सम्मुखस्थं प्रत्यक्षं खलु। ते सवज्ञा अपि यूयमीदृशमुक्तप्रकाराम्। 'त्यदादिषु—' इत्यादिना दृशेः कञ्प्रत्ययः। आज्ञां किं वितरथ दत्त। कीदृश्यत आह—येति। या यस्य मे वितरीतुं, दातुं, सदृशी योग्या न। तस्माद्यूयं ममोपालभ्या इत्यर्थः॥ १०६॥

अन्वयः—विमलदर्पणिकायां यन्मतौ अखिलं तत्त्वं सम्मुखस्थं खलु ते अपि ईदृशम् आज्ञां किं वितरथ, या यस्य वितरीतुं सदृशी न।

हिन्दी—स्वच्छ दर्पण जैसी जिनकी बुद्धि में संपूर्ण तत्त्व निश्चयतः समुख स्थित रहता है, वे ( आप ) भी ऐसा आदेश क्यों दे रहे हैं, जिसका देना ( पूर्ण करना ) जिस ( नल ) के उपयुक्त नहीं है।

टिप्पणी—देव जब सबके मनोभाव के ज्ञाता हैं तो वे नल के भाव भी जानते ही हैं। इस स्थिति में उनके दमयन्ती-अनुराग से देव अनभिज्ञ हों, यह समझ में आने की बात नहीं है। दमयन्ती की कामना करने वाले नल से देवों का दौत्यसंबंधी प्रस्ताव ऐसी दशा में अत्यन्त अनुचित है। विद्याधर के अनुसार रूपक॥ १०६॥

यामि यामिह वरीतुमहो तद्दूतता तु करवाणि कथं वः।
ईदृशा न महतां वत जाता वञ्चने मम तृणस्य घृणापि॥ १०७॥

जीवातु—अथाष्टभिरयोग्यतामेवाह—यामीत्यादि। इहास्मिन् समये, या तैनीं वरीतुम्। 'वृतो वा' इति दीर्घः। यामि गच्छामि। तद्दूतता तु तस्यामेव विषये दूत्यं तु कथं वा करवाणि। अहो ईदृशा महता वै तृणस्य। तृणकल्पस्य, मम, वञ्चने प्रतारणे, घृणा कृपा जुगुप्सा वापि, न जाता। अहोति खेदे॥ १०७॥

अन्वय—अहो, इह याम् वरीतुं यामि व तद्दूतता कथं करवाणि? यत, ईदृशा महता तृणस्य मम वञ्चने घृणा अपि न जाता।

हिन्दी—अरे, मैं इस समय जिस ( दमयन्ती ) को वरने जा रहा हूँ, उसके लिए तुम्हारा दूतकार्य कैसे करूँ? खेद है कि इतने महान देवों को तृण-सदृश तुच्छ मेरी वंचना में घृणा भी नहीं उत्पन्न हुई।

टिप्पणी—नल ने इस कथन से देवों के इस प्रतारणकार्य का घृणास्पद तो बताया ही, साथ ही अपनी घृणा भी स्पष्ट कर दी। अर्थान्तर—'ईदृशा महता वञ्चने तृणस्य मम घृणापि न जाता'—से अर्थ हुआ कि आप जैसे प्रतारकों को धोखा देने में मुझे कोई घृणा नहीं है। अथवा 'अञ्चने मम घृणापि न जाता, अपि जाता एव'—प्रतारकों के पूजन में मुझे क्या घृणा भी नहीं आती है, आती ही है। अथवा—'ईदृशां नमहताम् ( अमहताम् ) तृणस्यापि अञ्चने मम घृणा जाता' —ऐसे क्षुद्र, निम्नजातीय आपकी तृण जैसों के बीच भी पूजन में मुझे घृणा होती है। आप नीचातिनीच हैं—यह भाव। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-विरोध रूपक का सङ्कर॥ १०७॥

उद्भ्रमामि विरहान्मुहुरस्या मोहमेमि च मुहूर्तमहं यः।
ब्रूत वः प्रभवितास्मि रहस्यं रक्षितुं स कथमीदृगवस्थः॥ १०८॥

जीवातु—उद्भ्रमामीति। किञ्च, योऽहमस्या भैम्या विरहान्मुहुरुद्भ्रमामि उन्मादयामि मुहूर्तमल्पकालं, मोहं मूर्च्छां च एमि प्राप्नोमि। ईदृगवस्थः सोऽहं वो युष्माकं, रहस्यं रक्षितुं गोप्तुं, कथं प्रभवितास्मि प्रभविष्यामि न शक्ष्यामीत्यर्थः। ब्रूत। ब्रुवो लोट्॥ १०८॥

अन्वय—यः अहम् अस्या विरहात् मुहुः उद्भ्रमामि मुहूर्तं च मोहम् एमि ईदृगवस्थः स ब्रूत, कथं वः रहस्यं रक्षितुं प्रभविता अस्मि?

हिन्दी—जो मैं ( नल ) इस ( दमयन्ती ) के विरह के कारण बारबार

उन्मत्त हो जाता हूँ और क्षण-क्षण मूच्छित हो जाता हूँ, ऐसी दशा म पड़ा वह ( मैं ) बोलो, कैसे आपके रहस्य को छिपाने मे समर्थ हो सकेगा।

टिप्पणी—दमयन्ती के विरह मे नल की स्वय बुरी अवस्था है। जो जिस दमयन्ती की उसे इतनी व्याकुल आकाक्षा है, वह देवो का गुप्त दूत कार्य भला कैसे कर सकता है? कोई उन्मत्त और बेसुध रहने वाला व्यक्ति किसी के गुप्त भेद को छिपा ही नहीं सकता। नल भी ऐसी अवस्था मे है। देवो के कार्य सपादनार्थ वह सर्वथा अयोग्य है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार ॥ १०८ ॥

या मनोरथमयी हृदि कृत्वा य. श्वसिम्यथ कथ स तदग्रे।
भावगुप्तिमवलम्बितुमीशे दुर्जया हि विषया विदुषापि ॥ १०९ ॥

जीवातु—यामिति। योऽहं मनोरथमयी सङ्कल्परूपा, या भैमी, हृदि कृत्वा श्वसिमि प्राणिमि। अथ सोऽहं तदग्रे तस्या भैम्या पुर, भावगुप्ति कामविकारगोपनमवलम्बितु, कथमीशे शक्नोमि। तथा हि, विदुषा विवेकिनापि विषया शब्दादयो दुर्जया इत्यर्थान्तरन्यास ॥ १०९ ॥

अन्वय—अथ य मनोरथमयीं या हृदि कृत्वा श्वसिमि, स तदग्रे कथ भावगुप्तिम् अवलम्बितुम् ईशे? हि विषया विदुषा अपि दुर्जया।

हिन्दी—उसके अतिरिक्त जो ( नल ) सकल्परूपा जिस ( दमयन्ती ) को हृदय मे बसा कर श्वास लेता है ( जी रहा हूँ ), वह ( मैं नल ) उसके आगे किस प्रकार ( अपने ) भावो को सँभालने मे समर्थ हो सकेगा, कारण कि विषयो को विद्वान् भी कठिनता से जीत पाते हैं।

टिप्पणी—दमयन्ती नल की श्वास श्वास मे, रोम रोम में, मन के प्रत्येक कोने मे बसी थी, वही उसका जीवन प्राण थी। तो जो मन म इस प्रकार रमी थी, उससे नल रोमाच, स्वेद आदि काम विकार कैसे छिपा सकेगा! बड़े-बड़े समर्थ विद्वज्जन भी विषय विकारो को कठिनता से जीत पाते है इस प्रकार नल उक्त कार्य के लिए उपयुक्त नहीं है। 'अहम्' का पूर्वश्लोक से अन्वय किया गया है। अर्थान्तरन्यास ॥ १०९ ॥

यामिकाननुपमृद्य च मादृक् ता निरीक्षितुमपि क्षमते क।
रक्षिलक्षजयचण्डचरित्रे पुंसि विश्वसिति कुत्र कुमारी ॥ ११० ॥

जीवातु—यामिकानिति । कि्चेति चार्थं । मादृक् मद्विध, मत्सम इत्यर्थः । के यामान् रक्षन्तीति यामिका प्रहररक्षका 'रक्षती'ति ठक् । तानननुमृत्य अहत्वा । तां भैमीं, निरीक्षितुमपि क्षमते । किं पुनरासादयितुमिति भावः । तथैव कियता तत्राह—रक्षीति । रक्षिणां स्थानानि तेषां वधेन मदभेन चण्डचरित्रे क्रूरकर्मणि, पुंसि कुमारी कन्या, कुत्र विश्वसिति, न कुत्रापीत्यर्थः । क्वोद्वाहप्रसङ्ग । क्व चान्तःपुरदर्शनमिति भावः ॥ ११० ॥

अन्वय—मादृक् कः च यामिकान् अननुमृत्य ताम् निरीक्षितुम् अपि क्षमते रक्षिजनवधचण्डचरित्रे पुंसि कुमारी कुत्र विश्वसिति ?

हिन्दी—और मेरे सदृश कौन व्यक्ति पहरेदारों को बिना मर्दित किये (बिना मारे) उसे (दमयन्ती को) देख भी सकता है ? और रक्षकों रखवालों के वध का क्रूर कर्म करनेवाले पुरुष का कुमारी कहाँ विश्वास करती है ?

टिप्पणी—दमयन्ती के अन्तःपुर की लाखों पहरेदार रखवाली करते हैं । कोई व्यक्ति बिना रखवालों को मारे उसे देख भी नहीं सकता । और जो मनुष्य ऐसा करके क्रूर प्रमाणित होगा, उसका विश्वास कौन कुमारी कन्या कर सकेगी ? वह बालिका तो उससे दूर भाग जायेगी या बेसुध हो जायेगी । विवाह की बात तो दूर, सामान्य शिष्टाचार भी न निबाह सकेगी । सम्भव है कि ऐसा क्रूर कर्म देखकर दमयन्ती का पुरुषमात्र से विश्वास टूट जाय । विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग ॥ ११० ॥

आदधीचि किल दानकृतार्थं प्राणमात्रपणनीय यशो यत् ।
आददे क्रयमहं प्रियया तत् प्राणनः शतगुणेन पणेन ॥ १११ ॥

जीवातु—आदधीचीति । प्राणमात्र जीवितमेव, पणो मूल्यं तदवधि(?) तस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा । 'पणो मूल्ये ग्लहे माने' इति वैजयन्ती । आदधीचि दधीचिमारभ्य अभिविधावव्ययीभावः । किलेति प्रसिद्धौ । दातृभिर्वदान्यैः कृतार्थं निश्चितं मूल्यम् । 'मूल्ये पूजाविधावर्घं' इत्यमरः । यद्यशः तद्यशः प्राणतो जीवाच्छतगुणेन प्रियया, पणेन मूल्येन, अहं क्रयमाददे स्वीकरिष्यामि । हीनक्रयस्य पराकर्ष्यत्वादिति भावः । अत्र परिवृत्तिरलङ्कारः । 'समन्यूनाधिकानाञ्च यथा विनिमयो भवेत् । सा च समाधिकन्यूनैः परिवृत्तिरसौ मता ॥' इति लक्षणात् । तत्र प्राणैर्यशसो न्यूनपरिवृत्तिः, हीनमूल्यत्वात् । प्रियया यशसोऽधिकपरिवृत्तिरधिकमूल्यत्वादिति भावः ॥ १११ ॥

जीवातु—कुण्डिनेति। कुण्डिनेन्द्रसुतया दमयन्त्या। 'न लोक–' इत्यादिना निष्ठायोगे षष्ठीप्रतिषेधाद् कर्तरि तृतीया। पूर्वमेव मा वरीतुमुररीकृतमङ्गीकृतमास्ते। तथा मद्वरणमङ्गीकृत किलेत्यर्थः। किलेति वार्तायाम्। कर्मणि क्त। अङ्गीकारस्य कथञ्चिदिच्छात्वमङ्गीकृत्य, 'समानकर्तृकेषु तुमुन्' इति तुमुप्रत्यय। ततो मयि दृष्टे पर व्रीडमेष्यति। एव च सा युष्मान्न स्वीकरिष्यति खलु॥ ११४॥

अन्वय —कुण्डिनेन्द्रसुतया पूर्वं किल मा वरीतुम् उररीकृतम् आस्ते, सा मयि दृष्टे पर व्रीडम् एष्यति युष्मान् खलु न स्वीकरिष्यति।

हिन्दी—कुडिनपुरी के राजा की पुत्री ( दमयन्ती ) ने पहिले ही मुझे वरना स्वीकार रखा है, वह मुझे देखकर अत्यन्त लज्जा को प्राप्त होगी, तुम्हें निश्चयपूर्वक न स्वीकारेगी।

टिप्पणी—नल ने अपने सभावित दूत कर्म की व्यर्थता का भी सकेत कर दिया। जब वह दमयन्ती पहिले से ही नल को वरना निश्चित कर चुकी है तो फिर अन्य को वरने का प्रश्न ही नहीं है, अत वहाँ दूत बनकर जाना व्यर्थ है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलकार। सामान्यत 'व्रीड' शब्द का प्रयोग नहीं मिलता, लज्जार्थक 'व्रीडा' का प्रयोग दीखता है। वामनाचार्य के अनुसार घञ् प्रत्ययान्त पुंलिङ्ग 'व्रीड' भी निष्पन्न होता है। कालिदास ने 'व्रीडमावहति' ( रघुवश ) तथा माघ ने भी 'व्रीडा दिवाभ्यागते' ( शिशुपालवध ) मे ऐसा प्रयोग किया है॥ ११४॥

तत्प्रसीदत विधत्त न खेद दूत्यमत्यसदृश हि ममेदम्।
हास्यतैव सुलभा न तु साध्य तद्विधित्सुभिरनौपयिकेन॥ ११५॥

जीवातु—तदिति। तत्तस्माद्, प्रसीदत प्रसन्ना भव, खेद क्लेश, न विधत्त न कुरुत। ममेद दूत्यमत्यसदृशमत्यन्तायोग्य हि। कुत ? अनौपयिकेन, अनुपायेन, उपाय विनेत्यर्थः। 'उपायाद्ध्रस्वत्वञ्च' इति स्वार्थे ठक् ह्रस्वत्व च। तद् दूत्य विधित्सुभिश्चिकीर्षुभिर्युष्माभिर्हास्यतैव सुलभा, साध्य प्रयोजनन्तु न सुलभम्। अनुचितकर्मारम्भोऽनर्थाय भवेन्न फलायेत्यर्थः॥ ११५॥

अन्वयः—तत् प्रसीदत, खेद न विधत्त। मम इद दूत्यम् अत्यसदृशम्, हि अनौपयिकेन तद् विधित्सुभि हास्यता एव सुलभा, साध्य तु न।

हिन्दी—अत ( हे देवगण ) आप प्रसन्न हों, खिन्न न हों। मेरा यह दूतकर्म अत्यन्त अनुचित है, क्योंकि जो उपाय नहीं है, उस ( अनुचित साधन ) से उन ( दूतकर्म ) को करने के इच्छुकों को उपहास ही सरलता से प्राप्य है, साध्य ( उद्देश्य ) तो सुलभ नहीं है।

टिप्पणी—उद्देश्य प्राप्ति के लिए ठीक उपाय ही करना चाहिए, तभी सिद्धि मिलती है। यदि साधन उपयुक्त न हो तो लक्ष्य प्राप्त न होगा, प्रत्युत हँसी ही होगी, अत नल को दूत बनाने से उद्देश्य सिद्ध न होगा। अनुचित कर्म का आरम्भ अनर्थजनक ही होता है, सुफल नहीं होता। विद्याधर के अनुसार हेतु अलकार ॥ ११५ ॥

ईदृशानि गदितानि तदानीमाकलय्य स नलस्य बलारिः ।
शसति स्म किमपि स्मयमानः स्वानुगाननविलोकनलोल ॥ ११६ ॥

जीवातु—ईदृशानीति। स बलारिः इन्द्र, तदानीं नलस्येदृशानि गदितानि वाक्यानि, आकलय्य आकर्ण्य। स्मयमानो मन्द हसन्। स्वानुगाना यमादीनाम्, आननविलोकने लोलो लोलुपस्सन्। स्ववाक्यानुमोदनार्थमिति भाव। किमपि किञ्चिद्वाक्य शसति स्म शशास ॥ ११६ ॥

अन्वय—स बलारि तदानीं नलस्य ईदृशानि गदितानि आकलय्य स्मयमान स्वानुगाननविलोकनलोल किम् अपि शसति स्म।

हिन्दी—वह बल का शत्रु ( इन्द्र ) उस समय नल के ऐसे वचन सुनकर मन्द मन्द हँसता हुआ अपने अनुगामियों ( यमादि ) के मुखों को चंचलता से निहारता हुआ कुछ वाक्य कहने लगा।

टिप्पणी—नल ने कहा था कि वह प्राणाधिक वस्तु देकर भी देवयाचकों की अर्चना करेगा ( श्लोक स० ९७ ), अब उपर्युक्त नल-कथन उसके विरुद्ध जा रहा है। वचन पालन में आनाकानी करने के कारण इन्द्र उसका उपहास करने के लिए अनुमोदनार्थ यमादि की ओर देखता हुआ आगे दिए गये वचन कहने लगा। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार अनुप्रास ॥ ११६ ॥

नाभ्यधायि नृपते । भवतेद रोहिणीरमणवशभवेन ।
लज्जते न रसना तव वाक्यादर्थिषु स्वयमुरीकृतकाम्या ॥ ११७ ॥

जीवातु—नेति। हे नृपते ? भवता इदम्। सेयमुच्चतरेत्यादि प्रतिषेधवाक्यम्। रोहिणीरमणवशभवेन सोमवश्येनेव नाम्यधायि। किं त्वसोमवश्येनेवाभिहितमित्यथ। प्रतिश्रुतपरित्यागादिति भाव। कुत, अपितु विषये स्वयमुरीकृतकाम्या अङ्गीकृतमनोरथपूरणा तव रसना, वाक्यात् प्रातिकूल्यान्न लज्जते। ततो न सोमवश्य इव प्रतिभासीत्यर्थ ॥ ११७ ॥

अन्वय—नृपते, रोहिणीरमणवशभवेन भवता इद न अभ्यधायि? अपितु स्वयम् उररीकृतकाम्या तव रसना वाक्यात् न लज्जते?

हिन्दी—हे नरेन्द्र (नल), रोहिणी मे रमनेवाले (चन्द्र) के वश मे उत्पन्न आपके द्वारा क्या यह (श्लोक स० १०४-११४) नही कहा गया? अपने आप याचकों का अभिलषित देना स्वीकारने वाली तुम्हारी जीभ (अब) प्रतिकूल कहने से लज्जित नही होती?

टिप्पणी—इन्द्र ने नल के पूर्व वचनों (९७, १०४ ११४) का उल्लेख करते हुए नल का उपहास किया और भर्त्सना की कि तब तो इतना बढ-चढ कर बोलते थे, अब कथन को क्रिया मे परिणत करने से क्यों पीछे हट रहे हो? तुम रोहिणी अर्थात् गौ के रमण अर्थात् बैल के वशज अर्थात् बैल- एक पशु हो। जैसा बैल मूर्ख पशु होता है, वैसे ही तुम हो। जैसे बैल खाये घास-तिनको को वमन कर देने मे कोई लज्जा प्राप्त नही करता, वैसे ही तुम भी 'वाक्य' (प्रतिकूल कथन अथवा वमन—'वमिरेव वाक्य तस्मात् वाक्यात्—') मे लज्जित नही होते। तुम सोमवशी नही, बलीवर्दवशज हो। विद्याधर के अनुसार उपमा और हेतु, अलकार ॥११७॥

भङ्गुर च वितथ न कथ वा जीवलोकमवलोकयसीमम्।
येन धर्मयशसी परिहातु धीरहो चलति धीर! तवापि ॥ ११८ ॥

जीवातु—भङ्गुरमिति। हे धीर विद्वन्! इम जीवलोक प्राणिजातम्। भङ्गुर विनश्वर, 'भञ्जभासमिदो धुरच्'। वितथ दु खमयत्वाद्विफलञ्च। कथ व नावलोकयसि न पश्यसि, न जानासीत्यर्थ। येनाज्ञानेन तवापि धीर्धर्मयशसी। अभगुराविनश्वरे अपीति भाव। परिहातु चलति। अहो अस्थिरविषयलोभात् स्थिरसुकृतपरित्यागो त्वादृशामनुचित इत्यर्थ ॥ ११८ ॥

अन्वय—अहो, धीर, इम जीवलोक भङ्गुर वितथ च कथ वा न अवलोकयसि येन तव अपि धी धर्मयशसी परिहातु चलति?

हिन्दी—आश्चर्य है कि हे धीर ( विद्वान् नल ), इस प्राणिजात को विनाशशील ( नश्वर ) और अलीक ( झूठा ) क्यों नहीं समझते, जिसके कारण तुम्हारी भी बुद्धि धर्म और यश को त्याग देने को चल रही है ?

टिप्पणी—इन्द्र ने समझाने की दृष्टि से नल को बताया कि यह जीवन क्षणभङ्गुर और झूठा है, धीर, समझदार व्यक्ति इस क्षुद्र जीवन की रक्षा अथवा सामान्य सुख के लिए धर्माचरण नहीं छोड़ते और यशश्छिन्न नहीं होने देते। आश्चर्य तो यही है कि सुविचारी होकर भी नल एक नारी के लिए धर्म-यश छोड़ने को तैयार है यह उचित नहीं है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और हेतु ॥ ११८ ॥

कः कुलेऽजनि जगन्मुकुटे वः प्रार्थकेप्सितमपूरि न येन।
इन्दुरादिरजनिष्ट कलङ्की कष्टमत्र स भवानपि मा भूत् ॥ ११९ ॥

जीवातु—क इति। जगन्मुकुटे जगद्भूषणे वः कुले प्रार्थकेप्सितमर्थिमनोरथः येन नापूरि न पूरितम्। कोऽजनि जातः, न कोऽपीत्यर्थः। 'दीपजन—' इत्यादिना कर्तरि लुङि चिण्। आदिर्युष्माकं कूटस्थः इन्दुः कलङ्की अजनिष्ट जातः। कष्टम्! अत्र लोके भवानपि सकलङ्को मा भूत्। अपकीर्तिमान् भूरित्यर्थः ॥ ११९ ॥

अन्वय—जगन्मुकुटे वः कुले कः अजनि येन प्रार्थकेप्सितं न अपूरि ? कष्टम् आदिः इन्दुः कलङ्की अजनिष्ट अत्र भवान् अपि स मा भूत्।

हिन्दी—जगत् के मुकुट (संसार के सिरमौर) तुम्हारे कुल में कौन ऐसा उत्पन्न हुआ, जिसने माँगने वाले का अभीष्ट पूर्ण नहीं किया ? ( अर्थात् कोई नहीं )। खेद की बात है कि ( तुम्हारा ) आदि ( पुरुष ) चन्द्र कलङ्की जन्मा, इस लोक में तुम भी ऐसे न हो जाओ।

टिप्पणी—नल के यशस्वी वंश और पूर्वपुरुषों का स्मरण कराते हुए इन्द्र ने नल को भी उन्हीं के समान प्रार्थियों का अभिलषित देने वाला बने रहने की सलाह दी। उनके पूर्वपुरुष ऐसे ही थे। उपहास करते हुए इन्द्र ने चन्द्रवंश के मूल चन्द्र के कलङ्कित्व का स्मरण कराया और व्यङ्ग्य किया कि नल वैसा न बने। वही कारण गुण तो कार्य में नहीं आ रहा है ? नल ऐसा व्यवहार न करे, जिससे कुल कलङ्कित हो ॥ ११९ ॥

यापदृष्टिरपि या मुखमुद्रा याचमानमनु या च न तुष्टि ।
त्वादृशस्य सकल स कलङ्क शीतभासि शशक परमङ्क ॥ १२० ॥

जीवातु—अथ विचार्यमाणे त्वमेव कलङ्की न शशाङ्क इत्याह—येति। त्वादृशस्य याचमानमनु अर्थिन प्रति, याऽपदृष्टिर्विकृतदर्शन, या च मुखमुद्रा मौन, या न तुष्टिरसन्तोषश्च, स सकलो विकार कलङ्क । शीतभासि चन्द्रे, शशक पर केवलमङ्कश्रीवत्सादिवद् चिह्न, न तु कलङ्क इत्यर्थ ॥ १२० ॥

अन्वय—याचमानम् अनु या अपदृष्टि या च मुखमुद्रा, या च न तुष्टि स सकल त्वादृशस्य कलङ्क, शीतभासि शशक परम् अङ्क ।

*हिन्दी—याचक को लक्षकरके जो अनादर की दृष्टि और जो मुख की* मुद्रा ( मुँह-बिगाडना अथवा मौन ) और जो असतोष है—वह सब तुम्हारे जैसे ( धीर ) व्यक्ति के लिए कलक है, शीतप्रभ ( चन्द्र ) मे तो खरहा केवल एक चिह्न है।

टिप्पणी—और समझाता इन्द्र कहने लगा कि नल के आदि पुरुष चन्द्र का कलक वस्तुत निदास्पद कलक नही है, वह तो शश का एक चिह्न ही है, परन्तु याचको के प्रति अनादर, मौन मुखमुद्रा, असतोष प्रदर्शन—यह नल जैसे व्यक्तियो के एकाधिक कलक हैं। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास व्यतिरेक समुच्चय का सकर ॥ १२० ॥

नाक्षराणि पठता किमपाठि प्रस्मृत किमथ वा पठितोऽपि ।
इत्यमर्थिजनसशयदोलाखेलन खलु चकार नकार ॥ १२१ ॥

जीवातु—किञ्चेदमर्थिषु ते नास्ति वाद इत्याह—नेति। अक्षराणि पठता शैशवे मातृकाक्षराण्यभ्यस्यता भवता, नकारो निषेधवाची नशब्दो नापाठि किम्। अथवा, पठितोऽपि प्रस्मृतो विस्मृत इत्यमर्थिजनस्य सशय एव दोला तया खेलन क्रीडाम्। नकारश्चकार। अत्रार्थिनामीदृक्सशया-सम्बन्धेऽपि तत्सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिभेद । स चोक्तसशयोत्थापित इति सङ्कर ॥ १२१ ॥

अन्वय—अक्षराणि पठता न अपाठि किम् अथवा पठित अपि विस्मृत किम्, इत्थम् नु नकार अर्थिजनसशयदोलाखेलन चकार ?

हिन्दी—( हे नल, तूमने शैशव में ) वर्णमाला सीखते हुए क्या 'न' अक्षर नहीं पढ़ा अथवा क्यों पढ़ कर भी भुला दिया कि निश्चयतः इस प्रकार 'नकार' ने याचकवृन्द के संदेह रूप झूले में खेल किया ( झूला झूला )।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल ने अब तक किसी याचक को देने में 'न' नहीं कहा था, सो वे समझते थे कि बचपन में वर्णमाला सीखते नल ने या तो 'न' वर्ण सीखा ही नहीं या फिर सीखा तो भुला दिया। यहीं याचकों का संशय झूले की वे दो कोटियाँ-छोर थीं, जिनमें 'न' झूला करता था। याचक यह निश्चय ही न कर पाते थे कि इन दोनों स्थितियों में कौन-सी स्थिति वास्तविक है, नल ने 'न' नहीं सीखा या सीख कर भुला दिया? आशय यह कि जब नल ने अभी तक किसी की याचना को अस्वीकारा नहीं, तो अब वैसा क्यों करना चाहता है? मल्लिनाथ ने असंबंध में संबंधकथन होने के कारण अतिशयोक्ति का निर्देश किया है, विद्याधर ने संदेह और रूपक अलङ्कार का ॥ १२१ ॥

अब्रवीत्तमनलः क नलेदं लब्धमुज्झसि यशः शशिकल्पम्।
कल्पवृक्षपतिमर्थिनमेनं नाप कोऽपि शतमन्युमिहान्यः ॥ १२२ ॥

जीवातु—अब्रवीदिति। अथानलोऽग्निस्तं नलमब्रवीत्। हे नल! इदं वक्ष्यमाणं, लब्धं हस्तप्राप्तं शशिकल्पं चन्द्रप्रतिमं, यशः, क्वोज्झसि कुत्र त्यजसि। किं तद्यशस्तदाह इह लोके, अन्यस्त्वद्व्यतिरिक्तः, कोऽपि कल्पवृक्षपतिमनन्यार्थिनमित्यर्थः। एनं शतमन्युमिन्द्रं, अर्थिनं नाप। तदेतद्धस्तगतमिन्द्रवाच्ञ्यत्वयशो वृथा मा विनाशयेत्यर्थः ॥ १२२ ॥

अन्वय—अनलः तम् अब्रवीत्—नल! इदं लब्धं शशिकल्पं यशः क्व उज्झसि, इह अन्यः कः अपि एनं कल्पवृक्षपतिं शतमन्युम् अर्थिनं न आप?

हिन्दी—अग्नि उस ( नल ) से बोला—नल, इस सुप्राप्त चन्द्र सम ( उज्ज्वल ) यश को किस कारण त्याग रहे हो, इस लोक में अन्य किसी ने इस कल्पतरु के स्वामी शतक्रतु ( इन्द्र ) को याचक ( रूप में ) नहीं पाया?

टिप्पणी—अग्नि ने नल को सलाह दी कि उसे ऐसा अवसर मिल रहा है, जो अद्यावधि किसी को नहीं मिला। जिसने सौ यज्ञ करने का पुण्य

करके इन्द्रत्व पाया है, जो सब अभीष्ट फलों के दाता कल्पवृक्ष का स्वामी है—अर्थात् सबकी इच्छा पूर्ण कर सकता है, वह इन्द्र आज नल के सम्मुख याचक रूप में खड़ा है। ऐसे याचक को अभीष्ट देने से जो उज्ज्वल कीर्ति प्राप्त होगी, उसे छोड़ना किसी प्रकार उचित नहीं है, अतः नल को इन्द्र का—देवों का दूत कार्य करना ही युक्तियुक्त है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-उपमा-काव्यलिंग अलंकार है ॥ १२२ ॥

न व्यहन्यत कदापि मुदं यः स्वःसदामुपनयन्नभिलाषः ।

तत्पदे त्वदभिषेकृतां नः स त्यजत्वसमतामदमद्य ॥ १२३ ॥

जीवातु—नेति । स्वःसदः स्वर्वासिनः । 'सत्सूद्विष–' इत्यादिना क्विप् । तेषां नः सम्बन्धी योऽभिलाषो मनोरथो मुदमुपनयन् स्वसिद्धया सन्तोषमावहन्, कदापि न व्यहन्यत न विहतः । अद्य, तत्पदे तदध्यवसिते, तत्सम्पादकाधिकारे इत्यर्थः । 'पदं व्यवसितत्राणस्थानलक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु' इत्यमरः । त्वदभिषेकृता त्वां स्थापयता, नः सम्बन्धी सोऽभिलाषः । असमता असाधारण्य, स्वसिद्धावनन्यापेक्षत्वमिति यावत् । तन्मदं त्यजतु । अद्य प्रभृति स्वार्थसाधने स्वयमेव समर्था सुरा इत्यहङ्कारं मुञ्चाम इत्यर्थः ॥ १२३ ॥

अन्वय—नः स्वःसदां यः अभिलाषः मुदम् उपनयन् कदापि न व्यहन्यत अद्य तत्पदे त्वदभिषेकृता सः असमतामदं त्यजतु ।

हिन्दी—हम स्वर्ग के वासियों का जो अभिलाष ( अभीष्ट ) मोद को धारण करता कदापि 'हत' ( अपूर्ण ) नहीं हुआ, आज उस ( अभिलाष ) के स्थान में तुम्हारा अभिषेक करते ( हम देवों का ) वह ( अभिलाष ) अपने अनुपम होने का अभिमान त्याग दे।

टिप्पणी—देवों के अभिलाष को अहङ्कार था कि उसके समान कोई नहीं है, क्योंकि वह अन्य किसी के द्वारा नहीं, स्वसामर्थ्य से ही पूर्ण हो जाता था। देवों का अभिलाष तो स्वयं ही पूर्ण होता है। आज उस अभिलाष को पूर्ण करने की याचना देव नल से कर रहे हैं। इस प्रकार नल के द्वारा पूर्णता का आकांक्षी अभिलाष आज अनुपम नहीं रह गया, उसका अहंकार समाप्त हो रहा है। भाव यह कि सर्वसामर्थ्यशील देवों की इच्छा पूर्ण करने में आज नल ही समर्थ है। उसे यह गौरव लेना ही

चाहिए। देवों का अभिमान समाप्त हो गया। विद्याधर के अनुसार व्यतिरेक और काव्यलिङ्ग ॥ १२३ ॥

अब्रवादय यमस्तमदृष्ट वीरसेनकुलदीप ! तमस्त्वान् ।

यत्किमप्यभिबुभूषति तत्कि चन्द्रवंशवसतेः सदृशं ते ॥ १२४ ॥

जीवातु—अब्रवीदिति । अथ यम अदृष्टमसन्तुष्टं, त नलमब्रवीत् । हे वीरसेनकुलदीप ! किमपि यत्तमो मोहोऽन्धकारश्च त्वामभिबुभूषति अभिभवितुमिच्छति । तच्चन्द्रवंशे वसति स्थितिर्यस्य तस्य ते सदृशं किम् । न हि चान्द्रस्य तेजस्तमसाभिभवो युक्त इत्यर्थः ॥ १२४ ॥

अन्वय —अथ यमः अदृष्टं तम् अब्रवीत्—वीरसेनकुलदीप ! यत् किम् अपि तमः त्वाम् अभिबुभूषति तत् किं चन्द्रवंशवसतेः ते सदृशम् ?

हिन्दी—तदनन्तर ( अग्नि कथन के पश्चात् ) यम दुःखी नल से बोला—हे वीरसेन के कुलदीपक, जो कुछ भी तम ( दमयन्ती का मोह रूप अन्धकार ) तुम्हें पराजित करने को इच्छुक है, वह क्या चन्द्रकुल से सम्बद्ध तुम्हारे अनुरूप है ?

टिप्पणी—दमयन्ती को प्राणों के तुल्य समझने वाला नल इस प्रसंग में दुःखी था, किन्तु यम तो दुखियों को और दुःख देने में विख्यात ही है, उसने दुःखी नल को और दुःख देते हुए कहा कि नल को जो यह दमयन्ती का मोह सता रहा है, उसे आवृत कर रहा है, यह उचित नहीं है। वह है यशस्वी राजा वीरसेन के कुल का दीपक और चन्द्र से उसके कुल का सबंध है। दीपक भी अन्धकार का नाशक है और चन्द्र भी। फिर क्या यह अनुचित नहीं है कि वह अन्धकार ( मोह ) से ग्रस्त हो रहा है ? दीपक और चन्द्र जब तमोविजयी हैं तब नल को भी तमोजयी रहना चाहिए। चारित्रवर्धन की तिलकव्याख्या और जिनराज की सुखावबोध टीका के अनुसार इस श्लोक में मोह में पड़े नल का यम द्वारा उपहास है। तम अर्थात् राहु जो नल के अभिभव का इच्छुक हो रहा है, वह क्या चन्द्रवंशवसति नल के अनुरूप है—'तम राहुस्त्वां यदभिबुभूषति तच्चन्द्रवंशवसतेस्ते किं युक्तं सदृशम् ? किं प्रश्ने। राहुणा चन्द्रस्याभिभवनं सदृशमेवेत्युपहासः।' विद्याधर के अनुसार यहाँ श्लेष है ॥ १२४ ॥

रोहण किमपि य कठिनाना कामधेनुरपि या पशुरेव ।
नैनयोरपि वृथा भवदर्थी हा विधित्सुरसि वत्स ! किमेतत् ॥ १२५ ॥

जीवातु—रोहण इति । यो रोहणो मणीनामाकरोऽद्रि , सोऽपि कठिनाना मध्ये किमपि कठिन । या कामधेनु सापि पशुरेव । एनयो पशुपाषाणयोरपि सम्बन्धी । 'द्वितीयाटौस्वेन' इतीदशब्दस्य एतच्छब्दस्य वा अन्वादेशविषये इनादेश । *अर्थी वृथा* विफलो *नाभवत्* । हे *वत्स*, *किमेतद्विधित्सुर्विधातु*-मिच्छुरसि । हेति विषादे । हा कष्ट पशुपाषाणाभ्यामपि तुच्छवृत्तिरसीत्यर्थ ॥

अन्वय—य कठिनाना किमपि रोहण , या कामधेनु अपि पशु एव, एनयो अपि अर्थी वृथा न अभवत्, हा वत्स, एतत् किम् विधित्सु असि ?

हिन्दी—जो निष्ठुर कठोरो मे भी कठोर गिना जाता है, वह सुमेरु पर्वत है, जो कामधेनु है, वह भी पशु ही है, इनके याचक भी अकृतकाम नही रहे, हाय बेटे, ( तुम ) यह क्या करने जा रहे हो ?

टिप्पणी—ससार म जो कठोर-से भी-कठोर पवत सुमेरु है, वह भी याचको की इच्छा पूर्ण करता है, जा सुरगो कामधेनु है, वह एक पशु है, फिर भी याचका को अभीष्ट देती है। पत्थर और पशु होकर भी सुमेरु और कामधेनु तो याचका की इच्छा पूर्ण कर देते ह, मनुष्य होकर भी नल याचक देवा को निराश कर रहा है। यह परम दु ख की बात है। नल तो कठोर भी नही है, मृदुचित्त विख्यात है, वह पशु नही, बुद्धिमान् पुरुष है। उसका यह व्यवहार अत्यन्त खेद जनक और निन्दनीय गिना जायेगा। नल तो पत्थर और पशु से भी निम्न प्रमाणित हो रहा है। वह कदाचित् अभी समझ नही पा रहा है, बच्चा है न—'वत्स'। विद्याधर के अनुसार विरोध अलकार ॥ १२५ ॥

याचितश्चिरयति क्व नु धीर' प्राणने क्षणमपि प्रतिभू क ।
शसति द्विनयनी द्रुतनिद्रा द्राङ्निमेषमिषघूर्णनपूर्णा ॥ १२६ ॥

जीवातु—*याचित* इति । *क्व नु* कुत्र, *धीर सुधीर्याचित सन् चिरयति* विलम्बते । न कुत्रापि विलम्बत इत्यथ । कुत , क्षणमपि प्राणने जीवने, प्रतिभूर्लग्नक क , न कोऽपीत्यथ । द्राङ्निमेषमिषेण शीघ्रपक्ष्मपातव्याजेन, घूर्णनेन कनीनिकाभ्रमणेन पूर्णा द्विनयनी नयनद्वमेव, द्रुतनिद्रा मरण शसति । नयनघूर्णनवत्क्षणिक जीवनमित्यर्थ ॥ १२६ ॥

अन्वय—याचित धीरः क्व नु विरमति ? क्षणम् अपि प्राणने प्रतिभूः कः ? द्राङ्निमेषमिषपूर्णपूर्णा द्विनयनी इदनिद्रा शसति।

हिन्दी—याचित धीर ( विद्वान् पुरुष ) कहाँ विलम्ब करता है ? क्षण भर भी साँस लेने में कौन मध्यस्थ ( जामिन ) होता है ? झटपट कम्प-झँपाने के मिस तन्द्रा से पूर्ण दोनों नेत्र मृत्यु का कथन करते हैं।

टिप्पणी—जो समझदार व्यक्ति है, वे दान प्रार्थना होने पर देने में थोड़ी-सी भी देर नहीं लगाया करते, क्योंकि जीवन का उत्तरदायित्व लेने में कोई समर्थ नहीं होता। ये साँसें आती जाती कब रुक जायें, कौन कह सकता है, कौन इनके आने-जाने का उत्तरदायित्व ले सकता है ? कोई नहीं। ये जो निरन्तर पलक झपा करते हैं, उनके माध्यम से जैसे ये दोनों आँखें निरन्तर मृत्यु की सूचना देती रहती हैं। निमिष निमिष मृत्यु मुँह फाड़े चली आ रही है, शुभ कार्य में विलम्ब अच्छा नहीं। जीवन पल भर का है—क्षणभंगुर। विद्याधर के अनुसार हेतु और अपह्नुति अलङ्कार॥१२६॥

अभ्रपुष्पमपि दित्सति शीतं मार्गिता विमुखता यदभाजि।
स्तोककस्य खलु चञ्चुपुटेन ग्लानिरुल्लसति तद्घनसङ्घे॥ २७॥

जीवातु—अभ्रपुष्पमिति। शीतं शीतलमभ्रपुष्पमुदकम्। 'मेघपुष्पं घनरसः' इत्यमरः। तद् घनपुष्पं, तद्वद्दुर्लभं वस्त्विति च गम्यते। दित्सति दातुमिच्छत्यपि। न तु परिजिहीर्षतीत्यर्थः, घनसङ्घे मेघवृन्दे, अर्थिना याचकेन, स्तोककस्य चातकस्य। 'अथ सारङ्गः स्तोककश्चातकः समौ' इत्यमरः चञ्चुपुटेन सा प्रसिद्धा विमुखता। पक्षिमुखत्वं पराङ्मुखत्वञ्च। अभाजीति यत्। तत्तस्मादूर्ध्वमुखमज्जनात्। ग्लानिर्जलभरमन्थरत्वं वैवर्ण्यं चोल्लसति स्फुरति। अर्थिन एव वैमुख्ये दातुरिव ग्लानि: किमुत दातृवैमुख्ये। तस्माद्दातुरस्य तवेदमर्थिवैमुख्यमनुचितमिति भावः॥ १२७॥

अन्वय—शीतम् अभ्रपुष्पम् दित्सति अपि घनसङ्घे अर्थिना स्तोककस्य चञ्चुपुटेन यत् सा विमुखता अभाजि तत् ग्लानिः उल्लसति खलु।

हिन्दी—ठण्डा जल देने की इच्छा भी बादलों में याचक चातक के चञ्चुपुट ने जो पराङ्मुखता का आश्रय लिया, उसकी ही मलिनता प्रस्फुटित होता है।

टिप्पणी—याचक ने मेघों से जल की याचना की, मेघ जल देना तो चाहते थे किंतु उसमे कुछ विलम्ब हुआ, उससे चातक कुछ पराङ्मुख हुआ। इसी कारण मेघवृन्द अयश का भागी हो गया। ऐसा लगता है कि वही अयश मेघवृन्द मे श्यामलता के रूप मे प्रकट है। ऐसी ही दशा उस दाता की होती है, जो आकाश पुष्प जैसी दुर्लभ वस्तु को देने की इच्छा तो करता है, किन्तु उसमे विलब कर देता है। जब 'स्तोकक' अर्थात् अतिनिकृष्ट याचक को विलब स दन मे भी अकीर्ति और निन्दा प्राप्त होती है तो इन्द्रादि जैसे महान् याचको को अभीष्ट देने मे विलब करने से तो और भी अयश मिलेगा। पक्षी को भी विलब से देने क कारण बादलों को अयश और ग्लानि का भाजन होना पड़ता है तो इन्द्रादि को न देने से नल को कितनी ग्लानि का भाजन होना पड़ेगा, यह अकल्पनीय है, अत दान अविलम्ब ही उचित है। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और श्लेष ॥ १२७ ॥

ऊचिवानुचितमक्षरमेन पाशपाणिरपि पाणिमुदस्य।
कीर्तिरेव भवता प्रियदारा दाननीरझरमौक्तिकहारा ॥ १२८ ॥

जीवातु—ऊचिवानिति। पाशपाणिर्वरुणोऽपि, पाणिमुदस्य, उद्यम्य, एन नलम् उचित युक्तम्, अक्षर वाक्यम्, ऊचिवान् उक्तवान्। यदुक्त तदाह—कीर्तिरिति। दाननीराणा झर दानजलप्रवाह, स एव मौक्तिकहारो यस्यास्तथोक्ता कीर्तिरेव भवता युष्माक प्रियदारा: प्रियकलत्रम्। 'पु भूम्नि दारा' इत्यमर। एतेन भार्याया अपि कीर्ति प्रियतमेति भाव। अतो दमयन्तीलोभान् कीर्ति जहीत्यर्थं। अत्र रूपकालङ्कार ॥ १२८ ॥

अन्वय—पाशपाणि अपि पाणिम् उदस्य एनम् उचितम् अक्षरम् ऊचिवान्—दाननीरझरमौक्तिकहारा कीर्ति एव भवता प्रियदारा।

हिन्दी—हाथ म पाशधारण करनेवाला (वरुण) भी (अपना) हाथ उठाकर इस (नल) स उपयुक्त शब्द बोला—दान के जल प्रवाहरूप मोतियो की माला धारण करने वाली कीर्ति ही आपकी अभीष्ट पत्नी है (दमयन्ती नही)।

टिप्पणी—अग्नि और यम क वचनो का समर्थन करत हुए याचक की भाँति हाथ फैलाकर वरुणदेव ने भी नल को यही सम्मति दी कि कीर्ति और

दमयन्ती के बजाय उसे कीर्ति का ही ध्यान अधिक रखना चाहिए, मुक्तामाल-धारिणी दमयन्ती वस्तुतः उसकी प्रिया नहीं है, उसकी अभीष्ट प्रिया तो कीर्ति ही है, जो दानजलरूपमुक्ताहारशोभिता है, जिसकी प्राप्ति दान से ही सम्भव है। कीर्ति राजकन्याओं के समूह से भी महत्त्वपूर्ण है उसी के लिए यत्न उचित है। 'पाशपाणि' का पाशधारी हाथ उठाना नल को आतङ्कित करने का भी संकेत देता है, यों हाथ उठाना—बाँधना मारने की प्रकृति भी होती है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और रूपक अलङ्कार ॥ १२८ ॥

चर्म वर्म किल यस्य नभेद्यं यस्य वज्रमयमस्थि च तौ चेत् ।
स्थायिनाविह न कर्णदधीची तन्न धर्ममवधीरय धीर ! ॥ १२९ ॥

जीवातु—चर्मेति । यस्य कर्णस्य चर्म त्वक् नभेद्यमभेद्यम् । नञर्थस्य न-शब्दस्य 'सुप्सुपा' इति समासः । वर्म कवचं किल । यस्य दधीचेरस्थि च वज्रमयं किल । किलेति प्रसिद्धौ । तौ महत्त्वशालिनौ कर्णदधीची । इह जगति, स्थायिनौ न चेत् । तर्हि, हे धीर धीमन् ! धर्मं नावधीरय नावमन्यस्व । कर्णादीनामस्थिरत्वम् तद्धर्मस्य च स्थैर्यं दृष्ट्वा त्वमपि तथैवाचरेत्यर्थः ॥ १२९ ॥

अन्वय—यस्य चर्म न भेद्यं वर्म किल, यस्य अस्थि च वज्रमयम्, तौ कर्णदधीची इह स्थायिनौ न चेत् तत्, धीर, धर्मं न अवधीरय ।

हिन्दी—जिन (कर्ण) की त्वचा अभेद्य कवच सुनी जाती है और जिस दधीचि की हड्डी वज्रमय सुनी जाती है, वे कर्ण (कुन्ती-पुत्र राधेय) और दधीचि (ऋषि, जिनकी अस्थियों से वज्र बना था) यदि इस संसार में स्थायी नहीं रहे, तो हे धीर (नल), तू धर्म की अवमानना न कर।

टिप्पणी—इतने दृढ व्यक्ति (जन्म से ही कवचधारी कर्ण और वज्र-निर्माण करने वाली हड्डियों के देहवाले दधीचि) भी जब नाशवान् ही प्रमाणित हुए तो नल जैसे मनुष्य को स्थिरता की बात सोचना भी उचित नहीं है। नाशवान् जीवन के नश्वर सुख के लिए धर्मच्युत होना ठीक नहीं। समझदार नल को धर्म की अवमानना नहीं करनी चाहिए। धर्म ही स्थिर रहता है, जीवन तो अस्थायी है। कर्ण-दधीचि के देह तो नष्ट हो गये,

यश-शरीर हो आज जीवित हैं। विद्याधर के अनुसार विरोध और हेतु अलङ्कार ॥ १२९ ॥

अद्य यावदपि येन निबद्धौ न प्रभू विचलितुं बलिविन्ध्यौ।
आश्रुतावितथतागुणपाशस्त्वादृशेन विदुषा दुरपासः ॥ १३० ॥

जीवातु—अद्येति। येन सत्यसंघत्वपाशेन, निबद्धौ बलिर्वैरोचनिः स च विन्ध्यश्च तौ। अद्य यावदेतद्दिनपर्यन्त, विचलितुमपि प्रभू समर्थौ न स्तः। आश्रुतस्य प्रतिज्ञातार्थस्य अवितथता सत्यता, सैव गुणः, उत्कृष्टधर्मः स एव पाशो बन्धः, त्वादृशेन विदुषा स दुरपासः दुरुच्छेदः। बलिविन्ध्यादिदृष्टान्तेन यावज्जीवनिर्बन्धेनापि प्रतिज्ञातार्थनिर्वाहः कार्य इत्यर्थः ॥ १३० ॥

अन्वयः—येन निबद्धौ बलिविन्ध्यौ अद्य यावत् विचलितुम् अपि प्रभू न, स आश्रुतावितथतागुणपाशः त्वादृशेन विदुषा दुरपासः।

हिन्दी–जिस (सत्यप्रतिज्ञा रूप पाश) से बद्ध बलि (विरोचन-पुत्र पातालराज) और विन्ध्याचल आज तक विचल होने में समर्थ नहीं हुए उस प्रतिज्ञात निर्वाह-रूप पाश को तेरे सदृश विद्वान् द्वारा उच्छिन्न करना कठिन है।

टिप्पणी—प्रतिज्ञा करके बलिराम ने अपना सर्वस्व और देह भी दे डाला, अगस्त्यमुनि को अपने झुके रहने का वचन देकर विन्ध्याचल आजतक झुका ही हुआ है। इनमें बलि उच्छृङ्खल दैत्य था और विन्ध्याचल जड है। ये दोनों भी आजतक वचन निर्वाह कर रहे हैं, ऐसी स्थिति में विद्वान् और सत्यप्रतिज्ञ, पुण्यश्लोक नल को प्रतिज्ञा का पालन करना ही होगा। उनके लिए तो प्रतिज्ञा का अपरिपालन नितान्त अनुचित है। विद्याधर के अनुसार रूपक अलङ्कार ॥ १३० ॥

प्रेयसी जितसुधांशुमुखश्रीर्या न मुञ्चति दिगन्तगतापि।
भङ्गिसङ्गमकुरङ्गदृगर्थे कः कदर्थयति तामपि कीर्तिम् ॥ १३१ ॥

जीवातु—प्रेयसीति। प्रेयसी प्रियतमा, जिता सुधांशुमुखानां चन्द्रादीनां श्रीर्यया सा। अन्यत्र, जितसुधांशुर्मुखश्रीर्यस्याः सा तथोक्ता। या कीर्तिर्दिगन्तगतापि देशान्तरगतापि, न मुञ्चति। तामपि कीर्तिं भङ्गिसङ्गमं भङ्गुरसङ्गतिर्यस्यास्तस्याः कुरङ्गदृशोऽर्थे तदर्थम्। तादर्थ्येऽव्ययीभावः। कुत्सितोऽर्थः कदर्थः। 'को कत्तत्पुरुषेऽचि' इति कुशब्दस्य कदादेशः, तं करोति कदर्थयति व्यर्थयतीत्यर्थः। को नामास्थिरार्थे स्थिरं जह्यादिति भावः ॥ १३१ ॥

अन्वय—चिरसुधांशुसुखश्रीः या प्रेयसी दिगन्तगता अपि न मुञ्चति ताम् कीर्तिम् कुटिलकुरङ्गदृगर्थे कः कदर्थयति ?

हिन्दी—जो चन्द्रमुख-शोभाविजयिनी प्रियतमा ( उज्ज्वल कीर्ति ) देशान्त में पहुँचने पर भी नहीं छोड़ती, उस (प्रियतमा) कीर्ति को कपट मृगनिभृत नयना के निमित्त ( अथवा कुत्सित रचनाशील नेत्रों वाली के लिए ) कौन पीड़ित करता है ? ( कोई नहीं ) ।

टिप्पणी—चन्द्रमुख को अपनी शोभा से जीतनेवाली प्रियतमा जब प्रवासिनी हो जाती है, तो स्वभावतः पुरुष को छोड़ ही देती है, पर 'चिर-सुधांशुमयी' कीर्ति ऐसी प्रियतमा है जो दिगन्त में व्याप्त हो जाने पर भी नहीं त्यागती। ऐसी विशिष्ट प्रियतमा को दिगन्तगता होने पर छोड़ देने वाली, नश्वरस्वरूप, कुत्सित नयनों वाली प्रिया के लिए बुद्धिमान् का तो कहना ही क्या सामान्य नर भी नहीं छोड़ता न पीड़ा देता है। तो नल तो धीर विद्वान् हैं वह दमयन्ती—एक सामान्य नारी के लिए नश्वर-सा अमरकीर्ति प्रियतमा को छोड़ने की मूर्खता करें, यह नितान्त अनुचित है। अतः नल को दमयन्ती का ध्यान छोड़ उज्ज्वल कीर्ति का वरण करना चाहिए। कीर्ति तो नित्य है, दमयन्ती अनित्य। नारायण पंडित ने 'कुरङ्गदृगर्थे' का 'कुत्सितो रङ्गो रचना यस्या एवं विधा दृग् यस्या तदर्थे कः कदर्थयति पीडयति' अर्थ किया है। विद्याधर के अनुसार व्यतिरेक—समासोक्ति उपमा-विरोध का सङ्कर है ॥ १३१ ॥

यान् वरं प्रति परेऽभ्यभिसार-
स्थेऽपि च वयमहो न पुनस्त्वाम् ।
नैव नः स्वतु मनोरथमात्र
शूर ! पूरय दिगोऽपि यशोभिः ॥ १३२ ॥

जीवातु—यानिति। परे अन्ये जनाः, वरं प्रति इष्टप्रार्थनमुद्दिश्य, यानस्मा-नभ्यभिसारः। वाच्छीत्ये तृन। 'न लोक'—इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेधाद् द्वितीया। ते वयमपि च त्वामभ्यभिसार स्म। अहो, स त्वं पुनर्नोऽस्माकं, मनोरथमात्र मनोरथमेव नैव पूरय। किन्तु, हे शूर ! यशोभिर्दिशोऽपि पूरय खलु। तस्मा-दस्मन्मनोरथपूरणेन ते दिगन्तविश्रान्ता कीर्तिर्भविष्यति। अन्यथा, अपकीर्तिरपि वाच्यो भविष्यतीति भावः ॥ १३२ ॥

अन्वय —अहो, परे वर प्रति मात् अर्थयितार ते वयम् अपि पुन त्वाम्, धार, स न मनोरथमात्र खलु न, यशोभि. दिश अपि पूरय।

हिन्दी—अरे, अन्य ( जन ) वर पाने के लिए जिन ( हम देवों ) की अर्थना ( याचना ) करते हैं, वे हम भी उलटे तुम्हारी याचना कर रहे हैं। हे वीर, वह तुम हमारी इच्छामात्र की पूर्ति न करो, अपितु प्रभूत यश से दिग् दिगन्त को पूर्ण कर दो।

टिप्पणी—सामान्यत मनुष्य वर प्राप्ति के निमित्त देवो से याचना करता है, क्योंकि देवो मे ऐसी क्षमता है, ऐसे समर्थ देव नल के सम्मुख याचक हुए हैं ऐसा अलभ्य अवसर कहाँ प्राप्त होना है। नल को इस अवसर पर चूकना उचित न होगा। वह देवो को याचित देकर अनन्त यश का भागी होगा। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ १३२ ॥

अर्थिता त्वयि गतेषु सुरेषु म्लानदानजनिजोरुयश श्री ।
अद्य पाण्डु गगनं सुरशाखी केवलेन कुसुमेन विधत्ताम् ॥ १३३ ॥

जीवातु—अर्थितामिति। अद्य सुरशाखी कल्पवृक्ष सुरेष्वस्मासु त्वयि विषये, अर्थिता गतेषु सत्सु म्लाना अर्थ्यमावक्षीणा, दानजा दानजन्या, निजा उरुमहती यश श्री कीर्तिसम्पद्यस्य स, तथा सन्, केवलेन कुसुमेन गगन पाण्डु शुभ्र, विधत्ताम्। नतु वितरणेन यशसा। त्वायितामर्थायित्वेन तस्मिदान-दानक्यास्तमियादिति भाव ॥ १३३ ॥

अन्वय – अद्य सुरेषु त्वयि अर्थिता गतेषु म्लानदानजनिजोरुयश श्री सुरशाखी केवलेन कुसुमेन गगन पाण्डु विधत्ताम्।

हिन्दी—आज देवो के तुम्हारे (नल के) प्रति याचक बन जाने पर जिसकी दान करने से प्राप्त स्वीया महती यश शोभा मलिन हो गयी है, ऐसा देववृक्ष ( कल्पतरु ) केवल ( कीर्ति रहित ) पुष्प से आकाश को श्वेत बनाये।

टिप्पणी—देवों को अभीष्ट देने के कारण नल जिस अद्वितीय यश श्री का अधिकारी हो जायेगा, उसके सम्मुख देवतरु कल्पवृक्ष की यशोलक्ष्मी मलिन हो जायेगी। जो कल्पवृक्ष अपने शुभ्र यश और निर्मल कुसुमों से आकाश में शुभ्रता का प्रसार करता रहा है, यश मलिन हो जाने से अब केवल पुष्पों से

ही आकाश को पुत्र बना सकेगा। भाव यह कि देवों को दान करके नल को जो यश मिलेगा, कल्पवृक्ष का यश भी उसके आगे मंद पड़ जायेगा, अतः नल को यही समुचित है कि देव-मनोरथ पूर्ण करें॥ १३३॥

प्रवसने भरतार्जुनवैन्यवत्
स्मृतिधृतोऽपि नल! त्वमभीष्टद।
स्वगमनाफलता यदि शङ्कसे
तदफलं निखिलं खलु मङ्गलम्॥ १३४॥

जीवातु—अत्र यात्रावैफल्यशङ्कया ते सङ्कोचस्तावन्नाशङ्कनीय एवेत्याह—प्रवसन इति। हे नल! प्रवसने प्रयाणं कुर्वते भरतः शाकुन्तलेयः, अर्जुनो हैहयः, वैन्यः पृथुः, तैस्तुल्यं तद्वत्। 'तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः'। स्मृत्या धृतः स्मृतिधृतः, स्मर्यमाणोऽप्यभीष्टदः इष्टार्थप्रदस्त्वं स्वगमनस्य स्वयात्रायाः अफलता वैफल्यं शङ्कसे यदि, तर्हि, लोके निखिलं सर्वमपि मङ्गलं यात्राकालिकं त्वत्स्मरणलक्षणं मङ्गलाचरणमफलं खलु। यथा च—'वैन्यं पृथुं हैहयमर्जुनञ्च शाकुन्तलेयं भरतं नलं च। एतान्नृपान् यः स्मरति प्रयाणे तस्यार्थसिद्धिः पुनरागमश्च॥' इति शास्त्रप्रमाणं स्यादित्यर्थः। तथा च मत्स्मरणादन्येषामर्थसिद्धिस्तस्य तथाऽर्थसिद्धौ कः सन्देह इति भावः॥ १३४॥

अन्वयः—नल, भरतार्जुनवैन्यवत् प्रवसने अभीष्टदः स्मृतिधृतः अपि त्वं यदि स्वगमनाफलतां शङ्कसे तत् निखिलं मङ्गलम् अफलं खलु।

हिन्दी—हे नलराज, (शकुन्तला-दुष्यन्तपुत्र) भरत, (कार्तवीर्य) सहस्रार्जुन और वेणुपुत्र (पृथुराज) के तुल्य प्रवास जाने को तत्पर व्यक्ति को इच्छित प्रदान करनेवाले के रूप में स्मरणगोचर भी तुम यदि अपनी यात्रा के निष्फल होने की शंका करते हो तो संपूर्ण मंगल ही निश्चयतः निष्फल हो जायेगा।

टिप्पणी—नल ने कहा था—'स्त्रीकर्ग्न्यिति न सा खलु युष्मान्' (श्लो० ११४), और 'हास्यतैव सुलभा न तु साध्यम्'—अर्थात् नल का दूतकार्य निष्फल होगा। इस पर नल की चक्रकारिता करते हुए वरुण ने बताया कि नल का स्मरण तो प्रवास जाने समय अभीष्टसिद्धि के निमित्त लोग किया करते हैं, कहा जाता है कि राजा पृथु, हैहय सहस्रार्जुन, शकुन्तलापुत्र भरत और राजा नल का प्रयाण काल में स्मरण करने से अभीष्टसिद्धि होती है

और यात्री सकुशल वापस घर आता है। ऐसी स्थिति में अभीष्टदाताओं में स्मृत होने वाला नल ही जब यात्रा के निष्फल रहने की बात सोचेगा तो संसार में सब मंगलकृत्य ही निष्फल हो जायेंगे, अतः शंका न करके नल को देवों का दूतकार्य अविलम्ब करना चाहिए। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलंकार छेकानुप्रास। द्रुतविलम्बित वृत्त॥ १३४॥

इष्टं नः प्रति ते प्रतिश्रुतिरभूद्या स्वराह्लादिनी
धर्मार्था सृज तां श्रुतिप्रतिभटीकृत्यान्विताख्यापदाम्।
त्वत्कीर्तिः पुनतो पुनस्त्रिभुवनं शुभ्राद्वयादेशनाद्
द्रव्याणां शितिपीतलोहितहरिन्नामान्वयं लुम्पतु॥१३५॥

जीवातु—इष्टमिति। अथ नोऽस्माकम्, इष्टमिच्छा, यागश्च प्रति। 'इष्टिर्यागेच्छयो' इत्यमरपक्षे यजेरिषेश्च स्त्रियां क्तिन्। 'वचि स्वपि—' इत्यादिना यजे सम्प्रसारणम्। 'व्रश्च—' इत्यादिना षत्वम्। इषे क्विन्प्रत्ययापवाद इति काशिकायाम्। तथा प्रयोगप्राबल्यात् साधुत्वं द्रष्टव्यम्। स्वः स्वर्गम्, अन्यत्र स्वरैरुदात्तादिभिराह्लादिनी धर्मोऽर्थः प्रयोजनमभिधेयं च यस्याः सा धर्मार्था या प्रतिश्रुतिः। 'जीवितावधि किमप्यधिकं वे'ति श्लोकोक्तास्मन्मनोरथपूरणप्रतिज्ञा अभूत्, तां प्रतिश्रुतिं श्रुतिप्रतिभटीकृत्य वेदप्रतिनिधीकृत्य, सत्यापयित्वेत्यर्थः। अन्विताख्यापदां सृज। सत्यत्वेन श्रुतिप्रतिनिधीकृत्य प्रतिश्रुतिरित्यन्वर्थनामाक्षरां कुरु। सत्यप्रतिज्ञो भवेत्यर्थः। अस्य फलमाशीर्मुखेनाह—त्वत्कीर्तिरिति। त्वत्कीर्तिः पुनस्त्वद्यशस्तु, त्रिभुवनं भुवनत्रयं, समाहारे द्विगुरेकवचनम्, पात्रादित्वान्नपुंसकत्वम्। पुनती पावयन्ती। पुनातेः शतरि ङीप्। द्रव्याणां नीलपीतादिद्रव्याणां, शुभ्रं शुक्लगुणः। 'गुणे शुक्लादयः पुंसि' इत्यमरः। तेनाद्वयादेशनादभेदापादनाच्छितिपीतादिनामभिर्वाचकपदैरन्वयं वाच्यत्वलक्षणं सम्बन्धं, लुम्पतु निवर्तयतु। अर्थिमनोरथपूर्त्या कीर्तिं सम्पादयेत्यर्थः। अत्र नीलादीनां वस्तूनां स्वगुणत्यागेन कीर्तिगुणग्रहणात्तद्गुणालङ्कारः। 'तद्गुणः स्वगुणत्यागादन्योत्कृष्टगुणाहृतिः' इति लक्षणात्॥ १३५॥

अन्वय—अथ नः इष्टं प्रति स्वराह्लादिनी या ते धर्मार्था प्रतिश्रुतिः अभूत् तां श्रुतिप्रतिभटीकृत्य अन्विताख्यापदां सृज पुनः त्वत्कीर्तिः शुभ्राद्वयादेशनात् त्रिभुवनं पुनती द्रव्याणां शितिपीतलोहितहरिन्नामान्वयं लुम्पतु।

हिन्दी—( हे राजा ), आज हमारे इष्टरूप इष्टि ( मनोरथ रूप यज्ञ ) के प्रति स्वर्ग अर्थात् स्वर्लोकवासी देवों को आह्लादित करनेवाली-सहज उदात्त, अनुदात्त स्वरित स्वरों से आह्लादित जो तुम्हारी धर्मप्रयोजनवती प्रतिज्ञा हुई है, उस ( प्रतिश्रुति ) को श्रुति अर्थात् वेद की प्रतिसदृशी ( तुल्य ) करके ( तुल्य करके ) सार्थकनामरूपवती ( सत्य, सार्थक ) करो। और फिर तुम्हारी कीर्ति शुभ्र वर्ण की अद्वैतता का निदेशन करके ( शुभ्रता का प्रसार कर ) तीनों भुवनों को शुभ्र-पवित्र बनाती पदार्थों के काले, पीले, लाल, हरे नाम के अन्वय ( वाचकत्व ) का लोप कर दे।

टिप्पणी—यात्रा सफल होने की शुभाशंसा। नल ने प्रारम्भ में जो दान करने की प्रतिज्ञा की थी, उसे धर्म साधन ( देवमनोरथ ) के निमित्त त्रिस्वर में पठित, यज्ञ की ऋचाओं के सदृश माना गया है और नल से कहा गया है वह इष्ट-साधन रूप इष्टि ( यज्ञ ) को त्रिस्वर ऋचाओं से परिपूर्ण कर देवों को आनन्दित करे। देवों को यज्ञ से आनन्द मिलता ही है। इससे नल को ऐसा यश प्राप्त होगा कि उसके यश की शुभ्रता त्रिभुवन को आच्छादित कर देगी और पदार्थों के जो काले पीले आदि भिन्न भिन्न वर्ण हैं, वे आच्छादित हो जायेंगे और केवल यश की शुभ्रता दृष्टिगोचर होगी। अतः नल को अविलम्ब देव मनोरथ-पूरण में संलग्न हो जाना उचित है।

प्रकाशकार ( नारायण ) ने 'स्वर्कीर्ति' का भाव 'ब्रह्मप्रतिपादिका श्रुति' अथवा 'वेदान्तश्रुति' बताया है। यह श्रुति सत्त्व, रज, तम—त्रिगुण से उत्पन्न ( त्रिभ्यो मूर्त्यन्तिर्यस्येति त्रिमु तच्च यद् वन चात्रिगहन ससाराख्यम् ) संसार को शुभ्र अर्थात् निर्मल अद्वय ब्रह्म के आदेशन—उपदेश द्वारा श्रवण-मननादि से पवित्र करती हुई, एक मात्र श्वेतता—अद्वैतमयता का प्रसार करती हुई, जगत् की द्वैतता का लोप करती हुई 'एकमेवाद्वितीय ब्रह्म' का उद्घोष करे।

भाव यही है कि नल ने जो देवों को प्रतिश्रुति दी है, उसे अत्यन्त पुनीत कार्य मानकर क्रिया में परिवर्तित करे। नीलादि पदार्थों के स्वगुण त्याग कर कीर्तिगुण ग्रहण करने के आधार पर मल्लिनाथ ने यहाँ तद्गुण अलंकार का निर्देश किया है, विद्याधर के अनुसार यहाँ श्लेषातिशयोक्ति है॥ १३५॥

य प्रासूत सहस्रपादुदभवत्पादेन खञ्ज कथ
स च्छायातनय सुत किल पितु सादृश्यमन्विष्यति।
एतस्योत्तरमद्य न समजनि त्वत्तेजसा लङ्घने
साहस्रैरपि पङ्गुरङ्घ्रिभिरभिव्यक्तीभवन्भानुमान् ॥ १३६ ॥

जीवातु—यमिति। य शनैश्चर, सहस्र पादा रश्मयोऽङ्घ्रयश्च यस्य स, सहस्रपात् सूर्य। 'पादा रश्म्यङ्घ्रितुर्यांशा' इत्यमर। 'सङ्ख्यासुपूर्वस्य' इति समासान्तलोप। प्रासूत प्रसूतवान्, स छायातनय शनैश्चर। 'मन्दश्छायासुत शनि' इत्यमरशेष। कथ पादेन खञ्जो विकल सन्। 'येनाङ्गविकार' इति तृतीया। उदभवदुत्पन्न सुत पितु सादृश्यमन्विष्यति किल प्राप्नोति खलु एतस्य प्रश्नस्याद्य त्वत्तेजसां लङ्घने साहस्रै सहस्रसङ्ख्यैरपि। 'अण् च' इति मत्वर्थीयोऽण्प्रत्यय। अङ्घ्रिभि पङ्गु खञ्ज, पूर्ववत्तृतीया। अभिव्यक्तीभवन् भानुमान् सूर्य नोऽस्माकमुत्तर समजनि सञ्जात। जने कर्तरि लुङ्। 'दीपजन—' इत्यादिना जनेश्चिण्। चिणो लुक्। अत्रार्कस्यापङ्गो पङ्गुत्वोक्तेरतिशयोक्तिभेद। तद्धेतुकश्च शनैश्चरपङ्गुत्वस्येत्युत्प्रेक्षा इति तयो सङ्कर ॥ १३६ ॥

अन्वय—सहस्रपात् य प्रासूत स छायातनय कथ पादेन खञ्ज उदभवत् सुत किल पितु सादृश्यम् अन्विष्यति ? अद्य न एतस्य त्वत्तेजसा लङ्घने साहस्रै अपि अङ्घ्रिभि पङ्गु अभिव्यक्तीभवन् भानुमान् उत्तर समजनि।

हिन्दी—सहस्रचरणों वाले ( सहस्ररश्मि सूर्य ) ने जिसे जन्म दिया, वह छाया ( सूर्यपत्नी ) का पुत्र ( शनैश्चर ) किस प्रकार चरण-विकल (लँगड़ा) जन्मा, पुत्र तो पिता पर जाता है ? आज हमारे इस प्रश्न का तुम्हारी ( नल की ) तेजोराशि का लंघन सहस्र चरणों से भी करने में लगड़ा ( असमर्थ ) प्रकट होता हुआ सूर्य उत्तर हो गया।

टिप्पणी—नल को देवकार्य सम्पादन में इतना यश मिलेगा कि उसके तेज के सम्मुख सूर्य का तेज भी फीका पड़ जायगा। शनैश्चर लगड़ा है, ऐसी मान्यता है। सामान्यत पिता के गुण पुत्र मे आते हैं, पर सूर्यपुत्र शनैश्चर के प्रसंग में ऐसा क्यों नहीं हुआ ? सहस्रचरणों वाले सूर्य का बेटा लगड़ा ? यह एक अनुत्तरित प्रश्न था। देश पर भी इस प्रश्न का उत्तर नहीं था।

पर आज उत्तर मिल गया। तेजस्वी नल की तेजोराशि का अतिक्रमण करने में सूर्य भी पंगु है, भले ही वह 'सहस्रपाद' हो। तो लंगड़ा बाप सूर्य, उसका बेटा शनैश्चर भी लंगड़ा। १३५ वें तथा इस श्लोक का छन्द शार्दूलविक्रीडित। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ अतिशयोक्ति और उत्प्रेक्षा का संकर है, अपंगु सूर्य की पंगुता का कथन अतिशयोक्ति है और शनैश्चर के पंगुत्व में उसके कारण होने की उत्प्रेक्षा की गयी है ॥ १३६ ॥

इत्याकर्ण्य क्षितीशस्त्रिदशपरिषदस्ता गिरश्चाटुगर्भा
वैदर्भीकामुकोऽपि प्रसभविनिहितं दूत्यभारं बभार।
अङ्गीकारं गतेऽस्मिन्नमरपरिवृढः संभृतानन्दमूचे
भूयादन्तर्धिसिद्धेरनुविहितभवच्चित्तता यत्र तत्र ॥१३७॥

जीवातु—इतीति। क्षितीशो नलः, त्रिदशपरिषदः सुरसङ्घस्य इत्येवंरूपाश्चाटुगर्भाः प्रियप्रायास्ता गिर आकर्ण्य वैदर्भीकामुकः सन्नपि 'लक्षण—' इत्यादिना कर्मप्रवचनीययोगे द्वितीया। प्रसभविनिहितं बलादारोपितं दूत्यमेव भारं बभार। अस्मिन्नले, अङ्गीकारं गते सत्यमरपरिवृढो देवेन्द्रः। हे नरेन्द्र ! यत्र कुत्रापि, अन्तर्धिसिद्धेः अन्तर्धानशक्तेरनुविहितभवच्चित्तता, अनुसृतत्वन्मनस्कता, भूयात् भवच्चित्तानुसारेण सर्वत्र तवान्तर्धानशक्तिरस्तु इति सम्भृतानन्दं सहर्षमूचे। तिरस्करिणीविद्या प्रादादित्यर्थः ॥ १३७ ॥

अन्वय—त्रिदशपरिषदः इति चाटुगर्भाः ताः गिरः आकर्ण्य वैदर्भीकामुकः अपि क्षितीशः प्रसभविनिहितं दूत्यभारं बभार, अस्मिन् अङ्गीकारं गते अमरपरिवृढः इति संभृतानन्दम् ऊचे—यत्र तत्र अन्तर्धिसिद्धेः अनुविहितभवच्चित्तता भूयात्।

हिन्दी—सुरसमूह की ऐसी चाटुकारिता-पूर्ण इन वाक्यावलियों को सुनकर विदर्भपुत्री ( दमयन्ती ) की कामना करनेवाले भी पृथ्वीपति ( नल ) ने बलादारोपित ( लादे गये ) दूतत्व के भार को धारण कर लिया। उसकी स्वीकृति हो जाने पर देवराज ( इन्द्र ) ने यह सहर्ष कहा—'सर्वत्र अन्तर्धान होने की शक्ति तुम्हारी इच्छा की अनुगामिनी हो।'

टिप्पणी—राजा नल क्षिति का ईश था—सबका स्वामी। अन्ततोगत्वा उसने बलपूर्वक आरोपित देवों का दूत बनना स्वीकार कर लिया और दमयंती की इच्छा का दमन कर लिया। इस पर प्रसन्न हुए इन्द्र ने नल को वर दिया कि वह इच्छानुसार जब चाहे अदृश्य हो सकता है और जब चाहे प्रकट हो सकता है। अदृश्य होने की शक्ति उसकी इच्छा के अधीन रहेगी। इस प्रकार देवेन्द्र के वर से नल को तिरस्कारिणी विद्या प्राप्त हो गयी। स्रग्धरा छन्द ॥ १३७ ॥

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम्।
तस्य श्रीविजयप्रशस्तिरचनातातस्य भव्ये महा-
काव्ये चारुणि नैषधीयचरिते सर्गोऽगमत्पञ्चमः ॥१३८॥

जीवातु—श्रीहर्षमित्यादि। सुगमम्। श्रीमत्या विजयप्रशस्ते ग्रन्थविशेषस्य रचनातातस्य निर्माणकर्तुरित्यर्थः ॥ १३८ ॥

इति मल्लिनाथविरचिते 'जीवातु'समाख्याने पञ्चमः सर्गः समाप्तः ॥५॥

—०—

अन्वयः—पूर्वार्द्धपदस्य पूर्ववदन्वयः। तस्य श्रीविजयप्रशस्तिरचनातातस्य भव्ये महाकाव्ये चारुणि नैषधीयचरिते पञ्चमः सर्गः अगमत्।

हिन्दी—पहिले दो पदों का अर्थ पूर्ववत्। उस 'श्रीविजयप्रशस्ति' के रचनाकार (श्रीहर्ष) के भव्य (प्रशंसनीय) महाकाव्य, चारु 'नैषधीयचरित' में पंचम सर्ग समाप्ति को प्राप्त हुआ।

टिप्पणी—सर्गान्त में यह संकेत कि श्रीहर्ष ने 'श्रीविजयप्रशस्ति' ग्रन्थ की रचना भी की थी। स्रग्धरा वृत्त ॥ १३८ ॥

नैषधीयचरित पञ्चम सर्ग

—०—

# नैषधीयचरितम्

## कथासार

### ( पञ्चम सर्ग )

ज्ञात्वा नारदतः स्वयंवरविधिं भैम्याः स्पृहालुर्हरि

र्मार्गे दिक्पतिभिः प्रयाण पृथिवीं शक्रः शुचा वीक्षित ।

अन्तर्दौत्यमुपेत्य याहि नृप भो भैमीमदृष्टो भटै-

स्तामस्मास्वनुकूलयाद्विविति नलं सोऽभ्युक्तवत् दौत्ये छली ॥

—श्रीकृष्णरामकविः

विदर्भराज ने बेटी दमयंती के स्वयंवर का आयोजन किया और नारद मुनि ने उसकी सूचना इन्द्रलोक पहुँचायी। दमयंती के रूप की चर्चा से इन्द्र भी उसकी स्पृहा करने लगा और शची तथा रमा–उर्वशी आदि स्वर्गसुंदरियों के असंतोष पर भी कुछ ध्यान न दे उसने विदर्भ की ओर प्रस्थान कर दिया। उसके पीछे अग्नि, यम और वरुण भी चले। इन सबने एक–दूसरे से छिपा कर अपनी–अपनी दूतियों को दमयंती के पास भेजा, जो अनेक बहुमूल्य उपहार लेकर विदर्भराज की सेवा में पहुँचीं। मार्ग में देवों की भेंट नल से हुई, जो स्वयं भी स्वयंवर में सम्मिलित होने जा रहा था। नल को देखकर वे इतने प्रभावित हुए कि उन्होंने दमयंती को पाने की आशा छोड़ दी और खिन्न हो गये। परन्तु इन्द्र तो कपट करने में प्रवीण हैं, उन्होंने नल को वचनबद्ध कर इस पर सन्नद्ध कर लिया कि वह दमयन्ती के पास देवदूत बन कर जाय और ऐसा प्रयत्न करे कि दमयंती देवों में किसी का वरण कर ले। प्रतिज्ञाबद्ध नल ने उनका दौत्य कर्म स्वीकारा और इन्द्र ने नल को क्षमता दी कि वह इच्छानुसार अन्तर्धान हो सके।

---

# पद्यानुक्रमणिका
## (पञ्चम सर्ग)


| श्लोका | श्लोकाङ्का |
|---|---|
| अद्ययावदपि येन | १३० |
| अन्वयुर्घ्रतिपव ० | ५१ |
| अब्रवीत्तमनल° | १२२ |
| अब्रवीदथ यम | १२४ |
| अभ्रपुष्पमपि | १२७ |
| अर्चनाभिरचि० | ६ |
| अर्थना मयि | ११२ |
| अर्थिता त्वयि | १३३ |
| अर्थिता | ११३ |
| अर्थिनाम० | ७३ |
| अर्थिने न० | ८६ |
| अर्थिनो वयममी | ७७ |
| आ स्वभाव० | २४ |
| आददीचि किल | १११ |
| आत्मिमात्मसुभगत्व० | ५४ |
| आसने | १०० |
| इ यमी | ३४ |
| इत्यपेत्य | ७२ |
| इत्याकर्ण्य | १३७ |
| इत्युदीर्य मघवा | १६ |
| इत्युदीर्य स ययौ | ४३ |
| इति न° प्रति | १३५ |
| ईदृशानि गदितानि | ११६ |
| ईदृशानि मुनये | ४० |
| ईदृशीं गिरमुदीर्य | ७८ |
| उद्भ्रमामि | १०८ |
| उर्वशी | ५२ |
| ऊचिवानुचित० | १२८ |
| एवमादि | ६३ |
| एवमादि | ६२ |
| एवमुक्तवति देवऋषीन्द्रे | ३० |
| एवमुक्तवति मुक्त० | ४८ |
| एष नैषध | ७६ |
| क कुलेऽजनि | ११६ |
| कथ्यते न कतम | २८ |
| कानुजे मम निजे | ३८ |
| कापि कामपि | ५३ |
| कामनीयकमध कृतकामम् | ६४ |
| किं घनस्य | ५६ |
| किं विधेयमधुनेति | ७३ |
| कुण्डिनेन्द्रसुतया | ११४ |
| क्व प्रयास्यसि | ७५ |
| खण्डितेन्द्र० | ४ |
| गच्छता पथि | ३ |
| घर्म वर्म किल | १२६ |
| चित्रमत्र | ५७ |

| श्लोका | श्लोकाङ्का |
|---|---|
| यत्पथावरिणु | २६ |
| यत्प्रटेयमुपनीय | ८५ |
| यन्मतौ | १०६ |
| या मनोरथमयीम् | १०३ |
| याचमानजनमानम० | ८८ |
| याचितश्चिरयति | १२६ |
| यान्वर प्रति | १२७ |
| यापदष्टिरपि | १२० |
| यामिकाननुपसृध | ११० |
| यामि यामिह | १०७ |
| यावदागमतेऽथ | १ |
| येषु येषु सरसा | ३२ |
| यो मघोनि | ४८ |
| रामणीयकगुणाद्वय० | ६५ |
| रूपमस्य विनिरूप्य | ६२ |
| रोहण किमपि | २५ |
| लोक एष परलोकमु० | ६१ |
| वित्त चित्तमखिलस्य | १०५ |
| विश्वदृश्व० | १०१ |
| विश्वरूप | ३६ |
| विष्टर तट० | ७ |

| श्लोका | श्लोकाङ्का |
|---|---|
| वीचितस्त्वमसि | २० |
| वीक्ष्य तस्य वरुणस्य दृगात्मम् | ६१ |
| वीक्ष्य तस्य विनये | ६१ |
| वेद् यद्यपि | ३६ |
| शीघ्रलङ्घित० | ५८ |
| शुद्धवशजनितोऽपि | १०२ |
| शैशवव्यय० | ३ |
| श्रीमरानतिथिसात् | २ |
| श्रीहर्षं कविराज० | ८ |
| सत्यविव्रत० | ५ |
| सपद्रस्वव | २ |
| सप्रति | ७ |
| सर्वत | ४ |
| स व्यतीत्य | ८ |
| साध्वुन | ५० |
| सामिशापमिव | १६ |
| सा भुव किमपि | २६ |
| सा शरस्य कुसुमस्य | ३० |
| सूतविभ्रमद० | ६० |
| सेयमुच्चवरता | १०४ |
| स्वारसावल्मवाह्य० | ४१ |

# नैषधीयचरितम्

## षष्ठः सर्गः

दूत्याय दैत्यारिपतेः प्रवृत्तो द्विषां निषेद्धा निषधप्रधानः ।
स भीमभूमीपतिराजधानीं लक्ष्यीचकाराथ रयस्यदस्य ॥ १ ॥

जीवातु—दूत्यायेति । अथ दूत्याङ्गीकारानन्तर, द्विषां निषेद्धा निवारयिता, निषधानां जनपदानां, प्रधानं मुख्याधिपतिरित्यर्थः । स नलः दैत्यारिपतेः देवेन्द्रस्य, दूतकर्मणे । 'दूतस्य भावकर्मणी' इति यत्प्रत्ययः । प्रवृत्त उद्यक्तः सन्, स रयस्यदस्य रथवेगस्य भीमभूमीपतिराजधानीं कुण्डिननगरीं, लक्ष्यीचकार लक्ष्यमकरोत् । गमनं चकारेत्यर्थः ॥ १ ॥

अन्वय—अथ दैत्यारिपतेः दूत्याय प्रवृत्तः द्विषां निषेद्धा स निषधप्रधान ( निषधप्रधानम् ) भीमभूमीपतिराजधानीं रयस्यदस्य लक्ष्यीचकार ।

हिन्दी—तदनन्तर दैत्यों के शत्रु देवों के स्वामी ( इन्द्र ) के दूतकर्म में प्रवृत्त शत्रुओं के निवारक उस निषधदेश के अधिपति ( नल ) ने भीमराज की राजधानी ( कुण्डिनपुरी ) को रथ के वेग का लक्ष्य बनाया ।

टिप्पणी—जैसा कि देवों का आकांक्षित था, निषधराज नल इन्द्रादि के दूतकर्मसम्पादनार्थ तीव्रगति से कुण्डिनपुरी की ओर चल पड़ा । प्रकाशकार ने द्वितीयचरणान्त में 'निषधप्रधान' के स्थान में 'निषधप्रधानम्' पाठांतर को समीचीन माना है, क्योंकि 'प्रधान' शब्द नपुंसकलिंग में परिगणित है—'प्रधानशब्दः क्लीबे ।' कुछ अन्य टीकाकार भी इसी से सहमत हैं । यद्यपि कुण्डिननगरी भीम अर्थात् भयंकर 'भूमिपति' अथवा भीम अर्थात् दुर्गम भूमि के स्वामी की नगरी थी, तथापि नल को इससे न तो कोई भय लगा और न किसी अवरोध-प्रतिरोध की ही उसे चिंता व्यापी, क्योंकि वह निषधराज्य का प्रथम पुरुष था और साथ ही 'द्विषां निषेद्धा'—शत्रुओं का निवारक

था। भयङ्कर राजा की दुर्गम भूमि मे उसका गमन अप्रतिषिद्ध था विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास अलकार उल्लेख्य है। इस सर्ग में ( श्लोक १–१११ ) इन्द्रवज्रा-उपेन्द्रवज्रा के मिश्रण से सरचित उपजाति छन्द है ॥ १ ॥

भैम्या समं नाजगणद्वियोगं स दूतधर्मे स्थिरधीरधीशः ।
पयोधिपाने मुनिरन्तरायं दुर्वारमप्यौर्वमिवौर्वशेयः ॥ २ ॥

जीवातु—भैम्येति। अधीशो मनोनियमनसमर्थः। अत एव, दूतधर्मे दूतकृत्ये, स्थिरधीरचलबुद्धिः, स नलः, भैम्या समं सह। 'साकं सत्रा समं सह' इत्यमरः। वियोगम्, औवशेयः उर्वशीपुत्रो मुनिरगस्त्यः 'औवशेयः कुम्भयोनिरगस्त्यो विन्ध्यकूटनः' इति हलायुधः। पयोधिपाने दुर्वारम्, उर्व्या अपत्यमौर्वो वरुणभयान्मातृगुप्त इति स्वामी। तमौर्वं वडवानलमिव अन्तराय नाजगणदन्तरायत्वेन नामन्यत। भैमीवियोगमपि विसह्य प्रतिज्ञामङ्गभयात् दूत्यमेव दृढतरमवलम्बितवानित्यर्थः। अन्तरायविशेषणमुभयत्रापि योजनीयम् ॥ २ ॥

अन्वय—अधीशः दूतधर्मे स्थिरधीः सः भैम्या समं वियोगं पयोधिपाने दुर्वारम् अपि औवंम् अन्तरायम् औवंशेयः मुनिः इव न अजगणत्।

हिन्दी—मनोनिग्रह में समर्थ दूत के धर्म में दृढमतिशाली उस ( नल ) ने भीमसुता ( दमयती ) के वियोग को जल-राशि ( समुद्र ) को पीते समय कठिनता से निवारित किए जाने वाले वडवाग्नि के विघ्न को उर्वशी की सतान ( अगस्त्य ) मुनि के समान नही गिना।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल के पक्ष में दमयती का वियोग उतना ही दुर्निवार था, जैसे कि समुद्र की आग वडवाग्नि उन मुनि अगस्त्य के लिए दुर्निवार थी, जो समुद्र पीते समय उनके कार्य मे विघ्न स्वरूप उपस्थित थी। किंतु जिस प्रकार अगस्त्य ने दुर्निवार वडवाग्नि-रूप विघ्न की गणना नहीं की, विना उसकी चिंता किये वे समुद्र को अगाध जलराशि पी गये, उसी प्रकार नल भी दुःसह, दुर्निवार दमयन्ती-वियोग रूप विघ्न की गणना न करता हुआ देव-दूत-कार्य सपादन में प्रवृत्त रहा। विकार का कारण रहते हुए भी धीर नायक नल की उदात्तता मे कोई अन्तर न आया, क्योकि धीर जन तो ऐसे

होते ही हैं—'विकारहेतौ सति विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः।' 'और्व' (वडवाग्नि) का 'दुर्वार' (कठिनता से निवारण-योग्य) विशेषण है, इसका 'दुः वा वारि येन दुर्वारः तम्' यह विग्रह करके 'जल को दूषित करनेवाला' वडवाग्नि भी अर्थ 'प्रकाश'-कार ने किया है। वास्तव और्वपुत्र तो थे ही— 'प्रकाश'-कार ने 'उरु बहु अश्नाति उर्वशी, तत्पुत्र और्वशेय'—विग्रह करके अधिक खाने वाली का बेटा अर्थ कर उनके 'पयोधिपान' के सामर्थ्य का द्योतन किया है। विद्याधर के अनुसार श्लोक में छेकानुप्रास-उपमा-हेतु अलंकारों का संकर है॥ २॥

नलप्रणालीमिलदम्बुजाक्षीसंवादपीयूषपिपासवस्ते।
तदध्ववीक्षार्थमिवानिमेषा देवास्तदास्थानमलंबभूवुः॥ ३॥

जीवातु—नलेति। ते इन्द्रादयो देवाः, नल एव प्रणाली जलनिर्गमनमार्गः, तया मिलत् प्रवहत्, अम्बुजाक्षीसंवादपीयूषं दमयन्तीसंवादामृतं, पिपासवः पातुमिच्छवः सन्तः। गम्यादीनामुपसंख्यानाद् द्वितीयासमासः। तदध्ववीक्षार्थं नलमार्गप्रतीक्षार्थमिव अनिमेषाः सन्त इत्युत्प्रेक्षा। ते देवाः नलनिर्गमनप्रदेशस्थानमलंबभूवुः। तदागमनपर्यन्तं तत्रैव तस्थुरित्यर्थः॥ ३॥

अन्वयः—तदध्ववीक्षार्थम् इव अनिमेषाः ते नलप्रणालीमिलदम्बुजाक्षीसंवादपीयूषपिपासवः देवाः तदास्थानम् अलंबभूवुः॥

हिन्दी—मानो उस (नल) के मार्ग के अवलोकनार्थ अपलक वे (देव) नलरूप नालिका (नाली) में बहकर आते कमलनयना (दमयन्ती) के संवाद रूप अमृत-सलिल के प्यासे बने उस (पूर्व संदर्भ में कथित) स्थान के आभूषण बन (प्रतीक्षा करते) रहे।

टिप्पणी—भाव यह कि देवगण, वहाँ नल के साथ उनका वार्तालाप हुआ था उस स्थान पर दमयन्ती का उत्तर लेकर नल के लौटने की प्रतीक्षा करते डटे रहे। नल उस जल-प्रणाली (पाइप लाइन) के समान है, जिसके माध्यम से प्रवाहित होता संवाद रूप जल आयेगा। अपलक-प्रतीक्षा करना देवों की उत्सुकता का द्योतन करता है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा है और विद्याधर के अनुसार रूपक-उत्प्रेक्षा का संकर॥ ३॥

ता कुण्डिनाख्यापदमात्रगुप्तामिन्द्रस्य भूमेरमरावती स ।
मनोरथ सिद्धमिव क्षणेन रथस्तदीय- पुरमाससाद ॥ ४ ॥

जीवातु—तामिति । तस्याय तदीय , नलीय , स रथ , ता कुण्डिनमिति यदाख्यापद नामपद, तन्मात्रेण गुप्ता छन्नाम्, अमरावतीमिन्द्रिराजधानीम्, तत्कल्पामित्यर्थ । भूमेरिन्द्रस्य भीमभूपते , पुर, मनोरथ सिद्धमिव क्षणेन आससाद प्राप ॥ ४ ॥

*अन्वय*—तदीय स रथ मनोरमय सिद्धिम् इव ता कुण्डिनाख्यपदमात्र-गुप्ताम् भूमे इन्द्रस्य अमरावती पुर क्षणेन आससाद ।

हिन्दी—उस ( नल ) का वह रथ, जैसे अभिलाष सिद्धि को प्राप्त कर-लेता है, वैसे ही उस कुडिन नामक शब्द मात्र से गुप्त धरती के इन्द्र ( भीम नरेश ) की अमरावती पुरी ( कुंडिनपुरी ) मे क्षण मे पहुँच गया ।

टिप्पणी—नल जैसे तप पूत जनों को इच्छा तुरत पूर्ण हो जाती है, वैसे ही 'मनोरथ'-सम वेगवान् रथ से क्षणमात्र मे ( अतिशीघ्र ) भीमराज की राजधानी कुडिनपुरी पहुँच गया । कुडिनपुरी बस नामत हो इन्द्र की राजधानी अमरावती स भिन्न थो, वस्तुत वह किसी दृष्टि से स्वर्ग की राजधानी स न्यून वैभववती नही थी, उसका अधिपति तो धरती का इन्द्र ही था । विद्याधर के अनुसार व्यतिरेक-रूपक अलकार ॥ ४ ॥

भैमीपदस्पर्शकृतार्थरथ्या सेय पुरीत्युत्कलिकाकुलस्ताम् ।
नृपो निपीय क्षणमीक्षणाभ्या भृश निशश्वास सुरै क्षताश ॥ ५ ॥

जीवातु—भैमीति । नृपो नल , इय भैमीपदस्पर्शेन कृतार्थरथ्या सफल-मार्गा, सा श्रूयमाणा पुरी कुण्डिनपुरीत्युत्कलिकया उत्कण्ठया, आकुल क्षुभित सन् । क्षणमीक्षणाभ्या, ता पुरी, निपीय सतृष्ण दृष्ट्वा, सुरै क्षताश भिन्नाश सन् भृश निशश्वास ॥ ५ ॥

*अन्वय*—इय भैमीपदस्पर्शकृतार्थरथ्या सा पुरी—इति उत्कलिकाकुल नृप क्षणम् ईक्षणाभ्या ता पुरी निपीय सुरै क्षताश भृश निशश्वास ।

हिन्दी—'यह भीमपुत्री ( दमयन्ती ) के चरण स्पर्श से कृतार्थ गलियों वाली वह ( विख्यात ) नगरी है'—इस उत्कण्ठा से व्याकुल वह राजा ( नल ) क्षण भर उस पुरी को नेत्रों से पीकर ( भली भाँति देखकर ) देवा द्वारा भग्नाश किय जाने के कारण लम्बी साँसे भरने लगा ।

टिप्पणी—जिस नगरी में दमयन्ती ने जन्म लिया, क्रीडा विनोद किये, बड़ी हुई, वह नगरी कैसी होगी? कैसी होंगी वे गलियाँ—वे रास्ते, जिन पर नल की प्रिया के चरण पड़े होंगे? एक भावुक सच्चे प्रेमी के सदृश दमयन्ती-कामी नल उस कुण्डिननगरी के अवलोकनार्थ बड़ा उत्सुक था। वह विचारता था कि दमयन्ती को पाकर इस महिमामयी नगरी के वैभव को भोगने का सौभाग्य उसे कभी प्राप्त होगा। पर हाय रे भाग्य, उसे देवगण मिल गये। उसे छल से ऐसे कार्य में प्रवृत्त कर दिया कि सब स्वप्न भग्न हो गये। आशा निराशा में बदल गयी। कष्ट और दुःख से लम्बी साँसें लेने के अतिरिक्त वह करता ही क्या? विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-काव्यलिङ्ग भावशबलता अलङ्कारों का सकर ॥ ५ ॥

स्विद्यत्प्रमोदाश्रुलवेन वाम रोमाञ्चभृत्पक्ष्मभिरस्य चक्षुः।
अन्वभून कम्प्रमपि स्फुरत्तत्तस्याः पुरः प्राप नवोपभोगम् ॥ ६ ॥

जीवातु—जयैव विद्यमानस्य वस्येष्टसिद्धिसूचक दक्षिणाक्षिस्पन्दन जात-मित्याह—स्विद्यदिति। अस्य नलस्य, वाम चक्षु, प्रमोदाश्रुलवेन आनन्द-बाष्पकणेन, स्विद्यत् स्विन्न सत्, पक्ष्मभि उत्थितैरिति शेष। रोमाञ्च-भृद्रोमाञ्चित सत्, तस्या पुर नगर्या, स्फुरत् प्रकाशमान, नवोपभोग अपूर्वदर्शनमात्रसङ्गमञ्च प्राप। अन्यत् पुनर्दक्षिण तु कम्प्रमपि कम्प्रञ्च सत् त प्राप। वामाक्ष्ण स्वेदरोमाञ्चावेव। दक्षिणस्य तु वेपथुरप्यधिक सात्त्विक सवृत्त इत्यर्थ। प्रथमम् इमे कम्प्रस्वेदरोमाञ्चादयो जायन्ते। पुरुषस्य दक्षिणा-क्षिस्पन्दन शुभाय भवतीति निमित्तवेदिन। अत्रान्तराश्रुपक्ष्मोत्क्षेपाक्षिस्पन्देषु स्वेदादिसात्त्विककल्पनारूपकम्। तदुल्लासितनवोपभोगव्यवहारसमारोपात् पुरीचक्षुषो स्त्रीपुनस्त्वप्रतीते रूपकसङ्कीर्णा समासोक्तिरलङ्कार ॥ ६ ॥

अन्वय—अस्य प्रमोदाश्रुलवेन स्विद्यत् पक्ष्मभि रोमाञ्चभृत् वाम चक्षु तस्या पुर स्फुरत् नवोपभोग प्राप कम्प्र तु अन्यत् प्राप।

हिन्दी—उस (नल) के हर्षजनित अश्रुकण से स्वेदयुक्त और बरौनियों से रोमाञ्चित बायें नयन ने उस (नगरी) के समक्ष प्रकाशमान नये उपभोग (प्रथम दर्शन) को प्राप्त किया और कम्पनशील होते वामातिरिक्त (दक्षिण नयन) ने प्राप्त किया।

टिप्पणी—इस श्लोक में नल के नेत्रों की एक ऐसे नायक के रूप में उद्भावना की गयी है, जो नायिका के प्रथम सपर्क मे आया है। कुंडिनपुरी को दोनों नेत्रों से निहार कर नल को प्रसन्नता हुई और आनन्दाश्रु से उसका वामनेत्र पूर्ण हो गया और बरोनियाँ जैसे अंचित हो गयीं तथा दाहिना नेत्र ( शुभ शकुन स्वरूप ) फड़कने लगा। नल के नेत्रों की नायिका के रूप में कुंडिनपुरी की उद्भावना है, जिसके 'नवोपभोग' अर्थात् प्रथमदर्शन अथवा नूतनकामकेलि का सुख प्राप्त करते दोनों नयनो मे जात अश्रु आदि नायक के भाव हैं। आनन्दाश्रु 'स्वेद' हैं और 'रोमाञ्च' तथा कम्प ( स्पन्द ) 'कर' नामक सात्त्विक भाव हैं। नयनो की वह स्थिति यद्यपि प्रकृतिसिद्ध है तथापि वह यहाँ प्रिया-प्राप्ति की सूचना भी देती है। नवोपभोग के समय कामिजन की भी ऐसी स्थिति हो जाया करती है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ रूपक-संकीर्णा समासोक्ति है, क्योंकि आनन्दाश्रु आदि मे स्वेदादि सात्त्विको का रूपण है और नवोपभोग व्यवहार के समारोप के आधार पर नयन और कुंडिनपुरी मे नायक-नायिका की प्रतीति होती है। विद्याधर ने केवल समासोक्ति का निर्देश किया है ॥ ६ ॥

रथादसौ सारथिना सनाथाद्राजावतीर्याशु पुरं विवेश ।
निर्गत्य बिम्बादिव भानवीयात्सौधाकरं मण्डलमशुसङ्घः ॥ ७ ॥

जीवातु—रथादिति। असौ राजा नल सारथिना सनाथात् सहितात् रथादवतीर्य अंशुसङ्घः अर्कांशुसमूहः, भानवीयात् बिम्बान्निर्गत्य सौधाकरं चान्द्रं मण्डलमिव आशु पुरं कुण्डिनं विवेश। 'सलिलमये शशिनि रवेर्दीधितयो मूर्च्छितास्तमो नैशम्। क्षपयन्ति दर्पणोदरनिहिता इव मन्दिरस्यान्तः ॥' इति शास्त्रादियमुपमा ॥ ७ ॥

अन्वय—असौ राजा सारथिना सनाथात् रथात् अवतीर्य भानवीयात् बिम्बात् निर्गत्य सौधाकरं मण्डलम् अंशुसंघ इव आशु पुरं विवेश।

हिन्दी—सारथि-युक्त रथ से उतरकर वह राजा ( नल ) जैसे सूर्य के बिम्ब से निकल चन्द्र के मंडल मे किरण समूह प्रविष्ट होता है, वैसे ही शीघ्रतापूर्वक नगर में प्रविष्ट हो गया।

टिप्पणी—इस श्लोक में उपमालङ्कार है। इसका आधार है ज्योतिःशास्त्र। सलिलमय चन्द्र में सूर्य किरणें प्रविष्ट होकर रात्रि के अन्धकार का विनाश उसी प्रकार करती हैं जिस प्रकार कि दर्पण में विद्यमान प्रकाश-किरणें मन्दिर के अन्धकार का। भाव यह कि रथ में सारथि को छोड़कर नगर में एकाकी प्रवेश करता नल चन्द्र के समान सुशोभित हुआ ॥ ७ ॥

चित्रं तदा कुण्डिनवेशिनस्ता नलस्य मूर्तिर्ववृते नदृश्या।
बभूव तच्चित्रतरं तथापि विश्वैकदृश्यैव यदस्य मूर्तिः ॥ ८ ॥

जीवातु—चित्रमिति। तदा तस्मिन्समये, कुण्डिनवेशिनः कुण्डिन-प्रविष्टस्य नलस्य सा तथा दर्शनीया मूर्तिर्नदृश्या अदर्शनीया। नञर्थस्य नशब्दस्य 'सुप्सुपा' इति समासः। ववृते जाता, चित्रं विरोधादिति भावः। इन्द्रवरादृश्यत्वं गतेत्यविरोधः। तथाप्यदृश्यापि अस्य मूर्तिर्विश्वैकदृश्यैवेति यत्तच्चित्रतरं बभूव, दृश्यत्वादृश्यत्वयोर्विरोधादिति भावः। विश्वस्यैकस्यैव दृश्या दृष्टिप्रियैवेत्यविरोधः। अत्र विरोधाभासयोः संसृष्टिः ॥ ८ ॥

अन्वयः—तदा कुण्डिनवेशिनः नलस्य मूर्तिः नदृश्या ववृते, चित्रम्, तथापि यत् अस्य मूर्तिः विश्वैकदृश्या तत् चित्रतरं बभूव।

हिन्दी—उस काल कुण्डिननगरी में प्रविष्ट होते नल की मूर्ति अदर्शनीय थी, यह आश्चर्य है, तथापि जो उसकी मूर्ति 'विश्वैकदृश्या' अर्थात् सकल-जगत् के देखे जाने योग्य (परिहारार्थ में सबको सुन्दर लगती) रही, वह और अधिक आश्चर्य हो गया।

टिप्पणी—देव-वर के कारण नल अदृश्य था और वह दर्शनीय तो था ही। 'न दृश्या' का एक अर्थ अदृश्य है, दूसरा अर्थ है जैसी सामान्यतः देखी न जाती हो, अर्थात् अनुपम (परिहारार्थ)। ऐसे ही 'विश्वैकदृश्या' के दो अर्थ (विश्वमात्र का दृश्य और सबको सुन्दर लगने वाला) करके विरोध और परिहार दिखाकर चमत्कार लाया गया है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ दृश्यत्व और अदृश्यत्व में तथा 'विश्वैकदृश्य' की दृष्टिप्रियता में विरोध है, अतः विरोधाभासों की संसृष्टि है, विद्याधर भी विरोधाभास मानते हैं ॥ ८ ॥

जनैर्विदग्धैर्नवनैश्च मुग्धैः पदे पदे विस्मयकल्पवल्लीम्।
विगाहमाना पुरमस्य दृष्टिरथाददे राजकुलातिथित्वम् ॥ ९ ॥

जीवातु—जनैरिति । अथास्य नलस्य, दृष्टिर्विदग्धैरभिज्ञैः जनैः मुग्धैः सुन्दरैः भवनैश्च पदे पदे विस्मयकल्पवल्ली आश्चर्यविहामित्यर्थः । पुर विगाहमाना विभावयन्ती । राजकुलातिथित्वमाददे । क्रमादसौ राजभवन ददर्शेत्यर्थः ।

अन्वय —अथ अस्य दृष्टिः विदग्धैः जनैः मुग्धैः भवनैः च पदे पदे विस्मयकल्पवल्ली पुर विगाहमाना राजकुलातिथित्वम् आददे ।

हिन्दी—तदनन्तर उस ( नल ) की दृष्टि चतुर पुरुषों और मनोहर भवनों द्वारा पग-पग पर आश्चर्य की कल्पलता पुरी का विगाहन ( भली भाँति अवलोकन ) करती राजभवन के अतिथिभाव को प्राप्त हुई ।

टिप्पणी—कुडिनपुरी में प्रविष्ट होने पर नल को स्थान-स्थान पर अनेक चतुर व्यक्ति मिले और अनेक भव्य भवन दीखे, जिससे उसे आश्चर्य हुआ । इसी प्रकार नगरी का भली भाँति अवलोकन करता नल धीरे-धीरे राजभवन तक आ पहुँचा । विदग्धैः मुग्धैः च जनैः भवनैः च' अन्वय करने पर विदग्ध (विद्वान्) और मुग्ध ( मूर्ख ) जनों मे विरोध हुआ और विदग्ध ( जले ) और मुग्ध ( सुन्दर ) भवनो मे असगति हुई, अत विरोध हुआ । यही आश्चर्य है । इसका परिहार होगा— विदग्ध अर्थात् विद्वान् होकर मुग्ध अर्थात् सुन्दरजन । इसी प्रकार भवन-पक्ष में विदग्ध का अर्थ लक्षणा शक्ति के आधार पर होगा 'विदग्ध जनो से पूर्ण' अथवा 'चतुर जनो द्वारा निर्मित' ( स्थापत्य की दृष्टि से पूर्ण ) और 'मुग्ध' अर्थात् भव्य । विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलङ्कार रूपक ॥ ९ ॥

लीनस्थरामीति हृदा ललज्जे हेला दधौ रक्षिजनेऽस्त्रसज्जे ।
द्रक्ष्यामि भैमीमिति सतुतोष दृत्य विचिन्त्य स्वमसौ शुशोच ॥ १० ॥

जीवातु—लीन इति । असौ नल, अस्त्रैः सज्जे सन्नद्धे । 'सन्नद्धो वर्मित-सज्जे' इत्यमर । रक्षिजने राजकुलरक्षकवीरवर्गे, हेलामवज्ञा दधाविति गर्वोक्ति । लीन ( कष्ट शूरोऽपि ) गूढचरामीति हेतोर्हृदा ललज्जे । भैमीं द्रक्ष्यामीति सतुतोष । स्व स्वकीय, दृत्य विचिन्त्य शुशोचेति निर्वेदोक्ति । अत्र गर्वलज्जाहर्षनिर्वेदाना बहूना भावाना परस्परोपमर्दन समावेशाद्भावशबलतोक्ता ॥ १० ॥

अन्वयः—असौ लीनं चरामि—इति हृदा लज्जे, अस्त्रसज्जे रक्षिजने हेलां दधौ भैमीं द्रक्ष्यामि—इति मुमोद, स्वं दूत्यं विचिन्त्य शुशोच।

हिन्दी—यह (नल) '(वीर होकर भी) अदृष्ट हुआ विचरण कर रहा हूँ'—यह विचार कर मन ही मन लज्जित हुआ। उसने अस्त्रधारी रखवालों के प्रति अवज्ञा—अनादर का भाव धारण किया। भीमपुत्री को देखूँगा—इससे वह प्रसन्न हुआ अपने दूतभाव का विचार कर दुःखी हुआ।

टिप्पणी—पुरी में भ्रमण करते नल की भावशबलता का यहाँ चित्रण है। लज्जा, हेला (अनादर), तोष और शोक क्रमशः नल के हृदय में उत्पन्न हुए। वीर छिपकर प्रविष्ट हो, यह उसके लिए लज्जास्पद है। अस्त्र सज्जित पहरेदार वीर के लिए नगण्य, उपेक्षायोग्य होते ही हैं, सो हेला। दमयन्ती को देख सकने की स्थिति पर संतोष हुआ, जो तुरन्त इस सोच से दब गया कि नल इस समय उसके प्रिय रूप में नहीं, पराये दूत के रूप में उपस्थित होने जा रहा है। विद्याधर के अनुसार भावशबलता अलङ्कार ॥ १० ॥

अथोपकार्याममरेन्द्रकार्यात्कक्ष्यासु रक्षाधिकृतैरदृष्टः ।
भैमीं दिदृक्षुर्बहु दिक्षु चक्षुर्दिशन्नसौ तामविशद्विशङ्कः ॥ ११ ॥

जीवातु—अथेति अथानन्तरं, असौ नलः, कक्ष्यासु गृहप्रकोष्ठेषु। 'कक्ष्या प्रकोष्ठे हर्म्यादेः' इत्यमरः। रक्षायामधिकृतैः, रक्षिजनैः, अदृष्टः सन् भैमीं, दिदृक्षुः द्रष्टुमिच्छुः। अतएव दिक्षु चक्षुर्बहु भूयिष्ठं, दिशन् विशङ्कः सन्, तां पूर्वनिर्दिष्टां, उपकार्यां राजसदनम्। 'उपकार्या राजसद्मनि' इति विश्वः। अमरेन्द्रस्य कार्यात् प्रयोजनात् हेतोरविशत् ॥ ११ ॥

अन्वयः—अथ कक्ष्यासु रक्षाधिकृतैः अदृष्टः भैमीं दिदृक्षुः दिक्षु चक्षुः बहु दिशन् विशङ्कः असौ अमरेन्द्रकार्यात् ताम् उपकार्याम् अविशत्।

हिन्दी—तदनन्तर भवन के प्रकोष्ठों में रक्षा-अधिकारियों (प्रहरियों) को न दीखता, भीमसुता (दमयन्ती) को देखने के निमित्त चारों ओर बार-बार दृष्टि डालता शङ्काहीन वह (नल) देवराज (इन्द्र) के कार्य से उस राजगृह में प्रविष्ट हुआ।

टिप्पणी—देवराज से मिले वर के कारण नल प्रहरियों को न दीख पड़ता था, अतएव वह निःशङ्क होकर दमयन्ती को ढूँढ रहा था। चोरी से

किसी के घर में जा घुमना किसी शूर-वीर, सज्जन व्यक्ति का काम नहीं होता, किन्तु नल देवेन्द्र की कार्यसिद्धि के लिए दूतोचित कार्य कर रहा था। रामकथा के हनुमान् भी ऐसे ही लघुरूप धारण करके लंका में प्रविष्ट हुए थे। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलङ्कार छेकानुप्रास ॥ ११ ॥

अयं क इत्यन्यनिवारकाणां गिरा विभुर्द्वारि विभुज्य कण्ठम् ।
दृशं दधौ विस्मयनिस्तरङ्गां विलङ्घितायामपि राजसिंहः ॥ १२ ॥

जीवातु—अयमिति। विभुः समर्थः, राजा सिंह इव राजसिंहः राजश्रेष्ठः, उपमितसमासः। स नलः, अयं कः इत्यन्यस्य स्वव्यतिरिक्तजनस्य, निवारकाणां, रक्षिणां गिरा वाक्येन (हेतुना) कण्ठं विभुज्य किं दृष्टोऽस्मीति शङ्कया ग्रीवां विवल्य्य वक्रीकृत्येत्यर्थः। विलङ्घितायामतिक्रान्तायामपि द्वारि। विस्मयेन कथमेते मामद्राक्षुरित्याश्चर्येण। निस्तरङ्गां निर्निमेषां, दृशं दधौ। सिंहस्य ग्रीवाभङ्गेन लङ्घिताध्वदर्शनं युक्तमिति भावः ॥ १२ ॥

अन्वय—विभुः राजसिंहः—अयं कः—इति अन्यनिवारकाणां गिरा कण्ठं विभुज्य विलङ्घितायाम् अपि द्वारि विस्मयनिस्तरङ्गां दृशं दधौ।

हिन्दी—सामर्थ्यशील वह राजसिंह ( राजश्रेष्ठ ) 'यह कौन है'—ऐसे किसी और का निवारण करते पहरेदारों के वचनों के कारण गरदन पीछे मोड़कर द्वार को लाँघजाने पर भी आश्चर्य से निश्चल दृष्टि से देखने लगा।

टिप्पणी—अदृश्य रहकर राजमंदिर में घूमते सिंह सम पराक्रमी नल ने पहरेदारों की वाणी सुनी—'यह कौन है'? नल को इस पर आश्चर्य हुआ कि अदृश्य रहते भी उसे पहरेदारों ने कैसे देख लिया? वस्तुतः प्रहरियों ने किसी अन्य प्रविष्ट होते व्यक्ति को टोका था, जिसे नल ने अपने प्रति समझ लिया। फिर भी राजसिंह नल डरा नहीं, 'सिंहावलोकन' करते उसने द्वार पार करते हुए पीछे देखा, फिर आश्वस्त हो आगे बढ़ा। विद्याधर के अनुसार जाति और श्लेष का सङ्कर ॥ १२ ॥

अन्तःपुरान्तः स विलोक्य बालां काञ्चित्समालम्ब्य समसवृतोरुम् ।
निमीलिताक्षः परया भ्रमन्त्या सङ्घट्टमासाद्य चमच्चकार ॥१३॥

जीवातु—अन्तरिति। स नलः, अन्तःपुरस्यान्तरभ्यन्तरे, अव्ययमेतत् ।

समालम्भनमुद्वर्तनविधिम् । उद्वृतोरुदेशा, काचिद्बाला स्त्रियं विलोक्य, निमीलिताक्षस्सन् पराङ्गनादर्शनपापभीत्येति भाव । अनन्यया तत्र सञ्चरन्त्या परया स्त्र्यन्तरेण सङ्घट्टमभिघात आसाद्य, द्वयोरपि दृष्टि-प्रतिबन्धादिति भाव । चमच्चकार उन्मदति स्म । चमदित्यनुकारिशब्द ॥

अन्वय—अन्तःपुरान्त समालम्भम् उद्वृतोरु काञ्चिद् बालां विलोक्य निमीलिताक्ष स अनन्यया परया सङ्घट्टम् आसाद्य चमच्चकार ।

हिन्दी—रनिवास के मध्य उद्वर्तन ( उबटन, मालिश ) के निमित्त जाँघ खोले किसी बाला को देखकर आँखें बन्द किये वह (नल) घूमती अन्य स्त्री से टक्कर खाकर चकित हो गया ।

टिप्पणी—नल के अदृश्य रहने के कारण रनिवास की कोई स्त्री वहाँ पुरुष का होना सोच ही नहीं सकती थी, अतः वे स्वच्छन्दता पूर्वक अपने-अपने कार्य कर रही थीं । एक स्त्री जाँघ पर मालिश करा रही थी उसकी खुली जाँघ को देखना उचित न समझते हुए नल ने आँखें मीचलीं, फल यह हुआ कि उधर आती एक अन्य स्त्री से टकरा गये, क्योंकि वह स्त्री भी उन्हें देख न पायी थी । पर नल को अचरज लगा कि क्यों यह स्त्री मुझसे टकरायी ? विद्याधर के अनुसार जाति अलङ्कार ॥ १३ ॥

अनादिसर्गस्रजि वानुभूता चित्रेषु वा भीमभुवा नलेन ।
जातेव यद्वा जितशम्बरस्य सा शाम्बरीशिल्पमलक्षि दिक्षु ॥ १४ ॥

जीवातु—अनादीति । अनादौ सर्गस्रजि सृष्टिपरम्परायां वा, क्वचि-ज्जन्मान्तर इत्यर्थः । चित्रेषु आलेख्येषु, अनुभूता । अदृष्टानामनुभूतत्वे असम्भवादिति भाव । यद्वा, भाग्यवत्त्वेन इति शेष । किन्तु, जितशम्बरस्य मायिनोऽपि मायिन, कामस्य शाम्बरीशिल्पं मायासृष्टि । 'स्यान्माया शाम्बरी' इत्यमर । जातेव, सा भीमभुवा नलेन दिक्षु अलक्षि प्रतिदिश-मदृश्यत । लक्षे कर्मणि लुङ् । अत्रालीकभैमीसाक्षात्कारो जन्मान्तरानुभवाद्वा केवलमदनमायाबलाद्वेति हेतूत्प्रेक्षा ॥ १४ ॥

अन्वय—अनादिसर्गस्रजि वा चित्रेषु अनुभूता यद्वा जितशम्बरस्य शाम्बरीशिल्पं जाता एव सा भीमभुवा नलेन दिक्षु अलक्षि ।

हिन्दी—जैसे आदि-हीन सृष्टि की परम्परा मे देखी हो, अथवा चित्रो मे उसका अनुभव हो, अथवा शबरजयी ( काम ) की शबर शिल्प ( माया ) ही हो, ऐसी भीमसुता ( दमयती ) को नल ने प्रत्येक दिशा मे देखा।

टिप्पणी—राजभवन मे चारो ओर दमयती ही दीख रही थी, यद्यपि वह वहाँ थी नही। अविद्यमान् दमयती को देखो प्रत्यक्ष करने की तीन सम्भावनाएँ हैं—( १ ) कभी अनादि सृष्टि परम्पराओ मे—जन्मातर मे उसे देखा हो, परन्तु इसका कोई प्रमाण नही है, और पूर्व जन्म का स्मरण भी प्राय नही रहता। ( २ ) चित्रगत होने से प्रत्यक्ष हो, पर चित्र के जड होने के कारण वह क्रियाहीन होगी। ऐसी दमयन्ती की कल्पना भी उचित नही है। ( ३ ) मायावी शबरासुरजयी काम की माया का ही वह चमत्कार हो। कदाचित् यह तीसरी स्थिति ही उपयुक्त है। दमयती काम का माया शिल्प ही थी, इसी कारण इतनी मनोहर थी। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ हेतूत्प्रेक्षा है, कारण कि अतथ्य दमयती के साक्षात्कार के तीन हेतु समावित हैं। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास रूपक-विशेष अलकारों का सकर है ॥१४॥

अलीकभैमीमहदर्शनान्न तस्यान्यकन्याप्सरसो रसाय।
भैमीभ्रमस्यैव तत प्रमादाद्भैमीभ्रमस्तेन न तास्वलम्भि ॥ १५ ॥

जीवातु—अलीकेति। अन्या कन्या अप्सरस इव। उपमितसमास। अप्सर कल्पा अपि कन्या तत्रत्या स्त्रिय, अलीकभैम्या सह दर्शनादेतो तस्य नलस्य रसाय रागाय, नाभवन। ततोऽपि तासामपकृष्टत्वादिति भाव। तर्हि, किं सारूप्यात्तास्वपि भैमीभ्रमो नाभूदत आह–भैमीति। तत इति सार्वविभक्तिकस्तसि। तत तस्य भैमीभ्रमस्यैव प्रसादात्तेन नलेन तासु तत्पुरस्त्रीषु भैमीभ्रमो नालम्भि न प्राप्त। अत्यन्तासादृश्यादिति भाव ॥ १५ ॥

अन्वय—अलीकभैमीसहदर्शनात् अन्यकन्याप्सरस तस्य रसाय न, तेन तत भैमीभ्रमस्य एव प्रमादात् तासु भैमीभ्रम न अलम्भि।

हिन्दी—अतथ्य भीमसुता के साथ देखने से दूसरी कुमारी रूप अप्सरियाँ उस ( नल ) के राग आनद का कारण न बनीं, उस ( नल ) को उस भीमपुत्री के भ्रम के प्रमाद के कारण ही उनमें भीमपुत्री ( दमयन्ती ) का भ्रम न हो पाया।

टिप्पणी—राजभवन में अप्सरियों सी रमणीय अन्य अनेक कुमारियाँ थीं, परन्तु नल को उनमें अनुराग उत्पन्न नहीं हुआ। यद्यपि दमयन्ती वहाँ वस्तुतः नहीं थी, तथापि अलीक दमयन्ती तो थी, दमयन्ती न सही, दमयन्ती की भ्रांति तो थी। इसी अलीक दमयन्ती के साथ भी तुलना करने से अन्य सुन्दरियाँ नल को मनोरम नहीं प्रतीत होती थीं और उसका रंजन न हो पाता था। विद्याधर के अनुसार रूपक और उत्प्रेक्षा अलंकार ॥ १५ ॥

भैमीनिराशे हृदि मन्मथेन दत्तस्वहस्तादविरहाद्विहस्त ।
स तामलीकामवलोक्य तत्र क्षणादपश्यन्व्यपदद्विबुद्धः ॥ १६ ॥

जीवातु—भैमीति। भैम्या निराशे सुरे सवाशे, हृदि, मन्मथेन दत्तस्व-हस्तात्तावलम्बाज्जनितादित्यर्थः। विरहाद्विहस्तो विह्वलः, स नलः अलीकां तां भैमीमवलोक्य, क्षणात् विबुद्ध निवृत्तभ्रमः, तत्र तामपश्यन् व्यपदत् विषण्णोऽभूत्। पदेर्लुङ्। लृदित्वाच्च्लेरङादेश। 'सदिरप्रतेः' इत्यङ्व्यवायेऽपि षत्वम्। भैमीशून्यविबोधात्तद्वान् भ्रम एव तस्याधान्योऽभवदिति भावः।१६।

अन्वय—भैमीनिराशे हृदि मन्मथेन दत्तस्वहस्तात् विरहात् विहस्त अलीकां ताम् अवलोक्य क्षणात् विबुद्ध स तत्र अपश्यन् व्यपदत्।

हिन्दी—भीमपुत्री (दमयन्ती) से निराश हृदय में काम द्वारा सहारा पाये वियोग से बेहाथ (विकल), अतथ्य उस (दमयन्ती) को देखकर क्षण बीतते सजग हुआ वह (नल) वहाँ (उस दमयन्ती) को न देखकर व्यथा पाने लगा।

टिप्पणी—देवों का दूत होकर नल दमयंती के प्रति निराश हो गया था, किंतु काम ने अपने हाथों सहारा दे वियोग को उसके हृदय में फिर जगा दिया, इससे नल की व्याकुलता बढ़ गयी। जब उसने अलीक दमयन्ती को देखा तो कुछ चैन मिला, पर जब वह भ्रम हटा तो वह पुन द्विगुणित कष्ट पाने लगा। काम से 'हाथ पाये' विरह से नल का 'बेहाथ' हो जाना असंगत लगता है, यह आश्चर्य है कि 'हाथ पाया' बेहाथ हो, हाथ दान करने पर तो काम को 'विहस्त' होना चाहिए। इसका परिहार हो जाता है 'हस्त' का 'सहारा—अवलम्ब' और 'विहस्त' का 'व्याकुल' अर्थ करने पर। इस प्रकार विरोधाभास अलंकार। विद्याधर के अनुसार भावोदय अलंकार ॥ १६ ॥

प्रिया विकल्पोपहृता स यावद्दिगीशसन्देशमजल्पदल्पम् ।
अदृश्यवाग्भीपितभूरिभीरुभवो रवस्तावदचेतयत्तम ॥ १७ ॥

जीवातु—प्रियामिति । स नल, विकल्पोपहृता विभ्रमोपनीता, प्रिया दमयन्ती, यावदिदगीशसन्देश इन्द्रादिवाचिक, अल्पमजल्पदकथयत् । तावददृश्यया अलक्ष्यकर्तृकया, वाचा हेतुकर्त्र्या, भीषिता विभासिता । 'भियो हेतुभये षुक्' । तास्च ता भूरयोऽनेका भीरवो भयशीला स्त्रिय ताभ्यो भवतीति तद्भवो रव कलकल, त नलमचेतयदबोधयत् । चेततेर्भौवादिकात् णिच् ॥ १७ ॥

अन्वय —स विकल्पोपहृता प्रियां यावत् दिगीशसन्देशम् अल्पम् अजल्पत् तावत् अदृश्यवाग्भीषितभूरिभीरुभव रव तम् अचेतयत् ।

हिन्दी—वह (अदृश्य रहता नल) भ्रम के कारण कल्पित प्रिया (दमयन्ती) से जब दिग्पालो का सदेश थोडा सा बोला तब ही न दीखती वाणी से डरी अनेक डरपोक स्त्रियो द्वारा मचाये कोलाहल ने उसे सावधान कर दिया ।

टिप्पणी—देव-वर से अपनी काया अदृश्य किये भ्रमकल्पित अलीक दमयन्ती से नल ने दिक्पालो के सदेश के कुछ शब्द कहे ही थे कि नारी मण्डली मे भीषण कोलाहल मच गया । अदृष्ट व्यक्ति के वचन सुनकर वे भीरु नारियाँ समझी कि कोई भूत-प्रेत-बाधा आ पडी है, जो शून्य मे से स्वर सुन पड रहा है और वे डर कर चिल्ला पडी । इससे नल ने अपनी भूल समझी कि वह यह क्या कर रहा है कि अदृश्य रह कर बोल रहा है ? तब नल सावधान हुआ और चुप हो गया । विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और कान्ति भावोदय अलकारो का सकर ॥ १७ ॥

पश्यन् स तस्मिन्मरुताऽपि तन्व्या स्तनौ परिस्प्रष्टुमिवास्तवस्त्रौ ।
अशान्तपक्षान्तमृगाङ्कमास्य दधार तिर्यग्वलित विलक्ष ॥१८॥

जीवातु—पश्यन्निति । स नल तस्मिन्नन्तपुरे मरुताऽपि अचेतनेनापीति भाव । परिस्प्रष्टु सस्प्रष्टुमिव । अस्तवस्त्रौ अपनीताशुकौ तन्व्या स्तनौ पश्यन विलक्षो विलज्जितसमन्, अशान्तपक्षा तमृगाङ्क, अशान्त असोढ पक्षान्त पौर्णमास्या मृगाङ्क चन्द्रो येन तदास्य, तिर्यग्वलित साचीकृतम् । दधार धृतवान् । यत्राचेतनस्य वायोरपि चपलता तत्राय निर्विकार एवेत्यहो जितेन्द्रियत्वमस्येति भाव ॥ १८ ॥

अन्वयः—तस्मिन् मरुता अपि परिस्रस्तु इव तन्व्याः अन्तरयन्त्रौ स्तनौ पश्यन् विदग्धः सः अन्तान्दरान्तन्मृगाङ्कम् आस्यं तिर्यक् वलितं चकार ।

हिन्दी—वहाँ (अन्तःपुर में) वायु (देव) द्वारा भी परिस्रस्त के निमित्त जैसे कोमलांगी (सुन्दरी) के वस्त्र उड़ा दिये जाने से उघड़ गये स्तनों को देख दक्षिण (विनम्र) उस (नल) ने पक्षान्त (पूर्णिमा) के चन्द्र को लज्जित करते मुख को तिरछा कर लिया।

टिप्पणी—अन्तःपुर में किसी स्त्री का आँचल वायु से उड़ गया और उसके स्तन उघड़ गये। इस पर कवि-कल्पना है कि अचेतन पवन नहीं, मरुद् देव सुन्दरी पर आकृष्ट हो उसका कुचमर्दन करना चाहते थे। नल उज्ज्वल था—उत्तम नायक। वह भला किसी नंगी स्त्री को कैसे देखता, फलस्वरूप उसने अपने पूर्णिमा के चन्द्र को लज्जित करने वाला अपना मुख मोड़ लिया। प्रकाशकार के अनुसार प्रच्छन्न कामुक-समागम-काल में चन्द्र 'तिरोधान' उचित है, यह ध्वनित होता है। नल का चन्द्रमुख इसी कारण 'तिर्यग्वलित' हुआ। मल्लिनाथ ने इससे नल की जितेन्द्रियता का संकेत किया है। जिस सुन्दरी-कुचमण्डल ने अचेतन वायु को भी आकृष्ट कर लिया (अथवा मरुद्देव को भी चलचित्त कर दिया), उस पर भी नल के मन में आकर्षण नहीं उत्पन्न हुआ। अद्भुत जितेन्द्रिय था नल! विद्याधर के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा-उपमा-भावोदय अलंकारों का संकर है ॥ १८ ॥

अन्तःपुरे विस्तृतवागुरोऽपि वामाक्षिणीनां वलितैर्नृपौघः ।
न कान्तारं हरिणं तदक्षिद्वन्द्वं प्रभुर्बन्धुमभून्मनोभूः ॥ १९ ॥

जीवातु—अन्तरिति । अन्तःपुरे वामाक्षीणां स्त्रीणां, तदयोरभेदाद्रो- मनोभूहानां च, वलितैः पुनः पुनः प्रवृत्तैरावर्तितैश्च भुग्नानां कटाक्षविक्षेपादीनां नृणां वीथ्यां विस्तृतवागुरः प्रसारितमृगबन्धनीकोऽपि । 'वागुरा मृगबन्धनी' इत्यमरः । मनोभूः स एव मृगयुरिति शेषः । तस्य नलस्याक्षिद्वन्द्वमेव कान्तारम्, दुर्गमारण्यम्, अक्षिद्वन्द्वं कालेन कनीनिकाकार्ष्ण्येन सारं श्रेष्ठं, हरिणञ्च बध्नाकर्ष्टुं मदनश्च प्रभुः शक्तो नाभूत् । जितेन्द्रियत्वादस्येति भावः । अत्राक्ष्यादिषु हरिणत्वादिरूपणान्मनोभुवो मृगयुत्वं गम्यत इत्येकदेश- वर्तिरूपकम् ॥ १९ ॥

अन्वयः—अन्तःपुरे बालावलीनां (बालावलीनां) वलितैः गुणौघैः विस्तृतवागुरः अपि मनोभूः तदक्षिद्वन्द्वं कालसारं हरिणं बन्धुं प्रभुः न अभूत्।

हिन्दी—अन्तःपुर में बालाओं के बारम्बार किये जाते सविलास गुणसमूहों (नृत्य, गीत, अँगड़ाई आदि के सौन्दर्य) रूप 'बाल' समूहों की बटी (गुण समूह) रस्सियों का जाल बिछाये कामदेव (आखेटक) उस (नल) के सुन्दर पुतलियों से युक्त नयनयुगलरूप कृष्णसार हिरन को फाँसने में समर्थ न हो पाया।

टिप्पणी—यहाँ काम को आखेटक, नल के नेत्रयुगल को आखेट हरिण और 'बवयोरभेद' के आधार पर बालावली के गुणसमूह (सौन्दर्यादि) को बालों से बटी रस्सी बताया गया है, जिसकी 'वागुरा' (जाल) में कामरूपी आखेटक नल नयनयुग हरिण को फाँसना चाहता है, पर यह हो न सका। कारण कि नल जितेन्द्रिय था, एक दमयन्ती का अनुरागी था। उसके नेत्र अन्य रमणी-सौन्दर्य पर आकृष्ट हो ही नहीं सकते थे। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ एकदेशविवर्ति रूपक है, क्योंकि अक्षि आदि में हरिणत्व आदि के रूपण द्वारा काम का आखेटकत्व गम्य बना है। विद्याधर के अनुसार यहाँ विशेषोक्ति-रूपक की संसृष्टि है ॥ १९ ॥

दोर्मूलमालोक्य कचं रुरुत्सोस्ततः कुचौ तावनुलेपयन्त्याः ।
नाभीमथैष श्लथवाससोऽनुमिमील दिक्षु भ्रमकृष्टचक्षुः ॥ २० ॥

जीवातु—दोरिति। एष नलः, कचं केशपाशं, रुरुत्सोः रोद्धुं बन्धुमिच्छोः, कस्याश्चिद्दोर्मूलं बाहुमूलमालोक्य। ततोऽनन्तरं, कुचावनुलेपयन्त्याः तौ कुचावालोक्य, अथ श्लथवाससः स्रस्तांशुकायाः, नाभीमालोक्य, अनन्तरं, दिक्षु पुरः पार्श्वभागेषु भ्रमेण कृष्टचक्षुः प्रत्याहृतदृष्टिः सन्, मिमील निमीलिताक्षोऽभूत्। तत्र तथा यथेष्टचेष्टे स्त्रीमण्डले तस्य पापभीरोर्नेत्रनिमीलनमेव प्राप्तमित्यर्थः ॥ २० ॥

अन्वय—कचं रुरुत्सोः दोर्मूलम्, ततः कुचौ अनुलेपयन्त्याः तौ, अथ श्लथवाससः नाभीम् आलोक्य दिक्षु भ्रमकृष्टचक्षुः एषः अनुमिमील।

हिन्दी—केश बाँधने की इच्छुक (किसी सुन्दरी) के भुजमूल, तदनन्तर स्तनों पर लेप करती के (स्तन), तत्पश्चात् ढीले वस्त्र किये (सुन्दरी)

की मानि देखकर चारों ओर क्रमशः दृष्टिपात करते उस ( नल ) ने तदनन्तर नेत्र मीच लिये।

टिप्पणी—अलक्ष्य नल को अन्तःपुर में विभिन्न सुन्दरियाँ भाँति-भाँति के ऐसे व्यवहार करती दिखायी दीं, जिन्हें वे न करतीं, यदि वे जानतीं कि किसी पुरुष की आँखें उन्हें देख रही हैं। जितेन्द्रिय और उत्तम नायक नल को विवशतः ऐसे दृश्य गोचर हो रहे थे, फल स्वरूप उसने वे दृश्य न देखने के लिए अपने नेत्र बन्द कर लिये। नल को लगा कि यह पाप है और अतएव अनुचित है। विद्याधर के अनुसार दीपक और भावोदय अलंकार का संकर॥ २०॥

मीलन्न रोकेऽभिमुखागताभ्यां धर्तुं निपीड्य स्तनशालिनीभ्याम्।
स्वाङ्गान्यपेनो विजगौ स पश्चात्पुनस्तदङ्गोत्पुलके पुनन्ते॥२१॥

जीवातु—मीलन्निति। मीलन्निमीलिताक्षः, स नलः, अभिमुखमन्योन्याभिमुखमागताभ्यां तथापि स्तनाभ्यां निमित्तेन सान्तराभ्यां सव्यवधानाभ्यां कान्ताभ्यां स्त्रीभ्यां निपीड्य मध्ये निरुध्य धर्तुं ग्रहीतुं, न शेके शक्तो नाभूत्। स नलः, पश्चादेतेऽत्यनृतः स्वाङ्गानि विजगौ, परस्त्रीसंस्पर्शदोषाद्विगर्हे, निनिन्द। ते स्त्रियौ पुनः, पुंसोऽङ्गसङ्गेन तनुस्के तद्गतरोमाञ्चे जाते।२१।

अन्वय—मीलन् सः अभिमुखागताभ्याम् स्तनसान्तराभ्याम् निपीड्य धर्तुं न शेके, पश्चात् अपेतः स्वाङ्गानि विजगौ, पुनः ते पुनरङ्गतदङ्गोत्पुलके।

हिन्दी—आँखें बन्द किये वह ( नल ) सम्मुख आतीं, ( उच्च ) स्तनों के कारण व्यवधान रखतीं, दो ( सुन्दरियों ) के द्वारा ( अपने मध्य में ) न दबाया जा सका, उनके मध्य से निकल कर अपने अंगों की विशेषतया निंदा करने लगा, ( किंतु ) वे ( दोनों सुन्दरियाँ ) के अंग पुरुषांगों से टकरा जाने के कारण पुलकित हो गये।

टिप्पणी—आँखें मूँदे चलते नल को कुछ दीखता नहीं था, अतएव नल को सुन्दरियाँ भी न देख पाती थीं। परिणाम हुआ कि दो विरुद्ध दिशाओं से आती सुन्दरियों के बीच फँस कर वह उनके अंगों से टकरा गया। परन्तु दो के बीच फँसा भी नल दबकर पीडित नहीं हुआ, क्योंकि उन दोनों के स्तन इतने उन्नत थे कि नल उनके स्तनों की नोकों के बीच ही आ पाया और

निकल गया, क्योंकि सुन्दरियों के वक्षस्थल परस्पर न मिल पाये थे। पर नल की आर्यमर्यादा के यह प्रतिकूल था कि वह पर स्त्रियों का ( अनजाने ही सही ) कुचस्पर्श करे, फलतः उसने अपने उन अंगों को गर्हणास्पद माना, जो परस्त्री कुच-संस्पर्श के दोषी हो गये थे। उन दोनों के स्तन चूंकि पुरुष के अंगों से छू गये थे, अतः वे रोमांचित हो उठीं। विद्याधर के अनुसार हेतु और भावोदय अलंकार है ॥ २१ ॥

निमीलनस्पष्टविलोकनाभ्यां कदर्थिताः स्ताः कलयन् कटाक्षैः ।
स रागदर्शीव भृशं ललज्जे स्वतः सतां ह्रीः परतोऽपि गुर्वी ॥ २२ ॥

जीवातु—निमीलनेति । निमीलनं च स्पष्टविलोकनं च ताभ्यां कदर्थिताः निषिद्धस्पर्शनदोषोद्वेजिताः । स नलः, ताः स्त्रियाः, कटाक्षैः कलयन् निर्विकल्पेन गृह्णन् । रागेण पश्यतीति रागदर्शी, स इव भृशं ललज्जे । कष्टं कामुकदृष्ट्या पश्यामीति भृशं परितप्तोऽभूदित्यर्थः । नन्वप्रकारोऽर्थे का लज्जा तत्राह—सतां सत्पुरुषाणां परतोऽपि स्वतः एव ह्रीर्गुर्वी, अकामादप्यकार्यकरणे परस्मादपि स्वस्मादेव लज्जते सज्जनः इत्यर्थान्तरन्यासः ॥ २२ ॥

अन्वयः—निमीलनस्पष्टविलोकनाभ्यां कदर्थिताः ताः कटाक्षैः कलयन् सः रागदर्शी इव भृशं ललज्जे, सतां परतः अपि स्वतः ह्रीः गुर्वी ।

हिन्दी—आँखें मूँदना और खोलकर देखना—दोनों से पीड़ित उन ( सुन्दरियों ) को कटाक्ष ( अर्द्ध निमीलित नेत्रों ) से देखता वह ( नल ) अनुराग सहित देखते पुरुष की भाँति अत्यधिक लज्जित हुआ। सज्जनों को अन्यजनों की अपेक्षा अपने से ही लज्जा अधिक होती है।

टिप्पणी—लज्जाहीन व्यापार करती सुन्दरियां के दृष्टिगोचर हो जाने से नल को अनुचित लगता तो वे आँख-मूंदकर चलने लगते। इससे उनके शरीर से आती जाती सुन्दरियाँ टकरा जातीं। यह और भी अनुचित लगता। दोनों स्थितियों में अपराध बोध से पीड़ित नल ने यह उचित समझा कि कुछ आँखें खोलकर अथवा एक क्षण बढ़कर दूसरे क्षण आँख खोलकर चला जाय। इस पर नल को प्रतीत हुआ कि यह अर्द्धनिमीलित नेत्रों से देखना तो अनुराग-व्यापार-बोधक कटाक्ष है, यह तो और भी लज्जास्पद है। फलस्वरूप वे अत्यधिक लजाये। प्रश्न हो सकता है कि उनकी ऐसी स्थिति को जब कोई

देख ही नहीं रहा था, तो उनको लज्जा क्यों व्यापी ? इसी के उत्तर में यह सिद्धांत वचन कहा गया—'स्वतः सतां ह्रीः परतोऽपि गुर्वी,'—सज्जनों को स्वतः ही अनौचित्य पर लज्जा लगती है, अन्य की अपेक्षा उन्हें नहीं होती। मल्लिनाथ के अनुसार अर्थान्तरन्यास, विद्याधर ने काव्यलिङ्ग-उपमा-अर्थान्तरन्यास के सङ्कर का निर्देश किया है ॥ २२ ॥

रोमाञ्चिताङ्गीमनु तत्कटाक्षैर्भ्रान्तेन कान्तेन रतेर्निसृष्टः।
मोघः शरौघः कुसुमानि नाभूत्तद्धैर्यपूजां प्रति पर्यवस्यन् ॥ २३ ॥

जीवातु– रोमाञ्चितेति। रोमाञ्चिताङ्गीमनु पुमङ्गसङ्गात् पुलकितगात्रीमुद्दिश्य, तस्य नलस्य, कटाक्षैः कटाक्षवीक्षणैः, भ्रान्तेन अयमस्यामनुरक्त इति मत्वा भ्रान्तेन, रतेः कान्तेन कामेन, निसृष्टः प्रयुक्तः कुसुमान्येव शरौघः तस्य नलस्य, धैर्यस्य निर्विकारचित्तत्वस्य पूजां प्रति पूजायां पर्यवस्यन् पूजात्वेन परिणमन्। मोघो व्यर्थो नाभूत्। शत्रोरपि गुणः पूज्यो भवेदिति भावः। अत्र नलधैर्यभङ्गार्थं प्रयुक्तस्य कुसुमजालस्य, न केवलं तदनर्थकत्वं प्रत्युत तत्पूजकत्वमापन्नमिति यनर्थोत्पत्तिलक्षणो विषमालङ्कारः ॥ २३ ॥

अन्वय —रोमाञ्चिताङ्गीम् अनु तत्कटाक्षैः भ्रान्तेन रतेः कान्तेन निसृष्टः कुसुमानि शरौघः तद्धैर्यपूजां प्रति पर्यवस्यन् मोघः न अभूत्।

हिन्दी—( 'पुमङ्गसङ्गोल्लुण्ठिका'—पुरुष अंगों के संसर्ग से ) रोमाञ्चित सुन्दरी की ओर उसके अर्द्ध-निमीलित दृष्टि डालने (कटाक्ष) के कारण भ्रम में पड़े रति-प्रिय ( काम ) द्वारा प्रयुक्त पुष्प रूप बाण-समूह उस ( नल ) के धैर्य की पूजा में परिणत होता व्यर्थ न हुआ।

टिप्पणी—जैसा कि पूर्व श्लोक में निर्दिष्ट है कि नल 'निमीलनस्पष्टविलोकन'—दोनों से 'कदर्थित' हो अद्ध निमीलित नेत्र करके सञ्चरण करने लगे। जैसा नल ने स्वयं विचारा था, काम को भी भ्रम हो गया कि नल उस 'रोमाञ्चिताङ्गी' के प्रति अनुरक्त हो गया है ( रति ( अनुरक्ति ) का पति जो ठहरा काम ! ), अतः उसने नल पर अपने पुष्प-बाण छोड़ दिये। जितेन्द्रिय, कामजयी नल पर वे व्यर्थ हो जाते, पर हुए नहीं। अपना वास्तविक कार्य तो वे कर न सके, नल के अनुपम धैर्य की पूजा निमित्त अर्पित पुष्पों के रूप में उन्होंने अपनी सार्थकता पा ली। पराजित काम ने अपने अस्त्रों

को जयी नल को समर्पित कर उसकी श्रेष्ठता स्वीकार ली। मल्लिनाथ ने इस श्लोक में विषम अलकार माना है, क्योंकि नल के धैर्य भग के हेतु प्रयुक्त 'शरौघ' न केवल धैर्य के भजक प्रमाणित हुए, उलटे उसकी पूजा के उपयुक्त सिद्ध हो गये, यह अनर्थ (अनचाहा, उलटा) हुआ। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार। 'चन्द्रकलाख्या'-कार ने मल्लिनाथ के अनुसार विषमालकार का निर्देश करते हुए 'कुसुमानि शरौघ' मे व्यस्त रूपक माना है और विषम रूपक के अगागिभाव सकर का निर्देश किया है॥ २३॥

हित्वैव वर्त्मैकमिह भ्रमन्त्या स्पर्शं स्त्रिया सुत्यज इत्यवेत्य।
चतुष्पथस्याभरणं बभूव लोकावलोकाय सता स दीपः ॥२४॥

जीवातु—हित्वेति। सता स दीप सुजनश्रेष्ठ, सता भावाना प्रकाशक प्रदीपश्च स नल। इह अन्त पुरे भ्रमन्त्यास्सञ्चरन्त्या स्त्रिया स्पर्श एकमभिन्न वर्त्म हित्वैव सुत्यज इत्यवेत्य निश्चित्य लोकावलोकाय सञ्चारिजनदर्शनाय। अन्यत्र, लोकाना जनाना व्यवहाराय। चतुर्णा पथा समाहार चतुष्पथ, 'तद्धितार्थ' इत्यादिना समाहारे द्विगु 'ऋक्पूरब्धू—' इत्यादिना समासान्त। 'पथस्सख्याव्ययादे' इति नपुसकत्वम्। तस्य आभरण बभूव। अत्र स्थित इत्यर्थ। विलष्टैकमार्गे स्त्रीसबाधादक्लिष्टे चतुष्पथे स्थित्वा समन्तादवलोकितवानित्यर्थ। चतुष्पथस्थो दीपो लोकावलोकाय कल्पत इति ध्वनि ॥ २४॥

अन्वयः—इह भ्रमन्त्या स्त्रिया स्पर्शः एक वर्त्म हित्वा एव सुत्यज — इति अवेत्य सता दीपः स लोकावलोकाय चतुष्पथस्य आभरण बभूव।

हिन्दी—यहाँ (अन्त.पुर में) विचरण करती स्त्री का स्पर्श 'एकपदी' (गली का सकीर्ण मार्ग) छोड़कर ही बचाया जा सकता है—यह समझ कर सज्जनों का दीपक (श्रेष्ठ) वह (नल) लोकजनों के देखने के निमित्त चौराहे का आभूषण बन गया।

टिप्पणी—नल ने परस्त्री-स्पर्श दोष बचाने के लिए अन्त पुर का सकीर्ण मार्ग छोड़कर बड़ा चौराहे का मार्ग अपनाना ठीक समझा और वे सकीर्ण मार्ग छोड़ चौराहे पर आ गये। कवि ने नल को यहाँ 'सता दीप' विशेषण देकर केवल सज्जन-श्रेष्ठ ही कहा, प्रत्युत उन्हे लोक मार्ग-दर्शक (कर्तव्याकर्तव्य-निर्देशक) भी बताया। जैसे चौराहे पर रखा दीपक सबको मार्ग दिखाता है, वैसे ही नल ने भी लोक के सम्मुख आचरण का आदर्श उपस्थित किया। वे

'चतुष्पथ' के 'आभरण' बने, चौराहे अर्थात् चारों दिशाओं को अलङ्कृत बनाने वाले—सब के कर्तव्य प्रेरक बने। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ यह ध्वनि है कि चौराहे पर दीपक लोकावलोकन के लिए रखा जाता है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलङ्कार ॥ २४ ॥

उद्वर्तयन्त्या हृदये निपत्य नृपस्य दृष्टिर्व्यवृतद् द्रुतेव।
वियोगिवैरान् कुचयोर्नखाङ्कुरैरर्धेन्दुलीलैर्गलहस्तितेव ॥ २५ ॥

जीवातु—उद्वर्तयन्त्या इति। नृपस्य दृष्टिरुद्वर्तयन्त्या गात्रमुन्मार्जयन्त्या, हृदये वक्षसि, निपत्य अर्धेन्दुलीलैरर्धचन्द्राभिख्यैः, कुचयोर्नखाङ्कैः वर्तृभिः, वियोगिषु वैरादिन्दुमदनप्रयुक्तविरोधात्। गले हस्तो गलहस्त तद्वती कृता गलहस्तिता हस्तेन गले गृहीत्वा नुनेवेत्युत्प्रेक्षार्थं। मत्वन्तात् करोतीति णिचि ण्याविष्टवद्भावे विन्मतोर्लुक्। तत कर्मणि क्त। 'अर्धेन्दुरचन्द्रशकले गलहस्तनखाङ्कयो' इति विश्वः। द्रुता त्वरितेव व्यवृतत् न्यवर्तिष्ट। पाप-भयादिति भाव ॥ २५ ॥

अन्वय—नृपस्य दृष्टि उद्वर्तयन्त्या हृदये निपत्य अर्धेन्दुलीलै कुचयो नखाङ्कै वियोगिवैरात् गलहस्तिता एव द्रुता एव व्यवृतत्।

हिन्दी—राजा नल) की दृष्टि गात्रोन्मार्जन (उबटन) करती (सुन्दरी) के वक्ष पर पड़कर अर्धचंद्र (आधा चन्द्रमा—गरदनिया देना) की लीला (समानता) करते (अर्द्धचद्राकार) नख-चिह्नों द्वारा मानो विरहिजनों से वैर के कारण गरदनिया (गला पकड़कर निकाल देना) दी गयी सदृश झटिति ही वापस हो गयी।

टिप्पणी—कोई स्त्री नग्न हो अपने शरीर पर उबटन कर रही थी, नल की दृष्टि उसके वक्ष स्थल पर जा पड़ी, जहाँ कुचयुग्म पर प्रणयी के नख-चिह्न बने हुए थे। नल ने उस अदर्शनीय दृश्य से झट अपनी दृष्टि हटा ली। नख-चिह्न अर्द्धचद्राकार थे, जिन पर पड़ी दृष्टि झट हटा ली गयी थी। 'अर्द्धचद्र' गरदन पकड़ कर बाहर कर देने की क्रिया 'गरदनिया' को भी कहते हैं। इस पर कवि ने कल्पना की कि प्रतिबद्ध स्थान पर पहुँची दृष्टि को मानो गरदनिया देकर तुरन्त बाहर कर दिया गया। यहाँ कारण बताया गया है 'वियोगि-वैर'। स्तनों पर सुरत-नख चिह्न विरहोद्दीपक होने से

विरही के वैरी हुए, सो विरहिणी नल-दृष्टि को तुरन्त गरदन पकड़ बाहर कर दिया गया उत्प्रेक्षा अलङ्कार ॥ २५ ॥

तन्वीमुख द्रागधिगत्य चन्द्र वियोगिनस्तस्य निमीलिताभ्याम् ।
द्वय द्रढीय कृतमीक्षणाभ्या तदिन्दुता च स्वसरोजता च ॥२६॥

जीवातु—तन्वीति । तन्वीमुखमेव चन्द्र व्यस्तरूपकम् । द्रागधिगत्य हठाद् दृष्ट्वा निमीलिताभ्यामिति भाव । वियोगिनस्तस्येक्षणाभ्या तस्य तन्वीमुख स्येन्दुता च स्वयो सरोजता चेति द्वय द्रढीयो दृढतर कृतमित्युत्प्रेक्षा । अन्यथा कथ तत्सन्निधौ तयोर्निमीलनमिति भाव ॥ २६ ॥

अन्वय —तन्वीमुख चन्द्रं द्राक् अधिकृत्य वियोगिन तस्य निमीलिता भ्याम् ईक्षणाभ्या तदिन्दुता स्वसरोजता च—द्वय द्रढीय कृतम् ।

हिन्दी—कृशागी ( सुन्दरी ) के मुख रूप चन्द्र को सहसा देखकर वियोगी उस ( नल ) के मुंदे नेत्रो ने उस ( तन्वगी ) के मुख का चन्द्र होना और अपना ( नेत्रो का ) सरोज ( कमल ) होना—दोनो को दृढतर कर दिया ।

टिप्पणी—किसी सुन्दरी का चन्द्रमुख देख कर नल ने झट नेत्र बद कर लिये, उसी प्रकार कि जैसे, चन्द्र को देखकर कमल मुद जाते हैं । इस क्रिया से उत्प्रेक्षित हो गया कि यह कथन सत्य है कि चन्द्र दर्शन से कमल मुंद जाते हैं, केवल तथा कथित 'कविसमय' ही नही है, अन्यथा कृशाङ्गी चन्द्र मुखा-वलोकन से नल के 'सरोजेक्षण' क्यो निमीलित हो जाते ? मल्लिनाथ के अनुसार 'तन्वीमुखम् चन्द्रम्' मे व्यस्तरूपक है और 'इन्दुता' तथा 'सरोजता' का 'दृढ करना' मे उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार यहाँ रूपक हतु अनुमान-अतिशयोक्ति का सकर है ॥ २६ ॥

चतुष्पथे त विनिमीलिताक्ष चतुर्दिगेता सुखमग्रहीष्यन् ।
सघस्य तस्मिन् भृशभीनिवृत्तास्ता एव तद्वर्त्म न चेददास्यन् ।२७॥

जीवातु—नन्वङ्गसघट्टनानन्तर तास्त किमिति न गृह्णन्तीत्यत आह—चतुष्पथ इति । चतुष्पथे, विनिमीलिताक्ष त नरम् । चतसृभ्यो दिग्भ्य । एता आगता । आङ्पूर्वादिण कर्तरि क्त, उत्तरपदसमास । तास्सुखमक्लेशेन अग्रहीष्यन् गृह्णीयु तस्मिन्नङ्गे सघट्य अभिहत्य । आधारत्वविवक्षाया सप्तमी ।

भृशया गाढया भिया निवृत्तास्ता एव तन्व्यः नलस्य वर्त्म नादास्यन् न दद्यु-श्चेत् । किंतु, स्वयमेव अस्य भूतशङ्कया मार्गं दत्त्वा भयात् पलायितानां तासां, कुतस्तद्ग्रहणधाष्टर्यमित्यर्थः । क्रियातिपत्तौ लृङ् ॥ २७ ॥

अन्वय —चतुष्पथे विनिमीलिताक्षः स चतुर्दिशम् ताः तस्मिन् सघट्य भृशभीनिवृत्ता एव तद्वर्त्म न अदास्यन् चेत् सुखम् अग्रहीष्यन् ।

हिन्दी—चौराहे पर नेत्र बंद कर खड़े उस ( नल ) को चारों ओर से आती वे ( सुन्दरियाँ ) उससे टकराकर अत्यन्त भय से ही अलग हो जातीं यदि उस ( नल ) को मार्ग न देतीं तो उसे सरलता से पकड़ लेतीं।

टिप्पणी—अदृश्य नल चौराहे पर आंखें मूंद खड़े थे। इधर-उधर आती-जाती स्त्रियाँ उनसे टकराती और डरकर भाग जाती। यदि वे ऐसा न करतीं तो नल का सरलता से ही पकड़ लेती। पर वे डर गयी और भाग चलीं, नल को न पकड़ सकी। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग और भावोदय अलङ्कार का संकर है ॥ २७ ॥

सघट्टयन्त्यास्तरसात्मभूषाहीराङ्कुरप्रोतदुकूलहारी ।
दिशा नितम्बं परिधाप्य तन्व्यास्तत्तापमन्तापमवाप भूपः ॥ २८ ॥

जीवातु—सघट्टयन्त्या इति । तरसा सघट्टयन्त्या अभिघ्नन्त्यास्तन्व्या, आत्मनो भूषाहीराणां भूषणवज्राणां, अङ्कुरेषु कोटिषु प्रोतं सक्तं दुकूलं हरतीति तद्धारी भूपः, नितम्बं तस्याः कटिं दिशा परिधाप्य सवस्त्रं दिगम्बरं कृत्वा । तत्पापेन वस्त्रापहरणपापेन सन्तापमवाप ॥ २८ ॥

अन्वय —तरसा सघट्टयन्त्याः तन्व्याः आत्मभूषाहीराङ्कुरप्रोतदुकूलहारी भूपः नितम्बं दिशा परिधाप्य तत्पापसन्तापम् अवाप ।

हिन्दी—वेग से टकरा जाने वाली कृशाङ्गी ( सुन्दरी ) के दुपट्टे का अपन ( नल के ) आभूषण में जड़े हीरे की नोक न अपहरण करते हुए ( सुन्दरी के ) नितम्ब को दिशामात्र से ढँककर ( उघाड़ कर ) राजा ने उस पाप के सताप को प्राप्त किया।

टिप्पणी—राजा नल अदृष्ट तो थे, पर हीरक जटित आभूषण पहिने थे। कोई सुन्दरी वेग से उनसे टकरायी, उसका दुकूल उनके आभूषण में जड़े हीरे की नोक में उलझ कर रह गया और उसका नितम्ब दिगम्बर ( नग्न )

हो गया। राजा को लगा कि यह पाप हुआ और वह दुःखी होकर विचारने लगा कि अच्छा होता कि मैं आभूषण न पहिने होता ऐसा पाप तो न होता। चीरहरण हो गया उससे। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-काव्यलिंग-भावोदय का सङ्कर॥ २८॥

हृतः कयाचित्पथि कन्दुकेन सघट्टयभिन्न करजे कयापि।
कयाचनाक्तः कुचकुङ्कुमेन सभुक्तकल्पः स बभूव तामि॥ २९॥

जीवातु—हृत इति। स नल, पथि कयाचित्कन्दुकेन हृत। कयापि सघट्य अभिहृत्य करजैर्नखैर्भिन्न। कयाचन, कुचकुङ्कुमेन अक्तो लिप्त। एव तामि सम्भुक्तप्रायो बभूव॥ २९॥

अन्वय—कयाचित् पथि कन्दुकेन हृत कया अपि सघट्य करजं भिन्न कयाचन कुचकुङ्कुमेन अक्त स तामि सयुक्तकल्प बभूव।

हिन्दी—किसी ने मार्ग में गेंद से मार दिया, किसी ने टकराकर नखो से विदीर्ण किया और किसी ने कुच कुङ्कुम से लिप्त कर दिया। (इस प्रकार) वह (नल) उन (सुन्दरियो) द्वारा भोगा गया जैसा हो गया।

टिप्पणी—जो कुछ किया सुन्दरियो ने किया, नल ने नही। उसका अपराधी वह नही, क्योंकि वह तो अकर्ता है। कर्तृत्व सुन्दरियो मे है। विद्याधर के अनुसार उपमा॥ २९॥

छायामय प्रैक्षि कयापि हारे निजे स गच्छन्नथ नेक्ष्यमाण।
तच्चित्तयान्तर्निरचायि चारु स्वस्यैव तन्व्या हृदय प्रविष्ट॥ ३०॥

जीवातु—छायामय इति। कयापि स्त्रिया निजे हारे छायामय प्रतिबिम्बरूप, स नल, प्रैक्षि प्रेक्षित। ईक्षते कर्मणि लुङ्। अथ गच्छन् अपसरन्, अत एव नेक्ष्यमाण अनिरीक्ष्यमाण सन्। स चित्ते यस्यास्तया तद्गर्भितचित्तया तन्व्या, स्वस्यैव हृदय प्रविष्ट इति अन्तरन्त करणे चारु साधु निरचायि निश्चित। स छायानल, तद्देशातिक्रमात्तस्या हारादेवापेतो न चित्तादिति सौन्दर्यातिशयोक्ति॥ ३०॥

अन्वय—स कया अपि निजे हारे छायामय प्रैक्षि अथ गच्छन् न ईक्ष्यमाण तच्चित्तया तन्व्या स्वस्य एव हृदय प्रविष्ट इति चारु अन्त निरचायि।

हिन्दी—उस (नल) को किसी (स्त्री) ने अपने हार में प्रतिच्छायित

( प्रतिबिम्बित ) देखा, तदनन्तर अन्यत्र चले जाने से न दीखने पर तद्गत-चित्ता हृदयों द्वारा 'अपने ही हृदय में प्रविष्ट हो गया'—ऐसा मन में सुन्दर निर्णय किया।

टिप्पणी—हार में नल का प्रतिबिम्ब देखकर ही कोई तरुणी उन पर मुग्ध हो गयी और वह उनके हृदय में बना गया और तरुणी विरह-पीडिता हो गयी। मल्लिनाथ के अनुसार सौन्दर्यातिशयोक्ति और विद्याधर के अनुसार भावोदय अलङ्कार ॥ ३० ॥

तच्छायसौन्दर्यनिपीतधैर्याः प्रत्येकमालिङ्गदसौ रतीशः।

रतिप्रतिद्वन्द्वितमासु नूनं नाभूत् निर्णीतरतिः कथञ्चित् ॥ ३१ ॥

जीवातु—तच्छायेति। रतीशः कामः तस्य नलस्य छाया तच्छाय, मणि-कुट्टिमादिगतं तत्प्रतिबिम्बम्। 'विभाषा सेनासुराच्छायाशालानिशानाम्' नपुंसकत्वम्। तस्य सौन्दर्येण निपीतधैर्याः अनु स्त्रीः प्रत्येकमेकैकामेवालिङ्गत्। अथोत्प्रेक्षते—रते देव्याः प्रतिद्वन्द्वितमासु रतितुल्यास्वित्यर्थः मध्ये स रतीशः, कथञ्चिदपि निर्णीतरतिर्निश्चितनिजपत्नीको नाभूत्। नूनम् अन्यथा कथं प्रत्येकमालिङ्गेदित्यर्थः। सर्वास्वपि मन्मथविकारः प्रादुर्भूत इत्यर्थः ॥ ३१ ॥

अन्वयः—रतीशः तच्छायसौन्दर्यनिपीतधैर्याः अनु प्रत्येकम् आलिङ्गत्, रतिप्रतिद्वन्द्वितमासु अमूषु नूनं कथञ्चित् निर्णीतरतिः न अभूत्।

हिन्दी—रतिपति ( काम ) ने उस ( नल ) के प्रतिबिम्बित सौन्दर्य से धैर्य नष्ट उन सुन्दरियों का एक-एक करके आलिंगन किया, कारण कि उन रति की प्रतिद्वन्द्विता करनेवाली सुन्दरियों के मध्य निश्चयपूर्वक रति का निर्णय न कर पाया।

टिप्पणी—चमकती दीवारों में नल का प्रतिबिम्ब पड रहा था, उसे ही देख अन्तःपुर की सुन्दरियाँ परममुग्ध हो उस छाया-नल का अधैर्य पूर्वक आलिंगन करने लगीं। इस पर यहाँ उत्प्रेक्षा है कि उन रति के समान सुन्दरियों के समूह में काम एक-एक करके उन सबका इस कारण आलिंगन कर रहा था कि उसे पता ही नहीं चल रहा था कि इनमें उसकी प्रिया रति कौन-सी है? भाव यह है कि रति के समान मनोहारिणी रमणियाँ कामसम नल के प्रतिबिम्ब पर मुग्ध हो उसका ही उतावली होकर आलिंगन कर रही थीं।

मल्लिनाथ ने यहाँ उत्प्रेक्षा माना है—'अत्रोत्प्रेक्ष्यते ।' विद्याधर के अनुसार भाव शान्ति और उत्प्रेक्षा ॥ ३१ ॥

तस्माददृश्यादपि नातिबिभ्युस्तच्छायरूपाहितमोहलोला ।
मन्यन्त एवादृतमन्मथाज्ञा प्राणानपि स्वान् सुदृशस्तृणानि ॥ ३२ ॥

*जीवातु*—*तस्मादिति* । *सुदृश स्त्रिय तच्छायारूपेण तत्प्रतिबिम्बसौन्दर्येणा-*हित उत्पादित मोह चित्तभ्रमो यासा ता अत एव लोला आसक्ता सत्य । अदृश्यादपीति भयहेतूक्ति । तस्मान्नलान्नातिबिभ्यु । शृङ्गारेण भयानकतिरस्कृत इत्यर्थ । तथाहि आदृतमन्मथाज्ञा मन्मथपरतन्त्रा सत्य, स्वान् स्वकीयान्, प्राणानपि तृणानि मन्यन्त एव । मन्यकर्मण्यनादरे चतुर्थी वैभाषिकत्वाद द्वितीया । प्राणानपि तृणीकृत्य तदा तत्सङ्गमलालसाना तासा तस्माद्भय कुत इति भाव ॥ ३२ ॥

*अन्वय*—तच्छायरूपाहितमोहलोला सुदृश अदृश्यात् अपि तस्मात् न अतिबिभ्यु, आदृतमन्मथाज्ञा स्वान् प्राणान् अपि तृणानि एव मन्यन्त ।

*हिन्दी*—प्रतिबिम्बित उस (नल) के रूप जात मोह (भ्रम, ममता) से चपल वे सुनयनाएँ अदृश्य भी उस (नल) से अधिक नही डरी, कारण कि काम का आदेश मान्य करती वे अपने प्राणों को भी तृण समान मान रही थी।

*टिप्पणी*—नल की छाया तो पड रही थी, पर दीखता नहीं था। सामान्य विश्वास यह है कि भूत जब प्रत्यक्ष होता है, तब भी उसकी छाया नही पडती। तो इस प्रकार नल उस भूत से भिन्न हुआ, क्योंकि वह अदृश्य था और उसकी छाया पड रही थी। इस विचित्र भूत से सहजभीरु सुन्दरियों को बहुत डर लगना स्वाभाविक था, पर वे तो बिलकुल नही डरी। वस्तुत-नल के कामजयी रूप पर वे इतनी आसक्त हो गयी थी कि कामांध होने से कामाधीना इन सुन्दरियों को प्राण जाने का भी भय नही रह गया था। जब वे प्राणो को ही नगण्य मान बैठी थी, फिर डर किसका ? ॥ ३२ ॥

जागर्ति तच्छायदृशा पुरा य स्पृष्टे च तस्मिन्विससर्प कम्प ।
दूत गते तत्पदशब्दभीत्या स्वहस्तितश्चारुदृशा पर स ॥ ३३ ॥

*जीवातु*—*जागर्तीति* । पुरा पूर्वं, तच्छायदृशा तत्प्रतिबिम्बदर्शिनीना

चारदृशा, विद्‌ । स कम्पो जागर्ति स्फुरति । ततस्तस्मिन् स्पृष्टे च सति विसर्पं प्रससार । स कम्पः द्रुतं शीघ्रं गते अपगते सति तस्य पदस्पन्दाद्भीत्या कर्त्री परं स्वहस्त्यवान कृत दत्तस्वहस्त, प्रबलीकृत दत्तवं, स्वहस्तावलम्बा-न्मतदतात् 'तत्करोति' इति णिचि पाविष्टवद्भावे णिजन्तोत्पुंक् । ततः कर्मणि क्तः ॥ २३ ॥

अन्वय—पुरा तच्छायदृशा चारदृशा स कम्पः जागर्ति, तस्मिन् स्पृष्टे विसृतर्वे, परं द्रुतं गते तत्पदस्पन्दभीत्या स स्वहस्तितः ।

हिन्दी—पहिले उस ( नल ) की प्रतिच्छाया का अवलोकन करती उन सुनयनाओं में जो कंप जागा, उस ( नल ) का स्पर्श करने पर ( उसका ) और प्रसार हो गया ( बढ़ गया ), किन्तु ( उसके ) शीघ्रतापूर्वक हट जाने पर उस ( नल ) के पैरों से उत्पन्न आहट से डर कर वह ( कंप ) उनके अपने हाथ का आश्रय पा गया ।

टिप्पणी—नल-मुग्धा उन सुन्दरियों में 'कंप' की मात्रा बढ़ती ही चली गयी । छाया देखने मात्र से सामान्य 'कंप' हुआ, अदृश्य नल के स्पर्श से वह बढ़ा और अदर्शन की स्थिति आने पर जैसे सहारा पाकर और भी बढ़ गया । भाव यह कि दर्शन-स्पर्शजन्य 'शृंगार' का अनुभाव बाद में ( अदर्शन ) 'भयानक' का अनुभाव होता बढ़ता चला गया । पहिले शृंगार में रचीं सुन्दरियाँ बाद में भय से काँपने लगीं ॥ २३ ॥

उल्लास्यता स्पृष्टनलाङ्गमङ्गं तासां नलच्छायपिबाऽपि दृष्टिः ।
अस्मैव रम्भास्तदनर्ति यया छेदेऽप्यबोध यदहर्षि लोम ॥२४॥

जीवातु—उल्लास्येति । रत्या यस्याः कामेन स्पृष्टं नलाङ्गं येन तना-मङ्गमुल्लास्यतामुल्लास प्राप्यताम् । उल्लासयतेः कर्मणि लोट् । नलच्छायस्य नलप्रतिबिम्बस्य पिबा, तद्दर्शिनीत्यर्थः । 'पाघ्रा' इत्यादिना शप्रत्यय, पिबादेशश्च । तासां दृष्टिरपि उल्लास्यताम्, तयोरचेतनत्वादिति भाव । छेदे कर्तनेऽप्यबोध बोधरहितम्, अचेतन लोम, यदहर्षि हर्षितमिति यत् । हृषेर्यन्ता-त्कर्मणि लुङ् । तदस्मैव पाषाण एव अनर्ति अस्पन्दनमन्वयाय रोमहर्षणं कुर्वाणस्य कामस्य किमसाध्यमिति भाव । अत्र रोमहर्षणस्मनर्तनवाक्यार्थयोर्वस्तुच्छन्दा-

वगतसामानाधिकरण्यानुपपत्त्या सादृश्याक्षेपाद्वाक्यार्थवृत्तिनिदर्शनालङ्कार । लक्षण तूक्तम् ॥ ३४ ॥

अन्वय —रत्या पत्या तासा स्पृष्टनलाङ्गम् अङ्गम् नलच्छायपिबा दृष्टि अपि उल्लास्यताम्, छेदे अपि यत् अबोध लोम अहृषि अश्मा एव तत् अनर्ति ।

हिन्दी—रति के पति ( काम ) द्वारा उन ( सुन्दरियों ) का नल के अगो से छुआ अग और उस ( नल ) के प्रतिबिम्ब का पान करती दृष्टि भी उल्लसित कर दी गयी, ( किन्तु ) काटे जाते ( समय ) भी जो अचेतन रहता है, वह रोम जो हर्ष को प्राप्त हो गया, वह तो जैसे पत्थर ही नचा दिया ।

टिप्पणी—नल का स्पर्श पाकर कामाधीना सुन्दरियो के अङ्ग हृष्ट हुए, प्रतिबिम्ब को भरपूर निहार कर नेत्र भी हर्षोत्फुल्ल हुए,—इसमे आश्चर्य की कोई बात नही है, क्योकि अग और दृष्टि तो चेतन हैं, और चेतन प्रभावित होते ही हैं । आश्चर्य तो यह है कि वे रोम, जो इतने जड हैं कि काटे जाने पर भी कुछ अनुभव नही कर पाते, वे जड रोम भी हृष्ट हो गये । यह तो उतना ही आश्चर्य-जनक हुआ, जितना कि पत्थर का नाचना । यह रोम हर्ष तो अत्याश्चर्य है । सात्त्विक रोम हर्ष का वर्णन । इस श्लोक मे मल्लिनाथ ने रोमहर्ष और अश्मनर्तन वाक्यार्थों के 'यत् तत्' शब्दो द्वारा अवगत समानाधिकरण्य की अनुपपत्ति के कारण सादृश्य के आक्षेप मे वाक्यार्थवृत्तिनिदर्शनालकार माना है, विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग, क्रियाविरोध और भावोदय अलकार हैं ॥ ३४ ॥

यस्मिन्नलस्पृष्टकमेत्य दृष्ट्वा भूयोऽपि त देशमगान्मृगाक्षी ।
निपत्य तत्रास्य धरारजस्ये पादे प्रसीदेति शनैरवादीत् ॥ ३५ ॥

जीवातु—यस्मिन्निति । मृगाक्षी यस्मिन् देशे नलस्य स्पृष्टक आलिङ्गनविशेषम् । 'यत्रोपितस्सम्मुखमागताया अन्यापदेशात् व्रजतो नरस्य । गात्रेण गात्र घटते तदेतदालिङ्गन स्पृष्टकमाहुरार्या ॥' इति रतिरहस्येऽभिधानात् । एत्य प्राप्य, दृष्ट्वा त देश भूयोऽप्यगात् । पुन स्पर्शलोभादिति भाव । किन्तु तत्र देशे धरारजस्ये भूपरागनिष्ठे अस्य नलस्य पादे पादप्रतिकृतौ निपत्य, प्रसीद मा पुन स्पर्शनानुग्रहाणेति शनैरवादीत् । न तु स्पर्श लेभे । तस्यापगमादिति भाव ॥ ३५ ॥

अन्वय—मृगाक्षी यस्मिन् नलस्पृष्टकम् एत्य हृष्टा तदेव भूतं अपि अयासीत्, तत्र अस्य धराजपांसे पादे निपत्य—'प्रसीद'—इति शनैः अवादीत्।

हिन्दी—मृगनयना जिस स्थान पर नल का 'स्पृष्टक' ( विशेष प्रकार का आलिंगन ) पाकर हर्ष को प्राप्त हुई थी, उस स्थान पर पुनः गयी। वहाँ इस ( नल ) के धरती की धूल पर उभरे चरण ( के चिह्न ) पर गिर कर 'दया करो'—ऐसा धीरे-से बोली।

टिप्पणी—सुन्दरी नल का आलिंगन-विशेष पाकर ऐसी हर्ष विभोर हुई कि भूल बैठी नल चरण-चिह्न पर प्रणिपात करके धीरे धीरे मनावन और प्रार्थना करने लगी। धीरे-से इसलिए कि उसके भाव प्रकट न हो जायें। 'रतिरहस्य' के अनुसार स्पृष्टक उस आलिंगन को कहते हैं, जिसमें अन्यापदेश से आते पुरुष के शरीर की सम्मुख आती स्त्री से टक्कर हो जाय। विद्याधर के अनुसार हर्षभावोदय अलंकार ॥ ३५ ॥

भ्रमन्नमुष्यामुपकारिकायामायास्य भैमीविरहात्क्षयीयान्।
असौ मुहुः सौधपरम्पराणां व्यधत्त विश्रान्तिमुपत्यकासु ॥ ३६ ॥

जीवातु—भ्रमन्निति। भैमीविरहात् क्षयीयान् अतिकृशोऽसौ नलः अमुष्यामुपकारिकायां राजसदनेऽस्यर्थं। भ्रमन् सञ्चरन्, आयास्य परिश्रम्य मुहुः सौधपरम्पराणाम्, उपत्यकास्वासन्नभूमिषु। अत्र सौधानां पर्वतसाधर्म्यात् गौणोऽयं प्रयोगः। 'उपाधिभ्यां त्यकन्नासन्नारूढयोः' इति त्यकन्प्रत्ययस्य पर्वतासन्नभूमिवाचित्वेन विधानात्। 'उपत्यकाद्रेरासन्ना भूमिः' इत्यभिधानात्तत्रैव प्रयोगाच्च। मत्वादेव कान्पूर्वस्येकाराभावः। विश्रान्ति व्यधत्त विश्रान्तोऽभूदित्यर्थः ॥ ३६ ॥

अन्वय—भैमीविरहात् क्षयीयान् असौ अमुष्याम् उपकारिकायां भ्रमन् आयास्य मुहुः सौधपरम्पराणाम् उपत्यकासु विश्रान्ति व्यधत्त।

हिन्दी—भीमसुता ( दमयन्ती ) के विरह से अत्यन्त दुर्बल यह ( नल ) उस 'उपकारिका' ( राजभवन ) में विचरता हुआ थककर बारबार सटसटे महलों की उपत्यकाओं ( सन्निकट भूमि, तलहटी ) में विश्राम कर लेता था।

टिप्पणी—राजभवन के विस्तृत होने का संकेत, जिसके कारण नल को स्थान-स्थान विश्राम करना पड़ता था। 'उपत्यका' सामान्यतः पर्वत की तलहटी

के अर्थ में प्रयुक्त होता है, यहाँ सौधपरम्पराओं की पर्वत-सदृश उच्चता के द्योतनार्थ 'सौधपरम्पराणाम् उपत्यकासु' कहा गया है। 'प्रकाश'-कार ने 'उपत्यकासु' के स्थान में 'अधित्यकासु' पाठांतर दिया है, यद्यपि उन्होंने 'उपत्यकासु' पाठ ही उचित माना है, क्योंकि उपत्यका विश्राम-योग्य होती है—'उपत्यकासु' इति पाठ साधीयान्। उपत्यकाना विश्रान्तियोग्यत्वात्।' *अधित्यका का अर्थ है, ऊपरी भूमि—ऊर्ध्वभूमि। विद्याधर के अनुसार* वाच्यलिंग अलंकार ॥ ३६ ॥

उल्लिख्य हंसेन दले नलिन्यास्तस्मै यथादर्शि तथैव भैमी।
तेनाभिलिख्योपहृतस्वहारा कस्या न दृष्टाजनि विस्मयाय ॥ ३७ ॥

जीवातु–किं चात्र विश्रान्तो विनोदाय भैमीप्रतिकृतिमालिख्याद्राक्षी दित्याह श्लोकद्वयेन–उल्लिख्येति। नन्वदृष्टपूर्वा सा कथमलिखदिति शङ्का निरस्यन्नाह—पूर्वं हंसेन नलिन्या दले भैमी यथा येन प्रकारेण उल्लिख्य तस्मै नलायादर्शि दर्शिता। तथैव तेन नलेन अभिलिख्य उपहृतस्वहारा कण्ठार्पित निजमुक्ताहारा तदा विलिखितेत्यर्थः। दृष्टा सती कस्या विस्मयाय नाजनि न जाता, सर्वस्या अपि जातेत्यर्थः ॥ ३७ ॥

अन्वय—हंसेन नलिन्या दले यथा उल्लिख्य भैमी तस्मै अदर्शि तेन तथा एव अभिलिख्य उपहृतस्वहारा दृष्टा कस्या विस्मयाय न अजनि ?

हिन्दी—स्वर्ण हंस ने कमलिनी के पत्र पर जैसी आँककर भीमसुता उसे ( नल को ) दिखायी थी, उस ( नल ) के द्वारा वैसी ही चित्रित कर अपना ( नल का ) कंठहार पहिना दी गयी दीखती किस ( अन्तःपुर की सुन्दरी ) के आश्चर्य की कारण न हुई ?

टिप्पणी—नल ने कभी दमयन्ती को प्रत्यक्ष तो किया नहीं था, केवल स्वर्णहंस ने कमलपत्र पर उसका एक चित्र बनाकर दिखा दिया था, किन्तु कुशल चितेरे नल ने मनोविनोदनार्थ उसी के आधार पर एक वैसा ही दमयन्ती का चित्र बना दिया और उपहारस्वरूप अपना कंठहार उसे पहिना दिया। नल तो अदृश्य था, फलस्वरूप राजभवन में सहसा कंठहार धारिणी दमयन्ती का चित्र देख वहाँ आती जाती स्त्रियों को बड़ा आश्चर्य हुआ कि किसने यह अभिलेख यहाँ उपस्थित कर दिया ? तात्पर्य यह है कि नल ने विश्राम के क्षणों

में जो दमयन्ती का चित्र बनाया, उसे देखकर उसके मन में उठा कि नयन-गोचर प्रिया को प्रथम भेंट में कुछ देना चाहिए, सो कण्ठहार पहिना दिया। कण्ठहार पहिने दमयन्ती के चित्र को जो स्त्री इस प्रकार देखती आश्चर्य में पड़ जाती ॥ ३७ ॥

कौमारगन्धीनि निवारयन्ती वृत्तानि रोमावलिवेत्रचिह्ना।
सालिख्य तेनैक्ष्यत यौवनीयद्वास्थामवस्थां परिचेतुकामा ॥ ३८ ॥

जीवातु—कौमारेति। तेन नलेन यौवनस्येव यौवनीया। वृद्धाच्छ। तस्या द्वारि द्वारे, प्रमुखे च तिष्ठतीति यौवनीयद्वास्था। 'खर्परे शरि वा विसर्गलोपो वक्तव्यः' इति वैकल्पिकं विसर्जनीयस्य लोपः। तामवस्थां दौवारिकदशां यौवनप्रवेशदशां च, परिचेतुकामा अभ्यसितुकामा। अत एव रोमावलिरेव वेत्रदण्डस्तच्चिह्नं यस्याः सा। कौमारस्य गन्धो लेशोऽस्तीति कौमारगन्धीनि शैशवसंस्पर्शीनि, वृत्तानि चापलानि, निवारयन्ती सा दमयन्ती आलिख्य ऐक्ष्यत। ईक्षतेः कर्मणि लङ्। वयःसन्धौ वर्तमानां तामालिख्य अद्राक्षीदित्यर्थः। रूपकालङ्कारः ॥ ३८ ॥

अन्वय – तेन यौवनीयद्वास्थाम् अवस्थां परिचेतुकामा रोमावलिवेत्रचिह्ना कौमारगन्धीनि वृत्तानि निवारयन्ती सा आलिख्य ऐक्ष्यत।

हिन्दी—उस (नल) ने यौवन के द्वार पर स्थित अवस्था से परिचय प्राप्त करने की कामना से रोमावली रूप वेत्रदंड-चिह्नों से युक्त बचपने की गंध देने वाले चपलतादि व्यापारों का निवारण करती उस (दमयन्ती) का आलेख बनाकर निहारा।

टिप्पणी—इस के आलेख में जो दमयन्ती नल ने देखी थी, वह 'वयःसन्धि' की अवस्था में थी, जिसमें बचपन जा रहा था और तरुणाई आने लगी थी। रोमावली उग आयी थी और बालोचित चपलता जा जा रही थी। ऐसी ही दमयन्ती को आलेख में बनाकर नल देखता रहा। बच्चों को शिक्षा देने के लिए बेंत की छड़ी का उपयोग किया जाता है। दमयन्ती यौवनावस्था का अभ्यास कर रही है, रोमावली बेंत की छड़ी है, जिसका उपयोग शिक्षा प्राप्त करते समय बचपन के खेल-कूद, चपलता आदि के निवारण के लिए किया जाता रहा है और किया जा रहा है। अथवा रोमावली बेंत की

छड़ी के वे चिह्न ( निशान ) हैं, 'कौमारगन्धि वृत्तो' के निवारणार्थ जिसका उपयोग किया गया है। निवारणार्थ–प्रवेश-निषेध के लिए द्वार पर वेत्रधारिणी को नियुक्त किया ही जाता है। रूपक ॥ ३८ ॥

पश्या पुरन्ध्रीः प्रति सान्द्रचन्द्ररजःकृतक्रीडकुमारचक्रे।
चित्राणि चक्रेऽध्वनि चक्रवर्तिचिह्नं तदङ्घ्रिप्रतिमासु चक्रम् ॥ ३९ ॥

जीवातु–पश्या इति। सान्द्राणि चन्द्ररजांसि कर्पूरपांशव। 'अथ कर्पूरमस्त्रियाम् घनसारश्चन्द्रसंज्ञ' इत्यमर। तैं कृतक्रीड कुमारचक्र, बालसङ्घो यस्मिन् तस्मिन् अध्वनि चक्रवर्तिचिह्नं सार्वभौमलक्षण, तस्य नलस्य, अङ्घ्रिप्रतिमासु पादन्यासेषु। चक्र चक्ररेखा पश्यन्तीति पश्या पश्यन्ती, 'पाघ्रा' इत्यादिना शप्रत्यय पश्यादेशश्च। पुरन्ध्री प्रति स्त्रिय उद्दिश्य चित्राणि चक्रे। तासामाश्चर्याणि जनयामासेत्यर्थं ॥ ३९ ॥

अन्वय.—सान्द्रचन्द्ररजःकृतक्रीडकुमारचक्रे अध्वनि तदङ्घ्रिप्रतिमासु चक्रवर्त्तिचिह्नं चक्र पश्या पुरन्ध्रीः प्रति चित्राणि चक्रे।

हिन्दी–जिसमे घनी कपूर धूलि उछाल-उछाल कर बालकों ने खेल किया है, ऐसे मार्ग मे उस ( नल ) के पैरों की छापों मे बना चक्रवर्ती का चिह्न चक्र देखनेवाली नागरिकाओं को आश्चर्यों मे डालने लगा।

टिप्पणी—मार्ग मे चदन धूल उडा उडाकर राज भवन के बालकों ने क्रीडा की थी, वह चदन-चूरा वहाँ जमा था। जाते नल के चरण चिह्न उसमे उभर गये। उधर से आती जाती स्त्रियों ने उन चिह्नों में 'चक्र' का चिह्न बना देखा, जो चक्रवर्ती के चरणों मे होता है। उन्हे घोर आश्चर्य हुआ कि कौन चक्रवर्ती इधर से गया है? विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ ३९ ॥

तारुण्यपुण्यामवलोकयन्त्योरन्योन्यमेणेक्षणयोरभिख्याम्।
मध्ये मुहूर्तं स बभूव गच्छन्नाकस्मिकाच्छादनविस्मयाय ॥ ४० ॥

जीवातु—तारुण्येति। तारुण्यपुण्या यौवनमनोज्ञाम्। 'पुण्य मनोज्ञ' इति विश्व। अन्योन्यमभिख्या शोभामवलोकयन्त्योरेणेक्षणयो मृगाक्ष्योर्मध्ये गच्छन् मुहूर्तम्, ईषत्कालम्, आकस्मिकाच्छादनेन निर्हेतुकव्यवधानेन विस्मयाय

बभूव। अत्र व्यवधानकारण विना व्यवधानोक्तेरकारणे कार्योत्पत्तिलक्षणो विभावनालङ्कारः ॥ ४० ॥

अन्वय—तारुण्यपुष्पाभ्याम् अन्योन्यम् अभिख्याम् अवलोकयन्त्यो एणेक्षणयो मध्यं गच्छन् स मुहूर्तम् आकस्मिकाच्छादनविस्मयाय बभूव।

हिन्दी—तरुणाई के पुष्प से पूर्ण ( यौवन से शोभित ) परस्पर शोभा को निरखती दो मृगाक्षियों के मध्य में जाता वह ( नल ) क्षण भर को अकस्मात् ढक लेने के कारण विस्मय का निमित्त हो गया।

टिप्पणी—दो तरुणियाँ परस्पर वार्तालाप कर रही थीं, नल जब उनके मध्य से ( अदृश्य रूप में ) निकला तो क्षणभर को उसके द्वारा उपस्थित अन्तराय के कारण वे परस्पर आच्छादित हो गयीं। इस पर उन्हें आश्चर्य हुआ कि यह हुआ क्या? विद्याधर के अनुसार यहाँ उल्लेख्य अलंकार केवल छेकानुप्रास है, जब कि मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ व्यवधान-कारण के बिना व्यवधान के कथन से अकारण में कार्योत्पत्ति रूप विभावना अलंकार है। कदाचित् मल्लिनाथ का यह विचार है कि अदृश्य नल का शरीर आच्छादन नहीं कर सकता अथवा सुन्दरियों को आच्छादन का कारण न प्रतीत होना किन्तु, आच्छादन-कार्य हो जाना अकारण में कार्य प्रतीति है। नारायण पंडित के अनुसार अदृश्य शरीर का स्पर्श, उससे आच्छादन—दोनों संगत कारण हैं ॥ ४० ॥

पुरः स्थितस्य क्वचिदस्य भूपारत्नेषु नार्यः प्रतिबिम्बितानि।
व्योमन्यदृश्येषु निजान्यपश्यन् विस्मित्य विस्मित्य सहस्रकृत्वः ॥ ४१ ॥

जीवातु—पुर इति। क्वचिद्देशे नार्यः पुरःस्थितस्य नलस्य अदृश्येषु भूपारत्नेषु निजानि प्रतिबिम्बितानि प्रतिबिम्बानि, व्योमनि शून्ये विस्मित्य विस्मित्य पुनः पुनः विस्मिता भूत्वा। सहस्रकृत्व सहस्रवारमपश्यन्। अत्रापि निरालम्बनप्रतिबिम्बदर्शनोक्तेरकारणे कार्योत्पत्तिलक्षणो विभावनालङ्कारः ॥

अन्वय.—क्वचित् नार्यः पुरःस्थितस्य अस्य अदृश्येषु भूपारत्नेषु निजानि प्रतिबिम्बितानि व्योमनि विस्मित्य विस्मित्य सहस्रकृत्व अपश्यन्।

हिन्दी—कहीं स्त्रियों ने सम्मुख खड़े इस ( नल ) के अदृश्य आभूषणों के

रत्नो मे अपने प्रतिबिम्ब शून्य मे बार-बार विस्मित हो सहस्रवार ( अनेकदा ) देखे।

टिप्पणी—नल और उसके आभूषण तो दिखते थे नहीं, पर आभूषण के रत्नों में आती-जाती स्त्रियों के प्रतिबिम्ब पड़ जाते थे। सूने में—रिक्त आकाश में पड़ती अपनी छायाएँ देख स्त्रियों को बड़ा आश्चर्य हो रहा था और वे बार-बार देखने लगती थीं। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में भी विभावना है, क्योंकि निरालम्बन प्रतिबिम्ब-दर्शन कारण बिना कार्य की उत्पत्ति है। विद्याधर ने यहाँ अतिशयोक्ति का निर्देश किया है ॥ ४१ ॥

*तस्मिन् वियज्यार्धपथान्निवृत्तं तदङ्गरागच्छुरितं निरीक्ष्य।*
*विस्मेरतामापुरनुस्मरन्त्यः क्षिप्तं मिथः कन्दुकमिन्दुमुख्यः ॥ ४२ ॥*

जीवातु—तस्मिन्निति। इन्दुमुख्यः स्त्रियः, मिथः क्षिप्तम्, अन्योन्यं प्रति प्रेरितं किन्तु। तस्मिन्नले वियज्य उन्मिलत्वा अर्धं पन्था अर्धपथ विशेषण-समासे समासान्त। 'अर्धं नपुंसकम्' इत्येकदेशसमास इति केचित्। तत्र समासनिबन्ध। तस्मान्निवृत्तं प्रत्यागच्छन्तं, तस्य नलस्याङ्गरागेण च्छुरितं रूषितं, कन्दुकं निरीक्ष्य अनुस्मरन्त्यः पुनः एतदिति पुनः पुनरनुसन्दधाना विस्मेरता विस्मतत्वमापुः। 'नमिकम्पिस्मि' इत्यादिना रप्रत्ययः ॥ ४२ ॥

अन्वय—इन्दुमुख्यः मिथः क्षिप्तं तस्मिन् वियज्य अर्धपथात् निवृत्तं तदङ्गरागच्छुरितं कन्दुकं निरीक्ष्य अनुस्मरन्त्यः विस्मेरताम् आपुः।

हिन्दी—चन्द्रमुखियाँ एक-दूसरे की ओर फेंके, उस ( नल ) से टकरा खाकर आधे मार्ग से वापस आते, उस ( नल ) के अंगराग से संयुक्त कन्दुक को देख बार बार विचार करती विस्मय को प्राप्त हुईं।

टिप्पणी—कन्दुक-क्रीडा का वर्णन। सुन्दरियाँ कन्दुक क्रीडा में एक दूसरे की ओर गेंद उछाल रही थीं, उधर निकलते नल के शरीर से गेंद की टक्कर हुई और वह आधे मार्ग में ही गिर पड़ा। उस पर नल के शरीर पर लगे चन्दनादि अंगराग के चिह्न भी बन गये। वे चन्द्रमुखी नारियाँ बार बार सोचने लगीं कि यह सब कैसे हो गया? कारण समझ में न आने से उन्हें आश्चर्य हुआ। विद्याधर के अनुसार हेतु अलंकार ॥ ४२ ॥

पुंसि स्वभर्तृव्यतिरिक्तभूते भूत्वाप्यवीक्षानियमव्रतिन्यः।
छायासु रूपं भुवि तस्य वीक्ष्य फलं दृशोरानशिरे महिष्यः ॥ ४३ ॥

जीवातु—पुंसीति। महिष्यो राजदाराः, स्वभर्तृव्यतिरिक्तभूते पुंसि परपुरुषे विषये अवीक्षानियमेन अनिरीक्षणसङ्कल्पेन, व्रतिन्यः व्रतवत्यो भूत्वा तस्य नलस्य भुवि कुट्टिमभूमौ छायासु प्रतिबिम्बेषु रूपसौन्दर्यं वीक्ष्य दृशोः फलमानशिरे प्रापुः। 'अत आदेः' इत्यभ्यासदीर्घः। 'अश्नोतेश्च' इति नुडागमः॥

अन्वयः—स्वभर्तृव्यतिरिक्ते पुंसि अवीक्षानियमव्रतिन्यः भूत्वा अपि महिष्यः भुवि छायासु तस्य रूपं वीक्ष्य दृशोः फलम् आनशिरे।

हिन्दी—अपने स्वामी से भिन्न पुरुष के दर्शन न करने का नियम मानने वाली होकर भी रानियाँ धरती पर पड़ी छायाओं में उन (नल) का रूप देखकर नेत्रों की सफलता पा रही थीं।

टिप्पणी—असूर्यम्पश्या राजदाराओं को अपने पति से भिन्न परपुरुष-दर्शन का निषेध था। या तो अन्य राजा उतने सुन्दर नहीं थे, या फिर राजदाराएँ प्रतिदिन देखते रहने के कारण अपने पति-राजाओं के रूप के प्रति आकर्षणहीन हो गयी थीं, जिससे उन्हें वे सुन्दर नहीं लगते थे सो उन्होंने चमकदार फर्श पर उभरती नल की छवियाँ देखीं, तो अभिनव सौन्दर्य निहार कर उनके नेत्र निहाल हो गये। नल के अनुपम सौन्दर्य का संकेत कि पतिव्रताएँ भी उन पर आकृष्ट हो गयीं। विद्याधर के अनुसार क्रिया विरोधातिशयोक्ति क्योंकि परपुरुषदर्शन से भी पतिव्रताओं का पातिव्रत-भंग नहीं हुआ ॥ ४३ ॥

विलोक्य तच्छायमतर्कितानि पतिं प्रति स्वं वसुधाधि धत्ते।
यथा वयं किं मदनं तथैनं त्रिनेत्रनेत्रानलकीलनीलम् ॥ ४४ ॥

जीवातु—विलोक्येति। तानि राजमहिषीति, तस्य नलस्य, छाया अनातपरेखा तच्छायम्। नीलमिति शेषः। विलोक्य यथा वयं स्वं स्वकीयं, पतिं भीमं, प्रत्युद्बुद्धम्, मदनं दम्भम्। तथा वसुधापि स्वं पतिं भीममेव प्रत्युद्बुद्धम्। किन्तु, त्रिनेत्रस्य ईश्वरस्य, नेत्रानलकीलैर्नेत्राग्निज्वालैः, नील कृष्ण-वर्णम्, एनं मदनं धत्ते किमित्यतर्कि उत्प्रेक्षितम्। तच्छाये वसुधाले तस्मि-

विरही ) राजा पर पुर ( शरीर ) में प्रवेश करते योगी ( सिद्ध, सयोगी ) के समान सुशोभित हो रहा था,—आश्चर्य !

टिप्पणी—वियोगी ( विरही ) राजा योगी ( सयोगी ) जैसा लगा, यह आश्चर्य है विरोध भी, ऐसे ही योगी ( योग साधक तपस्वी ) का वियोगी ( योगच्युत ) होना भी विरोध है। परिहार होता है वियोगी का अर्थ विरही और योगी का सिद्ध तापस लेने से। नल अदृश्य था, उसके शरीर की अनेक छाया पड रही थी, वह परपुर में भी प्रवेश करता था। इसके आधार पर उनकी समता योगी से की गयी, जो स्वेच्छया अदृश्य रह सकता है, अनेक शरीरों का विस्तार कर सकता है और पर पुर प्रवेश ( परकाया प्रवेश ) कर सकता है। विषयो से निवृत्त हो जाने के कारण वह 'वियोगी' भी है। विद्याधर के अनुसार यहाँ विरोधाभास और उपमा है॥ ४६॥

पुमानिवास्पर्शि मया भ्रमन्त्या छाया मया पुंस इव व्यलोकि।
ब्रुवन्निवातर्कि मयापि कश्चिदिति स्म स स्त्रैणगिरः शृणोति॥ ४७॥

जीवातु—पुमानिति। भ्रमन्त्या मया पुमानिवास्पर्शि स्पृष्ट। मया पुंस-छायेव व्यलोकि विलोकिता। मयापि कश्चित् ब्रुवन् लपन्निव, अतर्कि तर्कित। सवत्र कर्मणि लुङ्। इत्येवरूपा स्त्रैणस्य स्त्रीसमूहस्य गिर। यद्वा, स्त्रीषु भवा-स्त्रैणा गिर। 'स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात्' इति भवार्थे नञ्प्रत्यय। स नल, शृणोति स्म। 'लट् स्मे' इति भूते लट्॥ ४७॥

अन्वय—भ्रमन्त्या मया पुमान् इव अस्पर्शि, मया पुंस छाया इव व्यलोकि, मया अपि कश्चित् ब्रुवन् इव अतर्कि—इति स स्त्रैणगिर शृणोति स्म।

हिन्दी—भ्रमण करती मैंने पुरुष-जैसा छुआ, मैंने पुरुष की छाया जैसी देखी, मुझे भी कोई बोलता-जैसा प्रतीत हुआ—इस प्रकार के वह ( नल ) स्त्रियों के वचन सुन रहा था।

टिप्पणी—विद्याधर के अनुसार उपमा। अदृश्य नल के कारण उत्पन्न अतःपुर की स्त्रियों की दशा का स्वाभाविक चित्रण॥ ४७॥

अन्या पणम्योपनता ननाङ्गी नलेन भैमी पथि योगमाप।
स भ्रान्तभैमीषु न या विवेद सा तं च नादृश्यतया ददर्श॥ ४८॥

जीवातु—अम्बामिति। नताङ्गी व्यानतगात्री भैमी। अम्बा मातरम्। 'अम्बा सवित्री जननी माता च' इति हलायुध। प्रणम्योपनता सती, नलेन पथि योगमाप। किन्तु स नलो भ्रान्तभैमीषु अनेकभैमीषु मध्ये ता न विवेद विविच्य नाजानात्, सा च त नलम् अदृश्यतया न ददर्श। अत्र रूपसाम्याद्-भ्रान्तभैम्या भ्रान्तभैमीभि सहाभेदाभिधानात् सामान्यालङ्कार। 'सामान्य गुणसाम्येन यत्र वस्त्वन्तरैकता' इति लक्षणात्॥ ४८॥

अन्वय—अम्बा प्रणम्य उपनता नताङ्गी भैमी पथि नलेन योगम् आप, स भ्रान्तभैमीषु ता न विवेद, सा च तम् अदृश्यतया न ददर्श।

हिन्दी—माँ को प्रणाम करके आयी विनत अगोवाली भीम-सुता मार्ग मे नल को मिली, किंतु भ्रम से दीखती भीमसुताओ के मध्य वह उसे न पहिचान सका, और वह (दमयती) उसको अदृश्य होने के कारण न देख पायी।

टिप्पणी—गुरुजनो के प्रति आदर भावना श्रेयस्करी होती है, परिणामत भैमी नल का योग तो हुआ, पर भ्रान्ति के कारण प्रत्यक्षता न हो सकी। भ्रम से विवेक का नाश होता ही है। 'नताङ्गी' से तात्पर्य है यौवनवती—यौवनभार से झुके अगा वाली। मल्लिनाथ के अनुसार सामान्यालकार, क्योंकि यहाँ रूपसाम्य के कारण भ्रात भैमियो के मध्य अभ्रात (वास्तविक) भैमी के साथ अविधान है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिग॥ ४८॥

प्रसूप्रसादाधिगता प्रसूनमाला नलस्य भ्रमवीक्षितस्य।
क्षिप्तापि कण्ठाय तयोपकण्ठे स्थित तमालम्बत सत्यमेव॥ ४९॥

जीवातु—प्रस्विति। प्रसूप्रसादाधिगता मातृप्रसादलब्धा। 'जनयित्री प्रसूर्माता जननी' इत्यमर। प्रसूनमाला पुष्पमालिका। तया भैम्या भ्रमवीक्षितस्य भ्रान्तिदृष्टस्य नलस्य कण्ठाय क्षिप्ताप्युपकण्ठे समीपे स्थित सत्यमेव तथ्यमेव त नलमालम्बत प्राप मणिप्रभायां मणिबुद्धिन्यायादिति भाव॥४९॥

अन्वय:—प्रसूप्रसादाधिगता प्रसूनमाला तया भ्रमवीक्षितस्य नलस्य कण्ठाय क्षिप्ता अपि उपकण्ठे स्थित त सत्यम् एव आलम्बत।

हिन्दी—माता के परितोष से प्राप्त फूलों की माला उस (दमयती) के द्वारा भ्रम से दृष्ट नल के कठ के निमित्त फेंकी गयी भी निकट स्थित उस (नल) के पास चली गयी।

टिप्पणी—नलानुरागिणी दमयती को सर्वत्र नल का आभास होता रहता था। इस समय तो ( अदृश्य रूप में ही सही ) नल उसके पास था, सो उसे भ्रम-सा हुआ कि उसे नल दीख रहा है। उसने 'भ्रातिदृष्ट' नल के गले में माँ से मिली माला डाल दी, और नल तो पास था ही, माला उसके गले में पड गयी। भावी-कथन-संकेत रूप नाटकीय स्थिति पताकास्थानक। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अनुप्रासालङ्कार ॥ ४९ ॥

स्रग्वासनादृष्टजनप्रसाद　सत्येयमित्यद्भुतमाप　भूपः।
क्षिप्तामदृश्यत्वमिताः च मालामालोक्य तां विस्मयते स्म बाला ॥५०॥

जीवातु—स्रगिति। भूपो नल वासनया निरन्तरभावनया, दृष्टस्य जनस्य, अलीकभैम्या प्रसादोऽनुग्रहभूता इयं स्रक् सत्या सत्यभूतेति हेतोरद्भुतमाप। बाला भैमी च, क्षिप्तामात्मना न्यस्ताम्। अथ अदृश्यत्वमिता प्राप्ता माला मालोक्य आलोच्य विस्मयते स्म विस्मिताभूत् ॥ ५० ॥

अन्वय'—वासनादृष्टजनप्रसाद इयं स्रक् सत्या–इति भूप. अद्भुतम् आप, बाला च अदृश्यत्वम् इता ता मालाम् आलोक्य विस्मयते स्म।

हिन्दी—भावना के कारण दृष्ट व्यक्ति ( दमयती ) का प्रसाद रूप यह माला ( तो ) सच्ची है—इससे राजा ( नल ) को आश्चर्य हुआ, और वह बाला ( दमयती ) अदृश्यता को प्राप्त उस माला को देख कर विस्मय में पड गयी।

टिप्पणी—नल और दमयती दोनों विस्मित हो गये। नल को अचरज हुआ कि भ्रम से देखी अलीक दमयती द्वारा प्रसाद रूप में दी गयी माला तो सत्य है। यह कैसे हुआ, जब भ्राति से दृष्ट जन द्वारा दी वस्तु भी भ्रम होती है, सत्य नहीं। दमयती को आश्चर्य हुआ कि माला गयी कहाँ ? यहाँ तो कोई दीखता नहीं। माला तो नल की इच्छा से उसके गले पडकर अदृश्य हो गयी थी ॥ ५० ॥

अन्योन्यमन्यत्रवदीक्षमाणौ　परम्परेणाध्युषितेऽपि देशे।
आलिङ्गितालीकपरस्परान्तस्तथ्यं मिथस्तौ परिषस्वजाते ॥ ५१ ॥

जीवातु—अन्योन्यमिति। तौ भैमीनलौ परस्परेणाध्युषिते देशेऽपि अन्यान्य-

मिति कर्मनिर्देशः । नलो भैमीं सा च नलमित्यर्थः । अयत्नवद्देशान्तर इवेक्ष-
माणौ, अन्यत्र स्थिताविव परस्परं तावित्यर्थः । आलिङ्गितमालिङ्गनम्, अलीकं
यस्य तदालिङ्गितालीकम्, एतदालिङ्गितं मिथ्येत्यभिमान, परस्परस्यान्तरन्त-
करणं यस्मिन् कर्मणि तद्यथा भवति तथा । अव्ययोत्तरपदो बहुव्रीहिः । अन्यय
रेफान्त क्रियाविशेषणम् । मिथोऽन्योन्यं तथ्यं यथार्थमेव । परिषस्वजाते
श्लिष्यतः 'उपसर्गात्सुनोति' इत्यादिना षत्वम् । पूर्ववासनया परस्परचेष्टां
मिथ्येति मन्यमानावेव तथ्यमचेष्टतामित्यर्थः ॥ ५१ ॥

अन्वयः—परस्परेण अध्युषिते देशे अपि अन्यत्रवत् ईक्षमाणौ तौ आलिङ्गितालीकपरस्परान्तः मिथः तथ्यं परिषस्वजाते ।

हिन्दी—दोनों ( दमयन्ती-नल ) के द्वारा अधिष्ठित स्थान में भी एक दूसरे को दूसरे स्थान पर स्थित जैसे देखते हुए उन दोनों ( दमयन्ती-नल ) ने मन में परस्परालिङ्गन को मिथ्या समझकर भी एक-दूसरे का सचमुच आलिङ्गन किया ।

टिप्पणी—नल अदृश्य था और दमयन्ती को वह पहिचानता था नहीं, फिर भी निरंतर भावना से वशीभूत वे दोनों आलिङ्गित हो गये । दोनों तो यह समझते थे उनका प्रेमास्पद यहाँ है नहीं, अतः उन्हें वह आलिङ्गन केवल कल्पनामात्र लग रहा था, पर वह घटित सत्यतः हो रहा था । मिथ्या समझते हुए भी वे वस्तुतः आलिङ्गित हुए । पूर्व-वासना के कारण अपनी चेष्टा को मिथ्या सदृश मानते हुए दमयन्ती-नल वास्तविक आचरण ही कर रहे थे । विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलङ्कार ॥ ५१ ॥

स्पर्शं तमस्याधिगतापि भैमी मेने पुनर्भ्रान्तिमदर्शनेन ।
नृपस्तु पश्यन्नपि तामुदीतस्तम्भो न धर्तुं सहसा शशाक ॥ ५२ ॥

जीवातु—स्पर्शमिति । भैमी तं तस्य स्पर्शम् अधिगता प्राप्तापि । पुनरस्य नलस्य अदर्शनेनादृश्यत्वेन, भ्रान्तिं मेने । अतो नलं धर्तुं न शशाकेति शेषः । नृपस्तु पश्यन्नप्युदीतस्तम्भो निष्क्रियाङ्गत्वलक्षणः सात्त्विको यस्य, स सन् । तां भैमीं सहसा धर्तुं ग्रहीतुं न शशाक । अन्यथा धरेदिति भावः । उदीतेति ईङ् गताविति दीर्घेण 'ई' धातुना निष्पन्नम् । अत्र स्तम्भपदार्थस्य विशेषणगत्या धारणाशक्तिहेतुत्वात् पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलङ्कारः ॥ ५२ ॥

अन्वय—स्पर्शम् अधिगता अपि भैमी पुनः अस्य अदर्शनेन तं भ्रान्तिं मेने, पश्यन् अपि उदितस्तम्भः नृपः तु तां सहसा धर्तुं न शशाक।

हिन्दी–(नल के) स्पर्श को प्राप्त करके भी भीमसुता ने फिर इस (नल) के न दीखने के कारण उस (स्पर्श) को भ्रम ही माना। (दमयन्ती को) देखते हुए भी स्तम्भ (जड़ता सात्त्विक भाव) का उदय हो जाने के कारण राजा (नल) भी उस (दमयन्ती) को सहसा पकड़ने में समर्थ न हो पाया।

टिप्पणी–स्तम्भ पदार्थ के विशेषण रूप में धारण में अशक्ति का हेतु होने से इस श्लोक में मल्लिनाथ के अनुसार काव्यलिङ्ग है, विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग और भावोदय ॥ ५२ ॥

स्पर्शातिहर्षादृतसत्यमत्या प्रवृत्य मिथ्या प्रतिलब्धबोधौ।
पुनर्मिथस्तथ्यमपि स्पृशन्तौ न श्रद्दधाते पथि तौ विमुग्धौ ॥ ५३ ॥

जीवातु—स्पर्शेति। विमुग्धौ रागान्धौ, तौ दमयन्तीनलौ, पतिस्पर्शजातिहर्षोऽतिमात्रानन्दः, तस्माद्धेतोस्तदन्यथानुपपत्त्या, आदृतया दृढीकृतया सत्यमत्या सत्योऽयं स्पर्श इति बुद्ध्या प्रवृत्य पुनर्व्यापृत्य मिथ्याप्रतिलब्धबोधौ प्रवृत्तेऽपि स्पर्शालाभान्मिथ्येति निश्चितबोधौ, मिथ्येति बुद्धवन्ताविस्यर्थः। पुनरित्थमुभयदर्शनानन्तरं, मिथोऽन्योन्यं तथ्यं यथार्थमपि स्पृशन्तावपि, न श्रद्दधाते न विशश्वसतुः। दधातेर्लिट् तङ्। श्रच्छब्दस्य 'श्रदन्तरोरुपसङ्ख्यानमि' त्युपसर्गत्वाद्धातोः प्राक् प्रयोगः ॥ ५३ ॥

अन्वय—स्पर्शातिहर्षादृतसत्यमत्या पुनः प्रवृत्य मिथ्याप्रतिलब्धबोधौ विमुग्धौ तौ पथि मिथः तथ्यं स्पृशन्तौ अपि न श्रद्दधाते।

हिन्दी—स्पर्श के कारण से उत्पन्न अत्यन्त हर्ष के कारण 'वह आलिंगन सत्य था'—इस बुद्धि से पुनः (आलिंगन में) प्रवृत्त हो मिथ्यात्व का बोध पाकर भ्रम में पड़े वे दोनों (नल-दमयन्ती) मार्ग में परस्पर सत्यतः स्पर्श करते हुए भी (उस पर) विश्वास नहीं कर रहे थे।

टिप्पणी—श्लोक संख्या ५१ में वर्णित नल-दमयन्ती का परस्परालिंगन उन्हें भ्रम प्रतीत हुआ, किन्तु आलिंगन से जो अतीव हर्ष हुआ, उससे उन्होंने माना कि आलिंगन मिथ्या नहीं था, वास्तविक था, अतः वे पुनः आलिंगन में प्रवृत्त हुए, पर इस बार स्पर्श न होने से उन्होंने मान लिया कि आलिंगन

वास्तविक नहीं था। मार्ग में जब उन्होंने तीसरी बार परस्पर वस्तुत एक-दूसरे का स्पर्श पाया, तब भी वे उसकी वास्तविकता पर विश्वास न कर सके। पहिला आलिंगन वास्तविक था, जिस पर वे पहिले विश्वास न कर सके। पर उत्पन्न हर्ष के कारण उन्हें लगा कि वह असत्य नहीं था और वे पुन आलिंगन करने को बढे। इस बार स्पर्श नहीं हुआ, अत उन्होंने मान लिया कि सब अवास्तविक ही था—कल्पनामात्र, अत तृतीय बार घटित स्पर्श पर भी उन्हें विश्वास नहीं हुआ। इस श्लोक में सत्य स्पर्श में श्रद्धा के कारण होने पर भी अलीकभाव से निमित्त-प्रतिपादन है, अत विद्याधर न उक्तनिमित्त-विशेषोक्ति अलकार का निर्देश किया है ॥ ५३ ॥

सर्वत्र सवाधमबाधमानौ रूपश्रियातिथ्यकरं परं तौ।
न शेकतु केलिरसाद्विरन्तुमलीकमालोक्य परस्परं तु ॥ ५४ ॥

जीवातु—सर्वत्रेति। तौ नैमीनलौ, रूपश्रिया सौन्दर्यसम्पदा, सर्वत्र सर्वावयवेषु सवाध मिथस्सवादाहं, परस्परानुरूपमित्यर्थ। अत एव परम अत्यन्तमातिथ्यकर मिथः सत्कारकारि। अलीकमसत्य परस्परन्तु कर्म आलोक्य। अवाधमानौ मिथ्येत्यमन्यमानौ, केलिरसात् क्रीडारागाद्विरन्तु निवर्तितुं न शेकतु, किन्त्वलीकेनापि परस्परेण क्रीडितुमायक्ताक्षतुरित्यर्थ ॥ ५४ ॥

अन्वय—रूपश्रिया सर्वत्र सवाद परम् आतिथ्यकरम् अलीक परस्पर कर्म आलोक्य अबाधमानौ तौ केलिरसात् विरन्तु न शेकतु।

हिन्दी—रूप-सम्पदा के कारण सब स्थानों ( सब अगों ) में सवादी ( एक समान कमनीय ), परमप्रीतिकर मिथ्याभूत परस्पर ( स्पर्शादि ) क्रिया को देखकर मिथ्या न मानते हुए वे दोनों ( नल-दमयन्ती ) क्रीडा-रस से विरत न हो पाये।

टिप्पणी—नल-दमयन्ती—दोनों ही समान रूप-शोभा से परिपूर्ण थे, अत उनकी रसकेलि सर्वथा रमणीय और समान आनन्द देने वाली थी। इस कारण वे दोनों मिथ्या को भी मिथ्या न मानते हुए रसकेलि से विरत न हुए। कभी उनका क्रम अलीक रह जाता था, कभी वास्तविक भी। अत अनेक स्थलों में वास्तविक रस-केलि के आनन्द का अनुभव करते हुए नल-दमयन्ती केलिरत रहे। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार ॥ ५४ ॥

परस्परस्पर्शरसोर्मिसेकात्तयो॰ क्षणं चेतसि विप्रलम्भ ।
स्नेहातिदानादिव दीपिकार्चिर्निमिष्य किञ्चिद्द्विगुणं दिदीपे ॥ ५५ ॥

जीवातु—परस्परेति । तयोर्भैमीनलयो चेतसि विप्रलम्भो विरह, परस्परस्पर्शरसस्य अन्योन्यस्पर्शसुखस्य, ऊर्मिभि सेकात् क्षण स्नेहस्य तैलादेर तिदानाद्दीपिकार्चिर्दीपज्वालेव किञ्चिदीपन्निमिष्य निवार्य, द्वौ गुणावृत्ती यस्मिन् कर्मणि तथया भवति तथा द्विगुणम्, अधिक दिदीपे प्रजज्वाल सोऽप्युद्दीपक एवाभूदित्यर्थ ॥ ५५ ॥

अन्वय—विप्रलम्भ तयो चेतसि परस्परस्पर्शरसोर्मिसेकात् स्नेहाति दानात् दीपिकार्चि इव क्षण किञ्चित् निमिष्य द्विगुण दिदीपे।

हिन्दी—वियोग उन दोनो ( नल दमयन्ती ) के हृदयो मे अन्योन्य के स्पर्श रस की तरगो के सिंचन से स्नेह का अत्यन्त दान होने स्वरूप स्नेह ( तेल ) के प्रचुरमात्रा मे डाल देने से दीपक की लौके समान कुछ देर तक कुछ मद होकर द्विगुण होकर दीप्त हो गया ।

टिप्पणी—नल दमयन्ती ने उपर्युक्त वर्णन के अनुसार रसकेलि का आनन्द पाया । इस मिलन सुख में जो परस्पर स्नेह का आदान प्रदान मिला उससे प्रणयीयुगल की विरहाग्नि कुछ मद पडी परन्तु वे पुन वियुक्त हो गये । तब जैसे तेल डाल देने से मद पडी दिए की लौ भभक कर और तेज हो जाती है, वैसे ही प्रेम को पाकर वियुक्त प्रेमी द्विगुणित रूप से वियोग सतप्त हो गये । विद्याधर के अनुसार उपमा ॥ ५५ ॥

वेश्माप सा धैर्यवियोगयोगाद् बोधश्च मोहश्च मुहुर्दधाना ।
पुन पुनस्तत्र पुर॰ स पश्यन् बभ्राम ता सुभ्रुवमुद्भ्रमेण ॥ ५६ ॥

जीवातु—वेश्मेति । सा भैमी, धैर्यवियोगयोर्योगाद्यथासख्य मुहुर्बोधश्च मोहश्च दधानेति यथासख्यालङ्कार । वेश्म निजावासमाप । नलस्तत्र ता सुभ्रुव भैमीम् उद्भ्रमेण भ्रा त्या पुन पुरोऽग्रे पश्यन् बभ्राम । प्राप्यायर्येति भाव । एतेन चापलाख्य सञ्चारिभाव उक्त । 'चापल स्वनवस्थानम् इति लक्षणात् ॥ ५६ ॥

अन्वय-धैर्यवियोगयोगात् मुहु बोध मोह दधाना सा वेश्म आप, तत्र ता सुभ्रुम उद्भ्रमेण पुन पुन पुर पश्यन् स बभ्राम ।

हिन्दी—धीरज और विरह—दोनों के रहने से कभी शान्त और कभी मोह को धारण करती वह (दमयन्ती) घर गयी, और वहाँ उस सुन्दर भ्रुकुटि वाली (दमयन्ती) को उत्पन्न भ्रम के कारण बार-बार अपने समुख देखता वह (नल) भटकने लगा।

टिप्पणी—दमयन्ती धैर्यशालिनी थी, अत वह चित्त को समाहित लेती थी, किन्तु वियोग के कारण पुनः मोह को प्राप्त हो जाती थी। इन दोनों स्थितियों में पड़ती वह अन्ततः घर चली गयी और विरही नल 'त्रिभुवनमपि तन्मयं विरहे' के अनुसार सर्वत्र दमयन्ती को ही समुख देखते इधर-उधर भ्रमण करने लगे। यहाँ चपलता सचारीभाव का वर्णन है, चपलता अर्थात् मात्सर्य, द्वेष, राग आदि के कारण अनवस्थिति—'मात्सर्यद्वेषरागादेश्चापल्य त्वनवस्थितिः' (सा० ३।१७८)। विद्याधर के अनुसार यथासंख्य और भावशबलता अलंकार॥ ५६॥

पद्भ्यां नृपः सञ्चरमाण एष चिरं परिभ्रम्य कथं कथञ्चित्।
विदर्भराजप्रभवानिवासं प्रासादमभ्रङ्कषमाससाद॥ ५७॥

जीवातु—पद्भ्यामिति। एष नृपः पद्भ्यां सञ्चरमाणो गच्छन्। 'समस्तृतीयायुक्तात्' इति तृतीया। चिरं परिभ्रम्य कथं कथञ्चित् पादचारक्लेशादतिकृच्छ्रेण विदर्भराजप्रभवा कारणं यस्यास्तस्या वैदर्भ्या निवासम्। अभ्र कषतीत्यभ्रकषमत्युन्नतम्। 'सर्वकूलाभ्रकरीषेषु कषः' इति खच्प्रत्यये मुमागमः। प्रासादं सौधमाससाद॥ ५७॥

अन्वय—पद्भ्यां सञ्चरमाण एष नृप चिर परिभ्रम्य कथ कथञ्चित् विदर्भराजप्रभवानिवासम् अभ्रङ्कष प्रासादम् आससाद।

हिन्दी—पैदल चलता-चलता यह राजा (नल) बहुत समय तक घूम-फिर कर किसी प्रकार विदर्भ नरेश की पुत्री (दमयन्ती) के गगनस्पर्शी (अत्युच्च) प्रासाद में पहुँचा।

टिप्पणी—ऊँचे प्रासाद के दुर्गम और दुष्प्रवेश्य होने का संकेत॥ ५७॥

सखीगनाना सरसैर्विलासैः स्मरावरोधप्रममावहन्तीम्।
विलोकयामास सभां स भैम्यास्तन्व्य प्रतोलीमणिवेदिकायाम्॥ ५८॥

साहचर्य है। मैंने विवेकी व्यक्ति के समान बहुत सोच विचार कर नल का वरण स्वीकारा है ॥ ९६ ॥

वर्षेषु यद्भारतमार्यधुर्याः स्तुवन्ति गार्हस्थ्यमिवाश्रमेषु ।
तत्रास्मि पत्युर्वरिवस्ययाहं शर्मोर्मिकिर्मीरितधर्मलिप्सुः ॥ ९७ ॥

जीवातु—विमृश्य वृतमित्युक्तमर्थं विमर्शप्रकारमेव श्लोकचतुष्टयेनाह—वर्षेष्वित्यादि। आर्यधुर्याः श्रेष्ठा आश्रमेषु ब्रह्मचर्यादिषु चतुर्षु गार्हस्थ्यं गृहस्थाश्रममिव। वर्षेष्विलावृतादिषु नवसु यद्भारतवर्षं स्तुवन्ति प्रशंसन्ति। तत्र भारतवर्षे अहं पत्युर्वरिवस्यया शुश्रूषया। 'वरिवस्या तु शुश्रूषा' इत्यमरः। वरिवस्यते क्यजन्तात् 'अ प्रत्ययात्' इति अकारप्रत्यये टाप्। शर्मोर्मिभिः सुखपरम्पराभिः, किर्मीरितं चित्रितं तत्तद्वर्णधर्मं लिप्सुर्लब्धुमिच्छुरस्मि। 'धर्मशात-सुखानि च'। 'चित्रं किर्मीरकल्माषशबलैताश्च कर्बुरे' इति चामरः ॥९७॥

अन्वय—आर्यधुर्याः आश्रमेषु गार्हस्थ्यम् इव वर्षेषु यत् भारतं स्तुवन्ति, तत्र अहं पत्युः वरिवस्यया शर्मोर्मिकिर्मीरितधर्मलिप्सुः अस्मि।

हिन्दी—आर्यों में श्रेष्ठ (विचारक) आश्रमों में गृहस्थाश्रम के समान वर्षों के मध्य जिस भारत की स्तुति करते हैं, उस (भारतवर्ष) में मैं पति (नल) की शुश्रूषा द्वारा सुख की तरंगों (परम्पराओं) से मिश्रित धर्म का अभिलाष करती हूँ।

टिप्पणी—दमयन्ती ने स्पष्ट कर दिया कि वह इलावृतादि खण्डों के मध्य श्रेष्ठ जम्बूद्वीप के नवभाग भारत खण्ड में ही रहना चाहती है, जिसे मनु आदि विचारकों ने सब वर्षों के मध्य उसी प्रकार उत्तम बताया है, जिस प्रकार कि चारों (ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ, सन्यास) आश्रमों के मध्य गृहस्थाश्रम को। दमयन्ती की कामना है कि वह सब देशों में श्रेष्ठ भारत में ही रहकर श्रेष्ठ गृहस्थाश्रम का परिपालन करती हुई सुख और धर्म का भोग करे। विद्याधर के अनुसार उपमा अलङ्कार।

गृहस्थाश्रम की श्रेष्ठता के विषय में मनु का कथन है—'यथा वायुं समाश्रित्य वर्तन्ते सर्वजन्तवः। तथा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः ॥ यस्मात् त्रयोऽप्याश्रमिणो ज्ञानेनान्नेन चान्वहम्। गृहस्थेनैव धार्यन्ते तस्माज्ज्येष्ठाश्रमो गृही ॥'

—मनुस्मृति (३।७७–७८)

हेमचन्द्राचार्य ने भारत को प्रथम वर्ष बताया है—

'भारत प्रथम वर्ष तत किम्पुरुष स्मृतम्। हरिवर्ष तथैवान्यन्मेरोर्दक्षिणतो द्विज ॥ रम्यक चोत्तर वर्षं तस्यैवानु हिरण्मयम्। उत्तराः कुरवश्चैव यथा वै भारत तथा ॥ भद्राश्व पूर्वतो मेरो केतुमाल तु पश्चिमे। नवमाहस्र-मेकैकमेतेषा द्विजसत्तम' ॥ (अभि० चिन्ता० ४।१३) ॥ ९७ ॥

स्वर्गे सता शर्म पर न धर्मा भवन्ति भूमाविह तच्च ते च।
इष्टयापि तुष्टिः सुकरा सुराणा कथ विहाय त्रयमेकमीहे ॥ ९८ ॥

जीवातु—ननु स्वर्गेऽपि सुधर्मो स्त इत्यत्राह—स्वर्गं इति। स्वर्गे सता स्वर्गवासिनामित्यर्थः। शर्मं पर सुखमेव (अस्ति)। धर्मा सुकृतानि न भवन्ति। इहास्या भूमौ तच्छर्म च ते धर्माश्च भवन्ति सम्भवन्ति। किञ्चेह इष्टया यागेन सुराणा तुष्टिरपि सुकरा सुसम्पाद्या। एव सति कथ त्रय शर्मधर्मतुष्टिरूप विहायैक सुखमीहे। न चैतत् प्रेक्षावत्कृत्यमिति भाव। तस्मात् स्वर्गादपि भूलोक एव श्लाघ्य इत्यर्थः ॥ ९८ ॥

अन्वय —स्वर्गे सता पर शर्म धर्मा न, इह भूमौ तत् च ते च भवन्ति, इष्टया सुराणा तुष्टि अपि सुकरा, कथम् त्रय विहाय एकम् ईहे?

हिन्दी—स्वर्ग वासियों को केवल सुख मिलता है, धर्म नहीं। इस धरती (मृत्युलोक-भारतवर्ष) में वह (सुख) और वे (धर्म) भी होते हैं। यज्ञ द्वारा देवों को सन्तुष्ट करना भी सरल है। (ऐसी स्थिति में) क्यों मैं तीन (सुख, धर्म, यज्ञ द्वारा देव तुष्टि) को छोड़ एक (सुख) की कामना करूँ?

टिप्पणी—श्रीमद् भागवत में इसी कारण भारत की श्रेष्ठता का गान किया गया है कि यह सुख-भूमि होने के साथ साथ कर्मभूमि भी है, जो स्वर्ग नहीं है। स्वर्ग तो केवल पुण्य-सुख भोगने का स्थान है, धर्माचरण करके पुण्यार्जन का स्थान तो यह भारत भूमि ही है। यज्ञ करके यहाँ देवों को प्रसन्न भी किया जाता है। दमयन्ती इसी तर्क का आश्रय लेकर इन्द्र को छोड़कर नल को वरने का औचित्य स्थापित करती है। इन्द्र को वरने से केवल सुख मिल सकेगा, नल का वरने से तीनों—सुख, धर्म, देवतुष्टि। विद्याधर के अनुसार समुच्चय अलंकार ॥ ९८ ॥

साधोरपि स्वः खलु गामिताधोगामी स तु स्वर्गमितः प्रयाणे ।
इत्यायतिं चिन्तयतो हृदि द्वे द्वयोरुदर्कः किमु शर्करे न ॥ ९९ ॥

जीवातु—स्वर्गोऽपि कारणात् भूलोक एव श्रेयानित्याह—साधोरिति । किञ्च, साधोः सुकृतिनोऽपि स्वः स्वर्गादधोगामिता गमिष्यता खलु । (साधुरपि कदाचित् पतत्येवेत्यर्थः ।) स साधुस्तोऽस्मात् भूलोकात् प्रयाणे तु स्वर्गगामी गमिष्यति । 'ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति' इति गीतावाक्यात् । 'भविष्यति गम्यादयः' इति गमिनेर्भविष्यदर्थता । 'अकेनोः' इति षष्ठीप्रतिषेधात् कर्मणि द्वितीया । इत्थमित्यमायतिमुत्तरकालम् । 'उत्तरः काल आयतिः' इत्यमरः । हृदि चिन्तयतो विवेकिनो द्वयोः स्वर्भूलोकयोः । उदर्कमुत्तरफलम् । 'उदर्कः फलमुत्तरम्' इत्यमरः । द्वे शर्करे न किमु, शर्करे एवेत्यर्थः । एका शर्करा ( कर्कशावयवा ) चिन्ताकरत्वात्, मृत्स्नापि अपरा सीधुविकारः । तत्र क्रमाद् द्वावप्युदर्कौ द्वे शर्करे, तद्वदित्यर्थः । अत एव निदर्शनालङ्कारभेदः । 'शर्करा खण्डविकृतावुपलाशकले शर्करा-द्योः' इति विश्वः ॥ ९९ ॥

अन्वय—साधोः अपि स्वः अधोगामिता खलु स तु अतः प्रयाणे तु स्वर्गगामी इति आयतिं चिन्तयतः हृदि द्वयोः उदर्कः द्वे शर्करे न किमु ?

हिन्दी—साधु—धार्मिक का भी स्वर्ग से नीचे आना निश्चित है और वह ( पुण्यात्मा ) यहाँ ( धरती ) जाने पर स्वर्ग जाता है । इस प्रकार भविष्य परिणाम विचारनेवाले के हृदय में दोनों ( स्वर्ग और मृत्युलोक ) के उत्तरवर्ती परिणाम क्या दो शर्कराएँ ( कङ्कड़ और शक्कर ) नहीं हैं ?

टिप्पणी—स्वर्ग में निवास की अपेक्षा पृथ्वी पर रहना अच्छा और उपयुक्त है—इस तथ्य की अन्य ढंग से पुष्टि की गयी । पुण्यात्मा सज्जन स्वर्ग में रहकर पुण्य क्षीण होने पर पुनः निम्न लोक में निश्चयतः आता है । श्रीमद् भगवद् गीता ( ९।२१ ) में बताया गया है कि पुण्यात्मा जन विशाल स्वर्गलोक भोग कर पुण्य क्षीण होने पर मर्त्यलोक में आते हैं । इसके विपरीत मृत्युलोक से जाने पर पुण्यशाली स्वर्ग जाता है । स्वर्ग वास का उत्तरफल है अधःपात—कङ्कड़ के समान कठोर और कष्टदायी, और पृथ्वी-वास का फल है, स्वर्ग-प्राप्ति, ऊपर उठना । शक्कर के समान कोमल और मीठा । इस प्रकार

सिद्ध हुआ कि पृथ्वी वास का परिणाम अच्छा होता है। सो पृथ्वी वास ही उचित है। इस श्लोक में क्रम से दो उदर्कों ( उत्तरफलों ) को दो शर्करा—द्विशर्कराकल्प कहा गया है, अत. मल्लिनाथ के अनुसार निदर्शना अलंकार है, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षालंकार का सङ्कर है ॥ ९९ ॥

प्रक्षीण एवायुषि कर्मकृष्टे नरान्न तिष्ठत्युपतिष्ठते य ।
बुभुक्षते नाकमपथ्यकल्पं धीरस्तमापातसुखोन्मुखं कः ॥ १०० ॥

जीवातु–प्रक्षीण इति। किं च यो नाकः कर्मकृष्टे कर्मार्जिते आयुषि प्रक्षीणे सत्येव नरान् मनुष्यानुपतिष्ठते सङ्गच्छते। तिष्ठति सति नोपतिष्ठते 'उपाद्देव-पूजा' इत्यादिना सङ्गतिकरणे तङ्। आपाते प्रारम्भे, सुखोन्मुखं सुखप्रवणं, न तु परिणाम इत्यर्थः। अत एव अपथ्यकल्पं अपथ्यान्नसदृशं तं नाकं, स्वर्गं धीरो धीमान्, कः बुभुक्षते भोक्तुमिच्छति। अपथ्यान्नभोजनवदासन्नमरणाधिकार नाकभोगः कस्मै नाम रोचत इत्यर्थः ॥ १०० ॥

अन्वयः—यः कर्मकृष्टे आयुषि प्रक्षीणे एव नरान् उपतिष्ठते तिष्ठति न, कः धीरः आपातसुखोन्मुखम् अपथ्यकल्पं तं नाकं बुभुक्षते ?

हिन्दी—जो ( स्वर्ग ) कर्मों से प्राप्त आयु के क्षीण होने पर ही मनुष्यों को मिलता है, ( आयु ) वर्तमान होने पर नहीं, ( अथवा 'यः कर्मकृष्टे आयुषि तिष्ठति एव नरान् उपतिष्ठते, प्रक्षीणेन' अन्वय करने पर–जो पुण्य-कर्मार्जित आयु के विद्यमान रहने पर ही प्राप्त रहता है, पुण्य क्षीण होने पर नहीं ), कौन विवेकी ( व्यक्ति ) अविचारित सुखकारी, अपथ्य भोज्य के समान उस स्वर्ग को भोगना चाहेगा ? ( कोई नहीं )।

टिप्पणी—स्वर्ग वास, आयु के क्षीण होने पर—मरने पर ही मिलता है, जीते जी नहीं, अत एव वह अविचारित सुख है—कल्पनामात्र या, जब कि धरती पर रहने का सुख समग्र भूधा अर्थात् वास्तविक है। इसके अतिरिक्त स्वर्ग-वास स्थिर भी नहीं है, पुण्य समाप्त हुए कि वहाँ से हटना ही होगा। दोनों दृष्टियों से पृथ्वी वास ही उपयुक्त है। यहाँ का सुख भी वास्तविक है और पुण्यक्षीणता का भी भय नहीं। अतः देवेन्द्र के वरण की अपेक्षा पृथ्वीट नल का वरण ही अच्छा है। स्वर्गवास तो अपथ्य-भोजन के तुल्य है, जिसकी परिणति कष्टप्रद होती है। विद्याधर के अनुसार उपमा ॥ १०० ॥

इतीन्द्रदूत्या प्रतिवाचमर्धे प्रत्युह्य सैषामिदधे वयस्याः ।
किञ्चिद्विवक्षोल्लसदोष्ठलक्ष्मीजितापनिद्रद्रुपङ्कजास्या ॥ १०१ ॥

जीवातु—इतीति । सैषा भैमी, इतीत्थमिन्द्रदूत्या विषये, प्रतिवाच प्रत्युत्तरम् । अर्धे प्रत्युह्य मध्ये मध्ये निरुध्य, असमाप्यैवेत्यर्थः । 'उपसर्गाद्ध्रस्व ऊहतेः' इति ह्रस्व । किञ्चिद्विवक्षया यत्किञ्चिद्वक्तुमिच्छया, उल्लसत स्फुरत, ओष्ठस्य लक्ष्म्या शोभया जितमनिद्रद्दल विकसत्पत्र यस्य तत् । अपनिपूर्वाद् द्राते शतृप्रत्यय । तच्च तत्पङ्कजञ्च तदिव आस्य यासा ता वयस्या सखी अमिदधे उवाच । दधाते कर्तरि लिटि तङ् ॥ १०१ ॥

अन्वयः—इति इन्द्रदूत्या प्रतिवाचम् अर्धे प्रत्युह्य सा एषा किञ्चिद्विवक्षोल्लसदोष्ठलक्ष्मीजितापनिद्रद्दलपङ्कजास्या वयस्या अभिदधे ।

हिन्दी—इन्द्र की दूती को दिये जाते प्रत्युत्तर को आधे म रोककर वह यह ( दमयन्ती ) कुछ कहने की इच्छा से स्फुरित होते ओष्ठों की शोभा से विकसित पत्ते वाले कमलों के जयी मुखों वाली सखियों से बोली ।

टिप्पणी—दमयन्ती इन्द्रदूती के प्रस्ताव को अमान्य करने के कारण बता रही थी कि उसकी कमलमुखी सखियों ने इन्द्र के पक्ष में कुछ कहने की इच्छा की । दमयन्ती ने यह समझा और सखियाँ कुछ कहने को ओठ हिलायें कि वह उनसे उनका मनोभाव समझ कर कहने लगी । विद्याधर के अनुसार उपमा ॥

अनादिधाविस्वपरम्पराया हेतुस्रजस्रोतसि वेश्वरे वा ।
आयत्तधीरेष जनस्तदार्या ! किमीदृश पर्यनुयुज्य कार्य ॥ १०२ ॥

जीवातु–अनादीति । हे आर्या , एष जन अनादि यथा तथा, धाविन्या प्रवहन्त्या स्वपरम्परायाः स्वदेहपरम्परायाः इत्यर्थ । तत्सम्बन्धिन्या हेतुस्रज हेतुभूतकर्मपरम्परायाः स्रोतसि प्रवाहे वा । 'बुद्धिः कर्मानुसारिणी'ति वचनात्, ईश्वरे वा । 'एष एव कारयिते'ति श्रुते । आयत्तधी । न तु स्वाधीनबुद्धिरित्यर्थ । निरीश्वरसेश्वरमतभेदात् पक्षद्वयोक्ति, तत्तस्मात्, ईदृश परतन्त्र एष जन, पर्यनुयुज्योपालभ्य । कि कार्यं कारयितु शक्य । कारयतेरचो यत् । अत स्वयमपि दैवपरतन्त्रा न पर्यनुयोज्येति भाव ॥ १०२ ॥

अन्वय—आर्या , एष जन अनादिधाविस्वपरम्पराया हेतुस्रजस्रोतसि ईश्वरे वा आयत्तधी तद् ईदृश पर्यनुयुज्य किं कार्य ?

हिन्दी—हे श्रेष्ठ सखियो, यह व्यक्ति ( दमयन्ती ) अनादि रूप से पुनः पुन आवर्तमान जीव-परम्परा के कारणों की माला के प्रवाह के अथवा ईश्वर के प्रति अधीनबुद्धि है, सो ऐसी ( मुझ ) को उपालभ दे कर क्या कार्य होगा ?

टिप्पणी—दमयन्ती ने अपनी सखियो को बताया कि वह तो कर्माधीन अथवा ईश्वराधीन हो सब कुछ कर रही है। देवो को छोड जो नर को वरण करने की उसकी इच्छा है, वह भी कर्माधीन या ईश्वराधीन है, दमयन्ती की स्वतन्त्र इच्छा नही है। ऐसी स्थिति मे समझदार 'आर्या' सखी निरर्थक उसे कुछ समझाने का प्रयत्न करना चाहती है। इसका कुछ फल न होगा। निरीश्वरवादी के अनुसार जीव कम-परम्पराधीन है, ईश्वरवादियो के अनुसार ईश्वराधीन। जा हाता है, वह स्वेच्छा म नही, कमफल अथवा ईश्वरेच्छा के अनुसार। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार ॥ १०२ ॥

नित्य नियत्या परवत्यशेषे कः संविदानोऽप्यनुयोगयोग्य ।
अचेतना सा च न वाचमर्हेद्वक्ता तु वक्त्रश्रमकर्म भुङ्क्ते ॥ १०३ ॥

जीवातु—ननु दैवपारतन्त्र्येऽपि मा मूढ पर्यनुयोज्य । विद्वास्तु पर्यनुयोज्य एवेत्याशङ्क्य आह—नित्यमिति। अशेषे जन नित्य सर्वदा नियत्या दैवेन परवति परतन्त्रे सति सविदानो विद्वानपि। 'समो गम्यृच्छि' इत्यादिना विदेरात्मनेपदम्। क अनुयोगयोग्य उपालम्भार्ह। विदुषापि नियतेरलङ्घ्यत्वादिति भाव। तर्हि नियतिरेव पर्यनुयुज्यताम् तत्राह—अचेतना सा नियतिश्च वाच पर्यनुयोग नार्हत्। अचेतनोपालम्भस्यारण्यरुदितवत्स्वल्पत्वादिति भाव। तथाप्युपालम्भे दोषमाह—वक्ता अचेतनोपालम्भा तु वक्त्रस्य श्रम श्रान्तिरेव क्रियत इति कर्म वाग्व्यापारफल तद् भुङ्क्ते। वाग्विलापनादन्यत्फल न किञ्चिदस्तीत्यर्थ ॥ १०३ ॥

अन्वय —अशेषे नित्य नियत्या परवति सविदान अपि कः अनुयोगयोग्य, अचेतना सा च वाचम न अर्हेत्, वक्ता तु वक्त्रश्रमकर्म भुङ्क्ते।

हिन्दी—समस्तजनो के नित्य रूप से ( सदा ) नियति ( भाग्य ) के अधीन होने पर विद्वान् भी किस उपालम्भ के योग्य है ? ( नही है )। और अचेतन ( जड ) वह ( नियति ) भी वागनुयोग ( उपालम्भ-कहने-सुनने ) के

योग्य नहीं है, कहनेवाला ( उपालम्भकर्ता व्यक्ति ) ही मुख को श्रम देने का कर्म भोगता है।

टिप्पणी—दमयन्ती ने सखियों को कुछ न कहने, उपालम्भ देने, समझाने-बुझाने का श्रम करने की निरर्थकता पूर्व श्लोक में सतर्क बताई। इस श्लोक में उसी क्रम से यह बताया कि सब कुछ भाग्याधीन ही है, अतः इस विषय में किसी समझदार का भी समझाना-बुझाना व्यर्थ है। और यदि यह कहा जाय कि तब सब कुछ करनेवाली नियति को ही समझाना-बुझाना उचित होगा तो यह भी ठीक न होगा, क्योंकि नियति तो कुछ बोलती-कहती नहीं, जड है। नियति को उपालम्भ देने वाले व्यक्ति का कथन केवल उसका मुख दुखायेगा, और कुछ नहीं। भाव यह कि वरण के विषय में सखियों द्वारा दमयन्ती को समझाना निष्फल प्रयत्न है, अतः ऐसा परिश्रम करना उचित नहीं। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलङ्कार ॥ १०३ ॥

क्रमेलकं निन्दति कोमलेच्छुः क्रमेलकः कण्टकलम्पटस्तम् ।
प्रीतौ तयोरिष्टभुजोः समायां मध्यस्थता नैकतरोपहासः ॥ १०४ ॥

जीवातु—ननु सुरेन्द्रान् विहाय नलस्वीकारो जात्युचितत्वाभावान्न युक्त इत्यत आह—क्रमेलकमिति। कोमलमिच्छतीति कोमलेच्छुः मृद्वाहारी गवाश्वादिः। 'न लोक' इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेधात् द्वितीयासमासः। क्रमेलकमुष्ट्रं निन्दति। 'उष्ट्रे क्रमेलकमयमहाङ्गाः' इत्यमरः। कण्टकेषु लम्पटो लोलुपः क्रमेलकः। 'लोलुपो लोलुभो लोलो लम्पटो लालसो विदुः' इति हलायुधः। तं कोमलेच्छुं निन्दति। इष्टभुजोस्तयोर्द्वयोः प्रीतौ तुष्टौ समायां तत्र एकतरस्योपहासो मध्यस्थता। माध्यस्थ्यं न। यस्य यदिष्टं तुष्टिकरं च तस्य तत्र प्रवृत्तौ सर्वस्याप्यनिष्टत्वेन सन्तोषस्योत्कृष्टत्वं स्वयमेवोत्तमत्वमवगन्तव्यमिति भाव ॥

अन्वय—कोमलेच्छुः क्रमेलकं निन्दति, कण्टकलम्पटः क्रमेलकः तम्, इष्टभुजोः तयोः प्रीतौ समायाम् एकतरोपहासः मध्यस्थता न।

हिन्दी—कोमल ( मुलायम ) खाद्य का अभिलाषी ( जन्तु ) ऊँट की निंदा करता है और काँटे ( खाने ) का लोभी ऊँट उस ( कोमलाशी ) की। इच्छानुसार खानेवाले उन दोनों ( कोमलपदार्थभक्षी और काँटे खानेवाला

ऊँट ) की सन्तुष्टि एक समान होने पर किसी एक का उपहास मध्यस्थता नही है।

टिप्पणी—'भिन्नरुचिर्हि लोक ' के अनुसार प्राणियो की विभिन्न रुचियाँ होती हैं, और वे परस्पर-विरुद्ध भी हो सकती हैं। उदाहरणार्थ मनुष्य और अनेक पशु भी मुलायम, कोमल वस्तुएँ खाते है और ऊँट कठोर काँटो का प्रेमी है। दोनों एक दूसरे का उपहास करते है। मध्यस्थ समझदार व्यक्ति दोनो पक्षो को अपनी रुचि के अनुसार भोजन कर समान रूप से सतुष्ट पाने के कारण किसी की हँसी नही उडाता। यदि वह किसी एक का उपहास करे और एक की प्रशसा, तो यह उचित न होगा। वह मध्यस्थ नही, पक्षपाती समझा जायेगा। ऐसी स्थिति मे देव-वरण की अपेक्षा नर वरण के कारण दमयन्ती का उपहास करनेवाला ससार मध्यस्थ नहीं, पक्षपाती समझा जायेगा। और पक्षपाती स्वयम् उपहास का पात्र होता है। यह समझ कर दमयन्ती की सखियो द्वारा दमयन्ती की इच्छा का उपहास अथवा उपालम्भ उचित न होगा। विद्याधर के अनुसार हतु अलकार ॥ १०४ ॥

गुणा हरन्तोऽपि हरेर्नर मे न रोचमान परिहारयन्ति।
न लोकमालोकयथापवर्गात्त्रिवर्गमर्वाञ्चममुञ्चमानम् ॥ १०५ ॥

जीवातु—ननु नलादपि गुणाधिके हरौ कथमरुचिरत आह—गुणा इति। सत्य हरन्तोऽपि मनोहरन्तोऽपि हरेरिन्द्रस्य गुणा मे मह्य, 'रुच्यर्थाना प्रीयमाण ' इति चतुर्थी। रोचमान मनोहर त नर न परिहारयन्ति न त्याजयन्ति। कुत, अपवर्गा मोक्षादवाञ्चमपकृष्ट, त्रिवर्गं धर्मार्थकामानमुञ्चमानमत्यजन्त, लोक नालोकयथ ? न पश्यथेति काकु। न गुणमपेक्षते रागवृत्तिरिति भाव। दृष्टान्तालकार ॥ १०५ ॥

अन्वय—हरन्त अपि हरे गुणा मे रोचमान नर न परिहारयन्ति, अपवर्गात् अर्वाञ्च त्रिवर्गम् अमुञ्चमान लोक न आलोकयथ ?

हिन्दी—मन हरनेवाले भी इन्द्र के गुण मुझे रुचते नर का त्याग (मुझसे) नहीं करवापाते। मोक्ष से अपकृष्ट त्रिवर्ग ( धर्म, अर्थ, काम ) को न छोडते ससार को नही देखतीं ?

टिप्पणी—'तुष्यद्दुर्जनन्याय' से दमयन्ती एक बार यह मानकर भी कि इन्द्र में अनेक आकर्षक गुण हैं और वह नर की अपेक्षा वरण-योग्य है, अपने द्वारा मनुष्य-वरण के विषय में तर्क देती है कि जिस पर रुचि होती है, उसी को ऊँच-नीचे का विचार छोड़ अपनाया जाता है। संसार में सभी ऐसा करते हैं। यह स्पष्ट है कि पुरुषार्थ-चतुष्टय में मोक्ष शेष तीन धर्मार्थकाम की अपेक्षा उच्च और वरेण्य है, फिर भी लोग मोक्ष को छोड़ त्रिवर्ग-साधना में ही लगे रहते हैं। इस दृष्टि से दमयन्ती का चुनाव भी लोक-परम्परा के अनुसार ही है। वह भी देवों को छोड़ नल को वर कुछ विचित्र नहीं कर रही है। अनुराग गुणावगुण का विवेचन नहीं करता। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त अलङ्कार, विद्याधर के अनुसार विभावना और उपन्यास॥ १०५॥

आकीटमाकैटभवैरि तुल्यः स्वाभीष्टलाभात् कृतकृत्यभावः।
भिन्नस्पृहाणां प्रति चार्थमर्थं द्विष्टत्वमिष्टत्वमपव्यवस्थम्॥ १०६॥

जीवातु—ननु महेन्द्रं प्राप्य कृतकृत्या भव, किं नलप्रार्थनया, दुराग्रहेणेत्यत आह—आकीटमिति। आकीटं कीटादारभ्य, आकैटभवैरि तत्पर्यन्तम्। उभयत्राप्यभिविधावव्ययीभावः। स्वाभीष्टलाभात् कृतकृत्यभावः, कृतार्थत्वाभिमानस्तुल्यः साधारणः ममाप्यभीष्टलाभात् कृतकृत्यता नेन्द्रलाभादित्यर्थः। तर्हीन्द्र एवेष्यतामित्यत आह—भिन्नस्पृहाणां भिन्नरुचीनां जनानामर्थमर्थं प्रत्यर्थं। द्विष्टत्वमिष्टत्वञ्च द्वयमपि तावद् व्यवस्था घटत्वपटत्वादिवत् प्रतिनियमो यस्य तदपव्यवस्थमव्यवस्थमनवस्थितम्। अपि त्वापेक्षिकम्। तस्मादिन्द्रोऽपि मया नेष्यते को दोष इत्यर्थः॥ १०६॥

अन्वय—आकीटम् आकैटभवैरि स्वाभीष्टलाभात् कृतकृत्यभावः तुल्यः, भिन्नस्पृहाणाम् अर्थम् अर्थं प्रति द्विष्टत्वम् इष्टत्वं च अपव्यवस्थम्।

हिन्दी—कीड़े से लेकर कैटभ के शत्रु (विष्णु) तक अपना अभीष्ट प्राप्त करके कृतार्थता समान होती है। भिन्न-भिन्न वस्तुओं की इच्छा करने वालों के विषय विषय के प्रति द्वेष और इच्छा के विषय में कोई निश्चित व्यवस्था नहीं है।

टिप्पणी—दमयन्ती ने अपनी रुचि के अनुकूल आचरण के विषय में तर्क दिया कि क्या अच्छा है और क्या बुरा—यह निश्चित नियम से निर्णीत नहीं

होता। सब स्वरुचि के अनुकूल, अभीष्ट पाकर स्वयम् को कृतार्थ मानते हैं, चाहे छोटा हो, चाहे बडा। क्षुद्र कीट से लेकर जगत् के परिपालक विष्णु तक सभी स्वेच्छया किसी पदार्थ को अच्छा बुरा मानते हैं। तुष्ट और कृतकाम अभीष्ट से ही होते हैं। अत दमयन्ती को देव नहीं, नर नल अभीष्ट है तो इसमे भूल क्या है? विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार ॥ १०६ ॥

अग्राध्वजाग्रन्निभृतापदन्धु बन्धुर्यदि स्यात् प्रतिबन्धुमर्हं ।
जोष जन कार्यविदस्तु वस्तु प्रच्छ्या निजेच्छा पदवी मुदस्तु ॥१०७॥

जीवातु-अग्राध्वेति। अग्रश्चासावध्वा चेति समानाधिकरणसमास । अत एव 'अग्रहस्ताग्रहादयो गुणगुणिनोर्भेदाभावादि'ति वामन । तस्मिन्नग्राध्वनि पुरोमार्गे, जाग्रद् स्फुरद् आसन्न इति यावत्। स चासौ निभृता नियता आपदेवान्धु कूप । 'पुस्येवान्धु प्रहि कूप' इत्यमर । त प्रतिबन्धुमर्हो निवारितु शक्तो बन्धु स्याद्यदि, स जनो बन्धुजन कार्यवित् कार्यज्ञोऽपि। प्रश्नपर्यं त जोषमस्तु तूष्णीमास्ताम्। न तु मा निवारयेदित्यर्थ । कुतस्तर्हि ते कार्यविज्ञान तदाह-मुद श्रेयस । पदवीं तु, निजेच्छैव प्रच्छया प्रष्टव्या। मेव मे प्रवर्तिका नान्य कथञ्चिदस्तीत्यर्थ । वस्तु सत्यमयमेव परमार्थ इत्यर्थ । प्रच्छेर्द्विकर्मत्वादप्रधाने कर्मणि 'ऋहलोर्ण्यत्' ॥ १०७ ॥

अन्वय.—अग्राध्वजाग्रनिभृतापदन्धु प्रतिब धुम् अर्हं ब धु यदि स्यात्, जन कार्यवित् जोषम् अस्तु, मुद पदवीं तु निजेच्छा एव प्रच्छया अस्तु।

हिन्दी—समुखमार्ग मे वर्तमान, ढके आपत्तिरूप कूप म गिरजाने से रोक सकने की क्षमतावाला यदि बधु (मित्र) हो तो भी जन (ब धु) को कार्य का ज्ञाता होने पर भी चुप रहना उचित है (अथवा—बन्धु अग्राध्वजाग्रनिभृतापदन्धु यदि स्यात् प्रतिबन्धुम् अर्ह, कार्यवित् जन जोषम् अस्तु। यदि मित्र समुख मार्ग मे विद्यमान आपत्तिरूप कूप मे गिरता हो तो उसे रोकना उचित है, अन्यथा कार्यवेत्ता बधु चुप रहे)। हृष के मार्ग पर तो अपनी इच्छा ही पूछने की वस्तु है।

टिप्पणी—अच्छे मित्रों को—यदि उनका मित्र विपत्ति की ओर जा रहा हो और निषेध करनेवाले मित्रों मे प्रतिरोध की क्षमता हो तो—अपकूप की

ओर जाते मित्र को रोकना उचित है। यदि मित्र विपद् के अवकूप में नहीं गिर रहा है अथवा रोकने की स्वयं में क्षमता नहीं है तो उस स्थिति में चुप ही रहना उचित है। दमयन्ती न तो विपत्ति के कूप की ओर जा रही है और न उसे रोकने की क्षमता ही सखियों में है, सो उन्हें कुछ न बोलना ही उचित है। स्वयंवर में मनचाहे का वरण प्रसन्नता की वस्तु है स्वयंवरा को जो रुचे, उसमें उसकी इच्छानुसार आचरण ही कल्याणकर होता है। इस दृष्टि से दमयन्ती की सखियों को भी दमयन्ती की प्रसन्नता के अनुकूल आचरण उचित है। जो उसकी इच्छा समझने वाली सखियाँ हैं, वे तदनुकूल आचरण करें, शेष चुप रहें। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास, रूपक, काव्यलिङ्ग अलंकारों का संकर ॥ १०७ ॥

इत्थं प्रतीपोक्तिमतिं सखीनां विलुप्य पाण्डित्यबलेन बाला।
अपि श्रुतस्वर्पतिमन्त्रिसूक्ति दूतीं बभाषेऽद्भुतलोलमौलिम् ॥१०८॥

जीवातु—इत्थमिति। बाला भैमी, इत्थं सखीनां प्रतीपोक्तिमतिं प्रतिकूलोक्तिबुद्धिमित्यर्थः पाण्डित्यबलेन प्रागल्भ्यावष्टम्भेन विलुप्य निषिध्य श्रुता स्वर्पतिमन्त्रिणः शक्रसचिवस्य बृहस्पतेः सूक्तयो वाचो यया तामपि 'जहरादीनां परत्वादिषु' इति वैभाषिकः। अद्भुतेन अहो बृहस्पतेरपि प्रगल्भेत्याश्चर्येण लोलमौलिं कम्पितशिरः शिरः कम्पयन्तीमित्यर्थः। दूतीं बभाषे ॥ १०८ ॥

अन्वय—बाला इत्थं सखीनां प्रतीपोक्तिमतिं पाण्डित्यबलेन विलुप्य श्रुतस्वर्पतिमन्त्रिसूक्तिम् अपि अद्भुतलोलमौलि दूतीं बभाषे।

हिन्दी – बाला ( दमयन्ती ) इस प्रकार ( सखियों की प्रतिकूल वचन विषयक बुद्धि का पाण्डित्य के बल से विलुप्त करके स्वर्गराज ( इन्द्र ) के मंत्री ( बृहस्पति ) की सूक्तियों को सुननेवाली होकर भी आश्चर्य से सिर हिलाती दूती से बोली।

टिप्पणी—इन्द्रवरण के विषय में दमयन्ती ने उन्हें तर्क देकर समझा दिया ( श्लोक सं० १०१–१०७ ) कि वह जो कुछ करने जा रही है, वह उचित है। इन्द्र की दूती को दमयन्ती की तर्कक्षमता पर बड़ा आश्चर्य हुआ, यद्यपि वह इन्द्र-मंत्री गुरु बृहस्पति की पाण्डित्यपूर्ण वाणी अनेक बार सुन चुकी थी। दूती को लगा कि दमयन्ती की विचारशक्ति और स्वपक्ष प्रति-

पादन-सामर्थ्य अद्भुत है। जैसा कि श्लोक संख्या १०१ में कहा गया, दमयन्ती इन्द्र-दूती से कहते कहते बीच मे अपना कथन अधूरा छोड़कर सखियों की ओर उन्मुख हो गयी थी। अब वह पुन उस अर्द्धोक्ति को पूरा करने को उद्यत हुई। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ १०८ ॥

परेतभर्तुर्मनसैव दूती नभस्वतेवानिलसख्यभाज ।
त्रिस्रोतसैवाम्बुपतेस्तदाशु स्थिरास्यमायातवती निरास्थम् ॥१०९॥

जीवातु—परेतेति। मनसैव आत्मपक्षेणेति शेष। आगमनसाधनेनेत्यर्थ। एव वायुगङ्गयोरपि द्रष्टव्यम्। परेतभर्तु यमस्य दूती, नभस्वता वायुनैव अनिलसख्यभाजोऽग्नेर्दूती त्रिस्रोतसा गङ्गयैव अम्बुपतेर्वरुणस्य दूती स्थिरास्य दृढाभिनिवेश यथा तथा आशु शीघ्रमायातवती, सती, तदा अगमनक्षण एव निरास्थ पर्यहापम्। 'अस्यतिवक्तिख्यातिभ्योऽङ्' इत्यस्यतेलु ङि च्लेरडादेश। 'अस्यतेस्थुक्' इति थुक्। यमादिदूत्यो दूरादेव निरस्ता इन्द्रगौरवात्वया एतावत काल सम्भाषितेत्यर्थ। अत्र मनोवायुगङ्गाना क्रमाद्यमादिविधेयत्वेन तत्प्रियार्थं ताभिरेवातिवेगवतीभिरन्न आनीता (यमादीना दूत्य) इत्युत्प्रेक्षार्थ ॥ १०९ ॥

अन्वय—स्थिरास्यम् आशु आयातवती परेतभर्तु दूती मनसा एव, अनिलसख्यभाज नभस्वता एव, अम्बुपते त्रिस्रोतसा एव तदा निरास्थम्।

हिन्दी—(इन्द्रदूती से दमयन्ती बोली) मैंने विश्वस्तता के साथ शीघ्रतया आयी गतप्राणो के स्वामी (यमराज) की दूती को मन से ही, वायु के मित्र (अग्नि) की दूती को वायु से ही, जल के स्वामी (वरुण) की दूती को गगा से ही तभी निराकृत कर दिया।

टिप्पणी—दमयन्ती का भाव यह है कि शीघ्रता से दमयन्ती के निकट पहुँचने के निमित्त प्राणो के स्वामी यम ने अपनी दूती को मन के वाहन पर, अग्नि ने वायु के वाहन पर और वरुण ने गगा वाहन पर भेजा था। उन दूतियों के प्रस्ताव को दमयन्ती ने तुरन्त अस्वीकार कर शीघ्र ही वापस भेज दिया। वे अपने अपने वाहनों से बिना उतरे ही वापस चली गयी। इस प्रकार से उनका प्रस्ताव ठीक से सुना ही नही गया। इन्द्र के प्रति दमयन्ती

को विशेष आस्था है, अत उसका कथन सुना और निवेदन किया यदि ऐसी आस्था न होती तो उसके साथ भी वैसा ही व्यवहार हो सकता था, जैसा कि यमादि की दूतियों के साथ हुआ। प्राणों के स्वामी यम के अधीन मन के होने से, वायु के अग्नि का मित्र होने से और गगा के वरुणाधीन होने से इनका यमादि-विधेयत्व क्रम से है और यमादि की दूतियों का उनके वाहन मन-वायु गगा से वेगपूर्वक आना भी, मल्लिनाथ के अनुसार यह उत्प्रेक्षार्थ है। विद्याधर के अनुसार यहाँ हेतु, अनुप्रास और अतिशयोक्ति अलकार हैं।

'स्थिरास्थम' को दमयन्ती के साथ जोडकर यह अर्थ भी किया जाता है कि उसकी नल के प्रति आस्था दृढ थी, अत 'आशु' आयी यमादि की दूतियों को उसने 'आशु' विदा कर दिया॥ १०९॥

भूयोऽर्थमेन यदि मा त्वमात्थ तदा पदावाल्भसे मघोनः।
सतीव्रतैस्तीव्रमिम तु मन्तुमन्त परं वज्रिणि मार्जितास्मि॥ ११०॥

जीवातु—भूय इति। हे शक्रदूति ! त्व भूय पुनरेनमर्थमिन्द्र वृणीष्वेत्यमुमर्थं मामात्थ ब्रूषे यदि। 'ब्रुव पञ्चानाम्' इत्यादिना सिपस्थादेशो ब्रुव आहश्च। 'आहस्थ' इति हकारस्य थकारादेश तदा मघोन पदावङ्घ्री। 'पदङ्घ्रिश्चरणोऽस्त्रियाम्' इत्यमर। आल्भसे हिनस्सि स्पृशसि वा। वज्रिणि इन्द्रे विषये अन्तरन्तरङ्गे पर श्रेष्ठ, गुणत्वेन गृह्यमाणमित्यर्थ। इम तीव्र दुस्सह मन्तु निजाज्ञोल्लङ्घनापराधम्। 'आगोऽपराधो मन्तुश्च' इत्यमर। सतीव्रतै पतिव्रतानियमै मार्जितास्मि मार्जिष्यामि। मृजेर्लुटि सिप्। पतिव्रताधर्मज्ञ सर्वज्ञो भगवान् मघवा मामस्मादपराधात्त्रास्यतीत्यर्थ॥ ११०॥

अन्वय—यदि त्व भूय एनम् अर्थं माम् आत्थ तदा मघोन पदौ आल्भसे, वज्रिणि अन्त परम् इम तीव्र मन्तु सतीव्रतै मार्जिता अस्मि।

*हिन्दी—( हे दूति, ) यदि तू पुन इस विषय को मुझसे कहे तो तुझे मघवा ( इन्द्र ) के चरणो की सौगध।* वज्रधारी ( इन्द्र ) के प्रति अन्त स्थित इस परम तीव्र अपराध का मार्जन मैं पातिव्रतनियमो द्वारा करूँगी।

टिप्पणी—दमयन्ती को बार बार यह वरण विषयक वार्ता भली नही लग रही थी, अत उसने इन्द्र की दूती को इन्द्र के चरणों की ही सौगध देकर पुन कुछ कहने से निवारित किया। इन्द्र वज्रधारी है, दड देने वाला। वह

अपनी अवज्ञा करने वालों पर क्रुद्ध हो उन्हें वज्र से प्रताडित कर सकता है 'वज्रिणि' शब्द का प्रयोग यही द्योतन करता है। किंतु इस परम दुःसह अपराध को करती दमयन्ती निर्भय है। उसे विश्वास है कि वह अपने पातिव्रत के बल पर इन्द्र को दण्ड देने से विरत कर सकेगी।

नारायण ने चतुर्थ चरण का पाठांतर 'अन्तर्वरं वज्रिणि मार्जितास्मि' दिया है। उनकी 'प्रकाश'-व्याख्या है-'अन्तर्वरं वरस्य नलस्य अंतमध्ये वज्रिणि राज्ञो लोकपालांशत्वेन नले स्थित इन्द्र इति।' अर्थात् दमयन्ती के वर नल के मध्य उस राजा के लोकपालांश होने के कारण स्थित इन्द्र को वह सतीव्रत से मना लेगी। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास ॥ ११० ॥

इत्थं पुनर्वागवकाशनाशान्महेन्द्रदूत्यामवयातवत्याम्।
विवेश लोलं हृदयं नलस्य जीवः पुनः क्षीबमिव प्रबोधः ॥ १११ ॥

जीवातु—इत्थमिति। इत्थमुक्तप्रकारेण पुनर्वागवकाशनाशात् भूयोवचनावकाशनिवृत्तेः। इन्द्रदूत्यामवयातवत्या गतायां नलस्य जीवाऽन्तरात्मा लोलं चलाचलं हृदयं क्षीबं मत्तम्। 'मत्ते शौण्डोत्कटक्षीबाः' इत्यमरः। 'क्षीबृ मदे' इति धातोः कर्तरि क्त। 'अनुपसर्गात् फुल्लक्षीबकृशोल्लाघाः' इति निपातनात् साधुः। प्रबोधो विवेक इव पुनर्विवेश पुनर्जात इवाभूत्। तदा विशश्वास उच्छ्वास चेत्यर्थः ॥१११॥

अन्वय —इत्थं पुनः वागवकाशनाशात् इन्द्रदूत्याम् अवयातवत्यां नलस्य जीवः लोलं हृदयं क्षीबं प्रबोधः इव पुनः विवेश।

हिन्दी—इस प्रकार पुनः कुछ कहने का अवसर समाप्त हो जाने से इन्द्र की दूती के चले जाने पर नल का प्राण उसके चचल चित्त में पुनः प्रविष्ट हुआ जैसे कि मतवाले पुरुष में विवेक लौट आता है।

टिप्पणी—देव दूतियों के प्रस्ताव और उन पर विवेचन नल के हृदय को मत्त पुरुष के चित्त के सदृश चचल कर रहे थे। जब निराश हो सब दूतियाँ चली गयी—विशेषतः इन्द्रदूती, तब नल की वह चचलता दूर हुई। उसे लगा कि उसके प्राण पुनः लौट आये। उसकी विनष्टप्राय विचारणाशक्ति पुनः लौटी। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और उपमा ॥ १११ ॥

श्रवणपुटयुगेन स्वेन साधूपनीतं दिगधिपकृपयात्तादीदृशः सन्निधानात्।
अलभत मधुबालारागवागुत्थमित्थं निषधजनपदेन्द्रः पातुमानन्दसान्द्रः ॥

जीवातु—श्रवणेति । निषधानां जनपदानाम्, इन्द्रो नलो दिगधिपानाम्, इन्द्रादीनां कृपया तिरोधानशक्तिमनुग्रहरूपया आत्तात् प्राप्तादीदृशं सन्निधानाद्-प्रकाशमानत्वात् स्वेन स्वकीयेन श्रवणपुटपुटेन साधु यथानीतिनर्पितमित्यमुत्त-रीत्या बालया भैम्या रागवाग्भ्य अनुरागवचनेभ्य इत्था यस्य तत्तद्रूप मधु क्षौद्रं, रसामृतमित्यर्थः । आनन्दसान्द्रं सुन्दरम यत् पातुमलभत तत्पानं लब्ध-वानित्यर्थः । 'शकधृष' इत्यादिना तुमुन् प्रत्ययः ॥ ११२ ॥

अन्वयः—निषधजनपदेन्द्र दिगधिपकृपया आत्तात् ईदृश सन्निधानात् स्वेन श्रवणपुटपुटेन साधु उपनीतम् इत्थं बालारागवाग्भ्य मधु आनन्दसान्द्रं पातुम् अलभत ।

हिन्दी—निषध नामक जनपद के इन्द्र ( राजा नल ) ने दिक्पालों की कृपा से प्राप्त इस प्रकार के ( अदृष्ट रहने के कारण प्राप्त ) सान्निध्य के कारण अपने श्रवण-पात्र-पुटक-द्वारा भली भाँति लाया गया । इस प्रकार के ( अपूर्व ) बाला ( दमयन्ती ) के प्रणयवचनों में उत्पन्न मधु आनन्द से परिपूर्ण होकर पीने को मिला ।

टिप्पणी—कष्ट की स्थिति भी कभी सुख का कारण बन जाती है । नल को अपनी प्रिया के प्रति अन्य का प्रणय-सन्देश-दूत बनने का निकृष्ट, अपमाना-स्पद और कष्टकर कार्य मिला था, किन्तु उसी के निमित्त उसे स्वेच्छया अदृश्य होने की क्षमता मिली थी, जिससे अदृश्य रहते हुए उसने सब-कुछ देखा-सुना । मुग्धा, बाला प्रणयिनी के अनुराग-वचन—प्रणयस्वीकृति उसी के मुख से कोई प्रेमी सुन सके, यह प्रेमी के लिए किस मधु से न्यून है ? नल ने अपने कानों से ढाल कर लाया ऐसा मधु आनन्द से छककर पीने का अवसर पाया । विद्याधर के अनुसार अनुप्रास-रूपक का संकर । मालिनी छन्द ॥११२॥

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम् ।
षष्ठः खण्डनखण्डतोऽपि सहजात् क्षोदक्षमे तन्महा-
काव्ये चारुणि नैषधीयचरिते सर्गोऽगमद् भास्वरः ॥ ११३ ॥

जीवातु—श्रीहर्षमिति । श्रीहर्षमित्यादि सुगमम् । सहजान् सोदरान्, समानकर्तृकत्वादित्यर्थः । खण्डनखण्डत खण्डनखण्डखाद्यात् ग्रन्थात् । यद्वा खण्डन

नाम ग्रन्थ । तदेव खण्ड इक्षुविकार । 'स्यात् खण्डस्तकले चेक्षुविकारमणि-दोषयो.' इति विश्व । ततस्तस्मादपि क्षोदक्षमे सघर्षणसहे षष्ठ सर्ग॰ अगमत् समाप्त इत्यर्थ ॥ ११३ ॥

इति मल्लिनाथसूरिविरचिते 'जीवातु'समाख्याने षष्ठ सर्ग समाप्त ॥६॥

—०—

अन्वय —श्रीहर्ष • च यम् ( पूर्ववत् ) । सहजात् खण्डन-खण्डत अपि क्षोदक्षमे तन्महाकाव्ये चारुणि नैषधीयचरिते भास्वर षष्ठ सर्ग अगमत् ।

हिन्दी—पूर्वार्द्ध का अर्थ पहिले के समान । सहजात ( सोदर, एक ही द्वारा रचित, समानकर्तृक ) 'खण्डन खण्ड' ( ग्रन्थ ) से भी उसी प्रकार सरस और विचारयोग्य ( जैसी कि इक्षु विकार घिसी शर्करा सरस होती है ) उस ( श्रीहर्ष ) के महाकाव्य, मनोरम 'नैषधीयचरित' मे उज्ज्वल छठा सर्ग समाप्त।

टिप्पणी—श्रीहर्ष ने 'खण्डनखण्डखाद्य' नामक ग्रन्थ रचा था, इसका सकेत । नारायण पडित के अनुसार इस सर्ग मे धर्मशास्त्रानुसारी दूतगुण कहे गये हैं ॥ ११३ ॥

'नैषधीयचरित' का षष्ठ सर्ग समाप्त ।

—०—

# नैषधीयचरितम्

## सप्तमः सर्गः

अथ प्रियासादनशीलनादौ मनोरथः पल्लवितश्चिरं यः ।
विलोकनेनैव स राजपुत्र्याः पत्या भुवः पूर्णवदन्वमानि ॥ १ ॥

जीवातु—अथेति । अथ दूतीकर्मानन्तरम् । भुवः पत्या नलेन, 'पतिः समास एव' इति नियमादसमासे घिसंज्ञाभावात् णिकारादेशाभावः, प्रियाया दमयन्त्या, आसादनं प्राप्तिः, शीलनं परिचितिः, तदादौ विषये आदिशब्दा-दाश्लेषादिपरिग्रहः । यो मनोरथः चिरं चिरात्प्रभृति पल्लवितः सञ्जातपल्लवः, स मनोरथो राजपुत्र्या विलोकनेनैव पूर्णवत् फलितवदन्वमानि अनुमेने । तथा ननन्देत्यर्थः । मन्यतेः कर्मणि लुङ् ॥ १ ॥

अन्वयः—अथ प्रियासादनशीलनादौ यः मनोरथः चिरं पल्लवितः भुवः पत्या सः राजपुत्र्या विलोकनेन एव पूर्णवद् अन्वमानि ।

हिन्दी—इसके ( दूतियों के निराकरण के ) अनन्तर प्रिया ( दमयन्ती ) की प्राप्ति और परिचय आदि के विषय में जो आकांक्षा चिरकाल से पल्लवित हुई थी ( मन में उठ रही थी ), धरती के स्वामी ( नल ) द्वारा वह राजपुत्री ( दमयन्ती ) को देख लेने से ही पूर्ण-जैसी मान ली गयी ।

टिप्पणी—राजा नल ने बहुत दिनों से सोचा-विचारा था कि दमयन्ती कैसी होगी, कैसे वह प्राप्त हो सकेगी, उसका मिलन कितना आनन्द-दायक होगा—आदि-आदि ? अब जब उसने प्रत्यक्षतः दमयन्ती को निहारा, तो उसे लगा कि जैसे उसका चिर पल्लवित अभीष्ट लगभग पूर्ण हो गया । भाव यह कि दमयन्ती को प्रत्यक्ष कर लेने मात्र से नल को प्राप्ति सदृश आनन्द मिल गया । नल दर्शनमात्र से हर्ष से पूर्ण हो गया, इससे मनोरथ ( कार्य ) के महत्त्व तथा दमयन्ती-अवलोकन ( कारण ) के अल्पत्व में विरोध का दुर्बा-धित्व के कारण समाधान हो गया—अतः विद्याधर ने इस श्लोक में विष-

मोपमालकार का निर्देश किया है। विद्याधर ने यह भी बताया है कि इस सर्ग में कुछ श्लोकों में उपेन्द्रवज्रा और कुछ में इन्द्रवज्रा छद है। इस श्लोक मे उपजाति छंद है ॥ १ ॥

प्रतिप्रतीकं प्रथम प्रियायामथान्तरानन्दसुधासमुद्रे ।
ततः प्रमोदाश्रुपरम्परायां ममज्जतस्तस्य दृशौ नृपस्य ॥ २ ॥

जीवातु—प्रतीति। तस्य नृपस्य दृशौ नेत्रे प्रथम प्रियाया भैम्या, तत्रापि प्रतिप्रतीकं प्रत्यवयवं ममज्जतु तामवयवशो ददर्शेत्यर्थः। अथ तदनन्तर अन्त अन्तरात्मनि य आनन्दसुधासमुद्र तस्मिन् ममज्जतु दर्शनफलमानन्द अनुबभूव तुरित्यर्थ। करणे कर्तृत्वोपचार। तत प्रमोदाश्रुपरम्परायामानन्दवाष्पप्रवाहे ममज्जतु। अत्र दृग्रूपस्यैकस्याधेयस्य क्रमात्प्रियावयवाद्यनेकाधारवृत्तित्वकथनात् पर्यायालङ्कारभेद। 'क्रमेणैकमनेकस्मिन्नाधारे वर्तते यदि। एकस्मिन्नथवानेक पर्यायालङ्कृतिर्द्विधा'। इति लक्षणात् ॥ २ ॥

अन्वय—तस्य नृपस्य दृशौ प्रथम प्रियायां प्रतिप्रतीकम्, अथ आन्तरानन्दसुधासमुद्रे (अन्त आनन्दसुधासमुद्रे वा), तत प्रमोदाश्रुपरम्परायां ममज्जतु।

हिन्दी—उस राजा (नल) के नेत्र पहिले प्रिया के प्रत्यग, तदनन्तर अन्तस् में उत्पन्न आनन्दामृत के समुद्र मे और तत्पश्चात् हर्ष के आँसुओ मे मग्न हो गये।

टिप्पणी—भाव यह कि दमयती के सर्वांगसुन्दर रूप को देख कर नल को असीम आनद प्राप्त हुआ। पहिले नल के नेत्र अग अग के सौंदर्य मे निमग्न हुए, उससे उत्पन्न आनन्द के सुधा सागर मे मग्न हुए और उससे हर्षाश्रुओं से पूर्ण हो गये। क्रमिक विवरण। इस श्लोक मे आधेय एक है—नेत्र और उसकी प्रियावयवादि अनेक आधारो मे स्थिति वर्णित है, अत मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ पर्याय अलकार का एक भेद है। पर्याय दो प्रकार का होता है=(१) कहीं एक आधेय की अनेक आधारो मे स्थिति, (२) कहीं अनेक आधेयो की एक आधार में स्थिति। यहाँ उपेन्द्रवज्रा छद है= एक जगण (ISI), एक तगण (SSI), एक जगण (ISI), दो गुरु (SS) ॥ २ ॥

ब्रह्माद्वयस्यानुभवत्प्रमोद रोमाग्र एवाग्रनिरीक्षितेऽस्याः ।
यथोचितीत्थं तदशेषदृष्टावयं स्मराद्वैतमुदं तथासौ ॥ ३ ॥

जीवातु—ब्रह्मेति । असौ नल, अस्या भैम्या, रोमाग्र एव रोमाग्रमात्रे अग्रे प्रथमं निरीक्षिते दृष्टे सति यथा ब्रह्माद्वयमद्वितीयं वस्तु तस्य प्रमोदं आनन्दमन्वभवदित्यर्थः । आनन्दस्य ब्रह्मभेदेऽप्युपचाराद्भेदव्यपदेशः । अथाऽ-ग्रदर्शनानन्तरं तस्य रोमाग्रसमेपदृष्टौ कृत्स्नदर्शने सति, द्वयोर्भावो द्विता, द्वितैव द्वैतम् । प्रज्ञादित्वात् स्वार्थेऽण् प्रत्ययः । तद्रहितमद्वैतं स्मर एवाद्वैतमद्वितीयं वस्तु तस्य मुदमन्वभवत् । अत्र ब्रह्मानन्दात् स्मरानन्दाधिक्यं इति विवक्षितम् । तथा रोमापि रोमाग्रादधिकं, तत्र यथाल्पदर्शनादल्पानन्दः, अधिकदर्शनाद-धिकानन्द इति यथा तथा–शब्दार्थः, इत्यमौचिती कारणानुरूपं कार्यजन्मोचित-मेवेत्यर्थः । अत्र ब्रह्मानन्दस्मरानन्दयोरेकस्मिन्नेव क्रमेण वृत्तिकथनात् 'एक-स्मिन्नथवानेकम्' इत्युक्तलक्षणो द्वितीयः पर्यायालङ्कारभेदः ॥ ३ ॥

अन्वय—असौ अस्या रोमाग्रे एव अग्रनिरीक्षिते ब्रह्माद्वयस्य प्रमोदम् अन्वभवत्, अथ इत्थं तदशेषदृष्टौ यथा औचिती तथा स्मराद्वैतमुदम् ।

हिन्दी—इस ( नल ) ने उस ( दमयन्ती ) के रोमाग्र को ही प्रथम देखने पर ब्रह्म-एकता के आनंद का अनुभव किया, तत्पश्चात् इसी क्रम से उस ( दमयंती ) को सम्पूर्ण देखने पर यथोचित प्रकार से मदन ऐक्य का अनुभव किया ।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयंती को थोड़ा सा भी देखते ही, रोमाग्र-मात्र निहारते नल को ऐसे आनन्द का अनुभव हुआ, जैसा कि योगिजन ब्रह्म से अद्वैतभाव होने पर—ब्रह्म से अभिन्नता स्थापित होने पर अनुभव करते हैं । तदनन्तर जब नल ने अशेष-पूर्ण दमयंती को देखा तब मदनानन्द का अनुभव पाया । दमयंती को सम्पूर्ण भाव से देखने पर नल मदनानन्द में निमज्जित हो गया । थोड़ा-सा भाग देखने पर ब्रह्मानन्द मिला, पूरा देखने पर मदना-नन्द । इससे द्योतित होता है कि ब्रह्मानन्द की अपेक्षा मदनानन्द उत्कृष्ट है । मल्लिनाथ ने तृतीय-चतुर्थ चरण का अन्वयान्तर करके अर्थ किया है कि रोमाग्र देखने पर ब्रह्मानन्द का अनुभव किया अशेष ( दमयन्ती ) को देख कर स्मरा-नन्द का । इस प्रकार उचित हुआ—कारण के अनुरूप कार्य का जन्म । यहाँ

ब्रह्मानन्द और स्मरानन्द—दोनों को एक से ही रूप में विद्यमानता कही गयी है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार द्वितीय प्रकार का पर्यायालङ्कार है। विद्याधर के अनुसार विषम और समालङ्कार। उपजाति छन्द ॥ ३ ॥

वेलामतिक्रम्य चिरं मुखेन्दोरालोकपीयूषरसेन तस्याः।
नलस्य रागाम्बुनिधौ विवृद्धे तुङ्गौ कुचावाश्रयति स्म दृष्टिः॥ ४॥

जीवातु—वेलामिति। नलस्य दृष्टिः तस्या मुखेन्दोरालोको दर्शनं प्रकाशश्च। 'आलोको दर्शनोद्योतौ' इत्यमरः। स एव पीयूषममृतं तस्य रसेन स्वादेन, रागाम्बुनिधौ अनुरागसमुद्रे पृथु महतीं वेलां काल मर्यादां च। 'वेला कालमर्यादयोरपि' इति विश्वः। अतिक्रम्य विवृद्धे प्रवृद्धे सति तुङ्गौ कुचावाश्रयति स्म। कुचान्ता दृष्टिः रागसमुद्रवर्तिनी प्रवृत्तेत्यर्थः। अत्र दृष्टिविशेषणसामर्थ्यान्मुखचन्द्रोदये समुद्रवृद्धौ उन्नतवस्त्वाश्रयणप्रतीतेः समासोक्तिरलङ्कारः। तेन चाक्ति-मज्जनभयादिवेत्युत्प्रेक्षा व्यज्यत इत्यलङ्कारेणालङ्कारध्वनिः॥ ४॥

अन्वयः—नलस्य दृष्टिः तस्याः मुखेन्दोः आलोकपीयूषरसेन रागाम्बुनिधौ चिरं वेलाम् अतिक्रम्य विवृद्धे तुङ्गौ कुचौ आश्रयति स्म।

हिन्दी—नल की दृष्टि ने उस (दमयन्ती) के मुखचन्द्र के दर्शनामृत रस के कारण बड़ी मर्यादा का अतिक्रमण कर अनुराग-सागर के प्रवृद्ध हो जाने पर उन्नत कुचों का आश्रय लिया।

टिप्पणी—दमयन्ती के मुख का निरीक्षण करती नल की दृष्टि स्वाभाविक रूप में उसके उन्नत कुचयुगलों पर ठहर गयी और नल प्रिया के अनुराग में और भी मग्न होने लगा। इसी बात पर कवि ने कल्पना की है उस व्यक्ति की, जो सागर में स्नान कर रहा है कि पूर्ण चन्द्र दर्शन के कारण समुद्र में ज्वार आ जाता है और समुद्र का जल उसकी निश्चित तटों की मर्यादा का उल्लंघन कर बढ़ने लगता है। सुरक्षा की दृष्टि से वह व्यक्ति ऊँचे स्थान का आश्रय ले लेता है। यहाँ दमयन्ती का मुख चन्द्र है, जिसके दर्शन से नल के अनुराग रूप सागर में ज्वार आ गया और वह इतना प्रवृद्ध हुआ कि नल इस प्रकार का भी उल्लंघन कर गया कि वह दमयन्ती के पास एक अनुरागी के रूप में नहीं, [illegible] के रूप में है। दमयन्ती का रूप [illegible] उसके नेत्र—

जैसे डूबने से बचने के लिए ऊँचे स्थान ऊँचे कुचों को आश्रय लेने लग गये। मल्लिनाथ ने निर्देश किया है कि इस श्लोक में दृष्टि के विशेषण की सम्पन्न के कारण चन्द्रोदय से समुद्र में वृद्धि हो जाने पर डूब जाने से बचने के लिए ( कुच रूप ) ऊँचे स्थान की प्रतीति होती है जन समासोक्ति अलकार है। उसमें इस उत्प्रेक्षा की व्यजना होती है कि दृष्टि समुद्र में डूबने के डर से भाग कर ऊँचे स्थान पर पहुँच गयी है। इस प्रकार अलकार ध्वनि है। विद्याधर के अनुसार श्लेषरूपकातिशयोक्ति अलकार है ॥ ४ ॥

मग्ना सुधायां किमु तन्मुखेन्दौ लग्ना स्थिता तत्कुचयोः किमन्तः ।
चिरेण तन्मध्यममुञ्चनास्य दृष्टिः कृशीय स्खलनाद्भिया नु ॥ ५ ॥

जीवातु—मग्नेति। अस्य नलस्य दृष्टिस्तस्या भैम्या मुखेन्दोस्सुधायां मग्ना किमु, तत्कुचयोरन्तरम्यन्तरे च लग्ना स्थिता किम्। उभयत्राप्यन्यथा कथ तावान् विलम्ब इति भाव । किंच कृशीयः कृशतरं तन्मध्य कर्म स्खलना-द्भिया नु भयेन किम्। चिरेणामुञ्चत। रज्जुमध्वारिवदिति भाव । उत्प्रेक्षात्र-यस्य सजातीयस्य संसृष्टिः ॥ ५ ॥

अन्वय —अस्य दृष्टि तन्मुखेन्दौ सुधायां मग्ना, तत्कुचयो अन्त लग्ना किमु, ( यत् ) कृशीय. तन्मध्य स्खलनाद् भिया नु चिरेण अमुञ्चत।

हिन्दी— इस ( नल ) की दृष्टि उस ( दमयती ) के मुखचन्द्र के अमृत में मग्न हो गयी थी क्या ? ( अथवा उसके मुख-चन्द्र की सुधा में भीग कर ) उस ( दमयती ) के कुच युगल में चिपक गयी थी क्या कि उस ( दमयती ) के पतले मध्य भाग को मानो गिरने के डर से बिलम्ब से छोडा ?

टिप्पणी—नल दमयती के मुख, कुच युगल और मध्यभाग ( कटि ) के सौन्दर्य से अभिभूत हो देर तक देखते रहे। इन पर ये कल्पनाएँ हैं कि नल की दृष्टि मुखचन्द्रसुधा में मग्न हो गयी, कुचों पर ठहर गयी, और कटि पर देर तक टिकी रही कि कहीं पतली, सँकरी डगर से फिसल कर गिर न जाय ? मल्लिनाथ के अनुसार तीन सजातीय उत्प्रेक्षाओं की संसृष्टि है, विद्याधर ने उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है ॥ ५ ॥

प्रियाङ्गपान्थ्या कुचयोर्निवृत्य निवृत्य लोला नलदृग्भ्रमन्ती ।
घर्मोम्भसि तन्मृगनाभिलेपनमस्समामादिनदिग्भ्रमेव ॥ ६ ॥

टिप्पणी—वक्षस्थल, नितम्ब और ऊरु युगल को देखकर क्रमशः नल की दृष्टि दमयन्ती के चरणों को देखने लगी। 'नेत्र' शब्द अनेकार्थ है। यहाँ उसके दो अर्थ अभिप्रेत हैं–(१) वस्त्र, (२) नयन। इसी आधार पर चमत्कार लाया गया है। नल की वक्ष, नितंब, ऊरु और तदनन्तर चरणों पर पड़ती दृष्टि जैसे दमयन्ती के चरणों पर गिर कर प्रार्थना कर रही है कि 'वास' (वस्त्र) को ही 'नेत्र' नहीं कहा जाता, 'दृष्टि' को भी 'नेत्र' कहा जाता है। ऐसा भी क्या पक्षपात कि एक नेत्र' (वस्त्र) पर तो ऐसी दया कि उसे वक्ष, नितंब और ऊरुयुगल पर आलिंगित कर दिया गया है (दमयन्ती स्वभावतः अपने अंगों को दुकूल आदि वस्त्रों से ढके थी) और दूसरे 'नेत्र' (दृष्टि) का ऐसा तिरस्कार कि उसे दूर किये हो? जब एक 'नेत्र' को इन अंगविशेषों का आलिंगन दिये हुए हो, तो दूसरे को मत तरसाओ, कृपया उसे भी आलिंगन दे कृतार्थ करो। उत्प्रेक्षा अलंकार॥ ८॥

दृशोर्यथाकाममथोपहृत्य स प्रेयसीमालिकुलं च तस्याः।
इदं प्रमोदाद्भुतसम्भृतेन महीमहेन्द्रो मनसा जगाद॥ ९॥

जीवातु—दृशोरिति। अथ महीमहेन्द्रस्य नलो दृशोः स्वाक्ष्णोः प्रेयसीं भैमीं, तस्या आलिकुलं सखीवर्गं च यथाकाममुपवृत्योपहारीकृत्य यथेच्छं दृष्ट्वेत्यर्थः। प्रमोदाद्भुताभ्यामानन्दविस्मयाभ्यां सम्भृतेन पूर्णेन मनसा इदं वक्ष्यमाणं जगाद स्वगतमुवाचेत्यर्थः॥ ९॥

अन्वयः—अथ स महीमहेन्द्रः प्रेयसीं तस्याः आलिकुलं च दृशोः यथाकामम् उपहृत्य प्रमोदाद्भुतसम्भृतेन मनसा इदं जगाद।

हिन्दी—इसके पश्चात् वह पृथ्वी का इन्द्र (नल) प्रिया (दमयन्ती) और उसके सखी समूह को जी भर कर नेत्रों का उपहार बना आनन्द और विस्मय से पूर्ण हो मन ही मन यह कहने लगा।

टिप्पणी—भाव यह कि नल ने यथेच्छ रूप से दमयन्ती और उसकी सखियों को जी भर कर देखा। उस अद्भुत सौन्दर्य-सागर को निहार कर न केवल नल को प्रचुर हर्ष हुआ, प्रत्युत आश्चर्य भी हुआ। ऐसा जगद्-विस्मयकारी सौन्दर्य एकत्र! वह मन में तरह तरह से विचार करने लगा॥९॥

पदे विधातुर्यदि मन्मथो वा ममाभिषिच्येत मनोरथो वा ।
तदा घटेतापि न वा तदेतत्प्रतिप्रतीकाद्भुतरूपशिल्पम् ॥ १० ॥

जीवातु–पद इति । विधातुः पदे ब्रह्मणः स्थाने, मन्मथो वा मम मनोरथो वा अभिषिच्येत यदि तदा तत्प्रसिद्धम् एतत् पुरोवर्ति प्रतिप्रतीकं प्रत्यवयवम् अद्भुतं रूपशिल्पम् आकारनिर्माणं घटेतापि न वा घटेत, तयोरपि निर्माणचातुर्यं किमुत ब्रह्मणो नैव । अत्र भैमीरूपशिल्पस्य प्रसिद्धब्रह्मसम्बन्धेऽप्यसम्बन्धो-क्तेस्तथा मन्मथाद्यसम्बन्धेऽपि सम्भावनया तत्सम्बन्धोक्तेश्च, द्वावप्यतिशयो-क्तिभेदौ ॥ १० ॥

अन्वयः—यदि विधातुः पदे मन्मथः मम मनोरथः वा अभिषिच्येत, तदा अपि तत् एतत् प्रतिप्रतीकाद्भुतरूपशिल्पं घटेत न वा ।

हिन्दी– यदि सृष्टिकर्ता ( ब्रह्मा ) के पद पर काम अथवा मेरे मनोरथ का अभिषेक हो जाय तो भी वह ( अद्भुत ) यह ( सम्मुखस्थित ) प्रत्येक अंग के विस्मयकारी रूप-लावण्य से युक्त शिल्प रचा जा सके अथवा न भी रचा जा सके ?

टिप्पणी—अद्भुत और सर्वांगमनोरम रूपराशि को देखकर हर्षातिरेक से पूर्ण नल विचारने लगा कि ऐसा रूप क्या ब्रह्मा रच सकता है, जिसने समूची सृष्टि बनायी है ? सम्भव है कि सृष्टिकर्ता स्वयं काम बन जाय अथवा मेरा मनोरथ ही ऐसा स्थान पा सके तो ऐसी सर्वांगसुन्दर रचना हो सके, कदाचित् तब भी न हो सके ? ऐसा सौन्दर्य तो कभी देखा नहीं गया । ऐसे शिल्प की रचना न तो ब्रह्मा से ही सम्भव है, न तो ब्रह्मा से ही सम्भव है, न मनोभव से, न मनोरथ से । इस श्लोक में भैमी रूप शिल्प के प्रसिद्ध ब्रह्मा से सम्बन्ध होने पर भी असम्बन्ध कहा गया और मन्मथ आदि से असम्बन्ध होने पर भी सम्भावना के द्वारा सम्बन्ध बताया गया, अतः मल्लिनाथ के अतिशयोक्ति के दो भेद हैं । छन्द उपेन्द्रवज्रा है ॥ १० ॥

तरङ्गिणी भूमिभृतः प्रभूता जानामि शृङ्गाररसस्य सेयम् ।
लावण्यपूरोऽजनि यौवनेन यस्यां तथोच्चैस्तनताजनेन ॥ ११ ॥

जीवातु—तरङ्गिणीति । सेयं दमयन्ती भूमिभृतो भीमभूपतेरेव भूधरा-दिति श्लिष्टरूपकम् । भुवः प्रभव इत्यपादानत्वात्पञ्चमी । प्रभूता सम्भूता ।

जीवातु—पुरेति। विधातु सष्टु, पुराकृति पूर्वसृष्टि तत्र स्त्रैणं स्त्री समूह पूर्वा स्त्रीसृष्टिरित्यर्थः। इमा भैमी विधातु स्रष्ट हस्तलेख अभूत् खलु। लेखनाभ्यासिभिर्हस्तकौशलार्थमेव यल्लिख्यते स हस्तलेख, तादर्थ्यमिति निर्दे नानुप्राणिता पूर्वसृष्टिर्भैमीनिर्माणार्थाभ्यासरूपत्वोत्प्रेक्षा। किं च येय भावि नीना पुरन्ध्रीणा सृष्टि सा अस्य भैम्यै तासा पुरन्ध्रीणा जयेन जात तज्जयजयशो प्रदातुमिति फलोत्प्रेक्षा ॥ १५ ॥

अन्वयः—पुराकृति स्त्रैणम् इमा विधातु विधातु हस्तलेख अभूत् खलु, या इय भवद्भाविपुरन्ध्रिसृष्टि सा अस्यै तज्जयज यश प्रदातुम्।

हिन्दी—पहिले रचा हुआ स्त्री समूह इस ( दमयन्ती ) की रचना के निमित्त विधाता का निश्चयत प्रथम अभ्यास था, और जो यह विद्यमान और भविष्य में रची जाती नारियों की रचना है, वह इस ( दमयन्ती ) को उन ( सुन्दरियों ) को जीतने से उत्पन्न कीर्ति देने के निमित्त है।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती के समान न तो पहिले ही कहीं कोई सुन्दरी रची गयी और न दमयन्ती के समय मे है और न भविष्यत् में होगी। पहिले जो उर्वशी, रम्भा आदि को विधाता ने अपनी कला को निखारने के प्रथम प्रयास के लिए रचा था और यह जो वर्तमान-भविष्यत् की नागरिकाओं की रचना है वह इसलिए है कि यह प्रचारित हो सके कि दमयन्ती का सौन्दर्य अप्रतिम है, त्रिकाल न थी, और विधाता की यह सदा-सर्वदा की उत्कृष्ट कृति है। मल्लिनाथ ने फलोत्प्रेक्षा का उल्लेख किया है और विद्याधर ने उत्प्रेक्षा का ॥

भव्यानि ह्रानीरगुरेनदङ्गात् यथा यथानर्ति तथा तथा तैः।
कस्याधिकम्योपमयोपमाता दाता प्रतिष्ठां खलु तेभ्य एव ॥ १६ ॥

जीवातु—भव्यानीति। भव्यानि रम्याणि चन्द्राद्युपमातवस्तूनि, एतस्या भैम्या, अङ्गात् मुखादेर्यथा यथा ह्रानीत्यपर्वानि 'ग्लाम्लाजहातिभ्यो निर्वक्तव्य' इति जहाते क्रिया निप्रत्यय वितताऽपवाद। अगुरगमत्, 'इणो गा लुङि' इति गादेशे 'गाति स्था' इत्यादिना सिचो लुक्। 'आत' इति झेर्जुसादेश। तथा तथा तैश्च द्राद्युपमानैरनर्ति हर्षान्नृत्य कृतमित्यर्थ। ननु कथं कथ हर्ष ? तत्राह—उपमाता कवि 'मातेर्माङि वा तृन्'। अधिकम्योत्कृष्टस्यास्य भैम्यङ्ग-स्योपमया उपमानीकरणेन। अथ वा गत्वन्तराभावाद् तैरेव तुलनया तथामेनोप-

मानीकरणेनेत्यर्थः । तेभ्यश्चन्द्रादिभ्य एव प्रतिष्ठा दाता दास्यति । ददातेर्लुट् ; तथा च यथा कथंचिद् प्रतिष्ठाऽलङ्कारे उपमेयत्वेन वा, उपमायामुपमानत्वेन वा कविप्रसादाच्चन्द्रादीनां पुनः प्रतिष्ठा भविष्यति इत्यनर्तीत्यर्थः ॥ १६ ॥

अन्वयः—एतदङ्गात् नवानि यथा यथा हानी अगुः तथा तथा तैः अनर्ति, अधिकस्य अस्य उपमया उपमाता तेभ्यः एव प्रतिष्ठा दाता खलु ।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के अंग ( मुखादि ) से रमणीय ( चन्द्रादि उपमान ) जैसे-जैसे हानि ( अपकर्ष ) पाते गये वैसे-वैसे वे नाचने लगे ( प्रसन्न हुए ), क्योंकि विशिष्ट इस ( दमयन्ती-अंग ) की उपमा से उपमा देने वाला ( रचयिता ) उन्हें ( उपमानों को ) ही प्रतिष्ठा निश्चयपूर्वक देगा ।

टिप्पणी—दमयन्ती के अंग की उपमा देने में यद्यपि कविसमयसिद्ध उपमान हीन होने से उचित प्रमाणित नहीं हुए, तथापि अन्य उपमान कहाँ से लाये जायें ? और स्पष्टीकरण के लिए उपमा तो देनी होगी ही । इस दृष्टि से भले ही हीन प्रमाणित हों, भले ही अकीर्ति, अपमान और अवहेलना प्राप्त हो, उपमान तो वे प्रसिद्ध चन्द्रादि ही रहेंगे । सो इन चन्द्रादि उपमानों को दमयन्ती-अंगों से उपमित होते हुए अपयश ही मिला, फिर भी वे अत्यन्त प्रसन्न हुए । उन्हें लगा कि वे धन्य हुए कि कम से कम उन्हें अपने से अच्छा प्रतियोगी तो मिला । किसी न किसी रूप में अपने से अच्छे का उपमान बनने का सौभाग्य तो मिला अब तक तो हीन का ही उपमान बनने का दुर्भाग्य आता था । विद्याधर के अनुसार यहाँ हानि-गमन-नर्तन-क्रिया-विरोध अलंकार है । चन्द्रकलाकार ने असंबंध में संबंध का वर्णन होने के आधार पर अतिशयोक्ति का उल्लेख किया है ॥ १६ ॥

नास्पर्शि दृष्टापि विमोहिकेयं दोषैरशेषैः स्वभियेति मन्ये ।
अन्येषु तैराकुलितैस्तदस्यां वसत्यसामान्यमुखी गुणौघः ॥ १७ ॥

जीवातुः—नेति । दृष्टापि विमोहिका दर्शनमात्रेणापि व्यामोहिकेयं दमयन्ती अशेषैर्दोषैः स्वभिया अस्मानपि मोहयिष्यतीत्यात्मीयभयेनैव नास्पर्शि न स्पृष्टेति मन्ये । उत्प्रेक्षा । भीरवो हि भयहेतून् स्पष्टुमेव बिभ्यतीति भावः । ततस्मात् दोषस्पर्शाभावात् । अन्येषु स्त्र्यन्तरेषु तैर्दोषैराकुलित पीडितो गुणौघोऽस्यां

भैम्याममापत्येन अकण्टकत्वेन सुखी सन् वसति 'प्रायेण सामग्र्यविधौ गुणानामि'त्यपवादोऽस्यामेव दृष्ट इति भाव ॥ १७ ॥

अन्वय —दृष्टा अपि इय विमोहिका अशेषं दोषं, स्वभिया न अस्पर्शि इति मन्ये, तत् अन्येषु तं आकुलितः गुणौघः अस्याम् असापत्न्यसुखं वसति ।

हिन्दी—देखने मात्र से इस विमोहित ( आकृष्ट, बेसुध ) करनेवाली ( दमयन्ती ) को समस्त दोषो ने अपने ( बेसुध हो जाने के ) ही डर से नही छुआ—( मैं नल ) ऐसा मानता हूँ,—सो अन्य ( सुन्दरियो ) मे उन ( दोषों ) से व्याकुल गुणसमूह इस ( दमयती ) मे अवैरिभाव का सुखानुभव करता बसता है ।

टिप्पणो—भाव यह है कि दमयन्ती के स्वरूप मे, शरीर सौष्ठव मे एक भी दोष नही है और समस्त गुण हैं। दोषों को डर है कि दमयन्ती के पास पहुँचते ही वे बेसुध हो जायँगे, क्योंकि उसको तो देखते ही लोग विमोहित हो जाते हैं, छूने की तो बात क्या ? दोषाभाव ही गुण है—एवा एव विपर्य स्ततया गुणा । सो जब दोष पास तक नही फकटते, तो गुण दमयन्ती देह मे निष्कटक भाव से प्रसन्नता-पूर्वक टिक गये। अन्यत्र तो दोष जब-तब उनकी सीमा में प्रविष्ट हो कष्ट देते रहते थे—कलंकित करते रहते थे। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ १७ ॥

ओज्झि प्रियाङ्घ्रेर्घृणयैव रूक्षा न वारिदुर्गात्तु वराटकस्य ।
न कण्टकैरावरणाच्च कान्तिर्धूलीमृता काञ्चनकेतकस्य ॥ १८ ॥

जीवातु—ओज्झीति । प्रियाङ्घ्रेर्भैमीपादे वराटकस्य बीजकोशस्य कमलकर्णिकाया इत्यर्थ । 'बीजकोशो वराटक' इत्यमर । रूक्षा परुषा कान्तिघृणयैव रौक्ष्यजुगुप्सयैव ओज्झि विसृष्टा । उज्झ विसर्गे कर्मणि लुङ् । वारिदुर्गाद्वारिदुर्गस्थत्वात्तु न । किं च काञ्चनकेतकस्य धूलीभिर्भृता पूर्णा कान्तिरोज्झि रज कीर्णत्वादेवोज्झिता कण्टकैरावरणात्तु न । रौक्ष्यादिदोषदूषितत्वान्न भैमीकायकान्तिसाम्यमर्हति । महती तत्कायकान्तिरित्यर्थ ॥ १८ ॥

अन्वय —प्रियाङ्घ्रे वराटकस्य रूक्षा कान्ति घृणया एव ओज्झि वारिदुर्गात् तु न, काञ्चनकेतकस्य च धूलीभृता कान्ति ( ओज्झि ) कण्टकै आवरणात् न ।

हिन्दी—प्रिया ( दमयन्ती ) के अंगों ने कमलकर्णिका की रूखी कांति घृणा से ही छोड़ी, इसलिए नहीं कि वह जल के दुर्ग में रहती है, और सुवर्ण केतकी की कांति धूलिधूसरा होने से छोड़ी, कुछ काँटों के घेरे में घिरी रहने के कारण नहीं।

टिप्पणी—कमलकर्णिका और केतकी का सुनहरा रंग शरीर-वर्ण के लिए अच्छा माना जाता है, किंतु दमयन्ती का शरीर-वर्ण कमलकर्णिका और केतक के रंग जैसा नहीं है। तब प्रश्न होता है कि क्यों दमयन्ती के शरीर ने ऐसा किया ? क्या इसलिए कि वह कमल की कर्णिका जल-दुर्ग में रहने से गृहीत नहीं हो सकती, और क्या केतकी पुष्प काँटों की बाढ़ में रक्षित है, इससे नहीं पाया जा सकता ? ऐसा नहीं है। कमलकर्णिका को जान-बूझ कर, शक्ति होने पर भी इसलिए छोड़ दिया गया कि वह रूखी और कठोर है और केतकपुष्प की कांति पर धूल जम जाती है। ये दोनों इन दोषों से अग्राह्य रहे। भाव यह है कि दमयन्ती की देहकांति के सम्मुख कमल-कर्णिका और केतकपुष्प—दोनों फीके, हीन अतएव अग्राह्य हैं। दमयन्ती की देहकांति इन दोनों से अधिक आकर्षक वर्ण की और स्निग्ध चिकनी थी। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा-दीपक अलंकार ॥ १८ ॥

प्रत्यङ्गमस्यामभिकेन रक्षा कर्तुं मघोनेव निजास्त्रमस्ति ।

वज्रं न्व मृणालमणिमूर्तिधारि नियोजितं तद् द्युतिकार्मुकं च ॥ १९ ॥

जीवातु—प्रत्यङ्गमिति। अस्याः भैम्याम्। अभिकामयत इत्यभिकेन कामु-केन 'कमनः कामनोऽभिकः' इत्यमरः। 'अनुकामिकाभीकः कमिता' इति निपातनात्साधु। मघोना इन्द्रेण प्रत्यङ्गं रक्षां कर्तुं नियोजितं नियमितं नृपा-मणीनां वज्रमणीनां मूर्तिमाकारं धारयतीति तद्धारि निजास्त्रं वज्रं च तेषां मणीनां द्युतय एव कार्मुकमिन्द्रधनुस्तच्चास्तीव इन्द्रनियोगात् नृपामणित्वग्मा-व्याजेन अवरोधरक्षार्थं वज्रायुधं धनुश्च प्रत्यङ्गमावृत्य तिष्ठतीत्युत्प्रेक्षा ॥१९॥

अन्वय—अभिकेन मघोना प्रत्यङ्गं रक्षां कर्तुं नृपामणिमूर्तिधारि निजास्त्रं वज्रं तद्द्युतिकार्मुकं च अस्यां नियोजितम् इव अस्ति।

हिन्दी—कामुक इन्द्र ने ( दमयन्ती ) के अंग-अंग की रक्षा करने के निमित्त आभूषणों में जड़ी मणियों ( वज्र-हीरा ) का रूप धारण किये अपने

अस्त्र वज्र और उस ( वज्रमणि ) की दमक रूप धनुष् ( वर्षा से सबध रखने वाले इन्द्र धनुष् ) को इस ( दमयन्ती ) के प्रति नियुक्त सा किया है।

टिप्पणी—दमयन्ती हीरा ( वज्र ) आदि मणियों से जडे आभूषण पहिने है, जिनमें दमक और चमक है। कवि-कल्पना है ( नल ने विचारा कि ) देवराज इन्द्र दमयन्ती का अभिलाषी है, अतएव कहीं कुछ ऐसा न हो कि दमयन्ती का कोई अग दूषित हो जाय, इससे उसने मणियो के रूप मे वज्र और उन मणियों से निकलती काति के रूप मे सुरचाप को प्रहरी बना दिया है। मल्लिनाथ ने इस श्लोक मे उत्प्रेक्षा, नारायण ने वज्र शब्दच्छल के द्वारा सहेतुकोत्प्रेक्षा और विद्याधर ने सापह्नवोत्प्रेक्षा का निर्देश किया है ॥ १९ ॥

अस्या. सपक्षैकविधो कचौघ स्थाने मुखस्योपरि वासमाप।
पक्षस्थतावद्बहुचन्द्रकोऽपि कलापिना येन जित कलाप ॥ २० ॥

जीवातु—अथासगसमाप्तेर्दमयन्त्याश्चिकुरादिरादनखान्तवर्णनमारमते—अस्या इत्यादि। अस्या भैम्या कचौघ केशराश सपक्ष सदृश सुहृद्भूतश्चैक एव विधुश्चन्द्रो यस्य तस्य सपक्षैकविधो 'तृतीयादिषु भाषितपुस्क पुवद्गालव-स्य' इति वैकल्पिक पुवद्भाव। मुखस्योपरि वास स्थितिमाप, स्थाने युक्तम्। कुत येन कचौघेन पक्षस्था गरुच्छिखा' स्ववर्ग्याश्च तावन्तो बहुतरश्चन्द्रका मेचका चन्द्राश्च यस्य सोऽपि। 'समौ चंद्रकमेचकौ' इत्यमर। चन्द्रपक्षे 'शेषा-द्विभाषा' इति कप्। कलापिना बर्हिणा कलापो बर्हं जित अनेकचन्द्रसहाय विजयिन एकचन्द्रविजयस्तदुपर्यवस्थान च किं चित्रमित्यर्थं ॥ २० ॥

अन्वय—अस्या सपक्षैकविधो मुखस्य उपरि कचौघ स्थाने वासम् आप, येन पक्षस्थतावद्बहुचन्द्रक कलापिनां कलाप अपि जित।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के—जिसका पक्षधर एकमात्र चन्द्रमा ही है ( चन्द्रसदृश ), ऐसे मुख के ऊपर केशों के समूह ने उचित ही स्थिति प्राप्त की, जिसने पखों में लगे उतने बहुत से चन्द्रका से युक्त मयूरों के पिच्छभार को जीत लिया है।

टिप्पणी—दमयन्ती के मुख की तुलना यदि की जा सकती है, तो चन्द्र से ही। उसका अनेक आभूषणों से मंडित केश जाल अनेक चन्द्रका से युक्त प्रतीत होता है, जिससे समूल मयूरों के अनेकचन्द्रक युक्त पिच्छभार भी

नहीं ठहरते। केश घने हैं, उतने कि जितने मयूरपिच्छ भी नहीं हैं और चन्द्रकद्युति अनेक आभूषण उनमें गुंथे हैं, अत वे मयूरपिच्छों से अधिक आकर्षक हैं। इस प्रकार जब अनेक चन्द्रकों को दमयन्ती-केशभार ने पराजित कर रखा है, तो एक बेचारे चन्द्र (अनुत्पादोऽनार्थ चन्द्रक) की क्या गिनती? इसी कारण मुखरूप में पराजित चन्द्र के ऊपर, उच्चस्थान शीर्ष पर विजयी केशभारों को स्थान देकर विधाता ने युक्तियुक्त कार्य ही किया है। इस श्लोक से आरम्भ कर अन्तिम १०९ वें श्लोक तक दमयन्ती के केश से लेकर चरणनखों तक का वर्णन किया गया है—'इति स चिकुरादारभ्यैना नखावधि वर्णयन्'''' ।' २०, २१, २२ वें श्लोकों में केशों का वर्णन है ॥ २० ॥

अस्या यदास्येन पुरस्तिरश्च तिरस्कृतं शीतरुचान्धकारम् ।
स्फुटस्फुरद्भङ्गकचच्छलेन तदेव पश्चादिदमस्ति बद्धम् ॥ २१ ॥

जीवातु—अस्या इति। अस्या भैम्या आस्येनैव शीतरुचा मुखचन्द्रेण यदन्धकारं तम। 'अन्धकारोऽस्त्रियां ध्वान्तम्' इत्यमरः। पुरो अग्रे तिरश्च पार्श्वयोश्च तिरस्कृतं तदन्धकारमेवेदं स्फुटं स्फुरत् भङ्गं कौटिल्यं पराजयश्च येषां तेषां कचानां छलेन पश्चाद्बद्धमस्तीत्युत्प्रेक्षा। तिरस्कृतो हि मर्गोत्साहः क्वचित्पृष्ठभागे बद्धस्तिष्ठतीति भाव ॥ २१ ॥

अन्वयः—अस्या आस्येन शीतरुचा यत् अन्धकारं पुर तिरः च तिरस्कृतम् तत् एव स्फुटस्फुरद्भङ्गकचच्छलेन इदं पश्चात् बद्धम्।

हिन्दी—इस (दमयन्ती) मुख रूप शीत किरण (चन्द्र) ने जो अन्धकार आगे और इधर-उधर पार्श्वों में अन्तरित किया, वही प्रकट विलसित भंगिमा-युक्त केशों के व्याज से यह पीछे बाँध दिया।

टिप्पणी—दमयन्ती का केशपाश अत्यन्त श्याम और भंगिमायुक्त (घुँघराले) है जिसे पीछे जूडे के रूप में समेट कर बाँध दिया गया है और उसका मुख शीतकिरण चन्द्र के समान सुन्दर और शान्तिप्रदायी है। कवि-कल्पना है कि मुख के रूप में चन्द्रमा ने सम्मुखभाग और पार्श्वभागों से अन्धकार को हटाकर अपमानित और पराजित किया केश-पाश रूप में उसी पराजित अन्धकार को पीछे बाँध लिया गया है। तिरस्कृत और हतोत्साह

बेचारा अन्धकार केशपाशरूप मे पीछे-बँधा पड़ा हुआ है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा है और विद्याधर के अनुसार रूपकापह्नुति। चन्द्रकलाकार ने रूपक कैतवापह्नुति-प्रतीयमानोत्प्रेक्षा के अगागिभाव सकर का निर्देश किया है ॥ २१ ॥

अस्याः कचानां शिखिनाञ्च किन्नु विधिं कलापौ विमतेरगाताम्।
तेनायमेभिः किमपूजि पुष्पैरर्भर्त्सि दत्त्वा स किमर्धचन्द्रम् ॥२२॥

जीवातु—अस्या इति। अस्या भैम्या कचाना केशाना शिखिना बर्हिणश्च कलापौ केशपाशबर्हभारौ। 'कलापो भूषणे बर्हे तूणीरे संहतौ कचे' इत्यमरः। विमतेर्मिथो विवादाद्विधिमगाता स्वतारतम्य प्रष्टुमगमता किं न। 'इणो गा लुङि' इति गादेश। तेन विधिना अय केशपाश एभि पुष्पैरिति हस्तेन पुरोवर्तिनिर्देश अपूजि किम्। महत पूज्यत्वादिति भावः। स शिखिकलाप अर्धचन्द्र चन्द्रक गलहस्त च दत्त्वा अभर्त्सि भर्त्सित किं महाजनद्वेषिणो नीचस्य शास्यत्वादिति भावः। अर्धचन्द्रस्तु चन्द्रके गलहस्ते बाणभेदः इति विश्व। शिखिकलापस्य चन्द्रकवत्त्व केशपाशस्य तत्कुसुम ब्रह्मदत्त शाश्वतमिति भाव। अत्रोत्तरोत्प्रेक्षयोः प्रथमोत्प्रेक्षसापेक्षत्वात् सजातीयसङ्कर ॥ २२ ॥

अन्वय—अस्या कचानां शिखिनां च कलापौ विमते विधिम् अगाता किंनु, तेन अयम् एभि पुष्पै अपूजि किम्, स अर्द्धचन्द्र दत्त्वा अभर्त्सि किम् ?

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के केश और मयूरों के पिच्छभार परस्पर विवाद होने से क्या ( निर्णय कराने को ) विधाता के निकट गये थे ? क्या उन ( ब्रह्मा ) ने इस ( केशपाश ) को इन ( केशों मे गुँथे ) फूलो से पूजा है ? उस ( मयूरपिच्छ ) की क्या गरदनिया देकर भर्त्सना की है ?

टिप्पणी—दमयन्ती के केशपाश और मयूरपिच्छ मे विवाद उठ खड़ा हुआ कि दोनों में कौन अच्छा—बड़ा है ? निर्णय के लिए वे विधाता की सेवा में पहुँचे। जैसा कि स्वाभाविक था, विधाता ने दमयन्ती-केशपाश को उत्तम बताया और फूलों से—फूल चढ़ाकर उसकी आराधना की और मयूरपिच्छ को गरदनिया देकर डाँट फटकार कर बाहर कर दिया। भाव यह कि फूल गुँथे केशपाश चन्द्रक युक्त मयूरपिच्छ से कहीं मनोरम हैं। नारायण के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा प्रतीप और मल्लिनाथ के

अनुसार उत्तरवर्त्तिनी दो उत्प्रेक्षाओं के प्रथमोत्प्रेक्षासापेक्ष होने के कारण सजातीय सङ्कर है ॥ २२ ॥

केशान्धकारादथ दृश्यफालस्थलार्धचन्द्रा स्फुटमष्टमीयम्।
एतां यदासाद्य जगज्जयाय मनोभुवा सिद्धिरसाधि साधु ॥ २३ ॥

जीवातु—केशेति। केशा कैशपाश एवान्धकारस्तस्मात् अथानन्तर दृश्यो दर्शनार्हं फालस्थल ललाटभाग एवार्धचन्द्रो यस्यास्ता इयं दमयन्ती अष्टमी। तत्राप्यन्धकारानन्तरदृश्यार्धचन्द्रत्वात्कृष्णाष्टमी शुक्लपक्षे विपर्ययात्स्फुटमित्युत्प्रेक्षायाम्। कुत ? यद्यस्मान्मनोभुवा जगज्जयाय एतामासाद्य साधु सिद्धिः जगज्जयसिद्धि असाधि साधिता। कृष्णाष्टम्या जैत्रयात्राया जयसिद्धिरिति ज्योतिर्विद। यथाह पितामह—'जयदा विजिगीषूणा यात्रायामसिताष्टमी। श्रवणेनाथ रोहिण्या जययोगो युता यदि ॥' इति ॥ २३ ॥

अन्वयः—केशान्धकारात् अथ दृश्यफालस्थलार्द्धचन्द्रा इयं स्फुटम् अष्टमी, यद् मनोभुवा जगज्जयाय एताम् आसाद्य साधु सिद्धिः असाधि।

हिन्दी—केशों के अँधियारे के पश्चात् ( नीचे ) दर्शनीय ललाटपट्ट रूप आधा चन्द्रमा धारण करती यह ( दमयन्ती ) प्रत्यक्ष अष्टमी है, कि मनोजन्मा ( काम ) ने जगत् विजय के निमित्त इसे प्राप्त कर ठीक ही सिद्धि साधी है।

टिप्पणी—इस श्लोक में आधे चन्द्रमा के समान ललाट अथवा अर्धचन्द्राकार तिलक लगे ललाट का वर्णन है। इसी आधार पर दमयन्ती को अर्धचन्द्रधारती कृष्णपक्ष की अष्टमी माना गया है, जिस रात को जगत् को वश में करने के लिए गुटिकादि सिद्धि साधी जाती है। ज्योतिशास्त्र के अनुसार कृष्णाष्टमी को आरम्भ जययात्रा सफल होती है, यदि वह श्रवण और रोहिणी नक्षत्र से युक्त है। काम ने इसी अष्टमीरूपी दमयन्ती को प्राप्त कर स्वयंवर में जगत् विजय के लिए यात्रा करने का उचित ही निर्णय किया है। उत्प्रेक्षालङ्कार ॥ २३ ॥

पुष्पं धनुः किं मदनस्य दाहे श्यामीभवत्केसरशेषमासीत्।
व्यधाद्विधिस्तन्नदपि भ्रुवौ किं भैमीभ्रुवौ येन विधिर्व्यधत्त ॥ २४ ॥

जीवातु—पुष्पमिति। मदनस्य दाहे दाहकाले, पुष्पमेव धनुः श्यामीभवन्तः केसरा किञ्जल्का एव शेषो यस्य तदासीद् किम्। किञ्च ईशो हरः तदपि

क्रुधा क्रोधेन द्विधा व्यधात् द्वेधा व्यभजत् किम्। येन द्विधा विभक्तेन पुष्पेण विधिर्वेधा भैम्या भ्रुवौ व्यधत्त असृजदित्युत्प्रेक्षा ॥ २४ ॥

अन्वय—मदनस्य दाहे पुष्पं धनुः श्यामीभवत्केसरशेषम् आसीत् किम्, ईशः तत् अपि क्रुधा द्विधा व्यधात् किम्, येन विधिः भैम्या भ्रुवौ व्यधत्त ?

हिन्दी—काम के ( शिव द्वारा ) दग्ध किये जाने पर ( इसका ) कुसुम-चाप श्याम केसरमात्रावशेष रह गया था क्या, और शिव ने उस ( धनुष् ) को भी क्रोध से दो खंडकर डाला था क्या, जिससे विधाता ने भीमपुत्री का भ्रूयुगल बनाया ?

टिप्पणी—दमयन्ती का भ्रूयुगल अत्यन्त श्याम, धनुष् के दो खंडों के आकार का अतएव इतना मनोहर है कि कामधनुष् की भाँति वह जगत् को मोहने में समर्थ है। ऐसा प्रतीत होता है कि विधाता ने उसी काम-चाप से दमयन्ती की दोनों भौंहें बनायी हैं, जो शिवद्वारा मदनदाह होते जलकर काला पड गया था और क्रोध मे भरे शिव ने उस धनु अस्त्र के दो खंड कर डाले थे। उससे ही विधि ने ये दो काली भौंहे बनायी हैं, तभी तो ये श्याम और विश्वजय सामर्थ्य से पूर्ण हैं। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षातिशयोक्ति ॥ २४ ॥

भ्रूस्थ प्रियाया भवता मनोभूचापेन चापे घनसारभावं ।
निजा यदप्लोपदशामपेक्ष्य सम्प्रत्यनेनाधिकवीर्यताजि ॥ २५ ॥

जीवातु—भ्रूस्थामिति। किञ्च प्रियाया भैम्या भ्रूभ्यां भवता भ्रूयुगलत्वेन परिणमता मनोभुवश्चापेन घनसारभावो दृढस्थिराशत्वं कर्पूरत्वं च। 'सारो बले स्थिरांशे च। अथ कर्पूरमस्त्रियाम्। घनसार' इति चामरः। आपे प्राप्तः। आप्नोतेः कर्मणि लिट्। यच्चस्मात्, निजामप्लोषदशामपेक्ष्य अदाहावस्थात इत्यर्थः। सम्प्रत्यनेन मनोभूचापेन अधिकवीर्यता अधिकपराक्रमोऽपि अजि प्रापि। कर्मणि लुङ्। 'वीर्यं पराक्रमे रेतसि' इति वैजयन्ती। दग्धस्यापि स्मरचापस्य तद्भ्रूभूतस्य पूर्वस्यधिकपराक्रमदर्शनान्नून घनसारभावं प्राप्त इत्युत्प्रेक्षा ॥

अन्वय—प्रियायाः भ्रूभ्यां भवता मनोभूचापेन घनसारभावः च आपे, यत् निजाम् अप्लोषदशाम् अपेक्ष्य सम्प्रति अनेन अधिकवीर्यता आजि।

हिन्दी—प्रिया ( दमयन्ती ) का भ्रूयुगल बनते काम धनुष् ने घनसार-

भाव ( अतिशय बल और कर्पूरभाव ) प्राप्त कर लिया, जो कि अपनी जलने से पूर्व की दशा की अपेक्षा इस समय ( जल जाने पर ) अतिशय पराक्रम का अर्जन कर लिया।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक और इस श्लोक तथा अगले (२६ वें) में दमयन्ती के भ्रूयुगल का वर्णन है। इस प्रकार तीन श्लोकों में भ्रूवर्णन हुआ। इस श्लोक में प्रथम श्लोक के भाव के प्रसंग में कवि-कल्पना है कि जलकर और टूटकर तो वस्तु प्रायः निःसार हो जाया करती है, परन्तु काम-चाप के सदर्भ में इसके विपरीत हुआ। शिवजी ने जलाया और दो टूक किया काम धनुष् दमयन्ती का भ्रूयुग्म बनकर और भी बलशाली और पराक्रमी बन गया। पहिले तो फूल का था-निःसार, अब तो सारवान् बन गया। दमयन्ती-भ्रूयुग्म रूप में उसकी जगद्वशीकरण क्षमता कहीं अधिक हो गयी है—'घनसारभाव' उसे प्राप्त हो गया है। इतना ही नहीं, जल कर काला पड़ा काम-चाप अब गौर हो गया कर्पूर के समान, जो जलकर ही अधिक ताप देता है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति—अनुमान॥ २५॥

स्मारं धनुर्यद्विधुनोज्झितास्या यास्येन भग्नेन च लक्ष्मरेखा।
एतद्भ्रुवौ जन्म तदाप युग्मं लीलाचलत्वोचितबाल्यभावम्॥ २६॥

जीवातु—स्मारमिति। यत्स्मरस्येदं स्मारं धनुः। अस्या भैम्या आस्येन भग्नेन आस्यभावं गतेन विधुना चन्द्रेणोज्झिता, या लक्ष्मरेखा कलङ्करेखा च तद्युग्मं तदुभयं कर्तृ। लीलाचलत्वयोर्विलासचञ्चलत्वयोरुचितो योग्यो बाल्यभावः केशत्वं बलयोरभेदाच्छिशुत्वं च यस्मिन् जन्मनि तत्तथोक्तम्। एतस्या भैम्या भ्रुवौ च यद्भ्रूरूपेणोत्पत्तिमाप। एतस्या मुखकलङ्कचन्द्रः भ्रुवौ च स्मरधनुश्चन्द्र-लक्ष्मणोरपरावतार इत्युत्प्रेक्षा॥ २६॥

अन्वयः—यत् स्मारं धनुः अस्याः आस्येन भग्नेन विधुना उज्झिता या लक्ष्मरेखा च तद् युग्मं लीलाचलत्वोचितबाल्यभावम् जन्म एतद् भ्रुवौ आप।

हिन्दी—काम के धनुष् और इस ( दमयन्ती ) का मुख हुए चन्द्रमा द्वारा छोड़ दी गयी कलङ्क-रेखा—इस युगल ने चपल चेष्टाओं से पूर्ण बचपन से युक्त, विलास लीलाओं में पूर्ण केशों से सघन जन्म इस ( दमयन्ती ) के भ्रूयुग्म के रूप में पाया है।

अस्सी भाग तक का निर्देश किया गया है—'अशीतिभागो वृद्धि स्यात्।' ( हिन्दी-व्याख्याकार के विचार में यह 'अशीतिभाग' १।८० का द्योतक है। व्यवहार मे कदाचित् एक मुद्रा ब्याज सहित १ + १।८० तक ली जाती होगी, जैसे कि आधुनिक युग मे एक रुपये के एक सौ अस्सी पैसे तक मूल-ब्याज सहित वसूल किये जायें। ) विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास उत्प्रेक्षा-समासोक्ति अलकार ॥ ३३ ॥

दृशौ किमस्याश्चपलस्वभावे न दूरमाक्रम्य मिथो मिलेताम्।
न चेत्कृत स्यादनयो प्रयाणे विघ्न श्रव कूपनिपातभीत्या ॥ ३४ ॥

जीवातु—दृशाविति। चपलस्वभावे चञ्चलशीले, अस्या भैम्या दृशौ दूरमाक्रम्य अन्तपर्यन्त गत्वेत्यथ। मिथो न मिलेता न सङ्गच्छेयाताम्, काकु। मिलतेर्लिङि ततस्तामादेश। कि त्वनयोर्दृशो प्रयाणे दूरगमने श्रवसी श्रोत्रे एव कूपाविति रूपकम्। तयोर्निपाताद्भीत्या कर्त्र्या विघ्न कृतो न स्याच्चेत्। अत्र दृशो कर्णान्तविश्रान्तयो' कूपपातभयहेतुकत्वोत्प्रेक्षारूपकोज्जीवितेति सङ्कर ॥ ३४ ॥

अन्वय—अस्या चपलस्वभावे दृशौ दूरम् आक्रम्य कि मियो न मिलेता चेत् अनयो प्रयाणे श्रव कूपनिपातभीत्या विघ्न न कृत स्यात्।

हिन्दी—इस ( दमयती ) के चचल प्रकृति के नेत्र दूर तक दौडते जाकर क्या परस्पर मिल न जाते यदि इनके दूर जाने के मार्ग मे कर्णरूप कूप में गिर जाने के डर से विघ्न न पड जाता ?

टिप्पणी—दमयती के दोनों नेत्र उन चचल और, आकर्षक बालकों के समान हैं, जो इधर-उधर भागते फिरते हैं किन्तु रास्ते मे कूप, गड्ढा आदि में गिरने के भय से रुक जाते हैं, अर्थात् नेत्र अत्यन्त चचल और बडे बडे हैं—कानों तक फैले। मल्लिनाथ के अनुसार रूपकोज्जीविता उत्प्रेक्षा होने से सकर अलकार है, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा-समासोक्ति ॥ ३४ ॥

केदारभाजा शिशिरप्रवेशात्पुण्याय मन्ये मृगमुत्पलिन्या।
जाता यतस्तत्कुसुमेक्षणेयं यतश्च तत्कोरकदृक् चकोर ॥ ३५ ॥

जीवातु—केदारेति। केदार क्षेत्रविशेष पर्वतविशेषश्च। त भजतीति तद्भाक्। 'केदार पर्वते शम्भौ क्षेत्रभेदालवालयो' इति विश्व। तयोत्पलिन्या

शिशिरप्रवेशात् शिशिरर्तुप्रवेशाद्धेतो पुण्याय धर्माय मृत मन्ये । भावे क्त । मन्य इत्युत्प्रेक्षायाम् । यतो यस्मात् केदारमरणादिव नैमी तस्या उत्पलिन्याः कुसुमे पुष्पे एव ईक्षणे यस्याः सा जाता । यतश्चकोरश्च तत्कोरकावेव दृशौ यस्य स जात । केदारक्षेत्रमरणादुत्तमजन्मलाभ इत्यागम ॥ ३५ ॥

अन्वयः—केदारभाजा उत्पलिन्या शिशिरप्रवेशात् पुण्याय मृत मन्ये, यतः इय तत्कुसुमेक्षणा जाता, यत चकोर च तत्कोरहक् ।

हिन्दी—आलवाल ( थाला ) रूपी केदारनाथ शिव के समीप स्थित कमलिनी ने शिशिर ऋतु रूप शीत जल मे प्रवेश करके पुण्य के निमित्त मृत्यु स्वीकारी, ऐसा प्रतीत होता है, क्योंकि यह ( दमयंती ) उस ( कमलिनी के ) नेत्रोंवाली हुई और चकोर उसकी कली के नेत्र वाला ।

टिप्पणी—द्योतित यह करना है कि दमयंती के नेत्र कमलतुल्य हैं और चकोर के उसकी कली-जैसे । कलिका की अपेक्षा कुसुम श्रेष्ठ होता है—इस क्रम से दमयती के कमलकुसुम नयन चकोर के कलिका नयनों की अपेक्षा सुन्दर हैं । पर कमलिनी को ऐसा सौभाग्य मिला कैसे कि वह दमयंती और चकोर-नेत्र रूप मे पुनर्जन्म पा सकी ? उसने पुण्य में जीवनोत्सर्ग किया या केदारेश्वर मे शीतल जल मे स्नान करके । केदार का अर्थ केदारनाथ शिव भी है और थाला भी, शिशिर प्रवेश का अर्थ शिशिर, ऋतु का आना भी है और शीतल जल में प्रवेश भी । शिशिर के पाले म कमलिनी नष्ट हो जाती है । 'विश्व'कोष के अनुसार—'शिशिर , स्यादृतोर्भेदे तुषारे ।' मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ ३५ ॥

नासादसीया तिलपुष्पतूणं जगत्त्रयन्यस्तशरत्रयस्य ।
श्वासानिलामोदभरानुमेया दधद्द्विवाणी कुसुमायुधस्य ॥ ३६ ॥

जीवातु—नासेति । अमुष्या इयमदसीया, नासा नासिका, जगत्त्रये न्यस्त प्रयुक्त शरत्रय यस्य तस्य कुसुमायुधस्य सम्बन्धिनी निश्वासानिलस्य निश्वास-मारतस्य आमोदभरेण सौरभातिशयेन अनुमेया द्विबाणी शिष्ट बाणद्वयम् । समाहारे द्विगोर्ङीप् । दधत् तिलपुष्पमेव तूणमिपुधिरित्युत्प्रेक्षा ॥ ३६ ॥

अन्वय —अदसीया नासा जगत्त्रयन्यस्तशरत्रयस्य कुसुमायुधस्य श्वासानिलामोदभरानुमेया द्विबाणीं दधत् तिलपुष्पतूणम् ।

हिन्दी—इस ( दमयंती ) की नासिका त्रिजगत् ( जय ) के निमित्त तीन बाणों का प्रयोग कर देने वाले कुसुमायुध ( काम ) के निःश्वास वायु की सुगंध भार से अनुमित, ( शेष ) दो बाणों को धारती तिलके फूलों से बना तूणीर है।

टिप्पणी—अंग वर्णन क्रम मे नासिका का वर्णन, जिसे दो बाणों को धारते काम का तूणीर बताया गया। नासिका के दो छेदों में काम के तीन लोकों के जय से बचे दो पुष्पबाण हैं, इसका अनुमान नासा रध्रो से निकलती सुगंध से होता है। यदि पुष्प न होते तो सुगध न होती। और सुगध है, अतः फूल हैं, क्योंकि जहाँ सुगध है, वहाँ फूल होते हैं। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और काव्यलिंग॥ ३६॥

बन्धूकबन्धूभवदेतदस्या मुखेन्दुनानेन सहोज्जिहानम्।
रागश्रिया शैशवयौवनीया स्वमाह सन्ध्यामधरोष्ठलेखा॥ ३७॥

जीवातु—बन्धूकेति। अस्या भैम्या अधरोष्ठलेखा अनेन मुखेन्दुना सहो-ज्जिहानमुद्यद्। बन्धूकबन्धूभवत्। बन्धुजीवकुसुमसमीभवत् एतत्पुरोवर्ति स्वमात्मानम्। 'आत्मनि स्वम्' इत्यमरः। रागश्रिया आरुण्यसम्पदा, शैशव-यौवनयोरेतत्सम्बन्धिनी सन्ध्यामाह। अहोरात्रसन्धाविव वयःसन्धौ भवा सन्ध्या स्वयमेवेति स्वरागसमृद्ध्या कथयति इवेत्युत्प्रेक्षाव्यञ्जनाप्रयोगाद्गम्या॥३७॥

अन्वय—अस्याः अधरोष्ठलेखा अनेन मुखेन्दुना सह उज्जिहानं बन्धूक-बन्धू भवत् एतत् स्वं रागश्रिया शैशवयौवनीयां सन्ध्याम् आह।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के निचले ओठ की लेखा ( अधर ) इस ( दमयंती के ) मुख चन्द्र के साथ उत्पन्न होते, बधूक ( दुपहरिया के फूल ) के बंधु ( सदृश ) बनते इस अपने को अरुण शोभा के कारण बाल्यावस्था और यौवन की सन्ध्या ( संधि ) कह रही थी।

टिप्पणी—इस ३७ वें से ४२ वें ( छ श्लोकों में ) श्लोक तक दमयंती के अधरोष्ठ का वर्णन है। इस श्लोक में दमयंती की वय संधि का चमत्कारपूर्ण चित्रण हुआ है। दुपहरिया के फूल के समान लाल अधर की लाली के कारण वयःसंधि का द्योतक बताया गया है, जो चन्द्र के समान गुलाबी मुख के साथ इस अरुणरागमयी श्री को प्राप्त हुआ है। कल्पना की गयी है कि लाल अधर-

लेखा जताने को ही शैशव-यौवन की सन्धि घोषित कर रही है। दिन-रात का सन्धिकाल—सन्ध्यासमय लाल होता है और उदित होता चन्द्र भी गुलाबी। शैशव-यौवन दिन-रात हैं, अधरों की लाली इनकी सन्ध्या की लाली है। सन्ध्या उदित होते लाल चन्द्रमा की भाँति लाल होती है। इस श्लोक में दिन-रात की सन्ध्या के तुल्य वयःसन्धि में होने वाली सन्ध्या ने अपनी रागसमृद्धि के कारण जैसे बताने को ही सन्ध्या कहा, अतएव मल्लिनाथ के अनुसार 'इव' शब्द का प्रयोग न होने से गम्योत्प्रेक्षा है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-रूपक अलंकार हैं॥ ३७॥

अस्या मुखेन्दोरधरः सुधाभूर्बिम्बस्य युक्तः प्रतिबिम्ब एषः।
तस्याथ वा श्रीर्द्रुमभाजि देशे समाप्यमानास्य तु विद्रुमे सा॥ ३८॥

जीवातु—अस्या इति। अस्या भैम्या एषोऽधरः अधरोष्ठः मुखेन्दोः सुधाभूः सुधायाः आविर्भवतीति सुधाभूः बिम्बस्य बिम्बफलस्य प्रतिबिम्बः सदृशो युक्तः। न तु च बिम्बफलात्कश्चिद्विशेषोऽस्तीत्यर्थः। तस्य बिम्बफलस्य श्रीः शोभा द्रुमभाजि द्रुमवति देशे समाप्यमाना। अस्याधरस्य तु सा श्रीः विद्रुमे प्रवाले विगतद्रुमे च समाप्यत इत्यर्थः। 'विद्रुमः पुंसि प्रवालं पुंनपुंसकम्' इत्यमरः। विद्रुमसमर्थोरित्यर्थः॥ ३८॥

अन्वयः—अस्याः मुखेन्दोः सुधाभूः एषः अधरः बिम्बस्य प्रतिबिम्बः युक्तः, अथ तस्य श्रीः द्रुमभाजि देशे समाप्यमाना, अस्य तु सा विद्रुमे।

हिन्दी—इस (दमयन्ती) का मुख-चन्द्र के अमृत से उत्पन्न यह अधर बिम्बफल के सदृश है, परन्तु (विशेषता यह है) उस (बिम्बफल) की शोभा वृक्षों वाले स्थान (वन-उपवन) में समाप्त है, इस (अधर) की वह (शोभा) तो प्रवाल में अथवा 'विद्रुम' (द्रुमरहित, वृक्षरहित) प्रदेश (नगर) में समाहित है।

टिप्पणी—दमयन्ती के चन्द्रामृतजात, रागारुण अधर की शोभा बिम्बफल से विशिष्ट द्योतित करना कवि का उद्देश्य है, इसी कारण 'विद्रुमरहित' प्रदेश में उसकी सम्भावना की गयी है, अर्थात् 'बिम्बफल' तो जंगली पदार्थ है, अधर तो नागरिकों से सम्बद्ध है। अथवा 'काकु' के आधार पर यह अर्थ भी किया जाता है कि क्या इस 'मुखेन्दुसुधाभू' अधर का प्रतिबिम्ब बिम्बफल है? अर्थात् नहीं है, क्योंकि बिम्बफल जंगली है—द्रुमवाले देश में उत्पन्न, अधर

की संभावना तो द्रुमरहित प्रदेश में की जाती है। इसके अतिरिक्त अधर चन्द्र-सुधा से उत्पन्न है, जब कि बिम्बफल में यह वैशिष्ट्य नहीं होता। रससिक्त होने से और अरुण होने के कारण एक बार बिम्बफल को 'सुधाभू' अधर का प्रतिबिम्ब कहा भी जा सकता है, परन्तु अधर की 'विद्रुमदेश' में संभावना तो सर्वथा ही बिम्बफल में नहीं है, अतः अधर की तुलना बिम्बफल से करना ठीक नहीं। एक प्रकार से विद्रुम (जो अधर के साथ अरुण होने के आधार पर साम्य प्राप्त कर सकता है) भी अधर की तुलना में नहीं ठहरता, क्योंकि वह सरस 'सुधाभू' नहीं है। इस प्रकार दमयन्ती का अधर बिम्बफल और विद्रुम (मूँगा)-दोनों से श्रेष्ठ है। विद्याधर के अनुसार यहाँ रूपक अतिशयोक्ति व्यतिरेक-आक्षेप अलंकारों का संकर है। चन्द्रकलाकार ने रूपक-उपमा श्लेष की संसृष्टि का निर्देश किया है। इन्द्रवज्रा छंद है ॥ ३८ ॥

जानेऽतिरागादिदमेव बिम्बं बिम्बस्य च व्यक्तमितोऽधरत्वम् ।
द्वयोर्विशेषावगमाक्षमाणां नाम्नि भ्रमोऽभूदनयोर्जनानाम् ॥ ३९ ॥

जीवातु—जान इति। अतिरागादतिलौहित्याद्धेतोः इदं पुरोवर्त्येव बिम्बं बिम्बनामार्हं बिम्बस्य च इतोऽस्मादधरत्वमपकृष्टत्वमोष्ठत्वं च व्यक्तं तदेवाधरनामार्हं प्रतीयत इत्यर्थः। एवं स्थिते द्वयोरनयोरधरबिम्बयोर्नाम्नो विषये विशेषावगमे इदमस्य नामेति निर्धारणे अक्षमाणामसमर्थानां जनानां भ्रमोऽभूत्। जाने जानामीत्युत्प्रेक्षा ॥ ३९ ॥

अन्वय—अतिरागात् इदम् एव बिम्बं बिम्बस्य च इतः अधरत्वं व्यक्तम् जाने अनयोः द्वयोः विशेषावगमाक्षमाणां नाम्नि भ्रमः अभूत्।

हिन्दी—प्रचुर लालिमा होने के कारण यह (अधर) ही बिम्ब है, बिम्बफल की तो इस (अधर) से अधरता (निम्नता) प्रकट है। प्रतीत होता है कि इन दोनों (दमयन्ती अधर और बिम्बफल) के तारतम्य (उच्चत्व-निम्नत्व) को न समझ सकने वालों को नाम में भ्रम हो गया।

टिप्पणी—इस श्लोक में अन्य भंगिमा से दमयन्ती-अधर की बिम्बफल से श्रेष्ठता प्रतिपादित है। कल्पना है कि अधर ही वास्तविक बिम्ब है, क्योंकि उसमें प्रचुर लाली है। जहाँ तक बिम्बफल का प्रश्न है, वह तो अधर से निम्न माना ही जाता है, क्योंकि उसे बिम्बनाम इसी कारण मिला है कि

वह दमयन्ती के अधर के तुल्य है। अधर उपमान है, बिम्बफल उपमेय। उपमान की अपेक्षा उपमेय निम्न होता ही है। लोगों में तारतम्य का विवेक नहीं था, सो उलटा-पलटा नामकरण हो गया। दमयन्ती के निचले ओष्ठ को अधर-संज्ञा दे दी और फल को बिम्ब-संज्ञा। होना चाहिए था दमयन्ती-ओष्ठ का नाम बिम्ब ( जो वास्तविकता है ) और फल का अधर। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा विद्याधर ने सन्देहोत्थ रूपक-काव्यलिंग अलंकार माने हैं ॥३९॥

मध्योपकण्ठावधरोष्ठभागौ भात किमप्युच्छ्वसितौ यदस्या ।

तत्स्वप्नसम्भोगवितीर्णदन्तदशेन किं वा न मयापराद्धम् ॥ ४० ॥

जीवातु—मध्येति। यद्यस्मात्, अस्या सम्बन्धिनौ मध्यस्याधरमध्यप्रदेशस्य उपकण्ठौ सन्निहितौ अधरोष्ठस्य भागौ तदुभयपार्श्वे इत्यर्थ। किमप्युच्छ्वसितौ किंचिदुच्छूनौ भात स्फुरत। तत्तस्मात् स्वप्नसम्भोगे वितीर्णौ दत्तौ दन्तदशौ दन्तक्षत येन तेन मया नापराद्धं किं वा। स्वप्ने स्वकृतदन्तक्षतमेताविन्युत्प्रेक्षा ॥ ४० ॥

अन्वय—यत् अस्या मध्योपकण्ठौ अधरोष्ठभागौ किमपि उच्छ्वसितौ भात तत् किं वा मया स्वप्नसम्भोगवितीर्णदन्तदशेन न अपराद्धम् ?

हिन्दी—कि इस ( दमयन्ती ) के मध्यस्थल के निकट अधर और ओष्ठ कुछ सूजे-से सुशोभित हो रहे हैं, सो कहीं मैंने स्वप्नकृतसम्भोग में दत-क्षत करने का अपराध तो नहीं कर दिया है ?

टिप्पणी—ओष्ठ अधरो का कुछ फूलापन ( उच्छूनता ) सामुद्रिक शास्त्र की दृष्टि से गुण है। दमयन्ती के ओष्ठाधर वैसे हैं। इसके आधार पर यह भी द्योतित कर दिया गया है कि गाढानुरागी नल प्रत्येक रात्रि को इससे स्वप्न में मिलता है। स्वप्न सम्भोगकृत दन्तक्षत के कारण उच्छूनता की सम्भावना यही निर्देश करती है। विवेकी नल यह अपना अपराध मानता है कि एक कुमारी के साथ उसके द्वारा यह अनुचित हो गया। उत्प्रेक्षा ॥ ४० ॥

विद्या विदर्भेन्द्रसुताधरोष्ठे नृत्यन्ति कन्यान्तरभेदभाज ।

इतीव रेखाभिरपत्रपम्ना मस्यातवान् कौतुकवान्विधाता ॥ ४१ ॥

जीवातु—विद्या इति। कौतुकवान् विनोदी विधाता विदर्भेन्द्रसुताया अधरोष्ठे इति विद्या अन्तरम्यन्तरे अभेदभाज भेदरहिता सत्यो नृत्यन्ति

टिप्पणी—दमयन्ती की मुसकान का हजारवाँ भाग भी यदि चाँदनी में पड जाये तो जैसे गगाजल की एक बूँद प्रचुर जल म गिर कर उसका महत्त्व स्थापित कर देती है, वैसे ही चाँदनी मे महत्त्व आजाय और इस प्रकार वह कृतार्थ हो अपनी सत्ता सफल कर ले। भाव यह कि दमयन्ती की मुसकान का यत्किंचित् अश भी अनेक चाँदनिया स रमणीय और आनन्ददायक है। नारायण ने 'निमिरय' के स्थान मे 'निमिच्छय' पाठभेद मानकर अर्थ किया है कि चन्द्र कौमुदी समूह द्वारा पूजा करके—आरती करके उनका जन्म सफल करले। इस श्लोक मे कौमुदी समूह का समावना-मात्र द्वारा स्मिताश स सबध नही है, तथापि उसका सबध कथन है, अत मल्लिनाथ और विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार ॥ ४३ ॥

चन्द्राधिकैतन्मुखचन्द्रिकाणा दरायत तत्किरणाद्घनानाम् ।
पुर परिस्रस्तपृषद्द्वितीयै [illegible]रदावलिद्वन्द्वति बिन्दुवृन्दम् ॥ ४४ ॥

जीवातु—चन्द्रेति। तस्य चन्द्रस्य किरणाद्रश्मे चन्द्रकान्ते, घनाना सान्द्राणा तन्मुखस्य [illegible]धिकत्वाच्चन्द्रिकाणामपि ततोऽधिकमिति भाव । अत एवाह—चन्द्राधिक[illegible]तन्मुखस्य चन्द्रिकाणा सम्बन्धि दरायतमीषद्दीर्घं पुर परिस्रस्तानि प्रथमसृतानि [illegible] बि[illegible]यस्य तद्द्वितीय बिन्दुवृन्द रदावलिद्वन्द्वति तदिव आचरति 'सर्व[illegible]दिकेभ्य [illegible] क्विप्' [illegible] रक्विबन्ताल्लट् । प्रथमनिसृता बिन्दुपङ्क्तिरध[illegible]दन्तपङ्क्तिव उत्तरा[illegible]जा[illegible]युत्प्रेक्षा ॥ ४४ ॥

अन्वय —त[illegible]रणात् घनानाम् [illegible] मुखचन्द्रिकाणा दरायत पुर परिस्रस्तपृषद्द्वितीय बिन्दु[illegible] रदावलिद्वन्द्वति।

हिन्दी—उस ( चन्द्रमा ) की [illegible] से घनी, इस (दमयन्ती) के मुख ( मुख चद्र ) की चाँदनियों [illegible] बडी, पहिले और दूसरी बार गिरी बूँदो का समूह ( दमयन्ती ) की रदपक्तियो के युग्म का आचरण कर रहा है।

टिप्पणी—तीन ( ४४–४६ ) श्लोकों मे दमयती की दतपक्ति का वर्णन है। यह सिद्ध ही हो चुका है कि दमयती का मुखचद्र और उसकी स्मित कौमुदी सामान्य चद्र-चद्रिका से श्रेष्ठ हैं। यहाँ कल्पना है कि सामान्य चद्र की चाँदनी की अपेक्षा घनी और बडी बूद मुखचद्र की चाँदनी की है। वे धीरे धीरे जब टपकी तो उनकी पहिले गिरी राशि नीचे की और दूसरी बार

गिरी राशि ऊपर की दतपंक्ति बन गयी। भाव यह कि दमयन्ती की दतावलि कुछ घन और सूक्ष्म है। सामुद्रिक शास्त्र के अनुसार यह गुण है कि नीचे के दाँत सूक्ष्म हों और ऊपर के कुछ आयत और घने। दमयन्ती की दतावलि ऐसी ही है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और जिदावर के अनुसार अतिशयोक्ति-उपमा रूपक अलङ्कार हैं॥ ४४॥

सेय ममैतद्विरहार्तिमूर्च्छातमोविभातस्य विभाति सन्ध्या।
महेन्द्रकाष्ठागतरागकर्त्री द्विजैरमीभिः समुपास्यमाना॥ ४५॥

जीवातु—सेति। महेन्द्रस्य काष्ठामुत्कर्षं गतोऽनुराग अन्यत्र पूर्वदिग्गतो रागो लौहित्यम्। 'काष्ठोत्कर्षे स्थितौ दिशि' इत्यमरः। 'रागोऽनुरागे लौहित्ये' इति विश्वः। तस्य कर्त्री जनयित्री अमीभिर्द्विजैर्दन्तैः विप्रैश्च। 'दन्तविप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः। समुपास्यमाना सेव्यमाना सेय दमयन्ती मम एतस्या भैम्या विरहार्त्या वियोगपीडया या मूर्च्छा सैव तमो रजनी। 'रजनी यामिनी तमी' इत्यमरः। तस्या विभातस्य सवर्णिनी सन्ध्या प्रातःसन्ध्या विभाति। सन्ध्या-धर्मसम्बन्धात्सन्ध्या त्वमुत्प्रेक्ष्यते॥ ४५॥

अन्वय—महेन्द्रकाष्ठागतरागकर्त्री अमीभिः द्विजैः समुपास्यमाना सा इय मम एतद्विरहार्तिमूर्च्छातमोविभातस्य सन्ध्या विभाति।

हिन्दी—महेंद्र (स्वर्गराज) में परमोत्कर्षयुक्त अनुरक्ति उत्पन्न करने वाली, महेंद्र की काष्ठा (पूर्व दिशा) में राग (लाली) उत्पन्न करनेवाली (के तुल्य) इन द्विज (ब्राह्मण रूप) दाँतों से सेवित यह यह (दमयन्ती) मेरे इसके वियोग की पीडाजनित मूर्च्छा रूप रात्रि के प्रभात की सन्ध्या-सम भासा दे रही है।

टिप्पणी—रमणीय दतावलि से शोभित दमयन्ती को इस श्लोक में नल की विरहजन्य-पीडाजात-मूर्च्छा को दूर करनेवाली बताया गया है। उसकी तुलना रात्रि के पश्चात् आनेवाली प्रभात-सन्ध्या से की गयी है, जिसकी स्थिति में इंद्र की दिशा (प्राची) में लालिमा छा जाती है और ब्राह्मण सन्ध्योपासना किया करते हैं। दमयन्ती ने इंद्र में परमकोटि की अनुरक्ति उपजायी है, इस प्रकार वह महेंद्रदिक् में लालिमा उत्पन्न करानेवाली प्रभात सन्ध्या है, विरह-जन्य मूर्च्छा रूपी रात्रि को वह समाप्त करनेवाली है और द्विज (दतावलि)

अवदात हो जाते हैं, उसी प्रकार वैकल्य राग-द्वेषादि-रहित ब्राह्मण भी कालुष्यहीन हो जाते हैं। जैसे स्वच्छ दाँत मोती की उपमा पाते हैं, वैसे ही श्रेष्ठ ब्राह्मण जीवन्मुक्त कहलाते हैं। भाव यह कि दमयन्ती के दाँत बड़े ही आकर्षक हैं और उनके बीच ये चार राजदन्त तो और भी आकर्षक। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर ने छेकानुप्रास-समासोक्ति के संकर का निर्देश किया है ॥ ४६ ॥

शिरीषकोशादपि कोमलाया वेधा विधायाङ्गमशेषमस्याः ।
प्राप्तप्रकर्षः सुकुमारसर्गे समापयद्वाचि मृदुत्वमुद्राम् ॥ ४७ ॥

जीवातु—शिरीषेति । वेधा विधाता शिरीषस्य कोशात्कुड्मलादपि कोमलाया अस्या भैम्याः, अशेषमङ्गं विधाय सुकुमारसर्गे कोमलसृष्टौ प्राप्तप्रकर्षो लोके लब्धोत्कर्षः सन् मृदुत्वमुद्रा मार्दवमर्यादां वाचि भैमीवाण्या समापयत् समापितवान् । सर्वातिशाय्यस्या वाङ्माधुर्यमिति भावः ॥ ४७ ॥

अन्वय—शिरीषकोशात् अपि कोमलायाः अस्याः अशेषम् अङ्गं विधाय सुकुमारसर्गे प्राप्तप्रकर्षः वेधाः मृदुत्वमुद्रां वाचि समापयत् ।

हिन्दी—सिरस के फूल से भी कोमल इस ( दमयन्ती ) के सम्पूर्ण अंगों को बनाकर सुकुमार रचना में उत्कर्ष को पाये विधाता ने मृदुता (सुकुमारता) की मर्यादा को ( दमयन्ती की ) वाणी ( की रचना ) में समाप्त कर दिया।

टिप्पणी—चार ( ४७–५० ) में दमयन्ती की वाणी का वर्णन है। यहाँ भाव यह है कि दमयन्ती की वाणी अत्यन्त मृदु है। कदाचित् विधाता ऐसी मीठी, कोमल वाणी की रचना बड़े अभ्यास के पश्चात् ही कर पाया होगा, क्योंकि दमयन्ती की वाणी में तो मृदुता की पराकाष्ठा है। लगता है वह अभ्यास विधाता ने दमयन्ती के सुकुमार अंगों की रचना से ही प्राप्त किया है, तभी तो ऐसी मृदु, सुकुमार वाणी बना सका। दमयन्ती की वाणी सर्वातिशायिनी है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-परिसंख्या का संकर ॥४७॥

प्रसूनबाणाद्वयवादिनी सा कापि द्विजैर्नोपनिपत्पिकेन ।
अस्या किमास्यद्विजराजतो वा नाधीयते भैक्षभुजा तरस्य ॥ ४८ ॥

जीवातु—नन्विताऽपि मधुरा कोकिलवाणी, नेत्याह—प्रसूनेति । प्रसूनबाणमेवाद्वयमद्वितीयं वस्तु वदतीति तत्प्रतिपादिका कापि उपनिषत् पिकेना-

[illegible] । [illegible] नैषधम् । [illegible]
[illegible] । '[illegible]' । [illegible]
[illegible] । [illegible] द्विजेन [illegible] [illegible]
शम्भवेद द्विजराजतो [illegible] । [illegible] वा किम्?
[illegible] । [illegible] इति भावः । उत्प्रेक्षा ॥ ४८ ॥

अन्वय—तस्य नैषधस्य [illegible] द्विजेन [illegible] सा या अपि तदनिषद् अस्याः आस्यद्विजराजतः न वा अधीते किम्?

हिन्दी—वृक्षों से भोज्य लेकर खाने वाला कोकिलरूप ब्राह्मण पुष्पवाण ( काम ) का अद्वैत प्रतिपादन करनेवाली वह ( दमयन्ती रूपा ) अपूर्व उपनिषद् इस ( दमयन्ती ) के मुख-चन्द्र-रूप ब्राह्मण श्रेष्ठ से क्या नहीं पढता है? ( पढ़ता ही है )।

टिप्पणी—प्राचीन काल में गुरुकुल में रहकर ब्रह्मचारी विद्यार्थी श्रेष्ठ गुरु से वेदादि का अध्ययन करता था और भिक्षावृत्ति से जीवन यापन करता था। इस श्लोक में पिक को ऐसा ही ब्रह्मविद्याध्येता विद्यार्थी बताया गया है, जो आम्रादि वृक्षों से मंजरी आदि की भिक्षा पाकर जीवन यापन करता है और दमयन्ती के चन्द्रमुख रूप द्विजराज से 'एकमेवाद्वितीय ब्रह्म' के समान 'एक एवाद्वितीय कामः'—इस कामाद्वैतवाद का पाठ पढता है। कषाय रस और आम्रमंजरी आदि के भक्षण से कोकिल का स्वर मधुर होता है, वह पंचम स्वर में बोलता है। कहा गया है—'पुष्पसाधारणे काले कोकिलः पंचमा वदेत्'। ( भरत, बृहद्दशी, त्रिवेन्द्रम् संस्क० पृ० १२–१३ ), ऐसा कोकिल भी भीमपुत्री के मधुरतम स्वर का अभ्यास कर रहा है। इससे द्योतित होता है कि दमयन्ती की वाणी कोकिल-वाणी से श्रेष्ठ है। कोकिल स्वर से श्रेष्ठ दमयन्ती स्वर के श्रवणमात्र से यह प्रतीति होने लगती है कि जगत् में पुष्पधन्वा ही सत्य है, शेष मिथ्या है। उसके प्रसूनबाण ही अद्वय है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा विद्याधर ने समासोक्ति-रूपक-व्यतिरेक अलंकारों के संकर का निर्देश किया है ॥ ४८ ॥

पद्माङ्कसद्मानमवेक्ष्य लक्ष्मीमेकान्य विष्णोः श्रमणान्सपत्नीम् ।
आस्येन्दुमस्या भजते जिताब्जं सरस्वती तद्विजिगीषया किम् ॥४९॥

जीवातु—पद्माद्धेति । सरस्वती वाग्देवता एकस्य विष्णो पत्युरिति शेष । आश्रयणादाश्रयणाद्धेतो । समान एक पतिर्यस्याः सा सपत्नी । नित्य सपत्न्यादिषु' इति ङीप् नकारश्च, एतस्मादेव निर्देशात्समानस्यश्च्स्य सभाव । ता लक्ष्मीः पद्माद्मसद्मान पद्मी बद्धनिकेतनामवेक्ष्य तया लक्ष्म्या विजिगीषया जिताब्ज पद्मविजयिनमस्या आस्यन्दुमानेन्दुमानेन्दु किं भजत इत्युत्प्रेक्षा । दुर्बलाऽपि वैरनिर्यातनार्थी प्रबलमाश्रयत इति भाव । सरस्वत्या विष्णुपत्नीत्व पुराणप्रसिद्धम् । तथाचास्वपि दृश्यते यथा पुरुषोत्तमस्य जगन्नाथस्य पार्श्वे लक्ष्मीसरस्वत्यौ तयो सुरतवादोपचारश्च ॥ ४९ ॥

अन्वय—सरस्वती एकस्य विष्णो आश्रयणात् सपत्नी लक्ष्मी पद्माद्मसद्मानम् अवेक्ष्य तद्विजिगीषया किम् जिताब्जम् अस्याः आस्येन्दु भजत ?

हिन्दी—सरस्वती एक विष्णु के आश्रय के कारण सौत लक्ष्मी का कमलरूपी आवास देखकर उस जीतने की आकांक्षा से क्या कमलजयी इस (दमयन्ती) के मुखचद्र का आश्रय लिये हुए है ?

टिप्पणी—इक्कीसवें श्लोक में कहा गया है— विद्या विदर्भेन्द्रसुतावरोष्ठे नृत्यन्ति'—इस प्रकार दमयन्ती का मुखचद्र सरस्वती का निवास है। इस पर कल्पना है कि सरस्वती ने अपनी सौत लक्ष्मी की अपेक्षा श्रेष्ठ आवास पाने की स्वाभाविक आकांक्षा से दमयन्ती के मुखचद्र को अपना आवास बनाया है। सरस्वती और लक्ष्मी—दोनों विष्णु पत्नी हैं। लक्ष्मी ने तो कमल-क्रोड को अपना आवास बना लिया ( इसीलिए लक्ष्मी को पद्मासना कहा जाता है । ). अब सौतियाडाह के कारण सरस्वती की आकांक्षा कमलावास से उत्तम आवास पाने की हुई। उन्होंने देखा कि कमल चद्र को देखकर सकुचित हो जाता है, अत- चद्र कमलजयी है। चद्र दमयन्ती के मुख से हार चुका है, अत- दमयन्ती का मुख चद्रजयी होने के कारण कमल से तो कहीं उत्तम ठहरा। यह विचार कर सरस्वती ने कमलविजयी चद्र के जेता दमयन्ती-मुख को अपना आवास बना लिया। अथवा कमलजयी दमयन्ती-मुखचद्र को अपना आवास बना लिया। 'प्रकाश'-कार के अनुसार वक्रोक्ति-चातुर्य इस ( दमयन्ती ) में ही है—यह भाव है। सरस्वती-लक्ष्मी का सपत्नीत्व पुराण प्रसिद्ध है। पुरुषोत्तम जगन्नाथ के पार्श्व में लक्ष्मी सरस्वती—दोनों हैं। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर ने रूपक-समासोक्ति-उत्प्रेक्षा अलकारों का सकर माना है ॥ ४९ ॥

अन्वय—पद्मचन्द्रौ तातात् जलात् मित्रात् मुकुरात् च अस्या मुखश्री-प्रतिबिम्बम् एव याचितक विभूषण कदाचित् अभ्यर्थ्य धत्त खलु।

हिन्दी—कमल और चद्रमा ( क्रम से ) पिता जल और मित्र दर्पण से इस ( दमयती ) के मुख की शोभा की परछाँही ही माँगे का आभूषण कभी माँग कर निश्चयत धारण कर लेते हैं।

टिप्पणी—एक अन्य भगिमा से मुख की अपेक्षा चन्द्र कमल की न्यूनता, जो हिन्दी व्याख्याकार के पूर्वकथन के पक्ष मे जाती हैं। बेचारे चन्द्र और कमल पर तो अपने आभूषण भी नही है। कमल अपने जनक जल से और चन्द्र अपने मित्र दर्पण से माँगकर जब तब अपना साज सिंगार पटाते हैं। कभी आभूषण मिलता है, कभी नही। इसी कारण उनका आभूपण-धारण 'कादाचित्क' है जब कि अपना ही होने से दमयन्ती मुख का 'अकादाचित्क'। जल मे उत्पन्न होने से पद्म का पिता जल है और 'समानशील व्यसनेषु सख्यम्' के अनुसार वृत्ताकारिता, उज्ज्वलतादि युक्त होने से चन्द्र-दर्पण मे मित्रता है। 'माँग' के विषय मे प्रकाशकार का स्पष्टीकरण है कि जल मे जब भैमीमुख प्रतिबिम्बित होता है, तब तात जल से वह प्रतिबिम्ब पद्म माँग लेता है और मुकुर मे जब प्रतिबिम्बित होता है तो मित्र मुकुर से चन्द्र माँग लेता है। इस प्रकार तात और मित्र भी सदा माँग पूरी करने मे समर्थ नही रहते। भाव यह कि चन्द्र और पद्म तो दमयन्ती की परछाँही के समान भी नही हैं, मुख की तो बात क्या? मल्लिनाथ के अनुसार माँगे के आभूपण' उत्प्रेक्षा है, विद्याधर के अनुसार यहाँ अतिशयोक्ति यथासख्य समासोक्ति-उत्प्रेक्षा अल्कार हैं॥ ५६॥

अर्काय पत्ये खलु तिष्ठमाना भृङ्गैर्मितामक्षिभिरम्बुकेलौ।
भमी मुखस्य श्रियमम्बुजिन्यो याचन्ति विस्तारितपद्महस्ता ॥ ५७॥

जीवातु—अर्कायेति। पत्य भर्त्रे, अर्काय तिष्ठमाना स्वाभिलाप प्रकाशयन्त्य कामुक्य। सत्य इत्यर्थ। 'श्लाघह्नुङ्' इत्यादिना चतुर्थी 'प्रकाशनस्थेयाख्ययोश्च' इत्यात्मनेपदम्। अम्बुजिन्य पद्मिन्य अम्बुकेलौ जलक्रीडाकाले भृङ्गैरेवाक्षिभि-र्मितामुपलब्धा मुखस्य श्रिय मुखशोभा विस्तारिता प्रसारिता पद्मा एव हस्ता यासा ता, सत्यो भैमीं याचन्ति खलु स्वरितेत्त्वाद्याचेरुभयपदित्वम्। दुहादित्वाद्

द्विकर्तृकत्वम्। अत्र पद्मिनीनां मैत्रीमुखश्रीयाच्ञोत्प्रेक्षया मुखस्य पद्माधिक्य-व्यतिरेकः प्रतीयते॥ ५७॥

अन्वय—यस्मै अर्काय तिष्ठन्त्यः अम्बुजिन्यः अम्बुकेलौ भृङ्गैः अक्षिभि-निभाः मुखस्य श्रियं विस्तारितपत्रहस्ता मैत्रीं बहु याचन्ति।

हिन्दी-पति सूर्य के लिए खड़ी (प्रतीक्षा करती) कमलिनियाँ जलक्रीड़ा में भौंरे रूप आँखों द्वारा इस मुख की शोभा को पत्र रूपी हाथ फैला कर निश्चय मैत्री से माँगती हैं।

टिप्पणी—कमलिनियाँ रूप नायिकाएँ नायक प्रिय सूर्य के साथ जलकेलि की प्रतीक्षा में खड़ी हैं। वे चाहती हैं कि जब उनका प्रिय सूर्य आवे उस समय वे और उनका मुख शृङ्गारयुक्त हो, सुन्दर हो। एतदर्थ वे भ्रमर-नेत्रों के संकेत से पत्र-हस्त फैलाकर दमयन्ती से शोभा की याचना कर रही हैं। भाव यह कि कमलिनी और दमयन्ती मुख में साम्य नहीं है। पहिली याचक, दूसरा दाता। याचक-दाता में क्या समता? मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में मैत्रीमुख-श्री-याच्ञा उत्प्रेक्षा द्वारा मुख का पद्माधिक्य व्यतिरेक प्रतीत होता है। इस पर यह कलाकार के अनुसार उत्प्रेक्षा-व्यतिरेक का सहा जात-पिनाव सङ्कर है। विद्याधर के अनुसार रूपक-उत्प्रेक्षा समासोक्ति अलङ्कार हैं। इन्द्रवज्रा छन्द है॥ ५७॥

अस्या मुखेनैव विजित्य नित्यस्पर्धी मिलत्कुङ्कुमरोपभासा।
प्रसह्य चन्द्रः सन् नह्यमानः स्यादेव निबद्धपरिवेषपाशः॥ ५८॥

जीवातु—अस्या इति। नित्यं स्पर्धत इति नित्यस्पर्धी चन्द्रः मिलन्ती व्याप्नुवती कुङ्कुमस्येव रोचना शोभा यस्य तेन। अस्या मुखेनैव विजित्य प्रसह्य बलात्कृत्य नह्यमानो बध्यमानः निबद्धः परिवेष एव पाशो बन्धनरज्जुर्यस्य स स्यादित्युत्प्रेक्षा॥ ५८॥

अन्वय—मिलत्कुङ्कुमरोपभासा अस्या मुखेन एव नित्यस्पर्धी चन्द्रः सन् विजित्य प्रसह्य नह्यमानः एव निबद्धपरिवेषपाशः स्यात्।

हिन्दी—लगी हुई कुङ्कुम रूप रोचन की कान्ति से युक्त इस (दमयन्ती) के मुख से ही सदा स्पर्धा करनेवाला चन्द्रमा निश्चय ही जाकर हठपूर्वक

बांधा हुआ रहता ही परिवेष ( चतुर्दिक् आवृत्त गोलाकार घेरा ) रूप पाश मे बद्ध रहता है।

टिप्पणी—दमयती के मुख पर कुकुम लगा है, जिससे वह लाल है। चद्रमा ऐसे भैमीमुख की समानता नही कर सकता । कल्पना है कि चद्रमा दमयती के मुख से स्पर्द्धा करने की धृष्टता प्राय किया करता है ( प्राय चद्रमुख कहा ही जाता है ) यह अपराध है। इस पर क्रुद्ध हो मुख अपराधी चद्र को दड देता है और उसे रस्सी मे बाँध कर डाल देता है। मुख पर लगे कुकुम की लाली रोष का प्रतीक है और चद्रमा के चारो ओर जो घेरा सा बन जाया करता है, वही जैसे पाश है, जिसमे बाँधकर अनुचित स्पर्द्धा करने का दड मुखने चद्रमा को दिया है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार रूपक-उत्प्रेक्षा समासोक्ति ॥ ५८ ॥

विधोर्विधिर्बिम्बशतानि लोप लोप कुहूरात्रिषु मासि मासि ।
अभङ्गुरश्रीकममुं किमस्या मुखेन्दुमस्थापयदेकशेषम् ॥ ५९ ॥

जीवातु—विधोरिति । विधिर्विधाता विधोश्चन्द्रस्य बिम्बशतानि मासि मासि मासे मासे 'पद्दन्' इत्यादिना मासशब्दस्य मासित्यामादेश । कुहूरात्रिषु नष्टचन्द्ररात्रिषु लोपलोप लुप्त्वा लुप्त्वा आभीक्ष्ण्ये 'णमुल् च' इति णमुल्प्रत्यय आभीक्ष्ण्ये द्वे भवत इति वक्तव्यम्। 'आभीक्ष्ण्य पौन पुन्यम्' इति काशिका। अभगुरश्रीकमनश्वरशोभ, 'शेषाद्विभाषा' इति कप्। अमुमस्या मुखेन्दुम्। एकशेषमेकमेव शिष्यमाणमस्थापयत् स्थापितवान् । किमित्युत्प्रेक्षा । व्याकरणे सरूपाणामेकशेषवदिति भाव ॥ ५९ ॥

अन्वय—विधि मासि मासि कुहूरात्रिषु विधो बिम्बशतानि लोप लोपम् किम् अभङ्गुरश्रीकम् अमुम् अस्या एकशेषम् मुखेन्दुम् अस्थापयत् ?

हिन्दी—विधाता ने प्रतिमास अमावस्या की रातो मे चद्रमा के बहुत से मण्डलो का बराबर लोप कर के क्या अनश्वर शोभाशील इस ( दमयन्ती ) के एक मात्र शेष मुखचद्र की स्थापना की है ?

टिप्पणी—विधाता ने चन्द्र की रचना की, किंतु वह अपनी इस रचना से सतुष्ट न हुआ। असतुष्ट शिल्पी विधाता प्रतिमास चन्द्र को गढ़ता, पर सतोष न होने पर ( प्रति अमावस्या को ) मिटा देता। ऐसे ही उसने अनेक

चन्द्र बनाये, फिर रचे, फिर नष्ट किये। अंत में उसने दमयंती के मुख रूप चन्द्र की रचना की। इससे विधि शिल्पी को संतोष हुआ कि अब मनचाही रचना उसने की। उसने दमयंती मुख-चन्द्र को अनश्वर शोभा शाली बनाकर फिर नहीं मिटाया। भाव यह कि सैकड़ों क्षयी चन्द्रों में अक्षय शोभा शाली दमयन्ती-मुखचन्द्र की समानता करने की क्षमता नहीं है। विधाता की यह अनुपम चन्द्रकृति न जाने कितने अभ्यास के पश्चात् बन सकी है। व्याकरण का नियम है कि समान रूप वाले शब्दों में एक ही शेष रहता है। यही एक शेष है—सरूपाणामेकशेष एक विभक्तौ। (अष्टाध्यायी, १।२।६४)। मल्लिनाथ ने 'किम्' के आधार पर उत्प्रेक्षा मानी है, नारायण ने अमावस्या को सर्वथा चन्द्रदर्शन न होने के आधार पर—अमावस्या सर्वथा चन्द्रादर्शनादियमुत्प्रेक्षा। विद्याधर ने यहाँ अतिशयोक्ति-व्यतिरेक उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है। चन्द्रकलाकार ने भङ्गुरश्लेष चन्द्रबिंबों का लोप करके अभङ्गुरश्लेष भूमी मुखचन्द्र की स्थापना को उत्प्रेक्षा कहा है और चन्द्र को क्षयी और दमयंती-मुख को अक्षयशील कहे जाने के आधार पर व्यतिरेक अलङ्कार की व्यंजना मानी है ॥ ५९ ॥

कपोलपत्रान्मकरात्सकेतुर्भ्रूभ्यां जिगीषुर्धनुषा जगन्ति।
इहावलम्ब्यास्ति रतिं मनोभूः रज्यद्वयस्यो मधुनाधरेण ॥ ६० ॥

जीवातु—कपोलेति। मनोभूः कपोलपत्रात् पत्रभङ्गादेव मकराद्धेतोः सकेतुः केतुमान् मकरध्वज इत्यर्थः। भ्रूभ्यामेव धनुषा जगन्ति जिगीषुः जेतुमिच्छुः अधरेणैव मधुना क्षौद्रेण वसन्तेन च रज्यद्वयस्योऽनुरक्तसख इहास्या रतिं प्रीतिं स्वदेवीं चावलम्ब्यास्ति। जगज्जिगीषोः कामस्य सर्वापि साधन-सम्पत्तिरस्यामेवास्तीत्यर्थः। अत्र पत्रभङ्गादावारोप्यमाणस्य केत्वादेस्ता-दात्म्येन प्रकृतजगज्जयोपयोगित्वात् परिणामालङ्कारः। 'आरोप्यमाणस्य प्रकृतोपयोगित्वे परिणाम' इति लक्षणात् ॥ ६० ॥

अन्वय—कपोलपत्रात् मकरात् सकेतुः भ्रूभ्यां धनुषा जगन्ति जिगीषुः अधरेण मधुना रज्यद्वयस्यः मनोभूः रतिम् अवलम्ब्य इह अस्ति।

हिन्दी—कपोलों पर लिखी पत्रावली रूप मकर का झंडा लिये भौंहों के धनुष से त्रिजगत् को जीतने का आकांक्षी, मधु अधर के रूप में अनुरागी

मित्र मधु ( वसंत ) के साथ मनोजन्मा (काम) रति (प्रीति) सहित ( अपनी पत्नी रति के सहित ) यहाँ ( भैमीमुख में ) बसता है।

टिप्पणी—कपोलों की पत्रावली मकर-ध्वज, भ्रूयुग्म धनुष, मधु अधर मित्र वसंत—ये सब कामचिह्न प्रकट करते हैं कि काम अपनी पत्नी रति सहित दमयन्ती के मुख को अपना आवास बनाये है। भाव यह है कि ये सब चिह्न यह अनुमान कराते हैं कि काम सपरिवार भैमी मुख का वासी है, अर्थात् दमयन्ती का मुख देखकर सब में कामोत्पत्ति हो जाती है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ परिणामालंकार है, क्योंकि कपोलपत्रादि में आरोप्यमाण केतु आदि के तादात्म्य से प्रस्तुत जगज्जयोपयोगिता बतायी गयी है। विद्याधर के अनुसार यहाँ अतिशयोक्ति और रूपक अलंकार हैं ॥६०॥

वियोगबाष्पाञ्चितनेत्रपद्मच्छद्मान्वितोत्सर्गपयःप्रसूनौ ।
कर्णौ किमस्या रतितत्पतिभ्यां निवेद्यपूपौ विधिशिल्पमीदृक् ॥ ६१ ॥

जीवातु—वियोगेति। ईदृगपूर्वं विधिशिल्पं ब्रह्मनिर्माणमस्याः कर्णौ वियोगेन हेतुना बाष्पाञ्चितयोरश्रुयुक्तयोः नेत्रपद्मयोः। छद्मेत्यपह्नवभेदः। तेन छद्मनान्विते मिलिते उत्सर्गपयःप्रसूने दानोदकमिश्रकुसुमे ययोस्तौ रतितत्पतिभ्यां सम्प्रदाने चतुर्थी। निवेद्यावर्पणीयौ पूपावपूपौ किम्। 'पूपोऽपूपः पिष्टकः स्यात्' इत्यमरः। नैवेद्यसमर्पणेन पुष्पाञ्जलिमुत्सृजन्ती साश्रुनेत्रयोगात्तत्कर्णयोस्तादृक्पुष्पयुक्तरतिस्मरनैवेद्यापूपत्वोत्प्रेक्षया सापह्नवया कर्णान्तविश्रान्तलोचनत्वं वस्तु व्यज्यते ॥ ६१ ॥

अन्वयः—वियोगबाष्पाञ्चितनेत्रपद्मच्छद्मान्वितोत्सर्गपयःप्रसूनौ रति-तत्पतिभ्यां निवेद्यपूपौ अस्याः कर्णौ—ईदृक् किं विधिशिल्पम् ?

हिन्दी—विरह जनित आँसुओं से पूजित नेत्र कमलों के ब्याज से दान के निमित्त जल और फूलों से युक्त, और उसके पति ( काम ) के निमित्त उपहार के अपूप ( पुए ) जैसे इस ( दमयन्ती ) के दोनों कान इस प्रकार की क्या विधाता की कारीगरी है !

टिप्पणी—पाँच ( ६१-६५ ) में कानों का वर्णन है। नल वियोगिनी दमयन्ती के दोनों नेत्रों में आँसू भरे हैं। ऐसा लगता है कि कामिनी दमयन्ती ने रति और काम को प्रसन्न करने के लिए निवेदनार्थ ये जल और फूल

सजाये हैं और उसके कान ( जिन तक विशाल नेत्र फैले हैं ) अर्पित करने के लिए अपूप ( मिष्टपक्वान्न ) हैं। इस प्रकार दमयन्ती जल, फूल और मिष्टान्न अर्पित कर रति काम की आराधना कर रही है। इन आकर्ण नेत्रों को देखकर कामोत्पत्ति हो जाती है और ऐसे उत्तम शिल्प के रचनाकार विधाता की प्रशंसा में मुँह से निकल पड़ता है—'वाह रे विधाता, क्या तेरी कारीगरी है।' मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ सापह्नवा उत्प्रेक्षा द्वारा कर्ण पर्यंत फैले लोचन होना-वस्तु ध्वनित है, क्योंकि सवाप्प नेत्रों को जल-फूल और उनसे युक्त कर्णों को अपूप कहा गया है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-रूपक-अपह्नुति उत्प्रेक्षा अलंकार हैं ॥ ६१ ॥

इहाविशद् येन पथातिवक्रः शास्त्रौघनिष्यन्दसुधाप्रवाहः।
सोऽस्याः श्रवःपत्रयुगे प्रणाली रेखेव धावत्यभिकर्णकूपम् ॥ ६२ ॥

जीवातु—इहेति। अतिवक्रः शास्त्राणामोघः समूहस्तस्य निष्यन्दः सारः एव सुधाप्रवाहो येन पथा वर्त्मना यया प्रणाल्या इहास्यां भैम्यामविशत् प्रविष्टः, अस्याः, श्रवसी पत्रे दले इव श्रवःपत्रे तयोर्युगे युग्मे या रेखा वक्रप्रणाली सुधाप्रवाहपदवीव। 'द्वयोः प्रणाली पयसः पदव्याम्' इत्यमरः। अभिकर्णकूपं धावति कर्णरन्ध्रमभिगच्छति। यथा कुतश्चिन्निर्मृतं जलं वक्रगत्या कयाचित्प्रणाल्या कश्चिन्निम्नदेशं गच्छति तद्वदिति भावः। अत्र कर्णस्य रेखायाः सुधाप्रणालीत्वमुत्प्रेक्ष्यते ॥ ६२ ॥

अन्वय—अतिवक्रः शास्त्रौघनिष्यन्दसुधाप्रवाहः येन पथा इह अविशत्, सः अस्याः श्रवःपत्रयुगे रेखा प्रणाली इव अभिकर्णकूपं धावति।

हिन्दी—अत्यन्त टेढ़ा ( जटिल ) शास्त्र समूह का साररूप अमृत-प्रवाह जिस मार्ग से यहाँ ( दमयन्ती के कंठ में ) प्रविष्ट हुआ, वह इस ( दमयन्ती ) के कर्णताटङ्क-युगल में रेखा प्रणालिका ( जल-प्रवाह की नाली की भाँति कर्णरंध्र की ओर जाती है।

टिप्पणी—दमयन्ती शास्त्रपढ़िता है, उसमें शास्त्रामृत-प्रवाह विद्यमान है। शास्त्र-सार बड़ा जटिल है, गूढार्थ, दुर्बोध। वह कैसे दमयन्ती तक पहुँचा? प्रवाह किसी मार्ग—प्रणालिका में होकर ही बहता है। वह शास्त्रामृत प्रवाह वक्र कर्ण रेखारूपप्रणाली में बहकर कानों में प्रविष्ट हुआ। प्रणाली वक्र है,

अत प्रवाह भी वक्र है। भाव यह है कि कान सुन्दर है और दमयन्ती सुधासम वक्रोक्ति, शास्त्रादि के मर्म को जाननेवाली सकलकला प्रवीणा है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ कान की रेखा में सुधा प्रणालीत्व की उत्प्रेक्षा की गयी है, विद्याधर के अनुसार अपह्नुति-उपमा ॥ ६२ ॥

अस्या यदष्टादश सविभज्य विद्या श्रुती दध्रतुरर्धमर्धम् ।
कर्णान्तरुत्कीर्णगभीरलेख कि तस्य सख्यैव न वा नवाङ्क ॥ ६३ ॥

जीवातु--अस्या इति । अस्या श्रुती कर्णौ अष्टादश विद्या वेदवेदाङ्गा दिकानि वेदस्थानानि सविभज्य द्विधाकृत्य यदर्धमर्धं दध्रतु बिभ्रतु। कर्णस्यान्तर्गर्भे उत्कीर्ण उत्पादित गभीरो दूरगतो लेखोऽवयवविन्यास तस्यार्धस्य सङ्ख्यैव मूर्ता नवसङ्ख्यैव न किम् । यद्वा नवानामङ्को नवाङ्को बालमङ्ख्याचिह्न वा न भवति किम् । भवत्येवेत्यर्थ । उत्प्रेक्षा ॥ ६३ ॥

अन्वय —अस्या श्रुती अष्टादश विद्या सविभज्य यत् अर्धम् अर्ध दध्रतु, कि तस्य कर्णान्तरुत्कीर्णगभीरलेख नवाङ्क एव सख्या न वा ?

हिन्दी इस ( दमयन्ती ) के दोनो कान अठारह विद्यार्ओं को बराबर-बराबर बाँटकर जो आधा-आधा धारते हैं, क्या उसका कानो के भीतर उद्धृत ( उकेरा ) गहरा लेख नया अमिट अङ्कित नौ अक ही सख्या ही है ? ( है ही ) ।

टिप्पणी—विष्णुपुराण के अनुसार अष्टादश विद्या इस प्रकार हैं—अङ्गानि वेदाश्चत्वारो मीमांसा न्यायविस्तर । धर्मशास्त्र पुराण च विद्या ह्येताश्चतुर्दश ॥ आयुर्वेदो धनुर्वेदो गान्धवश्चेति ते त्रय । अर्थशास्त्र चतुर्थं तु विद्या ह्यष्टादशैव ह ॥ ऋक्, यजु , साम और अथर्व—४ वेद, शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष, छन्द–६ वेदाग, मीमांसा, न्याय, धर्मशास्त्र, पुराण–४, आयुर्वेद, धनुर्वेद, गान्धर्व ३, और अर्थशास्त्र–१=१८ । दमयन्ती के दोनों कानों कि मध्य नौ के सदृश चिह्न हैं, सामुद्रिक विद्या के अनुसार शुभचिह्न । कल्पना है कि परमविदुषी दमयन्ती के पूर्वोक्त श्लोक के अनुसार) एक-एक कान में ये ही अठारह विद्या आधी-आधी, नौ नौ करके प्रविष्ट हुई हैं । नौ की सख्या का द्योतक अक विधाता ने यही गणना करने के निमित्त दमयन्ती के दोनों कानों में अङ्कित कर दिया है। भाव यह कि

दमयन्ती के कानों की रेखा नौ अक के सदृश है और शुभ लक्षण है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और उत्प्रेक्षा ॥ ६३ ॥

मन्येऽमुना कर्णलतामयेन पाशद्वयेन च्छिदुरेतरेण।
एकाकिपाशं वरुणं विजिग्येऽनङ्गीकृतायासमसौ रतीशः ॥ ६४ ॥

जीवातु—मन्य इति। रतीशो रतिपतिः अमुना कर्णलतामयेन कर्णपाशरूपेण च्छिदुरादितरेण च्छिदुरेतरेणानश्वरेण। 'विदिभिदिच्छिदेः कुरच्' इति कर्मकर्तरि कुरच्। पाशद्वयेन पाशयुग्मेन। 'पाशो बन्धनशस्त्रयोः' इत्यमरः। एकाकी अद्वितीयः पाशो यस्य तमेकाकिपाशम्। वरुणमनङ्गीकृता अपरिगृहीता, आयासतति प्रयासपरम्परा येन सोऽनायासं सन् विजिग्ये जिगाय। मन्य इत्युत्प्रेक्षायाम्। 'विपराभ्यां जेः' इत्यात्मनेपदम्। अधिकसाधनेनाल्पसाधनः सुजय इति भावः ॥ ६४ ॥

अन्वय—मन्ये अनङ्गीकृतायासमसौ रतीशः, अमुना कर्णलतामयेन छिदुरेतरेण पाशद्वयेन एकाकिपाशं वरुणं विजिग्ये।

हिन्दी—प्रतीत होता है कि बिना अधिक परिश्रम किये रतिपति (काम) ने इस ( दमयन्ती के ) कर्णजाल रूप दृढ़तर पाशयुग्म से एक पाशवाले वरुण को जीत लिया।

टिप्पणी—काम को दो पाश मिल गये दमयन्ती के कर्णों के रूप में। इस प्रकार सरलता से ही उसने एक पाशधारी वरुण को जीत लिया। एक अस्त्रधारी को दो अस्त्रधारी सहज में जीत ही सकता है। भाव यह कि वरुणादि देव भी दमयन्ती-कर्ण देख कामवश हो जाते हैं। 'मन्ये' को उत्प्रेक्षाद्योतक मानकर मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-अपह्नुति-उत्प्रेक्षा। आसक्त वरुण के दमयन्ती-स्वयंवर में सम्मिलित होने का नाटकीय पूर्वाभास ॥ ६४ ॥

आत्मैव तातस्य चतुर्मुखस्य जातश्चतुर्दोश्चिरतः स्मरोऽपि।
तच्चापयोः कर्णलते भ्रुवोऽर्ये वशत्वमापौ चिपिटे किमस्याः ॥ ६५ ॥

जीवातु—आत्मेति। चतुर्मुखस्य चतुर्बाहोः तातस्य स्वजनकस्य विष्णोरात्मा स्वरूपमेव जातः। 'आत्मा वै पुत्रनामासि' इति श्रुतेः स्मरोऽपि चतुर्दोभिः

चतुर्बाहुमि रुचिर तस्य चतुर्बाहो स्मरस्य चापयोरस्या भ्रुवो अस्या एव कर्णौ लतेव वशस्य त्वक्सारस्य त्वगशो त्वग्भागमयो चिपिटे अनते ऋजू इत्यमर । 'इनच्पिटच्चिकचिच' इति ने पिटच्प्रत्यये नेश्चिरादेश । मासान्तवाचिना तत्त्वमात्र लक्ष्यते । ज्ये मौर्व्यौ किम् । 'मौर्वी ज्या शिञ्जिनी गुण' इत्यमर । अत्र स्मरस्य चतुर्भुजत्व ततो भैमीभ्रुवोस्तच्चापयुगलत्व तत्कर्णयोरेव ज्यात्व च उत्प्रेक्ष्यते ॥ ६५ ॥

अन्वय —चतुर्भुजस्य तातस्य आत्मा एव जात. स्मर अपि चतुर्दोरुचिर, किं तच्चापयो अस्या भ्रुवो कर्णलते वशत्वगशो चिपिटे ज्ये ?

हिन्दी— चारभुजा वाले ( कृष्णरूप विष्णु ) पिता के आत्मा रूप में उत्पन्न काम भी चतुर्बाहु सुन्दर है । क्या उसके दो धनुष रूप इस ( दमयन्ती ) के भ्रू युगल की कर्णलता रूप बाँस के ऊपरी अश से निर्मित, ऋजु (अनत, विस्तृत) दो प्रत्यचा हैं ? ( हैं ही ) ।

टिप्पणी—इस श्लोक मे दमयन्ती के भ्रूयुगल को काम के दो चाप ( क्योकि चतुर्भुज का बेटा—आत्मज ( आत्मा वै जायते पुत्र ) भी चतुर्भुज है, चतुर्भुज होने से काम दो धनुष धारण करता है) और उसकी कर्णलताओ को उन चापो की प्रत्यचा बनाया गया है-'वशत्वगश' से रचित, अतएव कमनीय । वे सीधी रखी हैं, क्योकि काम धनुषों को चढ़ाकर प्रहार नहीं कर रहा है । प्रहार की आवश्यकता ही नही है, दमयन्ती की भौंह कान ( धनुष-प्रत्यचा ) देखकर ही सब कामाधीन हो जाते हैं । इस श्लोक मे काम का चतुर्भुज होना और उससे ही भीमपुत्री के भ्रूयुग्म का दो धनुष होना तथा कानों का उनकी दो प्रत्यचा होना उत्प्रेक्षित है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षालकार, विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग और उत्प्रेक्षा ॥ ६५ ॥

ग्रीवाद्भुतैवावटुशोभितापि प्रसाधिता माणवकेन सेयम् ।
आलिङ्ग्यतामप्यवलम्बमाना सख्यतामागविलोक्कंबाया ॥ ६६ ॥

जीवातु—ग्रीवेति । या ग्रीवा वटुना माणवकेन शोभिता अलङ्कृता न भवतीत्यवटुशोभिता । तथापि माणवकेन वटुना प्रसाधितेति विरोध। । 'अपिर्विरोधे' । अवटुशोभिता कृकाटिकालङ्कृता । 'अवटुर्घाटा कृकाटिका' इत्यमर । 'माणवकेन विंशतिसरेण मुक्ताहारेण प्रसाधितेति विरोध ।

त्रिंशद्विसरा माणवकोऽल्पत्वात्' इति क्षीरस्वामी। 'भवेन्माणवको हारभेदे बाले कुपूरुषे' इत्यभिधानम्। किञ्च, आलिङ्ग्यताम् आलिङ्गनीयत्वम् अवलम्बमानाप्याश्रयन्त्यपि सरूपताभाक् सारूप्ययोगी अपि विलोऽप्यून ऊर्ध्वक आलिङ्ग्यत्वम् इति भावप्रधानो निर्देशः। यस्याः सा। 'अङ्क्यालिङ्ग्योर्ध्वकास्त्रयः' इत्यमरः। 'हरीतक्याकृतिस्त्वङ्क्यो यवमध्यस्तथोर्ध्वकः। आलिङ्ग्यस्त्वेव गोपुच्छा मत्यदर्शितवामगः॥' इति च। आलिङ्ग्योऽप्यूर्ध्वक इति विरोधः। आलिङ्ग्यताम् आलिङ्गनीयत्वमप्यूर्ध्वक ऊर्ध्वभाग इत्यविरोधः। सेयं ग्रीवाद्भुतैवोक्तविरोधादुक्तलक्षणयोगित्वाच्चेति भावः। अत्र विरोधाभासयोः संसर्गात् सजातीयसंसृष्टिः॥ ९६॥

अन्वयः—सा इयं ग्रीवा अद्भुता एव, या अवटुशोभिता अपि माणवकेन प्रसाधिता, आलिङ्ग्यताम् अवलम्ब्यमाना अपि सरूपताभागविलोर्ध्वकाया।

हिन्दी—वह यह ( दमयन्ती की ) ग्रीवा भी विचित्र ही है, जो कि 'अवटुशोभिता' ( बालक से अशोभित होकर ) भी 'माणवक' ( बालक ) से अलङ्कृत है ( विरोध ), अवटुशोभित ( गरदन के पुरोभाग 'कृकाटिका' से शोभित होकर ) भी माणवक ( बीसलडी मोती माला, 'प्रकाश'कार के अनुसार छोटी माला-अर्धहार से अलङ्कृत है ( परिहार )। जो 'आलिङ्ग्यता' ( गोद में रखकर बजाये जाने वाला गोपुच्छाकार मृदंग भाव ) धारण करती भी 'सरूपताभागविलोर्ध्वकाया' ( सर्वथा समरूप वाले ऊर्ध्वक—ऊपर रखकर बजाये जाने वाले मृदंग के तुल्य यवाकार ) है, अथवा आलिंगन-योग्य होने पर भी 'असरूपताभागविलोर्ध्वकाया' ( असुन्दर ऊपरी देहांशवती अथवा 'सरूपताभाक्'—अर्थात् सपाट ऊपरी देहांशवाली अतः आलिंगन के अयोग्य ) है ( विरोध ), आलिंगन योग्य होने पर भी समान अर्थात् उपयुक्त ऊपरी भागवती—जहाँ जैसी ऊँचाई नीचाई, घुमाव फिराव उचित हो, वैसी ऊर्ध्व देहांश धारिणी है ( परिहार )।

टिप्पणी—ग्रीवा-वर्णन। भाव यह कि दमयन्ती की ग्रीवा में मुक्ताहार है और वह सम ( उचित ) आकार की है। अनेकार्थ 'अवटु', 'माणवक' आदि शब्दों के आधार पर पूर्वार्द्ध और परार्द्ध में दो विरोधाभासों को मल्लिनाथ के अनुसार सजातीय संसृष्टि, विद्याधर के अनुसार विरोधाभास॥ ९६॥

कवित्वगानप्रियवादसत्यान्यस्या विधाता न्यधिताभिकण्ठे।
रेखात्रयन्यासमिषादमीषां वासाय सोऽयं विबभाज सीमाः ॥ ६७ ॥

जीवातु—कवित्वेति। विधाता अस्या अधिकण्ठ कण्ठे। विभक्त्यर्थेऽव्ययीभावः। कवित्वं च गानं च प्रियवादश्च सत्यं च तानि चत्वारि न्यधित निहितवान्। सोऽयं विधाता अमीषां कवित्वादीनां चतुर्णां वासाय कण्ठे असङ्कीर्णस्थितये रेखात्रयन्यासमिषात् कम्बुग्रीवा त्रिरेखा सती लक्ष्मसम्पत्तिरिति भावः। सीमा मर्यादा विबभाज मध्यरेखात्रयविन्यासेन चतुर्धा विभक्तवान्, अविवादार्थेति भावः। अत्र ग्रीवागतमाङ्गल्यरेखात्रये सीमाविभागचिह्नत्वमुत्प्रेक्ष्यते ॥६७॥

अन्वयः—विधाता अस्या अभिकण्ठे कवित्वगानप्रियवादसत्यानि न्यधित, स अयम् अमीषां वासाय रेखात्रयन्यासमिषात् सीमाः विबभाज।

हिन्दी—विधि ने इस (दमयन्ती) के कंठ में कवित्व, गान, प्रियवचन और सत्य रख दिये, उस विधाता ने ही इन (चारों) के वासार्थ तीन कंठ रेखाओं व्याज से (चार) सीमाएँ विभक्त कर दीं।

टिप्पणी—भाव यह कि दमयन्ती काव्यरसिका, संगीतप्रिया, प्रिय और सत्य बोलने वाली है (सामान्यतः प्रिय और सत्य बोलना कठिन है)। ये चार हैं, अतः इनके वासार्थ चार कक्ष अपेक्षित हैं। प्रतीत होता है कि विधाता ने यही ध्यान में रखकर दमयन्ती कंठरूप विशालकक्ष में तीन कंठरेखाओं को खींच कर तीन विभाजक दीवारें (पार्टीशन वाल) बना दीं और एक बड़े कक्ष को चार निवासयोग्य कक्षों में बदल दिया। एक 'हाल' के चार 'बेडरूम' बना दिये तीन 'विभाजक' डालकर। तीन 'विभाजकों' से चार स्थान हो ही जायेंगे। दमयन्ती कवित्व आदि कलाओं में प्रवीण और 'कम्बुग्रीवा' है। कम्बुग्रीवा तीन रेखाओं से अंकित ग्रीवा होती है—रेखात्रयाङ्किता कम्बुग्रीवेति कथ्यते। ऐसी ग्रीवा श्रेष्ठ मानी जाती है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, क्योंकि ग्रीवा के रेखात्रय में सीमाविभागचिह्न की संभावना की गयी है। चंद्रिकाधर के अनुसार छेकानुप्रास-अपह्नुति ॥ ६७ ॥

बाहू प्रियाया जयता मृणालं द्वन्द्वे जयो नाम न विस्मयोऽस्मिन्।
उच्चैस्तु तच्चित्रममुष्य भग्नस्यालोक्यते निर्व्यथनं यदन्तः ॥ ६८ ॥

जीवातु—बाहू इति। प्रियाया बाहू मृणालं जयतां नाम। जयतेर्लोटि

तस्तामादेश । अस्मिन् द्वन्द्वे युग्मे कलहे च । 'द्वन्द्व कलहयुग्मयो ' इत्यमर । जयो नाम विस्मयोऽद्भुतो न, किंतु भग्नस्य जितस्यामुष्य मृणालस्य अन्तर्गर्भे अन्त करणे च व्ययनस्याभावो निर्व्ययनमव्यय छिद्र च 'छिद्र निर्व्यथन रोकम्' इत्यमर । अर्थाभावे अव्ययीभाव । यद्विलोक्यते तदुच्चैर्महच्चित्र भग्नोऽप्यव्यथ इति विरोधात् । छिद्र विलोक्यत इत्यविरोध । मृणालस्यान्तश्छिद्रत्वात् । विरोधाभासोऽलङ्कार ॥ ६८ ॥

अन्वय —प्रियाया बाहू मृणाल जयताम्, अस्मिन् द्वन्द्वे जय नाम न विस्मय , उच्चै तु चित्र तद् यत् भग्नस्य अमुष्य अन्त निर्व्ययनम् आलोक्यते।

हिन्दी—प्रिया ( दमयन्ती ) की भुजाएँ कमलनाल को जीत लें, इस द्वन्द्व मे ( भुजाओं की जीत आश्चर्य नहीं है, अत्यधिक विचित्र तो वह है कि भग्न ( पराजित, टूटे ) इस ( कमलनाल ) का अन्त करण निर्व्यथन ( पीडा रहित, सच्छिद्र ) दीखता है ।

टिप्पणी—दो ( ६८, ६९ ) श्लोकों में बाहुयुग्म का वर्णन । दमयन्ती का बाहुयुगल मृणालों की अपेक्षा गोरा और कोमल है । इस तथ्य को भगिमा विशेष प्रतिपादित किया गया है । दो प्रतिद्वन्द्वी हैं, बाहुयुगल और मृणाल । बाहुयुगल की विशिष्टता स्वत सिद्ध है, वे जीतते हैं । इसमें किसी को विचित्र नहीं लगता, बाहुयुगल को जीतना ही था । विचित्र यह है कि हारने पर भी मृणालो का अतस् 'निर्व्यथन' अर्थात् व्यथारहित है । यह विरोध है, क्योंकि पराजित व्यथारहित नहीं होता । परिहार है कि मृणालो का अन्त करण ( मध्य ) 'निर्व्यथन' अर्थात् छिद्र युक्त है । 'निर्व्यथन' है समान ही 'भग्न' के भी दो अर्थ हैं –( १ ) पराजित, ( २ ) टूटा । मृणाल खलु । मूलें छेद होते हो हैं, टूटने पर वे स्पष्ट दीख गये । मल्लिनाथ के भाव । विरोधाभास है और विद्याधर के अनुसार समासोक्ति और श्लेष ॥ ९८ ॥

अजीयतावर्तशुभयुनाभ्या दोर्भ्यां मृणाल किमु कोमलाभ्याम् ।
निस्सूत्रमास्ते धनपङ्कमृत्सु मूर्तासु नाकीर्तिषु तन्निमग्नम् ॥ ६९ ॥

जीवातु—अजीयतेति । आवर्तोऽम्भसा भ्रम स इव शुभयु शुभवती नाभिर्यस्या सा । तया भैम्या । 'शुभयुस्तु शुभान्वित ' इत्यमर । 'अहशुभयोर्युस्' इति शुभमिति मकारान्ताव्ययान्मत्वर्थीयो युस्प्रत्यय । कोमलाभ्या

मृदुभ्यां दोर्भ्यां भुजाभ्यां मृणालमजीयत किमु मार्दवगुणेन जितं किमित्युत्प्रेक्षा। कुत, घनासु सान्द्रासु पङ्करूपासु मृत्स्वेव मूर्तासु मूर्तिमतीष्वकीर्तिषु तन्मृणालं निमग्नं निस्सूत्रं निर्व्यवस्थं निर्मर्याद नास्ते किं काकु अपराजितत्वे कथमकीर्ति पङ्कपात इति भाव ॥ ६९ ॥

अन्वय —आवर्तशुभयुताभ्यां कोमलाभ्यां दोर्भ्यां मृणालम् अजीयत नि सूत्र तत् किमु घनपङ्कमृत्सु मूर्तासु अकीर्तिषु निमग्नं न आस्ते ?

हिन्दी—दक्षिणावर्त शख के समान भौर युक्त शुभ नाभि वाली इस ( दमयन्ती ) के कोमल बाहुओं ने मृणाल को जीत लिया ( इसी से ) नि सूत्र ( निरुपाय, ततुहीन ) वह ( मृणाल ) क्या घनी कीचड मिट्टी ( रूप ) में देहधारिणी अकीर्तियो के बीच निमग्न नही है ?

टिप्पणी—भाव यही है कि दमयन्ती के बाहु मृणाल की अपेक्षा आकर्षक हैं, कोमल मृणाल भी उनकी समता नही कर सकता, जो स्वभावत। 'नि सूत्र' ( ततुरहित ) होता है। इसी अनेकार्थ 'नि सूत्र' का 'निरुपाय' अर्थ लेकर मृणाल की विवशता प्रतीत करायी गयी है। मृणाल काली कीचड में होता ही है। यहाँ कल्पना है कि पराजित और निरुपाय मृणाल अयश की काली कीच मे फँसा पडा है। अकीर्ति की कविसमयसिद्ध श्यामता के आधार पर कीचड मिट्टी के रूप में उसे मूर्त कहा गया है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और काकुवक्रोक्ति। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास समासोक्ति रूपक श्लेष अलकार हैं ॥ ६९ ॥

रज्यन्नखस्याङ्गुलिपञ्चकस्य मिषादसौ हैङ्गुलपद्मतूणे।
हैमैकपु[illegible]शुद्धपर्वा प्रियाकरे पञ्चशरी स्मरस्य ॥ ७० ॥

जी[illegible] दमयन्ती का [illegible]न रेखाओ से रज्यन्त स्वभावरक्ता नखा यस्य तस्य। 'कुपिरजो प्राचा श्यन्[illegible]। अङ्गुलिपञ्चकस्य मिषात् असौ पुरोवर्तिनी हैमा सौवर्णा एके केवला असाधारणा पुङ्खा कर्तर्यास्या मूलप्रदेशा यस्या सा। 'कर्तरी पुङ्ख' इति यादव। विशुद्धपर्वा निर्व्रणग्रन्थि सरलग्रन्थिरित्यर्थ। स्मरस्य पञ्चशरी शरपञ्चकम्। समाहारे द्विगोर्ङीप्। प्रियाकरे भैमीपाणावेव हिङ्गुलेन रक्त हैङ्गुल तस्मिन्नेव पद्मतूणे अस्ति वर्तत इत्युत्प्रेक्षा ॥ ७० ॥

*अन्वय —रज्यन्नखस्य अङ्गुलिपञ्चकस्य मिषात् हैमैकपुङ्खा विशुद्धपर्वा* असौ स्मरस्य पञ्चशरी हैङ्गुलपद्मतूणे प्रियाकरे अस्ति।

हिन्दी—प्रकृति से लाल नखोंवाली पाँच अंगुलियों के ब्याज से श्रेष्ठ सुवर्ण पुंख ( अग्रभाग ) वाली, ऋजु ग्रन्थि ( जोड़ ) से युक्त यह ( प्रत्यक्ष समुक्त ) काम की पंचशरी ( पाँच कुसुमबाण ) हिंगुल से रँगे पद्म तूणीर-से प्रिया ( दमयन्ती ) के हाथ में है।

टिप्पणी—तीन ( ७०–७२ ) में हाथ का वर्णन है। इस श्लोक में स्वभावतः लाल नाखूनोंवाली अंगुलियों को स्वर्णपुंखमय काम के पाँच कुसुमबाण बताया गया है, नख उन अंगुलियों के पंख हैं तथा अंगुलियों के पोर उनकी सरल गाँठें हैं। हिंगुल से रंजित दमयन्ती का हाथ उन अंगुलि कुसुमशरों का तूणीर है। काम के पुष्प बाण हैं, अतः उनका तूणीर भी पुष्पमय होना चाहिए। इसी दृष्टि से रक्तपद्म से साम्य रखनेवाले दमयन्ती-कर को 'पद्मतूण' कहा गया। पंचशरी अंगुलियाँ हैं, जो 'हैमैकपुंखा' है, क्योंकि नख लाल है। अत्युत्तम सुवर्ण रक्त होता है। विशुद्ध पर्व ( पोर और गाँठ ) दोनों में हैं। भाव यह है कि भीमसुता का हाथ और अँगुलियों के देखनेमात्र से कामप्रादुर्भाव हो जाता है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा और विद्याधर के अनुसार अपह्नुति ॥ ७० ॥

अस्याः करस्पर्शनगर्वलुब्धिर्बालप्रवालमापम् खलु पल्लवो य।
भूयोऽपिनामापरसाम्यगर्वं कुर्वन् कथं वास्तु स न प्रवालः ॥ ७१ ॥

जीवातु—अस्या इति। यः पल्लवः किसलयः अस्याः करेण स्पर्शनं गृह्णातीति तद्गर्वितो ऋद्धि कान्तिर्यस्य स इत्यर्थः सतीत्यर्थः। 'ऋद्धक' इति प्रकृतिभावः। बालस्य शिशुः प्रथमतः मूर्वस्य चापत् खलु। 'मूर्खेऽर्भकेऽपि बाल स्यात्' इत्यमरः। अस्योऽपिकस्पर्शी मूर्खो भवतीति भावः। भूयोऽपि नाम पुनरपि किल मूर्खत्वं प्राप्स्यतीत्यर्थः। अधरसाम्येन गर्वं कुर्वन् अधरसाम्याभिमानं कुर्वन् सपल्लवः प्रवालः प्रवालशब्दवाच्यः बवयोरभेदात् प्रकर्षेण बालश्च कथं वा नाम्नु न स्यात्? स्यादेवेत्यर्थः। जन्मोधिकतरस्पर्शी त्वतिमूर्खं इति भावः। अधिकतरश्च करादधरस्यातिमर्दवत्वात्। तथा चाधरसाम्य तावदास्ताम्। पल्लवस्य करसाम्यमपि दूरापास्तमित्यर्थः। ततश्च प्रवालशब्दस्य पल्लवप्रवृत्तिनिमित्तमप्येतदेवेति भावः ॥ ७१ ॥

अन्वय —य पल्लवः अस्या करस्पर्शनगर्धिऋद्धि बालत्व खलु आपर, भूय अपि नाम अधरसाम्यगर्वं कुर्वन् स प्रवाल॰ कथ वा न अस्तु ?

हिन्दी— जो पल्लव ( नया पत्ता ) इस ( दमयन्ती ) के हाथ को छूने की अत्यधिक आकाक्षा रखता हुआ 'बालता' ( बचपन, नवीनता, मूर्खता ) को प्राप्त हो गया था, फिर भी ( दमयन्ती ) के अधर की समानता करता हुआ वह 'प्रवाह' ( मूँगा, 'व' 'ब' के अभेद से मूर्ख ) क्यो न हो जाय ? ( होना ही उचित न ) ।

टिप्पणी—दमयन्ती-कर पल्लव की अपेक्षा अधिक मनोरम है वैसे ही, जैसे कि मूँगा ( प्रवाल ) से उसका अधर । दमयन्ती के कर नव पल्लव से भी अधिक लाल हैं । अधर का प्रसगत उल्लेख हो गया है । 'बाल' और 'प्रवाल' के प्रयोग से यहाँ चमत्कार चारुत्व आयी है । पत्ते ने एक बालता' अर्थात् मूर्खता की—बचपना दिखाया, अभी 'नया' ही जो था, अनुभवहीन कि दमयन्ती के कर से स्पर्द्धा करने चला, फलत उसे 'बाल' ( मूर्ख, बच्चा, अनुभवहीन ) कहा गया । पुन॰ उसने मूर्खता को कि 'प्रवाल' ( मूँगा ) बन कर अधर-साम्य करने चला । इस प्रतिस्पर्धा मे वह और भी मूर्ख ( प्रबाल ) सिद्ध हुआ, और अधिक अनुभवहीन बच्चा । पल्लव कर तक तो हो नही पाया, अधर से होड करने पर उसे अत्यधिक मूर्ख 'प्रवाल' तो बनना ही पडता । 'अधर' को 'रतिसर्वस्व' माना जाता है, अत॰ कर को अपेक्षा वह श्रेष्ठ है । प्रथम चरण मे पाठातर है—'करस्पर्शनगर्धनर्द्धि' करस्पर्शनस्य गर्धनेन ऋद्धि यस्य । मल्लिनाथ को 'करस्पर्शनगर्धिऋद्धि' पाठ समत है । उन्होंने 'ऋत्यक' से ( अष्टा॰ ६।१।१२८ ) द्वारा गर्धि+ऋद्धि मे प्रकृतिभाव का निर्देश किया है । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और समासोक्ति ॥ ७१ ॥

अस्यैव सर्गाय भवत्करस्य सरोजसृष्टिर्मम हस्तलेखः ।
इत्याह धाता हरिणेक्षणायां किं हस्तलेखीकृतया तयास्याम् ॥ ७२ ॥

जीवातु—अस्येति । अस्य भवत्करस्य भवत्या पाणे सर्गायैव सरोजसृष्टि मम हस्तलेखो रेखाभ्यास इति विधाता अस्यां हरिणेक्षणायां भैम्या हस्तलेखी-कृतया अभ्यासीकृतया हस्तकृतपद्मरेखीकृतया च तया सरोजसृष्ट्या करणेनाह किम् ? भैम्यं वर्णयति किमित्युत्प्रेक्षा ॥ ७२ ॥

अन्वय—धाता अस्या हरिणेक्षणाया हस्तलेखीकृतया तया किम् इति आह—अस्य मदङ्करस्य सर्गाय एव सरोजसृष्टिः मम हस्तलेख ?

हिन्दी—विधाता ने इस ( दमयन्ती ) हरिणनयना के हाथ में लिखी उस ( कमलरेखा ) से क्या यह कहा—'इस आप ( दमयन्ती ) के हाथ की रचना के निमित्त ही कमल-सर्जना मेरा हाथ का अभ्यास है ?

टिप्पणी—दमयन्ती करों में शुभलक्षण कमलरेखा है और वे कमलों की अपेक्षा अधिक रमणीय हैं। इस तथ्य को इस प्रकार स्पष्ट किया गया कि जैसे 'सरजनहार' विधाता दमयन्ती के कर से यह निवेदन कर रहे हैं कि उस रमणीयतर रचना के निमित्त हाथ में सफाई लाने के लिए अनेक 'सरोजसृष्टि' करके उन्होंने असीम अभ्यास किया है, तब जाकर ये हाथ बन पाये। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और अतिशयोक्ति ॥७२॥

किं नर्मदाया मम सेयमस्या दृश्याऽभितो बाहुलता मृणाली।
कुचौ किमुत्तस्थतुरन्तरीपे स्मरोष्मशुष्यत्तरबाल्यवारः ॥ ७३ ॥

जीवातु—किमिति। स्मरोष्मणा स्मरसन्तापेन शुष्यत्तरमतिशुष्यत्। बाल्यमेव वा वारि यस्यास्तस्या नैम्या एव नर्मदाया क्रीडाप्रदाया रेवायाश्च सम्बन्धिनी। 'रेवा तु नर्मदा' इत्यमरः। अभित उभयतो दृश्या सेय बाहुलता मृणाली बिसलता किम् ? अत्र नर्मदाया विधेयप्राधान्यात् मृणाल्या साक्षात् सम्बन्धात् 'अभित परित' इत्यादिना द्वितीया नास्ति। कुचावेवान्तरीपे अपामन्तस्तटे 'द्वीपोऽस्त्रियामन्तरीप यदन्तर्वारिणस्तटम्' इत्यमरः। 'सुप्सुपा' इति समासः। 'ऋक्-पू' इत्यादिना समासान्तोऽकारः। 'द्व्यन्तरुपसर्गेभ्योऽप ईत्' उत्तस्थतुरुदयितौ किम् ? ऊर्ध्वकर्मत्वात् परस्मैपद रूपकोज्जीविता उत्प्रेक्षा ॥ ७३ ॥

अन्वय—स्मरोष्मशुष्यत्तरबाल्यवारः मम नर्मदायाः अस्याः अभितः दृश्या सा इयं किं बाहुलता मृणाली, कुचौ किम् अन्तरीपे उत्तस्थतुः ?

हिन्दी—काम ताप रूप ऊष्मा ( धूप ) से जिसका बालपन-रूप जल खूब सूख गया है, ऐसी मुझे नर्म अर्थात् क्रीडानन्द-दायिनी इस ( नैमीरूप ) नर्मदा ( रेवा नदी ) के दोनों तटों पर देखने योग्य वह यह भुजलता रूप क्या कमलनाल है, क्या ( ये ) स्तनयुगल दो द्वीप ( टापू ) उठ आये हैं ?

टिप्पणी—आठ ( ७३–८० ) श्लोको मे कुचो का वर्णन किया गया है। बाल्यावस्था व्यतीत होकर तारुण्य आ जाने से दमयन्ती की दोनों बाहु मृणालवल्लरी जैसी रमणीय और दर्शनीय हो गयी हैं और उसका कुचयुग्म उन्नत होकर आकर्षक हो गया है। नल को वह नर्म ( आनद ) देती है, नर्मदा नदी के समान। कल्पना है कि दमयन्ती उस नर्मदा नदी के तुल्य है, जिसके दोनों तट सूख गये हैं, बाल्यावस्थारूप जल गर्मी से पूर्णतया शुष्क हो गया है। तटरूप बाहुयुगल मृणालों के समान है और स्तनयुग्म जल-सूखने से उठ आये दो टापुओं जैसे प्रतीत हो रहे हैं। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ रूपकोज्जीविता उत्प्रेक्षा है, जिसका चन्द्रकलाकार ने रूपक उत्प्रेक्षा के अगांगिभाव सकर के रूप मे निर्देश किया है, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास उत्प्रेक्षा अलकार हैं ॥ ७३ ॥

ताल प्रभु स्यादनुकर्तुमेतावुत्थानसुस्थौ पतित न तावत् ।
पर च नाश्रित्य तरु महान्त कुचौ कृशाङ्ग्या स्वत एव तुङ्गौ ॥७४॥

जीवातु—तालमिति। तावत् पतित च्युत तालफल कर्तृ उत्थानेन ऊर्ध्वाव-स्थानेन सुस्थौ सुप्रतिष्ठौ अपतिताविरर्थः। एतौ कुचौ अनुकर्तुं न प्रभु समर्थ न स्यात्, पतितापतितयो कुत साम्यमिति भाव। पर पतित च महान्त-मतितुङ्गतरुमाश्रित्य, सदिति शेष। स्वत एव तुङ्गौ कृशाङ्ग्या कुचौ अनुकर्तुं न प्रभु। कुत स्वाभाविकौ यदित्यर्थः। अस्वाभाविकौन्नत्ययो कथ साम्य-मिति भाव ॥ ७४ ॥

अन्वय —पतित तावत् तालम् एतौ उत्थानसुस्थौ अनुकर्तुं प्रभु न स्यात्, पर च महान्त तरुम् आश्रित्य स्वत एव तुङ्गौ कृशाङ्ग्या कुचौ न।

हिन्दी—( धरती पर ) गिरा ताड फल इन उभार के कारण सुव्यवस्थित (उन्नत, अपने स्थान पर प्रतिष्ठित कुचा) के अनुकरण में समर्थ न होगा और दूसरा ( पेड पर लगा फल ) ऊँचे बडे पेड का आश्रय लेकर अपने आप ही ऊँचे तन्वगी ( दमयन्ती ) के कुचों का अनुकरण नहीं कर सकता।

टिप्पणी—भाव यह कि दमयन्ती के कुच ताडफल की अपेक्षा अधिक सुडोल, गोल और उन्नत हैं। ताडफल की दो स्थितयाँ सभव हैं—( १ ) वह पेड से धरती पर गिर गया हो, ( २ ) पेड पर ही ऊँचे लगा हो। पहिला

इस लिए कृशाङ्गी भैमी कुचों के समान नहीं है, क्योंकि कुच उन्नत हैं, अपने स्थान पर हैं, जब कि फल नीचे गिरा पड़ा है और स्थान च्युत है। दूसरी स्थिति में ताडफल इस कारण समानता नहीं कर सकता क्योंकि वह स्वयम् स्वसामर्थ्य के कारण उन्नत नहीं, वृक्ष के अवलम्बन से उसे उच्चता प्राप्त हुई है, जब कि कुच स्वसामर्थ्य से स्वभावतः उन्नत हैं। पहिली स्थिति में पतित होने से फल असम है, दूसरी स्थिति में वह पराश्रितता के कारण समान नहीं है। विद्याधर के अनुसार यहाँ काव्यलिङ्गानुप्राणित-व्यतिरेकालंकार-समासोक्ति अलङ्कार हैं ॥ ७४ ॥

एतत्कुचस्पर्धितया घटस्य ख्यातस्य शास्त्रेषु निदर्शनत्वम् ।
तस्माच्च शिल्पान्मणिकादिकारी प्रसिद्धनामाजनि कुम्भकारः ॥ ७५ ॥

जीवातु—एतदिति। एतत्कुचस्पर्धितया ख्यातस्य लोके प्रसिद्धस्य घटस्य कुम्भस्य शास्त्रेषु निदर्शनत्वं तत्र तत्र दृष्टान्तत्वमजनि। किंच मणिकादिकारी अलिञ्जरादिमहाभाण्डनिर्माता कुलालः 'अलिञ्जरः स्यान्मणिकः' इत्यमरः। तस्मादेव शिल्पात् घटनिर्माणात् कुम्भकार इत्येव प्रसिद्धनामाजनि। महत्संसर्गो इव तत्संसर्गोऽपि ख्यातिकर इति भावः ॥ ७५ ॥

अन्वय—एतत्कुचस्पर्धितया ख्यातस्य घटस्य शास्त्रेषु निदर्शनत्वम् अजनि, मणिकादिकारी तस्मात् शिल्पात् कुम्भकारः प्रसिद्धनामा।

हिन्दी—इस (दमयन्ती) के स्तन की स्पर्धा के कारण प्रसिद्ध घट का शास्त्रों में दृष्टान्त बनाया, मटका आदि (बड़े भाण्डों) का निर्माता उसी शिल्प से कुम्भकार नाम से प्रसिद्ध हो गया।

टिप्पणी—दमयन्ती के कुच घड़े-जैसे हैं। कल्पना है कि भैमी-स्तनों की स्पर्धा के कारण ही न्यायशास्त्रादि में घट का दृष्टान्त बना है—'यत्कृतकं तदनित्यं यथा घटः, यन्नित्यं न तदकृतकमपि न यथा घटः' (जो बनावटी है, वह अनित्य है जैसे घड़ा, जो नित्य है, वह अकृत्रिम भी नहीं है जैसे घड़ा)। इस प्रकार अन्वय-व्यतिरेक से घट-दृष्टान्त दिया गया है। यह दृष्टान्त घट को भैमीकुच-स्पर्धा से ही मिला और उसी शिल्प-कुचस्पर्धा में बड़े-बड़े मटके आदि बनाने से निर्माता कुम्भकार नाम से विख्यात हो गया। घड़ा के साथ

*विशेष सी सम्बन्ध होता है—यह विशेषता है इस सहुलस्पर्धा (कार्य-*

किरातार्जुनीय )। विद्याधर के अनुसार यहाँ असम्बन्ध मे भी सम्बन्ध कथन है, इस प्रकार रूपकातिशयोक्ति-काव्यलिंग अपह्नुति अलंकार हैं ॥७५॥

गुच्छालयस्वच्छतमोदविन्दुवृन्दाभमुक्ताफलफेनिलाङ्के ।
माणिक्यहारस्य विदर्भसुभ्रूपयोधरे रोहति रोहितश्रीः ॥ ७६ ॥

गुच्छेति[1] । माणिक्यमयस्य हारस्य रोहितश्री लोहिता कांति । विदर्भसुभ्रूपयोधरे भैमीकुचे रोहति प्रादुर्भवति । किम्भूते गुच्छो हारविशेष आलय आश्रयो येषा तानि स्वच्छतमानि निर्मलतरा ( मा ) णि उदविन्दुवृन्दवज्जलविन्दुसमूहवदाभा येषा तानि मुक्ताफलानि तैं फेनिल फेनयुक्त उज्ज्वलतरोऽङ्को मध्यो यस्य । मुक्ताहारमाणिक्यहाराभ्या भैमीकुचौ शोभेते इति भाव । अथ च पयोधरे मेघे रोहितश्री ऋजुशक्रधनु शोभा प्रादुर्भवतीत्युक्ति । 'हारभेदा यष्टिभेदाद् गच्छगुच्छार्द्धगोस्तना ' इन्द्रायुध शक्रधनुस्तदेव ऋजुरोहितम्' 'रोहिते लोहितो रक्त ' इत्यमर । फेनिल, मत्वर्थं 'फेनादिलच्च' इतीलच् ॥ ७६ ॥

अन्वय —माणिक्यहारस्य रोहितश्री गुच्छालयस्वच्छतमोदविन्दुवृन्दाभमुक्ताफलफेनिलाङ्के विदर्भसुभ्रूपयोधरे रोहति ।

हिन्दी—मानिक के हार की लाल कांति 'गुच्छ' नामक हार मे लगे अत्यन्त उज्ज्वल जल बिन्दुओं की आभावाले मोतियो से फेनिल ( मेघपक्ष मे—जलबिन्दुरूप मोतियों से फेनिल ) मध्य भागवाले विदर्भ की सुभ्रू ( दमयन्ती ) के पयोधर-( कुच ) रूप पयोधर ( बादल ) पर सुशोभित हो रही है।

टिप्पणी—दमयन्ती के वक्ष पर 'गुच्छ' ( बत्तीसलडा या सत्तरलडा ) नामक हार सुशोभित है, जो माणिक्य और मोतियों से जडा है। लाल कांति माणिक्य की है और शुभ्र मोतियो की। 'रोहित' का एक अर्थ ऋजु ( सरल ) इन्द्रधनुष् भी होता है। माणिक्य की लाल कांति मोतियो पर पडती, स्तनरूप फेनिल घन पर सुशोभित लम्बोहे इन्द्रधनुष्-सी प्रतीत हो रही है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास उत्प्रेक्षा-श्लेष अलकार। चन्द्रकलाकार के अनुसार श्लेष-उपमा की संसृष्टि ॥ ७६ ॥

---

१ इस श्लोक की मल्लिनाथकृत 'जीवातु'-व्याख्या अनुपलब्ध है, अत नारायणी प्रकाश ( संस्कृत ) टीका दी गयी है।

निःशङ्कसंकोचितपङ्कजोऽयमस्यामुदीतो मुखमिन्दुबिम्बः।
चित्रं तथापि स्तनकोकयुग्मं न स्तोकमप्यञ्चति विप्रयोगम् ॥ ७७ ॥

जीवातु—निःशङ्केति। निःशङ्कं यथा तथा सङ्कोचितानि मुकुलितानि पङ्कजानि येन सोऽयं मुखमेवेन्दुबिम्बोऽस्यां भैम्यामुदीत उदितस्तथापीन्दूदयेऽपि स्तनावेव कोकौ चक्रवाकौ। 'कोकश्चक्रश्चक्रवाक' इत्यमरः। तयोर्युग्मं स्तोकमल्पमपि विप्रयोगं नाञ्चति न गच्छति चित्रं मुखेन्दूदयेऽपि कुचकोकयोरवियोग इति रूपकोत्थापितो विरोधाभास इति सङ्करः ॥ ७७ ॥

अन्वय—मुखम् अस्याम् उदीतः अयं निःशङ्कसङ्कोचितपङ्कजः इन्दुबिम्बः, तथापि स्तनकोकयुग्मं स्तोकम् अपि विप्रयोगं न अञ्चति—इति चित्रम्।

हिन्दी—( दमयन्ती का ) मुख इस ( दमयन्ती ) में उदित यह शङ्काहीन हो कमलों को सङ्कुचित करनेवाला ( कमलजयी ) चन्द्रबिम्ब है, तथापि स्तनरूप चक्रवाक युग कुछ देर को भी वियोग नहीं प्राप्त करता—यह आश्चर्य है।

टिप्पणी—चन्द्र-बिम्ब-दर्शन से कमल मुँद जाते हैं और चक्रवाकदम्पती वियुक्त हो जाते हैं, पर यहाँ ( दमयन्ती में ) विचित्र यह है कि मुख-रूप में कमलों का लजानेवाला ( मूँदनेवाला ) चन्द्र भी है, तथापि चक्रवाकदम्पती रूप स्तन सहचारी ही हैं। भाव यह है कि चन्द्र मुख कमलजयी है और स्तन इतने संश्लिष्ट हैं कि संयोगस्थिति में दृश्यमान चक्रवाकयुगल से लगते हैं, विशाल और सघनकुच। एक कल्पना यह भी है ( जिसका आधार 'निःशङ्क'—प्रयोग है ) कि चन्द्र पूर्णतया शङ्का रहित हो कमलों का सङ्कोच कर रहा है, रात में नहीं, दिन में भी। यह सामान्यचन्द्र नहीं है, जो सूर्य से शङ्कित हो, दिन में निस्तेज हो जाय। यह दमयन्ती का विशिष्ट मुख चन्द्र है, जो न रात में म्लान होता है, न दिन में, अतः हर समय रात-दिन इसके समुख पङ्कज सङ्कुचित रहते हैं। इस प्रकार हर समय सङ्कुचित कमल रहने से चक्रवाकयुग्म (स्तनयुगल) को दिन-रात का भान ही नहीं होता। वे दमयन्ती-मुख को ऐसा चन्द्र मानते हैं, जो सूर्य से भी निःशङ्क हैं। चन्द्र तो सूर्य के समुख ही निस्तेज रहता है, यह मुखचन्द्र तो सूर्य को भी निस्तेज रखता है, इसी से तो निःशङ्क हो, सदा कमलों को सङ्कुचित रखता है। इसके समुख कमलविकासी

'मित्र' सूर्य भी आकर कोई सहायता नही कर पाता। चन्दा बेचारा क्या समझ पडेगा? सो चन्दा नही तो रात नही, फलस्वरूप चक्रवाकयुग्म (स्तनयुग्म) मे पल भर को भी वियोग नही होता, क्योंकि मुखेन्दु के उदय पर कुचकोकयुग्म में वियोग नही होता, इस आधार पर मल्लिनाथ ने यहाँ रूपकोत्थापित विरोधाभास मानकर सकर का निर्देश किया है, अर्थात् रूपक विरोधाभास का अगागिभाव सकर। विद्याधर ने विशेषोक्ति और रूपक अलकार माने हैं॥ ७७॥

आभ्या कुचाभ्यामिभकुम्भयो श्रीरादीयतेऽस्मावनयो क्व ताभ्याम्।
भयेन गोपायित मौक्तिकौ तौ प्रव्यक्तमुक्ताभरणाविमौ यत्॥ ७८॥

जीवातु—आभ्यामिति। आभ्या कुचाभ्यामिभकुम्भयो श्री शोभासम्पच्च, आदीयते गृह्यते ताभ्यामिभकुम्भाभ्यामनयो कुचयो असौ श्री क्वादीयते? न क्वापि इत्यर्थ। यत् यस्मात् तौ इभकुम्भौ भयेन कुचभीत्या गोपायितमौक्तिकौ अन्तर्गुप्तमुक्ताफलौ। गोपायते कर्मणि क्त। इमौ कुचकुम्भौ प्रव्यक्त प्रकाशित मुक्ताभरण याभ्या तौ। यथा राज्ञा हृतधनो भयाद्धनशेष गोपायति राजा तु प्रकाशयति तद्वदित्यर्थ। इभकुम्भश्रिय आदानादखण्डितस्वश्रीकत्वाच्च ताभ्यामप्यधिकौ कुचकुम्भाविति भाव॥ ७८॥

अन्वय—आभ्या कुचाभ्याम् इभकुम्भयो श्री क्व आदीयते, ताभ्याम् अनयो असौ न, यत् तौ भयेन गोपायित मौक्तिकौ, इमौ प्रव्यक्तमुक्ताभरणौ।

हिन्दी—इन (दमयन्ती के) दोनो कुचो ने गज के मस्तकों शोभासपदा को छीन लिया है, उन (इभकुभो) ने इन (कुचों) की यह (शोभासपदा) नही छीनी है, क्योकि उन दोनो (गजमस्तकों) ने मोती छिपा रखे हैं, इन दोनो ने मोतियो के आभूषण प्रकट कर रखे हैं।

टिप्पणी—दमयन्ती के कुच गजकुभो से अधिक रमणीय हैं। स्पष्ट है कि वे इन से हार गये हैं, और अपनी श्री-सपदा खो बैठे हैं। कारण कि अपनी शेष सपत्ति मोती छिपाये रखे हुए हैं, डरे हारे, कुचयुगल तो प्रत्यक्षतः मुक्ताभूषण धारण किये हैं। हारा डरा सपत्ति छिपाता है विजयी प्रत्यक्ष रखता है। विद्याधर के अनुसार वाक्यलिङ्ग अलकार। चन्द्रकलाकार ने व्यतिरेक माना है॥ ७८॥

करा‌ग्रजाग्रच्छतकोटिरर्थी ययोरिमौ तौ तुलयेत् कुचौ चेत् ।
सर्वं तदा श्रीफलमुन्मदिष्णु जातं वटीमप्यधुना न लब्धुम् ॥ ७९ ॥

जीवातु—कराग्रेति । कराग्रे हस्तस्याग्रे जाग्रत् प्रकाशमानं शतकोटि वज्रं तत्संख्यं धनं च यस्य स महेन्द्रो ययो: कुचयो: कर्मणोरर्थी ताविमौ महेन्द्रार्थितौ कुचौ कर्मं वटीं क्षुद्रकपर्दिकामपि 'वट: कपर्दे न्यग्रोधे' इति विश्व: । अपचयविवक्षाया स्त्री लिङ्गप्रयोग: । 'स्त्री स्यात्काचिन्मृणाल्यादिविवक्षापचये यदि' इत्यमराभिधानात् । लब्धुं न जातं न शक्तं नि:स्वमित्यर्थ: । सर्वं श्रीफलं बिल्वफलं कर्तृं । 'बिल्वे शाण्डिल्यशैलूषौ मालूरश्रीफलावपि' इत्यमर: । तुल्ये-तामनोरर्चितुयाच्चेत् तदा उन्मदिष्णु उन्मादि स्यादित्यर्थ: । 'अलङ्कृञ्' इत्यादिना इष्णुच् । उपमातीते वस्तुनि उपमात्वाभिमान । तथा धनिकैरलभ्ये वस्तुनि नि:स्वस्य लिप्सा चोन्माद एवेत्यर्थ: ॥ ७९ ॥

अन्वय —कराग्रजाग्रच्छतकोटि: ययो: अर्थी उन्मदिष्णु सर्वं श्रीफलं तौ इमौ कुचौ तुलयेत् चेत् तदा अधुना वटीम् अपि लब्धुं न जातम् ।

हिन्दी—( १ ) जिसके हाथ में वज्र विद्यमान है, ऐसा इन्द्र भी जिन ( दोनों ) का याचक है, उन्मद होता ( पका ) सम्पूर्ण बिल्वफल उन इन स्तनों की यदि समता करेगा तब इस काल उसे कौड़ी भी हाथ न लगेगी। ( २ ) जिसके हाथों में सौ करोड़ धनराशि भी आती-जाती है, ऐसा धनपति जिसका अर्थी है, वह पगला यदि सम्पूर्ण लक्ष्मी के फल को इन दोनों कुचों से समता करेगा तो उसे कौड़ी भी हाथ न लगेगी। अन्वयान्तर करके मल्लिनाथ ने अर्थ किया है कि उन्नत कार्य करने वाला बेलफल कौड़ी बराबर ( क्षुद्र ) है और वह दमयन्ती कुचों की समता करेगा तो उन्मादी होगा।

टिप्पणी—भाव यह है कि रम्भादि अप्सरियों के सौंदर्य का भोगी इन्द्र भी जिनका अभिलाषी है, उनकी तुलना बिल्वफल से करना उन्मत्तता—पागलपन है। बड़े-से बड़ा धनपति भी सम्पूर्ण सम्पदा यदि इन कुचों का मूल्य लगायेगा तो उसके हाथ कानी कौड़ी भी न लगेगी और वह पागल समझा जायेगा। न रम्भादि त्रैलोक्यसुन्दरियों के यौवन की दमयन्ती कुचों से तुलना उचित है, न संसार की सम्पूर्ण सम्पत्ति-शोभा ही इनके बराबर है। जो ऐसा विचारते हैं, वे उन्मत्त हैं, कुछ भी न पाने योग्य, कौड़ी-बराबर, क्षुद्र।

ये तो उपमातीत हैं। विद्याधर के अनुसार श्लेष-समासोक्ति, चन्द्रकलाकार केवल श्लेष मानते हैं ॥ ७९ ॥

स्तनातटे चन्दनपङ्किलेऽस्या जातस्य यावद्युवमानसानाम्।
हारावलीरत्नमयूखधाराकारा स्फुरन्ति स्वलनस्य रेखा ॥ ८० ॥

जीवातु—स्तनेति। चन्दनेन पङ्किले पङ्कवति। 'पिच्छादित्वादिलच्' अस्या स्तनयो अतटे प्रपाते 'प्रपातस्त्वतटो भृगु' इत्यमरः। जातस्य यावन्ति युवमानसानि तेषां सर्वेषां सम्बन्धिन साकल्यार्थस्य यावच्छब्दस्य विशेषण-समासः। स्खलनस्य रेखा गमनमार्गा हारावलीरत्नानां मयूखधारा रश्मि-पङ्क्तय एवाकारा यासां ता सत्य स्फुरन्ति रत्नमयूखाराम् युवमानसस्खलन-रेखात्वमुत्प्रेक्ष्यते ॥ ८० ॥

अन्वय—अस्या चन्दनपङ्किले स्तनातटे जातस्य यावद्युवमानसानां स्खलनस्य रेखा हारावलीरत्नमयूखधाराकारा स्फुरन्ति।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के चन्दन की पंक से युक्त स्तनातट ( स्तन-अतट अर्थात् स्तन-प्रपात-भाग ) में ( 'स्तनावट' पाठांतर में स्तनों के मध्यवर्ती गड्ढे में ) पड़ गयीं जितनी तरुणमनों के फिसलने की रेखाएँ ( फिसलने के चिह्न ) हैं, वे हारों में जड़े रत्नों की किरणधाराएँ-जैसी प्रतिभासित हो रही हैं।

टिप्पणी—चन्दन लगे दमयन्ती की कुचतटी पर रत्नजटित हार हैं, जिनकी चमक उन पर पड़ रही है। कल्पना है कि ये रत्न मयूख-धाराएँ नहीं हैं, उन तरुणमनसों की फिसलन के चिह्न हैं, जो इस स्तनतट पर उतरे और ( चन्दन की ) कीचड़ में फिसल गये। 'स्तनातट' अथवा 'स्तनावट' को देखकर सभी मोहित हो जाते हैं, यहाँ रत्नमयूखधाराओं में युवमान-सस्खलनरेखाओं की संभावना की गयी है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा है, विद्याधर के अनुसार समासोक्ति और अपह्नुति अलंकार हैं ॥ ८० ॥

क्षीणेन मध्येऽपि सतोदरेण यत् प्राप्यते नाक्रमणं वलिभ्य ।
सर्वाङ्गमुग्धी तदनङ्गराज्ये विजृम्भितं भीममुवीह चित्रम् ॥ ८१ ॥

जीवातु—क्षीणेनेति। इहास्यां भीमभुवि भैम्यां मयङ्करस्थाने च क्षीणेन कृशेन दुर्बलेन च मध्ये अवलग्ने प्रबलराजमध्ये च सता वसतापि उदरेण त्रिव-

मिलता इसमें क्या कोई आश्चर्य है ? नहीं ही है। यहाँ वाच्य और प्रतीयमान में अभेदाध्यवसाय है, अत मल्लिनाथ के अनुसार विरोधाभास है, विद्याधर के अनुसार समासोक्ति और विरोधाभास ॥ ८१ ॥

मध्यं तनूकृत्य यदीदमीयं वेधा न दध्यात् कमनीयमंशम्।
केन स्तनौ सम्प्रति यौवनेऽस्याः सृजेदनन्यप्रतिमाङ्गदीप्ते ॥ ८२ ॥

जीवातु—मध्यमिति। वेधा इदमीयमेतदीयं मध्यमवलग्नं तनूकृत्य निर्माणकाले ह्रासयित्वा कमनीयमशमुद्धृतं भागं न दध्यात् यदि क्वचिन्न स्थापयेद्यदि सम्प्रति यौवने अनन्यप्रतिमाऽनन्योपमाङ्गदीप्तिर्यस्यास्तस्या भैम्या स्तनौ केन सृजेत ? नूनमुदरोद्धृतसारेण अस्याः स्तनौ निर्मितवानित्युत्प्रेक्षा ॥ ८२ ॥

अन्वयः—वेधा यदि इदमीयं मध्यं तनूकृत्य कमनीयम् अंशं न दध्यात् सम्प्रति यौवने अनन्यप्रतिमाङ्गदीप्ते अस्याः स्तनौ केन सृजेत् ?

हिन्दी—विधाता यदि इस ( दमयन्ती ) के मध्य ( कटि ) को पतला करके रमणीय भाग बचा न रखते तो अब यौवन में अप्रतिम अंग-कांतिवाली इस ( दमयन्ती ) के स्तन किस ( सामग्री ) से बनाते ?

टिप्पणी—दमयन्ती की कटि कृश है और स्तन पीन। इसी पर कल्पना है कि विधाता दूरदर्शी थे, जो उन्होंने आरम्भ में ही ध्यान रख कर दमयन्ती की कटि में थोड़ी सामग्री का प्रयोग किया और पतली बनाया, अन्यथा तारुण्य आनेपर कुच किस सामग्री से बनाते ? अन्य सामग्री से तो शेष अंगों के अनुरूप रमणीय बन न पाते। दमयन्ती के अतिसुन्दर कटिभाग-निर्माण में से बचाकर उसीके शेषांश से कुचों की सरचना की। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अनुमान ॥ ८२ ॥

गौरीव पत्या सुभगा कदाचित् कर्त्रीयमप्यर्धतनूसमस्याम्।
इतीव मध्ये निदधे विधाता रोमावलीमेचकसूत्रमस्याः ॥ ८३ ॥

जीवातु—गौरीति। सुभगा भर्तृवल्लभा इयं दमयन्ती कदाचित् गौरीव पत्या भर्त्रा सह अर्धतनूसमस्याम्, अर्धाङ्गसङ्घट्टनां कर्त्री करिष्यतीति मत्वेति शेषः। विधाता अस्या मध्ये सर्वाङ्गमध्ये रोमावलीमेव मेचकसूत्रंसीमानिर्णयार्थं नीलसूत्रं निदधे इव निहितवान् किमित्युत्प्रेक्षा ॥ ८३ ॥

अन्वयः—इयं सुभगा कदाचित् गौरी इव पत्या अर्धतनूसमस्यां कर्त्री—इति विधाता अस्याः मध्ये रोमावलीमेचकसूत्रं निदधे इव।

हिन्दी—यह सौभाग्य शालिनी (दमयन्ती) कभी पार्वती के समान पति के साथ शरीरार्धसंपुटन करेगी—यह विचार कर विधाता ने इसके मध्य में रोमावलीरूप नीला सूत्र चिह्न बना दिया।

टिप्पणी—दमयन्ती नीलकान्ति, मध्यस्थिता रोमावलि की सीमारेखा-रूप में कल्पना की गयी है, जिसे विधाता ने इस लिए रचा कि कभी दमयन्ती भी गौरी के समान अपने पति का अर्धांग बनेगी तब यह रेखा पहिचान का कार्य करेगी। भावी पति प्रियता का संकेत। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा-रूपक-छेकानुप्रास अलंकार हैं ॥ ८३ ॥

रोमावलीरज्जुमुरोजकुम्भौ गम्भीरमासाद्य च नाभिकूपम् ।
मद्दृष्टितृष्णा विरमेद्यदि स्यान्नैषा वनैषा सिचयेन गुप्तिः ॥ ८४ ॥

जीवातु—रोमावलीति। मद्दृष्टेस्तृष्णा पिपासाऽपि रोमावलीमेव रज्जु मुरोजावेव कुम्भौ तथा गम्भीर नाभिमेव कूपञ्चासाद्य लब्ध्वा तदा विरमेद् शाम्येद्। अतोनिस्सार्य लावण्यामृतमुद्धृत्य मुक्त्वा पीत्वेत्यर्थः। एषा साधना-नामेषा सिचयेन वस्त्रेण 'वस्त्रन्तु सिचयः पटः' इति हलायुधः। गुप्तिश्छादनं न स्याद्यदि। यदेति खेदे। रूपकालङ्कारः ॥ ८४ ॥

अन्वयः—मद्दृष्टि तृष्णा रोमावलीरज्जुम् उरोजकुम्भौ गम्भीरं नाभि-कूपम् आसाद्य विरमेत् यदि घन एषाम् एषा सिचयेन गुप्तिः न स्यात्।

हिन्दी—मेरी दर्शन की प्यास रोमावली रूप रस्सी, स्तन रूप घड़े और गहरे नाभि-रूप कूप को पाकर शान्त हो जाती, खेद कि यदि इनकी यह वस्त्र से गुप्ति (ढकन, छिपादन) न होती।

टिप्पणी—नारायण की कल्पना है कि राजकन्या दमयन्ती के उपर्युक्त अंग उपर्युक्त रज्जु, कुम्भ और कूप के समान हैं। राजकीय सम्पत्ति हैं, इसलिये 'सिचय' (खड्गधारिजनों) से गुप्त अर्थात् रक्षित हैं, इस लिए दर्शन-जल नहीं प्राप्त होता, प्यास नहीं मिटती। यों इस तथ्य का भी संकेत है कि आवृत अंग ही उत्कंठा और अनुराग में वृद्धि करते हैं, अनावृत दर्शन से तो विराग उपजता है। गो० तुलसीदास के अनुसार—'वसनहीन नहिं सोह सुरारी। सब भूषन भूषितवर नारी॥' (रामचरितमानस, सुन्दरकाण्ड २३।४)। नाभि आदि अत्यन्त सुन्दर हैं, बार-बार देखकर भी देखने की तृष्णा नह

अस्याः खलुग्रन्थिनिबद्धकेशमल्लीकदम्बप्रतिबिम्बवेशात् ।
स्मरप्रशस्तीरजताक्षरेयं पृष्ठस्थली हाटकपट्टिकायाम् ॥ ८७ ॥

जीवातु–अस्या इति । अस्या भैम्याः पृष्ठस्थली कायपश्चाद्भागः । 'पृष्ठं तु चरमं तनोः' इत्यमरः । सैव हाटकपट्टिका हेमफलकं तस्यां ग्रन्थिना बन्धेन निबद्धेषु संयतेषु केशेषु मल्लीकदम्बं मल्लीकुसुमनिकुरम्बं तत्प्रतिबिम्बस्य वेशात् प्रवेशाद्धेतोः इयं रजताक्षरा रजतमयवर्णा स्मरप्रशस्तिः स्मरवर्णना खलु नैर्मल्यात् पृष्ठफलप्रतिबिम्बितानि धम्मिल्लमल्लिकाकुसुमानि हेमफलकविन्यस्ता राजती मदनप्रशस्तवर्णावलीव भातीत्युत्प्रेक्षा ॥ ८७ ॥

अन्वय—अस्याः ग्रन्थिनिबद्धकेशमल्लीकदम्बप्रतिबिम्बवेशात् पृष्ठस्थली हाटकपट्टिकायाम् इयं खलु रजताक्षरा स्मरप्रशस्तिः ।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के गुँथे केशों में गूथे हुए मल्लिका फूलों की प्रतिच्छाया के व्याज से पीठ रूपी सुवर्ण की पट्टिका पर यह ( प्रत्यक्ष होती ) निश्चय ही चाँदी के अक्षरों में लिखी काम की प्रशस्ति ( प्रशंसा ) है ।

टिप्पणी—दमयन्ती की चोटी में गुँथे मल्लिका कुसुमों की परछाहीं उसकी स्वर्णगौर पीठ पर पड़ रही है । इसी पर संभावना की गयी है कि यह फूलों की रजत छाया रजताक्षर हैं, जिनमें काम का प्रशंसागान पीठ की स्वर्णपट्टिका पर लिखा गया है । कामरूप महापुरुष पधारे हैं, सो उनके स्वागत में इस प्रकार प्रशस्ति उपस्थित की गयी है । निर्मलता के कारण पृष्ठफलक पर प्रतिबिम्बित धम्मिलमल्लिकाकुसुम स्वर्णफलक पर लिखी काम-प्रशस्ति जैसी है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा अलंकार है, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-उत्प्रेक्षा-अपह्नुति-रूपक अलंकार हैं ॥ ८७ ॥

चक्रेण विश्वं यदि मत्स्यकेतुः पितुर्जितं वीक्ष्य सुदर्शनेन ।
जगज्जिगीषत्यमुना नितम्बद्वयेन किं दुर्लभदर्शनेन ॥ ८८ ॥

जीवातु–चक्रेणेति । मत्स्यकेतुः कामः सुदर्शनेन सुदर्शनाख्येन सुलभदर्शनेन च पितुः विष्णोः चक्रेण विश्वं जितं वीक्ष्य यदि वीक्ष्य किल अमुना दुर्लभदर्शनेन नितम्बद्वयेन कटीफलकद्वयेनैव चक्रेण जगज्जिगीषति जेतुमिच्छति किमित्युत्प्रेक्षा ॥ ८८ ॥

अन्वयः—मत्स्यकेतुः पितुः सुदर्शनेन चक्रेण विश्वं जितं वीक्ष्य यदि किम् अमुना दुर्लभदर्शनेन नितम्बद्वयेन जगत् जिगीषति ?

हिन्दी—मीनकेतन ( काम ) पिता ( श्रीकृष्ण ) के सुदर्शन ( सुदर्शन नामक भलीभाँति प्रत्यक्ष और नितम्बपक्ष में सुन्दर ) चक्र द्वारा संसार को विजित देखकर क्या इस जिसका दर्शन दुर्लभ है (वस्त्राच्छादित), ऐसे ( अति-सुन्दर वस्तु ) नितम्बयुगल से संसार को जीतना चाहता है ?

टिप्पणी—दो ( ८८-८९ ) श्लोकों में नितम्ब-वर्णन । दमयन्ती के चक्राकार—गोल नितम्ब अत्यन्त आकर्षक हैं । वस्त्रों के झीने आवरण में ढके वे और भी आकर्षक हो जगत् में काम-प्रादुर्भाव कर देते हैं और जगत् अधीन और विजित हो जाता है । पिता श्रीकृष्ण ने सुदर्शन चक्र से संसार जीता, बेटा काम ( प्रद्युम्नावतार ) दमयन्ती के नितम्बयुगल से संसार जीतने को उत्सुक है । बेटे में पिता से वैशिष्ट्य यह है कि पिता का अस्त्र सुदर्शन अर्थात् प्रत्यक्ष था, पुत्र का अस्त्र ऐसा है कि उसके दर्शन ही दुर्लभ हैं । पुत्र अप्रत्यक्ष अस्त्र से ही जगत् जीतना चाहता है, जब कि पिता ने सुप्रत्यक्ष अस्त्र द्वारा आक्रमण किया था । 'दुर्लभ' शब्द का विकसित—विकृत रूप 'दूल्हा' है; दूल्हा अर्थात् पति । इस प्रकार नितम्ब 'दुर्लभदर्शन' अर्थात् पति द्वारा दृष्ट है । सब कोई उसे देख ले, सुदर्शन—'सुखेन दर्शनं यस्य' नहीं है, प्रत्युत 'दुर्लभेन वरेण दर्शनं यस्य' है । मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा-व्यतिरेक ॥ ८८ ॥

रोमावलीदण्डनितम्बचक्रे गुणं च लावण्यजलं च बाला ।
तारुण्यमूर्तेः कुचकुम्भकर्तुर्बिभर्ति शङ्के सहकारिचक्रम् ॥ ८९ ॥

जीवातु—रोमावलीति । बाला दमयन्ती तारुण्यमेव मूर्तिः स्वरूपं यस्य तस्य यौवनाख्यस्येत्यर्थः । कुचावेव कुम्भौ तयोः कर्तुः निर्मातुः कुम्भकारस्य रोमावल्येव दण्डः स च नितम्ब एव चक्रञ्च ते गुणं सौन्दर्यादि तदेव गुणं सूत्रञ्चेति श्लिष्टरूपकम् । लावण्यमेव जलञ्च सहकारिकारणचक्रं सहकारिकारणकलापं बिभर्ति शङ्के । रूपकोत्थापितेयमुत्प्रेक्षेति सङ्करः ॥ ८९ ॥

अन्वयः—शङ्के बाला तारुण्यमूर्तेः कुचकुम्भकर्तुः रोमावलीदण्डनितम्बचक्रे गुणं लावण्यजलं सहकारिचक्रं च बिभर्ति ।

हिन्दी—लगता है कि बाला ( दमयन्ती ) यौवन स्वरूप कुचों रूपी कुम्भों के कर्ता ( कुम्भकार-कुम्हार ) के रोमावली रूप ( चाक घुमाने का )

न्मयन्ती देख लिया और अधिक तृप्ति पा ली। यहाँ एक दमयन्ती की अनेकता रमता के कारण विरोध का आभास होता है, और वह श्लेषमूलक है अत मल्लिनाथ के अनुसार श्लेषमूलक विरोधाभास का सकर है। विद्याधर के अनुसार रूपक, श्लेष, अतिशयोक्ति हैं ॥ ९१ ॥

रम्भापि किं चिह्नयति प्रकाण्डं न चात्मनः स्वेन न चैतदूरू।
स्तस्यैव येनोपरि सा दधाना पत्राणि जागर्त्यनयोर्भ्रमेण ॥ ९२ ॥

जीवातु—रम्भेति। रम्भा कदल्यपि आत्मनः प्रकाण्डं स्कन्धं स्वेन स्वात्मना स्वमित्यर्थः। प्रकृत्यादिभ्य उपसङ्ख्यानात् तृतीया। न चिह्नयति किमेतस्या ऊरू च न चिह्नयति किं मियो व्यत्यासपरिहाराय द्वयोरन्यतर स्यापि चिह्नं न चकार किमित्युत्प्रेक्षा। कुत येन कारणेन सा रम्भा अनयो· रूर्वोर्भ्रमेणोरूभ्रान्त्येत्यर्थः। स्तम्भस्यैव स्वकीयस्कन्धस्यैव उपरि पत्राणि दलानि प्रतिपक्षोपरिधेयानि साक्षरपत्राणि च दधाना जागर्ति। अत्र सौन्दर्ये सङ्घर्षिणी रम्भापि स्वस्मिन्नेव ऊरुभ्रान्त्या पत्राव लम्बनकरणात् भ्रान्तिमदलङ्कारः। तन्मूला चोक्तोत्प्रेक्षेति तयोरङ्गाङ्गिभावेन सङ्करः ॥ ९२ ॥

अन्वयः—किम् रम्भा अपि न आत्मनः प्रकाण्डं स्वेन, एतदूरू च न चिह्नयति येन सा अनयोः भ्रमेण स्वस्य एव उपरि पत्राणि दधाति जागर्ति ?

हिन्दी - क्या कदली भी न अपने तने को अपने आप चीह्नती है और न इस ( दमयन्ती ) की जघा को, जिससे वह इन दोनों ( तना और जघा ) में भ्रम के कारण अपने ही ऊपर पत्ता को ढकती हुई रखे है ?

टिप्पणी—पूर्वश्लोक में प्रसगतः ऊरु-वर्णन करके चार ( ९२ ९६ ) श्लोकों में पुन ऊरुवर्णन है। दमयन्ती के ऊरुयुग्म पूर्णतया कदलीस्तम्भ ( केले का तना ) के समान हैं। इस भाव को प्रतिपादित करने के लिए एक भणितिविशेष का प्रयोग किया गया है। कदली के स्तम्भ और दमयन्ती के ऊरु में सौंदर्य-सघर्ष है, सो कदली अपने प्रतिद्वंद्वी के विरुद्ध अभियोग-पत्र (सम्मन) देना चाहती है, पर वह समझ ही न पा रही है कि कौन-सा उसका तना है, कौन दमयन्ती ऊरु ? इस भ्रम में पड़ी कदली पत्तों के रूप में पत्र ( अभियोग ) अपने पर ही रख लेती है। भ्रम के कारण ऐसा हो ही जाता है। कदली ही नहीं, इस भ्रम में सारा ससार पड जाता है कि कदली स्तम्भ कौन-सा है

और दमयन्ती-ऊरु कौन-सा है? ऐसा साम्य है दोनों में। मल्लिनाथ के अनुसार भ्रान्तिमान् और उत्प्रेक्षा का अङ्गाङ्गिभाव सङ्कर है, क्योंकि सौन्दर्यप्रतिद्वन्द्विता में समर्थ-शीला रम्भा-ऊरुभ्रान्ति के कारण अपने पर ही पत्रावलम्बन कर लेती है, तन्मूला उत्प्रेक्षा है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-भ्रान्तिमद्-उत्प्रेक्षा अलङ्कार है॥ ९२ ॥

विधाय मूर्धानमधश्चरञ्चेन्मुञ्चेत्तपोभिः स्वमसारभावम्।
जाड्यञ्च नाश्नीत् कदली क्लीबस्तदा यदि स्यादिदमूरुचारु ॥९३॥

जीवातु—विधायेति। कदली रम्भा तपोभिः तपश्चर्याभिः मूर्धानमधश्च-रमधोवर्तिनं विधाय शिरोवृत्त्योर्ध्वमूलतया वैपरीत्यञ्च कृत्वेत्यर्थः। स्वं स्वकीयमसारभावं निःसारत्वञ्च मुञ्चेच्चेद् क्लीबो जाड्यमेकान्तशैत्यञ्च नाश्नीत न गच्छेत्। तदानीम्, इदमूरुचारु अस्या ऊरू इव चारु शोभना स्याद्यदि स्यादित्यर्थः। अत्र कदल्या अधःशिरस्त्वादिनिमित्तसम्बन्धेऽपि सम्बन्ध-सम्भावनया सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिभेद इति सर्वस्वकारः ॥ ९३ ॥

अन्वयः—कदली तदा इदमूरुचारु स्यात् यदि चेत् तपोभिः मूर्धानम् अधश्चरं विधाय स्वम् असारभावम् मुञ्चेत्, क्लीबः जाड्यं च न अश्नीत।

हिन्दी—कदली तब इस (दमयन्ती) के ऊरु के समान सुन्दर होगी, यदि तप द्वारा सिर को नीचे की ओर करके अपनी निःसारता को छोड़ दे और सार्वकालिक जड़ता (शीतलता) को न प्राप्त करे।

टिप्पणी—वस्तुतः अभी तक दमयन्ती-ऊरु अनुपम हैं। कदली दमयन्ती-ऊरु के समान है नहीं, क्योंकि ऊरु ऊपर स्थूल और नीचे की ओर सूक्ष्म और सुन्दर है, जब कि कदली इसके विपरीत है—नीचे मोटी, ऊपर पतली। कदली ऐसा सौन्दर्य तभी प्राप्त कर सकती है, जब उलटी हो जाय। इसे ही सिर नीचे करके तपस्या के रूप में कहा गया है। तप करके ही कोई सिद्धि मिलती है। ऐसे तप से ही कदली को ऊरु के समान सौन्दर्य प्राप्त हो सकेगा। अभी तो वह सुन्दर नहीं है। इसके अतिरिक्त सार्वकालिक शीतलता (ठंडा-पन) भी इसमें है। कोई व्यक्ति सिर नीचा कर तप द्वारा अपनी जड़ता (मूढ़ता और अल्पज्ञता) को त्याग कर उत्तम के तुल्य हो पाता है। जाड्य का अर्थ मूर्खता और शीतलता—दोनों होता है—'तुषारः शिशिरो जडः'।

दमयन्ती ऊरुयुगल का समालिंगन किये हुए हैं। भृगु, नारद और व्यास सदृश धुरिप्रतिष्ठित महामुनि भी जब दमयन्ती की ओर आकृष्ट हैं, तो अन्य की तो बिसात क्या? मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ श्लेष मूला मुनिमोहोत्प्रेक्षा द्वारा यह वस्तु व्यजना है कि मुनिजन दमयन्ती पर माहित हैं, औरों की तो गणना क्या? विद्याधर ने भी उत्प्रेक्षा श्लेष का निर्देश किया है ॥ ९५ ॥

क्रमादुगता पीवरताधिजङ्घं वृक्षाधिरूढिं विदुषी किमस्या।
अपि भ्रमीभङ्गिभिरावृताङ्गं वासो लतावेष्टितकप्रवीणम् ॥ ९६ ॥

जीवातु—क्रमेति। अस्या भैम्या अधिजङ्घं जङ्घयो विभक्त्यर्थेऽव्ययीभाव। क्रमेणानुपूर्व्यात् उद्गता उदिता पीवरता पीनत्व वृक्षाधिरूढमाश्लेषविशेष विदुषी किं ज्ञात्री किम्? 'न लोक' इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेध। किञ्च भ्रमीभङ्गिभिर्वेष्टनविशेषै आवृताङ्गमाच्छादितगात्र वासो वस्त्रमपि लता वेष्टितके आलिङ्गनविशेषे प्रवीण किम्? उभयत्राप्यन्यथा कथमित्थमाश्लिष्येदिति भाव। अनयोर्लक्षणमुक्त रतिरहस्ये—'रमणचरणमेकेनाङ्घ्रिणाक्रम्य भिन्न श्वसितपरपादेनाश्रयन्ती तदूरुम्। निजमथ भुजमेक पृष्ठतोऽस्यार्पयन्ती पुनरपरभुजेन प्राञ्चयन्ती तदङ्गम्। तरुमिव कामितार चुम्बनार्थाधिरूढा यदभिलपतरागाद् तच्च वृक्षादिरूढम्। प्रियमनुकृतवल्लीविभ्रमा वेष्टयन्ती, द्रुममिव सरलाङ्गी मन्दसीत्का तदीयम्॥ वदनमुचितखेदा कम्पमाचुम्बनार्थं नमयति विनदन्ती तल्लतावेष्टितं स्यात्।' इति ॥ ९६ ॥

अन्वय—अस्या अधिजङ्घं क्रमोद्गता पीवरता किं वृक्षाधिरूढं विदुषी, भ्रमीभङ्गिभि आवृताङ्गं वास अपि लतावेष्टितकप्रवीणम्?

हिन्दी—इस (दमयन्ती) के जघायुगल मे क्रम से ऊपर उठती स्थूलता (मोटाई) क्या वृक्ष पर चढ़ने की रीति (अथवा वृक्षाधिरूढ प्रकार का आलिंगन) जानती है और लपटन—आवृत करने की भंगिमाओं से शरीर ढकनेवाला वस्त्र लता के समान लपेटन मे (अथवा लतावेष्टितक आलिंगन मे) प्रवीण है?

टिप्पणी—दमयन्ती का जघायुग्म क्रमश नीचे से ऊपर की ओर मोटा होता चला है, जैसे कि वृक्ष ऊपर को बढ़ता जा रहा हो। शरीर पर सुन्दर वस्त्र (दुपट्टा आदि) पड़ा है, जो देह का और आकर्षक बना रहा है। शब्दविन्यास चातुर्य से दो आलिंगन-विशेषों मे प्रवीणता भी सकेतित है—

(१) वृक्षाधिरूढ जिसमें कामिनी दोनों बाहुओं से कंठ का आलिंगन करती है, ऐसा करती वह उठके प्रिय की गोद में चढ़ जाती है—'बाहुभ्यां कण्ठमालिङ्ग्य कामिनी कान्तमुत्क्षिपेत्। अङ्कमारोहते तस्य वृक्षारूढः स उच्यते॥' (२) लतावेष्टितक, जिसमें कामिनी लता की भाँति प्रिय के अंगों से लिपट जाती है,—'सव्यापसव्ययोगेन लतावत्परिवेष्टनं। यत्र प्रत्यङ्गमाश्लिष्ट लतावेष्टितक तु तत्॥' अथवा बैठे प्रियका लेटी कामिनी जब आलिङ्गन करती है, तब भी लतावेष्टितक कहा जाता है-'उपविष्टं प्रियं कान्ता सुप्ता वेष्टयते यदि। तल्लतावेष्टितं ज्ञेयं कामानुभववेदिभिः॥' विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा श्लेष अलंकार हैं॥ ९६॥

अरुन्धतीकामपुरन्ध्रिलक्ष्मीजम्भद्विषद्दारनवाम्बिकानाम्।
चतुर्दशीयं तदिहोचितैव गुल्फद्वयाप्ता यददृश्यसिद्धिः॥ ९७॥

जीवातु—अरुन्धतीति। इयं दमयन्ती अरुन्धती वसिष्ठपत्नी च कामपुरन्ध्री रतिश्च लक्ष्मी पद्मा च जम्भद्विषद्दारा शची च नवाम्बिका ब्राह्मीप्रभृतयो नवमातरश्च यासामदृश्यत्वसिद्धिरस्तीति प्रसिद्धिरिति भावः। तासां त्रयोदशानां चतुर्दशी इयमपि तदन्तःपातिनीत्युत्प्रेक्षा। तत् तस्मात् तदन्तःपातित्वात् इहास्यां दमयन्त्यां गुल्फौ पादग्रन्थी। 'तद्ग्रन्थिघुटिके गुल्फौ' इत्यमरः। तयोर्द्वयेनाप्ता प्राप्ता या च सा अदृश्यसिद्धिश्च यददृश्यसिद्धिः येयं गुल्फयोरदृश्यत्वसिद्धिरित्यर्थः। उचितैव शेषः। एतद्योनित्यसम्बन्धात्तत् उचितैव तत् सम्बन्धिनोऽपि तद्वत् सिद्धिर्युक्तैवेत्यर्थः। गूढगुल्फत्व स्त्रीलक्षण तदस्यामस्तीति भावः॥

अन्वय—अरुन्धतीकामपुरन्ध्रिलक्ष्मीजम्भद्विषद्दारनवाम्बिकानाम् इयम् चतुर्दशी इह गुल्फद्वयाप्ता यत् अदृश्यसिद्धिः तत् उचिता एव।

हिन्दी—अरुन्धती (वसिष्ठपत्नी), कामपत्नी (रति), लक्ष्मी, जम्भशत्रु (इन्द्र) की पत्नी (इन्द्राणी शची) और नौ लोकमाताओं की यह चतुर्दशी (दमयन्ती) है। इस (दमयन्ती) में गुल्फद्वय (दोनों टखनों) को जो अदृश्यसिद्धि प्राप्त हुई, वह उचित ही है।

टिप्पणी—इस श्लोक में दमयन्ती के गुल्फयुगल (दोनों टखनों) का वर्णन है। दमयन्ती के गुल्फों में हड्डियाँ नहीं दीखतीं, यही उनकी अदृश्यता है। सामुद्रिक के अनुसार ऐसे गुल्फ शुभ माने जाते हैं। भाव यह है कि

दमयन्ती ऊरुयुगल का समालिंगन किये हुए हैं। भृगु, नारद और व्यास सदृश धुरिप्रतिष्ठित महामुनि भी जब दमयन्ती की ओर आकृष्ट हैं, तो अन्य की तो बिसात क्या ? मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ श्लेष मूला मुनिमोहोत्प्रेक्षा द्वारा यह वस्तु व्यंजना है कि मुनिजन दमयन्ती पर मोहित हैं, औरों की तो गणना क्या ? विद्याधर ने भी उत्प्रेक्षा श्लेष का निर्देश किया है ॥ ९५ ॥

क्रमादुगता पीवरताधिजङ्घ वृक्षाधिरूढि विदुषी किमस्या ।
अपि भ्रमीभङ्गिभिरावृताङ्ग वासो लतावेष्टितकप्रवीणम् ॥ ९६ ॥

जीवातु—क्रमेति। अस्या भैम्या अधिजङ्घ जङ्घयो विभक्त्यर्थेऽव्ययीभाव। क्रमेणानुपूर्व्यात् उद्गता उदिता पीवरता पीनत्व वृक्षाधिरूढमाश्लेषविशेष विदुषी किं ज्ञात्रा किम् ? 'न लोक' इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेध। किञ्च भ्रमीभङ्गिभिर्वेष्टनविशेषै आवृताङ्गमाच्छादितगात्र वासो वस्त्रमपि लता वेष्टितके आलिङ्गनविशेषे प्रवीण किम् ? उभयत्राप्यन्यथा कथमित्थमाश्लिष्येदिति भाव। अनयोर्लक्षणमुक्त रतिरहस्ये—'रमणचरणमेकेनाङ्घ्रिणाक्रम्य भिन्न श्वसितपरपादेनाश्रयन्ती तदूरुम्। निजमथ भुजमेक पृष्ठतोऽस्यार्पयन्ती पुनरपरभुजेन प्राञ्चयन्ती तदङ्गम्। तरुमिव कामितार चुम्बनार्थाधिरूढा यदभिलषतरागात् तच्च वृक्षाधिरूढम्। प्रियमनुकृतवल्लीविभ्रमा वेष्टयन्ती, द्रुममिव सरलाङ्गी मन्दसीत्का तदीयम् ॥ वदनमुपचितखेदा कम्पमाचुम्बनार्थं नमयति विनदन्ती तल्लतावेष्टित स्यात्।' इति ॥ ९६ ॥

अन्वय —अस्या अधिजङ्घ क्रमोद्गता पीवरता किं वृक्षाधिरूढ विदुषी, भ्रमीभङ्गिभि आवृताङ्ग वास अपि लतावेष्टितकप्रवीणम् ?

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) के जघायुगल में क्रम से ऊपर उठती स्थूलता ( मोटाई ) क्या वृक्ष पर चढ़ने की रीति ( अथवा वृक्षाधिरूढ प्रकार का आलिंगन ) जानती है और लपटन—आवृत करने की भंगिमाओं से शरीर ढकनेवाला वस्त्र लता के समान लपेटन में (अथवा लतावेष्टितक आलिंगन में) प्रवीण है ?

टिप्पणी—दमयन्ती का जघायुग्म क्रमश नीचे से ऊपर की ओर मोटा होता चला है, जैसे कि वृक्ष ऊपर को बढ़ता जा रहा हो। शरीर पर सुन्दर वस्त्र ( दुपट्टा आदि ) पड़ा है, जो देह को और आकर्षक बना रहा है। शब्द-विन्यास चातुर्य से दो आलिंगन-विधियों में प्रवीणता भी संकेतित है—

( १ ) दृगाश्लिष्ट जिसमें कामिनी दोनों बाहुओं से कण्ठ का आलिङ्गन करती है, ऐसा करती वह उसके प्रिय की गोद में चढ़ जाती है—बाहुभ्यां कण्ठमालिङ्गय कामिनी कान्तमुत्थिते। अङ्कमारोहते यस्य तदारूढं तदुच्यते॥ ( २ ) लतावेष्टितक, जिसमें कामिनी लता की भाँति प्रिय के अङ्ग से लिपट जाती है,—'सव्यापसव्ययोर्गात्र लतावन्परिवेष्टनं। यत्र प्रत्यङ्गमाश्लिष्ट लतावेष्टितकं तु तत्॥' अथवा बैठे प्रियको लेटी कामिनी जब आलिङ्गन करती है, तब भी लतावेष्टितक कहा जाता है—'उपविष्टं प्रियं कान्ता सुप्ता वेष्टयते यदि। तल्लतावेष्टितं ज्ञेयं कामानुभववेदिभिः॥' विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा श्लेष अलङ्कार हैं॥ ९६॥

अरुन्धतीकामपुरन्ध्रिलक्ष्मीजम्भद्विषद्दारनवाम्बिकानाम्।
चतुर्दशीयं तदिहोचितैव गुल्फद्वयाप्ता यददृश्यसिद्धिः॥ ९७॥

जीवातु—अरुन्धतीति। इयं दमयन्ती अरुन्धती वसिष्ठपत्नी च कामपुरन्ध्री रतिश्च लक्ष्मी पद्मा च जम्भद्विषद्दारा शची च नवाम्बिका ब्राह्मीप्रभृतयो नवमातरश्च तासामदृश्यत्वसिद्धिरस्तीति प्रसिद्धिरिति भावः। तासां चतुर्दशानां चतुर्दशी इयमपि तदन्तःपातिनीत्युत्प्रेक्षा। तत् तस्मात् तदन्तःपातित्वात् इहास्या दमयन्त्या गुल्फौ पादग्रन्थी। 'तद्ग्रन्थी घुटिके गुल्फौ' इत्यमरः। तयोर्द्वयेनाप्ता प्राप्ता या च सा अदृश्यसिद्धिश्च यददृश्यसिद्धिः सैव गुल्फयोरदृश्यत्वसिद्धिरित्यर्थः। सतीति शेषः। तत्तयोर्नित्यसम्बन्धात्ता उचितैव तत् तस्या अपि नोऽपि तद्वत् सिद्धिर्युक्तैवेत्यर्थः। गूढगुल्फत्वं स्त्रीलक्षणं तदस्यामस्तीति भावः॥

अन्वय—अरुन्धतीकामपुरन्ध्रिलक्ष्मीजम्भद्विषद्दारनवाम्बिकानाम् इयम् चतुर्दशी इह गुल्फद्वयाप्ता यत् अदृश्यसिद्धिः तत् उचिता एव।

हिन्दी—अरुन्धती ( वसिष्ठपत्नी ), कामपत्नी ( रति ), लक्ष्मी, जम्भशत्रु ( इन्द्र ) की पत्नी ( इन्द्राणी शची ) और नौ लोकमाताओं की यह चतुर्दशी ( दमयन्ती ) है। इस ( दमयन्ती ) में गुल्फद्वय ( दोनों टखनों ) का जो अदृश्यसिद्धि प्राप्त हुई, वह उचित ही है।

टिप्पणी—इस श्लोक में दमयन्ती के गुल्फयुगल ( दोनों टखनों ) का वर्णन है। दमयन्ती के गुल्फों में हड्डियाँ नहीं दीखतीं, यही उनकी अदृश्यता है। सामुद्रिक के अनुसार ऐसे गुल्फ शुभ माने जाते हैं। भाव यह है कि

दमयन्ती उन तेरहों देवियों से विशिष्ट है, जिन्हें अदृश्यसिद्धि प्राप्त है। यह चौदहवीं उनकी विषम संख्या को सम बनाकर पूर्ण करती है, अतः यह उनकी पूरणी है, यो विशिष्ट है। वे तेरह हैं, यह उनसे अगली चौदहवीं—विशिष्ट है। देवियों को जो अदृश्यसिद्धि प्राप्त है, वह इसके चरणाग्र-गुल्फ में है, जो उन्हें प्राप्त है, वह दमयन्ती के चरणाग्र को ही सिद्ध है। यह भी वैशिष्ट्य। इसके अतिरिक्त दमयन्ती में यह सिद्धि 'आप्त'—अव्यभिचरित, नित्य है। कभी दूर नहीं होती। इस प्रकार दमयन्ती उन तेरह देवियों के समान ही नहीं, विशिष्ट भी है। अरुन्धती, रति, लक्ष्मी और शची (चार) और नौ मातृकाएँ—(१) शैलपुत्री, (२) ब्रह्मचारिणी, (३) चित्रघण्टा, (४) कूष्माण्डा, (५) स्कन्दमाता, (६) कात्यायनी, (७) कालरात्रि, (८) महागौरी और (९) सिद्धिदात्री—योग तेरह, चौदहवीं दमयन्ती। दुर्गा-सप्तशती (कवच—३, ४, ५) के अनुसार—प्रथमं शैलपुत्री च द्वितीयं ब्रह्मचारिणी। तृतीयं चित्रघण्टेति कूष्माण्डेति चतुर्थकम्॥ पञ्चमं स्कन्दमातेति षष्ठं कात्यायनी च। सप्तमं कालरात्रीति महागौरीति चाष्टमम्॥ नवमं सिद्धिदात्री च नवदुर्गा प्रकीर्तिता॥ आगम के अनुसार—ब्रह्माणी चैव माहेशी कौमारी वैष्णवी तथा। वाराही नारसिंही च माहेन्द्री चण्डिका तथा॥ महालक्ष्मीरिति प्रोक्ता क्रमेणैता नवाम्बिका॥ जिस प्रकार साधकों को चतुर्दशी को अदृश्यी-करण विद्या की सिद्धि प्राप्त होती है उसी प्रकार दमयन्तीरूप चतुर्दशी में गुल्फद्वय को जो यह अदृश्यसिद्धि हुई, वह उचित ही है। विद्याधर के अनुसार रूपकालंकार॥ ९७॥

अस्याः पदौ चारुतया महान्तावपेक्ष्य सौक्ष्म्याल्लवभावभाजः।
जाता प्रवालस्य महीरुहाणां जानीमहे पल्लवशब्दलब्धिः॥ ९८॥

जीवातु—अस्या इति। चारुतया सौन्दर्यगुणेन महान्तौ अस्याः पदौ पादौ अपेक्ष्य। 'पादः पदङ्घ्रिश्चरणोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः। सौक्ष्म्यात् तदपेक्षयाऽल्पत्वादिति भावः। लवभावभाजोऽल्पत्वभाजो महीरुहाणां प्रवालस्य किसलयस्य पल्लवशब्दलब्धिः पद्भ्यां लवोऽल्प इति व्युत्पत्त्या पल्लवसंज्ञा प्राप्तिर्जाता जानीमहे इत्युत्प्रेक्षामहे इत्यर्थः। 'अस्मदोर्द्वयोश्च' इति विकल्पादेकस्मिन्नेव बहुवचनम्॥ ९८॥

अन्वय—जानीमहे (यत्) अस्या चारुतया महान्तौ पदौ अवेक्ष्य सौक्ष्म्यात् लवभावमाज महीरुहाणां प्रवालस्य पल्लवशब्दलब्धि जाता।

हिन्दी—लगता है कि इस (दमयन्ती) के सौंदर्य के कारण उत्तम चरण देखकर अल्पता से (पैरों की शोभा की) अतिन्यूनता (अल्पांश) प्राप्त करते वृक्षों के बाल किसलय को 'पल्लव' (पद्+लव=पैर से अल्प) नाम प्राप्त हुआ है।

टिप्पणी—चार (श्लोक सं० ९८-१०१) में दमयन्ती के चरणों का वर्णन है। इस श्लोक में दमयन्ती-चरण को नवपल्लव से चारुतर सिद्ध किया गया है। संभावना की गयी है कि पल्लव को पल्लव नाम इसीलिए मिला है कि वह 'पदस्या लव' (पैरों से छोटा) अथवा 'पदो लव भैम्याश्चरणसम्बन्धी लवो लेशो यस्य' (नीमनुता के पद का न्यूनांशग्राही) अथवा 'पदो लवरूपः' (पैर लव-अल्प रूप) है। सब प्रकार से कहना यही है कि दमयन्ती के चरण 'प्रवाल' (नवपल्लव) से अधिक रमणीय हैं। 'जानीमहे' के आधार पर यहाँ मल्लिनाथ ने उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा-अतिशयोक्ति॥ ९८॥

जगद्वधूमूर्धसु रूपदर्पाद् यदेतयाऽधायि पदारविन्दम्।
तत्सान्द्रसिन्दूरपरागरागैर्ध्रुव प्रवालप्रबलारुण तत्॥ ९९॥

जीवातु—जगदिति। यत् यस्मात्, एतया भैम्या रूपदर्पात् सौन्दर्यगर्वात्, इयमुभय पदारविन्द द्वे अपि पदारविन्दे इत्यर्थः। जगद्वधूमूर्धसु अधायि निहित, धात्र कर्मणि लुङ्। 'आतो युक्चिण्कृतोः' इति युगागम। तत् तस्मात्, तेषु मूर्धसु ये सान्द्रा सिन्दूरपरागरागा तैः प्रवालाद्विद्रुमादपि प्रबलारुणमधिकारुण ध्रुवमित्युत्प्रेक्षा॥ ९९॥

अन्वय—एतया यत् रूपदर्पात् पदारविन्द जगद्वधूमूर्धसु अधायि; ध्रुव तत् तत्सान्द्रसिन्दूरपरागैः प्रवालप्रबलारुणम्।

हिन्दी—इस (दमयन्ती) ने जो सौंदर्य के गर्व से चरण-कमल त्रिलोक की सुन्दरियों के मूर्धाओं पर धरा, निश्चयपूर्वक वह (दमयन्ती का चरण) उन (जगत् वधुओं) के (मस्तकों पर लगे) गाढे सिन्दूर की लाली से प्रवाल (मूँगे या नवपल्लव) से अधिक गुलाबी हो गया है।

टिप्पणी—भणिमातर से पूर्वोक्त का समर्थन। दमयन्ती के चरण मूगा और नवकिसलय से भी अधिक लाल हैं। दमयन्ती की उत्तमता के कारण जगत् की सुन्दरियाँ उसके चरणों मे अपना सिन्दूरपूर्ण मस्तक रखती हैं, उसी सिन्दूर की लालिमा से वह चरण प्रवालाधिक अरुण है। उत्तम के चरणों में निम्न सिर रखते ही है। 'ध्रुवम्' के आधार पर यहाँ मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और असम्बन्ध मे सम्बन्धरूपा अतिशयोक्ति। चन्द्रकलाकार ने उपमा, अतिशयोक्ति और उत्प्रेक्षा का अगागिभाव सकर माना है ॥ ९९ ॥

रुषारुणं सर्वगुणैर्जयन्त्या भैम्या पदं श्रीः स्म विधेर्वृणीते।
ध्रुवं स तामच्छलयद्यत सा भृशारुणैतत्पदभाग्विभाति ॥ १०० ॥

जीवातु—रुषेति। श्रीः लक्ष्मी रुषा पराजयक्रोधेन अरुणा सती सर्वगुणैर्जयन्त्या आत्मानमतिक्रामन्त्या भैम्या पदं स्थानं विधेः सकाशात् वृणीते स्म वव्रे। स विधिस्तां श्रियमच्छलयत् प्रतारितवान् ध्रुवं स्थानार्थविवक्षया पदप्रार्थनायामङ्घ्रिदानादिति भावः। 'पदं व्यवसितत्राणस्थानलक्ष्माङ्घ्रिवस्तुषु' इत्यमरः। अतः सा श्रीरेतत्पदमागेतस्याः भैम्या तदङ्घ्रिभाक् सती शोभारूपेणेति भावः। भृशारुणा विभाति आरुण्यप्रत्यभिज्ञानात् तदङ्घ्रिरेवैतत्स्थानमिति जानीम इत्यर्थः ॥ १०० ॥

अन्वयः—रुषा अरुणा श्रीः सर्वगुणैः जयन्त्या भैम्याः पदं विधेः वृणीते स्म स तां ध्रुवम् अच्छलयत्, यत भृशारुणा सा एतत्पदभाक् विभाति।

हिन्दी—क्रोध से लाल लक्ष्मी ने सब गुणों के कारण जयिनी भीमसुता के पद (पैर को अथवा स्थान) को विधाता से माँगा था, उस (विधाता) ने उसे (लक्ष्मी को) निश्चयतः धोखा दिया, क्योंकि और भी अधिक (क्रोध और अपमान से) लाल वह (लक्ष्मी) इस (दमयन्ती के) पद (चरण) को प्राप्त कर शोभित हो रही है।

टिप्पणी—भाव यह कि दमयन्ती की चरण-शोभा लोकोत्तर है और लक्ष्मी भी दमयन्ती के समकक्ष नहीं है। दमयन्ती के सभी गुणों से पराजित लक्ष्मी क्रोध और ईर्ष्या से लाल हो गयी और विधाता से माँगने लगी कि वे लक्ष्मी को दमयन्ती का पद (स्थान) दें, अर्थात् दमयन्ती की अपेक्षा लक्ष्मी

को उच्चरण मिल सके। विधाता ने 'पद' तो दिया, पर 'पद' शब्द की अनेकार्थता के आधार पर 'पद'—'स्थान' नहीं दिया, 'पद'—'चरण' दिया कि लो दमयन्ती का पद, और करती रहो पद-सेवा। इस प्रकार 'पद' शब्द से विधाता ने लक्ष्मी की प्रताड़ना की। वह बेचारी अपमान और क्रोध से गौर भी लाल होती दमयन्ती का चरण लिये बैठी सेवा कर रही है। नारायण न 'नृपादरोऽत्यपदमात्' का एक शब्द मानकर यह अर्थ भी संकेतित किया कि 'अत्यन्त अरुण दमयन्ती का पैर पानेवाली' लक्ष्मी ( और भी अरुण होती ) सुशोभित होती है। विधाता ने लक्ष्मी का चरण ही दिया, स्थानादि नहीं। इस प्रकार प्रतारित किया कि दमयन्ती का पद ( चरण ) ही लक्ष्मी का 'पद' ( उचित स्थान ) है। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षालङ्कार ॥ १०० ॥

यातेन नन्व्या जितदन्तिनाथौ पदाब्जराजौ परिशुद्धपार्ष्णी ।
जाने न शुश्रूषयितुं त्वमिच्छु नतेन मूर्ध्ना कतरस्य राज्ञः ॥ १०१ ॥

जीवातु—यातेनेति। यातेन गत्या दण्डयात्रया च जितो दन्तिनाथो गजश्रेष्ठो गजपतिश्च याभ्यां तौ परिशुद्ध निर्दोषौ वशीकृतश्च पार्ष्णि पश्चाद्भाग पार्ष्णि-ग्राहश्च ययोस्तौ तन्व्या पदाब्जे एव राजानौ पदाब्जराजौ कतरस्य राज्ञ प्रभुः परिपन्थिनश्च नतेन मानग्लानये रौद्रमान्तये च नम्रेण मूर्ध्ना स्वमात्मानं सेव्य शुश्रूषयितुं सेवयितुमिच्छू अभिलाषुकौ न जाने। अत्र पदाब्जराजादिति रूपकस्य श्लेषानुप्राणिताङ्गिभावेन सङ्कर ॥ १०१ ॥

अन्वय—यातेन जितदन्तिनाथौ परिशुद्धपार्ष्णी तन्व्या पदाब्जराजौ न जाने कतरस्य राज्ञ नतेन मूर्ध्ना स्व शुश्रूषयितुम् इच्छू ?

हिन्दी—गति अथवा विजय यात्रा में गजराज अथवा गजसेना के स्वामी राजा के जयी, रमणीय ( चरण का ) पृष्ठ भागवाले अथवा जिनका पार्ष्णिग्राह ( पीछे से आक्रमण करने वाला सैन्यदल ) परिशुद्ध अर्थात् निर्दोष है, ऐसे ( दमयन्ती के ) चरण-कमल रूप राजा न जाने किस राजा के विनत मस्तक से अपनी सेवा कराने के इच्छुक हैं ?

टिप्पणी—नल के इस विचार में एक तो यह उत्कंठा है कि न जाने कौन राजा ऐसा भाग्यशाली होगा, जो इस दमयन्ती के गजविनिन्दितगति और रमणीय टखनों वाले चरणकमलों के प्रणय-कलह में प्रणाम करने के लिए अपना

मस्तक रखेगा ? दूसरे यहाँ चरण-कमलों को ऐसे राजाओं के रूप में चित्रित किया गया है, जो विजययात्रा मे गजसेनाधीश राजा ( नारायण के अनुसार गौडाधिप ) को पराजित करते हैं और जिनका पृष्ठसैन्यदल–पाष्णिग्राह–अत्यन्त समर्थ है। इसी राजार्थ के कारण 'न जाने' और सार्थक है। गूढमत्र राजा किससे सेवा लेगा, यह नहीं जाना जाता। मल्लिनाथ के अनुसार 'पदाब्जराजौ' मे रूपक का श्लेष से अगागिभाव सकर है। विद्याधर ने यहाँ रूपक और श्लेष मानते हुए यह टिप्पणी भी की है कि यहाँ अर्थान्तर की प्रतीति रूपक द्वारा ही होती है, इससे समासोक्ति नहीं हो सकती ॥ १०१ ॥

कर्णाक्षिदन्तच्छदबाहुपाणिपदादिनः स्वाखिलतुल्यजेतु ।
उद्वेगभागद्वयताभिमानादिहैव वेधा व्यधित द्वितीयम् ॥ १०२ ॥

जीवातु–कर्णेति। स्वस्या यान्यखिलानि तुल्यानि शष्कुलीकमलाद्युपमानवस्तूनि तेषां जेतु मायितपुरस्करवात् पुवद्भाव। कर्णश्चाक्षि च दन्तच्छदश्च बाहुश्च पाणिश्च पदश्च कर्णाक्षिदन्तच्छदबाहुपाणिपदम्। प्राण्यङ्गत्वादेकवद्भाव, *तदादिर्यस्य तत् आदिशब्दात् कुचादिसंग्रह। तदादिनोऽवयवजातस्य अद्वयता*-भिमानात् अद्वितीयत्वगर्वात् उद्वेगभाक् रोषभाक् वेधा इहास्यामेव भैम्या द्वितीय कर्णादिक व्यधित विहितवान्। तदवयवानामप्रतिमतया परस्परमेवौपम्यमासीत्। *यथा कर्णस्येतरकर्णेन करस्येतरकरेणेत्यर्थ* ॥ १०२ ॥

अन्वय —स्वाखिलतुल्यजेतु कर्णाक्षिदन्तच्छदबाहुपाणिपदादिन अद्वयताभिमानात् उद्वेगभाक् विधाता इह एव द्वितीय व्यधित।

हिन्दी—अपने समान समग्र ( वस्तुओं ) के जेता कान, आँख, ओठ, बाहु, हाथ, पैर आदि की अद्वयता ( अनुपमता ) के अभिमान से उद्विग्न हुए विधाता ने इस ( दमयन्ती ) मे ही दूसरा ( जोडे का ) बना दिया।

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती के कान आदि समस्त अग अनुपम, अद्वितीय हैं। कर्ण आदि के जो प्रसिद्ध उपमान हैं—पाश, कमल, बिम्ब, लता, कमल ( कर-चरण )—वे सब दमयन्ती के अगों के समान अप्रमाणित हुए। इस प्रकार ये अग अपनी अद्वितीयता के अत्यभिमानी हो गये। विधाता ने उद्वेग और क्रोध मे भरकर दमयन्ती के अग के समान उसका जोडा बना डाला। पहिले कान के जोड मे दूसरा कान, पहिले नेत्र के जोड मे दूसरा नेत्र—

इसी प्रकार दूसरा बाहु, दूसरा हाथ और दूसरा पैर। अब कोई अंग अकेला—अद्वय नहीं रहा, उनकी अद्वितीयता समाप्त हो गयी। होता भी यही है, कुद्ध रचनाकार अभिमान मिटाने के लिए प्रतिद्वन्द्वी की रच ही देता है। कर्णादि की गणना करते-करते कवि ने जो अंत में 'आदि' शब्द जोड़ा है—'पदादिन', मल्लिनाथ की उचित मान्यता है कि इस 'आदि' से अभिप्राय समझना चाहिए अन्य 'बाहु आदि' अंग। नारायण का स्पष्टीकरण है कि आदि शब्द से अंगुलि आदि अवयव मानना चाहिए। इन अंगों को अभिमान हो गया था कि मेरे सदृश सुन्दर कोई अन्य नहीं है, मैं ही अकेला सुन्दर हूँ। इसी गर्व पर उद्विग्न, क्रोधयुक्त विधाता ने इसके ही जोड़ के दूसरे अंग की रचना भैमी में ही कर दी—'आदिशब्दादङ्गुल्यादेरवयवस्य प्रत्येकमद्वयतानिमानात् मत्सदृशं सुन्दरमन्यन्नास्तीति अहमेवैकं सुन्दरमित्यद्वैतगर्वाद्विद्वेषेणाक् क्रोधयुक्त वेधा इहैवास्या भैम्यामेव द्वितीय द्वयो पूरणं कर्णादि दृष्टवान्।' विद्याधर के अनुसार यहाँ अनन्वयोपमालङ्कार है। चन्द्रकलाकार के अनुसार 'इस पद्य में अनन्वय अलङ्कार से दमयन्ती के श्रोत्र आदि इन्द्रिय लोकोत्तर थे, ऐसी वस्तुध्वनि है' ॥ १०२ ॥

तुषारनिर्दोषितमब्जसर्गं विधानुकामस्य पुनर्विधातुः।
पञ्चस्विहास्याङ्घ्रिकरेष्वभिस्यानिक्षाऽधुना माधुकरीसदृक्षा ॥१०३॥

जीवातु—तुषारेति। तुषारेण नि दोषित नाशितमब्जसर्गं पद्मसृष्टि पुनर्विधातुकामस्य स्रष्टुकामस्य विधातुरधुना इहास्या भैम्या पञ्चसु आस्य चाङ्घ्री च करौ च तेषु अधिकरणेतावत्वे चेत्येकवद्भावप्रतिषेध इहाधिकरण समानाधारत्वादिति पदार्थ। तत्पूर्वैतावत्त्व पञ्चत्वमभिख्यानिक्षा शोभायाच्ञा। 'अभिख्या नामशोभयो' इत्यमर। माधुकरी नाम पञ्चभिक्षा तया सदृक्षा सदृशी 'दृशे क्सश्च वक्तव्य' इति क्सप्रत्यय। वर्तत इति शेष। एतदास्यादिपञ्चके यावल्लावण्य तावत् पद्मेषु नास्तीत्यर्थ ॥ १०३ ॥

अन्वय—तुषारनिर्दोषितम् अब्जसर्गं पुन विधातुकामस्य विधातु अधुना इह पञ्चसु आस्याङ्घ्रिकरेषु अभिख्यानिक्षा माधुकरी सदृक्षा।

हिन्दी—पाले से पूर्ण विनष्ट कमलों की पुनारचना की कामना करते

विधाता की इस काल इस ( दमयन्ती ) के पाँच मुख, चरण और करों से शोभा की याचना सन्यासी की भिक्षा ( मधुकरी ) जैसी है।

टिप्पणी—एक मुख, दो हाथ, दो पैर का योग हुआ पाँच ( १+२+२=५ )। दमयन्ती के इन पाँच अगों से पाले के कारण सफल नष्ट हुए कमला की पुन सृष्टि के निमित्त सृष्टिकर्त्ता जो थोडी-थोडी सुदरता की याचना करता है, वह उस भीख के समान है, जो घर-घर यति—सन्यासी माँग माँग कर एकत्र करता है, एक मधुकर ( भ्रमर ) के तुल्य फूल फूल से मधु माँगकर पेट भरता—'मधुकरी' पाँच जग से माँगी भीख। दमयन्ती के मुख, कर, चरण से थोडी-थोडी चारुता मिल जाय 'बाबा' को तो भिखारी बाबा का काम चल जाय और पेट पल जाय। सिरजनहार भी भिखमगा हो गया जिनसे सौन्दर्ययाचना करता। भाव यह है कि मुखादि के उपमान रूपम प्रसिद्ध कमल दमयन्ती के मुखादि की अपेक्षा नगण्य हैं—असदृश॥१०३॥

एष्यन्ति यावद्गणनादिगन्तान् नृपाः स्मरार्ताः शरणे प्रवेष्टुम्।
इमे पदाब्जे विधिनापि सृष्टास्तावत्य एवाङ्गुलयोऽत्र रेखाः॥१०४॥

जीवातु—एष्यन्तीति। स्मरार्ता नृपा इमे पदाब्जे शरणे प्रवेष्टु यावन्ती गणना यस्य तस्मात् यावद्गणनात् यावत्सङ्ख्याकात् दिगन्तात् यावत् सङ्ख्याकेभ्य दिगन्तेभ्य इत्यर्थ। जातावेकवचनम्, एष्यन्ति, अत्रानयो पदाब्जयो तावत्य एव तत्सङ्ख्या एवाङ्गुल्य एव रेखा सृष्टा, स्वयवरार्थमागामिना राज्ञामपादानदिवससङ्ख्यासूचकरेखा इव दशाङ्गुल्य सृष्टा इत्युत्प्रेक्षा॥१०४॥

अन्वय—स्मरार्त्ता नृपा इमे पदाब्जे शरणे प्रवेष्टु यावद्गणनात् दिगन्तात् एष्यन्ति, विधिना तावत्य एव अङ्गुल्य रेखा सृष्टा।

हिन्दी—काम पीडित राजा ( दमयती के ) इन चरण कमलों मे शरण-प्राप्त्यर्थ जितनी सख्या के दिगतो ( दस, अर्थात् सपूर्ण दिशाओं ) से आयेंगे, विधाता ने उतनी ही ( दस ) अगुलियाँ रूप रेखाएँ इस ( दमयन्ती ) मे बना दी।

टिप्पणी—भाव यह है कि दशों दिशाओं के राजा दमयन्ती के अभिलाषी हैं। वे इसके चरणों मे प्रणय याचना करने शरण लेने आयेंगे। विधि ने

रहने से ही उनकी प्राप्ति हो सकने के लिए, दोनों पैरों में दस अँगुलियाँ बना दीं, जिससे सुविधा हो, उत्प्रेक्षा अलंकार ॥ १०४ ॥

निशासखीभूतवतो मुदैव व्यधाद्विधिः साधुदशत्वमिन्दोः ।
एतत्पदच्छद्मसरोजसद्मसौभाग्यभाग्यं कथमन्यथा स्यात् ॥ १०५ ॥

जीवातु—निशेति । विधिर्विधाता निशायाः सख्या सखीभूतवतः सुहृद्भूतस्य अभूततद्भावे च्विः, मुदैव हर्षेणैव साधुदशत्वम् । इन्दोरिव साधुदशत्वं समीचीनावस्थत्वं सम्यक् दशानां परिपाकं मुदा सन्तोषेण व्यधात् विहितवानित्यर्थः । अन्यथास्येन्दो एतस्याः पदस्य छद्मना पद्मस्य तस्य सरः सद्मस्य सौभाग्ये सौन्दर्ये भाग्य कथम् ? एतच्चरणयोः शरणेनलाभस्य स्थानित्यर्थः ॥ १०५ ॥

अन्वय—विधिः मुदा निशासखीभूतवतः इन्दोः इव साधुदशत्वं ( अथवा 'दशत्व साधु' ) व्यधात्, अन्यथा एतत्पदच्छद्मसरोजसद्मसौभाग्यभाग्यं कथं स्यात् ?

हिन्दी—विधाता ने प्रसन्नतापूर्वक निशा ( दमयन्ती ) के सखा हो गये चन्द्र का ( चरणनखरूप में ) यह सुन्दर दशत्व ठीक ही बनाया, अन्यथा इस ( दमयन्ती ) चरण-व्याज से अरविन्द की सुभगता ( सौन्दर्य ) पाने का ( चन्द्र का ) भाग्य कैसे होता ?

टिप्पणी—दमयन्ती के पैरों के दस गुलाबी नख अतः चन्द्र और पद्म की शोभा वाले हैं। चन्द्र तो एक है, उसे दस नखों की समता देने के लिए उसके दस रूप उचित हैं—'साधुदशत्व' अर्थात् अच्छी अवस्था और उचित दशसंख्यात्व। इससे चन्द्र को यह लाभ हुआ कि दमयन्ती चरण-व्याज से उसे 'अरुण-पद्म'-सौभाग्य लाभ हो गया। चन्द्र-पद्म-विरोध माना जाता है। इस सम्बन्ध की सम्भावना दमयन्ती-चरण-सेवा से ही चन्द्र को हुई। विद्याधर के अनुसार यहाँ छेकानुप्रास श्लेष-अनुमान-अपह्नुति अलंकार हैं ॥१०५॥

या पदाङ्गुष्ठनखौ मुखं च बिभर्ति पूर्णेन्दुचतुष्टयं या ।
कला चतुःषष्टिरपैतु वासं तस्याः कथं सुभ्रुवि नाम नास्याम् ॥ १०६ ॥

जीवातु—येति । या सुभ्रूः यस्याः पदाङ्गुष्ठयोर्नखौ मुखं चेति पूर्णेन्दुचतुष्टयं बिभर्ति । तस्यामस्यां सुभ्रुवि सुन्दर्यां कलानां षोडशकलानां विधानां च चतुर्गुणत्वात् चतुःषष्टिः वासं निवासं कथं नाम नोपैतु उपैत्ये-

वेत्यर्थः । चन्द्रचतुष्टये प्रतिचन्द्रं षोडशकलत्वाच्चतुःषष्टिकलासम्पत्तिरित्यर्थः । द्वयीनामपि कलानामभेदाध्यवसायेन अयं निर्देशः ॥ १०६ ॥

अन्वय —या यदा पदाङ्गुष्ठनखौ मुखं च पूर्णेन्दुचतुष्टयं बिभर्ति, तस्याम् अस्यां सुभ्रुवि कलाचतुःषष्टिः कथं नाम वासं न उपैतु ?

हिन्दी—जो ( दमयन्ती ) यदा, पैर के अगूठो के दो नख और मुख ( १ + २ + १ = ४ )–इस प्रकार चार पूर्ण चन्द्र धारण करती है, उस इस सुन्दर भौंहवाली मे चौंसठ कलाएँ क्यों न निवास प्राप्त करें ? ( करना ही उचित है । )

टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती गीत-वाद्यादि चौंसठ कलाओं मे प्रवीणा है और उसके यदा ( १ ) पैरा के अँगूठे, ( २ ) और मुख ( १ )–ये चार-चार पूर्ण चन्द्रों के तुल्य हैं। इस प्रकार दमयन्ती मे चार चन्द्रों का वास है। एक चन्द्र मे सोलह कलाएँ होती है, १६ × ४ = ६४। इस प्रकार *दमयन्ती में चौंसठ कलाओं की स्थिति ठीक-ठीक हो गयी।* *विद्याधर के* अनुसार अतिशयोक्ति श्लेष अलकार। कामशास्त्र के अनुसार चौंसठ कलाएँ हैं—१–गीत, २ वाद्य, ३ नृत्य, ४ नाट्य, ५ चित्रकारी, ६ तिलकरचना, ७ चावल फूलो से चौक बनाना, ८ फूलों की सेज बिछाना, ९ दाँत, वस्त्र *और अगों का रँगना,* १० *गृहसज्जा,* ११ *शयनरचना,* १२ *जलतरंग* बजाना, १३ गुलाबजल आदि छिड़कना १४ चित्रायोग ( तरुण को वृद्ध, वृद्ध को तरुण बनाना ), १५ माला गूँथना, १६ सिर पर फूल सजाना, १७ नेपथ्ययोग ( वस्त्राभूषणादिसज्जा ), १८ कर्णफूलादिरचना, १९ इत्र-फुलेल बनाना, २० भूषण योजना, २१ इन्द्रजाल, २२ प्रसाधन-सामग्री बनाना—कौचुमार योग, २३ हस्तलाघव, २४. शाक-पक्वान आदि बनाना, २५ शरबत आसवादि पेय निर्माण, २६ सिलाई, २७ बेलबूटे काढना, २८ पहेली-बुझाना, २९ अन्त्याक्षरी, ३० कठिन पदों का अर्थ करना, ३१-पुस्तकवाचन, ३२ नाटकदेखना दिखाना, ३३ समस्यापूर्ति, ३४ खाट बुनना, ३५ तर्कुकर्म ( कातना ), ३६ तक्षण, ३७ वास्तुविद्या, ३८ रत्नपरीक्षा, ३९ धातुवाद ( कीमियागरी ), ४० मणिराग ज्ञान, ४१ खाना की विद्या, ४२ वृक्षायुर्वेदयोग, ४३ मेष कुक्कुट लावक-युद्ध-विधि, ४४ शुकसारिका-

प्रतापन ज्ञान, ४५ उत्सादन ( उबटन ) लगाना, ४६ केशमार्जनकौशल, ४७ अगुलि सकेत से कथन, ४८ विदेशी भाषा-ज्ञान, ४९ देशभाषाज्ञान, ५० दैवीलक्षणों के आधार पर भविष्यत्कथन, ५१ मन्त्रमातृका ( निर्माण ), ५२ स्मरणमातृका, ५३ सपाठ्य, ५४ मानसी काव्यक्रिया, ५५ क्रिया-विकल्प, ५६. छलितक योग ( ऐयारी ), ५७ अभिधान कोषच्छन्दो ज्ञान, ५८ वस्त्रगोपन, ५९ द्यूतविशेष, ६०. पाँसा-खेलना ६१ बच्चे खिलाना, ६२ वैनायकी विद्या ( शिष्टाचार ), ६३ वैजयिकी विद्याज्ञान, और ६४ वैतालिकी विद्या ॥ १०६ ॥

सृष्टा ति विश्वविजयिनीव तावदन्यापि नीतोपरि यौवनेन ।
वैदग्ध्यमध्याप्य मनोभुवेयमवापिता वाक्पथपारमेव ॥ १०७ ॥

जीवातु—सृष्टेति । इय तावत् विधिनैव अतिविश्वा विश्वमतिक्रान्ता विश्वा-तिशायिनीत्यर्थ । 'अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयये'ति समास । सृष्टा निर्मिता अथ यौवनेन तस्य विविक्तातिशयस्याप्युपरि नीता ततोऽप्यतिशय प्रापिते त्यर्थ । अथ मनोभुवा वैदग्ध्य प्रागल्भ्यमध्याप्य वाक्पथस्य वाङ्मार्गस्य पारम्परतीरमवाङ्मनसगोचरत्वमेवावापिता अत्र क्रमेणैकस्यानेकधर्मसम्बन्ध-कथनात् एकस्मिन्नर्थेऽनेकमित्युक्तलक्षणपर्यायभेद ॥ १०७ ॥

अन्वयः—विधिना एव इय तावत् अतिविश्वा सृष्टा, यौवनेन तस्य अपि उपरि नीता, मनोभुवा वैदग्ध्यम् अध्याप्य वाक्पथपारम् एव अवापिता ।

हिन्दी—विधाता ने ही इसे ( दमयन्ती को ) पहिले विश्वातिशायिनी ( जगज्जयिनी ) रचा, तरुणाई द्वारा उसके भी ऊपर ले जायी गयी और मनोज ( काम ) ने तो विदग्धता सिखाकर वागगोचरत्व ( वर्णनाशक्यता ) को ही पहुँचा दिया।

टिप्पणी—दमयन्ती जन्मकाल से ही त्रिलोकसुन्दरियों की अपेक्षा सुन्दर थी, तारुण्य आने पर वह अत्यधिक सुन्दर हो गयी और जब हृदय में कामनाएँ जगने लगीं तो समस्त व्यापार-चातुर्य सीखकर तरुणी कामिनी दमयन्ती का सौन्दर्य वर्णनातीत स्थिति को प्राप्त हो गया। भाव है कि दमयन्ती के त्रिलोकजयी सौन्दर्य का वर्णन सम्भव नहीं है। मल्लिनाथ के

अनुसार क्रम से एक का अनेक धर्मों मे सबध-कथन होने के कारण पर्याय अलकार है, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ १०७ ॥

इति स चिकुरादारभ्यैता नखावधि वर्णयन्
हरिणरमणीनेत्रा चित्राम्बुधौ तदनन्तर ।
हृदयभरणोद्वेलानन्द सखीवृतभीमजा-
नयनविषयीभावे भाव दधार धराधिप ॥ १०८ ॥

जीवातु—इतीति । इतीत्थ स धराधिपो नलो हरिणरमणीनेत्रामेता भैमी चिकुरात् केशपाशादारभ्य नखावधि पदाङ्गुष्ठनखान्त वर्णयंश्चित्राम्बुधौ आश्चर्यसागरे तदनन्तर प्लवमानान्तरङ्गस्तथा हृदये भरणात् पूरणात् उद्वेलो नि सीम आनन्दो यस्य स सन् सखीवृताया भीमजाया भैम्या नयनविषयीभावे दृग्गोचरत्वे भावमभिप्राय दधार, तस्या प्रत्यक्षीभवितुमैच्छदित्यर्थ ॥१०८॥

अन्वय—इति स धराधिप हरिणरमणीनेत्राम् एता चिकुरात् आरम्य नखावधि वर्णयन् चित्राम्बुधौ तदनन्तर हृदयभरणोद्वेलानन्द सखीवृतभीमजानयनविषयीभावे भाव दधार ।

हिन्दी—इस प्रकार उस धरती के स्वामी ( राजा नल ) ने हरिण की रमणी ( हिरनी ) के समान नयनवाली इस ( दमयन्ती ) का केशपाश से आरम्भ करके नखपर्यन्त वर्णन करते हुए आश्चय सागर में तिरते अतस् वाला हो, हृदय के परिपूर्ण हो जाने से तट को अतिक्रात करते आनन्द से युक्त होकर सखियो से घिरी भीमसुता ( दमयन्ती ) के नेत्रों का विषय होने ( प्रकट हो जाने ) की इच्छा धारण की ।

टिप्पणी—उपर्युक्त प्रकार से दमयन्ती के नख-शिख का विस्तृत वणन करते हुए सम्मुख दमयन्ती के त्रिलोकातीत सौन्दर्य को निहार कर राजा नल का हृदय आश्चर्यमय आनन्द से इतना परिपूर्ण हो गया कि वह अब उसके सम्मुख प्रकट होने को विवश हो गया । जैसे ज्वार आने पर सागर तट का अतिक्रमण करके बहने लगता है, आश्चर्य-आनन्द से परिव्याप्त नल का अन्त करण भी उसी स्थिति मे हो गया । अत्यन्त हर्ष हुआ उसे । और वह दमयन्ती के सम्मुख प्रकट हो गया । विद्याधर के अनुसार यहाँ उपमा, अतिशयोक्ति, छेकानुप्रास अलकार हैं, चन्द्रकलाकार ने रूपक उपमा की

सन्तुष्टि को मान्यता दी है। यह हरिणी छन्द है—नसमरसला ग षड्वेदैर्हयै-र्हरिणी मता। अर्थात् जिसके चारों चरणों में सत्रह-सत्रह वर्ण इस क्रम से होते हैं—१ नगण (।।।), १ सगण (।।ऽ), १ मगण (ऽऽऽ), १ रगण (ऽ।ऽ), १ सगण (।।ऽ), एक लघु (।), १ गुरु (ऽ)=१७। हरिणी छद के प्रत्येक चरण में ६, ४, ७, पर यति होती है ॥ १०८ ॥

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम् ।
गौडोर्वीशकुलप्रशस्तिभणितिभ्रातर्ययं तन्महा-
काव्ये चारुणि नैषधीयचरिते सर्गोऽगमत्सप्तमः ॥१०९॥

जीवातु—श्रीहर्षमित्यादि। गौडोर्वीशकुलप्रशस्तिभणितिर्नामास्य कृतः प्रबन्धः तद्भ्रातरि तत्समानकर्तृक इत्यर्थः ॥ १०९ ॥

इति मल्लिनाथसूरिविरचिते 'जीवातु'समाख्याने
सप्तमः सर्गः समाप्तः ॥ ७ ॥

— ० —

अन्वय—श्री हर्षं ... च यम्, गौडोर्वीशकुलप्रशस्तिभणिति भ्रातरि चारुणि तन्महाकाव्ये नैषधीयचरिते सप्तमः सर्गः अगमत्।

हिन्दी—दो चरणों का पूर्ववत् अर्थ। 'गौडोर्वीशकुलप्रशस्तिभणिति' के सहोदर भाई, चारु उस महाकाव्य नैषधीयचरित में सप्तम सर्ग पूर्ण हुआ।

टिप्पणी—इस श्लोक में यह संकेत दिया गया कि नैषधकार श्रीहर्ष ने 'गौडोर्वीशकुलप्रशस्तिभणिति' नामक प्रशस्तिकाव्य भी रचा था। नैषधीयचरित का भ्राता, एक कवि की ही कृति। तृतीयचरण में 'नैषधीयचरिते' का पाठांतर 'वीरसेनिचरिते' भी है ॥ १०९ ॥

श्रीहर्षरचित 'नैषधीयचरित' का सप्तम सर्ग समाप्त।

— ० —

# नषैधीयचरितम्

## अष्टमः सर्ग

अथाद्भुतेनास्तनिमेषमुद्रमुन्निद्ररोमाणममुं युवानम् ।
दृशा पपुस्ताः सुदृशः समस्ताः सुता च भीमस्य महीमघोन ॥ १ ॥

जीवातु—अथेति । अथ नलप्रादुर्भावानन्तरमद्भुतेन दमयन्तीतमात्कार-जन्यविस्मयवत्त्वेन अस्ता निमेषमुद्रा निमीलनं यो यस्य तं निर्निमेषमित्यर्थः । उन्निद्ररोमाणं हृष्टरोमाणमिति च विस्मयानुभावोक्तिः । युवानममुं नलमद्भुतेन नलदर्शनाश्चर्यविस्मयेन अस्तनिमेषमुद्रा उन्निद्ररोमाणो युवत्य इति परिणामः कार्यः । ता समी स्नातक समस्ता सुदृश स्त्रिय दृशा पपु-रत्यतृष्णया ददृशुरित्यर्थः । तथा महीमघोनो भूदेवेन्द्रस्य भीमस्य सुता भैमी च पूर्वोक्तविस्मयानुभाववती युवतिरेवेति भाव । त दृशा पपावित्यर्थः । भैम्याः पृथगुपादानं तस्याः अनुरागपूर्वकत्वेन भावविशेषद्योतनार्थं ॥ १ ॥

अन्वय —अथ अद्भुतेन अस्तनिमेषमुद्रम् उन्निद्ररोमाणम् युवानम् अमुं ताः समस्ताः सुदृशः महीमघोनः भीमस्य सुता च दृशा पपुः ।

हिन्दी—तदनन्तर (नल के प्रत्यक्ष हो जाने के पश्चात्) अद्भुत (दमयन्ती-रूप दर्शन) से पलक झपकाना त्यागे, रोमाञ्चित तरुण इन ( नल ) को वे सब सुनयनाएँ ( सखियाँ ) और धरती के इन्द्र भीम की पुत्री ( दमयन्ती ) दृष्टि से ( जैसे ) पीने लगीं ।

टिप्पणी—अद्भुत दमयन्ती और उनके अद्भुत समाज को देख कर नल तो अनिमेष और रोमाञ्चित हो ही रहे थे, उस स्त्री-वर्गवाले तरह आश्चर्यवश नल को देख कर दमयन्ती और सखी समूह भी अनिमेष हो उठा और नल को अपलक निहारने लगा । 'उन्निद्ररोमत्व' सात्त्विक भाव का द्योतक है । विद्याधर के अनुसार वृत्त्यनुप्रास और भावोदय अलङ्कार हैं । इस सम्पूर्ण सर्ग में प्रायः उपजातिवृत्त का प्रयोग किया गया है ॥ १ ॥

कियच्चिरं दैवतभापितानि निह्नोतुमेनं प्रभवन्तु नाम।
पलालजालैः पिहितः स्वयं हि प्रकाशमासादयतीक्षुडिम्भः ॥ २ ॥

जीवातु—नन्वयमिन्द्रादिवाक्यानिर्बन्धेन कथमासां प्रादुरासीदित्यत्रोत्तरमाह—कियदिति। दैवतभापितानि आदेश्य एव दूत्यमाचरत्स्वेवरूपाणीन्द्रवाक्यादि कियच्चिरं कियन्तं बहुकालमित्यर्थः। अत्यन्तसंयोगे द्वितीया अध्यय विशेषणत्वात् किमिति नपुंसकलिङ्गनिर्देशः। क्रियाध्ययनानां भेदकानामेकत्वेऽपि इति नपुंसकलिङ्गत्वेऽप्यमरः। एवं नलं निह्नोतुमाच्छादयितुं प्रभवन्तु शक्नुवन्तु नामानि शक्नुवन्तु खल्वित्यर्थः। सम्भावनायां लोट्। तथाहि—पलालजाले ब्रीह्यादितृणपुञ्जैः पिहितः संरक्षणार्थमाच्छादितः इक्षुडिम्भः इक्षुप्ररोहः स्वयं स्वत एव प्रकाशं प्रादुर्भावमासादयति इक्ष्वङ्कुरस्येव कामिनोऽप्यतिप्रौढरागस्य दुर्वारो विकार इति भावः। अत्र नलेक्षुडिम्भयोर्बिम्बप्रतिबिम्बभावेन समानधर्मनिर्देशाद् दृष्टान्तालङ्कारः ॥ २ ॥

अन्वयः—दैवतभापितानि कियच्चिरम् एनं निह्नोतुं प्रभवन्तु नाम, हि पलालजालैः पिहितः इक्षुडिम्भः स्वयं प्रकाशम् आसादयति।

हिन्दी—देवताओं के कथन कितने समय तक इस ( नल ) को छिपा रहने देने में समर्थ होते, कारण कि तिनकों से ढका ईख का अंकुर अपने आप ही प्रादुर्भूत हो जाता है।

टिप्पणी—दमयन्ती के प्रति दुर्वार अनुराग से पूर्ण नल कब तक अपने को छिपाये रखता? देवों ने जो उसे अन्तर्धि सिद्धि दी थी, कब तक वह उससे छिपा रह जाता? अनुराग वेग ने नल को स्वयं प्रत्यक्ष कर दिया। वह ईख के पौधे के समान सब आवरणों को उतार कर प्रत्यक्ष हो ही गया। सूखे तिनके का जाल कब तक इक्षुडिंभ को अच्छादित रख सकता है? प्रणय छिपाये नहीं छिपता। उसकी दुर्वारता अप्रतिहत होती है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ दृष्टांत अलंकार है, क्योंकि नल और इक्षुडिम्भ में बिम्ब-प्रतिबिम्ब भाव से समान धर्म का निर्देश है। विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास है ॥ २ ॥

अपाङ्गमप्याप दृशोर्न रश्मिर्नलस्य भैमीमभिलष्य यावत्।
स्मराशुगः सुभ्रु वितावदस्याः प्रत्यङ्गमापुङ्खशिखं ममज्ज ॥ ३ ॥

जीवातु—अपाङ्गमिति। अस्य नलस्य दृशो रश्मिः भैमीमभिलष्य काम-यित्वा यावदपाङ्गन्तस्या अपाङ्गदेशमपि नाप भैमीं तु नापेति किमु वक्तव्य तावदेव स्मराशुगोऽस्या सुभ्रुवि भैम्या प्रत्यङ्गमापुङ्खमिव समूलाग्रमित्यर्थ। अनिविशद्व्यत्यसीमाव। ममज्जेत्य योजनातोक्तिः। अत्र दृष्टिपातस्मरपातयो कारणयो पौर्वापर्यमङ्गोक्तिरित्यतिशयोक्तिभेद ॥ ३ ॥

अन्वय—अस्य दृशो रश्मि भैमीम् अभिलष्य यावत् अपाङ्गम् अपि न आप तावत् एव स्मराशुग अस्या सुभ्रुवि प्रत्यङ्गम् आपुङ्खमिव ममज्ज।

हिन्दी—इस ( नल ) के नयनो की किरण भीमसुता की कामना करके अपाग तक भी न पहुँच पायी थी ( नेत्रो की प्रतिनिकट कोट तक भी न पहुँची थी ) कि तब तक ही काम का शीघ्रगामी बाण इस सुन्दर भ्रुकुटिवती ( दमयती ) के अग-अग मे पुख से शिखा तक ( कोट से पूछ तक, सपूर्ण ) पूरी तरह धुस गया।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल के मानिलाप देखते ही, अनुरागमयी दृष्टि पड़ते ही दमयती उसके प्रति पूर्णतया आकृष्ट हो कामाधीना हो गयी। नयन किरण की अपेक्षा काम-बाण अधिक तीव्रगामी प्रमावित हुआ। मल्लि-नाथ के अनुसार यहाँ दृष्टिपात और स्वरपात कारणो की पौर्वापर्यमगोक्तिरूप अतिशयोक्तिभेद है, विद्याधर ने भी अतिशयोक्ति का उल्लेख किया है ॥३॥

यदक्रम विक्रमशक्तिसाम्यादुपाचरद् द्वावपि पञ्चबाण।
चक्रे न वैमत्यममुष्य कस्माद् बाणैरनर्द्धार्द्धविभागभाग्मि ॥४॥

जीवातु—पुनरप्यनयोरन्योन्यानुरागमेवाह—यदिति। पञ्चबाणो विषमेषु द्वावपि भैमीनल अक्रममविच्छनातक्रम युगपदित्यर्थ विक्रमेण या शक्तिस्तस्या साम्यात् साम्यमाश्रित्य ल्यब्लोपे पञ्चमी। उपाचरत् उपावचार विषमै बाणै युगपत् उभावप्यवैषम्येण प्रहृतवानिति। अमुष्य समोपचरणस्य अर्धार्धशो विभागभाजो न भवन्तीति तथोक्तै विषमसङ्ख्यै अखण्डसमविभागैरित्यर्थ। बाणै शरै कर्तृभि. पञ्चभिरिति भाव। वैमत्यमसम्मति करणात् कथ न चक्रे कृत महच्चित्रमिति भाव। अत्र विषमैर्युगपदुभयत्र समप्रहारविरोधस्य स्मर-महिम्ना समाधानाद्विरोधाभासोऽलङ्कार ॥४॥

अन्वय—पञ्चबाण द्वौ अपि अक्रम विक्रमशक्तिसाम्याद् यद् उपाचरद् तद् अमुष्य अनर्द्धार्द्धविभागभाग्भि बाणै वैमत्य कस्माद् न चक्रे ?

हिन्दी—पाँच बाणो वाले ( काम ) ने दोनो ( नल-दमयती ) को ही जो बिना क्रमके—एक साथ विक्रम (उत्साह) और शक्ति ( बल ) की तुल्यता से जो ( वश मे ) कर लिया, उसमे इस ( काम ) के आधे-आधे भागो ( दो दो ) मे न बँट जाते बाणो ने असमति क्या नही ( प्रकट ) की ?

टिप्पणी—काम के बाण पाँच हैं। उचित तो यह होता कि नल दमयती दोनो को एक साथ वश मे करने के लिए दोनो पर एक समय एक समान सख्या के अस्त्रो से प्रहार होता। परन्तु यह सभव नही था, क्योकि काम-बाणो की सख्या विषम है, सम नही। पाँच को पूर्णतया दो भागो मे नही बाँटा जा सकता, उसमे एक बाण को दो भाग मे करना पडेगा। इस प्रकार काम ने रीति विरुद्ध दोनो को एक साथ वश में करके अद्भुत कार्य किया। ऐसा परिपाटीरहित कार्य काम इसलिए कर सका कि उसके मन मे विक्रम ( उत्साह ) था और तन मे शक्ति ( बल )। ऐसा भी सभव था कि काम पहिले पाँचो बाण छोडकर नल को वश मे करता, तदनन्तर उसी प्रकार दमयती को। पर ऐसा करने पर समानुरागी नल दमयती का एक साथ अनुराग दर्शन न हो पाता। पौर्वापर्य हो जाता। ढाई-ढाई बाणो का उपयोग भी उचित नही था, क्योकि उसमे एक बाण तोडना पडता। एक पर दो, दूसरे पर तीन का प्रहार भी तुल्यानुराग मे बाधा देता। इसके अतिरिक्त बाणो मे 'वैमत्य' अर्थात् असहमति भी उत्पन्न हो जाती। जिसे तोडा जाता, वही असहमति प्रकट करता। अत काम ने अपने विक्रम और शक्ति की तुल्यता—मन के उत्साह और तन की शक्ति का समानता से उपयोग कर नल-दमयती को वश मे किया। कोई अधिकारी व्यक्ति भी अपने कार्य-कर्ताओ मे वैमत्य की आशका करके इसी प्रकार उपायातर से कार्य सिद्ध करता है, अत काम ने बाणो मे 'वैमत्य' न आने दिया। भाव यह है कि नल-दमयती का समानुराग था, एक साथ सघटित। न किसी का अनुराग कम था, न अधिक। सम, एक समय मे उत्पन्न। 'विक्रमशक्तिसाम्याद्' के अन्य अर्थ भी किये गये हैं—'वे पगिण क्रम आक्रमण ग्रहण तत्र या शक्ति

सामर्थ्यं तेन नाम्यात्तुल्यत्वात्। 'खलेष्पोतन्यायेन' इति यावत्। (प्रकाश-टीका)। पक्षियों के एक साथ अनाज चुगने की शक्ति के समान काम ने भी स्वशक्ति दिखायी। जैसे कबूतर खलिहान में पड़े अनकणों को एक साथ चोंच से पकड़ता है वैसे ही पञ्चबाण-काम ने दोनों को एक साथ स्ववश कर लिया। इसी कारण बाणों के असम होने पर भी विरोध नहीं हुआ। अथवा पक्षियों के एक साथ मिलकर दाना-चुगने के समान पाँचों बाणों ने मिलकर एक साथ नल दमयन्ती को वश में कर लिया। अथवा नल है विक्रम-तुल्य और दमयन्ती है शक्तिसम। पाँच पुष्पों (बाणों) में काम ने एक साथ विक्रम-शक्ति की पूजा की। आशय यही है कि प्रत्येक दृष्टि से—काल, परिमाणादि को ध्यान में रखते हुए नल-दमयन्ती का परस्परानुराग तुल्य था। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ विरोधाभास अलंकार है, क्योंकि विषमसंख्यक बाणों द्वारा एक साथ दो स्थानों पर एकत्र प्रहार करने में विरोध है, जिसका समाधान काम के अघटित घटित करने की क्षमता के आधार पर किया गया है। विद्याधर के अनुसार श्लेषानुप्रास और अतिशयोक्ति अलंकार है।

तस्मिन्नसौ स्मावितिनि साऽन्वरज्यत् क्षणं क्षणं क्वेह स इत्युदास्त।
पुरः स्म तस्या वलतेऽस्य चित्तं हृत्यादनेनाथ पुनर्न्यवर्ति॥ ५॥

जीवातु—तस्मिन्निति। सा भैमी तस्मिन् पुंसि असौ नल इति हृद्यादि-सुखश्रुतस्यावादान्न इति मत्वा क्षणं क्षणमन्यकालमत्यन्तसंयोगे द्वितीया। अन्वरज्यदनुरक्ताऽभवत्। एतेन हर्षं सूचितः। पुरे स नल क्वेहेत्यसम्भावित-मिति मत्वेत्यर्थः। इतिर्वोत्तरार्थवादप्रयोगः। क्षणमुदास्त उदासीना स्थिता। आसेः कर्तरि लङ्। एतेन विषादः सूचितः, तथा चास्या भावनन्यिरासी-दित्यर्थः। अथ नलस्य तस्या भावमन्यिमाह—अस्य नलस्य चेत पुरः प्रथमं तस्या दमयन्त्या वलते स्म चचालेति हर्षोक्तिः पुन हृत्यादनेन कर्त्रा नलेव न्यवर्ति नीचकृत्ये स्थितम् इत्यनुचितमिति बलात्कारेण निवर्तितमिति विषादोक्तिः, समप्रष्ट एवानयोरिति भाव॥ ५॥

अन्वय—सा तस्मिन् असौ नलः इति क्षणम् अन्वरज्यत्, पुनः स इह क्व इति क्षणम् उदास्त, अथ अस्य चित्तं पुरः तस्याः वलते स्म, अनेन पुनः हृत्यादः न्यवर्ति।

हिन्दी--वह ( दमयन्ती ) उसमे 'यह नल है'—ऐसी धारणा करके क्षण भर अनुरक्त हुई, फिर यह विचार कर क्षण भर उदासीन हुई कि वह (नल) यहाँ ( कुडिनपुरी ) मे कहाँ से आ सकता है ? और इस ( नल ) का मन दमयती के प्रति विचलित हुआ, परन्तु उसने दूत होने के कारण उसे लौटा दिया।

टिप्पणी—नल दमयती के समानुराग की एकप्रकारता का सकेत। दमयती का मन पहिले नल की ओर चला, फिर उदासीन हुआ। इसी प्रकार नल का मन भी पहिले दमयती की ओर चचल हुआ, पुन लौट आया। दोनो के हर्ष-विषाद का सूचन यहाँ हुआ है, अत मल्लिनाथ के अनुसार भावसधि ॥ ५ ॥

कयाचिदालोक्य नल ललज्जे कयापि तद्भासि हृदा ममज्जे।
त कापि मेने स्मरमेव कन्या भेजे मनोभूवशभूयमन्या ॥ ६ ॥

जीवातु—अथ तत्सखीनामपि तदा शृङ्गारभावा बभूवुरित्याह—कयेति। कयाचित्कन्यया नलमालोक्य ललज्जे लज्जित, भावे लिट्। कयापि तद्भासित ल्लावण्ये हृदा ममज्जे हृदि तन्मयत्व भावितमित्यर्थ। एतेन तत्प्राप्तिसङ्कल्पो गम्यते, भावे लिट्। कापि कन्या त नल स्मरमेव मेने, इति विस्मयोक्ति अन्या कन्या मनोभुवो वशभूय वशत्व 'भुवो भावे' इति क्यप्। भेजे। एतेन औत्सुक्य गम्यते ॥ ६ ॥

अन्वय —नलम् अलोक्य कयाचित् ललज्जे, कया अपि तद्भासि हृदा ममज्जे, का अपि कन्या त स्मरम् एव मेने, अन्या मनोभूवशभूय भेजे।

हिन्दी—नल को देखकर कोई ( सखी ) लज्जित हो गयी, कोई उस ( नल ) की सौन्दय प्रभा मे हृदय से मग्न हो गयी, कोई कन्या उसे काम ही मानने लगी और कोई अन्य मनोभव ( काम ) के वश हो हो गयी।

टिप्पणी—नल के प्रभावशाली व्यक्तित्व का वर्णन। समूचा सखी समाज नल से प्रभावित हो गया। विद्याधर के अनुसार भावोदयजाति अलकार।

कस्त्व शुभे येति न जातु शेकुस्तं प्रष्टुमप्यप्रतिभाति भारात्।
उत्तस्थुरभ्युत्थितिवाञ्छयेव निजासनान्नैकरसा मृगाक्ष्य ॥ ७ ॥

जीवातु—कस्येति । ह्रियाङ्गन किल एकरसा आनन्दरसपरवशा सत्य असमर्थं । अत एवातिमात्रा अप्रतिभैरतिभारादतिमहत्त्वादिति कर्तव्यता मोहान्निरुत्तरादिन्दर्य । न नल कस्य कुतो वा आगत इति प्रष्टुमपि जातु कदाचि न शेकु । किञ्च अभ्युत्थितिवाञ्छया प्रत्युत्थानेच्छयेवोत्तस्थु निजा-सनान् नोत्तस्थु, तस्य तेजो विशेषादुत्थानसमर्थेवोत्तस्थु । न तु वस्तुत उ-पारवश्यादिति भाव ॥ ७ ॥

अन्वयः—ह्रियाङ्गन एकरसा अप्रतिभातिभारात् त कः त्व कुत वा इति प्रष्टुम् अपि जातु न शेकु, अभ्युत्थितिवाञ्छया इव निजासनात् न उत्तस्थु ।

हिन्दी—उसकी सखियाँ एक रस ( लज्जा, भय, अनुराग, आनन्द आदि से परवश ) हो अप्रगल्भता की बहुलता के कारण उससे यह पूछने मे भी समर्थ न हो सकीं कि तुम ( नल ) कौन हो अथवा कहाँ से आये हो ? और ( स्वागतार्थ ) मानो उठने की इच्छा से अपने आसन से न उठ पायीं ।

टिप्पणी—दमयन्ती की सखियाँ नल को देखकर अनेक भावों से इतनी अभिभूत हो गयीं कि वे सामान्य शिष्टाचार के अनुसार यह भी न पूछ सकीं कि वह कौन है, कहाँ से आया है, किस कारण से आया है—आदि ? स्वागतार्थ उठ भी न पायीं, यद्यपि इच्छा थी । दो दो बोझे उनपर थे, जिससे वे कुछ भी न कर पायीं—( १ ) अप्रगल्भता का अतिभार ( सखियाँ बालाएँ थीं, वाक्‌चतुरा प्रगल्भा नहीं ), (२) उठने की इच्छा का भार ( स्वागतार्थ उठने की इच्छा तो बहुत थी, पर वह भी बोझ बन गयी )। भारवाही कैसे कुछ कर सकता है ? 'नैकरसा अभ्युत्थितिवाञ्छया इव तस्थु' भी पाठान्तर है । अर्थ होगा–अनेकरसों ( भावशबलता ) से अभिभूत हो, कुछ बोल तो न पायीं, पर आसन पर खड़ी हो गयीं । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा अलङ्कार ॥ ७ ॥

स्वाच्छन्द्यमानन्दपरम्पराणां भैमी तमालोक्य किमप्यवाप ।
महारय निर्झरिणीव वारामासाद्य धाराधरकैलिकालम् ॥ ८ ॥

जीवातु—स्वाच्छन्द्यमिति । भैमी त नलमालोक्य किमप्यनिर्वाच्यमानन्द-परम्पराणा स्वाच्छन्द्यमुच्छृङ्खलत्वम् । 'स्वच्छन्दो निरवग्रह' इत्यमर ।

निर्झरिणी गिरनदी धाराधरकेलिकाल मेघविहारकाल वर्षाकालमासाद्य वारा वारीणाम्। 'आप स्त्रीभूम्नि वार्वारि' इत्यमर। महारयमिवाप ॥८॥

अन्वय —तम् आलोक्य भैमी किम् अपि आनन्दपरम्पराणां स्वाच्छन्द्य निर्झरिणी धाराधरकेलिकालम् आसाद्य वारा महारयम् इव अवाप।

हिन्दी—उस ( नल ) को देख कर भीमसुता कुछ ऐसी अनिर्वचनीय आनन्द की परपराओं की स्वच्छदता को प्राप्त हो गयी, जैसा कि निर्झरिणी ( पहाडी नदी ) मेघो के क्रीडा काल ( वर्षाकाल ) को प्राप्त कर जल के महान् वेग को प्राप्त कर लेती है।

टिप्पणी—नल को देख कर दमयती लोकोत्तर आनन्द और हर्ष को प्राप्त हो गयी। कवि ने उसकी तुलना उस पर्वतीय नदी से की, जो वर्षाकाल मे जलवेग से उमड उठती है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और उपमा ॥८॥

तत्रैव मग्ना यदपश्यदग्रे नास्या दृगस्याङ्गमयास्यदन्यत्।
नादास्यदस्यै यदि बुद्धिधारा विच्छिद्य विच्छिद्य चिरान्निमेष ॥ ९ ॥

*जीवातु—तत्रेति। अस्या भैम्या दृक् दृष्टिरस्य नलस्य यत् अङ्गमग्रे प्रथम-*मपश्यत् तत्रैव मग्ना सती अन्यदस्याङ्ग नायास्यत् नागमिष्यत्, यदिनिमेष पक्ष्मपात चिराद्विच्छिद्य विच्छिद्य विरमय्य विरमय्य बुद्धिधारां ज्ञानपरम्पराम् अस्यै दृशे नादास्यन् न दद्यात्। क्रियातिपत्तौ लृङ्। निमेषकृतबुद्धिविच्छेदा-दङ्गान्तरप्राप्ति, न तु तृष्णयेति भाव ॥ ९ ॥

अन्वय—अस्या दृक् अस्य यत् अङ्गम् अग्रे अपश्यत् तत्र एव मग्ना अन्यत् न अयास्यत् यदि निमेष चिरात् विच्छिद्य विच्छिद्य बुद्धिधाराम् अस्यै न अदास्यत्।

हिन्दी—उस ( दमयन्ती ) की दृष्टि ने उस ( नल ) के जिस अग को पहिले देखा, उसी पर मग्न हुई वह दूसरे ( अग ) पर न जाती यदि नेत्र-सकोच ( पलक झपना ) बार बार ( दृष्टि का पूर्व दृष्ट अग से ) विच्छेद करके इसे बुद्धि की धारा ( ज्ञान परपरा, दर्शनेच्छा प्रवाह ) न दे देती।

टिप्पणी—नल का प्रत्येक अंग इतना आकर्षक था कि दमयन्ती की दृष्टि को उसी मे निमग्न हो जाना चाहिए था, परन्तु जैसे डूबते को धारा प्रवाह बहाकर अन्यत्र ले जाता है, ऐसे ही नेत्र निमीलन के कारण पूर्वदृष्ट अग से हटकर दमयन्ती की दृष्टि अन्य अंग को देखने लगती थी।

यदि पल्क न झपकते तो दमयन्ती के नयन जिस अंग को पहिले देख लेते, उसे ही निहारते रहते। दूसरे अंग से विरक्ति नहीं थी, वह तो पलक-झपक जाने से विच्छेद हो जाता था और टूटी दृष्टि दूसरे पर चली जाती थी। इस श्लोक में विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार है ॥९॥

दृशापि सालिङ्गितमङ्गमस्य जग्राह नाग्रावगताङ्गहर्षं।
अङ्गान्तरेऽनन्तरमीक्षिते तु निवृत्य सस्मार न पूर्वदृष्टम् ॥ १० ॥

जीवातु—दृशेति। सा भैमी दृशा आलिङ्गितं प्राप्तमस्य नलस्याङ्गमङ्गान्तरं अग्रावगताङ्गहर्षं पूर्वगृहीताङ्गजनितानन्दं तरसा रक्तस्येनेत्यर्थः। न जग्राह नाज्ञासीत्। अथ कथञ्चिदनन्तरं अङ्गान्तरे ईक्षिते गृहीते तु निवृत्य पूर्वदृष्टमङ्गं न सस्मार। तस्य तस्य लोकोत्तरत्वादिति भावः ॥ १० ॥

अन्वयः—सा दृशा आलिङ्गितम् अस्य अङ्गम् अग्रावगताङ्गहर्षं न जग्राह, अनन्तरम् अङ्गान्तरे ईक्षिते तु निवृत्य पूर्वदृष्टम् अङ्गं न सस्मार।

हिन्दी—उस (दमयन्ती) ने दृष्टि द्वारा आलिंगित इस (नल) के अंग को पूर्वदृष्ट अंगों से ज्ञात हर्ष परम्परा के कारण नहीं ग्रहण किया (देखा), तत्पश्चात् अंगान्तर (अन्य अंग) देखने पर पुनः परावृत्त हो पूर्वदृष्ट अंग का स्मरण नहीं किया।

टिप्पणी—नल का प्रत्येक अंग आश्चर्य था। दमयन्ती जिस अंग को देखती, हर्ष विभोर हो जाती और पहिले अंग को भूल जाती। कवि का कथन है कि इसमें यह कारण नहीं है कि पूर्वदृष्ट अंग सुन्दर नहीं था, ऐसा भी नहीं था कि अन्य अंग से उत्पन्न हर्ष के कारण वह अन्य अंग को देखती हो। वस्तुतः नल का प्रत्येक अंग ऐसा रमणीय था कि दमयन्ती जिसे देखती, उसका आनन्द द्विगुणित हो जाता और आनन्दातिरेक में अन्य पूर्वदृष्ट अंग का स्मरण ही न हो पाता। इस श्लोक में अंग के दृष्टि द्वारा आलिंगित होने कारण होने पर भी उसका ग्रहण कार्य नहीं कहा गया और उसमें हेतु कहा गया पूर्वदृष्ट अंग इस कारण विद्याधर के अनुसार उक्तिनिमित्त विशेषोक्ति और अतिशयोक्ति अलंकार हैं ॥ १० ॥

हित्वैकमस्यापघनं विशन्ती तद्दृष्टिरङ्गान्तरमुक्तिसीमाम्।
चिरं चकारोभयलाभलोभात् स्वभावलोला गतमागतञ्च ॥ ११ ॥

जीवातु—हित्वेति। स्वभावलोला अभिमतविषयलाभे किमु वक्तव्यमिति भाव। तद्दृष्टिर्भैमीदृष्टिरस्य नलस्य एकमपघनमवयवम्। 'अपघनोऽङ्ग'-मित्यदन्तो निपात। हित्वा अङ्गान्तरभुक्तिसीमामवयवान्तरदेश विशन्ती चिरमुभयो लाभे लोभाद्गमनर्थनात्। 'उभादुदात्तो नित्यम्' इत्यत्र पृथक्सूत्र करणादेव नित्यमजादेरो सिद्धे पुनर्नित्यग्रहणमुभयशब्दस्य वृत्तावप्ययजर्थमिति कैयट। गतमागतञ्च चकार। उभयोरपि तथा रमणीयत्वादि भाव ॥११॥

अन्वय—स्वभावलोला तद्दृष्टि अस्य एकम् अपघन हित्वा अङ्गान्तर-भुक्तिसीमां विशन्ती उभयलाभलोलात् चिर गतम् आगत च चकार।

हिन्दी—स्वभावत चचल उस (दमयन्ती) की दृष्टि इस (नल) के एक अग को छोड कर अन्य अग को देखने की सीमा में प्रविष्ट होती हुई दोनों (पूर्वदृष्ट और पश्चाद्दृष्ट) अवयवो (को देखने) के लोभ के कारण चिर काल तक गमनागमन करती रही।

टिप्पणी—नल का प्रत्येक अङ्ग सुन्दर था। जब एक अङ्ग से हट कर दमयन्ती की दृष्टि नल के अन्य अङ्ग पर पडती तो पहिले से कठिनता से हट पाती। सब ही तो अङ्ग भले लगते थे। किससे नयन हटें, किस पर स्थिर रहे? एक तो नयन प्रकृत्या चचल, उस पर यह स्थिति। एक व्यापारी भी तो देशातर जाते हुए अपनी वस्तु बेचने और नयी वस्तु खरीदने मे ऐसे ही गमनागमन किया करता है! क्या बेचे, क्या खरीदे? ॥ ११ ॥

निरीक्षितञ्चाङ्गमवीक्षितञ्च दृशा पिबन्ती रभसेन तस्य।
समानमानन्दमिय दधाना विवेद भेद न विदर्भसुभ्रू:॥ १२॥

जीवातु—निरीक्षितमिति। इय विदर्भसुभ्रूर्वैदर्भी तस्य नलस्य सबन्धि निरीक्षित च अवीक्षित चाङ्ग दृशा रभसेन पिबन्ती तृष्णया पश्यन्ती समान-मानन्द दधाना भेदमिद दृष्टपूर्वमिदमदृष्टपूर्वमिति विवेक न विवेद। उभे अप्य-नवद्यया अपूर्ववदेव पीते इत्यर्थ ॥ १२॥

अन्वय—इय विदर्भसुभ्रू तस्य निरीक्षितम् अवीक्षित च अङ्ग दृशा रभसेन पिबन्ती समानम् आनन्द दधाना भेद न विवेद।

हिन्दी—यह विदर्भ की सुन्दर भ्रुकुटिवाली (दमयन्ती) उस (नल)

के सादर देखे और विशेष कारण से अदेखे अङ्ग को दृष्टि से औत्सुक्य, हर्ष-तृष्णापूर्वक पीती हुई एक सी प्रसन्नता प्राप्त करती ( दोनों—देखे-अदेखे ) अङ्गों में भेद ( तारतम्य ) न जान पायी।

टिप्पणी—सभी अङ्ग सुन्दर थे। सो दमयन्ती को देखे और अदेखे अङ्गों के बीच कुछ भेद, किसी प्रकार का भेद ही न ज्ञात होता था। उसका हृदय उत्सुकता, प्रसन्नता और अङ्गों को देखने की तृष्णा से ऐसा पूर्ण हो रहा था कि वह जैसे प्रत्येक अङ्ग को दृष्टि से पी जाना चाह रही थी। उसे देखे अदेखे अङ्ग में यह ज्ञात ही न हो पा रहा था कि अधिक सुन्दर कौन है? यह भी पता नहीं चल रहा था कि क्या देखा, क्या न देखा? किस अङ्ग को पूर्णतया देखा, किसे अधूरा देखा? किसको सादर देख लिया, किसको कारण विशेष से न देख पाया? भावविवशता और आनन्दातिरेक में दमयन्ती की दशा उस योगिनी के समान हो रही थी, जो सर्वत्र ब्रह्म ही को देखती है। देखे घट आदि और अदृष्ट, वागगोचर, श्रुतिगम्य ब्रह्म-स्वरूप में क्या निःसार है, क्या सारवान्, यह सादर विचार करती आनन्द स्वरूप ब्रह्मसाक्षात्कार में परमानन्द का अनुभव करती है। लोक जीवन में देखे के प्रति अवज्ञा और अदेखे के प्रति जो उत्साह होता है, वह दमयन्ती में नहीं था। सभी तो रमणीय था। उसे समान आनन्द हो रहा था। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और काव्यलिंग अलङ्कार॥ १२॥

सूक्ष्मे घने नैषधकेशपाशे निपत्य निष्पन्दतरीभवद्भ्याम्।
तल्लोचनाभ्यामनुबन्धं न विमोच्य गन्तुमपारि तल्लोचनखञ्जनाभ्याम्॥ १३॥

जीवातु—सूक्ष्म इति। सूक्ष्मे तनीयसि घने सान्द्रे दृढे च नैषधस्य नलस्य केशपाशे केशकलापे केशापाशबन्धने च। 'घन सान्द्रे दृढे दार्ढ्ये पाश पश्चादि-बन्धने' इति विश्वः। निपत्य निष्पन्दतरीभवद्भ्यामेकत्र विस्मयादन्यत्र यन्त्र-लग्नाच्च निश्चलीभवद्भ्यां तस्या भैम्या लोचने एव खञ्जनौ नेत्रोपमान-पक्षिणौ। 'खञ्जरीटस्तु खञ्जनः' इत्यमरः। ताभ्यां तस्य केशपाशस्य सम्बन्धिन-मनुबन्धं तत्र सक्ति बन्धनञ्च विमोच्य मोचयित्वा गन्तुं नापारि न शेके। पारयतेर्भावे लुङ्। श्लिष्टविशेषणं रूपकम्॥ १३॥

अन्वय—सूक्ष्मे घने नैषधकेशपाशे निपत्य निष्पन्दतरीभवद्भ्यां तल्लोचनखञ्जनाभ्यां तस्य अनुबन्धं विमोच्य गन्तुं न अपारि।

हिन्दी—महीन और घने निषधराज के केश जाल मे पडकर पल्क-झपकना छोड निष्पद हुए उस ( दमयन्ती ) के नयन रूप खजन उस ( केश-पाश का अनुबन्ध ( बन्धन, केशावलोकन-मोह ) तोडकर जाने मे समर्थ न हो पाये।

टिप्पणी—दमयन्ती के खजन-पक्षी जैसे नयन निषधाधिपके केशो पर ऐसे मुग्ध हो गये कि बस देखते ही रह गये, हट ही न पाये। केशो के जाल मे फँसे पक्षी खजन-नयन बन्धन तोडकर कैसे उड जाते? कठिन बन्धन काट पक्षी उड ही नही सकते। भला आदमी अनुबन्ध ( मुहायदा, कान्ट्रैक्ट ) तोड ही कैसे सकता है? भाव यही है कि दमयन्ती के लोचन नल के सूक्ष्म घन केशजाल मे उलझ कर रह गये। सामुद्रिक के अनुसार हाथ, दांत, अगुलि-पोर और केश सूक्ष्म और घन ही शुभ होते हैं—'सूक्ष्मास्तु पाणिदशनाङ्गुलिपर्वकेशा'। मल्लिनाथ के अनुसार श्लिष्टविशेषण रूपक है, विद्याधर ने श्लेष और रूपक अलकारो का निर्देश किया है ॥ १३ ॥

भूलोकभर्तुर्मुखपाणिपादपद्मेषु परीरम्भमवाप्य तस्य।
दमस्वसुर्दृष्टिसरोजराजिश्चिर न तत्याज सबन्धुबन्धम् ॥ १४ ॥

जीवातु—भूलोकेति। दमस्वसुर्दृष्टय एव सरोजानि क्रियाभेदाद्बहुत्व तेषा राजि भूलोकभर्तुस्तस्य नलस्य मुख च पाणी च पादौ च मुखपाणिपादम् प्राण्यङ्गत्वादेवकवद्भाव। तदेव पद्मानि तेषु परीरम्भमाश्लेपमवाप्य समाना बन्धव सबन्धव। 'ज्योतिर्जनपद' इत्यादिना समानशब्दस्य 'स' भाव। तेषु बन्धमासक्ति चिर न तत्याज। स्निग्धा हि बन्धव चिरमनाश्लिष्य न मुञ्चन्तीति भाव। पद्मत्वसजातित्वात् सबन्धुत्वम् ॥१४॥

अन्वय—दमस्वसु दृष्टिसरोजराजि तस्य भूलोकभर्तु मुखपाणिपाद-पद्मे परिरम्भम् अवाप्य सबन्धुबन्ध चिर न तत्याज।

हिन्दी—दम की बहिन ( दमयन्ती ) की दृष्टिरूपा कमलावलि उस पृथ्वीलोक के भर्त्ता ( नल ) के मुख, कर, चरण-रूप कमलो का आलिंगन प्राप्त कर ( भलीभाँति देखकर ) अपने सम्बन्धी ( सगोत्री ) का बन्धन (दर्शनलोभ) चिरकाल तक न छोड पायी।

टिप्पणी—बहुत समय तक दमयन्ती नल के मुह, हाथ, पैरों को

अनुराग पूर्वक, टकटकी बाँधे निहारती रही। नयनों का उपमान भी कमल है, और मुख, कर, चरण का भी। सो दमयन्ती के कमल-नयन और नल के मुख, कर, चरण—कमल क्या मिले, दो बन्धु, दो सगोत्री मिले। ये सगोत्री चिरकाल तक भेंटते रहे। ऐसा होता ही है। विद्याधर के अनुसार यहाँ छेकानुप्रास रूपक-समासोक्ति अलंकार है॥ १४॥

तत्कालमानन्दमयो भवन्ती भवत्तरानिर्वचनीयमोहा।
सा मुक्तसंसारिदशारसाभ्यां द्विस्वादमुल्लासममुङ्क्त मृष्टम्॥ १५॥

जीवातु—तत्कालमिति। तस्मिन् काले तत्कालम् अत्यन्तसंयोगे द्वितीया। आनन्दमयी भवती आनन्दात्मिका सती टिड्ढाणञिति ङीप्। तथा च भवन-रोऽतिशयेन भवन् अनिर्वचनीयो निर्वक्तुमशक्यो मोहः अप्रतिपत्तिर्यस्याः सा आनन्दमग्नेत्यर्थः। सा भैमी विमुक्तसंसारिणोर्दशे अवस्थे तयोर्यौ रसौ स्वादौ ताभ्यां द्वौ स्वादौ यस्य तद्द्विस्वादम्ताद्दृक् स्वादमित्यर्थः। मृष्टं शुद्धमुल्ला-समुल्लासमिमुङ्क्ते भुक्तवती। 'भुजोऽनवने' इति लुङ् तङ्। आनन्दसारव-तदात्मैव किञ्चिद्विवेदेत्यर्थः॥ १५॥

अन्वय—तत्कालम् आनन्दमयी भवती भवत्तरानिर्वचनीयमोहा सा मुक्तसंसारिदशारसाभ्यां द्विस्वादं मृष्टम् उल्लासम् अभुङ्क्त।

हिन्दी—उस समय आनन्दस्वरूपा होती अत्यन्त लोकोत्तर (अवर्णनीय) मोह में पडी उस (दमयन्ती) ने मुक्त और संसारी—दो प्रकार की दशाओं के दो प्रकार के रस से दो-स्वाद वाले स्वादिष्ट उल्लास का भोग किया।

टिप्पणी—उस समय दो प्रकार का अद्भुत, लोकोत्तर आनन्द मिला दमयन्ती को। संसारमुक्त योगियों के परमानन्द-जैसा और लोक-जीवन के आनन्द जैसा। दो स्वाद, दो रस, दो गुना हर्षोल्लास। यह नल है, यह जान कर दमयन्ती आनन्दमयी हुई। यह आनन्दरूपता हुई मुक्तदशा। इस सुरक्षित अन्तःपुर में नल कैसे हो सकते हैं? यह हुआ मोह अथवा भ्रम, मूर्च्छा। यह अनिर्वचनीय मोहता हुई संसारिदशा। इस प्रकार एक ही समय दमयन्ती ने मुक्त और संसारी—दोनों दशाओं का अनुभव किया। विद्याधर के अनुसार भावोदय और अतिशयोक्ति अलंकार॥ १५॥

दूते नलश्रीभृति भाविभावा कलङ्किनीयं जनितेति नूनम् ।
न स व्यधान्नैषधकायमायं विधिः स्वयं दूतमिमां प्रतीन्द्रम् ॥१६॥

जीवातु—अथ भैमीदूतसम्भाषणं विबुधैर्नलैकबद्धप्राणाया तस्यास्तदमनौचित्यं द्वाभ्यां परिहरति—दूत इत्यादि । नलस्य श्रियमिव श्रियं बिभर्तीति नलश्रीभृत् तत्सदृश इत्यर्थः । निदर्शनालङ्कारः । तस्मिन् दूते भाविभावा भविष्यदनुरागा इयं भैमी कलङ्किनी भग्नव्रता जनिता भविष्यतीति मत्वा जनिधातोर्लुट् । विधिर्विधाता इमां भैमीं प्रति नैषधस्य काय एव माया कपटं यस्य तं नलरूपधारिणं स्वयं साक्षादिन्द्रमेव दूतं न व्यधात् न कल्पितवान् उक्तदोषपरिहारायैवेन्द्रस्य तादृशीं बुद्धिं नाजीजनदित्यर्थः । नूनमिति वितर्के वस्तुविचारत्वान्नायमुत्प्रेक्षालङ्कारः । दूतभावतिरोहितस्यापि तस्य वस्तुनो नलत्वाभाय कलङ्क इति भावः ॥ १६ ॥

अन्वयः—नलश्रीभृति दूते भाविभावा इयं कलङ्किनी जनिता—इति नूनं विधिः इमां प्रति नैषधकायमायं स्वयम् इन्द्रं दूतं न सः व्यधात् ।

हिन्दी—नल की कान्ति धारण करने वाले दूत में अनुरागिणी हो यह ( दमयन्ती ) कलंकिनी हो जायेगी, लगता है—यही ( विचारकर ) विधाता ने इस ( दमयन्ती ) के प्रति निषधराज का शरीर धारण करने वाले ( कपटनलरूपधारी ) स्वयम् इन्द्र को दूत नहीं कल्पित किया ।

टिप्पणी—इन्द्र का कपट प्रसिद्ध ही है । इन्द्र के मन में यह भी आ सकता था कि वह नल का कपटवेष बना ले और नल रूप में स्वयं दूत बन कर दमयन्ती के निकट याचना करने जा पहुँचे । ऐसी स्थिति में नल के रूप में इन्द्र को देखकर, उसे नल मानकर दमयन्ती उसकी अनुरागिणी हो जाती । भले ही अनजाने में सही, नल-बुद्धि से, नल के भ्रम से ही सही, दमयन्ती का यह इन्द्रानुराग हो जाता और उसका पातिव्रत कलंकित हो जाता । कवि-कल्पना है कि विधाता ने इन्द्र को नलरूप बना स्वयं दूत बनने की इसी आशंका से बुद्धि ही नहीं दी । वह स्वयं नहीं गया, उसने नल को ही दूत बनाकर भेजा । परिणामतः दमयन्ती पर कलंक लाने का अवसर नहीं आया । अनौचित्य नहीं हुआ । द्वितीय चरण में 'जनितेति' के स्थान में 'जनि मेति' पाठान्तर भी है । अर्थ हुआ—'यह कहीं कलंकिनी न हो

जाय" ।' विद्याधर ने यहाँ उत्प्रेक्षालङ्कार माना है, परन्तु इसके विपरीत मल्लिनाथ यहाँ उत्प्रेक्षा का निषेध करते हैं, क्योंकि उनके अनुसार यहाँ 'नूनम्' का प्रयोग वस्तुविचारत्व के कारण वितर्क में हुआ है। दूतभाव-तिरोहित भी उस 'वस्तु' के नष्ट होने से यह कलंक नहीं है, यह आशय है। मल्लिनाथ ने यहाँ निदर्शनालङ्कार का विधान किया है। चन्द्रकलाकार 'नूनम्' को उत्प्रेक्षा द्योतक ही मानते हैं ॥ १६ ॥

पुण्ये मनः कस्य मुनेरपि स्यात्प्रमाणमास्ते यदघेऽपि धावत् ।
तच्चिन्ति चित्तं परमेश्वरस्तु भक्तस्य हृष्यत्करुणो रुणद्धि ॥१७॥

जीवातु—ननु देवेऽपि समागते तदभिलाषेणोक्तदोषावकाशः कुत इत्याशङ्क्य चित्तवृत्तीनां क्षणिकत्वान्न तथा श्रद्धेयमित्याह—पुण्य इति। मुनेर्यतेरपि किमुतान्यस्येति भावः। कस्य मनः पुण्ये स्यात् पुण्य एव प्रमाणं न कस्यापीत्यर्थः। कुतः, यद्यस्मादघे पापेऽपि धावदुच्छृङ्खलं प्रवर्तमानं तन्मन एव प्रमाणं निश्चायकमास्ते। किन्तु हृष्यत्करुणः उद्यत्कृपः परमेश्वर एव तच्चिन्ति पापचिन्तकं भक्तस्य चित्तं रुणद्धि निवारयति। तस्माद् विधिविलसितमेवैतदिन्द्रचेष्टितमिति भावः ॥ १७ ॥

अन्वय—कस्य मुनेः अपि मनः पुण्ये स्यात्, यत् अघे अपि धावत् प्रमाणम् आस्ते ? तु हृष्यत्करुणः परमेश्वरः तच्चिन्ति भक्तस्य चित्तं रुणद्धि।

हिन्दी—किस मुनि का भी मन पुण्य में (लीन) रहेगा (किसी का नहीं), क्योंकि पाप के प्रति दौड़ना (मन ही) प्रमाण होता है। (ऐसा भी अन्वय किया जाता है—कस्य अपि मुनेः मनः पुण्ये प्रमाणं स्यात् (अपि तु न स्यात्), यत् अघे अपि धावत् आस्ते अर्थात् किस मुनि का भी मन पुण्य के विषय में प्रमाण (निश्चित) होगा—किसी का नहीं, क्योंकि (वह मन तो) पाप के प्रति दौड़ता रहना रहता है।) किन्तु करुणापरायण परमेश्वर पाप का चिन्तन करते भक्त के (अथवा परमेश्वर का चिन्तन करने वाले भक्त के) चित्त को (पापोन्मुख होने से) रोकते हैं।

टिप्पणी—मन चंचल है, प्रकृत्या पापोन्मुख। बड़े से बड़ा मुनि भी मन की इस चंचलता के कारण कलङ्की हो सकता है, बेचारी दमयन्ती तो एक अनारिणी बाला ही थी। वह नलरूपधारी इन्द्र के प्रति अनुरागिणी हो

सक्ती थी। भक्त पर करुणापरायण भगवान् दया करते है, वे सदा भक्त को पाप मे पडने से बचाया करते हैं। करुणापर परमेश्वर ने दमयन्ती की भी रक्षा की। उन्होने इन्द्र को नलकपटरूप धारण करने की बुद्धि नही दी। जिन पर भगवान् की कृपा होती है, वे पाप मे प्रवृत्त कभी नही होते। विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास ॥ १७ ॥

सालीकदृष्टे मदनोन्मदिष्णुर्यथाप शालीनतया न मौनम्।
तथैव तथ्येऽपि नले न लेभे मुग्धेषु क सत्यमृषाविवेकः ॥ १८ ॥

जीवातु—सम्प्रति धाष्टर्यदोष परिहरति—सेति। मदनोन्मदिष्णु उन्मदशीला 'अलङ्कृञ्' इत्यादिना इष्णुच्। सा भैमी यथा अलीकदृष्टे मिथ्यादृष्टे शालीनतया अधृष्टतया। 'शालीनकौपीने अधृष्टाकार्ययो' इति निपात। मौन नाप तदैव तथ्येऽपि नले न लेभे। एतत्सत्येऽनुचितमित्याशङ्क्य अर्थान्तरन्यासेन परिहरति। मुग्धेषु मदनोन्मादेषु सत्यमृषा सत्यासत्ययोर्विवेको विवेचना नास्तीत्यर्थ। अत एव न धाष्टर्यदोषोऽपीति भाव ॥ १८ ॥

अन्वय—मदनोन्मदिष्णु सा यथा अलीकदृष्टे शालीनतया मौन न आप तथा एव तथ्ये अपि नले मौन न लेभे, मुग्धेषु सत्यमृषाविवेक क?

हिन्दी—काम से उन्माद युक्त वह ( दमयती ) जैसे मिथ्यादृष्ट ( नल ) के प्रति ( अपनी स्वाभाविक ) शालीनतया के कारण ( भी ) चुप न रह सकी, वैसे यथार्थ भी नल के प्रति चुप न रही, मूढ हुए व्यक्तियो मे सत्यासत्य का विवेक कहाँ?

टिप्पणी—दमयती स्वभावत शालीन थी, धृष्टा-प्रगल्भा न थी। ऐसी नारियाँ प्रिय के वास्तविक रूप मे समुख होने पर लज्जा के कारण प्राय चुप रह जाया करती हैं—भले ही स्वप्न-चित्रादि मे मिथ्यादृष्ट प्रिय से जो चाहे वह बोल लें। दमयती क्योकि मदनोन्मादिनी होर ही थी, अत वह प्रिय के वास्तविक रूप मे समुख होने पर भी चुप न रह पायी। वस्तुत. मुग्ध, मोहग्रस्त जना मे विवेक रह ही नही जाता। सत्य-असत्य, वक्तव्य-अवक्तव्य का विचार वे कर नहीं पाते। द्वितीय चरण में 'शालीनतया' का पाठातर 'शालीनतमा' भी है। वहाँ 'शालीनतमा' को 'सा' का विशेषण मान कर अर्थ करना चाहिए—'अतिमलज्जा'। अर्थान्तरन्यास अलकार।१८।

व्यर्थीभवद्भावविधानयत्ना स्वरेण साथ स्खलनाद्गदेन।
सखीजने साध्वससन्नवाचि स्वयं तमूचे नमदाननेन्दुः ॥१९॥

जीवातु—व्यर्थीभवदिति। अथ द्विस्वादनानान्तरं व्यर्थीभवन् भावविधाने आकारगोपने यत्नो यस्याः सा गोप्तुमशक्तेत्यर्थः। सा भैमी सखीजने साध्वसेन सन्नवाचि कुण्ठितमुखे कुण्ठिते सति, अन्यथा सखीमुखेनैव ब्रूयादिति भावः। नमदाननेन्दुर्लज्जानम्रमुखी सती स्खलनाद्गदेन स्खलितेन स्वरेण तं नलं स्वयमूचे कर्तरि लिट् 'ब्रुवो वचि' ॥ १९ ॥

अन्वय—अथ व्यर्थीभवद्भावविधानयत्ना सा साध्वससन्नवाचि सखीजने नमदाननेन्दुः तं स्वयं स्खलनाद्गदेन स्वरेण ऊचे।

हिन्दी—तत्पश्चात् सात्त्विक भाव को छिपाने में जिसका प्रयास व्यर्थ हो गया है, ऐसी वह (दमयन्ती परपुरुष के अन्तःपुर में सहसा प्रविष्ट हो जाने से) भय के कारण सखियों के अवाक् रह जाने पर मुख-चन्द्र को नीचा किये उस (नल) से स्वयं विकल—छिन्न स्वर में बोली।

टिप्पणी—दमयन्ती के नल के प्रति मौन न रह पाने का एक और कारण। परपुरुष को अन्तःपुर में देख सखी-समूह आतङ्कित हो कुण्ठित और अवाक् रह गया, अतः दमयन्ती को स्वयम् अतिथि से बोलना पड़ा। स्खलद्-गद्गद स्वर और विनत-आनन स्वाभाविक लज्जा का द्योतक। विद्याधर के अनुसार भावोदय और रूपक अलङ्कार ॥ १९ ॥

नत्वा शिरोरत्नवतापि पाद्यं सम्पाद्यमाचारविदातिथिभ्यः।
प्रियाक्षरालीरससारदापि वैदर्भि विशेषा मधुपर्कतृप्तिः ॥ २० ॥

जीवातु—अथास्यातिथ्यं चिकीर्षुर्भैमी तत्कर्तव्यतामाह—नत्वेत्यादि। आचारविदा गृहस्थेन अतिथिभ्यो नत्वा पदयोर्निपत्य शिरोरत्नस्य रत्ना कान्त्यापि पाद्यं पदार्थं जलं 'पादार्घाभ्यां च' इति यत्प्रत्ययः। सम्पाद्यं, किन्तु प्रियाक्षराल्या प्रियवाक्यसन्दर्भेणैव रसधारा आनन्दलहरी तयापि भैमी विशिनष्टि मधुपर्केण या तृप्तिः स विशेषाभ्यधिका तुल्यानुल्यत्वेनोत्कृष्टेव इति भावः ॥ २० ॥

अन्वय—आचारविदा नत्वा शिरोरत्नवता अपि अतिथिभ्य पाद्यम् सम्पाद्यम् प्रियाक्षरालीरससारदा अपि वैदर्भी मधुपर्कतृप्तिं विशेषा।

हिन्दी—आचार के ज्ञानी ( गृहस्थ ) को झुककर शिरोरत्न (चूडामणि) की दीप्ति से भी अतिथियों को पाद्य ( चरण क्षालनार्थ जल ) समर्पित करना चाहिए और प्रिय—मीठे वचनों की रसधारा से भी विधियुक्त मधुपर्क से ( प्राप्त होनेवाली ) तृप्ति देनी चाहिए।

टिप्पणी—उचित साधन सामग्री के अभाव में भी अतिथि का समुचित सत्कार सद्गृहस्थ का कर्तव्य है। जल न हो तो शिर झुका कर विनय रूप पाद्य समर्पित कर दे और मधुपर्क ( दधि, घृत और मधु मिश्रित खाद्य ) न हो तो मधु जैसे मीठे वचन बोलकर ही अतिथि को तृप्त करे। भाव यह कि अतिथि सत्कार तो प्रत्येक दशा में सद्गृहस्थ का कर्तव्य है। उत्तरार्द्ध का पाठांतर 'उक्त्यापि युक्ता मधुपर्कतृप्तिर्मे तद्गिरस्त्वादृशि धृष्टता मे' भी पाठांतर है। सुखावबोध ( जिनराज ) और साहित्यविद्याधरी में व्याख्या है—'त्वादृशि भवत्सदृशे प्राघूर्णके मे मम वाचो धृष्टता धाष्ट्यं दूषण न भवति'—आप जैसे अतिथि के प्रति मेरे बोलने की धृष्टता दोष नहीं है, ( क्योंकि मधुपर्क तृप्ति वाणी से तो देनी ही चाहिए। ) प्राघूर्णक अर्थात् अतिथि ( घुमक्कड, रमते राम )। इस प्रकार दमयंती ने स्वयम् नल से वार्तालाप करने की धृष्टता का एक और उचित कारण उपस्थित कर दिया। छेकानुप्रास और काव्य-लिंग अलकार साहित्य विद्याधरी समत ॥ २० ॥

स्वात्मापि शीलेन तृणं विधेयं देया विहायासनभूर्निजापि।
आनन्दबाष्पैरपि कल्प्यमम्भः पृच्छा विधेया मधुभिर्वचोभिः ॥ २१ ॥

जीवातु—स्वात्मापीति। किञ्च शीलेनाचारप्रमाणेन स्वदेहोऽपि। 'आत्मा जीवधृतौ देहः' इति वैजयंती। तृणं विधेयं तृणवदर्पणीयम् निजापि आसन-भूरुपवेशनस्थानं विहाय स्वयं ततः उत्थाय देया, आनन्दबाष्पैरप्यम्भः पादोदकं कल्प्यम्, मधुभिर्मधुप्रायैः वचोभिः पृच्छा कुशलप्रश्नः। 'प्रश्नोऽनुयोगः पृच्छा च' इत्यमरः। भिदादित्वादङ् प्रत्ययः। विधेया कर्तव्या। 'तृणानि भूमिरुदकं वाक् चतुर्थी च सूनृता। अप्रणद्योऽतिथिः सायमपि वाग्भूतृणोदकैः' इति स्मरणाद् तृणाद्यसम्भवे तत्स्थाने स्वशरीरादिकमपि देयम् अशक्तस्यानुकल्पेनापि शास्त्रार्थ-सिद्धेरिति भावः ॥ २१ ॥

अन्वय—शीलेन स्वात्मा अपि तृणं विधेयम् निजा अपि आसनभूः

विहाय देया पाद्यवार्यं अपि सम्यक् कुशलम् मधुरैः वचोभिः पृच्छा विधेया।

हिन्दी—शील ( सदाचार ) के ज्ञानी ( गृहस्थ द्वारा ) अपना शरीर भी ( अतिथि निमित्त ) तृण-तुल्य ( अर्पित ) कर देना चाहिए, अपने बैठने का भी स्थान छोड़कर देना चाहिए, आनन्दाश्रुजल से भी पाद्य कल्पित करना चाहिए और मीठे वचनों से भी कुशल प्रश्न पूछना चाहिए।

टिप्पणी—भाव यही है कि साधनाभाव अथवा सामग्री के अभाव में अतिथि की सेवा उचित और आवश्यक है। जो भी सम्भव हो, उसी से अतिथि-सत्कार सदाचारी गृहस्थ का कर्तव्य है। जिनके भी न हों तो अपना शरीर तो है और आसन नहीं तो अपने बैठने की धरती तो है। आनन्दाश्रुजल का पाद्य, मीठे वचनों का मधुपर्क तो सम्भव ही है। स्तुति-वचन यही है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और रूपक अलंकार ॥ २१ ॥

पदोपहारेऽनुपनम्रतापि सम्भाव्यतेऽसा त्वरयापराधः।
तत्कर्तुमर्हाञ्जलिमञ्जनेन स्वसम्भृतिप्राञ्जलतापि तावत् ॥ २२ ॥

जीवातु—पदेति। पदोपहारे पादोदकप्रस्तावे त्वरया वेगेन अपामुदकानामनुपनम्रता असन्निहितत्वमपराधः अपचारः सम्भाव्यते अपराधत्वेन गृह्यत इत्यर्थः। तत्, तस्मात् अञ्जलिमञ्जनेनाञ्जलिबन्धेन तत्पूर्वकत्वमित्यर्थः। स्व स्यात्मनः सम्भृत्या सम्भरेण सन्निधानेन प्राञ्जलता आर्जवं विवेकमिति यावद् सापि तावत्कर्तुमर्हा आतिथ्यक्रियासामर्थ्ये विनयाचरणेनापि तच्चित्तोपार्जनं कर्तव्यम्। अन्यथा प्रत्यवायादिति भावः ॥ २२ ॥

अन्वय—पदोपहारे त्वरया अपाम् अनुपनम्रता अपि अपराधः सम्भाव्यते तत् अञ्जलिमञ्जनेन स्वसम्भृतिप्राञ्जलता अपि तावत् कर्तुम् अर्हा।

हिन्दी—चरण धोने के लिए झट से जल न लाना भी अपराध माना जाता है, सो अञ्जलि जोड़ कर अपनी आतिथ्य रूपा विनम्रता प्रकट करना उचित है।

टिप्पणी—यह सम्भव है कि अतिथि के चरणप्रक्षालनार्थ पाद्य उपस्थित करने में कुछ विलम्ब हो। लोकदृष्टि के अनुसार यह भी दोष है, अतएव उचित यह है कि अतिथि के सम्मुख हाथ जोड़ कर अपना विनय प्रकट करें

ही आतिथ्य सत्कार किया जाय। भाव यह है कि इस प्रकार विनम्रभाव प्रकट करके भी अतिथि सत्कार हो जाता है। विद्याधर के अनुसार काव्य लिंग अलंकार ॥ २२ ॥

पुरा परित्यज्य मयात्यसर्जि स्वमासनं तत्किमिति क्षणन्न।
अनर्हमप्येतदलङ्क्रियेत प्रयातुमीहा यदि चान्यतोऽपि ॥ २३ ॥

जीवातु–पुरेति। मया स्वामात्मीयमासनं पुरा पूर्वं त्वद्दर्शनक्षण एव परित्यज्य तत उत्थायेत्यर्थः। अत्यसर्जि अदायि तदेतदासनमनर्हमत्यश्लाघ्यमपि यदि वा अन्यतः कुतः प्रयातुमीहा वा तथापि किमिति क्षणं नालङ्क्रियेत? भवतजनानुकम्पया क्षणमात्रमत्रोपवेष्टव्यमिति भावः ॥ २३ ॥

अन्वय—मया स्वम् आसनं पुरा परित्यज्य अत्यसर्जि, यदि वा एतद् अनर्हम् अन्यत: प्रयातुम् अपि ईहा किम् इति क्षणं न अलङ्क्रियेत।

हिन्दी—मैंने ( दमयती ने ) अपना आसन पहिले ही छोड़कर अर्पित कर दिया है, और यदि यह ( आसन ) अवाछनीय मान अन्यत्र जाने की भी इच्छा है तो क्षण भर को क्यों न इसे सुशोभित करें।

टिप्पणी—विनय प्रकट करती दमयन्ती ने स्वागतार्थ उठकर अपने द्वारा रिक्त आसन पर क्षण भर तो अवश्य बैठने की नल से प्रार्थना की। उसने यह आशङ्का प्रगट की कि आप जैसे श्रेष्ठ पुरुष को कदाचित् नारी के आसन पर बैठना उपयुक्त न लगे और उसकी अन्यत्र जाने की इच्छा हो। ऐसी स्थिति में भी कुछ क्षण को तो उसे इस आसन को अलङ्कृत करना उचित ही होगा। यह प्रार्थना मानना अनुचित न होगा। विद्याधर के अनुसार विभावना ॥ २३ ॥

निवेद्यतां हन्त समापयन्तौ शिरीषकोषम्रदिमाभिमानम्।
पादौ कियद्दूरमिमौ प्रयासे निधित्सते तुच्छदयं मनस्ते ॥ २४ ॥

जीवातु–निवेद्यतामिति। शिरीषकोषस्य म्रदिमाभिमानं मार्दवगर्वं समापयन्तौ निवर्तयन्तौ इमौ पादौ। 'पादः पदङ्घ्रिश्चरणोऽस्त्रियाम्' इत्यमरः। तुच्छदयं निष्कृपं ते मनः ( कर्तृ ) कियद्दूरं कियच्चिरमित्यर्थः। प्रयासे निधित्सते निधातुमिच्छति। दधातेः सन्नन्तात्लटि तङ्। 'सनिमीमा' इत्यादिना इसादेशः। अत्र 'लोपोऽभ्यासस्य' इति अभ्यासलोपः। निवेद्यतां ज्ञाप्यतां वाक्यार्थः ( कर्म )। इतेरनुकम्पायाम् ॥ २४ ॥

अन्वय —हन्त, निवेदनाम्—शिरीषकोषत्रदिमाभिमान ममापयन्तौ इमौ पदौ तुच्छदय ते मन कियद्दूर प्रयामे निनित्सते ?

हिन्दी—कृपया बतायें—सिरिस-फूलों की कोमलता के अभिमान को समाप्त करने इन चरणों को कृपाशून्य आपका मन कितनी दूर तक आयास ( श्रम ) में रखना चाहता है ?

टिप्पणी—शिष्ट-व्यवहारोचित वचनों की एक शैली। आपका गतव्य क्या है ? इन कोमल चरणों को चला-चला कर और कितना कष्ट देंगे ? अब तो दया कीजिए, इन सिरिसकुसुमों से भी कोमल चरणों को कुछ तो विश्राम दीजिए। उपेन्द्रवज्रा छन्द। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-उत्प्रेक्षा उपमा अलंकार ॥ २४ ॥

अनायि देशः कतमन्त्वयाद्य वसन्तमुक्तस्य दशा वनस्य ।
त्वदाप्तसङ्केततया कृतार्था श्रव्यापि नानेन जनेन संज्ञा ॥ २५ ॥

जीवातु—अनायीति। अद्य त्वया कतमो देशो वसन्तमुक्तस्य वनस्य दशाम-नायि नीतो रिक्तीकृत इत्यर्थ। नयतेर्द्विकर्मकत्वात् प्रधाने कर्मणि लुङ्। किञ्च त्वदाप्तसंकेततया त्वयि लब्धसङ्गतितया कृतार्था सफला संज्ञा नामानेन जनेन आत्मना श्रव्यापि श्रोतुमर्हापि न किमिति काकु कश्च वचोदयत्, कुत आगत, किञ्च ते नामधेय तन्निवेदनेनाप्यनुग्राह्योऽयं जन इति भाव ॥ २५ ॥

अन्वय—त्वया अद्य कतम देश वसन्तमुक्तस्य वनस्य दशाम् अनायि ? अनेन जनेन त्वदाप्तसङ्केततया कृतार्था संज्ञा श्रव्या अपि न ?

हिन्दी—आपने आज किस देश को वसन्त ऋतु से परित्यक्त वन की स्थिति को पहुँचा दिया है ? यह जन ( दमयन्ती ) आपका संकेत करने से कृतार्थ संज्ञा ( आपका नाम ) क्या सुनने योग्य भी नहीं है ?

टिप्पणी—आप किस देश के वासी हैं और आपका शुभ नाम क्या है ? पूछने की शिष्ट शैली। आपके चले आने से कौन-सा देश उजड़ गया है, वसन्त के चले जाने से श्री-हीन वन के समान ? क्या मैं ऐसी अभागी हूँ कि आपके शुभ नामधेय से अवगत हो कृतकाम अक्षरों को भी नहीं जान सकती ? मल्लिनाथ के द्वारा काकुवक्रोक्ति का संकेत, विद्याधर के अनुसार निदर्शना और काव्यलिङ्ग अलंकार ॥ २५ ॥

तीर्णं किमर्णोनिधिरेव नैव सुरक्षितेऽभूदिह यत्प्रवेशः।
फलं किमेतस्य तु साहसस्य न तावदद्यापि विनिश्चिनोमि॥ २६॥

जीवातु—तीर्णं इति। सुरक्षिते साधुगुप्ते अत्यन्तदुष्प्रवेश इत्यर्थः। इहान्तःपुरे प्रवेशोऽभूदिति यद् एष प्रवेशः अर्णोनिधिरर्णव एव तीर्णो न किम्? अर्णवतरणतुल्य न किमित्यर्थः। किन्तु एतस्य साहसस्य फलं किमद्यापि चिरं विमृश्यापीत्यर्थः। तावत् न विनिश्चिनोमि निश्चेतुं न शक्नोमीत्यर्थः। अत्रान्तःपुरप्रवेशार्णवतरणलक्षणवाक्यार्थयोर्निर्दिष्टसामानाधिकरण्यान्यथानुपपत्त्या तत्तुल्यमिति सादृश्याक्षेपादसम्भवद्वस्तुसम्बन्धो वाक्यार्थनिष्ठनिदर्शनाभेदः॥ २६॥

अन्वय—इह सुरक्षिते यद् प्रवेशः अभूत् किम् एष अर्णोनिधिः एव न तीर्णः? एतस्य साहसस्य तु फलं किम्, अद्य अपि तावद् न विनिश्चिनोमि?

हिन्दी—यहाँ सुरक्षित (रनिवास) मे जो (आपका) प्रवेश हुआ, क्या यह सागर सतरण ही न हो गया? इस साहस का तो फल क्या है—मैं आज भी निश्चय नही कर पा रही?

टिप्पणी—अप्रवेश्य अथवा दुष्प्रवेश्य अतःपुर में नल का प्रविष्ट हो जाना एक दुष्कर कर्म करना हो गया, जैसे समुद्र को तैर कर पारना। प्रश्न यह है कि इस दुष्कर कर्म का उद्देश्य क्या है? शिष्ट भाषा मे आने के प्रकार और उद्देश्य की पृच्छा। इस श्लोक में मल्लिनाथ के अनुसार वाक्यार्थनिष्ठ निदर्शना-भेद है, क्योंकि अतःपुर-प्रवेश और अर्णवसतरण वाक्यार्थों मे निर्दिष्ट सामान्याधिकरण की अन्यथानुपपत्ति होने के कारण सादृश्य के आक्षेप से असभव वस्तु सबध कहा गया है। विद्याधर के अनुसार निदर्शना और काव्यलिंग॥ २६॥

तव प्रवेशे सुकृतानि हेतुं मन्ये मदक्ष्णोरपि तावदत्र।
नलक्षितो रक्षिभटैर्यदाभ्यां पीतोऽसि तन्वा जितपुष्पधन्वा॥ २७॥

जीवातु—एवेति। अथवा अत्रान्तःपुरे तव प्रवेशे मदक्ष्णो सुकृतान्यपि तावत् यावदन्योऽपि हेतुः श्रोतव्य इति भावः। हेतुं कारणं मन्ये श्रुत, यद्यस्मात् तन्वा मूर्त्या, जितपुष्पधन्वा जितकामः त्वं रक्षिभटैः रक्षकयोधैर्न लक्षितः अलक्षितः सन्। नञर्थस्य नशब्दस्य 'सुप् सुपा' इति समासः। आभ्यां मदक्षिभ्यां पीतोऽसि तृष्णया दृष्टोऽसि। सुकृतविशेषं विना कथमीदृग्भूतरूपसाक्षात्कारलाभ इति भावः॥ २७॥

अन्वय—तव अत्र प्रवेशे मदक्ष्णोः सुकृतानि अपि तावत् हेतुः मन्ये, यत् रक्षिन्दृशा न लक्षितः तन्वा जितपुष्पधन्वा त्वम् आभ्याम् पीतः असि।

हिन्दी—तुम्हारे यहाँ प्रविष्ट होने में मेरे ( दमयन्ती के ) दोनों नयनों के सुचरित ( पुण्य ) भी कारण हैं—ऐसा मानती हूँ, क्योंकि रक्षावाले लोगों द्वारा अलक्षित शरीर से पुष्पधन्वा ( काम ) के जेता को इन्होंने ( नेत्रों ने ) पी लिया है ( भली भाँति देख लिया है )।

टिप्पणी—नल सुरक्षित अन्तःपुर में पहरुओं को दीखे बिना प्रविष्ट हो गये। वे दर्शनीय थे, कामाधिक रमणीय। पहरेदार देख भी न पाये पर दमयन्ती ने भली भाँति तृप्त हो निहारा। इस असम्भव की सम्भावना का कारण दमयन्ती नयनों का पुण्य ही हो सकता है, अन्यथा असाध्यसिद्धि कैसे होती? विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति-काव्यलिङ्ग-उपमालङ्कार।२७।

यथाकृतिः काञ्चन ते यथा वा दौवारिकापङ्करणी च शक्तिः।

रुच्यो रुचीभिर्जितकाञ्चनोऽसि तथासि पीयूषभुजां सनाभिः ॥ २८ ॥

जीवातु—यथेति। यथा यतस्ते तव आकृतिर्मूर्तिः काचन अनिर्वाच्येत्यर्थः। यथा वा यतश्च द्वारि नियुक्ता दौवारिकाः तत्र नियुक्त इति ठक्। 'द्वारादीनां च' इत्यैजागमः। तेषाम् अन्धीकरणमन्धङ्करणी दृष्टिप्रतिबन्धिका 'आढ्यसुभग' इत्यादिना करणार्थे ख्युन्प्रत्ययः। 'अरुर्द्विषत्' इत्यादिना मुमागमः, ख्युनन्तत्वात् ङीप्। शक्तिश्च काचनेत्यनुषज्यते। किञ्च जितकाञ्चनीभिर्जितहरिद्राभिः। 'निशाख्या काञ्चनी पीता हरिद्रा वरवर्णिनी' इत्यमरः। समासान्तविधेरनित्यत्वात्। 'नद्यृतश्च' इति कप्प्रत्ययः। टावन्तपाठे जितकाञ्चनाभिरित्यर्थः। रुचीभिर्दीप्तिभिः, कृदिकारादक्तिनो वा वक्तव्य, रोचत इति रुच्यो देदीप्यमानोऽसि 'राजसूयसूर्य' इत्यादिना कर्तरि क्यबन्तो निपातः। तथा ततो मूर्तित्रितयतेजोभिः पीयूषभुजां देवानां समानां नाभिर्मूलं यस्य सनाभिर्बन्धुरसि कश्चिद्दिव्यपुरुष इत्युत्प्रेक्षा इत्यर्थः। 'ज्योतिर्जनपद' इत्यादिना समानशब्दस्य सभावः ॥ २८ ॥

अन्वय—यथा ते काचन आकृतिः यथा वा दौवारिकान्धङ्करणी शक्तिः जितकाञ्चनीभिः रुचीभिः रुच्यः च असि तथा पीयूषभुजां सनाभिः असि।

हिन्दी—जैसी तुम्हारी कोई ( लोकोत्तर ) आकृति है और जैसी द्वार

भूयोऽपि बाला नलसुन्दरं तं मत्वाऽमरं रक्षिजनाक्षिबन्धात् ।
आतिथ्यचाटून्यपदिश्य तस्या: श्रियं प्रियस्यास्तुत वस्तुतः सा ॥३१॥

जीवातु—इत्थं नलमेव मर्त्यतावदुक्त्वा पुनर्नलसदृशमन्यं मत्वाऽन्यथा व्याहृतवतीत्याह—भूयोऽपीति । भूयः पुनरपि सा बाला भैमी तं पुरुषं रक्षिजनस्याक्षिबन्धादन्धीकरणादमानुषत्वाद्धेतोर्नलसुन्दरममरं कञ्चिद्देवं मत्वा आतिथ्यान्यतिथ्यानि 'अतिथेर्ण्यः' । चाटूनि प्रियवाक्यानि अपदिश्य व्याजीकृत्य तस्मिन् पुरुषे तिष्ठतीति तस्था तन्निष्ठा 'सुपि स्थः' इति कः । प्रियस्य नलस्य श्रियं शोभां वस्तुतः परमार्थतो दृष्ट्वैव अस्तुत स्तुतवती । स्तौतेलङि तङ् । अत्रान्यसमस्थान्यसम्बन्धासम्भवेन प्रियमिति सादृश्याक्षेपान्निदर्शनाभेदः । न चैवं परपुरुषगुणस्तुतिप्रसङ्गः, वस्तुतस्तथात्वेऽपि तस्यास्तथाभिमानाभावादिति ॥३१॥

अन्वय—सा बाला भूयः अपि रक्षिजनाक्षिबन्धात् तं नलसुन्दरम् अमरं मत्वा आतिथ्यचाटूनि अपदिश्य तस्था: प्रियस्य श्रियं वस्तुतः अस्तुत ।

हिन्दी—उस बाला ( दमयन्ती ) ने पुनरपि प्रहरियों के नेत्र बाँध देने के कारण ( अदृष्ट रहजाने से ) उस ( नल ) को नल के समान सुन्दर देवता मान कर अतिथि सत्कार-योग्य प्रिय वचनों के व्याज से उसमें विद्यमान प्रिय ( नल ) के सौन्दर्य की तत्त्वतः स्तुति ( वर्णना ) की ।

टिप्पणी—नल प्रहरियों के नेत्रों से अदृष्ट रहकर अंतःपुर में आ गया था । यह मानुषी कार्य नहीं है । नल ने भी देववर के बल पर ऐसा किया था । इस कारण दमयन्ती उसे मानव—नल न मान सकी । उसने समझा कि यह नल के सदृश रमणीय कोई देव है । उसने आतिथ्य में सत्कारयोग्य प्रिय वचनों में जो स्तुति की, वह वस्तुतः नल की ही हुई, क्योंकि वह नल ही था—भले ही दमयन्ती उसे 'अमर' समझ बैठी थी । इस प्रकार यह परपुरुषगुणस्तवन भी न हुआ । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ अन्य धर्म का अन्य-सम्बन्ध असम्भव होने से प्रिय सादृश्याक्षेप के कारण निदर्शनाभेद है, विद्याधर के अनुसार श्लेष रूपक-उपमालंकार हैं ॥ ३१ ॥

वाग्जन्मवैफल्यमसह्यशल्यं गुणाधिके वस्तुनि मौनिता चेत् ।
स्खलत्वमल्पीयसि जल्पितेऽपि तदस्तु वन्दिभ्रमभूमिरेव ॥ ३२ ॥

जीवातु—अथ कथमपि स्तुतिकरणे कारणमाह—वागिति । गुणैरद्भुते

उचिते स्तुत्यर्हे इत्यर्थः । वस्तुनि विषये मौनिता तूष्णीम्भावश्चेत् असह्यस्य दुःसहस्य कष्टस्य वाङ्मनसो वाक्शक्तेर्वा वैफल्यं स्यात् । अथैतत्परिहारायाह—ऊर्ध्वीकृत्यापि जल्पिते अत्यल्पवचनेऽपि । भावे क्त । खलत्वं दौर्जन्यमसहिष्णुत्वं स्यादित्यर्थः । तस्माद्वन्दी स्तुतिपाठकोऽहमिति भ्रमस्य भूमिता विषयत्वमेवास्तु । 'वन्दिनः स्तुतिपाठकाः' इत्यमरः । अत्र वन्दिषु वन्दित्वभ्रमः श्रोतृदोषो न वाग्मिकस्य खल्वत्वे एव श्रोतृदोषः । प्रत्युत गुणस्तुतिस्तस्य गुण एवेति तदङ्गीकरणमिति भावः ॥ ३२ ॥

अन्वयः—गुणाद्भुते वस्तुनि मौनिता चेत् असह्यस्य वागनर्थस्य वैफल्यम्, अल्पांशे जल्पिते अपि खलत्वम्, तत् वन्दिभ्रमभूमिता एव अस्तु ।

हिन्दी—गुणों के कारण आश्चर्यजनक वस्तु के संबंध में यदि मौन धारण हो, तो असहनीय कष्टक के समान वाणी के जन्म की विफलता होगी, और यदि अल्प कहा जाय तो खलता (दुर्जनता), सो ( यही अच्छा है ) स्तुतिकर्ता ( भाट चारण ) होने के भ्रम का स्थान बनना ही हो ।

टिप्पणी—सज्जनता यही है कि जो वर्णनीय है, उसका वर्णन भली भाँति किया जाय । चुप रहा जाना अथवा थोड़ा सा कह देने का उपचार दुर्जनता मानी जाती है । भले ही संसार विशिष्ट स्तुति करने के कारण खुशामदी, स्तुतिकर्ता चारण भाट मान ले, परन्तु प्रशंसनीय की प्रशंसा मुक्तकण्ठ हो करनी ही चाहिए । नीतिवचन यही है—'परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य नित्यं निजहृदि विकसन्तः सन्ति सन्तः ।' विधाता ने वाणी दी ही प्रशंसनीय की प्रशंसा के निमित्त है । इस श्लोक को दमयन्ती की उक्ति भी माना जा सकता है, कविवचन भी । विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग ॥ ३२ ॥

कन्दर्प एवेदमविन्दत त्वां पुण्येन मन्ये पुनरन्यजन्म ।
चण्डीशचण्डाक्षिहुताशकुण्डे जुहाव यन्मन्दिरमिन्द्रियाणाम् ॥ ३३ ॥

जीवातु—अथ स्तौति—कन्दर्प इत्यादि । कन्दर्प एव पुण्येन सुकृतवशेन इदं त्वां त्वद्रूपमन्यजन्म जन्मान्तरं पुनरविन्दतेति मन्ये इत्युत्प्रेक्षा । अन्यथा कथमीदृग्रूपमिति भावः । किं तत्पुण्यं तदाह—चण्डीशस्य हरस्य चण्डे क्रूरमक्षि तृतीयनेत्रं तदेव हुताशस्तस्य कुण्डमग्न्यायतनं तस्मिन्निन्द्रियाणां मन्दिरमिन्द्रियाणामाश्रयं शरीरमिति यावत् । तज्जुहाव तेन पुण्येनेति पूर्वेण सम्बन्धः ॥३३॥

जीवातु—भवदिति। कुसुमायुधेन कामेन भवतः पदाङ्गुष्ठ श्रिया धीरपि न लब्धा न प्राप्ता ध्रुवम् ? भवच्छ्रिया धीस्तु दूरापास्तेति भावः। तथा हि—न काम जेतुः स्मरहरस्य तृजन्तत्वात् 'न लोक' इत्यादिना *षष्ठीप्रतिषेधः। तज्जेतुरिति समासपाठे तृजन्तेन षष्ठीसमासः साधुप्रायमेव पाठः।* तृन्नर्थस्य ताच्छील्यस्यानुपयोगात् रतीशजेतुरिति देशान्तरपाठस्त्वयुक्त एव। प्रकृतार्थस्य सर्वनामोपादेयस्य स्वशब्दोपादाने पौनरुक्त्यदोषापत्तेरिति। हस्तेन निर्दिशन्नाह—एतदर्धेन्दुरूप चिह्नमस्मिन्नङ्गुष्ठे नखवेषेणास्ते खलु इति पदच्छेदः। अर्धेन्दुचिह्नधारणादयमपि कामजेता ? यद्वा तच्चिह्नधारणात् तस्यापि स्मरस्य जेतेत्युभयथापि कथमेतच्छ्रीलाभः कामदेवस्येति भावः ॥३६॥

अन्वय—कुसुमायुधेन भवत्पदाङ्गुष्ठश्रियाः धीः अपि ध्रुवं न लब्धा, खलु अस्मिन् तज्जेतुः नखवेषधारि एतत् अर्धेन्दुचिह्नम् आस्ते।

हिन्दी—पुष्पधन्वा ( काम ) ने आपके पैर के अँगूठे की शोभा भी निश्चयतः नहीं पायी, क्योंकि इस ( अँगूठे ) में उस ( काम ) के जेता (शिव) का नख का वेष धारे यह आधे चन्द्रमा का चिह्न विद्यमान है।

टिप्पणी—नल काम की अपेक्षा कहीं अधिक सुन्दर है, काम तो उनके पैर के अँगूठे के समान भी नहीं है। इस दृष्टि से सौन्दर्य-प्रतियोगिता में अँगूठे ने काम को जीत लिया है और वह कामजयी शिव के तुल्य बन उन्हीं के समान अर्द्धेन्दुचिह्न धारण करने लगा है, नख के रूप में। चन्द्राकार नख सुन्दर और शुभ माने गये हैं। लगता है, नल के पैर के अँगूठे के पास तक फटकने का साहस काम में नहीं है। वह चन्द्राकार नख से अँगूठे को शिव समझता है और डर जाता है। नारायण के अनुसार अनुमान से प्रमाणित तथ्य—'त्वदङ्गुष्ठः कामस्य जेता, अर्धचन्द्राङ्कितत्वात् यथा शिवः।' नल का अँगूठा काम का जेता है, अर्धचन्द्र चिह्न होने के कारण, जैसे शिव। तृतीय चरण का पाठान्तर 'रतीशजेतुः खलु चिह्नमस्मिन्' भी है—'कामजयी का चिह्न इस ( अंगुष्ठ ) में है।' मल्लिनाथ ने 'तृन्नर्थ' के ताच्छील्यानुपयोगी होने के कारण यह पाठान्तर अयुक्त माना है। इससे पौनरुक्त्य दोष होगा। सर्वनामोपादेय प्रकृतार्थ का स्वशब्द से कथन उचित नहीं होता। सुखावबोध और साहित्य विद्याधरी टीकाओं में 'नखवेषधारि' की जगह 'नखकैतवेन'

पाठान्तर को माना गया है। मल्लिनाथ इस 'कैतवेन' के आधार पर यहाँ अपह्नुति का निर्देश करते हैं। विद्याधर के अनुसार अपह्नुति और उत्प्रेक्षालङ्कार हैं॥ ३६॥

राजा द्विजानामनुमासभिन्नः पूर्णो तनूकृत्य तनु तपोभिः ।
कुहूषु दृश्येतरता किमेत्य सायुज्यमाप्नोति भवन्मुखस्य ॥ ३७ ॥

जीवातु—राजेति। द्विजाना राजा चन्द्रो ब्राह्मणोत्तमश्च अनुमास प्रतिमास भिन्नोऽपि क्षत अर्थे दुरन्यर्थक्स्य प्रतिकुहूषु मुखसायुज्याभावादिति भाव। पूर्णा राकास्विति भाव। तनु शरीर तपोभि प्रत्यह देवनाम्य कलासमर्पणरूपैरिति भाव। तनूकृत्य कुहूषु अमावास्यासु दृश्येतरतामदृश्यतामेत्य भव मुखस्य सायुज्यमैक्य प्राप्नोति किमित्युत्प्रेक्षा। यथा कश्चिद् ब्राह्मण तीव्रेण तपसा ब्रह्मसायुज्यमाप्नोति तद्वदित्यर्थ अन्यथा कथ कुहूषु न दृश्यत इति भाव.॥३७॥

अन्वयः—द्विजाना राजा पूर्णो तनु तपोभि तनूकृत्य अनुमासभिन्न कुहूषु दृश्येतरताम् एत्य किं भवन्मुखस्य सायुज्यम् आप्नोति ?

हिन्दी—द्विजराज (ब्राह्मण श्रेष्ठ) के सदृश द्विजराज (चन्द्र) पूर्ण शरीर को तपश्चर्या से क्षीण करके, प्रतिमास क्षीण दुर्बल हो, अमावस्याओं को अदृश्यत्व प्राप्त कर क्या आप (नल) के मुख में सायुज्य (ऐक्य) चाहता है ?

टिप्पणी—ब्राह्मण श्रेष्ठ तपश्चर्या द्वारा क्षीणातिक्षीण हो जैसे ब्रह्म-सायुज्य प्राप्त कर लेता है कदाचित् चन्द्र भी प्रतिमास अपने पूर्ण शरीर को अमावस्याओं में क्षय करके नल मुख सायुज्य पाना चाहता है। चन्द्र नलमुख सदृश नहीं है (वह वैसा होना चाहता है) क्योंकि वह पूर्णिमा को तो पूर्ण रहता है पर धीरे-धीरे क्षीण होता अमा को अदृश्य हो जाता है। नलमुख तो सदा पूर्ण विकसित है। 'अनुमासभिन्न' का प्रतिमास और प्रकार का—नवीन भी अर्थ किया गया है। जैसे द्विजराज का अन्य जन्म हो। अनेक जन्म बीत गये चन्द्र को शरीर गलाते हुए पर अभी तक वह नलमुख सायुज्य न पा सका। मल्लिनाथ के अनुसार 'किम्' के आधार पर उत्प्रेक्षा। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और अपह्नुति अलङ्कार॥ ३७॥

हृत्वा दृशौ ते बहुशर्गर्तिने किं हरिणमारस्य नतोमृगस्य ।
अद्य जाग्रद्विरदस्य श्री रेव मयच्छद्विविरपूर्वचन्द्रम् ॥ ३८ ॥

मृगस्यैव तदीयमेवेत्यर्थः । किञ्च एष तव कचपाशवेश केशपाशसंनिवेश तस्यैव मृगस्य पुच्छे वालधौ स्फुरच्चामरगुच्छ इत्युत्प्रेक्षा । अन्यथा कथमनयोरीदृशी शोभेति भाव ॥ ४० ॥

अन्वय —त्वदास्ये विधौ दृश्य नेत्रद्वितय विधुत्वानुमितस्य मृगस्य, तस्य एव च पुच्छे स्फुरच्चामरगुच्छ एष त्वत्कचपाशवेशः ।

हिन्दी—तुम्हारे मुख चन्द्र मे दीखता नयनयुगल ( मुख के ) चन्द्र होने के कारण अनुमित मृग का ( नयनयुग्म ) है, उसी ( मृग ) की पूछ मे विलसित चमर का गुच्छा तुम्हारे केश समूह के वेष मे है ।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल का मुख चन्द्र के समान है, नयन चन्द्रांक मे स्थित मृग के नेत्र सदृश हैं और नल के केश उसी मृग के चामरगुच्छ तुल्य हैं । अनुमान का आधार है मुख का चन्द्र होना । जहां-जहां विधुत्व होगा, वहीं-वहीं मृगत्व । नारायण के अनुसार—'त्वदास्ये विधौ मुखरूपे चन्द्रे 'विमतो मृगवान्, चन्द्रत्वात्, समतवत्' इति हेतुनानुमितस्यानुमानगम्यस्य मृगस्य नेत्रद्वय दृश्यम् ।' मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, नारायण के अनुसार रूपक और अपह्नुति । चन्द्रकलाकार ने रूपक-उत्प्रेक्षा की निरपेक्षतया स्थिति होने से ससृष्टि मानी है ॥ ४० ॥

आस्तामनङ्गीकरणाद्भवेन दृश्य स्मरो नेति पुराणवाणी ।
तवैव देहश्रितया श्रियेति नवस्तु वस्तु प्रतिभाति वाद ॥ ४१ ॥

जीवातु—आस्तामिति । स्मरो भवेनेश्वरेणानङ्गीकरणादशरीरीकरणाद्धेतोर्दृश्यो नेति पुराणवाणी पुरातनवादस्तावदास्ताम् । तवैव देह श्रितया 'द्वितीयाश्रितातीते'त्यादिना समास श्रिया सौन्दर्येण न दृश्य इति नवी नूतनो वादस्तु परमार्थ प्रतिभाति । तदैतिह्यमात्रमिद तु प्रत्यक्षमित्यर्थ । अत पराजयलज्जानिमित्तमस्यादृश्यत्वमित्युत्प्रेक्षा ॥ ४१ ॥

अन्वय—स्मर भवेन अनङ्गीकरणात् दृश्य न—इति पुराणवाणी आस्ताम्, तव एव देहश्रितया श्रिया—इति नव वाद तु वस्तु प्रतिभाति ।

हिन्दी—काम महादेव द्वारा देहहीन कर दिये जाने के कारण नयनगोचर नही—यह पुराणो की (सडी गली पुरानी) वाणी (मान्यता कथन) रहे (ठीक

अन्वय — वथा उच्चितकान्तिसारे जगति यत् इन्दुना शिलोञ्छवृत्तिः अजीलि तत् माणवकः अपि स महेश्वरेण मौलौ यज्वराज्ये अपि आरोपि।

हिन्दी—तुम्हारे द्वारा शोभा का तत्व भाग के लिये जाने पर जगत् में जो चन्द्र ने शिलोञ्छवृत्ति (खेतों में पड़े रह जाने वाले दानों के कण चुनकर जीवन-यापन करना—'कणाद'-वृत्ति ) स्वीकारी, अतः बाल (छोटा द्वितीया सम्बन्धी) होने पर भी उसे महादेव ने मस्तक पर याज्ञिकों के राज्य पर (यज्ञकर्त्ता श्रेष्ठ रूप में) स्थापित कर दिया।

टिप्पणी—नल को संसार का समस्त सौंदर्य प्राप्त हो गया तो बेचारा चन्द्रमा क्या करता ? जैसे खेत से अनाज उठाये जाने पर कुछ दाने पड़े रह जाते है, वैसे ही कुछ सौन्दर्य कण पड़े रह गये। चन्द्र ने वेही कण लिये और अपने को सजा लिया। अर्थात् सौंदर्य का सहस्रांश भी वह न पा सका। चन्द्र नल के सम्मुख अत्यंत तुच्छ है। परन्तु किसी कारण सही, चन्द्र बना तो कणजीवी तपस्वी, फल स्वरूप उसे महादेव ने श्रेष्ठ याज्ञिक रूप में मान्यता दे अपने मस्तक पर स्थापित कर लिया। शिलोञ्छवृत्ति अर्थात् 'ऋत' के सेवी को उचित सत्कार मिला। ब्राह्मण के लिए यही वृत्ति उपयुक्त मानी गयी है। मनुस्मृति (४।४) के अनुसार—'ऋतामृताभ्यां जीवेत्तु मृतेन प्रमृतेन वा। सत्यानृताभ्यामपि वा न श्ववृत्त्या कदाचन।' ऋत अर्थात् शिलोञ्छवृत्ति, अमृत अर्थात् अयाचित, मृत (याचित), प्रमृत अर्थात् खेती, सत्यानृत अर्थात् वाणिज्य तथा सेवा—इन प्रकारों से जीवन यापन कर ले, कुत्ते की भाँति कभी नहीं। इन में उत्कृष्ट वृत्ति प्रथम अर्थात् ऋत (शिलोञ्छवृत्ति) है। इसी वृत्ति को स्वीकारने से शिव ने चन्द्र को मान्यता दी, वह द्विजराज (ब्राह्मणोत्तम) कहाया। ऋतजीवी बालेन्दुरूप ब्रह्मचारी 'माणवक' को 'महेश्वर' महाराजाधिराज ने शिरोधार्य किया। महाधनी ने माणवक अर्थात् बीस लड़ी माला को गले में न पहन मस्तक पर पहिना। अचरज की बात। कदाचित् धनी ने बड़ी कठिनता से माणवक हार संजोया होगा। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ ४२ ॥

आदेहदाहं कुसुमायुधस्य विधाय सौन्दर्यकथादरिद्रम्।
त्वदङ्गशिल्पात्पुनरीश्वरेण चिरेण जाने जगदन्वकम्पि ॥ ४३ ॥

जीवातु—आदेहेति। ईश्वरेण शम्भुना कुसुमायुधस्य कामस्य देहदाहा-दारभ्य आदेहदाह मर्यादामानन्ययीभाव। जगल्लोक सौन्दर्यकथादरिद्र सौन्दर्यवार्ताशून्य विधाय चिरेण त्वदङ्गस्य शिल्पान्निर्माणात् विश्व पुनरनुकम्पि अनुकम्पित त्वया पुन सौन्दर्यभरित कृतमिति जाने इत्युत्प्रेक्षा। तव मूर्तिमतः कामात् को भेद इति भाव ॥ ४३ ॥

अन्वय—जाने कुसुमायुधस्य, आदेहदाह जगत् सौन्दर्यकथादरिद्र विधाय त्वदङ्गशिल्पात् ईश्वरेण पुन चिरेण अन्वकम्पि।

हिन्दी—प्रतीत होता है कि पुष्पास्त्र (काम) के देह-दाह से प्रारम्भ कर ससार को सौंदर्य-कथा से दरिद्र करके तुम्हारे शरीराङ्गो की रचना द्वारा ईश्वर (शिव) ने फिर से बहुत काल पश्चात् कृपा की है।

टिप्पणी—भाव है कि नल कामाधिक सुन्दर हैं। महादेव ने काम को जलाकर ससार से सौंदर्य वार्ता ही समाप्त कर दी थी। उनके मन में जगत् को दुखी देख दया उपजी, सो महादेव ने पुन कामाधिक सुन्दर नल की रचना कर दी। उत्प्रेक्षालङ्कार ॥ ४३ ॥

मही कृतार्था यदि मानवोऽसि जितं दिवा यद्यमरेषु कोऽपि।
कुलं त्वयालङ्कृतमौरगञ्चेन्नाधोऽपि कस्योपरि नागलोकः ॥ ४४ ॥

जीवातु—महीति। मनोरथ मानवो मनुष्योऽसि यदि 'तस्येदम्' इत्यण्प्रत्यय। मही कृतार्था। अमरेषु कोऽप्यसि यदि दिवा द्युलोकेन जित सर्वोत्कर्षेण स्थित नपुंसके भावे क्त। त्वया औरग कुल नागकुलमलङ्कृत चेत् नागोऽसि चेदित्यर्थ। अध सर्वाध स्थितोऽपि नागलोक कस्य लोकस्योपरि न। सर्वस्याप्युपरि वर्तत इत्यर्थ। 'उपर्युपरिष्टात्' इति निपात ॥ ४४ ॥

अन्वय—यदि मानव असि मही कृतार्था, यदि अमरेषु क अपि, दिवा जितम्, त्वया औरग कुलम् अलङ्कृत चेत्, अध अपि नागलोक कस्य उपरि न?

हिन्दी—यदि (तुम नल) मनुष्य हो, तो यह धरती (भूतल) कृतार्थ है, यदि देवों में कोई हो, तो द्युलोक (स्वर्ग) ने जग को जीत लिया, और यदि नागवश को सुशोभित करते हो, तो नीचे स्थित भी नागलोक (पाताल) किस (लोक) के ऊपर नहीं है? (अर्थात् सर्वोपरि है)।

टिप्पणी—भावना यह है कि दमयती के अनुसार उपस्थित व्यक्ति (नल)

इतना गरिमामय है कि वह जिस लोक का वासी है, वही लोक श्रेष्ठ है। इस श्लिष्टोक्ति से दमयन्ती यह जानना चाहती है कि वह (नल) मानव है, देव है या नाग है? किस लोक का वासी है वह? दमयन्ती स्वयं मानवी है और वह उपस्थित व्यक्ति में अभिलाष होने के कारण उसमें नल की संभावना कर रही है, अतः पहिले मानव का उल्लेख किया। 'न गच्छन्तीत्यगा, न अगा नागास्तेषां लोकः—अप्रतिहतगति नागों का लोक सब के ऊपर होने योग्य है, यदि नल वहीं का वासी है तो। इसी प्रकार 'मही' का विग्रहार्थ पूज्य—'महाते पूज्यते सा मही' भी सार्थक होगा और 'दीव्यति विजिगीषते इति द्यौः' (विजय शील) नाम भी नल के तद्वासी होने से ही सार्थक हो सकेगा। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ ४४ ॥

सेयं न धत्तेऽनुपपत्तिमुच्चैर्मच्चित्तवृत्तिस्त्वयि चिन्त्यमाने।
ममौ स भद्रं चुलुके समुद्रस्त्वयात्तगाम्भीर्यमहत्त्वमुद्रः ॥ ४५ ॥

जीवातु—सेयमिति। त्वयि चिन्त्यमाने स्वरूपतो गुणतश्च विभाव्यमाने सति सेयं विभावयन्ती मच्चित्तवृत्तिः उच्चैर्महतीमनुपपत्तिं न धत्ते समुद्रस्यागस्त्यचुलुके अनुपपन्नताबुद्धिं न करोतीत्यर्थः। तत्र हेतुमुत्प्रेक्षते स समुद्रः त्वया आत्ता गृहीता गाम्भीर्यमहत्त्वे एव मुद्रा चिह्नं यस्य स सन्। अत एव चुलुके मुनिमुष्टिगर्भे ममौ भद्रं युक्तमित्यर्थः। अन्यथा कथं तथा महतो गम्भीरस्य तस्य मुनिचुलुकितेति भावः। अत्र मानहेतोरात्तेत्यादिविशेषणगत्या निर्देशात्पदार्थहेतुकं काव्यलिङ्गमलङ्कारः। तत्सङ्कीर्णेयमुत्प्रेक्षा भद्रमिति व्यञ्जकप्रयोगाद्वाच्या ॥ ४५ ॥

अन्वय—सा इयं मच्चित्तवृत्तिः त्वयि चिन्त्यमाने उच्चैः अनुपपत्तिं न धत्ते, भद्रं त्वया आत्तगाम्भीर्यमहत्त्वमुद्रः स समुद्रः चुलुके ममौ।

हिन्दी—वह (विश्वास न करने वाली) यह मेरे मन की वृत्ति तुम्हारा विचार करने पर (उस) बड़ी अविश्वसनीयता का (अब) धारण नहीं करती, यह ठीक ही लगता है कि तुम्हारे द्वारा गम्भीरता और महत्ता की मुद्रा (मर्यादा) ले ली जाने पर वह समुद्र (अगस्त्य द्वारा) चुल्लू में पी लिया गया।

टिप्पणी—दमयन्ती के कथन का आशय है कि नल सागर से भी अधिक गम्भीर और महान् है। सामान्यतः इस पर अब तक विश्वास करना कठिन है

रहा था कि महामुनि अगस्त्य समुद्र को एक चुल्लू में पी गए होंगे, समझ में नहीं आता था कि यह कथन लाक्षणिक है, अगस्त्य ने समुद्र सम्बन्धी कोई ऐसा कार्य किया होगा, जिससे यह कहा जाने लगा एक मुहावरे के रूप में कि अगस्त्य चुल्लू में सागर पी गये। अब नल देखने पर यह लगता है कि सचमुच ऐसा अघटित घटा होगा, क्यो कि समुद्र की गहराई और विशालता नल के समुख छोटी पड़ गयी है। छोटा पड़ा सागर मुनि के चुल्लू में समा गया होगा। इस श्लोक में मल्लिनाथ के अनुसार मानहेतु का निर्देश 'आत्तगाम्भीर्यमहत्त्वमुद्र' इस विशेषण की गति से होने के कारण पदार्थ हेतुक काव्यलिंग अलंकार है और इससे सकीर्ण उत्प्रेक्षा की गयी है, जो 'मन्ये' व्यञ्जक के प्रयोग के कारण वाच्य है, अर्थात् काव्यलिंग उत्प्रेक्षा का सकर। विद्याधर के अनुसार विरोधाभिशयोक्ति ॥ ४५ ॥

ससारसिन्धावनुबिम्बमत्र जागर्ति जाने तव वैरसेनि ।
बिम्बानुबिम्बौ हि विहाय धातुर्न जातु दृष्टातिसरूपसृष्टिः ॥४६॥

जीवातु—ससारेति। किञ्चास्मिन् ससारसिन्धौ वैरसेनि नलस्तवानुबिम्ब जागर्ति स्फुरतीति जाने तर्कयामीत्यर्थ। कुत, हि तस्माद्बिम्बानुबिम्बौ विहाय वर्जयित्वा धातु अतिसरूपसृष्टि जातु कदाचिदपि न दृष्टा। अन्यथा कथमेतदत्यन्तसादृश्यमित्यर्थ। भवान् नल एवेति मे प्रतिभातीति भाव ॥४६॥

अन्वय—अत्र ससारसिन्धौ जाने वैरसेनि तव अनुबिम्ब जागर्ति, हि धातु अतिसरूपसृष्टि बिम्बानुबिम्बौ विहाय जातु न दृष्टा।

हिन्दी—इस ससार रूप सागर में प्रतीत होता है कि वीरसेन के पुत्र (नल) तुम्हारे प्रतिबिम्ब रूप में विद्यमान हैं, क्योंकि विधाता की अतीत समान रूप वाली सृष्टि बिम्ब प्रतिबिम्ब को छोडकर कहीं नहीं देखी गयी।

टिप्पणी—विधाता की सृष्टि का यह नियम है कि बिम्ब के सदृश प्रतिबिम्ब ही होता है, इस से यह प्रतीति हो रही है कि उपस्थित व्यक्ति नल का प्रतिबिम्ब है। अत्यन्त सुन्दर नल का ही ऐसा प्रतिबिम्ब सभव है। भाव यह कि उपस्थित व्यक्ति पूर्णत नल ही लगता है। विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास, उपमा और उत्प्रेक्षा अलकार हैं ॥४६॥

की जाय। मल्लिनाथ के अनुसार काकुवक्रोक्ति, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार ॥४९॥

इत्थं मधूत्थं रसमुद्गिरन्ती तदोष्ठबन्धूकधनुर्विसृष्टा।
कर्णात्प्रसूनाशुगपञ्चबाणी वाणीमिषेणास्य मनो विवेश ॥ ५० ॥

जीवातु—इत्थमिति। इत्थं मधुनः क्षौद्रादुत्थमुत्पन्नम्। 'आतश्चोपसर्गे' इति कप्रत्ययः। रसं तत्सदृशं रसमुद्गिरन्ती स्रवन्ती तस्या ओष्ठ एव बन्धूकं बन्धुजीवकुसुमम्। 'बन्धूको बन्धुजीवः' इत्यमरः। तदेव धनुः तेन विसृष्टा मुक्ता प्रसूनाशुगस्य कुसुमेषोः पञ्चानां बाणानां समाहारः पञ्चबाणी। 'तद्धितार्थ' इत्यादिना समाहारे द्विगुः। अकारान्तोत्तरपदत्वात्स्त्रियां 'द्विगोः' इति ङीप् वाणीमिषेण वाग्व्याजेनास्य कर्णात् कर्णं प्रविश्य ल्यब्लोपे पञ्चमी। अस्य नलस्य मनो विवेश कर्णद्वारा प्रविवेशेत्यर्थः ॥ ५० ॥

अन्वय—इत्थं मधूत्थं रसम् उद्गिरन्ती तदोष्ठबन्धूकधनुर्विसृष्टा प्रसूनाशुगपञ्चबाणी वाणीमिषेण कर्णात् अस्य मनः विवेश।

हिन्दी—इस प्रकार अमृत मधु-रस झरती उस (दमयन्ती) के ओठ रूप बन्धूक पुष्प (दोपहरी का फूल गुलेदुपहरी) रूप धनुष् से छोड़ी कुसुम बाण (काम) की पचबाणी (पाँचो बाण) (दमयन्ती) के वचनों के ब्याज से कान के मार्ग से इस (नल) के मन में प्रविष्ट हो गयी।

टिप्पणी—दमयन्ती के कहे गये इतने शिष्ट और मधुर वचन—अमृतमधुमयी वाणी)—सुन कर नल पूर्ण मुग्ध हो गया और दमयन्ती को पाने की इतना उत्कण्ठित हो गया कि विलम्ब-व्यथा उसे ऐसी पीड़ित करने लगी, जैसे कि काम के एक साथ पाँचो बाण दमयन्ती की वाणी के ब्याज से उसके अतस् में घुस गये हो। आश्चर्य कि मधुमयी वाणी और व्यथा! भाव यह कि वचनमात्र सुनकर नल कामना से उद्दीप्त हो गया। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास रूपक और अपह्नुति अलंकार है ॥५०॥

अमज्जदाल्लज्जमसौ सुधासु प्रियं प्रियाया वदनान्निपीय।
द्विपन्मुखेऽपि स्वदने स्तुतिर्या तन्मिष्टता नेष्टमुखेत्यमेया ॥ ५१ ॥

जीवातु—अमज्जदिति। असौ नलः प्रियाया वदनात् प्रियं प्रियवाक्यं निपीय सुधासु आमज्ज मज्जनं यावदित्यभिव्याप्येत्यर्थः। अभिविधावव्ययीभावः।

'अनन्न' इति समासान्तष्टच् । अमज्जदमृतास्वादनुत्तमन्वभूदित्यर्थः । तथा हि—द्विषन्मुखेऽपि त्वमुखतश्च दित्यर्थः । या स्तुति स्वदते स्वादुत्वमवति इष्टमुखे प्रियजनमुखे तु तस्या स्तुतेर्मिष्टता स्वादुता अमेया अपरिच्छेद्या न किमिति काकु ? अपि तु परिच्छेत्तुमशक्यैवेत्यर्थः । अत्रेष्टमुखस्तुते द्विषन्मुखस्तुत्यपेक्षया कैमुत्येन स्वादुत्वोत्कर्षप्रतिपादनादर्थापत्त्यलङ्कार । तस्य वाक्यार्थतस्य आमज्ज मुखामज्जनहेतुत्वाद्वाक्यार्थहेतुक काव्यलिङ्गमिति सङ्कर ॥ ५१ ॥

अन्वय —प्रियाया वदनात् प्रिय निपीय असौ सुधासु आमज्जम् अमज्जत्, या स्तुति द्विषन्मुखे अपि स्वदते, इष्टमुखे तु तन्मिष्टता अमेया न ?

हिन्दी—प्रिया (दमयन्ती) के मुख से (निःसृत) प्रिय (वचनामृत) का सादर पान कर वह ( नल ) अमृत प्रवाह मे मज्जापर्यंत ( भीतर तक, पूर्णत ) मग्न हो गया। जो प्रशसावचन शत्रु के मुख में भी (शत्रु कथित होने पर भी) स्वाद देते हैं ( अच्छे लगते हैं ), प्रिय मुखोक्त होने पर तो उनकी मिठास क्या अपरिमेय—परिमाणातीत न होगी ? होगी ही।

टिप्पणी—दमयन्ती द्वारा कहे गये प्रशसा भरे मुग्धवचन सुन कर नल को परमानन्द प्राप्त होना एक स्वाभाविक स्थिति थी। प्रशसा तो शत्रु भी करे तो भली लगती है और प्रियजन के प्रिय मुख से प्रशसा सुनना तो अत्यधिक आनन्ददायी होता है। 'आमज्जम्' के स्थान मे पाठातर 'आकण्ठम्' भी है-अर्थात् 'गले तक अमृत प्रवाह में डूब गया।' मल्लिनाथ ने काकु के साथ साथ अर्थापत्ति और वाक्यार्थ हेतुक काव्यलिंग के सकर का निर्देश किया है, क्योकि शत्रुमुख स्तुति की अपेक्षा प्रियमुखस्तुति मे स्वादुत्वोत्कर्ष का उपपादन हुआ है और वह वाक्यभूत आमज्जमुखामज्जन के हेतु रूप मे कथित है। विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास का उल्लेख किया है ॥ ५१ ॥

पौरस्त्यशैल जननोपनीता गृह्णन् यथाहर्पतिरर्घ्यपूजाम् ।
तयातिथेयीमय मप्रतीच्छन्नस्या वयस्यासनमाससाद ॥ ५२ ॥

जीवातु—पौरस्त्येति । अय नल अह्न पति अहर्पति सूर्य 'अहरादीनां पत्यादिषूपसङ्ख्यानम्' इति रेफादेश । यथा जनाना समूहो जनता । 'ग्रामजनबन्धुसहायेभ्यस्तल्' । तया उपनीता समर्पिताम् अर्घार्थं जलमर्घ्यं 'पादार्घाभ्यां च' इति यत्प्रत्यय । तदेव पूजा ता गृह्णन् स्वीकुर्वन् पुरो भव पौरस्त्यः

परिसङ्ख्या निगद्यते ॥' इति लक्षणात् तस्योत्तरार्धे सामान्येन समर्थनात् सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास इति सङ्करः ॥ ५४ ॥

अन्वय—अथ तद्वाग्रूपवीणित अपि स धैर्यात् स्मराज्ञाम् अवधीय ऊचे, काम विवेकधाराशतधौत सताम् अन्तःकरण कलुषीकरोति ।

हिन्दी—तत्पश्चात् उस ( दमयन्ती ) की वाणी-वीणा द्वारा प्रशंसा प्राप्त करके भी वह ( नल ) धैर्य से काम के आदेश की अवज्ञा करके बोला। विवेक-जल की धाराओं से शतवार धोकर उजले किये सज्जनों के अन्तःकरण को काम काला ( विकृत ) नहीं करता ।

टिप्पणी—यद्यपि दमयन्ती की प्रशंसाभरी वीणा के समान मधुर वाणी सुनकर नल कामनाओं के ज्वार में बहा जा रहा था, तथापि—जैसा कि पूर्व श्लोक में कहा जा चुका है, उसके धैर्य ने उसकी उद्दीप्ति पर विजय पायी और वह संयत हो दमयन्ती को प्रत्युत्तर देने लगा। विवेकी और धैर्यधन साधु जनों के निर्मल अन्तःकरण काम से विकृत नहीं हुआ करते। धीर होते ही वे हैं, जिनके मानस विकार के कारण होने पर भी विकृत नहीं होते— 'विकारहेतावपि विक्रियन्ते येषां न चेतांसि त एव धीराः ।' मल्लिनाथ के अनुसार इस पद्य में परिसंख्या और अर्थान्तरन्यास का संकर है। पूर्वार्द्ध में काम और धैर्य-इन दो के द्वारा आक्रान्त चित्त का धैर्य से नियमन है और उत्तरार्द्ध में सामान्य के द्वारा विशेष का समर्थन। विद्याधर ने विशेषोक्ति और अर्थान्तरन्यास का निर्देश किया है ॥ ५४ ॥

हरित्पतीनां सदसः प्रतीहि त्वदीयमेवातिथिमागतं माम् ।
वहन्तमन्तर्गुरुणादरेण प्राणानिव स्वःप्रभुवाचिकानि ॥ ५५ ॥

जीवातु—हरिदिति । मां गुरुणा आदरेण अतिप्रयत्नेन स्वःप्रभूणामिन्द्रादीनां व्याहृतार्था वाचो वाचिकानि सन्देशवाक्यानि 'सन्देशवाग्वाचिकं स्यात्' इत्यमरः । 'वाचो व्याहृतार्थायाम्' इति ठक् । प्राणानिव त्वदीयानित्यर्थः । अन्तः अन्तरात्मनि वहन्तं हरित्पतीनामिन्द्रादिदिक्पालानां सदसः आस्थानादागतं त्वदीयमेवातिथिं प्रतीहि त्वामुद्दिश्यागतं विद्धीत्यर्थः ॥ ५५ ॥

अन्वय—मां गुरुणा आदरेण स्वःप्रभुवाचिकानि प्राणान् इव अन्तः वहन्तं हरित्पतीनां सदसः आगतं त्वदीयम् एव अतिथिं प्रतीहि ।

हिन्दी—( नल ने कहा )—मुझे ( नल को ) अत्यन्त आदर के साथ अपने स्वामियों के वाचिकों ( संदेशवचनों ) को प्राणों के तुल्य अन्तःकरण में धारण करता हुआ, दिक्पालों ( इन्द्रादि ) की सभा से आया अपना ही अतिथि समझो।

टिप्पणी—नल ने बड़े ही शिष्टवचनों से दमयन्ती को सूचित किया कि वह इन्द्रादि दिक्पालों का संदेशवाहक बनकर दमयन्ती के समीप हो आया है। इस प्रकार उसने दो प्रश्नों का उत्तर दिया कि वह कहाँ से आया है और किसके निकट आया है ? संदेशवचनों को प्राणतुल्य धारण करता कहकर स्वामी के प्रति आदर प्रकट किया और दूतधर्म का पालन किया। विद्याधर के अनुसार उपमा ॥ ५५ ॥

विरम्यतां भूतवती सपर्या निविश्यतामासनमुज्झितं किम्।
या दूतता नः फलिना विधेया सैवातिथेयी पृथुरुद्भवित्री ॥ ५६ ॥

जीवातु—विरम्यतामिति। सपर्या पूजा भूतवती भूतैव। भवतेः क्तवतु-प्रत्यये ङीप्। विरम्यतामकर्मकाद्भावे लोट्। निविश्यतामुपविश्यतां किं किमर्थमासनमुज्झितं त्यक्तम्? फलिना फलवती, 'फलबर्हाभ्यामिनच्'। विधेया कर्तव्या नोऽस्माकं या दूतता दूत्यं सैव पृथुर्महती आतिथेयी अतिथिपूजा उद्भवित्री भाविनी ॥ ५६ ॥

अन्वय—विरम्यताम्, सपर्या भूतवती, निविश्यताम्, आसनं किम् उज्झितम् ? या नः दूतता फलिना विधेया, सा एव पृथुः आतिथेयी उद्भवित्री।

हिन्दी—बस कीजिए, पूजा हो गयी, बैठ जाइए, आसन क्यों छोड़ दिया ? जो हमारा दूतकार्य सफल होगा, वही बड़ा अतिथि-सत्कार होगा।

टिप्पणी—दमयन्ती ने जो कुछ अतिथि के आदरार्थ किया—आसनादि से उठकर खड़ा हो जाना आदि नल ने निवेदन किया कि अब ऐसा कष्ट न कीजिए। इतना शिष्टाचार तो पर्याप्त हो गया। दूतकार्य यदि सफल बनाओगी तो वही अतिथि-सत्कार होगा। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलंकार ॥ ५६ ॥

कल्याणि ! कल्याणि तवाङ्गकानि कच्चित्तमां चित्तमनाविलं ते।
अलं विलम्बेन गिरं मदीयामाकर्णयाकर्णनदानतायाम् ॥५७॥

जीवातु—कल्याणीति। हे कल्याणि। भद्रे! तवाङ्गकानि कोमलाङ्गानि कल्यानि पटूनि कच्चित्तमा? कच्चिदिति प्रश्नार्थमव्ययम्। 'कच्चित्काम-प्रवेदने' इत्यमरः। तस्मात् 'अतिशायने तमबिष्ठनौ' इति तमप्। 'किमे-त्तिङव्ययघात्' इत्यामुप्रत्ययः। किञ्च ते चित्तमनाविलमकलुषं कच्चित्तमाम्। आकर्णतटात्कर्णतटपर्यन्तं मर्यादायामव्ययीभावः। ततः 'सुप्सुपा' इति समासे आकर्णतटायते अक्षिणी यस्याः सेति 'बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात् षच्,' 'षिद्गौरादिभ्यश्च' इति ङीष्। 'अभ्यर्थनयोर्ह्स्व' हे आकर्णतटायताक्षि! विलम्बेनालं मदीया गिरमाकर्णय ॥ ५७ ॥

अन्वयः—कल्याणि, तव अङ्गकानि कल्यानि कच्चित्तमाम्, ते चित्तम् अनाविलम्? आकर्णतटायताक्षि, विलम्बेन अलं, मदीयां गिरम् आकर्णं।

हिन्दी—भद्रे, तेरे कोमल अंग नीरोग हैं? तेरा चित्त निर्मल है? (स्वस्थ है?) हे कानों तक फैले नयनों वाली, विलंब न करो, मेरा वचन सुनो।

टिप्पणी—सामान्य शिष्टाचार के अनुसार स्वस्थताविषयक प्रश्न और झटिति मूल बात पर आ जाने का प्रस्ताव, जिससे संदेशवाक्य तुरंत कहा जा सके। विद्याधर के अनुसार उल्लेखनीय अलंकार छेकानुप्रास ॥ ५७ ॥

कौमारमारभ्य गणा गुणानां हरन्ति ते दिक्षु धृताधिपत्यम्।
सुराधिराजं सलिलाधिपञ्च हुताशनञ्चार्यमनन्दनञ्च ॥ ५८ ॥

जीवातु—कौमारमिति। हे भैमि! कौमारं नवं कुमारवयम् आरभ्य 'प्राणभृज्जातिवयोवचनोद्गात्रादिभ्योऽञ्'। ते तव गुणानां गणाः दिक्षु धृताधि-पत्यम् दिशामधीशम् सुराधिराजमिन्द्रं सलिलाधिपं वरुणञ्च हुताशनमग्निञ्च अर्यमनन्दनं सूर्यतनयं यमञ्च हरन्ति आकर्षयन्ति ॥ ५८ ॥

अन्वयः—कौमारम् आरभ्य ते गुणानां गणाः दिक्षु धृताधिपत्यं सुराधिराजं सलिलाधिपं च हुताशनम् च अर्यमनन्दनं च हरन्ति।

हिन्दी—कौमार्य अवस्था से लेकर तुम्हारे गुणों का समूह दिशाओं का अधिपतित्व धारण करने वाले (दिक्पाल) देवराज (इन्द्र), जलों के स्वामी (वरुण), आहुत के भोजी (अग्नि) और अर्यमा (सूर्य) के नन्दन (यम) को आकृष्ट कर रहे हैं।

टिप्पणी—नल ने इन्द्र, वरुण, अग्नि और यम—चारों के चिरकाल से

अटनि, डोरी बाँधने के लिए धनुष् के किनारे पर बना गड्ढा ) पर पहुँच गयी है।

टिप्पणी—साठवें श्लोक तक सामूहिक रूप से देवदूतता सपादन करके इकसठवें से सत्तरवें श्लोक तक इन्द्र का दूतत्व-प्रतिपादन है। भाव यह है कि जैसे-जैसे दमयन्ती का यौवन उत्कर्ष को प्राप्त हो पराकाष्ठा को पहुँचा, इन्द्र का उस पर अनुराग भी परा कोटि को पहुँच गया और पुष्पधन्वा काम ने भी जगत् को वशीभूत करने के लिए अपने धनुष् की प्रत्यंचा बाण छोड़ने के लिए खींच ली। इन्द्रादि को पराभव करने के लिए काम ने भी धनुष् पर डोरी चढ़ा दी। मल्लिनाथ के अनुसार इस पद्य में तुल्ययोगिता और सहोक्ति का संकर है; क्योंकि यहाँ प्रकृत ( प्रस्तुत ) प्रेम और गुण में विशेषण समानता से औपम्य के उपगम के कारण केवलप्रकृतविषया तुल्ययोगिता है और उन प्रेम गुण में 'परा कोटिम्'—इस श्लेषाधृत अभेदाध्यवसाय रूप अतिशयोक्ति मूलक 'यौवनेन सार्धम्' ( यौवन के साथ )—यह सहार्थ सम्बन्ध-कथन होने से सहोक्ति है। विद्याधर के अनुसार सहोक्ति श्लेष-तुल्ययोगिता अलङ्कार है ॥६१॥

प्राची प्रयाति विरहं दधत [illegible] तापाच्च रूपाच्च शशाङ्कशङ्की।
परापराधैर्निदधाति [illegible] रुषारुणं लोचनवृन्दमिन्द्र ॥ ६२ ॥

जीवातु—प्राचीमिति। इन्द्र ते विरहं दधत् दधाना सती अत एव प्राची दिक् प्रयाते प्राप्ते भानावपि तापाच्चन्द्रस्यापि विरहितापकारकत्वा-दिति भावः। रूपाच्च उदयकाले उभयोरपि रक्तत्वादिति भावः। शशाङ्क-शङ्की चन्द्र इति भ्रान्त्या परापराधैश्चन्द्रदोषैस्तापादिभि हेतुभिः रुषाऽरुणं लोचनवृन्दं निदधाति क्रोधाद्दहन्निव अक्षिसहस्रेणापीक्षत इत्यर्थः। क्रोधान्धस्य कुतः स्वापराधानपराधविवेक इति भावः। अत्र कविसम्मतमाश्रयेण मानो शशाङ्कभ्रमाद् भ्रान्तिमदलङ्कारः ॥ ६२॥

अन्वय—इन्द्र ते विरहं दधत् प्राची प्रयाते भानौ तापात् रूपात् च शशाङ्कशङ्की परापराधैः रुषा अरुणं लोचनवृन्दं निदधाति।

हिन्दी—इन्द्र तेरे विरह को धारण करता, पूर्व में स्थित सूर्य पर ताप दायक होने और ( साम्य ) होने के कारण ( सूर्य में ) चन्द्रमा की भ्रान्ति करता दूसरे के अपराधों के कारण रोष से लाल लाल नेत्र कर लेता है।

टिप्पणी—दमयन्ती के विरह में पीड़ित इन्द्र को रात्रि में तो चन्द्रमा व्यथा देता ही है, प्रभात में जब तापदायक लाल सूर्य पूर्व दिशा में उदित होता है, तब रूप-साम्य और सन्तापदायक होने से सूर्य में चन्द्रमा के भ्रम से उस पर भी क्रुद्ध हो वह अपने लाल नेत्रों से क्रोध दिखाता है। इस प्रकार जैसे रात में वैसे ही दिन में भी इन्द्र दमयन्ती के विरह में कष्ट पाता रहता है। रात्रि-जागरण करते इन्द्र की आँखें लाल होनी ही उचित है और क्रोध से—कष्ट में विवेकशून्य होने से भ्रम में पड़ा इन्द्र चन्द्र के अपराध पर सूर्य से क्रुद्ध हो ही सकता है। अन्य का अपराध, अन्य पर रोष। इस पद्य में मल्लिनाथ के अनुसार कविसमयसादृश्य से सूर्य में चन्द्रमा का भ्रम होने से भ्रान्तिमद् अलङ्कार है॥ ६२॥

त्रिनेत्रमात्रेण रुषा कृतं यत्तदेव योऽद्यापि न संवृणोति।
न वेद रुष्टेऽद्य सहस्रनेत्रे गन्ता स कामः खलु कामवस्थाम्॥ ६३॥

अन्वय—त्रिनेत्रेति। त्रिनेत्र एव त्रिनेत्रमात्रः। 'मात्रं कार्त्स्न्येऽवधारणे' इत्यमरः। तेन त्रिनेत्रमात्रेण रुषा यत्कृतमनङ्गत्वमिति भावः। तदेव यः कामोऽद्यापि न संवृणोति नाच्छादयितुं शक्नोतीत्यर्थः। स कामोऽद्य सहस्रनेत्रे इन्द्रे रुष्टे क्रुद्धे सति कामवस्थां दशां गन्ता गमिष्यति। गमेर्लुट्। न वेद न जाने खलु। वाक्यार्थः कर्म। 'विदो लटो वा' इति मिपो णलादेशः। त्रिनेत्र-मात्रस्य नष्टः कामः सहस्रनेत्रस्य जेष्यतीत्यर्थः। कामस्य वक्रत्वे निःशङ्क-मिन्द्र दुःखकरोतीति तात्पर्यार्थः॥ ६३॥

अन्वय—त्रिनेत्रमात्रेण रुषा यत् कृतं तद् एव यः अद्य अपि न संवृणोति सः कामः अद्य सहस्रनेत्रे रुष्टे काम् अवस्थां खलु गन्ता—न वेद।

हिन्दी—तीन नेत्र मात्र धारण करने (शिव) ने क्रोध से जो किया, वह (देहदाह) ही जो आज भी सँभाल नहीं पा रहा, वह काम आज सहस्रनयन (इन्द्र) के रुष्ट हो जाने पर किस अवस्था को प्राप्त होने वाला है—मैं (नल) यह समझ नहीं पा रहा।

टिप्पणी—केवल तीन नेत्र वाले शिव ने तो काम दाह करके उसे अनङ्ग बना दिया। काम इस हानि की पूर्ति आज तक न कर पाया। अब सहस्र नयन धारी इन्द्र को पीड़ा देकर काम किस दशा को प्राप्त होगा—यह नल समझ

नहीं पाता। स्वाभाविक है कि तीन नेत्रधारी की अपेक्षा सहस्र नेत्र धारी का क्रोध अधिक भयानक होगा और अधिक कष्टकर, परन्तु शरीर भस्म होने से अधिक और बड़ा दंड हो ही क्या सकता है? भाव यही है कि निशङ्क काम इन्द्र को अत्यंत कष्ट दे रहा है, काम को और बड़े दंड से यदि दमयन्ती बचाना चाहती है तो इन्द्र का अनुराग उसे स्वीकार्य होना उचित है। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ ६३॥

पिकस्य वाङ्मात्रकृताद्व्यलीकान्न स प्रभुर्नन्दति नन्दनेऽपि।
बालस्य चूडाशशिनोऽपराधान्नाराधनं शीलति शूलिनोऽपि॥ ६४॥

जीवातु—पिकस्येति। स प्रभुरिन्द्रः पिकस्य कोकिलस्य वाङ्मात्रकृताद् न तु कामवत् कायकृतादिति भावः। व्यलीकादप्रियान्नन्दने नन्दनाख्ये आनन्दकरेऽपीति गम्यते। वने न नन्दति किमुतान्यत्रेति भावः। किंच बालस्य कृशस्य चूडाशशिनोऽपराधात् अपकारात् सन्तापरूपात् किमुत पूर्णेन्दोरिति भावः। शूलिनः शिवस्याप्याराधनं पूजां न शीलति नाचरति। 'शील समाधौ' इति भौवादिकाल्लट्। इन्द्रो विरहपारवश्यादावश्यकं किमपि कर्म न करोतीत्यर्थः। अत्रानन्दशिवाराधनसम्बन्धेऽप्यसम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिभेदः॥ ६४॥

अन्वय—प्रभुः सः पिकस्य वाङ्मात्रकृतात् व्यलीकात् नन्दने अपि न नन्दति, बालस्य चूडाशशिनः अपराधात् शूलिनः अपि आराधनं न शीलति।

हिन्दी—सामर्थ्यवान् वह (इन्द्र) कोकिल के वचन (बोल) मात्र द्वारा कृत अप्रिय (कार्य) से नंदन (आनन्दित करनेवाले) में भी आनन्दित नहीं होता और बालक (एक कलावान्), चूड़ा में स्थित चन्द्र के अपराध के कारण शूलधारी शिव की भी आराधना नहीं करता।

टिप्पणी—दमयन्ती के विरह में सर्वसामर्थ्यशाली स्वर्गराज इन्द्र आनन्द-दायक नन्दन कानन (नन्दयतीति नन्दनः) में भी कोकिल स्वर होने के कारण आनन्द नहीं पाता और यद्यपि शिव शूली हैं, तथापि वे कष्टकारक (बाल ही सही) चन्द्र को चूड़ा में धारे हैं, अतः इन्द्र उनकी पूजा भी नहीं करता। कोकिलरव और चन्द्र—दोनों ही विरहिजनों को पीड़ा देते हैं, अतः इन्द्र इनकी छाया मात्र से कष्ट पाता है। न उसे नन्दन में आनन्द है और न शूली के पूजनाभाव में क्रुद्ध हो जाने का भय। इन्द्र दमयन्ती के वियोग में

उद्यान भवन और पूजापाठ सदृश ऐहिक, निरर्थक कार्य छोड़ बैठा है। न अब उसे नन्दन (पुत्रमय नन्दित करनेवाले) का ध्यान है और न दिव रोग का मद। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ आनन्द और शिवाराधन में सम्बन्ध होने पर भी असम्बन्ध कथन रूप से अतिशयोक्ति है, विद्याधर के अनुसार हेतु और समासोक्ति ॥ ६४ ॥

तमोमयीकृत्य दिशः परागैः स्मरेषवः शक्रदृशां दिशन्ति।
कुहूगिरः चञ्चुपुटं द्विजस्य राकारजन्यामपि सत्यवाचम् ॥ ६५ ॥

जीवातु—तमोमयीति। स्मरेषवः कुसुमेषुबाणाः परागैः रजोभिः करणैः शक्रदृशां सम्बन्धे तमोमयीकृत्य तत्प्रचुरवचने मयट् तादृग्भूताः कृत्वेति। अत एव विरुद्धयोरनयोः सम्बन्धे तत्सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिः। कुहूः कुहूध्वनिः कूजितं यस्य। अन्यत्र तु कुहूरमावास्येति गीर्वचनं यस्य। 'कुहूः स्यात्कोकिलालापे नष्टेन्दुकलयोरपि' इति विश्वः। तस्य द्विजस्याण्डजस्य कोकिलस्येत्यर्थः। अन्यत्र विप्रस्य 'दन्तविप्राण्डजा द्विजाः' इत्यमरः। चञ्चुपुटं मुखं राकारजन्यां पूर्णिमायामपि सत्यवाचं दिशन्त्यादिशन्तीति यथार्थवादिनं कुर्वन्तीत्यर्थः। राकायामपि कुहूरिति तमसोऽनुगुणत्वाद्यथार्थमित्यर्थः। अत्र दिशो पातयोरप्यमरादि कुहूरोः द्विजयोश्चाभेदाध्यवसायादनुक्त्वा कुहूनामसमवाधित्वस्य विरुद्धस्यापि पूर्वोक्तातिशयोक्तिहेतुना सिद्धत्वात्सदार्थहेतुक काव्यलिङ्गं श्लेषातिशयोक्तिविरोधैः सङ्कीर्यते। तेन शक्रस्य राकायां कुहूभ्रान्त्या भ्रान्तिमदलङ्कारो व्यज्यत इत्युह्यम् ॥ ६५ ॥

अन्वय—स्मरेषवः परागैः दिशः शक्रदृशां तमोमयीकृत्य कुहूगिरः द्विजस्य चञ्चुपुटं राकारजन्याम् अपि सत्यवाचं दिशन्ति।

हिन्दी—काम के (पुष्प) बाण मकरन्दों से दिशाओं को इन्द्र की दृष्टि में अन्धकारपूर्ण करके 'कुहू' शब्द बोलने वाले द्विज (कोकिल, ब्राह्मण) के चञ्चुपुट (चोंच, मुख) को राका रजनी (पूर्णिमा निशा) में भी सत्यवचनयुक्त बताते हैं।

टिप्पणी—काम के पुष्प बाणों से उड़कर उड़े पराग ने इन्द्र की दृष्टि को अन्धी बना दिया है। वह कोकिल के चञ्चुपुट से बोले जाने वाले 'कुहू कुहू' शब्द के कारण पूर्णिमा की रातों को भी अमावस्या की रातें मान लेता है,

जैसे कोई अपढ़ ब्राह्मण ( द्विज ) के कथन मात्र पर यह विश्वास करले कि पूर्णिमा की रात नहीं, अमावस्या है। भाव यह है कि काम से अति पीडित इन्द्र को पूर्णिमा की आनन्ददायिनी रातें अमावस्या की काली रातों-सी भयानक लगती हैं। कामाध हो जाता है इन्द्र राकारजनी में कोकिलरव सुनकर। इस श्लोक में श्लेष के आधार पर 'कुहू-कुहू' और द्विज में अभेद व्यवसाय कह कर विरुद्ध भी कुहूत्व सत्यवादिता के पूर्वोक्त अतिशयोक्ति हेतु द्वारा सिद्ध होने से वाक्यार्थ हेतुक काव्यलिंग पूर्वक श्लेषातिशयोक्ति या विरोधाभास से सकर है, उससे इन्द्र को राका में कुहू की भ्राति हो जाने के कारण भ्रातिमत् अलङ्कार व्यजित होता है। विद्याधर के अनुसार विरोध और अतिशयोक्ति अलकार हैं॥ ६५॥

शरैः प्रसूनैस्तुदतः स्मरस्य स्मर्तुं स किं नाशनिना करोति।
अभेद्यमस्याहह! वर्म न स्यादनङ्गता चेद्गिरिशप्रसादः॥ ६६॥

जीवातु—शरैरिति। स इन्द्रः प्रसूनैरेव शरैस्तुदत आत्मानं विध्यत स्मरस्य स्मरमित्यर्थः। 'अधीगर्थ'—इत्यादिना कर्मणि शेषे षष्ठी। अशनिना वज्रेण स्मर्तुं न करोति किं स्मृतिमात्रशेषं कुर्यादेव। किन्तु तस्य स्मरस्य गिरिशस्य प्रसादः प्रसादलब्धमित्यर्थः। कार्यकारणयोरभेदोपचारः सोल्लुण्ठ-श्चैतदनङ्गता अभेद्यं वर्मेति रूपकम् न स्याच्चेत् अहहेत्यद्भुते खेदे वा साङ्गत्वे पुनर्वज्रलक्ष्यलाभादेन हन्यादेवेत्यर्थः। तथा पीडयत्येनमनङ्गोऽपीति भावः॥ ६६॥

अन्वय—अहह, सः प्रसूनैः शरैः तुदतः स्मरस्य अशनिना स्मर्तुं न करोति किम् चेत् अस्य गिरिशप्रसादः अनङ्गता अभेद्यं वर्म न स्यात्।

हिन्दी—अरे, वह ( इन्द्र ) पुष्प शरों से पीडित करते काम को वज्र से क्या स्मृति शेष न कर देता यदि इस ( काम ) का कैलाशपर्वतवासी (शिव) के प्रसाद से अनंग ( शरीर रहित ) हो जाना-रूप अच्छेद्य कवच न होता?

टिप्पणी—जैसा कि पूर्व श्लोक में कहा गया है कि काम पुष्पबाणों से इन्द्र को अत्यन्त व्यथित करता रहता है, ऐसी स्थिति में प्रश्न हो सकता है कि इन्द्र तो वज्रधारी है, वह पुष्पायुध काम को वज्र से मार क्यों नहीं डालता, जिससे वह व्यथित करने को रह ही न जाय? कल्पना है कि इन्द्र

क्रुद्ध होकर अपने पर प्रहार कर व्यथा देने वाले काम को वज्र मार कर स्मृति-शेष अवश्य बना देता, पर इन्द्र प्रहार किस पर करे ? काम तो देहरहित है। भगवान् शिव ने उसे भस्म करके नष्ट नहीं किया, अपितु अनंग कर सब प्रकार के प्रहारों से रक्षित बना दिया। अनंगता उसका अभेद्य कवच बन गयी। शिव का क्रोध तो काम को प्रसाद बन गया। हानि से लाभ मिला। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ रूपक है, क्योंकि कार्य-कारण में अभेदोपचार है, इस प्रकार कारण अनंगता और कार्य अभेद्य वर्म ( कवच ) में अभेद है, आरोप है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-अतिशयोक्ति-काव्यलिंग अलंकार हैं ॥ ६६ ॥

घृताधृतेस्तस्य भवद्वियोगान्नानार्द्रशय्यारचनाय लूनैः ।
अप्यन्यदारिद्र्यहराः प्रवालैर्जाता दरिद्रास्तरवोऽमराणाम् ॥ ६७ ॥

जीवातु—घृतेति। अन्येषां दारिद्र्यं हरन्तीत्यन्यदारिद्र्यहरा अपि। हरतेरनुद्यमनेऽच्। अमराणां तरवः कल्पद्रुमा भवत्या वियोगात्। सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भावो वक्तव्यः। धृताऽधृतिररतिर्येन तस्येन्द्रस्य नानाविधानामार्द्राणां शिशिराणां शयनानां रचनाय लूनैः प्रवालैः दरिद्रा रिक्ता जाताः, तापस्तु तथापि नापद् इति भावः। सुरद्रुमाणां प्रवालदारिद्र्यासम्बन्धेऽपि तत्सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिभेदः ॥ ६७ ॥

अन्वय—अन्यदारिद्र्यहराः अपि अमराणां तरवः भवद्वियोगात् घृताधृतेः तस्य नानार्द्रशय्यारचनाय लूनैः प्रवालैः दरिद्राः जाताः ।

हिन्दी—दूसरों की दरिद्रता दूर कर देने वाले भी देवों के ( कल्प आदि ) वृक्ष, आप ( दमयन्ती ) के वियोग में धैर्य त्यागे उस ( इन्द्र ) की अनेक गीली शय्याओं की रचना के निमित्त, तोड़ लिये गये नव पल्लवों के कारण दरिद्र हो गये हैं ।

टिप्पणी—देवतरु कल्पवृक्ष आदि यद्यपि अन्यजनों की दरिद्रता मिटाने के लिए विख्यात हैं, परन्तु आजकल वे वृक्ष स्वयं दरिद्र हो गये हैं, क्योंकि इन्द्र दमयन्ती के वियोग में इतना दग्ध हो रहा है कि उसका वियोग जन्य दाह दूर करने के लिए अनेक बार अनेक गीले नव पल्लवों की अनेक शय्या रची जाती हैं। बार बार ऐसा होने से देववृक्षों के सब पत्ते तोड़ लिये गये और वे पत्रहीन हो दरिद्र हो गये। दूसरों की दरिद्रता मिटाने वाले स्वयं दरिद्र बन गये,—कैसा

अचरज है! ऐसी भयङ्कर है इन्द्र की काम व्यथा! कल्पवृक्षों के सब पत्ते समाप्त हो गये, पर व्यथा न गयी। देववृक्षों का प्रवाल दारिद्र्य असंबद्ध है, तथापि उसका यहाँ संबंध कथन है, अतः मल्लिनाथ के अनुसार अतिशयोक्ति है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और विरोध अलङ्कार ॥ ६७ ॥

रवैर्गुणास्फालभवैः स्मरस्य स्वर्णायकर्णौ बधिरावभूताम्।
गुरोः शृणोतु स्मरमोहनिद्राप्रबोधदक्षाणि किमक्षराणि ॥६८॥

जीवातु—रवैरिति। स्वर्णायस्य स्वर्गनायकस्येन्द्रस्य 'पूर्वपदात्संज्ञायामगः' इति णत्वम्। कर्णौ स्मरस्य गुणास्फालभवैः ज्याघट्टनप्रभवैः रवैः बधिरौ बभूताम्। एवं बाधिर्ये सति गुरोर्बृहस्पतेः सकाशात् स्मरमोह एव निद्रा तस्याः प्रबोधे दक्षाण्यक्षराणि विवेकज्ञानोपदेशवाक्यानि शृणोतु शृणुयात् किम्? न शृणोत्येवेत्यर्थः। त्वद्विरहमोहापगमने बृहस्पतिरपि बोधयितुं न प्रभवतीति भावः ॥ ६८ ॥

अन्वयः—स्वर्णायकर्णौ स्मरस्य गुणास्फालभवैः रवैः बधिरौ अभूताम्, गुरोः स्मरमोहनिद्राप्रबोधदक्षाणि अक्षराणि किं शृणोतु ?

हिन्दी—स्वर्णाय (स्वर्ग के स्वामी इन्द्र) के दोनों कान काम द्वारा प्रत्यंचा खींचे जाने से उत्पन्न शब्दों से बहिरे हो गये हैं, गुरु (बृहस्पति) के काम की मोह निद्रा दूर करने में समर्थ अक्षरों (शब्दों) को (वह) कैसे सुने ?

टिप्पणी—शंका हो सकती है कि इन्द्र के गुरु तो महाज्ञानी बृहस्पति महाराज हैं, उनके उपदेश सुन कर इन्द्र का कामजनित व्यामोह क्या नहीं मिटता ? कल्पना है कि इन्द्र के कान सुनने की शक्ति ही खो बैठे हैं। काम ने अपने धनुष की डोरी इतनी बार प्रहारार्थ खींची कि उससे उत्पन्न शब्द से कान श्रवणसामर्थ्य खो बैठे और इन्द्र बहिरा हो गया। बहिरा कैसे कुछ सुने ? भाव यह है कि दमयंती विरह में इन्द्र इतना काम मोहान्ध हो गया है कि अब गुरु बृहस्पति भी उसे नहीं समझा सकते। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और अतिशयोक्ति अलङ्कार ॥ ६८ ॥

अनङ्गतापप्रशमाय तस्य कदर्थ्यमाना मुहुरामृणालम्।
मघौ मघौ नाकनदीनलिन्यो धरं वहन्ता शिशिरेऽनुरागम् ॥ ६९ ॥

जीवातु—अनङ्गेति नाकनद्या स्वर्णद्या नलिन्यः मधौ मधौ वसन्ते

भवन्ती तस्येन्द्रस्यानङ्गतापप्रशमनाय मुहुराभृणालं मृणालपर्यन्तम्, जनितविघाव-व्योमाव । कदर्थां कुत्सितवस्तूनि, 'को कुत्सितेऽपि' इति को कदादेश । कदर्थां क्रियमाणा कदर्थ्यमाना उत्पीड्यमाना सती इत्यर्थः । तत्करोतीति "तत्करोति" इति ण्यन्तात्कर्मणि लट् शानजादेश । शिशिरेऽनुरागं वरम् । वरमिति मनाक् प्रिये । वहन्ती नानाविकारपत्राणां तासां तत्र पूर्वोक्तोपद्रवमभावादिति भाव । वहे स्वरितेत्त्वादात्मनेपदम् ॥ ६९ ॥

अन्वय—नाकनदीनलिन्य मघोः मनोः तस्य अनङ्गतापप्रशमनाय मुहुः आमृणालं कदर्थ्यमानाः शिशिरे वरम् अनुरागं वहन्ताम् ।

हिन्दी—स्वर्गनदी (मन्दाकिनी) की कमलिनियाँ प्रतिवसंत में उस (इन्द्र) के काम-ताप को शांति के निमित्त बार-बार मृणाल तक उखाड़ी जाती पीड़ित हो शिशिर ऋतु में कुछ अनुराग रखने लगी हैं।

टिप्पणी—जब जब वसन्त आता है, इन्द्र की मदन-व्यथा और बढ़ जाती है। उस काम दाह के उपशमनार्थ मन्दाकिनी में उत्पन्न कमलिनियाँ पुष्पों से लेकर मृणालदण्ड तक बार-बार उखाड़ डाली जाती हैं, फलस्वरूप अब उन्हें वसन्त की अपेक्षा शिशिर ही भला लगने लगा है। शिशिर में तो वे केवल पत्र पुष्पहीन होती हैं—तुषारहता होकर, किन्तु वसंत में तो उनके मृणाल तक उखाड़ डाले जाते हैं। अतः वसन्त से तो थोड़ी हानि पहुँचाने वाला शिशिर ही अच्छा। पत्र पुष्प तो फिर आ जाते हैं, मृणाल तो फिर नहीं उपजता। भाव यह कि वसंत में इन्द्र को काम पीड़ा असह्य हो जाती है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और काव्यलिंग अलंकार ॥ ६९ ॥

दमस्वसुः सेयमुदेति तृष्णा जिष्णोर्जगत्यग्रिमलेखलक्ष्मीम् ।
दृशां यदस्मिन्नथ नाम दृष्टिविभागलोभान्निमिषो बिभर्ति ॥ ७० ॥

जीवातु—दमेति । हे दमस्वसः ! दमयन्ति ! जिष्णोः शक्रस्य 'जिष्णुर्लेखर्षभः शक्रः' इत्यमरः । सेयं तृष्णा आशा जगति जने अवननिमम्, 'अग्रादि-पश्चाड्डिमच्' वक्तव्य' तच्च तल्लेख्य च लम्य लक्ष्मीमग्रगण्यतामुदेति प्राप्नोतीत्यर्थः । कुत यदयस्माद्दृशामग्रिमाकरोऽवलोकनादिन्द्रस्तत्र दृष्टेविभाग-स्पृशोदार्य सहस्राक्षस्य वृत्तिविषये पूरणार्थकस्याङ्गीकारात् । तत्र लोभेन तृष्णया अनिमिषत्वं बिभर्ति नाम धत्ते खलु । तदेतदाडम्बरस्य कविकालो-

भवच्चिभ्रीयत इत्यर्थः । तल्लेशलाभ एव स्वदृष्टिसम्पत्तेः फलमित्यभिमानस्तस्येति भावः ॥ ७० ॥

अन्वयः—दमस्वसः, सा इन्द्रस्य जिष्णोः तृष्णा जगति अग्रिमलेख्यलक्ष्मीम् दधाति यत् दृशाम् अब्धिः नाम असौ तव दृष्टित्रिभागलोभाति बिभर्ति ।

हिन्दी—हे दम की भगिनि, वह अत्यन्त ख्यात इन्द्र की तृष्णा संसार में सर्वप्रथम गणनीय पदार्थ की शोभा को प्राप्त हो रही है कि नेत्रों का समुद्र भी वह ( इन्द्र ) तुम्हारी ( दमयती की ) दृष्टि ( नेत्र ) के तीसरे भाग (कटाक्ष) के अभिलाष से उत्पन्न पीड़ा को धारण कर रहा है ।

टिप्पणी—इस पद्य का भाव तो यही है कि इन्द्र जैसा सामर्थ्यशाली दमयती के कटाक्ष विक्षेप का आकांक्षी है, तिरछे खंजन नयन-कटाक्ष से देख लेती दमयती उसको । इस भाव को एक विशिष्ट भंगिमा के साथ कहा गया है । बताया गया है कि दमयती-विषयक इन्द्र की तृष्णा सबसे अधिक उल्लेख्य है । कितना विचित्र है कि जिस इन्द्र के पास सहस्र नेत्र हैं, वह दमयती के नेत्र का तीसरा भाग पाने के लिए उत्सुक है । सहस्रधारी की तृतीयांश के निमित्त इतनी उत्कट आकांक्षा ! है न अद्भुततम ! कोट्यधीश की तृष्णा कानी कौड़ी के लिए ! दमयती का एक कटाक्ष लाभ सहस्र नेत्र धारण करने का फल लाभ है इन्द्र का । विद्याधर के अनुसार विषम और अनुप्रास ॥७०॥

अग्न्याहिता नित्यमुपासते या देदीप्यमाना तनुमष्टमूर्तेः ।
आशापतिम्ने दमयन्ति ! सोऽपि स्मरेण दासीमवितु त्वदेहि ॥ ७१ ॥

जीवातु—अथ भगवतोऽग्नेरवस्था वर्णयति—अग्नीति । अग्न्याहिता आहिताग्नय, 'वाहिताग्न्यादिषु' इति निष्ठाया परनिपातः । यां देदीप्यमाना जाज्वल्यमाना दीप्यमाना दीप्यतेर्यङन्तात्कर्तरि लट् । धात्वादेश । अष्टमूर्तेरीश्वरस्य तनु नित्यमुपासते, हे दमयन्ति ! आशापतिर्दिक्पति सोऽग्निरपि स्मरेण कर्त्रा तव दासीमवितु त्वदेहि दासो भवेत्यादिष्ट इत्यर्थः ॥ ७१ ॥

अन्वयः—दमयन्ति, अग्न्याहिता या देदीप्यमानाम् अष्टमूर्तेः तनु नित्यम्, स अपि आशापतिः स्मरेण ते दासीमवितु त्वदेहि ।

हिन्दी—हे दमयन्ति, अग्निहोत्र में दीक्षित जन ( अग्निहोत्री ) जिस

देदीप्यमान अष्टमूर्ति ईश्वर ( शिव ) के तनु की नित्य उपासना करते हैं, वह भी दिक्पाल ( अग्नि ) काम द्वारा तुम्हारा दास बनने को आदिष्ट है।

टिप्पणी—श्लोक संख्या ७१ से ७६ तक अग्नि का दूतत्व-प्रतिपादन है। अष्टमूर्ति शिव की एक मूर्ति अग्नि है—तेजस्वी मूर्ति। वह इतना पावन है कि समस्त अग्निहोत्री उनकी निरन्तर आराधना किया करते हैं। शिव ने काम को भस्म कर दिया था, वे कामजयी हैं। कितनी विचित्र बात है कि उन्हीं की एक मूर्ति आज दमयन्ती के कारण कामाधीन हो गयी है और उसकी आज्ञा का पालन करने में तत्पर है। भाव यह है इन्द्र ही नहीं, अन्य दिक्पाल अग्नि भी दमयन्ती पाणिप्रार्थी हैं॥ ७१॥

त्वद्गोचरस्तं खलु पञ्चबाणः करोति सन्ताप्य तथा विनीतम्।
स्वयं यथा स्वादिततप्तभूयः परं न सन्तापयिता स भूयः॥ ७२॥

जीवातु—त्वदिति। पञ्चबाणः कामस्त्वद्गोचरस्त्वामेव लक्षीकृत्य इत्यर्थः। तमग्निं सन्ताप्य तथा तेन प्रकारेण विनीतं शिक्षितं करोति खलु। यथा येन प्रकारेण स्वयं स्वादितमनुभूतं तप्तभूयं तप्तत्वं येन स तथोक्तः। 'भुवो भावे' क्यप्। भूयः पुनः परमन्यं सन्तापयिता न सन्तापयिष्यति स्वयमनुभूतदुःखः स्वात्मदृष्टान्तेन परं तथा न दुःखाकरोतीति भावः॥ ७२॥

अन्वयः—त्वद्गोचरः पञ्चबाणः तं सन्ताप्य तथा विनीतं करोति खलु यथा स्वयं स्वादिततप्तभूयः परं न सन्तापयिता।

हिन्दी—तुम ( दमयन्ती ) से सम्बद्ध पाँच बाणों वाला ( काम ) उस ( अग्नि ) को सतप्त करके उतना विनयी ( निरुपद्रव ) बना रहा है कि स्वयं दग्ध होने का अनुभव प्राप्त करके वह अन्य को सन्ताप न देगा।

टिप्पणी—अग्नि सब को जला देता है। किसी को कितना कष्ट होता है जलने में—यह अग्नि अभी तक नहीं जानता था। अब काम दमयन्ती का आधार बना कर उसे अत्यधिक ताप दे रहा है। अब उसे जलने की व्यथा का अनुभव हो गया है, अतः पुनः वह किसी को नहीं जलायेगा। भाव यही है कि दमयन्ती के कारण ज्वलनशील अग्नि भी काम-संतप्त हो रहा है॥ ७२॥

अदाहि यस्तेन दशार्धबाणः पुरा पुरारेर्नयनालयेन।
स निर्दहंस्तं भवदक्षिवासी न वैरशुद्धेरधुनाधमर्णः॥ ७३॥

जीवातु—अदाहीति। यो दशार्धबाणः पञ्चेषुः पुरा पुरारेर्नयनार्धेन नयनाश्रयेण नेत्राग्निना अदाहि दग्धः स पञ्चेषुरधुना भवद्दक्षिवासी त्वन्नेत्रनिष्ठः सन् तमग्निं निर्दहन् वैरशुद्धेर्वैरनिर्यातनादधमर्णः ऋणी न अनृणो भूदित्यर्थः। यो यथा यस्यापकरोति स तस्य तथैव प्रतिकृत्य निर्वैरो भवतीति भावः ॥ ७३ ॥

अन्वय—पुरा पुरारेः नयनार्धेन यः दशार्द्धबाणः अदाहि अधुना भवद्दक्षिवासी सः तं निर्दहन् वैरशुद्धेः अधमर्णः न।

हिन्दी—पहिले त्रिपुरारि ( शिव ) के नेत्राग्नि द्वारा जो दश के आधे ( पाँच ) बाण वाला ( पंचबाण काम ) दग्ध कर दिया गया था, अब आप ( दमयन्ती ) के नेत्रों में निवास करके वह ( काम ) उस ( अग्नि ) को दग्ध करता हुआ वैर की शुद्धि करके ऋणी नहीं रह गया है।

टिप्पणी—अग्नि दमयन्ती के वियोग में काम दग्ध हो रहा है—यह अन्य भंगिमा से व्यक्त किया गया। शिव की नेत्र ज्वाला ने पूर्व काल में काम को जला दिया था। इस प्रकार काम पर अग्नि का वैर ऋण चढ़ा। इस समय दमयन्ती के कटाक्ष में बस कर काम अग्नि को दग्ध करता हुआ अपना पुराने वैर का प्रतिशोध लेकर ऋणमुक्त हो रहा है। नारायण पंडित के अनुसार काम अग्नि की अपेक्षा अधिक समर्थ सिद्ध हो रहा है। अग्नि ने शिव अर्थात् एक पुरुष—महादेव का आश्रय लेकर काम को जलाया था, स्वयं तो वह 'अकिंचित्कर' था, अन्याश्रय लेकर ही वह कुछ कर सका। काम ने तो एक नारी के ही नेत्र-स्थित होकर अपनी सामर्थ्यशीलता सूचित कर दी—'पुरुषश्रितस्य वह्नेः स्वतोऽकिञ्चित्करत्वम्, अङ्गनानामपाङ्गेषु कामो वसतीति कृत्वा स्त्रियं श्रितस्य कामस्य महत्प्रभुत्वं सूचितम्।' विद्याधर के अनुसार व्याघात अलंकार। मम्मट के अनुसार—'यद्यथा साधितं केनाप्यपरेण तदन्यथा। तथैव यद्विधीयेत स व्याघात इति स्मृतः ॥' ( काव्यप्रकाश, १०। १३८ ) । उपेन्द्रवज्रा वृत्त ॥ ७३ ॥

सोमाय कुप्यन्निव विप्रयुक्तः स सोममाचामति हव्यभानम्।
नामापि जागर्ति हि यत्र शत्रोस्तेजस्विनस्तं क्षमते महान्ते ॥ ७४ ॥

जीवातु—सोमायेति। विप्रयुक्तस्त्वद्वियुक्तोऽग्निः सोमाय चन्द्राय

क्रुध्यन्निव विप्रामनिवेत्यर्थः । 'क्रुधद्रुह' इत्यादिना सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी । हूयमानं यत्ने दीयमानं सोमं सोमरसमाचामति पिबति । तथा हि यत्र पुंसि शत्रोर्नामापि जागर्ति प्रकाशते तं शत्रुनामधारिणं तेजस्विनः पराक्रमाना-सहिष्णवः, 'अधिक्षेपाद्यसहनं तेजः प्राणात्ययेष्वपि' इति लक्षणात् । कतमे सहन्ते न केऽपीत्यर्थः । तेजस्विना शत्रुनामाप्यसह्यमिति भावः । सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः ॥ ७४ ॥

अन्वयः—विप्रयुक्तः सः सोमाय कुप्यन् इव हूयमानं सोमम् आचामति, हि यत्र शत्रोः नाम अपि जागर्ति तं कतमे तेजस्विनः सहन्ते ?

हिन्दी—विरही वह ( अग्नि ) चंद्र पर कोप करता हुआ मानो आहुति में दिए गये सोम ( चंद्र ) के रस का आचमन किया करता है, कारण कि जिसमें शत्रु का नाम भी प्रकट होता है, उसे कौन तेजस्वी जन सहते हैं ? ( कोई नहीं सहते ) ।

टिप्पणी—विरही को चंद्रमा व्यथादायी होता है । अग्नि दमयन्ती वियोगी है, चंद्र इसलिए उसे पीड़ित करनेवाला प्रतीत होता है, वह उसका शत्रु हुआ । चंद्र को सोम भी कहा जाता है । अग्निहोत्र में सोमलता का रस भी यजमान द्वारा आहुति में दिया जाता है । इस पर कल्पना है कि सोमरस में 'सोम'—शत्रु चंद्र का एक नाम पाकर वैर के कारण अग्नि उसका आचमन ( पान ) किया करता है । कोई तेजस्वी व्यक्ति शत्रु नाम को नहीं सहता—यह जगत् रीति है । भाव यह कि चंद्र अग्नि को व्यथा देता है । मल्लिनाथ के अनुसार सामान्य द्वारा विशेषसमर्थनरूप अर्थान्तरन्यास अलंकार है, विद्याधर के अनुसार अर्थान्तरन्यास उत्प्रेक्षा दोनों अलंकार ॥ ७४ ॥

शरैरजस्रं कुसुमायुधस्य कदर्थ्यमानस्तव कारणाय ।
अभ्यर्चयद्भिर्विनिवेद्यमानादप्येष मन्ये कुसुमाद्बिभेति ॥ ७५ ॥

जीवातु—शरैरिति । हे तरुणि ! तव कारणाय त्वदर्थं त्वत्कृते, तादर्थ्ये चतुर्थी । कुसुमायुधस्य शरैः कुसुमबाणैरजस्रं कदर्थ्यमानः पीड्यमानः एषोऽग्निः अभ्यर्चयद्भिः पूजयद्भिर्विनिवेद्यमानादर्प्यमाणादपि कुसुमाद् बिभेति मन्ये । उत्प्रेक्षा ॥ ७५ ॥

अन्वयः—तव कारणाय ( पाठान्तर—तरुणि, त्वदर्थं ) कुसुमायुधस्य शरैः

थजस्र कदर्थ्यमान एष, मन्ये अभ्यर्चयद्भिः विनिवेद्यमानात् अपि कुसुमात् बिभेति।

हिन्दी—( हे यौवनवती ) तेरे कारण पुष्पायुध ( काम ) के बाणों द्वारा निरन्तर पीडित होता यह ( अग्नि ), लगता है कि अर्चना करने वालों द्वारा निवेदित किये गये ( चढ़ाये ) भी फूल से डरता है।

टिप्पणी—अग्नि दमयन्ती के कारण काम के कुसुमशरों से इतना पीड़ित है कि पूजन करते समय आराधक जो पूजा का फूल अग्नि पर चढ़ाता है, वह उससे भी डरता है। फूल मात्र को कुसुमशर समझ कर अग्नि को भय लगने लगता है। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति।

स्मरेन्धने वक्षसि तेन दत्ता सवर्तिका शैवलवल्लिचित्रा।
चकास्ति चेतोभवपावकस्य धूमाविला कीलपरम्परेव ॥ ७६ ॥

जीवातु—स्मरेन्धन इति। तेनाग्निना स्मरेन्धने कामाग्निदाह्ये वक्षसि दत्ता तापशान्तये न्यस्ता शैवलवल्लिभिश्चित्रा कर्बुरा सवर्तिका नवदलम्। 'सवर्तिका नवदल बीजकोशो वराटक' इत्यमरः। चेतोभवपावकस्य कामाग्नेर्धूमाविला कीलपरम्परा ज्वालावलिरिव चकास्ति दीप्यते। 'वह्नेर्द्वयोर्ज्वालकीलौ' इत्यमरः ॥ ७६ ॥

अन्वय—तेन स्मरेन्धने वक्षसि दत्ता शैवलवल्लिचित्रा सवर्तिका चेतोभवपावकस्य धूमाविला कीलपरम्परा इव चकास्ति।

हिन्दी—उस ( अग्नि ) द्वारा काम के ईंधन ( काम द्वारा दाह्य ) स्ववक्ष पर शैवाल लता से चितकबरी ( आश्चर्यदायक भी ) नवकमलपत्रिका मनोभव ( काम ) के अग्नि की धुएँ से भरी ज्वालावलि जैसी शोभित होती है।

टिप्पणी—भाव यही है कि अग्नि के हृदय में निरन्तर काम-दाह होता रहता है। काम उसको जला रहा है, अतः अग्नि का वक्ष हुआ कामाग्नि में जलनेवाला इंधन, जलते वक्ष पर उपशम के लिए उसने शैवाल-वल्लरी से युक्त चितकबरी, विचित्र लगती नव कमल की पत्ती रखी। गीली पत्ती जलकर धुँधुआने लगी। ऐसी प्रतीति हुई कि यह पिंगलवर्णा, धूमायिता कमलावलि मन में प्रज्वलित कामाग्नि की धूमायिता ज्वालमाल है। विद्याधर के अनुसार यहाँ छेकानुप्रास और उत्प्रेक्षा अलंकार हैं ॥ ७६ ॥

पुत्रा सुहृद्येन सरोरुहाणा यत्प्रेयसी चन्दनवासिता दिक् ।
धैर्यं विभु साऽपि तवैव हेतोः स्मरप्रतापज्वलने जुहाव ॥ ७७ ॥

जीवातु—अथ यमस्य विरहावस्था वर्णयति—पुत्रीति । येन सरोरुहाणा सुहृत्सूर्य पुत्री पुत्रवान् एतेनाभिजन उक्त । चन्दनैर्मलयज द्रुमैर्वासिता सुरभिता दिक् दक्षिणा यत्प्रेयसी यस्य प्रियतमा एतेन भोगसम्पत्तिरुक्ता । स विभुर्वैवस्वतोऽपि तवैव हेतोस्त्वन्निमित्तादेव । 'षष्ठी हेतुप्रयोगे' इति षष्ठी । धैर्य स्मरस्य प्रतापज्वलने प्रतापाग्नौ जुहाव । परवशो वर्तत इत्यर्थ ॥ ७७ ॥

अन्वय—येन सरोरुहाणा सुहृत् पुत्री चन्दनवासिता दिक् यत्प्रेयसी स विभु अपि तव एव हेतो धैर्यं स्मरप्रतापज्वलने जुहाव ।

हिन्दी—जिसके कारण कमलो का मित्र ( सूर्य ) पुत्रवान् है और चन्दन से सुवासित दिशा ( दक्षिणादिक् ) जिसकी प्रिया है, उस सामर्थ्यशाली (यम) ने भी तरे ( दमयन्ती के ) ही कारण से धैर्य को काम के प्रतापाग्नि में आहुति दे डाली है ।

टिप्पणी - ७८–७९ श्लोकों मे यम की विरहदशा का विवरण कर उसका दूतत्व सम्पादन है । सब के प्राणों का स्वामी, सूर्यपुत्र यम भी दमयन्ती के निमित्त कामाग्नि मे जल रहा है, न तो पिता सूर्य की अपार ज्वलन सपदा उसका उपशम कर पाती है, न प्रिया दक्षिण दिशा की प्रचुर चन्दन-राशि । न कमलो की कमी है, न चन्दन लेप की, पर वियोगाग्नि की दाहकता इतनी प्रबल है कि यम की पीडा का पार नही । यम का धैर्य जैसे उस आग में जल गया है । कामपीडित यम मे अब धीरज नही रह गया है कि वह दमयन्ती-विरह सह सके ॥ ७७ ॥

न दह्यमानैरपि मन्मथैध हस्तैरुपास्ते मलय प्रवालै ।
कृच्छ्रेऽप्यमौ नोज्झति तस्य सेवा सदा यदाशामवलम्बते य ॥ ७८ ॥

जीवातु—नमिति । मलयो मलयाद्रि मन्मथैध कामाग्नीन्धनम् । 'काष्ठ दार्विन्धनन्त्वेध' इत्यमर । त यम दह्यमानैस्तदङ्गसङ्गात्प्लुष्यमाणैरपि प्रवालै पल्लवैरिव हस्तैरुपास्ते तस्य शीतोपचारमाचरतीति भाव । युक्तञ्चैतदित्याह—यो जन सदा यस्याशा देशम् अनुरागञ्चावलम्बते । असौ जन कृच्छ्रे आपद्यपि तस्य सेवा नोज्झति न त्यजति । यो यदुपजीवी तस्य तत्सेवा विपत्स्वपि कर्तुमुचितेत्यर्थ । अर्थान्तरन्यास ॥ ७८ ॥

अन्वय—मलय मन्मथेध स दह्यमाने, अपि प्रवालैं हस्तै उपास्ते, य सदा यदाशाम् अवलम्बते, असौ कृच्छ्रे अपि तस्य सेवा न उज्झति।

हिन्दी—मलयाचल काम के ईंधन (काम से जलते) उस (यम) को जलते हुए भी प्रवाल (पल्लव)-करों से सेवा करता है। जो सदा जिसकी आशा करता है (जिस आशा अर्थात् दक्षिणादिक् में आश्रित है), वह संकट में भी उस (आश्रयदाता, भरोसे वाले) की सेवा नहीं छोड़ता।

टिप्पणी—यम प्रचंड कामाग्नि में जल रहा है। मलयाचल अपने पल्लव करों से उनके झुलसने की चिंता न करके भी यम की सुश्रूषा करता है, इसका लोकसमत कारण यह लगता है कि मलयाचल है दक्षिण में, उसी का स्वामी है यम। दक्षिण दिशा का आश्रित होने के कारण मलय का यह कर्त्तव्य है कि वह अपने आश्रयदाता की विपदा में काम आये। सो मलय बेचारा अपने हाथों को झुलसाता भी यम की प्रचंड कामाग्नि के उपशमन में लगा है। मल्लिनाथ के अनुसार अर्थान्तरन्यास, विद्याधर ने श्लेष और श्लेषाविद्ध अर्थान्तरन्यास का निर्देश किया है। आशा के दो अर्थ हैं—(१) भरोसा, (२) दक्षिणा दिक्॥ ७८॥

स्मरस्य कीर्त्येव सितीकृतानि तद्दोःप्रतापैरिव तापितानि।
अङ्गानि धत्ते स भवद्वियोगात् पाण्डूनि चण्डज्वरजर्जराणि॥ ७९॥

जीवातु—स्मरस्येति। स यमो भवद्वियोगात्पाण्डूनि चण्डेन तीव्रेण ज्वरेण जर्जराणि अत एव क्रमात् स्मरस्य कीर्त्या सितीकृतानि धवलीकृतानीव तस्य स्मरस्य दोःप्रतापैस्तापितानीव स्थितानीत्युभयत्राप्युत्प्रेक्षा। अङ्गानि धत्ते। अत्र यथासङ्ख्योत्प्रेक्षयोः सङ्करः॥ ७९॥

अन्वय—स भवद्वियोगात् पाण्डूनि चण्डज्वरजर्जराणि स्मरस्य कीर्त्या सितीकृतानि इव तद्दोःप्रतापैः तापितानि इव अङ्गानि धत्ते।

हिन्दी—वह (यम) आप (दमयन्ती) के वियोग से पांडुर, प्रचंड (काम) ज्वर से जर्जरीभूत, (अतएव) काम के यश से शुभ्र हुए जैसे, उस (काम) के भुज प्रताप से तप्त जैसे अंगों को धारण कर रहा है।

टिप्पणी—यम दमयन्ती के वियोग में अत्यन्त पीड़ित है। उसके अंग पांडुर पड़ गये हैं कामाग्नि में जल रहे हैं। कल्पना है कि कामज्वर में

उन्ने वियोग में पाडुर यम के अग देख कर लगता है कि काम ने अपने भुज प्रताप से यम को पराभूत कर दिया है और उनके यश की श्वेतिमा हो जैसे यम के अगों पर छा गयी है। हारा व्यक्ति भीतर ही भीतर नपमान से जलता रहता है और चिंता से उनके अंग पाडुर हो जाते हैं। यम के अग स्मरकीर्ति से लिप्त हैं और भुज प्रताप म सतापित है—ये दो उत्प्रेक्षाएँ यथासम्भव हैं, अतः मल्लिनाथ के अनुसार यथासख्य और उत्प्रेक्षाद्वय का सकर है। विद्याधर ने उत्प्रेक्षा का निर्देश किया है ॥ ७९ ॥

यस्तन्वि ! भर्ता घुसृणेन सायं दिशः समालम्भनकौतुकिन्या ।
तदा स चेन प्रजिघाय तुभ्यं यदा गतो नैति निवृत्त्य पान्थः ॥८०॥

जीवातु—अथ वरुणस्य विरह वर्णयति—य इत्यादि। हे तन्वि ! कृशाङ्गि ! यो देव सायं घुसृणेन कुङ्कुमेन समालम्भने अनुलेपने कौतुकिन्या कुतूहलवत्या आतपारुण्यात् कुङ्कुमलिप्तवद्भासमानाया इत्यर्थ । दिश प्रतीच्या भर्ता प्रात प्राच्या अपि तथा वात्तद्व्यावृत्त्यर्थं स्वय ग्रहणम् । स वरुण तदा तस्मिन् काले तुभ्यमनेन प्रजिघाय प्रहितवान् । 'हे स्वडि' इति कुत्वम् । यदा यस्मिन् काले गत प्रवास निन्य पन्थान गच्छतीति पान्थो निवृत्य नैति नायाति अपुनरावृत्तिलिङ्गानुन चिरास्वात्यो प्रहितवानि त्युत्प्रेक्षा । 'नन्दति न निवर्तन्ते चिरास्वात्ययोर्गता नर' इति वचनात् । अत एवात्र कवे पान्थशब्दप्रयोग 'पथो ण नित्यम्' इति नित्याध्वगमने पथिन् शब्दात् णप्रत्ययपान्थादेशयोर्विधानात् । अत एव 'नित्यग्रहण प्रत्ययार्थ विशेषणम्' इति काशिकायाम् । तन्वित्त त्वय्येव सानन्द विहरति न निवर्तत इति तात्पर्यम् ॥ ८० ॥

अन्वय —तन्वि, य साय घुसृणेन समालम्भनकौतुकिन्या दिश भर्ता स तदा तुभ्य चेन प्रजिघाय यदा गत पान्थ निवृत्य न एति ।

हिन्दी—हे कृशांगि, जो सध्याकाल में कुङ्कुम से अगराग लगाने वाली दिशा ( प्रतीची दिक् ) का स्वामी है, उस ( वरुण ) ने उस समय तुम्हारे प्रति चित्त भेज दिया है, जिस समय गया पथिक लौटकर नहीं आता ।

टिप्पणी—श्लोक स ८०–८३ तक वरुण का दूतत्व सपादन किया जाता है। *इस श्लोक में बताया गया है कि वरुण उस पश्चिमदिशा का स्वामी है,*

जो पति सन्ध्या को ( छिपने सूर्य की लाली से लाल हो ) अपने शरीर पर कुंकुम का अंगराग-लेपन कर, शृंगार कर, अपने स्वामी के प्रति स्वानुराग प्रकट करती है, परन्तु ऐसा वरुण भी उस घडी अपना मन दमयन्ती को दे बैठा है, जिस घडी में परदेश गया पथिक लौट कर नहीं आता। चित्रा और स्वाति नक्षत्रों में गया पथिक लौटता नहीं, ऐसी मान्यता है। सो वरुण को देखकर ऐसी प्रतीति होती है कि उसने भी ऐसी ही घडी में दमयन्ती को मन दिया है कि वह गया मन लौट नहीं रहा, अर्थात् वरुण दमयन्ती के प्रति आसक्त हो, अपनी आसक्ति को हटा नहीं पाता। दमयन्ती को दिया गया वरुण का चित्त अब दमयन्ती पर पूर्ण अनुरक्त है, वहीं सानन्द विहार करता है, लौटता नहीं। विद्याधर के अनुसार ओज गुण ॥ ८० ॥

*तथा न तापाय पयोनिधीनामश्वामुखोत्थ क्षुधित शिखावान्।*
*निज पति सम्प्रति वारिपोऽपि यथा हृदिस्थ' स्मरतापदुःस्थ ॥८१॥*

जीवातु—तथेति। तथा क्षुधित' बुभुक्षित। 'वसतिक्षुधो' इति निष्ठायामिडागम। अश्वामुखोत्थ शिखावान् वडवाग्नि पयोनिधीना तापाय न भवति यथासौ स्मरदाहेन दु ख तिष्ठतीति दुःस्थोऽस्वस्थो निज पतिर्वरुण हृदि तिष्ठतीति हृदिस्थ स्मर्यमाण एव वारीणि पातीति वारिपो वारि रक्षकोऽपि सन् तापाय भवति तथा साक्षात्कुक्षिस्थोऽपि वडवाग्निर्न तापयतीत्यर्थ। ईदृक्तापासम्बन्धेऽपि, सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिभेद ॥ ८१ ॥

अन्वय—यथा स्मरतापदुःस्थ वारिप अपि हृदिस्थ निज पति पयोनिधीना तापाय तथा क्षुधित अश्वामुखोत्थ शिखावान् न।

हिन्दी—जैसा काम ताप से अस्वस्थ जलों का रक्षक ( स्वामी ) भी हृदयस्थित ( मध्य में विराजमान, स्मरणीय ) इनका स्वामी ( वरुण ) जलों के आगारों ( समुद्रों ) को सतप्त कर रहा है, वैसा भूखा वडवामुख से उत्थित शिखी ( वडवानल ) नहीं करता।

टिप्पणी—दमयन्ती के वियोग में वरुण का काम-सताप इतना बढ़ गया है कि उसके समुख वडवाग्नि भी कुछ नहीं। यद्यपि वरुण 'वारिप' अर्थात् जलों का स्वामी है, उसे तापोपशम के लिए जल की क्या कमी, तथापि ताप इतना है कि समुद्र—जलनिधि भी उससे उतने उत्तप्त रहते हैं, जितने कि

मध्य में बसने वडवानल से भी उत्तप्त नहीं हो पाते। वरुण के अस्वस्थ रहने से उसके रक्षित समुद्र भी सन्तप्त हैं। स्वामी—रक्षक के अस्वास्थ्य से रक्षितों को व्यथा पहुँचती ही है। 'हृदिस्थ' और 'वारिप' वरुण और 'शिखावान्' दोनों के विशेषण हैं। 'हृदिस्थ' अर्थात् हृदय में विराजित स्वामी वरुण तथा 'हृदिस्थ' अर्थात् मध्य में रहता वडवानल। वरुण 'वारि पातीति वारिप' है, अर्थात् जलस्वामी। वडवानल 'वारि पिबतीति वारिप' है—जल का सोखनेवाला अनल। वरुण और वडवानल दोनों में विशेषताएँ समान हैं—वारिप और हृदिस्थ दोनों हैं, तथापि वरुण 'कामतापदुस्सह' होने से अधिक तापदायक है। वडवाग्नि स्मरतापदुस्सह नहीं है। इसी कारण वरुण वडवाग्नि से अधिक तापदायक बन गया है। इतना बढ़ा है वरुण का सन्ताप कि समुद्र भी दग्ध हो रहे हैं। वारिरक्षक होने भी वरुण उतना ताप दे रहा है, जितना वारि पीने वाला वडवानल नहीं। रक्षक भक्षक से बढ़ गया है। इस प्रकार के ताप से असम्बद्ध रहने पर भी सम्बन्ध कथन के कारण मल्लिनाथ के अनुसार अतिशयोक्ति अलङ्कार ॥ ८१ ॥

यदस्य तु त्वन्मृदुबाहुवल्लीस्मृतिव्रजं गुम्फति दुर्विनीता।
तनौ विधत्तेऽधिकमेव तापं तेन क्षिता शैत्यगुणा मृणाली ॥ ८२ ॥

जीवातु—यदिति। तेन तापेन क्षिता सन्तापशान्तये सेविता शैत्यमेव गुणो यस्याः सा शैत्यगुणा शीतलस्वभावेत्यर्थः। तथापि दुर्विनीता प्रतिकूलचारिणी मृणाली वा मृणालम्। अल्पत्वविवक्षायां स्त्रीलिङ्गता 'स्त्री स्यात्काचिन्मृणाल्यादिर्विवक्षापचये यदि' इत्यमरः। 'जातेरस्त्रीविषयादयोपधात्' इति ङीष्। यद्यस्मात्तत्र मृदुबाहू स्पर्धाविव तयोः स्मृतीनां व्रजं मालां गुम्फति रचयति अजस्रं स्मारयतीत्यर्थः तदस्य त्वद्बाहुस्मारकत्वादेतौ प्रत्युत वैपरीत्येन। प्रत्युतेत्युक्तैर्वर्गीय इति गणव्याख्यानम्। अधिकं तापमेव विदधे विदध्यते दौर्जन्यादित्यभिप्रायः। अत्र मृणाल्या कविसम्मतसाम्यनाद्बाहुवल्ल्याः स्मारकत्वात्से स्मरणालङ्कारः। तच्चैतन्येन तस्यास्तापशान्तिहेतोरन्तिहेतोः विपरीतकार्यनिरूपणाद्विरुद्धकार्योत्पत्तिरूपो विषमालङ्कारभेद इत्यनयोरङ्गाङ्गिभावेन सङ्करः ॥ ८२ ॥

अन्वय—शीतगुणा तेन श्रिता मृणाली यत् त्वन्मृदुबाहुवल्लीस्मृतिस्रज गुम्फति तत् प्रत्युत अधिकम् एव ताप विधत्ते ( अतएव ) दुर्विनीता।

हिन्दी—शीतलता जिसका गुण ( नित्यधर्म ) है, उस ( वरुण ) के द्वारा ( तापोपशम के निमित्त ) धारण की गयी बाल मृणाली, क्यों कि तेरी कोमल भुजलताओं की स्मरणमाला गूँथती है ( सादृश्य के कारण भुजाओं का स्मरण दिलाती है ) उस कारण, अपने गुण के विपरीत अधिक ही सन्ताप दिया करती है। सो वह मृणाली दुष्ट है।

टिप्पणी—कामोपशांति के निमित्त वरुण शीतगुणा मृणाली का प्रयोग करता है, परन्तु मृणाललता देखकर सदृशता के कारण उसे दमयन्ती की बालमृणाली समान बाहो का स्मरण हो जाता है और उसका सन्ताप शान्त होने के स्थान पर और बढ जाता है। इस प्रकार मृणाली का गुण दोष बन जाता है और वह गुणवती के स्थान पर सदोषा प्रमाणित होती है। तात्पर्य यह कि वरुण का कामोत्ताप अब शमनयोग्य भी नहीं रह गया है। ऐसा बढ गया है उसका कामज्वर। कविसमत सादृश्य के कारण मृणाली को बाहुवल्ली का स्मरण कराने वाली कहा गया, अत स्मरणालकार है। मृणाली ताप-शांति का हेतु है, किंतु उससे ताप और बढ रहा है, सो विरुद्ध कार्य की उत्पत्ति हो रही है। इस कथन के कारण विरुद्धकार्योत्पत्ति रूप विषमालकार का भेद हुआ। इस प्रकार मल्लिनाथ के अनुसार स्मरण और विषम का अगागिभाव सकर है, विद्याधर ने भी छेकानुप्रास के साथ ही,स्मरण और विरोध का निर्देश किया है॥ ८२॥

न्यस्त ततस्तेन मृणालदण्डखण्ड बभासे हृदि तापभाजि।
तच्चित्तमग्नैर्मदनस्य बाणै कृत शतच्छिद्रमिव क्षणेन। ८३॥

जीवातु—न्यस्तमिति। ततस्तदनन्तरमपि तेन वरुणेन तापभाजि हृदये न्यस्त मृणालदण्डस्य बिसकाण्डस्य खण्ड शकल तस्य वरुणस्य चित्ते मग्नैर्मदनस्य बाणै क्षणेन शत छिद्राणि यस्य तत्तथा कृतमिद प्रतिकूलाचरणरोषाच्छतधा प्रणीतमिव बभासे। उत्प्रेक्षा॥ ८३॥

अन्वय—तत तेन तापभाजि हृदि न्यस्त मृणालदण्डखण्ड तच्चित्तमग्नै मदनस्य बाणै क्षणेन शतच्छिद्र कृतम् इव बभासे।

हिन्दी—इस उन ( वरुण ) के द्वारा संताप पाते ( सहते ) हृदय पर रखा मृणाल-दण्ड का खंड उन ( वरुण ) के चित्त में घँसे काम के बाणों से उस क्षण सत सत छिद्रों से युक्त जैसा शोभित हुआ।

टिप्पणी—काम के बाणों से वरुण का हृदय जर्जर हो रहा है। वरुण के सन्तप्त हृदय पर रखे मृणालखंड में लक्षित अनेक छिद्र ऐसे प्रतीत होते हैं, जैसे कामबाणों के प्रविष्ट होने से हृदय में बने छिद्र। मृणाली ने उपशमन देने के स्थान पर और ताप देकर प्रतिकूल आचरण हुआ, दण्डस्वरूप उसमें सैकड़ों छिद्र कर दिये गये। उत्प्रेक्षा ॥ ८३ ॥

इति त्रिलोकीतिलकेषु तेषु मनोभुवो विक्रमकामचारः।
अमोघमस्त्रं भवतीमवाप्य मदान्धतानर्गलचापलस्य ॥ ८४ ॥

जीवातु—इतीति। हे भैमि! भवतीमेवामोघमस्त्रमवाप्य मदान्धतया अनर्गलचापलस्य उच्छृङ्खलचेष्टितस्य मनोभुवः कामस्य त्रिलोकीतिलकेषु त्रिभुवनभूषणेषु तेष्विन्द्रादिषु विषये दृतीय विक्रमस्य कामचारः स्वाच्छन्द्य-वृत्तिर्वर्तते इति शेषः ॥ ८४ ॥

अन्वय—इति भवतीम् अमोघम् अस्त्रम् अवाप्य मदान्धतानर्गलचापलस्य मनोभुवः तेषु त्रिलोकीतिलकेषु कामचारः।

हिन्दी—इस प्रकार आप ( दमयन्ती ) को अचूक अस्त्ररूप में प्राप्त करके अभिमान से अंधे होने के कारण उच्छृंखल चपलता धारण करते मनोभव ( काम ) का उन ( इन्द्रादि ) तीनों लोकों के तिलक-स्वरूप देवों के प्रति पराक्रम का स्वेच्छाचार चला रहा है।

टिप्पणी—चारों देवों के दूतकार्य-सम्पादन का समाहार करते हुए नल ने यह बताया कि दमयन्ती के रूप में कामदेव को अब ऐसा अमोघ अस्त्र मिल गया है कि अब वह बड़े बड़े त्रिलोकी के शृंगार इन्द्र, यम, अग्नि, वरुण जैसे दिक्पालों की भी अवमानना कर रहा है। काम अब मदान्ध, उच्छृंखल-निमर्याद और स्वेच्छाचारी हो गया है। अब वह दुर्विजय हो गया है। तात्पर्य यह कि दमयन्ती का अपार सौन्दर्य जगत्-विमोहन है। नारायण के अनुसार काम दमयन्ती को अस्त्ररूप में पाकर मतवाले, मदान्ध गज के सदृश सबको ध्वस्त कर रहा है—'मदान्धशब्देनेन कामस्य द्विरदत्वं सूचितम्।' विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और रूपक अलंकार हैं ॥ ८४ ॥

सारोऽथ धारेव सुधारसस्य स्वयंवरः श्वो भविता भवेति।
सन्तर्पयन्ती दमयन्ति! तेषां श्रुतिः श्रुती नाकजुषामयासीत्॥ ८५॥

जीवातु—सार इति। अथानन्तरसमये हे दमयन्ति! तव स्वयंवरः श्वः परेऽह्नि भविता भविष्यतीति श्रुतिर्वार्ता। 'श्रुतिः श्रोत्रेऽप्याम्नाये वार्तायां श्रोत्रकर्मणि' इति विश्वः। सुधारसस्य सारः सारभूता धारेव सन्तर्पयन्ती नाकजुषामिन्द्रादीनां श्रुती श्रोत्रे अयासीत् प्राप। 'सारोऽथे'ति पाठे सारप्रभवेत्यर्थः॥ ८५॥

अन्वयः—अथ दमयन्ति, तव स्वयंवरः श्वः भविता—इति श्रुतिः सुधारसस्य सारः धारा इव सन्तर्पयन्ती नाकजुषां श्रुती अयासीत्।

हिन्दी—अब हे दमयन्ति, तुम्हारा स्वयंवर कल होने वाला है—यह समाचार पीयूषरस की सारभूत धारा के तुल्य भलीभाँति तृप्त करती स्वर्गवासियों के कानों में पहुँची है।

टिप्पणी—दमयन्ती का स्वयंवर शीघ्र होगा, यह समाचार जब से इन्द्रादि ने सुना है, बड़े प्रसन्न हैं,—इतने कि जितने पीयूषरसधारापान से सन्तृप्त होते। उन्हें लग रहा है कि अब उनके वियोग की घड़ियाँ समाप्त होंगी॥ ८५॥

मम सपत्नीभवदुष्मनोऽग्नौ स्वदारतामापयितुर्मरुद्भिः।
अनङ्गशौर्यानलनाशदुःस्थैरथ प्रतस्थे हरिता मरुद्भिः॥ ८६॥

जीवातु—ममेति। अथ स्वयंवरवार्ताश्रवणानन्तरमनङ्गस्य शौर्यानलेन प्रतापाग्निना यस्तापस्तेन दुःस्थैरस्वस्थैर्हरिता दिशा सम्बन्धिभिर्मरुद्भिरिन्द्रादिभिः स्वस्वामिभावसम्बन्धे षष्ठीसमासः। समानः पतिर्यस्याः सा सपत्नी। 'नित्यं सपत्न्यादिषु' इति ङीप् नकारश्च। तद्भावेन दुःखेन तीव्रं दुःसहे स्वदारता नाशासु प्रयान गच्छन्तीति पथिकं पान्थैर्मरुद्भिः सम वायुभिः सह 'मरुतौ पवनामरौ' इत्यमरः। प्रतस्थे प्रस्थितं भावे लिट्। इन्द्रादिभिः रिन्द्रादिदिक्पतिभिरागामिशापस्य दुःसाधीयंगुणश्च निश्चितमित्यर्थः। अत्र पवनानलस्थानयोः कार्यकारणभावासद्भूतसमानविशेषोक्त्युत्थापित सहोक्त्यलङ्कारः। 'सहार्थेनान्वयो यत्र भवेदतिशयोक्तितः। कल्पितौपम्यपर्यन्ता सा सहोक्तिरिहोच्यते॥' इति लक्षणात्॥ ८६॥

अन्वयः—अत्र अनङ्गशोर्यानिलवायवु स्यै हरिता मरुद्भिः सपत्नीभवदुःखतीक्ष्णं स्वदारनासापथिकैः मरुद्भिः सम प्रतस्थे।

हिन्दी—तत्पश्चात् ( स्वयंवर समाचार-श्रवणानंतर ) कामदेव के प्रतापानिलनाद से उसके दिशाओं के स्वामियों ( इन्द्रादि दिक्पालों ) ने सपत्नीहेतुक ( सौत के कारण उत्पन्न ) दुःख से तीक्ष्ण ( अत्यन्त उष्ण ) अपनी पत्नियों की नासिका के पथिक वायु ( श्वास-अनिल ) के साथ प्रस्थान किया।

टिप्पणी—काम के वशीभूत, कामपीडित इन्द्रादि दिक्पाल दमयन्ती के स्वयंवर का समाचार सुनकर स्वयंवर में सम्मिलित होने चल पड़े। उनकी पत्नियों ने उनके इस कार्य को देखकर दुःखभरा उच्छ्वास लिया, क्योंकि उन्हें लगा कि दमयन्ती के रूप में उनकी एक और सौत आ जायेगी। सौत के कारण स्त्रियों को पीड़ा होती ही है। दिक्पालों ने अपने दारमण्डल के कष्ट पर कोई ध्यान नहीं दिया और दुःख के कारण उष्ण उच्छ्वास छोड़ती अपनी पत्नियों की ओर ध्यान न देकर वे उसी प्रकार प्रस्थान कर गये, जैसे पथिक को यात्रा पर जाते देख अन्य पथिक भी चल उठता है। इधर देवदाराओं की नासिका के पथिक उच्छ्वास चले, उधर दिक्पाल देवगण चल पड़े। नारायण की टिप्पणी के अनुसार यात्रासमय में देवदाराओं के नासिका सबद्ध उष्ण वायु अपशकुन सूचक हुए—'चण्डवायुरपि- साधमित्यनेनापशकुन सूचितम्।' पवन और देव प्रस्थान में कार्यकारण भाव होने से मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में अतिशयोक्त्युत्थापित सहोक्ति अलङ्कार है, विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और सहोक्ति। उपेन्द्रवज्रा छन्द ॥ ८६ ॥

अपास्तपाथेयसुधोपयोगैस्त्वच्चुम्बिनैव स्वमनोरथेन।
क्षुधस्व निर्वापयता तृषश्च स्वादीयसाध्वागमितः सुमतैः ॥ ८७ ॥

जीवातु—अपास्तेति। पथि साधु पाथेयम्। 'पाथेय सबल स्मृतम्' इति यादवः। 'पथ्यतिथिवसतिस्वपतेर्ढञ्'। तच्चासौ सुधा च तस्या उपयोगोऽपास्ता यैरिन्द्रादिभिः क्षुधः बुभुक्षा तृषः तृष्णा पिपासा निर्वापयता शमयता स्वादीयसा अमृतादपि स्वादुतरेण त्वच्चुम्बिना भवद्गोचरेण स्वयं मनोरथे-

नैवान्त सुख गमितो नीत, समृतमप्युत्सृज्य त्वद्ध्यानमात्रमन्वया प्राप्त इत्यर्थं ॥ ८७॥

अन्वय—अपास्तपाथेयसुधापयोगैं तै क्षुध तृष च निर्वाप्यता स्वादीयता त्वच्चुम्बिता स्वमनोरथेन एव अध्वा सुख गमित ।

हिन्दी—पाथेय ( मार्ग का भोजन सबल ) रूप अमृत का उपयोग छोड़े वे ( दिक्पाल ) भूख और प्यास को दूर कर अतिस्वादिष्ट तेरा ( दमयन्ती ) चुम्बन करते ( दमयन्ती-विषयक ) अभिलाष ( मनोरथ रूपरथ ) से ही मार्ग सुखपूर्वक पार कर लिये ।

टिप्पणी—दमयन्ती को पाने के निमित्त इतने उत्कंठित हैं दिक्पाल कि उन्होंने न तो अपने प्रिय पाथेय अमृत का ही उपभोग किया, न मार्ग में उपयोगार्थ साथ लिया । उन्होंने न भूख की चिन्ता की और न प्यास की । वे मार्ग में यही सोचते-विचारते मन मोदक खाते चले आये कि कैसे उन्हें दमयन्ती प्राप्त होगी और जब प्राप्त होगी तब किस-किस प्रकार से उसके साथ आनन्द विहार करेंगे ? यही सोचते विचारते भाँति भाँति के अभिलाष करते देवगण बिना किसी पाथेय के ही सुखपूर्वक यात्रा पूरी कर आये । दमयन्ती के विषय में विचारते वे भूख-प्यास की चिन्ता से मुक्त हो गये, न कोई पाथेय साथ लिया, प्रिय, स्वादु अमृत भी छोड़ा, बस जैसे मनोरथ के शीघ्रगामी रथ पर ही चले आये । दमयन्ती की प्राप्ति के आगे उन्हें सब नगण्य लगा । विद्याधर के अनुसार 'अतिशयोक्ति अलंकार ॥ ८७ ॥

प्रिया मनोभूस्मरदावदाहे देवीत्वदर्थेन निमज्जयद्भिः ।
सुरेषु सारे क्रियतेऽधुना तै पादार्पणानुग्रहभूरियं भूः ॥ ८८ ॥

जीवातु—प्रिया इति । त्वमेवार्थ प्रयोजन तेन निमित्तेन प्रिया दयिता देवी शच्यादिदारा मनोभुव कामस्य शरा एव दावो दावाग्निस्तस्य दाहे विरहानले निमज्जयद्भि सुरेषु सारैं श्रेष्ठैरिन्द्रादिभिरधुना इय भूविदर्भदेश पादार्पणमेवानुग्रहस्तस्य भू स्थान क्रियते । कुण्डिनोपकण्ठ एव तिष्ठन्तीत्यर्थं ॥

अन्वय—त्वदर्थेन प्रिया देवी मनोभूशरदावदाहे निमज्जयद्भि सुरेषु सारैं तै अधुना इय भू पादार्पणानुग्रहभू क्रियते ।

हिन्दी—तुम्हारे ( दमयन्ती के ) निमित्त प्रिय देवियों ( शची आदि

पत्नियां ) को मनोभव ( काम ) के बाणानल के दाह में निमग्न करते देवों में सारभूत ( श्रेष्ठ ) वे ( इन्द्रादि ) इस समय इस धरती ( कुण्डिनपुरी प्रदेश ) को ( स्व ) चरण रखने का कृपापात्र बना रहे हैं।

टिप्पणी—दमयन्ती को पाने के इच्छुक इन्द्रादि अपनी-अपनी प्रिय पत्नियों को विरह पीडिता, काम-बाण-दग्धा बनाते इस समय कुण्डिननगरी के प्रदेश में स्थित हैं और स्वचरण निक्षेप की कृपा कर रहे हैं। दमयन्ती के लिए दिक्पाल यहाँ आ गये हैं और उनकी देवियाँ उनके विरह में दग्ध हो रही हैं। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ ८८ ॥

अलङ्कृतासन्नमहीविभागैरयं     जनस्तैरमरैर्भवत्याम् ।
अवापितो जङ्गमलेख्यलक्ष्मीं निक्षिप्य सन्देशमयाक्षराणि ॥ ८९ ॥

जीवातु—अलङ्कृतेति । अलङ्कृत आसन्नमहीविभागो भूप्रदेशो यैस्तैः समीप गतैस्तैरमरैरयं जनः स्वयमित्यर्थः । भवत्या विषये त्वां प्रतीत्यर्थः । सन्देशमयाक्षराणि सन्देशरूपाणि वाक्यानि निक्षिप्य अर्पयित्वा जङ्गमलेख्यस्य चललेख्यस्य लक्ष्मीमवापितः तेषामहं सन्देशहर इत्यर्थः ॥ ८९ ॥

अन्वय—अलङ्कृतासन्नमहीविभागैः तैः अमरैः भवत्या सन्देशमयाक्षराणि निक्षिप्य अयं जनः जङ्गमलेख्यलक्ष्मीम् अवापितः ।

हिन्दी - निकटस्थ धरती के विभाग ( कुण्डिनपुर प्रदेश ) को सुशोभित करते उन अमरों ( इन्द्रादि ) ने आप ( दमयन्ती ) से सबद्ध संदेश से पूर्ण अक्षर ( संदेश-वाक्य ) देकर इस जन ( नल ) को चैतन्य आलेख की शोभा को प्राप्त करा दिया है।

टिप्पणी—शिष्टभाषा में नल ने दमयन्ती को सूचित किया कि वे देवगण कुण्डिनपुरी के निकट उपस्थित हैं और नल को उन्होंने अपना संदेशवाहक बनाकर भेजा है। कोई लिखित संदेश भेजने की अपेक्षा उन्होंने मौखिक संदेश भेजना अधिक उपयुक्त समझा। नल क्या है, देवों की चैतन्य, जीवित, चलती-फिरती संदेशपत्रिका है। विद्याधर के अनुसार रूपक अलंकार ॥८९॥

एकैकमेते परिरभ्य पीनस्तनामपपीड त्वयि नन्दितारः ।
त्वं मूर्च्छयन्तीं स्मरभल्लशल्यैर्मुदे विशल्यौषधिवल्लिरेधि ॥ ९० ॥

जीवातु—एकैकमिति । एते देवा एकैकं प्रत्येकमेवेत्यर्थः । वीप्साया

टिप्पणी—देवो की इच्छा है कि जैसे सूर्य के चारो ओर मडल बनता है, वैसे ही देवो को अपनी बाँहो के घेरे मे लेकर दमयन्ती उन्हे अङ्कपाली ( अँकवार—गले मे बाँह डालकर ) देकर भेंटे और इस प्रकार काम की लीलायित लहरियो से युक्त अतएव शीतल अपने अगो के स्पर्श से देवो का काम ताप दूर करे। अनग की लीला का ताप अपने अग सस्पर्श से मिटाय। देवगण सूर्य के सदृश कामताप से तप रहे है, 'लहरीतुषार अगो' का शीतल सग उस ताप को दूर कर सकेगा। सकाम अगस्पर्श से देवो का कामज्वर शान्ति को प्राप्त हो जायेगा। अब इसमे विलम्ब कष्टकारक बन रहा है। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ ९२ ॥

दयस्व नो घातय नैवमस्माननङ्गचाण्डालशरैरदृश्यैः।
भिन्ना वर तीक्ष्णकटाक्षवाणे प्रेमस्तव प्रेमरसात्पवित्रे ॥ ९३ ॥

जीवातु—दयस्वेति। हे भैमि! नोऽस्माक दयस्व अस्माननुकम्पस्वेत्यर्थ। 'अधीगर्थदयेशा कर्मणि' इति षष्ठी। अदृश्यैरलक्ष्यैरनङ्ग एव चाण्डालस्तस्य शरैरेवमस्मान् न घातय न मारय। किन्तु प्रेमैव रसोऽनुरागो जल च तस्मात्पवित्रै शुद्धैस्तव तीक्ष्णै कटाक्षैरेव वाणैभिन्ना विदारिता सन्त प्रेम म्रियामहे। प्रपूर्वादिणो लट्। समवहुवचनम् ) वर मनाक् प्रियम्। जीवनासम्भवे वर चाण्डालहस्तमरणात्तीर्थमरणमिति भाव ॥ ९३ ॥

अन्वय—नो दयस्व, अदृश्यै अनङ्गचाण्डालशरै एवम् अस्मान् न घातय, प्रेमरसात् पवित्रै तव तीक्ष्णकटाक्ष प्रेम —वरम्।

*हिन्दी*—हम पर दया करो! अदृश्य अदेह-( काम ) रूप चाडाल के बाणो द्वारा इस प्रकार हमे न मारो। प्रेम के रस से पवित्र तेरे तीव्र कटाक्षो ( बाणो ) से मरें—यह अच्छा है।

टिप्पणी—निद्य चाडाल के बाणो से मरना उचित नही माना जाता, उसकी अपेक्षा किसी पवित्र शुद्धाचारी व्यक्ति द्वारा वध अच्छा है। देवो की भी यही कामना है कि चाडालसम काम-बाणो से उनकी हत्या न हो, दमयन्ती के प्रेमरसस्नात ( परिपूर्ण ) कटाक्षो की बलि भले ही वे बन जायें। भाव यही है कि दमयन्ती क्या देवो को कामपीडा का आखेट बनवा रही है, उनका वरण कर अपने प्रेमभरे कटाक्षो से उन्हे कृतार्थ करे। और

जब मरना ही है तो चाडाल के हाथों क्यों मरा जाय, ( प्रेमरसपूर्ण ) तीर्थस्थल पर क्यों न प्राण दिये जायें ? विद्याधर के अनुसार रूपक और अतिशयोक्ति अलकार हैं ॥ ९३ ॥

त्वदर्थिन सन्तु परस्सहस्रा प्राणास्तु नस्त्वच्चरणप्रसाद ।

विशङ्कसे कैतववर्तिनश्चेदन्तश्चर पञ्चशर प्रमाणम् ॥ ९४ ॥

जीवातु—त्वदिति । हे भैमि ! त्वामर्थयन्त इति त्वदर्थिन त्वत्कामुका सहस्रात् परे परस्सहस्रा सहस्राधिकसङ्ख्याका इत्यर्थ । 'परश्शताद्यास्ते येषा परा सङ्ख्या शतादिका' इत्यमर । पञ्चमीति योगविभागात् समास, राजदन्तादित्वादुपसर्जनस्य सहस्रशब्दस्य परनिपात । पारस्करादित्वात् सुडागम । स तु, नोऽस्माक प्राणास्तु त्वच्चरणयो प्रसादोऽनुग्रहो वय त्वदेकायत्तजीविता इत्यर्थ । अथ कैतववर्तिन कपटनाटक विशङ्कसे चेत् अन्तश्चरो हृदयान्तर्वर्ती पञ्चशर प्रमाणम् काम एवात्र साक्षी । स हि महतो देवतेति भाव ॥ ९४ ॥

अन्वय:—त्वदर्थिन परःसहस्रा सन्तु न प्राणाः तु त्वच्चरणप्रसाद, कैतववर्तिन चेत् विशङ्कसे, अन्तश्चर पञ्चशर॰ प्रमाणम् ।

हिन्दी—तेरे चाहनेवाले सहस्राधिक हों, परन्तु हमारे ( देवों के ) प्राण तो तेरे ( दमयन्ती के ) चरणों की प्रसन्नता है। यदि तुम्हें आशका है कि हमारा कपटनृत्य ( झूठा कथन ) है, तो इसका साक्षी अन्तस् मे सचरण करता पचबाण ( काम ) है।

टिप्पणी—देवों का कथन है कि ,लोक में अनेक व्यक्ति दमयन्ती के प्रार्थी हो सकते हैं परन्तु उनकी अपेक्षा देवों का प्रणय अधिक ध्यान देने योग्य है, क्योंकि यदि देवों को दमयन्ती के चरणों का प्रसाद न मिला तो उनके प्राण निकल जायेंगे। मर्त्यलोकवासियों के प्राण भी दमयन्ती के बिना निकल सकते हैं, परन्तु इसमें विशेष हानि न होगी। मर्त्य तो मरणधर्मा है ही, उनके प्राण निकले, वे मर गये। इसमें नवीन क्या है ? आपत्ति की बात तब होगी, जब अमर देव निष्प्राण हों, इधर-उधर प्रस्तरमूर्तियों जैसे पड़े मिलें। अमर होने के कारण वे मरेंगे तो नहीं, निष्प्राण हो जायेंगे। यह निश्चय ही आपत्तिजनक होगा। देवों का यह कथन मिथ्या भी नहीं है,

इसका साक्षी है सबके हृदय में वास करता मनोज, महादेवता काम। काम अन्तवर्ती होने से सब जानता है। अत दमयन्ती का अनुग्रह देवों को ही मिलना उचित है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार ॥ ९४ ॥

अस्माकमध्यासितमेतदन्तस्तावद्भवत्या हृदय चिराय।
वहिस्त्वयालङ्क्रियतामिदानीमुरो मुर विद्विपत श्रियेव ॥९५॥

जीवातु—अस्माकमिति। भवत्या पूज्यया। भवतेर्डवतुप्रत्यय.। 'उगितश्च' इति ङीप्। त्वयाऽस्माकमेतदन्तर्वर्ति हृदय स्वान्त चिराय चिरात्प्रभृति अध्यासित तावदधिष्ठितमेव। अवधारणे तावच्छब्द। निरन्तरचिन्तयेति भाव कि त्विदानी बहिर्वाह्यमपि हृदय वक्ष 'हृदय वक्षसि स्वान्तम्' इति विश्व। मुर मुरस्य विद्विपतो विष्णोरुरो हृदय 'द्विषोऽमित्रे' इति शतृप्रत्यय। 'द्विप श्चतुर्वा' इति विकल्पात् 'न लोके' इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेध। श्रियेवालङ्क्रियताम् ॥ ९५ ॥

अन्वय—भवत्या अस्माकम् एतद् हृदयम् तावत् चिराय अत अध्यासितम्, इदानीम् मुर विद्विपत उर श्रिया इव त्वया बहि अलङ्क्रियताम्।

हिन्दी—आप ( दमयन्ती ) ने हमारा (देवो का) यह हृदय बहुत समय तक भीतर रखा, अब मुरारि ( विष्णु ) के हृदय को ( अलकृत करती ) तेरे ( दमयन्ती के ) द्वारा बाहर सुशोभित किया जाय।

टिप्पणी—देवो का निवेदन है कि उनका हृदयस्थित प्रणय बहुत समय तक दमयन्ती द्वारा अप्रकट रहा, अब वह उसे प्रकट करे। इसके लिए उपमान है विष्णु के अन्तस् और प्रकट वक्ष पर आवास करती लक्ष्मी। जैसे विष्णु के हृदय मे वास करती लक्ष्मी उनके वक्ष पर भी प्रकट है, वैसे ही देवो का प्रणय भी आभ्यन्तर और वाह्य-दोनो रूपो मे रहना चाहिए, बहुत दिनो तक देवो का हृदय दमयन्ती के अन्तस् मे रह आया-देवों ने अपना हृदय चिरकाल से दमयन्ती को दे रखा है,-अब दमयन्ती को उचित है कि वह उन्हे वरे और हृदयालिंगन दे, कृतकाम बनाये। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और उपमालकार ॥ ९५ ॥

दयोदयश्चेतसि चेत्तवाम्, अलङ्कुरु द्यां विफलो विलम्बः ।
भुवः स्वरादेशमथाचरामो भूमौ धृतिं यासि यदि स्वभूमौ ॥९६॥

जीवातु—दयेति। तव चेतसि दयोदयः दयाविर्भावः अस्ति चेत् द्यां स्वर्गमलङ्कुरु विलम्बो विफलः व्यर्थः। 'गुणस्य शीघ्रम्' इति न्यायादिति भावः। अथ यदा स्वभूमौ स्वजन्मस्थाने भूमौ भूलोके धृतिं सन्तोषं यासि यदि तर्हि भुवो भूमेः स्वरादेशं स्वर्भावमाचराम वयं चात्रैव स्थास्याम इत्यर्थः। स्वाधिष्ठित एव स्वर्ग इति भावः ॥ ९६ ॥

अन्वयः—तव चेतसि दयोदयः चेत् अस्ति द्याम् अलङ्कुरु, विलम्बः विफलः, अथ स्वभूमौ भूमौ धृतिं यासि, भुवः स्वरादेशम् आचराम ।

हिन्दी—तेरे ( दमयन्ती के ) चित्त में यदि दया उदित हो तो स्वर्ग को सुशोभित कर, विलम्ब व्यर्थ है। और यदि अपनी जन्मस्थली भूमि पर प्रीति करती हो तो भू का ही स्वरादेश कर दें ( धरती को ही स्वर्ग बना दें )।

टिप्पणी—देव-प्रस्ताव है कि यदि दमयन्ती इनके साथ स्वर्गसुख का अनुभव करना चाहती है तो व्यर्थ विलम्ब न करे, उनके साथ तुरन्त स्वर्ग चले। जन्मभूमि सब को प्रिय होती है, सो दमयन्ती को भी प्रिय हो सकती है। यदि वह धरती पर ही रहने की इच्छुक हो तो वैसा प्रबन्ध भी हो सकेगा। देवगण सम्पूर्ण स्वर्गसुख धरती पर ही उपस्थित करके उस धरती को ही स्वर्ग बना दें और यहीं चले आवें। 'भुवः स्वरादेशमाचराम' में विशेष चमत्कार है। 'भु' का 'स्वरादेश' कर दें, अर्थात् 'भु' में जो 'व्यञ्जन भ्' है, उसके स्थान में 'स्वर' कर दें। व्यञ्जन स्वर के द्वारा व्यक्त होता उसके उच्चारण में प्राणवायु में अवरोध होता है। इस प्रकार उसमें निर्बाधता, स्वतन्त्रता नहीं है। इसके विपरीत 'स्वर' होता है स्वयं राजित—'स्वयं राजन्त इति स्वराः।' ( पातञ्जल महाभाष्य–१।२।२९ )। स्वर के उच्चारण में प्राणवायु अबाधगति रहती है, अतः वह निर्बाध, स्वतन्त्र है। भूलोक और स्वर्ग में भी यही अन्तर है व्यञ्जन-स्वर का। भू में बाधा है, स्थान स्थान पर बाधा। स्वर्गलोक है स्वतन्त्र, बाधारहित। देव का यही प्रस्ताव है कि दमयन्ती की इच्छा होने पर भूलोक को भी स्वर्गतुल्य स्वच्छन्द क्रीडास्थली

बनाया जा सकता है। जहाँ दमयन्ती होगी, वहीं देव रहेंगे, वहीं स्वर्ग बन जायेगा। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और काव्यलिंग अलंकार ॥ ९६ ॥

धिनोति नास्मान् जलजेन पूजा त्वयान्वहं तन्वि ! वितन्यमाना।
तव प्रसादाय नते तु मौलौ पूजास्तु नस्त्वत्पदपङ्कजाभ्याम् ॥ ९७ ॥

जीवातु—धिनोतीति। तन्वि ! त्वया अन्वहमनुदिनं वीप्सायामव्ययीभावे 'अनश्च, नपुंसकादन्यतरस्याम्' इति समासान्त, 'अह्नष्टखोरेव' इति टिलोप। वितन्यमाना क्रियमाणा जलजेन जातावेकवचनम्। जलजैः पूजा अस्मान् न धिनोति न प्रीणयति। किन्तु तव प्रसादाय प्रसादार्थं नते नम्रे मौलौ मूर्ध्नि त्वत्पदपङ्कजाभ्यां नोऽस्माकं पूजा अस्तु। प्रणयापराधेषु त्वत्पादताडनमपीष्टं वयमिति भाव ॥ ९७ ॥

अन्वय—तन्वि, त्वया अन्वहं वितन्यमाना जलजेन पूजा अस्मान् न धिनोति, तव प्रसादाय तु नते मौलौ त्वत्पादपङ्कजाभ्यां नः पूजा अस्तु।

हिन्दी—हे कृशांगि, तेरे ( दमयन्ती के ) द्वारा प्रतिदिन की जाती कमल द्वारा पूजा हमें प्रसन्न नहीं करती, तुझे प्रसन्न करने के लिए झुके सिरों में तेरे चरण-कमलों द्वारा हमारी पूजा हो।

टिप्पणी—देवों का प्रणय निवेदन है कि दमयन्ती ही देवपूज्या है, देव दमयन्तीपूज्य नहीं। देवों को यह नहीं रुचता कि अपने हाथ से कमल चढा कर दमयन्ती देवों को पूजती है। व तो यह चाहते हैं कि सामान्य कमल निवेदन करने के स्थान में अपने चरणों में मनाने के लिए झुके देवों के सिर पर दमयन्ती अपने चरण कमल चढाये। देवप्रिया दमयन्ती उन्हें वरने के पश्चात् कभी प्रणयकोप करे, देव उसके चरणों में अपने सिर रखकर उसे प्रसन्न करें—मनायें। यह सब प्रणय-विलास देवों का काम्य है। इसी में उन्हें प्रसन्नता होगी, इस सामान्य पूजा से उन्हें तोष नहीं। देवों की इच्छा है कि प्रणय अपराधों में दमयन्ती उनके सिर पर चरण प्रहार करे। कमलों से दमयन्ती के चरण अधिक अच्छे हैं। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार ॥ ९७ ॥

स्वर्णविनीर्णैः करवाम वामनेत्रे ! भवत्या किमुपासनासु।
अङ्ग ! त्वदङ्गानि निपीतपीतादर्पाणि पाणिं खलु याचते न ॥९८॥

जीवातु—स्वर्णैरिति। हे वामनेत्रे! चारुलोचने! भवत्या त्वया निजो-पासनासु पूजासु वितीर्णैः समर्पितैः स्वर्णैः कनककमलादिभिः किं करवाम न किमपीत्यर्थः। यत स्वर्णाभिलाषिणो वयमिति भावः। किं तु अङ्ग नाम अर्थे, निपीतो गृहीतः पीतानां हरिद्राणां दर्पः कान्तिगर्वो यैस्तानि, 'निशाख्या काञ्चनी पीता हरिद्रा वरवर्णिनी' इत्यमरः। त्वदङ्गानि नोऽस्माकं पाणिर्याचते खलु। पीतदर्पाणीति पुल्लिङ्गपाठे पीतानां स्वर्णादिद्रव्याणां दर्पनिनिध्याप्येदम्। स्वर्णादिद्रव्यस्तुमन्यते अपकृष्टस्वर्णस्वीकारो न युक्त इति भावः। साधुरयमेव पाठः। अथवा स्वर्णस्वीकारिणा त्वदङ्गेषु स्वर्णादुत्कर्षे वक्तव्ये हरिद्राभासादुत्कर्षोक्तिरनौचित्यादिति ॥ ९८ ॥

अन्वय—वामनेत्रे, भवत्या उपासनासु वितीर्णैः स्वर्णैः किं करवाम? अङ्ग, नः पाणिः निपीतपीतादर्पाणि त्वदङ्गानि खलु याचते।

हिन्दी—हे बाँके नयनोंवाली, आपके द्वारा पूजाओं में समर्पित स्वर्ण (कनकादि) का हम क्या करें? (वह सब हमारे उपयोग का नहीं)। प्रिये, हमारा हाथ हल्दी का कान्तिदर्प (अथवा 'पीत' पाठांतर में—पीले सुवर्णादि का दर्प) पान करनेवाले (अभिमान मिटानेवाले) तुम्हारे अंगों की निश्चयतः याचना करता है।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक के संदर्भ में ही नल ने दमयन्ती से निवेदन किया कि देवगण दमयन्ती द्वारा पूजा उपासनाओं में अर्पित किये जाते स्वर्णादिद्रव्य की कामना नहीं करते हैं। उन्हें स्वर्णादि की क्या आवश्यकता है? वे तो स्वर्णपर्वत सुमेरु के वासी ही हैं। उन्हें वर्ण और आभा की दृष्टि से स्वर्ण की अपेक्षा कमनीय दमयन्ती के अंगों के स्पर्श की कामना है। देव स्वर्ण नहीं, उससे उत्कृष्ट दमयन्ती के अंग चाहते हैं। देवों का वरण कर दमयन्ती उनकी इच्छा पूरा करे। मल्लिनाथ ने उत्तरार्द्ध का पाठ 'पीतादर्पाणि' की अपेक्षा 'पीतदर्पाणि' ही उचित माना है। नारायण ने भी यही स्वीकारा है। 'पीता' अर्थात् हल्दी का रंग ही पीला है, पर यह कोई उत्कृष्ट पदार्थ नहीं है, अतः दमयन्ती के अंगों की तुलना में उसकी देवों द्वारा अग्राह्यता कोई उल्लेख्य बात नहीं है। 'पीत' अर्थात् पीला स्वर्ण दमक और चमक—दोनों की दृष्टि से मूल्य-वान् है। दमयन्ती के अंग उसका भी कान्ति दर्प मिटाने वाले हैं। वे स्वर्ण

से भी उत्कृष्ट हैं। स्वर्ण का त्याग करके देवता उससे उत्कृष्ट दमयन्ती-अंगों के कामी हैं—यही भाव यहाँ अपेक्षित है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और अतिशयोक्ति ॥ ९८ ॥

वयं कलादा इव दुर्विदग्धं त्वद्गौरिमस्पर्धि दहेम हेम।
प्रसूननाराचशरासनेन सहैकवंशप्रभवभ्रु ! वभ्रु ॥ ९९ ॥

जीवातु—वयमिति। प्रसूननाराचशरासनेन कामचापेन सह एकवंशप्रभवे एककारणोत्पन्ने अत्यन्ततत्सदृशे इति यावत्। भ्रुवौ तस्याः स तद्भ्रूरित्यूङन्तोत्तरपदो बहुव्रीहिः। अन्यथा अनूङन्तस्य भ्रूशब्दस्योवङ्स्थानस्यानदीत्वात् सम्बुद्धावम्बार्थेत्यादिना नदीह्रस्वो न स्यात्। ननु ऊङन्त इत्युक्त वधूवारादिति चेत, सत्यम्, अप्राणिजातेश्चारज्ज्वादीनामित्यत्र 'अलाबूः कर्कन्धूः' इति भाष्यकारेणोदाहरणादूकारादप्यूङस्त्येवेति ज्ञायते। अत एव वामन-'ऊकारादप्यूङप्रवृत्ती' रिति। तदेतत् सम्यग्विवेचितमस्माभिः कुमारसम्भवसञ्जीविन्या, 'विमानना सुभ्रु ! कुत पितुर्गृहे' इत्यत्र। तस्याः सम्बुद्धिः एकवंशप्रभवभ्रु ! वयं कला स्वर्णखण्डान् द्यति खण्डयन्तीति कलादाः स्वर्णकारा इव। 'कलादा रुक्मकारका' इत्यमरः। तव गौरिम्णा सह स्पर्धत इति तत्स्पर्धि अत एव प्रबलविरोधितया दुर्विदग्धमविदग्धं बुद्धिशून्यं च बभ्रु पिङ्गलम्। 'बभ्रुः स्यात् पिङ्गले त्रिषु' इत्यमरः। हेम सुवर्णं दहेम। त्वदङ्गस्पर्धापराधादविशुद्धेरचास्माकं दाह्यस्वर्णसमर्पणात् सर्वाङ्गसमर्पणमेव सन्तर्पणमिति भावः ॥९९॥

अन्वय—प्रसूननाराचशरासनेन सह एकवंशप्रभवभ्रु, वयं कलादा इव त्वद्गौरिमस्पर्धि दुर्विदग्धं वभ्रु हेम दहेम।

हिन्दी—हे कुसुमबाण (काम) के धनुष के साथ एक वंश (बाँस, कुल) में उत्पन्न भौंहों वाली, (कामधन्वासदृश भौंहों वाली) हम (देवगण) स्वर्णखण्डों को तोड़ने वाले (अथवा 'कलाम् स्वर्णखण्डम् अत्ति खादति गृह्णातीत्यर्थं सः कलादः ते' स्वर्णखण्ड को मार लेने वाले) स्वर्णकारों के सदृश तुम्हारी (दमयन्ती की) गौरिमा (गोरेपन) से स्पर्धा करनेवाले (अतएव) मूर्ख, पीले स्वर्ण को आग में फूँकते हैं।

टिप्पणी—भाव यह कि देवों को स्वर्ण की कोई आवश्यकता नहीं, वे तो उसे जला डालते हैं अर्थात् निरर्थक वस्तु की भाँति फेंक देते हैं। उन्ह

जो आवश्यकता है उससे कमनीयतर दमयन्ती देह की। इसी को भगिमा-विशेष से व्यक्त किया गया। स्वर्णकार जैसे आग में (आभूषण बनाने के लिए) सोने को आग में डालते हैं, वैसे ही देवगण भी स्वर्ग को आग में झोंक देते हैं। वे स्वर्ग को उसकी धृष्टता और मूढता का यह दंड देते हैं कि क्यों वह दमयन्ती के अंगों से स्पर्धा करने की धृष्टता करता है? विद्याधर के अनुसार उपमा और छेकानुप्रास॥ ९९॥

सुधासरःसु त्वदनङ्गतापः शान्तो न नः किं पुनरप्सरःसु।
निर्वाति तु त्वन्मनसाक्षरेण सुमाशुगेषोर्मधुशीकरेण॥ १००॥

जीवातु—सुधेति। हे भैमि! सुधासरःसु अमृतसरसीषु नोऽस्माकं त्वत्कृतानङ्गतापो न शान्तः अप्सरःस्वप्सरःसु स्वर्वेश्यादिविलासिषु वा किं पुनः किमुत? किन्तु सुमाशुगेषोः कामबाणस्य मधुशीकरेण मकरन्दबिन्दुना तत्सदृशेनेत्यर्थः। तव मनसाक्षरेण मनसाभ्यनुज्ञावाक्येन मदीया पुनर्निदेव-[illegible] निर्वाति शाम्यति। यद्विरहादयं तापः स तदङ्गसङ्गाभ्यां नौषधान्तर-साध्य इत्यर्थः॥ १००॥

अन्वयः—नः त्वदनङ्गतापः सुधासरःसु न शान्तः अप्सरःसु किं पुनः? सुमाशुगेषोः मधुशीकरेण त्वन्मनसाक्षरेण तु निर्वाति।

हिन्दी—हमारा तेरे (दमयन्ती) अनङ्गत्व का ताप (दमयन्ती के वियोग के कारण उत्पन्न कामसंताप अथवा दमयन्ती के 'अनङ्गत्व' अर्थात् अंग प्राप्त न होने के कारण उत्पन्न ताप) अमृत-सरोवरों में भी शांत नहीं होता, अप्सराओं (रम्भादि देवाङ्गनाओं के मध्य वास अथवा 'अपाम् सरःसु' अर्थात् सामान्य जलाशयों) में क्या शांत हो? कुसुमबाण (काम) के पुष्प के मधु मकरन्द बिंदु के तुल्य तेरे (दमयन्ती के) मनके भरे अक्षर (प्रणयवचन) से तो शांत हो जाता है।

टिप्पणी—दमयन्ती के अंगों की प्राप्ति न होने से देव. को ऐसा काम-ताप सता रहा है कि वह सुधासरों में डूब जाने से भी शांत नहीं होता, आनन्द उद्यानों और अप्सराओं का सान्निध्य तो उसे शांत कर ही नहीं सकता, परन्तु दमयन्ती एक प्रेमभरा, मधुरतापूर्ण शब्द उच्चार दे तो उसका सर्वांश ताप शांत हो जाता है। जो इतने उपायों से नहीं मिटता, वह काम-

सताप एक वचन मात्र से मिट जाता है। कितना आश्चर्य है ! भाव यही है, देवों का वरण कर ले दमयन्ती, विलम्ब न करे। विरहजन्य सताप समीप से ही शात होगा। कार्य कारण मे विरोध होने से विद्याधर के अनुसार विषम अलङ्कार ॥ १०० ॥

खण्ड किमुत्वद्गिर एव खण्ड. किं शर्करातत्पथशर्करैव।
कृशाङ्गि ! तद्भङ्गिरसोत्थकच्छतृणन्नु दिक्षु प्रथित तदिक्षु ॥१०१॥

जीवातु—खण्ड इति। ये कृशाङ्गि ! खण्ड खण्डशर्करात्वद्गिर एव त्वद्वचस एव खण्ड शकल किम् ? 'स्यात्खण्ड शकले चेक्षुविकारमणि-दोषयो' इति विश्व। 'तथा शर्करा सिताख्यशर्करा तस्या गिर पन्थास्तत्पथ तस्मिन् मार्गे शर्करा शिलाशकलप्रचुरमृदेव किम् ? शर्करा खण्डविकृतावुपल कर्परांशयो' इत्युभयत्रापि विश्व। दिक्षु प्रथित प्रख्यातमिक्षुरिक्षवाख्य तद् तृण तव गिर त्वद्गिर भङ्गी भङ्गवान् तरङ्गितो रस शृङ्गारो दस्क च तदुत्थ कच्छे अनूपे तृण नु ? उत्सेति पाठे रसोत्सो रसप्रवाह तस्य कच्छतृण मित्यर्थ। 'जलप्रायमनूप स्यात् पुंसि कच्छस्तथाविध' इत्यमर। सर्वत्रान्यथा कथ खण्डादीनामीदृङ्माधुर्यमिति भाव। किवादयस्तूत्प्रेक्षायामभोत्प्रेक्षात्रयस्य ससृष्टवात्सजातीयसंसृष्ट। अत्र द्रव्ये वैशेषिककार—— मत्स्यण्डिका खण्डसिता क्रमेण गुणवत्तमा। यथा यथा हि नैर्मल्य मधुरत्व तथा तथा ॥ धौतत्वाधि-र्मल्यत्वाच्च तथा सिततमक्रमात्। वालुकेव भृश सूक्ष्मा सुस्निग्धा निर्तपिगला ॥ मत्स्याण्डाकृति सादृश्ययोगान्मत्स्यण्डिका स्मृता। स्फटिकोपलखण्डाभ खण्डस्त-च्छर्करा समा ॥ शर्करा निर्मला सैव सिता तु सिततशर्करा निर्मलैव सिता सा तु राजराज इतीरिता' ॥ इति ॥ १०१ ॥

अन्वय—कृशाङ्गि, त्वद्गिर खण्ड एव खण्ड किमु, तत्पथशर्करा एव शर्करा किम्, तद्भङ्गिरसोत्थकच्छतृण दिक्षु इक्षु प्रथित नु ?

हिन्दी—हे कृशाङ्गि, तुम्हारी ( दमयन्ती की ) वाणी का लेश ही क्या खाँड है ? उस ( दमयन्ती की वाणी ) के मार्ग की कङ्कडी ही क्या शक्कर ( चीनी ) है ? उस ( वाणी ) की भङ्गिमा ( उक्तिवैचित्र्य ) के रस से उत्पन्न, कच्छ ( तट ) का तिनका ही क्या चारों दिशाओं मे गन्ने के नाम से नहीं प्रसिद्ध है ? ( निश्चयन ऐसा ही है )।

टिप्पणी—भाव यह कि दमयन्ती की वाणी गन्ने के रस से भी मधुर है। वाणी की भंगिमा अर्थात् उक्तिवैचित्र्य का रस शृंगारादि ही भंग अर्थात् तरङ्गमय (भङ्गः अस्यास्तीति भङ्गी) रस अर्थात् जल है, उसी से उपजा ईख का तृण अर्थात् रसतृणवचन खण्ड संसार में इक्षुदण्ड (गन्ना) रूप में प्रसिद्ध है। दमयन्ती के वचनखण्ड खाँड, शक्कर और गन्ने से भी मधुर हैं। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और अनुप्रास। मल्लिनाथ ने तीन उत्प्रेक्षाओं के कारण यहाँ उत्प्रेक्षाओं की सजातीय संसृष्टि का निर्देश किया है॥ १०१॥

ददाम किं ते सुधयाधरेण त्वदास्य एव स्वयमास्यते यतः।
विधुं विजित्य स्वयमेव भावि त्वदाननं तन्मखभागभोजि॥ १०२॥

जीवातु—किञ्च नैष्टदानेन त्वदाराधने शक्ता वयं किन्तु त्वत्करुणैकशरणा इत्याशयेनाह—ददामेति। ते तुभ्यं किं ददाम किं वितराम दातव्यं किमपि नास्तीत्यर्थः। अमृतमस्तीति चेत् तदेवास्तीत्याह। कुतः यतो यस्मात् कारणात् सुधया अधरेणाधरत्वेन त्वदास्य एव स्वयं साक्षादास्यते स्थीयते भावे लट्। यज्ञभागोऽस्तीति चेत् सोऽपि ते अधुनैवेत्याह—त्वदाननं कर्तृ विधुं चन्द्रं स्वयमेव परानपेक्षं विजित्य तस्य विधोर्मखे यागे भागस्य भोक्तृ शीलमस्येति तद्भोजि भावि भविष्यत् तत्स्थानाधिपत्यादस्य यज्ञलाभ इति भावः॥१०२॥

अन्वय—ते किं ददाम, हि सुधया अधरेण त्वदास्ये स्वयम् एव आस्यते, त्वदाननं विधुं विजित्य स्वयम् एव तन्मखभागभोजि भावि?

हिन्दी—तुझ (दमयन्ती) को (देव) क्या दें, क्योंकि सुधा (अमृत) तो अधर (अधरामृत) के साथ स्वयमेव तेरे (दमयन्ती के) मुख में स्थित है, तेरा मुख चन्द्र को जीत कर स्वयं ही उस (चन्द्र) के यज्ञ-भाग का भोक्ता हो जायेगा?

टिप्पणी—दमयन्ती समस्त भौतिक ऐश्वर्य से संपन्न है। धन धान्य, वस्त्र, महल, दास, दासी—सब है उसके पास। सम्भावना यही थी कि देवगण दो वस्तुएँ और दमयन्ती को दे सकते थे, क्योंकि वे मर्त्यलोक के प्राणी को उपलब्ध नहीं होतीं। एक तो अमृत और दूसरा यज्ञों में यजमान होताओं द्वारा अर्पित यज्ञ भाग। पर दमयन्ती पर ये दोनों भी हैं। अमृत उसके अधर में वास करता है और चन्द्रमा को भी पराजित करनेवाला दमयन्ती का

मुख तो जब चाहे चन्द्र को यज्ञार्पित हुआ भोग ले सकता है। भाव यह है कि दमयन्ती का अधररस अमृत की अपेक्षा श्रेष्ठ है और मुख चन्द्र की अपेक्षा। इस चातुर्यपूर्ण उक्ति से देवों का शिष्टाचार भी प्रतीत होता है अर्थात् उनका विनय, परन्तु यह भी संकेत हो जाता है कि देवों के पास स्वर्ग में भी दमयन्ती जिसकी इच्छा कर सके, ऐसा कुछ है नहीं। उपेन्द्रवज्रा वृत्त और विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास रूपकातिशयोक्ति अलंकार ॥ १०२ ॥

प्रिये! वृणीष्वामरभावमस्मदिति त्रपोदञ्चि वचो न किन्नः।
त्वत्पादपद्मे शरणं प्रविश्य स्वयं वयं येन जिजीविषामः ॥ १०३ ॥

जीवातु–त्वदायत्तमेवेत्याह–प्रिय इति हे प्रिये! दमयन्ति! अस्मदस्मत्त अमरभावममरत्वमविनाशित्वं च वृणीष्वेत्येवं रूपं नोऽस्माकं वचः त्रपामुदञ्च-तीति त्रपोदञ्चि लज्जावहं न भवति किम्? भवत्येवेत्यर्थः कुतः, येन कारणेन पादादेव पद्मे ते एव शरणं प्रविश्य रक्षकं प्राप्य वयं स्वयमनामयं जिजीविषामो जीवितुमिच्छामः। स्वयं क्षुधितस्यान्नार्थिनस्तुद्दातुं क्षुद्भिरन्नप्रतिज्ञावत् परि-हासास्पदमेवेति भावः ॥ १०३ ॥

अन्वय—प्रिये, अस्मत् अमरभावं वृणीष्व, येन त्वत्पादपद्मे शरणं प्रविश्य वयं स्वयं जिजीविषाम—इति नः वचः किं त्रपोदञ्चि न?

हिन्दी—हे प्रिये, हमसे अमरता ले लो (हमारा अमरभाव वर लो), जिससे तेरे (दमयन्ती के) चरणकमलों में शरण पाकर हम स्वयं जीना चाहते हैं-ऐसे हमारे वचन क्या लज्जावह न होंगे? (होंगे ही)।

टिप्पणी—देव पूर्वश्लोक के अनुसार दमयन्ती को और कुछ तो दे नहीं सकते, एक अमरता और रह जाती है। पर चूंकि दमयन्ती में उनके प्राण अटके हैं, उसे बिना पाये वे अमर भी मृतसमान हो रहे हैं, उसे वे अमरता देने का प्रस्ताव करें, 'अमरता ले लो हमसे'—ऐसा कहें, यह तो लज्जास्पद ही होगा। सो ऐसा करने में भी देवों को संकोच हो रहा है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग और अतिशयोक्ति अलंकार है ॥ १०३ ॥

अस्मात्कमस्मान्मदनापमृत्योस्त्राणाय पीयूषरसोऽपि नासौ।
प्रसादं तस्मादधिकं निजं तु प्रयच्छ पातुं रदनच्छदं नः ॥ १०४ ॥

जीवातु—न चामृतहेतिना व कुतो मरणप्रसक्तिरिति वाच्यमित्याह—अस्माकमिति। हे दमयन्ति ! अस्मान्मदनादेवापमृत्या सकाशादस्माकं त्राणाय रक्षणाय असौ पीयूषरसोऽपि नालम्, किं तु तस्मात् पीयूषरसादधिकं निजं त्वदीयं रदनच्छदमोष्ठं पातुं नोऽस्मभ्यं प्रयच्छ देहि प्रसीद प्रसन्ना भव ॥१०४॥

अन्वय—अस्मात् मदनापमृत्योः अस्माकं त्राणाय असौ पीयूषरसः अपि न, तस्मात् तु प्रसीद, न पातुम् अधिकं निजं रदनच्छदं प्रयच्छ।

हिन्दी—इस काम द्वारा प्राप्त होती अपमृत्यु से हमें बचाने में यह अमृत रस भी ( समर्थ ) नहीं है, इससे ( हे दमयन्ति, ) प्रसन्न हो, हमें बचाने को ( अमृत से ) अधिक अपना अधरोष्ठ दे।

टिप्पणी—अमृत मृत्यु से बचाता है, किंतु कामसदृश निर्मम देव ही देवों को अपमरण दे रहा है, तब अमृत से क्या होगा ? देव वैसी सामान्य मृत्यु से ग्रस्त तो हो नहीं सकते, अपमरण को प्राप्त हो रहे हैं। इस अपमृत्यु से अमृत नहीं, उससे भी अधिक प्रभावशाली दमयन्ती का अधरामृत बचा सकता है। देव दमयन्ती से उसी की याचना कर रहे हैं। सामान्य औषध से काम न चलने पर विशेष औषध ही अपेक्षित होती है—रसायन। भाव यही है कि दमयन्ती देव-वरण करले, जिससे उनकी दुःसह कामपीड़ा का उपशम हो सके। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार। 'रदनच्छदं पातुं नः प्रयच्छ' अन्वय भी किया जाता है, अर्थात् अधरोष्ठपानार्थ हम ( देवों ) को दो।'

'निर्णयसागर प्रेस, बंबई' से महामहोपाध्याय प० शिवदत्त शास्त्री के संपादन में प्रकाशित 'नै० च०' में पचानवें श्लोक की पद-टिप्पणी में निम्नांकित श्लोक भी इस टिप्पणी के साथ दिया गया है कि कहीं-कहीं यह भी प्राप्त होता है—'क्वचिन्मूलेऽस्मात् प्राक् पठित उपलभ्यते'—

अस्माकमस्या मदनापमृत्योस्त्राणाय पीयूषरसायनानि।
सुधारसादप्यधिकं प्रयच्छ प्रसीद वैदर्भि निजाधरं नः ॥

यह श्लोक इसी ( १०४ वें ) श्लोक का पाठांतर प्रतीत होता है। अर्थात् हे विदर्भकुमारी, मदन द्वारा होती अपमृत्यु से हमें त्राण दिलाने के लिए पीयूष रसायन, अमृत से भी अधिक उपयोगी अपना अधर हमें दो, प्रसन्न हो जाओ।

नारायण ने भी पूर्वार्द्ध का पाठान्तर यों माना है—'नास्माकमस्मान्मदनानुभूत्यो-स्त्राणाय पीयूषरसायनानि।' अर्थात् हमें मदनानुभव से त्राण दिलाने में अनुभव पर्याप्त नहीं है—॥ १०४ ॥

प्लुष्टश्चापेन रोपैरपि सह मकरेणात्मभूः केतुनाऽभू-
　　द्धत्तां नस्त्वत्प्रसादादथ मनसिजतां मानसो नन्दनः सन्।
भ्रूभ्यां ते तन्वि! धन्वी भवतु तव सितैर्जैत्रभल्लः स्मितैस्ता-
　　दस्तु त्वन्नेत्रचञ्चत्तरशफरयुगाधीनमीनध्वजाङ्कः ॥ १०५ ॥

जीवातु—प्लुष्ट इति। हे तन्वि! दमयन्ति! आत्मना स्वयमेव भवतीत्यात्मभूः कामः स्वं स्वशरीरं चापेन रोपैर्बाणैः, 'पत्री रोप इषुर्द्वयोः' इत्यमरः मकरेणैव केतुना च सह प्लुष्टो दग्धोऽभूत्। स आत्मभूरिदानीं तव प्रसादाद्देवो नोऽस्माकं तव च सम्भूतेत्यर्थः। 'त्यदादीनि सर्वैर्नित्यम्' इति युष्मदस्मदोरेकशेषे परशेषः। मानसो मनः सम्बन्धी नन्दनः पुत्रः आनन्दयिता च सन्। 'नन्दनो हर्षके सुते' इति विश्वः। मनसि जातो मनसिजस्तस्य भावस्तत्ता तां 'सप्तम्यां जनेर्डः' 'हलदन्तात्सप्तम्याः संज्ञायाम्' इत्यलुक्, धत्तां दधातु 'तुह्योस्तातङाशिष्यन्यतरस्याम्'। प्लुष्टः दग्ध आत्मभूर्मन्मथस्तु मनसोऽप्यात्मत्वादित्यर्थः। 'आत्मा देहमनोब्रह्मस्वभावधृतिबुद्धिषु' इति विश्वः। त्वय्यस्मासु च कामस्तुल्यवृत्तिरस्त्विति भावः। किञ्च ते तव भ्रूभ्यां धन्वी चापवान् भवतु। धन्वन्शब्दाद्व्रीह्यादिपाठादिनिः। तव सितनिर्मलैः स्मितैर्हसितैः जैत्रो भल्लो यस्य स जित्वरेषुः स्तादस्तु अस्तेर्लोटि तेस्तातङादेशः। तव नेत्रे एव चञ्चलतरावतिचञ्चलौ शफरौ तयोर्युगं तदधीनस्तल्लभ्यो मीनरूपो ध्वज एवाङ्को लाञ्छनं यस्य सोऽस्तु त्वन्नेत्राभ्यां मीनध्वजवानस्त्वित्यर्थः। अत्र यथायोग्यं सङ्कीर्णो रूपकालङ्कारः। स्रग्धरा वृत्तम् ॥ १०५ ॥

अन्वयः—चापेन रोपैः मकरेण केतुना च सह आत्मभूः प्लुष्टः अभूत्, अथ त्वत्प्रसादात् नः मानसः नन्दनः सन् मनसिजतां धत्ताम्, तन्वि, ते भ्रूभ्यां धन्वी भवतु, तव सितैः स्मितैः जैत्रभल्लः स्तात्, त्वन्नेत्रचञ्चत्तरशफरयुगाधीन-मीनध्वजाङ्कः अस्तु।

हिन्दी—धनुष, बाण और मकरध्वज के साथ मनसिज (काम) जल गया, अब तेरे (दमयन्ती के) प्रसाद से हम (देवों) का मानस-नन्दन

(मन को आनन्दित करने वाला, मानसभुव) होता हुआ (वह) (मनसि जात इत्यन्वर्थ नाम भाक्) मन में उत्पन्न होने की सार्थकता (नाम-रूप) को धारण करे। हे सुकुमारि, (वह) तेरी (दमयन्ती की) भौंहों से धनुर्धारी हो, तेरी मन्द मुसकानों से जयदायक बाणवान् हो और तेरे नेत्र रूप अतिशय चञ्चल (सुशोभित) मीनद्वय से मीनध्वजचिह्नधारी बने।

टिप्पणी—जो एक बार नष्ट हो पुनर्जीवन प्राप्त करता है, वह द्विगुणशक्ति-सम्पन्न हो जाता है—यह सामान्य नियम है। शिव की नेत्र-ज्वाला में एक बार वह 'स्वयम्भू' काम धनुष्-बाण और मकरध्वज सहित भस्म हो गया और अब अनङ्ग है और उसे 'मनसिज' नाम मिल गया है। वस्तुतः यह नाम कथन मात्र है, अतः यदि देवों पर दमयन्ती की कृपा हो जाये और वह उन्हें वर सके तो सचमुच काम का देव मानस में पुनर्जन्म हो जायेगा (देव दमयन्ती के साथ स्वच्छन्द काम-विहार करेंगे) और 'मनसि जात' होकर उसका 'मनसिज' नाम सार्थक हो जायेगा। वह पहिले की अपेक्षा नये जन्म में अधिक शक्तिशाली होगा, क्योंकि उसे अधिक प्रभावी नये उपकरण प्राप्त होंगे। दमयन्ती का भ्रूयुगल उसका चाप बनेगा और चाँदनी को भी लजाती शुभ्र मन्द मुसकान उसके अमोघ जयी बाण। मछलियों से भी अधिक चञ्चल, शोभनतम दमयन्ती के दोनों नयन उसकी मीन-ध्वजा बनेगी। इस प्रकार वह देव मानस-भवन—देवों का मानसभुव काम द्विगुणित शक्तिशाली होकर पुनर्जीवित होगा। दमयन्ती को देव वरण से यह पुण्य और मिलेगा कि एक मृत को पुनर्जीवन मिल जायेगा। इस श्लोक में माधुर्य गुण है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास सहोक्ति-अतिशयोक्ति अलंकार हैं। मल्लिनाथ ने यथा-सम्भवसंकीर्णं रूपकालंकार का निर्देश किया है अर्थात् यथासम्भव-रूपक का संकर ॥ १०५ ॥

स्वप्नेन प्रापिताया: प्रतिरजनि नव श्रीषु मत्तः कटाक्ष-
श्रोत्रे गीतामृताब्धौ त्वयि ननु तनूरङ्गरोमोद्गमार्द्रे।
नासा स्वासाधिवासेऽधरमधुनि रसज्ञा चरित्रेषु चित्तं
लग्नं तन्वङ्गि! कैश्चित्करणहरिणैर्वागुरा यन्त्रितासि ॥१०६॥

जीवातु—स्वप्नेनेति। हे तन्वङ्गि! तनून्यङ्गानि यस्यास्तत्सम्बुद्धिः।

'अङ्गगात्रकण्ठेभ्य' इति ङीप्। 'कृशाङ्गि' प्रतिरजनि रजन्यां रजन्यां, वीप्सायामव्ययीभावः। स्वप्नेन (कर्त्रा) प्रापितायाः स्वप्नदृष्टायाः तव श्रीषु सौन्दर्यलहरीषु नोऽस्माकं कटाक्षो मग्नः गीत एवामृताब्धौ सुधासमुद्रे श्रोत्रे मग्ने, तनुः मूर्तिरेव मञ्जरी कुसुमगुच्छः तस्याः सौकुमार्ये मार्दवे त्वगपि मग्ना। ननु श्वासाधिवासे निश्वासमारुतसौरभे नासा मग्ना अधरमधुन्यधरामृते रसज्ञा रसना मग्ना चरित्रेषु चेष्टासु चित्तं मग्नं तद् तस्मात् कैश्चित् करणैरिन्द्रियैरेव हरिणैस्तव वागुरा मृगबन्धिनी रज्जुः न लम्भिता न प्राप्तासि सर्वैरपि प्राप्तेत्यर्थः। अस्माकं सर्वेन्द्रियसम्मोहनं ते रूपशिल्पमिति भावः। अत्र चतुर्थपादार्थस्य पूर्वपदवाक्यार्थहेतुकत्वाद्वाक्यार्थहेतुकं काव्यलिङ्गं तच्च करणहरिणैरित्यादिरूपकेण सङ्कीर्यते। पूर्वोक्तमेव वृत्तम्॥ १०६॥

अन्वयः—ननु कटाक्षः प्रतिरजनि स्वप्नेन प्रापितायाः तव श्रीषु मग्नः, श्रोत्रे गीतामृताब्धौ, त्वक् अपि तनुमञ्जरीसौकुमार्ये, नासा श्वासाधिवासे, रसज्ञा अधरमधुनि, चित्तं चरित्रेषु, तत् तन्वङ्गि, न कैश्चित् करणहरिणैः वागुरा न लम्भिता (पाठांतर 'लङ्घिता') असि।

हिन्दी—निश्चयतः (हम देवों का) कटाक्ष (नेत्र) प्रतिरात्रि को स्वप्न में प्राप्त तेरी (दमयन्ती की) अपार शोभा में डूब गये हैं, कान (तेरे) गीतों के अमृतरूप के सागर में, त्वचा भी (तेरे) शरीर रूपी मञ्जरी की सुकुमारता में, नासिका (तेरे) निःश्वास सुगन्ध में, रसना (जीभ) अधर-सुधामधु में और चित्त (तेरे) चरित्रों (दैनंदिन विलासादि व्यापारों) में, सो हे सुकुमारि, हमारे किन इन्द्रियरूप हरिणों ने (तेरे रूप में) बंधनरज्जु नहीं प्राप्त करली है? (सभी इन्द्रिय रूप हरिण तेरे बन्धनों में बद्ध हैं।) अथवा किसी इन्द्रिय-हरिण ने वागुरा रूप तुझ दमयन्ती का लंघन नहीं किया है—सब तेरे वश में हैं।

टिप्पणी—भाव यह है कि देवगण दिन-रात दमयन्ती का ही विचार करते हैं। स्वप्न में भी प्रतिरात्रि उसे ही देखते हैं, क्योंकि विरही देव गाढ़ निद्रा लीन हो नहीं पाते। उनकी पाँचों इन्द्रियाँ दमयन्ती की शोभा आदि के वश में पाशबद्ध हरिणों जैसी हैं। नारायण ने यह आशंका उठायी है कि देवों का स्वप्न कैसा? उसके कई समाधान भी उपस्थित किये हैं। (१) वस्तुतः देवों को स्वप्न नहीं आते, नलदूत ने यह स्वानुभवाधार पर कहा। (२) विरह

में रजनी जिसके प्रतिकूल है, ऐसी दमयन्ती स्वप्न अर्थात् विपर्यय ज्ञान बन गयी है। (३) उन्मादावस्था के कारण दमयन्ती ही देवों को सर्वत्र व्याप्त दीखती है। (४) रजनी अर्थात् हरिद्रा के प्रतिकूल, विरहरिद्रा दमयन्ती। भाव यही है कि दमयन्ती का रूप देवों की समग्र इन्द्रियों का मोहक है। स्रग्धरा छन्द। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-रूपक-दीपक अलंकार हैं। मल्लिनाथ के अनुसार चतुर्थ चरण का अर्थ पूर्व छ वाक्यों के अर्थ का हेतु होने के कारण वाक्यार्थहेतुक काव्यलिंग है और वह 'करणहरिणी' इत्यादि रूपक से संकीर्ण है, अर्थात् काव्यलिंग रूपक का संकर॥ १०६॥

इति धृतसुरसार्थवाचिकस्रङ्निजरसनातलपत्रहारकस्य ।
सफलय मम दूतता वृणीष्व स्वयमवधार्य दिगीशमेकमेषु ॥ १०७॥

जीवातु– इतीति। इतीत्थं धृता सुरसार्थस्येन्द्रादिवृन्दस्य वाचिकस्रक् सन्देशवाक्यपरम्परा येन तस्य निजस्य रसनातलस्यैव पत्रस्य लेखस्य यो हारकस्तस्य मम दूतता सफलय सफलां कुरु, एषु मध्ये एकं दिगीशं स्वयमात्म-नैवावधार्य निश्चित्य वृणीष्व वृणीष्व। वाचिकेति व्याख्यातं। अत्र नलदूत्य-साफल्यस्य वरणवाक्यार्थहेतुकत्वात् पूर्ववदलङ्कारः। न च रसनातलपत्रस्य यो हारकस्तस्येति रूपकेण सङ्कीर्यते। पुष्पिताग्रा वृत्तम्॥ १०७॥

अन्वय—एषु एकं दिशीशं स्वयम् अवधार्य वृणीष्व—इति धृतसुरसार्थ-वाचिकस्रङ्निजरसनातलपत्रहारकस्य मम दूतता सफलय।

हिन्दी—इन (वर्णित) में से एक दिक्पाल का स्वयम् विचार करके (हे दमयन्ति,) वरण कर लो, और इस प्रकार देवगण की सन्देशमाला को धारण करते अपने जिह्वा रूप पत्र को लाने वाले मेरा (नल का) दूतत्व सफल बनाओ।

टिप्पणी—इन्द्रादि चारों दिक्पालों की विरहदशा, उनकी उत्कट कामना आदि का क्रमशः विस्तृत विवरण उपस्थित कर नल ने उपसंहार में दमयन्ती से निवेदन किया कि इन्द्र, अग्नि, वरुण, यम में से अपने आप विचार करके जो उसे रुचे, उसको वह वर ले और नल का दूतत्व सफल बनाये। मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में नल की दूतता के सफल होने में वरण के वाक्यार्थहेतुक होने के कारण काव्यलिंग है और उसका 'रसनातलपत्र' रूपक से संकर है,

अत पूव श्लोकवत् सकर अलकार है। विद्याधर ने रूपक का निर्देश किया है। पुष्पिताग्रा छन्द है ॥ १०७ ॥

आनन्दयेन्द्रमय मन्मथमग्नमग्नि केलीभिरुद्धर तनूदरि ! नूतनाभि ।
आसादयोदितदय शमने मनो वा नो वा यदीत्यमथ तद्वरुण वृणीथा ॥

जीवातु—आनन्दयेति । हे तनूदरि ! कृशोदरि ! नूतनाभिरभिनवाभि केलीभि क्रीडाभि मन्मथमग्नमिन्द्रमानन्दय अथवा तादृशमेव अग्नि तामिरुद्धर, अथवा शमने यमे उदितदय जातानुकम्प मन आसादय निवेशय। इत्थ नो वा यदि अथ तर्हि मन्मथमग्न वरुण वृणीथा वृणीष्व ॥ १०८ ॥

अन्वय --तनूदरि, नूतनाभि केलीभि मन्मथमग्नम् इन्द्रम् आनन्दय अथ अग्नि उद्धर वा शमने उदितदय मन आसादय अथ यदि इत्थ नो वा तद् वरुण वृणीथा ।

हिन्दी—हे कृश उदर वाली ( दमयन्ति ), ( वरण करने के पश्चात् ) नयी नयी विलास क्रीडाओ द्वारा काममग्न इन्द्र को आनंदित करो अथवा अग्नि का उद्धार करो अथवा यम पर दयापूर्ण मन करो और यदि ऐसा न कर सको तो वरुण का वरण कर लो ।

टिप्पणी—अत में पृथक् पृथक् नामोल्लेख करते हुए नल ने पुनः दमयन्ती से इन्द्राग्नियमवरुण मे से किसी एक का वरण करके उसे कृतार्थ करने की प्रार्थना की। सभी काम के सागर में आपादमस्तक डूबे हैं, व्यथित–पीडित हैं। चारो मे किसी एक पर अनुग्रह दिखाती दमयन्ती नल की दूतता सफल बनाये। वसततिलका छन्द ॥ १०८ ॥

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीर सुत
श्रीहीर सुषुवे जितेन्द्रियचय मामल्लदेवी च यम् ।
तस्यागादयमष्टम कविकुलादृष्टाध्वपान्थे महा-
काव्ये चारुणि वैरसेनिचरिते सर्गो निसर्गोज्ज्वल ॥ १०९ ॥

जीवातु—श्रीहर्षमित्यादि । कवीना कुलेन समूहेन अदृष्टे अध्वनि यत्पान्थ नित्यपथिक तस्मिन् चारुणि शोभने वैरसेनेर्नलस्य चरिते तस्य श्रीहर्षस्य महाकाव्ये निसर्गोज्ज्वलोऽयमष्टम सर्ग आगात् सम्पूर्ण इति भाव ॥१०९॥

इति मल्लिनाथसूरिविरचिते 'जीवातु' समाख्याने अष्टम सर्ग समाप्त ॥८॥

---

अन्वय—कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः ... सुषुवे तस्य कविकुलादृष्टाध्वपान्थे चारुणि वैरसेनिचरिते महाकाव्ये निसर्गोज्ज्वलः अयम् अष्टमः सर्गः अगात्।

हिन्दी—दो चरणों का अर्थ पूर्ववत्। उसके कविकुल ( कालिदासादि प्राचीन कविमण्डल ) द्वारा अदृष्टपथ के पथिक ( अपूर्वप्रमेयनिगुम्फ, अपूर्व ), मनोरम वैरसेनि ( नल ) चरित महाकाव्य में निसर्गोज्ज्वल यह आठवाँ सर्ग पूर्ण हुआ।

टिप्पणी—'कविकुलादृष्टाध्वपान्थे' का विग्रह 'कविकुलेन आदृष्टोऽध्वा यस्य पान्थे' भी किया जा सकता है। इस प्रकार अर्थ होगा पूर्वकवियों द्वारा भली भाँति अवलोकित पथ का पथिक। ऐसा ही विनय 'मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः' कहकर महाकवि कालिदास ने प्रदर्शित किया था। पर कदाचित् टीकाकारों को 'आदृष्टाध्व' की अपेक्षा 'अदृष्टाध्व' ही पाठ अधिक रुचिर प्रतीत होता है। सम्भव है, श्रीहर्ष की गर्वोक्तियों के अनुरूप यही हो, परन्तु यदि श्रीहर्ष में कुछ विनय दीख सके तो आश्चर्य नहीं होना चाहिए।

नैषधीयचरित का अष्टम सर्ग समाप्त।

---

# नैषधीयचरितम्

## नवमः सर्गः

इतीयमक्षिभ्रुवविभ्रमेङ्गितैः स्फुटामनिच्छां विवरीतुमुत्सुका ।
तदुक्तिमात्रश्रवणेच्छयाशृणोद्दिगीशसन्देशगिरो न गौरवात् ॥ १ ॥

जीवातु—अथ दमयन्तीवृत्तान्तं वक्तुं विस्तृतवक्तृतरदूतवाक्यश्रवणजनितानिन्द्राद्यनुरागशङ्कां तावद्वारयति—इतीति । इयं दमयन्ती अक्षिणी च भ्रुवौ च अक्षिभ्रुवं द्वन्द्वैकवद्भावः । 'अचतुर' इत्यादिना समासान्तादिनिपातनात् साधु । तस्य विभ्रमो विकारः स एव इङ्गितं चेष्टा तैरेव स्फुटां व्यक्तामनिच्छामिन्द्रादिविषयामिति शेषः । तथा विवरीतुं वाचा निषेद्धुमुत्सुका उद्युक्ता सती । 'इष्टार्थोद्युक्त उत्सुकः' इत्यमरः । निषेधस्य ज्ञानपूर्वकत्वात् तज्ज्ञानार्थमशृणोदिति भावः । किन्तु तदुक्तिमात्रश्रवणेच्छया नलवागमृतपिपासया चेत्यर्थः । दिगीशसन्देशगिरः अशृणोत् । मात्रपदव्यावर्त्यमाह—गौरवादिति । न तु दिगीशादीनां गौरवात् । अस्मिन् सर्गे वंशस्थवृत्तम् । [illegible]मादिमसर्गे ॥ १ ॥

अन्वय—अक्षिभ्रुवविभ्रमेङ्गितैः स्फुटाम् अनिच्छां विवरीतुम् उत्सुका इयं तदुक्तिमात्रश्रवणेच्छया दिगीशसन्देशगिरः अशृणोत्, गौरवात् न ।

हिन्दी—नेत्र और भ्रुकुटि के विकार-संकेतों द्वारा स्पष्ट अनिच्छा प्रकाशित करने को उत्सुक यह ( दमयन्ती ) उस ( नल ) के वचनमात्र सुनने की इच्छा से दिक्पालों के संदेश वचन सुनती रही, ( उन देवों के प्रति ) आदर से नहीं ।

टिप्पणी—दमयन्ती क्योंकि नलानुरागिणी थी अतः उसने दिक्पालों के संदेश को सुनकर भी अनसुना कर दिया । वह सुनती भी इसलिए रही कि उसे नल की वाणी अमृततुल्य लगती थी ( नै० च० ८।४९ ) । उसने देवों के प्रति अपनी विरक्ति अपने नेत्र भ्रू आदि विकारों से स्पष्ट कर दी । विद्याधर के अनुसार इस पद्य में अतिशयोक्ति भावोदय-काव्यलिङ्ग अलङ्कार हैं । सर्ग में श्लोक संख्या १—१५५ तक वंशस्थ छंद है ॥ १ ॥

तदर्पितामश्रुतवद्विधाय ता दिगीशसन्देशमयीं सरस्वतीम् ।
इदं तमुर्वीतलशीतलद्युतिं जगाद वैदर्भनरेन्द्रनन्दिनी ॥ २ ॥

जीवातु—तदिति । वैदर्भनरेन्द्रनन्दिनी दमयन्ती तेनानलेनार्पिता प्रयुक्ता दिगीशसदेशमयीं तद्रूपा सरस्वती वाचमश्रुतवद्विधायाश्रुतामिव कृत्वा । 'तेन तुल्य क्रिया चेद्वति' । उर्वीतलशीतलद्युतिं भूलोकचन्द्र त नलमिद वक्ष्यमाण जगाद गदितवती ॥ २ ॥

अन्वय—वैदर्भनरेन्द्रनन्दिनी तदर्पिता दिगीशसन्देशमयीं ता सरस्वतीम् अश्रुतवत् विधाय उर्वीतलशीतलद्युतिं तम् इद जगाद ।

हिन्दी—विदर्भराज को नदित करने वाली (पुत्री दमयंती) उस (दूत नल) द्वारा कथित दिक्पालो के सदेश से युक्त उस वाणी को अनसुनी जैसी करके भूतल के चन्द्र उसे ( नल ) से यह बोली ।

टिप्पणी—दमयन्ती को सन्देश के प्रति अनादर होने से उसमे कोई रुचि नहीं थी, सो दिक्पालों के वरण-संबद्ध सन्देश-वचनों को अनुसना करती हुई पृथ्वीतल को चन्द्रतुल्य आह्लादित करनेवाले नल से आगे कहे वचन कहने लगी । प्रत्युत्तर न देकर अपना मनोरथ व्यक्त किया दमयन्ती ने । आकाश के देवों की अपेक्षा पृथ्वी का राजा अधिक उपयुक्त लगना ही चाहिए । आकाश का सत्य कल्पना का होता है, धरती का वास्तविक । विद्याधर के अनुसार उपमान-रूपक अलकार ॥ २ ॥

मयाङ्ग ! पृष्टः कुलनामनी भवानमू विमुच्यैव किमन्यदुक्तवान् ।
न मह्यमत्रोत्तरधारयस्य किं ह्रियेऽपि सेयं भवतोऽधमर्णता ॥ ३ ॥

जीवातु—मयेति । हे अङ्ग ! भो श्रीमन् ! मया भवान् कुलनामनी पृष्ट सन् पृच्छतेर्दुहादित्वादप्रधाने कर्मणि क्त , 'अप्रधाने दुहादीना'मिति वचनात् । किं किमर्थममू कुलनामनी विमुच्य अन्यदुक्तवान् किमप्यसङ्गतमिव प्रलपसीति भाव । तदकथने को दोषस्तत्राह—नेति । अत्र कुलनामप्रश्न मह्यमुत्तमर्णाय इति शेष । 'धारेरुत्तमर्ण' इति सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी । धारयतीति धारय 'अनुपसर्गाल्लिम्पविन्दधारि' इत्यादिना शप्रत्यय । उत्तरस्य धारय तस्य भवत तव सेयमधम ऋणेन अधमर्ण । मयूरव्यंसकादित्वात् तत्पुरुष । तस्य भावस्तत्ता सा ह्रियेऽपि न किम् ? लोके उत्तमर्णेन याच्यमानस्याधमर्णस्य ऋणप्रदान लज्जायै भवत्येव, भवतस्तु सापि नास्तीति भाव ॥ ३ ॥

अन्वय—अङ्ग, मया कुलनाम्नी पृष्ठे भवान् अमू विमुच्य किम् अयमत् उक्तवान्। अत्र मद्विषयम् उत्तरधारणस्य भवतः सा इयम् उत्तमर्णता किं ह्रियै अपि न?

हिन्दी—प्रिय महाशय, मेरे (दमयन्ती के) द्वारा कुल और नाम पूछे जाने पर आप (नल) ने इन्हें (कुल-नाम को) छोड़कर क्या और सब कह डाला! इस विषय में मेरे निमित्त उत्तर (रूप ऋण) के धारक आपका वह यह अधमर्णभाव (ऋणी रहना) क्या लज्जा के निमित्त भी नहीं है? (है ही)।

टिप्पणी—दमयन्तीने नल के नाम-कुल की जिज्ञासा की थी, परन्तु नलने वह न बता कर देववरण का प्रस्ताव रख दिया। यह शिष्टाचार विरुद्ध है। अपना नाम धाम परिचय बता कर तब किसी कुमारी के समुख ऐसा आत्मीय प्रस्ताव रखा जाता है। इस पर दमयन्ती ने उचित रूप से ही नल को लज्जित होने को कहा। जिस प्रकार ऋणदाता का ऋण न चुकाना अधमर्ण के लिए लज्जा का विषय होता है, ऐसे ही उचित उत्तर न देकर इधर-उधर की दूसरी बात छेड़ना भी लज्जास्पद और असभ्य व्यवहार है। एक सामान्य व्यक्ति भी ऐसे अनुचित व्यवहार पर लज्जित होता है, नल जैसे श्रेष्ठ व्यक्ति को तो और भी लज्जित होना चाहिए। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलङ्कार ॥ ३ ॥

अदृश्यमाना क्वचिदीक्षिता क्वचिन्ममानुयोगे भवतः सरस्वती।
क्वचित्प्रकाशा क्वचिदस्फुटार्णसं सरस्वतीं केतुमनाः सरस्वतीम् ॥४॥

जीवातु—अदृश्यमानेति। ममानुयोगे प्रश्ने विषये। 'प्रश्नोऽनुयोगः पृच्छा च' इत्यमरः। क्वचित् कुलनामविषये अदृश्यमाना अप्रकाशितेत्यर्थः। क्वचित् कुतः आगतः कस्य त्वमित्यत्र ईक्षिता दृष्टा प्रकाशितार्थेति यावत् ईदृशी भवतः सरस्वती क्वचित् प्रकाशोदका क्वचिदस्फुटार्णसमप्रकाशोदका सरस्वती वाच सरस्वती नदी च। 'सरस्वती नदीभेदे गीर्वाग्देवतयोरपि। स्त्रीरत्ने चाप-गाभाश्च' इति विश्वः। केतुं मनो यस्याः सा केतुमनाः 'तुं काममनसोरपि' इति मकारलोपः। अत्र न वाच सरस्वतीनदीनर्मसम्बन्धात्तज्जिगीषोत्प्रेक्षा व्यञ्जकाप्रयोगाद्गम्या। तथा चोपमा व्यज्यत इत्यलङ्कारेणालङ्कारध्वनिः ॥४॥

अन्वय—मम अनुयोगे क्वचित् अदृश्यमाना क्वचित् ईक्षिता भवतः सरस्वती क्वचित् प्रकाशा क्वचित् अस्फुटार्णसं सरस्वतीं सरस्वतीं च केतुमनाः।

हिन्दी—मेरे (दमयन्ती के) अनुयोग ( प्रश्न के विषय ) में कहीं अदृश्य ( उत्तर न देती ) और कहीं दृश्यमान (उत्तर देती) आपकी सरस्वती (वाणी) कहीं प्रकाशित ( जल प्रकट करती ) और कहीं जल न प्रकट करती सरस्वती नदी और सरस्वती ( वाग्देवता ) को जीतने की इच्छुक प्रतीत होती है ।

टिप्पणी—दमयन्ती के कुछ प्रश्नों का उत्तर तो नल ने दिया—जैसे कहाँ से आये हो, इस प्रश्न का उत्तर दिया-'हरित्पतीनां सदसः प्रतीहि त्वदीय-मेवातिथिमागतं माम् ।' ( दिक्पालों द्वारा भेजा गया मैं आपका ही अतिथि हूँ । नं० च० ८।४५ ) । कुल नाम के विषय में उत्तर नहीं दिया । इस प्रकार कहीं तो नल की सरस्वती ( वाणी ) प्रकट रही, कहीं अप्रकट । यही स्थिति सरस्वती नदी की मानी जाती है । कहीं उसका जल दीखता है, कहीं नहीं । दमयन्ती का ध्यंग्य है कि कदाचित् नल की सरस्वती वैसा ही आचरण करके सरस्वती नदी और साथ ही गूढागूढ रहती वाग्देवता सरस्वती को भी जीतने की इच्छुक है । भाव यह है कि यह व्यवहार छोड़कर कुल नाम बताना नल का कर्तव्य है । विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा । मल्लिनाथ के द्वारा अलङ्कार से अलङ्कार ध्वनि है, क्योंकि यहाँ सरस्वती नदी के धर्म सबंध से नल की वाणी के जीतने को [illegible]व्यंजक का प्रयोग न होने से गम्या उत्प्रेक्षा है, जिसमें उपमा व्यंजित होती है ॥ ४ ॥

गिर [illegible]ता एव तव श्रवसुधा [illegible] भवन्नाम्नि तु न श्रुतिस्पृहा ।
पिपासुता शान्तिमुपैति वारिणा न [illegible]तु दुग्धान्मधुनोऽधिकादपि ॥

जीवातु—गिर इति । श्रव सुधा[illegible] क[illegible]मृतानि तव गिर श्रुता एव, किन्तु भवन्नाम्नि [illegible] श्रुतिस्पृहा [illegible] न श्लथा न निवृत्ता । न च सुरस [illegible]देशश्रवणादे[illegible]निवृत्तिरित्याह—[illegible] पिपासुता पिपासेत्यर्थः । वारिणा वारिपानेनैव शान्तिमु[illegible] अधिक[illegible]पा[illegible] दुग्धात् क्षीरात् मधुन क्षौद्राद्वा, जातु कदापि न शाम्यति, [illegible]न्तालङ्कार ॥ ५ ॥

अन्वय—श्रव सुधा तव गिर [illegible]ता एव तु भवन्नाम्नि श्रुतिस्पृहा न श्लथा, पिपासुता वारिणा शान्तिम् उपैति, अधिकात् दुग्धात् मधुना अपि जातु न ।

हिन्दी—कर्णामृत रूप तुम्हारी ( नल की ) वाणी ( वचन ) तो सुन ही

हो किन्तु धीर ( नल ) के नाम के विषय में श्रुति (सुनने की अथवा कानों) की आकांक्षा शिथिल नहीं हुई। पिपासा ( प्यास ) जल से शान्ति को प्राप्त होती है, अधिक दूध अथवा मधु से भी शान्त नहीं होती।

टिप्पणी—दमयन्ती ने कहा कि नल के वचन तो पर्याप्त मात्रा में सुनने को मिल गये। वे कानों को अमृत के समान प्रिय लगे, किन्तु नाम कुल नहीं जानने को मिला। इनके विषय में उत्कण्ठा शेष है। जो जिस वस्तु की इच्छा—आवश्यकता होती है वही वस्तु प्राप्त होने पर सन्तुष्टि होती है, अन्य पूर्वप्राप्त अथवा अप्राप्त—भले ही वह अधिक मूल्यवान् हो—वस्तु प्राप्य की इच्छा पूर्ण नहीं कर सकती। उदाहरणार्थ प्यासे की प्यास जल से ही बुझेगी, पर्याप्तमात्रा में बहुमूल्य दूध या मधु प्राप्त हो जाने से प्यास नहीं बुझ सकती। जैसे पिपासु को जल अपेक्षित होता है, वैसे ही दमयन्ती की इच्छा नल का कुल नाम जान कर ही पूर्ण होगी, देववरण प्रस्ताव अपेक्षित नहीं। नल को कुल-नाम ही बताना चाहिए। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त और विद्याधर के अनुसार श्लेष और अर्थान्तरन्यास ॥ ५ ॥

बिभर्ति वंशः कतमस्तमोऽपहं भवादृशं नायकरत्नमीदृशम्।
तमन्यसामान्यधियाऽवमानितं त्वया महान्तं बहु मन्तुमुत्सहे ॥ ६ ॥

जीवातु—बिभर्तीति। तमोऽपहं भवादृशमीदृशं नायकरत्नं राजश्रेष्ठं हारमध्यमणिं च 'नायको नेतरि श्रेष्ठे हारमध्यमणावपि' इति विश्वः। कतमो वंशः कुलं वेणुश्च। 'वंशो वेणौ कुले वर्गे' इति विश्वः। बिभर्ति ? किमर्थमिति चेद् अन्यसामान्यधिया पूर्वं सर्वसाधारणबुद्ध्या अवमानितं दृष्टं तथाप्यद्य त्वया महान्तं तमुत्कृष्यमाणं वंशं बहु मन्तुं बहुकर्तुमुत्सहे, सर्वोपरि हि वंशो मान्यः पुरुषधौरेयैरेव प्रकाशने न स्वरूपत इति भावः। अत्र मध्यमणिरूपार्थान्तरप्रतीतिर्ध्वनिरेव। अत्र वेणोर्मुक्तायोनित्वे प्रमाणम्। 'करीन्द्रजीमूतवराहशङ्खमत्स्याहिशुक्त्युद्भववेणुजानि। मुक्ताफलानि प्रथितानि लोके तेषां तु शुक्त्युद्भवमेव भूरि' ॥ इति ॥ ६ ॥

अन्वय—तमोऽपहं भवादृशम् ईदृशं नायकरत्नं कतमः वंशः बिभर्ति, अन्यसामान्यधिया अवमानितं त्वया महान्तं न बहु मन्तुम् उत्सहे।

हिन्दी—अन्धकार को दूर करने वाले आप सदृश ऐसे नायक रूप रत्न को कौन सा वंश—( सूर्यकुल, चन्द्रकुल ) रूप वंश ( बाँस ) धारण करता है?

अन्य सामान्य बुद्धि से तिरस्कृत ( किंतु ) आपसे महान् स्वीकृत उस ( कुल-बांस ) को मैं ( दमयन्ती ) अत्यंत सम्मान देने को उत्साहित हूँ।

टिप्पणी—दमयंती यह जानना चाहती है कि सम्मुख उपस्थित व्यक्ति सूर्यकुल में जन्मा है अथवा चन्द्रकुल में ? नल-जैसे श्रेष्ठ, नायक गुणों से युक्त व्यक्ति के उत्पन्न होने से ही वह वंश धन्य कहाया है, उसमें पूर्व नहीं था, जैसे कि बाँस अच्छा रत्न उत्पन्न होने से ही सम्मान पाता है, अन्यथा कौन बाँस को पूछे ? रत्न देखकर ही बाँस का सम्मान होता है। ऐसे ही नल से वंश सम्मानित है, वैसे नहीं। महापुरुषों के कारण ही वंश महान् होता है। विद्याधर के अनुसार श्लेष अलंकार। मल्लिनाथ के अनुसार नायक के मध्य मणिरूप अर्थान्तर प्रतीति ध्वनि ही है। नायक अर्थात् श्रेष्ठ, नेता, हार के मध्य की मणि ॥ ६ ॥

इतीरयित्वा विरतां पुनः स तां गिरानुजग्राहतरां नराधिपः ।
विरुत्य विश्रान्तवतीं तपात्यये घनाघनश्चातकमण्डलीमिव ॥ ७ ॥

जीवातु—इतीति । इतीरयित्वा इत्थं व्याहृत्य विरतां तूष्णींभूतां तां भैमीं स नराधिपः नलः तपात्यये ग्रीष्मान्ते विरुत्य पिपासया आक्रन्द्य विश्रान्तवतीं विरतां चातकानां मण्डलीं समूहं घनाघनो वर्षुकाब्द इव। 'वर्षुकाब्दो घनाघनः' इत्यमरः। पुनर्गिरा वचनेन गर्जितेन चानुजग्राहतरामतिशयेनानुगृहीतवान् आदरात् प्रत्युवाचेत्यर्थः। 'किमेत्तिङ्' इत्यादिना अम्प्रत्ययः ॥ ७ ॥

अन्वय—इति ईरयित्वा विरतां तां तपात्यये विरुत्य विश्रान्तवतीं चातक-मण्डलीं घनाघनः इव सः नराधिपः गिरा पुनः अनुजग्राहतराम्।

हिन्दी—यह कहकर उस ( दमयंती ) के विरत ( चुप ) हो जाने पर जैसे ग्रीष्म की समाप्ति पर प्यास से चिल्लाने चातकों के समूह पर बरसाऊ बादल कृपा करता है, वैसे ही वह राजा ( नल अपने ) वचनों से ( दमयंती को ) पुनः अतिशय अनुगृहीत करने लगा।

टिप्पणी—जैसा कि दमयंती कथन से प्रकट हुआ, दमयन्ती नल की मधुरा वाणी से अत्यंत प्रसन्न थी और वह नल का कुल नाम जानना चाहती थी। नल द्वारा अपने कथन का प्रत्युत्तर दमयंती को वैसा ही प्रतीत हुआ, जैसा ग्रीष्मकाल के अंत में प्यास से व्याकुल चातकों ( पपीहों ) को बादल-

बखनने पर होता है। वचनदानि की प्यारी है दमयन्ती और 'घनाघन' है राजा नल। उदमा अलंकार। विद्याधर के अनुसार उल्लेख अलंकार छेकानुप्रास।

अये! ममोदासितमेव जिह्वया द्वयेऽपि तस्मिन्ननतिप्रयोजने।
गरी गिरः पल्लवनार्थलाघवे मितञ्च सारञ्च वचो हि वाग्मिता ॥८॥

जीवातु—अये इति। अये! दमयन्ति! न विद्यते अतिप्रयोजनमधिकप्रयोजनं यस्मिन् तस्मिन् द्वयेऽपि कुलनाम्नोर्युगलेऽपि मम जिह्वया उदासितं माध्यस्थ्येन स्थितं, 'नपुंसके भावे क्तः'। तथा हि—पल्लवनं विस्तरणं वृथा-शब्दप्रपञ्चनमिति यावत्। तच्चार्थलाघवञ्च वक्तव्यार्थसङ्कोचनञ्च गिरः वाचः गरौ विषप्रायावुभावित्यर्थः। मितमल्पाक्षरं सारं महार्थञ्च वचो वाक्यं वाग्मिता वक्तृत्वम्, अन्यथा वाचालता स्यादिति भावः। 'वाचो ग्मिनि'। सामान्येन विशेषसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः ॥ ८॥

अन्वय—अये, मम जिह्वया अनतिप्रयोजने तस्मिन् द्वये अपि उदासितम् एव, हि पल्लवनार्थलाघवे गिरः गरौ, मितं सारं च वचः वाग्मिता।

हिन्दी—अरे, मेरी जीभ द्वारा विशेष प्रयोजन से शून्य इन दोनों (कुल-नाम) के विषय में उदासीनता का ही व्यवहार हुआ, क्योंकि (व्यर्थ) विस्तार और कथन संकोच–दोनों वाणी के विष (रूप) हैं और थोड़ा किन्तु सारपूर्ण (कथन) वचनों का पाण्डित्य है।

टिप्पणी—नल ने कुल-नाम न बताने का कारण स्पष्ट किया कि उसने ये दोनों बातें निरर्थक समझीं, जिनके बताने से कोई विशेष लाभ नहीं। जिस विषय में अधिक कहना अपेक्षित न हो, उसे बढ़ा-चढ़ा कर कहा जाय और अपेक्षित को संक्षेप में कहा जाय, यह बोलने की कला के दुर्गुण हैं—विष-तुल्य हानिकारक। वचन वे ही पाण्डित्यपूर्ण समझे जाते हैं, जो संक्षिप्त हों, पर तत्त्वपूर्ण हों। इसी आधार पर बोलने वाले की योग्यता निर्धारित होती है। इसी कारण नल ने निरर्थक कुल नाम बताकर बात नहीं बढ़ायी। विद्याधर के अनुसार यहाँ काव्यलिंग और अर्थान्तरन्यास अलंकार हैं, मल्लिनाथ ने सामान्य द्वारा विशेष समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास का निर्देश किया है।

वृथा कथेयं मयि वर्णपद्धतिः कथानुपूर्व्या समवैति नेति च।
इमे समक्षव्यवहारनावयो पदे विधानु खलु युष्मदस्मदी ॥ ९ ॥

जीवातु—कुलनामकथन वृथेत्युक्त, त न नामकथनस्य वैयर्थ्यमाह—वृथेति। का वर्णपद्धतिरक्षरपङ्क्ति। कयानुपूर्व्यानुक्रमेण मयि समकेति मज्ञात्वेन सकेतितेतीय कथा प्रश्नोक्तिश्च वृथा। किमुतोत्तरमिति भाव। नामरूपापरिज्ञाने कथमावयोर्मिथ सवादस्तत्राह—आवयोस्तव मम चेत्यर्थ। त्यदादीनेकशेपे यत्पर तदिति वचनादस्मद शेपता। अक्ष्णो समीपे समक्ष सम्मुखेन। समीपार्थेऽव्ययीभावे शरत्प्रभृतित्वाद् समासान्त। व्यवहार मिथ सकथा विधातु युष्मच्चास्मच्च युष्मदस्मदी पदे त्वमहमित्येतौ शब्दावित्यर्थ। क्षमे समर्थे खलु ॥ ९ ॥

अन्वय—मयि का वर्णपद्धति कया आनुपूर्व्या समका–इति इय च कथा इति वृथा, खलु आवयो समक्षव्यवहार विधातु युष्मदस्मदी पदे क्षमे।

हिन्दी—मुझ (नल) मे कौन से अक्षरो का क्रम किस क्रम से (सज्ञारूप मे) सकेतित है–यह और इस प्रकार का प्रश्न–दोनो व्यर्थ हैं। निश्चयत हमारे (दमयन्ती नल के) सम्मुख-व्यवहार (सवाद) के प्रतिपादन मे 'तुम' और 'मैं' पद पर्याप्त हैं।

टिप्पणी—नल ने कहा कि यही पर्याप्त है कि दमयन्ती और नल परस्पर नाम से नही, सर्वनाम से ही परिचित हैं। 'युष्मद्-अस्मद्' (मैं–तू) का व्यवहार समुख वार्तालाप के लिए पर्याप्त होता है। अत दमयन्ती की कुल-नाम-जिज्ञासा व्यर्थ है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार ॥ ९ ॥

यदि स्वभावान्मम नोज्ज्वल कुल ततस्तदुद्भावनमौचिती कुत ।
अथावदात तदहो विडम्बना यथा तथा प्रेष्यतयोपसेदुप ॥१०॥

जीवातु—अकथने च कारणमाह—यदीति। मम कुल स्वभावादुज्ज्वलमकलङ्क न यदि, ततस्तर्हि तस्य कुलस्योद्भावन प्रकटन कुत औचिती औचित्य नोचितमित्यय। धर्मधर्मिणोभेदोपचारात् औचिती व्याख्यातव्या। अथावदातमुज्ज्वल तथापि यथा तथा कथञ्चिदपि प्रेष्यतया किङ्करतया उपसेदुप प्राप्तस्य मम तद् कुलोद्भावन विडम्बना परिहास। अहो ॥ १० ॥

अन्वय—यदि मम कुल स्वभावाद् उज्ज्वल न, तत तदुद्भावन कुत औचिती अहो, अथ अवदात तत् यथा तथा प्रेष्यतया मम विडम्बना।

हिन्दी—यदि मेरा कुल स्वभावत (प्रकृत्या) निर्मल नही है, तब उसका

प्रकाशन ( बताना ) किस प्रकार औचित्य है ? ( नहीं है )। और यदि उज्ज्वल है, तो जैसे तुमें मेरी प्रेष्यता ( दूत होकर भेजा जाना ) के कारण ( कुल-प्रकाशन ) महान् उपहास ही है।

टिप्पणी—नाम कथन इसलिए व्यर्थ है कि प्रत्यक्ष-व्यवहार में सर्वनाम से काम चल जाता है और कुल बताना इसलिए उचित नहीं है कि वश के मलिन होने पर उसका प्रकट न होना ही भला होता है, और कुल निर्मल हो तो दूत-कार्य में आने के कारण कुल का उपहास होगा। अत न बताना ही श्रेयस्कर है। विद्याधर के अनुसार हेतु अलकार ॥ १० ॥

इति प्रतीत्यैव मयावधीरिते तथापि निर्बन्धरसो न शोभते।
हरित्पतीना प्रतिवाचिकं प्रति श्रमो गिरा ते घटते हि सप्रति ॥ ११ ॥

जीवातु—इतीति। इतीत्थ प्रतीत्य कुलनामकथन व्यर्थमिति निश्चित्यैव मयाऽवधीरिते उपेक्षिते सति तथापि निर्बन्धरसो निर्बन्धेच्छा न शोभते। किंतु सम्प्रति हरित्पतीनामिन्द्रादीना प्रतिवाचिकं प्रतिसन्देश प्रत्युत्तर प्रतीत्यर्थ। ते तव गिरा श्रम प्रयत्न वाग्व्यापारो घटते युज्यते हि॥ ११ ॥

अन्वय—इति प्रतीत्य एव मया अवधीरिते तव अपि निर्बन्धरस न शोभते, हि सम्प्रति हरित्पतीना प्रतिवाचिक प्रति ते गिरा श्रम घटते।

हिन्दी—यह ( श्लोक स० ८–१० के अनुसार ) विचार करके ही मेरे द्वारा उपेक्षित ( कुल नामकथन-विषयक प्रश्नों ) के प्रति तुम्हारे ( दमयन्ती ) द्वारा आग्रह करना अच्छा नहीं लगता, क्योंकि इस काल दिक्पालों के प्रत्युत्तर के प्रति तुम्हारी वाणी का श्रम उचित है।

टिप्पणी—भाव यह कि निरर्थक कुल-नाम-विषयक जिज्ञासा का त्याग कर दमयन्ती को इन्द्रादि दिक्पालों के प्रस्ताव पर विचार करके समुचित उत्तर देना ही कार्योचित और उपयुक्त है। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग अलकार॥ ११ ॥

तथापि निर्बन्धति ! तेऽयवा स्पृहामिहानुरुन्धे मितया न किं गिरा।
हिमांशुवंशस्य करीरमेव मा निशम्य किं नामि फलेग्रहिग्रहा॥१२॥

जीवातु—तथापीति। तथापि वैयर्थ्येऽपि निर्बन्धति ! निर्बन्धकारिणि ! बध्नाते शत्रन्तादुगितश्चेति ङीबन्तात् सम्बुद्धि। इहार्थे ते तव स्पृहा वाञ्छा

^मितया गिरा नानुरुन्धे नानुवर्ते किम् ? अनुरोत्स्यायेवेत्यर्थ । कुलस्वरूपमात्र कथयामीत्यर्थ । स्वेल्टि तङ् । मा हिमांशुवंशस्य करीर सोमकुलाङ्कुरमेव निशम्य फल गृह्णातीति फलेग्रहि सफल ग्रह आग्रहो यस्या सा सफलाभिनिवेशा नासि किम् ? तावता न तुष्यसि किमित्यर्थ । 'फलेग्रहिरात्मम्भरिश्चे' ति निपातनात् साधु ॥ १२ ॥

अन्वय —अथवा तथापि निर्बन्धेति, इह ते स्पृहा मितया गिरया किं न अनुरुन्धे ? मा हिमांशुवंशस्य करीरम् निशम्य एव किं फलेग्रहिग्रहा न असि ?

*हिन्दी*—अथवा इतने पर भी हे आग्रहवाले, इस ( कुल नाम ) के विषय मे तेरी जिज्ञासा को थोड़ा कहकर ही क्यों न समाप्त कर दूँ ? मुझ ( नल ) को शीतकिरण ( चन्द्र ) के वंश का करीर ( अंकुर, बालक ) सुनकर ही क्या तुम्हारा आग्रह फलित ( सफल ) नहीं है ?

टिप्पणी—अपने को चन्द्रवंश का करीर ( एक सामान्य बालक ) बनाकर नल ने कुल परिचय भी दे दिया और अपने को छिपा भी लिया। अपने को सामान्य कहना शिष्टाचार भी है, पर राजा सामान्य नहीं, असामान्य होता है, और नल तो विश्वविख्यात—पुण्य श्लोक था। इस प्रकार 'करीर' पद से इसका छिपाव भी हो गया। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और रूपक अलकार ॥ १२ ॥

महाजनाचारपरम्परेदृशी स्वनाम नामाददते न साधव ।
अतोऽभिधातु न तदुत्सहे पुनर्जन किलाचारमुच विगायति ॥ १३ ॥

जीवातु—कुलमुक्त नाम तु वाच्यमित्याह—महाजनेति । महाजनानां सतामाचारस्य परम्परा सम्प्रदाय ईदृशी । तामेवाह—साधव सन्त स्वनाम नाददते न गृह्णन्ति नाम । नामेति प्रसिद्धौ—'नामानुकीर्तन पुसामात्मनश्च गुरो स्त्रिया' । दिनमेक हरत्यायु'रिति निषेधादिति भाव । अत निषेधाद् तत् पुनस्तन्नाम तु अभिधातु नोत्सहे न शक्नोमि । 'शकधृष' इत्यादिना तुमुन्प्रत्यय । *तथा हि–जनो लोक आचारमुचमात्यज विगायति किल* गर्हते खलु ॥ १३ ॥

अन्वय.—साधव स्वनाम न आददते, महाजनाचारपरम्परा ईदृशी, अत तद् अभिधातु न उत्सहे पुन जन किल आचारमुच विगायति ।

हिन्दी—सज्जन अपना नाम नहीं लेते-महापुरुषों के आचार व्यवहार की परम्परा ऐसी ही है, इसलिए वह ( नाम ) कहने को उत्साहित नहीं हो पा रहा है, क्योंकि फिर ( नाम बताने पर ) लोक निश्चयत आचार छोड़ देने वाले की निन्दा करता है।

टिप्पणी—'आत्मनाम गुरोर्नाम नामातिकृपणस्य च। आयुष्कामो न गृह्णीयात् ज्येष्ठापत्यकलत्रयो'—इस परम्परा के अनुसार अपना नाम बताना आचरण-विरुद्ध है, अतः लोकनिन्दा का ध्यान रखते हुए नल ने स्वनामोच्चारण न करने का कारण प्रस्तुत कर दिया। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग और अर्थान्तरन्यास अलङ्कार ॥ १३ ॥

अदोऽवमाप्य शिखीव शारदो बभूव तूष्णीमहितापकारकः।
अथाऽस्य रागस्य दधा पदे पदे वचांसि हंसीव विदर्भजाददे ॥१४॥

जीवातु—अद इति। अहितानामरीणामपकारकः अपकर्ता अन्यत्राहीनां तापकारकोऽहितापकारकः। अयं नलः शरदि भवः शारदः, 'सन्धिवेलाद्यृतु-नक्षत्रेभ्योऽण्'। शिखी केकीव अदः इदं वचनमाप्य व्याहृत्य तूष्णीं बभूव। अथानन्तरमस्य वाक्यस्य सम्बन्धिनि पदे सुप्तिङन्तरूपे पदे विषये रागस्य श्रवणेच्छया दधातीति दधा धरित्री प्रत्यक्षरं सुधास्वादित्वादविच्छिन्नतृष्णे-त्यर्थः। 'ददातिदधात्योर्विभाषा' इति दधातेरप्रत्यये श्लाविति द्वित्वं, 'अजाद्यतष्टाप्'। अन्यत्र पदे पदे चरणद्वये आस्ये चञ्चुपुटे रागस्य लौहित्यस्य दधा। 'राजहंसास्तु ते चञ्चुचरणैर्लोहितैः सिताः' इत्यमरः। विदर्भजा वैदर्भी हंसीव वचांस्याददे स्वाचेऽन्वयं। शरदि निःशब्दा शिखिन राजहंसा शब्दायन्ते तद्वदिति भावः ॥ १४ ॥

अन्वय—अहितापकारक अयं शारद शिखी इव अदः आप्य तूष्णीं बभूव अथ अस्य पदे पदे रागस्य दधा विदर्भजा (आस्ये रागस्य पदे पदे दधा) हंसी इव वचांसि आददे?

हिन्दी—अहितों ( शत्रुओं ) का अपकार करने वाला, शारद ( निपुण ) वह ( नल ) अहि ( सर्पों ) को ताप ( कष्ट ) देनेवाले शरत्काल में उत्पन्न शारद ( हिंसक ) मयूर के समान यह ( पूर्वोक्त ) आलपन कर ( बोलकर ) चुप हो गया, तदनन्तर इस ( नल ) के शब्द-शब्द पर अनुराग धारण करती

( मुग्ध होती ) विदभसुता ( दमयन्ती ) आस्यराग अर्थात् मुख लालिमा को प्रत्येक चरण पर धारण करती हसी के समान वचन बोली ।

टिप्पणी—नल के वचन पर प्रतिशब्द मुग्ध हुई दमयन्ती मन लगाये उसकी बात सुनती रही और जब वह अपनी बात कहकर चुप हो गया, तब आगे आने वाले वचन बोली । यहाँ नल की तुलना वर्षाकाल में बोलकर शरद् काल मे चुप हो जाने वाले मयूर से की गयी है । 'अहितापकारक' और 'शारद' नल-मयूर—दोनों का सामान्याधिकरण्य है । दमयन्ती की तुलना शरद् काल में मधुर बोलनेवाली हसी से की गयी है, दमयन्ती 'अस्य पदे पदे रागस्य दधा' ( नल के प्रतिशब्द पर मुग्धा ) है और हसी है 'आस्यरागस्य पदे पदे दधा' ( लाल चोंच और चरणो वाली ) यह दमयन्ती हसी की समानता है । कहा जाता है कि वर्षाऋतु मे बोलता बोलता मयूर शरद् मे चुप हो जाता है, क्योकि उसके स्वर मे कुछ विरसता आ जाती है । नल के वचन भी कुछ रूक्ष थे ही । शरद् काल मे राजहसी मधुरालाप करती है । इस प्रकार मधुरा वाणी बोलनी दमयन्ती की तुलना शारदीया हसी से उचित ही है । रूक्षस्वर मयूर-नल चुप हुआ, तदनन्तर मधुरस्वरा शारदीया हसी-दमयन्ती बोली । विद्याधर के अनुसार श्लेषोपमालकार जिसे चन्द्रकलाकार ने श्लेष और उपमा का सकर कहा है ।१४।

सुधांशुवंशाभरण भवानिति श्रुतेऽपि नापैति विशेषसशय ।
कियत्सु मौन वितता कियत्सु वाङ्महत्यहो वञ्चनचातुरी तव ॥१५॥

जीवातु—सुधांशिति । भवान् सुधांशुवंशाभरणमिति श्रुतेऽपि विशेष विषये सशयस्तत्रापि क इति सन्देहो नापैति अतो विशेषो वक्तव्य इति भाव । अथावाच्यत्वान्नोच्यते तर्हि कियद्वाच्य तदेव विविच्यतामित्याह—कियत्स्वर्थेषु मौन कियत्सु विषयेषु वाग्वितता विस्तृता न किञ्चिदत्र नियामकमस्तीति भाव । किंतु तव वञ्चनचातुरी प्रतारणाच्चातुर्यं महती । अहो ! औचितीव च्चातुरी व्याख्येया ॥ १५ ॥

अन्वय —भवान् सुधांशुवंशाभरणम् इति श्रुते अपि विशेषसशय। न अपैति, कियत्सु मौन, कियत्सु वितता, अहो, तव वञ्चनचातुरी महती ।

हिन्दी—( दमयन्ती ने कहा ) आप ( नल ) अमृतकिरण (चन्द्र) के कुल के आभूषण हैं—यह सुनकर भी विशिष्ट (व्यक्ति नल) होने का सदेह दूर नहीं

होता। किन्हीं ( प्रश्नों के उत्तर में ) मौन किन्हीं में विस्तार ! बहुत बड़ी है आश्चर्य कारिणी अपनी प्रतारणाचातुरी ( ठगने में कुशलता )।

टिप्पणी—नल ने कहा कि वह 'चन्द्रवंश का ही' है, पर नाम नहीं बताया। दमयन्ती इससे सन्देह में पड़ गयी कि यह चन्द्रवंशोत्पन्न राजा नल है अथवा कोई अन्य ? इस पर उसने नल को 'वचनचतुर' कहा। कुछ प्रश्नों का उत्तर नहीं दिया, कुछ का दे दिया। आश्चर्यजनक प्रतारणाचातुर्य दिखाया उसका भाव यह है कि नल जैसा प्रतारक तो दमयन्ती ने नहीं देखा। किसके दूत है, किस काम से आये हैं—वो विस्तार से बताया, पर कुलनाम एक शब्द में कह दिया। शेष परिचय में पूर्ण मौन साध लिया। विद्याधर के अनुसार हेतु अलङ्कार ॥ १५ ॥

ममापि देय प्रतिवाचिक न ते स्वनाम मत्कर्णसुधामकुर्वते।
परेण पुंसा हि ममापि सङ्कथा कुलाबलाचारसहासनासहा ॥ १६ ॥

जीवातु—अथ यदुक्त नामकथन निषिद्धमिति तत्र प्रतिबन्दी गृह्णाति—ममापीति। स्वनाम मम कर्णसुधा कर्णामृतमकुर्वते अथाकथने इत्यर्थः ते तुभ्य ममापि प्रतिवाचिक प्रतिसन्देशन न देय, कुत, हि यस्मान्ममापि परेण पुसा सङ्कथा सम्भाषण कुलाबलाना कुलाङ्गनानामाचारस्य सहासन सहवासस्तस्य न सहत इत्यसहा अक्षमा। 'पचाद्यच्'। कुलस्त्रीणामाचारविरुद्धे त्यर्थ ॥ १६ ॥

अन्वय —स्वनाम मत्कर्णसुधाम् अकुर्वते ते अपि प्रतिवाचिक न देयम्, हि मम अपि परेण पुसा सकथा कुलाबलाचारसहासना।

हिन्दी—अपने नाम को मेरे कानो का पीयूष बनाते ( न बताते हुए ) तुम्हें मेरे ( दमयन्ती के ) द्वारा भी प्रत्युत्तर देना उचित नहीं है, क्योंकि मेरा भी परपुरुष के साथ सलाप कुलनारियों के आचार के साथ एकासीनता को सहने वाला नहीं है।

टिप्पणी—नल ने स्वनामाकथन में जिस लोकाचार की दुहाई दी थी, दमयन्ती ने भी उसी आधार पर कहा कि अज्ञातकुलनामा परपुरुष के साथ बात-चीत करना कुलनारियों के लिए अच्छा नहीं माना जाता, अतएव नल द्वारा उपस्थित किये गये दिक्पालों के संदेश का उत्तर देने में दमयती असमर्थ

है। कुलस्त्री समाचार-विरुद्ध कार्य वह नहीं कर सकती। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास दार्व्यलिंग अलङ्कार॥ १६॥

हृदयाभिनन्द्य प्रतिवन्द्यनुत्तर प्रियागिर सस्मितमाह स स्म ताम्।
वदामि वामाक्षि! परेषु मा क्षिप स्वमीदृश माक्षिकमाक्षिपद्वच ॥१७॥

जीवातु—हृदेति। स नल प्रियाया गिरो वाक्यानि हृदा हृदयेन अभिनन्द्यानुमोद्य प्रतिवन्द्या पूर्वश्लोकाक्त्या अनुत्तर ता प्रिया सस्मितमाह स्म उक्तवान्। 'लट् स्म' इति भूते लट्। हे वामाक्षि! चारुलोचने! वदामि। माक्षिकाभि कृत माक्षिकम्। 'मधुभेदो मधु क्षौद्र माक्षिकादि' इत्यमर। तेन कृतमित्यर्थे सज्ञायामित्यण्प्रत्यय'। तदाक्षिपत् निराकुर्वद् तत्सदृशमित्यर्थ। ईदृश लोकोत्तर स्व वच परेषु परपुरुषेषु मा क्षिप मा निधेहि सत्य कुलस्त्रीणा परपुरुषसम्भाषणमनुचितमङ्गीकृत च स्वय तु न परपुरुष इति भाव॥ १७॥

अन्वय—प्रियागिर हृदा अभिनन्द्य प्रतिवन्द्यनुत्तर स ता सस्मितम् आह स्म—वामाक्षि, वदामि, ईदृश माक्षिकम् आक्षिपत् स्व वच परेषु मा क्षिप।

हिन्दी—प्रिया (दमयन्ती) की वाणी का हृदय से अभिनन्दन (स्तुति) करके (दमयती की) पूर्वश्लोकोक्ति द्वारा निरुत्तर वह (नल) उस (दमयती) से मन्दस्मित के साथ बोला—हे वक्रनयने, निवेदन है कि ऐसे मधु को तिरस्कृत बनाने (मधु से भी मधुर) अपने वचन (मेरे जैसे) परपुरुष पर मत फेंको।

टिप्पणी—दमयती ने अज्ञातकुलनामा व्यक्ति से सलाप अस्वीकार कर दिया, क्योंकि परपुरुष से वार्तालाप कुलललनाओं के आचरण के विरुद्ध है। नल ने दमयती की इस वचन चातुरी की मन ही मन प्रशसा की। इस उक्ति का उत्तर उसके पास नहीं था, जिस आचार पालन के आधार पर नलने नाम बताना अनुचित कहा था, उसी युक्ति का सहारा लेकर दमयतीने भी उसे निरुत्तर कर दिया। तब नल ने प्रशसा-पूर्वक मुसकान के साथ उससे निवेदन किया कि उसका कथन ठीक है। दमयती अज्ञातकुलनामा व्यक्ति से सलाप न करे। अपने मधु से भी मधुर वचनों से इन्द्रादि दिक्पालों से ही सलाप करता मान कर उनके सदेश का उत्तर देने की कृपा करे। इन्द्रादि तो अज्ञातकुलनाम नहीं हैं सो दमयन्ती का दिया प्रत्युत्तर दिक्पालों के प्रति ही समझा जायेगा,

अनातकुलनामा दूत ( नल ) के प्रति नहीं। अत दमयन्ती को इस प्रकार की 'प्रतिवन्दी' का परित्याग कर ज्ञातकुलशीलनाम दिक्पालों को ऋजुमार्ग से उत्तर देना चाहिए।

'प्रकाश'कार ने अन्वयान्तर करके और भी अर्थ विशेष किये हैं। 'सस्मित माक्षिकम् आक्षिपत् वच आह स्म ईदृशं स्व परेषु मा क्षिप'—अर्थात् स्मित के साथ मधु को तिरस्कृत करते वचन नल ने दमयन्ती से कहे—ऐसे अपने ( मुझ नल ) को परायों ( परायों ) में मत ढकेलो। भाव यह कि इन्द्रादि के इस रूप में उपस्थित 'पर' नहीं है, जिससे सल्लाप कुलाचार-विरुद्ध हो। दिक्पालदूत में परिचित होने पर अब परता कहाँ रही? इन्द्रादि के दूत रूप में वह उनके समान ही दमयन्ती का अपना है। 'माक्षिकम् आक्षिपत् वच परेषु मा क्षिप किन्तु मयि क्षिपेति वा।' अथवा मधु को अवमानित करते वचन परायों से मत कहो, किन्तु मुझ से कहो। मुझमें पर बुद्धि न करके यह मानो कि मैं नल ही हूँ। इस प्रकार नाम बताया ही समझो। अथवा 'ददामि' अर्थात् नाम बताता हूँ, 'परेषु मा क्षिप', परायों में मत गिनो अर्थात् उपस्थित नल से अन्य है—ऐसा मत मानो। भाव यही है कि उपस्थित व्यक्ति को किसी तर्क के आधार पर परपुरुष न मान, अपना मान कर ही दिक्पालों के सन्देश का उत्तर देना ही दमयन्ती को उचित है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और रूपक ॥ १७ ॥

करोषि नेमं फलिनं मम श्रमं द्विजोऽनुगृह्णासि न कञ्चन प्रभुम्।
त्वमित्यमर्हासि सुरानुपासितुं रसामृतस्नानपवित्रया गिरा ॥१८॥

जीवातु—करोषीति। हे भैमि! भीमजे! मम इमं श्रमं मुक्कार्यप्रयास फलिनं फलवन्तं 'फलवान् फलिनं फली' इत्यमरः 'फलबर्हाभ्यामिनज्वक्तव्यः।' न करोषि कथं, कञ्चनैकमपि दिशः प्रभुं दिगीशं नानुगृह्णासि, त्वमित्थं रसो माधुर्यमेवामृतं तत्र स्नानेनावगाहेन पवित्रया पूतया गिरा सुरानुपासितुमर्हासि स्नाताधिकारत्वाद्देवपूजाया इति भाव ॥१८॥

अन्वय—मम इमं श्रमं फलिनं न करोषि, कंचन दिशः प्रभुं न अनुगृह्णासि त्वम् इत्थं रसामृतस्नानपवित्रया गिरा सुरान् उपासितुम् अर्हसि।

हिन्दी—क्या ( तुम ) इस मेरे परिश्रम को सफल नहीं करोगी? क्या

अन्वय —इयच्चिरस्य मत्पथे अवदधन्ति इन्द्रनेत्राणि अशनि न निममो किम् ? सत्वरकार्यमन्थर मा धिक् अस्तु, यत्र परप्रेष्यगुण अपि न स्थित ।

हिन्दी—इतने समय तक मेरे ( नलदूत के ) मार्ग मे अवहित ( प्रतीक्षा करते ) इन्द्र के नेत्रो को क्या वज्र ने नही बनाया है ? ( बनाया ही है, अन्यथा इतने समय वाट कैसे जोहते रहते इन्द्र-नेत्र ? ) शीघ्रता से किये जाने वाले कार्य मे विलम्ब लगाने वाले मुझ ( दूत ) को धिक्कार है, जिसमें अन्य का दूत ( अथवा 'पर' अर्थात् उत्कृष्ट दूत ) बनने का गुण भी नही है।

टिप्पणी—सचमुच इन्द्र की आँखें वज्र से ही बनी हैं, तभी इतनी कठोर और दृढ रहकर दूत के लौटने की बाट जोह रही हैं। विलब अत्यधिक हो गया है। कार्य शीघ्रता से सपन्न हो, यह दास का गुण होता है। पर नल शीघ्रतया कार्य न कर सका, अत वह उपयुक्त दूत भी प्रमाणित न हुआ, यह कितना खेदजनक है ? चाकरी निकृष्ट कही जाती है, पुण्यश्लोक नल उसके योग्य भी सिद्ध नही हो रहा है—यह कितना धिक्करणीय है ! भाव यही है कि देवो के उत्तर की प्रतीक्षा करते करते अत्यधिक विलम्ब हो गया है, अत अब तुरन्त उत्तर मिलना ही उचित है। 'अशनि'-कथन से इन्द्र के क्रोध का भी सकेत है और उसके माध्यम से अन्य दिक्पालो के क्रुद्ध हो जाने का भी। इन्द्र की आँखो मे वज्र है, बडा कठोर है वह। उसके क्रोध करने पर अपराधी का विस्तार नही। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार ॥ २१ ॥

इद निगद्य क्षितिभर्तरि स्थिते तयाऽभ्यधायि स्वगत विदग्धया।
अधिश्रि त दूतयता भुव-स्मर मनो दधत्या नयनैपुणव्यये ॥ २२ ॥

जीवातु—इदमिति। क्षितिभर्तरि भूपे इद निगद्य स्थिते तूष्णी भूते सति श्रीव्यविश्रि विभक्त्यर्थेऽव्ययीभावे नपुसकह्रस्व। भुव स्मर भलोक-मन्मथ त पुरुष दूतयता दूतकृत्ये नियुक्तमत्यतिसुन्दरमेन दूत कुर्वतामित्यर्थ। यथा भरत —'नोज्ज्वल रूपवन्त च नायवन्त न चातुरम्। दूत वापि हि दूती वा बुध कुर्यात्कदाचन ॥' इति। नयनैपुणव्यये नीतिचातुर्यशून्यत्वे मनो दधत्या निदधत्या एते नीतिशून्या इति जानन्त्येवेत्यर्थ। अत एव विदग्धया कुशलया दमयन्त्या स्वगतमप्रकाश यथा तथा आत्मन्येवाभ्यधायि

इति हि 'सर्वेश्वास प्रस्मास न्यादश्माव्य स्वान मनुम्' इति दशरूपके लक्षणात्। अहो बुद्धिनान्दमयी यदेन नान दूते निपुणवत इति भाव ।२२।

अन्वय —क्षितिभर्तरि इद निगद्य स्थिते तु स्मर त दूतयता ककिन्त्रि नयनैपुणलये मनो दमन्त्या विदग्धया दला स्वगतम् अभ्यधायि।

हिन्दी—धरती के स्वामी ( राजा नल ) के इस प्रकार ( श्लोक नं० १७–२१ ) कहकर ठहर जाने ( चुप हो जाने ) पर स्त्रियों के विषय में भूलोक के काम ( अतिसुन्दर ) उस ( नल ) को दूत बनाते ( देवों का ) स्त्रियों के विषय में नीति निपुणता का अभाव मन में धारती नीति-चतुरा दक्ष ( दमयन्ती ) ने स्वगत कहा।

टिप्पणी—नलमुग्धा दमयन्ती ने दूत नल का चातुर्यपूर्ण कथन सुन कर मन-ही-मन विचार किया—स्वगत भाषण अर्थात् अप्रकाश कथन। वह सोचने लगी कि देव नारी मनोविज्ञान से अपरिचित हैं। कहीं ऐसे कामदेव के समान सुन्दर व्यक्ति को प्रणय सन्देशवाही दूत बनाया जाता है? ऐसे सुन्दर रूप को देखकर कौन नारी अन्य पुरुष का विचार कर सकती है? इसीलिए नीतिशास्त्र में कहा गया है-ऐसे स्त्री अथवा पुरुष को दूतकार्य नहीं सौंपा जाना चाहिए, जिसका उज्ज्वल रूप हो, जो अत्यन्त चतुर हो अथवा रोगी हो। स्त्रियों के निकट असभ्य, सामान्य दूत भेजना उचित है। इसलिए ने इस विषय में ऐसे सुन्दरतम व्यक्ति को दूतरूप से भेज कर नीति विषयक अपने अज्ञान का परिचय दिया है। विद्याधर के अनुसार व्यतिरेक अलङ्कार।

जलाधिपस्त्वामदिदिक्षदपि ध्रुवं परेतराज प्रजिघाय स स्फुटम्।
मरुत्वनैव प्रहितोऽसि निश्चितं नियोजितश्चोर्ध्वमुखेन तेजसा॥ २३॥

जीवातु—स्वगतवाक्यमेवाह—जलेति। जलाधिपो वरुण स्वदोरभेदात् स्वत्पक्षीत्र मयि विषये मा प्रतीन्दर्य। त्वामदिदक्षदतिसृष्टवान् ध्रुवम्? स प्रसिद्ध परेतराजो यम प्रेतमुख्यश्च त्वा प्रजिघाय प्रहितवान् स्फुटम-सन्दिग्धम्। मरुतो देवा तद्वता मरुत्वता इन्द्रेण वातुलेन च। 'मरुतौ पावनामरौ' इत्यमर। प्रहितोऽसि निश्चितमूर्ध्वमुखेन तेजसा अग्निना स्थूलदृशा च नियोजित प्रेषितोऽसि। ते च प्रेषितवन्त त्वञ्च प्रेषित सत्य-मेवैतत् निष्फलोऽयमारम्भ इति स्वगतमुवाचेत्यर्थ ॥ २३॥

अन्वय—जलाधिप मयि त्वा ध्रुवम् अदिदिशत्, स परेतराट् स्फुट प्रजिघाय, मरुत्वता प्रहित एव ऊर्ध्वमुखेन तेजसा च निश्चित नियोजित असि।

हिन्दी—( दमयन्ती ने सोचा ) जल के स्वामी वरुण ने निश्चय ही मेरे पास आने का तुम्हे आदेश दिया है, उस प्रेतप्रमुख ने प्रकट है कि भेजा है, पवन के मित्र इन्द्र ने तो भेजा ही है और जिसका मुख ऊपर को रहता है, उस अग्नि ने तो निश्चित ही ( तुम्हे ) नियुक्त किया है।

टिप्पणी—दमयन्ती ने इन्द्रादि को नयनिपुणरहित माना, क्योकि उन्होने नल जैसे सुन्दरतम व्यक्ति को दूत बनाकर नीतिविरुद्ध कार्य किया था। उसी मूर्खता का यहाँ उपहास किया गया है, अर्थात् ये सब तो मूर्ख हैं ही, मूर्खता उनकी सज्ञा से ही प्रकट हो जाती है। वरुण जलाधिप है—जड जल का स्वामी, जडराज। यम परेतराज है—सबसे बडा प्रेत, मृतको का राजा अर्थात् मृतका—अचेतना, जडो मे सुप्रतिष्ठित। क्या कहना इन्द्र का? वह है ही मरुत्वान्—वातूल, बकवादी, ऐसी बकवाद सदा किया करता है। और तेजोमय अग्नि वह तो 'ऊर्ध्वमुख' है, पिशाच, अप्रतिभ। सो इन सब ने परमसुन्दरी दमयन्ती के निकट परमसुन्दर दूत नल को भेजा, अपनी मूर्खता प्रकट कर दी। वे क्या विचार कर पाते? विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा अलकार। चन्द्रकलाकार के अनुसार उत्प्रेक्षा-श्लेष का अगागिभाव से सकर ॥ २३ ॥

अथ प्रकाश निभृतस्मिता सती सतीकुलस्याभरण किमप्यसौ।
पुनस्तदाभाषणविभ्रमोन्मुख मुख विदर्भाधिपसम्भवादधे ॥ २४ ॥

जीवातु—अथेति। अथ स्वगतोक्त्यनन्तर सतीकुलस्य पतिव्रतावर्गस्य किमप्यनिर्वाच्यमाभरणमलङ्कारभूता असौ विदर्भाधिपसम्भवा वैदर्भी निभृतस्मिता गम्भीरस्मिता सती प्रकाश यथा पुनस्तेन सहाभाषणमेव विभ्रमो विनोद तत्रोन्मुखमुत्सुक मुखमास्यमादधे आदधावे इत्यर्थ ॥ २४ ॥

अन्वय—अथ सतीकुलस्य किम् आभरणम् असौ विदर्भाधिपसम्भवा निभृतस्मिता सती पुन प्रकाश तदाभाषणविभ्रमोन्मुख मुखम् आदधे।

हिन्दी—इसके पश्चात् सतीकुल ( पतिव्रतासमूह ) की लोकोत्तर आभूषण ( सतीश्रेष्ठ ) इस विदर्भराज की पुत्री ( दमयन्ती ) ने गुप्त मन्द हास्य करते

हुए पुन: प्रकाशरूप से उस ( नल ) से आलापरूप विभ्रम में उन्मुख अपने मुख को किया।

टिप्पणी—मन ही-मन देवों की मूर्खता पर विचार करती और हँसती सर्वश्रेष्ठ, परमसुन्दरी दमयन्ती प्रकाश रूप से नल के प्रति वार्तालाप के निमित्त उन्मुख हुई। नारायण के अनुसार 'तदालापविभ्रमोन्मुखम्' यह सूचित होता है कि सती दमयन्ती दूत को नल मानते हुए प्रसन्न मुख से उससे वार्तालाप ही करने को उद्यत हुई, सन्देश का उत्तर प्रासंगिक रहा। आलापमात्र ही दमयन्ती का लक्ष्य था, उत्तरदान नहीं। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और रूपक अलंकार॥ २४॥

वृथा परीहास इति प्रगल्भता नतेति च त्वादृशि वाग्विगर्हणा।
भवत्यवज्ञा च भवत्यनुत्तरादतः प्रदित्सुः प्रतिवाचमस्मि ते॥ २५॥

जीवातु—वृथेति। भवति पुंसि त्वादृशि विषये वृथा परीहास इति वाक्। 'द्रवकेलिपरीहासा' इत्यमरः। प्रगल्भता प्रागल्भ्य दोषावहेत्यर्थः। कार्यकारणयोरभेदोपचारः। नतेति च वाक्यमन्त्रनिषेधोक्तिश्च, नतीत्यपि द्विर्नाम। विगर्हणा गर्होक्ति स्यादित्यर्थः। अनुत्तरात् उत्तराप्रदानात् अवज्ञा अनादरदोषो भवति। अतो हेतोस्ते तुभ्यं प्रतिवाचं प्रत्युत्तरं प्रदित्सुः प्रदातुमिच्छुरस्मि। परमार्थतस्तु प्रत्युत्तरानर्हमेव दाक्षिण्यात्ते वदामीति तात्पर्यम्। २५॥

अन्वय—भवति त्वादृशि वृथा परीहास—इति प्रगल्भता, नत—इति वाक्-विगर्हणा, अनुत्तरात् अवज्ञा भवति, अतः ते प्रतिवाचं प्रदित्सुः अस्मि।

हिन्दी—पूजनीय आप सदृश व्यक्ति से व्यर्थ परिहास करना—यह धृष्टता है, 'नत' ( निषेधात्मक उत्तर )—ये वचन विशेष निन्द्य हैं और उत्तर न देने से अवज्ञा (अनादर) होती है, अतएव प्रत्युत्तर देने को उद्यत हूँ।

टिप्पणी—नल के प्रति 'भवान्' विशेषण से द्योतित होता है कि यह सब आदर भाव नल के प्रति ही प्रकट करना दमयन्ती का उद्देश्य था। उसी की प्रतिष्ठा स्वीकार कर वह उत्तर देने को तैयार हुई, इन्द्रादि के ध्यान या माहात्म्य की स्वीकृति के कारण नहीं। अन्य किसी दूत से वह बात भी नहीं करती, उत्तर देना तो दूर। अपरिचित से उपहास धृष्टता होती है, सो दमयन्ती

पर 'प्रतिग्रयादि' इस ओछावाद करने का आरोप उचित नहीं। श्रेष्ठ, आदरणीय पुरुष के प्रति निषेधवाक्य निंदा का कारण होता है, अन्य व्यक्ति के प्रति निरुपपत्तिक वक्तव्य विगर्हणा है, सोपपत्तिक ही कहना चाहिए। चुप रहने से भी अनादर प्रकट होता है, अतः दमयन्ती ने सब विचार कर उत्तर देने का निर्णय किया। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलंकार ॥ २५ ॥

क्व नु तेषां कृपयापि वागसावसावि मानुष्यकलाञ्छने जने।
स्वभावभक्तिप्रवणं प्रतीश्वरा कया न वाचा मुदमुद्गिरन्ति वा ॥ २६ ॥

जीवातु—क्वमिति। तेषामिन्द्रादीनां कृपयापि (कर्त्र्या) मनुष्यस्य भावो मानुष्यकम्। 'योपधाद् गुरूपोत्तमाद्वुञ्'। तदेव लाञ्छनं कलङ्को यस्य तस्मिन्निर्दोषजनविषयेऽस्मिन्नित्यर्थः। असौ वागस्मान् वृणीध्वेति वचनं क्वमसावि सूता अनुचितमित्यर्थः सूतेः कर्मणि लुङ्। वा अथवा ईश्वराः स्वामिनः स्वभावभक्तिप्रवणं जनं प्रति कया वाचा मुदं नोद्गिरन्ति भक्तवात्सल्यात् नीचमपि भक्तजनमत्युच्चयापि वाचा बहु कुर्वन्ति कृपालवः स्वामिन इत्यर्थः। तथा च तद्वचनमुपचारत्वेन गृह्यते। न तु कर्तव्यतयेति भावः ॥ २६ ॥

अन्वय—मानुष्यकलाञ्छने जने असौ वाक् तेषां कृपया अपि क्व नु असावि? वा ईश्वराः स्वभावभक्तिप्रवणं प्रति कया वाचा मुदं न उद्गिरन्ति?

हिन्दी—मनुष्य होने के लांछन से युक्त व्यक्ति (दमयन्ती) के प्रति यह वाणी (वरण करलो—यह वचन) उन (दिक्पालों) की कृपा से भी कैसे उत्पन्न हुई? अथवा समर्थ जन अपने मात्र और भक्ति में लीन (भक्त) के प्रति किस वाणी से प्रसन्नता नहीं व्यक्त करते हैं?

टिप्पणी—दमयन्ती ने कहा—देवों ने जो उसके निकट वरण सन्देश भेजा, उसकी तो सम्भावना ही कठिन है। कहीं मानुषी के प्रति अमरों की ऐसी इच्छा हो सकती है, भले ही वे कृपालु क्यों न हों? मनुष्यत्व का लांछन जिस पर लगा है, देव उसे पत्नी भाव से स्वीकारने की कृपा क्या करेंगे? कदाचित् उनकी यह अपने भक्त के प्रति कृपा है। समर्थ व्यक्ति भक्तों के प्रति अपना अनुग्रह किसी प्रकार प्रकट कर सकते हैं। इसीसे देवोंने दमयन्ती के भक्ति-भाव पर प्रसन्न होकर यह सन्देश भेजा है। भाव यह कि देवों की वास्तविक इच्छा यह नहीं है कि दमयन्ती उनकी पत्नी हो उन्होंने

दमयन्ती ने इन्द्र पर अपनी प्रसन्नता इस प्रकार व्यक्त की है। वे तो पूजनीय हैं, वरणीय नहीं। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और उत्प्रेक्षा।२६।

अहो महेन्द्रस्य कथं मयोचिनी सुराङ्गनासङ्गमशोभिताभृतः।
हृदस्य हंसावलिमांसलश्रियो बलाकयेव प्रबला विडम्बना ॥ २७ ॥

जीवातु—अहो इति। सुराङ्गनासङ्गमेन शोभत इति तच्छोभि तस्य भावस्तत्ता तां बिभर्तीति तद्भृतो महेन्द्रस्य हंसावल्या मांसला मांसवती सान्द्रेति यावत्। सिध्मादित्वाल्लच्। सा श्रीयस्य तस्य हृदस्य सरसो बलाकयेव मया निमित्तेन प्रबलो महती विडम्बना परिहासः कथमौचिती न कथञ्चिदित्यर्थः। अहो, सति सुरस्त्रीजने मानुषीमनुसरतो महेन्द्रस्यामृतमप्यवधीर्योदकपानप्रवृत्तिरिति सम्भाव्यत एवेति भावः ॥ २७ ॥

अन्वय—अहो, सुराङ्गनासङ्गमशोभिताभृतः महेन्द्रस्य हंसावलिमांसलश्रियः हृदस्य बलाकया इव मया प्रबला विडम्बना कथम् औचिती?

हिन्दी—देवरमणियों (अप्सराओं) के सगम से शोभाशीलता धारण करते महेन्द्र (स्वर्गराज) की, हंस पंक्तियों से गाढ शोभा सपन्न सरोवर की बगुली समान मुझ से इतनी बड़ी विडम्बना कैसे उचित है? (किसी प्रकार नहीं।)

टिप्पणी—दमयन्ती ने स्पष्ट किया कि उसके साथ परिणय सबध करके स्वर्गाधिपति महाराजराज महेन्द्र निंदित और उपहासास्पद बन जायेंगे, ठीक वैसे ही जैसे हंसावलि से भरपूर, सुशोभित सरोवर किसी निकृष्ट बगुली के आने से दूषित हो जाये। इन्द्र शोभाशाली जलाशय के तुल्य है, जिनकी सगति में उर्वशी, रम्भा, मेनका आदि अप्सरियाँ हंसावलिसदृश। ऐसी हंसावलि में मत्र्य मानुषी दमयन्ती एक बगुली-सी लगकर इन्द्ररूप सरोवर के दोष और उपहास का कारण ही बनेगी। इन्द्र महाराज इस सब का ध्यान भी नहीं रख पा रहे और ऐसा अनुचित प्रस्ताव कर रहे हैं—यह महान् आश्चर्य है! गूढ भाव यह कि दिन-रात अप्सराओं के साथ रमा रहनेवाला विलासी इन्द्र स्वर्गाधिपति होने पर भी दमयन्ती के उपयुक्त नहीं है। अमृत पायी का सामान्य जल का तृषा ही आश्चर्य है। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और उपमा अलकार ॥ २७ ॥

तया दमयन्त्या श्रुतौ श्रोत्रे लगित्वा आसन्ना भूत्वाभिहिता कथिता आलिः सखी आलपत् जल्पितवती। निमित्तमाह—इयं दमयन्ती ह्रिया लज्जया मे मम हृदयं प्रविश्य यद्वच आह ब्रूते। मम मुखेनैवाध्वना विनिर्यद्विनिर्गच्छत् तद्वच आकर्णय शृणु ॥ ३० ॥

अन्वय—अद निगद एव नतास्यया तया श्रुतौ लगित्वा अभिहिता आलि आलपत्—इयं ह्रिया मे हृदयं प्रविश्य यत् आह, मन्मुखाध्वना विनिर्यत् तत् आकर्णय।

हिन्दी—इतना कहकर ही नीचे को मुख कर उस (दमयन्ती) के द्वारा कानों में कहे जाने पर (दमयन्ती की) सखी ने कहा—इस (दमयन्ती) ने लज्जा के कारण मेरे हृदय में प्रविष्ट होकर जो कहा, मेरे मुख मार्ग से निकलते उसे (मन्तव्य) को सुनिए।

टिप्पणी—दिक्पालों के प्रति अरुचि का मुख्य कारण था दमयन्ती का नल के प्रति दृढ़ अनुराग। दमयन्ती किसी पुरुष—और उस पुरुष के सम्मुख, जिसमें उसे नलत्व का सन्देह हो—अपने अनुराग की बात कैसे कहती? इसका कारण थी नारीजनोचित स्वाभाविक लज्जा। यह बात दमयन्ती ने अपनी एक सखी के कान में कह दी और वह सखी नल को बताने लगी। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा अलंकार छेकानुप्रास ॥ ३० ॥

विभेति चिन्तामपि कर्तुमीदृशी चिराय चित्तार्पितनैषधेश्वरा।
मृणालतन्तुच्छिदुरा सतीस्थितिर्लवादपि त्रुट्यति चापलात् किल ॥३१॥

जीवातु—विभेतीति। चिराय चिरात्प्रभृति चित्तेऽर्पित स्थापितो नैषधेश्वरो नलो यया सा स्त्री ईदृशीं परविषयां चिन्तामपि कर्तुं विभेति। कुत इत्यत आह मृणालस्य तन्तुरिव छिदुरा छेदशीला, 'विदिभिदिच्छिदेः' इत्यादिना कर्मकर्तरि कुरच् सत्याः पतिव्रताया या स्थितिः मर्यादा सा लवादल्पादपि चापल्याल्लौल्याद्धेतोः त्रुट्यति किल त्रुटति खलु। 'वा भ्राश'• त्यादिना श्यन्प्रत्ययः ॥ ३१ ॥

अन्वय—चिराय चित्तार्पितनैषधेश्वरा ईदृशीं चिन्ताम् अपि कर्तुं बिभेति, मृणालतन्तुच्छिदुरा सतीस्थितिः लवात् अपि चापलात् किल त्रुट्यति।

हिन्दी—चिरकाल से चित्त में निषधराज (नल) को स्थापित किये (दमयन्ती) इस प्रकार (अन्यवरण) की चिन्ता (विचार) भी करने में

डरती है, मृणाल ( कमलनाल ) के सूत्र से स्वयमेव टूट जानेवाली पतिव्रता की मर्यादा अत्यल्प भी चपलता से निश्चयरूपेण टूट जाती है।

टिप्पणी—नल के प्रति दमयन्ती का चिरस्थानुराग बताते हुए उसकी सखी ने सूचित किया कि यह दमयन्ती तो अब मन से भी अन्य वरण का विचार नहीं कर सकती, शरीर से *अन्य को स्वीकारने की बात क्या?* पतिव्रता की स्थिति बड़ी कोमल होती है बिसतन्तु तुल्य, क्षण की चपलता में मर्यादा भंग हो सकता है, सो दमयन्ती ऐसा न सोच सकती है, न सुन सकती है। जब एक को मनसा वर लिया, तब अन्य के विषय में विचार भी असंगत है। विद्याधर के अनुसार हेतुपमालंकार ॥ ३१ ॥

ममाशय स्वप्नदशाऽज्ञयापि वा नलं विलङ्घ्येतरमस्पृशद्यदि ।
कुतः पुनस्तत्र समस्तसाक्षिणी निजैव बुद्धिर्विबुधैर्न पृच्छ्यते ॥ ३२ ॥

जीवातु—ममेति। अथवा ममाशयश्चित्तवृत्तिः स्वप्नदशाया स्वप्नावस्थाया अज्ञयापि वा नलं विलङ्घ्य इतरं पुरुषं यदि अस्पृशत् प्राप्तवान्। तर्हि समस्तस्य साक्षिणी निजा स्वकीया बुद्धिरेव तत्र विषये कुतः पुनर्विबुधैः इन्द्रादिभिः न पृच्छ्यते नानुयुज्यते। सर्वसाक्षिणः स्वयं किं न जानन्ती-त्यर्थः ॥ ३२ ॥

अन्वय—वा यदि मम आशय स्वप्नदशाज्ञया अपि नलं विलङ्घ्य इतरम् अस्पृशत्, पुनः समस्तसाक्षिणी निजा बुद्धिः एव तत्र कुतः विबुधैः न पृच्छ्यते?

हिन्दी—अथवा यदि मेरी ( दमयन्ती की ) मनोवृत्ति ने स्वप्नावस्था की अज्ञता से भी नल को छोड़ *अन्य का स्पर्श किया हो तो फिर समग्र संसार* की साक्षात्करती अपनी ( देवों की ) बुद्धि से ही उस विषय में देव क्यों नहीं पूछते?

टिप्पणी—देव अन्तर्यामी हैं, सब की बात समझ सकते हैं। वे भली भाँति जानते हैं कि दमयन्ती स्वप्न में, अनजाने में भी नलातिरिक्त किसी का विचार नहीं करती। ऐसी स्थिति में अच्छा यही होगा कि वे अपनी 'समस्तसाक्षिणी बुद्धि' से ही यह जानने का कष्ट करें कि दमयन्ती का नलानुराग कैसा है? तदनन्तर वे स्वयं जान जायेंगे कि उनका प्रस्ताव कितना असंगत है? विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और हेतु अलंकार।

मल्लिनाथ ने 'स्वप्नदशाया आज्ञया' विग्रह किया है, अर्थ हुआ कि स्वप्न में प्राप्त आज्ञा से भी। यह अर्थ उतना सगत नहीं लगता, जितना 'स्वप्नदशाया अज्ञया अपि' छेद करके 'सपने में अनजाने' अर्थ। नारायण ने दोनों प्रकार के अर्थों का संकेत दिया है ॥ ३२ ॥

अपि स्वमस्वप्नमसूषुपन्नमी परस्य दारानननुवेतुमेव माम्।
स्वयं दुरध्वार्णवनाविका कथं स्पृशन्तु विज्ञाय हृदापि तादृशीम् ॥ ३३ ॥

जीवातु—अपीति। अमी इन्द्रादयः देवाः अस्वप्नं स्वप्नवर्जितं स्वमात्मानं मां परस्य दारानननुवेतुमज्ञातुमेव असूषुपन् स्वापितवन्तः। स्वापेर्णौ चङि 'घुतिस्वाप्योः'रिति सम्प्रसारणम्। अन्यथा सर्वज्ञाना तेषामस्मिन्नेवार्थे कथमज्ञानमित्यर्थः। तदेवोपपादयति—स्वयं दुष्टोऽध्वा दुरध्वः, 'उपसर्गादध्वनः' इति समासान्तोऽच्। स एवार्णवस्तस्य नावा तरन्तीति नाविकाः कर्णधाराः स्त 'नौ द्व्यचष्ठन्' इति ठन्प्रत्ययः कथं तादृशीं मां हृदा विज्ञायापि स्पृशन्तु स्पृशेयु। स्वयममार्गनिवारकाणां तत्प्रवृत्तिरनर्हेति भावः ॥ ३३ ॥

अन्वय —अमी मा परस्य दारान् अननुवेतुम् एव स्वम् अस्वप्नम् अपि असूषुपन्, स्वयं दुरध्वार्णवनाविकाः अपि तादृशीं मां विज्ञाय कथं हृदा स्पृशन्तु ?

हिन्दी—लगता है, ये ( देवगण ) मुझ ( दमयन्ती ) को अन्य ( नल ) की पत्नी न समझने के लिए ही अपने को स्वप्न रहित सुलाते रहे, (अन्यथा) स्वयम् दुराचार-मार्ग-रूप समुद्र के नाविक ( होकर ) भी वैसी ( नलपत्नी ) मुझे जानकर कैसे व हृदय से ( भी ) छूते ?

टिप्पणी—पूर्व श्लोक में सखी ने बताया कि दमयन्ती नल की दृढानुरागिणी है, वह स्वप्न में भी अन्य को वरने की बात सोच भी नहीं सकती, देवों को स्वयं यह समझना चाहिए। यहाँ वह कहती है कि कदाचित् इसी तथ्य से अनजान बने रहने के लिए देवगण स्वप्नरहित, गाढ निद्रा लेते रहे कि संसार में जो होता है, उससे अनभिज्ञ बने रहे। यदि ऐसा न होता तो परदार वरण के दुराचार के विषय में त्रिकाल सोचते भी नहीं, क्योंकि वे ही तो दुराचार के समुद्र में डूबते व्यक्तियों के कर्णधार हैं अर्थात् दुराचारियों को सदाचार के मार्ग पर चलने वाले उद्धारकर्ता हैं। वे सदाचार के

लादर्ये दुराचरण के विषय मे विचार भी नहीं कर सकते। इस प्रकार दमयन्ती ने दिक्पालो के उपहासास्पद होने का भी संकेत कर दिया। जो अन्य जनो के उपदेष्टा हैं, वे स्वयं दुराचारमार्ग पर चलने को प्रवृत्त हैं, ऐसे अज्ञानियो से विवाह करना कौन बुद्धिमती ठीक समझेगी ? भाव यह कि देवो को ऐसा कदर्य विचार भी नहीं करना चाहिए विद्याधर के अनुसार विरोध-रूपक-हेतु अलंकार है॥ ३३ ॥

अनुग्रहः केवल एष मादृशे मनुष्यजन्मन्यपि यन्मनो जने।
स चेद्विशेषस्तदमी तमेव मे प्रसद्य भिक्षां वितरीतुमीशताम् ॥ ३४ ॥

जीवातु—अनुग्रह इति। मनुष्येषु जन्म यस्य तस्मिन्नपि मादृशे जने यन्मनः स्थितं वर्तते एष केवलोऽनुग्रहो विशेष कर्तव्यश्चेत्तर्हि अमी इन्द्रादयो देवा प्रसन्ना भूत्वा मे मह्यं तं नलमेव भिक्षां वितरीतुं दातुम्, 'वृतो वा' इति दीर्घः। ईशतामीश्वरा एव भवन्तु। नलप्रदानेनैवानुगृहीतोऽयं जनो नान्यथा मन्तव्य इति भाव ॥ ३४ ॥

अन्वय —एष केवल अनुग्रह यत् मादृशे मनुष्यजन्मनि अपि जने मनः, स विशेष चेत् तत् अमी प्रसद्य तम् एव मे भिक्षां वितरीतुम् ईशताम्।

हिन्दी—यह केवल ( देवो की ) कृपा है कि मुझ जैसी ( दमयन्ती-सी ) मनुष्य योनि में जनमी भी स्त्री पर ( उनका ) मन है। यदि उन्हें कृपा ही करनी हो तो वे प्रसन्न होकर उस ( नल ) को ही मुझे भिक्षा में देने के लिए समर्थ हो।

टिप्पणी—सखी ने बताया कि दमयन्ती का निवेदन है कि किसी तर्क से देवों और मानुषी का परिणय उचित नहीं सिद्ध होता। और दमयन्ती तो परदारा है। देव जो यह प्रस्ताव रख रहे हैं, उसका कारण यही लगता है कि वे दमयन्ती की भक्ति से प्रसन्न हो अनुग्रह करना चाहते हैं, वस्तुतः अनुरक्त नहीं हैं। सो यदि देव दमयन्ती पर कृपा करना ही चाहते हैं तो यह करें कि प्रसन्न होकर ऐसी स्थिति ला देने की कृपा करें, जिससे नल दमयन्ती को प्राप्त हो जाय। वे ईश हैं—समर्थ। दमयन्ती यही चाहती है, और कुछ नहीं। इसी से अनुगृहीत होगी। विद्याधर के अनुसार हेतु अलंकार॥ ३४ ॥

अपि द्रढीय शृणु मे प्रतिश्रुत स पीडयेत् पाणिमिम न चेन्नृप ।
हुताशनोद्‌बन्धनवारिवारिता निजायुषस्तत्करवै स्ववैरिताम् ॥ ३५ ॥

जीवातु—अपीति । धीर ! द्रढीय दृढतर मम प्रतिश्रुत प्रतिज्ञामपि शृणु । तामेव प्रतिज्ञामाह—स नृप नल इम मदीय पाणि न पीडयेद् न गृह्णीयाच्चेत्तर्हि निजस्यायुष स्वेनात्मना वैरिता शात्रव हुताशनश्च उद्‌बन्धनञ्च वारि च तै वारिता निवृत्ति करवै करवाणि ॥ ३५ ॥

अन्वय—मे द्रढीय प्रतिश्रुतम् अपि शृणु—स नृप इम पाणि न पीडयेद् चेत्, हुताशनोद्‌बन्धनवारिवारिता ( कारिताम् ) निजायुष स्ववैरिता करवै।

हिन्दी—मेरी दृढ प्रतिज्ञा भी सुन लो—वह राजा ( नल ) इस ( मेरे ) पाणि को यदि पीडित नहीं करेगा ( पाणिपीडन–विवाह नहीं करेगा ) तो अग्नि मे जल, पेड आदि में लटक अथवा जल मे डूब कर निषिद्ध रीति से ( भी ) अपनी आयु की स्वय वैरिन हो जाऊँगी ।

टिप्पणी—सखी ने दमयन्ती का निश्चय भी प्रकट कर दिया कि यदि देवों की अकृपा अथवा अन्य किसी कारण से यदि राजा नल उसका पाणी-ग्रहण न करेंगे तो वह आग में जल, फाँसी लगा अथवा डूब डाब कर अपना जीवन स्वय समाप्त कर देगी, अपनी आयु की शत्रु स्वय ही बनेगी । इतना दृढ अनुराग है नल पर दमयन्ती का कि उसे न पाने पर वह आत्महत्या-जैसा कदाचार भी करने मे न हिचकेगी । अग्नि आदि मे जल कर आत्म-हत्या निषिद्ध है । भाव यह कि चाहे जो हो, पर नलातिरिक्त किसी का वरण दमयन्ती नहीं करेगी ॥ ३५ ॥

निषिद्धमप्याचरणीयमापदि क्रिया सती नावति यत्र सर्वथा ।
घनाम्बुना राजपथेऽतिपिच्छिले क्वचिद्बुधैरप्यपथेन गम्यते ॥ ३६ ॥

जीवातु—न चात्मनो व्यापादनमयुक्तमित्यत्राह—निषिद्धमिति । यत्रापदि यदि सती धर्म्या क्रिया सर्वथा सर्वप्रकारेण नावति न रक्षति । तत्र निषिद्ध मप्याचरणीयम् । तथा हि राजपथे राजवीथ्यामपि घनाम्बुना सान्द्रार्द्रेण मेघजलेनातिपिच्छिले पङ्किले सति बुधै विद्वद्भि अपथेनामार्गेणापि क्वचि-त्प्रदेशे गम्यते । 'पथो विभाषा' इति समासान्त । 'अपथ नपुंसकम् ।' सर्वथा स्त्रीणां प्राणत्यागेनापि पातिव्रत्य रक्षणीयमिति भाव । दृष्टान्तालङ्कार ॥३६॥

टिप्पणी—सखी ने दमयन्ती वचनो को अपने मुख से कहकर अत मे दूत नल से यह भी निवेदन किया कि दिक्पालगण वाग्मी पडित हैं, एक दमयन्ती-जैसी अनुभवहीन बालिका उनको सतुष्ट करने वाला उचित उत्तर किसी प्रकार नही दे सकती, अत दूत से प्रार्थना है कि इस थोडे, अस्पष्ट, सक्षिप्त कथन की व्याख्या करके वह देवो को दमयन्ती की भावना भलीभाँति समझाने की कृपा करे, ऐसा नही कि कुछ विरुद्ध रीति से उलटा-पुलटा कहकर और स्थिति बिगाड दे। जैसे भाष्यकार अथवा वार्तिककार सूत्र को व्याख्या कर उसके भाव को स्पष्ट कर देता है, वसे ही दूत भी दमयन्ती के कथन को पूर्ण स्पष्ट करके देवो को सतोष देने की कृपा करे। दमयन्ती के अनुकूल रहना, विरुद्ध प्रतिकूल मत हो जाना—यह भाव। विद्याधर के अनुसार रूपक अलकार ॥ ३७ ॥

निरस्य दूत. स्म तथा विसर्जित प्रियोक्तिरप्याह कदुष्णमक्षरम् ।
कुतूहलेनेव मुहु कुहूरव विडम्ब्य डिम्भेन पिक प्रकोपित ॥ ३८ ॥

जीवातु—निरस्येति। न दूत यथा तेन प्रकारेण निरस्य न्यक्कृत्य विसर्जित सन् कुतूहलेन हेतुना डिम्भेन शिशुना मुहु कुहूरव विडम्ब्य अनुकृत्य प्रकोपित पिक कोकिल इव प्रिया उक्ति वचन यस्य स तादृशोऽपि कदुष्ण-मीषत्परुष 'कद चोष्णे' इति को कदादेश। अक्षर वाग्यमाह ॥ ३८ ॥

अन्वय—तथा निरस्य विसर्जित दूत कुतूहलेन डिम्भेन मुहु कुहूरव विडम्ब्य प्रकोपित प्रियोक्ति अपि पिक इव कदुष्णम् अक्षरम् आह।

हिन्दी—उस प्रकार (सखी द्वारा दमयन्ती निर्णय सुनाकर) निराकरण करके छोड दिया गया दूत (नल)—कौतुक से अजान बालक द्वारा बारबार 'कुहू कुहू' शब्द कर अनुकरण करके क्रुद्ध कर दिये गये, प्रकृत्या मधुरभाषी भी, कोकिल के सदृश—सतापकारी वचन बोला।

टिप्पणी—यद्यपि नल स्वभावत परुषवादी नही था और इसके अतिरिक्त वह दमयन्ती-अनुरागी भी था, तथापि दमयन्ती का निर्णय—वह भी सखीमुख से-सुनकर कुछ उपेक्षित हो ऐसे वचन बोला, जो दमयन्ती को भले लगने वाले नही थे-कष्टकर थे। नल ने पुन यह समझाने का प्रयत्न किया कि दमयन्ती का निर्णय किसी प्रकार उचित नही, देवो की

अनादना ठीक नहीं। इस प्रकार मत्सरकारी वचन बोलने स्वभावतः प्रिय-भाषी नल की तुलना उस प्रकृत्या मधुरभाषी कोकिल से की गयी है, जो किसी बालक छोकरे द्वारा अपने स्वर—'कुहू कुहू' की अनुकृति से चिढ़ कर कठोर शब्द करने लगता है। कोकिल जैसे बालक से कुपित हो परुष बोलने लगता है, ऐसे ही अवज्ञाग्रस्त दूत—नल भी बोला। मान्यता है कि बालक द्वारा विडम्बित कोकिल क्रुद्ध हो परुष बोलने लगता है। नारायण ने इसी आधार पर यहाँ 'जाति' अलङ्कार का संकेत किया है। विद्याधर ने उल्लेख अलङ्कार छेकानुप्रास का निर्देश किया है और चन्द्रकलाकार ने उपमा ॥३८॥

अहो मनस्त्वामनु तेऽपि तन्वते त्वमप्यमीभ्यो विमुखीति कौतुकम्।
क्व वा निधिर्निर्धनमेति किञ्च न स वा कपाटं घटयन्निरस्यति ॥३९॥

जीवातु—अहो इति। ते इन्द्रादयोऽपि त्वामनु त्वामुद्दिश्य मनस्तन्वते कुर्वन्ति अहो आश्चर्यं त्वमपि अमीभ्य इन्द्रादिभ्य विमुखी पराङ्मुखीति यत्कौतुकं चित्रमित्यर्थः। किञ्च क्व वा लोके निधिर्निर्धनमेति, क्व वा स निधिः कदाचिद्दैवयोगादागतमपि त निधिं वा कपाटं घटयन् निरस्यति द्वारं पिधाय निषेधतीत्यर्थः। दैवं दत्तेऽप्यलमिति दृष्टान्तालङ्कारः ॥ ३९ ॥

अन्वयः—अहो, ते अपि त्वाम् अनु मनः तन्वते, त्वम् अपि अमीभ्यः विमुखी इति कौतुकम्, क्व वा निधिः निर्धनम् एति, किं च वा स कपाटं घटयन् निरस्यति?

हिन्दी-आश्चर्य है कि वे (उत्तम देव) भी तुम (मानवी) पर मन लगाते हैं (अनुरक्त हैं), और तू (दमयन्ती) भी इन (देवों) से पराङ्मुख है—यह महान् आश्चर्य है। कहाँ सम्पत्ति निर्धन के पास जाती है और कहाँ वह (दरिद्र) द्वार बन्द कर उसका तिरस्कार करता है?

टिप्पणी—नल ने कुछ परुष शब्दों में कहा कि वे उत्कृष्ट दिक्पाल दमयन्ती जैसी मानवी पर इतने अनुरक्त हो उठे हैं कि उनकी बुद्धि पर आश्चर्य होता है और उनमें भी बड़ा आश्चर्य यह है कि एक मानुषी देवों के अनुराग से अत्यन्त पराङ्मुख है। यह तो वैसा ही है कि महान् निधि स्वयं दरिद्र के पास पहुँचे और वह दरिद्र द्वार बन्द कर महापद्मादि निधि की अवहेलना करदे। भाव यह है कि जैसे दरिद्र का निधि निराकरण अनुचित

जीवातु—दिवौकसमिति। मानवी मानुषी, दिवौकसं देवं न कामयते नाभिलषत इति इदं नवीनमश्रुतपूर्वं त्वदाननादश्रावि श्रुतम्, हन्त, एष ते तव दुर्ग्रहदोषः दुर्ग्रहदोषश्च। 'अयुक्ताभिनिवेशग्रहा' इति वैजयन्ती। हितेनापि तेनानुकूलेन च गुरुणा पित्रा हितेन नीतिमता च। 'गुरुर्गीष्पतिपित्राद्यो' इत्यमरः। कथं वा सम्यक् न शाम्यते न निवर्त्यते। शमेर्ण्यन्तात्कर्मणि लट्। दुर्ग्रहप्रशमनता शाम्भवा 'किं कुर्वन्ति ग्रहाः सर्वे केन्द्रस्थाने बृहस्पतौ' इति वचनात्तत्प्रशमने ग्रहान्तरनिरासे च गुरोरेवाधिकारादिति भावः। अत्रा-भिधाया प्रकृतार्थनियन्त्रणादप्रकृतार्थप्रतीतिर्ध्वनिरेव न श्लेषः ॥ ४१ ॥

अन्वय—मानवी दिवौकसं न कामयते—इदं तव आननात् नवीनम् अश्रावि, एषः ते दुर्ग्रहदोषः सम्यक् हितेन गुरुणा अपि वा कथं न शाम्यते ?

हिन्दी—'मानुषी स्वर्गनिवासी ( देव ) की कामना नहीं करती'—यह तेरे ( दमयन्ती के ) मुख से 'नया' सुना। अथवा यह तेरा दुराग्रह दोष ( दुष्ट शनिश्चर आदि जनित कष्ट ) अत्यन्त हितकारी ( तेरे ) पिता ( देवगुरु बृहस्पति, शुभ ग्रह ) द्वारा भी क्यों दूर नहीं किया जाता ?

टिप्पणी—सामान्यतः देवों की कृपा सभी मर्त्यलोकवासी चाहा करते हैं और कोई नारी यदि देवपत्नी बन सके तो उसका बड़ा सौभाग्य माना जायेगा। किन्तु इसके विपरीत दमयन्ती ने देव-वरण के प्रति घोर अनिच्छा प्रकट की। दूत नल इसे एक नवीन ही नहीं, पूर्वतः अश्रुत और किसी दुष्ट ग्रहजन्य जनित दोष मानता है, जो दमयन्ती के दुराग्रह-रूप में प्रकट हो रहा है। आश्चर्य तो यह है कि जैसे दुष्ट ग्रह के दोष को कोई श्रेष्ठ ग्रह बृहस्पति आदि दूर न कर सके, उसी प्रकार दमयन्ती के दुराग्रह दोष को उसके पिता भी दूर नहीं कर पा रहे। 'गुरु' शब्द अनेकार्थक है—पिता और बृहस्पति। माना जाता है कि यदि जन्मकुण्डली के केन्द्रस्थान में यदि गुरु बृहस्पति हो तो अन्य कोई दुष्टग्रह प्रभावी नहीं रहता और कष्ट नहीं पहुँचा सकता। यह भी अर्थ है कि कितनी विचित्र बात है कि देवों का आग्रह है कि दमयन्ती उनमें से किसी का वरण करे और गुरु अर्थात् देवगुरु बृहस्पति, जो इन्द्र के मन्त्री हैं, वे भी देवों के इस आग्रह को शान्त नहीं कर पा रहे। न दमयन्ती अपना दुराग्रह छोड़ रही है, न देवता। न उन्हें उनके पिता समझा पा रहे

हैं और न देवों को उनके मंत्री गुरु बृहस्पति। सामान्यत पिता सतान का दुराग्रह दूर कर सकते हैं, पर दमयन्ती के सम्बन्ध में ऐसा नहीं हो रहा, और न देवों को बृहस्पति ही समझा पा रहे हैं। कितना आश्चर्यजनक है यह सब। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास हेतुक श्लेषालकार। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ श्लेष नहीं है, किन्तु अभिधा के प्रकृतार्थ नियत्रण से अप्रकृतार्थ की प्रतीति हो रही है, जो ध्वनि है ॥ ४१ ॥

अनुग्रहादेव दिवौकसां नरो निरस्य मानुष्यकमेति दिव्यताम्।
अयोऽधिकारे स्वरितत्वमिष्यते कुतोऽयसां सिद्धरसस्पृशामपि ॥ ४२ ॥

जीवातु—अथ मानुषी देवा न गृह्णीयन्तीति यदि तदपि नेत्याह—अनुग्रहादिति। दिवमोको येषां द्यौरोको येषामिति यदि वा पृषोदरादित्वात्साधु। तेषा दिवौकसां देवानामनुग्रहादेव नरो मानुष्यभाव निरस्य 'योपधाद्गुरूपोत्तमाद्वुञ्' इति वुञि 'यस्ये'ति लोपे 'प्रकृत्याऽके राजन्यमनुष्ययुवान' इति प्रकृतिभावा'दयस्यस्य च तद्धितेऽनाती'ति यलोपाभाव। दिव्यतामेति तदनुग्रहादेवभूयमपि ते भवितेति भाव। तथाहि—रस पारद। 'देहधात्वम्बुपारद' इति रसशब्दार्थेषु विश्व। स हि संस्कारवल्लोहान्तरसुवर्णीकरणे समर्थ सिद्धरस उच्यते। तत्स्पृशामयसामपि तत्स्पर्शात्स्वर्णीभूतायसामपीत्यर्थ। अयोऽधिकारे अय प्रस्तावे स्वरितत्वमधिकृतत्व तेषु परिगणनेति यावत्। 'स्वरितेनाधिकार' इति वैयाकरणपरिभाषाश्रयणादेव व्यपदेश। स्तृ शब्दोपतापयोरिति धातोर्देवादिकात् क्त। कुत इष्यते नेष्यत एवेत्यर्थं। रसस्पृष्टायस स्वर्णीभाव इव तथापि तत्स्पृष्टाया देवत्वमेव न मानुषत्वमित्यर्थ। अत्र दृष्टान्तालङ्कार स्पष्ट ॥ ४२ ॥

अन्वय—नर दिवौकसाम् अनुग्रहात् एव मानुष्यक निरस्य दिव्यताम् एति, सिद्धरसस्पृशाम् अयसाम् अपि अयोधिकारे स्वरितत्व कुत इष्यते ?

हिन्दी—मनुष्य देवों की कृपा से ही मनुष्यभाव को त्यागकर देवत्व को प्राप्त होता है, सिद्धरस ( जड़ी-बूटियां साधित पारद ) का स्पर्श कर लेने वाले लौहपदार्थ का भी लोहाधिकार ( लौहपदार्थों ) में स्वरितत्व ( परिगणन ) कहाँ होता है ?

टिप्पणी—दमयन्ती के कथन कि 'देव-मानुषी सम्बन्ध अनुचित है' का

तङ्। न तु करभ करभागविशेष तद्वदुरु यस्या इति व्युपत्त्येदर्थं । 'करभो मणिवन्धादिकनिष्ठान्तर उच्यक' इत्युभयत्रापि विश्व । 'अथसम्बोधनार्थंका – स्यु पाट्प्याडङ्ग हे है भो' इत्यमयेऽप्यमर । चादिपाठान्निपातसंज्ञायाम् 'ओत्' इति प्रगृह्यत्वात् प्रकृतिसन्धि । अनव्ययपक्षेऽपि भवच्छब्दस्तकारस्य रुत्वादिकार्ये यलोपस्यासिद्धत्वादवादेशनिवृत्तौ भो इत्यमेव सन्धि, किन्त्वत्र स्त्रीसम्बोधने स्त्रियाम् 'उगितश्च' इति ङीप्प्रत्यये भवतीति सम्बुद्धि स्यात्। न तु भो इति । करभोविरित्यत्र करभ इवोरू यस्या इति 'उत्तरपदादौपम्ये' इत्यूङ्प्रत्यय । करभादुरु करभोरु इति पक्षे तु मनुष्यजातिविवक्षाया ब्रह्मबन्धूरित्यादिवत्। 'ऊङुत' इत्यूङ्प्रत्यये नदीह्रस्व । यथाह वामन –'मनुष्य जातेर्विवक्षाविवक्षे' इति। अहो कष्टमुष्ट्रचेष्टितवत् त्वच्चेष्टित हास्यास्पद जातमिति भाव ॥ ४३ ॥

अन्वय —हरिं परित्यज्य नलाभिलापुका विदुषिब्रुवा कथ वा न लज्जसे ? भो करभोरु, त्वाम् उपेक्षितेशी शमीरतात् करभात् उरु वदे।

हिन्दी—अथवा इन्द्र को छोडकर नल का अभिलाप करने वाली ( नल नामक क्षुद्रघास की अभिलापुका ) अपने को विदुषी ( पण्डिता ) कहती तुम लज्जित क्यो नही होती ? ( होना चाहिए। ) हे करभोरु ( कनिष्ठा मणिबन्ध मध्यप्रदेश सम कोमल ऊरुवाली ), तुम्हे ( अब मैं ) ईश्वरत्व की उपेक्षा करनेवाले, ( कटु ) शमी ( कटकलता ) मे रत (मशक) करभ ( ऊँट ) से उत्कृष्ट कहता हूँ।

टिप्पणी— नल ने दमयन्ती से कहा कि दमयन्ती 'नलाभिलापुका' अपने को कहती है, वह इन्द्र को अनिच्छुक है। यह वैसा ही है, जैसे कोई नल अर्थात् क्षुद्र तृण का अभिलाप करे स्वर्ग सपदा छोडकर। ऐसी नासमझी की बात सोचती हुई भी दमयन्ती अपने को पडिता मानने मे लज्जित क्यो नही होती ? ऐसी मूर्खता करके अपने को 'पडितब्रुवा' मानना लज्जास्पद ही है। इस मूरखता के कारण आज नल की दृष्टि मे दमयन्ती करभोरु अर्थात् कोमल ऊरुवाली नही रही, वह 'करभोरु' इस अर्थ मे है कि उसका तारतम्य ज्ञान ऊँट से भी कम है। मूर्खता में वह ऊँट से भी बडी है। वह मधु इक्षुरस छोड काटे खाता है, दमयन्ती इन्द्र को छोड नल घास से नल को

इन्द्र है। जो अन्तर इक्षुरस और शमी में है, वही इन्द्र और नलतृणसम क्षुद्र नल में है। चन्द्रकलाधार ने इस पद्य में निरुक्त नामक काव्यलक्षण का निर्देश किया है ॥ ४३ ॥

विहाय हा सर्वसुपर्वनायक त्वयादृतः किं नरमाधिमभ्रमः।
मुखं विमुच्य श्वसितस्य धारया वृथैव नासापथधावनश्रमः॥ ४४॥

जीवातु—विहायेति। किञ्च हा बत! त्वया सर्वसुपर्वनायकं देवेन्द्रं विहाय नरे मनुष्ये साधिमभ्रमः साधुत्वभ्रान्तिः। पृथ्वादिपाठात् साधोरिमनिच् प्रत्ययः। किं किमर्थमादृत? अथवा नियतिं केन लङ्घयेत् इत्याशयेनाह—श्वसितस्य धारया निश्वासपरम्परया (कर्त्र्या) मुखं मुखद्वारं विपुलं विमुच्य वृथैव नासापथेन नासारन्ध्रेणातिविश्लेषेण धावनश्रमः आदृतः खल्विति शेषः। तद्वत्तवापि ईदृशी मदितव्यनेति भावः। दृष्टान्तालङ्कारः॥ ४४॥

अन्वय—हा, त्वया सर्वसुपर्वनायकं विहाय किं नरमाधिमभ्रमः आदृतः! श्वसितस्य धारया मुखं विमुच्य नासापथधावनश्रमः वृथा एव।

हिन्दी—हाय, तुमने सब देवों के नायक (देवेन्द्र) को छोड़कर क्या मनुष्य में श्रेष्ठता के भ्रम को आदर दिया! निःश्वासधारा द्वारा मुह को छोड़ नाक के मार्ग से आना जाना व्यर्थ ही है।

टिप्पणी—नल ने कहा—सीधी सच्ची बात थी दमयन्ती इन्द्र को वर लेती। उसने क्या मूर्खता की कि देवेन्द्र के स्थान में नर को आदर दिया, जो पूर्णतः भ्रम है। 'नरसाधिमभ्रम' का अर्थ 'रलयोरभेदः' के आधार पर 'नर' का अर्थ 'नल' भी हो सकता है—देवेन्द्र को छोड़ नल को आदर दिया। 'किन्नरमाधिमभ्रम'—किन्नर अर्थात् देवों से हीन जाति भी हो सकता है और 'कुत्सित नर' निंदित मनुष्य भी, अर्थात् देवेन्द्र के स्थान पर निम्न देवजातीय अथवा कुत्सितनर को वरेण्यता दी। यह ऐसे ही व्यर्थ है, जैसे कि श्वासधारा का मुख छोड़ नासिका मार्ग से गमन। मुख की अपेक्षा नासिका-मार्ग से श्वास लेना आयासजनक होता है। भाव यह है नल या नर की श्रेष्ठता भ्रम है, दमयन्ती को चाहिए कि वह इन्द्र वरण करे। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त अलङ्कार, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास ॥ ४४ ॥

तपाऽनले जुह्वति सूरयस्तनूर्दिवे फलायान्यजनुर्भविष्णवे ।
करे पुनः कर्षति सैव विह्वला बलादिव त्वा वरसे न बालिशे ! ॥४५॥

जीवातु—तप इति । किञ्च सूरयः सन्तः अन्यस्मिन् जनुषि जन्मान्तरे भविष्णवे भाविन्यै । 'भूष्णुर्भविष्णुर्भविता' इत्यमरः । 'भुवश्च' इति इष्णुच्-प्रत्ययः । 'भाषायामपीष्यते' भाषितपुंस्कत्वात् पुंवद्भावः । दिवे स्वर्गायैव फलाय तनूः शरीराणि तपोऽनले जुह्वति त्यजन्ति । 'अदभ्यस्ता'दित्यदादेशः । त्वा पुनः सा प्राणान्तिकतपःसाध्या द्यौरेव विह्वला उत्सुका सती बलात्कारादिव करे कर्षति हे बालिशे ! मूढे ! 'शिशावज्ञे च बालिशः' इत्यमरः । न वरसे न वृणोषि नेच्छसीत्यर्थः । अहो ते दुर्बुद्धिरिति भावः ॥ ४५ ॥

अन्वयः—सूरयः अन्यजनुर्भविष्णवे दिवे फलाय तनूः तपोऽनिले जुह्वति, विह्वला सा एव पुनः त्वा बलात् इव करे कर्षति, बालिशे, न वरसे ।

हिन्दी—विद्वज्जन ( सन्त ) जन्मान्तर में होने वाले स्वर्ग फल के निमित्त शरीरों का तपाग्नि में हवन किया करते हैं, और व्याकुल हो वह ( स्वर्ग ) ही तुम्हें जैसे बलपूर्वक हाथ पकड़ खींच रहा है। अरी मूर्खे, तू टस से मस नहीं होती ।

टिप्पणी—नल बताता है कि स्वर्ग प्राप्ति के निमित्त बड़े सन्त भी अनेकध तपस्या द्वारा अपने शरीर को त्याग दिया करते हैं। वह स्वर्ग जैसे दमयन्ती को निवेदित हो रहा है। इन्द्रादि पागलों के समान उसे सदेह स्वर्ग ले जाना चाह रहे हैं। पर दमयन्ती ऐसी घोर मूर्खा है कि थोड़ी भी विचलित नहीं होती। ऐसा समझ रही है, जैसे उस पर यह बलात्कार होने वाला हो। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग और उत्प्रेक्षालंकार ॥ ४५ ॥

यदि स्वमुद्बन्द्धुमना विना नलं भवेर्भवन्ती हरिरन्तरिक्षगाम् ।
दिविस्थितानां प्रति न पतिस्ततो हरिष्यति न्याय्यमुपेक्षते हि कः ॥४६॥

जीवातु—अथ यदुक्तं नलालाभे हुताशनोद्बन्धनादिना मरिष्यामीति तत्रोत्तरमाह—यदीत्यादिना चतुष्टयेन । हे मुग्धे ! नलं विना नलालाभे स्वमात्मानमुद्बन्धुं मनो यस्या सा उद्बन्द्धुमना पाशेन मर्तुकामा । 'तुं काममनसोरपि' इति मकारलोपः । भवेर्यदि स्याश्चेत् तर्ह्यन्तरिक्षगा भवन्ती दुर्मरण-दोषादन्तरिक्षगता भवन्तीं त्वामिति शेषः । दिविस्थितानामन्तरिक्षगतानां स्वर्ग-

ताना च प्रथित पतिः प्रसिद्धः स्वामी हरिरिन्द्रो हरिष्यति ग्रहीष्यति अन्या-न्यवेदनि त्वा न लप्स्यतीत्यर्थः । तथा हि—न्याय्यं न्यायप्राप्तं वस्तु क उपेक्षते न कोऽपीत्यर्थान्तरन्यासः । अन्तरिक्षबन्धनं राजानिश्च न्याय्यमिति भाव ।

अन्वय—यदि नलं विना स्वम् उद्बद्धुमना भवे तत् अन्तरिक्षगा भवन्तीं दिवि स्थितानां प्रथितः पतिः हरिः हरिष्यति, हि न्याय्यं क उपेक्षते ?

हिन्दी—यदि तुम नल के बिना अपने को फाँसी लगाना चाहती हो, तब अन्तरिक्ष जाती ( अन्तरालस्था ) आपको अन्तरिक्ष में रहने वालों का विख्यात स्वामी इन्द्र हर लेगा, कारण कि न्याय से प्राप्त वस्तु की कौन उपेक्षा करता है ? ( कोई नहीं । )

टिप्पणी—दमयन्ती ने कहा था कि यदि नल उसका पाणिग्रहण न करेगा तो वह जलकर, फाँसी लगाकर अथवा डूबकर प्राण दे देगी—'हुताशनोद्-बन्धनवारिकारिता निजायुरन्तस्य करवै स्ववैरिताम् ।' ( नै० च० ९।३५ ) । इसकी व्यर्थता का प्रतिपादन नल द्वारा चार श्लोकों (४६-४९) में किया जा रहा है। इस श्लोक में बताया गया कि गले में बन्धन लगाकर मर जाने से जब मर कर जाती दमयन्ती अन्तरिक्ष मार्ग में होगी, तो वहाँ अन्तरिक्षस्थों का स्वामी अपने आप प्राप्त हुई उसका ग्रहण प्रसन्नतापूर्वक कर ही लेगा। संसार में सभी न्यायतः प्राप्त पदार्थ का ग्रहण कर ही लेते हैं। यह स्वाभाविक है। अतः जिनसे डरकर दमयन्ती मरना चाहती है, मरकर उन्हें ही प्राप्त होगी, अतः व्यर्थ है प्राण देना। दमयन्ती के कथन में प्राण त्यागने के उपायों का क्रम इस प्रकार था—( १ ) आग में जलना, ( २ ) उद्बन्धन, ( ३ ) डूबना। इस स्थिति में दूसरे उपाय की व्यर्थता पहिले, तदनन्तर प्रथम की, तत्पश्चात् तृतीय उपाय की क्रम-भंग-दोष लगता है। 'सुखावबोध' टीका के प्रणेता जिनराज ने इस प्रश्न पर विचार करते हुए लिखा है—'प्रतिज्ञावृत्ते उद्बन्धन-प्रतिज्ञा द्वितीया तथापि अन्तरिक्षस्येन्द्रस्वामिकत्वादिन्द्रस्य च प्राधान्यात्प्रथमं दूषिता ।' अर्थात् दमयन्ती की प्रतिज्ञा में फाँसी से प्राण देने का उल्लेख द्वितीय है, परन्तु इसका निराकरण प्रथमतः दो कारणों से किया गया—( १ ) प्राणत्याग कर सबको अन्तरिक्षपथ से ही जाना होता है, वहाँ का इन्द्र स्वामी है, अतः पहिले उसे ही दमयन्ती-ग्रहण का अवसर मिलेगा। ( २ ) इन्द्र

मत दिक्पालों में प्रमुख माना जाता है। मल्लिनाथ ने बताया है कि अमृत्यु दोष से मृत्यु का अवलम्बन होना पड़ता है। उसके अनुसार यहाँ अर्थान्तरन्यास है। विद्याधर ने छेकानुप्रास तथा लिंग-अर्थान्तरन्यास का निर्देश किया है ॥ ४६ ॥

निवेक्ष्यसे यद्यनले नलोज्झिता सुरे तदस्मिन्महती दयादृता ।
चिरादनेनार्थनयापि दुर्लभं त्वयैव यस्यार्प्यत तत्त्वयाङ्ग ! ॥ ४७ ॥

जीवातु—निवेक्ष्यस इति। हे मुग्धे ! नलेनोज्झिता सती अनले निवेक्ष्यसे यदि जीवितनैस्पृह्यादग्निं प्रवेक्ष्यसि चेदित्यर्थः। आधारत्वविवक्षया सप्तमी 'नेर्विशः' इत्यात्मनेपदम्। एवं तर्हि अस्मिन्ननले अनलाख्ये सुरेऽपि तदधिष्ठातरि देवे च भूतमात्र इति भावः महती दया आदृता कृता स्वीकृतेत्यर्थः। कुतः यदस्मादनेनानलेन चिरादर्थनया याच्ञयापि दुर्लभमङ्गं शरीरम्, अङ्ग ! अयि ! त्वयैव स्वयमात्मनैव अर्प्यते तथा ग्रहीष्यतीति भावः। अत्र नलालाभे जीवितजिहासोरनलप्रवेशबुद्धिस्थानर्योक्तेर्विषमभेदः। 'विरुद्धकार्यस्योत्पत्तिर्यत्रानर्थस्य वा भवेत्। विरूपघटना चासौ विषमालङ्कृतिस्त्रिधेति' लक्षणात् ॥ ४७ ॥

अन्वय—यदि नलोज्झिता अनले निवेक्ष्यसे, तद् अस्मिन् सुरे महती दया आदृता, यत् अनेन चिरात् अर्थनया अपि दुर्लभम् अङ्गम् अङ्ग, त्वया एव अर्प्यते।

हिन्दी—यदि नल से अनुहीता होने पर अग्नि में प्रवेश करोगी तो इस देव ( अग्नि देव ) पर बड़ी दया स्वीकारोगी, क्योंकि इस ( अग्निदेव ) के द्वारा चिरकाल से प्रार्थना करने पर भी दुर्लभ ( दमयन्ती का ) अंग हे अंग, ( सुन्दरि दमयन्ती, ) तेरे द्वारा ही ( उसे ) अर्पित होगा।

टिप्पणी—जलकर मरना भी व्यर्थ है, क्योंकि उससे तो दमयन्ती अग्नि को अपने आप ही मिल जायेगी। अग्निदेव चिरकाल से दमयन्ती-अंग-स्पर्श के निमित्त उसकी याचना कर रहे हैं। वह शरीर जलने के लिए अग्नि-प्रवेश करते ही अग्निदेव को अनायास मिल जायेगी। यह तो दमयन्ती की अग्नि पर बड़ी दया हुई। अंग' संबोधन द्वारा दमयन्ती के अज्ञान का उपहास सूचित किया गया। मल्लिनाथ के अनुसार इस पद्य में नल के न मिलने पर

प्रायाया करती दमयन्ती का अग्नि द्वारा शरीर ग्रहण हो जायेगा–इस समर्थोक्ति के कारण विषम अलंकार है, विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और काव्यलिङ्ग है ॥ ४७ ॥

जित जिन तन्खलु पाशपाणिना विना नल वारि यदि प्रवेक्ष्यसि ।
तदा त्वदाख्यान् बहिरप्यसूनमौ पयःपतिर्वक्षसि वक्ष्यतेतराम् ॥४८॥

जीवातु—जितमिति । हे मुग्धे ! नल विना वारि प्रवेक्ष्यसि यदि मरणार्थमिति शेषः । अथेदानीं पाशः पाणौ यस्य तेन पाशपाणिना वरुणेन प्रहरणार्थेन परे निग्रासितम्यो भवत । जित जितममीष्ट जित खलु । भावे क्त । 'नित्यवीप्स्ययोरि'ति नित्यार्थे द्विर्भाव 'नित्यमामीक्ष्ण्ये' इति काशिका । तद वारिप्रवेशकाले असौ पयःपतिर्वरुणोऽपि त्वदाख्यान् त्वन्नामकान् । बहिरप्यसून् बहिर्वर्तिन प्राणान् वक्षसि वक्ष्यतेतराम् । वहे स्वरितेत्वात् लटि तङि तरप्यामुप्रत्यय । सोऽपि त्वा जीवग्राह ग्रहीष्यतीत्यर्थः । अत एव पूर्व एवालङ्कार ॥ ४८ ॥

अन्वय—यदि नल विना वारि प्रवेक्ष्यसि, तद् पाशपाणिना खलु जितं जितम्, तदा असौ पयःपति त्वदाख्यान् असून् बहिः अपि वक्षसि वक्ष्यतेतराम्

हिन्दी—यदि नल के बिना जल में प्रवेश करोगी, तो पाशपाणि ( वरुण ने निश्चयत विजय लाभ कर लिया, तब यह जल का स्वामी ( वरुण ) तेरे नाम के ( तेरे ) प्राणों को बाहर भी हृदय पर धारण कर लेगा ।

टिप्पणी—डूबने के लिए जल-प्रवेश करना होगा । जल का स्वामी वरुण है । दमयन्ती की तो उसे चिरकाल से कामना है । जैसे ही डूबने को जल में दमयन्ती घुसी, बस, पाश हाथ में लिये वरुण उद्यत बैठा ही है । उसे खींच कर तुरन्त छाती से लगा लेगा । अभी तो वह दमयन्ती को मन-ही मन याद करता है, अतम् में ही चिपकाये हैं, जल में पहुँचते ही वह दमयन्ती के प्राणों को बाहर हृदय से लगा लेगा । वरुण की आकांक्षा पूरी हो जायगी । इस प्रकार डूबकर जान देना भी व्यर्थ है । मल्लिनाथ के अनुसार विषम अलंकार, विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा और छेकानुप्रास ॥ ४८ ॥

करिष्यसे यद्यद एव दूरतादुपास्यमस्य विदुषो स्वमृत्यवे ।
दिवानिशि स्वेन गतागृहात् क्व न धर्मराज चरितार्थितामसि

जीवातु—करिष्यस इति। अथ विदुषी पण्डिता विदग्धा त्वं यदि तु अत एव दूषणादेतस्मादेवोद्बन्धनादिना स्वमृत्यवे स्वमरणाय अन्यमुपायमनशनादिं करिष्यसे, तदा प्रियातिथिरतिथिप्रिया त्वं स्वेन स्वत एव गृह्णान् धर्मराजगेहं गता सती धर्मराजं वैवस्वतमतिथिसत्तममिति भावः। कथं न चरितार्थयिष्यसि न कृतार्थं करिष्यसि। कर्तव्यमेवेदं कृतयुगधर्मत्वात् स्वयं गत्वातिथिमनोरथ पूरणस्येति भावः ॥ ४९ ॥

अन्वय—यदि विदुषी (त्वम्) अतएव दूषणात् स्वमृत्यवे अन्यम् उपायं करिष्यसे, स्वेन गृहान् गता प्रियातिथि धर्मराजं कथं न चरितार्थयिष्यसि?

हिन्दी—यदि पंडिता (तू दमयन्ती) इन्हीं कारणों से (जलना, फाँसी, डूबना) दोषपूर्ण होने से अपनी मृत्यु के लिए अन्य उपाय करेगी तो स्वयं (यमराज के) घर पहुँची प्रिय अतिथि (जिसके आने की तिथि निश्चित हो, अनपेक्षित) धर्मराज को कृतार्थ क्यों न करेगी? (करेगी)।

टिप्पणी—नल ने सिद्ध कर दिया कि फाँसी लगाकर इन्द्र का, जलकर, अग्नि को और डूबकर वरुण को अनायास ही दमयन्ती प्राप्त हो जायेगी, अतः इन तीनों उपायों द्वारा प्राण देना व्यर्थ होगा। इस स्थिति में दमयन्ती अन्य उपाय से प्राणत्याग का विचार कर सकती है, पर इसमें भी व्यर्थता ही प्राप्त होगी। मरकर धर्मराज (यमराज) के घर पहुँचना पड़ता है। वे धर्मराज तो उत्कंठा के साथ दमयन्ती को चाहते हैं। जब अनपेक्षित अतिथि के रूप में प्रिया दमयन्ती उनके घर पहुँचेगी तो वे तो कृतार्थ हो उठेंगे। इस प्रकार प्राणत्यागमात्र व्यर्थ है। उससे इन्द्र, अग्नि, वरुण, यम में से किसी-न किसी की इच्छा पूरी होगी, जो दमयन्ती का काम्य नहीं है। 'विदुषी' विशेषण द्वारा यह संकेतित है कि यह सामर्थ्य तो दमयन्ती को है ही कि यह नल के तर्कों को समझ सके। 'विदुषी स्वमृत्यवे' के स्थान पर विद्याधर ने 'विदुषीति मृत्यवे' पाठ को उचित माना है। इस स्थिति में 'विदुषि+इति' पदच्छेद करके 'विदुषि' संबोधन हो जाता है। ऐसी स्थिति में 'त्वम्' का अध्याहार न करना होगा, अतः पाठांतर अधिक समीचीन प्रतीत होता है। इस प्रकार किसी भी प्रकार से प्राणत्याग करने में दमयन्ती का अभीष्ट सिद्ध न होगा—यह दूत नल ने प्रमाणित कर दिया। विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग ॥ ४९ ॥

निषेधवेषो विधिरेष तेऽथवा तवैव युक्ता खलु वाचि वक्रता ।
विजृम्भितं यस्य किल ध्वनेरिदं विदग्धनारीवदनं तदाकरः ॥ ५० ॥

जीवातु—निषेधेति । हे विदग्धे ! अथवा तव एव इन्द्रादिनिषेधो निषेध-वेषो निषेधाकारो विधिरङ्गीकार एव । तथा हि वाचि वचने वक्रता वक्रोक्ति-चातुरी व्यङ्ग्योक्तिचातुरीति यावत् । सा तवैव युक्ता खलु । कुतः इत्यत्र वाक्य वञ्चनाचातुर्यं यस्य ध्वनेर्व्यञ्जनवृत्तेर्विजृम्भितं विजृम्भणं मधुरस्थान-त्व' । विदग्धनारीवदनं सूक्तिचतुरस्त्रीमुखं तदाकरस्तस्य ध्वनेरुत्पत्तिस्थानं निसर्गोत्पत्तिस्थानम् । तत्र स्थूणानिखननन्यायेन विधिनैव दर्शितुमेतन्निषेध-नाटकमिति निषेधेन विधिरेव व्यज्यत इति भावः ॥ ५० ॥

अन्वय—अथवा ते एष निषेधवेषः विधिः एव तव एव वाचि वक्रता युक्ता, खलु इदं यस्य ध्वनेः किल विजृम्भितं तदाकरः विदग्धनारीवदनम् ।

हिन्दी—अथवा तेरा ( दमयन्ती ) यह निषेध के रूप में स्वीकार ही है तेरी ही वाणी में वक्रोक्ति-चातुर्य उपयुक्त है, क्योंकि यह जिस ध्वनि अर्थात् व्यञ्जनावृत्ति का प्रसिद्ध विलास है, उसका उद्भवस्थान विदुषी नारी का मुख ही है ।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक में दमयन्ती को 'विदुषी' कह दिया गया, इस श्लोक में उसी मदन को लेकर कहा गया कि कदाचित् नल ही को दमयन्ती की विदग्धवाणी—'वैदग्ध्यभङ्गीभणिति' को समझने में भूल हो गयी । दमयन्ती ने देववरण अस्वीकारा नहीं है, स्वीकारा है । यह स्वीकृति अभिधात्मिका नहीं है, व्यञ्जनात्मिका है । यह निषेध के रूप में विधि है । 'नहीं' से 'हाँ' व्यङ्ग्य है । विदग्ध वाणी का जन्म होता ही विदुषी के मुख से है । सो नल यह दमयन्ती की स्वीकृति ही मानता है । वाच्य और प्रतीयमानार्थ की भिन्नता के हेतु बताते हुए आनन्दवर्द्धनाचार्य ने कहा है—'स हि क्वचिद् वाच्ये प्रतिषेधरूपे विधिरूपो यथा—'अत्ता एत्थ णिमज्जइ एत्थ अहं दिअसअं पलोएहि । मा पहिअ रत्तिअन्धअ सेज्जाए मह णिमज्जहिसि ।' ( ध्वन्यालोक—१।४ की वृत्ति ) । यहाँ नायिका घर आये नायक से कह रही है कि तू दिन में ही देख समझ ले, क्योंकि रात रतौंधी के कारण तुझे सूझता नहीं । यहाँ मेरी सास सोती है और यहाँ मैं । कहीं रात में मेरी शय्या पर न गिर जाना । इस उदाहरण में शय्या

पर न गिर जाने का अर्थ 'गिर जाना' ही है। अर्थात् रात को चुपचाप शय्या पर आ जाना। यह निषेधरूप मे विधि है, जो व्यंग्य है। यह ध्वनि है, वक्रपदरचना। तो दमयन्ती का भी कुछ ऐसा ही अभिप्राय लगता है, वह 'न' मे 'हाँ' कह रही है। कदाचित् इसका कारण नारीजनोचित लज्जा हो। विद्याधर के अनुसार हेत्वाक्षेपालकार ॥ ५० ॥

भ्रमामि ते भैमि ! सरस्वतीरसप्रवाहचक्रेषु निपत्य कत्यद ।
त्रपामपाकृत्य मनाक् कुरु स्फुटं कृतार्थनीय: कतम: सुरोत्तम ॥ ५१ ॥

जीवातु—एवं सुरस्वीकारपक्षमेव सिद्धवत्कृत्य निर्बध्य पृच्छति—भ्रमामीति। हे भैमि ! ते तव सरस्वती वाक् नदीभेदश्च तस्या रसः शृङ्गारो जलश्च तस्य प्रवाहस्तस्य चक्रेष्विति पाठेऽप्ययमेवार्थ:। 'चक्राणि पुटभेदाः स्युरित्यत्र' 'वक्राणीति' पाठस्यापि स्वामिनाङ्गीकारात्। कति कियन्त्यमूनि चक्राणि यस्मिन् कर्मणि तथथा निपत्य भ्रमामि मुह्याम्यावर्ते च। अत्र वाच्यप्रतीयमानयोरभेदाध्यवसायान्निपातनादिक्रियानिर्वाह:। अलं वक्रोक्त्येति तात्पर्यं किंतु कतम: सुरोत्तम: कृतार्थनीयो वरणीय: ? एतदेव त्रपां मनागपाकृत्य शिथिलीकृत्य स्फुटं कुरु व्यक्तं ब्रूहीत्यर्थ:। नात्र लज्जितव्यम् 'आहारे व्यवहारे च त्यक्तलज्ज: सुखी भवेदिति' न्यायादिति भाव: ॥ ५१ ॥

अन्वय—भैमि, ते सरस्वतीरसप्रवाहचक्रेषु निपत्य कति भ्रमामि, कतम: सुरोत्तम: कृतार्थनीय: ? त्रपा मनाक् अपाकृत्य अद स्फुटं कुरु।

हिन्दी—हे भीमपुत्रि, तेरी सरस्वती ( वाणी ) रूप सरस्वती नदी के शृंगारादिरसप्रवाह ( वक्रोक्ति )–रूप जलप्रवाह के चक्र अर्थात् मण्डल (समूह) रूप आवर्तों मे पडकर कितना चक्कर खाऊँ ? ( इन्द्रादि दिक्पालों में से ) कौन से देवोत्तम को तुम कृतार्थ करोगी ? लज्जा को थोडा दूर हटाकर यह स्पष्ट करो।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक में नल ने दमयन्ती से कहा था कि उसके निषेध का तात्पर्य विधि ( 'न' का अर्थ 'हाँ' ) ही लगता है, जो कदाचित् विदुषी दमयन्ती ने वक्रोक्ति–वैदग्ध्यभगीभणिति का आश्रय लेते हुए कहा है। इस श्लोक में नल ने विनयपूर्वक दमयन्ती से निवेदन किया कि वह इस उक्तिवैचित्र्य से भ्रान्त होकर वैसे ही चकरा रहा है, जैसे कि कोई नदी जल के आवर्तों में पड़कर

चक्कर खाता है। नल जानना चाहता है कि दमयन्ती इन्द्राग्निवरुणयम में से किसका वरण करेगी, क्योंकि यह दमयन्ती के वचन से स्पष्ट नहीं हो पा रहा है। वह लज्जा छोड़कर, वक्रोक्ति चक्र में न फँसा कर स्पष्टतः उस दिक्पाल का नाम लेने की कृपा करे, जिसे वह वरना चाहेगी। 'मनाक्' का अन्वय 'स्फुट कुरु' से करके यह भी किया जा सकता है कि दमयन्ती वरणीय सुरोत्तम के विषय में थोड़ा-सा ही स्पष्ट कर दे– संकेतमात्र। मल्लिनाथ 'कत्यदः' को एक शब्द मानकर उसका अन्वय 'कत्यदः निपत्य भ्रमामि'—इस प्रकार करते हैं अर्थात् 'कितने चक्कर पड़कर खाऊँ'—कति कियन्त्यमूनि चक्राणि यस्मिन् कर्मणि तद्। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और श्लेषालङ्कार ॥ ५१ ॥

मतः किमैरावतकुम्भकैतवप्रगल्भपीनस्तनदिग्धवस्तव ।
सहस्रनेत्रान्न पृथङ् मते मम त्वदङ्गलक्ष्मीमवगाहितुं क्षमः ॥ ५२ ॥

जीवातु—अथैकस्मिन्नेव नामग्राहमनुरागमभिपृच्छति—मत इत्यादि। हे भैमि! ऐरावतकुम्भयोः कैतवेन मिषेणेत्यपह्नवभेदः। प्रगल्भौ कठोरौ पीनौ च स्तनौ यस्यास्तस्या दिशः प्राच्या धवः पतिरिन्द्रस्तव मतः सम्मतः किम्? किमिन्दः प्रश्ने। 'मतिबुद्धी'त्यादिना वर्तमाने क्तः। 'क्तस्य च वर्तमाने' इति तद्योगात्तवेति षष्ठी। युक्तञ्च तदित्याह-मम मते मत्पक्षे त्वदङ्गस्य लक्ष्मीं लावण्यसम्पदमवगाहितुं सम्यग्ग्रहीतुं सहस्रनेत्रात् सहस्राक्षात् पृथगन्योऽपि इत्यर्थः। 'पृथग्विने'त्यादिना पक्षे पञ्चमी। क्षमो न। अत्रोत्तरवाक्यार्थेन पूर्ववाक्यार्थसमर्थनाद्वाक्यार्थहेतुकं काव्यलिङ्गम्। 'हेतोर्वाक्यार्थहेतुत्वं काव्यलिङ्गमुदाहृतम्' इति लक्षणात्। तस्य पूर्वोक्तापह्नवेन संसृष्टिः ॥ ५२ ॥

अन्वयः—ऐरावतकुम्भकैतवप्रगल्भपीनस्तनदिग्धवः तव किं मतः? मम मते त्वदङ्गलक्ष्मीम् अवगाहितुं सहस्रनेत्रात् पृथक् क्षमः न।

हिन्दी—ऐरावत (सुरगज) कुम्भस्थल के व्याज से कठोर और पीन (मांसल) स्तनों-वाली दिशा (पूर्वदिशा) का पति (इन्द्र) क्या तेरा अभीष्ट है? मेरी सम्मति में तेरे शरीर की शोभा के अवगाहन (भली भाँति ग्रहण) में सहस्रनयन (इन्द्र) के अतिरिक्त अन्य समर्थ नहीं है।

—टिप्पणी—भाव यह है कि दमयन्ती का कुचयुगल ऐरावत हाथी के मस्तकस्थित मांसपिण्ड—कुम्भस्थल की भाँति कठोर और मांसल है। इन्द्र

ऐरावत का स्वामी है। इस दृष्टि से जैसे ऐरावत पर उसका अधिकार है, ऐसे ही दमयन्ती का अधिकारी भी वही होना चाहिए। इसके अतिरिक्त दमयन्ती के अङ्गों की शोभा इतनी व्यापक और असीम है कि दो नेत्रवाला उसका भली भाँति ईक्षण कर ही नही सकता, उसके लिए दो नही, सहस्र नेत्र अपेक्षित हैं। इन्द्र सहस्रनेत्र है। इस प्रकार उसी मे इस शरीर शोभा के अवगाहन की क्षमता है। विद्याधर के अनुसार इस श्लोक मे अपह्नुति और समासोक्ति अलकार हैं। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ काव्यलिंग और अपह्नुति की सम्रृष्टि है, क्योंकि पूर्वार्द्ध मे 'कैतव' शब्द अपह्नुति का द्योतक है और उत्तरवाक्यार्थ द्वारा पूर्ववाक्य का समर्थन होने से वाक्यार्थहेतुक काव्यलिंग है।

प्रसीद तस्मिन् दमयन्ति । सन्तत त्वदङ्गसङ्गप्रभवैर्जगत्प्रभु ।
पुलोमजालोचनतीक्ष्णकण्टकैस्तनु घनामातनुता स कण्टकैः ॥ ५३ ॥

जीवातु—प्रसीदेति। हे दमयन्ति ! तस्मै इन्द्राय प्रसीद प्रसन्ना भव। क्रियाग्रहणाच्चतुर्थी। जगत्प्रभु स इन्द्र सन्तत तनु निजाङ्ग निजाङ्गप्रभवैरत एव पुलोमजाया शच्या लोचनयोस्तीक्ष्णकण्टकैर्निशितबर्बरादिद्रुमावयवविशेषैस्तथा व्यथाकरै सपत्नीभावैरित्यर्थ । कण्टकै पुलकैः 'वेणौ द्रुमाङ्गे रोमाञ्चे क्षुद्रशत्रौ च कण्टक ' इति उभयत्रापि वैजयन्ती घना सान्द्रामातनुता करोतु, शच्या सपत्नी भवेत्यर्थ । अत्र पुलकेषु कण्टकत्वारोपाद्रूपकालङ्कार ॥ ५३ ॥

अन्वय —दमयन्ति, तस्मै प्रसीद, स जगत्प्रभु तनु त्वदङ्गसङ्गप्रभवैः पुलोमजालोचनतीक्ष्णकण्टकैः कण्टकैः सन्तत घनाम् आतनुताम्।

हिन्दी—हे दमयन्ती, तुम उस ( इन्द्र ) पर प्रसन्न हो जाओ ( वरण करो )। वह लोकपाल ( अपने ) शरीर को तेरे ( दमयन्ती के ) अगो के सग से उत्पन्न, पुलोमा की पुत्री ( शची, इन्द्राणी ) के नेत्रा के निमित्त तीखे काँटो जैसे रोमाचों द्वारा निरन्तर परिपूर्ण रखे।

टिप्पणी—भाव यही है कि दमयन्ती इन्द्र का वरण करले, तब उसके अगो के स्पर्श से इन्द्र के शरीर मे रोमाच होगा, वह इन्द्र की पत्नी की आँखो में तीक्ष्ण काँटा के समान खटका करेगा। दमयन्ती शची की सपत्नी हो जायेगी, जिसके वश मे इन्द्र रहेगा। शची पति को सपत्नी सग से रोमाचित देख 'अन्यसयोगदु:खिता' हो जायेगी। मल्लिनाथ के अनुसार पुलको मे कटकत्व का

आरोप होने से रूपक है, विद्याधर ने भी अनुप्रास और रूपक का निर्देश किया है ॥ ५३ ॥

अबोधि तत्त्वं दहनेऽनुरज्यसे स्वयं खलु क्षत्रियगोत्रजन्मनः ।
विना तमोजस्विनमन्यतः कथं मनोरथस्ते वलते विलासिनि ॥ ५४ ॥

जीवातु—अबोधीति । विलासिनि ! विलासशीले ! वौ कष-लसकत्थ-स्रम्भ' इति विनुण्प्रत्ययः । तत्त्वं त्वन्मनोरथस्वरूपमबोधि बुद्धम् । कर्मणि लुङ् । तदेवाह—स्वयं त्वमित्यर्थः दहने जातवेदसि अग्निदेवे अनुरज्यसे अनुरक्तासि खलु । रञ्जेर्दैवादिकात् स्वरितेन कर्तरि लट् । 'अनिदिताम्' इत्यादिना अनुनासिकलोपः । कुतः, क्षत्रियगोत्रे जन्म यस्यास्तस्यास्ते ओजस्विवंशजाया इत्यर्थः । मनोरथः ओजस्विनं तमग्निं विनाऽन्यतोऽन्यत्र सार्वविभक्तिकस्तसिः । कथं वलते प्रवर्तते न कथमपीत्यर्थः । एतेनोभयोरोजस्वित्वेन समागमानुरूप्याद्दहनानुरागित्वं ते युक्तमिति समर्थनाद्वाक्यार्थहेतुकं काव्यलिङ्गं व्यक्तमेव ॥ ५४ ॥

अन्वयः—तत्त्वम् अबोधि, स्वयं दहने अनुरज्यसे खलु । विलासिनि, क्षत्रियगोत्रजन्मनः ते मनोरथः तम् ओजस्विनं विना अन्यतः कथं वलते ?

हिन्दी—( अथवा मैंने ) तत्त्व ( ठीक बात ) समझ लिया, तुम स्वयम् अग्नि में निश्चयतः अनुरक्त हो। हे विलासमयी ( विलासिके ), क्षत्रिय कुल में जनमनेवाली तेरा मनोरथ उस तेजस्वी ( अग्नि ) को छोड़ और किसी में कैसे प्रवृत्त होगा ?

टिप्पणी - इन्द्रविषयक अनुराग की कल्पना करके दो ( ५४-५५ ) श्लोकों में दमयन्ती के अग्नि के प्रति अनुराग की सम्भावना की गयी है। दमयन्ती क्योंकि तेजस्वी क्षत्रियकुल में उत्पन्न हुई है, अतः उसका तेजोमय अग्नि की इच्छा करना उचित और स्वाभाविक ही है। दमयन्ती का मन रथ के समान है, वह तेजस्वी की ओर ही प्रवृत्त होगा। विद्याधर ने हेतु और समासोक्ति का निर्देश किया है, किंतु मल्लिनाथ का मत है कि यहाँ वाक्यार्थहेतुक काव्यलिंग अलंकार व्यक्त है, क्योंकि दोनों ( दमयन्ती-अग्नि ) के ओजस्वी होने से समागम की अनुरूपता होने के कारण अग्नि में दमयन्ती के अनुराग की उचितता का समर्थन हुआ है ॥ ५४ ॥

त्वयैकपत्न्या तनुतापशङ्कया ततो निवर्त्यं न मनः कथञ्चन ।
हिमोपमा तस्य परीक्षणक्षणे सतीषु वृत्तिः शतशो निरूपिता ॥ ५५ ॥

जीवातु—न च दाहाद्भेतव्यमित्याह—त्वयेति । एकपत्न्या मुख्यपतिव्रतया, अत एव त्वया तनुतापशङ्कया देहदाहसंभावनया वा ततोऽग्नेर्मनः कथञ्चन कथञ्चिदपि न निवर्त्यं न निवर्तयितव्यं, वृतेर्यन्तात्कृत्यो यदिति प्रत्ययः । कुतस्तस्याग्नेः परीक्षणक्षणे अग्निदेवेन पातिव्रत्यपरीक्षावसरे सतीषु विषये हिमेनोपमा साम्यं यस्यास्ता वृत्तिः । शतशः शतकृत्वो निरूपिता निर्णीता, न तु घुणाक्षरवत् सकृदित्यर्थः । तस्मात् त्वया न भेतव्यं प्रत्युत स एव साध्वीं त्वां दग्धुं बिभेतीति भावः । अत्र पूर्ववाक्यस्यैकपत्नीपदार्थहेतुकत्वात्पदार्थहेतुकमेकं काव्यलिङ्गम् तस्याप्युत्तरवाक्यार्थहेतुकत्वाद्वाक्यार्थहेतुकञ्चेत्यनयोः सङ्करः ॥ ५५ ॥

अन्वयः—एकपत्न्या त्वया तनुतापशङ्कया ततः मनः कथञ्चन न निवर्त्यम् परीक्षणक्षणे तस्य सतीषु हिमोपमा वृत्तिः शतशः निरूपिता ।

हिन्दी—एक ही पतिवाली ( पतिव्रता ) तू ( दमयन्ती ) शरीर के सतप्त होने की आशका से उस ( अग्नि ) की ओर से मन किसी प्रकार न हटाना, क्योंकि परीक्षा के समय ( पातिव्रत्य-परीक्षा के अवसरों पर ) उस ( अग्नि ) का सतियो के प्रति हिम के समान शीतल व्यवहार सैकड़ों बार देखा गया है ।

टिप्पणी—यह आपका यदि दमयन्ती के मन मे हो कि अग्नि ज्वलनशील है, उसका ससर्ग दाह का कारण बनेगा तो इससे डरना ठीक नहीं, क्योंकि सीता आदि पतिव्रताओ का ससर्ग जब उससे हुआ तो वह बर्फ के समान ठडा पाया गया । दमयन्ती तो पतिव्रताओ मे मुख्य है ही । पातिव्रत की परीक्षा के लिए 'दिव्य' की योजना की जाती है, दिव्य अर्थात् अग्नि मे प्रविष्ट होकर परीक्षण, जिसमें पतिव्रता होने पर स्त्री सकुशल रहती है, न होने पर जल जाती है, जैसे सीता की अग्नि-परीक्षा ( वाल्मीकिरामायण, युद्धकाड ११६–११८ सर्ग ) । विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग अलकार, मल्लिनाथ ने पदार्थ हेतुक और वाक्यार्थहेतुक दो काव्यलिंगो का सकर माना है, पूर्ववाक्य के एकपत्नी पदार्थहेतुक होने से पदार्थहेतुक काव्यलिंग है तथा उसके वाक्यार्थ हेतुक होने से अपहेतुक होने से वाक्यार्थहेतुक ॥ ५५ ॥

स धर्मराजः खलु धर्मशीलया त्वयास्ति चित्तातिथितामवापितः ।
ममापि साधु प्रतिभात्ययं क्रमश्चकास्ति योग्येन हि योग्यसङ्गमः ॥५६॥

जीवातु—स इति । अथवा स प्रसिद्धो धर्मराजो यमः धर्मं शीलयतीति धर्मशीला धर्मचारिणी । 'शीलिकामिभक्ष्याचरिभ्यो णः' । तया त्वया चित्तातिथिना चित्तगोचरत्वमवापितोऽस्ति खलु ? कामित । किमित्यर्थः । खलु-शब्दो जिज्ञासायाम् । 'निषेधवाक्यालङ्कारजिज्ञासानुनये खलु' इत्यमरः । यथा चेद्दरमित्याह—ममाप्ययं क्रमः क्रमणं प्रवृत्तिः साधु यथा तथा प्रतिभाति परिस्फुरति । तथा हि—योग्येन सह योग्यस्य समागमः सम्बन्धश्चकास्ति शोभते, उभयोर्धार्मिकत्वादिति भावः । अर्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः ॥ ५६ ॥

अन्वयः—धर्मशीलया त्वया सः धर्मराजः खलु चित्तातिथिताम् अवापितः अस्ति—अयं क्रमः मम अपि साधु प्रतिभाति, हि योग्येन योग्यसङ्गमः चकास्ति ।

हिन्दी—धर्माचारिणी तेरे ( दमयन्ती के ) द्वारा वह ( प्रसिद्ध ) धर्मराज ( यमराज ) कदाचित् चित्त का अतिथि ( मनोगोचर ) बनाया गया है,—यह परिपाटी मुझे ( दूत नल को ) भी भली प्रतीत होती है, क्योंकि योग्य से योग्य ( उत्तम से उत्तम ) का सगम सुशोभित होता है ।

टिप्पणी—दो ( ५६ ५७ ) श्लोकों में धर्मराज के वरण का औचित्य प्रतिपादन किया गया है । दमयन्ती धर्मशीला है, अतः धर्मशीला के चित्त में यदि धर्मराज बसा है तो उचित ही है । नियम ही है कि 'योग्य योग्येन योजयेत्' । समानशील जनों का सग शोभित होता है—'समानशीलव्यसनेषु सख्यम् ।' मल्लिनाथ के अनुसार अर्थान्तरन्यास, विद्याधर ने छेकानुप्रास और अर्थान्तरन्यास का निर्देश किया है ॥ ५६ ॥

अजातविच्छेदलवे स्मरोत्सवेऽगमस्तदाभासा दिशि निर्मलत्विषि ।
धृतामृतिः साकममृत्युशङ्किना निमेषवत्तेन नयस्व केलिभिः ॥५७॥

जीवातु—अजातेति । हे भैमि ! अगस्त्यदभासा निर्मलत्विषि दिशि दक्षिणस्यां दिशीत्यर्थः । तेन धर्मराजेन सह । 'वृद्धो यूने'ति ज्ञापकात् सहाप्रयोगेऽपि सहार्थे तृतीया । अविद्यमान मृत्युशङ्कि मरणशङ्का यस्याः सा सती अतत्स्यैवास्मदासत्वादिति भावः । अजातो विच्छेदलवो विच्छेदांशो येषु तं. स्मरोत्सवे सम्भोगैरेव केलिभिर्विनोदैः धृतोऽवधारितो यस्य तमनन्त-

काल निमेषवत् निमेषतुल्य नयस्व यापय। वरान्तरस्वीकारे दुर्लभमिद सौभाग्यमिति भाव ॥ ५७ ॥

अन्वय—अगस्त्यभासा निर्मलरुचिपि दिशि तेन अमृत्युशङ्किता अजात-विच्छेदलवैः स्मरोत्सवैः केलिभि धुनावधि काल निमेषवत् नयस्व।

हिन्दी—अगस्त्य ( मुनिनामक नक्षत्र ) के प्रकाश से निर्मलकांतियुक्त ( दक्षिण ) दिशा मे उस ( धर्मराज ) के साथ मृत्यु की शका से रहित होकर वियोग के क्षणों से हीन कामोत्सव क्रीड़ाओं द्वारा असीम काल को क्षणसम व्यतीत करो।

टिप्पणी—जिस दिशा मे विंध्याचल पारकर अगस्त्यमुनि जा बसे थे और जो उन्हीं के नामधारी नक्षत्र के आलोक से निर्मल है, उस दक्षिण दिक् का स्वामी धर्मराज है। उससे विवाहित होने पर दमयन्ती को एक अत्यन्त अन्य लाभ यह होगा कि मृत्यु और तत्सभव वियोग की आशका ही मिट जायेगी और अमर्यादित समय तक दमयन्ती काम क्रीडाएँ करती आनन्द उठा सकेगी, क्योंकि धर्मराज तो मृत्यु के अधिपति ही ठहरे। ऐसा अवसर और से विवाह करने मे प्राप्त न होगा। विद्याधर के अनुसार उपमा।

शिरीषमृद्वी वरुणं किमीहसे पयःप्रकृत्या मृदुवर्गवासवम्।
विहाय सर्वान् वृणुते स्म किन्न सा निशापि शीतांशुमनेनहेतुना ॥५८॥

जीवातु—शिरीषेति। अथवा शिरीषमृद्वी त्व पयःप्रकृत्या जलस्वभावेन वरुणशरीरस्य तथात्वात् कारणगुणदर्शनेत्यर्थः। मृदुवर्गे वासवमिन्द्र श्रेष्ठ वरुणमीहसे किमिच्छसि वा ? तदपि योग्यमेवेति शेष। तथा हि सा मृदु-स्वभावा निशापि अनेनैव मृदुस्वभावत्वेन हेतुना कारणेन। 'सर्वनाम्नस्तृतीया च' इति तृतीया। सर्वास्तीक्ष्णान् सूर्यादीन् विहाय शीतांशु न वृणुते स्म किम् ? वृणुत एव। दृष्टान्तालङ्कारः ॥ ५८ ॥

अन्वय—शिरीषमृद्वी किं पयःप्रकृत्या मृदुवर्गवासव वरुणम् ईहसे ? सा निशा अपि अनेन हेतुना सर्वान् विहाय किं शीतांशु न वृणुते स्म ?

हिन्दी—शिरीष कुसुमो के तुल्य कोमलांगी ( तू दमयन्ती ) क्या जल स्वभाव के कारण कोमल पदार्थों के इन्द्र ( स्वामी ) वरुण की इच्छा करती है ? उस रात्रि ने भी इसी कारण से सब को छोड क्या शीतकर ( चन्द्र ) को नहीं वरा है ? ( इसी कारण वरा है )।

टिप्पणी—( दो ५८-५९ ) श्लोकों में वरुण वरण का औचित्य प्रतिपादित है। दमयन्ती कोमलाङ्गी है, अतः इसकी पूर्ण सम्भावना है कि वह कोमल पति की ही इच्छा करे। इससे यह सम्भावना भी स्पष्ट ही है कि वह वरुण-वरण करे। दमयन्ती भी कोमल और जल-प्रकृति होने से जल का स्वामी वरुण भी कोमल। रात्रि द्वारा चन्द्र-वरण के दृष्टान्त से इस औचित्य को पुष्ट किया गया। रात्रि भी शीतल स्वभाव, मृदु होती है, इसी कारण उसने शीतकिरण चन्द्र का वरण किया। ऐसे ही दमयन्ती का वरुण-वरणेच्छा भी सगत ही है। इन्द्रादिकों की अपेक्षा वरुण पर प्रवृत्ति होने से कहीं कोमल है। यहाँ 'योग्य योग्येन योजयेत्' परिपाटी लागू होती है। मल्लिनाथ के अनुसार दृष्टान्त अलङ्कार, विद्याधर ने रुद्रट की परिभाषा 'समानान्यादयौ स्फुटमनुगतात् स्वल्पदृष्टान्तौ निर्दिश्येते यस्मिन्नुभयन्यासः स विज्ञेयः' के अनुसार यहाँ उभयन्यास अलङ्कार का निर्देश किया है ॥ ५८ ॥

अभेदि यस्त्वद्दिवा दिवानिशं प्रियः प्रियेणानुगुणशीलकः ।
सहानुगा तत्र पयोनिधौ कृशोदरि ! क्रीड यथामनोरथम् ॥५९॥

जीवातु—अभेदीति । हे कृशोदरि ! अनु महत्त्वानुरूपं रमणीयत्वं यस्य सोऽनुगुणशीलो यः पयसां निधिः स्वस्वामी वरुणः तेन प्रियः प्रियेण लक्ष्मीपतिना दिवा च निशा च दिवानिशमहोरात्रयोरित्यर्थः । द्वन्द्वैकवद्भावे अत्यन्तसंयोगे द्वितीया । अभेदि भेदितः । तत्र पयःपयोनिधौ क्षीराब्धौ अनुगता वरुणेन सह यथामनोरथं यथेच्छं क्रीड, लक्ष्मीनारायणवदिति भावः ॥ ५९ ॥

अन्वय—कृशोदरि, अनुगुणशीलक यः त्वद्दिवा प्रियः प्रियेण दिवानिशम् अभेदि, तत्र पयःपयोनिधौ अनुगता सह यथामनोरथं क्रीड।

हिन्दी—हे तनुमध्ये ( दमयन्ति ), महत्त्वानुरूप ( अत्यन्त मनोरम ) जिसका स्वर्गत्यागी लक्ष्मीवल्लभ ( विष्णु ) ने दिनरात सेवन किया, उस क्षीरसागर में इस ( वरुण ) के साथ अभिलाषानुसार केलि करो।

टिप्पणी—वरुण वरण का एक और औचित्य। उससे विवाह कर क्षीरसागर में यथेच्छ विहार का अवसर प्राप्त होगा। यह बड़ा लाभ है, क्योंकि क्षीरसागर स्वर्ग से भी रमणीय है। इसका प्रमाण यह है कि स्वयं लक्ष्मी के प्रियतम विष्णु ने लक्ष्मी के साथ वहीं विहार किया। यदि क्षीरसागर-विहार

जीवातु—तत' विमन आह—तदिति । ततस्माद् औत्सुक्यादद्य विश्रम्य मे मम दयालुरेधि भव, अद्यास्मद्गेहे निवासेन मामनुगृहाणेत्यर्थ । अस्तेर्लोटि सिपि 'हुझल्भ्यो हेधि', 'घ्वसोरेद्वावभ्यासलोपश्चे'त्येकार । तन्निवासस्य फलमाह—भवन्त विलोकत इति भवद्विलोकिनी सती दिन निनीषामि, त्वद्विलोकनेन दिन नेतुमिच्छामीत्यर्थ । मद्दर्शनात् कथ ते कालयापनमित्याशङ्क्याह-—न मत्प्रियो नल' पक्षिणा हूतहसेन नखैर्विलिख्य तथैव रूपेणाकारेण सम' सदृश आख्यायि किल, आख्यात खलु । ख्यात कर्मणि लुङ् । चिणो युगागम' । अतस्त्वद्दर्शनाद् दिन नेष्यामि । सदृशदर्शनादिना कालविनोदन साधनत्वाद्वियोगिनामिति प्रागेवोक्तमनुसन्धेयम् ॥ ६६ ॥

अन्वय—तत् अद्य विश्रम्य मे दयालु एधि, भवद्विलोकिनी दिन निनीषामि, पक्षिणा नखै विलिख्य स मत्प्रिय तथा एव रूपेण सम' आख्यायि किल ।

हिन्दी—सो आज विश्राम करके मुझ पर दयालु हो जाइए, आप ( सम्मुख स्थित नल ) को देखती दिन व्यतीत करना चाहती हूँ, ( कारण कि ) पक्षी हस ने नखो द्वारा अंकित करके वह मेरा ( दमयन्ती का ) प्रिय ( नल ) वैसा ही आकार मे ( आपके ) सदृश ही बताया था ।

टिप्पणी—सखी बताया कि नल अब ऐसी बाते न करें, जो दमयन्ती को व्यथित करती हैं । यह उनकी बडी दया होगी । दमयन्ती की इच्छा यह है कि सम्मुख उपस्थित ूत ( नल ) को देख-देख कर ही यह पहाड-सा दिन व्यतीत कर लें । दमयन्ती जान गयी हैं कि दूत नल ही हैं, क्योकि स्वर्णहस ने नखो से जो चित्र बनाया था, वह पूर्णतया ऐसा ही था । विद्याधर के अनुसार उपमा और काव्यलिंग ॥ ६६ ॥

दृशोर्द्वयी ते विधिनास्ति वञ्चिता मुखेन्दुलक्ष्मी तव यन्न वीक्षते ।
अमावपि श्वस्तदिमा नलानने विलोक्य साफल्यमुपैतु जन्मन ॥६७॥

जीवातु—अद्येह विश्रामे न केवल ममैव साफल्य किन्तु तवापीत्याह—दृशोरिति । सौम्य ! विधिना स्रष्टा ते दृशोर्द्वयी वञ्चितास्ति विफलीकृता वर्तते । यद् यस्मात् तव मुखेन्दुलक्ष्मी न वीक्षते स्वमुखस्य स्वचक्षुषा द्रष्टुमशक्यत्वादिति भाव । ततस्मादसौ ते दृग्द्वय्यपि श्व परेद्युनि इमां त्वन्मुख-

लक्ष्मीं नलानने विलोक्य उभयनिष्ठत्वात् समानधर्मण्येति भावः। जन्मनः साफल्यमुपैतु। अत्र दूते सुरबुद्ध्या दूतनलमुखलक्ष्म्योर्भेदेऽप्यभेदोक्तेरतिशयोक्तिर्भेदः॥ ६७॥

अन्वय—विधिना ते दृशौ द्वयी वञ्चिता अस्ति यत् तव मुखेन्दुलक्ष्मीं न दीव्यते, तत् श्वः असौ अपि इमां नलानने विलोक्य जन्मसाफल्यम् उपैतु।

हिन्दी – विधाता ने तेरे ( दूत के ) नेत्र युगल को विफलता दी है, क्योंकि वह ( नेत्रयुगल ) तुम्हारे मुखचन्द्र की शोभा को नहीं देख पा रहा है, सो कल वह ( नेत्र युगल ) भी इस ( शोभा ) को नल के मुख में देखकर जन्म की सफलता को प्राप्त करे।

टिप्पणी—दमयन्ती के आकृष्ट होने का कारण नल की असामान्य रूपश्री है। सखी ने बताया कि अब तक उपस्थित व्यक्ति के नेत्र विफल हैं, थोड़ी प्रतीक्षा कल तक कर लें, कल स्वयंवर में जब नल की उस मुखचन्द्रश्री को देखेंगे, तब सफल होंगे। भाव यह कि नल को देखकर ही इस उत्कर्ष आकर्षण का कारण जाना जा सकेगा। तात्पर्य यह है कि उपस्थित व्यक्ति नल है, उसके नेत्रों ने तो स्वयम् उसका रूप देखा न होगा, क्योंकि स्वयम् अपने नेत्रों से अपने को नहीं देखा जा सकता। यहाँ यह भी सखी ने स्पष्ट कर दिया कि अब यह अप्रकट नहीं रह गया है कि दूत नल ही है। विद्याधर ने हेत्वतिशयोक्ति का निर्देश किया है और मल्लिनाथ ने अभेद कथन रूपा अतिशयोक्ति का, क्योंकि दूत में सुरबुद्धि के कारण दूत और नल की मुख-लक्ष्मी में भेद है॥ ६७॥

ममैव पाणीकरणेऽग्निसाक्षिकं प्रसङ्गसम्पादितमङ्ग! सङ्गतम्।
न हा! सहाधीतिधृतं स्पृहा कथं तवार्यपुत्रीयमजय्यमर्जितुम्॥६८॥

जीवातु—ममैवेति। किञ्च अङ्ग! भो! मम पाणीकरणे पाणिग्रहण एव 'नित्यं हस्ते पाणावुपयमने' इति पाणौ शब्दस्य गतित्वात् 'कुगतिप्रादयः' इति समासः। अग्निसाक्षिकं यथा तथा विवाहाग्निसन्निधावेवेत्यर्थः। प्रसङ्गात् स्वयंवरप्रसङ्गात् सम्पादितं सगतमुभयोरानुरूप्याद्युक्तम्। आर्ययोः श्वशुरयोः पुत्र आर्यपुत्रो भर्ता नलः तदीयमार्यपुत्रीयं, 'वृद्धाच्छः' न जीर्यतीत्यजय्यं सगतं राममुग्रीवयोरिव स्थिरसख्यमित्यर्थः। 'अजय्यं सगत'मिति [illegible]

निपात । अर्जितु सम्पादयितु सहाधीति सब्रह्मचारिता वा धारयतीति धृत सारूप्यभृदित्यर्थ । धृधातो क्विप् । तस्य तव स्पृहा क्य नास्ति । हेति विषादे । सर्वथा स्पृहणीया तत्सगतिरित्यर्थ ॥ ६८ ॥

अन्वय.—अङ्ग, मम पाणीकरणे एव अग्निसाक्षिक प्रसङ्गसपादित सगतम्, हा, सहाधीतिधृत तव आर्यपुत्रीयम् अजयम् अर्जयितु स्पृहा क्य न ?

हिन्दी—हे सौम्यदूत, मेरे ( दमयन्ती के ) विवाह समय मे ही अग्नि का साक्षित्व अमगत सपन्न होकर ( नल के साथ ) सगत ( दृढ मैत्री ) हो जायेगा, खेद है कि कुलशील रूप मे समान तुम्हारी ( दूत की ) आर्यपुत्र ( नल ) की मैत्री पा लेने की आकाक्षा क्यों नही है ?

टिप्पणी—भाव यह है कि अग्नि आदि का दूतकार्य करने आया व्यक्ति स्वयवर समय उपस्थित रहने से नल की मैत्री—सगति भी पा जायेगा । वह कुल शील रूप में नल के समान है, अत उसके मन में नल-मैत्री की आकाक्षा होनी ही चाहिए, क्योंकि 'समानशीलव्यसनेषु सख्यम् ।' खेद यही है कि ऐसी इच्छा होने में उपस्थित व्यक्ति को सकोच क्यों है ? सकेत यह भी है कि एक-एक दिशा के स्वामी इन्द्रादि की मैत्री प्राप्त करने के लिए जब ऐसा कार्य उपस्थित व्यक्ति कर रहा है तो अष्टलोकपालात्म राजा नल के लिए वह कार्य क्यो नहीं करता ? एक दिशा के स्वामी की तुलना मे आठ दिशाओ के स्वामी की मैत्री अधिक काम्य होनी चाहिए। यह तात्पर्य भी है कि कल स्वयवर होते ही जिस अग्नि का दूतत्व उपस्थित व्यक्ति कर रहा है, उसी अग्नि की साक्षी मे दमयन्ती-नल का उचित सबध सम्पन्न हो जायगा, उपस्थित व्यक्ति को भी रूप कुल शील में सम होने के कारण नल से मैत्री कर लेनी चाहिए । विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास ॥ ६८ ॥

दिगीशवृन्दाशं न कथञ्चन त्वया कदर्थनीयास्मि कृतोऽयमञ्जलि ।
प्रसद्यता नाद्य निगाद्यमीदृश दधे दृशौ बाष्पभरास्पदे भृशम् ॥६९॥

जीवातु—दिगीश्वरेति । किञ्चाह त्वया दिगीश्वरार्थं कथञ्चनापि कदर्थनीया निबन्धनीया नास्मि, अयमञ्जलि कृत प्रार्थये त्वामित्यर्थ । प्रसद्यतां प्रसन्नेन भूयता, भावे लोट् । अद्य ईदृश दिगीशसन्देशरूप न निगाद्य न वाच्यम्, 'ऋहलोर्ण्यत्' 'गदमदे'त्यादिनानुपसर्गादेव यतो विधानात् । किं

बहुना—नृप बाष्पस्रोतस्वे अश्रुवेगाश्रयौ दृशौ दधे धारयामि रोदिमीत्यर्थः । नैव दुःखकर्तुमुचितमिति भावः ॥ ६९ ॥

अन्वय—त्वया दिगीश्वरार्थं कथञ्चन न कदर्थनीया अस्मि, अयम् अञ्जलिः कृतः, प्रसद्यताम्, अद्य ईदृशं न निगादयन् नृप बाष्पस्रोतस्वे दृशौ दधे ।

हिन्दी—तुम ( दूत ) दिक्पालों के निमित्त किसी प्रकार मुझ (दमयन्ती) को पीड़ित मत करो, हाथ जोड़ती हूँ, प्रसन्न होओ, आज ऐसा न कहो, मैं —नदिक आँसुओं के प्रवाह से युक्त नेत्र धारण किये हूँ।

टिप्पणी—सखी ने कहा कि दूत, अब तुम दया करके ऐसी अप्रिय बातें न करो, दमयन्ती हाथ जोड़े, आँसू भरे विनय कर रही है। पाणिग्रहण की मङ्गलवेला में ऐसी रुलाने वाली, अप्रिय, अशुभ बातें कहना किसी प्रकार उचित नहीं है। शुभसमय में अशुभ वचन अच्छा नहीं होता। विद्याधर के अनुसार वैन्द भावोदय अलंकार ॥ ६९ ॥

वृणे दिगीशानिति का कथा तथा त्वयीति नेच्छे नलभामपीहया ।
सतीव्रतेऽग्नौ तृणयामि जीवितं स्मरस्तु किं वस्तु तदस्तु भस्म यः ॥७०॥

जीवातु—वृणे इति । किञ्च दिगीशान् वृणे इति का कथा, अत्यन्ता-सम्भावितमित्यर्थः । तथा हि—नलस्य भा कान्तिमपि त्वन्निष्ठामिति शेषः । त्वयीति त्वयि परपुरुषे स्थिते इति हेतो तथेहया तादृगनुरागेण नेच्छे। इह त्वयि या नलस्य भा तां नलभामिति केचित् योजयन्ति। तन्त्वेव सुरापदयोरत्यन्तविरोधं दर्शयितुमाह—सतीव्रते पातिव्रत्ये एवाग्नौ जीवितं तृणयामि तृणीकरोमि, जीवितात्स्पृहापि पतिव्रतानां न कुत्रचिद्भवतीति भावः । स्मर-त्रासं तु दूरापास्तमित्याह—स्मरस्तु तत्प्रसिद्धः किं वस्त्ववस्तुकः पदार्थो भवेत् न कोऽपीत्यर्थः । कुत यः स्मरो भस्म भस्मीभूत वर्तेत जीवितो सोऽपि तुच्छ किं करिष्यतीत्यर्थः । चारित्र्यप्रधाना सन्तो न किञ्चिद्गणयन्तीति भावः ॥

अन्वय—दिगीशान् वृणे इति का कथा, नलभाम् अपि त्वयि इति ईहया न ईक्षे, सतीव्रते अग्नौ जीवितं तृणयामि, स्मरः तु किं वस्तु, यः भस्म ।

हिन्दी—दिक्पालों को वरूँ—इसकी तो कथा ( कहनी ) ही क्या, नल की आभावाले तुम को भी मैं वैसी इच्छा ( अनुराग ) से नहीं देखती। सती-

व्रतपालन में मैं आग में जीवन को तृण समान झोंक सकती हूँ, काम ( 'स्मर' अर्थात् स्मरणशेष—मृत ) क्या पदार्थ है, जो भस्ममात्र है।

टिप्पणी—सखी ने कहा कि दमयन्ती तो नल समान उपस्थित व्यक्ति के प्रति भी अनुराग दृष्टि नहीं रखती, दिक्पालों के वरण की तो बात ही असंभव है। पातिव्रत की रक्षा में वह तृण-समान जीवन होम देगी, काम भय उसे नहीं है। काम तो स्वयं मृत है, भस्ममात्रावशेष। उससे डरने का तो कोई कारण ही नहीं है। जो आग में घुस सकता है, वह भस्म से क्या डरेगा? विद्याधर के अनुसार रूपक और छेकानुप्रास ॥ ७० ॥

न्यवेशि रत्नत्रितये जिनेन यः स धर्मचिन्तामणिरुज्झितो यया।
कपालिकोपानलभस्मनः कृते तदेव भस्म स्वकुले स्तृतं तया ॥७१॥

जीवातु—न्यवेशीति। हे सौम्य! यो धर्माख्य चिन्तामणिर्जिनेन देवेन अर्हता रत्नत्रितये जैनपरिभाषया सद्दर्शनज्ञानवृत्ताख्ये रत्नत्रये न्यवेशि निवेशितः 'सद्दर्शनज्ञानवृत्तानि धर्मं धर्मेश्वरा विदु'रिति तैरुक्तत्वात्। विशेर्ण्यन्तात् कर्मणि लुङ्। स धर्मचिन्तामणिः यया स्त्रिया कपालिनो हरस्य तत्कोपानलभस्मनः तद्रूपस्य कामस्य कृते, कृत इति तादर्थ्येऽव्ययम्। उज्झितस्त्यक्तः तया स्त्रिया तदेव भस्म स्वकुले स्तृतं विस्तृतम्। कामाख्यभस्मान्वतया चरित्रत्यागिन्या स्त्रिया स्वकुलमेव भस्मसात् कृतं भवेदित्यर्थः। अतो नलैकव्रताया ममाग्रे महेन्द्रादिनामग्रहणमपि न कार्यमिति भावः ॥ ७१ ॥

अन्वय—जिनेन रत्नत्रितये यः धर्मचिन्तामणिः न्यवेशि, सः यया कपालिकोपानलभस्मनः कृते उज्झितः, तया तत् एव भस्म स्वकुले स्तृतम्।

हिन्दी—जिन ( अर्हत् ) ने तीन रत्नों ( सद्दृष्टि, सद्-ज्ञान, सद्वृत्ति ) में जिस धर्म रूप चिन्तामणि का निवेश किया है, उसे जिस ( स्त्री ) ने कपालधारण करने वाले ( शिव ) के क्रोधाग्नि की भस्म ( काम ) के निमित्त छोड़ दिया, उस ( स्त्री ) ने वही भस्म अपने कुल पर डाल दी।

टिप्पणी—जिस प्रकार कोई नारी श्रेष्ठ चिन्तामणि ( विष्णु के वक्षस्थल पर स्थितमणि ) को एक सामान्य मुण्डधारी के डर से छोड़कर भस्म का आश्रय दे, वह निन्दनीय होती है, उसी प्रकार वह नारी भी कुलकलंकिनी है जो कामरूप शिवकोपाग्नि की भस्म के लिए चिन्तामणि तुल्य सद्गुण

अर्थात् सच्चारित्र का त्याग कर देती है। कोई उन्मादी ही राख के लिए मणि का त्याग करता है। यह एक प्रकार से उज्ज्वल वस्त्र पर ही भस्म फेंक कर उसे कलंकित करना है। दमयन्ती मदननीति से चिन्तामणि तुल्य पातिव्रत का त्याग नहीं कर सकती। 'कपालिकोपानलभस्म' का अर्थ काम तो है ही, साथ ही 'कपाली' का प्रयोग अकिंचन भिक्षु का संकेत देता है। एक अकिंचन की भस्म के लिए रत्नत्याग महामूर्खता ही है। नारायण पंडित ने 'जिन' का अर्थ बुद्ध किया है। सामान्यतः 'बुद्ध' और 'जिन' दो धर्मसंस्थापक हैं, जिनके धर्म क्रमशः बौद्धधर्म और जैनधर्म कहाते हैं। बौद्धधर्म के अनुसार 'रत्नत्रितय' अथवा 'त्रिरत्न' हैं—( १ ) बुद्ध ( २ ) धर्म और ( ३ ) संघ। सद्दृष्टि, सद् ज्ञान और सद्वृत्ति जैनपरिभाषा के अनुसार रत्नत्रितय हैं। श्लोक का भाव यह है एकनिष्ठ दमयन्ती दिक्पालों को थोड़ा भी प्रश्रय न देगी। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास ॥ ७१ ॥

निपीय पीयूषरसौरसीरसौ गिरः स्वकन्दर्पहुताशनाहुतीः ।
कृतान्तदूतं न तदा यथोदितं कृतान्तमेव स्वममन्यतादयम् ॥ ७२ ॥

जीवातु—निपीयेति। असौ नलः पीयूषरसस्यामृतरसस्य उरसा निर्मिता औरसी आत्मजा इत्यौरसीरियर्थः। 'उरसोऽण् चे'त्यणप्रत्ययः। सञ्ज्ञाविषयादन्यत्रापि नियम इति काशिका। स्वकन्दर्पहुताशनस्य निजकामाग्नेराहुतीरुद्दीपनीगिरो भैमीवाक्यानि निपीय स्वमात्मानं तदा भैम्या यथोदितं यथोक्तं तदनतिक्रमणेनेत्यर्थः। 'यथासादृश्ये' इत्यव्ययीभावः। कृतान्तदूतं नामन्यत किन्त्वदयं निर्दयं यथा तथा स्वं कृतान्तमेवामन्यत। दूतधर्मत्वात् निर्दाक्षिण्य वस्यात्मीयस्य इत्यर्थः ॥ ७२ ॥

अन्वय—असौ पीयूषरसौरसीः स्वकन्दर्पहुताशनाहुतीः गिरः निपीय स्वं तदा यथा उदितं कृतान्तदूतं न अदयं कृतान्तम् एव अमन्यत।

हिन्दी—इस ( नल ) ने अमृतरस की पुत्रियों और अपने काम रूप अग्नि की आहुतिस्वरूप ( दमयन्ती ) की वाणी का पान कर ( मधुर और उद्दीप्त करने वाले वचन सुनकर ) अपने को ( नल को ) उस ( दमयन्ती ) के कथन के अनुसार यमराज का दूत नहीं, दयाहीन यम ही माना।

स्वविग्रहेषु आहवनीयादिषु स्वयमेव हुत स्वाश स्वदेवताक हविर्येन स सार्व कामिक सर्वकामिक सर्वकामप्रयोजनक, 'प्रयोजनमि'ति ठक्। क्रतु विधत्ते यदि तदा स वैदिको वेदावगतो विधिरनुष्ठान कथ तु मिथ्यास्तु निष्फल स्यात्। अत्र स्वशब्दत्रयेण क्रमादग्नेरेव कर्तृदेवताहवनीयादिरूपताप्रतिपादनात् कर्मणि प्रमादानवकाश सूचित। तस्माद्वेदप्रामाण्यादनलसादक्षीति सिद्धमिति भाव ॥ ७५ ॥

अन्वय —शिखी त्वदवाप्तिकामना विनाय स्वमूर्तिषु स्वय हुतस्वाशहवि यदि सार्वकामिक क्रतु विधत्ते, स वैदिकः विधि कथ मिथ्या अस्तु ?

हिन्दी—अग्नि तुम ( दमयन्ती ) को प्राप्त करने की कामना करके अपनी मूर्त्तियों ( आहवनीय स्वावयवों ) मे स्वय ही अपनी अशमूत हवि होम कर यदि समस्त कामना पूर्ण करने वाला यज्ञ करे, तो वह वेद विहित विधि कैसे झूठी पडेगी ?

टिप्पणी—*अग्नि के तीन श्रौत रूप माने गये हैं—दक्षिणाग्नि, गार्हपत्याग्नि* और आहवनीयाग्नि। ये अग्नि की मूर्तियाँ हैं। 'सार्वकामिक यज्ञ' मे अपना अश प्राप्त कर अग्नि यजमान को अभीष्ट फल देता है। यह वेदोक्त विधि है, जिसको अप्रमाणित नही किया जा सकता। नल दमयती के समुख तर्क रखता है कि यदि स्वयम् अग्नि ही यजमान, देव और आहवनीय होकर दमयन्ती के निमित्त सार्वकामिक यज्ञ करेगा तो उसे प्राप्त कर लेगा, उसे कोई रोक नहीं सकेगा। अच्छा है कि दमयन्ती अग्नि का वरण स्वेच्छया कर ले। जो दूसरे को देता है, वह स्वय यज्ञ फल और सरलता से प्राप्त कर लेगा। विद्याधर के अनुसार काव्यलिंग ॥ ७५ ॥

सदा तदाशामधितिष्ठन कर वर प्रदातु बलिनाद्बलादपि।
मुनेरगम्याद् वृणुते म धर्मराड् यदित्वदाप्ति भण का तदा गति' ॥७६॥

जीवातु—सदेति। स धर्मराड् सदा सर्वदा तस्य धर्मराजस्याशा दिशम्, दक्षिणामधितिष्ठतोऽधिवसत। अत एव बलादपि करमेव कर बलि प्रदातु बलितात् प्रवृत्तादगस्त्या मुनेस्त्वदाप्ति त्वत्प्राप्ति वृणुते यदि, तदा का गति ? भण। वाक्यार्थ कर्म॥ ७६ ॥

अन्वय—सः धर्मराट् यदि सदा तदाशाम् अधितिष्ठत् बलात् अपि वर करं प्रदातु वलितात् मुने आगस्त्यात् त्वदाप्ति वृणुते, मा—तदा का गति ?

हिन्दी—वह धर्मराज ( यम ) यदि सदा उसकी दिशा ( दक्षिण दिशा ) में वास करते बलपूर्वक ( नारायण के अनुसार 'स्वेच्छया' ) भी वर (दमयन्ती-प्राप्ति ) कर ( राज भाग ) देने को प्रवृत्त मुनि अगस्त्य से तेरी (दमयन्ती की) प्राप्ति माँगता है, बता, तब क्या गति ( परिणाम ) होगी ?

टिप्पणी—यमराज के हाथों पड़ने से भी दमयन्ती विवश है, क्योंकि यम की दक्षिण दिशा में मुनि अगस्त्य वास करते हैं। इस दृष्टि से यम के प्रदेश में रहने के कारण मुनि राजदाय कर अवश्य देते होंगे। यदि उस कर के रूप में यम ने दमयन्ती को माँगा तो मुनि अगस्त्य वह वर-कर देंगे ही। और अगस्त्य को रोकनेवाला कोई है नहीं, अत दमयन्ती को धर्मराज की पत्नी बनना ही होगा। इस आधार पर नल का तर्क समत मत यही है कि दमयन्ती स्वेच्छया यम वरण कर ले। विद्याधर के अनुसार रूपक अलङ्कार ॥ ९६ ॥

क्रतो कृते जाग्रति वेत्ति क कति प्रभोरपां वेश्मनि कामधेनवः ।
त्वदर्थमेकामपि याचते स चेत् प्रचेतसः पाणिगतैव वर्तसे ॥९७॥

जीवातु—क्रतोरिति। किञ्च क्रतो कृते क्रत्वर्थमपां प्रभो वरुणस्य वेश्मनि कति कामधेनवो जाग्रति वर्तन्ते को वेत्ति असङ्ख्याका सन्तीत्यर्थः। स वरुणस्त्वदर्थं त्वन्निमित्तं तन्मेकामपि गा याचते चेत्, दमयन्तीं देहीति प्रार्थयते चेत् तर्हि प्रचेतसो वरुणस्य पाणिगतैव वर्तसे। तदा कस्त्वा मोचयिष्यतीति भाव ॥ ९७ ॥

अन्वय—अपां प्रभो वेश्मनि क्रतो कृते कति कामधेनव जाग्रति—क वेत्ति ? स त्वदर्थम् एकाम् अपि याचते चेत् प्रचेतसः पाणिगता एव वर्तसे।

हिन्दी—जल के स्वामी ( वरुण ) के गृह में यज्ञ के निमित्त कितनी कामधेनुएँ हैं—कौन जानता है ? वह (वरुण) तेरे निमित्त यदि एक (कामधेनु) में भी याचना करे तो तू प्रचेता ( वरुण ) के हाथों में ही होगी।

टिप्पणी—यज्ञ निमित्त जलवास में स्थित अनेक कामधेनुओं में से एक से भी वरुण ने दमयन्ती के निमित्त याचना की तो उसे वरुण का पाणिग्रहण करना ही होगा, क्योंकि कामधेनु का दिया वर अमोघ है। कोई नहीं रोक

सकेगा उस स्थिति मे वरुण कर गता होने मे दमयन्ती को। अच्छा है, वह स्वय ही वरुण को स्वीकार ले। इस प्रकार एक एक श्लोक मे नल ने एक एक दिक्पाल की शक्ति का वर्णन कर यह सिद्ध कर दिया कि दमयन्ती को ये सब बलात् ले सकते हैं। उससे पूर्व कि ऐसी स्थिति उत्पन्न हो, उचित यही है कि दमयन्ती इन्द्र, अग्नि, यम, वरुण मे से किसी एक का स्वेच्छया वरण कर ले। दूसरा कोई उपाय नहीं है। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार अनुप्रास।७७।

न सन्निधात्री यदि विघ्नसिद्धये पतिव्रता पत्युरनिच्छया शची।
स एव राजव्रजवैशसात् कुत परस्परस्पर्द्धिवरः स्वयवर.॥७८॥

जीवातु—नेति। किञ्च पतिव्रता शची पत्युरिन्द्रस्यानिच्छया असम्मत्या कारणेन विघ्नसिद्धये स्वयवरविघातार्थं सन्निहिता न यदि=न स्यात् चेत्। विशसति हिनस्तीति विशसो हिंसक, पचाद्यच्। तस्य कर्म वैशस, युवादित्वादण् प्रत्यय। राजव्रजस्य राजन्यकस्य वैशसान्मियो विरोधाद्धेतो परस्परस्पर्धिनोऽन्योन्यसङ्घर्षिणो वरा वोढारो यस्मिन् स तथोक्त स्वयवर एव कुत कुतस्तरा नलवरणमिति भाव। स्वयवरे शचीसन्निधानादविघ्नसिद्धिरिति शास्त्रम्। तथा च रघुवशे—'सान्निध्ययोगात् किल तत्र शच्या स्वयवरक्षोमकृतामभाव' इति॥ ७८॥

अन्वय—पतिव्रता शची पत्यु अनिच्छया विघ्नसिद्धये न सन्निधात्री, राजव्रजवैशसात् परस्परस्पर्द्धिवर स स्वयवर एव कुत ?

हिन्दी—पतिव्रता शची (इन्द्राणी) पति की अनिच्छा से यदि विघ्न उपस्थित करने के लिए (स्वयवर मे उपस्थित होने को) उद्यत न हो तो राजाओं की कलह जनित हिंसा के कारण अन्योन्य की स्पर्धा करते वरो से युक्त वह स्वयवर ही कहाँ होगा ?

टिप्पणी—(७४-७७) चार श्लोकों में भेदनीति का प्रयोग कर नल इस श्लोक मे दण्डनीति का भय दिखाता है। यह माना जाता है कि स्वयवर मे शची की उपस्थिति से विघ्न शान्ति होती है। इन्द्र का दमयन्ती द्वारा अनादर हुआ है, यह जान कर शची यदि स्वयवर मे उपस्थित ही न होगी तो विघ्न पड़ेगा। स्वयवर मे एकत्र राजा परस्पर स्पर्धा मे लड मरेंगे। हत्या-मारकाट-ध्वस हो जायेगा। दमयन्ती को स्वय वरने का अवसर ही न मिलेगा।

स्वयवर हो ही न सकेगा, नल का स्वेच्छया वरण तो दूर की बात है जैसा कि ६१-६६ श्लोकों में इच्छा प्रकट हुई है। विवाह में गौरी और स्वयवर में पक्षी का सान्निध्य प्राचीन परम्परा है। कालिदास ने 'रघुवंश' ( ७।३ ) में लिखा है कि पक्षी के सान्निध्य से स्वयवर क्षोभकारियों का वहाँ अभाव रहा। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और हेतु अलंकार ॥ ७८ ॥

निजस्य वृत्तान्तमजानता मिथो मुखस्य रोषात् परुषाणि जल्पतः ।
नृपैः किमिच्छत्रकदण्डताण्डवं भुजाभुजि क्षोणिभुजां दिदृक्षसे ॥७९॥

जीवातु—निजस्येति । मिथो रोषात् परुषाणि जल्पतो निजस्य मुखस्य वदनस्य वृत्तान्तमजानता रोषान्ध्यात् स्वोक्तमप्यविजानता क्षोणिभुजा सम्बन्धि भग्नच्छत्रा सायुधभङ्गेनापनीतच्छत्रा ये दण्डास्तेषा ताण्डवं दण्डैव नृप युद्ध दण्डताण्डवं । तथा तेषामपि भङ्गे भुजाभ्यां भुजाभ्यां प्रवृत्तं युद्धं भुजाभुजि युद्धं च तस्मान्नार्थत्वात् च-शब्दाप्रयोगः 'तत्र तेनेदमिति सरूपे' इति बहुव्रीहिः विच् कर्मव्यतिहारे इतीन्द्र सच । तिष्ठद्गुप्रभृतित्वादव्ययीभावसंज्ञा । दिदृक्षसे द्रष्टुमिच्छसि 'ज्ञाश्रुस्मृदृशां सनः' इत्यात्मनेपदम् ॥ ७९ ॥

अन्वय —किं रोषात् मिथः परुषाणि जल्पतः निजस्य मुखस्य वृत्तान्तम् अजानता क्षोणिभुजाम् अच्छत्रकदण्डताण्डवं भुजाभुजि नृपैः दिदृक्षसे ?

हिन्दी—क्या क्रोध से परस्पर कठोर वाक्य कहते, अपने मुखों से क्या कहा जा रहा है—यह न जानते पृथ्वीपालों ( राजाओं ) का छत्रों के दण्डों के ताण्डव से परिपूर्ण बाहुयुद्ध देखने की इच्छा कर रही हो ?

टिप्पणी—पक्षी के न आने से ऐसा विघ्न और कलह उपस्थित होगा कि स्वयवर सम्भव न रह कर युद्ध भूमि बन जायेगा, जिसमें राजागण क्रोध में गालियाँ बकते, टूटे छत्रों के दण्डों से और भुजाओं से परस्पर लड़ मरेंगे। इस स्थिति में नल को वरने का अवसर ही न मिलेगा। नल ने दमयन्ती के सम्मुख सिद्ध कर दिया कि क्या वह ऐसा चाहती है ? क्या वह राजाओं का युद्ध देखने की इच्छुक है, स्वयवर की नहीं ? विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलंकार छेकानुप्रास ॥ ७९ ॥

असार्थयन् मासि पूर्णे शिखिन ज्वलेद्रूपा चेद्वपुषा तु नानलः ।
अलं नलं कर्तुमनग्निसाक्षिकी विधिं विवाहे तव सारसाक्षि ! किम् ॥८०॥

जीवातु–अपार्थयन्निति ।हे सारसाक्षि ! सरोरुहाक्षि ! 'सारसं सरसीरुहम्' इत्यमरः । तव विवाहे अनलोऽग्नि याज्ञिकस्य फूत्कृतिश्रम याजकफूत्कृतिश्रम सनिर्घनप्रयासमपार्थयन् व्यर्थयन् रुषा रोषेणैव ज्वलेत् वपुषा स्वरूपेण तु न ज्वलेच्चेद् तदा नल अग्न्यभावादग्निसाक्षिको न भवतीत्यनग्निसाक्षिकस्त कं विधिमनुष्ठानं कर्तुमलं शक्त न कञ्चिदित्यर्थ ॥ ८० ॥

अन्वय —याज्ञिकफूत्कृतिश्रमम् अपार्थयन् अनल चेद् रुषा ज्वलेत् वपुषा तु न, हे सारसाक्षि, अनग्निसाक्षिक नल कं विधिं कर्तुम् अलम् ?

हिन्दी—यज्ञकर्ताओ के फूंक मार कर प्रज्वलित करने के परिश्रम को व्यर्थ करता अग्नि यदि रोष से जलने लगे, शरीर से नही तो हे कमलनयने, अग्नि की साक्षी से रहित नल किस विधि के सपादन मे समर्थ होगा ?

टिप्पणी—पूर्वश्लोक मे इन्द्र के क्रुद्ध होने से सभावित दण्ड का रूप उपस्थित कर नल यहाँ अग्नि के क्रुद्ध होने पर सभावित दण्ड का भय उपस्थित कर रहा है । 'विवाह अग्निसाक्षिक'—विवाह अग्नि की साक्षी में होता है, घूम की साक्षी मे नही । यदि अनादृत अग्निदेव क्रोध मे जलकर ज्वाला रूप मे प्रकट हो ही नही तो होमादि विधि हो ही नही सकेगी, बेचारा नल विवाह मे किस रीति का आश्रय लेगा ? अग्नि के क्रुद्ध होने पर विवाह-विधि ही न हो सकेगी । विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और उपमालकार ॥ ८० ॥

पतिवराया कुलज वरस्य वा यम कमप्याचरितातिथिं यदि ।
कथ न गन्ता विफलीभविष्णुतां स्वयवर साध्वि ! समृद्धिमानपि ॥८१॥

जीवातु–पतिवराया इति । किञ्च यमोऽन्तक पतिं वृणीत इति पतिवरा वधू । 'मज्ञाया भृतृवृ' इत्यादिना खच् 'अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम्' । तस्या वरस्य वोढुर्वा कुलज कमपि । जनमतिथिमभ्यागतमाचरिता यदि मारयिष्यति चेदित्यर्थ । 'अनद्यतने लुट्' । हे साध्वि ! समृद्धिमान् सर्वसाधनसम्पन्नोऽपि स्वयं व्रियते अस्मिन्निति स्वयवर स्वयवरकर्म । 'ग्रहवृदृनिश्चिगमश्चे'त्यप्प्रत्यय । विफलीभविष्णुता 'भुवश्च' इति इष्णुच्प्रत्यय । कथ न गन्ता, गमिष्यत्येवेत्यर्थ । गमेर्लुट् । वृथा नलैकासक्तिनिरतासीति भाव ॥ ८१ ॥

अन्वय —यदि यम पतिवराया वरस्य वा कम् अपि कुलजम् अतिथिम् आचरिता साध्वि, समृद्धिमान् अपि स्वयवर कथ विफलीभविष्णुता न गन्ता ?

हिन्दी—यदि यम पति का वरण करनेवाली ( दुहिन-दमयन्ती ) अथवा वर ( दूल्हा-नल ) के कुल ( वंश ) के किसी व्यक्ति को ( अपना ) अतिथि बना लेंगे ( मार देंगे ) तो हे पतिव्रते, समृद्धिपूर्ण ( सम्पन्न ) भी स्वयंवर क्यों निष्फल न हो जायेगा ?

टिप्पणी—यम मृत्यु के स्वामी हैं, उनके अनादर का फल दमयन्ती को यह प्राप्त हो सकता है कि स्वयंवर होते-होते नल अथवा दमयन्ती का कोई पारिवारिक जन यम की इच्छा से मृत्यु को प्राप्त हो जाय। ऐसी स्थिति में स्वयंवर निष्फल रह जायेगा। अतः उचित है कि दमयन्ती यम का ही वरण कर ले। क्यों किसी आत्मीय की मृत्यु चाहती है। विद्याधर के अनुसार हेतु अलंकार॥ ८१॥

अपां पतिः स्वामितया परः सुरः स तां निषेधेद्यदि नैषधक्रुधा।
नलाय लोभायतपाणयेऽपि ततु पिता कथं त्वां वद सम्प्रदास्यते॥८२॥

जीवातु—अपामिति। हे साध्वि! अपां पतिः स प्रसिद्धः परः सुरः स्वामितया अप्पतित्वान्नैषधे नले क्रुधा कोपेन तां अपो निषेधेत् प्रतिबध्नीयात् यदि तर्हि लोभेन आयतपाणये प्रसारितहस्तायापि लौल्याज्जल विना विप्रसृतेऽपीत्यर्थः। नलाय पिता भीमस्त्वां कथं सम्प्रदास्यते न कथञ्चि-दित्यर्थः। वद। वाक्यार्थं कर्म॥ ८२॥

अन्वय—स परः ( स्वामितया+अपरः विच्छेद में अपरः ) सुरः अपां पतिः स्वामितया यदि नैषधक्रुधा तां निषेधेत् तद् वद, लोभायतपाणये (लोभात् ततपाणये) अपि नलाय पिता ( ते पिता ) त्वां कथं सम्प्रदास्यते।

हिन्दी—वह श्रेष्ठ देव जल स्वामी (वरुण) स्वामी होने के कारण (अधिकारी होने से ) यदि निषधराज ( नल ) पर क्रोध होने से उन ( जल ) का निषेध कर दे तो बोलो, लोभ से हाथ फैलाये भी नल को तुम्हारे पिता तुम ( दमयन्ती ) को कैसे देंगे ?

टिप्पणी—अनादर से क्रुद्ध हो जल के अधिकारी वरुण जल को रोक सकते हैं। तब भीमराज नल को अपनी कन्या का दान ही कैसे कर सकेंगे, क्योंकि बिना जल के कन्यादान तो शास्त्रसम्मत होता नहीं। अतः उचित है कि वरुण का अनादर न करके दमयन्ती उनका ही वरण कर ले। नारायण ने एक शंका

जीवातु—इमा इति। सा दमयन्ती इमास्तस्य दूतस्य गिरश्चेतसा विचिन्त्य पर्यालोच्य तथेति सम्प्रत्यय विश्वासमनामनाद। अथ निवारितावग्रहो निष्प्रतिबन्धो नीरनिर्झरे ययोस्ते दृशौ लोचने नभोनभस्यत्व श्रावणभाद्रपदत्वम्। 'नभा श्रावणिकश्च स, स्युर्नभस्यप्रौष्ठपदभाद्रपदा समा' इत्यमरः। अलम्भयत् प्रापयदित्युपमातिशयोक्तो। तत्र लभे प्राप्त्यर्थत्वेऽपि तदुपसर्जन-गत्यर्थविवक्षया 'गतिबुद्धी'त्यादिना अणिकर्तुं कर्मत्व, गत्युपसर्जनप्राप्त्यर्थत्वे तु कर्मत्व नास्त्येव। यथा माघे 'सित सितिम्ने'त्यत्र यदाह वामन—'लभेर्गत्यर्थत्वाण्णिच्यणौ कर्तुं कर्मत्वाकर्मत्वे' इति। लभेश्चेति नुमागम ॥ ८४ ॥

अन्वय—तस्य इमाः गिरः चेतसा विचिन्त्य सा तथा इति सम्प्रत्ययम् आससाद, निवारितावग्रहनीरनिर्झरे दृशौ नभोनभस्यत्वम् अलम्भयत्।

हिन्दी—उन ( नल ) के उपर्युक्त ( ७४-८२ ) वचनों का मन मे विचार करके उसे ( दमयन्ती को ) वैसा ही विश्वास हो गया और जिनसे जल-झरने का प्रतिबन्ध टूट गया है, ऐसे दोनों ( दमयन्ती के ) नयन 'सावन-भादों' बन गये।

टिप्पणी—नल के साम-दाम-दण्ड भेद की नीति से पुष्ट वचन सुनकर दमयन्ती की समझ में आ गया कि सचमुच देवों की इच्छा के विरुद्ध वह नल को नहीं पा सकती। इससे उसे इतना क्षोभ और दुःख हुआ कि उसके नेत्रों से धारा प्रवाह अश्रु-वर्षा होने लगी, ऐसी कि जैसे सावन-भादों मास में आकाश से अजस्र वर्षा होती है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ ८४ ॥

स्फुटोत्पलाभ्यामलिदम्पतीव तद्विलोचनाभ्यां कुचकुड्मलाशया।
निपत्य बिन्दू हृदि कज्जलाविलौ मणीव नीलौ तरलौ विलेसतु ॥८५॥

जीवातु—स्फुटेति। अथ कज्जलेनाञ्जनेनाविलौ मलिनौ बिन्दू अश्रुबिन्दू तद्विलोचनाभ्यामेव स्फुटोत्पलाभ्यामलिदम्पतीव भृङ्गमिथुनमिव कुचकुड्मल-योराशया लोभेन हृदि वक्षसि निपत्य तरलौ चञ्चलौ हारमध्यगौ नीलौ मणी इव इन्द्रनीलरत्ने इव। 'ईदादीनां प्रगृह्यत्वे मणीवादीनां प्रतिषेधो वक्तव्य' इत्युभयत्रापि 'प्रगृह्यत्वनिषेधात् सवर्णदीर्घ'। विलेसतु। विरेजतु। 'अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटी'त्येत्वाभ्यासलोपौ ॥ ८५ ॥

अन्वय —कज्जलाविलौ बिन्दू स्फुटोत्पलाभ्याम् अलिदम्पती इव कुचकुड्मलाशया तद्विलोचनाभ्यां हृदि निपत्य तरलौ नीलौ मणी इव विलेसतुः ।

हिन्दी—काजल से कलुषित दो अश्रुबिंदु खिले दो कमलों से भ्रमरदम्पती के तुल्य कुच रूप कलिका के अभिलाष से उस ( दमयन्ती ) के दोनों नेत्रों से वक्ष स्थल पर गिर कर दो तरल ( चचल ) नीलमणियों जैसे सुशोभित हुए।

टिप्पणी—काजल से काले, वर्तुल और विकसित दो कमलों जैसे दो नयनों से निकल कर कुचकलिकाओं पर पडे दो अश्रुओं का साम्य भ्रमरदम्पती से किया गया और वक्ष स्थित नीलमणि माला के सान्निध्य के कारण वे दो नीलमणियों के सदृश कहे गये। नेत्रों की खिले कमलों और कुचों की कलियों से सदृशता अत्यन्त स्वाभाविक है। भ्रमरदम्पती खिले कमलों का उपभोग कर खिलती कली के अभिलाषी होते ही हैं। तात्पर्य यह कि भ्रमर मिथुन के तुल्य दो आँसू छाती पर गिर कर विलसित होने लगे। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा-रूपक-उपमालङ्कार। चतुर्थ चरण के 'मणीव' का पदच्छेद दो प्रकार से किया जाता है—(१) मणी+इव, (२) मणी+व। मल्लिनाथ और नारायण ने मणी+इव को मान्यता दी है। सामान्यत 'ईदूदेद्द्विवचन प्रगृह्यम्' ( अष्टा० १।१।११ ) नियम से प्रगृह्य सज्ञा होने के कारण दीर्घसंधि नहीं होती, अत. 'ईदादीना प्रगृह्यत्वे मणीवादीना प्रतिषेधो वक्तव्य' के आधार पर दीर्घसंधि का औचित्य दोनों टीकाकारों ने स्वीकार किया है। नै० च० के निर्णयसागरीय सस्करण की पद टिप्पणी में इस समाधान को अनावश्यक बताया गया है। टिप्पणीकार की मान्यता है कि यहाँ मणी+व से ही कार्य चल जाता है, फिर ऐसी कल्पना व्यर्थ है। 'व' भी 'इव' के अर्थ का द्योतक है। ऐसे प्रयोग हैं—जैसे 'कादम्बखण्डितदलानि व पङ्कजानि।' महाकवि ने 'मणी इव' प्रयोग को ही सर्वत्र अच्छा माना है—'मणी इवोद्भिन्नमनोहरत्विषौ।' इस प्रकार प्रकृति भाव को मान्यता दी है। 'मणी इवोद्भिन्न मनोहरत्विषौ' इति महाकविप्रयोगे प्रकृतिभावदर्शनात् 'कादम्बखण्डितदलानि व पङ्कजानि' इत्यादि प्रयोगेषु इवार्थकवकारदर्शनात् 'मणीव' इत्यादौ तेन वकारेणैव निर्वाहे अस्य माघ्नानुक्तवार्तिकस्योपयाचते मुधैव' ॥ ८५ ॥

धृता पतत्पुष्पविलीमुखामुगैः शुचेस्तदासीत् सरसी रसम्य सा ।
रयाय बद्धादरयाश्रुधारया सनालनीलोत्पलनीललोचना ॥८६॥

जीवातु—धुतेति । पतद्भिः पुष्पशिलीमुखाशुगैः पुष्पबाणैर्विशिखैरन्यत्र पतद्भिः पुष्पाणि शिलीमुखा अलयश्च येषां तैराशुगैर्वायुभिः । धुता कम्पिता । 'अलिबाणौ शिलीमुखौ आशुगौ वायुविशिखौ' इति चामरः । रयाय बद्धादरया रयप्रवृत्तया अश्रुधारया निमित्तेन सनालनीलोत्पलस्य लीलेव लीला ययोस्ते लोचने यस्याः सा भैमी तदा शुचेः रसस्य शृङ्गारस्य सम्बन्धिनि अन्यत्र शुचेर्ग्रीष्मस्य सम्बन्धिनि, कासारीति भावः । ग्रीष्मशृङ्गारयोः शुचिरिति विधानात् रसस्य जलस्य सरसी सर आसीत् । अत्र भैम्याः शृङ्गारसरसीत्वेन ग्रीष्माम्बुसरसीत्वेन च रूपणाद्रूपकालङ्कारः । तस्य श्लेषोपमाभ्यामङ्गाभ्यां सङ्करः स्पष्टः ॥ ८६ ॥

अन्वयः—पतत्पुष्पशिलीमुखाशुगैः धुता रयाय बद्धादरया अश्रुधारया सनालनीलोत्पललीललोचना सा तदा शुचेः रसस्य सरसी आसीत् ।

हिन्दी—गिरते पुष्प-बाण ( काम ) के बाणों से काँपती ( पीड़िता ), निरन्तर बहती अश्रुधारा के कारण नालसहित नीलकमलों की लीला करते नयनों वाली वह ( दमयन्ती ) उस समय सारसादि पक्षियों, फूलों पर बैठे भ्रमरों और वायु से चंचल ( जल अल्प होने के कारण ) दीखते नाल वाले नीलकमलरूप लीलायुक्त नयनों वाली निर्मल जल की ग्रीष्मकालीन सरसी के समान शुचि रस अर्थात् वियोगशृङ्गार अथवा शुचिरस अर्थात् शोकरस की सरसी हो गयी ।

टिप्पणी—भाव यह है कि नल के वचन सुनकर निराश, अजस्र अश्रु-प्रवाह करती हुई, कामपीड़ा से व्यथित दमयन्ती ने बहुत रोदन किया । उस समय वह निदाघ की उस सरसी के तुल्य प्रतीत हुई, जल की न्यूनता के कारण नालसहित नीलकमल जिसमें प्रत्यक्ष हों, जो आते-जाते सारसादि पक्षियों और फूलों पर बैठे भौंरों और वायु के कारण हिल रहे हों । इस साम्य के निमित्त अनेकार्थ 'धुता रसस्य सा' इत्यादि का उपयोग किया गया है । नेत्र नीलोत्पल हैं और अश्रुधारा नाल । इस प्रकार आँसू बहाती, विलोलिनी, निराशा से व्यथित दमयन्ती की तुलना ग्रीष्मकालीन अल्पतोया सरसी से की गयी । 'विश्व' कोष के अनुसार शुचि का अर्थ शुद्ध, अनुपहत, शृंगार, आषाढ़, ग्रीष्म और अग्नि है—'शुचि- शुद्धेऽनुपहते शृङ्गाराषाढयोः

स्मृतः । ग्रीष्मे हुतवहे वापि ।' मल्लिनाथ के अनुसार दमयन्ती का शृङ्गार-सरसी और ग्रीष्माम्बुसरसी रूप मे रूपण होने के कारण इस श्लोक में रूपक अलंकार है, जिसके अंगभूत हैं, श्लेष और उपमा, अतः रूपक श्लेष-उपमा का स्पष्ट संकर है ॥ ८६ ॥

अथोद्भ्रमन्ती रुदती गतक्षमा ससम्भ्रमा लुप्तरतिः स्खलन्मतिः ।
व्यधात्प्रियावाप्तिविघातनिश्चयान्मृदूनि दूना परिदेवितानि सा ॥८७॥

जीवातु—अथेति । अथ स्मरविकारोदयानन्तरं प्रियावाप्तिविघातस्य प्रियप्राप्तिप्रतिबन्धस्य निश्चयात् दूना परितप्ता 'स्वादय ओदितः' इत्यौदित्वात् 'ओदितश्च' इति दूङो निष्ठानत्वम् । अत एव सा दमयन्ती उद्भ्रमन्ती उन्माद्यन्ती रुदति अश्रूणि मुञ्चती गतक्षमा नष्टधैर्या ससम्भ्रमा सत्वरा लुप्ता रतिर्विषयान्तरस्पृहा यस्याः सा स्खलन्ती मतिस्तत्त्वावधारणशक्तिर्यस्याः सा सती मृदूनि परहृदयद्रावणानि परिदेवितानि विलापवचनानि व्यधात् । अत्र प्रियावाप्तिविघातप्रयुक्तचिन्ताविषादमाया उद्भ्रमादय इत्यनुसन्धेयम् ॥ ८७ ॥

अन्वय —अथ प्रियावाप्तिविघातनिश्चयात् दूना उद्भ्रमन्ती रुदती गतक्षमा ससम्भ्रमा लुप्तरतिः स्खलन्मतिः सा मृदूनि परिदेवितानि व्यधात् ।

हिन्दी—तदनन्तर प्रिय ( नल ) की प्राप्ति में प्रतिबंध के निश्चय से दुःखिता, उन्मादिनी, रोती, सहनशक्ति से रहित, घबरायी, स्नेहहीन तथा किंकर्तव्यविमूढ वह ( दमयन्ती ) श्रोताओं में करुणा जगा देने वाले विलाप करने लगी ।

टिप्पणी—जब दमयन्ती को यह निश्चय हो गया कि नल की प्राप्ति संभव नहीं है और वह कुछ कर भी नहीं सकती, तब वह अत्यन्त दुःखित हुई । रोती रोती, उन्माद से भरी दमयन्ती का धैर्य, सहनशक्ति और बुद्धि सब जवाब दे गये । फलस्वरूप वह ऐसे विलापवचन कहने लगी, जिन्हें सुनकर किसी के हृदय में करुणा जग उठे । विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलंकार अनुप्रास ॥ ८७ ॥

त्वरस्व पञ्चेषुहुताशनाऽमनस्तनुष्व मद्भस्मचयं यशश्चयम् ।
विधे ! परेहाफलभक्षणव्रती परास्य तृप्यन्नसुभिर्ममाफले ॥ ८८ ॥

जीवातु—अथ त्रयोदशभि श्लोकैः परिदेवितान्येवाह—त्वरस्वेत्यादि। हे पञ्चेषुदूतवाहन ! कामाग्ने ! त्वरस्व त्वरितो भव। मद्भस्मनाञ्चय राशिमेवान्मन्मथ यशश्च यशोराशि तत्त्व विस्तारय स्त्रीवधख्याति सम्पादयेत्यर्थ। हे विधे ! विधात ! परेषामीहाफलस्य क्रियाफलस्य भक्षणे व्रती नियतो सन् न तु तपस्व्यन्तरवद्वन्यफलभक्षणव्रतीत्यर्थ। अद्याफलैर्नैलानवाप्त्या निष्फलैर्मदासुभि प्राणै तृप्यन् तृप्त सन् पत पतितो भव। स्त्रीवधपातकी भवेत्यर्थ ॥ ८८ ॥

अन्वय—पञ्चेषुदूतवाहन, त्वरस्व मद्भस्मचय यशश्चय तनुष्व, विधे, परेहाफलभक्षणव्रती अद्य अफलैः मम असुभि तृप्यन् पत।

हिन्दी—हे पञ्चबाण ( काम )-अग्नि, शीघ्रता करो, मेरे भस्म के ढेर का ( अपनी ) कीर्तिपुञ्ज के रूप में प्रसार करो। हे अन्य की इच्छा के फल-भक्षणशील विधाता, आज निष्फल मेरे प्राणों से तृप्त हो—अत पतित होओ।

टिप्पणी—विलाप करती दमयन्ती विविध प्रकार के आक्रोशवचन कहने लगी। पीडित करते कामदेव को सबोधन करते हुए वह इच्छा करने लगी कि कामाग्नि उसे अविलम्ब जलाकर राख कर डाले और इस प्रकार अपना यश फैलाये। विधाता बडी कठिनता से किसी व्यक्ति को अभीष्ट देता है, प्राय इच्छा-पूर्ति नहीं करता, दमयन्ती को भी अपनी इच्छा पूरी होती न प्रतीत हो रही थी, अत विधाता पर क्रोध प्रकट करती वह उसके अध पतित होने—नरकगामी होने की कामना करने लगी। स्त्री-वध के पातक से विधि को नरकगामी होना ही चाहिए। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और समासोक्ति अलकार ॥ ८८ ॥

भृश वियोगानलतप्यमान ! किं विलीयसे न त्वमयोमय यदि।
स्मरेषुभिर्भेद्य ! न वज्रमप्यसि व्रवीषि न स्वान्त ! कथ न दीर्यसे ॥८९॥

जीवातु—भृशमिति। हे भृश वियोगानलेन तप्यमान ! दह्यमान ! हे स्वान्त ! हृदय ! त्वमयोमय यदि किं न विलीयसे अयोघनस्यापि तापात् विलयनादर्शनादयोमयमपि नासीति भाव। हे स्मरेषुभिर्भेद्य ! अत एव वज्रमपि नासि वज्रस्य लोहेभ्यस्त्वाभावादिति भाव। किंतु कथ न दीर्यसे न विदलसि वज्रादप्यस्य लोहेभ्यस्त्वाभावादिति भाव। न ब्रवीषीति काकु। किमिति न ब्रूषे त्वत्तत्त्वमित्यर्थः ॥ ८९ ॥

अन्वय—भृश वियोगानलतप्यमान स्वान्त, यदि त्वम् अयोमय किं न विदीर्यसे ? स्मरेषुभि भेद्य, वज्रम् अपि न असि, कथं न दीर्यसे—न ब्रवीषि ?

हिन्दी—वियोगाग्नि मे अत्यन्त तप्त होते मेरे हृदय, यदि तू लोहा नहीं है तो विदीर्ण क्यों नहीं हो जाता ? हे काम-बाणों से भेदनीय, तू वज्र भी नहीं है, तो क्यों नहीं फट जाता—यह बताता क्यों नहीं ?

टिप्पणी—अपने नल वियोग में तप्त होते हृदय को सबोधित करते हुए दमयन्ती ने उसे लौह और वज्र से भी कठोर माना, क्योंकि इतना कष्ट उठाते हुए भी वह फट नहीं रहा है। अत्यन्त गर्म होने पर लोहा भी द्रवीभूत हो जाता है। काम बाणों से विदीर्ण न होने वाला दमयन्ती का हृदय वज्र से भी कठोर प्रमाणित होता है। मल्लिनाथ ने 'न ब्रवीषि' में 'काकु' माना है। विद्याधर के अनुसार यहाँ निश्चयगर्भ संदेहालङ्कार है ॥ ८९ ॥

विलम्बसे जीवित ! किं द्रव द्रुत ज्वलत्ययदस्ते हृदय निकेतनम् ।
जहासि नाद्यापि मृषा सुखासिकामपूर्वमालस्यमहो तवेदृशम् ॥९०॥

जीवातु—विलम्बस इति। हे जीवित ! प्राणवायो ! किं विलम्बसे द्रुत द्रव शीघ्र गच्छ। कुत, यतस्ते तव अदो निकेतनमावासगृह हृदय ज्वलति प्रज्वलति। अद्यापीदानीमपि मृषा वृथा सुखासिका सुखासन धात्वर्थनिर्देशे ण्वुल् वक्तव्य। न जहासि। दह्यमाने गेहे न वस्तव्यमित्यर्थ.। तथा तव जीवनस्य ईदृशमालस्यमपूर्वं नूतनमहो ॥ ९० ॥

अन्वय—जीवित, किं विलम्बसे, द्रुत द्रव, यत ते अद निकेतन हृदय ज्वलति ? अद्य अपि मृषा सुखासिका न जहासि, अहो, तव ईदृशम् आलस्यम् अपूर्वम् !

हिन्दी—हे जीवन, तू विलम्ब क्यों लगा रहा है, शीघ्र भाग जा, क्योंकि तेरा यह घर-हृदय जल रहा है ? आज भी निश्चिन्त हो सुखपूर्वक बैठना नहीं छोड़ता, अरे तेरा ऐसा आलस्य तो अपूर्व है।

टिप्पणी—कामाग्नि से दमयन्ती का हृदय जल रहा है, यह हृदय ही जीवन का आवास है। जब घर जलता है, तो गृही बाहर भागता है। इसी लिए दमयन्ती अपने जीवन से हृदय-आवास को छोड़ भाग जाने का आग्रह कर रही है। वह आश्चर्य प्रकट करती है कि जीवन जलते हृदयावास का

परिदाह क्यों नहीं करता ? अपूर्व है यह उनका आलस्य ! ऐसा तो देखा नहीं गया । विद्याधर के अनुसार व्यतिरेकालंकार ॥ ९० ॥

दृशौ ! मृषापापवन्निनो मनोरथा क्व पृथू वामपि विप्रलेभिरे ।
प्रियश्रिय प्रेक्षणघाति पातकं स्वमश्रुभिः क्षालयतं शतं समाः ॥९१॥

जीवातु—दृशाविति । हे दृशौ ! मृषावादिनोऽनृतवादिनो मनोरथा नर्मदिदृक्षारूपा पृथू महान्तौ विप्रलम्भानर्हौ इत्यर्थः । वां युवामपि क्व विप्रलेभिरे वञ्चयामासुः । माहशिकां किमु दुर्बुद्धिरित्यर्थः । मनोरथा वा विफला इत्यर्थः । किञ्च प्रियश्रियो नलसौन्दर्यस्य प्रेक्षणघाति दर्शनघातकं स्वं स्वकीयं पातकं जन्मान्तरकृतमिति भावः । अश्रुभिः शतं समाः । वत्सरान् । अत्यन्तसंयोगे द्वितीया । क्षाल्यते गुरुपापं गुरुप्रायश्चित्तापनोद्यमित्यर्थः । अहो मे दर्शनाशापि निरस्तेति भावः ॥ ९१ ॥

अन्वय—दृशौ, मृषापापवन्निनः मनोरथाः पृथू वाम् अपि क्व विप्रलेभिरे ? प्रियश्रियः प्रेक्षणघाति पातकम् अश्रुभिः शतं समाः क्षाल्यते ।

हिन्दी—अरे नेत्रो, झूठे और पापी मनोरथों ने बड़े तुम दोनों को भी किस प्रकार ठग लिया ? प्रिय ( नल ) की शोभा के दर्शन के विघात रूप पाप को आँसुओं से सैंकड़ों वर्षों तक धोते रहो ।

टिप्पणी—दमयन्ती के नेत्र विशाल हैं—और अनुपम मनोरथ लघु । छोटे, झूठे और पापी मनोरथों ने नलदर्शन की झूठी आशा दिला कर बड़े-बड़े नेत्रों को धोखा कैसे दे दिया, यह अचरज की बात है यह कैसे हुआ—दमयन्ती को इसी पर आश्चर्य है । नेत्रों से यह पाप हुआ कि नल-दर्शन-विघात इन्होंने किया अतः उन्हें यही उचित है कि वे बहते अश्रुजल से उस पातक का प्रक्षालन अनन्तकाल तक करते रहें । यही पाप का प्रायश्चित्त होगा । विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और समासोक्ति अलंकार ॥ ९१ ॥

प्रियं न मृत्युं न लभे त्वदीप्सितं तदेव न स्यान्मम यत्त्वमिच्छसि ।
वियोगमेवेच्छ मनः ! प्रियेण मे तव प्रसादान्न भवत्वसौ मम ॥९२॥

जीवातु—प्रियमिति । हे मनः ! तव ईप्सितमाप्तुमिष्टं प्रियं न लभे तदलाभे ईप्सितं मृत्युं मरणञ्च न लभे तस्मात् त्वं मम यदिच्छसि तन्न स्यादिःत्यन्वयव्यतिरेकदर्शनादिति भावः । अतो मे प्रियेण वियोगमेवेच्छ तव प्रसादा-

दसौ वियोगो मे मम न भवति नलप्राप्त्यभावे मरणमेव मे शरणमित्यर्थः। अत्र संयोगार्थं वियोगप्रार्थनाद्विचित्रालङ्कारः। 'विचित्रं स्वविरुद्धस्य फलस्याप्त्यर्थमुद्यमः' इति लक्षणात् ॥ ९२ ॥

अन्वय --मनः, त्वदीप्सितं न प्रियं न मृत्युं लभे, यत् त्वम् मम इच्छसि, तत् एव न स्यात्, प्रियेण मे वियोगम् एव इच्छ, सः अपि तव प्रसादात् मे न भवति।

हिन्दी—रे मन, न तो तेरे अभीष्ट प्रिय (नल) को पाती हूँ, न अभीष्ट मृत्यु को। जो तू चाहता है, वही नहीं होता। प्रिय से मेरे वियोग ही की इच्छा कर, वह भी तेरी कृपा से मेरा नहीं होगा।

टिप्पणी—दमयन्ती का कोई मन चीता पूरा नहीं होता। उसने नल को चाहा, वह नहीं मिल रहा। उसके अभाव में मौत चाही, वह भी नहीं मिली। सो जब मनचीता पूरा ही नहीं होता, तो उचित यही है कि मन दमयंती से नल के वियोग की ही कामना करे। वह भी नहीं होगा और इस प्रकार दमयन्ती को नल मिल जायेगा। क्योंकि यहाँ संयोग के निमित्त वियोग की प्रार्थना की गयी, अतः मल्लिनाथ के अनुसार विचित्र अलङ्कार है। (फल प्राप्ति के निमित्त उसके विरुद्ध के लिए उद्यम विचित्र है।), विद्याधर के अनुसार हेतु अलङ्कार ॥ ९२ ॥

न काकुवाक्यैरतिवाममङ्गजं द्विषत्सु याचे पवनन्तु दक्षिणम्।
दिशापि मद्भस्म किरत्वयं तया प्रियो यया वैरविधिर्वधावधि ॥९३॥

जीवातु—नेति। द्विषत्सु चन्द्रादिवैरिमध्ये अतिवाममतिवक्रमङ्गजं कामं काकुवाक्यैः करुणोक्तिभिः। न याचे न प्रार्थये, किन्तु दक्षिणं दक्षिणदिग्भवं दाक्षिण्यवन्तं च पवनं याचे, किमिति? अयं पवनो यया दिशा प्रियो नलः सञ्चरेत् तया दिशा तद्विभागेनापि मद्भस्म किरतु क्षिपतु। प्रार्थनायां लोट्। ननु दक्षिणोऽपि शत्रुपक्ष्यः कथमुपकरिष्यति तत्राह वैरविधिर्वैराचरणं वधावधिमरणान्तः 'मरणान्तानि वैराणी'ति न्यायादित्यर्थः ॥ ९३ ॥

अन्वय—द्विषत्सु अतिवामम् अङ्गजं काकुवाक्यैः न याचे तु दक्षिणं पवनम् (याचे), यया दिशा प्रियः सञ्चरते तया अयं मद्भस्म किरतु, वैरविधिः वधावधि।

हिन्दी—( वियोगियों के ) शत्रुओं में अतिवाम ( अत्यन्तसुन्दर, अत्यन्त प्रतिकूल और नारी के वचनों को न करने वाले - अतिक्रान्ता वामा येन तम्, अथवा 'रतिवामम्' अर्थात् रति जिसकी पत्नी है, उसको, अथवा 'रतौ प्रीतौ वामं वक्रम्' अर्थात् प्रेम में वक्र ) अनङ्ग ( अर्थात् काम ) को दीन वचनों से याचना नहीं करती किन्तु दक्षिण-पवन ( मलयानिल ) से प्रार्थना करती हूँ कि जिस दिशा में होकर प्रिय ( नल ) सञ्चरण करें, उस दिशा में यह ( दक्षिण-पवन ) मेरी राख बिखरा दे। वैर मृत्युपर्यंत ही किया जाता है।

टिप्पणी—वियोगियों को संतप्त करने के कारण काम, चन्द्रमा, मन्दपवन कोकिल, वसन्त आदि इनके अनेक शत्रु माने गये हैं। इनमें सबसे दुष्ट और प्रमुख है काम। इस स्थिति में यदि दीनता दिखानी ही हो और याचना करनी ही हो तो उसी प्रमुख काम से करनी चाहिए, किन्तु दमयन्ती का कथन है कि वह काम याचना के निमित्त उपयुक्त नहीं है, क्योंकि वह अतिवाम है - बड़ा टेढ़ा और स्त्रियों की बात न सुनने वाला। वह अतिसुन्दर अवश्य है, किन्तु याचना का पात्र होने का आधार सुन्दरता नहीं है, वह तो अप्रतिकूलता अर्थात् दाक्षिण्य ( उदारता ) है। काम दक्षिण नहीं है। वह रतिनाथ तो 'रतिवाम' अर्थात् प्रीतिविमुख है ( नारायण ने 'चाटुवाक्यै रतिवामम्'—यह भी पदच्छेद किया है )। काम के पश्चात् शत्रुओं में दूसरा प्रबल शत्रु है दक्षिणपवन मलयानिल। उसका विशेषण चूँकि 'दक्षिण' है, अतः उसमें दाक्षिण्य होना चाहिए, अतः उसे ही उपयुक्त मानती दमयन्ती उससे प्रार्थना करती है कि हे दक्षिणपवन, जिस पथ पर प्रिय नल के चरण पड़ते हों, मर जाने के पश्चात् भस्मीभूत मेरी राख उसी मार्ग पर उड़ाकर बिखरा देना। मरने के पश्चात् मेरी भस्म तो प्रिय-चरण स्पर्श पा सकेगी, भले ही मुझे वह अवसर जीवित रहते न मिल सका हो। यहाँ शंका हो सकती है कि दमयती की प्रार्थना दक्षिणपवन क्यों स्वीकारेगा, जब कि वह शत्रु है, परन्तु शिष्टजनों में यह माना जाता है कि वैर जीवित वैरी से किया जाता है, मृत्यु के पश्चात् वैर निभाना उचित नहीं है। रावण का वध करके श्रीरामचन्द्र ने कहा था—'मरणान्तानि वैराणि' ( वाल्मीकि-रामायण, युद्धकाण्ड, १११।१०० ), अर्थात् वैर मरने तक ही रहता है, तत्पश्चात् नहीं। मलय पवन का प्रवाह दक्षिण से उत्तर की ओर होता है।

कुण्डिननगरी से नल की राजधानी निषधदेश उत्तर मे है, अतः 'मरणान्तानि वैराणि'—इस सामान्य आचार को जानता दक्षिण का उदार पवन मार्ग मे बिखरी भस्म को प्रिय की दिशा मे पहुँचाने की याचना तो मान ही लेगा, जाना तो उस दिशा मे पवन को है ही। एक कार्य यह भी सही। 'विश्व' कोष के अनुसार अङ्गज रुधिरेऽनङ्गकेदापुत्रमदेऽङ्गज'। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और अर्थान्तरन्यास ॥ ९३ ॥

अमूनि गच्छन्ति युगानि न क्षणः कियत् सहिष्ये न हि मृत्युरस्ति मे ।
स मां न कान्तः स्फुटमन्तरुज्झिता न तं मनस्तच्च न कायवायवः ॥९४॥

जीवातु—अमूनीति। गच्छन्ति विपरिवर्तमानान्यमूनि युगानि न क्षण एकोऽप्ययं क्षणो युगसहस्रायत इत्यर्थः। कियत् सहिष्ये, मृत्युर्मरणञ्च मे नास्ति हि स कान्तस्तु अन्तः अन्तरात्मनि मां नोज्झिता नोज्झिष्यति, स्फुटं तं कान्तं मनश्च नोज्झिता तन्मनश्च कायवायवः प्राणा नोज्झितारः। हन्त का गतिरिति भावः ॥ ९४ ॥

अन्वयः—अमूनि युगानि गच्छन्ति, क्षणः न, कियत् सहिष्ये, हि मे मृत्युः न अस्ति, स्फुटं—सः कान्तः अन्तः मां न उज्झिता, तं च न मनः तत् च न कायवायवः।

हिन्दी—ये युग बीत रहे हैं, क्षण नहीं ( प्रिय-वियोग मे बीतता क्षण युग-सा है ) अथवा ये युग अर्थात् दुःखरूप बीत रहे है, क्षण अर्थात् उत्सवरूप नही, कितना सहूँगी, क्योंकि मुझे मौत भी नही आती। यह स्पष्ट है कि वह प्रिय ( नल ) स्थूल शरीर के मध्य स्थित 'अहं' अर्थात् 'मैं' शब्द से प्रतिपादित मेरा ( दमयन्ती ) का त्याग नही करेगा और मन उस ( नल ) का त्याग नही करेगा और प्राणवायु उस ( मन ) को नहीं छोडेगा।

टिप्पणी—दमयन्ती के कथन का भाव यह है कि वियोग के ये क्षण युगों के समान दुःसह हैं। यदि मृत्यु आ जाती तो इस पीडा से छुटकारा मिलता, पर वह आयेगी नही। न प्रिय नल इस स्थूल शरीर के मध्य जो 'मैं' शब्द से अभिहित दमयती है, उसे छोडेगा, मन उसे नही छोडेगा और प्राणवायु मन को नही छोडेंगे। लिंग शरीर का उपलक्षक मन होता है—'बुद्धीन्द्रियाणि खलु पञ्च तथाऽपराणि कर्मेन्द्रियाणि मन आदिचतुष्टयं च। प्राणादिपञ्चकमथो

विग्रहादिकं च मानसं च कर्म च ततः पुनरभ्युपैति ।' इस प्रकार जब तक लिंग शरीर है तब तक स्थूल शरीर है। जीव के उत्क्रमण करने पर इन्द्रियाँ उत्क्रमण कर देती हैं और लिंग के उत्क्रमण करने पर स्थूल शरीर पाञ्चभौतिक होकर विच्छिन्न हो जाता है। श्रुति के अनुसार—'तमुत्क्रामन्तं प्राणोऽनूत्क्रामति, प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ति।' सो इस प्रकार क्षेत्रज्ञ का उत्क्रमण न होने पर तीनों का उत्क्रमण न होने से मरण नहीं होगा। नारायण ने उत्तरार्द्ध का यह तात्पर्य भी माना है कि अन्तःकरण में विद्यमान काम मुझे नहीं छोड़ता और अन्तःकरण उसे नहीं छोड़ता। भाव यही है कि जीव रहते नल का अभिलाष मिटेगा नहीं और नल मिलता नहीं, सो क्षण भी दमयन्ती के काटे नहीं कटता। मृत्यु आती नहीं, क्योंकि यह परम्परा बनी है कि अन्तस् को नल नहीं छोड़ेगा, मन नल को न छोड़ेगा और शरीरस्थ वायु अर्थात् प्राणवायु मन को न छोड़ सकेगा। विद्याधर के अनुसार अहह, तुल्ययोगिता-हेतु-दीपक अलंकार ॥९४॥

मदुग्रतापव्ययमात्रशीकरः सुराः ! स वः केन पपे कृपार्णवः ।
उदेति कोटिर्न मुदे मदुत्तमा किमात्मनः सङ्कल्पकणश्रमेण वः ॥ ९५ ॥

जीवातु—मदिति। हे सुराः ! मदुग्रतापव्यये मदतितीव्रसन्तापशान्तौ सक्ता व्यापृता. शीकरा यस्य स प्रसिद्धो वो युष्माकं कृपार्णवः केन पपे पीत.। अगस्त्येन प्रसिद्धार्णव इवेति भाव। स्वल्पलोभेनैव पीत इत्यर्थः। आह—सङ्कल्पकणश्रमेण अभिध्यानलेशप्रयासेन मत्तोऽप्युत्तमा कोटिः स्त्र्यन्तरमित्यर्थः। वो युष्माकं मुदे आत्मनः नोदेति किमु शक्यापि दित्सिति भाव। तस्मादनुकम्पनीये जने विपरीताचरणमनुचितमिति तात्पर्यम् ॥ ९५ ॥

अन्वयः—सुराः, मदुग्रतापव्ययमात्रशीकरः सः वः कृपार्णवः केन पपे, वः सङ्कल्पकणश्रमेण मदुत्तमा कोटिः मुदे किम् आत्मनः न उदेति ?

हिन्दी– हे देवो, मेरे ( नल-विरहजन्य ) तीक्ष्ण ताप के नाश में जिस का एक बिन्दुमात्र पर्याप्त है, उस तुम्हारे कृपा के समुद्र को किसने पी लिया ? तुम्हारे ( इन्द्रादि के ) इच्छालेश मात्र श्रम से मुझ से अच्छी कोटि ( दमयन्ती से अधिक मनोज्ञ ) की नारी तुम्हारी प्रसन्नता के निमित्त क्या अविलम्ब नहीं उत्पन्न होती ?

टिप्पणी—दमयन्ती को नल की अप्राप्ति का कारण यही है कि देव उसे

कुण्डिननगरी से नल की राजधानी निषधदेश उत्तर में है, अतः 'मरणान्ता वैराणि'—इस सामान्य आचार को मानता दक्षिण का उदार पवन भाग बिखरी भस्म को प्रिय की दिशा में पहुँचाने की याचना तो मान ही ले जाना तो उस दिशा में पवन को है ही। एक कार्य यह भी सही। 'विश्व के अनुसार अङ्गज रुधिरेऽनङ्गेऽशपुष्पमदेऽङ्गज'। विद्याधर के अनु अतिशयोक्ति और अर्थान्तरन्यास ॥ ९३ ॥

अमूनि गच्छन्ति युगानि न क्षणः कियत् सहिष्ये न हि मृत्युरस्ति मे।
स मां न कान्तः स्फुटमन्तरुज्झिता न तं मनस्तच्च न कायवायवः ॥

जीवातु—अमूनीति। गच्छन्ति विपरिवर्तमानान्यमूनि युगानि न क्षणः एकोऽप्यय क्षणो युगसहस्रायत इत्यर्थः। कियत् सहिष्ये, मृत्युर्मरणं नास्ति हि स कान्तस्तु अन्तः अन्तरात्मनि मां नोज्झिता नोज्झिष्यति, स्फु कान्तं मनश्च नोज्झिता तन्मनश्च कायवायवः प्राणा नोज्झितारः। इ गतिरिति भाव ॥ ९४ ॥

अन्वयः—अमूनि युगानि गच्छन्ति, क्षणः न, कियत् सहिष्ये, हि मे न अस्ति, स्फुट—सः कान्तः अन्तः मां न उज्झिता, तं च न मनः तत् कायवायवः।

हिन्दी—ये युग बीत रहे हैं, क्षण नहीं ( प्रिय-वियोग में बीतता क्षण सा है ) अथवा ये युग अर्थात् दुःखरूप बीत रहे हैं, क्षण अर्थात् नहीं, कितना सहूँगी, क्योंकि मुझे मौत भी नहीं आती। यह स्पष्ट है प्रिय ( नल ) स्थूल शरीर के मध्य स्थित 'अहं' अर्थात् 'मैं' शब्द से प्र मेरा ( दमयन्ती ) का त्याग नहीं करेगा और मन उस ( नल ) का त करेगा और प्राणवायु उस ( मन ) को नहीं छोड़ेगा।

टिप्पणी—दमयन्ती के कथन का भाव यह है कि वियोग के क्ष के समान दुःसह हैं। यदि मृत्यु आ जाती तो इस पीड़ा से छुटका पर वह आयेगी नहीं। न प्रिय नल इस स्थूल शरीर के मध्य मा से अभिहित दमयन्ती है, उसे छोड़ेगा, मन उसे नहीं छोड़ेगा औ मन को नहीं छोड़ेंगे। लिङ्ग शरीर का उपलक्षक मन होता है—' ष्टु पञ्च तथाऽपराणि कर्मेन्द्रियाणि मन आदिचतुष्टय च। प्राणा

टिप्पणी—प्रार्थना पर देवों का ध्यान न जाने की एक सम्भावना यह भी है कि विरहिणी दमयन्ती के नेत्रों से निरन्तर आँसुओं की वर्षा हो रही है। देवों ने कदाचित् इससे वर्षा ऋतु का आगमन समझ लिया है और देव सो गये हैं। सोये देव प्रार्थना सुन ही नहीं पाते और दमयन्ती का कहा सुना व्यर्थ हो रहा है जंगल में रोने के समान। भाव यह है कि सपूर्ण अपराध दमयन्ती का ही है। न वह निरन्तर रोती रहती, न देवों को वर्षा का भ्रम होता। वे जागे रहते और दमयन्ती की प्रार्थना पर ध्यान देते। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और निदर्शना। मल्लिनाथ के अनुसार भी उस काल के वर्षा होने और देव शयन के असम्बद्ध होने पर भी जो उसका सम्बन्धकथन है, वह अतिशयोक्तिद्वय है और दमयन्ती का कथन अरण्यरोदन समान होने से सादृश्य का आक्षेप किया जाकर निदर्शना है, अतः अतिशयोक्ति-निदर्शना का संकर है॥ ९६॥

इयं न ते नैषध! दृष्टयानिधिस्त्वदेकतानस्य जनस्य यातना।
ह्रदे ह्रदे हा न कियद्गवेषितः स वेधसागोपि खगोऽपि वक्ति यः॥९७॥

जीवातु—इयमिति। हे नैषध! इयं त्वदेकतानस्य त्वत्परस्य 'एकतानोऽनन्यवृत्ति' इत्यमरः। जनस्य स्वस्यैवेत्यर्थः। यातना तीव्रवेदना ते तव दृक्पथातिथिर्न दृग्गोचरो न देशविप्रकर्षादिति भावः। किञ्च यः खगो हंसो वक्ति नलाय मद्यातना निवेदयेत् स खगोऽपि वेधसा अगोपि क्वापि गुप्तः। कुतः ह्रदे ह्रदे सर्वेषु जलाशयेष्वित्यर्थः। वीप्सायां द्विरुक्तिः। कियन्न गवेषितो नान्विष्टः। नान्वेष्टव्य इत्यर्थः॥ ९७॥

अन्वय—नैषध, त्वदेकतानस्य जनस्य इयं यातना ते दृक्पथातिथिः न, यः खगः वक्ति, वेधसा सः अपि अगोपि, हा, ह्रदे ह्रदे अपि कियत् न गवेषितः?

हिन्दी—हे निषधराज, तेरे प्रति एकनिष्ठ जन (दमयन्ती) की यह (दारुण) वेदना तेरे (नल के) नयन पथ की अतिथि नहीं बनती (नल को पीड़ा नहीं दीखती), जो पक्षी (हंस) बताता, विधाता ने उसे भी छिपा दिया। हाय, तालों तालाबों में उसे कितना न खोजा गया? (बहुत बार खोजा)।

टिप्पणी—चार श्लोकों (९७–१००) में विलाप करती दमयन्ती नल को सम्बोधित कर कहने लगी कि वह इतनी दारुण व्यथा भोग रही है कि यदि नल अपने नेत्रों से उसे देख लेता, तो अवश्य शमन की चेष्टा करता, पर उसे

चाहते हैं, वे दमयन्ती की इच्छा पर ध्यान देने की कृपा भी नहीं करते। ऐसा लगता है कि अगस्त्य के समान कोई और समुद्रपायी उत्पन्न हो गया है, जिसने सहज कृपालु देवों के कृपासमुद्र को पी डाला है, अन्यथा वे अवश्य दमयन्ती पर थोड़ी सी कृपा तो कर ही देते, जिससे उसका कल्याण हो जाता। देव तो इच्छामात्र से ऐसी नारी बना सकते हैं, जो अद्वितीय सुन्दरी हो, पर वे कृपा-सागर के शुष्क हो जाने से दमयन्ती से अच्छी नारी रचना भी नहीं करते और दमयन्ती के उग्रताप का कारण बने हैं। दमयन्ती का देवों को यह उपालम है कि क्यों एक नारी के लोभ में उसे पीडित कर रहे हैं? विद्याधर के अनुसार अनुप्रास रूपक हेतु अलकार ॥ ९५ ॥

ममैव वाहर्दिवमश्रुदुर्दिने प्रसह्य वर्षासु ऋतौ प्रसज्जिते।
कथं नु शृण्वन्तु सुषुप्य देवता भवत्वरण्यरुदितं न मे गिरः॥ ९६ ॥

जीवातु—अथ मदीयमार्तघोषं देवा नाकर्णयन्तीत्याह—ममैवेति। वा अथवा अह्नि च दिवा च अहर्दिवमहरहरित्यर्थः। ममैवाश्रुदुर्दिनैरश्रुवर्षैरित्यर्थः। प्रसह्य बलाद्वर्षासु ऋतौ वर्षतौ 'स्त्रियां प्रावृट् स्त्रियां भूम्नि वर्षा' इत्यमरः। 'ऋत्यकः' इति प्रकृतिभावः। प्रसज्जिते प्रवर्तिते सति देवताः सुष्ठु सुप्त्वा सुषुप्य। 'वचिस्वपि'त्यादिना सम्प्रसारणम्। 'सुविनिर्दुर्भ्यः सुपिसूतिसमाः' इति षत्वम्। मे गिरः कथं नु शृण्वन्तु सुषुप्तस्य तद्योगादत एव मे गिरः कथमरण्ये रुदितम्। 'क्षेपे' इति समासः। 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' इति सप्तम्या अलुक्। न भवतु। विधेयप्राधान्यादेकवचनम्। सम्भावनायां लोट्। निष्फलवचनमरण्यरुदितप्रायमित्यर्थः। वर्षासु भगवतो हरेः स्वापादन्यत्रापि देवतात्वसामान्यादारोप्यव्यपदेशः। अत्र तत्कालस्य वर्षात्वेन देवतानां स्वापेन चासम्बन्धेऽपि सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिद्वयम्, तथा तद्गिरामरण्यरुदितासम्भवेन सादृश्याक्षेपान्निदर्शनाभेदः तेन सङ्कीर्णः॥ ९६ ॥

अन्वय—वा अहर्दिवं मम एव अश्रुभिः दुर्दिनैः प्रसह्य वर्षासु ऋतौ प्रसज्जिते देवता सुषुप्य मे गिरः कथं नु शृण्वन्तु, अरण्ये रुदितं न भवतु?

हिन्दी—अथवा (प्रतीत होता है) दिन-दिन मेरे ही आँसूरूप वर्षा दिवसों के बल से वर्षा की ऋतु हो जाने के कारण देवगण सोकर मेरे वचन कैसे सुन पावें? (नहीं सुन पाते।) मेरी प्रार्थना और विलाप वचन 'अरण्यरोदन' क्यों न हों? (हो ही रहा है)।

टिप्पणी—प्रार्थना पर देवों का ध्यान न जाने की एक सम्भावना यह भी है कि विरहिणी दमयन्ती के नेत्रों से निरन्तर आँसुओं की वर्षा हो रही है। देवों ने कदाचित् इनसे वर्षा ऋतु का आगमन समझ लिया है और देव सो गये हैं। सोये देव प्रार्थना सुन ही नहीं पाते और दमयन्ती का कहा सुना व्यर्थ हो रहा है जगल में रोने के समान। भाव यह है कि सपूर्ण अपराध दमयन्ती का ही है। न वह निरन्तर रोती रहती, न देवों को वर्षा का भ्रम होता। वे जागे रहते और दमयन्ती की प्रार्थना पर ध्यान देते। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और निदर्शना। मल्लिनाथ के अनुसार भी उस काल के वर्षा होने और देव शयन के असम्बद्ध होने पर भी जो उसका सबधकथन है, वह अतिशयोक्तिद्वय है और दमयन्ती का कथन अरण्यरोदन समव न होने से सादृश्य का आक्षेप किया जाकर निदर्शना है, अतः अतिशयोक्ति-निदर्शना का सकर है ॥ ९६ ॥

इय न ते नैषध ! दृक्पथातिथिस्त्वदेकतानस्य जनस्य यातना।
ह्रदे ह्रदे हा न कियद्गवेषित स वेधसागोपि खगोऽपि वक्ति य ॥९७॥

जीवातु—इयमिति। हे नैषध ! इय त्वदेकतानस्य त्वत्परस्य 'एकतानोऽनन्यवृत्ति' इत्यमर। जनस्य स्वस्यैवेत्यर्थं। यातना तीव्रवेदना ते तव दृक्पथातिथिर्न दृग्गोचरो न देशविप्रकर्षादिति भाव। किञ्च य खगो हसो वक्ति नलाय मद्यातना निवेदयेद् स खगोऽपि वेधसा अगोपि क्वापि गुप्त। कुत ह्रदे ह्रदे सर्वेषु जलाशयेष्वित्यर्थ। वीप्सायां द्विरुक्ति। कियन्न गवेषितो नान्विष्ट। ना बहेत्यर्थ ॥ ९७ ॥

अन्वय—नैषध, त्वदेकतानस्य जनस्य इय यातना ते दृक्पथातिथि न, य खग वक्ति, वेधसा स अपि अगोपि, हा, ह्रदे ह्रदे अपि कियन् न गवेषित ?

हिन्दी - हे निषधराज, तेरे प्रति एकनिष्ठ जन (दमयन्ती) की यह (दारुण) वेदना तेरे ( नल के ) नयन पथ की अतिथि नहीं बनती ( नल को पीडा नहीं दीखती ), जो पक्षी ( हस ) बताता, विधाता ने उसे भी छिपा दिया। हाय, तालों तालाबों में उसे कितना न खोजा गया ? ( बहुत बार खोजा )।

टिप्पणी – चार श्लोकों ( ९७–१०० ) में विलाप करती दमयन्ती नल को सबोधित कर कहने लगी कि वह इतनी दारुण व्यथा भोग रही है कि यदि नल अपने नेत्रों से उसे देख लेता, तो अवश्य शमन की चेष्टा करता, पर उसे

ज्ञात ही नहीं है। एक संदेशवाहक स्वर्णहंस कदाचित् दमयन्ती की व्यथा-कथा नल को जा सुनाता, पर वाम विधि इतना निर्दय हो गया है कि उसने उसे भी कहीं छिपा डाला। अनेक सरोवर अनेक बार खोज डाले, पर वह हंस कहीं न मिला। कैसे मिटे यह दारुण पीड़ा? विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलंकार छेकानुप्रास ॥ ९७ ॥

ममापि किं नो दयसे दयाधन! त्वदङ्घ्रिमग्नं यदि वेत्थ मे मनः।
निमज्जयन् सन्तमसे पराशयं विधिस्तु वाच्यः क्व तवागसः कथा ॥९८॥

जीवातु—ममापीति। हे दयाधन! कृपानिधे! मम मनस्त्वदङ्घ्रिमग्नं त्वच्चरणशरणं वेत्थ यदि वेत्सि चेत् 'विदो लटो वा' इति सिपस्थलादेशः। ममापि किं न दयसे ममापि किं नानुकम्पसे, 'अधीगर्थदयेशां कर्मणि' इति षष्ठी। अथवा परस्याशयं हृदयं सन्तमसे महामोहान्धकारे। 'विष्वक्सन्तमसम्' इत्यमरः। 'अवसमन्धेभ्यस्तमसः' इति समासान्तोऽच्प्रत्ययः। निमज्जयन् विधिस्तु वाच्यः उपालम्भ्यः, तवागसोऽपराधस्य कथा क्व। विधिना व्यामोहितो मामिमां न वेत्थ, न तु निर्दयत्वादित्यर्थः ॥ ९८ ॥

अन्वय—दयाधन, त्वदङ्घ्रिमग्नं मे मनः यदि वेत्थ, मम अपि किं नो दयसे? पराशयं सन्तमसे निमज्जयन् विधिः तु वाच्यः तव आगसः कथा क्व?

हिन्दी—हे दयानिधे (नल), अपने चरणों में मग्न मेरे मन को यदि जानते हो तो मुझ (दमयन्ती) पर भी क्यों दया नहीं करते? अन्य के अन्तःकरण को अज्ञानान्धकार में डुबाता दैव तो उपालम्भयोग्य है, किन्तु तुम्हारे (नलके ऐसे) अपराध की बात तो कहीं सुनी नहीं गयी।

टिप्पणी—नल तो परम कृपालु है, दमयन्ती पूर्वसंदर्भ में कहने लगी कि परम कृपालु नल दमयन्ती की व्यथा जानता है तो दयालु होने पर भी वह दया क्यों नहीं करता? भाग्य को तो निर्मम और भटकाने वाला कहा जाता है, यह कहना उचित भी है, पर नल की निन्दा तो कहीं सुनी नहीं जाती? फिर नल दया करके दमयन्ती की दारुण यातना क्यों नहीं समाप्त करता? दयालु को दयालुता दिखानी चाहिए, अन्यथा वह भी उपालम्भ का पात्र बन जायेगा। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और सम अलंकार ॥ ९८ ॥

कथावशेषं तव सा कृते गतेत्युपैष्यति श्रोत्रपथं कथं न ते।
दयाणुना मा समनुग्रहीष्यमे तदापि तावद्यदि नाथ! नाधुना ॥ ९९ ॥

जीवातु—कथेति । हे नाथ ! तव कृते त्वदर्थं सा दमयन्ती कथैवावशेषोऽवशान न गतेति तव श्रोत्रपथ कथ नोपैष्यति उपैष्यत्येवेत्यर्थः । तदापि तच्छ्रवणकालेऽपि दयाणुना कृपालेशेन मा समनुग्रहीष्यसे तावदनुग्रहीष्यस्येवेत्यर्थः । ग्रहोऽल्टिटी' इति दीर्घः । अधुना न यदि न चेत् मास्तु पश्चादनुशोचनमपि महानुग्रह इति भाव ॥ ९९ ॥

अन्वय—तव कृते सा कथावशेष गता इति ते श्रोत्रपथ कथ न उपैष्यति ? नाथ, यदि अधुना न तदा अपि तावत् दयाणुना मा समनुग्रहीष्यसे ।

हिन्दी—तेरे ( नल के ) लिए वह ( दमयन्ती ) कथाशेष हो गयी ( मर गयी )—यह तेरे कर्ण मार्ग को क्यों न प्राप्त होगा ? ( कान में पड़ेगा ही । ) हे स्वामी, यदि इस काल दया नहीं दिखा रहे तो तब तो ( मरने पर ) दया के एक अणु से मुझ पर अनुग्रह करोगे ही ।

टिप्पणी—दमयन्ती ने आगे कहा कि वह नल के न मिलने पर मर जायेगी । जब नल को यह समाचार प्राप्त होगा ( और यह सभव ही नहीं है कि यह समाचार नल तक न पहुँचे । ) तो जैसे स्वामी सेवक के मर जाने पर उस पर दया दिखाता ही है, भले ही जीते जी न दिखाता हो, वैसे ही कथावशेष दमयन्ती पर तो नल कृपा करेगा ही । दमयन्ती मरकर भी यदि नल का कृपा-लेश पा सकी तो धन्य हो जायेगी ? विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास अलङ्कार ॥ ९९ ॥

ममादरीद विदरीतुमान्तर तदर्थिकल्पद्रुम ! किञ्चिदर्थये ।
भिदा हृदि द्वारमवाप्य मैव मे हृतासुभि' प्राणसमः समङ्गम ॥ १०० ॥

जीवातु—ममेति । हे नाथ ! ममेदमान्तर हृदय विदरीतु, 'वृतो वा' इति दीर्घ । आदरि आदरवत्, तत्तस्माद्विदारणाद्धेतो हे अर्थिकल्पद्रुम ! किञ्चिदर्थये याचे । किमिति ? प्राणसम प्राणतुल्य त्व हृदि भिदा भेदमेव । 'षिद्भिदादिभ्योऽङ्' । द्वारमवाप्य मार्गं लब्ध्वा मे मम हृतैस्त्वदप्राप्त्या विरलैरसुभि सममेव मा गम. मा निर्गच्छ गमेर्लुङ् । 'पुषादी' त्यादिना च्लेरङादेश । 'न माङयोगे' इत्यडागमाभाव । प्राणोत्क्रमणकाले त्वया जन्मान्तरेऽपि त्वत्प्राप्तिकामाया मे हृदयान्नापयातव्यम् । 'य य वापि स्मरन् भाव त्यजत्यन्ते कलेवरम् । त तमेवेति कौन्तेय ! सदा तद्भावभावित ' इति भगवद्वचनादिति भाव ॥ १०० ॥

अन्वय —मम इदम् आन्तर विदरीतुम् आदरि तत् अर्थिकल्पद्रुम, किंचित् अर्थये हृदि भिदा द्वारम् अवाप्य प्राणसम मे हृतासुभि समम् एव मा गम ।

हिन्दी—मेरा यह अतस् विदीर्ण होना चाह रहा है, सो हे याचकों के निमित्त कल्पवृक्ष ( नल ), कुछ ( थोड़ी सी ) याचना कर रही हूँ—हृदय मे विदीर्ण स्थल-रूप द्वार प्राप्त कर प्राणतुल्य ( तुम नल ) मेरे अभागे प्राणों के साथ ही मत चले जाना ।

टिप्पणी—दमयन्ती ने नल से अंतिम प्रार्थना की कि उसका हृदय अब प्राणप्रिय नल के अभाव में फट जायेगा । नल से यही उसकी याचना है कि हृदय के फट जाने से बने मार्ग से प्राण तो चले ही जायेंगे, पर ऐसा नल न करे कि प्राणों के साथ वह भी हृदय से निकल जाय, क्योंकि प्राणप्यारा नल भी 'प्राणसम' ( प्राण जैसा ) है । प्राणतुल्य होने से प्राणों के साथ चले जाने की सम्भावना हो सकती है, परन्तु नल मृत की अंतिम प्रार्थना मान कर दमयंती के अतस् में बना ही रहे, जाये नहीं । इससे दमयन्ती को यह लाभ होगा कि नल उसे अन्य जन्म में प्राप्त हो जायेगा, भले ही इस जन्म मे दमयन्ती की यह इच्छा पूर्ण न हो सकी, क्योंकि कहा जाता है कि प्राणी जिस भाव का स्मरण करता शरीर त्याग करता है, सदा उस भाव से भावित होने के कारण उसे वही प्राप्त होता है । ( श्रीमद्भगवद्गीता, ८।६ ) ॥ १०० ॥

इति प्रियाकाकुभिरुन्मिषन् भृश दिगीशदूत्येन हृदि स्थिरीकृत ।
नृप स योगेऽपि वियोगमन्मथ क्षण तमुद्भ्रान्तमजीजनत् पुन ॥१०१॥

जीवातु—इतीति । दिगीशदूत्येन हृदि स्थिरीकृतो नियुद्ध स वियोग-मन्मथो विप्रलम्भशृङ्गार इतीत्य प्रियाया काकुभि करुणोक्तिभि उन्मिषन्नुद्बुद्ध सन् त नृप योगे सन्निधाने सत्यपि क्षण पुनरुद्भ्रान्तमुद्भ्रान्तचित्तमुन्मत्तचित्तमिति यावत् । अजीजनदकार्षीदित्यर्थ । उन्मत्तचित्तविभ्रम सन्निधिविप्रयोग सर्वथा विकरोतीति भाव ॥ १०१ ॥

अन्वय—दिगीशदूत्येन हृदि स्थिरीकृत स वियोगमन्मथ इति प्रियाकाकुभि भृशम् उन्मिषन् त नृप योगे अपि क्षणम् पुन उद्भ्रान्तम् अजीजनत् ।

हिन्दी—' इत्यादि ) दिक्पालों का दूत होने से हृदय में (इस समय तक) स्थिर (शांत) किये हुए उस वियोगरूप मनोमथन करने वाले काम ने (उपर्युक्त)

ऐसे ( करुणामरे ) प्रिया ( दमयन्ती ) के दीन वचनों द्वारा अतीव उद्बुद्ध हो उस राजा ( नल ) को योग ( संयोग ) होते हुए भी शोक ने पुनः उद्भ्रान्त ( उन्मत्तचित्त ) बना दिया ।

टिप्पणी—राजा नल 'धैर्यधन' था, वह अपने दूत-कर्तव्य का निर्वाह करता हुआ, अपनी वियोगपीड़ा को मन में दबाये बैठा था, पर जब दमयन्ती ऐसे अत्यन्त करुण विलाप करने लगी तो वह वियोग दशा न सह सका और—यद्यपि दमयन्ती सम्मुख थी तथापि—नल का मन पीड़ा से भर उठा और वह उन्मत्त-सा हो गया। योगसाधना करते योगी का हृदय स्थिर होता है, पर अत्यन्त करुणा की स्थिति उसके चित्त को भी उद्भ्रान्त कर सकती है, जैसे क्रौंचविहगी के करुण विलाप से ऋषिपुंगव वाल्मीकि का भी अन्तस् विकल हो उठा था और वे शाप दे बैठे थे। ऐसे ही नल यद्यपि अत्यन्त धैर्यवान् और कर्तव्यनिष्ठ था और दमयन्ती उसके निकट भी थी, तथापि इस करुण स्थिति ने उसे भी विचलित कर दिया। विद्याधर के अनुसार हेतु और रूपक अलङ्कार ॥ १०१ ॥

महेन्द्रदूत्यादि समस्तमात्मनस्ततः स विस्मृत्य मनोरथस्थितैः ।
क्रियाः प्रियाया ललितैः करम्बिता विकल्पयन्नित्थमलीकमालपत् ॥१०२॥

जीवातु—अथोन्मादानुभावं प्रलापं प्रवृत्त इत्याह—महेन्द्रेति । ततः उन्मादोदयानन्तरं स नल आत्मनो महेन्द्रदूत्यादि समस्तं सर्वं कृत्यं विस्मृत्य मनोरथस्थितैः सङ्कल्पविकल्पितैर्विलासैः करम्बिता मिश्रिताः प्रियायाः क्रियाः शृङ्गारचेष्टा विकल्पयन्नालोचयन्नित्थं वक्ष्यमाणप्रकारेणालीकमबुद्धिपूर्वकमालपत् ॥ १०२ ॥

अन्वयः—ततः स आत्मनः समस्तं महेन्द्रदूत्यादि विस्मृत्य मनोरथस्थितैः ललितैः करम्बिताः प्रियायाः क्रियाः विकल्पयन् इत्थम् अलीकम् आलपत् ।

हिन्दी—तदनन्तर वह ( नल ) अपने समस्त इन्द्रादि दिक्पालों के दूतादि भाव को भूलकर स्वेच्छाकल्पित विलासों से मिश्रित प्रिया (दमयन्ती) की क्रियाओं ( शृंगार अथवा विलाप की चेष्टाओं ) की नानाविध सम्भावना करता इस प्रकार ( आगे वर्णित ) अबुद्धिपूर्वक कहने लगा ।

टिप्पणी—धैर्यधन भी नल उद्भ्रान्त हो उठा और भूल बैठा अपना सम्पूर्ण

कत्तव्य कि वह इन्द्रादि का दूत है और उन्मादी के तुल्य, जैसे कोई बुद्धिहीन मनुष्य व्यवहार करता हो, वैसे ही प्रिया की भाँति-भाँति श्रृंगार चेष्टाओ और विलाप-प्रलापो की तर्कणा करता कहने लगा। नारायण के अनुसार उन्मादवश प्रणयकलहादि की सभावना करता दमयन्ती के प्रति प्रलाप-सा करता बोला। विद्याधर के अनुसार विरोधाभास ॥ १०२ ॥

अयि ! प्रिये ! कस्य कृते विलप्यते विलिप्यते हा मुखमश्रुबिन्दुभि ।
पुरस्त्वयालोकि नमन्नयन्न किं तिरश्चलल्लोचनलीलया नल ॥१०३॥

जीवातु—अथ प्रलापमेवाष्टादशभिराह—अयीत्यादि। अयि प्रिये ! भैमी ! कस्य कृते क प्रति विलप्यते। भावे लट्। मुखम्, अश्रुबिन्दुभिर्विलिप्यते। प्रदूष्यते। कर्मणि लट्। हेति खेदे। पुरोऽग्रे नमन् प्रणमन् अय नलस्त्वया तिरश्चलत तियक् प्रसरतो लोचनस्य लीलया विलासेन विषयीकृतदृष्टचर्ययं। नालोकि न दृष्ट किम् ? अपरोक्षे परोक्षवदुपालम्भो न युक्त इत्यर्थ ॥१०३॥

अन्वय —अयि प्रिये, कस्य कृते विलप्यते, मुखम् अश्रुबिन्दुभि विलिप्यते ? हा, पुर नमन् अय नल किं तिरश्चलल्लोचनलीलया त्वया न आलोकि ?

हिन्दी—अरी प्यारी, किसके निमित्त विलाप कर रही हो और मुख को आँसुओ की बून्दो से परिपूर्ण किये दे रही हो ? हाय, संमुख झुकता यह नल क्या तिरछे और चचल नयनो की विलासलीला में प्रसार करती हुइ ( दमयन्ती के ) द्वारा नही देखा जा रहा ?

टिप्पणी—नल उद्भ्रात हो दमयन्ती की व्यथा दूर करने के लिए उसके समुख विनम्र हो गया, मानो चरण-विनिपात कर रहा हो रूठी प्रिया को मनाने के लिए। वह उससे कहने लगा कि क्या व्यर्थ विलाप कर रही है और सुन्दर मुखडे को आँसुओ से विरूप बना कर अमगल कर रही है। जिसके लिए तू व्यथित है, वह तो तेरे समुख प्रतीक्षा कर रहा है कि कब तू अपने चचल, तिरछे कटाक्षो से उसे निहारे ? लगता है, आँसुओ से दृष्टि पूर्ण होने के कारण दमयन्ती को सामने खडा प्रिय नही दीख पा रहा। रोना छोड कर दमयन्ती को उचित है कि प्रणय-कलह समाप्त कर प्रेम से प्रिय को निहार कर कृतार्थ बनाये। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और हेतु ॥ १०३ ॥

चकास्ति बिन्दुच्युतकातिचातुरी घनाश्रुबिन्दुस्रुतिकैतवात्तव ।
मसारसाराक्षि ! मसारमात्मना तनोषि संसारमसंशयं यतः ॥१०४॥

जीवातु—चकास्तीति । मसारसारौ इन्द्रनीलमणिश्रेष्ठौ ताविवाक्षिणी यस्यास्तस्याः सम्बुद्धिः । हे मसारसाराक्षि ! घनाश्रुबिन्दुस्रुतेः सान्द्राश्रुबिन्दुच्युतेः । कैतवात्तव बिन्दोरनुस्वारस्य च्युतमेव च्युतकं बिन्दुच्युतकं विचित्रकाव्यभेदः तत्रातिचातुरी चकास्ति भाति, यतस्त्वच्चातुर्यादेव संसारं भवम् मसारशब्दरूपात्मना स्वसामर्थ्येन च मसारं सारवन्तं च्युतानुस्वारञ्च तनोषि । असंशयं संशयो नास्तीत्यर्थः । अर्थाभावेऽव्ययीभावः । त्वया मे संसारसाफल्यमिति भावः । अत्र कैतवशब्देनाश्रुबिन्दुच्युतेस्तद्रूप्यापह्नवेन वर्णात्मकबिन्दुच्युतकत्वारोपादपह्नवभेदः, तदुपजीवनेन संसारमिति श्लिष्टपदोपात्तप्रागुक्तार्थद्वयाभेदाध्यवसायेन बिन्दुच्युतकाख्यकाव्यकरणोत्प्रेक्षणात् श्लेषमूला सापह्नवोत्प्रेक्षा सा चासंशयमिति व्यञ्जकप्रयोगाद्वाच्येति ॥ १०४ ॥

अन्वयः—घनाश्रुबिन्दुस्रुतिकैतवात् तव बिन्दुच्युतकातिचातुरी चकास्ति यत् मसारसाराक्षि, असंशयं संसारम् आत्मना मसारं तनोषि ।

हिन्दी—घनी आँसू की बून्दों के गिरने के व्याज से तुम्हारी बिन्दुच्युतक नामक शब्दालङ्कार विशेष में अत्यन्त चतुरता व्यक्त हो रही है, क्योंकि हे इन्द्र नील मणि के सदृश नयनों वाली ( दमयन्ती ), तुम निःसंदेह 'संसार' ( समस्त ) को ( बिन्दु हटाकर ) 'ससार' ( सारवान् ) बना रही हो ।

टिप्पणी—नल कहने लगा कि दमयन्ती का रुदन भी मनोहर है, उससे उसकी श्रेष्ठ इन्द्रनीलमणि सदृश आँखें संसार को मनोहर बना रही हैं । वह जो ये आँसू-बूँदें गिरा रही है—'बिन्दुच्युत' कर रही है, उससे प्रतीत होता है कि वह 'बिन्दुच्युतक' अलंकार की विशेषज्ञा है, क्योंकि अश्रुबिन्दुरूप बिन्दु हटाकर वह 'संसार' को 'ससार' अर्थात् अपने नयनों के विलास से रमणीय बना दे रही है । 'बिन्दुच्युतक' चित्रकाव्य का एक प्रकार है, जिसमें 'बिन्दु' अर्थात् अनुस्वार हटा देने से अर्थ बदल जाता है—'अनुस्वारच्यवनाद्यत्रार्थान्तरप्रतीतिस्तद्बिन्दुच्युतकम् ।' जैसे 'संसार' ( जगत् ) का अनुस्वार हटा दिया तो बन गया 'ससार' ( सारवान् ) । भाव यह कि यह संसार दमयन्ती के लोचनों से ही 'ससार' है । मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ

कैतव शब्द द्वारा अश्रुबिन्दुच्युति का उस रूप में अपह्नव करके उसमें वर्णात्मक बिन्दुच्युतक का आरोप किया गया है, अतः अपह्नुति है। उसके उपजीवक द्वारा 'समार' इस श्लिष्ट पदोपात्त पद के अर्थद्वय में अभेदाध्यवसाय से बिन्दुच्युतक की उत्प्रेक्षा हुई है, अतः श्लेषमूला सापह्नवा उत्प्रेक्षा हुई, जो 'असदायम्' इस व्यञ्जक के प्रयोग से वाच्या है। इसे चन्द्रकलाकार ने श्लेष-अपह्नुति और उत्प्रेक्षा की संसृष्टि कहा है। विद्याधर के अनुसार यहाँ अनुप्रास-अपह्नुति और श्लेष हैं ॥ १०४ ॥

अपास्तपाथोरुहि शायितं करे करोपि लीलानलिनं किमाननम् ।
तनोषि हारं कियदश्रुणः स्रवैरदोषनिर्वासितभूषणे हृदि ॥१०५॥

जीवातु—अपास्तेति। हे प्रिये! किं किमिति अपास्तं त्यक्तं पयोरुहं लीलापयोरुहं येन तस्मिन् करे शायितं स्थापितमारोपितमाननमेव लीलानलिनं करोषि, लीलाकमलपरिहारेण करकपोलकरणे किं कारणमित्यर्थः। अदोषाण्येव निर्वासितानि परित्यक्तानि भूषणानि येन तस्मिन् हृदि अश्रुणः स्रवैरश्रुधाराभिरेव हारं कियत्तनोषि? किमर्थं रोदिषीत्यर्थः ॥ १०५ ॥

अन्वय—अपास्तपाथोरुहि करे शायितम् आननं लीलानलिनं किं करोषि, अदोषनिर्वासितभूषणे हृदि अश्रुणः कियत् हारं तनोषि?

हिन्दी—जिस हाथ ने लीलाकमल त्याग दिया है, उस पर स्थापित मुख को लीलाकमल क्यों बना रही हो और बिना अपराध ही जिसके आभूषण हटा दिये हैं, उस हृदय पर अश्रुधाराओं से कितना अथवा कबतक हार बनाती रहोगी?

टिप्पणी—विरहिणी दमयन्ती ने अपने हाथ से लीलाकमल हटा दिया था और दुःख और चिन्ता से मुख हथेली पर टिकाये धारा प्रवाह अश्रुवर्षा कर रही थी। हथेली पर रखा मुख ऐसा लगता था कि लीलाकमल हो और हृदय पर गिरती आँसू की बूँदें जैसे मुक्ताहार प्रतीत हो रही थीं। नल दमयन्ती को दुःख चिन्ता छोड़ स्वाभाविक स्थिति में आने को कहता है कि वह पुनः लीलाकमल ग्रहण करे और रुदन का परित्याग कर आभूषणादि पहिन ले। भङ्गिमाविशेष से मुख को लीलाकमल और अश्रुबिन्दुओं को मुक्ताहार कह उनकी मनोहरता व्यक्त की गयी। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और श्लेष ॥ १०५ ॥

दृशोरमङ्गल्यमिदं मिलज्जलं करेण तावत् परिमार्जयामि ते ।
अथापराधं भवदङ्घ्रिपङ्कजद्वयीरजोभिः सममात्ममौलिना ॥१०६॥

जीवातु—दृशोरिति । इदं ते दृशोरक्ष्णोर्मिलदुत्पद्यमानममङ्गलकारि जलमश्रु तावत् करेण परिमार्जयामि परिमार्ज्मि, मृजेर्श्नौरादिकाल्लट् । अथाश्रुमार्जनानन्तरम्, अपराधमात्मनवचनदोषं भवदङ्घ्रिपङ्कजद्वयीरजोभिः सम त्वच्चरणकमलरेणुभिः सहेति सहोक्त्यलङ्कारः । आत्मनो मौलिना मुकुटेन प्रणामेनेत्यर्थः । परिमार्जयामि ॥ १०६ ॥

अन्वय—तावत् करेण इदं ते दृशोः मिलत् अमङ्गल्यं जलं परिमार्जयामि अथ भवदङ्घ्रिपङ्कजद्वयीरजोभिः समम् अपराधम् आत्ममौलिना ।

हिन्दी—मैं ( नल ) पहिले हाथ से इस तेरे ( दमयन्ती के ) नेत्रों में लगे अमङ्गलकारी ( अशुभ ) जल ( आँसुओं ) का परिमार्जन करता हूँ ( आँसू पोंछता हूँ ), तत्पश्चात् तुम्हारे चरणकमलद्वय में लगी धूलि के साथ अपने ( नल के अब तक दुःख पहुँचाने के ) अपराध को अपने मुकुट से ।

टिप्पणी—नल ने दमयन्ती को प्रसन्न रखने के निमित्त अपने हाथ से उसके आँसू पोंछने और कोप दूर करने के लिए चरणों में प्रणत हो अपने मुकुट से चरण धूलि स्वच्छ करने का निवेदन किया और इस प्रकार अब तक दमयन्ती का प्रवचन कर दूत कर्तव्य पालन करते व्यथित करने वाले वचन कहने का अपराध दूर करने का प्रस्ताव रखा । भाव यही है कि नल ने दुःख छोड़ प्रसन्न हो जाने का आग्रह दमयन्ती से किया । मल्लिनाथ के अनुसार सहोक्ति, विद्याधर ने सहोक्ति-तुल्ययोगिता का निर्देश किया है ।

मम त्वदच्छाद्विनखामृतद्युते किरीटमाणिक्यमयूखमञ्जरी ।
उपासनामस्य करोतु रोहिणी रुजं त्यजाकारणरोषणे ! रुषम् ॥१०७॥

जीवातु—ममेति । हे अकारणमेव रोषणे ! कोपने ! 'क्रुधमण्डार्थेभ्यश्च' इति युच्प्रत्ययः । रोहिणी लोहितवर्णा 'वर्णादनुदात्तात्तोपधात्तो नः' इति ङीप् नकारश्च । मम किरीटमाणिक्यमयूखानां मञ्जरी सैव रोहिणी चन्द्रप्रिया सैव तारा अस्य पुरः स्थितस्य तवाच्छाद्विनखस्यैवामृतद्युतेश्चन्द्रस्योपासनां करोतु, रोहिण्यास्तद्रसेवौचित्यादिति भावः । रुषं रोषं त्यज अनौचित्यवर्जेत्यर्थः ।

'नित्यवीप्सयो' इति नित्यार्थे द्विर्भाव । नित्यमभीक्ष्णम्। 'प्रणिपातप्रतीकार-संरम्भा हि महात्मना'मिति भाव। रूपकालङ्कार ॥ १०७ ॥

अन्वय—मम रोहिणी किरीटमाणिक्यमयूखमञ्जरी अस्य त्वदच्छाङ्घ्रि-नखामृतद्युते उपासनां करोतु, अकारणरोषणे, रुष त्यज, त्यज।

हिन्दी—मेरी चन्द्रप्रिया रोहिणी ( रक्तवर्णा ) मुकुट के माणिक्यरत्न की किरणों की दीप्ति इस तेरे ( दमयन्ती के ) स्वच्छ चरण-नख रूप अमृत-द्युति ( चन्द्र ) की उपासना करे। हे व्यर्थ ही रोष करने वाली, रोष को पूर्णतया छोड़ दे।

टिप्पणी—नल दमयन्ती के चरणों में झुक कर उसे मनाने का प्रयत्न किया, जिससे नल के मुकुट में लगे माणिक्य की लाल कांति दमयन्ती के चरण नखों को रंजित करने लगी। 'माणिक्यमयूखमञ्जरी' 'रोहिणी' ( रक्त-वर्णा ) होने से उसकी तुलना चन्द्रपत्नी रोहिणी ( तारा ) से की गयी, जो दमयन्ती के चरणनख रूप प्रिय चन्द्र का रंजन कर रही है। जैसे चन्द्र प्रिया रोहिणी समीपस्था हो चन्द्र की सेवा करती है, वैसे ही मुकुट माणिक्य की दीप्ति दमयन्ती के चरण नखों को समीपवर्तिनी हो उनका रंजन करने लगी। मल्लिनाथ के अनुसार रूपक अलंकार, विद्याधर ने अनुप्रास रूपक-श्लेष का निर्देश किया है ॥ १०७ ॥

तनोषि मानं मयि चेन्मनागपि त्वयि श्रये तद्बहुमानमानतः ।
विनम्य वक्त्रं यदि वर्तसे कियन्नमामि ते चण्डि ! तदा पदावधि ॥ १०८ ॥

जीवातु—तनोषीति । हे चण्डि ! अतिकोपने मनागीषदपि मानं मयि रोषमपि तनोषि चेत् । तत्तर्हि त्वयि विषये आनतः सन् बहुमानं श्रये सम्मानं कुर्वे, प्रतिकोपाकर्तेरिति भाव । अतिकोपं चेति गम्यते । किञ्च वक्त्रं कियत् किञ्चिद्विनम्य विनम्य्येत्यर्थः । अन्तर्भावितो णिजर्थः । वर्तसे तदा ते पदावधि पादपर्यन्तं नमामि । पूर्वोक्त एवाभिप्राय ॥ १०८ ॥

अन्वय—मयि मनाक् अपि मानं तनोषि चेत् तत् आनतः त्वयि बहुमानं श्रये, चण्डि, यदि वक्त्रं कियत् विनम्य वर्तसे तदा ते पदावधि नमामि।

हिन्दी—यदि मुझ पर थोड़ा भी मान ( प्रणयकोप ) करती हो तो विनत हो तेरे प्रति अपना अत्यन्त 'मनोबल' प्रस्तुत करता हूँ। हे चण्डि

( अत्यन्त रुष्ट ) यदि मुख को ( मान से ) झुका रही हो तो मैं तेरे चरणों तक विनत हूँ।

टिप्पणी—मानिनी दमयन्ती का रोष दूर करने के निमित्त नल चरणों तक नत होकर दमयन्ती 'मनौवल' करने लगा। दमयन्ती के 'मनाङ् मान' ( थोड़े मान ) को उसने 'बहुमान' ( खूब मनाना सत्कार ) से और 'कियद् वक्त्रविनमन' ( थोड़े मुख को झुकाने ) को 'पदावधि नमन' ( अत्यन्त झुकने ) से दूर करने का प्रयास। भाव यही कि दमयन्ती प्रसन्न हो। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और विरोध ॥ १०८ ॥

प्रभुत्वभूम्नानुगृहाण वा न वा प्रणाममात्राधिगमेऽपि कः श्रमः।
क्व याचना कल्पलतासि मा प्रति क्व दृष्टिदाने तव बद्धमुष्टिता ॥१०९॥

जीवातु—प्रभुत्वेति। हे भैमि ! प्रभुत्वभूम्ना प्रभुत्वप्रयुक्तगौरवेणानुगृहाण वा न वा, किन्तु प्रणाममात्रस्याधिगमे स्वीकारेऽपि कः श्रमः को भार इत्यर्थः। अथ सोऽपि मा भूत् दर्शनमात्रेणापि किं नानुगृह्णासीत्याह—क्वेति। याचता अर्थिना कल्पलतासि, क्व ? क्व कदेत्यर्थः। असीति त्वमर्थवाचकमव्ययमपार्थक्यम्-व्याख्यानुवादेऽसीति व्याख्यानात्। मा प्रति दृष्टिदाने बद्धमुष्टिता लुब्धता क्व ? 'स्याद्बद्धमुष्टि कृपणे कृपणादिषु चेष्यते' इति विश्वः। विषमघटनाख्यो विषमालङ्कारः ॥ १०९ ॥

अन्वय—प्रभुत्वभूम्ना अनुगृहाण वा न वा प्रणाममात्राधिगमे अपि कः श्रमः ? क्व याचता कल्पलता असि, क्व मा प्रति दृष्टिदाने असि तव बद्धमुष्टिता ?

हिन्दी—पूर्णस्वामित्व के अधिकार से तुम मुझ पर अनुग्रह करो या न करो किन्तु ( मेरी ) प्रणतिमात्र स्वीकारने में भी तुम्हें क्या श्रम पड़ता है ? कहाँ तो तुम याचकों के निमित्त कल्पवल्लरी हो—यह प्रसिद्धि और कहाँ मेरे प्रति निमिष अवलोकन में भी यह मुट्ठी बाँध लेना ( कृपणता ) ?

टिप्पणी—नल के कथन का अभिप्राय है कि उसने अपने को सम्पूर्ण भाव से दमयन्ती के अधीन कर दिया है और उसका पूर्ण अधिकार—प्रभुता अपने पर मानता है, सो दमयन्ती का अधिकार है कि वह नल पर कृपा करे या न करे। प्रभु को दास पर कृपा करने या न करने का अधिकार है। प्रभु चाहे जैसा भाव रखे, दास तो विनत रहेगा ही। नल को आपत्ति इसी में है

कि नल की प्रणति भी दमयन्ती नहीं स्वीकार रही। ऐसी भी क्या निर्ममता? प्रणाम स्वीकार ने मे तो कुछ परिश्रम भी नहीं होता। इसके अतिरिक्त प्रसिद्धि तो यह थी कि दमयन्ती याचको की इच्छा उसी प्रकार पूरी करती थी, जिस प्रकार कि कल्पवृक्ष की लता, परन्तु वही दमयन्ती नल के प्रति इतनी कृपणता क्यों दिखा रही है कि क्षण भर को उससे दृष्टि भी नहीं मिलाती? भाव यह कि एक बार तो नल को दमयन्ती निहारने की कृपा करें। मल्लिनाथ के अनुसार विरूपघटनारूप विषम अलकार, विद्याधर ने विषमरूपकालकार का निर्देश किया है ॥ १०९ ॥

स्मरेषु बाधा सहसे मृदु कथ हृदि द्रढीय कुचसवृते तव।
निपत्य वैमारिणकेतनस्य वा व्रजन्ति बाणा विमुखोत्पतिष्णुताम् ॥११०॥

जीवातु—स्मरेति। हे भैमी! मृदु मृद्वङ्गी त्व स्मरेषुबाधा कामबाण-व्यथा कथ सहसे? अथवा विसरतीति विसारी म एव वैमारिणो मत्स्य 'विसारिणो मत्स्ये' इति स्वार्थेऽण्प्रत्यय। तत्केतनस्य कामस्य बाणा द्रढी-योम्या दृढतराभ्यां कुचाभ्या सवृते तव हृदि निपत्य विमुखा कुचप्रतिहत्या पराङ्मुखा। अत एवोत्पतिष्णव उत्पतनशीला, 'जलङ्कृत्रि'त्यादिना इष्णुच्प्रत्यय। तत्ता व्रजन्ति वा, अन्यथा कथमुवेक्षस इति भाव ॥ ११० ॥

अन्वय—मृदु स्मरेषुबाधा कथ सहसे, वा वैमारिणकेतनस्य बाणा द्रढीय कुचसवृते तव हृदि निपत्य विमुखोत्पतिष्णुता व्रजन्ति?

हिन्दी—कोमल (दमयन्ती) काम बाणो की पीड़ा को कैसे सह रही हो, अथवा (प्रतीत होता है कि) मकरध्वज (काम) के दृढतर कुचों से आच्छादित तेरे (दमयन्ती के) हृदय पर टकरा उलटकर उड़ जाते हैं?

टिप्पणी—नल का तर्क है कि जब दमयन्ती नल के कारण काम पीड़ित है तो वह अब क्यों व्यथ कष्ट उठा रही है? इस पर दो सभावनाएँ हैं—या तो कोमल होकर भी दमयन्ती की सहनशक्ति अपूर्व है कि प्रहार चुपचाप सह ले रही है अथवा ये कामबाण उसके हृदय तक पहुँच ही नहीं पाते, उसके कठोर, पीन पयोधरो से टकरा उछल कर लक्ष्यभ्रष्ट हो जाते हैं। 'विसारी' अथवा 'वैसारी'—मछली जो विसरण करे। अमरकोष के अनुसार—'मीनो वैसारिणोऽण्डज।' विद्याधर के अनुसार विरोध और आक्षेपालकार ॥ ११० ॥

स्मितस्य संभावय सृक्वणा कणान् विधेहि लीलाचलमञ्चल भ्रुवोः।
अपाङ्गरथ्यापथिकीञ्च हेलया प्रसह्य सन्धेहि दृशं ममोपरि ॥१११॥

जीवातु—स्मितस्येति । स्मितस्य । कणान्मन्दहासलेशान् सृक्वणा ओष्ठ-प्रान्तेन । 'प्रान्तावोष्ठस्य सृक्वणी' इत्यमरः । संभावय भ्रुवोरञ्चलमन्तं लीलया चलं चञ्चलं विधेहि । तथा अपाङ्गरथ्या कटाक्षमार्गः । तत्र पन्थानं गच्छतीति पथिकी सञ्चारिणी 'पथः ष्कन्' इति ष्कन्प्रत्यये 'षिद्गौरादिभ्यश्च' इति ङीष् । दृशं ममोपरिष्टात्, 'षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेने'ति षष्ठी । हेलया प्रसह्य बलात् सन्धेहि प्रसारयेत्यर्थः । 'घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्चे'त्येकारः ॥१११।

अन्वय—सृक्वणा स्मितस्य कणान् संभावय, भ्रुवोः अञ्चलं लीलाचलं विधेहि अपाङ्गरथ्यापथिकीं दृशं च मम उपरि हेलया प्रसह्य सन्धेहि।

हिन्दी—ओष्ठप्रान्त से मन्दहास्य के कणों को धन्य करो (ओठों पर मुस्कान लाओ), भ्रूयुग्म के प्रदेश को लीला विलास से चञ्चल बनाओ (भ्रूक्षेप करो) और नेत्रप्रान्तरूप रथ्या (गली, छोटा मार्ग) की निष्पातिनी दृष्टि का मुझ पर हेला (विलासावलोकन) के साथ बलपूर्वक प्रसार करो (लीलाकटाक्षों से मेरी—नल की—ओर निहारो)।

टिप्पणी—भाव यही है कि प्रसन्न हो दमयन्ती मन्दस्मित सहित नल को प्रणयपूर्ण दृष्टि से निहारे। भाव, हाव और हेला—इसी सत्त्व की देहात्मक स्थिति के परिणाम हैं। ये तत्त्वभेद से देह में प्रकृतिस्थ हैं और परस्पर समुद्भित भी होते हैं। सामान्यत इनका क्रम है—पहिले भाव, तब हाव तदनन्तर हेला (नाट्यशास्त्र २२।६–७)। निर्विकारात्मक सत्त्व में आदि विकृति भाव है (दशरूपक २।३३, साहित्यदर्पण ३।१०३), भाव से हाव की उत्पत्ति होती है। हाव अर्थात् अक्षि, भ्रू, ग्रीवा की भंगिमाओं से शृङ्गार का सूचक सत्त्वोत्थित विकार (ना० शा० २२।१०)। हाव की स्पष्टता ही हेला है, भाव की अपेक्षा इसमें विकार अधिक लक्ष्य होता है (ना० शा० २२।११)। नारायण ने चतुर्थ चरण के 'प्रसह्य' की अपेक्षा 'प्रसद्य' पाठान्तर को माना है, जिसका अर्थ हुआ—'प्रसन्न होकर'। यह पाठान्तर अधिक उपयुक्त है। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास-रूपक-उपमालङ्कार ॥१११॥

समापय प्रावृषमश्रुविप्रुषां स्मितेन विश्राणय कौमुदीमुदः ।
दृशाविते खेलतु खञ्जनद्वयी विकासि पङ्केरुहमस्तु ते मुखम् ॥११२॥

जीवातु—समापयेति । किञ्चाश्रुविप्रुषां प्रावृषं वर्षर्तुं वृष्टिमित्यर्थः । समापय मा रोदीरित्यर्थः । प्रावृट्समाप्ते फलमाह—स्मितेन मन्दहासेन कौमुदीमुदो विश्राणय वितर । श्रण दान इति चौरादिकाल्लोट् । दृशाविव खञ्जनद्वयी खञ्जनपक्षियुगमितो मयि खेलतु प्रसरतु, ते मुखं विकासि पङ्केरुहमस्तु, प्रसन्नं भवत्वित्यर्थः ॥ ११२ ॥

अन्वय—अश्रुविप्रुषां प्रावृषं समापय, स्मितेन कौमुदमुदं विश्राणय, खञ्जनद्वयी दृशौ इत खेलतु, ते मुखं विकासिपङ्केरुहम् अस्तु ।

हिन्दी—अश्रु बिन्दुओं की बरसात समाप्त करो ( न रोओ ), मन्दहास्य से चाँदनी की प्रसन्नता फैलाओ ( मुसकाओ ), खजनयुगल से नेत्र इस ओर ( नल की ओर ) खेलें ( नल की ओर प्रेम से निहारो ) और तेरा ( दमयन्ती का ) मुख खिलते कमल सा हो जाय ।

टिप्पणी—नल ने दमयन्ती को समझाया कि वह रोना धोना छोड़ प्रसन्नता से मुसकुराये और प्रसन्नमुखी हो नल की ओर अपने खंजन पक्षी से नयनों से निहारे। इसे वर्षा की समाप्ति और शरदागम के उपमान से कहा गया है। वर्षा समाप्त हो और शरदागम हो, जिसमें निर्मल चाँदनी का प्रसार हो, खंजनपक्षी कल्लोल करें और कमल विकसित हों। दमयन्ती के आँसू वर्षा प्रवाह हैं, जिसके समाप्त होने पर उसके मन्दहास्यरूप चाँदनी का प्रसार होगा, खंजन से नेत्र प्रसन्नता से नाच उठेंगे और मुख विकसित कमल-श्री का प्राप्त करेगा। भाव है कि रोना छोड़, प्रसन्न हो स्मितपूर्वकटाक्ष-विलोकन के साथ कुछ बोले दमयन्ती। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और रूपक ॥ ११२ ॥

सुधारसोद्वेलनकेलिमक्षरस्रजा सृजान्तर्मम कर्णकूपयोः ।
दृशौ मदीये मदिराक्षि ! कारय स्मितश्रिया पायसपारणाविधिम् ॥११३॥

जीवातु—सुधेति । हे मदिराक्षि ! मदकराक्षि ! 'इषिमदी'त्यादिना औणादिक किरच्प्रत्ययः अक्षरस्रजा वर्णावल्या वाग्गुम्फेन कर्णकूपयोरन्तः सुधारसस्योद्वेलनकेलिमुन्मज्जनलीलां सृज। आप्लावयेत्यर्थः । किञ्च मदीये दृशौ

स्मितश्रिया करणेन पायसपारणाविधिं पायसभोजनविधिमपि कारय। 'परमान्नन्तु पायसम्' इत्यमरः। 'हृक्रोरन्यतरस्याम्' इति विकल्पादणि कर्तुः कर्मत्वम्॥ ११३॥

अन्वयः—मम कर्णकूपयोः अन्तः वचःस्रजा सुधारसोद्वेल्लनकेलिं सृज, मदिराक्षि, मदीये दृशौ स्मितश्रिया पायसपारणाविधिं कारय।

हिन्दी—मेरे (नल के) कानों रूप कूपों (कर्णछिद्रों) के भीतर वर्णमालाद्वारा अमृतरस को उछालने की क्रीडा करो। हे मदभरे नयनों वाली (मदिर नयने), मेरे नेत्रों को मन्दहास्य की शोभा द्वारा खीर-भोजन से पारणा (उपवासानन्तर भोजन) कराओ।

टिप्पणी—नल के कथन का भाव यही है कि दमयन्ती कुछ प्रसन्न हो बोले, जिससे नल के कानों में अमृतरस जैसा उद्वेलित होने लगे और वह अपने मदभरे नयनों से नल को निहारती अपनी मुसकान द्वारा उसके नेत्रों को सुख और सन्तोष देने की कृपा करे। ऐसे मधुर, प्रेमपूर्ण वचन दमयन्ती के मुख से निकलें कि जिस प्रकार कोई केलिप्रिया बालिका कूप बावडी में पानी उछाल-उछाल कर परिवेश को जलसिक्त कर देती है, उसी प्रकार दमयन्ती के मुख से उद्भूत वर्णमाला रूप बालिका अमृतरसोद्वेल्लन केलिद्वारा नल के कर्णकूपयुगल को परिषिक्त कर दे। दमयन्ती के मदभरे नयन हैं, नल का निवेदन है कि नल के नेत्र न जाने कब से दमयन्ती की मुसकान के लिए तरस रहे हैं, उपवास करने वाले व्यक्ति के तुल्य हो उन उपोषित नयनों की पारणा के निमित्त दमयन्ती अपने स्मित का क्षीरभोजन देकर कृतार्थ करे। सम्पूर्ण श्लोक में जलाशय में जलकेलि करती, मन्दहास्य-शोभा का प्रसार करती केलिपरायण बालिका का चित्र उभरता है, जो दर्शक को हर्ष से आप्यायित कर देती है। मधुर वाक्य रचना अमृत तुल्य है और कवि समय के अनुसार शुभ्र स्मित की समता 'पायस' (खीर) से की गयी है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और श्लेष॥ ११३॥

ममासनार्धं भज मण्डनं ननु प्रिये मदुत्सङ्गविभूषणा भव।
अनादि प्रमादात्पमङ्ग! मृष्यता विना ममोरः कनकरत्नासनम्॥११४॥

जीवातु—ममेति हे प्रिये ! ममासनार्धे मण्डन भव। तत्रोपविशेत्यर्थ । नन । अत्यनुचितमेतदित्यर्थ । किन्तु मदुत्सङ्गविभूषण भव, अङ्कमारोहेत्यर्थ । तदपि नेत्याह— भ्रमाद्भ्रमादाल्प भ्रमादालप भ्रमादालापमित्यर्थ । लपेर्लङ्। अङ्ग भो ! मृष्यता क्षम्यता, किन्तु ममोरो वक्षो विना तवासन कतरत् किमस्ति ? 'चापले द्वे भवत इति वक्तव्यमि'ति ननेत्यादौ चापले द्विर्भाव । चापल सम्भ्रमान्निवृत्ति सम्भ्रमश्चानौचित्यभयादिति। अत्र भैम्या क्रमेणाधारद्वयवृत्तिकथनात्पर्यायालङ्कार । 'एकमनेकस्मिन्ननेकस्मिन् वा क्रमेण पर्याय' इति सर्वस्वकारलक्षणात् ॥ ११४ ॥

अन्वय—प्रिये, मम आसनार्द्धेन मण्डन भव, नन, मदुत्सङ्गविभूषण भव, अङ्ग, भ्रमात् भ्रमात् आलपम्, मृष्यताम्, मम उर विना तव आसन कतरत् ?

हिन्दी—प्यारी, मेरे आसन के आधे भाग की शोभा बनो, नहीं-नहीं, मेरी गोद का आभूषण बनो ! हे अग ( हे सुन्दरि, हे मेरे अवयव तुल्य ), (जो कुछ मैंने कहा) भ्रम—केवल भ्रम से कहा, क्षमा करो ! मेरे हृदय को छोडकर और तेरा आसन कौन सा है ?

टिप्पणी—प्रणयी नल अपनी प्रिया को मनाता कहने लगा कि दमयन्ती उसके साथ उसके राज्यासन के अर्द्धभाग पर आ विराजे, जैसी कि परम्परा है—रानी के साथ सिंहासन पर विराजती है। फिर उसे लगा कि यह समान तो है पर प्रणयी का समान नही, अत 'न-न' कह कर उसने दूसरा प्रस्ताव किया कि दमयन्ती उसकी गोद मे विराजे, परन्तु तुरन्त ही उसे बोध हुआ कि प्रिया के लिए इतना भी पर्याप्त नही है, वह तो उसकी अग है, उससे अभिन्न। तो उसका सबसे अच्छा स्थान हो सकता है प्रिय ( नल ) का हृदय, अत अन्त मे उसने अपनी भूल मानते हुए दमयन्ती को हृदय मे स्थित हो जाने का निवेदन किया। नारायण ने तृतीय चरण का पाठातर दिया है—'अह भ्रमादाल्पमङ्ग मृष्यताम्'—अर्थात् मैंने यह सब भ्रम से बोल दिया, तू क्षमा कर। हृदय ही तेरा उचित आसन है, उसके अतिरिक्त और कोई अग तेरा आसन हो ही नही सकता। कोमल आमन्त्रणात्मक 'अङ्ग' अवयव का भी सूचक है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ पर्यायालकार है,

क्योंकि इसमें नैमी की आधारवृत्तियों का कथन हुआ है। विद्याधर ने अतिशयोक्ति का निर्देश किया है ॥ ११४ ॥

अधीतपञ्चाशुगवाणवञ्चने । स्थिता मदन्तर्बहिरेपि चेदुर। ।
स्मराशुगेभ्यो हृदयं बिभेतु न प्रविश्य तत्त्वन्मयसंपुटे मम ॥११५॥

जीवातु—किञ्चोर स्थलद्वयस्थानेषु ममापि कामादनयमित्याह—अधीतेति। अधीता अभ्यस्ता पञ्चाशुगस्य पञ्चेषोर्बाणानां वञ्चना प्रतारणादिया यया सा तथोक्ता तस्याः सम्बुद्धिः। प्रायेण मनस्विना लज्जावशवदतया मदनवञ्चनवाञ्छीन्यादित्थं सम्बोध्यते स्वहृदयप्राणसामर्थ्यसूचनार्थं हे नैमि! त्वं मदन्तर्मम्भ्यन्तरे स्थिता अवस्थिता। अथ बहिरुरश्चैपि प्राप्तोपि चेत् तर्हि मम हृदयं (कर्तृ) त्वन्मये त्वदात्मके संपुटे पेटिकायां प्रविश्य स्मराशुगेभ्य-स्मरशरेभ्यो न बिभेतु। त्वया गुप्तस्य मे कृतं कामास्त्रभयमित्यर्थः ॥११५॥

अन्वय—अधीतपञ्चाशुगबाणवञ्चने, मदन्त स्थिता बहि उर एदि चेद् तद् मम हृदय त्वन्मयसंपुटे प्रविश्य स्मराशुगेभ्य न बिभेतु।

हिन्दी—हे पञ्चबाण (काम) के बाणों की वंचना का अध्ययन किये हुई (दमयन्ती), तुम यदि मेरे अन्तर् में बसती बाहर वक्षस्थल पर रहो तो मेरा हृदय त्वद्रूप (दमयन्ती रूप) संपुट (सन्दूक) में प्रविष्ट हो काम बाणों से न डरे।

टिप्पणी—नल कामव्यथित है। उसे इस कामदत्त व्यथा से दमयन्ती ही छुटकारा दिला सकती है। दमयन्ती में ऐसी क्षमता है, क्योंकि वह कामबाणों की भी प्रतारणा कर सकती है, जैसा कि श्लोक संख्या ११० में कहा गया है कि उसके वक्षपर गिर कर कामबाण भी विमुख हो जाते हैं। इस लिए कामबाण वंचना की पारंगता दमयन्ती से नल का निवेदन है कि वह नल के अन्तस् में, भीतर भी विराजे और बाहर 'उर' पर भी। इन दोनों के बीच जैसे सन्दूक में छिपा नल का हृदय कामबाणों से निर्भय रहेगा। भाव है कि मन में छिपी प्रिया उसके वक्ष से जा लगे, जिससे नल की कामपीड़ा दूर हो जाय। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ ११५ ॥

परिष्वजस्वानवकाशबाणता स्मरस्य लग्ने हृदयद्वयेऽस्तु नौ।
दृढा मम त्वन्कुचयो कठोरयोरुरस्तटीय परिवारिकोचिता ॥११६॥

जीवातु—परिष्वजस्वेति । हे प्रिये ! परिष्वजस्व आलिङ्ग । तथा सती लग्ने मियोघटिते नौ आवयोर्हृदयद्वये स्मरस्यानवकाशा नीरन्ध्रत्वान्निरवकाशा बाणा यस्य तस्य भावस्तत्ता अस्तु । इत्यमालिङ्गन स्मरशरप्रवेशानवकाशकारकमिति भाव । किञ्च दृढा कठोरा ममेयमुरस्तटी कठोरयोस्त्वत्कुचयो परिचारिका उचिता युक्ता । समानगुणयो सम्बन्धो युक्त इत्यर्थ । अत्र समालकार । 'सा समालङ्कृतिर्योगे वस्तुनोरनुरूपयो ' इति लक्षणात् ॥११६॥

अन्वय —परिष्वजस्व, नौ हृदयद्वये लग्ने स्मरस्य अनवकाशबाणता अस्तु, मम दृढा इयम् उरस्तटीय कठोरयो त्वत्कुचयो परिचारिका उचिता ।

हिन्दी—( हे प्रिये ! ) आलिङ्गन कर, हम दोनो के दोनो हृदय मिल जाने पर काम के बाणो को अवकाश ही न रहे । मेरी यह कठोर वक्ष स्थली का तेरे ( दमयन्ती ) के कुचों की सेविका होना अत्यन्त उपयुक्त है ।

टिप्पणी—भाव है कि नल दमयन्ती आलिगन बद्ध हो जायँ, जिससे दोनो की काम व्यथा मिट सके । जब दोनो के हृदय मिल जायेंगे, तब कामबाणो के प्रवेश का स्थान ही नही रहेगा, स्थानाभाव के कारण काम बाण व्यर्थ हो जायेंगे । नल का विशाल वक्ष स्थल दमयन्ती के पीनपयोधरो से आलिंगित होने का औचित्य रखता है, कुच कठोर हैं, तो वक्षस्तटी भी दृढ—अत्यन्त कठोर है । समानशीलता है, सो सख्य उचित है । उचित स्वामी का सेवक भी उपयुक्त होना ही चाहिए । कठोरकुचो की उचित 'दृढा उरस्तटी' ही हो सकती है। मल्लिनाथ के अनुसार सम अलकार ॥११६॥

शुभाष्टवर्गस्त्वदनङ्गजन्मनस्तवाधरेऽलिख्यत यत्र लेखया ।
मदीयदन्तक्षतराजिरञ्जन स भूर्जतामर्जतु बिम्बपाटल: ॥११७॥

जीवातु—शुभेति । यत्र यस्मिन्न तवाधरे रेखया रेखाभिरित्यर्थ । जाताबेकवचनम् । त्वदनङ्गजन्मन त्वदीयमन्मथोदयस्य सम्बन्धी शुभाष्टवर्ग शुभसूचकाष्टवर्गो ज्योतिश्शास्त्रप्रसिद्ध अलिख्यत रेखारूपेण लिखित । रेखारूपस्यैव शुभावेदकत्वात् बिन्दुरूपस्य वैपरीत्याच्चेति भाव । मदीयदन्तक्षतानां राज्या रञ्जन बिम्बफलवत् पाटल सोऽधर भूर्जता भूर्जपत्रत्वमर्जतु भजतु । अर्जेर्मौवादिकाल्लोट् । अत्राधररेखाणामष्टवर्गरेखात्वमधरस्य भूर्जपत्रत्व चोत्प्रेक्ष्यते ।

तेन च कामोदयस्य शुभोदयत्वं व्यज्यते। जन्मकालग्रहावस्थानमाविर्भावदेदको रेखादिकुण्डलीचक्रविशेषाद्वामो ग्रहसन्निवेशविशेषोऽष्टवर्गः ॥ ११७ ॥

अन्वयः—त्वदनङ्गजन्मन शुभाष्टवर्गं रेखया यत्र तव अधरे अलिख्यत, बिम्बपाटल स मदीयदन्तक्षतराजिरञ्जनैः भूर्जताम् अर्जतु।

हिन्दी—तुम्हारे ( दमयन्ती के ) अनग ( काम ) के जन्म का शुभसूचक अष्टवर्ग ( कुण्डली चक्र ) ( ज्योतिर्विद् विधाता की ) रेखा द्वारा जिस स्थान में तेरे अधर पर लिखा गया है, बिम्बफल-सम गुलाबी वह ( अधर ) मेरे ( नल ) दतक्षतों से रजित हो भूर्जपत्रभाव का अर्जन करे।

टिप्पणी—ज्योतिर्विद् द्वारा जन्मकाल के ग्रहविचार के निमित्त शुभ का सूचक चक्र रेखा द्वारा लिखा जाता है, जिसमें सूर्य, चद्र, मगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनैश्चर और राहु—इन ग्रहों का शुभाष्टक बनता है। यहाँ दमयन्ती के लाल अधर को ( कामोद्दीपक होने के कारण ) भोजपत्र बनाया गया है जिस पर यह शुभाष्टक लिखा जाता है। इसका उपयोग दन्तक्षत देकर नल को अपेक्षित है। लाल दन्तक्षत से रजित होकर ही लिखे जाने योग्य भोजपत्र के वर्ण का हो सकता है। भाव यह है कि तेरा काम शुभकाल में उत्पन्न हुआ है, जो सफलता को प्राप्त होगा। तेरा गुलाबी अधर प्रियरसपानजनित दन्तक्षत से चिह्नित हो भोजपत्र के रंग को प्राप्त करेगा। मल्लिनाथ ने अधर के भूर्जपत्रत्व की सभावना के आधार पर यहाँ उत्प्रेक्षा उल्लेख किया है जिससे काम का शुभत्व व्यजित होता है। नारायण ने टिप्पणी की है—'त्वदोष्ठोऽष्टरेखावान् दन्तक्षतसुन्दरो भूर्जपत्रेणोपमीयते।' ( आठ रेखाओं से युक्त दमयन्ती का अधर दन्तक्षत से सुन्दर हो भोजपत्र से उपमित होगा। ) नारायण ने इस श्लोक का क्रमाक ११९ माना है ॥११७॥

तवाधराय स्पृहयामि यन्मधुस्रवा इव भाजितमाक्षिका गिरः।
अधिपक्षासु स्तनयोस्तनोतु ते भमेन्दुरेखाभ्युदयाद्भुत नखः ॥११८॥

जीवातु—तवेति। किञ्च तवाधराय स्पृहयामि। अधर पातुमिच्छामीत्यर्थः। 'स्पृहेरीप्सित' इति सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी। कुत इति चेत्—यस्याधरस्य मधुस्रवे माक्षिकद्रवे तव गिरो वचनानि श्रवसी श्रोत्रे साक्षिणी यस्य तत्र साक्षिक माक्षिक यासु ता। श्रोत्रपेया इति भाव भवतीति शेष।

किञ्च ते स्तनयोरधित्यकासूर्ध्वभागेषु 'उपत्यकाद्रेरासन्ना भूमिरूर्ध्वमधित्यका' इत्यमरः। 'उपाधिभ्यां त्यकन्नासन्नारूढयोः' इति त्यकप्रत्ययः। एतेन स्तनयोरद्रिरूपणं गम्यते। मम नखः इन्दुरेखाभ्युदयाद्भुतं चन्द्रकलोदयचित्रं तनोतु। कुचकुम्भयोर्नखक्षतञ्च कर्तुमिच्छामीत्यर्थः ॥ ११८ ॥

अन्वय—तव अधराय स्पृहयामि तव गिरः यन्मधुस्रवे श्रवःसाक्षिकमाक्षिकाः, ते स्तनयोः अधित्यकासु मम नखः इन्दुरेखाभ्युदयाद्भुतं तनोतु।

हिन्दी—तेरे अधर की स्पृहा करता हूँ (अधरपानेच्छुक हूँ), तेरी वाणी जिस (अधर) के मधु निर्झरा के कारण कर्णों की साक्षीभूत मधु हैं। तेरे स्तनों की अधित्यकाओं (ऊर्ध्व प्रदेशों) में मेरा नख चन्द्र कला के उदय के आश्चर्य का कारण बने।

टिप्पणी—पूर्वश्लोकोक्त अधर रस पान की लालसा और उस अधर के सम्बन्ध से मधुमय मधुर वचन सुनने की इच्छा। इसी कारण अधर से प्रस्रवित मधुधाराओं से सम्बद्ध वचनों का 'माक्षिक' (मधु) कहा गया। इसके साथ ही नल ने स्तनोपभोग की लालसा भी प्रकट की। उच्च स्तन पर्वत का ऊर्ध्व प्रदेश है जिस पर लगा नख-क्षत चिह्न उगती चन्द्रकला-सा आश्चर्यजनक है। मल्लिनाथ के अनुसार स्तनयुगल के अधित्यका-कथन से स्तनों का पर्वतत्व गम्य हुआ है। विद्याधर ने छेकानुप्रास अतिशयोक्ति-उपमा आक्षेप अलंकारों का निर्देश किया है ॥ ११८ ॥

न वर्तसे मन्मथनाटिका कथं प्रकाशरोमावलिसूत्रधारिणी।
तवाङ्गहारे रुचिमेति नायकः शिखामणिश्च द्विजराड्विदूषकः ॥११९॥

जीवातु—नेति। हे भैमि! त्वं मन्मथेन कविना कृता नाटिका रूपकविशेषो मन्मथनाटिका सती कथं न वर्तसे एवेत्युत्प्रेक्षा। मन्मथोद्दीपनेति च प्रतीयते। उभयं श्लिष्टविशेषणैरुपपादयति—प्रकाशं स्फुटं रोमावलिः सूत्रमिव रोमावलिसूत्रं तद्धारिणी अन्यत्र सूत्रधारः कथाप्रस्तावकः तद्वती सूत्रधारिणी तव अङ्गहारे मुक्ताहारे नायको मध्यमणिश्च रुचिं शोभामेति अन्यत्र नायकः कथानायकोऽङ्गहारे अङ्गविक्षेपे रुचिं प्रीतिमेति। शिखामणिः शिरोरत्नञ्च द्विजराजश्चन्द्रस्य विशेषणौ विदूषकौ निन्दकौ निरूपकस्तनोऽपि रमणीय। अन्यत्र द्विजराट् ब्राह्मणो विदूषको नायकस्य हास्यप्रायो नर्मसचिव

शिखामणिरादरणीय इत्यर्थः । एवं सूत्रधारादियोगात् कथं नाटिकानीत्यर्थः । अन्यत्र यौवनालंकारादियुक्ता कथं न मन्मथोद्दीपनेत्यर्थः । 'आलम्बनगुणश्चैव तच्चेष्टा तदलङ्कृति । तटस्थश्चेति विज्ञेयश्चतुर्धोद्दीपनक्रम' । इति लक्षणात् ।

अन्वय—प्रकाशरोमावलिसूत्रधारिणी कथं मन्मथनाटिका न वर्तसे ? नायकः तव अङ्गहारे रुचिम् एति, द्विजराड्विदूषकः च शिखामणि ।

हिन्दी—सुशोभित रोमावलिरूप सूत्र को धारण करती ( तुम दमयन्ती ) सुशोभित रोमावलिरूप सूत्रधार से निर्देशित काम की नाटिका क्यों नहीं हो—( अपितु हो ही ), तुम्हारे वक्ष पर स्थित हार में (अथवा 'अङ्ग+हारे' पदच्छेद मानने पर हे सुन्दरि, तुम्हारे हार में ) मध्यमणि रूप नायक रुचि ( दीप्ति—नायक पक्ष में प्रीति प्रसन्नता ) को प्राप्त होता है और द्विजराट् ( चन्द्र ) का विदूषक ( उपहासक ) चूडामणि ब्राह्मण श्रेष्ठ विदूषक है।

टिप्पणी—नल ने इस श्लोक में दमयन्ती को काम की नाटिका कहा, अर्थात् वह कामोन्मादिनी है, उसी प्रकार, जिस प्रकार कि एक नाटिका काम अर्थात् हर्ष का कारण होती है। इसके निमित्त रोमावलि को सूत्रधार, 'अङ्गहार' ( वक्षस्थित मुक्ताहार ) में दीप्ति पाते नायक अर्थात् मध्यमणि को प्रसन्न नायक ( प्रमुख पात्र ) और शिखामणि को विदूषक कहा गया है। नारायण ने 'अङ्गहारे रुचिमेति नायक' का अर्थ यह भी किया है कि अङ्गहार अर्थात् नृत्य में सभापति रुचि ( प्रीति ) को प्राप्त होता है। नृत्य नानाकरण संयुक्त अङ्गहारों से विभूषित होता है। कर, चरण, कटि, पार्श्व, उरु, उदर आदि स्थल से सम्बद्ध चारी तथा नृत्तहस्त मातृका है। मातृकाओं के योग से करण होता है। वृत्त, युद्ध, नियुद्ध, गति, परिक्रम, गति-प्रचार में पैर, जंघा, उरु तथा कटि के समानकरण की चेष्टा चारी है। 'करण' सामान्यतः 'हस्त-पाद-समायोग' होता है। तलपुष्पपुट आदि एक सौ आठ करण होते हैं, जिनसे स्थिर हस्तादि बत्तीस अङ्गहार निष्पन्न होते हैं—अङ्गहार अर्थात् विशिष्ट अङ्गविक्षेप। ( नाट्यशास्त्र चतुर्थ अध्याय )। नाटिका प्रधान उपरूपक है। यह स्त्री बहुल, शृङ्गार प्रधान उपरूपक है, चार अङ्क का, जिसमें नृत्य-गीतादि की पर्याप्त योजना होती है। इसे 'नाटी' भी कहा जाता है, क्योंकि यह मन को प्रसन्न बनाकर नचा देती है—

'नाटयति नर्तयति व्युत्पाद्य मनांसि'। ( नाट्यदर्पण २।५ ६ ) दमयन्ती नाटिका के समान ही नल के मन को हर्षविभोर करने वाली है। नायक कहते हैं—कथा शरीर के फल से प्रधान रूप मे सबद्ध पात्र को–'कथाशरीर॰ फलेन प्रधानतया सम्बद्ध्यमानो नायक उच्यते।' ( अभिनव गुप्त, ना० शा० १८ अध्याय )। नायक का सहचर 'हास्यकृत्'—कर्म, शरीर, वेष, भाषा आदि से हास्य उत्पन्न करने वाला पात्र विदूषक होता है। ( साहित्यदर्पण ३।५० )। विद्याधर के अनुसार यहाँ अतिशयोक्ति-रूपक-श्लेष अलंकार हैं।

गिरानुकम्पस्व दयस्व चुम्बनै प्रसीद शुश्रूषयितु मया कुचौ।
निशेव चान्द्रस्य करोत्करस्य यन्ममत्वमेकासि नलस्य जीवितम् ॥१२०॥

जीवातु—गिरा इति। गिरा सम्भाषणेनानुकम्पस्व चुम्बनैर्दयस्व दया कुरु, मया कुचौ शुश्रूषयितु प्रसीद, अन्यथा कथमहं जीवेयमित्याशयेनाह—यद् यस्मात् चान्द्रस्य करोत्करस्य किरणसमूहस्य निशेव नलस्य मम त्वमेका जीवितमसि चन्द्रस्य दिवापि जीवनसम्भवात् करग्रहण तस्य निशैकशरणत्वादिति द्रष्टव्यम् ॥ १२० ॥

अन्वय—गिरा अनुकम्पस्व, चुम्बनैं दयस्व, मया कुचौ शुश्रूषयितु प्रसीद, यत् चान्द्रस्य करोत्करस्य निशा इव त्वम् मम एका नलस्य जीवितम् असि।

हिन्दी—वाणी द्वारा ( बोलकर ) अनुकपा करो, चुबनो द्वारा दया करो और मेरे द्वारा स्तनो की शुश्रूषा ( चन्दनलेप, पत्ररचनादि करने का अवसर देकर ) कराने को प्रसन्न हो जाओ, क्योंकि चन्दा की किरणो के लिए रात्रि के तुल्य तुम ( दमयन्ती ) एक ही मुझ नल का जीवन हो।

टिप्पणी—कामोत्पीडित नल ने दमयन्ती से विविध विलास-केलि निमित्त प्रस्ताव किया, क्योंकि एक वही उसकी प्राणहार प्रिया थी, चन्द्र-किरणो का जीवन जैसे निशा होती है, वैसे ही। यदि रात्रि न हो तो चन्द्र किरणो का जीवन—अस्तित्व ही न प्रकाशित हो। ऐसे नल चन्द्र का किरण समूह ( इच्छा-आकाक्षाएँ ) दमयन्ती-निशा पर ही अवलम्बित है। नारायण के अनुसार नल ने कहा—'मेरा जीवन तेरे ही अधीन है, चुम्बनादि द्वारा मुझे अनुगृहीत करो, अन्यथा मेरा जीवन ही न रहेगा।' विद्याधर के अनुसार यहाँ उपमा-अतिशयोक्ति हेतु है ॥ १२० ॥

मुनिर्यथात्मानमथ प्रबोधवान् प्रकाशयन्तं स्वमसावबुध्यत।
अपि प्रपन्नां प्रकृतिं विलोक्य तामवाप्तसंस्कारतयासृजद्गिरः ॥१२१॥

जीवातु—मुनिरिति। अथैव आत्मज्ञानानन्तरमसौ नलो मुनिर्यथा मुनिरिव प्रबोधवानुत्पन्नतत्त्वावबोधः सन्नात्मानं स्वं स्वस्य प्रकाशयन्तं सन्तमबुध्यत, नलस्यता प्रकाशितेत्यबुद्धेत्यर्थः। अथ प्रपन्नां प्राप्तां तां प्रकृतिं स्वभावं विलोक्यापि ज्ञात्वापि अवाप्त उद्बुद्धः संस्कारो निजदूतत्वस्मारकवासना येन तस्य भावस्तत्ता तया गिरो दूत्यानुगुणान्येव वाक्यान्यसृजदवोचदित्यर्थः। यथा मुनिर्योऽप्यात्मतत्त्वावबोधोऽपि कालवशात् प्राक्तनसंस्कारवशात् तथा नलोऽपि प्रकटितात्मा पुनः संस्कारवशात् दूत्यमेवानुसरन्नुवाचेत्यर्थः ॥ १२१ ॥

अन्वय—अथ यथा मुनिः प्रबोधवान् असौ आत्मानं प्रकाशयन्तं स्वम् अबुध्यत, तां प्रकृतिं प्रपन्नां विलोक्य अवाप्तसंस्कारतया गिरः अपि असृजत्।

हिन्दी—तत्पश्चात् जैसे मुनि प्रबुद्ध हो जाता है, वैसे ही प्रबोध को प्राप्त (गतभ्रम) यह (नल) अपने को प्रकाशित करते हुए ('मम नलस्य' कहकर अपने को प्रकट करते हुए) स्वयं को जान गया (फिर नलत्व प्रकाशित हो जाने मात्र से) उसे (दमयन्ती को) प्रकृतिस्थ देखकर संस्कार प्राप्त होने के कारण (दूत होकर स्वयं को प्रकट करना उचित नहीं था, यह बोध हो जाने से) तदनुकूल वचन बोला।

टिप्पणी—नल ने 'मम नलस्य' कहकर एक भूल कर दी। दूत होने के कारण उसे भ्रम-मोह में आकर अपने को प्रकट कर दूतधर्म की अवहेलना नहीं करनी थी। नल का अस्तित्व जानकर ही दमयन्ती की पीड़ा जैसे समाप्त हो गयी और वह रोना धोना छोड़ प्रकृतिस्थ हो गयी। नल को भी अब बोध हुआ कि उनसे भूल हुई, किन्तु वह संस्कारी पुरुष था, अतः बात सँभालकर पुनः समयोचित वचन कहने लगा। यहाँ नल की तुलना एक मुनि से की गयी है, जो वेदान्ताभ्यास और शमदमादि द्वारा प्रबोध प्राप्त कर 'अहं ब्रह्मास्मि' अर्थात् मैं ही सच्चिदानन्दैकरस ब्रह्मस्वरूप हूँ, ऐसा ज्ञान प्राप्त कर लेता है। और संसार की उत्पादिका सत्त्वरजस्तम की साम्यावस्थारूपा प्रकृति को एक से पृथक् मानता हुआ विवेकपूर्वक मुक्त हो दानादिव्यवहार करता है। नारायण ने अन्वयान्तर करके एक और स्पष्ट अर्थ

किया है जैसे भूल करके ज्ञानी मुनि पुन प्रबोध प्राप्त कर लेता है (आत्मज्ञान प्राप्त कर लेता है ), वैसे ही प्रबुद्ध नल भी अपने से हुई भूल को समझ गया और सस्कार उद्‌बुद्ध हो जाने से पुन प्रकृति को प्राप्त कर ( गतमोह हो ) दूतधर्म के अनुसार उचित विचार करने लगा। भाव यही है कि नल समझ गया कि अपना नामोच्चार करके उसने भूल कर दी और फिर उसने उचित आचरण किया। आगे के श्लोको मे नल के एतत्सबद्ध विचार हैं। विद्याधर के अनुसार उपमा अलकार ॥ १२१ ॥

अये मयात्मा किमनिह्नुतीकृत किमत्र मन्ता स तु मा शतक्रतु ।
पुर स्वभक्त्याथ नमन् ह्रियाविलो विलोकितारहे न तदिङ्गितान्यपि ॥१२२॥

जीवातु—अये इति। अये इति विषादे। 'अये विषादे क्रोधे च' इति विश्व। मया आत्मा स्वरूप किं किमर्थमनिह्नुतीकृत प्रकाशित, अत्रात्मप्रकाशन स शतक्रतुरिन्द्रस्तु मा किं मन्ता मस्यते। अथ पुरोऽग्रे स्वभक्त्या नमन् प्रणमन् ह्रिया आविल कलुष सन् तस्येन्द्रस्येङ्गितानि चेष्टितान्यपि न विलोकितारहे न विलोकयिष्यामि। लुटोट्। तन्मुखमवलोकितुमपि नोत्सहे इत्यर्थ ॥ १२२ ॥

अन्वय —अये, मया आत्मा किम् अनिह्नुतीकृतः, अत्र स शतक्रतु तु मा किं मन्ता ? पुर स्वभक्त्या नमन् अथ ह्रिया आविल तदिङ्गितानि अपि न विलोकितास्महे।

हिन्दी—अरे, मैंने अपने को क्यों प्रकट कर दिया, इस विषय मे वह शतमखी ( इन्द्र ) मुझे क्या समझेगा ? पहिले अपनी भक्ति से नमन करता, तदनन्तर लज्जा से कलुषित (मैं नल) उस ( कोपाविष्ट इन्द्र ) के भ्रूभगादि सकेत भी न देख सकूगा ( प्रसन्नता लाभ तो दूर की बात है )।

टिप्पणी—अपने को अपराधी मान नल ने सोचा कि वह शतक्रतु इन्द्र के कोप का भाजन अवश्य बनेगा। उसको मुँह दिखाने योग्य भी नल नही रहा। कर्तव्यभ्रष्टता की ग्लानि। विद्याधर के अनुसार उल्लेख्य अलकार छेकानुप्रास ॥ १२२ ॥

स्वनाम यन्नाम मुधाभ्यधामह महेन्द्रकार्यं महदेतदुज्झितम् ।
हनूमदाद्यैर्यशसा मया पुनर्द्विषा हसैर्दूतपथ सितीकृत ॥१२३॥

जीवातु—स्वेति । यद्यस्माद् मुधा वृथैव स्वनाम अन्ययासाम ? अबोच वलु ? तन्महदेतन्महेन्द्रकार्यमुज्झितं त्यक्तम् । अहो हनुमदाद्यै दूतपथो यशसा सितीकृतो धवलीकृतो मया पुनर्द्विषां हसैर्हासैं , 'स्वनहसोर्वा' इत्यप्प्रत्यय । सितीकृतो धवलीकृत । यशोवद्धासस्यापि धवलत्वादिति भाव । विश्वेश्वरीये तु हासस्य धावल्येऽपि शत्रुहासस्य मालिन्यासादकत्वादित्याशयेन मेचकीकृत-मिति व्याख्यातम् । 'सितो धवलमेचकौ' इत्यमर । अत्र हनुमद्ग्रहण पूर्व-कन्याभिप्रायमन्यथा कृतत्रेतावतारपुरुषयो पौर्वापर्यविरोधादिति ॥ १२३ ॥

अन्वय —नाम यद् यत् मुधा स्वनाम अन्वयाम्, एतत् महत् महेन्द्रकार्यम् उज्झितम्, हनुमदाद्यै यशसा सितीकृत दूतपथ मया पुन द्विषा हसै: ( सितीकृत ) ।

हिन्दी—खेद है, मैंने जो व्यर्थ ही अपना नाम कह दिया और यह महेन्द्र का बडा ( दूत ) कार्य छोड दिया । हनुमान् आदि द्वारा यश से शुभ्र किया गया दूत का पथ मैंने पुन शत्रुओं के उपहासों से शुभ्र कर दिया ।

टिप्पणी—यश का वर्ण भी कविसमयानुसार शुभ्र है और हास्य का भी । यहाँ नल का अभिप्राय यह है कि हनुमान् आदि ने समुद्रतरण और लंकादाह करके श्रीरामचन्द्र को सीता का पता बताया था, इस प्रकार यशोविस्तार कर दूतकर्म की उच्च मर्यादा स्थापित की थी, नल वैसा न कर सका। इसके विपरीत दमयन्ती के समक्ष अपने को प्रकट करके उसने देवों का कार्य ही बिगाड डाला । अब नल के शत्रु उसकी हसी उडायेंगे । इस प्रकार जो दूतपथ पहिले यश-शुभ्र था, अब उपहासशुभ्र बन जायेगा । नल को अयश मिलेगा। मल्लिनाथ का आक्षेप है कि नल राम के पूर्ववर्ती थे । नल कृतयुग मे थे, राम त्रेता में । इस प्रकार यह पौर्वापर्य विरोध हुआ, ऐतिहासिक क्रम में भूल हुई । हनुमान् का उदाहरण उनके पूर्ववर्ती नल के द्वारा दिया जाना इतिहासक्रम-विरोध है । विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और व्यतिरेक अलकार ॥ १२३ ॥

धियात्मनस्तावदचारु नाचर परन्तु यद्देव स तद्विदिप्यति ।
जनावनायोद्यमिन जनार्दन क्षये जगज्जीवपित्र वदन् शिवम् ॥१२४॥

जीवातु–धियेति । अयवा तावदात्मनो धिया बुद्धिपूर्वकमित्यर्थं । अचार्व-

साधु नाचर एव स्थिते परोऽयो जनो यदचारु वदिष्यति तत्तु जनानामवनाय रक्षणायोद्यमिनमुद्योगिन विष्णुमिति शेष, जनानामर्दयतीत्यर्दन सहर्तारम्। नन्द्यादित्वात् ल्युट् प्रत्यय । अथ क्षये कल्पान्ते जगज्जीवाना पिबतीति पिब सहर्तार रुद्रमिति शेष । 'पाघ्रादिना' शप्रत्यय । शिव शान्त वदन्, शिवम-शिवमशिव शिवञ्च वदन्नित्यर्थ । स पर एव वेद । अनर्गलो लोकस्तावदास्ता ममानपराधित्वमन्तर्यामिसाक्षिकमिति भाव ॥ १२४ ॥

अन्वय—आत्मन धिया तावत् अचारु न आचरम् तु जनावनाय उद्यमिन जनार्दन क्षये जगज्जीवपिब शिव वदन् स पर यत् वदिष्यति तद् वेद ।

हिन्दी—( अथवा मैंने ) अपनी बुद्धि से ( जान बूझकर ) तो असुदर आचरण ( इन्द्रादि के प्रतिकूल व्यवहार ) किया नही, किंतु लोक पालन के उद्यमी ( विष्णु ) को 'जनार्दन' ( जनान् अर्दयति पीडयति जनार्दन —लोक पीडक ) और प्रलयकाल मे जगत् के जीवन पायी ( प्राणहर्त्ता ) को 'शिव' ( मगल ) कहनेवाला वह ससारी दुर्जन जो कहेगा, वह ( मैं ) समझता हूँ । ( अथवा 'यत् वेद तद् वदिष्यति —ऐसा अन्वय करने पर अर्थ होगा—'लोक जो समझता है, वह कहता है ।' )

टिप्पणी—एक सौ तेईसवें पूर्वश्लोक मे स्वनाम-प्रकट कर देने के कारण नल ने अपने को दोषी माना था यहाँ वह विचारता है कि उसने इन्द्रादि के कार्य के प्रतिकूल व्यवहार जान बूझकर तो नही किया, वह परिस्थितियो के कारण अथवा भावावेश मे हो गया । दमयन्ती का दु ख उससे न देखा गया और वह अपने को प्रकट कर बैठा । पर नल ने सोचा कि यह ससार—ये ससारी जन कहाँ ठीक-ठीक विचार पाते हैं । वे सदा अनर्गल ही कहा करते हैं । जैसा ऊपर-ऊपर मे लगा, वही कह डालते हैं । उदाहरण के लिए जो ससार की स्थिति-पालन के विधाता हैं, उन विष्णु को कहता है—'जनार्दन'—जनो को कष्ट देने वाला और जगत्सहारक रुद्र को कहता है—'शिव'—शुभ मगलस्वरूप । ऐसे ही नल के भाव पर उचित विचार न करके ऐसा अनर्गलवादप्रिय ससारी तो नल को अपराधी कहेगा ही । लोक कथन का निवारण बडा कठिन है, उसका कोई प्रतीकार नहीं है । विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास और हेतु अलकार । चन्द्रकलाकार ने इस श्लोक से 'निरुक्त'-नामक काव्यलक्षण का निर्देश किया है ॥ १२४ ॥

स्फुटत्यदः किं हृदयं त्रपाभराद् यदस्य शुद्धिर्विबुधैर्विबुध्यताम्।
विदन्तु ये तत्त्वमिदं तु दन्तुरं जनानने कः करमर्पयिष्यति ॥१२५॥

जीवातु—स्फुटतीति। अदो हृदयं त्रपाभरात् लज्जातिभारात् स्फुटति किम्? स्फुटिष्यति किम्? 'आशंसायां भूतवच्च' इति चकारादाशंसायां भविष्यदर्थे वर्तमानवत्प्रत्ययः। यदस्मात् स्फुटनादस्य हृदयस्य शुद्धिर्विबुधैर्देवैर्विबुध्यतां ज्ञायताम्। अतः स्फुटनमाशास्यमित्यर्थः। परन्तु ते विबुधास्तत्त्वं हृदयशुद्धिं विदन्तु तथापि दन्तुरमतिविषमं तदेवाह—जनानने कः करमर्पयिष्यति न कोऽपीत्यर्थः। कस्यचिद्देवनाप्रत्यायनेऽपि जनप्रत्यायनं दुष्करमिति तात्पर्यार्थः ॥ १२५ ॥

अन्वय—किम् अदः हृदयं त्रपाभरात् स्फुटति, यत् अस्य शुद्धिः विबुधैः विबुध्यताम्? ते तु इदं दन्तुरं तत्त्वं विदन्तु, जनानने कः करम् अर्पयिष्यति?

हिन्दी—क्या (मेरा-नल का) यह हृदय लज्जा-भार से फटा जा रहा है कि इस (हृदय) का निरपराध होना देव समझ लें? वे (देव) तो इस अत्यन्त विषम (कठिनता से समझ में आनेवाला) तत्त्व को समझ लें, संसारी जनों के मुँह पर कौन हाथ धरेगा? (लोगों का मुँह कौन बन्द करेगा)?

टिप्पणी—अनजाने अपराध-बोध से जो उत्पन्न ग्लानि नल को अत्यन्त आत्मग्लानि हो रही थी। वह चाहने लगा कि उसका हृदय फटकर बाहर आ जाता जिससे उसकी शुद्धि—निरपराधता सर्वज्ञ देव तो जान लेते, जिनका नल अपराधी है। वे 'विबुध'—विशेष बुद्धिमान् कहे जाते हैं—उन्हें तो 'विबोध' हो जाना चाहिए। ये संसारी जन तो अनर्गल कहा ही करते हैं, उनकी निन्दा-स्तुति की चिन्ता व्यर्थ है। न कोई लोगों का कुछ भी कहने से रोक पाया है न रोक सकता है। भाव यह है कि देव सर्वज्ञ हैं, वे तो तथ्य को समझ ही लेंगे कि नल का हृदय शुद्ध है, लोग जो चाहें, बकें। उनकी क्या चिन्ता? 'जनानने कः करमर्पयिष्यति'—लोकोक्ति का प्रयोग। विद्याधर के अनुसार अतद्गुणोक्ति ॥ १२५ ॥

मम श्रमश्चेतनयानया फली बलीयसाऽन्येऽपि च मैव वेधसा।
न वस्तु दैवस्वरसाद्विनश्वरं सुरेश्वरोऽपि प्रतिकर्तुमीश्वरः ॥१२६॥

जीवातु—ममेति । मम श्रमो दूत्यप्रयास अनया चेतनया स्वरूपनिगूहन-बुद्ध्या फली सफल स्यात् बलीयसा बलवत्तरेण वेधसा दैवेन सा चेतनैवालोपि नाशिता च । तथा हि—दैवस्य स्वरसात् स्वेच्छातो विनश्वर वस्त्वर्थं सुरेश्वर शक्रोऽपि प्रतिकर्तुं नेश्वरो न शक्त इत्यर्थान्तरन्यास । ईदृशी भवितव्यतेति भाव ॥ १२६ ॥

अन्वय—अनया चेतनया मम श्रम फली, बलीयसा वेधसा च सा एव अलोपि, दैवस्वरसात् विनश्वर वस्तु सुरेश्वर अपि प्रतिकर्तुं न ईश्वर ।

हिन्दी—इस चेतना से कि 'मैं नल इस समय दूत हूँ', मेरा श्रम सफल होता, किन्तु बली विधाता ने उसका ही लोप कर दिया । दैवेच्छा से विनाशित वस्तु की रक्षा करने मे देवराज भी समर्थ नही है ।

टिप्पणी—नल का भाव यह है कि जो भी अपराध हुआ, उसकी इच्छा से नही हुआ । बलवान् दैव ने उसकी चेतना–समझ ही समाप्त कर डाली । दैवेच्छा का प्रतिकार तो इन्द्र से भी सभव नही, नल–एक मनुष्य की तो क्षमता ही क्या ? उसका कोई अपराध नही है । मल्लिनाथ और विद्याधर ने अर्थान्तरन्यास अलकार का निर्देश किया है ॥ १२६ ॥

इति स्वय मोहमयोर्मिनिर्मित्त प्रकाशन शोचति नैषधे निजम् ।
तथा व्यथामग्नतदुद्दिधीर्षया दयालुरागाल्लघु हेमहसराट् ॥१२७॥

जीवातु—इतीति । इतीत्थ नैषधे नले मोहमयोर्मिणा अज्ञानविलसितेन निर्मित निजमात्मीय स्वय प्रकाशन स्वस्वरूपप्रकटन प्रति शोचति व्यथमाने सति दयालुर्हेमहसराट् सुवर्णराजहस तथा व्यथामग्नस्य तस्य नलस्योद्दिधीर्षया उद्धर्तुमिच्छया, धरतरुत्पूर्वात् सनन्तात् स्त्रियामप्रत्यये टाप् । लघु क्षिप्रमागा दागत ॥ १२७ ॥

अन्वय—नैषधे इति मोहमयोर्मिनिर्मित निज स्वय प्रकाशन शोचति दयालु हेमहसराट् तथाव्यथामग्नतदुद्दिधीर्षया लघु आगात् ।

हिन्दी—निषधराज नल के मोह ( अज्ञान ) की तरगों के कारण हुए अपने स्वयप्रकाशन' ( अपना 'नल नाम' स्वय कह देने ) पर 'शोच' (निन्दा) करने पर दयालु स्वर्णहस का राजा उस अनिर्वचनीय पीडा मे मग्न उस ( नल ) का उद्धार करने की इच्छा से ( स्वनिन्दा से विरत करने के लिए ) शीघ्र आ पहुँचा ।

टिप्पणी—स्वर्णहंस ने ही दमयन्ती को नल संदेश पहुँचाकर नल का कार्य किया था, इस समय भी पश्चात्ताप करते—पछताते नल नल की पीड़ा दूर करने वह आ गया। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और छेकानुप्रास।१२७।

नले न तत्पक्षयोर्ध्ववीक्षिते स एष पक्षीति नलाल्पमभ्यधात्।
भयादनेनामपि मा निराशतामसून् विहातेयमतः परं परम्॥१२८॥

जीवातु—नलेति। स राजहंस तस्य हंसस्य पक्षस्पर्शेन निमित्तेनोर्ध्वं वीक्षित इति वीक्षिते तथा एव स सर्वोपकारी पक्षीति मनस्येव नलमभ्यधात् अभिहितवान्। हे अदय! निर्दय! एनां दमयन्तीमतिनिराशतां नैराश्यं मा नय प्रापय। कुतः अतः निरशिय परं केवलमसून् प्राणान् विहाता विहास्यति। जहातेर्लृट्। तदेतदनयाकाङ्क्षिता त्वया नैवमाच्छेद्य कार्यं इत्यर्थः॥

अन्वय—तत्पक्षस्पर्शोर्ध्ववीक्षिते एष स पक्षी—इति भाषमाणे नले सः अभ्यधात्—अदय, एनाम् अतिनिराशताम् मा नय, अतः परम् इयं परम् असून् विहाता।

हिन्दी—इस (स्वर्णहंस) के पक्षों के स्पर्श से (जागृत हो) ऊपर (आकाश की ओर) देखने और 'यही वह पक्षी है'—ऐसा कहते नल से वह (स्वर्णहंस) बोला—अरे निर्दयी, इसे (दमयन्ती) को बहुत निराश मत करो। इसके अनन्तर (और अधिक निष्ठुरता अप्रिय कहने पर) यह प्राण भी छोड़ देगी।

टिप्पणी—भाव यह है कि स्वर्णहंस ने कहा कि नल अब सीमा से आगे जा रहा है। इतना निर्मम होना ठीक नहीं। ऐसी निर्दयता यदि नल और अधिक दिखायेगा तो दमयन्ती प्राण दे देगी। इस प्रकार न केवल नल को दुःख ही होगा, वह स्वयम् एक स्त्री-हत्या का हत्या का अपराधी भी बनेगा, जो संसार में अनुपम है। स्त्रीवध का पातक नल पर होगा, अतः अब वह निर्मम व्यवहार उचित नहीं रखना चाहिए। तृतीय चरण के 'अति मा निराशताम्' प्रयोग पर आपत्ति करते हुए पूर्वपक्ष के रूप में नारायण ने यह वाक्य पठन व्याकरण विरुद्ध बताया है कि 'ते प्राग्धातोः' (अष्टा १।४।८०) नियम के अनुसार 'निराशता मा अतिनय' वाक्य होना चाहिए। समाधान में उसने कहा है कि महाकवि द्वारा प्रयुक्त होने पर, ऐसा व्यवहित प्रयोग भी

माधु है—'महाकविप्रयोगाद्ध्यतहितानामपि प्रयोग साधु'।' पदच्छेदातर से इस वाक्य के अन्यार्थ भी उन्होंने किये हैं—( १ ) 'अतिमानिराशताम्'—अतिशयिता मा शोमा राजलक्ष्मीर्वा यस्या सा अतिमा इयमित्यस्य विशेषणम्। एनामनिराशता नयेत्यन्वय । अर्थात् जिनकी शोमा या राजलक्ष्मी अतिशय है, ऐसी दमयन्ती को अनिराशा को प्राप्त करा ( २ ) 'अतिम + अनिराशता नय'—हे अतिम ( अतिसुन्दर—अतिशयिता मा यस्य स ), इसे अनिराशा को प्राप्त करा। ( ३ ) इससे यह सूचित किया गया है कि अतिसुन्दर होने के कारण नल ही दमयन्ती के योग्य है, अन्य कोई नहीं। ( ४ ) 'अत पर निराशताम् एनां नय, अतिमा परम् असुन् विहाता'—इससे अधिक निराश भाव पर इस पहुँचाया कि यह 'अतिमा' ( अतिसुन्दरी दमयन्ती ) प्राण भी छोड देगी और ऐसी सुन्दर वस्तु वृथा चली जायेगी। वस्तुत लौकिक संस्कृत मे उपसर्गादि धातुआदि के पूर्व प्रयुक्त होने लगे, वैदिक संस्कृत मे यह मान्यता नहीं थी। विद्याधर के अनुसार उत्प्रेक्षा अलकार अनुप्रास है ॥१२८॥

सुरेषु पश्यन्निजनापराधतामियत्प्रयस्यापि यदर्थसिद्धये।
न कूटसाक्षीभवनोचितो भवान् सता हि चेतःशुचितात्मसाक्षिका ॥१२९॥

*जीवातु*—सुरेष्विति। हे *नल!* भवान् तदयस्य सुरकार्यस्य सिद्धये इयदेतावत् प्रयस्याप्यायस्यापि, यसु प्रयत्न इति धातो समासे क्त्वो ल्यबादेश। सुरेषु विषये निजां सापराधतामेव पश्यन् उत्प्रेक्षमाण सन् कूटसाक्षीभवनस्य कपटसाक्षीभावस्य। अभूततद्भावे च्वि । उचितो न अनपराधिन्यात्मपराधोत्प्रेक्षित्वमेव कूटसाक्षित्व तत्ते अनुचितमित्यर्थ । तथा हि—सता चेत शुचिता चित्तशुद्धि आत्मसाक्षिका स्वप्रमाणिका हि स्वय प्रमितेऽर्थे किं विचारणयेत्यर्थ ॥ १२९ ॥

अन्वय —भवान् तदर्थसिद्धये इयत् प्रयस्य अपि सुरेषु सापराधता पश्यन् कूटसाक्षीभवनोचित न, हि सता चेत शुचिता आत्मसाक्षिका।

हिन्दी—आप ( नल ) को उन ( देवो ) की कार्यसिद्धि के निमित्त इतना ( अत्यधिक ) प्रयत्न करके भी देवों के प्रति अपने को सापराध देख कूटसाक्षी ( झूठा गवाह, जो अन्य के निमित्त झूठ बोलता है ) होना उचित

केशिनी वन्ध्या असमर्था इत्यर्थ । 'वन्ध्योऽफलोऽवकेशी च' इत्यमर । कियती-रियत्तारहिता इत्यर्थ , कदर्थना कुत्सना । अश्लीलप्रयोगानिति यावत् । तुभ्य केवल प्रियार्हायै इति भाव । ददेऽपि ददाम्यपि अतिगर्हितमाचरामीत्यर्थ । अपि गर्हायाम् । 'अपि सम्भावनाप्रश्नशङ्कागर्हासमुच्चये' इति विश्व । किञ्चैव सति अमी देवा अदम्भेनाकपटेन दूत्येन दूतकर्मणा 'कपटोऽस्त्री व्याजदम्भोप-धयश्छद्मकैतवे' इत्यमर । दया वा भजन्तु आगसा अपराधेन मम दण्ड दण्ड वा दिशन्तु, इत परमिमा तु न कदर्थयामीति भाव ॥ १३१ ॥

अन्वय —तुभ्यम् अपि सुरेषु रागप्रसवावकेशिनी कियती कदर्थना ददे, अमी अदम्भदूत्येन दया वा भजन्तु, आगसा मम दण्ड वा दिशन्तु ।

हिन्दी—तुम ( दमयन्ती ) को भी देवो मे अनुराग उत्पन्न करने में विफल कितनी पीडाएँ दूँ, ये ( देव ) निष्कपट ( मेरे ) दूत-कार्य सपादन के कारण चाहे दया करें, चाहे ( स्व नाम प्रकाशन रूप ) अपराध के कारण मुझे दड दें ।

टिप्पणी—नल ने यथाशक्ति प्रयत्न किया कि दमयन्ती दिक्पालाभिमुख हो सके, किन्तु वह विफल हुआ । इसके विपरीत दमयन्ती को इस सबसे इतनी व्यथा हुई कि नल ने भ्रान्त होकर स्वनाम-प्रकाशन कर दिया । उसने समझ लिया कि इस विषय में और कुछ कहना करना दमयन्ती की असह्य व्यथा का ही कारण बनेगा, देवो के प्रति अनुरागिणी वह नही हो सकेगी । अत उसने अन्ततोगत्वा यह निर्णय प्रकट कर दिया कि इस विषय में और कुछ कहकर वह दमयन्ती को पीडा देना अनुचित मानता है । इससे स्वयम् नल को भी दु ख होता है । क्योंकि वह प्रिया की वेदना सह नहीं सकता । उसने निष्कपट भाव से कर्तव्य निवाह कर दिया । अब देवो की इच्छा है कि वे नल पर दया करें या अपराधी मानकर दडित करें । नल अब इसकी चिन्ता नही करता । वह दड सह लेगा, दमयन्ती का दु खी नहीं देख पायेगा । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलकार ॥ १३१ ॥

अयोगजामन्वभवन्न वेदना हितार्य मेऽभूदियमुन्मदिष्णुता ।
उदेति दोषादपि दोषलाघव कृतान्त्वमज्ञानवशादिवेनसम् ॥१३२॥

जीवातु—अयोगजामिति । इयमुन्मदिष्णुता उन्मत्तता । 'अलङ्कृञ्' इत्या-

विना दुःखदम् । मे हितायोन्मादावस्थाभूत् । कुतः, अयोगजा वियोगोत्था वेदना नान्वभवम् । तथा हि—अज्ञानवशात् अज्ञानवशादेनस पापस्य ज्ञानकृतापेक्षयाल्पत्वमिव दोषादुन्मादरूपाद्दोषादपि दोषस्य वियोगदुःखस्य लाघवमल्पत्वमुदेति तस्माद्दोषोऽपि कदाचिदुपकरोतीति भावः ॥ १३२ ॥

अन्वय—अयम् उन्मदिष्णुता मे हिताय अभूत्, अयोगजां वेदनां न अन्वभवम् अज्ञानवशात् एनसः कृशत्वम् इव दोषात् अपि दोषलाघवम् उदेति ।

हिन्दी—यह उन्माद मेरे ( नल के ) हित का निमित्त हुआ, क्योंकि ( इससे ) वियोगजन्य व्यथा का अनुभव न हो पाया । अज्ञान में हुए पाप की अल्पता के तुल्य दोष से भी दोष की अल्पता उत्पन्न होती है ।

टिप्पणी—नल जो उन्माद की अवस्था में रहा, उसे भी उसने गुण माना, क्योंकि उस स्थिति में उसे दमयन्ती के वियोग की व्यथा का अनुभव नहीं हो सका । कभी-कभी दोष भी दोष को छोटा बना देता है और इस प्रकार गुण बन जाता है । अज्ञान भी दोष है और पाप करना भी, परन्तु अज्ञान में किया पाप उतना बड़ा नहीं माना जाता, जितना कि ज्ञान रहते किया जाए । इस प्रकार अज्ञान-दोष पाप-दोष को छोटा बनाने वाला हुआ और गुण बन गया । ऐसे ही उन्माद-दोष विरह-वेदना दोष को छोटा बनाने वाला प्रमाणित हो, गुण बन गया । विद्याधर के अनुसार उपमालङ्कार ॥ १३२ ॥

तवेत्ययोगस्मरपावकोऽपि मे कदर्थनात्यर्थतयागमद्दयाम् ।
प्रकाशमुन्माद्य यदद्य कारयन्मयात्मनो मामनुकम्पते स्म सः ॥१३३॥

जीवातु—तवेति । हे प्रिये ! तवेत्यत्र कदर्थनाना मदीयाप्रियोक्तिश्रवणकदर्थनानामत्यर्थतया अत्याधिक्येन हेतुना मे मम सम्बन्धि अयोगो यः स्मरपावकः कामाग्निः सोऽपि दयामगमत् दयालुरभूदित्यर्थः । यद्यस्मादद्य स कामाग्निः (प्रयोजककर्ता) उन्मादमनुभवन् कृत्वा मया प्रयोज्येन आत्मनो मत्सम्बन्धिनः प्रकाशं प्रकाशनं कारयन् त्वामनुकम्पते स्म । तस्मात् कामाग्नेरपि दयोत्पन्नेत्युत्प्रेक्षा । किं बहुना उन्मादप्रसादात् दमनस्वसा कृतार्थो स्म इति तात्पर्यम् ॥ १३३ ॥

अन्वय.—इति तव कदर्थनात्यर्थतया मे अयोगस्मरपावकः अपि दयाम्

अगमत्, यत् अद्य उन्माद्य मया आत्मन प्रकाश कारयन् स॰ माम्, अनुकम्पते स्म ।

हिन्दी—इस प्रकार ( पूर्वश्लोकोक्त कारण से ) तुम्हारी ( दमयन्ती की ) पीड़ा की अतिशयता से मेरे वियोगकामानल ने भी दया की, जो आज उन्मत्त करके मेरे द्वारा आत्म प्रकाश कराते उस ( वियोगस्मरपावक ) ने भी मुझ पर कृपा की ।

टिप्पणी—दोष के गुण होने का एक और उदाहरण नल ने दिया। *दमयन्ती की अतिशय पीड़ा, दमयन्ती नल का दहना वियोग कामानल, नल* द्वारा आत्म नाम प्रकाशन—ये सब दोष हैं, किन्तु ये भी गुण बन गये। दमयन्ती के पीड़ाधिक्य के कारण, उत्पन्न विरहकामाग्नि ने नल को उन्मादी बना दिया, जिससे भाविन हो उसने स्व नाम प्रकाशन किया, जिससे नल को पहिचान कर दमयन्ती के प्राणों की रक्षा हुई और नल की भी। दमयन्ती के न रहने पर नल की मृत्यु भी हो जाती। इस प्रकार ये सब दोष परस्पर कारण-भूत होते हुए दमयन्ती नल को आत्मरक्षा-रूप गुण बन गये। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा, विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलङ्कार ॥ १३३ ॥

अमी समीहैकपरास्तवामरा. स्वकिङ्कर मामपि कर्तुमीशिषे ।
विचार्य कार्यं सृज मा विधान्मुधा कृतानुतापस्त्वयि पार्ष्णिविग्रहम् ॥

जीवातु—अमी इति । अमी अमरास्तवसमीहाया त्वत्कृतानुरागे एकपरा एकाग्रास्ते च त्वामपेक्षन्ते इत्यर्थ । त्वञ्च मामपि स्वकिङ्कर निजदास कर्तुं मीशिषे शक्नोषि अपि शब्दात्तानपीत्यर्थं । 'ईश से' इतीडागम । किन्तु विचार्य विमृश्य कार्यं सृज उत्पादय। अत अनुताप पश्चात्ताप कृत सन् त्वयि पार्ष्णिविग्रह पार्ष्णिग्राहकत्वत्य मुधा माविधात् माकार्षीत्। अविमृश्यकरणात्पश्चात्तापस्ते मा भूदित्यर्थ । विपूर्वाद्धधातेर्लुङि 'न माङ्योगे' इत्यडभाव ॥ १३४ ॥

अन्वय—अमी अमरा तव समीहैकपरा, माम् अपि स्वकिङ्कर कर्तुम् ईशिषे, विचार्य कार्यं सृज, कृतानुताप त्वयि पार्ष्णिविग्रह मुधा मा विधात् ।

हिन्दी—ये देव तुम्हारी ही आकांक्षा कर रहे हैं, ( तुम दमयन्ती ) मुझे

भी अपना दास बनाना चाहती हो, ( तो ) विचार करके न्याय करो, पश्चात्ताप तुम पर पीछे से प्रहार करने वाले शत्रु के समान वृथा विरोध न करे।

टिप्पणी—नल ने बताया कि समस्या कुछ कठिन है। देव दमयन्ती की इच्छा के विरुद्ध उसके अभिलाषी हैं, वह नल को वरना चाहती है, नल ने भंगिमा से अपनी अभीप्सा भी प्रकट कर दी। देवों के क्रुद्ध हो जाने पर अनिष्ट सम्भव है। उचित यही है कि कार्य करने के पूर्व अच्छी तरह परिणाम पर विचार कर लिया जाय, अन्यथा पछताना पड़ सकता है। पश्चात्ताप 'पार्ष्णिग्राह' अर्थात् पीछे रहकर वार करने वाले शत्रु के तुल्य है, उससे सावधान रहना चाहिए। भाव यही है कि बिना विचारे निर्णय मत लो, इससे पश्चात्ताप होगा। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास अतिशयोक्ति ॥ १२४ ॥

उदासितेनेव मयेदमुच्यते भिया न तेभ्यः स्मरतानवान्न वा।
हितं यदि स्यान्मदसुव्ययेन ते तदा तव प्रेमणि शुद्धिलब्धये ॥१२५॥

जीवातु—एतच्च माध्यस्थ्येनैवोच्यते न तु पक्षपातितयाह—उदासितेति। उदासितेनोदासीनेन माध्यस्थ्येनैवेत्यर्थः, भावे क्तः कर्तरि वा। उदासितेन मध्यस्थेनैव मया इदं पूर्वोक्तमुच्यते। वचेः कर्मणि लटि यकि 'वचिस्वपी' त्यादिना सम्प्रसारणम्। तेभ्यः सुरेभ्यः भिया वा स्मरतानवात् कामप्रयुक्तकार्श्याद्वा न। युवादित्वादण्प्रत्ययः। तस्माद्विमृश्य कुर्विति भावः। अथ विमृश्यैव कुर्वे त्वद्वरणमेवेति निश्चयस्तत्राह—मदसुव्ययेन मत्प्राणसमर्पणेन ते तव हितं पथ्यं प्रियं यदि स्यात्। यदा मत्प्राणसमर्पणमिति शेषः। तव प्रेमणि विषये शुद्धिलब्धये आनृण्यलाभाय भवति। त्वत्कृतानुरागोपकारस्य प्राणसमर्पणमेव प्रत्युपकार इति भावः ॥ १२५ ॥

अन्वय—उदासितेन इव मया इदम् उच्यते, तेभ्यः भिया न, स्मरतानवात् वा न, यदि मदसुव्ययेन ते हितं स्यात् तदा तव प्रेमणि शुद्धिलब्धये।

हिन्दी—मैं जो कह रहा हूँ ( पूर्वोक्त श्लोक में ), वह एक तटस्थ ( मध्यस्थ ) व्यक्ति की दृष्टि से, इन ( देवों ) से डरकर अथवा कामजन्य तनुता ( कृशता ) के कारण नहीं ( अथवा देवों के अथवा स्मरतनुता के भय से नहीं )। यदि मेरे प्राणों के व्यय से तेरा ( दमयन्ती ) का कल्याण हो सके तो वह तेरे प्रेम में शुद्धि ( सद्भाव अथवा अनृणता ) की प्राप्ति के निमित्त।

टिप्पणी—नल ने स्पष्ट कर दिया कि उसने दमयन्ती के समुख जो देवों के वरने अथवा स्वयम् नल को ही वरने में विचारपूर्वक निर्णय लेने का प्रस्ताव रखा है, वह एक तटस्थ की समति है, जिसका किसी पक्ष के प्रति बल नहीं होता—एक निष्पक्षपाती की समति। इससे यह न समझा जाय कि नल देवों से अथवा कामपीडा से आतङ्कित हो ऐसा कह रहा है। दमयन्ती के प्रति अनुराग भी उसका कम नहीं है। पर नल दमयन्ती का हित चाहता है। उसका कल्याण जिसमें हो, वह करे। नल का प्रेम स्वार्थी नहीं है, नल दमयन्ती के कल्याणार्थ अपने प्राण देकर अपने प्रेम की शुद्धता प्रतिपादित करेगा, उससे उसका प्रणय ही ऋणमुक्त होगा। सच्चा प्रेमी अपने प्रेमाश्रय के हित के लिए प्राण देने में नहीं चूकता। इसके विपरीत उसे प्रेम में बलि देकर प्रसन्नता ही होती है। नल की भी यही स्थिति है, वह दमयन्ती के हितार्थ सर्वस्व-त्याग सकता है—धन सम्पत्ति भी, प्राण भी। दमयन्ती ने अमूल्य दुर्लभ प्रणय देकर जो नल पर उपकार किया है, उसको ऋण प्राण देकर भी चुकाने को, गौरव और हर्ष के साथ, नल उद्यत है। विद्याधर के अनुसार छेकानुप्रास-अतिशयोक्ति-उपमालङ्कार ॥१३५॥

इतीरितैर्नैषधसूनृतामृतैर्विदर्भजन्मा भृशमुल्ललास सा।
ऋतोरधिश्री शिशिरानुजन्मनः पिकस्वरैर्दूरविकस्वरैर्यथा ॥१३६॥

जीवातु—इतीति। इतीरयमीरितैरभिहितैर्नैषधस्य नलस्य सूनृतैः सत्यप्रियवाक्यैरेवामृतैः सा विदर्भजन्मा वैदर्भी शिशिरमनु जन्म यस्य तस्य शिशिरानुजन्मनः शिशिरानन्तरभाविन ऋतोर्वसन्तर्तोरधिका श्रीर्दूरविकस्वरैरतिश्लाघ्यैः पिकस्वरैर्यथा कोकिलकूजितैरिव भृशमुल्ललास जहर्ष। अत्र सूनृतानामुपमान भूतकोकिलालापवत्तादात्मिकत्वेनातिश्राव्यत्वद्योतनार्थं वसन्तस्य शिशिरानुजन्मत्वेन व्यपदेश ॥ १३६ ॥

अन्वय—शिशिरानुजन्मन ऋतो अधिश्री यथा दूरविकस्वरैं पिकस्वरैं (तथा) सा विदर्भजन्मा इति ईरितैं नैषधसूनृतामृतैं भृशम् उल्लास।

हिन्दी—शिशिर के अनन्तर उत्पन्न होने वाले ऋतु (वसन्त) की प्रचुरशोभा दूर तक कूजित होने कोकिल के स्वरों से जिस प्रकार विशेष उल्लसित होती है, उसी प्रकार वह वैदर्भी (विदर्भोत्पन्ना दमयन्ती) इस प्रकार

(१३१–१३५ श्लोकोक्त) कहे निषधराज ( नल ) के सत्यवचनामृत से अत्यंत उल्लास को प्राप्त हुई।

टिप्पणी—वसन्तश्री की विशिष्टता कोकिलस्वर से पुष्ट होती है, इसी प्रकार दमयंती को प्रिय के सत्य और दृढ प्रेम से युक्त वचन सुधाधारासम आनन्ददायक लगे और वह प्रसन्नता से जैसे नाच उठी। विद्याधर ने छेकानुप्रास और उपमा का निर्देश किया है। मल्लिनाथ की टिप्पणी है कि इस श्लोक में सूनृत ( सद्वचनों ) को कोकिलालाप के सदृश कहा गया है, इस तादात्म्य के द्वारा उनकी अत्यंत श्रवणीयता प्रतिपादनार्थ शिशिर के अनुजन्मान्तर में वसंत का निर्देश किया गया है। शिशिराच्छादिता प्रकृति वसन्त में रमणीयतर हो जाती है। शिशिर का सूतापन, तदनंतर वसन्तश्री। नारायण का कथन है कि पिकस्वर से समानता बताकर नल के वचनों का कामोद्दीपक होना सूचित किया गया है। भाव यही है कि तुषाराच्छादिता नलिनी की भाँति मुरझायी दमयन्ती नल-वचनामृतधाराओं को पाकर उल्लसित हो गयी॥

नलं तदावेत्य तमाशये निजे घृणां विगानञ्च मुमोच भीमजा।
जुगुप्समाना हि मनो द्रुतं तदा सतीधिया दैवतदूतधावि सा॥१३७॥

जीवातु—नलमिति। तदा नलस्य स्वरूपगोपनकाले दैवतदूते धावति प्रवर्तत इति दैवतदूतधावि यथा तथा द्रुतं मनः सतीधिया पतिव्रतात्वाभिमानेन हेतुना जुगुप्समाना बीभत्समाना भीमजा तदा नलस्य स्वरूपकथनकाले तं दूतं नलमवेत्य बुद्ध्वा निजे आशये घृणां परपुरुष इति जुगुप्सां विगानमात्मनिन्दां च मुमोच॥ १३७॥

अन्वयः—तदा तं नलं निजे आशये अवेत्य तदा दैवतदूतधावि द्रुतं मनः सतीधिया जुगुप्समाना सा भीमसुता घृणां विगानं च मुमोच।

हिन्दी—तब ( नल के प्रकट हो जाने पर ) उस नल को अपने मन में समझकर उस समय ( नल के स्वरूप प्रकट न होने पर ) देवों के दूत के प्रति दौड़ने वाले चचल मन को सती ( प्रतिव्रता नारी ) की दृष्टि से घृणित मानती उस भीमपुत्री ( दमयंती ) ने ( मन के प्रति ) घृणा और निंदा की भावना का परित्याग कर दिया।

टिप्पणी—जब तक दमयंती को यह ज्ञान न हुआ था कि देवदूत के रूप

क्योंकि दमयन्ती अग को कदव कहा गया। विद्याधर ने अतिशयोक्ति और भावोदय अलकार का निर्देश किया है ॥ १३९ ॥

मयैव सबोध्य नल व्यलापि यत्स्वमाह मद्बुद्धमिद विमृश्य तत् ।
असाविनि भ्रान्तिमसाद्दमस्वसु स्वभाषितस्वोद्भ्रमविभ्रमक्रम ॥१४०॥

जीवातु—मयेति। मया नलमेव सम्बोध्य व्यलापीति यत् तदिद मद्विल पित विमृश्यालोच्यासौ नल मद्बुद्ध स्वसम्बोधनलिङ्गेन मया ज्ञातमेव स्वमात्मानमाह। 'स्वो ज्ञातावात्मनि स्वम्' इत्यमर। अनया ज्ञातस्य मे कि गोपनेनेति मत्वा नलोऽहमिति कथितवानित्यर्थ। आहेति भूते णल्न्तभ्रमादिति वामन। अत्र तु वर्तमानसामीप्याद्वा गतिरिति। दमस्वसु या भ्रान्तिस्ता भ्रान्तिमसौ नल स्वेन भाषित कथित स्वोद्भ्रमविभ्रमाणा स्वोन्मादविलसिताना क्रम 'क्ये प्रिये' इत्यादिश्लोकोक्तप्रकारो येन स सन् असात् असासीत् अच्छैत्सीदित्यर्थ। स्यतेर्लुङि 'विभाषा घ्राधेट्शाच्छास' इति वा सिचो लुक्। उन्मादादात्मप्रकाशनमिति नलवाक्यादेवावगमात् स्वेन ज्ञात्वा दूतभ्रान्तिनिवर्तोत्यर्थ ॥ १४० ॥

अन्वय—मया एव नल सबोध्य यत् व्यलापि तद् इद विमृश्य असौ मद्बुद्ध स्वम् आह स्वभाषितस्वोद्भ्रमविभ्रमक्रम दमस्वसु इति भ्रान्तिम् असात्।

हिन्दी—मैंने ( दमयन्ती ने ) ही नल को सबोधन करके जो विलाप किया, उसका विचार करके इस ( नल ) ने मेरे द्वारा ज्ञात अपने को प्रकट किया,—स्वकथित को अपने उन्माद की विलासलीला बताकर दम की भगिनी ( दमयन्ती ) के इस भ्रम को नल ने दूर किया।

टिप्पणी—नल ने आत्मप्रकाशन किया। दमयन्ती ने समझा कि उसने जो विलाप ( ९।८८ १०० ) किया, उससे द्रवीभूत हो उस नल ने अपने को प्रकट कर दिया ( ९।१०३ )। नल ने कदाचित् यह भी समझ लिया था कि जब दमयन्ती उसे पहिचान ही गयी तो छिपाने से लाभ भी क्या? और अपना नाम बता दिया—'पुरस्त्वयालोकि नमन्नय न कि नल ?' पर नल ने यह कहकर कि उसने आत्म प्रकाशन करके अच्छा नहीं किया, यह सब मोहमयोर्मिनिर्मित ( मोह में पडकर ) हुआ ( ९।१२२-१२७ ), दमयन्ती के

उपर्युक्त भ्रम को दूर कर दिया। नल ने स्पष्ट कर दिया कि उसने दमयन्ती के समुख आत्मप्रकाशन प्राप्त होकर किया, और इससे दमयन्ती को तुष्टि हुई कि उसके अभिलापजनित भ्रम के कारण नल ने अपना नाम कह डाला। विद्याधर, के अनुसार उल्लेख्य अलंकार छेकानुप्रास ॥ १४० ॥

विदर्भराजप्रभवा ततः परं त्रपासखी वक्तुमलं न सा नलम्।
पुरस्तमूचेऽभिमुखं यदत्रपा ममज्ज तेनैव महाह्रदे ह्रियः॥१४१॥

जीवातु—विदर्भेति। सा विदर्भराजप्रभवा वैदर्भी ततः परं नलोऽयमिति ज्ञानानन्तरं त्रपाया सखी लज्जिता सती नलं वक्तुं साक्षात् सम्भाषितुं नालं न शशाक। कुतः, पुरः पूर्वमत्रपा निस्त्रपा सती तं नलमभिमुखं यथा तथा ऊचे इति यत् तेनैव हेतुना ह्रियो महाह्रदे महति लज्जाह्रदे इत्यर्थः। घटस्य स्वनिमित्तवत् कथञ्चिद्भेदनिर्देशः। ममज्ज मग्ना॥ १४१॥

अन्वयः—ततः परं सा विदर्भराजप्रभवा त्रपासखी नलं वक्तुम् अलं न, पुरः अत्रपा यत् तम् अभिमुखम् ऊचे तेन एव ह्रियः महाह्रदे ममज्ज।

हिन्दी—तत्पश्चात् (नल-निश्चय के अनन्तर) वह विदर्भराज की पुत्री (दमयन्ती) लज्जा की मित्र (लज्जित) हो नल से वार्तालाप करने में समर्थ न हो सकी, पहिले (नल ज्ञान न होने पर) लज्जाहीन हो जो उस (नल) के समक्ष कह गयी थी, उससे ही लज्जा के विशाल तालाब में डूब गयी।

टिप्पणी—जब तक दमयन्ती को यह निश्चय नहीं था कि यह दूत नल है, तब तक दमयन्ती उसे दूत समझ प्रणय, रोष आदि से सबद्ध ऐसी अनेक बातें कह गयी थी, जिन्हें एक कुमारी बाला सामान्यतः न कह पाती। अब जब यह निश्चय हो गया कि यह नल ही समुख है, तब उसे उन सबका विचार कर बड़ी लाज लगी कि वह क्या क्या बक गयी? अब लज्जित हो वह नल से कुछ बोल ही न पायी। थोड़ी लज्जा होने पर तो कदाचित् कुछ कह भी पाती पर वह तो लज्जासागर में ही डूब गयी थी। कुछ न बोल पायी। लज्जा दमयन्ती की सखी जो थी, वह पल भर को भी क्यों उसे छोड़ती? विद्याधर के अनुसार विरोधाभास अलंकार॥१४१॥

नलापनायीपि न दातुमुत्तरं शशाक सख्याः श्रवसि प्रियाय सा।
विहस्य सख्यैव तमब्रवीत्तदा ह्रियाधुना मौनधना भवत्प्रिया॥१४२॥

जीवातु—यदेति । सा भैमी, यदा अपवार्य व्यवधायापि सख्या अवति श्रोत्रे प्रियायोत्तर दातु न शशाक तदा सख्येव विहस्य त नलमब्रवीत्। किमिति अधुना भवत्प्रिया भैमी ह्रिया मौनधना बद्धमौना, न तु वैराग्याद्द्वेषाद्वेति भाव ॥ १४२ ॥

अन्वय—सा यदा अपवार्य अपि सख्या श्रवसि प्रियाय उत्तर दातु न शशाक तदा सखी एव विहस्य तम् अब्रवीत्—अधुना भवत्प्रिया ह्रिया मौनधना।

हिन्दी—वह ( दमयन्ती ) जब आड का सहारा लेकर भी अथवा मुँह को कुछ तिरछे करके सखी के कान में भी प्रिय ( नल ) को उत्तर देने मे समर्थ न हो पायी, तब सखी ही हसकर उस ( नल ) से बोली कि अब आपकी प्रिया लज्जा से मौन हो गयी है।

टिप्पणी—सामान्यतया अभिजात नारियां—रानियाँ, राजकुमारियाँ आदि अपनी दासियों और सखियों के माध्यम द्वारा पुरुषों से वार्तालाप किया करती थीं, किन्तु लज्जाधिक्य के कारण दमयन्ती उस समय ऐसा भी न कर सकी जैसा कि वह पहिले कर चुकी थी ( नै० च० ९।३० )। तब उसकी सखी ने स्पष्ट कर दिया कि नल की प्रिया दमयन्ती किसी विराग अथवा द्वेष के कारण नहीं, अपितु लज्जा के कारण चुप्पी साध बैठी है। यह सखी का परिहास भी है कि पहिले तो दमयन्ती इतना सब कह गयी, अब चित्रलिखित जैसी—अथवा पुत्तलिका जैसी चुप बैठी है। 'अपवार्य कथन' अर्थात् 'अपवारित' एक प्रकार की विशिष्ट शैली को नाट्योचित होती है, जिसे 'गूढभावसयुक्त वचन' कहा गया है। धनञ्जय ने (दशरूपक १।६३-६६) अपवारित को 'नियत-श्राव्य', अर्थात् विशिष्ट व्यक्तियों के द्वारा सुनी जाने योग्य उक्ति का एक भेद माना है। अपवारित अर्थात् मुँह फेर कर कहना। दमयन्ती ने ऐसी शैली का भी उपयोग न किया, इतनी अधिक लजा रही थी वह। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार ॥ १४२ ॥

पदातिथेयीलिखितस्य ते स्वय वितन्वती लोचननिर्झरानियम् ।
जगाद या सैव मुखान्मम त्वया प्रसूनबाणोपनिपन्निदाम्यताम् ॥१४३॥

जीवातु—पदेति । इय भवत्प्रिया लिखितस्य चित्रगतस्य ते पदयोरातिथेयानतिथिषु साधून् पाद्यभूतानित्यर्थः । 'पथ्यतिथिवसतिस्वपतेर्ढञ्'। लोचन-

निर्झरान् बाष्पपूरान् वितन्वती या प्रसूनबाणोपनिषद कामरहस्य जगाद त्वदागमात् प्रागिति शेष सैव प्रसूनबाणोपनिषन्मम मुखात् त्वया स्वयं निशम्यता श्रूयताम् ॥ १४३ ॥

अन्वय--इय लिखितस्य ते पदाग्निवेशान् लोचननिर्झरान वितन्वती या जगाद, सा एव प्रसूनबाणोपनिषद् त्वया मम मुखात् निशम्यताम् ।

हिन्दी—यह ( दमयती ) चित्र में अंकित तुम्हारे ( नल के ) चरणों के आनिवेय ( अतिथि-सत्कार के निमित्त पाद्य-चरणोदक ) नेत्रों के निर्झरों ( आँसुओं ) का प्रसार करती जिसे बोली थी, वही कुसुमबाण ( काम ) की उपनिषद् ( कामरहस्य ) तुम मेरे ( सखी के ) मुँह से सुनो ।

टिप्पणी—दमयन्ती के एकदम चुप्पी साध लेने पर उसकी अतरंग सखी ने समयोचितता को ध्यान मे रखकर नल से कहा कि इस समय दमयती तो कुछ बोलेगी नहीं, किन्तु पहिले नल के चित्र के समुख अश्रुधारा बहाती कामाद्वैत की प्रकाशिका जिस उपनिषद् अर्थात् कामरहस्य का वह उद्घाटन किया करती थी, वही अब यह उसकी अतरंग सखी बताती है । नल को उसे ही सुनना चाहिए । उपनिषद अर्थात् ब्रह्मरहस्य प्रतिपादक ग्रन्थविशेष । यहाँ काम-ब्रह्म के रहस्य प्रतिपादक आलाप को उपनिषद् कहा गया । यह भी भाव है कि दमयती ने वह, जो भी कहा था, कामपीडिता होने से कहा था । विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति ॥ १४३ ॥

असमाप्य सा त्वयि हृत एव मा शमम न त्वद्विरहान्न्यशयान् ।
इन्दु चन्द्रवंशस्य वतन ! मद्विधान्नृशसता नमर्विनी भवादृशे ॥१४४॥

जीवातु—असमाप्यमिति । हे चन्द्रवशस्य वतसावतस ! 'वष्टि भागुरिरल्लो-पमवाप्योरुपसर्गयो ' इत्यकारलोप । स हस त्वद्विरहेणातमनसा प्राप्तप्राय-सदृशा मा त्वयि विपर्ये न शशसैव असचयम् । अन्यथा भवादृशे त्वद्विधे 'त्यदादिषु' इत्यादिना कञ्प्रत्यय । 'आ सर्वनाम्न' इत्याकारादेश । मद्विधाद्वे-षोनृशसता घातुकत्व स्त्रीवधपातकित्वमिति यावत् । 'नृशसो घातुक क्रूर' इत्यमर । सा समर्थिनी सम्भवति न कदापि सम्भविनीत्यर्थ । सज्जनस्य दयानिधेस्तव नेदृक्कार्यं युक्तमिति भाव ॥ १४४ ॥

अन्वय•—स हस एव त्वद्विरहाप्तसशयां मा त्वयि असशय न शशस' चन्द्रवशस्य अवतस, भवादृशे मद्वधात् नृशसता क्व सभविनी ?

हिन्दी—उस हस ( स्वर्णहंस ) ने ही तुम्हारे ( नल ) के वियोग के कारण जिसका जीवन सशयास्पद हो उठा है, ऐसी मुझको तुम ( नल ) मे नि सदेह नहीं कहा, अन्यथा हे चन्द्रकुल के अलकार ( नल ), आप जैसे (श्रेष्ठपुरुष) में मेरे ( नारी दमयती के ) वध की निर्दयता कहाँ सम्भव है ?

टिप्पणी—दमयती जो जो कहा करती थी, उसे सखी ने तेरह श्लोकों ( १४४-१५६ ) म बताया। उसने बताया कि विरह-पीडिता दमयती कहा करती थी कि जो स्वर्णहस नल दूत के रूप मे दमयती के पास आया था, उसने नि सन्देह नल के पास लौटकर उन्हें नही बताया होगा कि उसके विरह मे सतप्त दमयती के प्राणों का भी सशय हो गया है, ऐसी दु सह व्यथा है उसकी ! यदि हस ने नल को बताया होता तो चन्द्र जैसे अमृतकिरण वश का अवतस नल क्या कभी प्रिया की रक्षा करने न आता ? पुण्यश्लोक नल तो निर्दोष पुरुष का वध भी नही कर सकता, वह यदि सूचित होता तो व्यर्थ स्त्रीहत्या का कारण क्यों बनता ? निश्चय ही दमयती की पीडा हतदूत ने नल को नही बतायी। वह ऐसा निर्दय हो ही नहीं सकता। विद्याधर के अनुसार अनुप्रास और हेतु अलकार ॥ १४४ ॥

जितस्त्वयास्येन विधु स्मर' श्रिया कृतप्रतिज्ञौ मम तौ वधे कुत ।
तवेति कृत्वा यदि तज्जित मया न मोघसङ्कल्पधरा' किलामरा ॥१४५॥

जीवातु–जित इति। विधुश्चन्द्रस्त्वया आस्येन जित । स्मर. श्रिया सौन्दर्येण जित । कुत कारणात् तौ विधुस्मरौ मम वधे कृतप्रतिज्ञौ त्वयि जेतरि स्थिते निरपराधा मा किमिति मारयत इत्यर्थ । अथ तवेति त्वदीयेति कृत्वा यदि तर्हि मया जित त्वा विना जीवनाभावात् मरणमेव मे प्रियमित्यर्थ । सेत्स्यति चेत्तदित्याह अमरा मोघसङ्कल्पस्य धरन्तीति धरा, 'पचाद्यच्' । किल। सत्यसङ्कल्पा खलु देवा, देवौ च विधुस्मराविति भाव । अत्र नलापकारासमर्थयोर्विधुस्मरयोस्तदीयजनापकारकथनात् प्रत्यनीकालङ्कार । 'बलिन प्रतिपक्षस्य प्रतीकारे सुदुष्करे। यस्तदीयतिरस्कार प्रत्यनीक तदुच्यते।' इति लक्षणात् ॥ १४५ ॥

मद्वधपातकेनैव पुन कलङ्कित सन् तावतापि मदङ्गभस्मनोन्मार्जनेनापि त्वदास्यता त्वत्तुल्यतामित्यर्थ । यास्यति प्राप्स्यति किम् ? न यास्यत्येवेत्यर्थ । अत्र विधोर्नलास्यसाम्याय भैम्यङ्गभस्मभि स्वकलङ्कमार्जनाद्वधकलकप्राप्ति-वचनादनर्थोत्पत्तिरूपो विषमालकार ॥ १४६ ॥

अन्वय-विधु निजांशुनिर्दग्धमदङ्गभस्मभि लाञ्छनोन्मृजां मुधा वाञ्छति, वधूवधेन पुन कलङ्कित कि तावता अपि त्वदास्यता यास्यति ?

हिन्दी—चन्द्रमा अपनी किरणो से जला डाले मेरे अगों की भस्म से अपने कलक का मार्जन व्यर्थ चाहता है, नारी हत्या से फिर कलकित हो क्या उतने से भी तुम्हारे ( नल के ) मुख के साम्य को प्राप्त कर सकेगा ? ( नहीं कर सकेगा ) ।

टिप्पणी—भाव यह है कि चन्द्र दमयन्ती को अत्यत पीडित करता है। कल्पना है कि वह दमयन्ती की देह जलाकर उसकी राख से माँज-रगड कर अपना कलक साफ करना चाहता है। पर, चन्द्र का यह प्रयत्न झूठा और वृथा है, क्योंकि राख से माँजे तो चन्द्र-कलक मिटेगा नहीं, जिस पर वह सोचता है कि कलक हट जाने से नल के मुख की समता प्राप्त कर लेगा उलटे स्त्री हत्या के पाप से और द्विगुणित कलकी वह हो जावेगा। मल्लि-नाथ के अनुसार इस श्लोक मे विषम अलकार है क्योंकि चन्द्र को नलमुख-साम्य की प्राप्ति के निमित्त दमयन्ती के अगों की भस्म से अपने कलक का मार्जन करते नारी वध कलक की प्राप्ति का कथन हुआ है, जो अनर्थोत्पत्ति-रूप है। विद्याधर ने छेकानुप्रास और अतिशयोक्ति का निर्देश किया है ॥१४६॥

प्रसीद यच्छ स्वदारान् मनोभुवे स हन्तु मा तैर्धृतकौसुमाशुग ।
त्वदेकचित्ताहमसून् विमुञ्चती त्वमेव भूत्वा तृणवज्जयामि तम् ॥१४७॥

जीवातु—प्रसीदेति । हे प्रिय ! प्रसीद स्वदारान्मनोभुवे कालाय यच्छ देहि । 'पाशा'—दिना दाणो यच्छादेश स कामो धृतकौसुमाशुग त्यक्तकुसुम-बाणैस्तैस्त्वद्दत्तैर्मा हन्तु हिनस्तु । तस्योपयोगमाह अह त्वय्येकस्मिश्चित्त यस्या ना सती असून् प्राणान् विमुञ्चती त्यजन्ती, 'आच्छीनद्योर्नुम्' इति विकल्पा-न्नुमभाव । अत एव त्वमेव भूत्वा, 'य य वापि स्मरन् भावम्' इत्यादिगीता-प्रामाण्यादिति भाव । त काम तृणवत्तृणतुल्य जयामि जेष्यामीत्यर्थ । आश सायां वर्तमानवत्प्रत्यय ॥ १४७ ॥

अन्वय—प्रसीद, स्वशरान् मनोभुवे यच्छ, धृतत्वन्मनाः असून् मुञ्चन्ती या हन्तु, त्वदेकचित्ता असून् विमुञ्चन्ती अहं त्वम् एव भूत्वा तं तृणवत् जयानि।

हिन्दी—प्रसन्न हो जाओ, अपने ( नल के ) बाणों को मनोभू ( काम ) को दे दो, वे कुसुम-बाण छोड़ता वह ( काम ) उन ( बाणों ) से मुझे मार डाले, तुम ( नल ) में मन लगाकर प्राण छोड़ती मैं ( तुम में विलीन हो ) तेरा ही रूप प्राप्त कर उसे ( काम को ) तृणवत्—बिना श्रम के जीत लूँगी।

टिप्पणी-पीड़ित दमयन्ती चाहती है कि काम उसके प्राण ले ले, पर अपने बाणों से नहीं, नल के द्वारा प्रदत्त बाणों से। नल के बाणों से नल का ही ध्यान करती दमयन्ती यदि मृत्यु को प्राप्त होगी, तो तद्रूप ही हो जायेगी, क्यों कि मरते समय जिसकी भावना जैसी होगी, उसे वैसा ही रूप प्राप्त होगा। नल रूप से पुनर्जन्म प्राप्त करके दमयन्ती काम को जीत ही लेगी अनायास, क्योंकि नल से तो काम सदा पराजित है। यह भी कल्पना है कि काम के बाण फूलों के हैं सो कोमल होने से वे घातक नहीं हैं, केवल पीड़ा देते हैं। यदि नल लौह बाण उसे दे दे तो उनके प्रहार से शीघ्र मर कर दमयन्ती को व्यथा से मुक्ति मिलेगी और पुनर्जन्म में नल रूप में उत्पन्न हो वह काम-जय करेगी। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति और उपमालङ्कार॥ १४७॥

श्रुतिः सुराणां गुणगायनी यदि त्वदङ्घ्रिमग्नस्य जनस्य किं ततः।
स्तवे रवेरप्सु कृताप्लवैः कृते न मुद्वती जातु भवेत् कुमुद्वती॥१४८॥

जीवातु—ननु श्रुतयोऽपि देवानेव गायन्त किमिति तत्तेषु वेदवेद्येषु विमानयन्न आह—श्रुतिरिति। श्रुतिर्वेदोऽपि सुराणां गुणगायनी गुणस्तोत्र्येव यदि, कर्तरि ल्युट्, टिड्ढाद् ङीप्। त्वदङ्घ्रौ मग्नस्य त्वच्चरणैकशरणस्य जनस्य स्वस्येत्यर्थः। ततः किं तैर्देवैः कोऽर्थः इत्यर्थः। तथा हि—अप्सु कृताप्लवैः कृतावगाहैः जनैः रवेरर्कस्य स्तवे स्तोत्रे कृते सति कुमुदा यस्यां सन्तीति कुमुद्वती कुमुदिनी, 'कुमुदनडवेतसेभ्यो ड्मतुप्' टित्वेन ङीप्। जातु कदाचित् मुदस्यास्तीति मुद्वती मोदवती विकासवती न भवेत्, कथमपीति शेषः। दृष्टान्तालङ्कारो व्यक्त एव तत्त्वम्॥ १४८॥

अन्वय—श्रुतिः यदि सुराणां गुणगायनी, त्वदङ्घ्रिमग्नस्य जनस्य ततः किम्? अप्सु कृताप्लवैः रवेः स्तवे कृते कुमुद्वती जातु मुद्वती न भवेत्।

हिन्दी—वेद यदि देवा के गुणो के गायक ( स्तुतिकर्त्ता ) हैं, तो तुम्हारे ( नल के ) चरणों मे अनुरागी इस जन ( दमयन्ती ) को उससे ( श्रुति देव-गुण गायन से ) क्या प्रयोजन ? ( कुछ भी नही । ) । जल मे स्नान किये व्यक्तियो द्वारा सूर्य की स्तुति किये जाने पर कुमुदिनी कभी प्रसन्न नहीं होती।

टिप्पणी—नल ने विविध तक देते हुए दमयन्ती द्वारा देववरण को उचित ठहराया था, उसका ही निराकरण दमयन्ती का भाव प्रकट करती दमयन्ती की सखी ने बताया कि देव चाहे जितने श्रेष्ठ हो, दमयन्ती तो नल की एकनिष्ठ अनुरागिणी है, देवो स और उनकी गुण-परपरा से उसे कोई प्रयोजन नहीं। वेदों मे अग्नि, इन्द्र आदि देवो की स्तुतियाँ हैं। ऋग्वेद स्तुति प्रधान है। उसकी प्रथम ऋचा 'अग्निमीडे ' इत्यादि अग्नि की स्तुति है। सो यदि यह कल्पना की जाय कि श्रुतिस्तुत देवो की अवहेलना उचित नही, तो ठीक नही। सूय और कुमुदिनी के उदाहरण द्वारा इस स्पष्ट किया गया। सूर्य श्रेष्ठ है, आदि देव है। प्रातः जलाशयों मे स्नान कर भक्त उसी की स्तुति किया करते हैं, किंतु चन्द्र की एकनिष्ठ अनुरागिणी कुमुदिनी उन स्तवो को सुनकर सूर्यानुरागिणी नही हो जाती। ऐसी ही दमयन्ती की स्थिति है। वह नलानुरागिणी है, उसे वर कर ही प्रसन्न होगी। वस्तुत बडी बात है एकनिष्ठ अनुराग, किसी का अनुसरण नहीं, भले ही वह वेद—जगत्पूज्य क्या न हो। किसी के द्वारा किसी का गुणगान सुनकर अन्यानुरक्त जन पर उसका कोई प्रभाव नही पडता। मल्लिनाथ-विद्याधर के अनुसार दृष्टात अलकार ॥ १४८ ॥

कथासु शिष्ये वरमद्य न म्रिये ममावनन्तासि न भावमन्यथा ।
त्वदर्थमुक्तासुतयाशु नाथ मा प्रतीपि जीवाभ्यधिक ! त्वदेकिकाम् ॥

जीवातु—कथास्विति । हे नाथ ! शिष्ये कथामात्रशेषा भवामि मरिष्यामीत्यर्थः । शिष असर्वोपयोग इति धातोर्दैवादिकाद् प्रासकाले कर्तरि लट्। वर मनाक् प्रियम् अद्य न म्रिये न स्थास्ये न जिविष्यामीत्यर्थः । धृङ् अवस्थाने इति धातोस्तौदादिकाद् प्रासकाले कर्तरि लट् । 'रिङ्शयग्लिङ्क्षु' इति रिङा-देश । अन्यथा जीवन परीक्षणे मम भावमाशय नावगन्तासि नावगमिष्यसि, गमेर्लृटि सिप् । त्वदर्थे तुभ्य मुक्तासुतया त्यक्तप्राणतया आशु मा हे जीवाभ्य-

दिक । अत एव त्वमेवैको मुख्यो यस्यास्ता त्वदेकिका त्वदेकशरणामित्यर्थं दीपिके कपि कान्तूनस्त्वेकार । प्रतीहि जानीहि ॥ १४९ ॥

अन्वय —कथासु शिष्ये वरम्, अद्य म्रिये न, अन्यथा मम भाव न अव-गन्तासि, नाथ, जीवाभ्यधिक आशु त्वदर्थमुक्तासुतया मा त्वदेकिका प्रतीहि।

हिन्दी—मैं ( दमयन्ती ) कथाओं में शेष रह जाऊँ ( मर जाऊँ )—यह अच्छा है, आज रहूँगी नहीं ( मर जाऊँगी ), अन्यथा मेरा ( दमयन्ती का ) आशय तुम ( नल ) न समझ पाओगे। हे स्वामी, हे जीविताधिक ( प्राणाधिक प्रिय नल ), शीघ्र अपने ( नल के ) निमित्त प्राण त्याग करने से मुझे तुम स्वैकनिष्ठ ( एक नलानुरागिणी ) मानोगे।

टिप्पणी—दमयन्ती का आशय है कि यदि नल अब भी यह नहीं समझ रहा है—नहीं मान रहा है कि दमयन्ती नल की ही अनुरागिणी है, अन्त-अपनी निष्ठा नल को दिखाने के लिए शीघ्र प्राण देने की बात करती है, जिससे नल को विश्वास हो सके कि वही उसका एक मात्र स्वामी है, प्राणों से और जीवन से भी अधिक महत्त्वपूर्ण है। तभी तो दमयन्ती उनके लिए प्राण भी दे देना चाहती है। तृतीय चरण का पाठान्तर है—त्वदर्थमुक्तासुतयासुनाथ। नारायण ने 'सुनाथ' का एक अर्थ शोभनस्वामी किया है और "सुतया—असुनाथ' पदच्छेद करके असुनाथ अर्थात् प्राणों का स्वामी भी। भाव यह है कि शोभन स्वामी और प्राणों के नाथ का विश्वास प्राप्त करने के लिए सेवक के समान दमयन्ती भी प्राण देना उचित समझती है। 'असुनाथ' का 'न सुनाथ असुनाथ' विग्रह करके 'बुरास्वामी' भी अर्थ लिया गया है, अर्थात् नल अच्छा स्वामी नहीं है। सुनाथ तो किसी कार्य से सेवक का स्वानुराग जान लेते हैं, पर असुनाथ ( बुरास्वामी ) अथवा असु अर्थात् प्राणों का नाथ बिना मृत्यु के इस एकनिष्ठानुराग को नहीं समझ पाते। सो दमयन्ती अब नल के निमित्त प्राण दे देना उचित समझती है। विद्याधर के अनुसार अतिशयोक्ति अलंकार ॥ १४९ ॥

महेन्द्रहेतेरपि रक्षण भयाद्यदर्थिसाधारणमम्बभृद्व्रतम् ।
प्रसूनबाणादपि मामरक्षन क्षप तदुच्चैरवकीर्णिनस्तव ॥१५०॥

जीवातु—महेन्द्रेति । महेन्द्रहेतेर्वज्रायुधादपि यद्भय तस्माद्रक्षण, 'भीत्रा-र्थानां भयहेतु' इति अपादानत्वात् पञ्चमी । अर्थिस्वर्थिमात्रेषु

द्रुमकाण्डानां वृक्षस्कन्धानाञ्च मण्डलं समूहं तृणेढि हिनस्ति दहति खल्वित्यर्थः। तृहि हिंसायां लट् 'रुधादिभ्यः श्नम्' 'तृणह इम्' गुणश्नमादिकार्यम्। विशेषेण सामान्यसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासः ॥ १५२ ॥

अन्वय—बुधैः लघौ लघौ एव परे पुरः आत्मनेजसः उत्तेजनं विधेयम्, ज्वलन् तृणे ज्वलन् क्रमात् खलु करीषद्रुमकाण्डमण्डलं तृणेढि।

हिन्दी—पण्डितों को छोटे-से-छोटे ही शत्रु के प्रति पहिले अपने तेज की उत्तेजना करनी चाहिए, अग्नि ( पहिले ) तिनके में जलता हुआ धीरे-धीरे ( क्रम से ) निश्चयतः सूखे गोबर ( उपले ) और वृक्षों के लट्ठों को जला देता है।

टिप्पणी—यह समझ कर कि काम पुष्पबाण—सुकुमार अस्त्रधारी छोटा, नगण्य चण्डाल है, उसकी उपेक्षा करनी उचित नहीं। समझदार व्यक्ति पहिले अपना तेजोमय रूप—बल छोटे शत्रुओं पर ही प्रकट करते हैं, इसी क्रम से वे बड़े शत्रुओं का भी नाश कर डालते हैं। उदाहरण है अग्नि का, जो पहिले तिनका घास जला, क्रमशः कण्डे, लकड़ियाँ, मोटे मोटे वृक्षों के स्कन्ध-कुन्दे लट्ठे भी भस्म कर देता है। अतः हीन होने से काम की अवगणना ठीक नहीं। मल्लिनाथ के अनुसार विशेष से सामान्य समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास, विद्याधर ने छेकानुप्रास अर्थान्तरन्यास का निर्देश किया है।

सुरापराधस्तव वा कियानयं स्वयंवरायामनुकम्प्रता मयि।
गिरापि वक्ष्यन्ति मुखेषु तर्पणादिदं न देवा मुखलज्जयैव ते ॥१५३॥

जीवातु—सुरेति। तव स्वयमेव वृणोतीति स्वयंवरा 'पचाद्यच्'। तस्यां मयि अनुकम्प्रता अनुकम्पित्वं 'नमिकम्पि' इत्यादिना ताच्छील्ये रिनिप्रत्ययः। भावार्थे तल् प्रत्ययः। अयं कियान् सुरापराधः तत्रेर्पितस्यापि मया वृतत्वात्को ऽपराध इत्यर्थः। अथापराद्धत्वेऽपि मुखेषु तर्पणात् प्रीणनात् देवास्ते मुखलज्जयैव मुखदाक्षिण्येनैव इदमपराद्धत्वं गिरापि न वक्ष्यन्ति। अपितु मनसापि न स्मरिष्यन्तीत्यर्थः ॥ १५३ ॥

अन्वय—वा स्वयंवरायां मयि तव अनुकम्प्रता अयं कियान् सुरापराधः ? मखेषु तर्पणात् ते देवाः मुखलज्जया एव इदं गिरा अपि न वक्ष्यन्ति।

हिन्दी—अथवा स्वयंवरण में सलग्ना मुझ ( दमयन्ती ) पर तुम्हारी ( नल की ) दयालुता—यह कितना-सा देवों के प्रति अपराध है ? ( नहीं

है)। यज्ञों में तर्पण मिलने से वे देव समुख होने की लज्जा से ही इसे ( अपराध को ) वाणी से भी न कहेंगे।

टिप्पणी—नल ने सम्भावना की थी कि स्वात्मप्रकाशन कर वह देवापराधी बन गया है (९।१२२) दमयन्ती की भावना प्रकट करती दमयन्ती की उक्ती इस कल्पना को निर्मूल बताती है। नल स्वयंवर में पधारें, यह देवापराध नहीं है। यदि है भी तो नागर, जिनका उल्लेख वचनों से भी देव नहीं करेंगे। प्रतिदिन नल द्वारा यज्ञों में तर्पण से तृप्त होने देवों को समुख होने की लज्जा तो होगी ही, अतः मन में रखना क्या वे तो इस नलापराध का मुख से उच्चारण भी न करेंगे। स्वेच्छावरण अपराध नहीं है, और जब दमयन्ती स्वेच्छया नल का वरण करती है, तो नल का क्या अपराध? विद्याधर के अनुसार काव्यलिङ्ग॥ १५३॥

व्रजन्तु ते तेऽपि वरं स्वयंवरं प्रसाद्य तानेव मया वरिष्यसे।
न सर्वथा तानपि न स्पृशेद्दया न तेऽपि तावन्मदनस्त्वमेव वा॥१५४॥

जीवातु—व्रजन्त्विति। अथवा हे नल! ते देवा अपि ते तव सम्बन्धिनं स्वयंवरं व्रजन्तु वरं साध्वेवैतदित्यर्थः। कुतः, मया तानेव प्रसाद्य प्रसन्नान् कृत्वा वरिष्यसे। न च ते दुराधर्षा इत्याह—सर्वथा तान् देवानपि दया न स्पृशेदिति न। किं तु स्पृशेदेवेत्यर्थः। अस्मिन्नस्य निषेधनिवर्तने द्वौ नञ्प्रतिषेधौ स्तः। तेऽपि तावन्मदनस्त्वमेव वा न। लोके त्वां मदनं च विना न कोऽपि निष्कृप इति भावः॥ १५४॥

अन्वय—ते अपि स्वयंवरं व्रजन्तु, वरम्, मया तान् एव प्रसाद्य वरिष्यसे, तान् अपि सर्वथा दया न स्पृशेद्—न, ते अपि तावद् न मदनः वा त्वम् एव।

हिन्दी—वे ( देव ) भी स्वयंवर में पहुँचें, ठीक है, मैं ( दमयन्ती ) उन्हें ( देवों को ) ही प्रसन्न करके ( तुम्हारा—नल का ) वरण करूँगी। ऐसा नहीं है कि उन्हें किसी प्रकार दया आवे ही नहीं, वे ( देवता ) भी न मदन ( काम ) हैं और न तुम ( नल ) ही।

टिप्पणी—देवगण भी अच्छा है कि स्वयंवर में सम्मिलित हों। दमयन्ती कहती है कि उन्हें प्रसन्न और संतुष्ट करके ही वह स्वेच्छया नल का वरण करेगी। देवता सम्पूर्णतया निर्दय नहीं हैं कि प्रसन्न ही न हों। ऐसा कार्य संसार

के प्राण हर रहा है ( उसी प्रकार कि जिस प्रकार चण्डाल मधु अर्थात् मद्यप ( शराबी ) को मित्र बनाकर और स्वयं भी मधुपान कर घर के बीच घुस जाये और किसी के प्राण हरे )। उससे तुम्हारी कीर्ति दिगन्त में व्याप्त हो।

टिप्पणी—पूर्वश्लोक ( १५१ ) में काम को अनङ्ग चण्डाल और मधु-सखा कहा गया था, उसी को और पुष्ट करती हुई दमयन्ती की सखी ने कहा कि नलानुरागजन्य अतएव नल सम्बन्धी काम निश्चय ही क्रूरबाणों वाला, प्रचण्डबाणवर्षी, छिन्नांगुलि होने से अनङ्ग चण्डाल ही है, इसीसे न तो वह दीखता है, न स्पर्श में आता है। नल से पराभूत है, अतः अगुंलि कटाये चण्डाल बन गया है कि अपराध करके भी बच जाय कि अगुंलि कट कर इसे अपराध का दण्ड मिल गया है। वह काम चण्डाल एक शराबी की भाँति अन्तस् ( हृदय, घर ) में प्रवेश कर वसन्त ऋतु में दमयन्ती की हत्या अवश्य कर डालेगा और नल का यश अपयश बन चारों ओर फैलेगा कि इसके दास ने एक निरपराधिनी रमणीरत्न की हत्या की है। भाव यह है कि नल सम्बन्धी काम उसकी अनुरागिणी दमयन्ती को प्राणांतक पीडा दे रहा है, जिससे उसकी मृत्यु हो जायेगी और नल को अयश मिलेगा, सो नल को ऐसा कार्य करना चाहिए कि दमयन्ती की पीडा का शमन हो और नल को अयश न मिले। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ गम्या उत्प्रेक्षा है, क्योंकि चण्डाल-धर्म-योग्य होने के कारण काम की चण्डालभाव से संभावना की गयी है, और व्यञ्जक पद का प्रयोग नहीं है। विद्याधर ने अतिशयोक्ति का निर्देश किया है। चन्द्रकलाकार ने अधिवनस्थान और अन्तस् में रूपक, काम-चण्डाल में उत्प्रेक्षा मानकर दोनों का अंगांगिभाव सङ्कर माना है। मन्दाक्रान्ता छन्द है, जिसके प्रत्येक चरण में सत्रहवर्ण इस क्रम से होते हैं—१ मगण ( ऽऽऽ ), १ भगण ( ऽ।। ), १ नगण ( ।।। ), २ तगण ( ऽऽ। ) २ गुरु ( ऽऽ )—मन्दाक्रान्ताम्बुधिरसनगैर्मो भनौ तौ गयुग्मम् ॥ १५६ ॥

अथ भीमभुवैव रहोऽभिहिता नतमौलिरपत्रपया स निजाम् ।
अमरैः सह राजसमाजगतिं जगतीपतिरभ्युपगम्य ययौ ॥१५७॥

जीवातु—अथेति। अथ भैमीवाक्यश्रवणानन्तरं जगतीपतिर्नलः भीमभुवैव

नैम्यैव रहो रहस्यनिहिता निजामात्मीयाममरैः सह राजसमाजस्य राजसभाया गतिं प्राप्तिमनत्रपया स्ववरणलज्जया नतमौलिर्नम्रमुख' सन् अभ्युपगम्याङ्गीकृत्य ययौ । तोटकवृत्तम् । 'इह तोटकमम्बुधिसै कथित' मिति लक्षणात् ॥१५७॥

अन्वय—अथ स जगतीपतिः भैमीगिरा एव रहः अनिहिता निजाम् अमरैः सह राजसमाजगतिम् अपत्रपया नतमौलिः अभ्युपगम्य ययौ ।

हिन्दी—इस ( सब कथन ) के अनन्तर वह जगत्पति ( राजा नल ) भैमीपुत्री द्वारा ही एकान्त में कथित अपने देवों के साथ राजसभा में पहुँचने को ( इन्द्रादि का कार्य न कर पाने की ) लज्जा से सिर झुका, स्वीकार करके चल पड़ा ।

टिप्पणी—अब नल विवश था । उसने स्वीकार लिया कि अमरों के साथ उनके प्रतिद्वन्द्वी के रूप में वह भी स्वयंवर-सभा में उपस्थित होगा । इन्द्रादि दिक्पालों का दूतत्व वह सफलतया सपन्न न कर सका, अतः लज्जा से सिर झुकाये वह वहाँ से चल पड़ा । विद्याधर के अनुसार सहोक्ति अलङ्कार । तोटक छन्द है, जिसके प्रत्येक चरण में बारह वर्ण होते हैं—चार सगण ( ।।ऽ ) ॥ १५७ ॥

> स्वमन्यास्त्रियमासुमुद्धरधियो धाराः सृजन्त्यास्रया-
>
> न्नत्रान्नत्रकपोलपालिपुलकैर्वेनस्वनीरश्रुग ।
>
> चत्वारः प्रहराः स्मरार्तिभिरभून् सा यद् क्षपा दुःक्षपा
>
> तत्तस्या कृपयाखिलैव विधिना रात्रिस्त्रियामा कृता ॥१५८॥

जीवातु—स्व इति । स्व परेऽस्त्रनि प्रिय नल्मासमुद्धरधिय सन्नद्धबुद्धेः अत एव स्यात् प्रवाहवेगान्नम्रादचोन्नाम्नश्च दन्तुरा इत्यर्थः । तौ कपोलावन्यो- गण्डभित्यो पुलकै रोमाञ्चैर्वेनन्वती वेतसन्तावली, 'कुमुदनडवेतसेभ्यो ड्मतुप्, मादुपधायाश्च' त्यादिना मकारस्य वकार । अश्रुणो धारा आनन्द- वाष्पप्रवाहान् सृजन्त्या जनयन्त्यास्तस्य भैम्या यद् यस्माद् कारणाद् चत्वार प्रहरा अपि चतुर्यामिमात्रापीत्यर्थः । सा क्षपा स्मरार्तिभि स्मरपीडाभिर्दु क्षपा दुर्निवाहाभूत्, तद् तस्मादस्या भैम्या कृपया कृपयैवेत्यर्थः । विधिना वेधसा अखिलैव सर्वापि रात्रिस्त्रियामा यामत्रयवत्येव कृता । सत्यमिति शेष । गम्यो- त्प्रेक्षा ॥ १५८ ॥

जीवातु—श्रीहर्षमिति । सन्दृब्ध ग्रथितमर्णववर्णनमर्णववर्णनाख्याप्रबन्धो येन तस्येत्यर्थ । 'ग्रथित ग्रथित दृब्धम्' इत्यमर ॥ १६० ॥

इति मल्लिनाथसूरिविरचिते 'जीवातु' समाख्याने नवम सर्ग समाप्तः ॥९॥

— ० —

अन्वय—प्रथम दो चरणो का पूर्ववत् । सन्दृब्धार्णववर्णनस्य तस्य चारुणि महाकाव्ये नैषधीयचरिते निसर्गोज्ज्वल नवम सर्ग व्यरसीत् ।

हिन्दी—दो चरणो का अर्थ पूर्ववत् । 'अर्णववर्णन' नामक ग्रन्थ के प्रणेता उस ( श्रीहर्ष ) के चारु महाकाव्य नैषधीयचरित मे प्रकृतया उज्ज्वल नवम सर्ग समाप्त ।

टिप्पणी—श्रीहर्ष द्वारा 'अर्णववर्णन'—प्रणयन का सकेत ॥ १६० ॥

नैषधीयचरित का नवम सर्ग समाप्त ।

— ·०· —



# पद्यानुक्रमणिका
## ( ६-९ सर्गाः )


| श्लोकाः | सर्गः | श्लो० |
|---|---|---|
| **अ** | | |
| अनन्यगाहिना | ८ | ७१ |
| अङ्गे न केनापि | ७ | ९१ |
| अजातबिन्दो | ९ | ५९ |
| अजीयतावर्ण | ७ | ६९ |
| अथ प्रकाराम् | ९ | २४ |
| अथ प्रियालापन | ७ | १ |
| अथ भीममुवैत्र | ९ | १२७ |
| अथ स्मरातामर | ८ | ५४ |
| अथाद्भुतेनास्त | ८ | १ |
| अथोद्भ्रमन्ती | ९ | ८७ |
| अथोपकार्यममम | ६ | ११ |
| अदाहि यस्तैन | ८ | ७२ |
| अदृश्यमाना | ९ | ४ |
| अदोऽनमाल्प्य | ९ | १४ |
| अदो निगद्यैव | ९ | ३० |
| अधीतपञ्चाशुग | ९ | ११५ |
| अध्वाप्र | ६ | १०७ |
| अनङ्गतापप्रभवा | ८ | ६१ |
| अनादिधावि | ६ | १०२ |
| अनादिसर्गस्रजि | ६ | १४ |
| अनायि देश | ८ | २५ |
| अनाश्रवा व० | ६ | ८८ |
| अनुग्रह० | ९ | ३४ |
| अनुमहादेव | ९ | ४२ |

| श्लोकाः | सर्गः | श्लो० |
|---|---|---|
| अनेन सार्धं तव | ८ | ६१ |
| अन्तःपुरान्तः | ६ | १२ |
| अन्तःपुरे | ६ | १६ |
| अन्योन्यमन्यत्र | ६ | ५१ |
| अपां पतिः | ९ | ८२ |
| अपाङ्गमप्याप | ८ | ३ |
| अपार्थयन् | ९ | ४० |
| अपास्तपाथेय | ८ | ८७ |
| अपास्तपाथोरुहि | ९ | १०५ |
| अपि द्रढीय शृणु | ९ | ३५ |
| अपि स्वमस्वप्न | ९ | ३२ |
| अबोधि | ९ | ५४ |
| अमङ्गलद्राक्कण्ठ | ८ | ५१ |
| अमी समीहैक | ९ | १३४ |
| अमूनि गच्छन्ति | ९ | ६४ |
| अम्बा प्रणत्योप | ६ | ४८ |
| अयं क दूत्यम्य | ६ | १२ |
| अयि प्रिये कस्य | ९ | १०२ |
| अये ममोदासित | ९ | ८ |
| अये मयात्मा | ९ | १२२ |
| अयोगजामन्द | ९ | १३२ |
| अयोधि तद्वैर्यं | ८ | ५३ |
| अरुन्धतीकाम | ७ | ९८ |
| अकाय पत्ये खलु | ७ | ५७ |
| अलकृतासव० | ८ | ८६ |

| श्लोकाः | सर्गः | श्लो० |
|---|---|---|
| अलीकभैमी | ९ | १५ |
| अश्रौषमिन्द्राद | ६ | ६५ |
| असंशय स | ९ | १४४ |
| असेवि यस्त्यक्त | ९ | २९ |
| अस्माकमध्या | ८ | ६८ |
| अस्माकमस्मात् | ८ | १०४ |
| अस्या वपुर्व्यूह | ७ | १२ |
| अस्याः कचानां | ७ | २२ |
| अस्याः करस्य | ७ | ७१ |
| अस्याः स्वर् | ७ | ८७ |
| अस्या यदौ | ७ | ९८ |
| अस्याः सप्तैक | ७ | २ |
| अस्या मुखश्री | ७ | ५६ |
| अस्या मुखस्यास्तु | ७ | ५३ |
| अस्या मुखेनैव | ७ | ५८ |
| अस्या मुखेन्दोर | ७ | ३८ |
| अस्या यदस्यादृता | ७ | ६२ |
| अस्या यदास्येन | ७ | २१ |
| अस्यैव सर्गाय | ७ | ७२ |
| अहो मनस्त्वा मनु | ९ | ३९ |
| अहो महेन्द्रस्य | ९ | २१ |
| **आ** | | |
| आकीटमाकैटभ | ६ | १०६ |
| आघूर्णितं पद्मल | ७ | २९ |
| आज्ञा तदीयामनु | ६ | ६२ |

| श्लोका | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| आदेहदाह कुसुमा | ८ | ४३ |
| आनन्दयेन्द्रमथ | ८ | १०८ |
| आभ्या कुचाभ्या | ७ | ७८ |
| आर्ये विचार्याल | ६ | ८७ |
| आलिंग्य सख्या | ६ | ६९ |
| आलोकतृप्तीकृत | ८ | ३० |
| आम्रामनङ्गीकर | ८ | ४१ |
| **इ** | | |
| इति त्रिलोकी | ८ | ८४ |
| इति धृतसुरसार्थ | ८ | १०७ |
| इति प्रतीत्येव | ९ | .११ |
| इति प्रियाकर | ९ | १०१ |
| इति सचिदाकु | ७ | १०८ |
| इति स्फुट तद्वच | ९ | ६० |
| इति स्वय मोहम | ९ | १२७ |
| इतीन्द्रदस्यां प्रति | ६ | १०१ |
| इतीयमक्षिभव | ९ | १ |
| इतीयमालेख्यरा | ९ | १५५ |
| इतीरयित्वा | ९ | ७ |
| इतीरिणापृच्छय | ९ | १३० |
| इतीरितैर्नैषध | ९ | १३६ |
| इत्थ पुनर्गोगव | ६ | १११ |
| इत्थ प्रतीपोक्तिम | ६ | १०८ |
| इत्थं मधूत्थम | ८ | ५० |
| इत्युक्तवत्या | ६ | ८६ |
| इद निगद्य क्षिति | ९ | २२ |
| इद महत्तोऽभि | ९ | ८३ |
| इमा गिरस्तस्य | ९ | ८४ |
| इयं न ते नैषध | ९ | ९७ |

| श्लोका | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| इयच्चिरस्याव | ९ | २१ |
| इयत्कृत येन | ८ | ४० |
| इयुग्रयेणव | ७ | २७ |
| इहाविशयेन | ७ | ६२ |
| **ई** | | |
| ईषस्मितत्तालित | ६ | ९० |
| **उ** | | |
| उदासितेनैव | ९ | १३५ |
| उद्वर्तयन्त्या हृदये | ६ | २५ |
| उन्मूलितालान | ७ | ८५ |
| उल्लास्यताम् | ६ | ३४ |
| उल्लिख्य हसेन | ६ | ३७ |
| **ऊ** | | |
| ऊरुप्रकाण्ड | ७ | ९४ |
| **ऋ** | | |
| ऋणीकृता | ७ | ९३ |
| **ए** | | |
| एकैकमेते | ८ | ९० |
| एत नल सम् | ६ | ६० |
| एतत्कुचस्पर्धि | ७ | ७५ |
| एत्यन्ति | ७ | १०४ |
| **औ** | | |
| औद्भिस | ७ | ८८ |
| **क** | | |
| कदर्प एवेदग् | ८ | ३३ |
| कण्ठ किमस्या | ६ | ५१ |
| कण्ठे वमन्ती | ७ | ५० |
| कथं नु तेषाम् | ९ | २६ |

| श्लोका | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| कथावशेष तव | ९ | ९९ |
| कथासु शिष्ये | ९ | १४९ |
| कपोलपत्रान्मक | ७ | ६० |
| कथाचिदालोक्य | ८ | ६ |
| करामजाग्रच्छत | ७ | ७९ |
| करिष्यसे | ९ | ४९ |
| करोषि नेम फलि | ९ | १८ |
| कर्णाश्रिदन्तच्छद | ७ | १०३ |
| कर्णोत्पलेनापि | ७ | ३० |
| कल्याणि कल्या | ८ | ५७ |
| कवित्वगानप्रिय | ७ | ६७ |
| कस्त्व कुतो घेति | ८ | ७ |
| कि नर्मदाया मम | ७ | ७३ |
| क्रियच्चिर दैवत | ८ | २ |
| कृत्वा दृशौ ते | ८ | ३८ |
| केदारभाजा | ७ | ३५ |
| केशान्धकारादथ | ७ | २३ |
| कौमारगन्धीनि | ६ | ३८ |
| कौमारमारभ्य | ८ | ५८ |
| क्रतो कृते जाग्र | ९ | ७७ |
| क्रमेल्कं निन्दति | ६ | १०४ |
| क्रमोद्गता | ७ | ९६ |
| क्षीणेन मध्येऽपि | ७ | ८१ |
| **ख** | | |
| खण्ड किमु | ८ | १०१ |
| **ग** | | |
| गुच्छालयस्वच्छ | ७ | ७६ |
| गुणा हरन्तोऽपि | ६ | १०५ |
| गौरीव पत्या | ७ | ८३ |
| ग्रीवादभुतैवावटु | ७ | ६६ |

| श्लोकाः | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| **च** | | |
| चकास्ति बिन्दु | ९ | १०४ |
| चकोरनेत्रेण | ७ | २७ |
| चक्रेण विश्वं | ७ | ८८ |
| चण्डालस्ते | ९ | १५६ |
| चतुष्पथे त विनि | ६ | २७ |
| चन्द्राधिकैतन्मुख | ७ | ४४ |
| चन्द्रायमम्त्रं | ६ | ६७ |
| चरच्चिर शैशव | ८ | ५९ |
| चित्रं तदा | ६ | ८ |
| चिरादनध्याय | ९ | ६१ |
| **छ** | | |
| छायामय प्रैक्षि | ६ | ३० |
| **ज** | | |
| जगद्वधूमूर्धसु | ७ | ९९ |
| जनैर्निदग्धैर्मैव | ६ | ९ |
| जम्बालजालात् | ७ | १२ |
| जलाधिपस्त्वाम | ९ | ७२ |
| जागर्ति तच्छाय | ६ | ३३ |
| जानेनिरागादि | ७ | ३९ |
| जितं जित तस्वलु | ९ | ४८ |
| जितस्वादस्येन | ९ | १४८ |
| **त** | | |
| त दह्यमानैरपि | ८ | ७८ |
| तच्छायसौन्दर्य | ६ | ३१ |
| तत्कालमानन्दम | ८ | १५ |
| तत्रैव मग्ना | ८ | ९ |
| तथा न तापाय | ८ | ८१ |
| तथापि निर्बध्नति | ९ | ९७ |

| श्लोकाः | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| तदुत्थिरमिह | ९ | १२९ |
| तदद्य विश्रम्य | ९ | ६६ |
| तदर्पितामश्रुत | ९ | २ |
| तनोषि मानम् | ९ | १०८ |
| तन्वीमुखम् | ६ | ७६ |
| तपःफलत्वेन | ६ | ९३ |
| तपोनले जुहुवति | ९ | ४५ |
| तमर्चितुम् | ९ | ६५ |
| तमालिरूचेऽथ | ९ | ६४ |
| तमोमयीकृत्य | ८ | ६५ |
| तरङ्गिणी भूमि | ७ | ११ |
| तव प्रवेशे | ८ | २७ |
| तवाधराय | ९ | ११८ |
| तवास्मि | ९ | १२१ |
| तवेत्ययोगस्मर | ९ | १२३ |
| तस्मात्कदर्थयादपि | ६ | ३७ |
| तस्मिन्नलोऽस्मा | ८ | ५ |
| तस्मिन्क्षिय सेति | ६ | ७२ |
| तस्मिन्विमृदयैव | ६ | ९६ |
| तस्मिन्विपञ्चाघं | ६ | ४२ |
| ता कुण्डिनाख्या | ६ | ४ |
| तामेव सा यत्र | ६ | ७० |
| ताम्भ्य | ६ | ५० |
| ताल प्रभु | ७ | ७४ |
| तीर्ण | ८ | ७६ |
| तुषारनिःशोषित | ७ | १०२ |
| तेषामिदानीम् | ८ | ६० |
| त्रिनेत्रमात्रेण रुषा | ८ | ६३ |
| त्वच समुत्तार्य | ७ | ३१ |
| त्वत्कान्तिमस्मा | ८ | ९१ |
| त्वदर्थिन सन्तु | ८ | ९४ |
| त्वदास्यनिर्यन्मद | ९ | ९३ |

| श्लोकाः | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| त्वदगोचरस्त | ८ | ७२ |
| त्वया जगन्युच्चि | ८ | ४२ |
| त्वयैकतन्व्या | ९ | ५५ |
| त्वयैव पञ्चेषु | ९ | ८८ |
| **द** | | |
| ददाम किं ते | ८ | १०२ |
| ददेऽपि तुभ्यम् | ९ | १३१ |
| दमस्वस | ८ | ७० |
| दयस्व | ८ | ९३ |
| दयोदयश्चेतसि | ८ | ९६ |
| दलोदरे | ६ | ६३ |
| दिगीश्वरायं न | ९ | ६९ |
| दिवारजन्यो | ७ | ५५ |
| दिवो धवस्त्वाम् | ९ | ७४ |
| दिवौकसं कामयते | ९ | ४१ |
| दूते नलश्रीमृति | ८ | १६ |
| दूत्याय दैत्यारि | ६ | १ |
| दृशापि | ८ | १० |
| दृशोरमङ्गल्य | ९ | १०६ |
| दृशोर्द्वयी ते | ९ | ६७ |
| दृशोर्यथाकाम | ७ | ९ |
| दृशौ किमस्या | ७ | ३४ |
| दृशौ कृपा | ९ | ९१ |
| दोर्मूलमालोक्य | ६ | २० |
| **ध** | | |
| धिनोति नास्मान् | ८ | ९७ |
| धियात्मनस्तात्र | ९ | १२४ |
| धुतापतपुष्प | ९ | ८६ |
| धृतारतेस्तस्य | ८ | ६७ |

| श्लोकाः | सर्ग | श्लो० |
| --- | --- | --- |
| भ्रमद्भुजालुर | ६ | ३९ |
| भ्रमासि ते मेमि | ९ | ४१ |
| भ्रूभ्यां प्रियाया | ७ | २८ |
| भ्रूच्छिद्रलेखा | ७ | ३१ |
| **म** | | |
| मसृणः | ७ | ४ |
| मत्तः किमैरावत | ९ | ४२ |
| मदुक्तजातन्यथ | ९ | ११ |
| मध्यं तनूकृत्य | ७ | ८२ |
| मध्योपकण्ठावध | ७ | ४० |
| मनोभुवम्मे मति | ९ | १३८ |
| मन्दाकिनी | ६ | ८२ |
| मन्देऽभुना कर्ण | ७ | ६४ |
| मम त्वदच्छा | ९ | १०३ |
| मम भ्रमदन्वेत | ९ | १२६ |
| ममादरीदं विदु | ९ | १०० |
| ममापि किं नो | ९ | ९८ |
| ममानयं स्वप्न | ९ | ३२ |
| ममामनार्थे मव | ९ | ११४ |
| ममैव पाणौक | ९ | ६८ |
| ममैव वाहादि | ९ | ९६ |
| मयाद्भुतं दृष्ट | ९ | २ |
| मयापि देय | ९ | १५ |
| मयैव संबोध्य | ९ | १४० |
| महाजनाचार | ९ | १२ |
| मही कृतार्या | ८ | ४३ |
| महेन्द्रदूत्यादि | ९ | १०२ |
| महेन्द्रहेतोरपि | ९ | १२० |
| मौलिश्च | ६ | २१ |
| मुग्धः स मोहात् | ८ | ३१ |
| मुनिर्यथात्मान | ९ | १२१ |
| मृगस्य | ८ | ४० |
| **य** | | |
| यः प्रैर्यमाणोऽपि | ६ | ७१ |
| यत्प्रस्तुत | ८ | ८२ |
| यत्रावदत्ताल्कृति | ६ | ६८ |
| यत्रैकपालीकन | ६ | ६१ |
| यथाकृतिः काच | ८ | ७८ |
| यथा तथा मान | ९ | ७६ |
| यथा ययेह | ९ | ७० |
| तदकर्म विक्रम | ८ | ४ |
| यदावदाय्यपि | ९ | १४२ |
| यदि प्रमादीकृत्ते | ७ | ४३ |
| यदि स्वभावान्मम | ९ | १० |
| यदि स्वमुद्बन्तु | ९ | ४६ |
| यमः पदाद्गुढ | ७ | १०६ |
| यस्तन्वि मर्त्यो | ८ | ८० |
| यत्किञ्चन | ६ | ३९ |
| यानेन तन्व्या | ७ | १०१ |
| यानेव देवान् | ६ | ८९ |
| **र** | | |
| रज्यत्वमस्या | ७ | ७० |
| रज्यस्व राज्ये | ६ | ८४ |
| रथादमौ सारथि | ६ | ७ |
| रम्भापि | ७ | ९२ |
| रवैर्गुणास्फाल | ८ | ६८ |
| राजा द्विजाना | ८ | ३० |
| राज्ञो द्विजाना | ७ | ४६ |
| रूपाण्य | ७ | १०० |
| रूपं प्रति | ६ | ४० |
| रोमाञ्चिताङ्गीमनु | ६ | ७६ |
| रोमावलीदण्ड | ७ | ८२ |
| रोमावलीभ्रू | ७ | ८६ |
| रोमावलीरज्जु | ७ | ८४ |
| **ल** | | |
| लवौ कवावेव | ९ | १४७ |
| लिपिर्न दैवी सुप | ६ | ७७ |
| लीनस्थगर्भीति | ६ | १० |
| लोकस्रजि द्यौर्दि | ६ | ८१ |
| **व** | | |
| वयं कलाद्या इव | ८ | ९९ |
| वरेषु यद्यारत | ६ | ६७ |
| वाग्जन्म | ८ | ३२ |
| वामः | ७ | ८ |
| विज्ञप्तिमन्त्रः | ६ | ५६ |
| विदर्भराजप्रभवा | ९ | १३१ |
| धिया विदर्भेन्द्र | ७ | ४१ |
| विधाय | ७ | ९३ |
| विधोर्विधिविम्ब | ७ | २४ |
| विनिन्द्यता दुष्क | ९ | ६२ |
| विश्रम्य तत्त्वारु | ७ | ७ |
| विरोगवापाञ्चित | ७ | ६१ |
| विरम्यतां भूत | ८ | ५९ |
| विलम्बने | ९ | ८७ |
| विलोकितुं भीम | ९ | ६४ |
| विलोकितास्याः | ७ | ८१ |
| विलोक्य | ६ | ४४ |
| विहाय हा सर्व | ९ | ४४ |
| वृणे दिगीशानि | ९ | ७० |
| वृथा कथेयं मयि | ९ | ४ |

| श्लोका | सर्ग | श्लो० |
|---|---|---|
| वृथापरीहास | ९ | २५ |
| वेलामतिक्रम्य | ७ | ४ |
| वेश्माप सा धैर्य | ६ | ५६ |
| व्यधत्त धाता | ७ | ५४ |
| व्यर्थी भवद्भाव | ८ | १९ |
| व्रजन्तु ते तेऽपि | ९ | १२४ |
| श | | |
| शरैः प्रसूनैस्तुदत | ८ | ६६ |
| शरैरलम् कुसु | ८ | ७५ |
| शारीं चरन्ती | ६ | ७१ |
| शिरपी विधाय | ९ | ७५ |
| शिरीषकोषादपि | ७ | ४१ |
| शिरीषमृद्वी | ९ | ५८ |
| शुभाष्टवर्गस्त्वद | ९ | ११७ |
| श्वश्रूपिताहे | ६ | ९४ |
| शोभायशोभि | ८ | ३४ |
| श्रवणपुटयुगेन | ६ | ११२ |
| श्रीहर्षं कविराज | ६ | ११३ |
| ७ ११०, ८ १०९, | ९ | १६० |
| श्रुति सुराणाम् | ९ | १४८ |
| श्वस्तस्या प्रिय | ९ | १२८ |
| स | | |
| सघट्टयन्त्यास्त | ६ | ७८ |
| सभुज्यमानाद्य | ७ | ४२ |
| ससारसिन्धावनु | ८ | ४६ |
| सखीशताना | ६ | ५८ |
| सत्येव साम्ये | ७ | १४ |
| सदा तदाशामाधि | ९ | ७६ |
| स धर्मराज खलु | ९ | ५६ |
| स भिन्नमर्मापि | ९ | ७३ |
| सम सपत्नीभव | ८ | ८६ |
| समापय | ९ | ११२ |
| सर्वत्र | ६ | ५४ |
| सल्ीन्मालिङ्ग | ६ | ७८ |
| सहाग्निलक्षीपु | ९ | ४० |
| साधोरपि स्व | ६ | ९९ |
| सारोत्थधारेव | ८ | ८५ |
| सालीकदष्टे | ८ | १८ |
| सुधाशवशाभर | ९ | १५ |
| सुधारसोद्वेलन | ९ | ११३ |
| सुधासर सु | ८ | १०० |
| सुरापराधस्तन | ९ | १५३ |
| सुरेषु पश्यनिज | ९ | १२९ |
| सुरेषु सदेशयसी | ९ | १९ |
| सूक्ष्मे घने नैषध | ८ | १३ |
| सृष्टातिविश्वा | ७ | १०७ |
| सेय न | ८ | ४५ |
| सेय ममैतद्धि | ७ | ४५ |
| सेय मृदु कौसु | ७ | २८ |
| सोमया कुप्यन्नि | ८ | ७४ |
| स्तनातटे चन्दन | ७ | ८० |
| स्तुतौ | ६ | ९१ |
| स्त्रिया मया | ९ | ३७ |
| स्पर्शं तमस्या | ६ | ५२ |
| स्पर्शातिहर्षा | ६ | ५३ |
| स्फुटस्यद | ९ | १२५ |
| स्फुटोपलाभ्या | ९ | ८५ |
| स्मरस्य कीर्येव | ८ | ७१ |
| स्मराशुगीभूय | ६ | ६७ |
| स्मरेन्धने वक्षसि | ८ | ७६ |
| स्मरेषुराधा सह | ९ | ११० |
| स्मार धनुर्यद्विषु | ७ | २६ |
| स्मितस्य सभाव | ९ | १११ |
| स्ववासनादृष्ट | ६ | ५० |
| स्वनाम यन्नाम | ९ | १२३ |
| स्वप्नेन प्रापिता | ८ | १०६ |
| स्वर्गे सता शर्म | ६ | ९८ |
| स्वर्णैर्वितीर्णै कर | ८ | ९८ |
| स्वाच्छन्द्यमानन्द | ८ | ८ |
| स्वात्मापि शीलेन | ८ | २१ |
| स्विद्यत्प्रमोदाश्रु | ६ | ९ |
| ह | | |
| हन्त कयाचित्पथि | ६ | २९ |
| हरि परित्यज्य | ९ | ४३ |
| हरित्पतीना | ८ | ५५ |
| हित्वैकमस्याप | ८ | ११ |
| हित्वैव | ६ | २४ |
| हुताशकीनाश | ६ | ७५ |
| हृदाभिनन्द्य | ९ | १७ |

# नैषध-कथासार

## ( षष्ठ सर्ग )

भुजानिर्भुवनैकदृश्यतनुरप्युच्चैरदृश्यस्तदा
कक्षाः सप्त वगाह्य भीमदुहितुः प्रासादमासादयत्।
तां तत्र प्रसमीक्ष्य खण्डनपरां गीर्वाणदूतीगिरां
दूरादुच्छ्वसिति स्म चेतसि मुदा दूनोऽपि दौत्येन सः ॥

—श्रीकृष्णरामकवि

देवदौत्य सम्पादन के निमित्त राजा नल कुण्डिनपुर पहुँचे और स्वेच्छया अदृश्य होकर उन्होंने राजमन्दिर में प्रवेश कर सात खण्ड पार करते हुए अन्तःपुर में प्रवेश किया। जितेन्द्रिय नल ने वहाँ अनेक प्रकार के रमणीय क्रिया-कलाप देखे, परन्तु उनमें विकृति न आयी। वे वहाँ से चौराहे पर पहुँचे। मार्ग में माँ को प्रणाम करती दमयन्ती को उन्होंने देखा, पर भ्रम के कारण वे उसे पहिचान न सके, अदृश्य रहने के कारण दमयन्ती तो नल को देख सकती ही नहीं थी। घूमने-फिरने नल दमयन्ती के प्रासाद में पहुँचे और सखी समुदाय के मध्य स्थित बैठी दमयन्ती को उन्होंने देखा और पहिचाना। अदृश्य रूप में वहाँ स्थित नल ने देवदूतियों का आगमन देखा। अग्नि, यम और वरुण की दूतियों ने अपने अपने प्रस्ताव दमयन्ती के समुख रखे किन्तु दमयन्ती के द्वारा वे स्वीकृत न हुए। इससे नल को आशा बँधी कि दमयन्ती की प्राप्ति इन्हें सम्भव है। तभी इन्द्र का विशेष संदेश लेकर उसकी दूती आयी, जिसने इन्द्र के महत्त्व का वर्णन कर दमयन्ती को पारिजात की माला भेंट की और इन्द्र को वरने की सम्मति दी। दमयन्ती ने 'मघवत्प्रसाद'-ग्रहण किया, सखियों ने भी दमयन्ती को इन्द्र-वरण की सलाह दी, इससे नल की आशा शिथिल भी हुई, परन्तु दमयन्ती ने इन्द्रदूती को इन्द्र के चरणों की ही शपथ दी कि वह ऐसा प्रस्ताव पुनः न करे। दमयन्ती ने बताया कि वह मन ही मन नल का वरण कर चुकी है। नल को सीमाशा पुनः लौटी, नल के प्राण पुनः वापस आये, जैसे उन्मत्त को बोध आ गया हो।

---

## नैषध-कथासार ७

### (सप्तम सर्ग)

अश्रान्त तरदन्तरोद्भुतरेखाक्षपारपरान्तरे
प्रत्यारभ्य मुखान्नखावधि नलोऽस्याः प्रादुरासस्तुवन् ।
सा तु व्यक्तमम् समीक्ष्य चकिता तदूपलब्धा सखी–
ष्वाश्चर्यस्तिमिताम् कोऽसि किमिह प्राप्तोऽस्यपृच्छत्स्वयम् ॥

—श्रीकृष्णरामकवि

इन्द्रादि की दूतियों के निराश होकर चले जानेपर नल को यह विश्वास होगया कि दमयंती का उसके प्रति दृढ अनुराग है और उसे यह प्रतीत होने लगा कि दमयन्ती अब उसे प्राप्त हो सकेगी। नल का अंग-अंग दमयन्ती को निरख-निरख कर तुष्ट और आनन्दमग्न होने लगा और मन प्रसन्नता से परिपूर्ण हो गया। उसने मन-ही-मन दमयन्ती का पर्यवेक्षण किया और विस्तार के साथ शिखा से लेकर नखपर्यन्त उसके रूप का वर्णन-विवेचन किया। अंत में दमयन्ती पर मुग्ध वह इस निर्णय पर पहुँचा कि दमयन्ती विधाता की अनुपम कृति है, यौवन ने उसके आकर्षण को द्विगुणित कर दिया है और मनोभव ने तो उसे वर्णनातीत बना दिया है। उसका हृदय आश्चर्य और हर्ष में निमग्न हो गया और उसने विचार किया कि अब अदृश्य रहना व्यर्थ है और उचित होगा कि अब सखी समाज के मध्यस्थित दमयन्ती के सम्मुख प्रकट हो लिया जाय।

# नैषध-कथासार

## ( अष्टम सर्ग )

दमयन्ती और उसके सखी समूह के सम्मुख जब निषधराज प्रकट हुए तब वे सभी आश्चर्यान्वित हो मुग्ध भाव से उनकी ओर देखने लगीं। दमयन्ती नल को अपूर्व मुग्धभाव से निहारने लगी और अभिभूत हो गयी। बड़ी कठिनता से वह आसन छोड़कर उठी और स्वागत करते हुए नल से उसने बैठने का अनुरोध किया और उचित और समयानुकूल वार्तालाप किया—आप कौन हैं, कहाँ से पधारे हैं, कहाँ जाना है—आदि? जिस प्रकार वर्षाकाल में निर्झरिणी जल-वेग से पूर्ण हो जाती है, उसी प्रकार दमयन्ती आनन्द-परम्पराओं से पूर्ण हो उठी और उसकी लज्जानिमग्ना दृष्टि जैसे नल का आलिंगन करने लगी। बड़ी प्रसन्नता हुई दमयन्ती को, ऐसी, जैसी कि मुग्धदशा में होती है। तत्पश्चात् मुग्धा दमयन्ती ने बड़ी शालीनता के साथ नल से समयोचित वार्तालाप किया। दमयन्ती ने जब नल के कुल आदि का परिचय जाना तो उसे लगा कि हो न हो, यह नल ही है। आसन ग्रहण कर नल ने निवेदन किया कि वह इन्द्रादि देवों का दूत है। वे दमयन्ती के वियोग में व्यथित हैं और उसके पाणिग्रहणार्थी हैं। समस्त सामर्थ्य से सम्पन्न देव आज दमयन्ती के सम्मुख याचक हैं। आज तो देव यह समझने लगे हैं कि उनके पास दमयन्ती को देने योग्य कुछ नहीं है—अमृत भी नहीं। सुधा तो दमयन्ती के अधरों में ही है। आज तो वे अपना अमरत्व देकर भी दमयन्ती के पाद-पद्मों की शरण में जीने की इच्छा करते हैं। इस लिए दमयन्ती से उनका निवेदन है कि वह इन्द्र, अग्नि, यम, वरुण में से किसी का वरण करे और नल का दूतकर्म सफल बनाये। नल ने निष्कर्षतः अंत में कहा—'हे भैमि, वरण करके तू या तो इन्द्र को आनन्दित कर अथवा मन्मथमग्न अग्नि का नूतन सुरत-क्रीड़ाओं द्वारा उद्धार कर। यम पर दया कर अथवा वरुण का ही वरण कर।'

---

# नैषध-कथासार



## (नवम सर्ग)

नल ने यद्यपि बड़ी तत्परता के साथ अपना दूतकार्य संपादन करते हुए इन्द्र, अग्नि, यम और वरुण में से किसी एक दिक्पाल को पतिरूप में स्वीकारने का निवेदन किया, पर दमयन्ती ने उस ओर अपनी अनिच्छा प्रकट की और नल से कहा कि—'महोदय, मैंने तो आपसे आपका कुल नाम जानना चाहा था, पर आपने तो वह न बता कर यह सब अनपेक्षित कह डाला ? क्या यह लज्जास्पद नहीं है ? सो कृपा करके आप वही बताइए।' नल ने उत्तर दिया—आपका जिज्ञासा व्यर्थ है। 'मैं' हूँ, 'तुम' हो—क्या वार्तालाप में ये 'मैं तू' सर्वनाम ही पर्याप्त नहीं है ? इसके अतिरिक्त मेरा कुल यदि अनिर्मल है, तो बताना अनुचित ही होगा। और यदि उच्च है तो यह दूतकर्म ? जहाँ तक नाम का प्रश्न है स्वयम् अपना नाम लेना शिष्टव्यवहार नहीं है। सो अच्छा यही है कि आप मेरे पूर्वोक्त निवेदन पर ही विचार करें। आपका कल्याण उसीमें है। पर दमयती ने अज्ञात कुल नामा व्यक्ति के साथ बात करने में ही असमर्थता प्रकट की और प्रस्ताव का उत्तर देने में भी अपने को असमर्थ बताया। तब दमयती की एक सखी ने बताया कि राजनन्दिनी नल में अनुरक्त है, नल के बिना वे जीवित नहीं रहेंगी। पर नल ने पुन अपने प्रस्ताव पर ही दमयती से विचार करने का अनुरोध किया। नल को इस पर दमयन्ती ने मृत्युदूत कहा। पुन जब सखी ने दमयंती के नल के प्रति दृढ़ानुराग की बात कही तो नल ने समझाया कि देवों के विरुद्ध रहने पर नल दमयती-परिणय असंभव है। दमयती इस पर करुणा पूर्ण विलाप करने लगी, जिसे सुनकर नल अपनी स्थिति भूलकर दमयती को अनेक विध आश्वस्त करने लगा और उसे पछतावा लगा कि क्यों वह देवदूत बना ? इतने में ही वहाँ स्वयं हंस आ गया और उसने नल से अनुरोध किया कि वह दमयती को निराश न करे। तब नल ने दमयती को विचारपूर्वक व्यवहार करने को कहा और निवेदन किया कि वह देवों अथवा नल के मध्य किसी का वरण करे। नल को सम्मुख देख और प्रस्ताव सुन दमयन्ती प्रसन्न हुई और लजा गयी, पर सखी ने दमयन्ती का दृढ निश्चय नल को बता दिया। नल स्वयं देवों के साथ अपने उपस्थित रहने की बात कहकर सारा समाचार कहने के लिए देवों के पास चल पड़ा।